


'प्रत्येक क्षेत्र, प्रत्येक संत की वानी ।
सम्पूर्ण विश्व में घर-घर है पहुँचानी ॥'

प्रथम संस्करण—१९७८-७९ ई०

पृष्ठसंख्या—$\frac{१८\times२२}{८}$—८+१३२८=१३३६

मूल्य— ८०·०० रुपया

मुद्रक

वाणी प्रेस

'प्रभाकर निलयम्', ४०५/१२८, चौपटियाँ रोड, लखनऊ-२२६००३

# विषय-सूची





भुवन वाणी ट्रस्ट द्वारा प्रयुक्त

तेलुगु वर्णमाला का देवनागरी रूपान्तर

## तेलुगु-देवनागरी वर्णमाला

అ अ  ఆ आ  ఇ इ  ఈ ई  ఉ उ
क  का  कि  की  कु

ఊ ऊ  ఋ ऋ  ౠ ॠ  ఌ ऌ  ౡ ॡ
कू  कृ  कॄ

ఎ ऎ  ఏ ए  ఐ ऐ  ఒ ऒ  ఓ ओ
कॆ  के  कै  कॊ  को

ఔ औ  అం अं  అః अः
कौ  कं  कः

క क  ఖ ख  గ ग  ఘ घ  ఙ ङ

చ च  ఛ छ  జ ज  ఝ झ  ఞ ञ

ట ट  ఠ ठ  డ ड  ఢ ढ  ణ ण

త त  థ थ  ద द  ధ ध  న न

ప प  ఫ फ  బ ब  భ भ  మ म

య य  ర र  ల ल  వ व  శ श

ష ष  స स  హ ह  క్ష क्ष  ఱ ऱ,ऱ

ళ ळ

# उपोद्घात

आध्यात्मिकता भारतीय राष्ट्र की प्राण-शक्ति है। सुदूर वैदिक काल से लेकर महात्मा गांधी के आधुनिक युग तक अनेक रूप-रूपान्तरों और प्रकारान्तरों में यही शक्ति हमारे राष्ट्र को स्पन्दित और नियंत्रित करती रही है। हमारे जीवन का प्रत्येक अंग, व्यक्तिगत अथवा सामूहिक, राजनैतिक अथवा आर्थिक, और जीवन का छोटे से छोटा पहलू, यहाँ तक कि भोजन और स्थान तक, ऐसी नैतिक संहिता से मर्यादित है, जिसका स्रोत आध्यात्मिकता है। इतिहास के निविड़ अन्धकार और भीषण उत्पीणन के क्षणों में भी इसी संजीवनी शक्ति ने हमें जीवन ही नहीं प्रदान किया, बल्कि विकास और सौष्ठव से अभिषिक्त भी किया। हमारा यह दायित्व है कि हम इस प्राण-शक्ति को पहचानें तथा उसे वर्तमान और भविष्य के सन्दर्भ में नवीन आकार-प्रकार प्रदान करें। जो व्यक्ति अथवा समुदाय इस शाश्वत सन्देश तथा तथ्य को द्वार-द्वार तक पहुँचाता है, वह राष्ट्र की अनन्यतम सेवा करता है।



भगवान राम का जीवन और कृतित्व हमारी आध्यात्मिक संस्कृति का मूलाधार है। उनका शैशव, उनका विद्यार्थी जीवन, उनका यौवन व उनका दाम्पत्य जीवन और उनका राजस, वैयक्तिक विलास के लिए नहीं, बल्कि कठोर धार्मिक मर्यादाओं तथा उच्च नैतिक मूल्यों की वेदी पर आहुति मात्र हैं। उनके व्यक्तित्व और कृतित्व का समय-समय पर अनेक ऋषियों, मुनियों और समर्पित व्यक्तियों ने अपनी-अपनी दृष्टि से आंकलन किया है। मुझे यह कहने में गौरव है कि आन्ध्र प्रदेश और तेलुगु भाषा में राम-काव्य की जितनी प्रचुरता व बहुलता है, वह दूसरे क्षेत्र अथवा भाषा में उपलब्ध नहीं।

मुझे यह जानकर बड़ी प्रसन्नता हो रही है कि भुवन वाणी ट्रस्ट, लखनऊ ने 'रंगनाथ रामायण' का नागरी लिप्यन्तरण सहित हिन्दी अनुवाद प्रकाशित किया है। तेलुगु के राम-काव्यों में 'रंगनाथ रामायण' कालक्रम से और काव्यसौंदर्य की दृष्टि से भी प्रथम स्थान का अधिकारी है। इस सुप्रसिद्ध काव्य का प्रकाशन कर, भुवन वाणी ट्रस्ट ने देश का महोपकार किया है। अनुवादक विद्वान् डॉ० भीमसेन निर्मल का योगदान भी प्रशंसनीय है।

भुवन वाणी ट्रस्ट ने अभी गत वर्ष ही तेलुगु के मोल्ल रामायण का हिन्दी अनुवाद सहित नागरी लिप्यन्तरण प्रकाशित किया था। आज दूसरा विशाल ग्रन्थरत्न श्री रंगनाथ रामायण नागरी कलेवर मे विद्यमान है। भुवन वाणी ट्रस्ट का यह कार्य राष्ट्रीय संस्कृति के परिपोषण में निस्सन्देह स्तुत्य एवं श्लाघनीय है। इस सत्प्रयत्न के लिए मै ट्रस्ट के प्रतिष्ठाता श्री नन्दकुमार अवस्थी तथा ट्रस्ट के अन्य कार्यकर्ताओ को हार्दिक बधाई देता हूँ।

(डॉ०) एम० चेन्ना रेड्डी
(मुख्यमन्त्री, आन्ध्र प्रदेश)

# प्रकाशकीय परिशिष्ट

विश्ववाङ्मय से प्रवहित अगणित भाषाई धारा,
पहन नागरी पट सबने अब भूतल-भ्रमण विचारा।
अमर भारती सलिला की शुचि 'तेलुगु' सुमञ्जुल धारा-
की नागरी-सुमण्डित छवि से अब जगमग जग सारा॥

विषयवस्तु—भुवन वाणी ट्रस्ट के माध्यम से नागरी लिपि का मञ्च, विना किसी भेदभाव के प्रत्येक भाषा और मान्यता के लिए खुला है। भुवन की भाषाओं का सत्साहित्य नागरी लिपि में उद्‌भूत होकर अखिल भूतल की सामग्री बने; ज्ञानमात्र अविभाज्य रूप से सबको सुलभ होकर सबकी समान सम्पत्ति हो;—यह ट्रस्ट का सर्वोपरि उद्‌देश्य है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में, पृष्ठ १८-१९ पर क्रमशः प्रकाशकीय और अनुवादकीय वक्तव्य अवलोकनीय हैं। इनके रहते, आज ग्रन्थ-समाप्ति के समय परिशिष्ट रूप में दुबारा प्रकाशकीय, और अनुवादक महोदय डॉ० भीमसेन निर्मल द्वारा दुबारा एक अनुवादकीय वक्तव्य देने की आवश्यकता पड़ी; क्यों? इस विवर्णता के पीछे ग्रन्थोदय का क्रमिक इतिहास है। संकल्प, श्रम; और उसका सुफल 'श्री रंगनाथ रामायण' का सानुवाद लिप्यन्तरण का मुर्तिमान होना, विवर्ण को सुवर्ण बना देता है।

ज्ञातव्य है कि सन् १९६९ ई० के उत्तरार्द्ध में भुवन वाणी ट्रस्ट की स्थापना हुई। भाषाई सेतुवन्ध के अनेक सानुवाद लिप्यन्तरण-ग्रन्थों में तेलुगु के प्रसिद्ध महाकाव्य श्री रङ्गनाथ रामायण का लेखन आरम्भ होकर, सर्वप्रथम वाणीसरोवर के अक्तूबर, ७१ अंक में, उसके कुछ पृष्ठ प्रकाशित होकर पाठकों के सम्मुख प्रस्तुत हुए। प्रायः सभी ग्रन्थों की पृष्ठ संख्या सहस्रों में थी। मनोरथ गगनस्तर पर होते हुए भी यह आशा अनपेक्षित-सी ही थी कि इतने अल्प समय में ये वृहत्कलेवर ग्रन्थ मूर्तिमान हो सकेंगे। सुतरां, उस समय वाणीसरोवर त्रैमासिक में ग्रन्थ-परिचय, प्रकाशकीय और अनुवादकीय पाठकों की जानकारी के लिए सामान्य रूप में आरम्भ में देना उचित समझा गया।

किन्तु भगवान् की कृपा से वह अनपेक्षित आशा आज इतना शीघ्र फलवती हो गई। श्री रंगनाथ रामायण (१३२६ पृष्ठ) का सानुवाद लिप्यन्तरण संपूर्णतः प्रकाशित हो गया। पुरी में, भगवान् जगन्नाथ के दर्शन से पूर्व, साक्षीगोपाल का दर्शन-लाभ होता है। ब्रजयात्रा, विना मथुराधाम के भगवान् भूतनाथ के दर्शन किये सफल नहीं होती। 'रङ्गनाथ' के प्रकाशन से पूर्व ही तेलुगु की लोकप्रिय 'मोल्ल रामायण' प्रकाशित हो गई। वीणापाणि सरस्वती के अवतरित होने से पूर्व मानो वीणा प्रकट

हुई। जनपद की एक सामान्य महिला भगवदर्पिता कुम्हारिन 'मोल्ल' से लेकर, गोनवंशाधिराज विठ्ठलनाथ के सुपुत्र रेड्डिराज बुद्धनाथ द्वारा विरचित रामायण— राममय आन्ध्रप्रदेश के सामान्य से सम्भ्रान्त तक की तेलुगु-रामरचना हिन्दी जगत् के सम्मुख प्रस्तुत हो सकी।

ऐसी परिस्थिति में परिशिष्ट-स्वरूप दुवारा अनुवादकीय और प्रकाशकीय देने की आवश्यकता का एहसास हुआ। प्रकाशन के इस इतिहास से जनित इस विवर्णता को उदार पाठकवृन्द क्षमा करते हुए अलौकिक तेलुगु-काव्य से रामरसामृत पान करें।

उपोद्घात्— डॉ० एम० चेन्ना रेड्डी, माननीय मुख्यमंत्री, आन्ध्र-प्रदेश ने ग्रन्थ पर उपोद्घात लिखकर ट्रस्ट को गौरवान्वित किया है। उत्तरप्रदेश के राज्यपाल पद पर जब वे सुशोभित थे, तब से ट्रस्ट के भाषाई सेतुकरण के संकल्प और श्रम पर वे कृपालु हैं। हम उनके संरक्षण से सदैव सहायता प्राप्त करते रहे हैं।

पृष्ठ १—५ पर डॉ० आई० पाण्डुरङ्गराव (विशेषाधिकारी लोक सेवा आयोग) ने ग्रन्थ पर एक संक्षिप्त किन्तु सर्वाङ्गीण भूमिका लिखने की कृपा की है। अकिञ्चन एवं ट्रस्ट उनका अतिशय आभारी है। अनुवादक एवं लिप्यन्तरणकार डॉ० भीमसेन निर्मल का परिचय पृष्ठ १८ पर सुलभ है। डॉ० निर्मल भुवन वाणी ट्रस्ट की विद्वत् परिषद के वरिष्ठ सदस्य हैं और वे अपर न्यासी पद को भी सुशोभित करते हैं। उनकी व्यवस्था में तेलुगु का ए अन्य अद्भुत महाकाव्य 'पोतन्न कृत महाभागवतमु' का हिन्दी अनुवाद सहित नागरी लिप्यन्तरण तैयारी में है, जिसको ट्रस्ट-कार्यक्रम में तेलुगु भाषा का तृतीय ग्रन्थरत्न समझा जाय।

आभार प्रदर्शन— ट्रस्ट को, उदार सदाशयों, विद्वानों, एवं उत्तर-प्रदेश शासन से प्राप्त सहायता से बड़ा सहारा मिलता रहा है। अन्य भाषाई ग्रन्थों के साथ, तेलुगु 'श्री रंगनाथ रामायण' भी अपनी सहज गति से प्रकाशित होती रहती। सौभाग्य से केन्द्रीय राज्यशिक्षामन्त्री माननीया श्रीमती रेणुका देवी बरकटकी, भारत सरकार के राजभाषा सलाहकार बहुभाषामर्मज्ञ श्री रमाप्रसन्न नायक और शिक्षा एवं समाज कल्याण मंत्रालय के भाषानिदेशक श्री के० के० सेठी जी की अनुकम्पा हुई। इसके परिणाम-स्वरूप, ग्रन्थ १९७८-७९ ई० में परिपूर्णता को प्राप्त हुआ। हम उनके अतिशय अनुग्रहीत हैं। हम विश्वास के साथ निवेदन करते हैं कि भुवन वाणी ट्रस्ट की भाषाई सेतुकरण की विशाल और अद्वितीय योजना उत्तरोत्तर फलवती होकर शासन और जनता को संतुष्ट करती रहेगी।

**नन्दकुमार अवस्थी**

मुख्यन्यासी सभापति, भुवन वाणी ट्रस्ट, लखनऊ—३

राम नाम रमणीय है, राम परम अभिराम।
राम कथा कमनीय है, राम सुधा रसधाम॥

राम का नाम, राम का रूप और राम की लीला—ये तीनों किसी लोकोत्तर राग-रंजित रमणीयता को पल भर में धरातल पर प्रत्यक्ष कर देते हैं। राम का नाम सुनते ही अंतरंग का प्रेमधाम बोल उठता है। श्याम मनोहर राम की रूप-कल्पना उत्कृष्ट कला को जन्म देती है। रामचरित का एक-एक अक्षर लक्ष-लक्ष कृतियों का अक्षरकोष बन जाता है। राम-काव्य की इसी निसर्ग रमणीयता ने उसे देश-काल की नर-कल्पित सीमाओं से मुक्त कर उसे सार्वदेशिक, सार्वकालिक और सार्वजनिक रूप दिया है। आज संसार में, और विशेष कर भारत में, कोई ऐसी समृद्ध भाषा नहीं है जिसमें रामकथा किसी न किसी रूप में विद्यमान न हो। आंध्र-भारती ने भी इस अमरकथा को आत्मीयता के साथ अपना लिया है। आज से लगभग सात सौ वर्ष पहले रंगनाथ रामायण की रचना के साथ तेलुगु में रामकथा-साहित्य का आरम्भ हुआ था। तब से अब तक भास्कर रामायण, अध्यात्म रामायण, मोल्ल रामायण, अच्च तेलुगु रामायण, धर्मसार रामायण, उत्तर रामायण, रमणीय रामायण, रामायण कल्पवृक्ष आदि अनेक राम-काव्य लिखे जा चुके हैं और आज भी लिखे जा रहे हैं।



डॉ० आई० पाडुरंगराव

अभी-अभी छह, सात वर्ष पहले कविसम्राट् विश्वनाथ सत्यनारायण के "रामायण कल्पवृक्षम्" ने भारतीय ज्ञानपीठ का सर्वोच्च साहित्यिक सम्मान पाया है। आंध्र की कवयित्रियों ने भी रामकथा को रसात्मक काव्य में उतारने का स्पृहणीय प्रयास किया है। "मोल्ल रामायण" इसी रमणीय काव्यधारा का अनमोल रत्न है जिसे हाल ही में भुवन वाणी ट्रस्ट ने रामायण जगत् के सामने प्रस्तुत किया है। इस कांता-सम्मत कमनीय काव्य की प्रस्तुति के बाद तेलुगु साहित्य के क्षेत्र में भुवन वाणी का यह दूसरा उपक्रम है।

'रंगनाथ रामायण' तेलुगु का शायद सबसे पहला राम-काव्य है। आंध्र महाभारत के तीन प्रणेताओं में परिगणित तिक्कन सोमयाजी की "निर्वचनोत्तर रामायण" निश्चय ही इससे पहले की रचना है। पर वह

सम्पूर्ण रामकाव्य नहीं है, केवल उत्तरकांड की कथा पर आधारित है। इसलिए रंगनाथ रामायण ही तेलुगु का सर्वप्रथम रामकाव्य है। सर्वप्रथम होते हुए भी कलात्मक सौष्ठव, रचना कौशल, लोकप्रियता और आपात रमणीयता में यह बड़ी उच्चकोटि की रचना है। तेरहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध या चौदहवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध की यह रचना गोनवंश के राजा विठ्ठलनाथ के पुत्र बुद्धनाथ या बुद्धा रेड्डी ने अपने पिता की इच्छा पर संपन्न की। उनके पिता की इच्छा थी कि यह रामायण उनके नाम से प्रसिद्ध हो। "निपुणमति" और "निखिलशब्दार्थ-मर्मज्ञ" कविकुमार ने अपनी रचना का नाम रंगनाथ रामायण रखकर पिता की इच्छा भी पूरी की और साथ ही अयोध्या के आराध्य देव रंगनाथ को भी काव्य मे शीर्षस्थ स्थान दिया। अतः काव्य के नामकरण में भी कवि की उदात्त कल्पना और सहज ध्वन्यात्मकता का परिचय मिल जाता है।

आदि कवि की आर्ष रचना पर आधारित इस अनर्घ रचना में अनेक प्रसंग ऐसे हैं जिनमें कवि की मौलिकता का प्रमाण मिलता है। "मानस" से तीन सौ वर्ष पहले की रचना होते हुए भी इसमें सेतुबंधन के बाद राम के द्वारा शिवजी की प्रतिष्ठा का वर्णन मिलता है। धार्मिक सामरस्य और सांस्कृतिक एकता की दृष्टि से यह रचना बहुत ही महत्वपूर्ण है। मानसकार की भाँति बुद्धनाथ ने भी अपने आराध्य राम में हरि-हर का सम्मिलित रूप देखा है।

रावण की माता कैकसी और इंद्रजित की पत्नी सुलोचना की सृष्टि भी रंगनाथ रामायण की रमणीय कल्पना है। कैकसी की ममता और सुलोचना की अलौकिक पवित्रता राक्षस-परिवार में भी सहृदयता का समावेश करती है। शूर्पणखा के पुत्र जंबुमाली का चित्रण भी आनन्द रामायण पर आधारित कल्पना है। सेतुबंधन के समय का एक प्रसंग विशेषरूप से उल्लेखनीय है। समुद्र पर सेतु बांधने में जब सारी वानर-सेना बड़े-बड़े पहाड़-पत्थर लाने में जुटी हुई होती है, तब एक छोटी सी गिलहरी यथाशक्ति अपना भी सहयोग अर्पित करने के प्रयत्न में अपनी पूंछ पर सिकता के कण उठा-उठाकर समुंदर पर डाली जानेवाली चट्टानों पर डालने की कोशिश करती है। गिलहरी के इस प्रयास के पीछे जो भोली-भाली भक्ति-भावना है, उस पर राम प्रसन्न होते है और अपनी करांगुलियों से उसकी पीठ को अंकित कर देते हैं। राम की यह प्रेमभरी मुद्रा इतनी अमिट होती है कि आज भी गिलहरियों की पीठ पर हाथ की उँगलियों की छाप दिखाई देती है। रंगनाथ रामायण का यह प्रसंग तेलुगु-भाषी जनता में इतना लोकप्रिय हो चुका है कि "गिलहरी की यत्किंचित् भक्ति" कहावत सी हो गई है। रामकथा की मार्मिक मंजुलता को उभारनेवाले ऐसे अनेक

प्रसंग रंगनाथ रामायण में मिलते हैं जिनका रसास्वादन भुवन वाणी की इस विराट योजना ने सबको सुलभ कर दिया है।

"प्रत्येक क्षेत्र, प्रत्येक संत की बानी।
संपूर्ण विश्व में घर-घर है पहुँचानी॥"

भुवन वाणी ट्रस्ट का यह ध्येय अखिल मानव-महामानस को महिमान्वित करनेवाला महनीय मंत्रराज है। अब तक भुवन वाणी के माध्यम से जो काम संपन्न हुआ है, उसे देखकर हम आशान्वित हो जाते हैं कि इस ध्येय की सिद्धि उनके लिए कोई कठिन कार्य नहीं है। असल में भारत-भारती विभिन्न भाषाओं की विशिष्ट पद-विधि में एक ही पद-निधि को प्रतिपादित करती है। पर जब तक भाषा और लिपि का आवरण हटाकर भाव जगत् की इस एकात्मकता को प्रत्यक्ष न कर लिया जाए तब तक हमारे यहाँ की सांस्कृतिक समरसता का सही-सही बोध नहीं हो पाता। यह तभी संभव है जब सारा सुरुचिपूर्ण साहित्य एक ही भाषा और लिपि के माध्यम से सबके सामने प्रस्तुत किया जा सके। इस दिशा में भुवन वाणी ट्रस्ट के मुख्यन्यासी सभापति कविमनीषी नंदकुमार अवस्थी का यह प्रयास सराहनीय क़दम है।

आजकल भारत का लगभग हर शिक्षित नागरिक नागरी लिपि और हिन्दी भाषा से परिचित है। इसलिए संतवाणी को सार्वजनिक रूप देने के लिए भुवन वाणी ने इस माध्यम को ठीक ही अपना लिया है। इन ग्रंथों के सहारे जिज्ञासु पाठक मूल पाठ को भी पढ़ सकते हैं और हिन्दी के माध्यम से उसका मंतव्य भी ग्रहण कर सकते है। पर कठिनाई केवल यही है कि ग्रंथ का आकार लगभग दुगुना हो जाता है और आजकल मोटी किताबें देखकर ही लोग घबरा जाते हैं। पर जिनमें सच्ची जिज्ञासा हो और उच्च संस्कार हों, उनके लिए कोई समस्या नहीं है। अगर शासन की ओर से भी अनुदान के रूप में कुछ सहयोग मिल जाय तो इनका मूल्य भी सर्वसुलभ रखा जा सकता है। वास्तव में यह निष्ठा और दीक्षा का काम है, जिसमें सबका सहयोग अपेक्षित है। तटस्थभाव से देखने पर किसी भी भाषा के सत्साहित्य का लिप्यंतरण और अनुवाद प्रस्तुत करना साधारण कार्य-सा प्रतीत होता है। पर गहराई में पैठकर गोते लगानेवालों को ही इसकी गरिमा और मधुरिमा का वास्तव में पता चलता है।

उदाहरण के लिए प्रस्तुत रचना "रंगनाथ रामायण" को ही लें। एक तो इतने प्राचीन ग्रंथ का सही पाठ तैयार करने में ही काफ़ी श्रम और सावधानी अपेक्षित होती है। फिर जब प्रामाणिक पाठ तैयार हो जाए तो उसे नागरी लिपि में रूपांतरित करना भी कम कठिन नहीं है। तेलुगु भाषा समास-बहुला है। प्रायः सभी शब्द एक दूसरे से जुड़े हुए होते है।

उनको अलग-अलग लिखा जाए या मिलाकर लिखा जाए, यह लिप्यंतरण के पग-पग पर उठनेवाली समस्या है। सन्धि-विच्छेद से शब्दों को समझने में सुगमता होती है, पर यह हमेशा संभव नहीं है। इसलिए लिप्यंतरकार को विवेक और प्रसंगोचित विवक्षा से काम लेना पड़ता है। इसके अलावा, तेलुगु में ह्रस्व एकार, ह्रस्व ओकार, अर्द्धानुस्वार, अलघु लकार, अलघु रकार जैसे कई ध्वनि-सकेत है जिनके पर्याय नागरी मे नहीं मिलते। इसके लिए एक लिप्यंतरण सहिता वनानी पड़ती है। लिप्यंतरण का प्रयोजन तभी सिद्ध होता है जब नागरी में लिखा हुआ मूलपाठ पढ़ते समय हिन्दी-भाषी या तेलुगु से अनभिज्ञ कोई अन्य-भाषी मूलपाठ को उसी प्रकार उच्चारण कर सके जैसे तेलुगु-भाषी करता है। इस ध्येय को प्राप्त करने में प्रस्तुत रचना का लिप्यंतरण बहुत कुछ सफल हुआ है, इसमें कोई संदेह नही है।

लिप्यंतरण से भी कठिन और जटिल समस्या भाषांतरण या अनुवाद की है। वैसे ही अनुवाद का कार्य अपने में एक साधना है। अनुवाद का मतलब केवल शब्दों के रूपांतर से नही, वल्कि शब्दों के माध्यम से होनेवाले भावबोध को दूसरी भाषा के माध्यम से प्रस्तुत करने से होता है। पहले मूल भाषा के विचारतत्त्व को आत्मसात् करना और उसे बारीकी के साथ दूसरी भापा के परिधान में सहज, सुबोध और सुस्वाद्य शैली में प्रस्तुत करना कोई मामूली काम नही है। यह तो सामान्य अनुवाद की बात है जिसमें मूल पाठ अनुवाद के साथ नही दिया जाता। प्रस्तुत रचना "रंगनाथ रामायण" में अनुवाद का कार्य और भी जटिल और श्रमसाध्य इसलिए हो चुका है क्योंकि उसमें मूलपाठ के साथ ही अनुवाद भी दिया गया है। इस अनुवाद को पढ़नेवाले न केवल मूल ग्रंथ का रसास्वादन करते है; वल्कि क़दम-क़दम पर अनुवाद को मूल से मिलाकर चलते हैं। ऐसी स्थिति में अनुवादक को काफ़ी सतर्क और समर्थ होकर चलना पड़ता है। यही "असिधाराव्रत" (तलवार की नोक पर चलने) जैसा काम कहा जाता है। जहाँ मूल पाठ के बिना अनुवाद छप जाता है, वहाँ अनुवादक काफ़ी स्वतंत्र होता है। मूल का पूरा-पूरा आनंद लाने के लिए कहीं कुछ जोड़कर कहीं कुछ तोड़कर अनुवाद को अंतत: आपातरमणीय वनाना ही उसका ध्येय होता है। पर इस स्वतंत्रता या सुविधा से प्रस्तुत ग्रंथ का अनुवाद एकदम वंचित है। इसलिए यह साधना वहुत ही जटिल और प्रज्ञापेक्षी होती है।

मुझे यह देखकर प्रसन्नता हुई कि इस ग्रंथ का लिप्यंतरण और अनुवाद प्रस्तुत करनेवाले सुयोग्य विद्वान् डॉ० भीमसेन निर्मल ने इस महान् कार्य को वड़ी दक्षता के साथ संपन्न किया है। जहाँ तक हो सके, उन्होंने मूल के संस्कृत शब्दों का ज्यों का त्यों प्रयोग किया है और जहाँ ये शब्द कुछ

दुरूह या कठिन प्रतीत हों, वहाँ कुंडली में उनके सरल पर्याय भी दिए हैं। अनुवाद में प्रत्येक अक्षर पर, प्रत्येक शब्द पर और प्रत्येक भाव-भंगिमा पर पूरा-पूरा ध्यान दिया गया है। तेलुगु में एक पंक्ति पढ़कर फिर हिन्दी में उसके अनुवाद से मिलाते जाएँ तो न केवल मूल का आशय समझ में आता है, बल्कि मूल की भाषा 'तेलुगु' सीखने में भी सुविधा होती है। सफल अनुवादक प्रायः अपने अनुवाद के संबंध में दावा करते हैं कि उन्होंने ऐसी कोई बात नहीं कही जो मूल में न हो और न ही कुछ ऐसी बात जोड़ दी जो अपेक्षित नहीं है—"नामूलम् लिख्यते किंचित् नानपेक्षितमुच्यते"। यह बात अन्यान्य अनुवादकों के बारे में सही निकले या नहीं, पर डॉ० निर्मल ने इस नियम का पूरा-पूरा पालन किया है। इससे उनका यह अनुवाद न केवल रामायण-बोधिनी का काम देता है, बल्कि तेलुगुभाषा-बोधिनी के रूप में भी उपयोगी सिद्ध होता है। सारी पुस्तक पढ़ने के बाद पाठक को तेलुगु भाषा का कार्यसाधक ज्ञान अवश्य मिलता है और कम से कम तेलुगु भाषा के माधुर्य से वह परिचित हो जाता है।

यह महान् सांस्कृतिक अनुष्ठान भुवन वाणी ट्रस्ट के प्रतिष्ठाता श्री नंदकुमार अवस्थी और हिन्दी-तेलुगु के जाने-माने विद्वान् डॉ० भीमसेन निर्मल के मणि-कांचन संयोग से सुसंपन्न हो सका है। डॉ निर्मल को मैं वर्षों से जानता हूँ। हिन्दी और तेलुगु के मर्मज्ञ विद्वान् होने के कारण उन्होंने साहित्यिक आदान-प्रदान के कार्य में महत्वपूर्ण योग दिया है। शरीर से दुबले-पतले, पर मन से निर्मल और आत्मा के आलोक से चिर-प्रफुल्ल उनका व्यक्तित्व पल भर में पराये को अपना बना लेता है। "रंगनाथ रामायण" की शैली और डॉ० निर्मल के व्यक्तित्व में भी बहुत कुछ साम्य है—सहज सात्विक सरलता कृतित्व और कर्तृत्व को जोड़ देती है। मुझे पूरी आशा है कि नागरी जगत् इस सांस्कृतिक अनुष्ठान का सहर्ष स्वागत करेगा। कविमनीषी श्री नंदकुमार अवस्थी के लगाए गए इस 'नंदन वन' में रंगनाथ रामायण के यशस्वी लेखक गोन बुद्धा रेड्डी की यह मंगलकामना निरंतर गूंजती रहेगी:—

अघनायकभवबंधविमोचक, दिव्य भव्य रचना श्रीकारक।
रामायण रमणीय कथा यह, भावुकजन-तारक पुण्यावह॥
जब तक भूधर, जब तक सागर, जब तक शशि, नक्षत्र, दिवाकर।
जब तक चार वेद, यह वसुधा, जब तक जग आलोकित बहुधा।
तब तक रामकथा यह मंजुल, बरसे नित आनंद रसोज्ज्वल॥

॥ इति शम् ॥

विशेष कार्याधिकारी,
संघ लोक सेवा आयोग, नई दिल्ली

(डॉ०) आई० पाण्डुरंगराव

# अनुवादकीय

श्रीरामचन्द्र आन्ध्रजाति के प्रियतम भगवान हैं, परम आराध्य हैं। दैनिक जीवन में हो अथवा साहित्य में हो, जहाँ सुनिए, वहीं पवित्रनाम प्रतिध्वनित होता सुनाई पड़ेगा। श्रीराम के वनवास के चौदह वर्षों में अधिक भाग दंडकारण्य में आन्ध्रप्रान्त में— गोदावरी के तीरस्थ प्रदेशों में ही व्यतीत हुआ था। उस पावन स्मृति को जाग्रत करनेवाले अनेक स्थान और चिह्न आन्ध्रप्रान्त में विद्यमान हैं। अतः यह स्वाभाविक है कि मर्यादापुरुषोत्तम की पवित्र कथा के श्रवण से मैं बचपन से ही आसक्त रहा। बचपन में हरिकथाओं के श्रवण तथा चर्म-पुत्तलिका-नृत्यों के दर्शन से राम के कर्त्तव्यपरायण-शीलता की हृदय पर अमिट छाप पड़ गई। लेखन कार्य में रत होने के बाद रामकथा संबंधी तथा रामभक्तों संबंधी कई लेख भी लिखे थे।



डॉ० भीमसेन निर्मल
(उस्मानिया वि०वि० हैदराबाद)

सन् १९६९-७० में हैदराबाद में संपन्न हिन्दीतर हिन्दी लेखक सम्मेलन के सुअवसर पर आदरणीय बन्धुवर डॉ० गजानन नरसिंह साठे जी से भेंट हुई थी। प्रथम दर्शन में ही मेरे प्रति उनके हृदय में अपनत्व उत्पन्न हुआ। उन्होंने भुवन वाणी ट्रस्ट के लिए तेलुगु भाषा के किसी रामायण का अनुवाद कर देने के लिए मुझे प्रेरित किया। तदनन्तर श्रद्धेय पद्मश्री नन्दकुमारजी अवस्थी के साथ पत्राचार प्रारंभ हुआ। स्व० ए० सी० कामाक्षीरावजी-कृत रंगनाथ रामायण का स्वच्छन्द गद्यानुवाद बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना द्वारा प्रकाशित हुआ था। वह अनुवाद ट्रस्ट के सिद्धान्तों के अनुरूप और मूलपाठ सहित न होने के कारण, अवस्थी जी ने रंगनाथ रामायण का नागरी लिप्यन्तरण सहित हिन्दी अनुवाद प्रस्तुत करने का आदेश दिया। उनके आदेशानुसार इस पुनीत कार्य का श्रीगणेश किया। प्रारंभ में मन में यह विचार घर कर गया था कि त्रैमासिक 'वाणीसरोवर' में प्रकाशित होने के पश्चात् ही मेरा

अनुवाद ग्रन्थरूप प्राप्त करेगा। बद्धमूल बनी इस धारणा के कारण, कार्य की गति प्रारंभ में पर्याप्त मंद रही। किन्तु श्री अवस्थीजी के बार-बार स्मरण दिलाते रहने पर तथा मेरे शिष्य डॉ० सीएच्० रामुलु कृत 'मोल्लरामायण' के प्रकाशित होने पर अनुवाद कार्य शीघ्रगति से हुआ और भगवान की असीम कृपा से इस पवित्र कार्य को इस वर्ष के श्रीरामनवमी के दिन पूर्ण कर सका।

तेलुगु भाषा में उपलब्ध रामायणों में रंगनाथ रामायण प्रथम तथा अत्यन्त लोकप्रिय रचना है। पाठ्य तथा गेय दोनों रूपों में सुमधुर यह रचना पण्डित और पामर को प्रसन्न करनेवाली है। यह द्विपद शैली में लिखा गया प्रथम विशालकाय महाकाव्य है। इस काव्य में अनेक अवाल्मीकीय प्रसंग हैं जो काव्यरसिक को भाव-विभोर कर देते हैं। ये प्रसंग मूलकथा की घटनाओं को अधिक तर्कसंगत-मनोवैज्ञानिक सिद्ध करते हैं और काव्यसौंदर्य में चार-चाँद लगा देते हैं। 'असमान ललित शब्दार्थ संगतियों' तथा 'अलंकार-भावनाओं' से युक्त इस काव्य में मनोहर वर्णनों की शोभा, प्रकृति वर्णन की छटा पाठक को मुग्ध कर देती है। उक्ति-वैचित्र्य एवं अर्थ-गौरव से युक्त इस काव्य में संस्कृतबहुल समासयुक्त मधुर गंभीर भाषा के साथ ठेठ तेलुगु भाषा के मुहावरे का हृदयंगम सम्मेलन है। यह कवि के उभयभाषा पांडित्य का ज्वलन्त प्रमाण प्रस्तुत करता है। तेलुगु भाषा के रामकाव्यों में भाव-प्रौढ़ता तथा काव्य-माधुरी के कारण इस काव्य का अद्वितीय स्थान है। इस अप्रतिम काव्य को हिन्दी के सुधी पाठकों के समक्ष प्रस्तुत करते हुए मैं अतीव आत्मतोष का अनुभव कर रहा हूँ।

तेलुगु लिपि तथा ध्वनि चिह्नों की विशिष्टता के बारे में अन्यत्र विस्तार से लिख चुका हूँ। लिप्यन्तरण में जिन कठिनाइयों का सामना करना पड़ा, उन्हें पूज्य अवस्थीजी के परामर्श द्वारा सुलझा सका। तेलुगु के '' (अर्द्धानुस्वार का प्रतीक) जिसका उच्चारण तो होता ही नहीं है। यह लुप्त अनुस्वार (अरसुन्न) लुप्त 'न्' का चिह्न है और इसके कारण परवर्ती सरल अक्षर (क, च, ट, त, प) परुष अक्षर (ग, ज, ड, द, ब) बन जाते हैं। इसे लिप्यन्तरण में छोड देना पड़ा। आशंका इस बात की थी कि उस चिह्न को नागरी-लिपि में देने के कारण नागरी के पाठक पसोपेश में पड़ जाएँगे।

रंगनाथ रामायण १३-१४वीं शती की रचना है, जिसमें क्लिष्ट संस्कृत समास-शैली के साथ, ऐसे ठेठ तेलुगु शब्दों का प्रयोग किया गया है जो आज प्रचार में नहीं हैं। ऐसे शब्दों तथा शब्द-प्रयोगों का अर्थ लगाने में बन्धुवर डा० जी० वी० सुब्रह्मण्यम् (रीडर, तेलुगु विभाग,

उस्मानिया विश्वविद्यालय) तथा डा० पी० श्रीरामचंद्रुडु (रीडर, संस्कृत विभाग, उ० वि० वि०) ने मेरी सहायता की है। मैं इन दोनों विद्वानों का हृदय से आभारी हूँ।

अनुवाद में मूल काव्य की कथन शैली एवं भावाभिव्यक्ति की पद्धति का यथासंभव अनुसरण किया है। इस कारण से हो सकता है कि अनुवाद की भाषा, वाक्य-रचना अथवा शब्द-प्रयोग आदि किंचित् अटपटे लगें। मूल तेलुगु काव्य में मात्रापूर्ति के प्रयुक्त संज्ञाओं, क्रियाओं तथा सर्वनामों का भी यथावत् रूप से अनुवाद कर दिया है। जो हो, मेरे इस अनुवाद से हिन्दी के रसज्ञ पाठक तेलुगु की लोकप्रिय रामायण के काव्य-गौरव से यत्किंचित् भी परिचित हो जाएं तो मैं अपने प्रयास को सार्थक मानूंगा।

भाषाई सेतुकरण, एक भाषा के साहित्य का दूसरी भाषा में प्रति-बिंबीकरण द्वारा राष्ट्रीय भावात्मक समन्वय के पुनीत कार्य में विगत २० वर्षों से लगे हुए भुवन वाणी ट्रस्ट के कर्मठ साधक पद्मश्री नन्दकुमारजी अवस्थी तथा श्री विनयकुमारजी अवस्थी के अथक परिश्रम के कारण भारतीय भाषाओं के साहित्य परस्पर नैकट्य का अनुभव कर रहे है और नागरी लिपि प्रचार के द्वारा भारतीय साहित्यों को तथा भारतीय जन-मानस को एकसूत्र में निबद्ध करते जा रहे हैं। पिछले वर्ष हैदराबाद में उन दोनों मौन तपस्वियों के साक्षात्कार का सौभाग्य प्राप्त हुआ था। उनके कर्मठ व्यक्तित्व एवं मौन तपस्या की भावना ने मुझे अत्यधिक प्रभा-वित किया था। उनके द्वारा संपन्न हो रहे इस महान् यज्ञ में अपना अल्पतर योगदान प्रस्तुत करने का मुझे जो सुअवसर प्राप्त हुआ है, तदर्थ मैं उनका हृदय से आभार मानता हूँ। इस कार्यक्रम को सफल बनाना मैं अपना कर्त्तव्य मानता हूँ।

डा० ए० पांडुरंगराव (विशेष अधिकारी, लोक सेवा आयोग, नई दिल्ली) का मैं अत्यन्त आभारी हूँ जिन्होंने इस ग्रन्थ को अपनी भूमिका से समलंकृत किया है। अन्त में अन्य सभी सुहृदजनों का आभार मानता हूँ जिन्होंने मेरे प्रयास को सफल बनाया है।

॥ इति शम् ॥

रीडर, उस्मानिया विश्वविद्यालय,
हैदराबाद

बुधजनविधेय,
(डॉ०) भीमसेन 'निर्मल'

# विषयानुक्रमणिका

## किष्किधाकाण्ड ४८०-५८२

# श्री रंगनाथ रामायणमु

## ( तॅलुगु द्विपद काव्य )

मूल:

गोन बुद्धारेड्डी

देवनागरी लिप्यन्तरण तथा अनुवाद:

डॉ० भीमसेन 'निर्मल' एम० ए०, पीएच्० डी०

प्र० उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद

# प्रकाशकीय

श्री भण्डारम भीमसेन जोस्युलु साहित्य-जगत् में भीमसेन 'निर्मल' के नाम से प्रख्यात है। एम. ए., पीएच्. डी. (हिन्दी), एम. ए. (तॅलुगु), राष्ट्रभापा-प्रवीण, हिन्दी-प्रचारक, साहित्य-रत्न, साहित्यसुधाकर आदि विभिन्न उपाधियों से समलंकृत इन विद्वान् का जन्म ३० नवंबर, १९३० ई० में मेदक (आन्ध्र) में हुआ। तॅलुगु तथा हिन्दी के अनेक ग्रंथों के सफल अनुवादक, नाटककार, कवि, निवन्धकार—इस प्रकार राष्ट्र-भाषा हिन्दी तथा आन्ध्र-भाषा तॅलुगु के समानरूपेण अनन्य सेवी और राष्ट्र की भावनात्मक एकता के लिए सतत प्रयत्नशील इन विभूति के द्वारा आज कल रामचरितमानस के सन् १८५० ई० के पूर्व रचित तॅलुगु-अनुवाद का सम्पादन हो रहा है।

'भुवन वाणी ट्रस्ट', लखनऊ के माध्यम से राष्ट्र के सम्मुख प्रस्तुत गत बाईस वर्षीय विविध भाषाओं के हिन्दी अनुवाद सहित देवनागरी लिप्यन्तरण के विशाल कार्यक्रम में तॅलुगु के प्रसिद्ध ग्रन्थ 'रंगनाथ-रामायण' का हिन्दी अनुवाद सहित देवनागरी लिप्यन्तरण का भार इन्हीं विद्वान् ने अपने ऊपर लिया है।

श्री रंगनाथ रामायण तथा तॅलुगु भाषा के सम्वन्ध में श्री निर्मल की लेखनी से निःसृत विवरण आगे दिया जा रहा है। आशा है इस वित्ररण तथा आरंभ में दिये हुए 'तॅलुगु-देवनागरी' वर्णमाला चार्ट की सहायता से अखिल राष्ट्र के रसज्ञ पाठक तॅलुगु भाषा और उसके अनुपम काव्य द्वारा रामचारितामृत का सरलता से रसास्वादन कर सकेंगे।

—नन्दकुमार अवस्थी

—सम्पादक

# अनुवादक एवं लिप्यन्तरणकार का वक्तव्य

## १—रंगनाथ रामायण

श्रीराम की कथा परम पवित्र है। उस पवित्र गाथा को लेकर तॅलुगु भाषा में अनेक काव्य, नाटक, गेयपद, यक्षगान आदि रचे गए हैं। उन सब में रंगनाथ रामायण का अपना विशिष्ट स्थान है। यह तॅलुगु के अपने देशी छन्द 'द्विपद' में लिखा गया है जो गाये जाने के अत्यन्त अनुकूल है।

रंगनाथ रामायण के कर्ता (लेखक) तथा समय के बारे में विभिन्न मत है। फिर भी अन्त:साक्ष्य के आधार पर गोन बुद्ध भूपति इस काव्य के कवि माने जाते हैं। इन्हें रेड्डीवंशज और इनका जन्म सन् १२७० ई० माना जाता है। विद्वानो के मत से इस काव्य का रचनाकाल सन् १३१० अथवा १३२० ई० है। जो हो, रंगनाथ रामायण को अधिकतर विद्वान् चौदहवी शताब्दी के अन्तिम दशकों की रचना मानते है। रंगनाथ रामायण का उत्तरकांड बुद्ध भूपति के पुत्रों द्वारा रचा गया है।

इस काव्य का 'रंगनाथ रामायण' के नाम से प्रचलित होने का कोई कारण उपलब्ध नही है। इस काव्य की अनेक पांडुलिपियों का सकलन कर, शुद्ध पाठ के निर्णय करने का कार्य, सर सी० पी० ब्राउन महोदय ने सन् १८४० ई० में किया था। उनका कथन है कि This translation of the Ramayana is always attributed to a poet named Ranganatha, but his name is nowhere mentioned in the book; while it is asserted in each volume that the author was Budha Raj, who wrote it at the desire of his father Vithal Raj....... ..........This Ramayana is vulgarly attributed to Ranganatha; but I can not discover the reason. अस्तु,

रंगनाथ रामायण यद्यपि वाल्मीकि रामायण के आधार पर रचा गया है किन्तु इस काव्य में कई अवाल्मीकीय प्रसंग है। पता नही इस काव्य के लेखक ने वाल्मीकि रामायण की किस प्रति को अपना आधार बनाया था।

यह काव्य तॅलुगु के द्विपद काव्यों में श्रेष्ठ माना जाता है। शैली, अर्थ-गाम्भीर्य, शब्द और अर्थालंकार के प्रयोग, रस और भाव के अनुकूल रचनाशिल्प में यह काव्य अनुपम है। संस्कृत के साथ तॅलुगु पर कवि का समान अधिकार है। यह कहने में कोई अतिशयोक्ति नही कि इस काव्य में प्रसंगानुकूल रसभरे वर्णन प्रचुरमात्रा में है।

# श्री रंगनाथ रामायणमु

## बाल - काण्डमु

श्लोक ॥ चरितं रघुनाथस्य शतकोटि प्रविस्तरम्,
एकैकमक्षरं प्रोक्तं महापातकनाशनम्,
रामाय रामभद्राय रामचन्द्राय वेधसे,
रघुनाथाय नाथाय सीतायाः पतये नमः ॥

देवतास्तुत्यादिकमु

श्री कामिनीनाथु, जितदैत्यनाथु । लोकरक्षणकृत्यु, लोकैकनित्यु
नित्यचिदानन्द निर्वाणकृत्यु । गृत्यंविदूरु, नकृतिमाधारु
नाधारकमल - मध्यामोदभेद । साधनक्रमसमाचरण षट्चरणु
सिन्धुर वरदु, नाश्रितलोकबन्धु । बन्धमोचनु, वलिबन्धनोदग्रु
नारूढ - पंचाशदक्षर प्रसव । पारिजाताकारु, ब्रणवानुकारु
नग्राम्य - गोपिकाभ्यन्तरव्यग्रु । नग्रेसराकारु, नाकार रहितु
योगिमानस - लसदोंकारदीप्तु । योगसंदर्शिताभ्युदय - प्रचारु

श्री लक्ष्मीनाथ, राक्षस राजाओं को जीतने वाले, लोक-रक्षा को ही अपना कर्त्तव्य मानने वाले, लोकैकनित्य, सदा चिदानन्द से युक्त, मोक्षदायक, कर्मरहित, स्वयंभूत आधार, आधार-कमल के मध्यस्थित सुगंध के भेद (रहस्य)को जानने या प्राप्त करने की साधना के अनुष्ठान में भ्रमर समान, गजेन्द्र को मोक्ष देने वाले, आश्रित जनों के वन्धु, (संसार के) वन्धनों से मुक्ति प्रदान करने वाले, वलि को बाँधने में दृढ़, वह पारिजात वृक्ष जिसपर पंचाशत अक्षर (वर्ण माला) रूपी प्रसून विकसित हुए हों, प्रणवस्वरूप, अग्राम्य गोपिकाओं के हृदय में विहार करने में व्यग्रचित्त वाले, अवोध-गम्य आकार वाले, निराकार, योगियों के मानस में स्थित ओंकार-रूप में दीप्त, योगियों से संदर्शित अभ्युदय के प्रचारक, श्रुतियों के सिरमौर,

श्रुतिशिरोभागविशुद्ध चैतन्यु । नतिलोकु, सर्वलोकाश्रयश्लोकु
नखिलांड मौक्तिकायत नित्यसूत्रु । नखिलतत्त्वातीतु, नाद्यन्तरहितु
नमलात्मु, नक्षरु, नाम्नायकमल । कमलाप्तु, नक्षीणकल्याणसदनु १०
शंकाविनिर्मुक्त - सद्भक्तवर्य । कैकर्यवत्सलु, गारुण्यसिन्धु
बोधकुंडै वच्चि, बोध्यमै तोचि । बोधमै वीक्षिंचु पूर्णस्वरूपु
नादितत्त्वमु,'तत्त्वम' स्यादि वाक्य। भेदाति - रूपु, नभेद्यप्रतापु
गडुकॉनि नियतुलै कर्मबन्धमुलु ।गडचि, येकतमुन गदलक निलिचि
यरुदुगा निन्द्रिय व्याप्तुल मरचि । विरचितासनबद्ध विन्यासिलील
वरिचितासनमुन बदिलमै निलिचि। सरवितो मदिलोन सरसत निलिप
वॅलय डॅब्बदि रॅण्डु वेल नाडुलनु ।गलय विवेकिंचि, कसटु वो दुडिचि
यॉक रॅडुं त्रोवल नॉकटिगा मॅलगि । यकलंकमतितोड नतिसूक्ष्ममुगनु
नवयवंबुलयंदु नानन्दमैन । पवनु निरोधिंचि, पश्चिमवीथि
जॉनिपि, कोणत्रय शुद्धि गविंचि ।मनसुतोडनॅकूड मरपिंचितॅच्चि २०
कुंडलिनिजशक्ति गूर्चि, संप्रीति ।नॉण्डॉण्ड गमलबु लॉगि नाड़ गडचि

विशुद्ध-चैतन्य स्वरूप वाले, अलौकिक, समस्त लोकों के आश्रयस्वरूप, (पुण्य) श्लोक, अखिलांड रूपी मुक्ता के आयतन, नित्यसूत्र, अखिल तत्त्वों से अतीत, आदि एव अन्त-रहित, निर्मल-आत्मा, अनश्वर, वेदरूपी कमल के लिए सूर्य सम, अक्षीण कल्याणों के आकर, ।। १० ।।

—शकाओं से विमुक्त सद्भक्त श्रेष्ठों की सेवाओं के कारण वात्सल्य-भाव से पूर्ण, करुणा-सिन्धु, वोधक, बोध्य तथा बोध—इन तीनों रूपो में अभिव्यक्त पूर्ण-स्वरूप वाले, आदि तत्त्व, 'तत्त्वमसि' आदि वाक्यो के अनुसार भेदातीत रूप वाले, अभेद्य, प्रताप से युक्त परमात्मा का (भक्ति-भाव से ध्यान करने के लिए) निष्ठा से नियमों का पालन कर, कर्म के वन्धनों को पारकर, एकान्त में स्थिर भाव से रहकर, इन्द्रिय-व्यापारों को भुलाकर, योगासन मे सुस्थिर होकर परिचित आसन में स्थित (अचंचल) रहकर, मन को सरस (भक्तिरसपूर्ण) बनाकर, (शरीर के भीतर की) वहत्तर नाड़ियों का विवेकपूर्ण विचार कर, उनका परिमार्जन कर, दोनों मार्गो (इड़ा और पिगला) को एक वनाकर, अकलक मति से, अवयवों मे अतिसूक्ष्म हो आनन्द-रूप से व्याप्त पवन का निरोध कर, (उसे) पश्चिम वीथि (ऊपर) की ओर लगाकर, कोण-त्रय (त्रिकुटी अथवा मूलाधार) की शुद्धि कर, मन के साथ ही उसे लाकर, ।। २० ।।

—कुंडलिनी को अपनी शक्ति से सयुक्त बनाकर, सम्यक् आह्लाद से क्रम शः षट्कमलों को पार कर, उस (प्राण-पवन) को चन्द्र-मण्डल मे पहुँचाया ।

यतनि तनूभवु ना शुकब्रह्म । नतिभक्तियुक्तिमै नभिनुति चेसि,
ये कथ सॅप्पिन नॅल्ल सज्जनुलु । सेकॉनि कीर्तनल् सेयुचु नुंदु;
रे कथ सॅप्पिन निहपरोन्नतुलु । प्राकटंवुग वेंचिफलयिंचु व्रीति;
ने कथ सॅप्पिन नीप्सितार्थमुल ।गैकॉनि पुण्यमुल् गडगि कान्पिञ्चु
ननु विचारमुलु ना यंतरंगमुन ।गॉनकॉनि कृतिसेय गोरुचुन्नंत; ४०

### ग्रन्थरचनकु गारणमु

श्रीरमणीयुलै कृष्टिसत्तमुलु । गोरि वर्णनसेयु गोनवंशमुन
फलित सदाचार भानुडै तोचि । कलिकालदोषान्धकारंबु द्रोलि,
गुरुधर्मपथमुल कॉलदुलु दॅलिसि । परनृपनक्षत्रपंक्तुल नणचि,
नित्यपुण्योदयनियति बॅम्पॉन्दु । नत्युन्नत - प्रतापाभिरामुनकु
गरदीप्तिनिजखड्ग गंगाप्रवाह । परधरणीपाल फालाक्षरमुल
गलपूर्वगर्वपंकमु लॉप्पगडुगु । नलवुमै नसमानुडगु सत्यनिधिकि
शरणार्थि राजन्यषट्पदाधार । करपद्मुनकु गोनकाटभूपतिकि,

पारिजात एवं सारमानस (तत्त्ववेत्ता) पराशर-पुत्र (वेदव्यास जी) का ध्यान कर, उनके पुत्र शुकदेव की बड़ी भक्ति से स्तुति कर (ने के वाद), किस कथा के कहने से सभी सज्जन मेरा कीर्तिगान करेंगे, किस कथा के कहने से इहलोक और परलोक दोनों ही प्रकट रूप से, प्रीतियुक्त रूप से, सफल होंगे, किस कथा के कहने से इच्छित अर्थ (कामनाएँ) सिद्ध होंगे और साथ ही साथ पुण्य भी प्राप्त होगा—ऐसे विचार मेरे अन्तरंग में उठ रहे थे और मैं किसी कृति (ग्रन्थ) की रचना करना चाह रहा था, उस समय—॥ ४० ॥

### ग्रन्थ रचना का कारण

—श्री (शोभा) से (सयुक्त होने से) रमणीय, तथा पंडितगण जिस गोनवंश का, सानन्द वर्णन करते है, उस गोनवंश में सदाचार के पुण्य के फलस्वरूप सूर्य के समान प्रतिभासित होकर, कलिकाल के दोषरूपी अन्धकार को दूर कर, श्रेष्ठ धर्मपथ के महत्त्व को जानकर, शत्रुराजा-रूपी नक्षत्र-पंक्तियों को तेजोहीन कर, नित्य पुण्योदय की नियति को विस्तृत करने वाले, अत्युन्नत प्रताप से अभिराम तथा कर में दीप्तिमान निज खड्ग के गंगाप्रवाह से अन्य राजाओं के फालभाग में लिखित पूर्व-गर्व-पक को धो डालने वाले, दृढ़ एवं अद्वितीय वलशाली, सत्यनिष्ठा वाले, शरण में आने वाले राजा-रूपी भ्रमरों के लिए आधारभूत करपद्म वाले तथा नित्य नय, विनय तथा दया का आगार

नय नयोदय दयायत नित्यमतिकि । ब्रियतनूजन्मुडै पृथिवि बॅम्पॉन्दु
रुद्र प्रतापुंड्ु रुद्रनिर्मलुडु । रुद्रात्मुडगु गोन रुद्र नरेंद्रु
पौत्रु, डभंगु, डप्रतिम विक्रमुडु । गोत्रधीरुडु, कुलगोत्रवर्धनुडु ५०
दिविजेन्द्रविभवुंडु, धीरवर्तनुडु । भुवनविख्यातुंडु, बुद्धभूपालु
ननुजन्मु, डक्षीणदाक्षिण्यधनुडु । धनधान्यधनदुंडु, धर्मधर्मजुडु
अतिपुण्य सौजन्यु, डरिभीमजन्यु । डतिशौर्यशरजन्मु, डाजन्मशुभुडु
कामिनीकामु, डखंडविक्रमुडु । रामत्रयोदार रणविशारदुडु
चन्दनमन्दार चन्द्रिकाहार । कन्दळत्कुन्देंदु घनकीर्तिधनुडु
परगु गोनान्वयपारिजातमुन । बरिपक्वफलरीति बरगिनवाडु
पॉलुचु गोनान्वयपूर्वाद्रियंदु । वॅलयु भानुडु वोले विलसिल्लुवाडु
दॉरयु गोनान्वयदुग्धांबुराशि । बरिपूर्णचन्द्रुडै भासिल्लुवाडु
निक्कि यंतंतकु निर्मलंबगुचु । दिक्कुल दन पेर्मि दीपिंचुवाडु
दानधर्म - क्रियातात्पर्यकेळि । दानयै विनतुल दनरारुवाडु ६०
मगटिमि नसमानमहिम दीपिंप । बगतुर नवलील भजिंचुवाडु
बलितोग्रराजन्य बलवज्रपाणि । ललिनॉप्पु वासवु ललिबोलुवाडु

सदृश मति वाले, गोन (वंशज) काटभूपति के प्रिय और पृथ्वीवल्लभ-सुवन (महाराज) गोन रुद्रनरेन्द्र रुद्रप्रताप, रुद्रनिर्मल, रुद्रात्म, अभंग, अप्रतिभ विक्रमवाले, गोत्रधीर (पर्वतसमान धैर्यशाली) [आदि उपाधियों से विभूषित थे।] उनके पौत्र तथा बुद्धभूपाल के पुत्र [महाराज विट्ठलनरेश थे।] ॥५०॥
—कुल और गोत्र के संवर्द्धक, देवेन्द्र के समान वैभव वाले, धीर, भुवनविख्यात, अक्षीण-दाक्षिण्य-धनी (अक्षीण कृपा के धनी), धन-धान्य में कुबेर, धर्म (-निर्वाह) में धर्मराज (युधिष्ठिर), अतिपुण्य-सौजन्य-शीलवान, शत्रुओं के लिए अति भयंकर, शौर्य के अतिशय में कुमार कार्त्तिकेय, जन्म से शुभ (कल्याण) करने वाले, कामिनियों के लिए कामदेव, अखंड विक्रमी, परशुराम, राम और बलराम के समान रण-विशारद, चन्दन, मन्दार, चन्द्रिका, हार, कुन्द, इन्दु सम उज्ज्वल धनकीर्ति के धनी, गोन-वंश-रूपी पारिजात के परिपक्व फल स्वरूप शोभित, शोभायुक्त गोनवंश-रूपी पूर्वाद्रि पर भानु-समान प्रकाशित, गोनवंश-रूपी क्षीरसागर के लिए परिपूर्ण चन्द्र के समान प्रतिभासित, अत्युच्च एवं क्रमशः निर्मल बननेवाली अपनी कीर्ति को दसों दिशाओं में व्याप्त करने वाले, अपने दान-धर्म आदि क्रियाओं की प्रचुरता के कारण सबकी प्रशंसाएँ प्राप्त करने वाले, ॥ ६० ॥
—पौरुष में असमान दीप्ति से और सरलता से शत्रुओं का नाश करने वाले, बली एवं उग्र राजाओं के लिए वज्रपाणि (इन्द्र) के समान दीखने वाले,

प्रत्यक्ष नृपवनपावकोज्ज्वलुडु । सत्यंवुचेतनु सरिदगुवाडु
वलवदुग्रारति वलसमुदमुल । गलचुचो मंथाद्रिगति वेर्चुवाडु
विमलोग्रराजन्य विपुलान्धकार । कमलाप्तविंव खड्ग प्रभाविभव
विलसितामरवधू विमलास्यकमल। मुल वीरमधुकरंवुल गूर्चुवाडु
अरिनृपप्राणानिलाहारभुजग । वरभुजस्थापितावनि गलवाडु
कुरुकेरळावन्ति कुन्तल द्रविळ । मरुमत्स्यककरूश मगध पुळिंद
सरस सुपांड्य कोसल बर्बरमुल । नरनाथसभल वर्णनकॆक्कुवाडु
आतत सामभेदादुल नॊप्पु । नीतिक्रमंवुल नॆगडॆडुवडु ७०
रमणमै नादिमराजन्यरीति । नमितवैभवमुल नमरिनवाडु
विनयनयोपाय विजयसुस्थिरुडु । घनकीर्ति विट्ठल क्षमापालवरुडु
राजसर्वज्ञुंडु राजसिंहुंडु । राजशिरोमणि, राजपूजितुडु
सकल जगद्धित चातुर्यधुर्यु । डॊकनडु कॊलुवुन नुन्नतुंडगुचु
वहुपुराणज्ञुलु बहुशास्त्रविदुलु । वहुकाव्यनाटक प्रौढमानसुलु
हितुलु मन्त्रुलु पुरोहितुलु नाश्रितुलु। सुतुलु राजुलु बहुश्रुतुलनु गॊल्व

उत्साह से युक्त, सौन्दर्य में देवेन्द्र के समान विराजमान, प्रत्यक्ष नृपवन के लिए पावक के समान उज्ज्वल, सत्यनिष्ठ, वलशाली एवं उग्र शत्रुसेना-रूपी समुद्रों को मथने में मंदर पर्वत का रूप धारण करने वाले, विमल उग्र राजाओं के विपुल (गर्वरूपी) अन्धकार के लिए कमलाप्त (सूर्य) विम्व के समान, अपने खड्ग की प्रभा से प्राप्त शोभायमान देवाङ्गनाओं के विमल मुखकमलों को (अपने हाथ रूपी) वीर मधुकरों से अलंकृत करने वाले, शत्रुओं के प्राण-रूपी अनिल का सेवन करने वाले श्रेष्ठ भुजरूपी भुजगों (सर्परूपी भुजाओं) पर राज्य-भार वहन करने वाले, कुरु, केरल, अवन्ती, कुन्तल, द्रविड़, मरु, मत्स्यक, करूश, मगध, पुलिन्द, सरस, सुपांड्य, कोसल, वर्वर (देशों) की राजसभाओं में प्रशंसाएँ प्राप्त करने वाले, साम (दाम) भेद आदि से युक्त अत्यधिक नीतिक्रम से सुशोभित, ॥ ७० ॥

—प्राचीन वैभववान राजाओं के समान अमित वैभवों से युक्त, नय, विनय आदि उपायों से अपनी विजय को सुस्थिर करने वाले, धनकीर्तियुक्त (यही महाराज) विट्ठल नरेश, (जो) राजाओं में सर्वज्ञ, राजसिंह, राजशिरोमणि, राजपूजित एवं सकल-जगद्धित चातुर्यधुरीण (हैं), एक समय (अपनी) राजसभा में विराजमान थे। (उस समय) वहुपुराणों को जानने वाले, वहुशास्त्रविद्, वहुकाव्य-नाटकों (के अध्ययन) से प्रौढ मन वाले, हितू, मन्त्री, पुरोहित, आश्रित, पुत्र, (सामंत) राजा और वहुश्रुत (व्यक्ति)

दीपिंचि भूलोक देवेंद्रु पगिदि । नेपारियुन्नचो निपु सॉम्पॉन्द
रसिकुलु भारतरामायणादि । रसगोष्ठि जॅल्लिप रसिकशेखरुडु
रामकथासुधारस रक्तुडगुचु । नामहासभलोन नंदर जूचि
रमणमै दॅनुगुन रामायणंबु ।क्रममॉप्पजॅप्पॅडिघनकाव्यशक्ति८०
गलकवुलॅव्वारु गलरुर्विननुचु । तलपोय विट्ठल धरणिपालुनुकु
नुन्नतमूर्तिकि नुर्वियशोनिधिकि ।विन्नविंचिरि वेड्क विबुधुलुगडिगि
नी तनूजन्मुंडु निपुणमानसुडु । धूतकल्मषुडु बंधुरनीतियुतुडु
सर्वज्ञुडनघुंडु चतुरवर्तनुडु । सर्वपुराण विचार तत्परुडु
कमनीय बहुकळाविचक्षणुडु । सुमनीषि पोषणोत्सुकोन्नतुडु
कविसार्वभौमुंडु कविकल्पतरुवु । कविलोकभोजुंडु कविपुरंदरुडु
प्रत्यर्थिराजन्य वलवज्रपाणि । प्रत्यर्थिनृपदावपावकोज्ज्वलुडु
भीकरनिजखड्ग बिंबित स्वर्ग । लोकानुरक्त त्रिलोक दुर्दमुडु
वरसाधुजलजात वनजातहितुडु । पुरुषचिन्तामणि बुद्धयाह्वयुडु
नीकतिभक्तुंडु निखिलशब्दार्थ । पाकज्ञुडत्यन्त पांडित्य धनुडु ९०

---

उनकी सेवा में उपस्थित थे। (राजा) भूलोक के देवेन्द्र के समान वड़े उत्साह से दीप्त थे। सभा मनोरम बनी हुई थी। रसिक जनों द्वारा भारत, रामायण आदि की रसगोष्ठी में रस को जान सकने वाले वह रसिकशेखर (राजा) रामकथा-सुधा के प्रति अनुरक्त होकर, उस महासभा में उपस्थित सभी को देखकर यों बोले, 'सुन्दर ढंग से तॅनुगु (तॅलुगु) में रामायण (की कथा) को क्रम से कहने की उत्तम कविता-शक्ति— ॥ ८० ॥

—रखने वाला कवि इस संसार में कौन है?' तब ऐसा सोचने वाले उस उन्नतमूर्ति वाले तथा महायशोनिधि विट्ठल नरेश से विबुधों ने (इस प्रकार) सोत्साह विनति की—'(हे महाराज!) आपके पुत्र, निपुण मन वाले, पापरहित, अति नीतियुक्त, सर्वज्ञ, अनघ, चतुरवर्तन (व्यवहार) से युक्त (शिष्टाचार-सम्पन्न), सर्वपुराणों के ज्ञाता, अनेक सुन्दर कलाओं तथा आगमों के मर्मज्ञ, सुमनीषियों का पोषण करने में उत्सुक तथा उसी में उन्नत सुख का अनुभव करने वाले, कवि-सार्वभौम, कवि-कल्पतरु, कवि-कुलभोज, कवीन्द्र, शत्रु राजाओं के लिए वज्रपाणि, शत्रुराजारूपी वन के लिए प्रचड पावक, (अपने) भयंकर खड्ग में प्रतिबिम्बत स्वंग वाले (जिनका खड्ग शत्रुओं को स्वर्ग का मार्ग बताता है), लोकप्रिय, त्रिलोकदुर्दम, श्रेष्ठ साधुजन-रूपी कमल (समूह) के लिए सूर्यसम, पुरुषश्रेष्ठ, आपके परमभक्त, निखिल शब्द, अर्थ, गुण आदि के ज्ञाता, अत्यन्त पंडित, ॥ ९० ॥

मर्रियु रामायणमर्म मातंड । येर्रुगु नातनि विल्वु मीकथ सॅप्प
ननिन मज्जनकुडुदात्त वर्तनुड्डु ।ननु र्नथि विलिपिंचि ननु गार्रविंचि
भूमिगवींद्रुलु बुधुलुनु मॅच्च । रामायणंवु पुराणमार्गंवु
तप्पक नापेर दगनन्ध्रभाष । जॅप्पि प्रख्यातंवु सेयिपु मुर्वि
ननियानतिच्चिन नामृदूक्तुलकु । ननियंवु हर्षिंचि यट्ल काविप
बनिपूनि यरिगंड भैरवुपेर । घनुपेर मीसरगंडाकुं पेर
ललितसद्गुण गणालंकारुपेर । नलघु निश्चल दयायबुद्धि पेर
नाततकृति पेर ललिपुण्यु पेर । मातंड्रि विट्ठल क्ष्मानाथुपेर
राजुलु बुधुलुनु रसिकुलु सुकवि । राजुलु गोष्टिनि रागिल्लि पॉगड़
वदमुलर्थंवुलु भावमुलगतुलु ।पदशय्यलर्थ-सौभाग्यमुल् यतुलु१००
रसमुलु गुंभनल् प्रास संगतुलु । नसमानरीतुल नन्नियु गलुग
नादिकवीश्वरुडैन वाल्मीकि । यादरंवुन वुण्युलंदरु मॅच्च
चॅप्पिन तेर्रगुन श्रीरामचरित । मॉप्प जॅप्पॅद गथाभ्युदयमेट्लनिन१०३

---

—वुद्ध नरेश ही रामायण के मर्म को जानते हैं। आप (तदर्थ) उन्हीं को बुलावें'। ऐसा कहने पर उदात्त चरित्र वाले मेरे पिता ने मुझे बड़े प्रेम से बुलाकर, सम्मान कर, यह आदेश दिया—'रामायण की कथा को पुराणों के ढंग पर तॅलुगु भाषा में, मेरे नाम पर लिखकर (मुझे समर्पित कर) प्रख्यात करो जिससे संसार के कवि तथा पंडित उसकी प्रशंसा करें'। उनके मृदु वचनों से अत्यन्त हर्षित होकर, उसी प्रकार करने का (उनके आदेश का पालन करने का) निश्चय कर, शत्रुओं के लिए भयंकर मूर्ति वाले, महान्, रोबीले गलमुच्छों से सुशोभित, ललित-सद्-गुणालंकार वाले, महान् और निश्चल दया से युक्त वुद्धि वाले, अविरल पुण्य कर्म करने वाले, पुण्यात्मा मेरे पिता विट्ठल नरेश के नाम पर, श्रीरामचन्द्र के चरित्र को मैं इस ढंग से लिखूँगा कि राजा, पंडित, रसिक, सुकवि श्रेष्ठ, गोष्ठियों में (उस कथा को सुनकर) हर्षित होकर उसकी (उस रचना की) प्रशंसा करेंगे और जिसमें शव्द, अर्थ, भाव, गति, पदशय्या (रीति), अर्थ-गाम्भीर्य, यति, ॥ १०० ॥

—रस, निर्माण, प्रास (प्रत्येक चरण के द्वितीयाक्षर का समान रहना) आदि सभी को अद्वितीय रीति से संयुक्त करूँगा, आदिकवि वाल्मीकि की कृपा से सभी पुण्यात्मा मेरी प्रशंसा करेंगे। कथा का प्रारम्भ इस प्रकार है— ॥ १०३ ॥

## कथाप्रारंभु

घनतपस्वाध्यायकमनीय शीलु । मुनिनाथु नारदु मुनिलोक वन्द्यु
ननघतपोनिधियैन वाल्मीकि । गनुगॉनि यॉकनाडु करमर्थिनडिगे
यॅव्वडु श्रीमन्तुडॅव्वडु शान्तु । डॅव्वडु घनपुण्यु डॅव्वडुन्नतुडु ?
यॅव्वडु नीतिज्ञुडॅव्वडु प्राज्ञु । डॅव्वडु दुर्दमुडॅव्वडुत्तमुडु ?
यॅव्वडु जितकामुडॅव्वडजेयु । डॅव्वडु निरसूयुडॅव्वडाढ्युंडु ?
यॅव्वडु सुव्रतुं डॅव्वडुदारु । डॅव्वडु सुचरित्रु डॅव्वडु समुडु
यॅव्वनिकिन्ककुनिंद्रादि सुरलु ।दव्वुदव्वुलनुंडितलकुचुंडुदुरु? ११०
अट्टिवाडिलबुट्टि यरिगॉनो इप्डु । पुट्टॅनो यिकमीद बुट्टनुन्नाडो ?
यनिन त्रिलोकज्ञुडैन नारदुडु । तनबुद्धिनॅन्तयु तलपोसि चूचि
ईमहि श्रीविष्णुडिपुडॅ जन्मिचे । रामुडै दशरथराजुनकतडु
नियतात्मुडतिशौर्यनिधि कृपाजलधि।जयशालिस्वजनरक्षण विचक्षणुडु
कंबुकंधरुडु चक्कनि मेनिवाडु । बिम्बारुणोष्टुंडु पीनवक्षुंडु
वॅडद कन्नुलवाडु विपुलांसतलुडु । निडुदचेतुलवाडु नियतवर्तनुडु

## कथा-प्रारम्भ

—एक दिन महान् तपस्वाध्याय से कमनीय, महान् शील से सम्पन्न, मुनि-श्रेष्ठ तथा मुनिलोक-वन्द्य नारद को देखकर, अनघ तपोनिधि वाल्मीकि ने अत्यन्त प्रार्थनापूर्वक पूछा—"(हे मुने ! इस संसार में) कौन श्रीमन्त (श्री से युक्त) है ? कौन शान्त (क्षमाशील) है ? कौन अधिक पुण्यात्मा है ? कौन उन्नत है ? कौन नीतिज्ञ है ? कौन प्राज्ञ है ? कौन दुर्दम है ? कौन उत्तम है ? कौन जितकाम (काम को जीतने वाला) है ? कौन अजेय है ? कौन ईर्ष्या-रहित है ? कौन आढ्य (सम्पन्न) है ? कौन सुव्रती है ? कौन उदार है ? कौन सुचरित्र है ? कौन सम-बुद्धि है ? किसके क्रोध से इन्द्रादि देवता भय से दूर-दूर रहते हैं ? ॥ ११० ॥

ऐसा व्यक्ति (क्या) भूमि पर पैदा होकर गुजर गया है ? क्या अब पैदा हुआ है ? आगे पैदा होने वाला है ?" ऐसा कहने पर त्रिलोकज्ञ नारद ने अपनी बुद्धि से देर तक सोचकर (कहा)—"इस पृथ्वी पर श्रीविष्णु ने अब जन्म लिया है, दशरथराज के (यहाँ) राम बनकर। वे नियतात्मा, अतिशौर्यनिधि, कृपा-जलधि, जयशाली, स्वजनरक्षण में विचक्षण हैं। वे कंबुकंधर, सुन्दर शरीर, बिम्बारुण सम ओठ, पीन (विशाल) वक्ष, विशाल नेत्र, विशाल कंधों से युक्त और आजानु-बाहु वाले हैं। वे नियत-वर्तन, वेद-वेदांगों में कोविद, कोदंडवेद

वेदवेदांग कोविदुडु कोदंड । वेदविदुंडु विवेकभूषणुडु
कमलाप्तुतेजंबु कडलि गांभीर्य । ममराद्रि धैर्यबु नवनिसैरणयु
धनुदुनि त्यागंवु दनयंदु मिगुल । ननुवॉन्दु नित्य कल्याण विग्रहुडु
कौसल्यकानन्दकरुडु श्रीकरुडु । भासुर त्रैलोक्य पावन मूर्ति१२०
रामुडै पुट्टि या राजर्षि वच्चि । रामुनिम्मनि वेड राजु पंपगनु
मौनि वॅन्टनु वोयि मखमुनु गाचि । दानविनट्टु कूल्चि दैत्युनि द्रुंचि
राति नातिनि जेसि रामुडु वेग । सीतचेगॉनुटकु शिवुविल्लु विरुचि
ख्यातिगा सीतनु कडु वॅन्ड्लियाडि। सीततोडनु गूडि चॅलगि ययोध्य
केतॅञ्चु चोटनु गॅरलुचु । डेतॅञ्चि निलचिन नेपुन गदिपि
वापोव नातनि बलुविल्लु दिगिचि । कोपंवु तो मुनु गॉमरॉप्प दीसि
येपुन नंदरु यॅद वेड्क मीरु । नापट्टुननॅ वच्चि यप्पुरि जेरि
यासक्ति यौवराज्याभिषिक्तुनिगा। जेसॅदननि तंड्रि चॅलगि ययोध्य
बट्टंबु गट्ट भूपति समकट्ट । मट्टुमीड्रिन यट्टि मंथर यपुडु
नॅट्टिन गैकतो नॅर्रिनाट जेप्प । गट्टिडि गैक संगरमुन दॉल्लि१३०

(धनुर्विद्या) के विद्वान्, विवेक-भूषण है। सूर्य का तेज, समुद्र का गाम्भीर्य, अमराद्रि (सुमेरु) का धैर्य, अवनि (भूमि) की क्षमा, धनद (कुबेर) का त्याग—इन गुणों को अपने में समाए हुए नित्य-कल्याण (प्रद) विग्रह (मूर्ति) वाले हैं। वह कौसल्या को आनन्द देने वाले, श्रीकर, त्रिलोक को पावन करने वाली दीप्तिमान मूर्ति वाले है ॥ १२० ॥

—"(ऐसे भगवान्) राम के रूप में पैदा हुए, उस राजर्षि (विश्वामित्र) के आकर राम को माँगने पर, राजा के उनको भेजने पर (वे ही राम) मुनि के साथ जाकर, यज्ञ की रक्षा कर, दानवी (ताड़का) को वहां (मार) गिराकर, दैत्य (सुबाहू) का संहार कर, पत्थर को नारी बनाकर, सोत्साह सीता जी को ग्रहण करने के लिए शिवधनु तोड़कर, सीता जी से विवाह कर ख्यातिवान्, सीता जी के साथ सोत्साह अयोध्या लौटते समय, गर्वीले विप्र (परशुराम) के आ खड़े होने पर (रास्ता रोकने पर) उत्साह से सामना कर, उनके विशाल धनुष को उतरवा कर, क्रोध से उनके अहकार को क्षीण कर, सबके हृदयों में आनन्द भरते हुए, उसी समय आकर, नगर (अयोध्या) पहुँचे। 'आसक्ति (इच्छा) से युवराज बनाऊँगा' ऐसा कहकर पिता जब सोत्साह (राम को) अयोध्या का राज देने को उद्यत हुए तब मर्यादा का उल्लंघन करने वाली मन्थरा ने हृदय को प्रभावित करने वाले ढंग से कैकेयी के कान भरे। तब क्रूर कैकेयी ने युद्ध में पहले से ही—॥ १३० ॥

रॅण्डु वरंबुलर्थिंचिनदौट । जंडिंचि काननस्थलिकि राघवुनि
बनिच्चिन जनकुनि प्रतिनकै बूनि । जनकजालक्ष्मण सहितुडै वॅडलि
तेवनंबुननु नेंतेवनंबुननु । बावनमुनिचर्यं बरगु संयमुल
गरुणमै गापाडि खरदूषणादि । शिरमुलु शरमुल जॅण्डु चॅण्डाडि
ऋश्यमूकंबुन निनुजु जेपट्टि । वश्यतनॉक कोल वालि दूलिंचि
सीतकै चॅलपट्टि सेतुवुगट्टि । पातकि दशकंठु पदतलल्गॉट्टि
सीततो गूडि याश्रितलोकपालि । जातंबु वनचरजातंबु गॉलुव
निन्द्रादि विनुतुडै येतॅञ्चि राम । चन्द्रुंडु निजपूज्य साम्राज्यलक्ष्मि
बालिंचु चुन्नाडु प्रजलकु वेड्क । गीलिंचुचुनु गृतकृत्युडै यनुचु
नारामु चरित माद्यान्तंबु जॅप्पि । नारदमुनिपोयॅ नलिनजुपुरिकि १४०
मुनिपति वाल्मीकि मुदमॉप्पनंत । दनशिष्युडगु भारद्वाजुंड दानु
ब्रकटिंप सज्जनभावंबु पोलॅ । नकलुष जीवनंबै करंबलरु
तमसानदिकि पोयि तन्नदीवारि । दमयनुष्ठानमुल्दग जेयुचुंडि
यायेटि दरि ग्रौंचयमळंबु प्रेम । गायजुकेळिमै गवयुचो नॉकटि

—(दशरथ से) दो वर प्राप्त कर चुकने के कारण, क्रुद्ध होकर. राघव को कानन भेज दिया; पिता की प्रतिज्ञा (पूर्ति) के लिए (वे) जनक-जा (सीता) और लक्ष्मण के साथ (वन की ओर) निकल पड़े। (उन्होंने) पवित्र मुनिचर्या (तपस्या) में लगे हुए संयमी मुनियों की सकरुण हो रक्षा की, खर-दूषण आदि के सिरों को शरों से काट डाला। ऋश्यमूक (पर्वत) पर सूर्यपुत्र (सुग्रीव) का हाथ पकड़ कर (मित्रता कर), आसानी से एक बाण से वालि का संहार कर, सीता (को पुनः प्राप्त करने) के लिए दृढ़-होकर सेतु बांधा, पापी दशकण्ठ (रावण) के दसों सिर काट डाले। उसके बाद सीता के साथ, आश्रित (जनों) के कल्पवृक्ष हो, वनचर-समूह की सेवाएँ लेते हुए, इन्द्रादि से स्तुतियाँ प्राप्त करते हुए (अयोध्या) आकर श्री रामचन्द्र, प्रजा को सोत्साह आनन्द पहुँचाते हुए तथा कृतकृत्य होते हुए निज-पूज्य-साम्राज्य-लक्ष्मी का पालन कर रहे हैं।" (ऐसा) कहकर उन राम के चरित्र (कहानी) को आदि से अन्त तक कहकर, नारदमुनि नलिनजपुरी (ब्रह्मलोक) को गए ॥ १४० ॥

मुनिश्रेष्ठ वाल्मीकि हर्षित हो कर, अपने शिष्य भरद्वाज सहित, स्वयं सज्जन भाव की प्रकटमूर्ति, अकलुष जीवनयुक्त अति मनोरम तमसा नदी (के पास) जाकर, उस नदी के जल से अपने अनुष्ठान (स्नान, सन्ध्या-वन्दन आदि) का पालन करते रहे। उस नदी के पास क्रौंच (पक्षियों का) जोड़ा सप्रेम मन्मथकेलि में रत था।

नॉकबोय संपिन नुन्नया क्रौंचि । प्रकटशोकंबुन वनवुट जूचि
दगवुनु धर्मबु तलपोसि मौनि । पगदायनव्वोय पै नल्कवॉडमि
योरि निषादुंड ! योरि पापात्म । योरि नीकॅग्गेमि योनरिंचेरोरि!
कामिंचि क्रौंचमुल् गवयुचो नॉकटि।नेमिटिकै चंपितिभ्भंगि गडगि
ईपातकमुन ननेकदुःखमुलु । प्रापिंचि तिरुगुमु वहुवत्सरंबु
लनिबोय शपयिंचि यंत वाल्मीकि ।तनशिष्युडग भारद्वाजुनि जूचि १५०
पलिकॅनु श्लोकंबुपद्धतिगानु । पलिकिन वल्कुनु पलुमारु चूड़
छन्दोनिवद्धमै समवर्णपंक्ति । बोंदि नालुगु पदंबुल हृद्यमगुनु
र्निदि चाल विस्मय मीशाप वाक्य । पदमुलु दमयंत पद्यमै निलिचे
ननिन भारद्वाजुडादिगा शिष्यु । लनुरक्ति वठियिंचिरापद्यमंत
ननघुडा वालमीकि याश्रमंवुनकु । जनियुन्नचो ब्रह्म चनुदॅञ्चुटयुनु
नॅदुरेगि पदमुलकेरगि तॉड्तॅच्चि । कुदुरुगा गुशपीठि कूर्चुंड जेसि
करमर्थि बूजिंचि करमुलु मॉगिचि। परग शापाक्षरपद्यंबु जदुव
विनि ब्रह्म नगि पद्यविषयमै वाणि। यनघ नीमुखमुन नवतरिंचिनदि

---

(तो उनमें से) एक को (किसी) एक निषाद के मार डालने पर, (जीवित) वची उस क्रौंची को प्रकट शोक से विलाप करते देख, न्याय और धर्म का विचार कर मुनि ने उस निषाद पर क्रुद्ध हो कर कहा—'अरे! निषाद! रे पापात्मा! अरे! (उन्होंने) तुम्हारा क्या विगाड़ा है! कामासक्ति से क्रौंचों के रति-क्रीड़ा करते समय, इस प्रकार उद्यत होकर एक को क्यों मार डाला? इस पाप के कारण अनेक दुःख प्राप्त करते हुए अनेक वर्षों तक भटकते रहो।' इस प्रकार निषाद को शाप देकर, वाल्मीकि अपने शिष्य भरद्वाज को देख, ।। १५० ।।

—श्लोक के ढंग से (छन्दोवद्ध रूप मे) यों वोले—'(मेरे द्वारा) कहे गए वचनों को वार-वार देखने पर (विचार करने पर) विदित होता है कि छन्दोनिवद्धता और समवर्ण पक्तित्व को प्राप्त कर चारों पंक्तियाँ हृद्य (वन पड़े) है। यह अत्यन्त आश्चर्यप्रद है। शापवाक्य के ये चरण अपने आप (एक) पद्य वन (कर रह) गए'। (ऐसा) कहने पर भरद्वाज आदि शिष्यों ने अनुरक्ति से उस पद्य को पढ़ा, तव अनघ वाल्मीकि आश्रम में चले गए। (एक दिन वहाँ) ब्रह्माजी का आगमन हुआ। (वाल्मीकि ने) आगे वढ़कर, चरणवन्दना की, साथ लिवा लाकर अच्छे सत्कार से कुशासन पर विठाया, बड़ी भक्ति से पूजा की, (फिर-) हाथ जोड़, शापाक्षरयुक्त पद्य को पढ़-सुनाया; इस पर ब्रह्माजी हॅस पड़े (मुस्कुराए) (और) कहा, 'हे अनघ! पद्य के रूप में वाणी आपके मुख से

श्रीरामचरित मशेषंबु नीकु । गोरि नारदुडु संकोचिंचि चॆप्पॆ
नदि विस्तरिंचि नीवखिलंबु चॆप्पु।मदिसर्वमुनुदोचुननिचॆप्पि पोये १६०
नी रीति गृप वरंबिच्चि मन्निंचि । सारसगर्भु डुस निन पिम्मटनु
मरि निर्मल ध्यानमति बूनि मौनि । तरिगोनि सकलंबु दलपोसि चूचि
रघुचरित्रमु दशरथु चरित्रंबु । रघुरामु जन्मंबु रामु वर्तनमु
दाटकवधयु नुद्दंड राक्षसुल । याटोपहरणंबु यज्ञरक्षणमु
दनरु गंगामहत्त्वंबु गौतममुनि । वनितनु शापंबु वलन बापुटयु
धनुवु द्रुंचुटयु सीताविवाहंबु । जनुचोट जमदग्निजातु नाग्रहमु
रामाभिषेक संरंभंबु दुष्ट । कामिनि कैकेयि कष्टभाषणमु
नभिषेक विघ्नंबु नडविकि राम । विभुडु वोवुटयु भूविभुनि शोकंबु
दशरथमरणंबु दशरथरामु । गुशलसंभाषियै गुहुडु गांचुटयु
नुरुपुण्युलट गंगनुत्तरिंचुटयु।वरतपोनिधि भरद्वाजु गांचुटयु १७०
नरिगि या चित्रकूटाद्रि नॆक्कुटयु । भरतुंडु रघुरामु पज्ज जेरुटयु
नन्नचे बादुक लर्थिमै बडसि । मन्ननलिपार मगुडि पोवुटयु
दंडकागमनंबु तगिलि विराधु । जंडविक्रमु नंदु संहरिंचुटयु

---

अवतरित हुई है। श्रीराम का चरित्र अशेष (अपार) है। उसे नारद ने आपको प्रिय मानकर संक्षेप मे बता दिया है। उसका विस्तार कर, आप सब कुछ (पूर्ण रूप से) कह सुनाइए। (आपको) मन में सब कुछ—(अपने आप) सूझ जाएगा।' ऐसा कहकर (ब्रह्मा) चले गए ॥ १६० ॥
—इस प्रकार वर देकर, समादृत कर, सारसगर्भ (ब्रह्मा) के जाने के बाद, फिर निर्मल ध्यान से युक्त मति वाले मुनि ने सब कुछ सोच-विचार कर देखा। रघु-चरित्र, दशरथ का चरित्र, रघुराम का जन्म, राम का आचरण, ताड़का का वध, उद्दण्ड राक्षसों की कुचेष्टाओं का अपहरण (ध्वंस), यज्ञ-रक्षा, विलसित गंगा का महत्त्व, गौतम की स्त्री को शाप से मुक्त करना, धनुष को तोड़ना, सीता से विवाह, लौटते समय जमदग्नि के पुत्र का क्रोध, राम के राजतिलक की तैयारी, दुष्ट स्त्री कैकेयी के कटु वचन, राजतिलक में विघ्न, प्रभु राम का वनगमन, राजा (दशरथ) का शोक, दशरथ का मरण, दाशरथी राम की निषादराज से भेंट एवं मधुरालाप, महान् पुण्यात्माओं का (वहाँ) गंगा पार करना, श्रेष्ठ तपोनिधि भरद्वाज का दर्शन, ॥ १७० ॥
—जाकर उस चित्रकूट पर्वत पर चढ़ना, भरत का रघुराम के पास पहुँचना, अग्रज से प्रार्थना कर पादुकाएँ प्राप्त कर, समादृत हो (भरत का) वापस जाना, दण्डक वन में जाना, चण्डविक्रम विराध का वहाँ संहार करना,

वरम पुण्युनि शरभंगु गांचुटयु । बरुवडि मुनुलकु ब्रतिनलिच्चुटयु
जनि यय्यगस्त्युनाश्रममु चोच्चुटयु । मुनिचेत दिव्यास्त्रमुलु वडयुटयु,
मुनि चॅप्पगा वारु मुदमुन वेग । चनि पर्णशाललो सरग नुंडुटयु
मोहिंचि राक्षसि मॉनसि वच्चुटयु । नूहिंचि दानितो नॉगि वल्कुटयुनु
स्तुक्कर रामानुजुंडु शूर्पणख । मुक्कुनु जॅवुलनु म्रोडु सेयुटयु
नदिवोयि खरदूषणादि रक्कसुल । कदि सॅप्प वारंत नलिगि वच्चुटयु
नुरवडि रघुरामुडॉक्कडे कडगि । खरदूषणादुल खंडिचुटयुनु १८०
नट रावणुनि बुद्धि नलुकवुट्टुटयु । गुटिल मारीचुंडु क्रॉव्वि चच्चुटयु
नसुराधिपति सीतनपहरिंचुटयु । विसुवक रामुडुविलपिंचुटयुनु
ननि जटायुवु चावु, नवल गबंधु । गनुटयु, मरि पंपकडकु बोवुटयु
गरर्मथि ऋष्यमूकमुन सुग्रीवु । डरुदॅञ्चि कनुटयु, नतनि सख्यंबु
वालिसुग्रीवुल वैरंवु तेरगु । जालंग रामुंडु सप्तताळमुल
नेलगूलगनॅचि नॅम्म मॅप्पिचि । वालि नॉक्कम्मुन वधियिंचुटयुनु
दाराविलापंवु दशरथसूनु । डा रविसूनु राज्यमुनु निल्पुटयु,
मानवपति यंत माल्यवंतमुन । वानाकालंबॅल्ल वसियिंचुटयुनु,
गाकुत्स्थु कोपंवु, गपिसमागममु । नेकतंवुन मुद्रिकिच्चिपुच्चुटयु,

परम-पुण्य से युक्त शरभंग के दर्शन, मुनियों को वचन देना, अगस्त्याश्रम में प्रवेश करना, मुनि से दिव्यास्त्र प्राप्त करना, मुनि के कहने पर उनका आनन्द से शीघ्र जाकर पर्णशाला में सुख से रहना, (राम पर) मोहित राक्षसी (शूर्पणखा) का आगे आना, उसके राक्षसी-रूप की कल्पना करके उसके साथ वातें करना, चिन्तित हो रामानुज का शूर्पणखा की नाक और कानों को काट डालना, उसका जाकर खरदूषणादि राक्षसों को वह हाल वताना और उनका तव क्रुद्ध होना, आगे वढ़ रघुराम का अकेले ही उद्यत होकर खरदूषणादिकों का नाश कर देना, ॥ १८० ॥

—वहाँ (लंका में) रावण की वुद्धि का कुपित हो जाना, कुटिल वुद्धि वाले मारीच का मत्त होकर मरना, असुराधिपति (रावण) द्वारा सीता का अप-हरण, अविराम राम का विलाप, युद्ध में जटायु की मृत्यु, उसके वाद कवन्ध से साक्षात्, फिर पम्पा (नदी) के पास जाना, वड़ी अभिलाषा से ऋश्यमूक से सुग्रीव का आकर (उनके) दर्शन करना, उससे मैत्री, वालि और सुग्रीव के वैर के कारण को जानकर राम का सप्तताल (वृक्षों) को जमीन पर गिरा देकर उस (सुग्रीव) को आश्वस्त करना, वालि का एक वाण से वध करना, तारा का विलाप, दशरथ के पुत्र का उस रविपुत्र (सुग्रीव) को राजगद्दी पर विठाना, नृपति (राजा राम) का तव माल्यवन्त

नलयक कपुलु सीतान्वेषणंबु । सलुपुटयुनु, बिलसंदर्शनंबु, १९०
ना क्षणंबुन महेन्द्राद्रि नॅक्कुटयु । बक्षींद्रुडैन संपातिदर्शनमु,
वनधिलंघनमुनु, वनधिमध्यमुन । जनुचोट मैनकसंदर्शनंबु,
मदमेत्ति सिंहिक मारुतसूनु । गदिसि चच्चुटयु, लंकाप्रवेशंबु,
लंकनु नॉप्पिंचि ललनचे नचट । लंकत्रोवयुगनि लंक जॉच्चुटयु
नंतःपुरंबुन करिगि चूचुटयु । नंत नशोकवनावलोकनमु
देरगॉप्प नंदु वैदेहि गांचुटयु । नॅरुककु नानवालिच्चि तेर्चुटयु
भूनाथुकुशलमिपुग देल्पुटयुनु ।मानिनीमणिशिरोमणि निच्चुटयुनु
बॅनचि या वनमॅल्ल बॅरिकि वैचुटयु। हनुमंतुडत्तरि नक्षु जंपुटयु
बवनुजुडट बट्टुवडि पोवुटयुनु । गविसि लंकापुरि गलय गाल्चुटयु
मानितात्मुंडब्धि मरल दाटुटयु । मानुग गपुलतो मरल गूडुटयु२००
मधुवन हरणंबु मणि प्रीति नॉसग । नधिपति मारुति नग्गळिंचुटयु
निनुकुलाधिपुडु दंडॅत्तिपोवुटयु । वनधितीरंबुन वच्चि निल्चुटयु
वनराशि त्रोव इव्वक क्रॉव्वुटयुनु । गॉनकॉनि रामुंडु गोपिंचुटयुनु

(पर्वत) में समस्त वर्षाकाल बिताना, काकुत्स्थ (राम) का कोप, कपि (हनुमान जी) से समागम (भेंट), एकान्त में मुद्रिका देकर भेजना, अथक हो कपियों का सीतान्वेषण करना, गुफ़ा के दर्शन, ॥ १९० ॥

—उसी क्षण महेन्द्रगिरि पर चढ़ना, पक्षीन्द्र सम्पाती के दर्शन, वनधि (समुद्र)को पार करना, वनधि के मध्य जाते समय मैनाक के दर्शन, उन्मत्त सिंहिका की मारुतपुत्र (हनुमान) से मुठभेड़ और प्राण-विसर्जन, लंका-प्रवेश, लंका (नामक) राक्षसी को सताकर, उस स्त्री (राक्षसी) के द्वारा लंका का मार्ग जानकर, लंका में प्रवेश करना, अन्तःपुर में जाकर देखना, तब अशोक वन को देखना, वहाँ सीता जी के दर्शन, विश्वास (दिलाने) के लिए निशानी में अंगूठी देकर सान्त्वना देना, भूनाथ (राम)के कुशल (समाचार) को सुन्दर ढंग से बताना, मानिनीमणि (सीता) का (अपनी) शिरोमणि देना, घेरकर उस वन को उखाड़ डालना, हनुमान जी का उस समय अक्ष (रावण के पुत्र) को मार डालना, हनुमान का वहाँ पकड़ा जाना, व्याप्त हो (हनुमान का) लंकापुरी को सम्पूर्ण रूप से जला देना, मान्यवर (हनुमान) का समुद्र को फिर से पार करना, कपियों के साथ भेंटना, ॥ २०० ॥

—मधुवन का हरण, प्रेम से मणि देने पर अधिपति (राम) का मारुति को गले लगाना, सूर्यकुलाधिप (राम) का (शत्रु पर) आक्रमण के लिए निकल पड़ना, समुद्र के किनारे आकर खड़े हो जाना, समुद्र का मार्ग न देकर गर्व दिखाना, (यह) सोच राम का क्रुद्ध होना, तब विभीषण का

नंत विभीषणुडधिपु गांचुटयु । जिंतिंचुटयु मरि सेतबंधनमु
जडधि दाट्टुटयुनु, जनि लंक मीद । विडिसि पेर्चुटयु, दुर्वारंबु मॅररसि
करमुग्रुलगु कुंभकर्णादि वीर । वरुल द्रुंचुटयु रावणुनि जंपुटयु
ना विभीषणुनि लंकाधिनायकुनि । गाविंचि पट्टंबु करुण गट्टुटयु
ननुपमशुद्धि ब्रह्ममादुलु मॅच्च । जनकज रघुरामचंद्रु वॅन्दुटयु
नॅलमि बुष्पकमॅक्कि यॅल्लरु जनुचु। जॅलगि यंबोनिधि सेतुवु मीद
दॅलिसि श्रीकंठु ब्रतिष्ठ सेयुटयु । वॅलय नयोध्यकु वेग वच्चुटयु२१०
भरतुगांचुटयु, बट्टाभिषेक । मरुदार रघुरामु डवधरिंचुटयु
गपिसैन्यपतुल नर्कज विभीपणुल । विपुल संपदलिच्चि वीड्कॉल्पुटयु
बरिकिंचि ब्रजलकापदलॉदंकुंड । गरुण ब्रोचुटयनु कथलॅल्ल दॅलिपि
वॅलय निर्वदिनाल्गुवेल श्लोकमुलु । गलिगि येनूरु सर्गल विस्तरिल्लि
कांडमुलारिंट गरमोप्प मिगिलि । युंड रामायणमोलि गाविंचि
यॉनर दक्किन कथलुत्तरकांड । मुन जॅप्पि वाल्मीकि मुनिनाथुडंत
नी कथ पठियिंप नॅव्वरु नेर्तु । री कथ जगमुल नॅव्भंगि वॅलयु

---

अधिप (राम) के दर्शन करना, (राम का उसके दुःख से) दुखी होना, फिर सेतु बांधना, जलधि को पार करना, जाकर लंका पर डेरा डालना, पराक्रम से प्रकाशित अति उग्र हो कर कुम्भकर्ण आदि वीर-श्रेष्ठों का संहार करना, रावण का वध, उस विभीषण को लंका का अधिनायक बनाकर, करुणा के साथ उसका राजतिलक करना, अनुपम शुद्धि (अग्नि-प्रवेश) से ब्रह्मादियों द्वारा प्रशंसित हो सीता जी का रघुरामचन्द्र को प्राप्त करना, शोभित पुष्पक विमान पर चढ़कर सबके जाते समय, समुद्र पर बने सेतु के पास, श्रृद्धापूर्वक (ब्रह्महत्यादोष के निवारण के लिए) श्रीकंठ (शिवजी) की प्रतिष्ठा कर, सानन्द अयोध्या को शीघ्र गति से लौटना, ॥ २१० ॥

—भरत-मिलन, अद्वितीय ढंग से रघुराम का पट्टाभिषिक्त होना, कपिसेनापतियों, अर्कज (सुग्रीव), विभीषण (आदि) को विपुल सम्पदाएँ देकर बिदा करना, परिशीलन करते हुए प्रजा को (किसी प्रकार का) कष्ट न हो—इस प्रकार करुणा से उनका पालन करना आदि सभी कथाओं को जानकर, शोभायुक्त (रूप से) चौबीस हजार श्लोक-युक्त, पाँच सौ सर्गों में व्याप्त, छः कांडों में अति सौन्दर्य-विधान-युक्त रामायण (इतिहास) को रचकर, शेष कथाओं को उत्तरकांड में कहकर तब वाल्मीकि मुनिनाथ सोचने लगे कि इस कथा को कौन पढ़ (सुना) सकते हैं, यह कथा जगत् में किस प्रकार सुशोभित होगी। तब कुश-लवने, जो अनघ (निष्पाप) मन वाले, मनसिज (कामदेव के समान)

ननुचुंड गुशलवुलनघमानसुलु । मनसिजाकारुलु, मंजुभाषणुलु,
जननुतुल्, संगीतसाहित्यनिधुलु ।मुनिवेषधारुलिम्मुलवच्चिम्रोक्कि,
"यनघ ! रामायणंबर्थितो जद्वुव । जनुदॅञ्चितिमि मम्मुजदिविप-
-वलयु" २२०

ननिन संतोषिंचि यम्मुनीश्वरुडु । "तन मनोरथमॅल्ल दलकूडे" ननुचु
गेयमै पाठ्यमै केवल पुण्य । दायकंबगु रघूत्तमु चरित्रंबु
ननुपम - तन्त्रीलयान्वित - फणिति ।मुनुकॉनिचदिविंपमुदमॉप्प जदिवि,
रमण श्रृंगारादिरसमुलेपॅडग । समवृत्तभेदमुल् संधि समास
समधिक शब्दार्थ संगतुलॅरिगि । क्रममोप्प बाडुचु गवगूडि वारु
मुनिजनसभल निम्मुल बूजनमुलु । गॉनिविनोदिंप,गाकुत्स्थवल्लभुडु
वेलय दम्मुलु दानु वेड्कलिंपॉन्द । गोलुवुंडि वारल गोरि राविंचि
वारि रूपंबुलु, वारि निल्कडलु । वारि निर्मलतर वाग्विशेषमुलु
तनकु निंपॉनरिंप दत्कथाक्रममु । विनुचुंडॅ रामुडव्विधमॅट्टिदनिन २२१

---

आकार वाले, मञ्जुभाषी, जन (-जन) से स्तुति प्राप्त करने वाले, संगीत और साहित्य के वेत्ता और मुनिवेषधारी थे, आकर चरणस्पर्श किया (और बोले)—'हे अनघ ! रामायण को बड़े उत्साह के साथ पढ़ने के लिए आए हैं। (आपको) हमें पढ़ाना चाहिए' ॥ २२० ॥

—(ऐसा) कहने पर हर्षित होकर उस मुनीश्वर ने (यह) सोचते हुए, कि मेरा मनोरथ पूरा हो गया; गेय, पाठ्य और पुण्यदायक रघूत्तम के चरित्र को, अनुपम तंत्रीलयान्वित-रीति से सप्रयत्न उन्हें पढ़ाया; तो हर्षित हो उन्होंने पढ़ लिया। रमणीय श्रृंगारादि रसान्वित, समवृत्त भेद, सन्धि-समास, समधिक शब्द और अर्थ की संगतियों को जानते हुए, क्रम से, एक साथ होकर गाते हुए वे (कुश-लव) मुनिजन की सभाओं में नित्य प्रशंसाएँ प्राप्त कर हर्षित होते रहे। काकुत्स्थ-वल्लभ (राम) स्वयं अनुजों के साथ सभा मे सुशोभित थे, उन्हें कुतूहल से बुलाया (और) उनके रूप, उनके आचरण, उनके निर्मलतर वाक्‌विशेष (वाक्‌चातुर्य) आदि उनके मन को सुख दे रहे थे। उस समय, श्रीराम उस कथा-क्रम को सुनने लगे। वह विधान ऐसा था— ॥ २२१ ॥

### अयोध्या वर्णनमु

द्वादशयोजन व्यायतंबगुचु । नैदुयोजनमुलनदि वॅडल्पगुचु
निपुणत मयुनिचे निर्मितंबगुचु । नॅपुडु शात्रवकोटिकॅदुरुचुक्कगुचु
कॉलदि मीरिन भानुकुलजुलकॅल्ल । गुलराजधानियै कॉनियाड वरगि
सरयुवु पॉतं गोसलदेशमुननु । धरणिकि दॉड वयोध्यापुरंबॉप्पु
मणिगोपुरंबुल मणितोरणमुल । मरिचट्टिमंबुल मणिगवाक्षमुल
गेळिकागृहमुल गृतकशैलमुल । वालानिलंबुल वटहानादमुल
महितवारणमुल मानिताश्वमुल । वहुरथप्रततुल भटकदंबमुल
विमलसौधंबुल विपणिमार्गमुल । गमनीय वनमुल गमलाकरमुल
जेरुवुल बावुल जेरुकुदोटलनु । दरुचैन शालिकेदारवारमुल
वरिखल गोटल वसिडि माडवुल ।गरमॉप्पि लोकविख्यातमै परगु२३९

### दशरथ वैभवमु

नापुरि दशरथुंडनु महाराजु । चापविद्यापरशैलकार्मुकुडु
चतुरुपायज्ञुंडु षाड्गुण्यशालि । सतत शक्तित्रयसंधानकर्त

---

### अयोध्या का वर्णन

—वारह योजन लंवा, पाँच योजन चौड़ा, मय (शिल्प-निपुण) द्वारा निपुणता से निर्मित, सदा शत्रुसमूह के लिए प्रतिकूल (अजेय), अद्वितीय भानु-वंशियों के लिए (परम्परागत) कुल-राजधानी, प्रशंसित विलसित— (इस प्रकार) सरयू (नदी) के किनारे, कोसलदेश में, पृथ्वी के लिए आभूषण स्वरूप अयोध्या नगर सुशोभित था। मणिगोपुर, मणितोरण, मणिमय कुट्टिम (फ़र्श), मणिमय गवाक्ष (झरोखे), क्रीडागृह, कृतकशैल (वनावटी पर्वत), वालानिल, पटह-नाद (नगाड़े की आवाज़), वड़े-वड़े हाथी, मान्य (श्रेष्ठ) घोड़े, अनेक (प्रकार के) रथ-समूह, भट-(सैनिक) समूह, विमल सौध (भवन), विपणि-मार्ग (वाज़ार), कमनीय उपवन, कमलाकर (सरोवर), तालाव, वावड़ी, ईख के खेत, (जगह-जगह) पर्याप्त (मात्रा में) धान के खेत, परिखाएँ (खाइयाँ), कोठे (ड्योढ़ी), सुवर्णप्रासाद (महल आदि से अति) अधिक शोभायमान और लोक विख्यात, वह (महानगर) विलसित था ।। २३९ ।।

### दशरथ का वैभव

—उस पुर में दशरथ नामक महाराज, (जो) धनुर्विद्या में अपर शैलकार्मुक (शिवजी) के समान, चार उपायों (साम, दाम, दण्ड, भेद) के ज्ञाता, षड्गुणों से युक्त, सतत (सदा) शक्ति-त्रय (इच्छा, ज्ञान एवं क्रिया) के सन्धानकर्ता थे।

धर्मोत्तरुड्, गृताध्वरुड्, श्रीकरुडु । धर्मशास्त्रपुराण तात्पर्यपरुडु
अजुनि नंदनुडु बाल्यादिगा नियति । ब्रजल बालिंचिन परमपावनुडु
जंभारिकै पोयि शंबरासुरुनि । दंभंबणगिंचि सुत्रमुनिचेत
मंदारपुष्पदामंबु गैकॉन्न । यिंदुमतीपुत्रु डिनुकुलाधिपुडु
तेजंबु गांतियु दॅगुवयु नेर्पु । राजसंबुनु नुदारतयु धैर्यंबु
मॉदलैन सद्गुणंबुल प्रोदियगुचु । नुदयार्कुगति दन युग्रतेजंबु
दीपितंबै येडुदीवुल बर्व । भूपालतिलकमै पॉलुपॉन्द नेलु
नन्नरनाथु कुलांगनामणुलु । मुन्नूटयेबंड्रु; मुख्यलैयंदु
नचलित सौशील्ययैन कौसल्य । कुचकुंभ निर्जितकोक यौकैक २५०
यनघचरित्रयौ ना सुमित्रयुनु । विनुतिकॅक्किरि त्रयीविद्यलोयनग
निलमीद नतनिकि हितपुरोहितुलु । पॉलचु वसिष्टादि पुण्यसंयमुलु
अनघात्मुडु धृष्टि यनुवाडु विजयु । डनुवाडु सिद्धार्थुडनुवाडु मरियु
नर्थसाधकुडु जयंतुडु नीति । थीर्तु डशोकुंडु धीमंतुडैन
मंत्रपालकुडु सुमंत्रुडु ननग । मंत्रुलुगलरॅनमंड्रु नातनिकि
नामंत्रुलंदरु ननोन्यहितुलु । स्वामिकार्य विचार चतुर मानसुलु

---

(वे) धर्मविरत या श्रेष्ठ, कृताध्वर (जिसने यज्ञ किए हों), श्रीकर, धर्म-शास्त्र-पुराणों के तात्पर्य के ज्ञाता, अज के पुत्र, बाल्यावस्था से ही नियमानुसार प्रजा पर शासन करनेवाले परम पावन (स्वभाव वाले), इन्द्र के काम पर जाकर, शंबरासुर के दम्भ का भंग कर, सुत्राम (इन्द्र) से मन्दार-पुष्पों की माला को प्राप्त करने वाले थे। वे इन्दुमती के पुत्र और इस (प्रख्यात) सूर्य-कुल के अधिप थे। वे तेज, कान्ति, साहस, चातुर्य, राजस (रजोगुण), उदारता, धैर्य आदि सद्गुणों के भण्डार, उदयार्क (उदयकालीन सूर्य) की भाँति अपने उग्र तेज से प्रदीप्त, सप्तद्वीपों में यशस्वी, भूपाल-तिलक (राजाओं के शिरोमणि)—इस प्रकार शोभायमान होकर शासन करते थे। उस नरनाथ (राजा) के कुल-स्त्रियाँ (धर्मपत्नियाँ) साढ़े तीन सौ थीं। उनमें मुख्य थीं, अचलित सौशील्य वाली कौसल्या, कुचकुम्भ-निर्जित परिधान वाली कैकेयी, ॥ २५० ॥ —अनघ चरित्र वाली वह सुमित्रा। —वे (तीनों) मानों विख्यात त्रयीविद्याएँ हों। इस पृथ्वी पर उनके हितैषी पुरोहित वसिष्ठ आदि पुण्यसंयमी थे। पुण्यात्मा धृष्टि, विजय, सिद्धार्थ और अर्थसाधक, जयन्त, नीतिवेत्ता अशोक, धीमन्त और मन्त्रपालक सुमन्त्र नामक उनके आठ मन्त्री थे। वे सभी मन्त्री परस्पर हितू, स्वामी-कार्य के विचार में चतुर मन वाले, दूसरों (शत्रुओं) के मर्म के भेदन करने के उपायों

परमर्म भेदनोपायधौरेयु । लरसि प्रजारक्ष याचरिपुदुरु
नट्टिवारॅनमंड्रु नखिलकार्यमुल । वट्टुन दिद्द दीर्पनु जालिकॉलुव
न्ष्टाक्षरमुल बाहाष्टकंबुननु । स्रष्टयै वॅलयु नारायणुकरणि
दशरथुंडलरॅ नातनिदेशमुननु । गृगुड्डु गॉण्डीड्डु रोगियु दरिद्रुंडु२६०
जारुंडु मरियु ननाचारुंडु बुण्य । दूरुंडु ग्रूरुंडु दुच्छुंडु शठुड्डु
मंदुंडु मरिलेरु मंदुनकैन । नंदरु मणिकुंडलाद्यलंकृतुलु
नंदरु धर्मपरायणचित्तु । लंदरु विहितकुलाचाररतुलु
नंदरु सकलशास्त्रादि पारगुलु । नंदरु श्रीविष्णु नतिभक्तिपरुलु
श्रीचंदनमुन राज्यमेपु दीर्पिप । भूचक्रमॅल्ल नेर्पुन नेलियेलि
प्रकट राज्यांगसंपद देलि तेलि । योकनाडु दशरथुंडुल्लंबुलोन२६६

#### दशरथुडु पुत्रकामेष्टि चेय नालोचिंचुट

दनकु संततिलेमि दलपोसि वगचि। तनकु नायुवु वेग तगवोवु ननुचु
मनमुन गुंदुचु मरियु नावॅण्ट । दन मंत्रिवरुल नंदरनु रप्पिंचि
घनमुग गॉलुविच्चि घनत गूर्चुण्डि। तन मंत्रिवरुल नंदरजूचि पलिकॅ:

में निपुण थे। वे विचारपूर्वक प्रजा की रक्षा करते थे। समस्त कार्यो को उचित रूप में संभाल सकनेवाले ऐसे आठ (मंत्रि-) जनों द्वारा सेवा-प्राप्त, अष्टाक्षर और अष्ट भुजाओं से युक्त स्रष्टा के समान नारायण की तरह विलसित महाराज दशरथ (सर्व-प्रकार) सुशोभित थे। उनके देश में दुर्बल, चुगलखोर, रोगी, दरिद्र—॥ २६० ॥

—व्यभिचारी, और अनाचारी, पुण्य-रहित (पापी), क्रूर, हीन (नीच), शठ, (अथवा) मंद एक भी व्यक्ति नहीं था। सभी मणिकुण्डल आदि से अलंकृत, सभी धर्मपरायण चित्त वाले, सभी विहित (निर्दिष्ट) कुलाचार-निरत, सभी सकल शास्त्र-रूपी समुद्र के पारंगत, सभी श्रीविष्णु के अनन्य भक्त थे। इस प्रकार प्रकट-उत्साह के साथ, समस्त राज्य और भूचक्र (भूमण्डल) का कुशलता के साथ शासन कर, अधिक राज्य-सुख भोग कर, एक दिन दशरथ मन में—॥ २६६ ॥

#### दशरथ का पुत्र कामेष्टि करने के लिए विचार करना

—अपनी सन्तान-हीनता के बारे में विचार कर, दुखी होकर, अपनी आयु शीघ्र ही ढल जाएगी—यह सोचकर, मन में क्षुब्ध हुए और उसके बाद अपने सभी मन्त्रि-श्रेष्ठों को बुलवाया। सम्भ्रान्त रूप से उन्हें सभा में आसन देकर, शोभायुत आसनासीन होकर, अपने सभी मंत्रिवरों की ओर

'बॅक्कु दानंबुलु बॅक्कु धर्ममुलु । बॅक्कु यागंबुलु बॅक्कुव जेसि२७०
पॅक्कॅड्लु मंटि; शोभितकीर्ति गंटि; । मक्कुव मी वंटि मंत्रुलु गलुग
गॉदुवलेदेमिट, गॉड्कुलु लेनि ।कॉदवयॉक्कटि गानि; कुलमुद्धरिंचु
कॉडुकुलु लेकुन्न गोटि पुण्यमुल । बडयरुत्तमलोक पदवुलॅव्वरुनु;
गान पुत्रुल गानगा नाकु वलयु । गान येनिक लोकमुलॅल्ल मॅच्च
दलकॉनि यश्वमेधमु सेसि, पिदप । नॅलमि तो बुत्रकामेष्टि वेल्चॅदनु
ई यागमुलचेत हितमु रंजिल्ल । बायक पुत्रुल वडसॅद नेनु'
अनि चॅप्प वारलु नतिसंभ्रममुन । मनमुन संतोषमग्नुलैयुन्न
ना मंत्रिवर्युल नंदऱ जूचि । ता मदि नूहिंचि तगवॉप्प बलिके;
'ननुपमंबुग नेनु नश्वमेधंबु । विनयंबुन जेसि विवुधुलु मॅच्च
बुत्रुलकॉऱकुनै पुत्रकामेष्टि । नेत्रोत्सवंबुग ने जेयुवाड२८०
ननि तगु पनुलकु नंदऱ बनुप । ननघुलु मरि वसिष्टादुलु वच्चि
निलचिन म्रॉक्कुचु नॅलमि दोड्तॅच्चि ।पलिकॅनु वारितो बार्थिवोत्तमुडु

---

देखकर (वे) बोले, 'अनेक दान, अनेक धर्म (-कार्य), अनेक यज्ञ प्राचुर्य से करते हुए ॥ २७० ॥

—(मैं) अनेक वर्ष जीवित रहा। बड़ी कीर्ति पाई, आप जैसे स्नेही मन्त्रियों के होने पर (मुझे) केवल पुत्र होने के अभाव के सिवा और किसी बात का अभाव नहीं है। कुल का उद्धार करनेवाले पुत्रों के बिना कोई भी (व्यक्ति) पुण्यवानों की कोटि और उत्तम लोक में स्थान प्राप्त नहीं कर सकता। अस्तु, मेरे भी पुत्र उत्पन्न होने चाहिए। इसलिए मैं, संसार में प्रशंसित होने की इच्छा से अश्वमेध (यज्ञ) करूँगा। बाद मे सोत्साह पुत्र-कामेष्टि हवन करूँगा (यज्ञ करूँगा)। इन यज्ञों के कारण (मेरा) हित-रंजन होगा, मैं अवश्य पुत्रों को प्राप्त करूँगा'। ऐसा कहने पर उनके (अर्थात् मंत्रियों के) अति सम्भ्रम के साथ मन में संतोषमग्न रहते समय, उन सभी मंत्रिवर्यो की ओर देखकर, (राजा ने) स्वयं मन में विचार किया और न्याय (बुद्धि)-युक्त हो बोले—'अनुपम रूप से मैं अश्वमेध (यज्ञ) को—विनीत भाव से करूँगा, जिसकी विबुध लोग प्रशंसा करेंगे। पुत्रों के लिए पुत्रकामेष्टि को नेत्रोत्सव (दर्शनीय) रूप में मैं करूँगा'। ॥ २८० ॥

ऐसा कहकर उचित (आवश्यक) कार्यो के लिए सबको भेजने के बाद पुण्यात्मा वसिष्ठ आदि आकर खड़े हो गए। (तो राजा) साष्टांग प्रणाम कर, आनन्द के साथ (उन्हें) लिवा लाये, उनसे पार्थिवोत्तम (राजाओं में श्रेष्ठ दशरथ) यों बोले—'हे अनघ (पुण्यात्मा) वसिष्ठ !

'अनघ! वसिष्ट! संयमुलार! यिपुडु। घनमैन हयमेधकंवु ना चेत
जेयिंचि पुत्रैकसिद्धि नोंदुटकु । जेयिंपुडी यिष्टि जॅच्चॅर' नन्न
नलवड नी चेयु हयमेधमखमु । नॅलकॉनि येमिक निर्वहिंचॅदमु
मदि नॅन्न शक्यमॅ मखराज महिम । यिदिगाक पुत्रकामेष्टियु जेय
दनयुल गांचॅदु धन्यमानसुल, । ननवुडु हर्षिंचि यवनिनायकुडु
नंदर वनचि शुद्धांतंबु सॉच्चि । सुंदरीमणुल का शुभवार्त जॅप्पि
यनुरक्ति नेकांतमैयुन्न वेळ ।ननघुंडु सूतुडिट्लनियॅ भूपतिकि२८९

### ऋश्यश्रृंग वृतांतमु

'धरणीश ! नीकु संतानसंप्राप्ति ।वॅरवैन कथ मुन्नु विन्नाड नेनु२९०
भूमिश ! विनुमंगभूमीशु कॉडुकु । रोमपादुडु गुणारूढुंडु दॉल्लि
यॅमि पापमुननो यॅरुग जॉप्पडक । यामहिलो वर्षमु कुर्वदय्यॅ
दानेलि पालिंचु धरणिपैनॅन्दु । वानलुलेकुन्न वगलनु जॅन्दि
वरमुनींद्रुल चेत वर्षहोममुलु । परुवडि सेयिंचि पडियराकुन्न

---

हे संयमियो (मुनियो)! अब महान् हयमेध (यज्ञ) को मुझसे सम्पन्न करवाकर, एक पुत्र की प्राप्ति के लिए इस यिष्टि (यज्ञ) को शीघ्र करवाइए'। ऐसा (राजा के) कहने पर (उन्होंने) कहा—'युक्तविधि से तुम्हारे द्वारा सम्पन्न हयमेध यज्ञ का उचित रीति से हम अब निर्वाह करेंगे। यज्ञों में श्रेष्ठ उस (हयमेध) की महिमा का वर्णन क्या सम्भव है ? (नहीं है)। यही नहीं, पुत्रकामेष्टि भी करने पर धन्य-मन वाले पुत्रों को प्राप्त करोगे'। ऐसा (मुनियों के) कहने पर हर्षित होकर अवनीश्वर (राजा) ने सबको विदाकर, अन्तःपुर में प्रवेश किया और सुन्दरी मणियों (रानियों) को वह शुभ-समाचार कह सुनाया। सप्रेम एकान्त में (अकेले) रहते समय, अनघ सूत ने भूपति से इस प्रकार कहा —॥ २८९ ॥

### ऋष्यश्रृंग वृत्तान्त

—'हे महाराज ! आपको सन्तान-प्राप्ति का साधन किस प्रकार होगा, इस सम्बन्ध में एक कथा पहले ही मैंने सुनी है ॥ २९० ॥

—हे भूमीश ! उसे सुनिए। अंगराज के पुत्र गुणवान् रोमपाद के राज्य मे, न जाने किस पाप से, वर्षा नही हुई। अपनी परिपालित-शासित धरणी (पृथ्वी) पर कही वर्षा के न होने से दुखी होकर, (उन्होंने) श्रेष्ठ मुनीन्द्रों से वर्षाहोम (वर्षा के निमित्त अनेक हवन) करवाये। किन्तु फिर भी वर्षा के न होने से राजा को अतिशोक से व्यथित देखकर वे

भूरिशोकंबुन बॉगुलुचुनुन्न । याराजु गनुगॉनि यम्मुनुलनिरि
'यो महीपालक ! यो राजचंद्र । यी महिपै वानलिट बवु टकुनु
नॉक युपायंबु मेमॉगि जॅप्पुवार । मकलंकमति तोड ननुवॉन्द जेयु
परहितोन्नतुडु विभांडक सुतुडु । चिरपुण्यनिधि ऋश्यशृंगुडनुवाडु
नगधैर्य! पुट्टिननाटिनुंडियु । नगरराष्ट्रंबुलॅन्नडु नॅरुंगमिनि
नतडॅन्दु नाडुवारनु पेरु नॅरुग । डतडु दापसवृत्ति नडवुलनुंडु ३००
वसुधेश! यतडिदु वच्चिन जालु; । वॅसबायु नी यनावृष्टि दोषंबु'
नावुडु 'मुनिनाथु नगरि केरीति ।रावितु' ननि विचारमु सेसि तॅलिसि
यतडु वच्चुटकुनु नात्म जिंतिंचि । मतिमंतुलगुनट्टि मंत्रुल बिलिचि
मुनुलनु रप्पिंचि मुदमॉप्प नडुग । मुनुलुनु मंत्रुलु मुदमुतो जॅप्प
मनमुन संतोष महिमशोभिल्ल । मनुलमाटलु विनि मोदंबु मीर
नुंडॅनु भूकांतुडॉगि मौनुलनिरि । 'दंडिग नो राज! तलपोसि यिपुडु
वारकांतलनॅल्ल वसुधेश! पंपु । वारक वॅन्टने वनमुनकिपुडु
दंडिग भक्ष्यमुल् दगमदिमॅच्च । मॅण्डुग धनमुल मेटि वस्तुवुलु
बॅट्टि पंपुमु नीवु पॅम्पुतो नंत । गट्टिग गांतलु गडु ब्रौढ सतुलु

---

मुनि बोले, 'महीपालक ! हे राजचन्द्र ! इस पृथ्वी पर, यहाँ वर्षा होने के लिए एक उपाय हम क्रमशः बताएँगे। अकलंकमति से (उस उपाय को) संगत रूप से करो। हे नगधैर्य, (पर्वत के समान धैर्य वाले !) पर-हितकरने में उन्नत विभाण्डक का पुत्र, चिरपुण्य-निधि ऋष्यश्रृग, जन्म से (आज तक) नगर और राष्ट्र के बारे में कभी कुछ जानकारी न रखने के कारण, स्त्रियों के नाम तक से अनभिज्ञ है। वह तापसी वृत्ति में जंगलों में (ही) रहता है ॥ ३०० ॥

हे वसुधेश ! उसका यहाँ आना पर्याप्त है, (उसके आते ही) यह अनावृष्टि का दोष तुरन्त दूर हो जायगा'। इसे (कहने) पर (राजा) सोचने लगा, 'मुनिनाथ को नगरी में कैसे बुलाऊँ ?' उसके (ऋश्यशृंग के) आने की बात मन में सोचकर, (राजा ने) मतिमंत (बुद्धिमान) मंत्रियों और मुनियों को बुलाकर, प्रसन्न चित्त से (उपाय) पूछा। मुनियों (और) मंत्रियों ने अति प्रसन्नता से (उपाय) बताया। मुनियों की बातें सुनकर भूकान्त (महाराज) मन में अत्यधिक हर्षित हुए। मुनियों ने कहा, 'हे राजन् ! यत्नपूर्वक अभी वार-वनिताओं को तुरन्त वन में भेज दो। हे वसुधेश ! मन को प्रसन्न करनेवाले विविध खाद्य (मिष्टान्न), पर्याप्त धन (और) श्रेष्ठ वस्तुएँ देकर तुम उन (वेश्याओं) को सहर्ष भेजो।

दिन्नगनटुपोयि तॅरुगॉप्प गांचि ।मन्ननचे मौनि महिम वीक्षिंचि ३१०
तिय्यनिभक्ष्यमुल् तॅरुगॉप्पनिच्चि । नॅय्यवुचे मदि नॅरि गरगिंचि
याटल वाटल देट माटलनु । वाटलगंधुलु बदिलुलै निलचि
मनसॅल्ल गरगिंचि मरिवॅण्ट नटि । मनसिजाकारुलु मरि मायवन्नि
यॅच्चुग निटुराग नतडु वॅन्दगिलि । वच्चुनु निदुकु वसुधेश! विनुमु'
अनि चॅप्पि मुनिवर्युलटु चनिरंत । घनमुगा ना राजु गरुण ना रात्रि
मनमलरग नुंडि मरुनाडु लेचि । मुनुलनु दलचुचु मुदमॉप्प नंत
ननुरक्ति गडुप्रोडलगु वारसतुल । विनुत यौवनरूप विभ्रमवतुल
मनसिजमोहन - मंत्र - देवतल । बनिचॅ नॉप्पॅडु वारि वाटिंचियतडु
अतिवलम्मुनियुन्नयडविकि बोयि । यतनि याश्रमभूमि कल्लन जेरि
चतुर नर्तन कळा संगीत गतुल ।नतनिकि दम यॉप्पुलर्थि जूपुटयु २०
नापुण्यनिधि वारुलाडुवारगुट । रूपिंप नेरक रुचुल जॉप्पडक
यलसयानमुल नी यडविलो नॉप्प । मॅलिगॅडु निवि विंतमृगमुलो काग

---

तब वे अति प्रौढ़ सुन्दरियाँ सीधे वहाँ जाकर, उपाय से (उस मुनि को) देखकर, मुनि की गरिमामयी महिमा को देखकर—।। ३१० ।।

—यत्न से मधुर मिष्टान्न देकर, प्रेम से (उनके) मन को सकौशल विचलित करेंगी। क्रीडाओं (विविध विलास-चेष्टाओं), गीतों और स्वच्छ (मोहक) वचनों से (वे) पाटलगंधियाँ (रमणियाँ) सावधानी से (उनके) मन को पूरी तरह से रसमय बना देंगी। फिर उनका पीछाकर, मनसिजाकार(मनसिज मन्मथ के सदृश रूप वाली)वे कामिनियाँ (अपना) मायाजाल फैलाकर, यहाँ वापिस आएँगी, (तो) वे (ऋष्यश्रृंग) भी उनके पीछे-पीछे यहाँ आएँगे। हे वसुधेश ! सुनो (हमारी बात)'। ऐसा कहकर मुनिश्रेष्ठ चले गए। तब वह राजा उस रात को स्निग्ध और अति प्रसन्नचित्त रहा। दूसरे दिन (प्रातः) उठते ही उसने मुनियों का स्मरण करते हुए बड़ी प्रसन्नता और अनुरक्ति के साथ अत्यन्त प्रौढ वार-वनिताओं (वेश्याओं) को, जो अनुपम यौवन, रूप और छल-छन्द से युक्त, कामदेव के मोहनमन्त्र के सदृश मोहक, और अत्यंत चतुरा थीं, उनको (वन में) भेजा। वे युवतियाँ वन में गई जहाँ वह मुनि था। उसके आश्रमस्थल के निकट पहुँचकर, चतुर नर्तन-कला, संगीत की गतियों और अपने विलास (हाव-भाव) द्वारा उसको आकर्षित किया ।। ३२० ।।

—वे पुण्यनिधि (ऋष्यश्रृंग) यह न जान सके कि वे स्त्रियाँ हैं, (और संगीतादि से भी) परिचित न होने के कारण सोचने लगे कि (सम्भवतः) वे इस वन में मनोहर गति से मंद विचरण करनेवाले अनोखे मृग हैं।

यनुचुंड नॉक्कनाडतिवलु ब्रीति । दनुजेर वच्चिन दप्पक चूचि
चन्नुल पेरड्गि चन्नुल मीद । नुन्न हारमुल नुद्देश मडिगि
'माकु गॉम्मॉकटि मस्तकमुननु । मीकु गॉम्मुल रॅण्डु मॅरऽ सॅ रॉम्मुननु
नॅवृक्षमुल गल्गॅ निवि यपूर्वमुलु । नीवल्कलमुलतिमृदुलंबुलरय
मा जटाबंधंबु माट्किवि गावु । मी जटाबंधमु ल्मॅरुगुल बॉदलॅ
मेनि बूड़िदपूत मेल्तावि बोट्टु । वीनुलविंदु मी वेदनादमुलु
कनिविनि यॅरुग मिक्काननभूमि । मुनुलकु मी वेषमुलु गलवॉक्कॉ
यॅक्कडि मुनु' लन्न नितुलाघनुडु ।चिक्कुट भाविंचि चॅलगि नव्वुचुनु ३०
'नानुपूर्विग श्रुतिहारियै साम । गानंबु वाडि चक्कग बदक्रममु
शुद्ध मार्गबुन जूपंग नेतुं । मिद्धरमा चर्य लॅरुग मी तरमॅ ?'
यनि नेपुं माटल ना मुनिस्वामि । गनुन्नामि मरियु नक्कन्यकामणुलु
'यॅव्वरितनयुड ? वॅव्वड ? वेल । यिव्वनंबुन नुंडु? टॅरिंगिपु' मनुडु
अमलकीर्तुं ल बुण्युडगु विभांडकुनि। कॉमरुंड ऋश्यश्रृंगुडु ना पेरु
विपुल मनोनिष्ट वॅलय नीयडवि । दपमुसेयुटकुनै दगिल वर्तितु

एक दिन (उन) युवतियों के प्रेमयुक्त हो अपने पास आने पर उन्हें ध्यानपूर्वक देखा; स्तनों के नाम पूछकर, स्तनों पर स्थित हारों के उद्देश्य (प्रयोजन) के बारे में पूछा (और बोले—) 'हमारे तो सिर पर एक ही श्रृंग (सींग) है। (परन्तु) आपके तो उर पर दो श्रृंग शोभायमान हैं। आपके वल्कल (वस्त्र) अति मृदुल प्रतीत होते है। ये अपूर्व (वल्कल) किस वृक्ष से प्राप्त हुए हैं ? आपके जटाजूट हमारी जटाओं के समान नहीं हैं, (वे तो) चमक रहे हैं। (आपके) शरीर पर मली हुई राख श्रेष्ठ सुगन्ध दे रही है। आपके वेदनाद (वेदपाठ) कानों को मधुर लगते है। इस कानन-भूमि में (ऐसा दृश्य) न देखा है, न सुना है। कहीं मुनियों के भी ऐसी वेषभूषा होती है ? आप कहाँ के मुनि हैं ? (ऐसा) कहने पर (उन) स्त्रियों ने उस महान् व्यक्ति को (अपने जाल में) फँसते देखकर, सोत्साह मुस्कुराते हुए कहा—॥ ३३० ॥

—'परम्परा से (प्राप्त) श्रुतिमधुर (कर्णप्रिय) सामगान गाते हुए, शुद्ध रीति से पदन्यास करके (हम) दिखा सकती हैं। इस पृथ्वी पर हमारी चेष्टाएँ (कौशल) जानना क्या आपके वश की बात है ? (नहीं है)।' (ऐसा) कहकर अपने चतुर वचनों से उस मुनिनाथ को भ्रम में डालकर फिर उन कन्या-मणियों (सुन्दरियों) ने पूछा, (आप) 'किसके पुत्र हैं ? कौन हैं ? क्यों इस वन में रहते हैं ? बताइए'। तब (मुनि ने कहा—) 'अमल कीर्तियुक्त पुण्यात्मा विभांडक का मैं पुत्र हूँ। मेरा

भागीरथी स्नानपरत मा तंड्रि । योगिपुंगवुलतो नॉगि नेगिनाडु
ऑण्डु देशमुल नॅरुगक यिचट । दंडिमै दपमुलुदगनॉप्प जेसि
कदलकयुन्नाडु घनत मा तंड्रि । सदमलचित्तुडै सद्भक्तिनिपुडु
विनुडु मीरिचटिकि विच्चेयुकतन । ननघुंडनैति गृतार्थुडनैति
मा तंड्रि गृपचेत मरियु निच्चटनु । नाततंबुग तपमनुवॉन्द नॅपुडु
सेसि यिच्चट नुंदु जतुरततोड । वासिगा वनमुलवरुस मिम्मुलनु
गनिनयच्चुडु नाकु गडु जोद्यमय्यॅ । ननुवॉन्द वोदमा याश्रममुनकु ?'
ननि मुनुलनि वारि नाश्रमंबुनकु । गॉनिपोयि ऋश्यश्रृंगुडु वूजिचॅं
नॅलनाग लम्मुनि यिच्चिन पूज । ललरुचु गैकॉनि, यतनि वीक्षिचि
'मुनिवर! मा वनंबुन दॅच्चिनार । मनुपमफलराजि' यनुचु लड्वमुलु
नतिरसंबुल मनोहरमुलैनट्टि । यतिरसंबुलु, वड, ललरुमंडॅगलु
सारमौ रसमुल चवुलग्गलिप । वेरु सॅप्पगरानि पॅक्कु भक्ष्यमुलु
निच्चिन नमलुचु नॅडनॅड जवुल । मॅच्चुचु दनिसि या मॅळतल जूचि
ग्रुक्किळ्ळु म्रिगुचु गॉसरि यड्गुचुनु।जॉक्कुचु नंदंद सॉरिदि जेचाचि

नाम ऋष्यश्रृंग है। अत्यधिक मनोनिष्ठा-युक्त हो इस वन में तप करने में निरत होकर रहता हूँ। मेरे पिताजी भागीरथी में स्नान करने की इच्छा से योगिपुंगवों के साथ गए हुए हैं। अन्य देशों को न जानकर (न जाकर वे) बड़ी तपस्याएँ करते हुए, सदमलचित्त तथा सद्भक्तियुक्त हो, यहीं अचल निवास करते है। सुनिए, आपके यहाँ पधारने के कारण मैं पापरहित हुआ, कृतार्थ हुआ ।। ३४० ।।

—अपने पिता जी की कृपा से सुविधापूर्वक निरन्तर तप करते हुए मैं (भी) यहीं रहता हूँ। इन वनों में आप जैसे मनोरमों को देखने पर मुझे बड़ा आश्चर्य हुआ। सुविधा हो तो आश्रम में चलें !' (ऐसा) कहकर (उन्हें) मुनि समझकर, अपने आश्रम में ले जाकर, ऋष्यश्रृंग ने उनकी पूजा की (आदर-सत्कार किया)। उन युवतियों ने उस मुनि की पूजाएँ (आतिथ्य) प्रसन्नता से स्वीकार की और उसे निहार कहा, 'हे मुनिवर ! अपने वन से (हम यह) अनुपम फल-राशि लाए हैं'। यह कहकर लड्डू, मनोहर अतिरस, वड़े, स्वादिष्ट मंडेग (गेहूँ से बनी एक प्रकार की मिठाई), स्वादिष्ट लगनेवाले अनेकानेक भक्ष्य (मिठाइयाँ) उनको दीं। (उन्हें) खाते और बीच-बीच में स्वाद की प्रशंसा करते हुए, मुग्ध होकर, उन सुन्दरियों की ओर देखते, लार की घूँट पीते हुए (लार टपकाते हुए), बार-बार माँगते, परवश होकर हाथ फैलाते हुए (कहते—) ।। ३५० ।।

'मुन्निट्टि फलमुल मुनिवरुलार। यॆन्नडे नॆरुगनु नेवनंबुलनु
मी तपंबे तपंबु मी तपोवनम। यी तपोवनमुल कॆक्कुडु तलप'
ननि पल्क नय्यितुलल्लन नगुचु। ननुवार दनुलत लरसोक गदिसि
तावि नूर्पुलचेत दालिमिदूलि। पोव नॊय्यन मुखांबुरुहंबुलॊत्ति
पलुकुल दळुकुल बाटलाटलनु। बिलुपुल सॊलुपुल बल्लिचि यतनि
हृदयंबु गरगंग निरि चन्नुगवलु। गदियिंचि बिगियार गौगिळ्ळ मरपि
'यनघ पोयॆदमिक नाश्रमंबुनकु'। ननि विभांडकुदॆस नडरिन भीति
नरिगि चेरुवनुंडि रावनंबुनकु। नरविंद-लोचनलरिगिन पिदप
वारिक नॆन्नडु वत्तुरो यनुचु। ना ऋश्यश्रृंगुंडु नटनिद्रलेक
या रात्रि वेगिंचि या मरुनाडु। ना रमणुलगन्न यचटिकेतेर ३६०

रोमपादुनि यिंटिकि ऋश्यश्रृंगुनि राक

नंदिय लमॊरयंग नसदु गौदीगॆ। लंदंद वडक रायंचल नडल
मगुवलु वच्चि या महितात्मु गांचि। नगुमॊगंबुल तोड नलुदट्टल जेरि

—'हे मुनिवर! इससे पूर्व ऐसे फलों को मैंने किसी वन में, कभी नहीं जाना (देखा)। आपका तप ही (श्रेष्ठ) तप है। आपका तपोवन ही, विचार करने पर (प्रतीत होता है कि) इन तपोवनों से श्रेष्ठ है'। ऐसा कहने पर वे स्त्रियाँ मन्द-मन्द मुस्काती हुई, अवसर पा, अपनी तनुलताओं को उन (ऋष्यश्रृंग) के शरीर से थोड़ा-थोड़ा स्पर्श करातीं, सुगंधित उच्छ्वासों से उनके धैर्य को डिगातीं, धीरे-धीरे अपने मुखकमलों को (उनके मुख से) सटातीं, मधुर वचनों, मृदुल संगीत, क्रीडाओं (हाव-भाव) तथा मदभरे कटाक्षों से मोहित करतीं हुई उनके हृदय को रसार्द्र करने लगीं; अपने पीन (उन्नत) कुचों से आलिंगन-पाश में कसकर उन्हें विमूढ़ करती हुई बोलीं, 'हे अनघ! अब हम (अपने) आश्रम में जाएँगी।' विभांडक के आगमन के भय से वे चली गई और उस वन के निकट ही रहीं। उन कमलनयनी कामिनियों के जाने के बाद, ऋष्यश्रृंग ने, यह सोचते हुए कि अब न जाने वे (मुनि) पुनः कब आएँगे, सारी रात आँखों में ही (जागकर) बिता दी। उसके दूसरे दिन (वह) उस स्थान पर गये जहाँ उन सुन्दरियों को (पहले दिन) देखा था ॥ ३६० ॥

रोमपाद के घर ऋष्यश्रृंग का आगमन

पायलों की झंकार करती हुई, क्षीण (दुबली-पतली) लता के समान हिलतीं-डुलतीं, राजहंसों की गति से (वे) सुन्दरियाँ उस महितात्म

'मुनिवर! मा वनंवुनकु रावलयु' । ननिपल्क राककु ननुमतिंचुटयु
गनि चाल वेलदुलु घनमुनि जूचि । मनसुलु गरगंग मर्रि मर्रि पलिकि
दम युपायंबुल दम विलासमुल । दमकंवु पुट्टिंचि, तरलाक्षुलंत
विस्तारपथमनि वेरचि पोवमिकि। हस्तपल्लवमुल नांदोळिक गनु
नोनर दीमंवुल नोक विंतमृगमु ।गोनितेच्चु तेरगुनु गोनि वच्चिरतनि
नतडु सोच्चुटयुनु नय्यंगदेश । मतुलवर्पमुल, सस्यंवुल नोप्पे
सकलसौभाग्यमुल्सललितंवुगनु । नकलंकमति तोड ना नृपुडुंडि
या मौनि गनुगोनि यतिभक्तियुक्ति । नेमंबुतो वूज नेम्मि गाविंचि ३७०
यनघुंडु दनकूतु ना राजु शांत । यनुदानि निच्चिन ना राजुनिंट
नतडुंडु दशरथुंडम्मुनि देच्चि । हितमति वुत्रकामेष्टि ना वरगु
क्रतुवम्मुनींद्रुचे गाविंचेनेनि । सुतुल नल्वुर वहुश्रुतुल नुन्नतुल
नाततोन्नति गांचु, 'ननि चेप्पे देलिय। नातोड दोल्लि सनत्कुमारुंडु
अटुगान नीविंक ना ऋश्यश्रृंगु । वटुभक्तियुक्तिमै ब्रार्थिचि तेम्मु'
अनि चेप्पि या सूतुडरिगिन पिदप । मनमुन संतोष ममतलु सेलग

---

(महात्मा) को देखकर आईं और हँसती-विहँसती चारों ओर से (उन्हें) घेरकर वोलीं, 'हे मुनिवर ! हमारे वन में पधारिए'। ऐसा कहकर, (मुनि के) आने के लिए तत्पर होने पर, (वे) स्त्रियाँ उस श्रेष्ठ मुनि के मन को द्रवित करने वाली वातें वार-वार करके, अपने उपायों तथा हाव-भावों से, मुग्ध करने लगी। इसके वाद, विस्तृत पथ को पार करने के भय से, (अपने) करपल्लवों की पालकी वनाकर, अनेक उपायों से एक अजनवी मृग को जिस प्रकार (एक शिकारी) लाता है, उसी प्रकार वे चंचल नयन वाली उन्हें (अंगदेश में) ले आईं। उनके प्रवेश करते ही उस अंगदेश में अतुल वर्षा होने लगी और शस्यं की वृद्धि हो गई। सकल सौभाग्यों से संयुक्त होने पर सुललित ढंग से, अकलंकमति (वाला) राजा (रोमपाद) ने, उस मौनि का साक्षात् होने पर, वड़ी भक्ति और प्रीति से समुचित और सुचारु ढंग से उसकी पूजा की ॥ ३७० ॥

—निष्पाप (अंग-) नरेश ने शान्ता नामक अपनी पुत्री उन्हें दान की (और) उस राजा के घर (पर ही) वह (मुनि अव) रहते हैं। यदि दशरथ उस मुनि को (अपने यहाँ) लाकर, कल्याण के लिए पुत्र-कामेष्टि नामक क्रतु (यज्ञ) को उस मुनीन्द्र के द्वारा करायें तो (वे) चार वहुश्रुत और महान् पुत्र एवं समृद्धि को प्राप्त करेंगे। ऐसा ही मुझसे पूर्वकाल में सनत्कुमार ने कहा था। ऐसा है न, इसलिए तुम अव उस ऋष्यश्रृंग को विनय-भक्ति से प्रार्थना कर यहाँ ले आओ'।

ननुवरि दशरथुंडारोमपाद । जननाथु वीटिकि जनि ऋश्यश्रृंग
मुनिपतिगनि म्रॊक्किमुदमुतोननियॆ 'विनवय्य! मुनिचंद्र! विमलमानसुड!
यनुवंद बुत्रुल नडुगुट केनु । मनमुन दलपोसि ममत नीकडकु
गॊनकॊनि वच्चिचति; गॊनुमु नी'वनुचु। घनमुन गृपवुट्ट मरि नुतिसेसि ३८०
क्रतुवुन काचार्युगा वरियिंचि । यतुलित चतुरंतयानाढ्यु जेसि
यतनि विरोध्यसाध्यकु नयोध्यकुनु। जतुरुडै तोड्तॆच्चे शांततोगूड
वच्चुचो दूतलवलनु वीक्षिचि । पुच्चि मुंदर वारि 'बुरमुनु नगरु
वासवुपुरितोड वैभवंबॊप्प । गैसेयवलयुनु गडुवेग मीर'
लनिपल्क वारुनु नरिगि पौरुलकु । विनिपिंप, जेसिरि विविधशिल्पमुलु
दुंदुभिशंखादितुमुल नादंबु । लंदंद म्रोयग नंत भूपतियु
मुंदुगा रथमॆक्कि मुदमु सित्तमुन । जॆन्दि शांतयु ऋश्यश्रृंगुंडु नडव
बुरमुनकेतॆञ्चॆ बुरजनुल्सेयु । परममंगळततुलपरगगॆकॊनुचु
नीरीति ना ऋश्यश्रृंगुनि दॆच्चि । भूरमणुंडंतिपुरमुन नुनिचि

---

ऐसा कहकर उस सूत के जाने के बाद, मन में प्रसन्नता और ममता के उमड़ आने पर, उपायज्ञ दशरथ उस रोमपाद जननाथ (राजा) के घर गये और मुनिपति ऋष्यश्रृंग का दर्शन कर उन्हें दण्डवत् प्रणाम करके प्रसन्नता से बोले, 'हे मुनिचन्द्र ! विमलमानस ! मेरी विनय सुनिए। मैं मन में पुत्रों की कामना लेकर करुण भाव से आपके पास (बड़ी आशा लेकर) आया हूँ। (मेरी प्रार्थना को) आप अंगीकार कीजिए। ऐसा कहकर (मुनि के मन में) कृपा पैदा हो, (तदर्थ) और अधिक स्तुति करके——॥ ३८० ॥

—यज्ञ के लिए (उन्हें) आचार्य (के रूप में) वरण किया। फिर अतुलित चतुरन्तयान (पालकी) में बैठा कर, शान्ता के साथ उन्हें, विरोधियों के लिए असाध्य अयोध्या को कौशल से (राजा दशरथ) ले आए। इसीबीच, उन्होंने दूतों के द्वारा (अयोध्या में) यह आदेश भेज दिया कि पुर (और) नगर को वासव (इन्द्र) की नगरी के समान वैभव-युक्त सजाया जाय। उन (दूतों) से नगरवासियों को (यह आदेश) मिलने पर, उन लोगों ने (नगर-वासियों ने) विविध शिल्पों से (नगर को) सजाया। दुन्दुभि, शंख आदि के तुमुलनाद जगह-जगह ध्वनित होने लगे। तब भूपति भी, आगे-आगे रथ पर आरूढ़, मन में मोद भरे, शान्ता और ऋष्यश्रृंग को साथ लिए पुर में पधारे और नागरिकों के द्वारा किए गये (स्वागतार्थ) परम-मंगल कार्यों को उन्होंने प्रसन्नता के साथ स्वीकार किया। इस प्रकार उस ऋष्यश्रृंग को लाकर, भूरमण (राजा) ने अन्तःपुर में ठहराया और

वितताघ्यं पाद्यादि विधुलवूज़िंचि। यतिकृतार्थुडनैतिननिसंतसिंचे
नासमयंवुन ना राजसतुलु । कौसल्य मोदलुगा गलवारु वेड्क
नलुवोन्द रेनियानति वूनि चाल । नलरि संतसमुन नाशांतकपुड्ड
महितभूपण वस्त्रमाल्यादुलिच्चि । वहुविधंवुल वारि न्नार्थिचिरंत
गोन्तकालमुनकु गुवलयजनुलु । संतोपमेसग वसंतमेतेर
नडरेंडु वेडुक ना ऋष्यश्रृंगु । कडकु भूपति वच्चि कडुभक्ति म्रोक्कि
'सन्नुतस्थिति नन्नु संयमिप्रवर! । चेन्नोन्द जन्नंवु सेयिपवलयु'
ननि विन्नविंचिन 'नौगाक' यनुचु ।निनकुलोत्तमु जूचि यिट्लनि पलिके
'वेगंवे तेप्पिंपु विहितंवुलैन । यागसंभारंवुलन्नियु नधिप !'
यनवुडु दगुवारि 'नय्यै तेरंगु । लोनरिंपु' डनुचु नियोगिंप वनिचि
यखिलसंभारंवुलन्नियु देप्पिंचि । मखमुसूचुटकु सुमंत्रुनि वंपि
केकय क्ष्मानाथु गीर्तिसनाथु । ना काशिराजु नव्याहततेजु
जनकांगराजादि जननाथवरुल । ननवचरित्रुल नर्थि रप्पिंचि
मनुजनायकुडु सुमंत्रुतो ननियें । 'ननघुल वेदवेदांगपारगुल
गृहमेधुलगुवारि गृततंत्रभाष्य । महितार्थं निश्चयमतुल भूसुरुल

अर्घ्य-पाद्य आदि के द्वारा सविधि उनका पूजन कर अपने को अति कृतार्थ (सफल) माना और प्रसन्न हुए ॥ ३९० ॥

—उस समय कौसल्या आदि महारानियों ने वड़े उत्साह से, राजा की आज्ञा लेकर, वड़े हर्प के साथ उस शान्ता को श्रेष्ठ भूपण, वस्त्र, माला आदि देकर, नानाविधि से उसकी अभ्यर्थना की। कुछ दिनों के वाद संसार के प्राणियों को प्रफुल्लित करनेवाले वसन्त ऋतु का आगमन हुआ। तव वड़े उत्साह से, उस ऋष्यश्रृंग के पास भूपति ने आकर, अनन्य भक्ति से प्रणाम किया और विनय की, 'हे संयमिप्रवर (मुनि श्रेष्ठ)! आप श्रेष्ठ यज्ञ को मुझसे करवाएँ'। निवेदन करने पर 'ठीक है (ऐसा ही हो)' कहकर रविकुलश्रेष्ठ (दशरथ) से (मुनिवर) इस प्रकार वोले, 'हे अधिप ! यज्ञ के लिए निर्दिष्ट (आवश्यक) सारी सामग्री शीघ्र मंगवाइए'। ऐसा कहने पर (राजा ने) (आवश्यक) सभी प्रकार के कार्य पूरे करने के लिए सुयोग्य व्यक्तियों को नियोजित किया और सभी वस्तुएँ मंगवाईं। (पश्चात्) सुमंत्र को भेजकर—॥ ४०० ॥

—कीर्तिमान केकयराज, अतुल तेजस्वी काशिराज, जनक, अंगराज आदि पुण्यचरित्र वाले जननाथवरों (श्रेष्ठ राजाओं) को यज्ञ देखने के लिए आमन्त्रित किया। मनुजनायक ने सुमन्त्र से कहा—'पुण्यात्मा वेदवेदांग-पारंगत, गृहस्थ, कृततन्त्रभाप्य के महितार्थों में निश्चय वुद्धि (रखने)

बरगु सुयज्ञु जाबालि गश्यपुनि । सुरुचिरात्मुनि वसिष्टुनि वामदेवु
रयमुन दोड्कोंनिरम्मु नी' वनिन । ब्रियमुन नातंडु बेंम्पार नरिगि
युरुभक्ति नंदरु नोंगि दोडितेर । बरुवडि दा नर्घ्य पाद्यादुलिच्चि
निर्मलव्रतनिधि नियतार्थमतमु । धर्मार्थयुतमु गादगुमाट बलिकें
'मुनुलार! कोंडुकुलु मुनु नाकु लेमि। मनमुन दलपोसि ममत रेंट्टिंचि
मित्रसूक्तुल नश्वमेधयागंबु । वुत्रुलकोंरकुनै पुत्रकामेष्टि४१०
जेयंग नी ऋश्यशृंगु दोड्तेंच्चि । मी यनुग्रहमु गामिंचियुन्नाड'
ननवुड्डु ना वसिष्टादि संयमुलु । जननाथुमाटकु संतोषमंदि
'यिनकुलोत्तम! लोकहितमाचरिंप । दनयुलगोरु नीतलपोंप्पु निंक
नश्वंबु विडुवु मी यश्वमेधमुन । विश्वरक्षकुलैन विक्रमोज्ज्वलुलु
नलुवुरु कोंडुकुलु नरनाथ! नीकु ।गलिगेंद' रनि पल्क गड्डु संतसिल्लि
सवनयोग्यंबैन जवनाश्वमरसि । भुवनपावनमूर्ति पूजिंचि नोंसट
ब्रकटित बिरुदांक पट्टिकगट्टि । योंकयेड्डु दनयिच्च नुर्वि जरिंप
समकट्टि विडिचें नश्वंबु रक्षिंप । विमतोग्रुलगु सैन्यविभुलतो गूड

---

वाले भूसरों (ब्राह्मणों) को, सुयज्ञ जाबालि, कश्यप, सुरुचिरात्म वसिष्ठ और वामदेव आदि को तुम शीघ्र ही लिवा लाओ'। (आदेश मिलते ही) तब वह (सुमंत्र) प्रसन्न मन से गये और बड़ी भक्ति के साथ उन सभी को शीघ्रता से लिवा लाये। (राजा नें) शीघ्र ही स्वयं अर्घ्य-पाद्य आदि देकर (उनका स्वागत किया।) निर्मल व्रत-विधि के अनुसार तथा धर्मार्थ युक्त हो (वह) बोले, 'हे मुनियो! (इससे) पूर्व पुत्रहीन होने की चिन्ता से प्रेरित (और) पुत्र-प्राप्ति की प्रबल कामना से उत्कण्ठित होने पर शुभचेता मित्रों की सलाह से अश्वमेधयाग तथा पुत्रों की प्राप्ति के लिए पुत्र-कामेष्टि यज्ञ करने के लिए—॥ ४१० ॥

—इन ऋष्यश्रृंग को मैं लिवा लाया हूँ और आपके अनुग्रह की कामना कर रहा हूँ'। ऐसा कहने पर वे वसिष्ठ आदि मुनि जननाथ (दशरथ) की बातों से प्रसन्न होकर बोले, 'हे भानुकुलोत्तम! लोकहित करने के लिए पुत्रों की इच्छा का तुम्हारा विचार सर्वथा संगत है। अब अश्व को छोड़ दो। हे नरनाथ! इस अश्वमेध से विश्वरक्षक, विक्रम में उज्ज्वल तुम्हारे चार पुत्र होंगे'। ऐसा कहने पर अत्यंत संतुष्ट होकर (राजा ने) यज्ञ के लिए योग्य जवनाश्व (तेज जानेवाले घोड़े) को चुनकर, उस भुवन-पावन-मूर्ति की पूजा करके, उस (घोड़े) के ललाट पर अपनी विरुदांकित पट्टिका बाँधकर, एक वर्ष तक अपनी इच्छा से पृथ्वी पर विचरण करने के लिए, छोड़ दिया। (उस) अश्व की रक्षा

नंत वसिष्टादुलनुमतिसेय । वितगा शिल्पकोविदुल रार्विचि
सरयुवुनुत्तरस्थलि यागशाल ।विर्रचिपगा वंचें वेदोक्तसरिण४२०
मरि्यु नानादेश मनुजवल्लभुल । वर्लु विप्र नृपाल वैश्य शूद्रुलनु
र्ष्पिचें नंत वर्षमु पूर्णमैन । नेप्पटिमधुमासमेतेर नृपुडु
चिरतपोनिधि ऋश्यश्रृंगुसम्मतियु। गुरुनियानतियु गैकोंनि मंचिवेळ
स्पृहानु शांता ऋश्यश्रृंगुलतोड । निहित संभार वर्णित होमकुंड
सहितमै येकविंशति रम्ययूप । महितमै श्रौतधर्मक्रियाचार
विहितमै मायाप्रवीण दैतेय । रहितमै सकलाव रहितमै योंप्पु४२६—

दशरथुडु यागवीक्ष वहिंचुट

यागवाटमु सोंच्चि, हयमु वच्चुटयु। यागदीक्ष वहिंचि यतिशुद्धि वोंन्दि
मुनु वसिष्ठादुल मुनिजनोत्तमुल । घनुल ऋत्विक्कुलुगा वरियिंचि
सवनत्रयं वभीष्टवमु नोंर्नचि । प्रविमल यूपाग्रवंधंवुलैन
जलचरंबुलरण्यचरमुलु विहग । मुलु नुरगंवुलु मोंदलुगा नोंप्पु४३०

---

के लिए अति पराक्रमी सेनापतियों को (नियुक्त किया)। (उसके बाद) वसिष्ठ आदि मुनियों की अनुमति से सरयू (नदी) की उत्तर दिशा में वेद-विधि के अनुसार यज्ञशाला का निर्माण करने के लिए (राजा ने) अनुपम शिल्पकारों को नियुक्त कर दिया। ॥ ४२० ॥

—फिर नाना देशों के मनुज-वल्लभों (राजाओं), (वहाँ के) विप्र, नृपाल (क्षत्रिय), वैश्य और शूद्रों को (भी) निमन्त्रित किया। इतने में वर्ष पूरा हुआ और फिर से मधुमास (वसन्त) आ गया। तव राजा ने चिरतपोनिधि ऋष्यश्रृंग की सम्मति (अनुमति) तथा गुरु की आज्ञा लेकर, अच्छी-वेला (अच्छे मुहूर्त) में, वड़े उत्साह से शान्ता और ऋष्यश्रृंग के साथ, निर्दिष्ट यज्ञोपकरणों तथा हवन-कुण्ड से युक्त, इक्कीस सुन्दर यूपों (स्तम्भों) से शोभायमान, श्रौत-धर्म-क्रियाचार विहित, माया-प्रवीण राक्षसों से रहित तथा समस्त पापों से रहित होकर शोभायमान—॥ ४२६ ॥

दशरथ का याग-दीक्षा लेना

—(उपरोक्त गुणों से युक्त) यज्ञभूमि में (दशरथ ने) प्रवेश किया। (यज्ञ के) अश्व के आते ही, यज्ञदीक्षा धारण कर, अति पवित्र होकर प्रथमतः वसिष्ठ आदि मुनिजन-श्रेष्ठों को, महात्माओं को, ऋत्विकों के रूप में वरण कर, प्रशस्त (सराहनीय) सवनत्रय (तीन यज्ञों) को पूरा किया (और) प्रविमल यूपस्तम्भों से वंधे हुए जलचर, वनचर, विहग, उरग (रेंगने वाले प्राणी) आदि— ॥ ४३० ॥

पशुवुल मुन्नूटि ब्रथिताश्वमोंकटि । विशसिंचि क्रतुकर्मवेदुलु व्रीति
नेमंत्रमुलतोड ने पललमुलु । गार्मिंचि व्रेलुवगा जेप्पुश्रुतुलु
नामंत्रमु तोड ना पललमुलु । गार्मिंचि वेलिचिरि कडगि ऋत्विजुलु
अनलुंडु सप्तजिह्वल ब्रज्वरिल्लॆ । ननिमुषुल् दनिसिराहविरादिकमुल
ना यागदिनमुल नार्कोन्नवाडु । नायासपडिन वाडरसिन लेडु
सारमृष्टान्न वस्त्रपटीरकनक । हीरभूषादि संतृप्तुले गानि
ये क्रियलंदुनु नेंडपडकुंड । नीक्रिय हयमेध मीडेरुटयुनु
वेनुक ज्योतिष्टोमविश्वजिदादि । घनयागततुलु सांगमुगा नोनर्चि
यप्पुडु दशरथुंडाऋत्विजुलकु । नोप्पुगा दक्षिणलोसगंग दलचि
यध्वर दक्षिणकै पूर्वदेश । मध्वर्युनकुनु ब्रह्मकु दक्षिणंबु ४४०
बोनरंग बश्चिमभूमि होतकुनु । दनर नुत्तरमु नुद्गातकु निच्चॆ
निल नयोध्ययु दक्क नेल्ल देशमुल । नलरि यिच्चिन मुदमंदि ऋत्विजुलु
'नेप्पुडेलुदुमु नीविच्चन देश । मेप्पुडनुष्ठानमेमु सल्पुदुमु
येमेड देशंबुलेलुट लेड । भूमिकि वेलयिम्मु भूमीश! माकु'

—तीन सौ पशुओं तथा प्रख्यात यज्ञाश्व का वध किया। श्रुतियों में जिन-जिन मंत्रों के साथ जिन-जिन पललों (मांस) को प्रीतिपूर्वक आहुति देने की विधि बताई गई है, क्रतुकर्म को जानने वाले ऋत्विकों ने उन-उन मंत्रों के साथ उन-उन मांसों का, प्रेम के साथ हवन किया। अनल (अग्निदेव) सप्त-जिह्वाओं से प्रज्वलित हुए। देवता (उन) आहुतियों से तृप्त हुए। उस यज्ञ के दिनों में ढूँढने पर भी न कोई भूखा दीखा, न कोई संत्रस्त। सभी सारयुक्त मिष्ठान्न, वस्त्र, चन्दन, स्वर्ण, हीरे, भूषण आदि से (पाकर) संतृप्त थे। किसी भी कार्य में विघ्न के विना, इस रूप में अश्वमेध (यज्ञ) के पूर्ण होने पर, दशरथ ने ज्योतिष्टोम, विश्वजित् आदि महान् यज्ञ-क्रियाओं को सांग रूप से पूर्ण किया और उन ऋत्विजों को श्रेष्ठ रूप से यज्ञ-दक्षिणाएँ देने का विचार किया। अध्वर्यु को अध्वर-दक्षिणा के रूप में (अपने राज्य का) पूर्वभाग, ब्रह्मा को दक्षिण देश, ॥ ४४० ॥

—होता को पश्चिम का भाग, उद्गाता को उत्तर भाग दे दिया। अयोध्या को छोड़ बाक़ी सभी देशों को प्रसन्नतापूर्वक देने पर ऋत्विज प्रसन्न हुए और बोले—'आपके दिए देश पर शासन कब करें और कब (हम) अपने अनुष्ठान (आचरणीय कर्त्तव्य) का पालन करें? हम कहाँ और देश पर शासन करना कहाँ? हे राजन्, हमें इस भूमि का मूल्य दे दें'। ऐसा कहने पर (राजा ने) दस करोड़ स्वर्ण (मुद्राएँ), स्वर्ण की चौगुनी

ननवुडु बदिकोटुलगु सुवर्णमुलु । गनकंबु नलुमडि गलधौतचयमु
गोरंगदगु लक्षगोवुलनिच्चे । ना ऋश्यशृंगादुलैन ऋत्विजुलु
नवि वंचुकोनि मुदमंदिरि मरियु । अविमलाध्वरकर्म परिचारकुलकु
नरनायकुंडु सुवर्णमुलु गोटियुनु । वरभूषणंबुलु वलयु वारलकु
गामितार्थंबुलु गामिंचु वारि । केमि वाकुच्चिन निपारनिच्चि
परग भूसुरुलकु भक्तितोम्रोक्कि । वरुस वारिच्चु दीवनलु गैकोनुच४५०
अकट दिव्यांबराभरणादुलोसगि । यकलंकचित्तुडै यवभृथंबाडि
श्रीमहितुडु ऋश्यशृंगुचे बुत्र । गामेष्टि जेयिंपगा नंत वच्चि
क्रममोप्प यागभागमुलु गैकोन्न । यमरुलारावणु नात्मलो दलचि४५३

### ब्रह्मकु देवतल मोर

ब्रह्म गनुंगोनि प्रणमिल्लि निलिचि । 'ब्रह्म नी वरशक्ति बंक्तिकंधरुडु
अविमलाचारुल ब्रह्मर्षिवरुल । दिविजुल मुनुल बाधिंचु चुन्नवाडु
दारुण वरशक्ति दगिलि मा चेत । वारिजासन ! वाडु वारिंपबडडु
सुरगणंबुलतोड सुत्रामु बट्टि । परिभविंचुचु नेचु बाहुदर्पमुन
गन्धर्व यक्षादिगणमुल मुनुल । बंधिंचु साधुल बट्टि बाधिंचु

---

चाँदी और स्पृहणीय एक लाख गाएँ (उन्हें) दीं। ऋष्यशृंग आदि वे ऋत्विज उन्हें (अर्थात् उस धन को आपस में) बाँटकर सन्तुष्ट हुए। उस विमल यज्ञकर्म में प्रवृत्त परिचारकों (सेवकों) को नरनायक (राजा) ने करोड़ स्वर्णमुद्राएँ दीं। माँगने वालों को श्रेष्ठ आभूषण दिए। जिसने जो कुछ माँगा (जिस वस्तु की कामना की) राजा ने प्रेम से उन्हें वे वस्तुएँ दीं। सभी ब्राह्मणों को भक्तियुक्त हो प्रणाम किया और उनके आशीर्वाद प्राप्त करते हुए ॥ ४५० ॥

—उन्हें श्रेष्ठ दिव्य वस्त्र (और) आभरण देकर, अकलंक चित्त हो अवभृथ (यज्ञांत का) स्नान किया। (उधर) श्रीमहित (शोभा-सम्पन्न) हो (राजा के) ऋष्यशृंग के द्वारा पुत्रकामेष्टि करने पर, वहाँ आकर क्रमशः अपने-अपने यज्ञभाग प्राप्त करनेवाले देवताओं ने रावण के बारे में अपने मन में विचारा। ॥ ४५३ ॥

### ब्रह्माजी से देवताओं की गुहार

—ब्रह्मा को देख, प्रणाम कर, खड़े हो, (देवताओं ने कहा)—'हे ब्रह्माजी ! आप के वर की शक्ति से पंक्तिकंधर (रावण) प्रविमल आचार-सम्पन्न (निष्ठावान्) व्यक्तियों, ब्रह्मर्षियों, देवताओं तथा मुनियों को सता रहा है।

वाडन्न गुलगिरुल्वडवड वडकु । वेडिमि सूपग वेरचु भास्करुडु
वीकतो ननलुंडु वेंलग शंकिंचु ।देकुव सेंडिगालि दिरुगंग वेरचु४६०
नन्निशाचरु गन्न नाटोपमेसग । मुन्नीरु कडलेत्ति म्रोयंग वेरचु
नेपुन गन्नप्पुडेल्ल मम्मेचु । बापात्मुडगुनट्टि पंक्तिकंधरुनि
नंतंबु नोंन्दिचु ना युपायंबु । जिंतिपवलयु नी चित्तंबुलोन'
ननवुडु ना तेरंगंतरंगमुन । गनि ब्रह्म मुनिदेवगणमुनीक्षिंचि
'यमरुलचे जावडसुरुलचेत । समयडु गंधर्व समितिचे जेंडडु
रजनीचरुलचेत ग्रागडेन्नडुनु । भुजगसंघमुलचे बोलियडेन्नडुनु
यक्षुलचे नीलगडालंबुलोन । बक्षियूथंबुचे वडडु वानिकिनि
वरमिच्चुनपुडु वाक्रुव्वडय्ये । नरुल गावुन वाडु नरुलचे जच्चु
विशदंबुगा निंक विनुडु हिरण्य । कशिपुडु लोकमुल् गारिंचु नाडु
नरसिंह रूपंबु नारायणुंडु । धरियिंचि वानि निदारिंचिनाडु४७०

---

(आपके द्वारा प्रदत्त) दारुण वर-शक्ति के कारण, हे कमलासन ! वह दुर्निवार बना हुआ है । (वह) देवताओं के साथ इन्द्र को पकड़कर, उन्हें अपमानित करते हुए, बाहुदर्प (बाहुबल के गर्व) के कारण सताता है । गन्धर्व, यक्ष आदि (देव) गणों (और) मुनियों को बन्धनों में डाल देता है, साधुओं को पकड़कर कष्ट देता है । उसके नाम से समस्त पर्वत थर-थर काँपते हैं । ताप दिखाने में सूर्य डरता है । दर्प (औद्धत्य) के साथ जलने में अनल आगे-पीछे देखता है (शंकाकुल रहता है) । पूरी शक्ति के साथ चलने में पवन डरता है ।। ४६० ।।

—उस निशाचर को देख सम्भ्रमयुक्त हो, समुद्र पूरी तरह से गर्जन करने के लिए भी डरता है । जब कभी (हमें) देखता है, उद्धत हो हमें सताता है । ऐसे पापात्मा पंक्तिकंधर (रावण) का अन्त करने के (उपयुक्त) उपाय (को) आपको मन में सोचना चाहिए ।' ऐसा कहने पर उस विधान को (रावण के अत्याचारों को) अन्तरंग में देखकर (हृदयंगम कर) ब्रह्मा ने मुनि और देवगण को देखकर (कहा) '(रावण) अमरों के हाथ नहीं मरेगा, राक्षसों के हाथ नहीं मरेगा । गन्धर्वों की समिति (समूह) से नहीं मिटेगा । कभी (किसी दिन) रजनीचरों के हाथ समाप्त नहीं होगा । किसी भी-दिन भुजंगों (सर्पों) के समूह से नहीं मरेगा । युद्ध में यक्षों के हाथ नहीं मरेगा । पक्षिसमूह से नहीं गिरेगा (पराजित नहीं होगा) । (मेरे) वर देते समय उसने नर का नाम नहीं लिया इसलिए वह नरों से ही मरेगा । अब विशद रूप से सुनो । हिरण्यकशिपु के लोकों को सताते समय नारायण ने नरसिंह का रूप धारण कर, उसे चीर डाला था ।।४७०।।

वाडे वीडै विश्रवसुनकु वुट्टि । नाडु गावुन नेडु नारायणुंडु
वीनि निर्जिचु नव्विष्णुनि नभय । दानंबिक दगवेडवलयु'
ननि देवतलतोड ना ब्रह्म वलुक । ननुवोन्द नंदरु नप्पुडे कदलि
यमृताब्धिकडकेगि यच्युतुनि गांचि । विमलचित्तुलुनयि विनयमेपार
गरमुलु मुकुळिंचि कडु भक्ति म्रोक्कि। यरुदुग सुरलप्पुडाविष्णु गूर्चि४७५

देवतलु विष्णुवुनु नुतिंचुट

विनयसंभ्रममुलु वेलयनिट्लनिरि । 'कनकाक्षशिक्ष! लोकत्रयाध्यक्ष!
वनजालयवक्ष! वसुमतीरक्ष! वनजाक्ष! माकु नेव्वरु लेरु दिक्कु
नीवोक्कडवुदक्क निक्कमीमाट । गोविंद! परिपूर्णगुण! चिदानंद!
देव! जगन्मय! देवादिदेव! । देवनिस्तारक ! दिव्यावतार !
शुभमूर्ति! शरणंबु सोच्चिन माकु । नभयमिच्चितिगादे यमृताब्धि
दोलि ४८०

तलपोय दानवदळन ! नी वाहु । बलविक्रमंबुल वरुगु लोकमुलु
भक्तवत्सल! निन्नु बरिकिंप दरमे । भक्तियोगमुदक्क वयलु माटलनु

—वही (हिरण्यकशिपु) यह (रावण) वनकर विश्रवसु के यहाँ पैदा हुआ है। इसलिए आज नारायण ही इसको निर्जित (पराजित) करेंगे। उस विष्णु के अभयदान को अव हमें अच्छी तरह से माँगना चाहिए।' ऐसा उस ब्रह्मा के देवताओं से कहने पर, उचितरूप से सभी (देवता) तभी निकलपड़े (और) अमृताब्धि (क्षीरसागर) के पास जाकर, अच्युत को देख, विमल चित्त से, अति विनयपूर्वक हाथ जोड़कर, अतिभक्ति से प्रणाम कर वे देवता विष्णु के प्रति—॥ ४७५ ॥

देवताओं का विष्णु की स्तुति करना

—विनय और संभ्रम को प्रकट करते हुए वोले:—'हे हिरण्याक्ष को दंडित करनेवाले ! त्रिलोकीनाथ ! वक्षस्थल में लक्ष्मी को धारण करने वाले ! वसुमती (पृथ्वी) के रक्षक ! वनजाक्ष (कमलनयन) ! आपके अतिरिक्त हमारा कोई शरण (सहायक) नहीं है। यह वात सत्य है। हे गोविन्द ! हे परिपूर्णगुण ! चिदानन्द ! देव ! जगन्मय ! देवाधिदेव ! देवों के रक्षक ! दिव्यावतार ! शुभमूर्ती ! पूर्वकाल में क्षीरसागर में आपकी शरण में आए हुए हमको (आपने) अभयदान दिया था ॥ ४८० ॥

—हे दानवदलन (राक्षसों का नाश करने वाले) ! आपके वाहुवल (और) विक्रम से (ही) (ये) लोक अवस्थित हैं। हे भक्तवत्सल !

मधुसूदनुड! निन्नु मदिलोन नम्मु । नधिक पुण्युलकेन्दु नापदलगलवे
जगदुद्भवस्थितिसंहारकृतुलु । दगविनोदंबुलै तनरु नी माय
नाधारभूतमै यखिललोकमुल । माधव ! ताल्चु नी महनीय तनुवु
अहिराजतल्प! नीयलरु वैभवमु । महिमसूडग नवाङ्मानसगोचरमु
शरणागतत्राण ! सर्वलोकेश ! । शरणार्थुलगु मम्मु जनुगाव नीकु
गावुन त्रैलोक्य कंटकुंडैन । रावणु बौलियिंचि रक्षिपु मम्मु
माकोक कार्यंबु मसलक चेसि । लोककीर्तुल बौन्दु लोकैकविनुत!
निर्मलचित्तुंडु निश्चलव्रतुडु । धर्यशीलुंडु नुत्तमगुणान्वितुडु४९०
नगुचुन्न दशरथुडश्वमेधंबु । दगजेसि मरि शुचित्वमुन नुन्नाडु
काकुत्स्थवंशुनि कांतल दलप । नेकांतलनु वारिकेनसेयराडु
नरमूर्तुलोप्पंग नालुगंशमुल । सरिसजोदर! नीवु जनियिंपवलयु
वरशक्तिसुरल कवध्युडै लोक । परितापकरुडैन पंक्तिकंधरुनि
मुनुल, गंधर्व किंपुरुषुल, सुरल । बनिवडि नोञ्चिन पापात्मु जंपि

भक्तियोग के अतिरिक्त अन्य बातों (उपायों) से आपको देख (पहचान) सकना क्या सम्भव है ? (नहीं है।) हे मधुसूदन ! आप पर मन में विश्वास करने वाले महान् पुण्यात्माओं को कहीं विपत्तियाँ होती हैं ? (नहीं)। आपकी माया के कारण जगत् की सृष्टि, स्थिति, संहार के कार्य (आपके लिए) लीला मात्र ही तो हैं। हे माधव ! आपका महनीय तन अखिललोकों को आधारभूत हो कर धारण करता है। हे शेषशायी ! आपके विलसित वैभव (और) महिमा, ध्यान देने पर, आवाङ्मानसगोचर (वाक् और मन से अतीत) हैं। हे शरणागतत्राण ! (शरणागतों की रक्षा करने वाले) ! सर्वलोकेश ! हम शरणार्थियों की रक्षा आपको करनी चाहिए। अतः त्रिलोक-कंटक बने रावण का वध करके हमारी रक्षा कीजिए। हे लोकैकविनुत (स्तुत्य) ! हमारा एक कार्य अविलम्ब करके लोक (में) कीर्ति पाइए। निर्मलचित्त, निश्चलव्रती, धर्मात्मा, उत्तमगुणसमन्वित—॥ ४९० ॥

—दशरथ अश्वमेध यज्ञ पूरा करके परमशुचि (पवित्रता को प्राप्त) हुआ है। (उस) काकुत्स्थ-वंशी (दशरथ) की स्त्रियों का विचार करें तो कोई भी स्त्री उनकी बराबरी नहीं कर सकती। हे सरसिजोदर ! (कमलगर्भ) आपको चार अंशों में नरमूर्तियों (श्रेष्ठ नर) के रूप में जन्म लेना चाहिए। वर (की) शक्ति से जो देवताओं के लिए अवध्य है, जो लोक-परिताप-कर (लोक को दुख देनेवाला) है, जिस पापात्मा ने मुनियों, गन्धर्व, किंपुरुष, देवताओं को रुचिपूर्वक सताया है, उस पंक्तिकंधर (रावण) का वध करके,

सवनमुल् सेयिंपु संयमिवरुल । भुवनमुल् रक्षिपु पुंडरीकाक्ष !'
यनि विन्नपमुसेयु नमरुल जूचि । वनदगर्जितगति वनजाक्षुडनियें
'सुरलार! मीरिंक सुखमुन नुंडु । डरिगि मर्त्यमुन ने नवतारमंदि
यादट बंधुमित्रामात्यपौत्र । सोदरयुतु दशास्युनि गीटडंचि
निंडार नेलेंद नियतितो वदुनों । कंडु वेलेंडुलु गुंभिनीतलमु५००
नजुनि वरंबुन नवनीतलमुन । रजनीचरेंद्रुंडु राजिल्ल गलिगें'
ननुचु वरंबिच्चि यजुनि वीड्कोलिप । यनिमिपुलनु वंपि यसुरारि
सनियें ५०२

**दशरथुनकु यज्ञपुरुषुडु दिव्यपायसमोसगुट**

नप्पुडु विमल होमाग्नि लो नुंडि । यॊप्पेंडु पुण्यात्मु डॊक दिव्यमूर्ति
हरिनील नीलांगुडरुणांवरुंडु । तरुणार्कतेजु डुदग्रविक्रमुडु
परग वायसमुतो वसिडिपात्रंबु । गरमुन धरियिंचि ग्रक्कुन वेंडलि
तनु जूचि यद्भुतादरमुन लेचि । विनयाढ्युडै युन्न विभुनि वीक्षिंचि

---

सयमिवरों (मुनियो) से सवन (यज्ञ) करवाइए; और हे पुंडरीकाक्ष (कमलनयन)! भुवनों (लोकों) की रक्षा कीजिए।' ऐसा कहकर विनती करने वाले अमरों को देखकर, घन-गरज के समान (गम्भीर स्वर में) वनजाक्ष (कमलनयन) ने कहा—'हे देवताओ ! तुम लोग जाकर अब से सुखी रहो। मर्त्य (लोक) में मैं अवतार लूँगा और तब वन्धु, मित्र, अमात्य (मंत्री), पौत्र, सोदर (सहोदर-) युत हो दशास्यु (दशानन) का नाश करके, कुभिनी (पृथ्वी-) तल पर ग्यारह हजार वर्ष तक, नियमपूर्वक परिपूर्ण रूप से, शासन करूँगा। ॥ ५०० ॥

—अज (ब्रह्मा) के वर से (ही) अवनीतल (पृथ्वी) पर रजनीचरेन्द्र (यह राक्षसराज) विराजमान हो सका है।' यों कहते हुए वर प्रदानकर अज को विदाकर, अनिमिषों (देवताओं) को भेजकर असुरारि (दैत्यों के शत्रु, विष्णु) चले गए। ॥ ५०२ ॥

**दशरथ को यज्ञपुरुष का दिव्य पायस देना**

तव विमल होम की अग्नि से शोभायमान, पुण्यात्मा-स्वरूप एक दिव्य मूर्ति जो हरिनील नीले (श्यामल) अंगवाला, अरुण अंबर (लाल रंग के वस्त्र) वाला, तरुणसूर्य के समान तेज वाला, उदग्र विक्रमी था, शोभा से पायस (खीर) से (भरे) स्वर्ण-पात्र को हाथ में धारण कर, अकस्मात् वाहर आया। उस (दिव्यमूर्ति) को देख, राजा (दशरथ) अद्भुत

'भूनाथ! विनु यज्ञपुरुषुंड सुतुल । ने नीकु नीगोरि येतेञ्चिनाड
नादट नी पायसान्नंबु पंचि । नी देवुलकु बेट्टुनिष्ठतो' ननिन
ननुरागमुनु बोन्दि यवनीशुडतनि । ननयंबु बूजिंचि या पायसंबु
दा नंदुकोनियें सुधाकलशंबु । जेनंदुकोन्न शचीपति माड्कि५१०
नंत ब्राजापत्युडट्टु मायमैन । नंत:पुरंबुनकरिगि भूविभुडु
रमणुलेंदुर्कोनि प्रमदाब्धि देल । नमर निर्मितमैन या पायसंबु
सगमु गौसल्यकु सगमुलो बुच्चि । सगमु सुमित्रकासगमुलो सगमु
गैककु निच्चि युत्कंठ नासगमु । ब्राकटबुंग सुमित्रकु निच्चे मरियु
नप्पायसान्नंबु लर्थि भुजियिंचि । यप्पुडु गर्भिणुलैरि वारेलमि
दगिलि वारल जूचि दशरथेश्वरुडु । मिगुल नानंदिंचि मेरसे जूपरकु
मोगि ऋश्यश्रृंगादि मुनुल भूपतुल।दगुनर्चनमु लिच्चि तग वीडुकोलिपि
परमानुरागुडै पडतुलु दानु । धरणीशुडपुडयोध्यकु नेगुदेञ्चे
दम यागभागमुल् दगिलि कैकोन्न । यमरुलु दमलोकमरिगेडु चोट५१९

(आश्चर्य और) आदर भाव से उठ खड़े हुए, विनय से सम्पन्न राजा को देख वे बोले—'हे भूनाथ ! सुनो, मैं यज्ञपुरुष हूँ। तुम्हें पुत्रप्रदान करने की इच्छा से आया हूँ। प्रीति के साथ यह पायसान्न (क्षीरान्न) अपनी देवियों में बाँट दो।' ऐसा कहने पर राजा ने अनुराग पाकर (सन्तुष्ट होकर) उन (दिव्य पुरुष) की अतिशय पूजा की (और) उस पायस को यों ग्रहण किया जैसे शचीपति (इन्द्र) ने सुधाकलश को ग्रहण किया था। ॥ ५१० ॥

—तब प्राजापत्य (अग्निदेव) के अन्तर्द्धान हो जाने पर राजा अन्त:पुर में गए; रमणियों (रानियों) ने (उनका) स्वागत किया और (सभी) आनन्द में मग्न हो गए। (तब राजा ने) अमर-निर्मित उस पायस का आधा भाग कौसल्या को, (और) शेष आधे में आधा भाग सुमित्रा को दिया, बचे हुए भाग का आधा कैकयी को और आधा सुमित्रा को, फिर उत्कंठा के साथ, दिया। फिर उस पायसान्न को इच्छा से खाने (ग्रहण करने) के बाद, वे (रानियाँ) संतृप्त हो, गर्भवती हुईं। अनुरक्ति के साथ उन्हें देखकर दशरथेश्वर (राजा दशरथ) बहुत प्रसन्न हुए और देखने वालों को शोभायमान दिखाई पड़े। निदान (राजा ने) ऋष्यश्रृंगादि मुनियों (और) भूपतियों को उचित रूप से अर्चन (सम्मान) कर, समुचित रूप से विदा कर दिया। तब परमानुरक्त हो राजा स्वयं और (अपनी) स्त्रियों के साथ अयोध्या में आए। अपने अपने यज्ञ-भाग को प्रेम से लेकर अमरों के अपने लोक में जाते समय—॥ ५१९ ॥

वहुभीतुलगुचु ना भामिनुलपुडु । तहतहपडि मरि तन्मयत्वमुन
दमतम यिड्लकु दारथि नरुग । शमितात्मुलगु मुनिसंघंवु लप्पु
डंत ना वृत्तान्त मायोगदृष्टि । जिर्तिञ्चि मुनुलल चेलुवलकनिरि:
'मी सत्यशीलत मीदु गर्वंबु । मी सौख्यमिप्पुडु मिम्मित चेसे',
ननुचु नाग्रहमुन नवनि गंपिप । वनितल मीद नवार्य कोपमुन
'मति हीनुलरु मिम्मु मन्निपनेल? । पतिदूरलगु' डंचु वलिकिन विनुचु
मगुड जाह्नवि जेरि मगुवलंदरुनु ।दगुनम्म! नीकिदि तगुनंचु वलिकि
तमतम वाहुल ताडनंबुलुनु । दम गर्भमुल मीद दग जेसि रोगिनि ।
गरताडनंबुल गलगि कंपिंचि । करमोप्प गर्भमुल् गरगि विच्छिन्न १०९०
गर्भबुलै यप्डु कांतलवलन । निर्भयंबुन जारि नेरुयंग नप्पु
डारुखंडंवुलै यवनिपै वडियें । जारिन या खंड चयमु ग्रहिंचि
शरवणंवुनयंदु जप्पन वेट्टि । यरुदलरग लेचि या तलोदरुलु

—निर्भर वृत्ति से (अतिशयता से) गर्भ ठहर गए (वे गर्भवतियाँ हुईं)। गर्भिणी होकर वे अति ही शोभायमान हुईं। वे भामिनियाँ (स्त्रियाँ) तव वहुत ही भीत होती हुईं, घवराती हुईं, फिर तन्मयता से, इच्छा से अपने-अपने घर पहुँचीं। शमित आत्मा वाले (शान्त चित्त वाले) मुनियों ने तव उस समस्त वृत्तान्त को योगदृष्टि से जानकर, उन स्त्रियों से कहा—'तुम्हारी सत्यशीलता, तुम्हारे गर्व, तुम्हारे सुख (की इच्छा) ने तुम्हें ऐसा (दोपी) कर दिया है।' (ऐसा) कहते हुए, क्रोध के कारण अवनि (धरती) काँप उठे, ऐसा (उन) वनिताओं (स्त्रियों) पर अवार्य (दुर्निवार वचन) क्रोध से कह दिया—तुम 'मतिहीनाओं को क्षमा क्यों करें? (तुम लोग) पतियों से दूर हो जाओ।' ऐसा कहने पर, सुनकर फिर से जाह्नवी के पास पहुँचकर, (उन) सभी स्त्रियों ने कहा—'हे (गंगा) माई! क्या यही तुम्हें करना चाहिए था? यह उचित है?' (ऐसा) कहकर, अपने गर्भों पर अपने-अपने वाहुओं से, क्रम से, ताड़न करने लगीं। कर-ताड़न से विचलित-कम्पित हो, अधिक शोभायमान वे गर्भ पिघलकर, विच्छिन्न होकर, ॥ १०९० ॥

—निर्भयता से लुढ़ककर, छः खण्ड होकर, अवनि पर गिर गए। लुढ़के हुए उन खण्डों को उठा कर, तुरन्त उन्हें शरवण में रखकर, आश्चर्य से वे तलोदरियाँ (स्त्रियाँ) वड़ी प्रीति से तपस्या करने चली गईं। वह अति उग्र तेज एक जगह एकत्र होकर अत्यधिक वढ़ा और वही इस अवनि

तपमुन करिगिरि तद्द्यु ब्रीति । नुपमिंप नट जाल नुग्रवीर्यंबु
कवगूडि वृद्धियुं गड्ुगलग जाल । नवनिपै श्वेताद्रि यन गड्ु नॉप्पें;
नरय ना शैलंबुनंदु गुमारु । डरुदार जन्मिचें हरुनि तेजमुन ;
जननप्रदेशंबु शरवणंवगुट । जननाथ! यतडॉप्पें शरजन्मुडनग;
निल गृत्तिकलु सन्नुलिच्चुट जेसि । यलरुचु गार्तिकेयाख्य जॅन्नॉन्दे ;
नारय नम्मातलार्वुरुगान । वारु संतोषिंप वदनंबुलारु
धरियिंचि समुचित स्तन्यपानंबु । सरिनॉप्प जेयुट षण्मुखुंडय्यें;
११००
दरुणेंदुमौळिरेतस्स्कंदमुननु । नरुदारगा स्कंदुडन नॉप्पें; नंत
वरुवडि दमु सुरल् प्रणुतिंप नेरिगि । गिरिपुत्रि कन्नुलु गॅम्पार जूचि,
'सुरलार ! संतानशून्यत मीकु । निरवन्द धरणिकि नॅल्लकालंबु
बहुनायकत्वंबु बाटिल्लनिम्मु । बहुविधंबुल' ननि पलिकॅ गोपिंचि;
कलगिरि सुर; लंत गौरितो दपमु । सलुप हिमाद्रिकि जनियें नीश्वरुड्ु ।
नमरेंद्रुडादिगा नखिलदेवतलु । गमलसंभवुडुन्नकडकु दामेगि,
'जलजसंभव ! भुजासत्त्वसंपन्नु । नॅलमि सेनापति निम्मु मा' कनिन,

---

पर श्वेताद्रि कहलाया । उस शैल पर शिव के तेज से, आश्चर्य रूप से कुमार (स्वामी) का जन्म हुआ । हे जननाथ ! जन्मस्थान शरवण था, अतः वह शरजन्मा (शरवण-भव) कहलाए । पृथ्वी पर कृत्तिकाओं के स्तन्य-पान कराने से वह कार्तिकेय के नाम से विख्यात हुए । विचार करने पर (जानिए कि) वे (कृत्तिकाएँ) माताएँ छः थीं । उन्हें सन्तुष्ट करने के लिए छः वदन धारण कर समुचित रूप से, शोभायुक्त रूप से, स्तन्यपान करने से वे षण्मुख (छः मुखवाले) हुए । ।। ११०० ।।

—तरुण-इन्दु-मौलि (शिव) के रेत-स्कन्दन (पतन) के कारण, वे स्कन्द कहलाए । तब क्रम से देवताओं को अपनी-स्तुति करते जानकर, गिरिपुत्री (पार्वती) ने आँखें लाल करके (क्रुद्ध होकर) कहा—'हे देवताओ ! तुम लोगों को सन्तानहीनता और इस धरणी को सदा अनेक प्रकार से बहुनायकत्व प्राप्त होगा ।' ऐसा क्रुद्ध होकर वे बोलीं । (तब) देवता क्षुब्ध हुए । उसके पश्चात् गौरी के साथ तपस्या करने ईश्वर (शिव) हिमाद्रि को चले गए । अमरेन्द्र आदि अखिल देवता, कमल संभव (ब्रह्मा) के यहाँ गए (और) (कहा)—'हे जलजसंभव ! शोभा से भुजासत्त्वसम्पन्न (इस) सेनापति को हमें दे दो ।' (ऐसा) कहने पर वारिजगर्भ ने उन्हें देखकर (कहा)—'गौरी और ईश (शिव) का पुत्र कार्तिकेय, तुम्हारे लिए

वारिजगर्भुंडु वारि वीक्षिंचि । 'गौरीशु सुतुडैन कार्तिकेयुंडु
सेनाधिपत्यंबु सेयु मी' कनिन । ना निर्लिपुलु वेड्क 'नौगाक' यनुचु
जेकोंन नातडु सेनानियय्यें । नाकनायकुनकुन्नत सौख्य मेसग'
१११०

ननिपल्क रघुरामु डधिक संतोष ।मुनु बोंदि मरियु नम्मुनिनाथु जूचि
'यी महानदि संयमीश्वर ! त्रिपथ । गामिनि यगुटेमिकारणं' बनिन
ननघुंडु कौशिकु डारामु जूचि । विनुमनि या कथ विवरिंपदोडगे;
१११३

गंगानदि वृत्तांतमु

'ननघुडयोध्यकु नधिपुडु सगरु । डनु चक्रवर्ति युद्धतकीर्ति गलडु ।
अतडु संततिलेमि कनिशंबु वगचि । मतिलोन दलपोसि मंत्रुल नुनिचि
हिमवंतमुन केगि यितुलु दानु । दमकिंचि भृगुगूर्चि तपमाचरिंप
नंत ना भृगुडुनु ना तपंबुनकु । संतुष्ट हृदयुडै सगरुनीक्षिंचि,
'पृथिवीश ! कोडुकुलु पेक्कंड्रु नीकु । प्रथितोरुकीर्तुलु परग बुट्टेदरु;

---

सेनापतित्व करेगा ।' (ऐसा) कहने पर वे निर्लिप (देवता) हर्षामोद से 'ऐसा ही हो' बोले । उनके ग्रहण करने पर नाक-नायक (स्वर्गपति इन्द्र) को उन्नतसुख सम्पन्न कराते हुए वह (कार्तिकेय) सेनानी हुए ।' ॥ १११० ॥

—ऐसा (विश्वामित्र के) कहने पर रघुराम अधिक प्रसन्न हुए और उस मुनिनाथ को देखकर बोले—'हे संयमीश्वर ! इस महानदी के त्रिपथ-गामिनी होने का क्या कारण है ?' (ऐसा) कहने पर निष्पाप कौशिक राम को देखकर बोले, 'सुनो' और उस कथा का विवरण देने लगे:— ॥ १११३ ॥

गंगानदी का वृत्तान्त

—'अनघ (पुण्यवान्) सगर नामक चक्रवर्ती अयोध्या के अधिप (राजा) उद्धत कीर्ति वाले थे । वे सन्तान के अभाव से व्याकुल हो, (अपने) चित्त में विचारकर, मन्त्रियों को राज्य का भार सौंप कर, स्त्रियों के साथ हिमायल पर्वत पर गए । (वहाँ) बड़ी तन्मयता से भृगु के आश्रम में तपस्या की । तब उस तपस्या से सन्तुष्ट होकर भृगु ने सगर से कहा 'हे पृथ्वीश ! तुम्हें प्रख्यात कीर्ति वाले कई पुत्र प्राप्त होंगे । सम्मान्य

अंचित कीर्ति नी यतिवलंदोकतें । गांचु नोक्कनि वंशकरुडैन पुत्रु;
मरि योक्क सतिगांचु मानुगा सुतुल। नरुवदिवेवुर नमित विक्रमुल' ११२०
ननि वरंबिच्चिन ना राजसतुलु । विनि करंबुलु मोड्चि विनयंबुतोड
मुनिनाथुनकु म्रोक्कि मुदमंद'नोक्क। तनयुडेसति? कुन्न तनयुलेसतिकि?'
ननवुडु 'मी कोरिनट्लये पुत्र । जननंबु' लनि पल्क संतोषमंदि,
यंदग्रमहिषि निजान्वयकरुनि । नंदनु नोक्कनि नरनाथ ! कोरें ।
मरि कोरें ना युन्न मगुवयु सुतुल । नरुवदि वेवुर नधिकमोदमुन ।
सगरुंडु भृगुनकु सतुलतोड गूड । नोगि ब्रदक्षिणमंत नोनरिंचि म्रोक्कि
पुरमुन केतेन्चि पोलुपार नंत । गरमु वेडुक गोन्तकालंबु सनग
मानुगा दन यग्रमहिषि केशिनियु । सूनुनि नसमंजसुंडनुवानि
गनियें ; ना सुमतियन् कांतकु बुट्टे। घनतरंबैनट्टि गर्भतुंवंबु ।
करकैन या सोरकायलो बुट्टि । ररुवदि वेवुरत्यद्भुत लील ११३०
नंत दादुलु वारि नाज्य भांडमुल ।गोन्तकालमु वेम्प गोमरारि वारु

---

कीर्ति वाली इन स्त्रियों में से एक (स्त्री) वंशकर (वंशोद्धारक) पुत्र को जन्म देगी। दूसरी स्त्री अमित विक्रम वाले साठ हज़ार पुत्रों को जन्म देगी ॥ ११२० ॥

—ऐसा वर देने पर, उन रानियों ने हाथ जोड़, विनय के साथ, मुनिनाथ को प्रणाम कर, प्रसन्न हो पूछा—'हम दोनों में किसके एक पुत्र होगा और किसके साठ हजार पुत्र उत्पन्न होंगे ?' ऐसा पूछने पर मुनि ने कहा—'तुम लोगों की इच्छा के अनुसार पुत्र जन्म (पुत्रोत्पत्ति) होगा।' ऐसा कहने पर प्रसन्न होकर, उनमें से अग्रमहिषी (पटरानी) ने निजान्वयकर (अपने वश के उद्धारक) एक नन्दन (पुत्र) की इच्छा प्रकट की तथा दूसरी स्त्री ने अधिक मोद के साथ, साठ हज़ार पुत्रों की इच्छा प्रकट की। सगर, रानियों के साथ, क्रम से भृगु को प्रदक्षिणा कर, पुर में शोभा के साथ आए। इस प्रकार कुछ समय अत्यन्त आनन्द के साथ बीता। कुछ समय बाद राजा सगर की अग्रमहिषी (पटरानी) केशिनी ने असमंजस नामक पुत्र को जन्म दिया। और उस सुमती नामक रानी से एक गर्भतुम्ब (लौकी) पैदा हुआ। उस कठिन लौकी में से, अतिअद्भुतलीला से साठ हज़ार (पुत्र) पैदा हुए। ॥ ११३० ॥

—तब धाइयों ने उन्हें कुछ समय तक आज्यभांडों (घी के पात्रों) में रख

रूपयौवनमुल रूढ़िमै वॅरिगि ; । रा पॅद्दवाडंदुदग्रदर्पमुन
वापोव दम्मुल वडि वट्टि पट्टि । चापलंबुन गट्टि सरयुवुलोन
वैचुचु नव्वुचु वच्चिन मगुड । द्रोचुचु नुंडु; ना दुष्टात्मुडैन
यसमंजसुन कंत नंशुमंतुंडु । दॅसल देजंबुलु दीपिप वुट्टॅ ।
नायसमंजसु डतिदुष्टचित्तु । डैयुन्न नतनि वोनडचि या राजु
शाश्वतधर्मनिष्ठापरुं डगुचु । नश्वमेधमु सेय ननुरक्ति दॉडगॅ''
ननिन गौशिकु जूचि या रामुडनियॅ । 'मुनिनाथ! मा वंशमुन वारि कथलु
विन वेड्क पुट्टॅडु ; विवरिंपु माकु' । ननिन विश्वामित्रुडनियॅ रामुनकु

सगरुल वृत्तान्तमु

'विडुवक हिमशैल विन्ध्यशैलमुल । नडुम ना सगरु जन्नंबु वर्तिप ११४०
यागंबु चेरुव नंशुमंतुंडु । रागिल्लि यश्वंबु रक्षिचुनॅडनु,
ननिमिषपति दैत्युडै म्रुच्चिलिंचि । कॉनिपोयि पाताळकुहरंबु सॉच्चि

---

कर पाला-पोसा । वे सभी पुत्र मनोज्ञ रूप से, रूप और यौवन को अत्यधिक रूप से प्राप्त कर बड़े हुए । उनमें से असमंजस नामक वह ज्येष्ठ पुत्र उदग्र दर्प से अपने छोटे भाइयों को झट से पकड़-पकड़ उन्हें रुलाते हुए, चपलता से उन्हें रस्सियों से बाँध, सरयू में डाल देता और हँसता । वे (नदी में से) लौट आते तो फिर ढकेलता रहता । उस दुष्टात्मा असमंजस के अंशुमान् (नामक पुत्र) दिशाओं को दीप्त करता हुआ पैदा हुआ । उस असमंजस के अतिदुष्ट होने के कारण राजा सगर ने उसे निर्वासित कर दिया और शाश्वत धर्म-निष्ठा मे तत्पर हो प्रेम-पूर्वक अश्वमेध (यज्ञ) करने का प्रयत्न करने लगा ।' यह सुनकर कौशिक की ओर देखकर राम ने कहा—'हे मुनिनाथ ! मुझे अपने वंश के लोगों (पूर्वजों) की कथाएँ सुनने की इच्छा हो रही है । अतः आप (उन्हें) विवरण (विस्तार) से कहिए ।' ऐसा कहने पर विश्वामित्र राम से यों बोले:—

सगरों का वृत्तान्त

—(राजा सगर) हिमशैल और विन्ध्यशैल के मध्य (मध्यभूमि में, आर्यावर्त में) निरन्तरता से यज्ञ करने लगा । ॥ ११४० ॥

—यज्ञ स्थल के निकट ही अशुमान् प्रेमपूर्वक (यज्ञ के) अश्व की रखवाली कर रहा था । उस समय देवराज इन्द्र ने दैत्य (राक्षस) का रूप बना कर (अश्व को) चुरा लिया और पातालकुहर में प्रवेश कर, कपिल मुनि

कपिलसंयमि वेन्क गडकतो गट्टि । यपरिमितानंदुडै येगें दिविकि ।
भूपालु डश्वंबु बोंडगान किच्च । गोपिंचि मंडुचु गोंडुकुल बिलिचि
'यिट गान मश्वंबु; नेव्वडो वच्चि । कुटिलुडै म्रुच्चिलि कोनिपोयिनाडु
मूडु लोकंबुलु मुनुमिड वेदकि । वाडेव्वडैननु वानि निर्जिंचि
तेन्डु गुर्रमु वेग तगुवमै मीरु: । पोन्ड'न्न सगरुलु भुजशक्ति मेरसि
नेरसि ब्रह्मांडंबु निंड गर्जिंचि । यरुवदि वेवुरु ना प्रोद्दे कदलि
या नाकलोकंबु नवनियु वेदकि । कानक धरणि व्रक्कलु सेयगडगि,
'योक्कोक्क डोक्कोक्क योजनं बुर्वि। नक्कजंबुग द्रव्वु' डनि येर्परिंचि
'परुवडि पूर्वदिग्भागंबु दोडरि । धर व्रदक्षिणमुगा द्रव्वुद' मनुचु
बोरि बोरि गुद्दाल भूरिशूलमुल । धर रसातलमुनंदाक द्रव्वुचुनु
बाताळवासुल व्रकटसत्त्वमुल । भूतसंततुल जंपुचु जेलंगुचुनु
वेस नप्पुडरुवदि वेल योजनमु । लसमुन द्रव्वि रा यसमानबलुलु ।
भूरिसत्त्वमुन जंबूद्वीपमिट्लु । वारिक तिरिगि रा वडि द्रव्वुटेरिंगि,
यमरगंधर्वसिद्धादुलु बेदरि । कमलगर्भु'डुन्नकड केगि म्रोक्कि,

---

के पीछे, सप्रयत्न (उस अश्व को) बाँधकर, अपरिमित आनन्द से दिवि (स्वर्ग) को लौट गए। भूपाल ने अश्व का पता न लगने पर, अतिक्रुद्ध होकर, जलते (क्रुद्ध होते) हुए, पुत्रों को बुलाकर कहा—'यहाँ अश्व का पता नहीं है। कोई कुटिलात्मा आकर उसे चुरा ले गया है। तीनों लोकों में क्रमशः ढूँढकर, जिस किसी ने घोड़े को चुराया हो, उसका वध करके, शीघ्र अश्व ले आओ। साहस के साथ तुम लोग जाओ।' ऐसा कहने पर अतिशय भुज-बल का प्रदर्शन करते हुए, ब्रह्माण्ड काँप उठे, ऐसा गरज कर, उसी समय सगर के साठ हज़ार पुत्र निकल पड़े। नाकलोक (स्वर्ग) (और) अवनि (धरती) पर ढूँढने पर भी जब अश्व न दिखाई पड़ा तो वे धरणी के टुकड़े-टुकड़े करने लगे। 'हममें से प्रत्येक एक-एक योजन भर उर्वी (धरती) को, चकित करने वाले ढंग से, खोद डालें', ऐसी योजना (सगर के पुत्रों ने) बनाई।।। ११५० ।।

—'क्रम से पूर्व दिग्भाग से प्रारम्भ करके, धरा को प्रदक्षिणा रूप से खोदेंगे' ऐसा कहते हुए, गुद्धाल (कुदाल) तथा बड़े बड़े शूलों से धरा को, बार-बार रसातल तक खोदते हुए, प्रकट पराक्रम वाले पाताल-वासियों (और) भूत-संततियों (प्राणी-समूह) को मारते हुए, उत्साहपूर्वक, उन असमान बलशालियों ने शीघ्रता से साठ हजार योजन भूमि को दर्प के साथ खोद डाला। भूरि सत्त्व (अधिक शक्ति) के साथ जम्बूद्वीप को (सगरपुत्रों द्वारा) पुनः पुनः दुर्निवार रूप से तथा शीघ्रता से खोदते

'वनपर्वत द्वीपवतियैन भूमि। चनि तव्वुचुन्नारु सगरनंदनुलु;
वलुवडि सत्त्वसंपन्नंबुलैन। जलचरंबुल वट्टि चंपुचु, मरियु
'वीडु यज्ञमुनकु विघ्नंबु जेसें'। 'वीडश्वहरु' डंचु वीडु वाडनक
वलियुलै तम दृष्टि वड्डवारि नेल्ल। जलजसंभव ! पट्टि चंपुचुन्नारु
११६०

तलचि नीविदि समाधानंबु सेय। वलयु'नन्ननु ब्रह्म वारितो ननियें;
'गपिलमुनींद्रुडै कैकोन्नवाडु। तपमु नव्ययुडैन दामोदरुंडु।
अम्मुनि कोपाग्नि यंदंद वारि। ग्रम्मिन भस्मंबुगा गलवार
लनि पल्क सुरलेल्ल 'नौगाक' यनुचु। जनि; रंत नक्कड सगर नंदनुलु
पिडुगुल वोलेंडि भीकरध्वनुलु। कॅडम्रोय निल ब्रदक्षिणमुगा गलय
जुट्टनु द्रव्वि यॅच्चोट घोटकमु। पट्टु गानक तंड्रिपालि केतेन्चि,
'यश्वंबु वॊंडगान मखिलंबु वेदकि;। यश्वचोरुनि गानमैति मॆक्कडनु;
नेमेमि सेयुदु मिट मीद' ननिन। भूमीशुडलगि या पुत्रुल कनियें;
'विश्वंबु गलयंग वेदकि ना येदुटि। कश्वंबुदेक मीररुदेर वलव'

---

देख कर, अमर, गन्धर्व, सिद्ध आदि घबरा उठे और जहाँ कमलगर्भ (ब्रह्मा) थे, वहाँ जाकर, प्रणाम कर बोले—'वन, पर्वत तथा द्वीपों से युक्त भूमि को सगरनन्दन सप्रयत्न खोद रहे हैं। इच्छानुसार पराक्रम-सम्पन्न जलचरों को पकड़-पकड़ कर मारे डाल रहे है। 'इसने यज्ञ में विघ्न पहुँचाया है', 'यह अश्वहर (अश्व का चोर) है' ऐसा कहते हुए, अपनी दृष्टि में आने वाले सभी को सगर के बली पुत्र पकड़-पकड़ कर मारे डाल रहे हैं। ॥ ११६० ॥

—इस पर विचार करके तुम्हें इसका समाधान करना चाहिए।' ऐसा कहने पर ब्रह्मा ने उनसे कहा—'अव्यय दामोदर (विष्णु) कपिल मुनीन्द्र के रूप में पाताल में तपस्या कर रहे हैं। उनकी कोपाग्नि के उन पर छा जाने से वे भस्म हो जाने वाले हैं।' ऐसा कहने पर सभी देवता 'तथास्तु' कह-कर चले गए। तब वहाँ सगर-नन्दनों ने वज्र के समान भयंकर ध्वनियों के साथ धरती को प्रदक्षणा-पूर्वक, पूरी तरह से, चौतरफ़ खोद डाला, किन्तु कहीं भी घोड़े के न मिलने पर, पिता के पास आकर, बोले—'अखिल (लोक) को खोजने पर भी हम लोग अश्व का पता न लगा सके; कहीं भी अश्वचोर को देख नहीं सके। इसके बाद हम अब क्या करें।' ऐसा कहने पर राजा सगर क्रुद्ध हो उन पुत्रों से बोले—'(समस्त) विश्व में पूरी तरह से खोजो, बिना अश्व के तुम लोगों को मेरे समक्ष नहीं आना चाहिए।'

दनि पल्क 'नौगाक' यनुचु ना सगर। तनयुलुद्धति रसातलमुन करिगि ११७०

येलमि शिरःकंप मलुक गाविंचि । तलकोनि यंदंद धरणि कंपिंप
'बरुवडि पूर्व दिग्भागंबु दोडगि । धर ब्रदक्षिणमुगा द्रव्वुद'मनुचु
दोरकोनि यंदरु दूर्पुदिक्केल्ल । नरसि गुर्रमु गान कच्चोट सकल
धारुणीमंडलोद्धरणमुकुंद । चारु भुजादंड समदंतकांड
चतुरग्रमुल धराचक्रंबु मोव । जतुरत गल शुभ्रसामजेंद्रंबु
बोडगांचि वलगोनि पूजिंचि यचट। द़डयक मरि बृहद् भानुदिक्कुनकु
बोयि नाना विधंबुल नंदु वेदकि । या यश्वरत्नंबु नरय जोप्पडक
सततदानच्छटा सम्मदामोद । भृतशिलीमुख पुंडरीकाख्य गजमु
गनुगोनि पूजिंचि कडुवेड्कतोड । विनुतिंचि यव्वल वेदकुचु याम्य
भागंबुनकु नेगि परिकिंचि हयमु । लागोकितैननु लक्षिपलेक ११८०
घनतरत्वमु द्रिविक्रमु नाक्रमिंचु । नन मिंचु वामनंबनु दंति गांचि
यर्चिंचि यव्वलि करिगि नैरृतिनि । जर्चिंचि यंदु नश्वंबु गान लेक

---

ऐसा कहने पर, 'ऐसा ही करेंगे', यह कहकर, वे सगर-तनय उद्धत-गति से रसातल में गए। ॥ ११७० ॥

—वहाँ क्रोध से शिरःकंपन कर, सप्रयत्न धरणी के कंपित होने पर बोले—'क्रम से पूर्वदिग्भाग से प्रारम्भ करके, धरा को प्रदक्षिणा-पूर्वक खोदेंगे।' उस प्रयत्न में लगकर, सभी ने समस्त पूर्वदिशा को छान मारा, पर घोड़े को देख न पाए। वहाँ धरणीमंडल का उद्धार करने वाले मुकुन्द के चारु भुजादंड के समान (शोभायमान) दन्तकाण्डों के चतुरग्रों पर धराचक्र को सम्हालने की चतुरता (नैपुण्य) से युक्त शुभ्र (पवित्र) दिग्गज को देखा। इच्छानुसार उसकी पूजा करके, वहाँ विलम्ब न करके आग्नेय दिशा की ओर गए। नाना विधियों से वहाँ ढूँढकर उस अश्व-रत्न का पता लगा नहीं पाए। वहाँ निरन्तर स्रवित होने वाले मदजल की मदभरी सुगंध से आकृष्ट भ्रमरों से युक्त 'पुंडरीक' नामक दिग्गज को देखकर उसकी पूजा की। बड़ी प्रसन्नता के साथ उसकी विनति कर, आगे ढूँढते हुए, दक्षिण दिशा में जाकर, ढूँढ़ने पर भी वे अश्व का पता न लगा सके। ॥ ११८० ॥

वहाँ घनतरत्व में त्रिविक्रम को भी मात करने वाले, शोभायुक्त 'वामन' नामक दिग्गज को देखकर उसकी अर्चना की। आगे जाकर नैर्ऋत्य दिशा खोज डाली पर वहाँ भी अश्व को देख न सके। वहाँ कुमुद के समान

युदकंबु गानक युन्न नय्येडकु । सदयुडै गरुडुंडु सनुदेन्चि पलिकॆ;

गंगावतरणमु

'गपिलुनि नलुकमै गलचि यम्मौनि । कुपिताग्नि सगरुलु गूलि नीरॆरि ; १२१०

यिदियेल शोकिंप? निटु शोकमंद । निदि वेळगा; दॊक्कटेर्पड विनुमु;
सरसिजासनवंद्य चरणारविंदु । डरविंददळनेत्रु डादिपूरुषुडु
बलिदानवेश्वरु बंधिचुनप्पु । डलुक द्रिविक्रमुडै निंड वॆरिगि,
यगणित शक्ति रॆन्डडुगुलयंदु । जगतीतलंबॆल्ल सरि नाक्रमिंचि,
जॆलजात जलचर शंखचक्रम्मु । ललवडुनट्टि मूडव पदांबुजमु
गडुकॊनि ब्रह्मलोकमुदाक जाप । गडुवेगमुन वच्चि कमलसंभवुडु
तलकॊन्न भक्तितो दन कमंडलुवु । जलमुल दत्पादजलजंबु गडुग
बॊगडॊन्दु दज्जलंबुलु नभोवीथि । दगिलि वर्तिचु मंदाकिनि यनग;
गावुन नीविंक गमलसंभवुनि । भाविंचि तपमति भक्ति गाविंचि
कडकमै नाकाशगंग दोड्तॆच्चि । तडयक भस्मुल् दडपिनगानि १२२०

कहीं उदक (जल) दिखाई नहीं पड़ा । उसी समय उस स्थान पर गरुड़जी सदय (दयालु) होकर आए और बोले--

गंगा का अवतरण

--'कपिल को क्रोधपूर्वक सताने के कारण उनकी क्रोधाग्नि से सगर के सभी पुत्र पानी-पानी (नष्ट) हो गए । ॥ १२१० ॥
--यह क्यों शोक करते हो ? यह समय इस प्रकार दुखी होने का नहीं है । एक बात ध्यान से सुनो । ब्रह्मा से वन्दित चरणारविन्द वाले, कमल के दल के समान नेत्र वाले, आदिपुरुष विष्णु ने दानवेश्वर बलि को बाँधते समय, क्रोध के कारण त्रिविक्रम रूप लेकर, तीनों लोकों के परिमाण के अनुसार बढ़कर, अगणित शक्ति से दो चरणों से समस्त जगत् को पूर्णरूप से आक्रान्त करने के बाद, कमल, मीन, शंख-चक्र आदि चिह्नों से युक्त तीसरे चरण को अतिशयता के साथ, ब्रह्मलोक तक फैलाया । तब बड़ी शीघ्रता से आकर ब्रह्मा ने बड़ी भक्ति से अपने कमंडल के जल से उस चरण-कमल को धोकर अपने कमंडल में ही वह जल रख लिया । वही प्रसिद्ध जल आकाश मार्ग में मंदाकिनी के नाम से वर्तमान है । अत: तुम अब ब्रह्माजी का ध्यान करके अति भक्तिपूर्वक तपस्या करो । (इस प्रकार) सप्रयत्न आकाशगंगा को लाकर, बिना विलम्ब भस्मों को सींचे बिना ॥ १२२० ॥

परलोकसुखमुलु वडयरु वीरु ; । गुरुबुद्धि दुरगंबु गॉनि येगु'मनिन
दुरगंबु गॉनिपोयि तॉडरि यंतयुनु । दरमिडि यातडु दम ताततोड
जॅप्पिन शोकिंचि चेय गैकॉन्न । यप्पुण्यमखमु समाप्तंबु सेसि
कामिंचि याकाशगंग नी युर्वि । केमॅयि दॅत्तुनो येनंचु नतडु
विडुवक मुप्पदिवेलेंड्लु दपमु ।पुडमि नॅन्तयु जेसि पोयॅनु दिविकि ।
ना राजु मनुमडय्यंशुमंतुंडु । धारुणि गंगकु दपमॉप्प बूनि,
वरुस मुप्पदिवेल वर्षमुल् सलिपि । परलोकगतुडय्यॅ बदपडि यतडु;
नतनि पुत्रुडु दिलीपावनीनाथु । डतिनिष्ठ तोड जाह्नवि दॅत्तुननुचु
विडुवक मुप्पदिवेलेंड्ल तपमु । गडिपियु नतडु रोगमुलचे जच्चॅ ।
ननघुडातनि पुत्रुडगु भगीरथुडु । तन राज्यमरय ब्रधानुल निलिप
१२३०
सारधर्मज्ञुलु सद्गुणोज्ज्वलुलु । शूरुलुनगुनट्टि सुतुलनु गोरि,
यॅल्लपापंबुल निलमीद बाप । दॅल्लंबुगा गंग दॅच्चॅद ननुचु
गरमर्थि दपमु गोकर्णाश्रममुन । नरुदुगा बदिवेलयब्दमुल् सेय
ननुपमंबगुचुन्न या तपंबुनकु । वनजसंभवुडंत वरदुडै वच्चि

---

—ये सगर-पुत्र परलोक के सुखों को प्राप्त नही कर सकेंगे। सुबुद्धि से तुरग को लेकर जाओ।' ऐसा कहने पर जब तुरग को ले जाकर, सप्रत्यन सव कुछ, क्रम से उसने अपने दादा को वताया, तो सगर बहुत दुखी हुए और प्रारम्भ किए उस पुण्य मख (यज्ञ) को समाप्त किया। कामना कर आकाश गंगा को इस पृथ्वी पर किस विधि से लाऊँ, ऐसा सोचते हुए अविच्छिन्न रूप से तीस हज़ार वर्ष, पृथ्वीपर घोर तपस्या कर स्वर्ग गए। इसके वाद उस राजा का पोता वह अंशुमान् भी धरणी पर गंगा को लाने के लिये क्रम से तीस हज़ार वर्ष तक तपस्या में रत होकर परलोक-गत हुआ। उसका पुत्र राजा दिलीप भी अतिनिष्ठा के साथ 'जाह्नवी लाऊँगा' यह कहते हुए लगातार तीस हज़ार वर्ष तप में विताकर, रोगों के कारण मर गया। उसके पुत्र पुण्यात्मा भगीरथ ने विचार कर अपने राज्य को मन्त्रियों के हाथों में सौप कर, ॥ १२३० ॥

—धर्म के सार को जानने वाले, सद्गुणों से उज्ज्वल, शूर-भाव-युक्त पुत्रों की इच्छा कर, 'धरती पर के सभी पापों को दूर करने के लिए स्वच्छ रूप से (स्पष्टता से, निश्चयही) गंगा को लाऊँगा' ऐसा कहते एहु, वड़ी इच्छा से गोकर्ण-आश्रम में, आश्चर्यचकित कर देने वाले ढंग से दस हज़ार वर्ष तक तप किया। उस उग्र तप से प्रसन्न होकर ब्रह्माजी आए

'यडुगुमु वर' मन्न ना भगीरथुडु । कडुभक्ति ब्रह्मकु गरमुलु मोगिचि'
'भारतीनेत ! प्रपंचनिर्मात ! । सौरलोकत्रात ! सत्यसंधात !
धात ! मा तातलुग्रुलै वच्चि । यातत कपिल कोपाग्निचे गालि,
नूरु वेलेंड्लु सन्नुतगति लेक । यारडि पडि भस्मै युन्नवारः
कडगि या भस्मंबु गंगोदकमुल । दडुपक गतिलेदु ; दयसेयु' मनिन
'हरुडोक्करुडु दक्क नन्यु ला गंग । धरियिंपनेररु दविलि येव्वरुनु ;
१२४०

नीविंक हरुनकु निष्ठमै दपमु । गाविंचि प्राथिपु गंग धरिंप'
ननि पल्कि मदिलोन नातडर्थिंचु । तनयुल निच्चि यद्धरणीशु कोरकु
दनरंग ना गंग 'धर केगु' मनुचु । जनियें बम्मजु; डंत जनि भगीरथुडु
अंगुष्ठ मोक्कटि यवनिपै मोपि । यंगजहरुनकु नतिघोरतपमु
दलकोनि चेय ब्रत्यक्षमै शिवुडु । 'तलदाल्तु देम्मु मंदाकिनि' ननियें;
नंत भगीरथुंडर्थि प्रार्थिप । नंतरिक्षंबुनयंदुंडि गंग
गगनमंडलमु नक्षत्रमंडलमु । बगुल लोकमुलेल्ल वगुल म्रोयुचुनु

और कहा--'वर माँग लो' ऐसा कहने पर उस भगीरथ ने अतिभक्ति-पूर्वक ब्रह्मा को हाथ जोड़ कर कहा--'हे भारती नेता ! प्रपंचनिर्माता ! हे सौरलोक-त्राता ! हे सत्यसंधाता ! धाता ! हमारे दादा, कपिल की भयंकर कोपाग्नि से जलकर, सौ हजार वर्षों से सन्नुत-गति के विना, निन्दित हो भस्म वने पड़े हुए है। सप्रयास उस भस्म को गगाजल से सींचे विना, उन्हें मुक्ति प्राप्त नही हो सकती। अत: आप उस गंगाजल को प्रदान कीजिए।' तव 'शकर के अतिरिक्त कोई उस गंगा को प्रयत्न करने पर भी धारण नहीं कर सकता, ।॥ १२४० ॥

--अत: अव तुम निष्ठापूर्वक शंकर के प्रति तप करके उनसे गंगा को धारण करने की प्रार्थना करो।' ऐसा कहकर (भगीरथ के मन की इच्छा के अनुसार) पुत्र प्रदान कर, शोभापूर्वक उस गंगा से 'धरा पर जाओ' यह कहकर, ब्रह्माजी चले गए। तव जाकर भगीरथ एक अंगूठे को पृथ्वी पर टेक कर (एक अंगूठे पर खड़े होकर), शिव के प्रति अति घोर तपस्या करने लगे। तव शिवजी प्रत्यक्ष (प्रकट) होकर वोले--'लाओ, मैं मंदाकिनी को सिर पर धारण करूँगा।' तव भगीरथ के द्वारा प्रार्थना करने पर, गगनमंडल तथा नक्षत्रमंडल को फोड़ती हुई, समस्त लोकों को फाड़ देने वाली ध्वनि से, कुलपर्वतों तथा पृथ्वी-युक्त बली वने महादेव तक को पाताल तक ले जाने के भाव में, घोरता से

गुल पर्वतमुलतो गुंभिनितोड । वलिसि महादेवु वाताळमुनकु
गीनिपोवु तेरगुन घोरमै पवि । चनुदेन्चु भंगिकि जगमुलु वेदर
वच्चु ना गंगगर्वमडंप शिवुडु । निच्च जूटमु बेन्चे-नितलो गंग १२५०
वच्चि महादेवु वर जूट वीथि । जोच्चि वेल्वडु त्रोव सोप्पडकुन्न

भगीरथुडु गंगनु देच्चुट

हरु जटा जूटमहाटवि जिक्कि । तिरुगुडु वडुचु वर्तिचुचुनुंडे;
नंत भगीरथु 'डतुल प्रवाह । मंतयु निप्पुडेन्दरिगेनो ?' यनुचु
वेरगंदि वेण्डियु विषकंधरुनकु । दरिगोनि यत्युग्रतपमाचरिप
नपरिमित प्रीति ना भगीरथुनि । तपमिच्च मेच्चि कंदर्पसंहरुडु
लोलत दन मौळिलो नुन्न गंग । 'भूलोकमुनकिक बो'म्मनि यनुप
वलनोप्पु जूटंबु वाकिलि वेडलि । पोलुपोन्द चाताळमुन जूपु निलिपि
तन दिव्यदृष्टि मंदाकिनि कपिलु । गनि मुनिमहिमकु गडु भीति गलगि
'तगिलि निन्नलचिन दारुणात्मकुल। सुगतिकि वुच्च वच्चु चुनुन्नदानः

---

दौड़ती हुई, पृथ्वी पर आती हुई, अपने आगमन की पद्धति से जगत् को भयभीत करती हुई, गंगा अंतरिक्ष से (पृथ्वी की ओर) आने लगी। उस गंगा के गर्व का दमन करने के लिए शिव ने इच्छानुसार अपने जटाजूट को बढ़ा लिया। इतने में ही गंगा आकर महादेव के श्रेष्ठ जटासमूह में पैठकर बाहर निकलने के मार्ग के न दीखने पर—॥ १२५१ ॥

भगीरथ का गंगा को लाना

हर के जटाजूट रूपी महारण्य में फँसकर, (गंगा) परिभ्रमण करती रही। तब भगीरथ यह सोचकर भयभीत हुए कि 'वह समस्त अतुल प्रवाह अब कहाँ चला गया है ?'। फिर से भगीरथ ने शिवजी के प्रति अति उग्र तप किया। उस भगीरथ के तप से सन्तुष्ट होकर, अपरिमित प्रीति से कंदर्पसंहर (शिवजी) ने आसक्ति से अपने जूड़े में स्थित गंगा को आज्ञा दी कि 'अब भूलोक में जाओ'। (तब) दक्षिण भाग से, जूट रूपी द्वार से निकलकर, स्थिरता से पाताल पर दृष्टि डालकर, अपनी दिव्य दृष्टि से मंदाकिनी ने कपिल को देखा, मुनि की महिमा से अतिभय से क्षुब्ध हुई। उस गंगा के प्रवाह में स्थित पद्म-मुकुल दर्शकों को ऐसे प्रतीत हुए मानों वह (कपिल मुनि के) हाथ जोड़ रही है (और कह रही है कि) 'मैं जान

गिनियकुमा' यनि केलर्थि मोंगिचें । नन वद्म मुकुळंवुलमर जूपऱकु १२६०

नडरु नम्मुनिकिन्क कटुवोव वेंऱचि। सुडिवडु तेंऱगुन सुडुलोंप्प मिगुल 'मा मीद जनुदेंन्चें मलयुचु गंग । येमेंक्कडिकि वोदु मिटमीद' ननुचु वऱतेंन्चि सगरुलु पालि पापमुलु । मोंऱपेंट्टुचुन्नवि मुक्कंटि कनग नोलि पंकजमुल नुंडराकुन्न । दूलि याकसमुन 'दुम्मेंदल् म्रोय भूताधिपति जूटमुन नुंडि धरणि । केतेंन्चु गंगकु नेंण्डराकुंड गोंडुगुलुवट्टिन कोंमरुन नंच । लुडुवीथि सुडिवडि योंप्पारुचुंड दोंडरि या सगरुल दोषोत्करमुलु । गडकमै वोद्रोचु करमुलो यनग गमनीयतरमुलै घन तरंगमुल । गमुलंतकंतकु गरमोंप्पुमिगुल दनवारिलोपल दग भगीरथुन । कनुपमसितकीर्तुलंदंद पुट्टि नेंऱसि भूतलमेंल्लनिंड नेतेंन्चु । परुसुन नुरुवुलु परगंग, गंग यप्पटिकप्पट कतुलघोषंवु । लुप्पोंन्गि युप्पोंन्गि युडुवीथि निंडें १२७१

---

बूझकर तुम्हें सताने वाले, दुष्टात्मा व्यक्तियों को सुगति प्रदान करने के लिए आ रही हूँ, (आप मुझ पर) क्रोध न करें' । ॥ १२६० ॥

—उस प्रवाह में अधिकता से पड़ने वाले भँवर ऐसे लग रहे थे मानों उस मुनि के अतिशय क्रोध के कारण, उधर जाने में डरकर, वह क्षुब्ध हो रही हो । धारा में स्थित पंकजों पर बैठ न सकने के कारण क्रम से आकाश में व्याप्त हो गुंजार करने वाले भ्रमर ऐसे लग रहे थे मानों सगर (-पुत्रों) के पाप यह कहते हुए कि 'गंगा बड़े वेग से परिभ्रमण करती हुई हमारे पास आ रही है । अब हम कहाँ जाएँ ?' और दौड़े-दौड़े आकर त्रिनयन (शिवजी) से विनति कर रहे हों । आकाश में हंस ऐसे मँडरा रहे थे मानों भूताधिपति (शिवजी) के जूट से (निकलकर) धरणी पर आने वाली गंगा को धूप से बचाने के लिए धारण किए गए छत्र हों । उस नदी के पल-पल सुन्दर बनते हुए घनी तरंगों के समूह ऐसे लग रहे थे मानों उन सगर-पुत्रों के उत्कट दोषों को सोत्साह और सप्रयत्न दूर करने वाले (नदी के) हाथ हों । फेन इस प्रकार फैला था मानों अपने वंश वालों में उचित रीति से भगीरथ की अनुपम धवल कीर्तियाँ समस्त भूतल में व्याप्त हो रही हों । उस गंगा का अतुल घोष बढ़-बढ़कर आकाश में भर गया ॥ १२७१ ॥

ब्रह्मांड भांडमुल् व्रगुल बॅल्लुब्बि । ब्रह्मादि देवतल् भक्तितो बॊगड;
शिवुडु धरिंचिन श्रीगंग यपुडु । भुवि बामरुलकॆल्ल बुण्यंबुनीय
वच्चितिननि तानु वरुसगा जॆप्प । वच्चिनविधमुन वरुस घोषिंचि,
सुरलु खेचरुलुनु सुमुखुलै चूड । गरुडगंधर्वुलु गरमु भूषिप
जनुदॆन्चि बिंदुवन् सरसिलो जॊच्चि। यॆनय ब्रवाहंबुलेडयि पारॆ ।
ननघात्म! पावनि ह्लादिनि नलिनि। यनु प्रवाहमुलु मूडरिगॆ दूर्पुनकु;
सीत सुचक्षुवु सिंधुवु नाग । भातिगा मूडेगॆ बडुमटिदॆसकु;
नडरुचु नुप्पॊंन्गि यंदुलो नॊकटि । कडगि भगीरथ क्ष्मापालु पिरुद
घनतर विशदोदक प्रवाहंबु । विनुवीथि शरदभ्र विभ्रमंबॊलय १२८०
दिविकेग मदिलोन दिवुरुभूजनुल । कविरळनिश्श्रेणुलमरु चंदमुन
निलयु निंगियु म्रोगुनॆड ब्रवाहंबु । गलय नानामालिका वीचु लमर
'नी भंगि द्रिप्पुदु नॆल्ल पापमुल । ना भंगि जूड्डु' ना सुडुलमर
जॆलिमि दारलतोड जेयजन् करणि। बॆलुच निंगिकि नंबुबिंदुवुलॆगय

—ब्रह्मादि देवताओं द्वारा भक्ति-पूर्वक स्तुति करते समय वह गंगा ऐसे बढ़ गई मानों ब्रह्माण्डों को फोड़ देगी। तब वह श्रीगंगा, जिसे शिव ने धारण किया था, मानों यह घोषित कर रही थी कि इस पृथ्वी के सभी पापी जनों को क्रमशः पुण्य प्रदान करने के लिए मैं स्वयं आई हूँ। सभी सुर और आकाशचारी जीव प्रसन्न मुख से देख रहे थे, गरुड और गन्धर्व अधिक प्रशंसा कर रहे थे। ऐसे समय में गंगा ने, बिन्दु नामक सरोवर में प्रवेश किया, तथा शोभायुक्त हो वहाँ से गंगा का प्रवाह सात धाराओं में बहा। हे पुण्यात्मा! पावनी, ह्लादिनी, नलिनी नामक तीन धाराएँ पूर्व दिशा की ओर गई। सीता, सुचक्षु, सिन्धु नामक तीन धारायें पश्चिम दिशा की ओर गई। उनमें से सातवीं धारा उत्साह से उमड़ती हुई राजा भगीरथ के पीछे-पीछे, घनतर-विशद-उदक-प्रवाह के विनुवीथि (आकाश) में शरत्कालीन मेघ का भ्रम फैलाती हुई बहने लगी॥ १२८०॥

—वह धारा ऐसी थी मानों स्वर्ग को जाने की इच्छा रखने वाले भूलोक-वासियों के लिए अविरल (घनी) निसेनी (सीढ़ी) सॅवारी गई हो। सुन्दर और तरह-तरह की तरंग-मालिकाओं के बनने से, धारा की ध्वनि धरती और आकाश में गूँज रही थी। (उस धारा में) भॅवर ऐसे पड़ रहे थे, मानों वह यह बताना चाह रही थी कि 'मैं इस प्रकार (पृथ्वी के) समस्त पापों को लौटा दूँगी (ध्वस्त कर दूँगी), मेरे ढंग को देखो'। जल की बूंदें अतिशयता से आकाश की ओर उछल रही थीं, मानों वे नक्षत्रों

'धर्मात्मुलगुवारि धर्मकीर्तुलकु । निर्मलसारमै नॆरि वॊल्तु' ननुचु
गेलि नन्यापगाकीर्तुल नव्वु । लील डिंडीरमालिक लुल्लसिल्ल
'वॆक्कु गन्नुल गांतु वृथिवि पॆम्पॆल्ल । मक्कुव' ननुभंगि मत्स्यमुल् वॊलय
जरियिंचु मकरादि जलचरावळुलु । पॊरिनॊप्प नेतॆन्चे भूलोकमुनकु ।
नंत शतार्कमै यमरुचंदमुन । गांतिमद्‌वहुरत्नखचितंवुलैन
निजभूषणंवुल नॆरि निंगि वॆलुग । गजविमानादुलु गरमर्थि नॆक्कि
१२९०

यमरगंधर्व सिद्धादुलु सूड । नमरंग नेतॆन्चि; रजुड्डु नेतॆन्चे ।
नट महानागंबु ला प्रवाहंबु । चटुलवेगमु जूचि सरिम्रॊग्गुटयुनु
नंतयु ना निर्जरावळि सूचि । चिंतिंचि जपमुलु सेसि यालोन
ना नदि लोपल नवगाहमंदि । यानंदमुनु वॊन्दि; राडिरच्चरलु;
नमरमुनींद्रादुलात्म संतोष । ममरगा बुव्वुल नर्चिंचि रॆलमि;
ना पुण्यनदि लोन नति पापरतुलु । शापदग्धुलु गृतस्नानुलै दिविकि
जनुचुंड सुरलु नच्चरलु गंधर्व । दनुजपन्नग यक्ष दैत्यराक्षसुलु
गिन्नरादुलु ना भगीरथु रथमु । वॆन्नाडि कनुगॊन्चु वेड्‌क नेतेर

---

से मित्रता करने जा रही है । (उस धारा में) फेन-समूह ऐसा सुशोभित हो रहा था मानों वह गंगा अन्य नदियों की कीर्ति की अवहेलना करती हुई कह रही है कि 'मैं धर्मात्माओं की धर्मकीर्तियों का निर्मलसार वन कर सदा शोभित रहूँगी' । (उस धारा में) मछलियाँ इस प्रकार शोभित हो रही थीं मानों वह कह रही हो कि 'मैं अपने अनेक नेत्रों से पृथ्वी की श्रेष्ठता को अति प्रेम से देखूँगी' । मकर आदि जलचर-समूहों के विचरण से युक्त हो (वह गंगा) क्रमशः भूलोक में आई । तब सौ सूर्य के समान प्रकाशित होने वाले वहु-रत्न-खचित अपने कान्तिमान् आभूषणों की कान्ति से आकाश को दीप्तिमान बना कर, गज, विमान आदि में आरूढ़ होकर ॥ १२९० ॥

—अमर, गन्धर्व, सिद्ध आदि वड़े कौतुक से (उस दृश्य को) देखने आए । व्रह्मा भी आए । उस धारा के चंचल वेग को देख, महादिग्गजों ने भी घुटने टेक दिए । सभी देवों ने यह सव देखकर, चिन्तन किया, जप किया और उस नदी में स्नान कर, आनन्दित हुए । अप्सराओं ने नृत्य किया । अमर, मुनीन्द्र आदि ने आत्म-सन्तुष्ट होने पर, वड़ी प्रसन्नता पूर्वक, पुष्पों द्वारा उस नदी की पूजा की । अति पाप-रत, और शाप-दग्ध जन उस नदी में स्नान कर स्वर्ग जाने लगे । तव सुर, अप्सराएँ, गन्धर्व, दनुज, पन्नग (सर्प), यक्ष, दैत्य, राक्षस, किन्नर आदि उत्साह से उस भगीरथ के

बॅरिगि पर्वतमुलु भेदिंचुकॉनुचु । नरुग जह्नुडु जन्न मा त्रोव जेय
वरदगा नट्टुवच्चि वलगॉनि गंग । सरिचुट्टुमुट्टिन सरगुन नपुडु
यागोपकरणंबु लवि वॅल्लिवोयि । यागविघ्नंबैन नम्मुनीश्वरुडु
निंगिकि नुप्पॉन्गि नॅरि नेगुदॅन्चु । गंग नार्कर्षिचि कलुषिंचि क्रोलॅ;
अनिमिषुल् मुनिवरु ला भगीरथुनि। गनुगॉनि पल्किरि करमर्थि मीरि
'नी महागंग निट्ली मुनीश्वरुडु । ई माड्कि ग्रोलॅने ! यिप्पुडॅ नीवु
कोपंबुलेकुंड गोरि यी मौनि । नी पट्ल वेडिन निच्चुनु गंग'
यनि यिट्लु देवतलंदरु जॅप्प । विनयंबुतो बोयि वेड्क नम्मौनि
गनुगॉनि म्रॉक्कुचु गरमुलु मॉगिचि।विनयसंभरितुडै वेड्क निट्लनियॅ;
'विनवय्य मुनिचंद्र! विमलचारित्र! । घनमैन गंगनु घनमैन तपमु
चेसि युर्विकि ठीवि जॅलगुचु निपुडु । वासिमै दॅच्चिति वरुस; निच्चटनु
मोसमै नीचेत मॉनसि कोलपडिति; । नो संयमीश्वर ! यो परब्रह्म !
दयचेसि विडिपिंपु धन्यचारित्र! । दयचेयु संयमी ! दयचेयु' मनुचु

रथ के पीछे-पीछे चलने लगे। वह नदी बढ़-बढ़कर, पर्वतों को बेधती हुई उस मार्ग से जाने लगी जहाँ जह्नु (मुनि) यज्ञ कर रहे थे। गंगा ने बाढ़ के रूप में उधर आकर उस मुनि के आश्रम को घेर लिया। तब बड़ी शीघ्रता से, ।। १३०० ।।

—याग-उपकरणों के बह जाने पर यज्ञ-भंग हो गया। तब वह मुनीश्वर आकाश तक उमड़कर शीघ्रता से आने वाली गंगा पर क्रुद्ध हो, (उसको) आकर्षित कर पी गए। तब देवता और मुनिवरों ने उस भगीरथ को देख बड़े उत्साह से कहा—'यह मुनीश्वर इस महागंगा को इस प्रकार पी गए! इसलिए तुम अभी उनसे क्रोध को त्यागने की प्रार्थना करो। तुम्हारे निवेदन करने से इस समय वह मुनि गंगा को दे देंगे'। सब देवताओं के ऐसा कहने पर, विनय के साथ जाकर, प्रसन्नता से उस मुनि को देखकर, प्रणाम कर, हाथ जोड़, विनय-युक्त हो, प्रसन्नता-पूर्वक (भगीरथ) इस प्रकार बोले—'हे मुनिचन्द्र ! सुनिए, आप विमल चरित्र वाले तथा महान् है। मैं, घोर तपस्या कर, वैभव के साथ, वरिष्ठ रूप में, क्रमशः गंगा को पृथ्वी पर लाया हूँ। यहाँ धोखा खाकर, आपके द्वारा उसे खो दिया है। अतः हे संयमीश्वर ! हे परब्रह्मा ! ।। १३१० ।।

—हे धन्यचारित्र ! आप दया करके उसे मुक्त कर दीजिए। हे संयमी !

विनयंबुतो बल्क विनि मौनिवरुडु। मनमुन गृपवुट्ट मरियु निट्लनियें;
'नो भगीरथचंद्र! यो महाराज! । यी भंगि गंगनु निलकु देच्चुटकु
नी महत्त्वंबुनु नी तपोमहिम । नेमनि चेप्पुदु निक नीदु कीर्ति ?
विडिचेंद गंगनु, विडिचेंद निपुडु ।पुडमिलो ना कीर्ति पोलुपोंन्दु' ननुचु
नुमिसि येंन्गिलि सेय नोल्लक यतडु । रमणमै दन कर्ण रंध्रंबुनंदु
वेडलिप नेप्पटि विधमुन गंग । यडरुचु जाह्नवि यनुपेर बरगें;
बुरुष पुराकृत पुण्यंबु वलन । दोरकोन्न विघ्नंबु द्रोचि येतेंन्चु
वेरवुन ना राजु वेनुक नेतेंन्चि । शरनिधि जोच्चि या जाह्नवीदेवि
दिगि रसातलमुन दिरिगि यंदुन्न । सगरुल भस्मुल् सरिनिंड बारे १३२०
नंत नंबुजगर्भु डा भगीरथुनि । संतसंबुन जूचि 'जननाथ! विनुमु
जलनिधि नेन्दाक सलिलंबुलंडु । दलप मी सगरुनि तनयुलंदाक
दिव्यभूषणमुलु दिव्यांबरमुलु । दिव्यमाल्यंबुलु दिव्यगंधमुलु
दिव्यमूर्तुलु नोप्पि दिविजलोकमुन। दिव्यभोगमुल वर्तिचुचु नंदु;
रडरंग निदि मोदलनघ! नी पेर । नडचु भागीरथी नाम मी नदिकि;

---

(उसे) प्रदान कर दीजिए, प्रदान कर दीजिए'। विनय के साथ राजा को ऐसा कहते सुनकर मुनिवर के मन में दया उत्पन्न हो गई और उन्होंने कहा— 'हे भगीरथचन्द्र! हे महाराज! इस प्रकार गंगा को पृथ्वी पर लाना तुम्हारे महत्त्व और तुम्हारी महिमा का द्योतक है। अब तुम्हारी कीर्ति का वर्णन कहाँ तक करूँ? मैं गंगा को छोड़ दूँगा, अभी छोड़ दूँगा। पृथ्वी पर मेरी कीर्ति शोभायमान हो जाएगी'। ऐसा कहते हुए मुँह से उगल कर उसे जूठा करना न चाहकर, उन्होंने उसे अपने कर्णरन्ध्र (कान के छेद) से सुन्दर ढग से निकाल दिया। तब सदा की तरह, उमड़ती हुई वह नदी जाह्नवी के नाम से प्रसिद्ध हुई। उस राजा के पीछे चल कर वह जाह्नवी देवी समुद्र में इस प्रकार पैठ गई मानों पुराकृत पुण्य (के बल) से, आए हुए विघ्नों को दूर कर मनुष्य आगे बढ़ता है। इस प्रकार समुद्र में उतर कर, रसातल में घूमकर, वहाँ स्थित सगर-पुत्रों के भस्मों को वहाकर वह नदी बहने लगी। ॥ १३२० ॥

—तव उस भगीरथ को हर्ष-पूर्वक देखकर (कमलसंभव) ब्रह्माजी बोले— 'हे राजन्! सुनो। जव तक सागर में जल रहेगा, तब तक तुम्हारे पूर्वज सगर के पुत्र, दिव्यभूषण, दिव्य वस्त्र, दिव्य मालाएँ, दिव्य-गन्ध तथा दिव्य-मूर्तियों से सुशोभित हो, स्वर्गलोक में दिव्यभोगों का अनुभव करते रहेंगे। हे पुण्यात्मा! अब से यह नदी तुम्हारे नाम पर भागीरथी के नाम से अतिशय शोभा पाएगी। हे नृप! त्रिपथगा, सरिद्वरा (सरिताओं मे

द्रिपथग यनम, सरिद्वरयनग, । नृप! जाह्नवि यनंग नेगडु नी गंग;
तग बिताळ्ळकु दिलोदकमुलु नडपि । जगमुलन्निट सत्यसंधुंडवगुमु:
अनघ! मी सगरुंडु नंशुमंतुंडु । घनुडु दिलीपुडु गैकोन्न प्रतिन
नेरप जालरु; नीवु नेरपंग दिविरि। तेरगोप्प नी गंग देच्चिति कान
गंगांबु निर्मलकमनीय परम । मंगळसितकीर्तिमहितुंडवगुमु; १३३०
काकुत्स्थकुलजुल गौरवश्रील । काकरंवगु तनयावळि गनुमु;
ललितधर्ममुल मूलस्तंभमैति; । पोलुपार नीविंक बुण्योदकमुल
वेलय दीर्थस्नानविधि सल्पि पुण्य । फलमु गैकोनु' मंचु बब्जसंभवुडु
तनलोकमुन केगे; ददनंतरंब । तनर ना गंग गृतस्नानुडगुचु
नरुवदि वेवुर का भगीरथुडु ।नेरि दिलोदकमुलु निष्ठ तो निच्चे;
ना तिलोदकमुल नमरुलै सगरु । लातनि दीविंचि यरिगिरि दिविकि;
ननघुडै मरि ययोध्यापुरंबुनकु । जनिभगीरथुडु राज्यमु सेयुचुन्डे।
गलुषघ्न मी युपाख्यानंबु भक्ति । चेलुवार जदिविन जेप्पगा विनिन
नोनर बुण्यमुल नायुष्मंतुलगुचु । धनधान्यचयमुल दनरुचु नुंदु
रेप्पुडु वारल कोल्लदेवतलु । नोप्प ब्रसन्नुलै युंडुदुरेलमि; १३४०

---

श्रेष्ठ), जाह्नवी के नामों से भी यह गंगा प्रख्यात होगी। समुचित रूप से पितरों को तिलोदक प्रदान कर, सभी लोकों में सत्यसन्ध बनो। हे निष्पाप! तुम्हारे पूर्वज सगर, अंशुमान् और महान् दिलीप आदि ने जो प्रतिज्ञा की थी, उसे वे पूरा नहीं कर पाए। पर तुम उस प्रतिज्ञा को पूरा करने का प्रयत्न कर, अच्छे विधान से इस गंगा को लाए। अतः गंगा-जल के समान निर्मल, कमनीय और परममंगल श्वेत कीर्ति से युक्त हो कर, तुम संसार में अत्यन्त महान् बन जाओगे ॥ १३३० ॥

—तुम काकुत्स्थ वंशवालों की गौरव-श्री की निधि के समान पुत्र-समूह को जन्म दोगे। तुम सुन्दर धर्मों के आधार बन गए हो। अब तुम शोभायुक्त हो गंगा के पवित्र जल में विधिवत् स्नान करके पुण्य-फल को प्राप्त करो'। ऐसा कहकर ब्रह्माजी अपने लोक को गए। उसके बाद, समुचित रूप से उस गंगा में स्नान करके भगीरथ ने साठ हज़ार सगर-पुत्रों को, निष्ठा के साथ तिलोदक प्रदान किये। उन तिलोदकों के कारण अमर बनकर सगर-पुत्रों ने भगीरथ को आशीर्वाद दिया और स्वर्ग को चले गए। फिर निष्पाप होकर भगीरथ अयोध्यापुरी गए और वहाँ (बहुत समय तक) राज्य करते रहे। पापों का नाश करनेवाले इस उपाख्यान को भक्ति-पूर्वक पढ़ने पर, कहने पर या सुनने पर (सभी मनुष्य) पुण्यों को प्राप्त कर, आयुष्मान (लंबी आयु वाले) बन, धन-धान्य के समूह से

नमरंग सिद्धिंचु नखिल कार्यमुलु; समकोनु संचित स्वर्गभोगमुलु;
पनुपार नट वारि पितृगणंबुलकु । ननुपमसद्गतुलनिशंबु गलुगु'
ननिन राघवुडु गंगावतारंबु । विनि कौशिकुनि जूचि विनुतुलु सेसि
'नेडु विश्वामित्र! नी चेत विंटि । बोडिमि नी गग भूलोकमुनकु
वच्चिन तेरगुनु, वारि तेरंगु । नच्चेरुवडरंग' ननि मुदंबंदि
या रात्रि यंदुंडि यखिल लोकमुल । नारूढि कैक्किन या नदि ग्रुंकि
याह्निनक कृत्यंबु लन्नियु दीर्चि । जाह्नवि दाटिविश्वामित्रु तोड
नुत्तरतटमुनंदुन्न संयमुल । जित्तंबुललर बूजिचि, वीड्कोनुचु
जनि चनि येदुट विशालयन् पुरमु । गनि गाधिनंदनु गनुगोनि पलिके: १३४९

### अमृतमथन-कथा

'यी पुरि पेरेमि ? ये राजवंश्यु । डेपुमै बालिंचु ? नेरिंगिपु' मनिन १३५०
घनुडु कौशिकुडु राघवु जूचि पलिके । 'विनु मिंद्रुकड मुन्नु विन्नाड नेनु;

युक्त हो, सुख से रहेंगे । उनके लिए सभी देवता सदा सन्तोष के साथ प्रसन्न हो जायेंगे । ॥ १३४० ॥

—उनके लिए सभी काम सिद्ध होंगे, संचित स्वर्ग-भोग प्राप्त होंगे । उनके पितृगणों को अतिशयता से सदा अनुपम सद्गतियाँ प्राप्त होंगी' । (विश्वामित्र के) मुख से, राम ने इस प्रकार गंगावतरण की कथा को सुनकर, उनकी स्तुति की और कहा 'हे विश्वामित्र ! आज तुम्हारे मुख से गंगा के भूलोक में आने के बारे में, उन (सगर-पुत्रों) के बारे में, सुन्दरता से, साश्चर्य सुना है' । ऐसा कह वे प्रसन्न हुए । वह रात वहाँ बिताई और अखिल लोकों में विख्यात उस नदी में गोते लगाकर, सभी दैनिक कार्यों से निपट कर, विश्वामित्र के साथ जाह्नवी को पार कर चित्त के प्रसन्न होने पर, उस नदी के उत्तर तट पर विराजमान संयमियों की पूजा की । (उनसे) बिदा लेकर, आगे जाकर, सामने 'विशाला' नामक पुरी को देखकर, गाधिनन्दन (विश्वामित्र) से पूछने लगे ॥ १३४९ ॥

### अमृतमंथन की कथा

—'इस पुरी का क्या नाम है ? किस राजवंश का राजा पराक्रम के साथ यहाँ शासन करता है ? बता दो' । ऐसा कहने पर ॥ १३५० ॥

—महर्षि विश्वामित्र राम को देखकर बोले—'सुनो (यह कथा) मैंने इन्द्र के द्वारा

दितिसुतुलैन दैतेयुलु नदिति । सुतुलैन सुरलु भासुरलील दौल्लि
नोलि रसंबुलु नोषधुल् निंचि । पालसमुद्रंबु बलुविडि द्रच्चि
क्रममोप्प नमृतंबु गैकोन्दमनुचु । सममैत्रि ना सुधाजलराशि डासि
कव्वंबु दरित्राडुगा मंदरंबु । नव्वासुकिनि जेसि यमृताब्धि दरुव
वेलयंग नट बुट्टि विषमुग्रमगुचु । गलय लोकंबुल गारिंचि मिंच
बरग रोषानल परुषंबुनैन । हरुडदिगोनि म्रिंगे; नंत नुमियुट
नुरगमुल् धरियिंचे नोलि दद्विषमुः । मरि मरि तरुवंग मरियुनु बुट्टे
वंचन मन्मथवार्धि लोकमुल । मुंचियेत्तगजालु मुरिपेम्बुलमर
गांचीझणत्कारघननितंबुमुलु । निंचुकनडुमुलु निरियु जन्गवलु १३६०
जंचलतनुलतल् सरि दंतचयमु । मिंचु कन्गवयु मेरयु मोवियुनु
गोमल भ्रूलताकोदंडुडैन । कामुनि विलुविद्यगति जूड नोप्पु
कडगंटि चूपुलु गक्षदीधितुल । वेडलिचु भुजलताविक्षेपणमुलु
नमर नूतनयौवनाभिराममुल । नमरु नरुवदिकोट्ल यप्सरोगणमु;
१३६४
लीलमै नच्चरलेमलनेल्ल । नोलि देवतलु दैत्युलुनु गैकोनिरि;

---

बहुत पहले सुनी थी। दिति के सुत दैतेय और अदिति के सुत सुर दोनों ने सोचा कि पहले प्रकट रूप से क्रमशः रस और ओषधियाँ भरकर क्षीर-सागर को सप्रयत्न मथकर, सुचारु रूप से अमृत को ग्रहण करें। सममैत्री से वे उस क्षीरसागर के पास गए और मंदर-पर्वत और वासुकि को क्रम से मथानी और रस्सी बनाकर, क्षीरसागर को मथने लगे। तब वहाँ विष (हलाहल) उत्पन्न हुआ, (जो) उग्र होता हुआ सर्वत्र लोकों को अधिक रूप से सताने लगा। तब रोषानल से परुष बन हर (शिव) उसे लेकर निगल गए। तब उसे थूक देने से क्रम से उरगों (सर्पो) ने उस विष को धारण किया। पुनः (सागर का) मंथन करने से साठ करोड़ अप्सराएँ पैदा हुईं जो कृत्रिम काम-रूपी समुद्र में लोकों को डुबा सकने योग्य श्रृंगार-चेष्टाओं से युक्त थीं, ॥ १३६० ॥

—और क्वणित (मुखरित) होनेवाली करधनी से युक्त गुरु नितंबों, क्षीण कटियों, घने कुचों, चंचल तनुलताओं, सुन्दर दन्त-पंक्तियों, श्रेष्ठ नयनों, कान्तिमान अधरों, कोमल भ्रूलता-रूपी कोदण्डवाले कामदेव की शरविद्या के समान दिखाई पड़ने वाले कटाक्षों, भुजमूलों के प्रकाश को प्रकट करने वाले भुजलता-विक्षेपों से तथा अमर नूतन यौवन के सौन्दर्य से युक्त थी। ॥ १३६४ ॥

वारक दरुव ना वरुणात्मजात । वारुणि प्रभविंचे वैभवंबलर;
नासुर दितिसुतुलपुडॊल्लकुन्न । नसुरुलै वर्तिल्लिरवनि नॆल्लॆडल;
सुर नादितेयुलु सॊरिदि गैकॊनग । सुरलन व्रख्याति शोभिल्लिरपुडु;
संतसंवुन रमासति दुरंगंवु । गांति मिन्नगु दंति कौस्तुभमणियु
नमृतांशुडुनु वुट्टॆ; नमृतंबु सुरभि । यमरु सुधापूर्णमगु कमंडलुवु
गलिगि धन्वंतरि करमॊप्प वुट्टॆ; । वॆलयंग मरि पुट्टॆ विषमुग्रमगुचु;
१३७१

नंत सुरासुरुलमृतंबु कॊऱकु । नॆन्तयु दमलोन नेचि दर्पमुन
ननुपमस्थिति बोर, नसुरुल सुरल । गनुगॊनि सुरलपै गरुणिंचि यपुडु
मानिनि रूपमै मधुमर्दनुंडु । ता नमृतमु बंचि तगनिच्चु वेळ
राहुकेतुवुलनु राक्षसुलप्पु । डूहिंचि पंक्तिलो नॊगि गूरुचुंडि
चॆयि जाचि पट्टिन जॆलगुचु सुधनु । मॆयिचाय जूडक मॆलत यिच्चुटयु
रविचंद्रुलप्पुडा रमणिनि जूचि । कवगूडि यिद्दरु गळवळंबंदि
कनुसैग नट्टु चूप गनलुचु विष्णु । वनुवॊन्द जक्रंबु नट्टु प्रयोगिंचि
शिरमुलु खंडिंचि सृष्टिलोपलनु । कऱकु राक्षसुतलल् कडुग्रहंबुलुग

---

—उन समस्त अप्सराओं को प्रसन्नता से क्रम से देवताओं और दैत्यों ने ले लिया। (फिर) रुके विना पुनः मंथन करने पर, वैभव-युक्त रूप से वरुण की पुत्री वारुणी (मदिरा) का जन्म हुआ। उस सुरा को दिति पुत्रों ने अस्वीकार कर दिया अतः अवनि पर सव जगह वे असुर कहलाए। उस सुरा को क्रम से देवताओं ने ग्रहण किया अतः वे सुर की प्रख्याति से शोभित हुए। तव प्रसन्नता के साथ सवको प्रसन्न करते हुए लक्ष्मी, उच्चैःश्रवा नामक अश्व, कान्ति में श्रेष्ठ ऐरावत नामक गज, कौस्तुभ-मणि और चन्द्र का जन्म हुआ। इसके वाद अमृत, कामधेनु और शोभाय-मान सुधापूर्ण कमण्डल से युक्त धन्वन्तरि अति शोभा से पैदा हुए। फिर से उग्र होता हुआ विष उत्पन्न हुआ। ॥ १३७१ ॥

—तव अमृत के लिए सुर और असुर आपस में विजृंभित हो, अहंकार के साथ अनुपम रूप से लड़ पड़े। असुरों और सुरों को देखकर, सुरों पर करुणा करके मानिनी-रूप से मधुमर्दन (विष्णु) स्वयं अमृत बाँटने आए। उस समय राहु और केतु नामक दो राक्षस भी कल्पना के द्वारा विष्णु के माया-विधान के वारे में सोचकर पंक्ति में क्रम से वैठ गए और हाथ फैलाया। उनके शरीर की कान्ति देखे विना उत्साह से उस नारी ने उन्हें भी सुधा दे दी। तव रवि और चन्द्र दोनों उस रमणी को देख अधिक घवराए और आँख के इशारे से उधर उन दोनों राक्षसों को दिखाया।

ना मिट निलिपॆनु; नमृतंबु द्राव। नेमियु जॆडकुंड नॆप्पुडु वारु१३८०
नादिगा नप्पुडय्यादित्यु जंद्रु । बाधिंचुचुंदुरु पर्वबुलंदु;
नसुरुल गनुङ्गामि यमृतंबु सुरल । कॊसगि वारिकि जयंबॆसग माधवुडु
दैतेयकोटि यंदड्र द्रुंचि यिंद्रु । डातडि द्रिजगंबु लॆथि बालिप१३८३

### मरुत्तुल कथ

दितियंत दनसुतुल् देगुटकु नॊगिलि । पतियैन कश्यपु ब्रार्थिंचि, 'यिंद्रु
जंपजालिन महासत्त्वप्रताप । संपन्नु नॊकनि ब्रसादिंपु' मनिन
नंगीकरिंचि 'सहस्रवर्षंबु । लंगन! घनशुचिव युंडगलुग
मूडु लोकंबुलु मॊगि गल्चुवानि । वाडिमिमै निंद्रु वधियिंचुवानि
गनियॆद वॊक पुत्रु गांत! ना वलन' । ननि पल्कि दितिमेनु हस्तांबुजमुन
नयमार परिमार्जनमु सेसि मऱियु । दयजूचि यतडॆगॆ दपमाचरिंप;
जनियॆ ना दितियुनु सम्मदंबॆसग; । जनि युग्रतपमाप्प सल्पुचुनुंड
१३९०

तब क्रुद्ध होते हुए विष्णु ने अवसर पाकर, उनके ऊपर चक्र का प्रयोग कर, उनके सिर काट डाले। इस सृष्टि में उन भयंकर राक्षसों के सिर आकाश में ग्रहों के रूप में प्रतिष्ठित हुए। अमृत का पान करने से वे सदा के लिए अमर बन गए। ॥ १३८० ॥

—उस समय से लेकर वे पर्व (अमावस तथा पूर्णिमा) के समय सूर्य और चन्द्र को सदा सताते रहते हैं। असुरों की आँख बचाकर विष्णु ने देवताओं को अमृत देकर, उन्हें जय प्रदान किया। तब समस्त दैतेय कोटि (समूह) का वध करके बड़ी प्रसन्नता से इन्द्र तीनों लोकों पर शासन करने लगा।

### मरुतों की कथा

अपने पुत्रों की मृत्यु से दुखी होकर दिति ने अपने पति कश्यप से प्रार्थना की और कहा—'इन्द्र का संहार कर सकने वाले महाबल से सम्पन्न एक पुत्र प्रदान कीजिए'। उसकी प्रार्थना को स्वीकार करते हुए, 'हे नारी! अगर सहस्र वर्ष तक अत्यन्त पवित्रता से रह सकोगी तो क्रम से तीनों लोकों को जीतनेवाले तथा पराक्रम से इन्द्र का वध कर सकनेवाले एक पुत्र को मुझसे प्राप्त कर सकोगी', ऐसा कहकर दिति के शरीर को अपने करकमल से सप्रेम सहला कर, और उस पर कृपा करके कश्यप तप करने

नंतट मघवंतुडत्तॆरंगॆरिगि । चिंतिंचि दिति जेरि शिष्युंडु वोलॆ
पायक कुशसमित्फलमूल भव्य । तोयादुलतिभक्तितोड दॆच्चुचुनु
जरणंबुलॊत्तुचु सत्कृतुल् मरियु । वरिपाटिसेयुचु वरिचर्य सेय
नेवेळ नॆच्चट नेमि गावलयु । गावलसिनवॆल्ल गनुसन्न दॆच्चि
युपचरिंपुचु वेड्क नुंडॆवेक्कॆंड्लु । नपुडॊक्कनाडिंद्रु नादिति चूचि
कडचन्नयेड्लु गणनंबु सेय । वडितॊम्मनूट तॊम्वदियु निंडुटनु
नलरुचु मदि रहस्यमु दापलेक । 'वलभेदि! विनुमु ना पल्कु नीवॊकटि
तनयुनि गोरि मी तंड्रि नेनडुग । 'विनुमु वेय्येड्लु वॆंडलिन पिदप
निच्चिति सुतु' नंचु निपारनाकु । नच्चुगा वरमिच्चॆ; नटुगान नीकु
१३९९
निटमीद वदियेडु लेगिनपिदप । वटुशक्ति दम्मुडु प्रभविंपगलडु;
अलरंग नीवुनु नातंडु गूडि । पॊलुपार नेलुडु भुवनत्रयंबु
विनुतकीर्तुल मीरु विलसिल्लुचुंडु'। डनिपल्कि यंत माध्याह्नकालमुन

---

चले गए तथा वह दिति भी प्रसन्नता-पूर्वक चली गई और जाकर उग्र तपस्या करने लगी । ॥ १३९० ॥

—तब इन्द्र उस वृत्तान्त को जानकर, चिन्तित हुए। वे दिति के पास पहुँच, शिष्य के समान सदा कुश, समिधाएँ, फल, मूल, जल आदि अति-भक्ति से लाकर देते हुए, चरण दबाते हुए, और अनेक सत्कार्य करते हुए, सुचारु रूप से परिचर्याएँ करते हुए, जिस समय जिस स्थान पर जो चाहिए, उन सभी आवश्यक वस्तुओं को आँख के इशारे भर से लाकर, सेवा करते हुए अनेक वर्षों तक दिति के पास उत्साह से रहे। तब एक दिन इन्द्र को देखकर, दिति ने गत वर्षों की गणना की तो नौ सौ निन्यानवे वर्ष पूरे हो गए थे। प्रसन्न होती हुई दिति अपने मन के रहस्य को छिपा न सकी, और इन्द्र से बोली—'हे बलभेदी ! मेरी एक बात तुम सुनो। पुत्र को चाहकर तुम्हारे पिता से मैंने प्रार्थना की तो उन्होंने शोभायमान रूप से स्पष्ट शब्दों में मुझे यह वर दिया कि 'एक हजार वर्षों के बाद तुम्हारे एक पुत्र होगा'। इसलिए अब से दस वर्षों के बीतने पर अपार शक्ति वाला तुम्हारा अनुज पैदा होगा । ॥ १३९९ ॥

—तुम और वह मिलकर शोभायमान रूप से तीनों भुवनों पर शासन करो, प्रसिद्ध कीर्ति के साथ विराजित होते रहो'। ऐसा कहकर वह मध्याह्न के समय, केश बिखेर कर, खाट पर पायताने को सिरहाना बनाकर, थका-वट के कारण सो गई। (इस प्रकार) सोती हुई दिति को देखकर इन्द्र

दलवीडि कालगड दलयंपिगाग। नलतमै निद्रिंचु ना दिति जूचि
शतमन्युडेन्तयु संतोषमंदि। विततवैखरि 'निदिवेळ' नाकनुचु
दितिगर्भ मतियोग धीशक्ति जोच्चि। शतकोटिचे दन शत्रुवौ शिशुवु
नेडु दुनकलु सेय नेलुगेत्ति बालु। डेडुव, दितियु नय्येड मेलुकांचे
मघवुडु 'मारुद! मारुद!' यनुचु। लघुरीति बलुक 'बालकु जंपवलदु
वल' दनियेडु दितिवाक्य मालिंचि। वेलुवडि गर्भमव्वेळवासवुडु
करमुलु मुकुळिंचि करमु जित्तमुन। दिरमैन भक्तिचे दितितोड बलिके १४०९

'दनरंग गालगड दलयंपि गाग। गोनि मुक्तकेशिवै कूर्कुट जेसि
यार्य! नीवशुचिवै; तट्टुगान तेंगुव। गार्यबुकोडकेनु कडुपुलो जोच्चि
गोनकोनि ननु जंपगोरु गर्भबु। दुनिमिति ने नेडु तुनियलु गाग;
सन्नकु सन्न शत्रुंडु गान। जिन्नि पापनि बरिच्छिन्नु जेसितिनिः
जननि! धर्मज्ञवै सैरिंपवलयु'। ननिन दुःखिंचुचु ना यिन्द्रु जूचि
'ना नेरमितयु नाकलोकेश!। नी नेरमदिलेदु निक्कुवंबरय'
ननि पल्कि 'मरुदाख्यलमर देजंबु। लोनयंग खंडंबु लेड्वुरु नगुचु

---

अत्यधिक प्रसन्न हुए और सोचा 'यही मेरे लिए सुअवसर है'। ऐसा सोचकर योगशक्ति से दिति के गर्भ में प्रवेश कर, शतकोटि (वज्रायुध) से जब इन्द्र ने अपने शत्रु (गर्भस्थ) शिशु के सात टुकड़े किए तो वह बालक जोर-जोर से रोने लगा और दिति भी जाग गई। गर्भ के भीतर से इन्द्र ने धीमे स्वर में कहा—'मा रुद; मा रुद (मत रो, मत रो)'। 'बालक को मत मार डालो, मत मार डालो' कहने वाली दिति के वाक्यों को सुनकर, उसी समय गर्भ से निकलकर इन्द्र ने हाथ जोड़कर, चित्त में अधिक स्थिर भक्तिभाव-युक्त हो दिति से यों कहा— ॥ १४०९ ॥

—'शोभा से पायताने को सिरहाना बनाकर, बाल बिखेर कर सो जाने के कारण हे आर्ये! तुम अपवित्र हो गई हो। ऐसा होने पर, साहस करके, अपने कार्य के लिए गर्भ में प्रवेश कर, मुझे मार डालना चाहनेवाले गर्भ के मैंने सप्रयत्न सात टुकड़े कर दिए हैं। नन्हे से नन्हा होने पर भी शत्रु होने के कारण ही मैंने छोटे शिशु का वध किया है। हे जननी! तुम धर्मज्ञ हो, धर्म का विचार करके मुझे क्षमा कर देनी चाहिए'। इन्द्र के ऐसा कहने पर दुखी होती हुई दिति इन्द्र को देख यों बोली—'सब कुछ मेरा दोष है। हे स्वर्गलोक के स्वामी इन्द्र! यदि सच्चाई से देखा जाय तो इसमें तुम्हारा कोई दोष नहीं है'। ऐसा कहकर दिति ने निवेदन किया—'ये सात खण्ड अमर तेज से शोभित हैं। प्रसन्न हो (इन) मेरे पुत्रों को मरुत्

निम्मुल ना पुत्रुलैलमि नेल्लेडल । सम्मदंमिपार जरियिंपनिम्मुः सप्तखंडंबुलै सरिनोप्पु वीरि । सप्तमारुतगणस्कंधनायकुल गाविंपु' मनि वेडगा नट्लु चेसि । देवेन्द्रुडमरावतिकि वोयें; नंत वारुनु देवतावल्लभु चेलिमि । मारुतगणसंज्ञ मडि दिव्युलैरि। १४२०

### वैशालिकुल वृत्तांतमु

देवेंद्रुडतिभक्ति दितिकि शुश्रूष । गाविंचे नी पुण्यगण्य देशमुन; नी पुण्यधरणि मुन्निक्ष्वाकुडनेडु । भूपवर्यु डलंबुस यंदु गन्न कोडुकु विशालुडन् कुवलयाधिपुडु । पुडमिनेलि विशालपुरियिंदोनर्चें । ना विशालुनि पुत्रुडै हेमचंद्रु । डाविर्भविंचेनु; नतडु सुचंद्रु, नतडु धूम्राश्वुनि, नतडु सृंजयुनि । नतडंत सहदेवु, नतडु कुशाश्वु, नातंडु सोमदत्ताख्यु, गकुत्स्थु । नातडु, सुमतिनि नतडुनु गनिरि;

### सुमति विश्वामित्र समागममु

भाविंप नेप्पुडु परम धर्ममुल । नी विशालापुरंवेलेंडि राजु

नाम से सर्वत्र प्रसन्नता-पूर्वक विचरण करने दो। सप्तखण्ड हो विराजमान इन्हें सप्तमारुतगणों (मरुद्गणों) के स्कंधनायक वना दो'। ऐसा निवेदन करने पर देवेन्द्र ने वैसा ही किया और अमरावती चले गए। तव वे भी इन्द्र की मित्रता से मारुतगण (मरुद्गण) संज्ञा (नाम) पाकर दिव्य वन गए। ॥ १४२० ॥

### वैशालिकों का वृत्तान्त

—इस पुण्यदेश में देवेन्द्र ने अतिभक्ति से दिति की शुश्रूषा की थी। इस पवित्र धरणी पर पूर्वकाल में इक्ष्वाकु नामक राजा ने अलंवुषा नामक पत्नी से विशाल नामक पुत्र को प्राप्त किया था। उस राजा ने पृथ्वी पर शासन करके यहाँ विशालापुरी को वनाया। उस विशाल के पुत्र के रूप में हेमचन्द्र आविर्भूत हुए; हेमचन्द्र ने सुचन्द्र को, सुचन्द्र ने धूम्राश्व को, धूम्राश्व ने सृंजय को, सृंजय ने सहदेव को, सहदेव ने कुशाश्व को, कुशाश्व ने सोमदत्त को, सोमदत्त ने ककुत्स्थ को और ककुत्स्थ ने सुमति (नामक पुत्र) को जन्म दिया। वह सुमति अभी इस नगर में अति धर्मयुक्त होकर शासन कर रहा है।

### सुमति और विश्वामित्र का समागम

—विचार करने (देखने) पर सदा परमधर्म (वुद्धि) से इस विशालपुर

लनघ! वैशालिकुलन वीरु जगति ।विनुतिकेक्किरि धर्मविभवसंपदल;
निच्चट रघुराम! यी रात्रि मनमु। बुच्चि वेगिन जूडबोदमु जनकु'
ननुनंत गाधेयुडट वच्चुटेरिगि । मनमुन संतोषमग्नुडै सुमति १४३०
तन पुरोहितुलुनु दन बंधुजनुलु । दनतोड जनुदेर दन पट्टणंबु
वेलुवडि चनुदेन्चि विहितमार्गमुन। नेलमितो ना संयमींद्रु बूजिंचि
करमुलु मुकुळिंचि कडुभक्ति बलिके । 'धरणिलो नेडु ने धन्युडनैति
जरितार्थमय्ये ना जन्मं' बटंचु । बरमप्रियंबुलु बलिकि यॊन्डॊरुलु
नमरंग गुशलंबुलडिगिन पिदप । सुमति विश्वामित्रु जूचि ताननियें:

**सुमतिकि विश्वामित्रुडु श्रीरामलक्ष्मणुलनु गूर्चि तॆलुपुट**

'मुनिनाथ! यसमानमूर्तुलीघनुलु । घनभुजुलनिमिष क्रम पराक्रमुलु
करिराजगमनमुल् कंठीरवमुल । बुरुडिप जालिन भूरिसत्त्वमुलु
ललितयौवनमुलुल्लसितारविंद । दळमुल देगडु नेत्रमुलु जॆन्नॊन्द
गरवालमुलु गार्मुकंबुलु दोनलु । धरियिंचि दमदु पदन्यासमुलनु

---

पर शासन करनेवाले ये राजा, हे अनघ! धर्म तथा वैभवसम्पन्न हो, जगत् में वैशालिक के नाम से विख्यात हुए। हे रघुवंशी राम! यहाँ हम आज की रात बिताएँगे (और) प्रातःकाल जनक को देखने जाएँगे'। (विश्वामित्र ने) ऐसा कहा। तब वहाँ गाधेय के आगमन (का समाचार) जानकर, मन में प्रसन्न होकर, सुमति ॥ १४३० ॥

—अपने पुरोहित (और) अपने बन्धुजनों को अपने साथ लेकर, अपने पट्टण से निकलकर, आकर, विहितमार्ग से (विधिवत्), हर्ष के साथ उस संयमीन्द्र की पूजा कर, हाथ जोड़, अति भक्ति से बोले—'धरणी में मैं धन्य हो गया हूँ। मेरा जन्म चरितार्थ (सार्थक) हो गया है'। ऐसा कहते हुए परमप्रिय (वचन) बोले। सुचारु रूप से परस्पर कुशल-प्रश्न करने के वाद, सुमति ने विश्वामित्र को देखकर, (यों) कहा—

**विश्वामित्र का सुमति को राम-लक्ष्मण के बारे में बताना**

—'हे मुनिनाथ! असमान मूर्ति (रूप) वाले ये महान् (पुरुष जो) विशाल बाहु वाले, देवताओं के समान पराक्रमशाली, गज के समान गति वाले, सिंह के समान अमित शक्ति वाले, ललित यौवन वाले, प्रफुल्ल अरविन्द के दलों का तिरस्कार करनेवाले नेत्रों से युक्त शोभायमान (और) तलवार, धनुष, तरकस धारण कर, सूर्य-चन्द्र की गति से सुशोभित आकाश

जगति ना रविचंद्र संचार कलित । मगु नाकसंबुना नलरिंचुवारु; १४४०
निरुवुरु दमलोन नेल्लचंदमुल । सरियगुचुन्नारु जनुल चूड्कुलकु:
नीकुमारकु लेव्व? रेव्वरि सुतुलु?। नाकु नेर्पड गाधिनंदन ! चेपुम'
यनिन विश्वामित्रुडातनि जूचि । विनिर्पिप दोडगेनु वीनुलुब्बंग
'नो राजकुलचंद्र! यो सुगुणाब्धि!। वीरि वृत्तांतंबु विनुमु देल्पेदनु:
सरयुवुपोंत गोसल देशमुननु । नरुदोप्पग नयोध्य यनु पुरि योप्पु;
ना पुरि नेलुचु ना दशरथुडु । नेपुमै मनुजुल नेल्ल वालिंचु;
नातनि वरपुत्रुडैन रामुडु । नितनिकि ननुजातुडी लक्ष्मणुडु
मखमु सेयुटकुनै मरि नेनु वेड । सुखमुन निच्चेनु सुतुल निद्दरिनि;
मा वेन्ट वेंचेसि मखमुनु गाचि । वेवेग दाटक, वेस सुबाहुवुनु
आटोपमोप्पंग ननिलोन गूल्चि । माटमात्रंबुन मारीचु दोलि १४५०
या गंग नट दाटि यटु मिथिलकुनु । नेगंग दलचुचु निटकु वच्चितिमि;
ई राजशीतांशु लिनवंशकुलुलु; । वीरि सामर्थ्यबु विनग जोद्यंबु'
ननिन विश्वामित्रुनतुल वाक्यमुलु । विनि विस्मयंबंदि वेड्क ना सुमति

---

के समान, अपने चरणों के स्पर्श से धरती को प्रसन्न (अलंकृत) कर रहे हैं, ॥ १४४० ॥

—(एवं) जनता की दृष्टि में दोनों सब प्रकार समान दीख रहे हैं, ये कुमार कौन हैं ? किनके पुत्र हैं ? हे गाधिनन्दन ! मुझे समझाकर बताइए'। ऐसा कहने पर विश्वामित्र उसे (सुमति को) देखकर, जिससे कान आनंदित हो सके, इस प्रकार का वृत्तान्त सुनाने लगे। 'हे राजकुल-चन्द्र ! हे सद्गुण-सागर ! इनका वृत्तान्त सुनो, मैं बता रहा हूँ। सरयू (नदी) के निकट (किनारे), कोसलदेश में आश्चर्यप्रद अयोध्या नामक पुर विराजमान है। उस नगर पर राज्य करते हुए वह दशरथ पराक्रम के साथ समस्त मानवों पर शासन करते है। उनका वर पुत्र है राम, उसका अनुज है यह लक्ष्मण। यज्ञ करने के लिए मेरे द्वारा प्रार्थना करने पर, (राजा ने) दोनों पुत्रों को प्रसन्नता से दे दिया है। हमारे साथ पधारकर, यज्ञ-रक्षा कर, अतिशीघ्रता से ताड़का और सुबाहु को युद्ध में पराक्रम के साथ, मार गिराया। बात की बात में मारीच को भगाया। ॥ १४५० ॥

—गंगा को पार कर, मिथिला को जाने के उद्देश्य से यहाँ आए हैं। ये चन्द्रवंश के हैं। इनकी सामर्थ्य सुनने में आश्चर्यप्रद है'। इस प्रकार

या राघवुल नप्पुडर्थि बूजिप । वारु ना पूजलु वरुस गैकोनुचु
ना रात्रियंदुंडि या प्रभातमुन । नाराजु दमु बंप नर्थितो जनिरि ।

### गौतमाश्रम वृत्तांतमु

चनि चनि गौतमाश्रममु राघवुडु । गनुगोनि पलिके ना गाधिनंदनुनि:
'सललित पल्लव संपदल् गलिगि । वेलयु मामिळ्ळुनु वेरु पनसलु
नारंग जंबीर नारिकेळमुलु । बारिभद्रंबुलु बदरिकाततुलु
मातुलुंग लवंग मंजीरतरुलु । श्रीतरु चंपक सिंधुवारमुलु
बोन्नलु बोगडलु बोकम्राकुलुनु । नेन्नंग नरटुल नेरयु पुप्पोळ्ळु १४६०
जित्तजांबकमुलै चेलगु नशोक । लत्तुक दाडिम ललित मल्लिकलु
तिंदुकंबुलु शिवतिलक शालमलुलु । चंदन कर्पूर सहकारमुलुनु
भल्लात गुग्गुलु ब्रह्मकौशिकमु । लेल्लचो नल्लिन येलकीलतलु
अल्लिन मोल्ललु नलरु चेमंति । चल्लनि पुष्प वासनल जेन्नोन्दु
कासारमुल चेत गडुरम्य मगुचु । भासिल्लु पक्षुल पटुरवंबुलुनु
समधिकमिट्टि याश्रमभूमि सकल । रमणीयमय्यु निर्जनमेटिकय्य ?

---

विश्वामित्र के अनुपम वाक्यों को सुनकर, आश्चर्यचकित होकर, उस सुमति ने प्रीति से उन राघवों की हृदय से पूजा की। उन्होंने उन पूजाओं को क्रम से ग्रहण किया। उस रात को वहाँ रहकर, प्रभात समय उस राजा के विदा करने पर प्रसन्नता से चल पड़े।

### गौतम आश्रम का वृत्तान्त

—चलते-चलते राघव ने गौतम-आश्रम को देखकर, उस गाधिनन्दन से कहा—'सुललित-पल्लव-सम्पदा से युक्त होकर, शोभायमान आम्र, कटहल, नारंगी, नींबू, नारियल, देवदारु, बेर, मातुलुंग, लवंग, मंजीर के वृक्ष, श्रीतरु, चंपक, सिन्धुवार, नागकेसर, मौलसिरी, सुपारी और केले के पेड़, (उपरोक्त वृक्षों पर) शोभायमान पुष्परज से युक्त, ॥ १४६० ॥

—चित्त को प्रसन्न करते हुए शोभायमान अशोक, लाख, अनार, ललित मल्लिका, तिन्दुक, शिवतिलक, शालमल, चन्दन, कर्पूर, आम, भल्लात, गुग्गुल, ब्रह्मकौशिक, सर्वत्र फैली हुई एला (इलायची) की लताएँ, मोल्ल (कुन्द), सुन्दर चमेली (आदि) के शीतल पुष्पसौरभ से शोभायमान होते हुए, कासारों (सरोवरों) से अतिरम्य बनते हुए, पक्षियों के कूजन से युक्त यह आश्रमभूमि सभी तरह से रमणीय होते हुए भी निर्जन क्यों हुई ? पहले यहाँ तपस्या करनेवाले मुनिवर कौन थे ? सब कुछ बताइए'।

मुन्निदु दपमुन्न मुनिवरुडेव्व ? ।डन्नियु नेरिगिंपु' मनिन निट्लनियॆ;
'गौतमुडिक्कड गडकतो दॊलिलि । यातत निष्ठ नहल्यतो गूडि
यतिघोरतपमुसेयग निंद्रुडेरिगि । यतनितपंबु दा नंतयु जॆरुप
गुक्कुटंबै पोयि कुटजंबु सेरि । कॊक्कॊरोको यनि कॊमरॊप्प गूय
१४७०
मनमुन जिंतिंचि मरि वेगॆननुचु । मुनि निजानुष्ठानमुनकु बोवुटयु
गौतमाकारंबु गैकॊनिवच्चि । यातनि सति नहल्यादेवि गदिसि
'ऋतुकालमनरु कोरिक गलवारु: । मतिदलंपग ब्रोद्दु मरि चालगलदु:
पॊलतुक! नी तोडि भोगेच्छ नाकु । वलयुट दलपोसि वच्चिति' ननिन
नॆरिगि यहल्य 'नीविंद्रुंडवगुट । यॆरुगुदु; नौगाक! यिंदु र' म्मनुचु
जलजाक्षि तम पर्णशाल लोपलिकि। वलभेदि गॊनिपोयि परग ग्रीडिंचॆ।
सुरनाथुडप्पुडु स्रुक्कुचु भीति । नरुगुचो गौतमु डंतलो वच्चि
'योरि पापात्मक ! युचितमे नीकु?। ना रूपु गैकॊनि ना पत्नि गवय?

---

(ऐसा) कहने पर (विश्वामित्र ने) यों कहा—'पूर्वकाल में निरन्तर निष्ठा के साथ, अहिल्या-युक्त हो गौतम यहाँ सप्रयत्न अतिघोर तप करने लगे। (यह) जानकर इन्द्र ने, उनके समस्त तप को विगाड़ देने के लिए कुक्कुट (मुर्गा) बनकर पर्णशाला (के पास) पहुँचकर मनोहरता के साथ बाँग दी। ॥ १४७० ॥

—मन में यह सोचकर कि प्रातःकाल हो गया, मुनि (गौतम) अपने अनुष्ठान (साधना) करने के लिए (नदी किनारे) गए। (तव इन्द्र ने) गौतम का आकार धारण कर, उस (गौतम) की सती अहिल्या के पास जाकर कहा—'जिनके मन में इच्छा (काम-वासना) है, वे ऋतुकाल की प्रतीक्षा नहीं करते। सोचने पर अभी रात बहुत है। हे वनिता! तुम्हारे साथ भोग (रति) की इच्छा से आया हूँ'। (ऐसा) कहने पर, (उसे) जानकर अहिल्या ने कहा—'तुम इन्द्र हो। यह मैं जानती हूँ। ठीक है, इधर आ जाओ'। (ऐसा) कहती हुई वह कमलनेत्री (उसे) अपनी पर्णशाला में ले गई और शोभा से (उसके साथ) रतिक्रीडा की। (रतिक्रीडा के बाद जव) देवराज संकोच और भय के साथ जा रहे थे कि इतने में गौतम आए और शाप दिया—'रे पापात्मा! मेरा रूप धारण कर, आकर मेरी पत्नी के साथ सम्भोग करना तुम्हारे लिए कहाँ तक उचित है? अपने पापफल से तुम अमुष्क (अंडकोश-रहित) हो जाओ। जाओ'। गौतम के शाप से, उसके अण्ड उसी क्षण गिर पड़े। ॥ १४८० ॥

नी पापफलमुन नी वमुष्कुंड । वै पॊम्मु पॊ' म्मनि यट शपिंचुटयु
गौतमु शापमखंडमै ताकि । यातनि यंडंबु लंतलो दॆगियॆ १४८०

### अहल्या शापमोचनमु

नडरि गौतमुडहल्यादेवि जूचि । 'पडति! पाषाणमै पडियुंडु मीवु
करमुग्रमगु नॆण्ड गालि, पॆन्धूळि । बॊरलुचुंडुमु नीवु पॊडगान बडक'
यनिन 'शापमुन कॆय्यदि तुदि नाकु'। ननिन नहल्यकिट्लनियॆ गौतमुडु:
'वैकुंठधामु डवाप्तकामुंडु । लोकरक्षणकळालोलमानसुडु
रामुडै वच्चि पुराणपूरुषुडु । भूमिपै जन्मिचि पॊगडु दीपिप
जनुदॆन्चि कौशिकु जन्नंबु गाचि । यिनकुलाधीश्वरुडीत्रोव वच्चि
तॊलगिपोवक निन्नु द्रॊक्किन जालु । जलजलोचन! नीदुशापंबु दीरु'
ननि चॆप्पि शीताद्रि करिगॆ गौतमुडु;। मुनिपत्नि द्रारूपमुननुंडॆ; नंत
सुरराजु दनपाटु सुरलतो दॆल्प । दरमिडि पितृदेवतल वारु वेडि
वॆरवरुलै मेषवृषणमुल् दॆच्चि । सुरलु संधिंचिरि सुरलोकपतिकि:
१४९०

---

### अहिल्या-शाप-विमोचन

(उसके पश्चात्) रोषावेश से गौतम ने अहिल्या को देखकर कहा—'हे नारी! तुम पाषाण हो पड़ी रहो। अति उग्र हो धूप में तपते हुए अधिक धूल में लोटती रहो जिससे तुम्हारा स्वरूप (किसी को) दिखाई न पड़े'। (ऐसा) कहने पर (अहिल्या ने) कहा—'मेरे लिए इस शाप का अन्त कब होगा'? (तब) गौतम ने अहिल्या से कहा—'वैकुण्ठधाम, अवाप्तकाम, लोकरक्षण कला-लोलमानस (लोक-रक्षा की कला में लीन मन वाले) (और) पुराण-पुरुष (विष्णु) राम के रूप में भूमि पर जन्म लेंगे। अत्यन्त प्रशंसनीय रूप में आकर, कौशिक के यज्ञ की रक्षा कर, (वे) इनकुल के अधीश्वर (राम) इस मार्ग से आकर, मार्ग से न हटकर तुम्हें चरणों से स्पर्श-भर करेंगे तो बस हे कमललोचने! तुम शाप-मुक्त हो जाओगी'। ऐसा कहकर गौतम शीताद्रि को चले गए और मुनि-पत्नी (अहिल्या) पाषाण के रूप में पड़ी रही। तब देवराज ने अपनी दुर्गति के बारे में देवताओं को बताया। क्रम से उन्होंने पितृदेवताओं से प्रार्थना की। देवताओं ने समर्थ हो भेड़ के अण्डकोश लाकर सुरलोकपति के शरीर में जोड़ दिये। ॥ १४९० ॥

नतुलपुण्यात्मकु लदियादिगाग । ग्रतुवुल जंपुदुर्कडगि मेपमुल:
नाडादिगा मुनिनाथु शापमुन । वोडिमि सॆडि यी तपोवनि नुन्न
या यहल्य नतुल्य हतमनश्शल्य । जेयवे श्रीराम! श्रितपुण्यनाम!'
यनि चॆप्पि गौतमुनाश्रमंबुनकु । जनुदेर श्रीरामचरणमुल् सोक
मॊगुलॆल्ल विरिय सोमुनि कळ वोलॆ । वॊग यडंगिन हव्यभुक्कीलवोलॆ
गलक दॊलंगिन कमलिनि वोलॆ । वलुमसटुडिगिन बंगारु वोलॆ
श्रीरामपादराजीवपराग । दूरीकृताघसंदोहयै यपुडु
वॆलदि यंतट शिलावेषंबु मानि । तिलकिंचि तन तॊण्टिदेहंबु बूनि
मुनिपति चेत रामुनि महत्त्वंबु । विनिनदि गान ना वेदंडायान
या महामहुनकु नातिथ्यमॊसगि । 'श्रीमीऱ निटकु विच्चेसिति गान
१५००
जरितार्थनैति नी चरणपद्ममुलु । दरसिंचि श्रीराम! त्रैलोक्यनाथ!
मी पादतीर्थमौ मिन्नेरु भुवन । पापंबुलॆडबाप बाल्पडॆननग,
निलयॆल्ल नॊकट मिन्नॊक्कट गॊलिचि । वलिमॆट्टि ब्रह्मांडभांडंबु मुट्टि

—(इसी कारण से) तब से लेकर अतुल पुण्यात्मक (अति पुण्यवान्) लोग क्रतु (यज्ञ) के समय सप्रयत्न भेड़ों का वध करते हैं। उस दिन से लेकर मुनिनाथ (गौतम) के शाप के क़ारण, मनोज्ञता को खोकर इस तपोवन में स्थित उस अहिल्या को जो अतुल्य (असमान) है, (उसे) हतमनशल्य (मन के दुख से मुक्त) करो न, हे श्रीराम! हे श्रितपुण्यनाम (वाले)!' ऐसा कहकर गौतम के आश्रम पहुँचने पर, श्रीराम के चरण के स्पर्श से, सभी मेघों के छँट जाने पर चन्द्र की कला के समान, धुएँ के कम होने पर हवनकुण्ड की अग्नि-ज्वाला के समान, कलंक से मुक्त कमलिनी के समान, मलिनता के कम होने पर सुवर्ण के समान, श्रीराम के पादराजीव के पराग से दूरीकृत अघ-संदोह (पाप-समूह) वाली होकर, (वह) नारी तब शिलारूप को छोड़, अपने पूर्वदेह को धारण कर, मुनिपति (गौतम) द्वारा राम के महत्त्व को सुन चुकने के कारण, उस वेदंडयाना (गजगामिनी) ने उस महामह (महापुरुष) को आतिथ्य दिया और यह कहकर राम की विनुति (स्तुति) की कि 'श्री (शोभा) की अतिशयता से (आप) यहाँ आए हैं इसलिए ॥ १५०० ॥

—आपके चरण कमलों के दर्शन कर, हे श्रीराम! त्रैलोक्यनाथ! मैं चरितार्थ हुई हूँ। मानों आपका चरणोदक होकर आकाशगंगा (समस्त) भुवनों के पापों को दूर करने के लिए निकल पड़ी है। एक (चरण) से समस्त पृथ्वी को और अन्य (चरण) से आकाश को नापकर, पराक्रम

वेदशिरोवीथि विहरिंचुनीदु । पादमुल् नादुशापमु बापुटरुदे?'
यनि रामु विनुतिंचे; नंतगौतमुडु । सनुदेन्चि रघुरामचंद्रु बूजिंचि
प्राकट जन्मसाफल्य नहल्य; । गैकोनि तोंलिलटिगति विलसिल्ले;
ग्रोव्विरि जडिवान कुंभिनि गुरिसे। नव्वेळ; देवतूर्यंबुलु मोरसे;

### श्रीरामलक्ष्मणुलु विश्वामित्रुतो मिथिल जेरुट

घनपुण्युलंदुंडि कदलि मिन्नंटि । तनरु प्राकारसौधमुल यूथमुल
नमरित रत्नगेहमुल वाहमुल । रमणीय राजमार्गमुल दुर्गमुल
वलनोप्पु शृंगार वनुल जव्वनुल । बोलुचु संततशुभंबुल निभंबुलनु १५१०
ननुवोन्दु वैरिवर्गाशिथिलकुनु । जनकुनि मिथिलकु जनुदेन्चि; रंत
गाळिग नेपाळ कर्नाट लाट । माळव सौवीर मगध पांचाल
कुरु पांड्य बर्बर कुंतलावंति । मरु तुरुष्काभीर मनुज वल्लभुल
घनतर यागोपकरणभागमुल । ननुरूप पशुगणायतन यूपमुल

---

से ब्रह्माण्डभाण्ड में व्याप्त होकर, वेद-शिरोवीथि (उपनिषद् रूपी मार्ग) में विहार करनेवाले आपके चरणों के लिए, मेरे शाप को दूर करने में आश्चर्य ही क्या है?' इतने में गौतम आए (और) रघुवंशी रामचन्द्र की पूजा की। जन्म की सफलता के प्रकट-रूप अहिल्या को ग्रहणकर पूर्ववत् (पहले जैसे) विराजमान हुए। उस समय ताजे फूलों की कुम्भवृष्टि हुई, देवतूर्य बज उठे।

### श्रीराम-लक्ष्मण का विश्वामित्र के साथ मिथिला पहुँचना

—वे घन (महान्) पुण्यवान् वहाँ से चलकर जनक की (राजधानी) मिथिला पहुँचे जो गगन को स्पर्शकर सुशोभित प्राकार सौध-समूहों, सुनिर्मित रत्न (खचित) गृहों, वाहनों, रमणीय राजमार्गों, दुर्गों, शोभायमान शृंगारोद्यानों, युवतियों, निरन्तर मांगलिक पदार्थों तथा हाथियों से शोभित, विलसित थी। ॥ १५१० ॥

—वह (नगर) वैरिवर्ग के लिए अशिथिल था। तब कलिंग, नेपाल, कर्नाट, लाट, मालव, सौवीर, मगध, पांचाल, कुरु, पांड्य, बर्बर, कुन्तल, अवन्ति, मरु, तुरुष्क, आभीर (आदि देशों के) राजाओं, (और) घनतर (श्रेष्ठतर) याग-उपकरण भागों के अनुरूप पशुगण से युक्त यूपों, भूरि (अधिक) दधि-क्षीर-पूर्ण कुम्भों, सार (श्रेष्ठ) समिधाओं से भरे सुन्दर स्थलों, उचित रूप से पंक्तियों में (सजे हुए) दर्भासनों (कुश के आसनों),

भूरि दधिक्षीरपूर्णकुंभमुल । सारसमिद्भार चारुदेशमुल
दगुपंक्तुलैयुन्न दर्भासनमुल । दगु पीठमुल नुन्न तापसोत्तमुल
ललिग्रालु रत्नपल्लवतोरणमुल । मलगि पैं चेसाचु मदवारणमुल
नडरि घोषिंचु सामादि वेदमुल । नुडुगक चनुदेन्चु चुन्न तापसुल
नुडुवीथि नुप्पोंगु होमधूममुल । नडरेडु देवताह्वानरावमुल
बूजलु गैकोंनु पुण्यसंयमुल । बूजिप सोंलयनि भूसुरोत्तमुल १५२०
नरुदारु जनकुनि यज्ञवाटंबु । गरमर्थि जोच्चे नग्गाधिनंदनुडु ।
अंत ना जनक महाराजवर्यु । डेन्तयु ब्रियमुतो नेंदुरुगा वच्चि
मुनिनाथुनकु म्रोक्कि मुदमोप्प दोडु। कोंनिपोयि पूजिचि कुशलंबुलडिगि
'नीवु विच्चेसिति, नेडु ने मिगुल । वावनात्मुडनैति; व्रवले ना क्रतुवु'
ननि चाल गोंनियाडि यम्मुनिचंद्रु । वेंनुकने विनतुलै विलसिल्लुचुन्न
गुरुतरस्फीतवक्षुल गाकपक्ष । धरुल महाधनुर्धरुल श्रीकरुल
गोमलांगुल नभंगुरयशोनिधुल । भूमि जरिंचु वेल्पुल वोलु घनुल
सदयांतरंगुल सततप्रसन्न । वदनुल भुवनपावनचरित्रुलनु

(और अन्य) उचित आसनों पर स्थित उत्तम तपस्वियों, उत्साह से शोभित रत्नपल्लव-तोरणों (वन्दनवारों), भ्रमण करते हुए (तथा) सूँड ऊपर उठाए मत्तगजों, सामादि वेद-पाठ की समधिक ध्वनियों, निरन्तर आते हुए तपस्वियों, आकाशवीथि में परिव्याप्त होम-धूमों, अधिकता से विलसित देवताओं के निमन्त्रण की ध्वनियों, पूजाएँ ग्रहण करनेवाले पवित्र सयमियों, पूजा करने पर न थकने (सन्तुष्ट न होने) वाले भूसुरोत्तमों (ब्राह्मणों)— ॥ १५२० ॥

—से युक्त जनक की यज्ञभूमि आश्चर्यजनक थी। उस गाधिनन्दन ने बड़ी प्रसन्नता से उस यज्ञवाट (भूमि) में प्रवेश किया। तब उस महाराज-श्रेष्ठ जनक ने अत्यधिक प्रेम से (उनकी) अगवानी की, मुनिनाथ को प्रणाम किया, प्रसन्नता के साथ (उन्हें) लिवा ले गए, पूजा की, कुशल-प्रश्न किए (और कहा)—'आप आए, आज मैं अधिक पवित्र बन गया हूँ। मेरा यज्ञ समृद्ध हो गया'। इस प्रकार बहुत प्रशंसा करके, उस मुनिचन्द्र के पीछे ही विनयशील हो विलसित राम-लक्ष्मण को देखा जो गुरुतर (विशाल) स्फीत वक्षवाले, काकपक्ष (अलक) धारी, महाधनुर्धर, श्रीकर (शोभाकर) कोमल शरीरवाले; अभंगुर (शाश्वत) यशोनिधि, पृथ्वी पर संचार करनेवाले देवताओं के समान दीखनेवाले महापुरुष, सदयान्तरंग (दया से युक्त अन्तरंग वाले), सतत प्रसन्न वदन वाले, भुवन-पावन-चरित्र वाले, चारु प्रभा से युक्त भानु

जोरुप्रभाभानु चंद्र सन्निभुल । धीरुल नाश्विनदेवताकृतुल
नाजानुबाहुल नतुलविक्रमुल । राजीवनेत्रुल रामलक्ष्मणुल १५३०
जूचि 'यी शरचापशोभितहस्तु । ली चतुरात्मकुलेव्वरिवार ?
लीपल्लवारुण मृदपादपद्मु । ले पगिदिनि वच्चिरिचटिकि नडचि?'
यनिनः विश्वामित्रु 'डनघुलु वीरु । जननाथ! दशरथ जनपालसुतुलु;
नायतशक्ति ना यागंबु गाचि । या यहल्यनु ब्रोचि यनुकंप नेचि,
निरुपमतरशक्ति नी यिंटनुन्न । हरुनि चापमु जूडनरुदेंन्चि' रनुडु
मुनिनाथु माटकु मुदमंदि जनकु । डनुनयंबुन वारि नर्थि बूजिंचे ।
गौशिकु गनुगोनि गौतमसूनु । डाशतानंदु डिट्लनियें रागिल्लि:
'नीवु रामुनि देच्चि नेम्मि मम्मेलि: । ती विश्वविभु देर नेव्वरितरमु?
अडरि मा तल्लि यहल्यपापमुलु । गडिगे रामुनि पादकमलरेणुवुलु;
गौतमशापदुर्गति निस्तरिंचि । गौतमु ग्रम्मर गलसे मा तल्लि; १५४०
रामचंद्रुनि पाद राजीव महिम । लेमंदु' ननि रामु नीक्षिंचि पलिके:

(सूर्य) (और) चन्द्र के समान दीखनेवाले, धीर, अश्विनीकुमार नामक देवताओं की आकृतियों वाले, आजानु (घुटनों तक लंबे) बाहु वाले, अतुल विक्रम वाले और राजीव नेत्र (कमलनेत्र) थे । ॥ १५३० ॥
—(देखकर) पूछा—'धनुष-बाण से शोभित हाथों वाले, ये चतुरात्मक कौन है ? ये पल्लव के समान लाल तथा कोमल चरण-कमलों वाले किस प्रकार यहाँ (तक) पैदल आए हैं' ? (तब) विश्वामित्र ने कहा—'हे अनघ जननाथ! ये (बालक) जनपाल दशरथ के पुत्र हैं। आयत (व्याप्त) शक्ति से मेरे यज्ञ की रक्षा कर, उस अहिल्या का उद्धार कर, अनुकम्पा से (अब) तुम्हारे घर में रखे हुए हर (शिव) के निरुपमतरशक्ति वाले धनुष को देखने आए हैं'। मुनिनाथ के वचन से आनन्दित होकर, जनक ने अनुनय-पूर्वक (और) हृदय से उनकी पूजा की। कौशिक को देखकर गौतम के पुत्र शतानन्द प्रेम से यों बोले—'राम को (यहाँ) लाकर, प्रसन्नता-पूर्वक हमें धन्य किया है। (वरन्) इस विश्व-व्यापक को ला सकने की सामर्थ्य किसमें है ? मेरी माता अहिल्या के पापों को राम के चरणकमल के रेणुओं ने, प्रबल होकर, धो डाला। गौतम के शाप की दुर्गति से पार होकर (शाप से मुक्त होकर) मेरी माता फिर से गौतम से मिल गई है । ॥ १५४० ॥

—रामचन्द्र के चरणकमलों की महिमा का वर्णन कैसे करूँ ?'। (ऐसा) कहकर राम को देखकर बोले—'सुनते हैं, ये कौशिक जो पुण्यात्मा हैं, इस

'नी कौशिकुडु पुण्युडीक्षोणिमीद । नीकु रक्षकुडट! नीकेमि कोदव?

### विश्वामित्र प्रभावमु

यरय विश्वामित्रु नतुल प्रभाव । मरिदि प्रस्तुतिसेय; नैननु विनुमु;
दशरथात्मज! ब्रह्मतनयुंडु गुशुडु । गुशुडर्थि तोडुत गुशनाभु गनियें;
गुशनाभुनकु गाधिकोंडुकय्ये; नट्टि । कुशपवित्रुडु गाधिकोंडुकय्ये नीतः
डतिधर्मनिरतुडै यतुलसत्त्वमुन । नितडु महीचक्रमेलुचुनुंडि
योलसिन वेडुक नोकनाडु दन्नु । वलसि यक्षौहिणि बलमुलु गोल्व
वेंडलि काननमुल वेटलु सलिप । पुडमियंतयु जरिपुचु जाल वडलि
बहुगंधबंधुर प्रसवमंजरुल । बहुफलंबुल नोप्पु पादपावळुल
बहुपक्षिरवमुल ब्रह्मघोषमुल । बहुसरोवरमुल बहुवेदिकलनु १५५०
नलरुचु जाति वैरादुलुलेक । मेलगु नानाविध मृगमुलु गलिगि
यनिलांबु जीर्णपर्णाशुलै तपमु । नोनरिंचु मुनुलचे नुल्लसिल्लुचुनु

क्षोणि (पृथ्वी) पर तुम्हारे रक्षक हैं। (तब) तुम्हें किस (बात) की कमी हो सकती है?

### विश्वामित्र का प्रभाव

—विचार करने पर कोई विरला ही विश्वामित्र के अतुल प्रभाव की प्रशंसा करने में समर्थ हो सकता है। तब भी (आप) सुनिए। हे दशरथात्मज! ब्रह्मा के पुत्र हैं कुश। कुश ने प्रेम से कुशनाभ को जन्म दिया। कुशनाभ के गाधि (नामक) पुत्र हुए। ऐसे कुश-पवित्र गाधि के पुत्र हुए ये (विश्वामित्र)। अति-धर्म-निरत हो (और) अतुल सत्त्व (शक्ति-पराक्रम) से ये महीचक्र पर शासन कर रहे थे। एक दिन अतिशय रुचि से, अक्षौहिणी सेना से अपने को परिवेष्ठित कर, सेवा करते समय, काननों की ओर आखेट के लिए निकल पड़े। (देर तक) शिकार खेलते हुए समस्त प्रदेश में घूम-घूमकर बहुत थक गए (और) वसिष्ठ के आश्रम में पहुँचे। (वह वसिष्ठ-आश्रम) बहु (प्रकार की) (सु) गन्ध से बन्धुर पुष्पमंजरियों (और) बहु (प्रकार के) फलों से सुशोभित पादप (वृक्ष) समूहों से भरा था, बहु-पक्षि-रव (ध्वनियों), ब्रह्म-घोष (वेदध्वनियों), बहु सरोवर, बहु वेदिकाओं (यज्ञ की वेदियों) से सम्पन्न था॥ १५५० ॥
—जाति (गत) वैर आदि के बिना विचरण करनेवाले नानाविध मृगों से युक्त था, अनिल (पवन), अंबु (जल) पर्ण (पत्ते) खाते हुए तप करनेवाले मुनियों से विलसित था। पन्नग, सिद्ध, सुपर्व, गन्धर्व, किन्नर

ब्नग सिद्ध सुपर्व गंधर्व । किन्नरादुल वालखिल्यादि मुनुल
गड्नोप्पि ब्रह्मलोकमु बोलि घनत। नडरु वसिष्ठुनि याश्रमंबुनकु
नतिमुदंबुन वच्चि या वसिष्ठुनकु । नतिभक्ति म्रोक्किन नतडु दीविंचि
युचितासनंबुन नुनिचि पूजिंचि । प्रचुररसस्वादु फलमूलततुल
वरुसतो निच्चिन वानि गैकोनुचु । गरमुलु मुकुळिंचि कडुभक्ति बलिकें:
'ननघात्म! तपसुलु नग्निहोत्रमुलु । जनलोकनुतमुलै जरुगुचुन्नविये ?
मीरु मी शिष्युलु मी याश्रममुन । नारय वीरु वारनकेल्लवारु
मुदमुन नुन्नारे? मुनिनाथ! 'यनिन। 'नोदवुसम्मदमुन नुन्नार मेमु;
१५६०
नीतितो जेयुदे नीवु राज्यंबु ? । ब्रीतिमै भरियिंते भृत्यवर्गमुल ?
मुदमोप्प राज्यांगमुलु परीक्षिंते?। वदलक निर्जिते वालु शात्रवुल?
गुशलमें सर्वबु ? गुशलमे नीकु । गुशलमें नी पुत्रकुलकु, बत्नुलकु?'
ननि पल्क 'मी कृप नखिलंबु गुशल'। मनियें गौशिकु; डंत नव्वसिष्ठुंडु
'करमर्थि ना यिंटिकड विंदु गुडिचि। यरुगुम यी' वनि यतनि ब्रार्थिप
नंदुकु गौशिकुंडनुमतिंचुटयु । विंदु सेयुटकुनै वेगंब यतडु

आदि से (और) वालखिल्यादि मुनियों से अति मनोहर (वह) वन ब्रह्म-लोक के समान महानता से शोभायमान था। वसिष्ठ के उस आश्रम में अति प्रसन्नता से (जाकर विश्वामित्र ने) उस वसिष्ठ को अति भक्ति से प्रणाम किया। उसने (वसिष्ठ ने) आसीस देकर, उचित आसन पर बिठाकर, (विश्वामित्र की) पूजा (सत्कार) की (और) क्रम से प्रचुर रस (और) स्वाद से युक्त फल (और) मूल-समूह दिए। उन्हें ग्रहण करते हुए, हाथ जोड़कर अतिभक्ति से (विश्वामित्र) बोले—'हे अनघात्म! तपस्याएँ (और) अग्निहोत्र (आदि) जनलोकनुत (लोकसम्मत) रूप से हो रहे हैं न? हे मुनिनाथ! आप (और) आपके शिष्य (और), आपके आश्रम के सभी लोग प्रसन्नता (सुख) से हैं न?' (ऐसा) कहने पर वसिष्ठ ने कहा—'हम सब बड़े सुख से हैं ॥ १५६० ॥

—तुम नीति के साथ राज्य करते हो न? भृत्यवर्ग का प्रीति से पालन कर रहे हो न? राज्यांगों का (राज्य के सात अंग माने गए हैं) मोद से पर्यवेक्षण कर रहे हो न? क्रूर शत्रुओं को, न छोड़कर, हरा देते हो न? सभी कुशल तो है न? तुम कुशलता से हो न? तुम्हारे पुत्र (और) पत्नियाँ कुशलपूर्वक हैं न? (ऐसा) कहने पर कौशिक ने कहा—'आपकी कृपा से सभी कुशल से है'। तब वसिष्ठ ने उनसे प्रार्थना की—'बड़े प्रेम से मेरे घर पर भोजन कीजिए'। उसके लिए कौशिक ने अनुमति दी (स्वीकार किया)। (तब) भोजन

तन होमधेनुवु दलच्चि रप्पिंचि । 'जननाथवरुनकु सकलसेनलकु
विविधभक्ष्यंवुलु विविधभोज्यमुलु । विविधभंगुल विंदु वेड्क गाविंप
वलयु गावुन नीवुवलयु वस्तुवुलु । गलिगिंपु' मनवुडु गामधेनुवुनु
गलमान्नततुलु शाकमुलु भक्ष्यमुलु । गलवंटकमु लूरुगायलंवळ्ळु १५७०
फलविशेषंवुल पायसान्नमुलु । जिलुगु पालुनु वेन्न चीनि चक्करलु
सद्योघृतंवु रसायनंवुलुनु । मद्यविशेषमुल् मांसभेदमुलु
वाविरि मर्रियु नेव्वारि केमेमि । कावले नवि येल्ल गल्पिप नपुडु
ना धेनु महिम कत्याश्चर्यमोन्दि । गाधेयुडप्पुडु कडिमाडसेय
गुडिच्चि सेनलु दानु गोर्कि दीपिंप । गडु दृप्ति नोन्दि, या गाधितनूजु
'डी कामधेनुवु नेव्भंगिनैन । जेकोन्दु' ननुचु वसिष्ठुनि जेरि
'लक्षगुर्रंवुलु लक्षधेनुवुलु । लक्षयेनुगुलु वेलक्षलु मणुलु
निच्चेद नी धेनुविम्मु ना' कनिन । निच्चलो मुनिनाथुडेन्तयु वगचि
'यिदि नाकु जीवनंबिदि नाकु प्राण । मिदि ना तपंवुलकेल्ल साधनमु;
हव्यकव्यंबुलु नतिथिसत्कार । मव्याहतमुग नी यावुचे नडचु १५८०

(दावत) (की तैयारी) करने के लिए वशिष्ठ ने स्मरण करके शीघ्रता से अपनी कामधेनु को बुलाया (और) कहा—'जननाथ-वर (राजश्रेष्ठ विश्वामित्र) (और) समस्त सेना को विविध भक्ष्य (और) विविध भोज्यों से विविध प्रकार से प्रेम से भोजन कराना है। अतः तुम आवश्यक वस्तुओं को उत्पन्न करो'। (ऐसा) कहने पर कामधेनु ने महीन और सुगंधित अन्न के समूह, शाक (साग), भक्ष्यों से युक्त रसोई, अचार, काँजी, ।। १५७० ।।

—विविध फल, खीर, गाढ़ा दूध, मक्खन, चीनी, सद्यो (ताजा) घृत, रसायन, कई प्रकार के मद्य और मांस (आदि) जिसको जो चाहिए क्रम से उन सभी का प्रबन्ध किया। तब उस धेनु की महिमा पर अति आश्चर्यचकित होते हुए गाधेय (विश्वामित्र) ने स्वयं, सेनाओं के साथ भरपेट भोजन किया। इच्छाओं के प्रदीप्त होने पर, अत्यन्त सन्तुष्ट होकर, उस गाधितनूज (विश्वामित्र) ने सोचा—'किसी भी प्रकार से इस कामधेनु को प्राप्त करूँगा'। (यह सोचते हुए) वसिष्ठ के पास जाकर कहा—'लाख घोड़े, लाख धेनु, लाख हाथी (और) हज़ार लाख (कई) मणियाँ दूँगा। यह धेनु मुझे दे दो'। (ऐसा) कहने पर मुनिनाथ मन में अत्यन्त दुखी हुए और बोले—'यह मेरे लिए जीवन है, यह मेरा प्राण है। यह मेरी सभी तपस्याओं का साधन है। हव्य-कव्य, अतिथिसत्कार (आदि) इस धेनु के कारण अव्याहत (निर्विघ्न) रूप से चलते हैं। ।। १५८० ।।

नी पुण्यधेनुवु नी जाल' ननिन । ना पूर्णवलुड्डु विश्वामित्रुडलिगि

**विश्वामित्रुडु वसिष्ठुनि कामधेनुवु गॉम्पोजूचुट**

'यिम्मनि बतिमालि ये वेडनेल? । र'म्मनि भटसहस्रंबुलु दानु
गोवु नुद्धति बट्टिकॉनिपोव बोव । बोवक यदि मुनिपुंगवु जूचि
'यनघ! वसिष्ठ संयमिचंद्र! नन्नु ।गॉनिपोवुचुन्नाडु ग्रॉव्वि कौशिकुडु;
वारिंपवकट! दुर्वारुंडवय्यु; । नूरक तगुनय्य! यॉप्पिंप नन्नु?'
ननघात्म! नीयॅड नपराधिगानु;। ननु नुपेक्षिचुट नायमे नीकु ?'
ननुडु धेनुवुमाट का वसिष्ठुंडु । मनमुन गृपवुट्टि मरुमाट वलिकें:
'ने नेल विडुतु निन्नॅन्तयु वलिमि । भूनायकुडु गॉनिपोयॅडु गानि;
क्षत्रियुलुद् - दंडचारित्रुलैन । धात्रीसुरोत्तमुल् दारॅंतवार ?
ली क्षोणिकधिपति यी गाधितनयु। डक्षौहिणीबलंबमरु नीतनिकि:
१५९०
ने विधंबुन गॅल्तु नितनि ने' ननिन । ना वसिष्ठुनितोड ना धेनुवनियॆं;

---

इस पुण्यधेनु को नहीं दे सकूँगा'। (ऐसा) कहने पर वे पूर्ण वलवान् विश्वामित्र रुष्ट हो गये ।

**विश्वामित्र का वसिष्ठ की कामधेनु को ले जाने का प्रयत्न करना**

—बोले—'गाय दीजिए, इस प्रकार मैं अनुनय कर प्रार्थना क्यों करूँ' ? (यह कहकर) अपने हजारों सैनिकों के साथ उद्धतभाव से गाय को पकड़ कर ले जाने का प्रयत्न किया। वह (गाय) उनके साथ न जाकर, मुनि-पुंगव को देखकर बोली—'हे अनघ ! संयमिचन्द्र ! वसिष्ठ ! मत्तभाव से कौशिक मुझे ले जा रहा है। दुर्वार होते हुए भी हाय ! (आप उसे) रोकते नहीं। आपका चुप रहना (और) मुझे सौंप देना क्या उचित है ? हे अनघात्मा ! मैं आपके प्रति अपराधी नहीं हूँ। मेरी उपेक्षा करना क्या (आपके लिए) न्यायसंगत है' ? (ऐसा) कहने पर धेनु के वचनों से मन में कृपा के उत्पन्न होने से उन वसिष्ठ ने उत्तर दिया—'मैं तुम्हें क्यों छोड़ दूँगा ? तुम्हें तो बलपूर्वक भूनायक (राजा) ले जा रहा है। यदि क्षत्रिय उद्दंड चरित्रवाले बन जाएँ तो धात्रीसुरोत्तम (ब्राह्मणश्रेष्ठ) (उनके समक्ष) किस गिनती के हैं ? यह गाधितनय इस क्षोणि (पृथ्वी) का अधिपति है। इसके पास अक्षौहिणी सेना है। ॥ १५९० ॥

—मैं इसे कैसे हरा सकूँगा'। ऐसा कहने पर उस वसिष्ठ से वह धेनु यों बोली—'हे मुनिनाथ ! नृपतेज की अपेक्षा सराहनीय विप्रतेज ही अधिक

'मुनिनाथ! नृपतेजमुनकंटे नेन्दु । चिनुतिप नेवकुडु विप्रतेजंबु:
गावुन नीकंटे गौशिकुंडेक्कु । डेवेन्ट गाकुंडुटे नेरुंगुदुनु:
वनुपुमु ननु; वीनि वलमुलनेल्ल । मुनुमिडि द्रुंचेद मुनिनाथ! यनिन
ना वसिष्ठुडु धेनु नपुडु 'सैन्यमुल । गाविंपु; वलमुल खंडिपुमुरक'
यन विनि हुंकार मर्डरिंचुटयुनु । गनुकनि धेनुहुंकारमात्रमुन
घनवाललतयंदु गर्णवुलयंदु । दनुरुहंवुलयंदु दंतंवुलयंदु
खुरमध्यमुलयंदु गोम्मुलयंदु । नुरुलोचनमुलयंदु नूर्पुलयंदु
मोनय जंघलयंदु मोकाळ्ळयंदु । ननुवोन्द दोंडलंदु नधरंवुनंदु
गाढतरंवैन गंगडोलयंदु । रूढिगा गूडिन रोमकूपमुल १६००
गेरलु रंकेलनु सक्थिप्रदेशमुन । वोरि नुद्भविंचिरि भुवनभीकरुलु
कैरात पल्लव कांभोज यवन । वीरुलु पेक्कंड्रु विषमविक्रमुलु:
चित्ररूपाढ्युलु चित्रायुधुलुनु । जित्रविलोचनुल् चित्रहुंकृतुलु
नै वीरुलै धीरुलै महोदारु । लै वारु सेनासहायुलै मरियु
हरुलतो गरुलतो नंदंद गडिमि । बरगि विश्वामित्रु वलमुल द्रुंप
जूचि या कौशिकु सुतुलु नूर्वुरुनु । नेचि नानाहेतिहतुलु निगुड

(महत्त्वपूर्ण) है। अतः आपसे किसी भी रूप में गाधेय अधिक (श्रेष्ठ) नहीं है, इस बात को मैं जानती हूँ। मुझे भेज दीजिए। हे मुनिनाथ! सामना करके इसकी समस्त सेना का वध कर दूँगी'। (ऐसा) कहने पर उस वसिष्ठ ने तब धेनु से कहा—'सेना उत्पन्न करो, (शत्रु-) सेना का संहार कर दो, भगा दो'। यह सुनकर (कामधेनु ने) हुँकार भर दिया। इच्छा से किये गये धेनु के हुँकार मात्र से (उसकी) घन (बड़ी) वाल- (पूँछ रूपी) लता से, कानों से, रोंगटों से, दाँतों से, खुर के मध्य भाग से, सींगों से, उरु (बड़े) नेत्रों से, श्वासों से, अतिशयता के साथ जाँघों से, घुटनों से, उचित रूप से जांघों से, अधरों से, घने गलकंबल से, प्रशस्त रोमकूपों से ॥ १६०० ॥

—विजृंभित हुँकारों से, ऊरुप्रदेश से क्रमशः भुवनभीकर और विषम-विक्रम हो अनेक कैरात, पल्लव, काम्भोज, यवनवीर उत्पन्न हुए। चित्ररूपाढ्य, चित्रायुध वाले, चित्रविलोचन वाले, चित्रहुँकार वाले वीर हो, धीर हो, महोदार हो, वे सेना की सहायता से युक्त हो, घोड़े, हाथियों के साथ रणोत्साह से परिव्याप्त होकर विश्वामित्र के वल (सेना) का संहार करने लगे। यह देख उस कौशिक के सौ पुत्र अतिशयता से नाना प्रकार के आयुधों से लैस हो आकर वसिष्ठ का वध करने का प्रयत्न कर, उसकी हुँकार मात्र से भस्म हो गए। तब (विश्वामित्र अपनी) अखिल

वच्चि वसिष्ठुनि वधियिंप गडगि । यच्चट भस्मैरतनि हुंकृतिकि;
नंत विश्वामित्रु डखिल सैन्यमुलु । नंतकु वीटिकि नरिगिन वगचि
यतुलपराक्रमुलगुचुन्न तनदु । सुतुल चावुनु जूचि शोकिंचि यंत
दनराज्यमुन नॊक्कतनयुनि नुनिचि।चनि हिमाचलमुन ज्रलमुन निलिचि
१६१०
त्रिपुरारि गूर्चि यतिप्रयत्नमुन । दपमॊनरिंप ब्रत्यक्षमौटयुनु

**विश्वामित्रुडीश्वरुनिचे नस्त्रादुलु वडसि वसिष्ठुनितो बोरुट**

हरुचेत विविध शस्त्रास्त्रमुल् वडसि। युरुवडि जनुदेंन्चि युग्रुडै कडगि
मॊगि वसिष्ठाश्रमंबुन वह्निशिखलु। नॆगय वॆल्लेसॆ नाग्नेय बाणमुन;
नप्पुडा बाणाग्नुलाश्रमंबॆल्ल । गप्पि मंडुटयुनु गनि वसिष्ठुंडु
गालदंडमु गॊन्न कालुडो यनग । गेलदंडमु दाल्चि किनुकतो वॆडलि
'योरि विश्वामित्र! योरि पापात्म! । भूरिपुण्याश्रमंबुलु गाल्पदगुनॆ ?
येनय नीवॆक्कड ने नॆक्क' डनिन । घनरोषचित्तुडै कौशिकुंडडरि
यतनि पै रौद्रंबु नैंद्रंबु बाशु । पतमु नैषिकमु जृंभणमु शोषणमु
जटुल मोहनमुनु संतापनंबु । बटुतर वज्रंबु ब्रह्मपाशंबु

(समस्त) सेना के अन्तक (यम) के घर जाने पर दुखी हुए, अतुल पराक्रम सम्पन्न अपने पुत्रों की मृत्यु पर शोक किया। तब अपने राज्य में एक पुत्र को रख (राज्य का भार सौपकर) हिमाचल जाकर, जलमध्य में खड़े होकर ॥ १६१० ॥

—त्रिपुरारि (शिवजी) के प्रति अति प्रयास से युक्त तपस्या करने पर वे प्रत्यक्ष हुए,

**विश्वामित्र का ईश्वर से अस्त्र आदि प्राप्त कर वसिष्ठ के साथ युद्ध करना**

—हर (शिव) से विविध शस्त्र-अस्त्र प्राप्त कर, शीघ्रता से आकर, उग्र होकर सप्रयत्न संरम्भ के साथ वसिष्ठाश्रम पर अधिक वेग से आग्नेय बाण चलाया जिससे अग्नि की शिखाएँ उठीं। तब उन बाणाग्नियों से समस्त आश्रम को जलते देख वसिष्ठ हाथ में दण्ड लेकर क्रोध से यों निकल पड़े मानों कालदण्ड हाथ में लिए कालपुरुष हों। (वसिष्ठ ने) कहा—'अरे विश्वामित्र! रे पापात्मा! भूरि पुण्याश्रमों को जला देना उचित है? तुलना करने पर तुम कहाँ और मैं कहाँ?' (ऐसा) कहने पर घन (अधिक) रोष से भरे चित्त वाले कौशिक ने विजृम्भित होकर उस पर (वसिष्ठ पर) रौद्र, ऐन्द्र, पाशुपत, नैषिक, जृम्भण, शोषण, चटुल मोहन,

गनलु पैशाचंबु गालपाशंबु । घनविष्णुचक्रंबु गालचक्रंबु १६२०
वारुण गांधर्व वायव्य सौर । घोरास्त्रमुलु कोटिकोट्लुलेयुटयु
गलयंग विस्फुलिंगंबुलु सेदर । वलुवडि नुग्गाडे ब्रह्मदंडमुन ।
नलुक विश्वामित्रुडंत ब्रह्मास्त्र । मलवड संधिंचि यार्चि येयुटयु
सकल गीर्वाणुलु सकलसंयमुलु । सकल गंधर्वुलु सकल पन्नगुलु
सकल भूतंबुलु सकल दिक्पतुलु । सकल तारकमुलु जंद्रसूर्युलुनु
सकल लोकंबुलु जलनंबु नोंन्द । सकल दिक्कुलु मंड जट्टुल वेगमुन
ब्रह्मांड मद्रुवंग वलुवडि नेगडि । ब्रह्मदंडमु दाटि परतेर जूचि
बह्मादुलकु नड्डुपडरानियट्टि । ब्रह्मास्त्र मवलील वट्टुक मिंगे ।
सुरुचिर ब्रह्मतेजोमूर्ति वेलुग । नरुदार नम्मुनियंग रोममुल
नेरमंटलेगय ननेक वाणंबु । लरिमुरि वेंडलि विश्वामित्रु दाकि १६३०
चुरुपुच्च दोंडगिन स्रुक्कि कौशिकुडु । नेरिसेडि येन्तयु निजसत्त्वमेडलि
'तरमिडि या ब्रह्मदंड मोक्कटने । वरशस्त्रकोट्लु वम्मुलै पोलिसे;
नत्रस्त, मचल मीयन ब्रह्मवलमु । क्षत्रवलंबिदि काल्पने' यनुचु

---

सन्तापन, पटुतर वज्र, ब्रह्मपाश, उग्र पैशाच, कालपाश, घन विष्णु चक्र, कालचक्र ।। १६२० ।।

—वारुण, गान्धर्व, वायव्य, सौर (आदि) घोर अस्त्र करोड़ों की संख्या में प्रयोग किया। वसिष्ठ ने (उन सभी को) ब्रह्मदण्ड से तत्क्षण विध्वस्त किया जिससे सर्वत्र विस्फुलिंग (चिनगारियाँ) विखर पड़े। तव विश्वामित्र ने क्रोध के मारे उद्यत होकर, सिंहनाद करके ब्रह्मास्त्र का प्रयोग किया। (तव) सकल गीर्वाण (देवता), सकल संयमी, सकल गन्धर्व, सकल पन्नग, सकल भूत, सकल दिक्पति, सकल तारक, चन्द्र-सूर्य, सकल लोक कम्पित हो उठे, सकल दिशाएँ प्रज्वलित हो उठीं, ब्रह्माण्ड काँप उठा, समधिक प्रकाश से उस ब्रह्मास्त्र को ब्रह्मदण्ड को पारकर आते देख, उस ब्रह्मास्त्र को जिसे ब्रह्मादि (देवता) भी रोक नहीं सकते, (वसिष्ठ) आसानी से पकड़ निगल गए। सुरुचिर ब्रह्म तेजोमूर्ति (वसिष्ठ) प्रदीप्त हो उठी। विस्मयकारी रूप से उस मुनि के अंगरोमों से प्रदीप्त ज्वालाओं के साथ अनेक वाण शीघ्रता से निकलकर, विश्वामित्र को लगे ।। १६३० ।।
—(और) उसे जलाने लगे (तो) कौशिक डर गए, कमजोर हो गए, अपने सत्त्व से हीन हो गए। (यह) कहते हुए कि 'क्रम से उस एक ब्रह्मदण्ड से ही वर शस्त्र समूह व्यर्थ हो, नष्ट हो गया। उनका ब्रह्मवल अत्रस्त (और) अचल है। यह क्षत्रवल जलाने योग्य है। (अर्थात् वेकार है।)'

**ब्रह्मर्षिपदमुनकै विश्वामित्रुनितपमु**

जॆनटियै मगुडि कौशिकुडालु दानु । जनि घोरतपमर्थि जलुपुचुनुंडॆ ।
नटमीद सुतुल विश्वामित्रमौनि । पटुसत्त्ववंतुल बडसॆ नल्वुरनु
विनु मधुष्यंद हविष्यंद नामु । लन दृढनेत्र महारथुलनग;
व्रलमुडिपक वेक्कु संवत्सरम्मु । ललघुनिष्ठनु दपंबटुसेय मॆच्चि,
वनजसंभवुडंत वच्चि कौशिकुनि । गनुगॊनि यॆन्तयु गरुणिंचि पलिकॆ;
'नीतपंबुन मॆच्चि यिच्चिति नीकु । श्रीतिमै निट राजऋषिपदंबनघ!"
यनि पोव गाधेयुडतिदीनुडगुचु । 'नॆनयंग ने दपंबॆन्तसेसिननु १६४०
गडपट ब्रह्मर्षि गानेरनैति; । नॆडपडि चॆडिपोयॆ नी युग्रतपमु;
नी राजऋषिपदंबेनॊल्ल' ननुचु । घोरतपंबु गैकॊनि सेयुचुंडॆ ।
नंत निक्ष्वाकु कुलाग्रणियैन । संततकीर्ति त्रिशंकुडन् राजु
तनुवुतोडनु गूडि ता नाकमुनकु । नॊनरंग जन जन्नमॊनरिंप दलचि
भक्ति वसिष्ठुनि पालि केतॆन्चि । युक्तमार्गबुन नुपचरिंचुचुनु
'दिविज लोकमुन की देहंबुतोड । जवरगा जन नॊक्क सवनंबु मीर

---

**ब्रह्मर्षि पद के लिए विश्वामित्र का तप**

—कुत्सित भाव से फिर से कौशिक अपनी पत्नी के साथ जाकर, उत्साहपूर्वक घोर तप करने लगे। उसके बाद मौनी विश्वामित्र ने पटु सत्त्वशाली चार पुत्रों को प्राप्त किया। सुनो, उनके नाम हैं, मधुष्यन्द, हविष्यन्द, दृढनेत्र (और) महारथ। हठ न छोड़कर अनेक वर्ष अलघु निष्ठा से तपस्या की। उससे प्रसन्न हो वनजसम्भव (ब्रह्मा) आकर, कौशिक को देख अधिक करुणा (कृपा) से बोले—'तुम्हारे तप से प्रसन्न होकर हे अनघ! तुम्हें प्रेम से राजर्षि का पद दिया है'। (यह) कह (ब्रह्मा) चले गए (तो) गाधेय ने अतिदीन होते हुए सोचा—'साधना कर, मैं कितना भी तप करूँ॥ १६४०॥

—तब भी अन्त में ब्रह्मर्षि न बन सका। यह उग्रतप बिगड़ (विफल हो) गया है। मैं राजर्षि के इस पद को नहीं चाहता'। (ऐसा) सोचकर वे घोर तपस्या में लीन हो गए। तब (उस समय) इक्ष्वाकु कुलाग्रणी (कुल में श्रेष्ठ) (और) सन्तत कीर्तिशाली त्रिशंकु नामक राजा ने शरीर के साथ नाक (स्वर्ग) को अतिशयता से जाने में समर्थ कराने वाला यज्ञ करना चाहा। भक्ति (भाव) से वसिष्ठ के पास पहुँचकर (जाकर), समुचित रूप से उपचार (सेवा) करते हुए कहा—'हे अनघ! स्वर्गलोक को इस देह के साथ मनोज्ञ रूप से जाऊँ, ऐसा एक यज्ञ आप मुझसे प्रेम के

लनुरक्ति गाविंपुडनघ! ना चेत;। मुनुल रप्पिपुडु मुदमोप्प' ननिन
'नरनाथ! योंडलितो नाकलोकमुन। करुग नसाध्य मी यवनीशुलकु'।
अनवुडु राजन्युडट दक्षिणमुन। घननिष्ठ दपमोप्प गविंचुचुन्न
चिरपुण्युलैन वसिष्ठपुत्रुलकु। गरमर्थि ब्रणमिलि करमुलु मोगिचि
१६५०
'देवलोकमुन कीदेहंबुतोड। वोवच्चु यागंबु वूनि ना चेत
जेयिंपु'डनिन 'वसिष्ठु' 'डी तेरगु। सेयुडि' यननेनि जेयितु 'मनुडु
ना राजचंद्रुडिट्लनियें:' वसिष्ठु। 'डे राजुलुनु जेयरी क्रतु' वनुडु
मीकड किटु राक; मीरैन नन्नु। जेकोनि जन्नंबु सेयिंपवलयु;
नरय बुरोहितुलगुवारु गारे। धरणीशुलकु सर्वधर्मसाधकुलु'।
अनिन वासिष्ठुलायवनीशु जूचि। 'घनुडु वसिष्ठुंडु गादन्न तेरगु
निर्मलमति नोरुल् नेर्तुरे सेय ?। दुर्मतिवगु नीकु दोपदु गाक'।
यनि पल्क निर्विण्णुडै संयमींद्रु। तनयुलनोक्षिंचि धरणीशुडनियें;

साथ कराइए। (तदर्थ) आनन्द से मुनियों को बुलाइए'। ऐसा कहने पर (वसिष्ठ) ने जवाब दिया--'हे नरनाथ! इन राजाओं के लिए शरीर के साथ स्वर्गलोक जाना असाध्य है'। (ऐसा वसिष्ठ के) कहने पर वह राजन्य वहाँ से दक्षिण में घन (बड़ी) निष्ठा के साथ श्रेष्ठ तप करनेवाले चिरपुण्यशाली वसिष्ठपुत्रों के पास जाकर अधिक इच्छा से प्रणाम कर, हाथ जोड़कर ॥ १६५० ॥

—बोले--'इस देह से देवलोक को (पहुँचाने वाला) यज्ञ मुझसे प्रयत्नशील हो कराइए'। (ऐसा) कहने पर (उन्होंने) कहा--'यदि वसिष्ठ इस प्रकार से करने के लिए कहें (आदेश दे) तो कराएँगे'। तब उस राजचन्द्र ने इस प्रकार कहा--'वसिष्ठ के यह कहने पर कि 'कोई भी राजा इस क्रतु (यज्ञ) को नहीं करता (कर सकता)' मैं आपके पास आया हूँ। (कम से कम) आपको तो मुझे ग्रहण कर (मेरी प्रार्थना को स्वीकार कर) यज्ञ कराना चाहिए। विचार कर देखें तो राजाओं के लिए पुरोहित ही तो सर्वधर्मसाधक हैं'। (ऐसा) कहने पर वासिष्ठों (वसिष्ठ के पुत्रों) ने उस अवनीश को देखकर कहा--'महान् वसिष्ठ के नकार देने पर, इस ढंग से अन्य कौन निर्मलमति वाला (इस यज्ञ को) करा सकता है ? दुर्मति होने के कारण यह बात तुम्हें सूझती नहीं'। ऐसा कहने पर निर्विण्ण होकर संयमीन्द्र के तनयों को देखकर राजा (त्रिशंकु) ने कहा--'आपके पिता ने निराश (अस्वीकार) कर दिया। आप भी किसी भी प्रकार से यह यज्ञ नहीं करा रहे हैं। मेरे हित की बुद्धि

'मी तंड्रि निरसिंचें; मीरुनु जेय। रैति रे तॆऱ्‍गुननैन नी क्रतुवु;
हितबुद्धि लेनि मीरेल नाकिंक ?। नितरुलचेत जेयिंचेदगाक'।१६६०
यनिन 'जंडालुंड वगु' मंचु नलुक। गनुगॊनि पलिक राघनपुण्यु; लंत
भासुरंबगु भूमिपालु तेजंबु। वासिष्ठ कोपाग्नि वडि गालॆ ननग
नारय नीलदेहंबुनु नीलि। चीरयु जुंजुरुशिखयुनु दनर
नंटिन शुद्धंबुनैन मालिन्य। मंटिचु नी रूपमनुभंगि दोप
ब्रणुतवर्णस्फूर्ति बरगिन कनक। मणिभूषणमु लयोमयमुलै तनर
नोजमै गष्टनामोक्तिभेदमुल। ना जाति कनुरूपमैन रूपमुन
जननाथुडतिघोरचंडालभाव। मॊंनरंग जेड्पडियुन्न वीक्षिंचि
पौर भृत्यामात्यबंधुवर्गंबु। ला राजु वर्जिंचि; रंत ना राजु
नॊंदविन भयमुन नॊय्यमॆट्टुचुनु। नॊंदुगुचु जनुलकु नोसरिंचुचुनु
जनि महामहुनि विश्वामित्रु गनिन। गनिकरंबॊंदव ना गाधि तनूजु
१६७०

'डिल नयोध्यापुरंबेलॆडि नीकु। नॆलमि जंडालत्वमेल वाटिल्लॆ ?

---

न रखने वाले आप से मेरा क्या सम्बन्ध ? अव मैं दूसरों से (यज्ञ) कराऊँगा। ॥ १६६० ॥

—(ऐसा) कहने पर क्रोध से उसे देख उन घनपुण्य वाले (वसिष्ठ के पुत्रों) ने कहा—'तुम चण्डाल बन जाओ'। तव मानों वह प्रकाशमान राजतेज वासिष्ठों की कोपाग्नि से जल गया, वह राजा नीलीदेह, नीले वस्त्र, और विखरे केशों वाला हो गया। ऐसा लगा मानों मनोहरता से स्पर्श करने पर शुद्ध (वस्तु) को भी यह रूप मलिन कर देगा। प्रसिद्ध वर्णस्फूर्ति से प्रवर्तित कनक-मणि के भूषण अयोमय (लोहे के) हो गए। क्रम से कष्ट नाम, उक्ति भेद से, उस जाति (चण्डाल जाति) के अनुरूप रूप (धारण कर) (वह) जननाथ अतिघोर चण्डाल भाव को प्राप्त हुआ। ऐसे उस राजा को देखकर पौर (नागरिक) भृत्य, अमात्य वन्धु वर्गों ने वर्जित कर (त्याग) दिया। तव उस राजा ने प्राप्त भय से धीरे से कदम रखते हुए, संकोच करते हुए, प्रजा से दूर हटते हुए, जाकर महा-तेजस्वी विश्वामित्र को देखा। (उस पर) करुणा के उत्पन्न होने पर उस गाधितनूज ने (कहा) ॥ १६७० ॥

—'(इस) पृथ्वी पर अयोध्यापुर पर शासन करनेवाले तुम्हें चण्डालत्व

नेतेऱंगुन वच्चे ? नेरिंगिपु' मनिन । नातंडु मुकुळितहस्तुडै पलिकें;
'निरवोन्द बोंदितो निंद्रलोकमुन । करुग जोप्पडुनट्टि यागंबु नन्नु
जेयिंपुडनिन वसिष्ठुडत्तेऱगु । सेयिंपरादनि चेप्पे नुत्तरमु ।
ना वसिष्ठुनिपुत्त्रुलगुवारु-'नतडु । गाविंपरादन्न गा' दनि पलिकि;
रितरुलचेत जेयितु नन् माट । कतिरोषमुन 'माल वगु' मन्न नैति;
ननघ ! ने जेसेद नन्न मध्वरमु । नोंनरितु; वोन्कने नुर्वि नेन्नडुनु
नेट्टियापदलंदु; निटमीदनैन । नेट्टन सत्यंबु नगड वालितु;
बेक्कुधर्मबुलु बेक्कु जन्नमुलु । बेक्कुवतो जेसि पम्पु गैकोन्टि;
गुरुल बूजिचिति; गुरुलु ना वलन । गरुणसालमि धर्मकार्यंबु निलिचें;
१६८०

बौरुषंबदि दैव बलमु लेकुन्न । नेरमि वाटिंचु; निक्कुवंबरय;
ने विधंबुननैन नीवु ना पालि । दैवमै रक्षिप दगुदु ना कनघ'!'
यनिन विश्वामित्त्रुडतनि वीक्षिचि । 'जननाथ! नीविंक संतापमुडुगु;'

---

कैसे प्राप्त हुआ ? वता दो'। कहने पर उसने हाथ जोड़ कर कहा--'मैंने वसिष्ठ से कहा था कि सफलता के साथ, इसी देह के साथ इन्द्रलोक जाने में समर्थ करनेवाला यज्ञ मुझसे कराइए। वसिष्ठ ने उत्तर दिया कि उस प्रकार (यज्ञ) नही कराना चाहिए। उस वसिष्ठ के पुत्रों ने कहा--'यदि वे (वसिष्ठ) इनकार कर दें तो (हमसे) नहीं होगा'। (तव मैने कहा) दूसरों से कराऊँगा। उस वात पर अति रुष्ट होकर (उन्होंने) कहा 'चण्डाल हो जाओ'। वैसे ही मै (चण्डाल) हो गया। हे अनघ ! मैंने जिस यज्ञ को करने की बात कही थी, वह यज्ञ करूँगा। (क्योंकि) कितनी ही आफ़तें क्यों न हों, इस पृथ्वी पर मैं कभी झूठ नही वोलता। आगे भी अनिवार्यता से (और) अतिशय इच्छा से सत्य का पालन करूँगा। अनेक धर्म (कार्य), अनेक यज्ञ अतिशयता से करके उन्नति (सुख-समृद्धि) प्राप्त की है। गुरुओं की पूजा की है। गुरुओं के मुझपर करुणा के न होने से धर्मकार्य रुक गया है। ॥ १६८० ॥

--दैवबल के न होने पर पौरुष (पुरुषार्थ) में दोष आ जाता है। विचार कर देखने पर यही तथ्य है। हे अनघ ! किसी भी प्रकार से, आप मेरे लिए ईश्वर वनकर मेरी रक्षा कीजिए'। (ऐसा) कहने पर विश्वामित्र ने उसे देख (कहा)--'हे जननाथ ! अव सन्ताप (दुख) को छोड़ दो।

## त्रिशंकुनिकै विश्वामित्रुनि यज्ञमु

दीनुनि जेपट्टितिनि: द्रिशुद्धिगनु । मौनुल रप्पिंचि मखमु सेयिंचि
देहंबुतोडने तिविरि नीपलुक । पोहंबु गाकुंड बुच्चेद दिविकि;
विनु, निन्नु बरमपवित्रु गाविंतु' । ननि पल्कि शिष्युल नंदरजूचि
मुनुकौनि मीरेल्ल मुनुल ऋत्विजुल । गौनिरंडु, वे त्रिशंकुनि यागमुनकु'
नानि नियोगिंचिन नट्ल वारेगि । मुनिवरेण्युल नेल्ल मौगि दोडिकोनुचु
गदिय विश्वामित्रुकड केगुदेन्चि ।'मुदमंद ननघात्म! मुनुल देच्चितिमि;
वारु वसिष्ठुनाश्रममु वारेल्ल; । वारलु दक्कंग वच्चिरंदरुनु; १६९०
आ वसिष्ठुनि पुत्रुलाडिरि गौन्नि; । या वाक्यमुलु विनु'मंचु वारनिरि :
'विनि विचारिंपक मखमु सेयिंचु । नतडु राजट! मालडट सेयुवाडु!
चंडालु मखमुन सकल मुनींद्रु । लुंडि भोजनमुलेयुक्ति जेसेदरु ?
आड केमोगमुल नरुगुदेन्चेदरु । वेडुक सुरलु हविर्भागमुलकु ?
बरग विश्वामित्र पालितुंडैन । नरुडेट्टुलोन्देडु नाकलोकंबु ?

## त्रिशंकु के लिए विश्वामित्र का यज्ञ

—दीन का हाथ पकड़ लिया है (शरण दी है)। त्रिकरण-शुद्धि (मन, वचन, कर्म) से मुनियों को बुलवाकर, यज्ञ करवाकर, देह के साथ ही तुम्हें दिवि (स्वर्ग) को भेजूँगा, (जिससे) तुम्हारा वचन असत्य न हो। सुनो, मैं तुम्हें परम पवित्र बना दूँगा'। ऐसा कहकर सभी शिष्यों को देखकर (वे यों) बोले—'तैयार होकर तुम लोग सभी मुनियों तथा ऋत्विजों को त्रिशंकु के यज्ञ में भाग लेने के लिए शीघ्र ही ले आओ'। ऐसी आज्ञा पाकर वे (शिष्य) उसी प्रकार गए (और) सभी मुनि-वरेण्यों को संरम्भ के साथ ले आए (और) सब मिलकर विश्वामित्र के पास आए—'हे अनघात्म! प्रसन्नता के साथ मुनियों को ले आए हैं। (किन्तु) वसिष्ठ के आश्रम के सभी लोग नहीं आये। उन्हें छोड़ शेष सभी लोग आ गये हैं। ।। १६९० ।।

उस वसिष्ठ के पुत्रों ने कुछ वचन कहे हैं। उन वाक्यों को सुन लीजिए'। ऐसा उन्होंने (शिष्यों ने) कहा—सुनते हैं, बुद्धि से न सोचकर मख (यज्ञ) करानेवाला राजा है! (और) करनेवाला चण्डाल है! चण्डाल के द्वारा किये जाने वाले यज्ञ में सभी मुनीन्द्र किस विधि भोजन करेंगे? वहाँ किस मुख से देवता हविर्भाग लेने के लिए प्रसन्न-मन आयेंगे? विश्वामित्र से पालित एक नर (मनुष्य) स्वर्गलोक को कैसे प्राप्त करेगा? यह (सब) सुनने में आश्चर्यप्रद है'। ऐसा कहकर उन लोगों

विन विस्मयं' वनि वेलय दूपिंचि' । रनिन विश्वामित्रु डग्नियै मंडि 'कडुनिष्ठ दपमिट्लु गाविंचु नन्नु । नडरि दूंबिचु पापात्मुलंदरुनु नूतनगति नेडुनूरु जन्ममुल । भातिगा ग्रव्यादभावंबु दाल्चि मानुगा शुनकादि मांसमुल् दिनुचु । हीनुलै चरियिंप निम्मु लोकमुल; नसमुन नन्नाडु ना महोदयुडु । वसुध निषाधुडै वर्तिपनिम्मु' १७०० अनि शपियिंचि संयमुल वीक्षिंचि । 'मुनुलार ! यी राजमुख्युद्रिशंकु नुन्नत कुलशीलु नुरुकीर्तिलोलु । सन्नुत धर्मज्ञु सत्यप्रतिज्ञु ग्रतुवु सेयिपुडु गात्रंबुतोड । नितडिंद्रपुरि केग निरवोप्प'ननिन 'गाधिसूनुनिमाट गादंटिमेनि । ग्रोधिंचि शपियिंचु घोर वाक्यमुल; गान् जेयितमु क्रतुवु गौशिकुडु । मानुगा जेप्पिन महितमार्गमुन' ननि पल्कि मुनुलेल्ल नध्वरकर्म । मोनरिंप मंत्रप्रयोगादुलमर ना गाधितनयुंडु याजकुंडगुचु । यागभागमुलकु नमरुल विलिचे; विलिचिन 'रा' मंचु वेरेलुंगेत्ति । पलिकरि सुर; लट्टु पलुक गौशिकुडु

---

ने प्रकट (स्पष्ट) रूप से निन्दा की है।' (शिष्यों की बातें सुन) विश्वामित्र अग्नि के समान (क्रोध से) जल उठे। (और) कहा—'अधिक निष्ठा के साथ इस प्रकार तप करनेवाले मुझे अतिशय रूप से निन्दा करनेवाले सभी पापात्मा नूतनगति से सात सौ जन्म राक्षस-रूप धारणकर, शुनक आदि के माँस खूब खाते हुए, हीन बनकर लोकों में विचरण करते रहें। दर्प (अहंकार) के साथ मेरी निन्दा करनेवाला वह महोदय (वसिष्ठ) वसुधा पर निषाद बनकर विचरण करे। ॥ १७०० ॥

ऐसा शाप देकर, संयमियों को देखकर कहा—'हे मुनियो! यह राजमुख्य (श्रेष्ठ) त्रिशंकु उन्नत कुलशील वाला, उरुकीर्तिलोल, सन्नुत धर्मज्ञ, सत्यप्रतिज्ञ है। इसी शरीर के साथ यह स्थिरता से इन्द्रपुरी जा सके, तदर्थ उचित यज्ञ कराइए'। ऐसा कहने पर उस ऋषि की बातों पर उन महामुनियों ने विचार कर आपस में कहा—'यदि हम विश्वामित्र की बातों को इनकार कर दें तो यह क्रुद्ध होकर घोर वचनों में शाप दे देंगे। इसलिए विश्वामित्र के बताए श्रेष्ठ मार्ग से मनोहर रूप से क्रतु (यज्ञ) करायेंगे'। ऐसा कह सभी मुनियों ने मन्त्र-प्रयोग आदि के समुचित ढंग से जुड़ने पर यज्ञकर्म किया। (तब) उस गाधितनय ने याजक होते हुए, याग-भागों को (ग्रहण करने के लिए) अमरों (देवताओं) को बुलाया। बुलाने पर देवताओं ने उच्चस्वर से कहा 'नहीं आयेंगे'। (उनके) ऐसा कहने पर कौशिक ने दिशाओं में अत्यन्त प्रचण्डता से अपने क्रोध की

दिशल रोषानलदीप्तुलु निगुड । गुशपवित्रमु चेत गौनि स्त्रुवंबेत्ति
'नाकेंद्र लोकंबुनकु द्रिशंकुंड; । नीकोरिनट्ल ने निन्नु बुच्चेदनु
नडरंग ने बाल्यमादिगा नियति । विडुवक तपमु गाविंचितिनेनि
बौन्दितोडनें कूड बोयि स्वर्गंबु । नंदुमु पो' म्मन्न ना त्रिशंकुंडु
तत्तपोबलमुन दडयक येल्ल । सत्त्वमुलेगेंडि सरणि बोवुटयु,
'जंडालुडवु नीवु; स्वर्गलोकमुन । नुंड नी'ननि यिंद्रुडुदरि त्रोचुटयु,
गडक 'विश्वामित्र ! काववे'यनुचु । वडि दलक्रिंदुगा वच्चु बलुक
शरणार्थियगु ना त्रिशंकुनि जूचि । करुणाविधेयुडै गाधेयुडपुडु
'जननाथ! नी वाकसमुनंदे निलुवु' । मनि पल्कि निलुपुचु नट दत्क्षणमुन
नलुक द्रिशंकुन कमरेंद्रुतोडि । च्चलमुन वेरोक्क स्वर्गबु सेसि
ललि नंदु सप्तर्षुलनु दारकमुल । नलवड गल्पिचि या नाकमुनकु
वेरु देवतल गाविंप, निंद्रुनकु । मारिंद्रु गल्पिप सदि दलंचुटयु,

ज्वाला को फैलाकर, कुश का पवित्र (पैंती) हाथ में लेकर, स्रुव को उठाकर कहा, ।। १७१० ।।

—'हे त्रिशंकु ! तुम्हारी इच्छा के अनुसार मैं तुम्हें स्वर्गलोक को भेज दूँगा । यदि मैंने बाल्यकाल से लेकर अतिशयता से, नियम को न छोड़ कर, तप किया हो तो शरीर के साथ ही जाकर स्वर्ग को प्राप्त करो, जाओ' । (ऐसा) कहने पर वह त्रिशंकु उस तपोबल के आधार पर, बिना विलंब के, सभी प्राणियों के जाने के विधान से ही (स्वर्ग को) गया । 'तुम चण्डाल हो । (तुम्हें) स्वर्गलोक में रहने नहीं दूँगा' (ऐसा) कहकर इन्द्र ने कम्पित होकर उसे ढकेल दिया ।

—'हे विश्वामित्र ! बचाओ', तेजी से उल्टे ढंग से (नीचे की ओर) आते हुए त्रिशंकु ने कहा । उस शरणार्थी त्रिशंकु को देख, करुणा-विधेय (करुणभाव से भरकर) गाधेय ने तब कहा—'हे जननाथ ! तुम आकाश में ही ठहर जाओ' । ऐसा कह (उसे वहीं) ठहराते हुए वहाँ उसी क्षण क्रोध से, हठपूर्वक त्रिशंकु के लिए देवराज इन्द्र की होड़ पर एक दूसरा स्वर्ग बनाया, प्रसन्नता से उस (स्वर्ग) में सप्तर्षियों को, तारकों को उचित ढंग से बनाकर, उस स्वर्ग के लिए, ।। १७२० ।।

—अलग से देवताओं का, इन्द्र के बदले दूसरे इन्द्र का सृजन करने के

जाल भीतिलि सर्वसंयमुल् सुरलु । नोलि विश्वामित्नु नोद्द केतेंन्चि
'यिललोन मुनिनाथ! यी त्रिशंकुंडु । दलपोय गुरुशापदग्धुंडु गान
दग नाकमुन नुंड दग'दन्नमाट । दगवुगा गोनि गाधितनयुंडु वलिके;
'सुरलार! यीतनि सुरलोकमुनकु ।नरिगितु मेनितो'ननि पल्किनाड :
ना माट निजमुगा नौट की नाक । मी महीनाथुन किट सेल्लनिड्डु;
प्रभनोप्प लोकमुल् परगुनंदाक । नभमुन वोल्चु नी नक्षत्रपंक्ति
गलसि यच्चरवीथि कंटेनु मीद । दोलगनि तेजंवुतो जेलुवोन्दि
बृंदारक स्फूर्ति वेम्पोन्दि शिरमु । क्रिंदै त्रिशंकुंडु कृतपुण्युडगुचु
गरमोप्प नी तारकंबुल नडुम । नुरुतरकीर्तिमै नुंडनि' डनिन १७३०
ननुमतिंचुचु नप्पुडायनुग्रहमु । गोनियाडि, मुनि वीडुकोनि सुरल् मुनुलु
ललि निजस्थानंबुलकु नेगि; रंत । नेलमि गौशिकुडु मुनींद्रुल जूचि
'यिम्मुगादिटमीद निदि दपंबुनकु । सम्मर्थमिक्कड जालंग गलिगे;
मुनुलार! मर्नमिक मुदमु सित्तमुन । दनर नोक्कोंडकु वोदमुर'डटंचु
गडक नक्कड वासि कदलि विशाल । कडकेगि यंदु वुष्करतीर्थमुननु

लिए मन में सोचा। (उस पर) अति भीत होकर सभी संयमी, देवता पंक्ति बाँधकर विश्वामित्र के पास आये और कहा—'हे मुनिनाय! इस पृथ्वी पर यह त्रिशंकु, विचार यदि किया जाय तो, गुरु के शाप से दग्ध (व्यक्ति) है। इसलिए स्वर्ग में रहने योग्य नहीं है'। इस वात को न्यायसंगत मानकर गाधितनय ने कहा—'हे देवताओ! मैंने कहा था कि इसे शरीर के साथ सुरलोक में भेज दूँगा'। मेरी बात सत्य हो, तदर्थ इस स्वर्ग को इस महीनाथ (राजा) के लिए रहने दीजिए। प्रकाश के साथ लोकों के रहने तक, नभ में स्थित इस नक्षत्र पंक्ति (और) आकाशवीथि से भी ऊपर, शाश्वत तेज से शोभायमान हो, वृन्दारक-स्फूर्ति (देवताओं के समान शोभा) से उन्नत होकर, शिर को उल्टा (नीचे) किये हुए, त्रिशंकु को कृतपुण्य होते हुए, उरुतर (अधिक) कीर्ति-युक्त हो, अधिक शोभा के साथ इन तारकों के मध्य रहने दीजिए'। (ऐसा) कहने पर ॥ १७३० ॥ —(उसके लिए) अनुमति देते हुए, और उस अनुग्रह की प्रशंसा करते हुए, मुनि (विश्वामित्र) से विदा लेकर, सुर (और) मुनि प्रेम के साथ अपने-अपने स्थान को गए। तब सस्नेह हो कौशिक ने मुनीन्द्रों को देखकर कहा—'आगे से यह स्थान तप के लिए योग्य नही है। यहाँ भीड़ अधिक हो गई है। हे मुनियो! अब हम प्रसन्न मन से और कहीं जाएँगे। आइये'। प्रयत्न से उस स्थान को छोड़; विशाला के पास जाकर, वहाँ पुष्कर तीर्थ में—

**अंबरीषुडु शुनश्शेपुनि यज्ञपशुवुगा गॉनिपोवुट**

अंबुफलाहारि यगुचु बॅक्केंड्लु । पंबिन निष्ठ दपंबु गाविंप,
नंबरीषुं डयोध्यापुरविभुडु । शंबररिपु - मूर्तिसमुडट्टियेडनु
वेलयंग ग्रतुवु गाविंपगा बूनि । बलभेदिचे यागपशुवु गोल्पोयि
यरसि लेकुन्न ब्रायश्चित्तविधिकि । नरपशुवडुगुचु नानाश्रममुल
नरयुचु नंदंद नट नॉक्क मौनि । वरु निंटिकडकु भूवरु डेगुदॅन्चि १७४०
भृगुतुंगवासियै पेदयै नियति । दगनुन्न रुचिकु नॉद्दकु बोयि म्रोक्कि,
'करुणाढ्य ! येनु यागमु सेय बूनि । परिकिंपनेरक पशुवु गोलपडितिः
गॉनकॉनि यॉक लक्ष गोवुल निच्चु । गॉनि यागपशुवुगा गॉडुकु नाकिम्मु'
नावुडु नत 'डेनु ना पॅद्दकॉडुकु । पै वेड्क सेयुदुः बशुवुगा नीनु'
नावुडु मुनिपत्नि 'ना पिन्नकॉडुकु । पै वेड्क सेयुदुः बशुवुगा नीनु'
अनि पूनि यिरुवुरु नाडु वाक्यमुलु । विनि शुनश्शेपुडुर्वीपालु जूचि
'तन पॅद्द कॉडुकु मा तंड्रि वाटिंचु । दन पिन्नकॉडुकु मातल्लि वाटिंचु

---

**अंबरीष का शुनश्शेप को यज्ञपशु के रूप में ले जाना**

—जल और फल का आहार करते हुए अधिक निष्ठा के साथ अनेक वर्ष तप किया। उसी समय अयोध्यापुर के स्वामी तथा कामदेव के समान सुन्दर शरीरवाले राजा अंबरीष ने शोभायुक्त रूप से यज्ञ करने की तैयारी की, तब इन्द्र के द्वारा उनके यज्ञ का पशु हर लिया गया। ढूँढने पर भी (यज्ञपशु के) न मिलने पर, प्रायश्चित्त-विधि के लिए नरपशु की माँग करते हुए नाना आश्रमों में खोज की। इधर-उधर घूमते हुए भूनाथ कहीं एक मौनिवर के घर पहुँचे ॥ १७४० ॥

—पहाड़ी मोथे से बनी चटाई पर निवास करते हुए, ग़रीब होते हुए नियम से उचित रूप से रहनेवाले रुचिक नामक मुनि के पास जाकर, दण्डप्रणाम कर बोले—'हे करुणाढ्य ! मैं यज्ञ करने का यत्न करके, सावधानी बरत न सकने के कारण (यज्ञ) पशु को खो बैठा। मैं एक लाख गायों को प्रसन्नता से दूँगा। उन्हें लेकर यज्ञपशु के रूप में अपने पुत्र को दो'। यह कहने पर उसने कहा—'मैं अपने बड़े पुत्र पर प्रेम रखता हूँ। अतः उसे पशु के रूप में नहीं दूँगा'। (ऐसा मुनि के) कहने पर मुनिपत्नी ने कहा—'मै अपने छोटे पुत्र पर प्रेम रखती हूँ। अतः उसे पशु के रूप में नहीं दूँगी'। उन दोनों के ऐसे हठ भरे वाक्य सुन (उनके मँझले पुत्र) शुनश्शेप ने राजा को देखकर कहा—'अपने बड़े पुत्र को मेरे पिता मानते (चाहते) हैं। अपने छोटे पुत्र को मेरी

वारेल नी? केनु वच्चेंद: निन्नु । गोरि वारलकिम्मु गोसहस्रमुल'
ननिन-नट्ल योंनर्चि यम्मुनिपुत्रु ।गोनि रथंबेक्किचुकोनि शीघ्रवृत्ति
जननाथु डेन्तयु संतोपमोप्प । जनिचनि पुष्कराश्रमभूमि जेरे १७५०
नचट शुनश्शेपुडति तपोनिष्ठ । नचलुडैयुन्न विश्वामित्रु गांचि
तन मेनमाम यातडु गान व्रेम । ननलोत्त रचित प्रणामुडै पलिके:
'ननु दलिदंड्रु ली नरवराग्रणिकि ।ननघात्म! पशुवुगा नम्मि पोम्मनिरि;
चेलुवोप्प नी राजुसेयु जन्नंबु । फलियिंप जेसि ना प्राणमुल् गावु;
तल्लियु दंड्रियु दैवंबु गुरुवु । नेल्लचुट्टमुलु नाकीवेळ नीव!'
यनि दैन्यमोन्द विश्वामित्र मौनि । दन तनूभवुल नंदर जूचि पलिके:
'व्राकटंबुग दम परलोकमुनकु । नै कदा सुतुल वुण्यात्मुलु गनुट:
परलोकमिदिय ना पालिकि; नन्नु । शरणंबु सोच्चे नी संयमिपुत्रु:
डितडु ना मेनल्लुडितनि रक्षिपु ।डितनिकै प्राणंबु लिड्डु मीरोकरु;
नडिगेद मि'म्मन्न नट्टु सेय गोंडुकु । लोडवडकुन्न नत्युग्रुडै मंडि १७६०

---

माता मानती हैं। उनसे तुम क्यों वादविवाद करते हो? मैं तुम्हारे साथ चलूँगा। मुझे लेकर उन्हें हजार गायें दे दो'। ऐसा सुनकर राजा ने वैसा ही किया और उस मुनिपुत्र को रथ पर बिठाकर, शीघ्रता से, अत्यन्त प्रसन्न हो, जाते-जाते पुष्कर-आश्रम में पहुँचे। ॥ १७५० ॥

वहाँ अति तपोनिष्ठा से अचल बने हुए विश्वामित्र को देख, उनके (विश्वामित्र के) अपने मामा (माता के भाई) होने के कारण (हृदय में) प्रेम के पल्लवित होने पर प्रणाम कर शुनश्शेप बोला—'हे अनघात्मा! मुझे मेरे माता-पिता ने इस नरवर-अग्रणी (राजाओं में श्रेष्ठ) के हाथ पशु के रूप में बेचकर, भेज दिया है। (किसी प्रकार) इस राजा के यज्ञ को शोभा से सफल बनाकर मेरे प्राण बचाइए। इस समय मेरे (लिए) माता, पिता, दैव, गुरु, समस्त बन्धु आप ही हैं'। दीन भाव को प्राप्त होकर ऐसा कहने पर मुनि विश्वामित्र ने अपने सभी पुत्रों को देखकर कहा—'प्रकट रूप से अपने परलोक (स्वर्ग-प्राप्ति) के लिए ही तो पुण्यात्मा लोग पुत्रों को जन्म देते हैं। यही (शुनश्शेप की रक्षा करना) मेरे लिए परलोक (स्वर्ग) है। इस संयमिपुत्र ने मेरी शरण ली है। यह मेरा भानजा है। इसे बचाइए। इसके लिए (इसके बदले) आप लोगों में से कोई एक अपने प्राण दे दे। (यह) तुम लोगों से माँगता (चाहता) हूँ'। ऐसा कहने पर, पुत्रों के वैसा करने के लिए राजी न होने पर, उस (विश्वामित्र) ने अत्युग्र हो, क्रुद्ध होकर, ॥ १७६० ॥

'शुनकमांसमु दिंचु सौरिदि वेयेड् । लनुभविंपुडु दुःख'मनि शापमिच्चि
कौशिकुडत्यंत कारुण्य बुद्धि । ना शुनश्शेपु नोय्यन जेर विलिचि
'येनु मंत्रमुलु रेन्डिच्चेद नीकु; । वानि ननुष्ठिंपु वदलक नीवु,
अवि निनु रक्षिंचु; नंबरीषुनकु । सवनतंत्रंबुनु सफलंबु सेयु'
ननि चेप्पि मंत्रंबु ला रेन्डु निच्चे; । ननुपमभक्तितो नतडु गैकोनिये ।
मरुनाडु वच्चि यम्मनुज वल्लभुडु । वरलेडु निजयज्ञवाटंबु जोच्चि
विशसिप बूनि या विमलात्मु देच्चि । पशुपूज सेसि यूपमुन बंधिंचे ।
नंत शुनश्शेपुडम्मन्त्रयुगमु । शांतुडै जपियिंचि चलियिंपकुन्न,
नचटि किंद्रोपेंद्रुलर्थितो वच्चि । सुचरित्रु नंबरीषु जेर बिलिचि
क्रतुपूर्णफलमिच्चि कडनुन्न रुचिकु । सुतु जिरायुवु चेसि सुरलतो जनिरि
१७७०
यरुदैन तपमुन नंत वेयेंड्लु । जरिपिन ब्रह्म विश्वामित्रु गदिसि
'नीकु ऋषित्वंबु नी तपश्शक्ति । जेकूडे' ननि योप्प जेप्पि विच्चेसे
नंतट दनियक यत्युग्रतपमु । संततनियतितो जलुपुचु नुंड

---

—'शुनक (कुत्ते) का मांस खाते हुए क्रम से हज़ार वर्ष दुख भोगो' ऐसा शाप दिया। अत्यन्त करुणाभाव से उस शुनश्शेप को धीरे से (अपने) पास बुलाकर कौशिक ने कहा—'मैं तुम्हें दो मन्त्र दूँगा। उनका निरन्तर जप करते रहो। वे तुम्हारी रक्षा करेंगे (और) अम्बरीष के यज्ञ को (भी) सफल बनायेंगे'। ऐसा कहकर उनको दो मन्त्र दिए। उसने अनुपम भक्ति से ग्रहण किया। दूसरे दिन उस राजा ने अपने शोभायमान यज्ञवाट (यज्ञभूमि) में प्रवेश किया और बलि देने की (बात) सोचकर, उस विमलआत्मावाले (शुनश्शेप) को लाकर, पशु (के समान) पूजा कर यूप (स्तम्भ) से बाँध दिया। तब शुनश्शेप शान्त हो उस मन्त्रयुग्म का जप करते हुए निश्चल रहा। (तब) वहाँ इन्द्र (और) उपेन्द्र प्रेमपूर्वक आये और सुचरित्र अम्बरीष को निकट बुलाकर (उन्हें) क्रतु का पूर्णफल देकर, निकट स्थित रुचिक के पुत्र को चिरायु बनाकर, (अन्य) देवताओं के साथ चले गए। ॥ १७७० ॥

जब अपूर्व (घोर) तपस्या करते हुए एक हजार वर्ष बीत गये तब ब्रह्मा विश्वामित्र के पास आकर मनोहरता पूर्वक बोले—'तुम्हारी तपःशक्ति से तुम्हें ऋषित्व प्राप्त हो गया'। (ऐसा कहकर) वे चले गए। तब (उस वरदान से) तृप्त न होकर (विश्वामित पुनः) निरन्तर अत्युग्र तप

गामरूपमु लील गैकॊननेर्चु । कामुनि वाणंबु कमनीयकंबु

**विश्वामित्रुडु मेनकनु गूडुट**

चॆलुवॊन्द नप्सरस्स्त्रीमूर्ति दाल्चि । मॆलगॆडु गति दोप मेनक यपुडु
ललित यौवन कळालावण्यगण्य । जलकेळि देल ना सति जारुकॊप्पु
जिकिलि चूपुलु नुनु जॆक्कुलु मुद्दु । मॊकमु गॆम्पुलमोवि मॊलकनव्वुलुनु
वॊन्गारु कुचकुंभमुलु वदावन्ने । वंगारुपॊडि रालु वाहुमूलमुलु
जिन्नारि नूगारु सिंगपु गौनु । वॊन्न पूर्पॊक्किलि वॊदलॆडु पिरुदु
लूरुलतीरु नोरूरगा जूचि । पेरु वाडि मरुंडु पॆळपॆळ नार्व १७८०
ध्यानंबु मौनंबु दपमु वोकार्चि । मेन गळल् ग्रम्म मेनक जूचि
'नन्नु गायजु केळि नलिनाक्षि! पॊन्दु'। मन्न ना माटकु नंगीकरिंचि
पदियॆड्लु मदिसोलि भावजुकेळि । सदमदंबुग सौख्यसरसि देलिंचॆ;
मरि विवेकमु पूनि मौनि यॆन्तेनि । दरुगनि तन तपोधनमु वोवुटकु
वरितपिंचुचु, मदि वदिलंबु सेसि । सुरलोकमुनकु ना सुदति वीड्कॊलिपि,

करते रहे। तव कामदेव के कमनीय वाण ने मानों कामरूप ग्रहण किया हो,

**विश्वामित्र का मेनका से मिलना**

—मेनका का रूप ऐसा था। वह मानों मनोहरता से अप्सरा स्त्री की मूर्ति धारण कर विचर रही हो। तव (मेनका) जो ललित-यौवनकला-लावण्य में गण्य (गणनीय) थी, जलक्रीडा में मग्न हुई। उस स्त्री के शिथिल पड़े जूड़े को, मनोहर चितवन, स्निग्ध कपोल, प्यारा मुख, माणिक्य के-से ओंठ, मंद-मुस्कान, उभरते कुचकुम्भ (कलश के समान स्तन), सोलह कलाएँ (कलाओं से पूर्ण शरीर कान्ति), स्वर्ण-चूर्ण विखेरने वाले (श्वेतकमल) वाहुमूल, सुन्दर रोमराजि, सिंह की-सी कमर, पुन्नाग की-सी नाभि, उत्कर्ष को प्राप्त नितंव, (और) ऊरुभाग की शोभा को (विश्वामित्र ने ऐसा) देखा जिससे लार टपकने लगी। देखकर अपनी प्रतिष्ठा को खोकर, (मन में) कामदेव के प्रवल हो जाने पर, ॥ १७८० ॥

—ध्यान, मौन (और) तप को छोड़कर, शरीर पर कलाओं के छा जाने पर, मेनका को देख (यों) वोले—'हे कमलनयनी! मुझे कायज-केलि (रतिक्रीड़ा) में प्राप्त करो'। इस वात को स्वीकार कर, दस वर्ष, सव कुछ भुलाकर, भावजकेलि (रतिक्रीड़ा) में, अधिक प्रेम से (उसे) सौख्यसरसि (सुखसागर) में ऊभ-चूभ किया (सन्तुष्ट किया)।

यिंद्रुनि यत्नंबुलिवि यंचु देलिसि । 'यिंद्रिय जयसिद्धि' ये गांतु ननुचु
शीताद्रि करिगि कौशिकि चेन्त जेरि। या तपंबुननु महातपंबपुडु
वर्षमुल् पेक्कैन वच्चि विरिंचि । हर्षिचि 'नीवु महर्षिवै' तनिन
'नीरजासन! नन्नु नीवु नी चित्त । मारंग ब्रह्मर्षि वन्नंतदाक
जरियितु दप मन्न 'जरियिपु' मनुचु । नरविंदभवुडेगें; नंत गौशिकुडु
१७९०
ब्रह्मदेवुडुं वोव 'बरम पावनत । ब्रह्मर्षितन मेनु बडसेद' ननुचु
नूरुपु पुच्चक यूर्ध्वबाहुंडु । मारुताहारुंडु मौनियु नगुचु
वनिवडि वेसवि बंचाग्निमध्य । मुन वानकालमिम्मुल बट्टबयट
मंचुकालंबुन मडुगुलयंदु । नंचितगति जेसें नत्युग्रतपमु :
नंत नातपमुन कमरवल्लभुडु । चिंतिपिच्चुनु रंभ जेरंग बिलिचि
'येलमिमै देवता हितकार्यमोकटि । चेलुवार ने नीकु जेप्पेद विनुमु :
कामगोचरु जेसि कौशिकु तपमु । वामलोचन ! नीवु वारिंपु'मनिन

---

तब विवेक को प्राप्तकर मौनि ने अपने अनन्त तपोधन के कम हो जाने पर परिताप किया, मन को स्वस्थ (दृढ) करके, उस सुदरी (नारी) को सुरलोक भेज दिया। ये सब (मेरे तप मे विघ्न डालने के लिए) इन्द्र के प्रयत्न हैं, यह जानकर, 'मैं इन्द्रियजयसिद्धि (इन्द्रियों पर जय) प्राप्त करूँगा' (यह निश्चयकर), शीताद्रि (पर) जाकर, कौशिकी (नदी) के पास पहुँच, (कौशिक ने) बड़ी निष्ठा से महातप किया। (इस प्रकार) अनेक वर्षो के बीत जाने पर, विरिंचि (ब्रह्मा) हर्षित हो बोले—'तुम महर्षि हो गए हो'। (ऐसा) कहने पर (विश्वामित्र ने कहा)—'हे कमलासन ! तुम जब तक मुझे हृदय से ब्रह्मर्षि नही कहोगे, तब तक मैं तप करूँगा'। तब 'तप करते ही रहो' ऐसा कहकर अरविन्दभव (ब्रह्मा) चले गए। तब कौशिक ने, ॥ १७९० ॥

—ब्रह्माजी के चले जाने पर कहा—'परमपावनता से मैं ब्रह्मर्षित्व को प्राप्त करूँगा'। (ऐसा निश्चय कर) श्वास रोककर, ऊर्ध्वबाहु होकर, मारुत-(हवा) आहार करते हुए, मौन होकर, ग्रीष्म में पंचाग्नियों के मध्य, वर्षाकाल में खुली जगह में, शीतकाल में सरोवरों में रहकर, श्रेष्ठगति से अतिउग्रतप किया। तब उस तप पर चिन्ताकर (व्याकुल होकर) अमर-वल्लभ (इन्द्र) ने रम्भा को पास बुलाकर कहा—'स्नेह के साथ एक देवताहित-कार्य मनोज्ञरूप से मैं तुम्हें बताऊँगा। सुनो, हे वामलोचने (बाँके नेत्रवाली) ! कौशिक को काममोहित करके (उसके) तप को रोक दो (विघ्न डालो)'। (ऐसा) कहने पर (रम्भा ने)

'ग्रूरतपंबु गैकॊनियुन्न यतनि । जेर ना तरमॆ शचीनाथ ! नीकु
म्रॊक्कॆद; नम्महामूर्खुनि दिक्कु । निक्कि चूडगनोप; नी पादमान!
नाकेश ! कोपिंचु; नन्नु शपिंचु । ना कौशिकुडु; सैप; डट्टुगान वॆरतु
१८००
नॆरिगियॆरिगि ता रॆट्टि वॆन्गलुलु । गॊऱवितो दलगोकुकॊनुवारु गलरॆ?'
यन विनि 'यित भयंबेनि नीकु । मनसिज माधवुल् मरि सहायमुग
वत्तुरु चनु'मन्न वनितयु नतनि । चित्तमॆरिगि चॆच्चॆर भूमि करिग;
गाधिसूनुंडुन्न घनतपोवनमु । माधवमन्मथुल् मरि सहायमुग
गीर कोकिल समाकीर्ण मयूर । शारिका निजसखी सहितयै चॊच्चि;
या रंभयुनु मनोहरलास्यगरिम । नारंभमॊनरिप नलिगि कौशिकुडु
'पदिवेल वर्षमुल् पाषाणभाव । मॊदवंग गैकॊनियुंडि या मीद
नुरुतपोविधियैन यॊक विप्रुवलन । सरसिजानन ! पॊन्दु शापमोक्षंबु'
ननि पल्क वाषाणमय्यॆ ना रंभ; । मनसिजुंडुनु नॆगॆ मदि भीति नॊन्दि;
तन तपंबॊक्किंत दरिगिन नॆरिगि । तनलोन नग्गाधितनयु डूहिंचि
१८१०

कहा—'हे शचीनाथ ! क्रूर (उग्र) तप को ग्रहण किये हुए उसके पास पहुँचना क्या मेरी सामर्थ्य में है ? (मैं) तुम्हें दण्डप्रणाम करूँगी । उस महामूर्ख की ओर आँख उठाकर देख भी नही सकती । तुम्हारे चरणों की सौगन्ध । हे नाकेश ! (वह) क्रुद्ध होगा, वह कौशिक मुझे शाप देगा, सहन नहीं करेगा, अतः (मैं उससे) डरती हूँ । ॥ १८०० ॥

जान-बूझकर क्या कोई ऐसा मूर्ख होगा जो जलती हुई लकड़ी से सिर खुजला ले ?' (ऐसा उसका) कहना सुन, (इन्द्र ने) कहा—'यदि इतना भय है तो तुम्हारी सहायता के लिए मनसिज (मन्मथ) (और) माधव (वसंत) आयेंगे, चलो' । वह नारी भी उसके (इन्द्र के) मन की बात को समझकर, तुरन्त पृथ्वी (की ओर) चल पड़ी । उसने (रम्भा ने) माधव (वसंत) (और) मन्मथ की सहायता ले (और) कीर-कोकिल-समाकीर्ण-मयूर-सारिका (और) निजसखी-सहिता (युक्त) होकर, उस घन-तपोवन में प्रवेश किया, जहाँ गाधिसून थे । उस रम्भा ने मनोहर (और) गरिमा (युक्त) लास्य (नृत्य) का आरम्भ किया तो कौशिक क्रुद्ध हुए और कहा—'दस हज़ार वर्ष पाषाणभाव को प्राप्त कर पड़ी रहो (और) उसके बाद उरु-तपोनिधि हो एक ब्राह्मण के द्वारा हे सरसिजानने ! शापमोक्ष को प्राप्त करो' । ऐसा कहने पर वह रम्भा पाषाण बन गई, मनसिज भी मन में डरकर चला गया । अपने तप के थोड़ा कम हो

'यपुडु कामंबुन नडगें ना तपमु; । निपुडु क्रोधंबुन किच्चिति' ननुचु मदिलोन वगचि 'कामंबु ग्रोधंबु । वदलि निराहारवंतुडै नियति विजितेंद्रियुंडुनै वेयुवत्सरमु । लजुडु मेच्चग दपंबतिनिष्ठ जेसि यनयंबु ब्रह्मर्षि ननिपिंचुकोन्दु' । ननि युत्तरमु वासि यट दूर्पु देसकु नेनसि वेन्डियुनु देवेंद्रुडु सेयुं । घनविघ्नकोट्लकु गलगक निलिचि यरुदेन्चि यंत सिद्धाश्रमभूमि । नुरुघोरतपमु सेयुचु नुंडदोडगें; वरतपोनियतिमै वर्ष सहस्र । मरुग वारणसेतुननि युन्नचोट निव्वरि विय्यंबु नेरि नेरि देच्चि । यव्वियन्नियु बाकयत्नंबु सेसि यारय देवतार्हणमुगा जेसि । वारक भुजियिंप वडि दलंचुटयु बलभेदि योक मुदि बापडै वच्चि । निलिचि ग्रासमु वेड नेम्मितो निच्चे १८२०

ना यमराधीशु डडरि भोजनमु । सेयुचो नन्नंबु शेषिंपकुन्न

---

जाने की बात को जानकर, अपने (मन) में उस गाधितनय ने सोचा, ॥ १८१० ॥

—'तब काम (भाव) से मेरा तप नष्ट हुआ, अव उसे (तपको) क्रोध को दिया (क्रोध के कारण तप नष्ट हुआ)'। ऐसा मन में दुखी होते हुए (उन्होंने) कहा—'काम और क्रोध को छोड़कर, निराहार को ग्रहण कर (बिना आहार के रहते हुए), नियम से, विजितेन्द्रिय होकर, हजार वर्ष अतिनिष्ठा से (ऐसा) तप करूँगा जिसकी अज (ब्रह्मा) प्रशंसा करें। (मैं) सदा (के लिए) ब्रह्मर्षि कहलाऊँगा'। उत्तर (दिशा) को छोड़, पूर्वदिशा को प्राप्त कर, पुन: देवेन्द्र के द्वारा किये गए घन (अधिक) विघ्न-कोटि (समूहों) से विकल न बनकर, (वे) सिद्धाश्रमभूमि में पहुँचकर उरु (महा) घोरतप करते रहे। वर तपोनियति से सहस्रवर्षों के बीत जाने पर, पारण करने की बात सोची (और) जहाँ थे वहीं अच्छे ढग से नीवार-धान्य (विना जोते-बोये उपजने वाले तिन्नी पसाई के चावल) लाये (और) उन सबको मिलाकर (एकत्र कर) पाक-यत्न (पकाने का कार्य) किया, उन्हें देवतार्हण (देवताओं के योग्य) किया या देवताओं को नैवेद्य चढ़ाया (और) रुके बिना झट से खाने की वात सोची, (तव) बलभेदी (इन्द्र) एक वृद्ध ब्राह्मण का रूप धरकर आये, (सामने) खड़े हो गए और ग्रास (आहार) माँगा (तो) प्रेम से (विश्वामित्र ने उन्हें) दे दिया। ॥ १८२० ॥

उस अमराधीश के अतिशयता से भोजन करने पर अन्न वचा नहीं। तब फिर हज़ार वर्प मौन रहकर, अत्यन्त निष्ठा से तप किया। तव

मऱियुनु वेयेंड्लु मौनियै निलिचि । तरुगनि निष्ठतो दपमाचरिंप,
नप्पुडम्मुनिनाथु नौदल वुट्टि । कप्पे लोकमुल नुत्कटमैन पोगलु;
गलगं बयोधुलु; गंपिंचे धरणि । कुलगिरुलदरे; दिक्कुलु व्रक्कलय्ये;
नमरुलु गंधर्वुलखिलसंयमुलु ।गमलगर्भुनि भक्ति गनि म्रोक्कि यनिरि;
'यायतचित्तुडै यत्युग्रतपमु । सेयुचुनुन्नाडु सेलगि कौशिकुडु;
अतनि मनोरथंबर्थि सिद्धिंप । मतिनिच्चि तपमिक मान्पकयुन्न
ननघ! विश्वामित्रु नत्युग्रमैन । घनतपोवह्निचे गालु लोकम्मु'
लनवुडु वारितो नप्पुड कदलि । वनजासनुडु वच्चि वरदुडै निलिचि
'विनुमु कौशिक! यिंक विपरीततपमु । पनिलेदु; चालिपु; ब्रह्मर्पिवैति' १८३०

वनिन गौशिकुडु ब्रह्मादि देवतल । गनुगोनि पल्के नक्कजमैन भक्ति;
'ब्रह्मर्षितन मेनु पडसितिनेनि । ब्रह्मपुत्रुडु लोकपावनमूर्ति
चिरपुण्यशालि वसिष्ठुंडु वच्चि । यरसि नन् 'ब्रह्मर्षि' व्रनकुन्न नम्म'
ननिन वसिष्ठुनि नब्जसंभवुडु । ननिमिपुलुनु बिल्व नतडेगुदेन्चि

---

उस मुनिनाथ के सिर के मध्यभाग से पैदा होकर उत्कट धुआँ (समस्त) लोकों पर छा गया। पयोधियाँ (समुद्र) क्षुब्ध हो गईं, धरणी कम्पित हो गई, कुलपर्वत थर्रा उठे, दिशाएँ टूक-टूक हो गईं। तब अमर, गन्धर्व (और) सभी संयमी, कमलगर्भ (ब्रह्मा) को भक्तिपूर्वक देख (दर्शनकर) दण्डवत् प्रणाम कर बोले—'आयत (वशीकृत) चित्त हो, कौशिक विजृम्भित होकर, अत्युग्रतप कर रहा है। उसके मनोरथ की, प्रीति के साथ पूर्तिकर, उसके तप को रोक नहीं देंगे (तो) हे अनघ! विश्वामित्र के अत्युग्र (और) घन-तपोवह्नि (तप की आग) से लोक जल (भस्म हो) जायेंगे'। ऐसा कहने पर उनके साथ उसी समय चलकर, वनजासन (ब्रह्मा) वरद (प्रसन्न) होकर, आकर (सामने) खड़े हो गए (और) बोले—'हे कौशिक! सुनो, अब विपरीत (उग्र) तप (करने) की आवश्यकता नहीं है। (अब) बस कर दो। (तुम) ब्रह्मर्षि हो गए हो'। ॥ १८३० ॥

(ऐसा) कहने पर कौशिक ने ब्रह्मादि देवताओं को देखकर आश्चर्यजनक भक्ति से कहा—'यदि मैंने ब्रह्मर्षित्व को प्राप्त किया हो तो ब्रह्मा के पुत्र, लोकपावन मूर्तिवाले (और) चिरपुण्यशाली वसिष्ठ आकर, (सब कुछ) विचार कर, मुझे जब तक 'ब्रह्मर्षि' न कहेंगे, तब तक इस बात पर विश्वास नहीं करूँगा'। (ऐसा) कहने पर अब्जसम्भव (ब्रह्मा) (और) अनिमिष के (देवताओं द्वारा) बुलाये जाने पर वसिष्ठ आये।

'बलितंपु दपमुन ब्रह्मर्षिवैति; । तॅलिसिति; मिदु संदेहंबु वलदु
मुदमॉप्प जनु'मन्न मुनि वसिष्ठुनकु।बदिलुडै म्रॉक्कि सद्भक्ति बूजिंचे;
नंत विश्वामित्रु नखिल देवतलु । नॅन्तयु दीविंचि येगिरि दिविकि,
नारूढपदुडु विश्वामित्रु महिम । लारय निट्टि महाद्भुतक्रममु'
लनि पल्क रघुरामु डा लक्ष्मणुंडु । जनकादुलुनु सभासदुलु मोदिलिरि,
'यिल्लड जनकुनि यिंट नुग्राक्षु । डॅल्लरॅरुंग मुन्निडिन चापंबु १८४०
कडकमै विरिचि राघवुडेपु मिगिलि । कडुमोदमुन सीत गैकॉनु नॅल्लि'
यनि रसातलमुन कंतयु जॅप्प । जनिन चंदमुन भास्करुडस्तमिंचे:
जनकु वीड्कॉनि गाधिसंभवुडॉक्क । युनिकिपट्टुन रामयुक्तुडै युंडे;
ननुपमप्रीतिमै ना रात्रि गडपि । यिनुपॉडुपुन नित्यकृत्यमुल् दीर्चि
जनकु चॅन्नकु रामसहितुडै पोयि । यनियॅ विश्वामित्रुडंदरु विनग;
'निनकोटि समतेजुली दिव्यमूर्तु । लनघकीर्तुलु वीरनन्यगोचरुलु;
ई पुण्यधनुलु नी यिंटिलोनुन्न । चापंबु सूडंग जनुदॅन्चिवारु;

---

'बली तप से ब्रह्मर्षि बन गए। (यह) मैं जान गया हूँ। इसमें कोई सन्देह नहीं है। प्रसन्न होकर (अब) जाओ'। ऐसा कहनेवाले मुनि वसिष्ठ को (विश्वामित्र ने) सावधानी से दण्डप्रणाम कर, सद्भक्ति से पूजा की। तब अखिल देवताओं ने विश्वामित्र को बहुत-बहुत आशीर्वाद दिया, (और) दिवि (स्वर्ग) को चले गए। लब्धप्रतिष्ठ बने विश्वामित्र की महिमाएँ, विचार कर देखने पर, इस प्रकार महाअद्भुत क्रम वाली है'। (ऐसा शतानन्द के) कहने पर रघुराम, लक्ष्मण, जनक आदि राजा (और) सभासद मुदित हुए।

—'जनक के घर मे, पूर्वकाल में उग्राक्ष (शिव) के सुरक्षापूर्वक, प्रकट रूप से रखे चाप (धनुष) को, ॥ १८४० ॥

—पराक्रम के साथ तोड़कर राघव अतिशय और अत्यंत प्रसन्नता के साथ परसों सीता को ग्रहण करेंगे' इस प्रकार समस्त रसातल में कहने के लिए मानों भास्कर अस्तंगत हुए।

—जनक से विदा लेकर गाधिसम्भव एक स्थान पर राम के साथ ठहर गए। अनुपम प्रीति से उस रात को बिताकर सूर्योदय के समय नित्यकृत्यों से निपटकर, रामसहित विश्वामित्र जनक के पास गए, (और) प्रकट रूप से बोले—'ये दिव्यमूर्ति और करोड़ों सूर्यों के समान तेज वाले अनघकीर्ति-युक्त, अनन्यगोचर, पुण्यधनी, तुम्हारे घर में रखे धनुष को देखने आए हैं।

### शिवधनुर्वृत्तान्तमु

आ विल्लु देप्पिपुं' मनवुडु जनक । भूवरुंडप्पुडद्भुतमंदि पलिकें:
'भवुडंधकासुर भस्मासुरादि । दिविजारिवरुल मर्दिचें ना विंट;
नुल्लोकुडै रुद्रुडुग्रदानवुल । दोलिलि यनेकुल द्रुंचें ना विंट; १८५०
विपुल कोपाटोपविभवुडै भवुडु । त्रिपुर दुर्गमुलु साधिंचें ना विंट;
ना विंट मरि दक्षु यागंवु नाडु । देवेंद्रमुख्युल द्रिदशुल दोलि,
नियतात्म! मा तात निमि चक्रवर्ति । कयनयान्वितुनकु नारवतरमु
नगु देवरातुचे हरुडिच्चें दोलिलि । यगणितवलमैन या विल्लु विदप
नदि यादिगा नुंडु ननघ! मायिंट । विदितमै या विल्लु विनुतुल नोप्पि;
जन्नंबु गाविंप समकट्टि येनु । सन्नुत नियति भूस्थलि शुद्धि कोरकु
ग्रतुशाल दुन्न नागटि चालि लोन । नतुलितंवुग जालुनंदोप्पु मिगिलि
मंदसंबोन्डु रा मदि नुब्बि चूचि । मंदसंबुनु नेनु ममत दीयंग
नति वैभवंबुगा नंदुलो नपुडु । नतिव मोक्कते पुट्टे नाश्चर्य लील;
ब्रीतितो सीत यन् पेरोप्प बेट्टि । या तन्वि न कूतुरनि पेन्चुचुंड १८६०

---

### शिवधनु का वृत्तान्त

—उस धनुष को मँगाओ'। ऐसा कहने पर जनकभूवर तव आश्चर्यचकित हो बोले—'भव (शिव) ने अन्धकासुर, भस्मासुर आदि दिविज-(देवताओं के) अरियों (शत्रुओं) को उसी धनुष से संहार किया था, अतिशय बनकर रुद्र ने कई उग्र दानवों का संहार उसी धनुप से किया था। ॥ १८५० ॥

विपुल-कोप-आटोप के वैभव से भव (शिव) ने त्रिपुरदुर्गो को उसी धनुष से जीता था। उसी धनुप से दक्ष के यज्ञ के दिन देवेन्द्र आदि त्रिदशों को भगा दिया था। हे नियतात्म! हमारे पितामह विनयसम्पन्न निमि चक्रवर्ति के छठी पीढ़ी वाले देवरात को पूर्वकाल में, हर (शिव) ने अगणित वल-सम्पन्न वह धनुप दिया था। उसके बाद, तव से लेकर हे अनघ! प्रशंसाओं का पात्र बनकर (और) (लोक) विदित वह धनुप हमारे घर में है। यज्ञ करने का संकल्प करके, मैंने सन्नुत (सराहनीय) नियति से भूस्थल की शुद्धि के लिए क्रतुशाला (यज्ञभूमि) में हल चलाया। (तब) उस हल की रेखा में, अतुलित रूप से युक्त एक मंजूषा (पेटी) मिली। मन में फूलकर (प्रसन्न होकर) मैंने ममता (प्रेम) के साथ उसे खोला, उसमें अति वैभव के साथ, आश्चर्यप्रद रूप से एक कन्या निकली।

निल बसंतंबुन नेलदीगे बोलि । नळि नारिकळ बोलि नानाट बोदलि
यितयै यंतयै मलजव्वनमुन । वितगा ना यिति वेलयुट जूचि,
तलकोनि तरुणिकै धरणिवल्लभुलु । बलियुलै येतेन्चि पडुचुनु दमकु
नडिगिन वारल कंटि नेनप्पु । 'डुडुराजबिंबास्यकुंकुव नाग
हरुनि विल्लुन्नदि; यतिसत्त्वयुक्ति । बेरिगि येतेन्चि मोपेट्टिन जालु;
नतनिकि ना कूतु नब्जाक्षिनित्तु । नतिमोदमुन' नन्न नन्नरेश्वरुलु
नेत्तिन कडकतो नेतेन्चि चाप । मेत्तनोपक पोदुरेन्दरेनियुनु;
धनुवेत्तजालनि धरणीशुलेल्ल । दनरारु सिग्गुन दललेत्तलेक
'कूतु निच्चेदननि कोदंडमोकटि । ब्रातिगा नेपमिडि भंगिचे मनल
जनकु; डातनि निंक सकलयत्नमुल । ननि सेसि साधित'मनि विचारिंचि
१८७०
चनुदेन्चि कोटपै संवत्सरंबु । घनसैन्यमुलतोड गडिमिमै विडिय
दगमुन्नु गूर्चिन धान्यादुलेल्ल । नोगि दीऱ मदिलोन नोकटि सिंतिंचि

---

प्रेम से उसका नाम सीता रखा (और) उस नारी को अपनी पुत्री मानकर पाल रहा था । ॥ १८६० ॥

पृथ्वी पर, वसन्तऋतु में लता के समान, चन्द्र की कला के समान वह दिन प्रतिदिन प्रवर्द्धित होने लगी । प्रवर्द्धमान होकर, नूतन यौवन में आश्चर्यप्रद रूप में उस कन्या को शोभायमान होते देख, उस तरुणी के लिए अनेक धरणीवल्लभ बल (सेना)-युक्त हो आये और अपने लिए (उस) युवती की माँग की । तब मैंने उनसे कहा—'उडुराज-बिम्बास्य (चन्द्रमुखी) के लिए कन्याशुल्क के रूप में शिवधनुष है । अतिसत्त्वयुक्ति से (यहाँ) आकर (उस धनुष की) प्रत्यंचा चढ़ाना भर पर्याप्त है । उसे (ऐसे वीर को) मैं अपनी पुत्री (जो) अब्जाक्षी (कमलनेत्री) (है) को अति प्रसन्नता के साथ दूँगा । (ऐसा) कहने पर वे नरेश्वर अति साहस के साथ आकर (भी) धनुष को उठा न सके । धनुष को उठाने में असमर्थ सभी धरणीश अति लज्जित हो, सिर (तक) न उठा सके । 'पुत्री को देने के लिए कोदंड (धनुष) रूपी दुर्लभ बहाने के कारण जनक ने हमारा अपमान किया । सभी प्रयत्नों से युद्ध करके हम उससे बदला लेंगे' ऐसा विचार करके, ॥ १८७० ॥

—आकर, बड़ी-बड़ी सेनाओं के साथ, पराक्रम से दुर्ग को वर्ष भर घेर रखा । पूर्व से जो धान्य आदि संचित कर रखे थे, वे क्रम से कम होते देख, मन में एक बात सोची । शीघ्रता से देवताओं की प्रार्थना कर,

वडि देवतल गौलिचि वारिचे नेनु । वडसिन चतुरंग वलमु गैकोनुचु
विडिसिन बलमुपै वीकतो नडुव । दौडर जालक भीतितो गोन्दरुग,
गोन्दरु मा तोड घोराजि वेनगि । चिंदरवंदरै चेंडिपोयिरोडि;
यक्कजमगु शक्ति ना विल्लु रामु । डेक्कुवेट्टिन गूतुनिच्चेद'ननुचु
'विल्लुन्न मंदस वेग तेम्म' नुचु । वल्लिदुलगुवारि वदिवेल वनिचें;
नदि लोहमयमुनु नत्यायतंवु । विदिताष्टचक्रंवु विपुलंवु नगुचु
नमरेडु मंदस या विंटितोड । दमतम सत्त्वमुल् दलकोन वारु
गनकाद्रितो गूड गमलजांडंवु । गोनिवच्चुगति नीड्चुकोनिवच्चि; रंत १८८०
जनकुनंत:पुर चारुलौ वारु । पनिवडि दादुल परतेन्चि वेग
जानकि नूर्मिळ जनकुनि देवि । गानंग जजुदेन्चि कनि चेप्पि रेलमि :
'विनरम्म! चेलुलार! विन्नपंवोकटि :। मन रानुसभलोन मरि मुनुलुंड
गाधिनंदनुडैन कौशिकु वेनुक । नरवरोत्तमुल नाजानुवाहुवुल
नमरंग देवगंधर्वुल कन्न । कोमरैन तेजंवु कोमरोप्पु वारि
चेलुवैन तेजंवु चेलगि वीक्षिचि । यल वीरलेव्वारलनि जनकुंडु

उनसे प्राप्त चतुरंग वल को लेकर, ठहरी हुई (शत्रु) सेना पर निर्द्वंद्वता से (आक्रमण करने) निकल पड़ा। (कोई मेरा) सामना न कर सका, कुछ लोग भय के मारे चले गए, कुछ लोग हमारे साथ भयंकर युद्ध कर, हारकर तितर-बितर हो भाग गए। आश्चर्यप्रद शक्ति के साथ राम उस धनुष को चढ़ा सकें तो अपनी पुत्री दूँगा'। ऐसा कहते हुए उन्होंने दस हजार वलिष्ठ (सेवकों) को धनुष रखी पेटी लाने के लिए भेजा। लोहे की वनी वहुत विस्तृत, विदित-अष्टचक्र वाली, विपुल और शोभित उस पेटी को, धनुष के साथ, अपनी-अपनी शक्ति के साथ प्रयत्न कर, (सेवक) खींचकर लाये, मानों कनकाद्रि के साथ कमलजाण्ड (ब्रह्माण्ड) को ले आ रहें हों। ॥ १८८० ॥

तब जनक के अन्त:पुर चर (परिचारक) (और) धाइयाँ शीघ्र आकर जानकी, ऊर्मिला (और) जनक की देवी को देखकर, आनन्द के साथ बोलीं—'हे सखियो! एक निवेदन को सुनिए। हमारे राजा की सभा में अनेक मुनि थे। (उनमें) गाधिनन्दन कौशिक के पीछे आजानुबाहु, देवगन्धर्वों की अपेक्षा तरुण तेज से मनोज्ञ वने नरवरोत्तमों (राजश्रेष्ठों) के सुन्दर तेज को शोभा के साथ देखकर, जनक ने पूछा कि ये कौन हैं। पूछने पर आत्मा में अति हर्ष के उमड़ आने पर कौशिक ने वताया—'ये दशरथात्मज है। हे धरणीश! शिवधनुप को चढ़ाने यहाँ आए हैं।

अडिगिन गौशिकुडतिहर्षमात्म । नडरंग 'दशरथुनात्मजुल् वीरु;
हरुचाप मेक्किड नरुदेन्चिरिटकु । धरणीश! तेंप्पिपु तगुवारि बनिचि'
यन नट्लु कौशिकुननुमति मीर । दन मंत्रुलनु बिल्चि धनुवु देवनिचें;
सोरणगंड्ललो जूडगवच्चु । नारय वेग र' डनि नेंम्मि बिलुव १८९०
गुलमु शौर्यमु रूपु गुणमुनु बोंगड । जेंलगि चेंवुल सुध चिलिकिनट्लुंड
ब्रेम वेंग्गलमैन बृथिवीजकपुडु । रोमांचमय्यें नारूढमै मेन;
ब्रियमुनु भयमुनु बिरिगोंनि पोंदल । नयमेंन्चि तलवांचि ननवोणियुंडें;
अलिवेणि सिग्गुन नट बल्ककुन्न । जेंलुवकु बरिचर्य चेसिरि सखुलु;
पन्नीट गुंकुम पदनिच्चि योंकतें । चन्नार मकरिकल् चेंक्किकळ्ळ व्रासें;
दट्ट पुनुंगुनु दगु चंदनंबु । दट्टंबुगा बूसें दरळाक्षि कोंकतें;
नुदुट गस्तुरिलेख नुतमुगा दीर्चें । नेंदुट नद्दमु बेंट्टें नेंलनाग योंकतें;
कुरुलु नुन्नग दुव्वि कोंप्पमर्चुचुनु । विरुलंदु नोंक तन्वि वितगा दुरिमें;
वासिचु बागालु वडि नाकुमडुपु । ला सतीजनमणि कंदिच्चें नोंकतें;

---

योग्य लोगों को भेजकर (धनुष को) मँगाओ'। ऐसा कहने पर कौशिक की अनुमति (आदेश) के अनुरूप, अपने मन्त्रियों को बुलाकर, धनुष ले आने के लिए (आदमी) भेजे। गवाक्षों (झरोखों) से (उस दृश्य को) देख सकते हैं। उसे निहारने के लिए शीघ्र आइए'। (ऐसा) कह प्रेम से बुलाने पर, ॥ १८९० ॥

—(राम के) कुल, शौर्य, रूप, गुण की प्रशंसा (ऐसी थी मानों) कानों में सुधा छिड़क दी गई हो। तब प्रेम-भाव की अतिशयता के कारण पृथ्वीजा (सीता) के शरीर पर रोमांच हो उठा। प्रेम (और) भय के मन को घेर लेने के कारण (वह) युवती नीति (मर्यादा) का विचार करके सिर झुकाए रही। अलिवेणी (भ्रमरों के समान केशवाली) (सीता) लज्जा के मारे चुपचाप खड़ी रही (तो) सखियों ने उसकी परिचर्या (शुश्रूषा) की। गुलाब-जल में कुंकुम घोलकर एक (सखी) ने सुन्दरता से कपोलों पर मकरिका-पत्रों की रचना की। दूसरी ने तरलाक्षी को गाढ़ी जवादि और श्रेष्ठ चन्दन का खूब लेप किया। एक और ने ललाट पर सराहनीय रूप से कस्तूरी की रेखा (तिलक) बनाई। एक नवेली ने सामने दर्पण रख दिया। एक तन्वी (नारी) ने केशों को मृदुता से कंघा करके, जूड़ा बाँध दिया (और) उसमें निराले ढंग से फूल सजाए। सुगंधित सुपारी और बीड़ा किसी (सखी) ने उस सतीजनमणि (नारीरत्न) को दिया। अलि-नीलवेणी (भ्रमरों के

अलिनीलवेणिकि नंदंबुगान । मॉलनूलिघंटलिम्मुल म्रोय निडियें;
१९००
गुलुकु वालिड्लपै गॉप्पमुत्यमुल । विलसिल्लु हारमुल् वेसें नॉक्करितें;
कान्त गट्टिन चंद्रकावि वल्वलनु । वितगा नेंरिनॉप्प वेंस दीचें नॉकतें;
यी माड्कि जेंलिकत्तें लेंलमि गैसेय। हेमपीठंबुन नेंलमितो नुंड
नप्पुडु कल्याणि नवनिनंदननु । दप्पक वीक्षिंचि तल्लि दानपुडु
कनक सौधगवाक्ष कलितगा नपुडु। वनजाक्षि दोड्कॉनि वच्चें ना येंडकु;
'नेंप्पुडु वीक्षितु मिनवंशजातु? । नेंप्पुडु गनुगॉन्दु मेमु राघुवुनि?'
ननि वारलंदरु हर्षंबुतोड । घनगवाक्षमुलंदु गनुगॉनिरंत;
रामुनि लोकाभिरामुनि दिव्य । धामुनि गन्गॉनि तरलाक्षुलपुडु
घनशौर्यरूपमुल् गलिगिन वानि ।गनकचेलुनि माड्कि गळलॉप्पुवानि
जोक पुव्वुलविल्लु जॉनिपिनवानि । ज्याकिणांकितहस्त जलजुडौ वानि
१९१०
रूपंबुलॉक्कट रुचिर वर्णमुल । नेपार वेरुगा नेंन्नग वच्चु
श्रीपतियंशजुल् क्षितिपालसुतुलु । भूपालरत्नमुल् पॉलुपारुटौर !

---

समान काले केशोंवाली) को (किसी सखी ने) सुन्दरता के साथ किंकिणि-युक्त करधनी को उचित रूप से पहना दिया । ।। १९०० ।।

और किसी ने (सीता के) इठलाते स्तनों पर वड़े-वड़े मोतियों से विलसित हार डाले । कान्ता (सीता) ने जो चन्द्रकावि (चन्द्रकान्ति-सम) वस्त्र पहने थी, उन्हें किसी ने निराले ढंग से, शीघ्रता से सुन्दरता से सँवारा । इस प्रकार सखियों ने प्रेम के साथ उसे (सीता को) सजाया (और) उसे हेमपीठ पर आनन्द के साथ विठाया । तव कल्याणी हो अवनिनन्दना (सीता) को अच्छी तरह देखकर (उनकी) माता, कनकसौध के गवाक्ष को सुन्दर वनाते हुए, स्वयं उसे वहाँ ले आई । 'कव इनवंशजात को देखेंगी ? हम कव राघव को देखेंगी' ? (ऐसा) कहते हुए वे सव हर्ष के साथ वड़े-वड़े गवाक्षों में से देखने लगीं । तव राम को, लोकाभिराम को, दिव्यधाम को उन तरलाक्षियों ने देखा । महान शौर्य (और) रूप से युक्त, चन्द्रसम कलाओं से युक्त, उत्साह से पुष्पधनुष को धारण किये हुए, ज्याकिणांकित (प्रत्यंचा के चिह्नों से युक्त) हस्त-जलज (करकमल) वाले (राम को) देखकर, ।। १९१० ।।

—समस्त रूपों को एकत्रकर, रुचिर वर्णों को अलग-अलग गिन सकते है, परन्तु श्रीपति (विष्णु) के अंशज हो इन क्षितिपालसुतों का, भूपालरत्नों

जनकजदगु रामचंद्रुन किरवु । ऑनरु सौमित्रिकि नूर्मिळयनुचु
दनरुगा कनि वारु दग नॆन्निकॊनुचु । ननुपमप्रेमतो नट जूचुचुंड,
नमरेंद्रसभ बोलु ना सभनडुम । नमरंग मंदस नट जेर्चि यपुडु
सभलोन नुनुपंग जनकभूविभुडु । शुभमूर्ति ना गाधिसुतुनि वीक्षिचि
'किन्नर गंधर्व गीर्वाण यक्ष । पन्नग राक्षस प्रवरुलॆव्वरुनु
नॆक्कुवॆट्टगजालरी चापमनिन । दक्किन नरुलकु दलपंग दरमॆ?
कौशिक! रामलक्ष्मणुलकु जूपु । मीशरासन'मन्न नॆलमि नम्मुनियु
रामचंद्रुनि जूचि 'रघुवंशवर्य! । यी महाधनुवॆत्ति यॆक्किडितिवियु;
१९२०
मादिवराहमै यवलील गोट । मेदिनीतलमॆत्ति मॆरसिन नीकु
दनर नी विल्लॆन्त तलपोय ननघ!' । यनि यिट्लु मुनिवरुडानतिच्चिननु
मनुवंशतिलकुड मरि वेग बुत्तु । मुनुकॊनि येनट्लु मुदमुतोनंचु
सौमित्रियुनु दानु जय्यन लेचि । प्रेमयु दमकंबु पॆनुगॊनुचुंड
जॆलगुचु दनमीदि चॆरगु रा दिगिचि । मॊलनूलु बिगजुट्टि मोहनाकृतुल

की इस शोभा का कहाँ तक वर्णन कर सकें? 'जनकजा (सीता) रामचन्द्र के योग्य है, सौमित्री के योग्य है ऊर्मिला'। (ऐसा) कहते हुए शोभा के साथ वे जोड़ियाँ बनाती हुई, अनुपम प्रेम के साथ उधर देख रही थीं। अमरेन्द्र-सभा के समान उस सभा के मध्य, सुन्दर रूप से उस पेटी को लाकर रखा गया। तब जनकभूविभ ने शुभमूर्ति वाले उस गाधिसुत को देखकर कहा—'किन्नर, गन्धर्व, गीर्वाण, यक्ष, पन्नग, राक्षस-प्रवरों में कोई भी इस धनुष को चढ़ा न सका, तो अन्य नरों का इसके बारे में सोचना सम्भव कहाँ है? हे कौशिक! यह शरासन राम-लक्ष्मण को दिखाओ'। (ऐसा) कहने पर स्नेह से उस मुनि ने रामचन्द्र को देखकर कहा—'हे रघुवंशवर! इस महाधनु को उठाकर, चढ़ाओ, ॥ १९२० ॥

—हे अनघ! (तुम) आदिवराह बन नाखून पर मेदिनीतल को सहजता से उठाने वाले (हो।) तुम्हारे लिए यह धनुष कौन बड़ी वस्तु है'? ऐसा कहकर मुनिवर के आदेश देने पर, मनुवंशतिलक (मानवश्रेष्ठ), शीघ्र ही मुनिवर के आदेश को सफल बनाने के उद्देश्य से, मुदित हो, सौमित्री (लक्ष्मण) के साथ झट उठ खड़े हुए। प्रेम (और) मोह के परिव्याप्त होने पर, शोभित होते हुए, अपने ऊपरी वस्त्र (उत्तरीय) को निकाल कर, कमरबन्द (के रूप में) कस लिया। मोहन (आकर्षक) आकृतियों के साथ, कान्ति के स्थिरता से दिशाओं में शोभित होने पर, अरविन्दलोचन,

दिरमुगा निग्गुलु दिशल शोभिल्ल । नरविंदलोचनुंड, समसाहसुडु मौलनूलि घंटलु मुरुवु मिचगनु । मलगुचु नवरत्नमालिकल् पौरल बाहुपुलुंगराल् पटु कंकणमुलु । वाहुवु लंगुळावळिकांतुलीन नमरंग गर्णभूपादुल कांति । गौमरारु चेक्किळळु गुदिगोनि मेरय नलकलु पेडतल नट नृत्यमाडि।तळुकोन्दु वंगारु तनुकांतुलीन१९३०
गोटि मन्मथलील गौमरु दीपिप । नीटुगा नटुवच्चि नेरि येल्लरेरुग जनकुनि सभलोन जननुतंबैन । मनुवंशतिलकंवु मंदस देरचि धरणिभरंबेल्ल दनमीद नुनिचि । चिरनिद्र सुखियिंचु शेपाहियनग गालमेघमुलोन गदलनि रुचुल । दूलक पोलुचु विद्युद्दंडमनग निरुपमाकारत निंडारि यंदु । गरमोप्पु विल्लेत्ति गवुसेन दिगिचि

शिवधनुर्भंगमु

गर्विंचि तन दिव्व गडगि येतेन्चु । नुर्वीशवलमु लाहुतुलुगा म्रिगि यरुणरत्नप्रभलनु मंटलोलुक । बेरुगुचु निलुचुन्न पेनुजिच्चुवोले

---

(और) असमसाहस वाले (राम) ने कमरबन्द की घंटियों के उल्लसित होने पर, नवरत्न-मालिकाओं के उलझकर (छाती पर) लुढ़कते रहने पर, केयूर, अंगुलीयक (अंगूठी), पटु-कंकण, वाहु (और) अंगुलावलियों (उँगलियों) के कान्ति बिखेरते समय, शोभायुक्त कर्णभूपणों की कान्ति से मनोहर बने कपोलों के सान्द्र (कान्ति के घनीभूत) हो चमकते समय, अलकों के सिर के पिछले भाग में नृत्य करते हुए, चमकते हुए सुवर्ण-(सम) शरीर की कान्तियों के बिखरते समय, ॥ १९३० ॥

—करोड़ों मन्मथों के सौन्दर्य के शोभित होने पर, वहाँ आकर, सुन्दरता से, सब लोग जानें इस रूप मे, जनक की सभा में, जननुत (जनता से प्रशंसित) मंजूपा को मनुवंशतिलक (मनुष्यश्रेष्ठ) ने खोला। उसमें स्थित धनुप ऐसा था मानों धरणी के समस्त भार को अपने ऊपर रख, चिरनिद्रा में सुखी रहनेवाला शेपाहि (शेपनाग) हो, (अथवा) कालमेघ में शाश्वत रुचियों (कान्ति) के साथ, अचचल हो विलसित विद्युतदण्ड हो। निरुपम आकार से सम्पन्न, अधिक श्रेष्ठ बने उस धनुष को उठाकर, उत्तरीय को उतार कर,

शिवधनुभंग

—गर्व के साथ धनुष को हराने (उठाने) के लिए प्रयत्नशील राजाओं के बल को अपनी अरुण रत्नप्रभा रूपी प्रस्फुटित अग्नि की कराल

नक्कजमगु चापमवलील रामु । डॆक्कुवॆट्टुचुनुंड नॆरिंगि कौशिकुडु
'हरुनि चापमु रामुडतिसत्त्वयुक्ति । बॆरिगि नॆडिदॆ यॆक्कुवॆट्टुचुन्नाडु
अदरकु भूदेवि! यात्मलो नीवु; चॆदिरि चलिंपकु शेषाहि ! नीवु १९४०
कडक धरिंपुमु कमठेंद्र ! नीवु; । कडुनेमरकुडु दिक्करुलार ! मीर'
लनि मुनि पल्कग ना मेटिविल्लु । गॊनयमॆक्किंचि कैकॊनक राघवुडु
तन बाहुसत्त्वंबु दर्पंबु मॆरसि । जनकुतो ननियॆ ना चापंबु सूपि
'यिद जाल जुलकन; यिदि चाल ब्रात; ।
यिदि चाल निस्सार-मिदि चाल नलति;
तॆगगॊन निलुवदु; दीनि नायॆदुट । बॊगडिति पलुमारु भूपाल!' मनुचु
सुरलु खेचरुलु भूसुरुलु गिन्नरुलु । नरुलुनु नृपवरुल् नलि बर्विचूड,
नॆडपक तन जयंबॆल्लॆड जाटु । वडुवुन विलुगुणध्वनि सॆलंगिंचि
सीतगुणंबुलु सॆविसोकॆननग । जेति विंटि गुणंबु सॆविसोक दिगिचि
वडि रक्कसुलपट्टु वदलॆ नन्नट्टु । पिडिपट्टु वदलिन बॆटिलि पॆडॆत्ति

---

ज्वालाओं से निगल जाने के लिए उद्यत उस आश्चर्यप्रद धनुष को बड़ी सहजता (आसानी) से राम को डोरी चढ़ाते जानकर कौशिक ने कहा, 'शिव के चाप (धनुष) को आज यह राम अतिसत्त्वयुक्ति से डोरी चढ़ा रहा है। हे भूदेवी ! तुम आत्मा (मन) में काँपो मत। हे शेषनाग ! तुम डरकर विचलित मत होओ ।॥ १९४० ॥

हे कमठेन्द्र ! तुम सप्रयत्न (धरा का) वहन करो। हे दिग्गजो ! तुम सावधान रहो'। ऐसा मुनि के कहने पर, उस महान् धनुष पर डोरी चढ़ाकर, (उसे) ऊपर न उठाकर, अपने वाहु-सत्त्व (भुजवल) से सगर्व शोभायमान होते हुए, उस धनुष को दिखाते हुए, राघव ने जनक से (यों) कहा, 'यह (धनुष) बहुत हलका है, यह बहुत पुराना है, यह बहुत निस्सार है, यह बहुत क्षुद्र है। उठाकर, खैंचने पर नहीं ठहरेगा (टूट जाएगा)। इसकी (ऐसे इस धनुष की ही) मेरे सामने कई वार प्रशंसा आपने की है न भूपाल !' ऐसा कहते हुए सुर, खेचर, भूसुर, किन्नर, नर, नृपवरों को (भयातुर) भागते हुए देखने पर, धनुष के गुण (डोरी) पर टंकार दी, मानों वह (ध्वनि) निरन्तर राम की जय को सर्वत्र घोषित कर रही हो। हाथ से धनुष की डोरी को कान तक खींचा मानों (यह वता रहे हों कि) सीता के गुण कान तक पहुँच चुके है। (उसके वाद) उन्होने अपनी (मुट्ठी की) पकड़ इस तरह ढीली कर दी मानों राक्षसो की पकड़ (शक्ति) ढीली (कमज़ोर) पड़ गई हो।

पॆळपॆळध्वनुलुनु बॆटपॆट ध्वनुलु । गलय दिक्कुल बर्वग। विल्लु विरिगॆ;
१९५०
विरिगॆ राजन्युल विपुलमानमुलु;। पगिलु वारॆ भूभागमंतयुनु;
जिदिसॆ दिग्गजमुलु; शेषाहिम्रॊग्गॆ;। वॆदरॆ भूतमुलु; गंपिंचॆ लोकमुलु;
जनकुडु रामलक्ष्मणुलुनु गाधि । तनयुंडु नॊगि दक्क दक्किनवारु
बिट्टुल्कि मूर्छिलिल पृथिविपै वडिरि। नॆट्टन वॊडमु ना निष्ठुरध्वनिकि
जनकभूविभुडंत संतोषमंदि । घनविस्मयमुतोड गौशिकु जूचि
'ना माट दप्पक ना मुद्दुगूतु । नी महितात्मुनकिच्चॆद; निक
दडयक पॆन्डिलकि दशरथाधीशु ।गडु सम्मदमुन निक्कडिकि रप्पितु'

**दशरथाह्वानमु**

ननि दशरथुनकु नत्तॆरंगॆल्ल । विनुपिंचि तॊड्तेर वेड्कतो नपुडु
तन याप्तमंत्रुल दडयक पनुप । बनिपूनि वारु दत्पर बुद्धि नॆगि
जवनाश्वमुलमीद साकेतपुरिकि। दिवसत्रयमुन केतॆन्चि वेगमुन १९६०

---

मुट्ठी की पकड़ के छूटते ही वह (धनुष) ध्वनिपूर्वक टूटकर, फटकर, टूटने की ध्वनियों से समस्त दिशाओं को व्याप्त करता हुआ टूट गया। ॥१९५०॥

राजन्यों का विपुल मान (अहंकार) भंग हो गया। समस्त भूभाग पर दरारें पड़ गईं। दिग्गज विचलित हो गए। शेषनाग ने घुटने टेक दिए (धँस गया)। (पंच) भूत डर गए। लोक कम्पित हो उठे। एकदम उत्पन्न उस निष्ठुर (क्रूर) ध्वनि के कारण क्रम से जनक, राम-लक्ष्मण (और) गाधितनय को छोड़ शेष (सभी) लोग घबड़ाकर मूर्च्छित हो, पृथ्वी पर गिर पड़े। तब जनक महाराज आनन्दित हुए, अतिशय विस्मय से कौशिक को देखकर बोले, 'मैं अपने वचन से न हटकर (वचन के अनुसार) अपनी प्रियपुत्री को इस महितात्म (महान् व्यक्ति) को दूँगा। अब देरी न करके विवाह के लिए दशरथाधीश को (सादर) सम्मोद यहाँ बुलाऊँगा'।

**दशरथ को निमन्त्रण**

—ऐसा कह, दशरथ को सारा समाचार सुनाकर, सानन्द (उन्हें) लिवा लाने के लिए तब (जनक ने) अपने आप्त मन्त्रियों को, बिना विलम्ब किए भेजा। प्रेरित हो, वे भी तत्पर बुद्धि से, जवनाश्वों (तेज़ घोड़ों) पर (आरूढ़) होकर तीन दिन में शीघ्रता से साकेतपुरी पहुँच गए। ॥ १९६० ॥

दनयुल सेमंबु दलपोसि पोसि । वनरुचुनुन्न या बसुधेशु गांचि
विनतुलै जनकभूविभुडंपिनट्टि । जननुतवस्तुवुल् सन्निधि नुनिचि
'नी कुमारुडु शौर्यनिधि रामचंद्रु । डा कौशिकुनि याग मर्थितो गाचि
जनकु जन्नमु जूड जनुदेन्चि यंदु । मुनुलु राजन्युलु मुदमुतोड जूड
धर सुरासुरुलकु धरियिंपरानि । हरुविल्लु मोपेट्टि यवलील विरिचें;
विरिचिन जनकभूविभुडिच्चें सीत । नरलेक तन कूतु ना राघवुनकु;
ब्रियमार बेन्डिलकै पिलुव बुत्तेन्चें:। रयमुन विच्चैयु राजन्यचंद्र !'
यनवुडु दन मदि नानंदमंदि ।जनपति पेन्डिलकि जाटिंप बनिचि
जनकु मंत्रुलकु नुत्सवमोप्पनिच्चें । घनरत्न भूषण कनकांबरमुलु;
अरलेनि कुलगुरुडैन वसिष्ठु । धीरात्मुडगु वामदेवु जाबालि १९७०
घनुनि गश्यपुनि मार्कंडेयु महिम । दनरु कात्यायनु दन यमात्युलनु
निम्मुल बिलिपिंचि यिट्लनि पलिकें : 'सम्मदंबडर विश्वामित्रु नोद्द
देजंबुतोड विदेहु गेहमुन । राजिल्लुचुन्नारु रामलक्ष्मणुलु :
अंदु रामुडु राजुलंदरु बोंगड । नेन्दु नसाध्यमौ निंदुशेखरुनि

पुत्रों के कुशल के बारे में चिंतित, दुखी और खिन्न उस वसुधेश (दशरथ) को देखकर, जनकभूविभु के द्वारा भेजी गई जननुत (प्रशंसनीय) वस्तुएँ सविनय समक्ष रखकर (उन मन्त्रियों ने) कहा, 'तुम्हारे पुत्र शौर्यनिधि रामचन्द्र ने उस कौशिक के यज्ञ की प्रेम से रक्षा की, (उसके बाद) जनक के यज्ञ को देखने (मिथिला) आये। वहाँ मुनि (और) राजन्यों के देखते-देखते, (उन्होंने इस) पृथ्वी पर सुर-असुरों के लिए दुर्निवार शिवधनुष को (प्रत्यंचा) चढ़ाकर आसानी से तोड़ दिया। (धनुष) तोड़ने पर जनकभूविभु ने बिना संकोच के अपनी पुत्री सीता को समर्पित किया। बड़े प्रेम से विवाह के लिए (आपको) निमन्त्रित करने के लिए (हमें) भेजा है। हे राजन्यचन्द्र ! अब (आप) शीघ्र पधारें'। —ऐसा कहने पर, अपने मम में आनन्दित होकर, जनपति (राजा दशरथ) ने (अपने सेवकों को) विवाह की घोषणा करने के लिए भेजा। जनक के मन्त्रियों को उत्सव के साथ (धूमधाम से) घन (विशेष) रत्न-भूषण-कनकाम्बर (कनक-वस्त्र आदि) दिए। बिना संकोच रहनेवाले (निर्मल हृदय वाले) वसिष्ठ, धीरात्मा वामदेव, जाबालि, ॥ १९७० ॥

—घन (महान्) कश्यप, मार्कण्डेय, महिमा से शोभायमान कात्यायन (आदि मुनियों और) अपने अमात्यों (मन्त्रियों) को प्रेम से बुलाया (और) यों कहा—'विश्वामित्र के पास, तेजोयुक्त होकर राम-लक्ष्मण विदेह (जनक) के गेह (गृह) में सानन्द सकुशल विराजमान हैं। वहाँ राम ने

चापंबु विरिचिन जनकुंडु सीत । नेपार रामुन की निश्चयिंचि
येलमि बेन्डिलकि मम्मु नेगुदेन्डनुचु । वोलुपार वीरल बुत्तेन्चिनाडु;
जननुतंबगु गदा जनकु संबंध' । मनिन नंदरु मेच्चि; रम्मरुनाडु

## दशरथुनि मिथिलाप्रयाणमु

मोगि वसिष्ठादि सन्मुनुलतो गूड । दगु बंधुराजन्यततुलतो गूड
रमणीय दिव्यांवरमुलतो गूड । विमल मौक्तिक वज्रविततिं गूड
गरिरथभट तुरंगमुलतो गूड । वरमाप्त वरमंत्रिपतुलतो गूड १९८०
विनुत पुण्यांगनाविततितो गूड । ननुपमवैभवंवलर गैसेसि
करमोप्प रथमेक्कि कल्याणमुनकु । नरनाथतिलकुडानन्द मुप्पोंग
गड गेलंकुल गजस्कंधंबुलेक्कि । कोडुकुल मुत्यालगोडुगुल नीड
बरम सम्मदमुन भरत शत्रुघ्नु । लिरुवुरु गोलिचरा नेपुदीपिंप
ग्रंदुगा निंडि मंगळतूर्यकोटु । लंदंद श्रोय महाभूति मेरसि

---

समस्त राजाओं की प्रशंसाएँ प्राप्त कर, सर्वथा असाध्य इन्दुशेखर (शिव) के धनुष को तोड़ डाला। जनक ने शोभा के साथ सीता को, राम को देने का निश्चय किया है। आनन्द से विवाह में (भाग लेने) आने के लिए (निमन्त्रित करने) सुचारु ढंग से इन (मन्त्रियों) को भेजा है। मेरे लिए जनक के साथ सम्बन्ध जननुत (लोकप्रशंसनीय) होगा न ?'। ऐसा कहने पर सब ने (उसका) अनुमोदन किया। उसके दूसरे दिन,

## दशरथ का मिथिला प्रयाण

—वसिष्ठ आदि सन्मुनियों के साथ, योग्य वन्धु (रिश्तेदारों) (और) राजाओं (के समूहों) के साथ, रमणीय दिव्य-अम्बरों, विमल मौक्तिक (और) हीरकआदिरत्न, रथ, सुभटों, एवं तुरंगों के साथ, परम आप्त मन्त्रि-श्रेष्ठों के सहित, । ॥ १९८० ॥

विनुत (श्रेष्ठ) पुण्यांगनाओं (स्त्रियों) को लिए हुए, अनुपम वैभव के साथ सज-धजकर, वड़ी शोभा के साथ रथ पर आरूढ़ नरनाथ-तिलक (राजश्रेष्ठ) (दशरथ) ने (पुत्र के) कल्याण (विवाह) के लिए बड़े आनन्द के साथ मिथिला को प्रस्थान किया। (उनके) समीप (दोनों) पार्श्वों में गजस्कन्धों पर, मोतियों की छत्र-छाया में परम सम्मोद के साथ दोनों पुत्र भरत और शत्रुघ्न, शोभा के साथ चल रहे थे। जहाँ-तहाँ मंगल-तूर्य का विपुलनाद सर्वत्र मुखरित हो रहा था। (वह राजा) महान् विभूति-(ऐश्वर्य) युक्त हो शोभायमान थे। (इस प्रकार) जहाँ-तहाँ ठहरते हुए,

यॆडनॆड विड्डुलनेकवस्तुवुल । नडपिंप मंत्रुलु नाल्गु पैनमुल
जनियॆनु मिथिलकु; जनकुंडु नंत । निनकुलाधिपुनकु नॆदुरुगा वच्चि
कॊनिपोयि वेड्कलु कॊनलॊत्तनपुडु । जनपति कुचितोपचारमुल् सेसि
मुनिवरनिवहंबु मुदमंद नप्पु । डनियॆ महानंदमलर नातनिकि;
'ना कूतु दशरथ नरनाथ! येनु । नी कुमारुनि किच्चि नॆम्मि बॆन्ड्लकिनि
१९९०
निट विल्व बंचिन नीवु विच्चॆसि;। तटुगान नेनु गृतार्थु डनैति;
नी वसिष्ठ महामुनींद्रुडीवाम । देवादिमुनुलु नेतॆन्चुट जेसि
ना कोर्कि सिद्धिंचॆ: ना जन्म मलरॆ;। ना कुलंबतिपावनंबय्यॆ नेडु;
रविकुलोत्तमुलैन राजुलतोडि । यविरळसंबंधमदि नाकु गलिगॆ;
नॆल्लि पॆन्डिलि लग्न; मिष्टुल बिलिचि। तॆल्लंबुगा व्रवर्तिपगवलयु'
ननवुडु दशरथुंडट्लगाकनुचु । ननुरागमॊन्दि यत्यन्तमौ ब्रीति
जनकडमर्चिन सदनराजमुन ।ननुरक्ति वसियिंचॆ; नंत नच्चटिक
गडु ब्रीति रामलक्ष्मणुलतो गूड । नडरि विश्वामित्रुडरुगुदॆन्चुटयु
ननघुंडु दशरथुंडम्महामुनिकि । विनतुडै तग बल्कॆ विनयंबुतोड

मन्त्रियों के अनेक वस्तुओं की व्यवस्था करते रहने पर, चार दिन की यात्रा के बाद (दशरथ) मिथिला पहुँचे। तब जनक इनकुलाधिप (सूर्यवंशी राजा दशरथ) के समक्ष (अगवानी हेतु) आए; अपने साथ ले जाकर बड़े मोद के साथ जनपति का उचित उपचार (आदर-सत्कार) किया। मुनिवर-समुदाय (और) उस (दशरथ) को मुदित करते हुए (तब जनक यों) बोले, 'हे दशरथ-नरनाथ! मैंने अपनी पुत्री को आपके पुत्र को देकर, आनन्द से विवाह करने की बात (तय) कर, ।। १९९० ।।
—आपको यहाँ आमंत्रित किया है, अस्तु आपके पधारने से मैं कृतार्थ हुआ हूँ। इन महामुनीन्द्र वसिष्ठ (तथा) वामदेव आदि मुनियों के (शुभ) आगमन से मेरी इच्छाएँ पूर्ण हो गई हैं। मेरा जन्म सफल हुआ है। आज मेरा कुल (वंश) अतिपावन हुआ। रविकुलोत्तम नरेश के साथ मुझे अविरल सम्बन्ध प्राप्त हुआ है। कल (ही) विवाह का लग्न (मुहूर्त) है। अपने इष्टजनों को बुलाकर, आवश्यक कार्य सम्पन्न कीजिए'। उनके ऐसा कहने पर, दशरथ ने 'तथास्तु' कहकर, अत्यन्त अनुराग और प्रीति के साथ, जनक द्वारा सम्पन्न किए गए सदन-राज (श्रेष्ठ-भवन) में हर्षपूर्वक निवास किया। तब वहाँ अति प्रीति के साथ, राम-लक्ष्मण को साथ लिये हुए अति शोभा से विश्वामित्र पधारे। अनघ दशरथ ने उस महामुनि को प्रणाम कर विनय के साथ (यों) कहा,

'दनरार नी दय धन्युंडनैति । ननघात्म!' यन विनि यक्कौशिकुंडु
। २०००

'अकलंक चरितुंडवैतिवीवधिप ! । सुकृतंबु गाविंचि शुद्धुंडवैति;
रविकुलोत्तमुडैन रामुंडु पुत्रु । डवुट विशेषिंचि यधिकपुण्युडवु;
क्रतुरक्षणार्थमै कडगि राघवुल ।हितबुद्धि नाडु माकिच्चिचति वीवु;
नेम्मदि नुन्नारु नी सुतुल्; वीरि । नेम्मि गन्गोनु'मन्न नृपतिकि वारु
नालोन म्रोक्किन नलरि दीविंचि । यालिंगनमुसेसे ननुरागमेसग:
जनकुंडु ना दिवसंबुन नंत । दन यागकर्ममंतयु नेरवेर्चि
यलरुवेड्डुक निनुडस्त्राद्रि करुग । वोलुपोन्द ना रात्रि पोयिनपिदप
मरुनाडु कल्याणमंटपवेदि । नेरसि मंत्रुलतोड निंड गोल्वुंडि
यिम्मुल दन पुरोहितु शतानंदु । सम्मदंबुन जूचि जनकुंडु वलिके:

### ऊर्मिळादुल विवाह यत्नमु

'ननघात्म! ना तम्मुडगु कुशध्वजुडु । गनुगोनवलयु नी कल्याण; मतडु
२०१०

---

'हे अनघात्म ! तुम्हारी कृपा से मैं धन्य हो गया हूँ'। यह सुनकर कौशिक (यों बोले), ॥ २००० ॥

—'हे अधिप ! तुम अकलंक-चरित्रवान् हुए हो। सुकृत (पुण्य) करके शुद्ध (पवित्र) हो गए हो। रविकुलोत्तम राम के (तुम्हारे) पुत्र होने के कारण, विशेष रूप से तुम अति पुण्यवान् बन गए हो। उस दिन यज्ञ-रक्षा के लिए तुमने सुन्दर मन से राघवों (राम-लक्ष्मण) को हमें दिया था। (देखो ! आज) तुम्हारे पुत्र सकुशल है। इन्हें आनन्द से देखो'। ऐसा कह रहे थे कि इतने में (राम-लक्ष्मण) दोनों ने नृपति को प्रणाम किया। (तब राजा ने आशीर्वाद देकर) अनुराग के उमड़ने पर, बड़े स्नेह से उन्हें गले से लगा लिया। उस दिन जनक ने अपना समस्त यज्ञ-कर्म सम्पन्न किया। सूर्य के अस्ताद्रि जाने के वाद बड़े आनन्द के साथ वह रात विताई। दूसरे दिन कल्याण-मंडप की वेदी तैयार कराई, मन्त्रियों के संग विराजमान हुए, आनन्द के साथ अपने पुरोहित शतानन्द को देखकर बोले—

### ऊर्मिला आदियों का विवाह-प्रयत्न

—'हे अनघात्म ! मेरे अनुज कुशध्वज को यह विवाह देखना चाहिए (उसे यहाँ उपस्थित रहना चाहिए)। वह, ॥ २०१० ॥

दिरमुगा निक्षुमतीतीरभूमि ।बौरि नौप्पु सांकाश्यपुरिनुन्नवाड्डु;
अतनि 'दोड्तेर नी वरुगु' मनंग । नतिजवाश्वमुलतो नमरु तेरेक्कि ।
यतिवेगमुग नेगि या कुशध्वजुनि । नतुलितंबुग गनि यर्थिमै जेप्पि
'जनकपुत्रिकि नेडु जननाथवर्य !। मनुवंशचन्द्रुडौ मन रामुनकुनु
घनमुग बेन्डिलयौ गड्डवेड्क तोड;। जनकुंडु यत्नंबु जरुपंग गोरि
पति निन्नु दोड्तेर बनिचें नन्निपुडु । सतुलतो हितुलतो सकलसैन्ययुति
गदलुद मिप्पुडे घनत मिथिलकु । पद' मनि चेप्पिन बरग नंदरुनु
दनरारु वेडुक दग रथंबेक्कि । तनयाद्वयमुतोड दा नेगुदेन्चि
यनघमानसुडु शतानंदुनकु । जनकभूविभुनकु सद्भक्ति म्रौविक
येलमि नम्मानवाधीशु सम्मतिनि । नलुवौप्प सिंहासनमुन मूचुंडे; २०२०
नंत सुदामनुंडनुमंत्रि जनकु । डेन्तयु मुदमुन नीक्षिंचि 'नीवु
सनि वसिष्ठुनितोड सचिवुलतोड । दनयुलतो गूड दशरथेश्वरुनि
वेरवार दोड्कौनि वेग र'म्मनिन । नरिगि यातड्डु प्रीति नम्महीपतिकि
विनयंबुतो म्रौक्कि 'वेड्कतो नन्नु । जनकुडु पुत्तेन्चें जनलोकनाथ !

---

—(वह) इक्षुमती के तीर पर स्थिरता के साथ अत्यन्त शोभावान् सांकाश्यपुरी में है। उसे लिवा लाने के लिए आप जाइए'। (ऐसा) कहने पर, अति जवाश्व (तेज भागनेवाले घोड़े) से जुड़े रथ पर बैठकर, अति वेग से जाकर उस कुशध्वज को अनुपम रूप से देखकर, बड़ी इच्छा से (यों) कहा, 'हे जननाथवर ! जनक पुत्री का भानुवंशचन्द्र राम के साथ बड़े आनन्द और वैभव के साथ विवाह होगा। (तदर्थ) यत्न करने के लिए ज़रूरी समझकर राजा जनक ने तुम्हें लिवा लाने के लिए मुझे इस समय भेजा है। सतियों (पत्नियों), हितू-जनों, समस्त सेनाओं के साथ अभी प्रयाण करो, वैभव के साथ मिथिला चलो'। ऐसा कहने पर, अति आनन्द के साथ, सभी लोगों को साथ लिए, योग्य रथों पर चढ़कर, दो कन्याओं को लिये हुए, शोभायुक्त उस अनघमानस शतानन्द ने स्वयं पधारकर महाराज को सद्भक्ति के साथ प्रणाम किया, उस मानवाधीश की सप्रेम सम्मति पाकर, उपयुक्त सुन्दर सिंहासन पर विराजमान हुआ। ॥ २०२० ॥

तब सुदामन नामक मन्त्री को अत्यन्त मोद से देखकर जनक बोले, 'आप जाकर, वसिष्ठ आदि मुनियों, सचिवों (मन्त्री) और पुत्रों के सहित दशरथेश्वर को, सादर शीघ्र लिवा लाइए'। (ऐसा) कहने पर वे गए और उस महीपति (दशरथ) को प्रीति और विनय के साथ प्रणाम किया और बोले, 'हे जनलोकनाथ ! मुझे जनक ने प्रेम से (आपकी सेवा में)

मी युपाध्यायुलु मी तनूभवुलु ।मी यमात्युलु मीरु मेंड्रसिरावलयु'
ननिन ना दशरथुंडंदरतोड । जनि सुखासीनुडै जनकुतो ननियें:
'वरग वसिष्ठुंडु परमदेवतयु । गुरुवु नी यिक्ष्वाकु कुलमुन कॆल्ल:
सर्वज्ञुडगुट नी संयमीश्वरुडु । सर्वकार्यमुलकु जालु मा' कनिन
नप्पुडु दशरथु नन्वयक्रममु ।जॆप्प भाविंचि वसिष्ठुडिट्लनियें;

**दशरथुनि वंशक्रममु**

'नरनाथ! विनु, निर्गुण ब्रह्ममैन । हरि सगुणैकलीलाकृति दाल्चि २०३०
निजलीलकै नाभिनीरजंबंदु । नजुनि गल्पिपग हरिकजुडोंदवें:
भूमीश ! ब्रह्मकु बुट्टे मरीचि; ।या मरीचिकि बुट्टे नवनि गश्यपुडु;
नतनि कर्कुडु सुतु; डा जगदाप्त । मतिकि वैवस्वतमनुवु जन्मिचें;
नतनिकि निक्ष्वाकुडनु राजरत्न । मतनिकि गुक्षियौ नात्मसंभवुडु
कुक्षियन् भूनाथु कॊडुकु विकुक्षि;। यक्षतात्मुडु वाणुडतनि नंदनुडु
नतनिकि ननरण्यु; डतनिकि वृथुडु;। चतुरमानसुडु द्रिशंकुडातनिकि;

भेजा है । आपके उपाध्याय (गुरु), आपके तनूभव, आपके अमात्य (मन्त्री), इनसे सुशोभित होकर आप (विवाह-मण्डप में) पधारे'। (ऐसा) कहने पर, वह दशरथ, सबके साथ चलकर, सुख से आसन पर बैठकर, जनक से (यों) बोले, 'इस समस्त इक्ष्वाकुकुल के लिए वसिष्ठ परमदेवता और गुरु हैं। सर्वज्ञ होने के कारण ये संयमीश्वर (हमारे) सर्वकार्यों को कराने में दक्ष हैं'। ऐसा कहने पर, दशरथ के अन्वय-(वंश) क्रम को कहने का विचार कर वसिष्ठ (यों) बोले—

**दशरथ का वंशक्रम**

—'हे नरनाथ! सुनो, निर्गुण ब्रह्म ने सगुण लीला (मय) आकृति 'हरि रूप' को धारणकर, ।। २०३० ।।

—अपनी लीला के लिए नाभि-नीरज (नाभि-कमल) में अज (ब्रह्मा) की सृष्टि की। इस प्रकार हरि के अज (ब्रह्मा) पैदा हुए। हे भूमीश! ब्रह्मा के मरीचि पैदा हुए। उस मरीचि के (इस) अवनी पर कश्यप पैदा हुए। उसके पुत्र अर्क (सूर्य) हुए। उस जगदाप्तमति वाले (सूर्य) के वैवस्वतमनु उत्पन्न हुए। उनके इक्ष्वाकु नामक राजरत्न (और) उनके कुक्षि नामक आत्मसम्भव (पुत्र) जन्मे। कुक्षि नामक भूनाथ के पुत्र विकुक्षि हुए। निर्मल आत्मावाले विकुक्षि के पुत्र वाण

नतनिकि दनयुंडु ना हरिश्चंद्रु; । डतनिकि लोहितुंडनु राजवर्यु;
डतनिकि धुंधुमारावनीनाथु; ।डतनिकि युवनाश्वुडनु नरेश्वरुडु;

युवनाश्वुनि वृत्तान्तमु

नतनिकि ब्रियभार्य लतिरूपवतुलु; । सतुलिद्दरकु बुत्रसंततिलेमि
नंतट ना राजु नखिल सन्मुनुल । संतति कोरकुनै सरग रप्पिंचि
२०४०
यामहात्मुलकुनु नर्घ्यपाद्यमुलु ।प्रेमतो दग निच्चि प्रियवाक्यमुलनु
'घनुलार! नन्नुनु गरुणिंचि मीरु । दनयुल नाकुनु दयसेयवलयु'
ननि विन्नविंचिन ना राजुनकुनु ।ननुवोन्द नम्मुनुलपुडिट्टुलनिरि:
'ऐंद्रयागमु सेयु मवनीश! भक्ति । सांद्रंबुगा; बुत्रसंतति गलुगु'
नन जन्नमुन कप्पुडखिलवस्तुवुल । ननुवोन्द देप्पिंचे ना क्षणंबुननु:
नैंद्रयागंबनु ना मखंबपुडु । सांद्रानुमोदुलै संयमीश्वरुलु
पुत्रलाभंबुकै पोलुपोन्द नंत । चित्रयज्ञमु दारु सेयंग नंदु
जलमुलु मंत्रिंचि जलकुंभमुलनु । नलरार नियतिचे नट्टु दाचियुंड

---

हुए। उसके अनरण्य (और) उसके पृथु (और) उसके चतुरमानस त्रिशंकु हुए। उसके पुत्र हरिश्चन्द्र (और) उसके लोहित नामक राजवर हुए। उसके धुन्धुमार नामक अवनीनाथ (और) उसके युवनाश्व नामक नरेश्वर हुए।

युवनाश्व का वृत्तान्त

—उस (युवनाश्व) की दोनों प्रिय पत्नियाँ अतिरूपवान् थीं। दोनों की पुत्रसन्तति नही हुई। उस राजा ने सन्तान (प्राप्ति) के लिए अखिल सन्मुनियों को शीघ्र बुलवाया; ।। २०४० ।।
—(और) उन महात्माओं को प्रेम से, उचित रूप से अर्घ्य-पाद्य देकर (यों) वोले, 'हे महात्माओ! मुझपर कृपाकर आपको मुझे पुत्र प्रदान करने चाहिए'। ऐसा निवेदन करने पर, उस राजा (के मन) की अनुकूलता के अनुरूप उन मुनियों ने तव (यों) कहा, 'हे अवनीश! भक्तिपूर्वक तुम ऐन्द्रयाग करो। तुम्हारे पुत्र-सन्तति होगी'। (ऐसा) कहने पर (राजा ने) यज्ञ के लिए (आवश्यक) सभी वस्तुओं को मनोरम रूप से उसी क्षण मँगवाया। तव संयमीश्वरों ने सहर्ष ऐन्द्रयाग नामक उस मख (यज्ञ) को पुत्रलाभ के लिए आरम्भ किया। तव सुघड़ाई से स्वयं चित्रयज्ञ किया। उसमें जल को अभिमन्त्रित कर जलकुम्भों को (मुनियों

धरणीशुडाराति दप्पितो नंत। मरपोन्दि या यज्ञमंदिरमंदु
गलशंबुलो नीळ्ळु ग्रक्कुन द्राव। जलहीनमगु कलशंबुनु जूचि २०५०
'येवरु द्राविरि जलं? बेंटु पोये?' ननुचु। ग्रविमलात्मुलु वारु भावनिरीक्ष
नरसि या नृपतिये या नीरु द्रावु। टेरिगि चोद्यंबंदि यिदि देवमाय
यनि चूचुचुंडग ना नृपालकुडु। घनमगु गर्भंबु गडुवेग दाल्चें
गर्भमंतट वडिकडुजोद्यमलर। नर्भकुंडुदयिचें; ना राजु चच्चें;
गडगुचु ऋषुलेल्ल गडुदु:खमंदि। सडलनि यम्मंत्रसामर्थ्यमुलनु
वनिवडि युवनाश्वु ब्रतिकिंचि; रंत। ननुपमशुभमूर्तिये युंडेनतडु;
वरुस तोडुत जक्रवर्ति चिह्नंबु। लरुदार नुंडेडि या पुत्रु जूचि
यितडेडुदीवुलु नेलुनटंचु। जतुरत ऋपुलेल्ल संतोपपडिरि:
अल युवनाश्वुंडु ना मौनिजनुल। केलमितो धनरासुलिच्चिन जनिरि;
तल्लिये लेनिकतंवुन वालु। डल्लन नाकोनि यट नेड्चुचुंड २०६०
वरुस नायिद्रुंडु वच्चि ता नप्पु। डरयंग ना शिशुवाक्रलिदीर
वेनुपोन्दगा नोर वेनुव्रेलु वेग। नुनिचिन नमृतंवु नोय्यन द्राव

---

ने) मनोहरता से नियमपूर्वक वहाँ (यज्ञशाला में एक ओर) छिपाकर रख दिया। उस रात को प्यास के मारे राजा (युवनाश्व) भूल से उस यज्ञमन्दिर में रखे कलश के अभिमंत्रित जल को झट से पी गए। (दूसरे दिन) जल-रहित कलशों को देखकर, ॥ २०५० ॥

—'किसने जल पिया? (जल) किधर गया?' ऐसा कहते हुए, उन प्रविमल-आत्मा वाले मुनियों ने ध्यानपूर्वक विचार किया तो उन्हें विदित हो गया कि स्वयं नृपति ही इस जल को पी गए हैं, इसे दैव-माया मानकर देखते रहे कि नरनाथ ने वड़ी शीघ्रता से गर्भ-धारण किया। अति आश्चर्यप्रद रूप से उस गर्भ से तव एक अर्भक (शिशु) पैदा हुआ (और) राजा मर गया। (तव) सभी ऋषि अत्यन्त दुखी हुए (और) सुदृढ मन्त्र-सामर्थ्य से यत्न करके युवनाश्व को फिर जीवित कर दिया। तव वह (राजा पुनः) अनुपम शुभमूर्ति (युक्त) हो गया। क्रम से, आश्चर्य-जनक रूप से चक्रवर्ति के चिह्नों से युक्त उस पुत्र को देखकर, सभी ऋषि-प्रवीण यह जानकर प्रसन्न हुए कि यह सप्तद्वीपों पर शासन करेगा। तव युवनाश्व के आनन्द से अतुल धन-राशि देने पर वे मुनिगण विदा हो गये। माता के न होने पर वालक भूख के मारे रोने लगा। ॥२०६०॥

तव इन्द्र स्वयं आये और मनोज्ञता से (शिशु के) मुख में शीघ्रता से (अपना) अंगूठा दे दिया, अमृत का पान करने से तुरन्त शिशु की

सुध ग्रोलुटयुजेसि शुभयुतु पेरु । बुधुलतो मांधात भूमीशुडनुचु
नतनिकि नामधेयंबट्टु चेसि । यतिवेगमुन बोये ना बिडौजुंडु;
अंत ना मांधात यल पूर्णचंद्रु । नंतटि प्रभतोड नतिशयिल्लुचुनु
रूढिगा यौवनारूढुडै यंत । गाढ शौर्यस्फूर्ति गड्ु देजरिल्लि
रावणादुल बहुरणमुल गॅलिचि । भूवलयंबेल्ल बॊन्दुगा नेलि
विष्णुनिभक्तुडै वेलसि यागमुलु । जिष्णुबलंबुन जेयुचुनुंडे;
ना राजुनकु विमलांगि यन् सतिकि । भूरितेजोयुतुलु पुत्ररत्नमुलु
नरयंग मुचुकुंदु डा सुसंधियुनु ।दरुणुलेबंड्रु नु दग जनयिप २०७०
सुदतुल ब्रायंबु सौरिदि वच्चिननु । मुदमुन सौभरि मुनिपति किच्चे;
नतिवल कग्रजुडगु मुचुकुंदु । डतिवेड्क हरिभक्तुडै येगें दिविकि
नातनि सोदरुंडा सुसंधियुनु । नाततपुण्यात्मुडै भुविनेले,
नतनिकि ध्रुवसंधि यनुराजु पुट्टे । । नतडु प्रसेनजित्तनु राजु गनिये;
दॊरय ब्रसेनजित्तुकु भरतुंडु । नरय ना भरतुनकसितुंडु वुट्टे;

---

भूख मिट गई। सुधा का पान करने से (उस) शुभलक्षण (वाले बालक) का, बुधजनों (की सलाह) से मान्धाता भूमीश नाम रखकर, वह बिडौज (इन्द्र) (इन्द्रलोक को) शीघ्र चले गए। तब वह मान्धाता भी पूर्णचन्द्र के समान प्रभा से युक्त हो (नित्य) बढ़ने लगा। यौवन पर आरूढ़ होते ही, प्रगाढ़ शौर्य-स्फूर्ति-सम्पन्न (मान्धाता), रावण आदियों को अनेक युद्धों में जीतकर, समस्त भूमण्डल पर सुन्दरता से शासन करने लगा। विष्णु की भक्ति और जिष्णु (इन्द्र) के बल से उन्होंने (अनेक) यज्ञ किये। उस राजा के विमलांगी नामक पत्नी से अति तेजस्वी पुत्ररत्न मुचुकुन्द (और) सुसन्धि (तथा) पचास पुत्रियाँ उचित रूप से उत्पन्न हुई। ॥ २०७० ॥

पुत्रियों के क्रम से वयस्क (सयानी) होने पर, प्रसन्नता के साथ उन्हें सौभरि नामक मुनिपति को (ब्याह) दिया। उन पुत्रियों के अग्रज मुचुकुन्द अति आनन्द से हरिभक्त हो (स्वर्ग को) सिधार गए। उनके सहोदर सुसन्धि ने अति पुण्यात्मा होकर पृथ्वी पर शासन किया। उसके ध्रुवसन्धि नामक राजा पैदा हुआ, उसने प्रसेनजित नामक राजा को जन्म दिया। प्रसेनजित के भरत हुआ, उस भरत के असित उत्पन्न हुए। उसके राज्य करते समय, हैहयवंश के नारंग, शशिबिन्दु नामक अतुल पराक्रमशाली, दारुण आकारवाले (और) तालजंघाओं वाले शत्रुओं ने मिलकर अनुपम रूप से अतिघोर युद्ध किया (और) उसका (असित का)

नतडु राज्यमु सेय नातनि शत्रु । लतुलपराक्रमुलैन हैहयुलु
दारुणाकारुलु दाळजंघुलुनु । नारंग शशिबिंदु लनुवारु गूडि
यतिघोरयुद्धंबु नतुलत जेसि ।यतनि ना यनिलोन हतु जेसि चनिरि;
अंत नातनि सतुलतिदुःखमंदि । मंत्रुल राज्यंबु मरि दीर्प नुनिचि
मेलिमि नुंडिरि; मेलतलिद्दरनु । गाळिंदि यनु सति गर्भमैयुंडे; २०८०
मेलौर्वलेक या मेलतलंदन्य । सालंग सवति मच्चरमुन जेसि
गर्भिणियै युन्न काळिंदि कपुडु । गर्भंबु जेरुप नोक्कट विचारिंचि
योर्वक विषमु प्रयोगिंचे; नंत । ना विषमुन गर्भमट वीडिपडक
ता वेगि वेदनदल्लडंबंदि । या वनितयु दुपाराद्रिकि नरिगि
च्यवनुनि गांचि या संयमींद्रुनकु । नविरळभक्तितो नल्लन म्रोक्कि
तनडु वृत्तांतंबु दग विन्नविप । विनियु ना पुत्रिवि वेरवकुमनुचु
वोन्दार गरुणतो बुवोडि नेत्ति । कंदुवदृष्टिनि कडगि लो जूचि
'प्रतिपक्ष दमनुंडु परमधार्मिकुडु । नतुलतेजुंडु महात्मुंडु नगुचु
वरकीर्तिवंतुंडु वंशवर्धनुडु । परमरूपंबुन भासिल्लुवाडु
बोगडोन्द गरमुतो बुत्रुंडु नीकु । नगुगाक गाळिंदि !' यनुचु दीविप
२०९०

---

उस युद्ध में वधकर चले गए। तब उसकी दोनों पत्नियाँ अति दुखी हुईं। (उसके बाद) मन्त्रियों पर राज्य (भार) रख शान्ति से जीवन विताती रहीं। उन दोनों नारियों में कालिन्दी नामक रानी गर्भवती थी। ॥ २०८० ॥

सौतियाडाह के कारण दूसरी (रानी) से यह सहा नहीं गया। जब कालिन्दी गर्भवती थी, तब उस गर्भ को हानि पहुँचाने का एक उपाय सोचकर, विष का प्रयोग किया। तब उस विष के कारण गर्भपात न होकर, अति वेदना से व्याकुल होकर, वह वनिता तुपाराद्रि (हिमालय) को गई। (वहाँ) च्यवन ऋषि का दर्शनकर, उस संयमीन्द्र को अविरल-भक्ति से प्रणाम किया (और) उचित रूप से अपना वृत्तान्त कह सुनाया। सुनकर 'मेरी पुत्री हो, डरो मत' कहते हुए, (मुनि ने) स्नेह और करुणा से उस लतांगी को उठाया। वात्सल्य दृष्टि से अन्तरंग (सारी कथा) को जानकर, यह कहकर आसीसा कि 'हे कालिन्दी! शत्रुदमन, परम धार्मिक, अतुल तेजोयुक्त, महात्मा, वरकीर्तिवान्, वंशवर्द्धन, परमरूपवान्, अति प्रशंसनीय पुत्र तुम्हें होगा'। ॥ २०९० ॥

वलगोनि यम्मुनीश्वरुनकु म्रोक्कि । यॆलमितो दनयिंटि केगि या युवति
यतिमुदंबुन नुन्न ना शुभांगिकिनि । सुतुडुदयिंचॆनु शुभमुहूर्तमुन;
गरमॊप्प बुत्रुनि गाँचि कालिंदि । गरमुतो मुदमंदॆ गड्डु संभ्रममुन;
नातंडु शत्रुल नणचि राज्यंबु । चेतोमुदंबुन जेयुचुनुंडु
सततंबु विलसिल्लॆ सगरुडन् पेर, । नतनिकि दनुजन्मुडसमंजसुंडु;
नतनिकि सुतुडय्यॆ नंशुमदाख्यु; । डतनि पुत्रुडु दिलीपावनिनाथु;
डतनिकुन्नतपुण्युडगु भगीरथुडु; । सुतुडातनिकि गकुत्स्थुंडनु राजु;
नतनिसूनुडु रघुवनु महीपालु; । डतनि पुत्रुडु पुरुषादुडन् राजु;
गमनीयसितकीर्ति कल्माषपादु; ।डमर शंखणुडय्यॆ नतनिकि; कातनिकि
सुतुडु सुदर्शन क्षोणीतलेशु; । डतनि तनूजन्मुडग्निवर्णुडु; २१००
नतनिकि शीघ्रगुं; डतनिकिमरुवु।सुतु; डातनिकि ब्रशुश्रुकुडु; नातनिकि
सुतुडय्यॆ नंबरीषुंडनु राजु; । सुतुडातनिकि जनस्तुत्युंडु नहुषु;
डतनिकि सुतुडु ययाति यन् मेटि; । यतनिकि नाभागु: डातनिकजुडु;
नतनिकि नतिरथुंडगु दशरथुडु । सुतुडय्यॆ; सफलनिस्तुलमनोरथुडु
रामुडीदशरथराजु तनूजु; । डेमनि वर्णितु ने निंक नतनि?
नितनिकि नी कूतु नी गंटि; वीवु। कृतकृत्युडवु; शुभांकितमय्यॆ गुलमु'

---

प्रदक्षिणाकर, उस मुनीश्वर को प्रणामकर, प्रसन्नता से वह युवती अपने घर गई। अति मोद के साथ रहनेवाली उस शुभांगी के एक शुभ-मुहूर्त में पुत्रोदय हुआ। अति शोभायुक्त पुत्र को देखकर कालिन्दी बड़े सम्भ्रम के साथ अत्यन्त प्रसन्न हुई। वह (पुत्र सयाना होने पर) शत्रुओं का दमन कर आनन्द के साथ राज्य करने लगा। सगर के नाम से वह शोभायमान हुआ। उसके पुत्र असमंजस (और) उसके अंशुमदाख्य (अंशुमान) पुत्र हुआ जिसका पुत्र भूनाथ दिलीप हुआ। उसके उन्नतपुण्यवान् भगीरथ हुआ। उसके ककुत्स्थ नामक पुत्र हुआ। उसका पुत्र रघु नामक महीपाल था। उसका पुत्र पुरुषाद (नामक) राजा था। उसका कमनीय सितकीर्तिवाला कल्माषपाद हुआ। उसके शंखण हुआ, जिसके पुत्र सुदर्शन का क्षोणीतलेश (और) उसका पुत्र अग्निवर्ण था। ॥ २१०० ॥

उसका शीघ्रग हुआ, उसका पुत्र मरु था। उसका प्रशुश्रुक हुआ। अम्बरीष नामक राजा उसका पुत्र हुआ। उसका (पुत्र) लोकवन्दित नहुष हुआ। उसका पुत्र ययाति नामक वीरश्रेष्ठ था। उसका आभाग (और) उसका अज हुआ। उसका पुत्र अतिरथ हो दशरथ अति सफल-मनोरथ हुए। ये राम इसी राजा दशरथ के तनूज हैं। अब मैं

ननि यिट्लु रघुवंशमभिनुति सेय । विनि शतानंदुंडु विमलमानसुंड्
संतोषमुन बॊन्दि समयज्ञुडगुचु । वंतंबु मॆरसि शुंभद्वाक्य सरणि
जनकानुमति सभासदुलॆल्ल विनग । मुनि वसिष्ठुनि जूचि मुदमॊप्प बलिकॆ:
'मुनिनाथ ! मी चेत मुदमार विंटि । मनघात्मु दशरथुनन्वयक्रममु
२११०
सन्नुतिकॆक्कु नी जनकुनन्वयमु । सॆन्नॊन्द मी कॆनु जॆप्पॆद विनुडु

### जनकुनि वंशक्रममु

सद्विजपरमहंस प्रतिपाद्यु । डद्वितीय ब्रह्मैन यच्युतुनि
नाभिसरोजंबुननु ब्रह्मवुट्टॆ; । ना भूतनिर्मात यगु धात वलन
बुट्टॆ मरीचि; या पुण्य वर्तनुनि । पट्टियै कश्यपब्रह्म जनिंचॆ:
नतनिकि दिननाथुडात्मजुंडय्यॆ; । मतिमंतुडतनिकि मनुवु जन्मिंचॆ;
नम्मनु वच्युतध्यानकालमुन । दुम्मग वैवस्वतुनि तुम्मु वलन
निर्मलाचारुड्डु नीतिकोविदुड्डु । धर्मशीलुंडु नुत्तमगुणान्वितुड्डु

---

इसका अधिक क्या वर्णन करूँ ? इसे अपनी पुत्री देने के योग्य बने हो। तुम कृतकृत्य हुए हो। तुम्हारा कुल (इससे) शुभांकित हो गया है'। इस प्रकार (वसिष्ठ) के रघुवंश की अभिनुति करते सुनकर, विमलमानस शतानन्द प्रसन्न हुए। समयज्ञ होने से, स्पर्धा से चमककर, अतिशय वाक्यों की पद्धति में, जनक की अनुमति से, मुनि वसिष्ठ को देखकर, बड़े आनन्द से वे (शतानन्द) यों बोले, जिसे सभी सभासद सुन रहे थे— 'हे मुनिनाथ ! तुम्हारे मुख से अनघात्म दशरथ के अन्वयक्रम को हमने बड़े आनन्द से सुना। ॥ २११० ॥

—प्रशंसनीय इस जनक के चारु अन्वय (वंशावली) के बारे में अब मैं सुनाऊँगा।

### जनक का वंशक्रम

—'सद्विजों (और) परमहंसों (मुक्त-आत्माओं) के द्वारा प्रतिपादित अद्वितीय ब्रह्म अच्युत के नाभिसरोज में ब्रह्मा पैदा हुए। (पंच) भूतों के निर्माता उस धाता (ब्रह्मा) के मरीचि पैदा हुए। उस पुण्यवर्तन (मरीचि) के पुत्र कश्यपब्रह्म पैदा हुए। उनके आत्मज दिननाथ, और मतिमान दिननाथ के मनु (वैवस्वत) पैदा हुए। अच्युत का ध्यान करते समय मनु ने छींका तो उस वैवस्वत की छींक से निर्मल आचारवान्, नीतिकोविद, धर्मशील, उत्तम गुणान्वित, विमल मूर्तिवान्, त्रिलोकों में

विमलमूर्ति त्रिलोकविश्रुतकीर्ति । निम यनु राजु मानिततेजुडोप्पे;
ततनि पुत्रुडु मिथिः यतनिकि जनकु । डतनिकुदावसुं; डम्महीजानि
तनयुंडु नंदिवर्धनुडु; सुकेतु । डनु विभुडतनिकि; नम्महात्मुनकु २१२०
राजर्षि यगु देवरातुडेल्लेंडल । राजिल्ले; मरि बृहद्रथुडु दत्सुतुडु;
ततनिकि नंदनुडु महावीरु; डतनि । सुतुडय्ये सुधृतिः या सुधृतिकि दृष्ट
केतु डातनिकुरुकीर्ति हर्यश्वु । डातनिकिनि मरुं; डामरुनकु
सुतुडु प्रतींधकक्षोणीशु; डतनि । सुतुडु कीर्तिरथुंडु; सुतुडाविभुनकु
देवमीढुंडु; तदीयुडौविबुधु; । डा विबधुनि पुत्रुडगु महीध्रुनकु
गीर्तिरातुडुः वानिकिनि महारोमु । डार्तिदूरुडुः वानि का स्वर्णरोमुः
डा स्वर्णरोमुंडु ह्रस्वरोमाख्यु । भास्वरगुणशालि बडसेः नातनिकि
जनकभूपाल कुशध्वजुल् वीरु । जनियिंचिरिरुवुरु सौजन्यधनुलुः
जनकुडंतट महीजनुल बालिप । गनि योक्कनाडु सांकाश्यभूविभुडु
धन्य विक्रमुडु सुधन्वुडन्वाडु । सैन्यसमेतुडै चनुदेन्चि मिथिल २१३०
सीतासमेतंबु शिवुनि विल्लडुग । दूत वुत्तेन्चिन द्रोपिंचे वेंडल
बैवच्चि हरुनि चापंबु सीतयुनु । गावलेननि घोरकलहंबु जेय

---

विश्रुत कीर्तिमान, मानित तेज (मान्य तेजोयुक्त) निमि नामक राजा उत्पन्न हुआ। उसका पुत्र मिथि था। उसके जनक (और) उसके उदावस हुए। उस राजा का पुत्र नन्दिवर्द्धन हुआ। उसके सुकेतु नामक विभु (राजा) हुआ। उस महात्मा के ॥ २१२० ॥

—राजर्षि देवरात हुए। उनके पुत्र बृहद्रथ थे। उसके पुत्र महावीर, उसके पुत्र सुधृति, जिसके पुत्र धृष्टकेतु हुए। उसके महान् कीर्तिसम्पन्न हर्यश्व हुआ। उसके मरु (और) उस मरु के पुत्र राजा प्रतीन्धक हुआ। उसका पुत्र कीर्तिरथ (और) उस राजा के देवमीढ (और) उसके विबुध, उस विबुध के पुत्र महीध्र के कीर्तिरात, उसके दुःख को दूर करनेवाला महारोम, (और) उसके स्वर्णरोम हुआ। उस स्वर्णरोम ने ह्रस्वरोम नामक तेजोवान्-गुणशाली पुत्र को प्राप्त किया। उस (ह्रस्वरोम) के राजा जनक (और) कुशध्वज नामक दो (पुत्र) पैदा हुए। ये दोनों सौजन्य की मूर्ति हैं। जब जनक (प्रजा पर) राज्य कर रहे थे, उसे देख, एक दिन सांकाश्य-नरेश सुधन्व जो धन्यविक्रम वाला था, सेना सहित मिथिला आया, ॥ २१३० ॥

—(और) सीता सहित शिवधनुष को प्राप्त करने के लिए (जनक के पास) दूत भेजा। उसे (जनक ने) विमुख कर दिया। (इस उपेक्षा पर)

जनकुंडु संगरस्थलि वानिगूल्चि । तन तम्मु बून्चे नद्धरणिकि; नंत निमिवंशमुन बुट्टु नृपतुलंदरुनु । समधिकयोग विज्ञानसंप्रदल चिरजीवुलटुगान जेच्चेर वीरि । तरमुनु गॊन्चेमै तगुनु लॆक्क' कनि जनकुनि वंशंबु सद्वर्तनंबु । गॊनियाडि, या सीतगुणमुलु वॊगडि विशद प्रतापुनि विमलभाषणुनि । दशरथु गनुगॊनि 'दशरथाधीश नी तनूजुनि रामु नित्याभिरामु ।सीत तोडुत बॆन्ड्लि सेलुवॊप्प जेसि यलघुकीर्तुल वॊन्दु' मनु शतानंदु । पलुकुल दशरथपति युत्सहिंचि २१४०

घनुनि वसिष्ठुनि गाधिनंदनुनि ।गनुगॊनि वारितो गडुवेड्क वलिकॆ: 'जारु विचारु नी जनक भूविभुनि । मीरडुगुंडु सौमित्रकूर्मिळनु ब्रकट गुणोत्तरुल् भरतशत्रुघ्नु । लकु गुशध्वजनृपालकुनि कूतुलनु' नन वारु जनकुन कत्तॆरंगॆल्ल ।विनुपिंचि यनुमति वेड्कतो वडसि जनकुनि वाक्यमुल् सकलंबु वेड्क । दनरार जॆप्पि रा दशरथुतोड;

---

उसने (सुधन्व ने) चढ़ाई की (और) शिवधनुष तथा सीता के लिए घोर युद्ध किया। जनक ने (युद्धभूमि) में उसको (मार) गिराया, (और) उस धरणी (सांकाश्य भूमि) पर अपने भाई को राजा वनाया। तव से जनक से लेकर, उस वंशजात सभी राजाओं के लिए धरती पर 'जनक' नाम ही प्रशस्त (श्रेष्ठ) माना गया। इस प्रकार निमि वंश में उत्पन्न सभी नृपति समधिक विज्ञान-योग-सम्पत्ति से युक्त और चिरजीवी होते रहे हैं। अतः इनकी पीढ़ियों की गणना कहाँ तक सम्भव है—'। इस प्रकार जनक के वंश, उनके सदाचरण (आदि) की प्रशंसा कर, सीता के गुणों की सराहना की (और) विशद प्रताप (तथा) विमलभाषी दशरथ को सम्बोधित कर (शतानन्द ने) इस प्रकार कहा—'हे दशरथाधीश! अपने आत्मज नित्याभिराम राम का सीता के साथ मनोहरता से विवाह करके विशद कीर्ति को प्राप्त करो'। शतानन्द की इन वातों से राजा दशरथ उत्साह से, ॥ २१४० ॥

—महान् वसिष्ठ (तथा) गाधिनन्दन को देख, वड़े आनन्द से उनसे (यों) वोले—'आप चारु विचारशील महाराज जनक से निवेदन करें कि सौमित्र (लक्ष्मण) से ऊर्मिला (और) गुणों में श्रेष्ठ भरत-शत्रुघ्न से कुशध्वज नृपाल की पुत्रियों को व्याह दें। (ऐसा) कहने पर उन्होंने वह समस्त विषय जनक को कह सुनाया (और) सानन्द उसकी अनुमति प्राप्त करके, जनक के समस्त वाक्यों को (अर्थात् स्वीकृति को), आनन्द से उल्लसित दशरथ को कह सुनाया। अनुराग से आलोड़ित राजा जनक ने, दूसरे

ननुराग मुप्पोंग्ग ना मरुनाडु । घनशुभग्रहदृष्टि गलुगुट जेसि
पनिवडि युत्तर फल्गुनियंदु । जनकुंडु लग्ननिश्चयमु सेयिंचि

### पुरालंकारमु

पुरमुनु दन यंतिपुरमु गैसेय । बरिचारकुल वेग वंचिन वारु
गंधकस्तूरिकाकलितांबुपूर । गंधिलसकलमार्गधरांगणंबु
चीनिचीनांबर श्रेणीवितान । नानामणितोरण ध्वजांचितमु २१५०
फलभारनम्ररंभास्तंभपूग । कलित प्रतिद्वारकक्ष्यातरंबु
सांकवलिप्तविस्तारवितर्थि । कांकितरंगवल्लयादि शोभितमु
मणिशातकुंभ कुंभवितर्कितार्क । गणसौधगोपुरोत्करशिरोग्रंबु
दीपित माणिक्य दीप सांब्राणि । धूप पुष्पकलाप धूर्वहापणमु
नै पुरमेल्लँड नलर गैसेसि । नैपुणि मेंऽसि यंतःपुरंवंत
गरमोप्प गैसेसि 'कल्याणवेदि । विरचिंपु' डन शिल्पवेदुलंतयुनु

---

दिन अत्यंत शुभ-ग्रह-दृष्टि को देखकर, उत्तर-फाल्गुनी (नक्षत्र) में लग्न का निश्चय किया।

### नगर को सजाना

—(उन्होंने) नगर (और) अपने अन्तःपुर को सजाने के लिए तत्काल परिचारकों को भेजा। उन्होंने (नगर के) सभी मार्गों पर गन्ध (चन्दन)-कस्तूरी से सुवासित जल से (छिड़काव कर) पूरी तरह से धरती को सुगन्धमय बनाया। चीनि-चीनाम्बरों (रेशमी वस्त्रों) की पंक्ति वितानों (तम्बुओं) से, नाना मणिमय तोरणों (और) ध्वजाओं से (सारे नगर को) सजाया। ॥ २१५० ॥

प्रत्येक द्वार (तथा) कक्ष (घर) को फलभार से झुके हुए रम्भा-(कदली के) स्तम्भों और पूग (सुपारी के) पल्लवों से विभूषित किया। सांकवलिप्त (मृगमद से विलेपित) विस्तृत वितर्थिकाओं (चबूतरों) को रंगवल्लियों से सुशोभित किया। मणिमय-शातकुम्भ (सुवर्ण-कलशों) से युक्त सौध-गोपुरों के शिरोग्र भागों का समूह अर्क (सूर्य) गण की भ्रान्ति उत्पन्न कर रहा था। दीप्त माणिक्य-दीपों, सांब्राणि (वारम्भी) धूप के (धुएँ) (और) पुष्पकलाप के भार को मानों बाजारें वहन कर रही थीं। इस प्रकार नगर को सर्वत्र सानन्द सजाकर, तब अन्तःपुर को अधिक नैपुण्य के साथ सजाया। फिर 'कल्याण-वेदी का निर्माण कीजिए' कहने

बच्चराजगतिपै बसिडि कंबमुलु । मेच्चु रा निलिप यामीद नीलंपु
बोदेलु गुरुविंदमुल दूलमुलुनु । बादुगा निडि तीरुपड जेक्कडंपु
गोमेधिकंबुल कोणिगलु ववििर । गा मल्चि पै वज्रगार योसंगि
हाटकमणिमयायत कवाटमुल । वाटंबुगा नाल्गु वाकिड्लमर्चि २१६०
यंदुल बंगरुहरुवु चित्तरुवु । लंदंबुगा दीर्चि हरिनीलकरुल
गमि गमिचिन पटिकंपु सिंगमुल । गमकमौ सोपानगतुलेर्पडिचि
कलितलामज्जकायमानमुल । गलुवडंबुलु डंबुगा जुट्टुगट्टि
यालोन नेकांडमौ बलुपच्च । मेलिपेन्ड्लियरुंगु मृगनाभि नलिकि
मुत्तेम्पुनिग्गुल म्रुग्गुलेर्पडिचि । चित्तजजनक लक्ष्मी विवाहंबु
गुजरातिकेंपुल गोड लिखिप । व्रजलकु गन्नुलपंडुवै योप्पे;
नंत वसिष्ठविश्वामित्रमुनुल । संतत पुण्युल जनकुंडु सूचि
'मीर लयोध्यकु मिथिलकु गर्त । ले रूप मुचितमै यिटमीद जेल्लु

---

पर शिल्पविदों ने (विवाह-हेतु) कल्याणवेदिका का निर्माण इस प्रकार किया। (शिल्पवेदियों ने) मरकत की जगत (फ़र्श) पर सुवर्ण-स्तम्भ सराहनीय रूप से खड़े किए। उसके बाद नीले रंग की धन्नियों और गुंजाफल (लाल रंग) के स्लीपरों को ठीक ढंग से सजाया। सुन्दर ढंग से नक्काशी करके बनाए गए गोमेदिकों की राशि को स्वच्छ रूप से खचित कर उनपर वज्र (हीरा) का गारा किया। (उस मंडप के चारों ओर) स्वर्ण और मणिमय चार विशाल किवाड़ों (फाटकों) को समुचित ढंग से लगाया। ॥ २१६० ॥

उसमें सोने के मनोज्ञ चित्र सुन्दर ढंग से चित्रित किये गए। नीलमणि के हाथियों (और) स्फटिक-सिंहों से युक्त आकर्षक सोपानों (सीढ़ियों) का निर्माण किया गया। सुन्दर खस का मनोहर शामियाना और उसमें कमल की लड़ियों को अधिकता से, चारों तरफ़ लटकाया। उसके मध्य मरकत पत्थर से बनी एक श्रेष्ठ-विवाह-वेदी रची गई जिस पर कस्तूरी का लेपन किया, चमकते मोतियों से चौक पूरे, गुजरात के माणिक्यों की दीवार सजाई। इस प्रकार मनोज और लक्ष्मी के विवाहार्थ बना विवाहमण्डप जनता को नेत्रोत्सव प्रदान करता हुआ शोभायमान हुआ। तब सन्तत पुण्यवान वसिष्ठ (और) विश्वामित्र आदि मुनियों को देखकर जनक (यों) बोले—'आप ही लोग अयोध्या और मिथिला (दोनों ओर) के कर्ता (नियामक) हैं। अब आगे जो विधान समुचित हो, उसे कराइए'।

## दाशरथुल यलंकरण

नदि सेयुदुरु गाक' यनवुडु वारु । सदुरॊप्प दशरथ जनपालचंद्रु
नायतशुभमैन यभ्युदयंबु । सेयिंप नर्थितो जेसॆ नव्विभुडु; २१७०
अॆक्कुडु संतोषमॆसग जित्तमुन । नॊक्कॊक्कसुतुनकभ्युदयंबुकॊरकु
वॆलयंग नन्नियु वेदोक्तयुक्ति । गलय बदारु लक्षलधेनुवुलनु
गलधौतखुरमुलु गनक श्रृंगमुलु । दलकॊत्ति चॆलुवॊन्दु ताम्रपुच्छमुलु
दॊरसि मिंचिन कांस्यदोहनंबुलुनु । वरुस वेष्ठिंचिन वरवस्त्रमुलनु
गलिगि सवत्सलै करमॊप्पु वानि । ललि भूसुरोत्तमुलकु भक्ति निच्च
मरियु नसंख्यातमहित हेममुलु । तऱचुगा नंतट दक्षिणलॊसगि
भूदान बसुदानमुलु मॊदलैन । वेदोक्त दानमुल् वेर्वेऱ नॊसगॆ;
गॊमरुल नल्वुर गॊमरोप्प नप्पु । डमितमंगळमुलॊ नखिलवाद्यमुल
बाटलु पाडुचु बरग नंगनलु । तेटगा नंदरु दॆच्चि पीटलनु
गूर्चुंड दललंटि कुदुरुग वार । लेर्चि नल्वुलु वॆट्टि यॆन्तयु ब्रीति २१८०
स्नानमुल् सेयिंचि चक्कगानुदुट । मानिततिलकंबु मऱि भूषणमुलु
जीनाबरंबुलु जॆलुवॊप्पनिच्चि । नानाविधंबुल नलुवुग दीर्प

---

## दशरथ-पुत्रों का अलंकरण

—ऐसा कहने पर, उन्होंने दशरथ-जनपाल-चन्द्र के लिए आयत शुभप्रद अभ्युदय (प्रद कार्य) कुशलता से करवाया। उस राजा ने (भी उन कार्यों को हार्दिक रूप से) किया। ॥ २१७० ॥

मन में अधिक हर्ष के उमड़ आने पर, एक-एक (प्रत्येक) सुत के अभ्युदय (श्रेय) के लिए वेदोक्तयुक्ति के अनुरूप सुन्दर-सफ़ेद खुर, कनक-शृंग, शोभायमान ताम्रपुच्छों से युक्त, वर-वस्त्रों से सज्जित, श्रेष्ठ कांस्य-दोहन (दूध दुहने के लिए काँसे के पात्र), और बछड़ों से युक्त सोलह लाख गाएँ, प्रेम और भक्ति से भूसुरोत्तमों (श्रेष्ठ ब्राह्मणों) को दीं। फिर असंख्य मूल्यवान् स्वर्ण (मुद्राएँ) दान में दीं। अलग से भूदान, स्वर्णदान आदि वेदोक्तदान दिए। तब अमित मंगलप्रद नाना वाद्यों के मंगलनाद और वनिताओं के मंगलगीतों के बीच, शोभा के साथ चारों पुत्रों को लाकर आसनों पर बिठाया, सिर पर तेल लगाकर, सुचारु रूप से, बड़ी प्रीति से उवटन लगाया, ॥ २१८० ॥

—स्नान करवाया, (उपरान्त) माथे पर सुचारु तिलक देकर भूषण (और) चीनाम्बर (रेशमी वस्त्रों) से विभूषित कर, नाना विधियों से अलंकृत

दशरथु भार्यलु दशरथेश्वरुडु । विशदप्रतापुंडु वेड्क नुप्पोंग्गि
सकलभूषणमुलु सरसत वेट्टि । यकलंकमतितोड नलरिरन्तयुनु:
ददवसरमुन युधाजित्तु प्रेम । तुदमीऱगा भरतुनि मेनमाम
तनतंड्रि केकयधरणीश्वरुंडु । मनुमनिभरतुनि मैत्रि दोड्तेर
दनु नंपगा नयोध्यकु वच्चि यचट । दनयुल पेन्ड्लिकै दशरथेश्वरुडु
जनकुनि वीटिकि जनुट येऱिंगि । यनुरक्ति वेवेग नचटि केतेर
दशरथुंडतनि नादरण बूजिंचि । कुशलंबेल्ल बेकोर्नुचुंडे; नंत
मरुनाडु स्नातक महितकृत्यमुलु । तऱितोड गाविंचि तम्मुलु दानु २१९०

रामुडत्तऱि दशरथुनोद्द निलुव । श्रीमीऱ नतनि गैसेयिंचे नृपुडु;
नारामु नौदल तमरे गिरीट । मारोहणाद्रि शृंगाग्रमो यनग;
वद्धकंकणुडय्ये भक्तुल व्रोव । सिद्धमन्नट्लु दाल्चेनु गंकणम्मु;
लेद मुन्नुवुट्टिन यिंदु दीधितुलु । पोंदलें नेडन हारमुलु सेन्नुमीऱ;
दन कनकांबरत्वमु भूमि देल्पे । नन गनकांबरंबलरारे गटिनि;

किया। (उन्हें देखकर) दशरथ की पत्नियाँ और विशद प्रतापवाला दशरथेश्वर आनन्द से फूले नहीं समाते थे। पवित्र मन होकर सरलता से (उन्होंने पुत्रों के कल्याणार्थ) सकल भूषण (आदि दान) में देकर प्रसन्नता का अनुभव किया। उसी अवसर पर भरत का मामा (युधाजित्) असीम प्रेम के साथ वहाँ आया। वह अपने पिता कैकय-धरणीश की आज्ञा से उनके दौहित्र (भरत) को लिवा ले जाने के लिए अयोध्या आया था। (किन्तु) वहाँ, दशरथेश्वर पुत्रों के विवाह के लिए जनक के यहाँ गए है, (यह) जानकर, प्रसन्न मन से अति शीघ्र यहाँ (मिथिला) आया। दशरथ ने उसका आदर से सत्कार कर, समस्त कुशल-समाचार पूछा-बताया। तदनन्तर, दूसरे दिन, स्नातक-विहित-कृत्य (विवाह-पूर्व वर के द्वारा कराए जानेवाली विधियाँ) ठीक समय से सम्पन्न करके राम (अपने) भाइयों के सहित, ॥ २१९० ॥

—दशरथ के समक्ष आ उपस्थित हुए। (तब) नृप ने अति शोभा के साथ उनको अलंकृत कराया। उस राम के सिर पर किरीट ऐसा शोभित हुआ मानों उदयाचल के शृंग का उत्तुंग शिखर हो। उन्होने कंकण धारण किए, मानों भक्तों की रक्षा के लिए बद्धकंकण (कृत-संकल्प) हो गये हों। आज उनके वक्षस्थल पर हार ऐसे शोभा दे रहे थे मानों उनके वक्ष से पैदा हुई चन्द्र-किरणें छिटक रही हों। कटि-प्रदेश पर कनक-वस्त्र ऐसे शोभित हुए मानों पृथ्वी अपने कनकांवरत्व को प्रकट कर रही हो।

गष्ट रावणुनिचे गासिल्लिनट्टि । यष्टदिक्पालुर यशमुलिर्वक
मौक्तिकच्छलमुन मनवुलु देल्पु । युक्तिमै जौकट्टु लॉप्पें वीनुलनु;
वदनश्रृंगार मी वैखरि नॉप्पु । बॉदलन गस्तूरि बॉट्टु सूपट्टे;
बदपडि लक्ष्मण भरत शत्रुघ्नु । लुदयार्कतेजु लॉन्डॉरुलु वेर्वेर
गुंडलकेयूर कोटीर हार । मंडनावळि सुकुमार देहमुलु २२००
गैसेय नंदु दिक्पतुल मध्यमुन । वासवुंडन रामवल्लभुंडॉप्पे
नंत नक्कड जनकावनिनेत । कांतिमै नलुवुरु कन्यकामणुल
गैसेय सैरंध्रिकल बंप वारु । भासुरमणिपीठिपै वारिनुनिचि
पेरटांड्रॉगि बाडु पॅन्ड्लिपाटलकु । शारिका कीरमुल् संदडि सेय
गुंकुम कस्तूरि गोरोचनंबु । संकुमदंबु वासन गदंबिप
नलुगुरि कॉक्कट नलुगुलु वेट्टि । कलमृदुध्वनुल गंकणमुलु मोरय
गुरुल संपॅन्ग नूनॅ गूर्चि यिपॉन्द । हरिचंदनंबुन नटकलि वेट्टि
घनसार सुरभि नखंपचांबुवुल । जनकपुत्रिकलकु जलकमुल् दीर्चि

---

चार-चार मोतियों से बने कुण्डल उनके कानों पर ऐसा शोभा दे रहे थे कि क्रूर रावण से पीडित अष्टदिक्पालों का यश (व्यथा) मुक्ताओं के बहाने (राम के कानों में) विनम्र होकर सुना रहा हो। मुख का श्रृंगार कैसा सुशोभित है, यह व्यक्त करने के लिए कस्तूरी-तिलक शोभा दे रहा था। उस समय पृथक्-पृथक् उदयार्क (बाल सूर्य) के समान तेजोयुक्त, कुण्डल, केयूर, कोटीर, हार से मण्डित सुकुमार देह वाले सुशोभित लक्ष्मण, भरत, शत्रुघ्न, ॥ २२०० ॥

—के बीच राजा राम ऐसे शोभा दे रहे थे मानों दिक्पतियों के मध्य वासव (इन्द्र) विराजमान हों। तब वहाँ राजा जनक ने अति मञ्जुल चारों कन्यकामणियों को अलंकृत करने के लिए सैरन्ध्रियों (दासियों) को (अन्तःपुर में) भेजा। उन्होंने उन्हें (कन्याओं को) दीप्तिमान मणि-जटित आसन पर बिठाया। सुमंगलियों द्वारा क्रम से गाए जानेवाले विवाह-गीतों को (सुन) शुक-सारिकाओं के कलरव के बीच, चारों (कन्यायों) को एक साथ, कुंकुम, कस्तूरी, गोरोचन (और) संकुमद (जवादि) की सुगंध से सुवासित उबटन लगाया। कंकण की मृदुध्वनियों से मुखरित करपल्लवों से (उनके) केशों में चम्पा का तेल लगाया, प्रीति के साथ हरिचन्दन का लेप किया, घनसार (कर्पूर) की सुरभि से युक्त गुनगुने जल से जनक की (उन) पुत्रियों को स्नान करवाया, महीन वस्त्रों से (उनके शरीर को) पोंछा और गुलाबी रंग के स्वच्छ लहँगों पर सुनहली

जिलगुल दडियौत्ति चेन्गावि वन्ने । चलुवपावडलपै जाळुवा सरिग
कोन्गुल नोप्पु दुकूलमुल् गट्टि । शृंगारमुल् गुप्पसेसिरो यनग २२१०
गोप्पगा नोप्पुगा गोप्पुलमर्चि ।विप्पुगा जाजि क्रोव्विरुलंदु दुरिमि
पच्चकप्पुरमुतो वन्नीटितोड । बच्चिकस्तुरि कलपमु गूर्चि यलदि
बंगारुसरिग गन्पडु कुट्टुपनुल । कंगुल ऱयिकलु गनुपट्ट दोडिगि
निग्गयिन सकिनल निरसिंचि तम्मि । मोग्गलकुनु सिग्गु
मोलर्पिंचि पसिडि
तालंबुलनु गेरि तरमैन विरुल । मेलिबंतुलतोड मेलंबुलाडु
चनुकट्ल मीद बच्चल बन्नसरमु । लुनु दारहारंबुलुनु बोन्दुपरिचि
मुद्दुमोमुल कोक्क मुरुवुरागोर । दिद्दुचु गस्तूरि तिलकमुल् दीर्चि
चेक्कुल मकरिकल् सिंगिंचि गोप्प । मुक्करल् नासाग्रमुल गीलुकोल्पि
मगराल तळुकुगम्मलुनु गट्टाणि । वोंगडलु जुरुकु गेम्पुल बविरलुनु
बच्चल कडियमुल् पद्मरागमुलु । ग्रुच्चिन मोलनूळ्ळु गोमेधिकमुल
२२२०
यंदियल मोदलैन हारिभूषणमु । लंदंबुगा जेर्पनपुडु कन्नियलु
शारदपूर्णिमा चंद्रबिंबमुलो ? । चारु वसंत वासर पुष्पलतलो?

---

ज़रीदार किनारों से शोभित दुकूल (महीन वस्त्र) पहनाए। उन्होंने मानों शृंगार को समेट कर प्रस्तुत कर दिया हो, इस प्रकार— ॥ २२१० ॥

—बड़े सुन्दर ढंग से जूड़े को सवाँरा, फिर उसमें खिले हुए बहुत से जूही के फूल सजाए। भीमसेनी कपूर एवं कच्ची कस्तूरी को गुलाबजल में मिश्रित कर (सारे शरीर पर) लेपन किया, सुनहली ज़रीदार कञ्चुकी (चोलियाँ) पहनाई। उत्कृष्ट विहगों का तिरस्कार करनेवाले, कमल की कलियों को लज्जित करनेवाले, सुवर्णदीप्ति की अवहेलना कर, श्रेष्ठ पुष्पकन्दुकों का मज़ाक उड़ानेवाले स्तनों पर मरकतों के हार और तारहारों को सुन्दर ढंग से पहनाया। सुन्दर मुखों के सौन्दर्य-श्री की वृद्धि करते हुए ललाट पर कस्तूरी-तिलक लगाया, कपोलों पर मकरिका-पत्र रचे, नासाग्र पर श्रेष्ठ वेसर पहनाया, हीरों के कर्णफूल, मोतियों की वालियाँ, अधिक लाल रंग के पद्मराग के कर्णाभरण (कुण्डल), मरकतमणियों के कड़े, पद्मराग-गुँथी हुई मेखलाएँ, गोमोदिकों के वने नूपुर, ॥ २२२० ॥

—आदि सुरम्य आभरणों को सुन्दरता के साथ सजाने पर वे कन्याएँ ऐसी लगीं कि मानों शरत् पूर्णिमा के चन्द्रविम्व है ! (अथवा) चारुवसन्त काल की पुष्पलताएँ है ! (अथवा) खराद पर चढ़े हुए श्रेष्ठ रत्न है !

सानल दीरि̤न जातिरत्नमुलो ? । श्रीनिंड बटिकनार्चिन कुंदनंपु
गम्मुलो ? मरि̤ पुलुगडिगिन मुत्ति । यम्मुलो ? नेर̤ताविं नलरुगंदंपु
गोम्मलो यन बेन्डि̤लकूतुलोप्पारि । 'र̤म्मक्क' यनि सतुलक्कजंवंद;
वारिलो सीत लावण्यविख्यात । सारगुणोपेत जगदेकमात
यादिमलक्ष्मि दानै पुट्टे गान । ना देवि चेलुव मितंतनि तेलिसि
भूषिंप शक्यमे ? भूषणंबुलकु । भूषणंबै योप्पे भूदेविकरणि
मेर̤सि रत्नाकरमेखल यगुचु । मरि̤ गंधवति वसुमतियु नगुचु :
नंत वसिष्ठसंयमि लग्नसमय । मंतयु जनकुनि नरसि येतेञ्चि २२३०
दशरथुतोड̤ नंतयु देल्प नतडु । कुशिकपुत्र वसिष्ठगुरुलतो गदलि
यमरेंद्र वि̤भवुडै यर्हयानमुल । गोमरोप्प गैसेसि कोडुकुलु नडव
संगडि̤ गोलिचि राजन्युलु नडव । शृंगारमलवड जेलुवलु नडव
ग्रंतलु गोनि पुण्यकांतलु नडव । नंतंत बोगडुचु नर्थुलु नडव
गैसेसि गणिकानिकायमुल् नडव । गैसेसि मंत्रिवर्गबुतो नडव
गैसेसि मदमत्तगजमुलु नडव । गैसेसि भटतुरंगमकोटि नडव
वेदनादमुलतो विप्रुलु नडव । मोदंबुतो मुनिमुख्युलु नडव
नडचि यज्जनकुनि नगरोप्प जोच्चि । पुडमिरे̤डप्पुडु पुत्रुलु दानु

(अथवा) श्री-समन्वित कुन्दन की शलाकाएँ है जिन्हे स्फटिक में स्वच्छ किया गया हो ! (अथवा) धवलित मोती हैं ! अधिक सुगन्ध से परिपूर्ण चन्दन की पुत्तलियाँ हैं !—इस प्रकार शोभायमान वे दुलहिनें सभी स्त्रियों को आश्चर्य-चकित करने लगी। उनमें सीता, लावण्य की खान, सार-गुणोपेता, जगदम्बिका, आदिलक्ष्मी ही का अवतार थी। अतः उस देवी के सौन्दर्य का वर्णन करना किस प्रकार सम्भव है ? वे भूषणों के लिए भूषण, और रत्नाकर रूपी मेखला से युक्त भूदेवी के समान प्रकाशमान हुई। गन्धवती, वसुमती जैसी भासमान हुई। तब शुभ-लग्न, समय (आदि) सब (बातों) के बारे में जनक से परामर्श कर, वसिष्ठ ने आकर, ।। २२३० ।। —दशरथ से निवेदन किया, तो वे कुशिकपुत्र (कौशिक), वसिष्ठ (आदि) गुरुओं के साथ, अमरेन्द्र वैभव से युक्त होकर चले। उनके साथ उचित वाहनों पर विराजमान उनके पुत्र, साथ में अन्य सामन्त राजा, सुसज्जित रमणियाँ, वरपक्ष की ओर से वधू को दिए जानेवाले मंगलद्रव्यों को लिए हुए पुण्यवनिताएँ, विरुद बखाननेवाले याचक, खूब साजसिंगार किये वेश्या-समूह, ठाठ-बाट के साथ मन्त्रिगण, सजे-वजे मदमत्त गज, सुभट, अश्वसमूह, वेदपाठ करते हुए विप्र, और प्रसन्नचित्त मुनिश्रेष्ठ चल पड़े। (ऐसे) चलकर उस जनक के नगर में, पृथ्वीपति (दशरथ) ने पुत्रों के साथ

वनजलोचनलु निवाळुलोंसंग । जनकुडेदुर्कोनि संभ्रमंवेसग

### श्री सीता-कल्याणमु

खचितोरु नवरत्न कल्याण वेदि । नुचितपीठंबुल नुन्नचो ब्रीति २२४०
दन पुरोहितुलतो दडयक जनकु । डनलु ब्रतिष्ठिचि हैमवेदिकल
वेदोक्तविधि होमविधुलाचरिंचि । या देवकन्यकलन नोप्पु तनदु
कन्यकामणुल नगण्य लावण्य । मान्यल नलुवुर मैत्रि राविंचि
जनकुंडु मधुपर्कसमयंबु दीर्चि । तन कूमिपुत्रि सौदामिनीगात्रि
गामिनीजनमणि गल्याणि सीत । गोमलि देरमरुंगुन वेड्क निलिपि
रामाभिरामुडौ रामचंद्रुनकु । गामितसिद्धि संकल्पपूर्वमुग
'श्रीराम ! ना पुत्रि सीत सद्धर्म ।चारिणि गोनुमग्निसाक्षिगा' ननुचु
दार वोसेनु देवतापुष्पवृष्टि । धारतो दिव्यवाद्य ध्वनुल् मीऱ;
ब्रमदंवुतोड दीपाल पळ्ळेमुलु । समदयानलु महासंभ्रमंबुननु

प्रवेश किया । जनक के ससम्भ्रम अगवानी करने के वाद कमलनेत्रियों ने आरती उतारी ।

### श्रीसीता-कल्याण

—तव जनक ने विवाहमण्डप में श्रेष्ठ नवरत्नों से खचित कल्याण-वेदी पर योग्य आसनों पर प्रीति से उनको आसीन कराया । ॥ २२४० ॥

उसके पश्चात् अविलम्ब जनक ने अपने पुरोहितों से सुवर्ण वेदिकाओं में अनल (अग्नि) को प्रतिष्ठित कराकर, वेदोक्तविधि से होम-विधियों को सम्पन्न कराया । (उसके बाद) देवकन्याओं के समान शोभायमान, अतुलित लावण्यवती अपनी चारों कन्यकामणियों को सप्रेम बुलवाया । मधुपर्क (विवाह के समय वर वधू को दिये जानेवाले नूतन वस्त्र) की विधि पूरी करके, विद्युत् के समान शरीर वाली, कामिनीजनमणि, कल्याणी, (और) कोमलांगी, अपनी लाड़ली पुत्री सीता को परदे के पीछे वड़े आनन्द से खड़ा किया । पश्चात्, रामाभिराम, रामचन्द्र को, वांछित फल की सिद्धि के लिए संकल्पपूर्वक यह कहते हुए कि 'हे श्रीराम ! मेरी पुत्री सीता, सद्धर्मचारिणी सीता को, अग्नि को साक्षी बनाकर ग्रहण करो', (जनक ने सीता को) पानी के साथ कन्यादान कर दिया । दिव्य पुष्प-वृष्टि के साथ देवदुंदुभियाँ वज उठीं । मस्त चाल से चलनेवाली सुन्दर स्त्रियाँ महासम्भ्रम के साथ दीपों की थालियाँ लिए प्रस्तुत थी । स्वर्ण

दलब्रालु बंगरु तबुकुल नुनिचि । कॅलकुल रमणुलु कॅरलुचु वट्ट २२५०
गुडमुतो जिल्कर गूर्चि यिद्दरकु । वडि शिरस्सुल मीद वलनॉप्प नुंचि;
रंतट सुमुहूर्तमनि तॅरदीय । गांत नॅम्मोमु मुन् गनुगॉनि यलरॅ
रामुनि कनुगव राकासुधांशु । गोमुन नलरॅडु कुमुदंबुलनग;
भामचूपुलु निल्चॅ बतिपादयुगळि । दामरपै देटितंडंबुलनग;
निंतिलावण्याब्धि कॅदुरॅक्कु मीन । संतानमै रामचंद्रु चूपडरॅ;
वरु देहकांति प्रवाह मध्यमुन । दरुणिचूपुलु पद्मदळमुलै कालॅ;
सतिचूपु बतिचूपु सरसतजूपु । रतिरूपु रतिमनोरमणुनि रूपु
नॅलसि नॉन्डॉरु मेनुलॅरुगराकुंड । गळलंट दाकिनगति गॉन्तसेपु
वॅलसॅ; नंतट रघुवीरकुंजरमु । चॅलिकेलु गॅन्दम्मि चॅलुवु बट्टॅ;
नॉन्डॉरुल् पुलकिंचि यॉक्क पीठमुन । नुंडि होममु सेयुचुंडि; रापिदप २२६०
नुरुवयोधन्य ना यूर्मिळाकन्य । गरमु संप्रीति लक्ष्मणकुमारुनकु

के थालों में मंगलाक्षत रख, दोनों पार्श्वभागों में, प्रसन्नचित्त हो रमणियाँ खड़ी थीं। ॥ २२५० ॥

गुड़ के साथ जीरा मिलाकर, (मंगलस्वरूप) दोनों (वर-कन्या) के शिरोमध्य भाग पर सुन्दरता से रखा गया। तब सुमुहूर्त जानकर, परदा हटाया। (तब) कान्ता (सीता) के सुन्दर मुख को देखकर राम की आँखें राकासुधांशु (पूर्णचन्द्र) को देखकर सुकुमारता से प्रसन्न होने वाले कुमुदों के समान प्रफुल्लित हो उठीं। भामा (सीता) ने पति के चरण-युगल पर अपनी चितवन स्थिर की, मानों कमलों पर भ्रमर-समूह हों। रमणी के लावण्यसिन्धु-प्रवाह में तैरनेवाली मीनसन्तान के समान रामचन्द्र की चितवनें प्रतीत हुईं। (और) श्रीवर (राम) की देह-कान्ति के प्रवाहमध्य में वधू की चितवनें पद्मदल सदृश शोभित हुईं। सरसता को व्यक्त करनेवाला रतिरूप तथा रतिमनोरमण (मन्मथ) का रूप, सोल्लास एक दूसरे के शरीर को अनजान में स्पर्श कर रहा हो, इस प्रकार पत्नी और पति की चितवनें (एक दूसरे को अनजाने में देखती) कुछ क्षण तक विलसित हुईं। इसके पश्चात् रघुवीरकुंजर ने सखी (सीता) के लाल-कमल सम हाथ को प्रेम से हाथ में ले लिया। (एक दूसरे के स्पर्श से) प्रफुल्लित हो वे एक ही आसन पर दोनों बैठकर हवन करने लगे। तदनन्तर, ॥ २२६० ॥

—युवतियों में श्रेष्ठ ऊर्मिला को लक्ष्मणकुमार को, विराजमान उस कुश-ध्वज की पुत्रियों में कमलाक्षी मांडवी को भरत को, चन्द्रविम्व के समान

नलनोप्पु ना कुशध्वजु कूतुलंदु । नलिनायताक्षि मांडवि भरतुनकु,
नत्रिजविबास्ययगु श्रुतकीर्ति । शत्रुघ्नुनकु निच्चे जनकुंडु प्रीति;
निगमोक्तविधिनि बाणिग्रहणमुलु । दगिलि काविंचिरि दशरथात्मजुलु;
तलब्रालु वोसिरंदरु; लाजहोम । मुलु दीर्चि कांचिरि मुनुल दीवनलु;
दिविनुंडि घोपिंचे देवदुंदुभुलु; । भुविनिंड गुरिसेनु वुष्पवर्षमुलु;
अप्पुडानंदिंचिरखिलदेवतलु; । नप्पुडानंदिंचिरखिल सन्मुनुलु;
पाडिरि गंधर्वपतुलुत्सहिंचि; । याडिरि संप्रीति नप्सरोजनुलु;
अपुडु वसिष्ठुडा यवनीशसुतुल । नुपमिप वैवाहिकोक्तोमैनट्टि
होमांतमुन वारि युचितकृत्यमुलु । नेमंवुतो नग्नि नेरि व्रदक्षिणमु २२७०

सेयिंचि सप्तर्षिसेवलोनर्चि । यायतंवुग दीक्षनलरुचु नपुडु
कूर्चुंडिरंदरु कुदुरुगा नंदु । नेर्चुचु मौनुलु नेसगु भूसुरुलु
सरगुन नंदरु संतोषमेसग । बरग दीवनलिच्चि परमपावनुल
शुभलक्षणवुगा सुंदरीजनुल । विभवसमृद्धिगा विलसिल्लनप्पु
डायतंबुग दीक्ष नलरि मोदमुन । जेयिंचि मरुनाडु चेलगि सदस्सु

---

मुखवाली श्रुतकीर्ति को शत्रुघ्न को जनक ने अति प्रीति से अर्पित किया। दशरथात्मजों ने वेदोक्तविधि से, प्रेमपूर्वक पाणिग्रहण किया। सव (वधू-वरों) ने एक दूसरे के सिर पर मंगलाक्षत डाले, लाजहोम (धान की खीलें अग्नि में डालने की क्रिया) सम्पन्न करके मुनियों के आशीर्वाद प्राप्त किये। स्वर्ग से देव-दुन्दुभियाँ वज उठीं, समस्त पृथ्वी पर पुष्पवृष्टि हुई। तव सभी देवता आनन्दित हुए, सभी सन्मुनि प्रसन्न हुए। गन्धर्वपतियों ने सोत्साह गीत गाये। अप्सराएँ सम्प्रीति से नृत्य करने लगी। तव वसिष्ठ ने वैवाहिक हवन के उपरान्त नियम के अनुसार उन राजकुमारों से उचित कृत्य करवाए, सुन्दरता से अग्नि की प्रदक्षिणा कराई, ॥ २२७० ॥

—(और) सप्तर्षियों का पूजन करवाया। आयत (दीर्घ) दीक्षा में विराजते हुए सव स्थिरता से वैठे रहे। मुनियों और ब्राह्मणों—सभी ने प्रसन्न चित्त हो, परमपावन (राम-लक्ष्मण आदि) को 'शुभ लक्षणों से युक्त होकर सुन्दरीजनों तथा विभवसमृद्धि से विलसित रहो' इस प्रकार आशीर्वाद दिए। अजस्र दीक्षा के सम्पन्न होने पर प्रमुदित हो दूसरे दिन उत्साह से सदस (ब्राह्मणों की सभा, जिसमें वेदमन्त्रों का पाठ करते हुए वर-वधू को आसीसते हैं) किया। तव सभी ने सन्तुष्ट होकर दिव्यमन

गार्विचि संतोषकलितुलै यपुडु। दीविंचिरंदरु दिव्यचित्तमुल:
देरगोप्प बेन्डिलिदिनमुलु नैदु। नेरसि यित्तेरगुन निंडे; निंडुटयु
नन्निशोभनमुलु नन्नि वेडुकलु। गन्नुलपंडुवुगा जूचि प्रीति
दरणिवंशाधीशु दशरथाधीशु। शरधिसन्निभशीलु जनकभूपालु
वेरवोप्प दीविंचि, वेड्क वारनुप। नरिगे गौशिकुडु हिमाचलंबुनकु; २२८०
धरणीशुलुनु दमतमदेशमुलकु। गरमर्थि जनिरि सत्कारमुल् वडसि;
यप्पुडु मिथिलेशु डानन्दकेळि। नुप्पोंगि निजवैभवोन्नति मेरसि
करमोप्प बुद्धुलु गरपि कूतुलकु। वररत्नभूषणावळुलु विचित्र
चित्रांबरमुलु दासीजनंबुलुनु। नेत्रोत्सवंबुगा नेम्मितो नोसगि
करिरथहयभटगणभूषणादु। लरणंबुगा दन यळ्ळुंड्र किच्चि
या व्रसिष्ठादि संयमुलकु दशर। थावनीशुनकु ननर्घ माणिक्य
भूषणंबुलोसंगि पूजिंचि विनय। भाषणंबुल युक्तपद्धति ननुप
गोडुकुल गोडंड्र गोमरोप्प गोनुचु। गडकतो दशरथक्ष्मापति गदलि
यडरि ययोध्यकु नरुगुचो द्रोव। वडि बेचि प्रतिकूलवायुवुल् वीचे;

---

से आशीर्वाद दिए। इस प्रकार कुल मिलाकर विवाह के पाँच दिन व्यतीत हो गए। व्यतीत हो जाने पर, सभी शुभसंस्कारों, सभी उत्सवों को नेत्रोत्सव रूप में देखकर प्रीति से, भानुवंशाधीश को तथा समुद्र सदृश शीलवान् जनक भूपाल को औचित्यपूर्वक आशीर्वाद देकर, सप्रेम उनके बिदा करने पर, कौशिक (विश्वामित्र) ने हिमाचल को प्रस्थान किया। ॥ २२८० ॥

धरणीश (राजागण) भी सत्कार प्राप्तकर, बड़े प्रेम से अपने-अपने देश चले गए। तब वैभवोन्नतियुक्त मिथिलेश (जनक) ने आनन्द की अधिकता से उमड़कर, सुन्दर विधि से पुत्रियों को (उचित) सीख दी। (उन्हें) वर-रत्न भूषणावलियाँ, विचित्र चित्राम्बर, दासीजन, (आदि) नेत्रोत्सव रूप में प्रेम से दिए। अपने जामाताओं को (दहेज के रूप में) हाथी, रथ, अश्व, भटगण, भूषण आदि भेट किए। वसिष्ठ आदि संयमियों को, राजा दशरथ को अनर्घ माणिक्य भूषण देकर, आदर-सत्कार कर, विनय-भाषणों से युक्त पद्धति से बिदा किया। पुत्र तथा पुत्रवधुओं को शोभा से साथ लिए, बड़े आनन्द से, महाराज दशरथ अयोध्या के लिए रवाना हुए। (अकस्मात्) मार्ग में बड़े जोरों से प्रतिकूल वायु चलने लगा।

तेलुगु (देवनागरी लिपि)

राम परशुराम समागममु

दडयक दुर्निमित्तमुलनेकमुलु । पॊडसूपॆ; नप्पुड्डु भूपति गलगि
'येलॊको मुनिनाथ! यिꣲभंगि दॊडरि।पोलनि शकुनमुल् पॊडसूपदॊडगॆ?'
ननवुडु दशरथुननुकंप जूचि । यनियॆ वसिष्ठसंयमि निश्चयिंचि; २२९०
'युर्वीश ! मुंदर नॊक महाभयमु । पर्वि यंतटिलोन पायु नोडकुमु'
अनुचुंड वायुवुलंदंद विसरॆ । गनुकनि; वॆन्धूळि गप्पॆ; गप्पुटयु
गरुलु जोदुलु दुरंगमुलु राहुतुलु । विरथुलै रथुलनिव्वेरपाटु वडिरि;
सेनलु नलुगड जीकाकु वडियॆ; । भानुमंडलमुन ब्रभमासॆ; नंत
निरुवंदियॊक्कमारेचि राजुलनु । दरमिडि चंपिन धन्यविक्रमुड्डु
क्रम्मिन जडललो गापुन्न गंग । चॆम्मना नुदुट वॆन्जॆमरुव्वुचुंड
घोरमै मंडॆड्डु कुत्तुकविषमु । ग्रूरदैत्युलमीद गोपिंचि युमिसि
परमेश्वरुड्डु दन फाल नेत्रमुन । वॆरिगि मंडुचुनुन्न पॆनुमंट वुच्च २३००

राम और परशुराम का समागम

—शीघ्र ही अनेक अपशकुन दिखाई पड़े। तब राजा व्याकुल होकर, ॥ २२९० ॥

—(यों) बोले, 'हे मुनिनाथ! बहुलता से ये अनुपम (दुः) शकुन क्योंकर दिखाई पड़ रहे हैं?' ऐसा कहने पर दशरथ की ओर अनुकम्पा से देखकर, संयमी वसिष्ठ निश्चय करके बोले—'हे अवनीश! एक महाभय उत्पन्न होनेवाला है, किन्तु वह शीघ्र ही दूर हो जाएगा। (अतः) डरो मत'। (ऐसा) कह ही रहे थे कि सम्भ्रम से इधर-उधर हवा वह चली। (आकाश में) अत्यंत धूल छा गई। छा जाने पर, हाथी, योद्धा, तुरंग, घुड़सवार (और) रथी (आदि) विरथ होकर चकित से रह गए। चारों ओर सेना तितर-बितर हो गई। भानुमण्डल प्रभाहीन हो गया। उसी समय, क्रम से इक्कीस बार अतिक्रम से राजाओं (क्षत्रियों) का संहार करनेवाले धन्यविक्रम परशुराम परशु को कंधे पर धारण किये आते दिखाई पड़े। उनके ललाट पर अधिकता से प्रकट होता हुआ पसीना ऐसा लग रहा था मानों फैले हुए जटाजूट में छिपी हुई गंगा हो। उनकी आँखें ऐसी थीं मानों अत्यन्त भयंकर रूप से जलने वाले कंठस्थ विष को, क्रूरदैत्यों पर क्रुद्ध हो, थूक कर, परमेश्वर ने अपने फालनेत्र में प्रज्वलित विराट अग्नि को, ॥ २३०० ॥

तन रेन्डु कन्नुल दग बंचिपेट्टु । कौनि वच्चु पगिदि गन्गोनल गेम्पेसग
देगि लोन मंडेडु तीव्र कोपाग्नि । येगसि पै सुडिगोन्न येऱमंटलनग
वेलसि कॆन्जायल वेदसल्लु जडलु । बलिसिन जूटंबु भासिल्लुचुंड
दर्मकिचि भुजलक्ष्मि दग बट्टियुंडु । विमलनाळमुतोडि विरिदम्मियनग
वरशुवु मूपुन भरियिंचि वच्चु । परशुरामुनि जूचि भयमुन गलगि
रयमुन दशरथराजुनु मुनुलु । भयनिवारणमंत्र परतंत्रुलगुचु

### परशुराम गर्वभंगमु

तनघुलै येदुरुगा नर्घ्यपाद्यमुलु । गोनिपोव मुनुल चेगोनि जामदग्नि
दशरथभूपालु दर्जिंचि त्रोचि । दशरथरामु मुंदऱ वच्चि निलिचे:
निलिचिन भार्गवुनिजमूर्ति जूचि । तलयूचि मेच्चि सद्भक्ति म्रोक्कि
चक्क गट्टेदुर हस्तमुलोप्प मोगिचि । योक्किंत भयमुन नुन्न वीक्षिंचि
२३१०
'नीवेन्त म्रोक्किन निन्नु मन्निंचि । पोव: नातो वोरु भूपाल!' यनुडु
'भूसुरोत्तम! कश्यपुडु मोदलयिन । भूसुरोत्तमुलकु भुवि नेल्लनिच्चि

---

—अपने दोनों नेत्रों में बाँट दिया हो। लाल रंग को बिखेरनेवाली घनी जटाएँ भीतर प्रज्वलित तीव्र कोपाग्नि से प्रज्वलित हो उठी अग्नि-शिखाओं के समान भासित हो रही थीं। कंधे पर का परशु ऐसा लग रहा था मानों उनकी भुजा रूपी लक्ष्मी ने विमुग्ध होकर विमलनाल के साथ खिले कमल को धारण किया हो। (इस प्रकार) आने वाले परशुराम को देखकर भय से व्याकुल हो, राजा दशरथ और मुनि शीघ्रता से भयनिवारण के मन्त्र (जपने) में लग गए।

### परशुराम-गर्वभंग

—अर्घ्यपाद्य लेकर निष्पाप मुनियों को सामने प्रस्तुत देख, जामदग्नि ने मुनियों को निकट ले (सत्कार किया)। (फिर) दशरथ भूपाल को डाँट-फटकार कर, हटाकर, राम के सामने आ खड़े हुए। (सामने) खड़े भार्गव (परशुराम) की साक्षात्मूर्ति को देख, सिर हिलाकर, (मन में ही) सराह-कर, सद्भक्ति से (राम ने उनको) प्रणाम किया, सद्विधि से ठीक सामने हाथ जोड़कर, तनिक भय से खड़े हो गए। उन्हें देख, ॥ २३१० ॥

—(परशुराम ने) कहा, 'तुम कितना भी प्रणाम करो (विनय दिखाओ), तुम्हें क्षमा नहीं करूँगा। हे भूपाल! मुझसे युद्ध करो'। (तब) राम ने कहा, 'हे भूसुरोत्तम! कश्यप आदि ब्राह्मणों को समस्त पृथ्वी देकर,

यतिजितेंद्रियवृत्ति नडवुलनुंडु। नतुलतपोराशि वगुटनु जेसि योनर नीकेरगुट युचितंबुगान। मुनिनाथ! ये नीकु ऑक्किकितिगानि वेरचि ऑक्कुट गादु; वेरवेदि नन्नु। नुरक पोनाडुट युचितमे नीकु?' ननवुडु 'दापसुंडनि नन्नु वलिकि;। तनिलो सहस्रबाहार्जुनु दोट्टि यिरुवदियोक्कमारेंचि राजुलनु। दरमिडि चंपि यी धरणिपै दोल्लि नेरि दिलोदकमुलु नेत्तुटु नोरुग। देरगोप्प मा पितृ देवतलेल्ल भूपालशवमुलु पोलुपोन्द दिविकि।सोपानमुलु सेसि सोरिदिमै जनिरि; अट्टि भार्गवरामु ननघु नन्नेरुग। किट्टेल रामुडै यिल वुट्टितीवु? २३२०
राजन्न वोरिगोन्दु: रामनामकुल। राजुल सैतुने रणभूमि नेनु? राजकुलुंडवौ रामुनि निन्नु। नाजि मन्नितुने? यदियुनुगाक राजनि मी तंड्रि रणमुन द्रुंप। नाजिकि वच्चिन नाकुनु नोडि स्त्रील मरुंगुन जेलुवोप्प नुन्न। गालवशंवुन गाचितिनतनि; दान गर्वाधुडै तद्दयु निपुडु। मानक युन्नाडु मरि युव्वि यिचट मरुगु जोच्चिनननैन मननीय, ननुचु। वेरवक पल्किन वेरपुतो नपुडु

---

अतिजितेन्द्रिय (प्र)-वृत्ति से काननों में रहनेवाले तुम अतुल तपोराशि हो। सहृदयता से तुम्हे प्रणाम करना उचित है। इसीलिए हे मुनिनाथ! मैंने तुम्हें प्रणाम किया, डरकर नही। व्यर्थ ही मेरी निन्दा करना कहाँ तक उचित है?' ऐसा कहने पर (परशुराम ने कहा)—'मुझे तुमने तपस्वी कहा है। युद्ध में मैंने सहस्रबाहु (कार्तवीर्यार्जुन) को मार डाला है। इक्कीस वार प्रकाशित होकर, धरणी पर राजाओं को क्रम से मार-कर (पितरों को) उनके रक्त से सुचारु रूप से तिलोदक प्रदान किया है। (उससे) मेरे सभी पितृदेवता अच्छे विधान से, शोभायमान रूप से भूपालों के शवों की सीढ़ी (निसेनी) वनाकर क्रम से दिवि को गये हैं। हे अनघ! ऐसे मुझ भार्गवराम को न पहचान कर, इस प्रकार राम होकर कैसे जन्मे हो? ॥ २३२० ॥

—जो राजा (क्षत्रिय) कहाता है, (उसे) मैं मार डालूँगा। तव राम-नाम मात्र धारण कर लेने से ही राजाओं को रणभूमि में कैसे सहन करूँगा (छोड़ दूँगा)? राम नाम कुल वाले राजाओं को, मैं रण में कैसे क्षमा करूँगा? यही नहीं, राजा होने के नाते तुम्हारे पिता को युद्ध में मार डालने के लिए, युद्ध हेतु आया था। मुझसे हारकर, स्त्रियों की आड़ में छिपा रहा, तो मैंने काल के प्रभाव से उसको छोड़ दिया था। उससे गर्वान्ध होकर यहाँ अव (वह) फूला हुआ (मस्त) विराजमान है। अपने गर्व को न छोड़कर, अव तो छिप जाने पर भी, उसे जीने नहीं

अनघुडु दशरथुड़तिभीतुडगुचु। विनयोक्ति भार्गवु वीक्षिंचि पलिकें;
'नीवु ब्राह्मणुडवु, नीकु रोषंबु। गाविंपनेटिकि घनमुगा? नादु
तन्नयुलु बालुरु; दगदु गोपंबु। विनुतशास्त्रपुराणविख्याति गनुट
नेंरुगने? भार्गव! येंरुगवे नीवु? । एरुगनि मर्मंबुलेंन्दैन गलवें २३३०
नी तोड बोराड निन्नेंदिरिप। नाततंबुग नुंडु नट भवुंडैन
नोपुने? भागर्व! यौंरुलेंदिरिंप। बापवे यीतरि बरमपावनुड!
देवेंद्रुडैन नी तीव्रप्रतिज्ञ। भाविंचि युडुपंग भव्युंडु गाडु;
मन्निंचि रक्षिंचि मम्मुनंदरनु। जेंन्नुगा जनु' मनिशिरसुनु वंचि
मन्निपुमनि वेडि मरियु म्रोंक्किननु। गन्नुल गोपंबु गडुनोंप्पियुंडें;
ननि दन्नु गोंनियाडु नतनिवाक्यमुलु। विनि यादरिपक विपुलरोषमुन
गनलुचु नत्यंत कठिनुडै यपुडु। दमियिंतु ननि मदि दलचि यिट्लनियें;
'करमोंप्प विलुविद्य गडिमिमै नेनु। हरुनितो दोंल्लि यभ्यासंबु सेय
नाडु कुमारुंडु नातोड दौंडरि। पोडिमि सेंडि योडिपोयिन जूचि

---

दूँगा'। इस प्रकार निर्भय (परशुराम के) कहने पर, अनघ दशरथ अति भयभीत हुए। भार्गव को देखकर, विनय-वचन बोले, '(भगवन्!) तुम ब्राह्मण हो, तुम्हें इतना अधिक क्रुद्ध क्यों होना चाहिए। मेरे पुत्र बालक हैं। (उनपर) क्रोध न करना चाहिए। तुम्हारा विनुत शास्त्र-पुराण-विख्यात होना क्या मैं नहीं जानता? हे भार्गव! क्या तुम (मुझे) नहीं जानते हो? ऐसे कौन-से मर्म (रहस्य) है जो तुम्हें अज्ञात हैं! ॥ २३३० ॥

—तुमसे लड़ने (या) तुम्हारा सामना करने के लिए शाश्वत शिवजी की भी सामर्थ्य नहीं है। हे भार्गव! इस समय दूसरे (कोई) सामना करें तो (उन्हें यमलोक) भेज देने में आप कब समर्थ नहीं है! हे परम-पावन! देवेन्द्र भी आपकी तीव्र प्रतिज्ञा को व्यर्थ करने में समर्थ नहीं है। हम सबको क्षमाकर, रक्षाकर प्रसन्न मन से गमन कीजिए'। (दशरथ के ऐसा) कहकर सिर झुकाकर क्षमा याचना करने, फिर दण्डप्रणाम करने पर भी, (परशुराम की) आँखों में अपरिमित क्रोध भरा ही रहा। अपनी प्रशंसा करने वाले उस (दशरथ) के वचनों को सुनकर, उनकी उपेक्षा कर, विपुलरोप से क्रुद्ध होते हुए, अत्यन्त कठोर हो मन में (यह) सोचकर कि (इन सबका) दमन करूँगा, वे इस प्रकार वोले, 'वड़े यत्न से (और) पराक्रम से मैं शिव के पास पुरातन काल में जब धनुर्विद्या का अभ्यास करता रहा, उस समय कुमार कार्तिकेय ने मुझसे लड़ने का फैसला किया, और सव कौशल खोकर मुझसे हार गए। (उसे) देख (शिवजी

ना पेम्पु मेच्चिन नागकंकणुनि । चापंबु विरिचिन सैतुने मरियु' २३४०

ननिन ना रघुरामु डारामु जूचि । यनियॆ निश्चलवृत्ति नतिसम्मदमुन
'नेनु विनोदमै यॆक्किडि तिविय । बूनिन चाप मुप्पुड तॆगॆगाक!
ना तॆगकेल पिनाकिविल् निलुचु? । नाततभुजसत्त्वमट्टिदि नाकु;
नॆसगि युद्धतुलयि यिक्ष्वाकुकुलुलु । पसुल ब्राह्मणुल जंपदलंपरॆन्दु;
नीवॆन्निपलिकिन नीकवि सॆल्लु;। नीवु ब्राह्मणुडवु; निनु नॊम्पनॊल्ल:
निदॆ नादु कंधर मिदॆ नीदु परशु । वदरक युचितकृत्यमु सेयुमिक ।'
ननवुडु रघुरामु नलुक दीपिंप । गनुगॊनि पलिकॆ भार्गवरामुडडरि
'भाविप नाकु नी पलुकुल जूड । नीवु क्षत्रियुडवु, नेनु ब्राह्मणुड
ननु गर्वमुन्नदि; यट्टु चूडवलदु; । विनुतविक्रमशक्ति वॆन्डि चूपॆदनु;
वरलु नज्जनकभूवरुविंट नीवु । विरिचिनविल्लु नीविल्लुनु दॊल्लि २३५०

यमिलिनिडार नमरुलु विश्व । कर्मचे नॊक्कट गाविंचि रॆलमि;

---

ने भी मेरी) शक्ति की सराहना की थी। (उस) नागकंकण (शिवजी) का धनुष तोड़ दे, तो मैं कैसे सहन कर सकूँगा' ? ॥ २३४० ॥

—(ऐसा) कहने पर उस रघुराम ने उस (परशु-) राम को देखकर निश्चलवृत्ति से सम्मोद (यों) कहा, 'मैंने विनोद मात्र के लिए सन्धान करके खींचना चाहा तो धनुष (अकस्मात्) टूट गया। मेरे साहस (सामर्थ्य) के सामने पिनाकि (शिव) का धनुष कहाँ टिक सकेगा? ऐसी ही है मेरी विशाल भुजाओं की शक्ति! इक्ष्वाकुवंशज उद्धत होकर पशु और ब्राह्मणों का वध करना पसन्द नहीं करते। आपने जितना कुछ कहा, वह आपके लिए उचित ही माना जाएगा। आप ब्राह्मण हैं। मैं आपका वध करना नहीं चाहता। यह मेरी गर्दन है, वह आपका परशु है। व्यर्थ वातचीत को त्याग कर अव जो उचित समझिए, कीजिए'। ऐसा कहने पर, रघुराम को क्रोध से उद्दीप्त हो देखकर, भार्गव-राम ने आवेश से कहा—'तुम्हारी वातों से मुझे लगता है कि तुममें गर्व है कि तुम क्षत्रिय हो और मैं ब्राह्मण हूँ। ऐसा मत सोचो। (मैं अपने) विनुत-विक्रम एवं शक्ति को वाद में दिखाऊँगा। उस जनक भूवर के घर में विलसित जिस धनुप को तुमने तोड़ दिया था, उस धनुप को (और) इस मेरे धनुप को, ॥ २३५० ॥

—देवताओं ने, बड़े स्नेह से, बड़े प्रेम से विश्वकर्मा से एक साथ वनवाया

वुरमुलु निर्जिप बोयेंडुनाडु । हरुनकु दग विच्चिरंदुलो नॊकटि
ना विंट द्रिपुरंबुल नणचि रुद्रुंडु । दा वीरगर्वमुद्रारतुडगुचु
'नसहायमुग नेनु नसुरत्रयंबु । वसुधपैगूल्चि; तॆव्वरु नाकु नीडु?'
ननि वल्क 'जक्रि बाणाकृति बूनि । तुनियिंचॆ गाक रुद्रुनिकि शक्यंबॆ'
यनि यॆडकॆडकुनु नमरुलु मुनुलु । सनकादि हरि पार्श्वचरुलुनु वलुक
विनि रुद्रगणमुलु विनुपिंप शिवुडु । विनि रोषमुन बोर विष्णुनि बिलुव
सुरगरुडोरगवरुलॆल्ल गूडि । सरसिजासनु जेर जनि विचारिंचि
हरिहरसत्त्वंबु लरयुदमनुचु । मुरवैरि कपुडु कार्मुकराजमिच्चि
यिरवुन कॆन्तयु नॆरुकसेयुटयु । हरियु रुद्रुडु बोरिररुदुगा; नपुडु २३६०

नारायणुनि तीव्र नाराचघोर । धारचे शिवुनि कोदंडंबु सगमु
विरिगि पेटॆत्तिन वीक्षिंचि यंत । हरिशक्ति घनमनि यमरुलंदरुनु
इरुवुर मान्पि: रा यीशुडव्वेळ । सुरल चित्तस्थिति जूचि या विल्लु
रयमुन ना देवरातुन किच्चॆ; । जयधन्युडातंडु जनकुन किच्चॆ :

था। (त्रि) पुरों को पराजित करने के लिए जाते समय उनमें से एक शिवजी को दिया था। उस धनुष (की सहायता) से त्रिपुरों का दमन कर, रुद्र (शिवजी) ने वीरमुद्रारत होते हुए कहा—'बिना किसी की सहायता के मैंने असुरत्रय को वसुधा पर गिरा दिया। मेरी समता करनेवाला और कौन है'? (उस समय) जहाँ-तहाँ अमर, मुनि, सनक आदि हरि के पार्श्वचर (सहचर) कहते रहे कि 'चक्रि (विष्णु) ने बाण की आकृति धारण कर (राक्षसों का) संहार किया है, अन्यथा रुद्र की सामर्थ्य ही क्या है'? (इसे) सुनकर रुद्रगणों ने शिवजी को सुनाया। शिवजी (उसे) सुनकर रुष्ट हुए (और) युद्ध के लिए विष्णु को ललकारा। तब सुर, गरुड, उरगादि देवता, सब मिलकर, कमलासन (ब्रह्मा) के पास गये। विचार किया कि हरि (और) हर के सत्त्वों को (युद्ध के द्वारा) जानना चाहिए। तब विष्णु को कार्मुकराज (श्रेष्ठ धनुप) दिया, और (युद्ध के लिए योग्य) स्थान के बारे में भी बताया। (तब) अनुपम रूप से हरि और रुद्र ने युद्ध किया। ॥ २३६० ॥

तब नारायण के तीव्र-नाराच (बाण) के भयंकर प्रवाह से शिव का कोदंड आधा टूटकर विदीर्ण हुआ। (उसे) देखकर सभी देवताओं ने यह कहकर कि हरि की शक्ति ही अधिक श्रेष्ठ है, दोनों को शान्त किया। उस ईश (शिव) ने उस समय देवताओं की चित्तस्थित को देखकर वह धनुप शीघ्रता से उस देवरात को दिया। जयधन्य होकर, उसने (उसे)

वनजोदरुंडुनु वलनोप्प निच्चें । दन चेति चापमत्तरि ऋचिकुनकु;
जमदग्नि किच्चें निश्चलमति नतडु: । जमदग्नि ना किच्चें
सदयुडै दीनि;
बेंनकुव नदि तोंलिल पेटेंत्तियुंट । गनि नीवु विरचिति गाक! भूतनाथ!
आविटि तोडिदे यरय ना चेति । यी विल्लु, निदें चूडुमिनवंशतिलक!
नेंलकोंनि यी विल्लु नी वेंक्कुवेंट्ट । वलकोंनि बाणसंधानमु सेसि
कडिमि सूपक निन्नु गदलनी' ननिन । दडयक रोषिंचि दशरथात्मजुडु
२३७०
कन्नुल घनवह्नि कणमुलु दोंरुग । दन्नेंरुंगनि जामदग्नितो ननियें:
'निरुपमभुजशक्ति नीकु गलुगुटयु । दरमिडि राजुल दरिमि चंपुटयु
नेंरुगुदु; नन्नु नीवितरुनि माडि्क । वेंरवक पलिकेंदु वीरंबु मेंरसि:
नी वेंरुंगवु नादु निजबाहुबलमु: । नीवेंन्तवाडवु ? नी चापमेंन्त ?
तेंम्म'नि विलुदीसि तिगिचि मोपेंट्टि । क्रम्मन नत्युग्रकांडंबु दोंडिगि
'नी काळ्ळु देंगनेसि नी गर्वमडचि । नी कोप मुडिपेंद ने' डन्न दलकि
युरुसत्त्वगर्वंबु नुब्बुनु दूलि । परशुरामुडु रामु ब्रार्थिंचि पलिकें:

---

जनक को दिया। कमलगर्भ विष्णु ने बड़ी सुन्दरता से उस समय अपना धनुष ऋचिक को दिया। उसने निश्चलमति से (वही धनुष) जमदग्नि को दिया। जमदग्नि ने सदय होकर उसे मुझे दिया। (पूर्व के) युद्ध में पहले ही थोड़ा विदीर्ण रहने के कारण उसे तुमने तोड़ डाला है। हे भूनाथ! मेरे हाथ का यह धनुष उसी के साथ का है। यह देखो, हे इनवंशतिलक! स्थिरभाव से इस धनुष का सन्धानकर, घूमकर, (इस पर) बाण चढ़ाकर अपने प्रताप को बताए बिना तुम्हें हिलने नहीं दूँगा'। (ऐसा) कहने पर विलम्ब न करके रुष्ट हो दशरथात्मज की ॥ २३७० ॥

—आँखों से बड़े-बड़े अग्निकण झरने लगे। अपने को (राम को) न जाननेवाले जामदग्नि से उन्होंने कहा, 'मैं यह जानता हूँ कि आपमें निरुपम भुज-शक्ति है, आपने क्रम से राजाओं का पीछाकर (हराकर) वध कर दिया है। मुझे आप अन्य लोगों के समान मानकर ही, निर्भीकता से डींग मार रहे हैं। आप मेरे बाहुबल को नहीं जानते हैं। आपकी शक्ति ही कितनी है? यह धनुप ही क्या वस्तु है? लाइए'। (यह) कहकर धनुप लेकर, उसे उठाकर, प्रत्यंचा चढ़ाकर, तुरन्त अत्युग्र-कांड (बाण) उसपर चढ़ा दिया। कहा, 'आपके पैर काटकर, गर्व का दमन कर, आपके क्रोध का निवारण कर दूँगा'। (ऐसा) कहने पर कम्पित

'ननु गश्यपुनकु निलनिच्चिनाड : । गान रातुलु निल्वगा नेर निचट :
ननुदिनंबुनु महेंद्राचलंबुनकु । जनवलयुट जेसि चरणमुल् वलयु :
ना काळ्ळनेयक ना पालि पुण्य । लोकमार्गबुलालोकिंचि येयु २३८०
नन्नु रक्षिपुमु नरनाथचंद्र ! । मन्निपवे राम ! मनुजलोकेश !'
यनवुडु रघुरामु डा जामदग्नि । घनपुण्यलोकमार्गमु नेसें: नंत
जडुरीति निलुचुन्न जमदग्निरामु । गडुनुग्रुडैयुन्न काकुत्स्थरामु
जूचुचु नुंडिरि सुरसिद्धसाध्य । खेचरुलद्भुतक्रीडल दगिलि:
वलनोप्पगा बुष्पवर्षमुल् गुरिसें : । नलिनगर्भादुलु नानंदमंदि
पोगडिरि रामुनि: बोन्दुगा सुरल । मिगुलुतेजंबुन मिन्नुननुंडि;
रंत भार्गवरामुडारामु जूचि । यंतरंगंबुन नतनि भाविंचि
'यनघ ! नी सत्त्वमेनात्मलो जूचि । निनु विवेकिंचिति ; नीवु विष्णुडवु:
काकुत्स्थ ! यटुगान गदनंबुनंदु । नीकु नोडुट नाकु निंद गादेन्दु
ना बलंबुनु नीवे: नायात्म नीवे: । ना बंधुवुलु नीवे ना रामचंद्र !
२३९०

---

होकर, शक्ति की प्रबलता के गर्व को, मद को छोड़कर, परशुराम ने राम से प्रार्थना की, 'मैंने कश्यप को पृथ्वी दे दी है, अतः मैं रात को यहाँ ठहर नहीं सकता। प्रति दिन महेन्द्राचल को जाना चाहिए, इसलिए पैर (मेरे लिए) आवश्यक हैं। मेरे पैरों को न काटकर, (यदि चाहो तो) मेरे पुण्यलोक के मार्ग को देखकर (उस पर यह बाण) छोड़ दो। ॥ २३८० ॥

हे नरनाथचन्द्र ! मुझे बचाओ। हे राम ! हे मनुजलोकेश ! मुझे क्षमा कर दो'। ऐसा कहने पर रघुराम ने उस जामदग्नि के महान् पुण्य-लोक मार्ग पर (वह बाण) छोड़ दिया। तब जड के समान खड़े जामदग्निराम को और अतिउग्र काकुत्स्थराम को आश्चर्य-चकित हो सुर, सिद्ध, साध्य, खेचर, सब देखते रहे। सुन्दर ढंग से पुष्पवृष्टि हुई। नलिनगर्भ (ब्रह्मा) आदि ने आनन्दित हो राम की प्रशंसा की। देवता तेजोयुक्त होकर स्वर्ग में विलसित हुए। तव भार्गव राम ने उस (दाशरथी) राम को देखकर, अन्तरंग में उनके महितस्वरूप का ध्यान कर, कहा, 'हे अनघ ! तुम्हारी शक्ति के बारे में मैंने आत्म-विचार कर, विवेचन कर लिया है कि तुम विष्णु हो। हे काकुत्स्थ ! ऐसा होने पर युद्ध में तुम्हारे हाथ हार जाना मेरे लिए किसी भी रूप में निन्दनीय नहीं है। मेरा बल भी तुम ही हो, मेरी आत्मा भी तुम ही हो। मेरे बन्धु-बान्धव सब कुछ तुम ही हो। हे मेरे रामचन्द्र ! ॥ २३९० ॥

ना माटलन्नियु नातम नुंपकय । राम! रक्षिपवे रघुकुलाधीश!'
यनुचु ब्रस्तुति सेसि यानंदमंदि । मनमुन रघुरामु महिम लेन्नुचुनु
वरुस श्रीरामुनि वलगोनि भक्ति । गरमुलु मुकुळिंचि करमु संप्रीति
विनयविधेयुडै विभुनट्टु चूचि । मनमुन गृपवुट्ट मरि यिट्टुलनियें:
'सेलविम्मु राघव! श्री जानकीश ! । सेलविम्मु, पोयेद, सेलविम्मु नाकु:
ना तप्पुलेन्नक नन्नु मन्निंचि । यी तरि रक्षिंचि यिपुगा बनुपु:
मनसु नेकमु चेसि मदि वेलुगु गनुचु । गनुमूसि निनु गूर्चि कदलक तपमु
लोनरंग जेसिन नोय्यन मुनुलु । मनमुल नानंदमग्नुलै युंदु'
रनुचु ब्रस्तुतिसेसि यभिनुतुल् सेसि । यनुपमप्रीतितो नप्पुडे कदलि
'निरुपमतरशक्ति नी शक्ति' यनुचु । नरिगे रामुडु महेंद्राचलंबुनकु २४००
वरशुरामुनि विल्लु प्रार्थिप नोसगे । वरुणुचेतिकि रघुवर्युडाक्षणमे:
यप्पुडु वायुवुलनुकूलगतुल । नोप्पे: नुत्साहंबुलोदवे सेनलकु:
नरुदरुदनि सुरलभिनुतिसेय । वरजयश्रीगूडि वच्चि राघवुडु
तन तंड्रि दशरथधरणिपालुनकु । ननघवसिष्ठुनकतिभक्ति म्रोक्के

—मेरी सब बातों को मन में मत रखो। हे राम! हे रघुकुलाधीश! मुझे बचाओ'। (ऐसी) स्तुति करते हुए, आनन्दित होकर, मन में रघुराम की महिमा को गुनते हुए, क्रम से श्रीराम की प्रदक्षिणा कर, हाथ जोड़कर, अधिक सम्प्रीति से, विनय से विधेय (आज्ञाकारी) हो, प्रभु की ओर देखकर, कृपा उत्पन्न करनेवाले वचन बोले, 'आज्ञा दो, हे राघव! श्री जानकीश! आज्ञा दो। जाने की आज्ञा दो। मेरी त्रुटियों का ध्यान न कर, मुझे क्षमाकर, अबकी बेर रक्षा कर, आनन्द से विदा कर दो। मन को एकाग्रकर, मन में प्रकाश को देखते हुए, आँखें बंदकर, तुम्हारे प्रति अचल एकनिष्ठ ऐसी तपस्या करूँगा कि मुनिजन आनन्दमग्न हो जायँ। ऐसा कहते हुए प्रस्तुति, अभिनुति करके, अनुपम प्रीतिभाव से उसी समय, 'तुम्हारी शक्ति निरुपमतरशक्ति है' ऐसा कहते हुए (भार्गव) राम महेन्द्राचल को प्रस्थान कर गए। ॥ २४०० ॥

प्रार्थना करने पर उसी क्षण रघुराम ने परशुराम के धनुष को वरुण के हाथ दे दिया। तब वायु अनुकूलगति से चलने लगा, सेना में उत्साह उत्पन्न हुआ। 'यह तो विरल है' ऐसा कहते हुए देवताओं के अभिनुति करते समय, वर (श्रेष्ठ) जयश्रीयुक्त राघव ने आकर अपने पिता धरणिपाल (राजा) दशरथ को (और) अनघ वसिष्ठ को अतिभक्ति से प्रणाम किया।

म्रोक्किन दीविंचि मौगि गौगिलिंचि। यक्कुन नंदनु नौदल जेर्चि परमसम्मदमुन बार्थिवेश्वरुडु। 'सरसोक्ति ने बुनर्जातुंडनैति: गौमरौप्प नी वंटि कौडुकुनु गनुट। नमरेंद्रु बोलिति नवनिलो निपुडु परमपावनुडैन परशुरामुंडु। परमेशुपगिदिनि बरग निच्चटिकि वच्चुट ने गांचि वडलेल्ल वडक। यिच्चलो भयमंदि 'यिकनेदि त्रोव?' यनुचु भयंबुन नातनितोड। मनविगा जेप्पिन मरि विनकुन्न २४१०
बरवशतं बौन्दि पलुकनेरकय। परममैत्रिकि नेनु बालपडियुंटि: नतनि गेल्चुटये नाकाश्चर्यमय्यें:। नतुलितवैभवंबंदिति नेनु: वासेनु भयमेल्ल: ब्रौढि नीचेत। वासिकेक्किति: निल वैभवंबब्बे' ननुचु रामुनि जाल नभिनुति सेसि। मुनिवसिष्ठादुल मुदमुन गूडि परमसम्मदमुन बलमुलु दानु। नरिगेनयोध्यकुनवनिवल्लभुडु

### अयोध्या प्रवेशमु

पुण्यचिह्नमुलतो बुण्युलतोड। बुण्य मंगळवाद्यमुलतोड वच्चि

---

प्रणाम करने पर आसीस देकर, सम्भ्रम से गले लगाकर, वक्ष-स्थल पर पुत्र के सिर को रखकर, परम सम्मोद से पार्थिवेश्वर (राजा) ने कहा, 'सचमुच मैं पुनर्जीवित हुआ हूँ। तुम्हारे जैसे पुत्र को प्राप्त करने से आज मैं पृथ्वी पर अमरेन्द्र के समान शोभायमान हूँ। परम-पावन परशुराम के परमेश्वर के समान (कराल रूप में) यहाँ उपस्थित देख (मेरा) सारा शरीर काँप उठा था, मन में भीत होकर 'अब क्या उपाय हो सकता है ?' अस्तु बड़े भय से उससे विनय की, (जब) उसने नहीं सुना, ।। २४१० ।।

—तब विवश हो, अवाक् होकर, उससे परममैत्री करने के लिए तैयार हो गया। (तुम्हारा) उसे जीत लेना ही मेरे लिए आश्चर्यप्रद हुआ। मैंने अतुलित वैभव को प्राप्त किया है। सारा भय दूर हो गया। तुम्हारे प्रताप के कारण मैं (आज) यशस्वी हुआ। इस पृथ्वी में मुझे वैभव प्राप्त हुआ है'। ऐसा कहते हुए राम की अधिक अभिनुति करके, मुनि वसिष्ठ आदि से मोद सहित मिलकर, अधिक सम्मोद के साथ अवनिवल्लभ (दशरथ) ने सेना सहित अयोध्या की ओर कूच किया।

### अयोध्या में प्रवेश

—पुण्य (मंगलप्रद) चिह्नों (तथा) पुण्यात्माओं के साथ, पुण्य-मंगलवाद्यों की ध्वनि के बीच, दशरथाधीश ने अपने पुत्रों के साथ सानन्द अयोध्यापुरी

तानुनु गॉडुकुलु दशरथाधीशु । डानंदमुन नयोध्यापुरि जॊच्चि
राजितालंकाररचन जूपट्टु । राजमार्गंबुन राराजमुखुलु
सखुलु दारुनु वेड्क सौधंबुलेक्कि । सुखतराकृतुल रासुतुल गन्गॊनुचु
सेसलसल्ल नाशीर्वादमॆल्ल । भूसुरुलॊसग विस्फुरण पॆम्पॆसग २४२०
नगणित शृंगारमै यॊप्पु तनट्टु । नगरु ब्रवेशिंचॆ नरनाथु; डंत
गौसल्य केकयक्ष्मापालपुत्रि । या सुमित्रादेवि यादिगा गलुगु
नंतःपुरांगनलंदरु नप्पुडॆन्तयु । प्रीतितो नॆदुरुगा वच्चि
चेरि वारलमीद सेसलु सल्लि । नीराजनंबुलु नॆरि निच्चि; रंत
गॊडुकलंदरु म्रॊक्क गोडण्ड्रु म्रॊक्क । गड्प्रीति दीविंचि कौगिळ्ळ जेर्चि
सीतादिकांतल चॆलुवंबु वुद्धि । चातुरि गन्नुलु सल्लगा जूचि
तनरारुचुंडिरि; दशरथुंडपुडु । तनयुलु नलुगुरु दनु भजियिप
नाल्गु चेतुल नॊप्पु नलिनाक्षुडनग । नाल्गु कॊम्मुल नॊप्पु नाकेभमनग
सकल जनानंदचरितुडै राज्य । मकलंक रक्षकुडै येलुचुंडॆ;
नॊकनाडु दशरथुंडुचितमॆरिंगि । प्रकटितशुभरतु भरतुनीक्षिंचि
२४३०

में प्रवेश किया। समलंकृत राजमार्ग मे राराज-(चन्द्र) मुखियों एव सखियों ने आनन्द से सौधो (प्रासादों की अटारियों) पर चढ़कर, सुखतर आकृतिवाले हो, (रघुरामादि) राजसुतों को देखते हुए (आशीर्वाद-पूर्वक) अक्षत वरसाये। सभी भूसुरों ने आशीर्वाद दिए। (ऐसे समय), ॥ २४२० ॥

—अत्यन्त शृंगारमय अपने नगर में नरनाथ ने इस प्रकार शोभन रूप में प्रवेश किया। तव कौसल्या, कैकेयी, सुमित्रादेवी आदि सभी अन्तःपुरांगनाएँ अति हर्ष के साथ उनके स्वागतार्थ आईं, (उनसे) मिलकर, उनपर पुष्पों की वर्षा की और भली प्रकार आरती उतारी। तव सभी पुत्रों के प्रणाम करने पर, पुत्रवधुओं के प्रणाम करने पर, उन्होंने अति प्रीति से आसीस दे उन्हें आलिंगन में लिया। सीता आदि वधूटियों के सौन्दर्य, मृदु स्वभाव एवं कुशलता को देख, उनकी आँखें ठंडी हुईं और वे सन्तुष्ट हुईं। तव दशरथ चारों पुत्रों की सेवाएँ प्राप्त करते हुए, चार भुजाओं से शोभायमान नलिनाक्ष (विष्णु), (अथवा) चार शृंगों वाले स्वर्ग के हाथी (ऐरावत) के समान विलसित होते हुए, सकल जनों को आनन्द देने वाले और अकलंक-रक्षक होते हुए, राज्य पर शासन करने लगे। एकदिन दशरथ उचित (समय) को जानकर, शुभ लक्षणों से सम्पन्न पुत्र भरत को देखकर वोले, ॥ २४३० ॥

'घनुडु मी माम केकयराजसुतुडु । गोनिपोदु निन्ननि कोरियुन्नाडु
गान शत्रुघ्नुतो गदलि मी माम । तो नेगि यतनि संतोषंबु नेरपु:
तातकु नव्वकु दग मेनमाम । काततभक्तितो ननिशंबु म्रोक्कु
सुरलका दलचि भूसुरुलकु वत्स ! । परमप्रियंबुन बरिचर्य सेसि
वारलचे नश्व वारण स्यंद । नारोहणमुलु शस्त्रास्त्रविद्यलुनु
नेरि वेदशास्त्रमुल् नीतिशास्त्रमुलु । नुरुकळाविद्यलु नोगि नभ्यसिपु
मेकक्षणंबुनु नेडपक नियति । जेकोनि, नी मेलु सेप्पि पुत्तेम्मु'
अनवुडु दल्लुल कवनिपालुनकु । विनतुडै रघुरामविभुनकु म्रोक्कि
तानु शत्रुघ्नुंडु दन मेनमाम । तोन थिम्मुल भरतुडु पुण्यरतुडु
राजगृहंबुन रमणीयमैन । राजधानिकि नेगि रघुकुमारकुलु २४४०
तातकु दम राक दग नेरिगिंप । ब्रीतिमै बुच्च ना पृथ्वीवरुंडु
पट्टणंबुन दीरुवड तोरणमुलु । गट्टिंचि वहुपताकलु कल्वडमुलु
गलयंग नेत्तिचि गंधोदकमुलु । पोलुपोन्द जल्लिचि पुष्पधूपमुल
गरमोप्प राजमार्गमुल वासिप । बरिचारकुल बंचि बलयुतुंडगुचु

---

—'सम्भ्रान्त व्यक्तित्व वाले तुम्हारे मामा, कैकयराज-सुत तुम्हें (अपने यहाँ) ले जाना चाहते है। इसलिए शत्रुघ्न के साथ अपने मामा के साथ जाकर उन्हें प्रसन्न करो (उनकी इच्छा को पूरी करो)। नाना, नानी, मामा (आदि) को आतत भक्ति से अनिश (सदा) प्रणाम करते रहना। हे वत्स ! देवता मानकर भूसुरों की परमप्रेम से परिचर्या (सेवा) करके, उनसे अश्व, हाथी, स्यन्दन (रथ) के आरोहण (सवारी), शस्त्र-अस्त्र विद्याएँ, श्रेष्ठ वेदशास्त्र, उत्तम कलाएँ, लगन के साथ, एक क्षण भी आलस्य न करके, नियमपूर्वक अभ्यास करना और सीखना। अपना कुशल-समाचार भेजते रहना'। ऐसा कहने पर, माताओं तथा अवनिपाल (राजा) को, विनीत होकर, रघुराम-प्रभु को प्रणाम कर, स्वयं और शत्रुघ्न सहित अपने मामा के साथ बड़े सुख से पुण्यरत-भरत राजगृह मे स्थित रमणीय राजधानी को गए। रघुकुमारों ने, ॥ २४४० ॥

—अपने आगमन (का समाचार) नाना को कहला भेजा। उस पृथ्वीवर ने वड़ी प्रीति के साथ नगर को अच्छे ढंग से तोरण बँधवाकर, विविध प्रकार की झडियों और कमल की मालाओं से सजाकर, सुगंधित जल को सुन्दर ढंग से छिड़काकर, राजमार्गो को पुष्पधूपों से सुवासित कराने के लिए परिचारक भेजे। (कैकयराज ने) परिवार (मित्र तथा नौकर-चाकरों के समूह) से युक्त हो, वनिताएँ, निजमंत्रि-वर्ग को साथ लेकर,

वनितलु निजमंत्रिवर्गबु तोड । जनुदेर नेन्तयु संतोपमेसग
वरुस नानागीत वाद्यनृत्यमुलु । परमशुभाचार भंगुल नडुव
ब्रीति नेदुर्कोनि प्रियमोप्प वंदि । सूतमागधजनस्तुतुलोलि जेलग
मनुमल दोड्कोनि महिमतो वच्चे । वनुगोन्नभक्तितो भरतुंडु नंत
दम तात मोदलुगा दगिन पेद्दलकु । ग्रममु दप्पक नमस्कारमुल् सेसि
पोलुपोन्द वारिचे बूजितुंडगुचु । दळुकोत्त वेडुक दाततो ननियें:
२४५०
'नार्य ! नाकिचट विद्याभ्यासमिंक । गार्य; माचार्युलै घनुलैन वारि
कप्पगिंपुडु नन्नु' ननिन ना राजु । चेप्पिनवारिचे शिक्षितुंडगुचु
नमर विद्याभ्यासमंतयु जेसि । विमलैकमति नोक विप्रुनि जीरि
तमतंड्रिययिनट्टि दशरथेशुनकु । 'समुचितस्थिति मेमु सकलविद्यलुनु
जेलुवोन्दगा नभ्यसिंचिति; मिक । दलपुपुट्टेडु माकु दगमिम्मु जूड'
ननि चेप्पुमन नयोध्यापुरंबुनकु । जनुदेन्चि यतडु ना जननायकुनकु
राजपत्नुलकुनु रामलक्ष्मणुल । कोज नेन्तयु जेप्पे नुल्लंबुललर:
नंत श्रीरामुंडु यौवराज्यमुन । नेन्तयु जतुरुडै येल्लवारलकु

सानन्द नाना गीत-वाद्य-नृत्यों के परम शुभ आचार-भंगियों में सम्पन्न, सप्रीति उन (राजकुमारों) की अगवानी की। प्रीति से वंदि-सूत-मागध-जन (चारण-भाट आदि) की स्तुतियों के क्रम से मुखरित होने पर, दौहित्रों को साथ लेकर बड़ी महिमा (वैभव) के साथ वे (अपने यहाँ) आए। अधिक भक्ति से भरत ने तब अपने नाना आदि सभी योग्य गुरुजनों को क्रम से नमस्कार कर, शोभा से उनसे आदर-सत्कार प्राप्तकर, उत्साह में उमड़ कर नाना से बोले, ।। २४५० ।।

—'हे आर्य ! अब यहाँ विद्याभ्यास हमारा कार्य है। हमको श्रेष्ठ आचार्यों के हाथ सौंप दीजिए'। (ऐसा) कहने पर, उस राजा के बताए लोगों से शिक्षित होते हुए, उन्होने शोभा से समस्त विद्याभ्यास किया। (एक दिन) विमलमति वाले विप्र को बुलाकर; अपने पिता दशरथेश के पास यह संदेश भिजवाया कि 'समुचित स्थिति से हमने भली प्रकार सकल विद्याएँ सीख ली है। अब हमारे मन में इच्छा हुई है कि आपके दर्शन करें'। ऐसा आदेश पाकर वह (सदेशवाहक) अयोध्यापुर आया और (उसने) जननायक (राजा दशरथ), राजपत्नियों, राम-लक्ष्मण, सबको भलीभाँति सब बातें कह सुनाई, जिनको सुनकर उनके हृदय उल्लसित हुए। तब श्रीराम ने युवराज के कर्तव्य में अधिक कुशल होकर, सभी को किसी

व्राकटंबुग नोन्डु बाध लेकुंड । नेकप्रबुद्धिगा निट दंड्रि गोलिचि
धारुणीप्रजलकु दययोप्प जेसे । वीरु वारनकनु बिश्रुतकीर्ति २४६०
समचित्तुडै धर्मचरितंबु बूनि । यमरेंद्रविभवुडै या रामविभुडु
सीतयु दानुनु जेलुवोप्प गूडि । नूतनरति सुखार्णोराशि देलि
चंद्रशालल गेळिसौधवीथिकल । जंद्रकांतमणि विशालवेदिकल
गाजुटोवरुल बंगरुपडकिंड्ल । जाजिपूबान्पुल जंपक क्रमुक
नारिकेळरसाल नारंगरंग । दाराममुल गृतकाद्रिसानुवुल
गोलकुल कोलकुल गुंजपुंजमुल । जलुवचप्परमुल सैकतस्थलुल
जातुरि मेलगुचु सकलभोगमुलु । नाततसौख्यंबुलंदुचुनुंडे
ननि यांध्रभाष भाषाधीशनिभुडु । विनुतकाव्यागम विमलमानसुडु
पालिताचारुडपार धीशरधि । भूलोकनिधि गोनबुद्धभूविभुडु
दम तंड्रि विठ्ठलधरणीशुपेर । गमनीयतरधैर्यकनकाद्रि पेर- २४७०
बनुगोन नरिगंडभैरवु पैर । घनु पेर, मीसरगंडनि पेर

प्रकार का कष्ट हुए बिना, एकाग्रचित्त से इधर पिता की सेवा करते हुए और उधर धारुणीप्रजा पर दयादृष्टि से, बिना भेदभाव के विश्रुतकीर्ति से, ॥ २४६० ॥

—समचित्त हो, धर्मवान् और चरित्रवान् होकर शासन किया। वे प्रभु राम, अमरेन्द्र वैभव-सम्पन्न हो, सीता के साथ शोभा से नूतनरति (नव-वैवाहिक सुख) के सुखसमुद्र में ऊभचूभ होते रहे। चन्द्रशालाओं में, क्रीडा-वीथिकाओं में, चन्द्रकान्तमणियों की विशाल वेदिकाओं पर, चन्द्र-शालाओं की भीतरी कोठरियों में, सुवर्णखचित शयनागारों में, जूही की पुष्पशय्याओं में, चंपक, पूग, नारिकेल, रसाल (आम), नारंगी (आदि वृक्षों) से विलसित उपवनों में, क्रीडा-पर्वत की घाटियों में, सरोवरों के पार्श्व में, कुंजपुंजों में, धवल (अथवा शीतल) वितानों के नीचे, वालुकामय स्थलों पर, चातुर्य के साथ रहते हुए, सकलभोग (और) महान् सुखों का आनन्द लेते रहे।

इस प्रकार आन्ध्रभाषा के भाषाधीश (ब्रह्मा) के समान, विनुत-काव्यागम-विमल-मानस (श्रेष्ठ काव्य और शास्त्रों के ज्ञाता), आचारवान्, अपार-बुद्धि-सिन्धु, भूलोक-निधि गोन बुद्ध-भूपति ने, अपने पिता विठ्ठल धरणीश के नाम पर, जो कमनीयतर धैर्य के कनकाद्रि हैं, ॥ २४७० ॥

—दृढता से अरिगंडभैरव (शत्रुभयंकर), महात्मा, मीसरगंड (प्रताप-शाली), अलघु-निश्चल-दया के आयतबुद्धि वाले है, ललित सद्गुणगणा-लंकार हैं, आचन्द्र-तारार्क-विलसित होनेवाली, भूलोक में अतिपूज्य हो

नलघु निश्चलदयायत वुद्धि पेर। ललितसद्गुणगणालंकारु पेर
नाचंद्रतारार्कमै योप्पुमिगिलि। भूचक्रमुन नतिपूज्यमै वेलय
नसमानललितशब्दार्थसंगतुल। रसिकमै चेलुवोन्द रामायणमुन
वरग नलंकारभावनल् निंड। गरमोप्पु नी वालकाडंवु जेप्पे:
नारूढि नार्षेयमै यादिकाव्य। मै रसिकानंदमै येल्लनाड्
निव्वसुमति नोप्पु नी पुण्यचरित।। मेव्वरु सदिविन नेव्वरु विनिन
सामादि बहुवेदचयधामराम। नामचिंतामणि नव्यभोगमुलु
परहिताचारमुल् प्रभुविचारमुलु। परिपूर्णशक्तुलु प्रकटराज्यमुलु
निर्मलकीर्तुलु नित्यसौख्यमुलु। धर्मैकनिष्ठलु दानाभिरतुलु २४८०
नायुरारोग्यंवु लधिकसंपदलु। वायक पाटिल्लु; वापक्षयंवु
वरपुत्रलाभंवु वैरिनाशनमु। सरिनोप्पु; धनधान्यचय समृद्धियुनु
ने विघ्नमुलु लेक यिड्ललो नधिक। लावण्यवतुलैन ललनल पोन्दु
गोडुकुलतो नेप्डु गूडियुंडुटयु। नेडगाग नापदलेल्ल वायुटयु
सम्मदंबुन वंधुजनुल गूडुटयु। निम्मुल गाम्यंवु लेडकुंडुटयु
नन्नलुदम्मुलु नभिवृद्धि वोन्दि। मन्ननतो गूडि मलसियुंडुटयु
सततंवु देवतासंतर्पणंवु। पितृगणतृप्तियु वेम्पोन्दुचुंडु;

---

शोभित होने के लिए अनुपम ललित-शब्दार्थ-संगति से युक्त रसमय रामायण में अलंकार (और) भावों से परिपूर्ण, अतिरम्यता से प्रस्तुत इस बालकाण्ड की रचना की। सुप्रसिद्ध आर्षग्रन्थ, आदिकाव्य, रसिकों को आनन्द देने वाले (तथा) सदा इस वसुमति (भूमि) पर शोभायमान होनेवाले इस पुण्यचरित्र को जो भी पढे, जो भी सुनेंगे, उन्हें सामादि बहुवेद-समूहों का धाम, राम-नाम-चिन्तामणि, नव्यभोग, परहित (करनेवाले) आचार, श्रेष्ठ विचार, परिपूर्ण शक्तियाँ, प्रकटराज्य (सुख), निर्मल कीर्तियाँ, नित्यसुख, धर्मनिष्ठा, दान में आसक्ति, ॥ २४८० ॥

—आयु, आरोग्य, अधिक सम्पत्ति, अवश्य ही प्राप्त होंगे। पापक्षय, वरपुत्रलाभ, वैरि-नाश समुचित रूप से होगा। विना किसी प्रकार की विघ्न-वाधाओं के धनधान्य की समृद्धि, घरों में लावण्यवती ललनाओं का सहवास, सदा पुत्रों के साथ मिलकर रहना, सारी विपत्तियों का दूर हो जाना, सम्मोद के साथ वन्धुजनों से मिले रहना, प्रेम से कामनाओं की पूर्ति होना, सहोदरों की अभिवृद्धि (उन्नति) पाकर वड़े स्नेह के साथ मिलजुल कर रहना, सतत देवताओं का संतृप्त रहना, पितृगण की तृप्ति में वृद्धि, (आदि) से वे सम्पन्न होंगे। यह (ग्रन्थ) मोक्ष-साधक है, यह

निदि मोक्षसाधनं, बिदि पापहरमु । निदि दिव्य, मिदिभव्य, मिदियु श्रीकरमु;
रमणीयलील नी रामायणंबु । ग्रमर्मोप्प बूजिप गल्गु बुण्यमुलु;
व्रासिन वारिकि वरशुभोन्नतुलु । वासवलोकनिवासंबु गलुगु; २४९०
नॆन्दाक गुलगिरु लॆन्दाक जलधु । लॆन्दाक रविचंद्रुलॆन्दाक दार
लॆन्दाक वेदंबु लॆन्दाक दिशलु । नॆन्दाक भुवनंबु लेपुदीपिंचु
नंदाक नीकथ यक्षरानंद । संदोह-दोहळाचारमै परगु२४९३

बालकाण्डमु समाप्तमु

---

पापहर है, यह दिव्य है, यह भव्य है, यह श्रीकर है। रमणीयलीला (विधान) से इस रामायण को नियम से पूजा करने पर पुण्य प्राप्त होगा। लिखने वालों को वर-शुभ-उन्नति और इन्द्रलोक-वास प्राप्त होगा। ॥२४९०॥

जब तक कुलपर्वत, जब तक जलधि (समुद्र), जब तक रविचन्द्र, जब तक तारे, जब तक वेद, जब तक दिशाएँ, जब तक भुवन (लोक) विशिष्टता से प्रकाशमान रहेंगे, तब तक यह कथा, अक्षर (शाश्वत) आनन्द-सन्दोह (समूह) का निवास-स्थान होकर विराजमान रहेगी। ॥ २४९३ ॥

बालकांड समाप्त



अतुलितबलधामं स्वर्णशैलाभदेहं
दनुजवनकृशानुं ज्ञानिनामग्रगण्यम् ।
सकलगुणनिधानं वानराणामधीशं
रघुपतिवरदूतं वातजातं नमामि ॥

# अयोध्या - काण्डमु

## श्रीराम पट्टाभिषेक संकल्पमु

श्री लील दशरथोर्वीपालुडवनि । बालिचुचुंडि चौप्पड नौक्कनाडु
सुतुलु नल्वुरलोन शुभतरमूर्ति । नतुल यशोनिधि यगुचुन्न वानि
नुरुसत्यमुनु युक्तियुक्तंबु मितमु । बरहितंबुनु गाग बलिकेडु वानि
बन्नुगा दन बहि:प्राणंबुलनग । सन्नुति गैकोन्चु जरियिंचुवानि
ननुदिनंबुनु बेद्दलगुवारिनेल्ल । मनमुल मुदमंद मन्निचुवानि
हितबुद्धि यगुवानि नेल्लभूतमुल । हितमुन गरुण नन्वेषिंचु वानि
बोल जतुर्विधपुरुषार्थगतुल । नोलि जित्तंबुन नूहिंचुवानि
ननिशंबु संतुष्टुंडै युंडुवानि । विनुतविचारुडै विलसिल्लुवानि
वेरवरि यगु वानि, विहितकार्यबु । लरय ननालस्युडै चेयुवानि
गाढ विचारंबु गलवानि, बरम । गूढमंत्रंबुन गौमरोन्दु वानि १०
दप्पनि कोपंबु दगु प्रसादंबु । नौप्पगु प्रभुशक्ति योनरेडु वानि
ननि सुरासुरुलकु नविजेयुडगुचु । घनभुजबलमुन गडु वालुवानि
गज हयारोहण क्षमुडगुवानि । विजयलक्ष्मी समन्वितुडगु वानि

---

## श्रीराम के राजतिलक का संकल्प

—बड़ी शोभा के साथ दशरथ-उर्वीपाल (राजा) अवनि का पालन उत्कर्ष से कर रहे थे। एक दिन (उन्होंने) चारों सुतों में शुभतर मूर्तिवाले, अतुल यशोनिधि, महत् सत्य को युक्तियुक्त, परिमित, परहित रूप में बोलनेवाले, शोभा से अपने (दशरथ के) बहि:प्राण माने जाकर, सन्नुति (प्रशंसा) प्राप्तकर विराजमान होनेवाले, प्रतिदिन गुरुजनों के मन को मुदित करते हुए, (उनके आदेशों को) माननेवाले, हितबुद्धिवाले, समस्त प्राणियों को हित (-बुद्धि) से, करुणा से देखनेवाले, समुचित रूप से चतुर्विध पुरुषार्थ के विधान की क्रम से चित्त में कल्पना करनेवाले, अनिश (सदा) सन्तुष्ट बनकर रहनेवाले, विनुत (सराहनीय) विचार-युक्त हो विराजनेवाले, उपायशाली, देख-समझकर विहित कार्यों को बिना आलस्य के करनेवाले, प्रगाढ़ विचारवाले, परम गूढ़ मन्त्रों (उपायों) से शोभित होनेवाले, ॥ १० ॥

—अनिवार्य (आवश्यक) क्रोध (तथा) उचित प्रसाद (वरदान) से शोभित प्रभुता की शक्ति से समंचित रहनेवाले, अनि (युद्ध) में सुर (और) असुरों के लिए अविजेय होते हुए, महान् भुजबल से अतिशयता को

माननि रोषंबु मदि लेनि वानि । मानुगा भृत्युल मन्निचुवानि
नतिरथुडगुवानि ननसूयावृत्ति । प्रतिदिनंबुनु बुद्धि वाटिंचु वानि
गुमुदबांधवु भंगि गॉमरॉन्दु वानि । नमितप्रजानंद मलरिंचुवानि[1]
गरुणासमुद्रुडै कडुमिंचुवानि । वरुल गुणंबुलु पाटिंचुवानि
बुद्धि बृहस्पति वुरुडिंचुवानि । निद्धतेजंबुन निनु बोलुवानि
नमित प्रजानंद मलरिंचुवानि । गुमुदबांधवु भंगि गॉमरॉन्दु वानि[1]
वॅलयु धनुर्वेद वेदशास्त्रमुल । वलयु विद्यलयंदु वलनॉप्पु वानि २०
न्यायमार्गंबुन नर्थार्जनंबु । पायक चेय नेर्परि यगुवानि
सैरण धर तोड सरिवच्चुवानि । भूरिगुणंबुल बॉलुपारुवानि
श्रीरामु वट्टाभिषेकंबु सेसि । धारुणि येलिप दलपोसि चूचि
तलकॉन्न कडकतो दशरथेश्वरुडु । गॉलुवुकूटमुनकु गॉमरॉप्पवच्चि २४

वसिष्ठादुलतो दशरथुनि समालोचन

यंदु वसिष्ठादुलगु पुरोहितुल । नंदु सुमंत्रादुलगु मंत्रिवरुल

प्राप्त करनेवाले, गज-हय (घोड़े) आरोहण (सवारी) में क्षमता (-युक्त) वाले, विजयलक्ष्मी से समन्वित, दीर्घ रोष को मन में न रखनेवाले, समुचित रूप से भृत्य-जनों का आदर करनेवाले, अतिरथ, अनसूया (ईर्ष्यारहित) वृत्ति को प्रतिदिन (सदा) बुद्धि (मन) से माननेवाले, कुमुद-बान्धव (चन्द्र) के समान शोभित होनेवाले, अमित प्रजानन्द (प्रजा को अति आनन्द देने) से विलसित, करुणा के समुद्र हो अनुपम बननेवाले, दूसरों के गुणों का आदर करनेवाले, बुद्धि में बृहस्पति को परास्त करने वाले, शुद्ध तेज में सूर्य के सम दीखनेवाले, अमित प्रजानन्द से विलसित, कुमुद-बान्धव के समान शोभायमान, विलसित, धनुर्वेद, वेद, शास्त्रों में, (और) आवश्यक विद्याओं में पारंगत, ।। २० ।।

—न्यायमार्ग से निरन्तर अर्थार्जन (धन कमाने) में उपायशाली, क्षमा में पृथ्वी के समान, भूरि (सद्) गुणों से विलसित होनेवाले श्रीराम का पट्टाभिषेक (राजतिलक) कर (तत्पश्चात्) धारुणी (धरती) का पालन करवाने का विचार कर, (तदर्थ) सप्रयत्न हो, दशरथेश्वर सभास्थल में शोभा के साथ आये ।। २४ ।। (और),

वसिष्ठ आदि से दशरथ की मन्त्रणा

—उसमें (सभा में) वसिष्ठ आदि पुरोहित, सुमन्त्र आदि मन्त्रिवर, निकट

१ यह पंक्ति दो बार पद आगे-पीछे करके आई है।

जेरुव नृपतुल जॆलुल जुट्टमुल । बौरवर्युल जानपदुल नाश्रितुल
धारुणीदिविजुल दंडनायकुल । धीरुल राजनीतिज्ञुल नॆल्ल
वारल रार्विंचि वारिदनिनद । चारु गंभीर सुस्वरमुन बलिकॆ:
'मापॆद्दलिक्ष्वाकु मनुजेश मुख्यु । ली पृथिवीतलमेलि रिंपॆसग;
वारल रीति नवारितनीति । नी राज्यमंतयु ने नोपिनट्लु ३०
निजकुलागतधर्मनिरतुंड नगुचु । ब्रजल नेलितिनि मी प्रापुन जेसि:
यदि यंतयुनु मीरलॆरिगिनयदिय । विदितंबुगा निक विनुडॊक्कमाट
यरुवदि वेलेडु लवनि बालिंचि । नॆरि सितच्छत्रंबु नीडन युंडि
मुदिसिति भूभारमुनकंटॆ घनत । बॊंदलु जराभारमुन दाल्चु कतन:
ना मेनु विकसित नलिनषंडंबु । गौमुदि चे बोले गर्वबु दक्कॆ:
रमणीयगुणमुल रामचंद्रुनकु । समुलु लेरधिकुलु संचिपगलरॆ ?
तलप नीतडु दल्लिदंड्रुलर्भकुल । नलरिंचुगति मिम्मु नलरिंपगलडु:
प्रजलॆल्ल रामुनि पट्टंबुनकुनु । निजमुगा सुरलकु निष्ठम्रॊक्कुदुरु;
जनमनोरथमुलु सफलंबुलगुचु । ननुपम सुखलील नलरु गावुतम:

---

(पास-पड़ोस) के नृपति, मित्र, सम्बन्धी, श्रेष्ठ नागरिक, जनपद के निवासी (ग्रामीण), आश्रित जन, धारुणी-दिविज (ब्राह्मण), दंडनायक (सेनापति), धीरजन, राजनीतिज्ञ (आदि) सभी को बुलाकर, वारिद (मेघ-) निनद-चारु-गम्भीर स्वर में (यों) बोले—'हमारे पूर्वज इक्ष्वाकु (वंश के) श्रेष्ठ राजाओं ने बड़ी शोभा के साथ इस पृथ्वीतल पर शासन किया। उनके समान मैंने भी अवाध गति से, इस समस्त राज्य को, अपनी शक्ति (सामर्थ्य) के अनुसार, ॥ ३० ॥

—निज कुलागत-धर्म-निरत होते हुए, आप (लोगों) के सहयोग से, प्रजा का पालन किया है। यह सब आप लोगों को ज्ञात ही है। सुस्पष्ट रूप से एक और बात सुनिए। साठ हज़ार वर्ष तक अवनि (भूमि) का पालन करके, विधि-विधान से श्वेत छत्र की छाया में रहते हुए, भू-भार की अपेक्षा बढ़ती हुई वृद्धावस्था के अतिशय भार को वहन करने के कारण बूढ़ा हो गया हूँ। विकसित कमल-समूह कौमुदी (चाँदनी) के कारण जिस तरह कान्तिहीन हो जाता है, वैसे ही मेरा शरीर गर्वहीन हो गया है। रमणीय गुणों में रामचन्द्र के समान कोई नहीं है। लोग उनकी अधिक क्या प्रशंसा कर सकेंगे? सोच-विचार कर देखने पर यह आपको इस प्रकार खुश रख सकता है, जैसे माता-पिता शिशुओं को। सचमुच समस्त प्रजा राम के राजतिलक के लिए देवताओं की निष्ठा से पूजा करती है। इससे (राम के राजतिलक से) जनता के मनोरथ सफल

कावुन निक रामु गल्याणनामु । देवताहितकामु धीगुणस्तोमु ४०
निंदीवरश्यामु निनकोटि धामु । सौंदर्यजितकामु जगदभिरामु
ब्रजल बालिपग वट्टंबुगट्टि । सुजनुलु गॊनियाड सुखकरंबैन
यूरट गोरुचुनुन्नाड; मीकु । नी रीति सम्मतंबे' यंचु वलुक
घनगर्जितंबु लाकर्णिंचि यलरु । वनमयूरंबुल वड्डुवु वर्हिंचि
मॊगि गलकलशब्दमुखरिताशांन्तु । लगुचु भूसुरमुख्युलगु भूमिप्रजलु
दमलोन दामु मंतनमाडि कूडि । कमलाप्तकुलुनकुत्कंठ निट्लनिरि:
'मीरानतिच्चिन मेलिमिमाट । वारु वीरनकॆल्लवारिकि हितमु
हृदयरंजकमु, नभीष्टदंवय्यॆ । नदिगाक सकल प्रजानंदकरुनि
राजनीतिज्ञु निर्मलधर्मनिपुणु । देजोजगद्वंधु दीनैकवंधु
सत्यसंधु प्रसन्नु शांतिसंपन्नु । नित्यविप्रार्चनानिरतु सच्चरितु ५०
नीतियु प्रीतियु नेर्पुनु नोर्पु । ख्यातियु भूतियु गांतियु दांति
शांतियु मॊदलगु सद्गुणावळुल । नॆन्तयु नीकन्ननॆक्कुडैयुन्न
रामुनि लोकाभिरामुनि नीवु । भूमिकि राजुगा वून्चुट तगदे?

होंगे (और) अनुपम सुख लीला से विलसित होंगे। अतः अव कल्याण-नाम, देवता-हित की कामना करनेवाले, धीगुणस्तोम, ॥ ४० ॥

—इन्दीवर श्याम, इन कोटि-धाम (करोड़ सूर्यों के समान प्रकाशवाले), सौंदर्यजित-काम (जिसने सौन्दर्य में कामदेव को जीत लिया हो), जगदभिराम राम का, प्रजा का पालन करने के लिए राजतिलक कर, सुजनों की प्रशंसा प्राप्तकर, सुखप्रद रूप से आश्वस्त होना चाहता हूँ। (क्या) आपको यह रीति (प्रकार) सम्मत (स्वीकार) है?' ऐसा बोलने पर, घनगर्जन को सुनकर प्रसन्न बननेवाले वन-मयूरों की भाँति, कल-कल शब्द से मुखरित अशान्ति (हलचल) से युक्त हो, भूमिसुर आदि भू-प्रजा परस्पर परामर्श करके, मिलकर (एक साथ) उत्कंठा से कमलाप्त (सूर्य) कुल (वाले दशरथ) से (यों) बोले—'आपने जिन श्रेष्ठ वचनों का आदेश दिया, वे सबके लिए हितकर, हृदयरंजक (तथा) अभीष्टदायक हैं। यही नहीं, सकल प्रजा के लिए आनन्दकर, राजनीतिज्ञ, निर्मल धर्म में निपुण, तेज में जगत्वन्धु (सूर्य), दीनैक वन्धु (दीनों के लिए एकमात्र वन्धु), सत्यसन्ध, प्रसन्न, शान्ति-सम्पन्न, नित्य विप्रों के अर्चन में रत, सच्चरित्र, ॥ ५० ॥

—(तथा) नीति, प्रीति, निपुणता, क्षमा, ख्याति, भूति (ऐश्वर्य), कान्ति, दान्ति, शान्ति, आदि सद्गुणावलियों से आप से भी अधिक श्रेष्ठ बने राम को, लोकाभिराम को पृथ्वी के लिए राजा बनाना (क्या) न्याय नहीं

त्रैलोक्यमैन नातंडेलजालु । नी लोक मेलुटदेन्त मात्रंबु ?
नी सुताग्रणि राज्यनिरतुडौनेनि । भूसति सेसिन पुण्यंबु गादे ?
कावुन बट्टंबु गट्टु मीवतनि । केवेळ मेमुनु निदियॆ कोरुदुमु ।"
अनुचु बद्धांजलुलै विन्नविप । विनि तन मदिलोन वेड्क रेट्टिप
भूमीशुडप्पुडुप्पोंग्गि वसिष्ठ । वामदेवुल जूचि वलनोप्प बलिकें:
'नी मधुमास मभीष्टदंबगुट ।रामुनि सकल साम्राज्य लक्ष्मिकिनि
राजु जेयुदमु; ददद्रव्य वस्तुवुलु। योजिंचि तॆप्पिपुडुचितवैरवरिनि ६०
ननिपल्क वारु नय्यभिषेकयोग्य । घनवस्तुवुलु गूर्पगा बूनि; रंत
नादित्यकुलगुरुंडगु वसिष्ठुंडु । मेदिनीपति याज्ञ मॆयिकोंनि यपुडु
परिचारकुल जूचि पलिकें ।'मीरिक बोरि सुवर्णंबुलु बोलुचु रत्नमुलु
नॆल्ल योषधुलुनु नॆसगु गंधंबु । तॆल्लबुष्पंबुलु देनिय घृतमु
लाजलु नूतन ललितवस्त्रमुलु । राजयोग्यंबगु रथवरेण्यमुनु
मणिकांचनांचित महितायुधमुलु । ब्रणुतलक्षणमैन भद्र सामजमु

---

है ? (अर्थात् न्यायसंगत ही है।) वे (राम) तो तीनों लोकों पर शासन करने में समर्थ हैं। इस लोक पर शासन करना (उनके लिए) कौन-सी बड़ी बात है ? यदि आपका सुताग्रणि (पुत्रों में श्रेष्ठ) राज्य (शासन-) निरत हो तो वह भूसति (पृथ्वी) के पुण्य का फल ही तो है न। अतः आप उनका राजतिलक कर दें। सदा हम यही चाहते हैं।' (ऐसा) कहते हुए, बद्धांजलि (अंजलि बाँधकर) उनके (सभासदों के) निवेदन करने पर, (उसे) सुनकर अपने मन में हर्ष के अधिक हो जाने पर, भूमीश (राजा) फूल गये (और) वसिष्ठ (और) वामदेव की ओर देखकर, समुचित रूप से (यों) बोले—'इस मधुमास के अभीष्टप्रद होने के कारण, राम को सकल साम्राज्य-लक्ष्मी का राजा बना देंगे। तत् तत् द्रव्य और वस्तुओं को सोचकर उचित रूप से मँगाइए।' ॥ ६० ॥

—(राजा दशरथ के) ऐसा कहने पर वे (वसिष्ठ और वामदेव) उस (राम के) अभिषेक के योग्य अधिक वस्तुओं को सँजोने के प्रयत्न में लग गये। उस समय आदित्यकुल (सूर्यवंश) के गुरु वसिष्ठ मेदिनीपति (राजा) के आदेश को स्वीकार कर, परिचारकों को देख (यों) बोले— 'अब आप (लोग) क्रम से सुवर्ण, शोभायमान रत्न, समस्त ओषधियाँ, अतिशय गंध (सुगंध द्रव्य), श्वेत पुष्प, मधु, घृत, लाजा (खील) नूतन-ललित वस्त्र, राजा-योग्य श्रेष्ठ रथ, मणिकांचन से समंचित महित (बड़े) आयुध, सराहनीय लक्षणों से युक्त भद्र सामज (गज), श्रेष्ठ हय (घोड़ा), गोलाकार बने वस्त्र के पंखे, श्वेत छत्र, उपयुक्त चँवर, बड़ा केतन, सौ

नवदातहयमुनु नालवट्टमुलु । धवळातपत्नंबु दगु चामरमुलु
घनकेतनमु हेमकलशमुल् नूरु । गनक श्रृंगंबुलु गल वृपोत्तममु
वरलु समंचित व्याघ्रचर्मंबु । मरियुनु वलसिन महितवस्तुवुलु
नोगि देन्डु मीरग्निहोत्नशालकुनु ।नगरि वाकिड्लुनु नगर वीथुलुनु७०
वुरगोपुरंबुलु वोरिनोप्पुसेयु । डरुदार शिल्पंबुलंदंद मेरय
गलुवडंबुलु वताकलु दोरणमुलु । गलयंग बुरलक्ष्मि गैसेयु डेलमि;
नोलि भूसुरुलकु नोकलक्षकैन । वोल नन्नंबु लोप्पुग जेयुडेलमि:
दक्षिणार्थं बैन द्रव्यंबुलेल्ल । नक्षीणमुग गूर्पु डखिलयत्नमुल
नंदरु बूजोपहारादि विधुल । वोन्दुगा गोलुवुडु पुरदेवतलनु;
वारांगनलु वीरुवारनकेल्ल । वारुनु गैसेसि वारक नगरि
रेन्डव वाकिट रीतितो वच्चि । युंडुडु; नगरि भटोत्तमुल् गोलुव
नेरिगिंपु' डनिनि वारेल्लकार्यमुलु । मरवक काविंचि मदिमुदंबोदव
ना वसिष्ठुनितोड नंतयु जेप्प । गा विने दशरथक्ष्मापालुः डंत
क्षमावल्लभुंडु सुमंत्रादिमंत्न । कोविदुलनु वंधुकोटि वेर्वेर ८०
राविंचि चेप्पि वारलु सम्मतिप । वेवेग रघुरामविभुनि रप्पिंचि८१

---

हेमकलश (सोने के घड़े), कनक-श्रृंगों से युक्त श्रेष्ठ वृपभ, शोभायमान (और) समंचित व्याघ्र चर्म और भी आवश्यक श्रेष्ठ वस्तुओं को विधि-क्रम से अग्निहोत्नशाला (हवनशाला) में लाइए। नगर के द्वारों, नगर की वीथियों (तथा) नगर के गोपुरों को, जहाँ-तहाँ आश्चर्यप्रद शिल्प के (द्वारा) शोभायमान पद्धति पर अलंकृत कीजिए। कमलों की मालाएँ, झंडियाँ, तोरण से युक्त पुरलक्ष्मी को सानन्द सजाइए। ।। ७० ।।
क्रम से एक लाख भूसुरों के लिए भी (जो) पर्याप्त हो, इतना अन्न (संचित करने)का प्रयत्न सप्रेम कीजिए। अखिल (समस्त प्रकार के) प्रयत्न करके दक्षिणा के लिए (आवश्यक) द्रव्यों को, अक्षीण रूप से सँजोइए। सभी पूजा (और) उपहार-विधियों से, सुन्दर रूप से पुर-देवताओं की पूजा कीजिए। वारांगनाएँ (वेश्याएँ) और सभी लोग समलंकृत हो, अवाध गति से नगर के दूसरे द्वार पर क्रम से आकर, ठहर जाइए। नगर के उत्तम भटों की सेवाएँ लेते हुए (यह समाचार) सबको वताइए।' (ऐसा) कहने पर वे (परिचारक-गण) सभी कार्यों को, विना भूले सम्पन्न कर, मन में हर्प के उत्पन्न होने पर वापस आ गये (और) उस वसिष्ठ से सब कुछ वताया। उसे राजा दशरथ ने (भी) सुन लिया। तव राजा ने सुमन्त्र आदि मंत्न-कोविदों के द्वारा सम्वन्धियों को, प्रत्येक का नाम ले-लेकर वुलवाया (और) (उनको) वताया। (जव) वे सहमत हुए (तव) अति शीघ्र रघुराम विभु को बुलाया ।। ८१ ।।

**राज्यपालनमु बूनुमनि दशरथुडु श्रीरामुनि गोरुट**

तन चूपुलनु सुधाधारलु दोरग । जननाथु डा रामचंद्रुतो ननियें:
'बेनुपोन्द गडिमिमै बेद्दगालंबु । जनुलेल्ल बोगड राज्यमु सेसि येनु
दानमुल् धर्ममुल् दनरु यागमुलु । नूनिन निष्ठतो नोगि बेक्कु सेसि
कडपट नी यट्टि कल्याणशीलु । गोडुकुगा बडसिति गोर्कि दीपिप:
नेनिक भूभारमिट मोवजाल । गान निन् बट्टंबु गट्टेद ब्रीति;
जेलुवार बट्टाभिषेकंबु सेय । ललितमै योप्पेडु लग्नमेल्लुंडि
योनर सीतयु नीवु नुपवासमंडु । डेनसिन भक्तितो नेल्लि संप्रीति'
ननिपल्कुटयु रामुडवनीशु जूचि । विनय धैर्यबुलु वेलयनिट्लनियें:
'जननाथ ! नाकुसी चरणपद्ममुलु । गोनकोन्न भक्ति गोलुचुटकंटे ९०
गडचिन कार्यबु गलदे लोकमुन? । नुडुगुडीपलुकुलयोग्यंबु' लनुडु
'ननघचारित्रुड; वतिपुण्यघनुड; । विनकुलरत्नंब; वीवुदक्कंग
दगुवारलेव्वरु धरणि पालिप ? । दगिलि कैकोनुमिक त्रैलोक्यवीर!'
यनिपल्कुटयु रामु 'डट्ल का' कनुचु। दन नगरिकि बोयें: ददनंतरंब

---

**राज्य-पालन करने के लिए दशरथ का श्रीराम से प्रार्थना करना**

—अपनी चितवनों से सुधा-धाराओं के स्रवित होते रहने पर, जननाथ (राजा) ने रामचन्द्र से कहा—'औन्नत्य (और) आधिक्य से युक्त हो, दीर्घकाल तक प्रजा की प्रशंसाएँ प्राप्त करते हुए (मैंने) राज्य किया। कई दान, धर्म, श्रेष्ठ यज्ञ, निष्ठा धारणकर, बड़ी लगन के साथ कर, कामनाओं के प्रदीप्त होने पर, अन्त में तुम-जैसे कल्याणशील को पुत्र के रूप में प्राप्त किया। अब मैं भूभार को वहन नहीं कर सकता। अतः प्रीति से तुम्हारा राजतिलक करूँगा। शोभा से पट्टाभिषेक करने के लिए ललित रूप से उपयुक्त (शुभ) लग्न परसों है। अतः तुम और सीता अधिक भक्ति (और) प्रीति के साथ कल उपवास करो।' ऐसा कहने पर राम ने अवनीश को देखकर, विनय (तथा) साहस के उमड़ने पर (यों) कहा—'हे जननाथ ! आपके चरण-पद्मों की लगन के साथ सेवा करने से बढ़कर' ॥ ९० ॥

—मेरे लिए लोक में श्रेष्ठ कार्य कोई दूसरा है ? (नहीं है।) छोड़िए इन अयोग्य (अनुचित) शब्दों को, ऐसा कहने पर (राजा ने कहा)—'(तुम) अनघ (निष्पाप) चरित्रवाले हो, अतिपुण्य धनवाले, (और) इस (सूर्य) कुल के रत्न हो। तुम्हारे सिवा इस धरणी का पालन करने में समर्थ और कौन है ? हे त्रैलोक्य (त्रिलोकों में भी अद्वितीय) वीर !

पौरुल राजुल बंधुलनेल्ल । वारल वीड्कोलिप वनजाप्तकुलुडु
अंत:पुरंवुन करिगि श्रीरामु । जेन्तनुन्न सुमंत्रुचे व्रिलिपिंचि
तनसमीपमुन नातनयु गूर्चुंड । वनिचि यानंदबाष्पमुलुप्पतिलग
मनमलरग जूड महिपुनकपुडु । मनमुन दिगुलोत्त मरि यशुभमुलु
कनुपट्टे; नंतट गडुभयमंदि । तन पुत्रकुनि जूचितद्दयु वलिके;
'नापालि भाग्यंव! ना निधानंव! ।-ना पुण्यसारंव! ना तप: फलम! १००
न पुत्र रत्नंव! ना कललंदु ।दीपिंचे नशुभवर्धितनिमित्तमुलु;
घन दुर्ग्रहमुलु नुल्कापातमुलुनु । गनु गोंटि; मनसु वैकल्यंवुनोंन्दे;
गावुन वुण्ययोगंवुन निपुडु । नीवु पट्टमु वून निंडु ना कोर्कि;
यालस्यमेल ? नी यभ्युदयमुन । की लोकमंतयु नेपुडु गांक्षिचु;
नन विनि दशरथु नानति नीय ।कोनि म्रोक्कि तंड्रि वीड्कोनि राघवुंडु
तन तल्लिकिनि सुमित्रकु नट्टिवार्त । जनकनंदनकु लक्ष्मणुनकु जेप्पि
वारल संतोष वार्धि देलिचि । या राघवुंडु शीतांशु सन्निभुडु
तन नगरिकि वच्चे दानु सीतयुनु । घनमैन हृदयविकासंवु तोड;

अव अवश्य (इस भार को) ग्रहण करो।' ऐसा कहने पर, राम ने कहा—'ऐसा ही होने दीजिए' (और) अपनी नगरी (महल) में चले गये। उसके अनन्तर नागरिक, राजा और सम्बन्धी सभी को विदाकर, वनजाप्त (सूर्य) कुल (के राजा दशरथ) ने अन्त:पुर में जाकर, निकटस्थ सुमन्त्र के द्वारा श्रीराम को बुलवाया। अपने समीप उस तनय (पुत्र, श्रीराम) को वैठने की आज्ञा दी, आनन्द-वाष्प (अश्रु) के उमड़ आने पर, मन में आनन्द के उमड़ने पर, देखने पर (विचार करने पर) महिप (राजा) को कुछ अशुभ (बुरे शकुन) दिखलायी पड़े, जिससे उनके मन में चिन्ता उत्पन्न हुई। तब अति भीत होकर, अपने पुत्र को देखकर फिर से वोले—'हे मेरे भाग्य (-निधि)! हे मेरे निधान! हे मेरे पुण्यसार! हे मेरे तप:फल! ॥ १०० ॥

—हे मेरे पुत्ररत्न! मैंने स्वप्नों में अशुभ को वर्द्धित करनेवाले कारण दीप्त हुए वड़े दुष्ट ग्रहों को (तथा) उल्कापातों को देखा है। मन विकल हो गया है। अत: अव पुण्य योग में तुम अभिपिक्त हो जाओ, यही मेरी प्रगाढ़ इच्छा है। (अव) देरी क्यों ? यह समस्त लोक तुम्हारे अभ्युदय (उन्नति) की आकांक्षा करता है।' (ऐसा) कहने पर (उसे) सुनकर, दशरथ की आज्ञा को स्वीकार कर, प्रणाम कर, पिता से विदा लेकर, वह समाचार अपनी माता को, सुमित्रा को, जनकनन्दिनी (सीता) को, (तथा) लक्ष्मण को वताकर, उन्हें आनन्द-समुद्र में ऊभ-चूभकर, वह राघव,

नंत वसिष्ठुतो ननियें भूविभुडु, "संतोष मेंसगंग जनि रामविभुनि
मुनिनाथ! युपवासमुनकु संकल्प। मोंनरिप जेयुमु युक्त मार्गमुन" ११०
ननवुडु ब्रह्मरथारूढुडगुचु। जनि वसिष्ठुडु रामचंद्रुनि कडकु
दन शिष्यु नोंक्कनि दडयक पनिपि। तन राक मुन्नुगा दग नेंरिंगिंचि
यम्मूडु वाकिंड्लयंदाक बोव। निम्मुल राघवुंडेदुरेगु देंन्चि
यवरोहणंबु दा नमर जेयिंचि। यवतीर्ण रथुनिकि नतिभक्ति म्रोक्कि
लोनिकि देंच्चि या लोकवंद्युनकु। मानुगा सत्कृतुल् मनसार जेय
बुण्याहवाचनंबुनु नुपवास। पुण्य संकल्पंबु बोंसग जेयिंचि
वेंलय रामुडु पदिवेल धेनुवुल। नेंलमि दक्षिणगाग निच्चिन गोंनुचु
वच्चि वसिष्ठुडु वसुमतीपतिकि। नच्चुगा जेंप्पि गृहंबुन करुग
नंतः पुरंबुन करिगें भूविभुडु। नंत नक्कड रामु डानंद मोंदव
जानकितो गृत स्नानुडै विष्णु। मानुगा गूर्चि होमंबु गाविंचि १२०
या हविश्शेषंबु नमर ब्राशिंचि। यूह विष्णु ध्यान मोंनर जेयुचुनु

जो शीतांशु-सन्निभ (चन्द्र-समान) थे, सीता के साथ अधिक हृदय-विकास (उत्साह) से अपनी नगरी (महल) में आये। तब राजा ने वसिष्ठ से कहा—'हे मुनिनाथ! (आप) जाकर विभु राम को, आनन्द के उमड़ आने पर, समुचित विधि से उपवास के लिए संकल्प कराइए।' ॥ ११० ॥

ऐसा कहने पर वसिष्ठ, ब्रह्मरथ पर आरूढ़ होकर, रामचन्द्र के यहाँ गये (और) अविलम्ब अपने एक शिष्य को भेजकर, पहले ही अपने आगमन (का समाचार) उचित रूप से जतला दिया। (राम के महल के) तीन द्वारों को (जब वसिष्ठ ने) पार कर लिया, तब राघव प्रेम से (उनके) स्वागत के लिए आये, उचित रूप से (उन्हें) अवरोहण कराया (रथ से उतारा); रथ से उतरे हुए उन्हें (उस मुनि को) अति भक्ति से प्रणाम किया, भीतर ले गये (और) उस लोकवन्द्य (वसिष्ठ) का विधि-विधान से, हार्दिक रूप से आदर-सत्कार किया (तब वसिष्ठ के) पुण्याह-विधान (तथा) उपवास (का) पुण्य संकल्प कराने पर, राम ने हर्ष से दस हजार धेनु (उन्हें) दक्षिणा में दिये तो उनको (धेनुओं को) स्वीकार कर, वसिष्ठ वसुमतीपति के पास आकर (सब कुछ) स्पष्टता से बताकर (स्व) गृह गये तो राजा (भी) अन्तःपुर में चले गये। तब वहाँ राम, आनन्द के उत्पन्न होने पर, जानकी के साथ स्नानकर, विष्णु के प्रति होम (हवन) कर, ॥ १२० ॥

—उस हविश्शेष (हवन-शेष) को उचित रूप से ग्रहणकर, मन से विष्णु का ध्यान करते हुए, विशद निश्चय बुद्धि से, विष्णु-गृह (मंदिर)

विशद निश्चय बुद्धि विष्णु गेहमुन । गुश शय्य पै बौल्चि कुलगुरुंडैन
या वसिष्ठुडु सेप्पिनट्टि चंदमुन । धीवरिष्ठुडु रामदेवुंडु निष्ठ
नुपवासमुंडे; नयोध्यलो नंत । विपुल सम्मदमुन विलसिल्लुवारु
गलयंग गस्तूरि कलयंपि जल्लि । कौलदि मुत्तेमुल म्रुग्गुलु वेट्टुवारु,
नरुदार नुत्तुंग हर्म्यवुलंदु । सरिनौप्पु देवता सदनंवुलंदु
विपणिमार्गमुलंदु विविध चित्रमुल । विपुल पताकलु वेसनेत्तुवारु
जेलुवार गृहमुलु सिंगिंचुवारु । नलिमीऱ मणितोरणमुलेत्तुवारु
विरुलचप्परमुलु विरचिंचुवारु । वुर वीथि गेतनंवुलु निल्पुवारु
गलुवडंवुलु डंवुगा गट्टुवारु ।गलिमि नौंडौरुलर्थि गैसेयु वारु १३०
बेरयंग निस्साण भेरी मृदंग । मुरज शंखादुलु मोरयिंचुवारु
वौलुचु दिव्यसुगंध पुष्पाक्षतमुलु । वेलयंग गैकौनि विलसिल्लुवारु
नभिषेक सुमुहूर्त मरयिंचुवारु । विभुडैन दशरथु विनुतिंचु वारु
निलुवेल्पुलकु वूजलिच्चेंडुवारु । गल कौद्दि दानमुल् गाविंचु वारु
वुरराजवीथि गुंपुलु गूडु वारु । सरसकथागोष्ठि सलिपेंडु वारु

में कुशासन पर, विराजमान हो, कुलगुरु वसिष्ठ के (द्वारा) वतायी (विधि के) अनुसार, धी-वरिष्ठ राम, देव-निष्ठा से उपवास (व्रत मे) रहे। तव अयोध्या में विपुल सम्मोद से विराजमान होनेवाले, सुन्दरता से कस्तूरी का छिड़कावकर, श्रेष्ठ मोतियों से चौक पूरनेवाले (रँगोलियाँ सजानेवाले), आश्चर्यप्रद उत्तुंग हर्म्यों (सौधों) (तथा) शोभायमान देव-सदनों में, विपणि (व्यापार के) मार्गों में विविध प्रकार के विपुल पताकाओं को शीघ्रता से फहरानेवाले, सुन्दरता से गृहों को सजानेवाले, शोभा से मणि-तोरण सजानेवाले, फूलों के छप्परों की रचना करनेवाले, नगर-वीथियों पर झंडे लगानेवाले, कमलों के हारों को आडम्वर से वनानेवाले, अधिक सम्पन्नता से परस्पर अलंकार करनेवाले; ॥ १३० ॥

—निसान, भेरी, मृदंग, मुरज, शंख आदि को मुखरित करनेवाले, सुन्दर दिव्य सुगन्ध-पुष्प-अक्षतों को लेकर विलसित होनेवाले, अभिषेक-सुमुहूर्त की (ठीक) खोज करनेवाले, प्रभु दशरथ की प्रशंसा करनेवाले, कुल-देवताओं की पूजा करनेवाले, यथाशक्ति दान करनेवाले, नगर की राजवीथियों में एकत्रित होनेवाले, सरस कथा-गोष्ठियाँ करनेवाले, राम ही राजा हों—ऐसी प्रार्थना करनेवाले, राम की सेवा करने के लिए उतावले होनेवाले, राम-संकीर्तन में अनुरक्त होनेवाले वनकर (अयोध्या-वासी) कोटि-कोटि महोत्सवों में प्रसन्न हो रहे थे ॥ १३७ ॥

रामुडे राजुगा ब्रार्थिचुवारु । रामुनि गोलुव संभ्रम पडुवारु
राम कीर्तनमुल रागिल्लुवारु ।नै महोत्सव कोटु ललरिंचु चुंड १३७

**मंथर दुरालोचनमु**

नप्पुड मंथर यनु कैक दासि । तप्पक तन मेड नेक्कि चूचि
"यिदि येमि चंदमो! यी पुरलक्ष्मि । पोंदलुचुन्नदि महाद्भुत वैभमुल
बौरु लंदरुनु नपार श्रृंगार । चारु शरीरुलै संचरिंचेदरु; १४०
कौसल्य नगरिलो गल कांतलेल्ल । गैसेसि युन्नारु गडुवेड्कतोड;
नेलोको! कौसल्य येंद नुब्बि युब्बि । वेल संख्य धनंबु वेंच्च पेट्टेडिनि"
ननुचु ब्रमोदादि यगु रामु दादि । गनुगोंनि यडिगि यक्कामिनि वलन
रामु बट्टमु गट्टि राजु गाविंप । ना महोत्सव कोटु लनि निश्चयिंचि
पनिवडि "रामुडु बाल्यंबुनंदु । दन कालु विरिचिन तप्पु साधिंप
निदि नाकु दरि" यनि यिच्च जिंतिचि। यदि हेंच्चि कैकतो नंतयु जेप्प
वच्चि तत्केळीनिवासंबु जोंच्चि । मच्चिक नुय्येल मंचंबु मीद
ब्रविमल मृदुल तल्पंबु पै वेड्क । बवळिंचियुन्न यप्पद्माक्षि जूचि

---

**मंथरा का दुष्ट विचार**

—तब मंथरा नामक कैकेयी की दासी ने अपने महल (की छत पर) चढ़कर, (यह महोत्सव) देखकर सोचा—'यह क्या कारण है कि यह नगरलक्ष्मी महा अद्भुत वैभव से विलसित हो रही है। सभी नागरिक अपार श्रृंगार (से युक्त) चारु शरीरवाले होकर विचर रहे हैं। ॥ १४० ॥

—कौसल्या की नगरी (महल) की सभी कान्ताएँ (स्त्रियाँ) बड़े शौक़ से अलंकृत हैं। ऐसा क्यों ? (क्या कारण है) कौसल्या मन में फूल-फूलकर हजारों की संख्या में (अगणित) धन व्यय कर रही है।' (ऐसा) सोचते हुए (मंथरा ने) प्रमोदादि (प्रमोद ही जिसके आदि में हो, अत्यन्त हर्षित) राम की धाय को देखकर (कारण) पूछा। उस कामिनी से (यह जानकर कि) राम के राजतिलक के लिए राजा के निर्णय के कारण ये महोत्सव कोटियाँ हैं, (उसने) निश्चय किया कि 'राम ने बाल्यावस्था में मेरी टाँग तोड़ दी थी, उस अपराध का बदला लेने के लिए यही मेरे लिए अवसर है।' ऐसा मन में चिन्तन करके, उसके (इच्छा के) बढ़ जाने पर, कैकेयी से सब कुछ कहने आकर, लाड़-प्यार से झूलनेवाले पलंग (पालने) पर, प्रविमल मृदु तल्प पर, आनन्द से लेटी हुई उस पद्माक्षी को देखकर, 'उठो उठो, हे भामा ! लीलाभिरामा ! अपनी भलाई

"लेम्मु लेम्मो भाम! लीलाभिराम! । यिम्मेरुंगवु कार्य मेमियु" ननुचु
गौन रेट्ट वट्टि ग्रक्कुन लेवनेत्ति ।तन नेर्पु माटल दरुणि किट्लनियें १५०
"वामलोचन! नीकु वच्चिन भयमु । नी मदि दलपोयनेर वेन्तयुनु;
वसुधाधिपति नाकु वलचु; ना भाग्य।मसमान मनि चेप्पु; ददि वोंकुलय्यें
नदि येट्टि दन वेंद्यालिकि वेंऽचि।मदिराक्षि! निनु नेडु मऽि मोसपुच्चि
भरतुनि नोंकवंक वरभूमि कनिचि। परिकिंचि रघुरामु वट्टंबु गट्ट
दलचुचुनुन्नाडु दशरथेश्वरुडु; । नेंलत! यिट्टिदयैन नीकेटि ब्रतुकु?
राजुल मदि नम्मरादु; नीवेल । वेजाडलनु विर्रवीगेंदो वाल !
यिट्टि मोह विदूरु निट्टिवंचकुनि । निट्टि वूमेंलकानि नेंन्दु ने गान;
मगडे यातडु मैत्रि मानिन यट्टि । पगवाडु गाक यी पट्टुन नीकु!
सवतिकुमारुनि जगति यंतटिकि । धवुनिगा जेसिन धवळायताक्षि
नीकुमारुनकुनु नीकुनु नाकु ।शोक मव्वुटें काक सुखमेल कलुगु? १६०
नीकरणंवुगा नीतंड्रि वनुप । जेकोंन्न प्रेम वच्चिनदान गान

के किसी कार्य को नहीं जानती हो'—यह कह, उसके (कैकेयी के) हाथ के छोर को पकड़कर, उसे झट से उठाकर बैठाया (और) अपने चतुर वचनों से तरुणी (कैकेयी) से (यों) बोली— ।। १५० ।।

—'हे वामलोचना (सुन्दर नेत्रोंवाली) ! अपने (सिर) आये भय (आफ़त) के बारे में अपने मन में तनिक भी विचार नहीं करती तुम जो कहती थी कि वसुधाधिपति (राजा) मुझसे प्रेम करता है, मेरा भाग्य असमान है, वह झूठा (सिद्ध) हो गया है। बात ऐसी है, अपनी बड़ी पत्नी से भय खाकर, हे मदिराक्षी (मतवाली आँखोंवाली) ! तुम्हें आज धोखा देकर, एक ओर भरत को पर-भूमि (विदेश) में भेजकर, (अवसर) देखकर, दशरथेश्वर रघुराम का राजतिलक करने की सोच रहे हैं। हे भामिनी ! यदि यह हो गया तो तुम्हारा जीना किसलिए ? (जीवन व्यर्थ है।) राजाओं का मन से (कभी) विश्वास नहीं करना चाहिए। हे बाला ! तुम क्यों हज़ार प्रकार से इठलाती हो ? ऐसे मोह-विदूर, वचक, कपटी को कहीं भी मैंने देखा नहीं है। वह तुम्हारा पति है ? (नहीं है)। इस अवसर पर तुम्हारे लिए वह तो मैत्री को भूला हुआ शत्रु है। हे धवलायताक्षी (स्वच्छ आँखोंवाली)! सौत के पुत्र को समस्त जगती का पति बना दे तो तुम्हारे पुत्र को, तुम्हें (और) मुझे दुख के सिवा सुख कैसे (प्राप्त) होगा ? ।। १६० ।।

—तुम्हारे पिता द्वारा दिये गये वर-शुल्क के रूप में, तुम्हारे पिता के भेजने पर, अतिशय प्रेम से (यहाँ) आयी हूँ अतः तुम्हारी भलाई (ही)

नी लेस्स ना लेस्स, नी कैन लेमि । ना लेमि; गान नाना विधंबुलनु
हितवु जेप्पिति नीकु निंदुनिभास्य! । मति नीदु पुत्तुंडु मनुट दलंपु"
मनिन व्रेडुक बूनि या कैक दानि । विनुतिंचि कौगिट वेगंब चेर्चि
"श्रीरामु पट्टाभिषेकोत्सवंबु । सेरि ना कोर्रिगिंचि चेवुलकु विंदु
सेसिति; वेमंदु जेलुव ! नीपोंदु ।वासिगा फलियिंचे; वक्रोक्तुलुड्डुगु;
भरतुनकंटे ना भरताग्रजुंडु । दिरमैन भक्ति विधेयुंडु नाकु;
नी मेलु वार्तल केनु मेच्चितिनि । भामरो!" यनुचु नेर्पड गोंतसोम्मु
घनतर नवरत्न खचितमै योप्पु । तन चेति कडियंबु दानिकि वेग
'कोम्मु को'म्मनि योसगुटयु ना सोम्मु।लम्मायलाडि यळ्ळटु पार वैचि १७०
पापंबु हृदयतापंबु गोपंबु ।दीपिंप बलिके नत्तेऽवतो मरियु:
'निदि येमि मेलुगा निच्च नुब्बितिवि। यिदि येमि मेच्चुगा निच्चिति नाकु?
निदि येमि कैक! यी हितवु गैकोक । पदरि पल्किति नीति भाविंप लेक;
वलनोप्प नेमनवच्चु नी गुणमु ? कलकाल मी तीरुगा जन दोडगे;

---

मेरी भलाई है। तुम्हारा अभाव मेरा अभाव है। इसलिए नाना विधियों से हित (की बात) तुम्हें बता दी है। हे इन्दुनिभास्य (चन्द्र-समान मुखवाली) ! मन से अपने पुत्र के जीवन (जीवित रहने) के बारे में सोचो।' (ऐसा) कहने पर, हर्षित होकर, उस कैकेयी ने उसकी नुति (तारीफ़) कर, शीघ्र (उसे) गले से लगा लिया। (बोली) 'श्रीराम के पट्टाभिषेकोत्सव के बारे में मुझे बताकर (तुमने) कानों की दावत की है (कर्ण-मधुर शब्द कहे हैं)। क्या कहूँ सुन्दरी ! तुम्हारा सांगत्य, श्रेष्ठता से सफल हुआ है। वक्रोक्तियों को छोड़ दो। भरत की अपेक्षा वह भरताग्रज (राम) स्थिर भक्ति से मेरा विधेय (आज्ञाकारी) है। हे भामा ! तुम्हारे श्रेष्ठ समाचारों के लिए मैं (तुम्हारी) सराहना करती हूँ।' (ऐसा) कहती हुई, कुछ धन (तथा) श्रेष्ठ नवरत्नों से खचित, हाथ में शोभायमान कड़ा उसे झट से 'ले लो, ले, लो'—कहते हुए (दिया) देने पर, उन गहनों को उस जादूगरनी (ठगिनी) ने दूर फेंक दिया। ॥ १७० ॥

(और) पाप, हृदयताप, कोप के दीप्त होने पर, उस स्त्री (कैकेयी) से फिर यों बोली—'इसे कौन-सा हित समझकर मन में फूली हुई हो ? यह कौन-सी प्रशंसा (मानकर) मुझे उपहार दिया है ? यह क्या कैकेयी ! इस (मेरी) भलाई (की बात) को स्वीकार न कर, नीति के बारे में सोचने में असमर्थ रह, ऐसा क्या बक रही हो ? अति प्रिय तुम्हारे गुण के बारे में क्या कहूँ ? सदा ऐसा ही होता आ रहा है। कहीं अपने स्वार्थ को

दन्नु मालिन यट्टि धर्मंबु गलदे ? कन्नु वोयेंडु नट्टि काटुक गलदे ?
जगति लो नेंदैन सवति नंदनुल । कगपडु शुभमुल कात्म गोरुदुरे ?
सवति कुमारुंडु साम्राज्यमुनकु । धवुडैन सकल भूधवुलु वांधवुलु
व्रजलु मंत्रुलु रामु पंपु सेयुदुरु । गजहयादि वलंबु कैवसंबगुनु;
दशरथुनकु स्वतंत्रमु लेदु विदप; । शशिमुखियैन कौसल्य संपदल
विर्रवीगग सरिवेलदिवै युंडि ।वेर्रिदाना! येंट्लु वेगिचेदीवु? १८०
नदि यिदि येल? नी वावधूमणिकि । नोंदुगुचु दासिवै युंडगवलयु;
भरतुंडु ना रघुपतिकि भीतिलुचु । वेरवेदि भृत्युडै विहरिपवलयु;
राचदेवि यटंचु रमणि सीतकुनु । नीचिन्नि कोडलेन्निक गोल्वलयु;
नेलत! यिट्टिद येनि नीकेटि ब्रतुकु? कलदुपायंबिट्टि कार्यंबुनकुनु,
वनदुर्गमुल रामु वसियिंप वनुपु; । पनिवडि भरतुनि वट्टंबु गट्टु"
मनवुडु कैकेयि "यक्कट ! नाकु जननाथु डिंतटि चनवेल यिच्चु?
ना राजु नेमनि यडुगुदु नेनु । नी रेन्डु दशरथुडेल ना किच्चु?
नेक्कडि माट! नी वेन्नि सेप्पिननु । निक्कार्य घटन नाकेरीति वोसगु?

छोड़कर भी धर्म है ? आँखों को अन्धा वनानेवाला भी काजल हो सकता है ? जगत में कहीं (ऐसा भी होता है) सौत के पुत्रों के हित के बारे में मन में चाहे ? सौत का पुत्र साम्राज्य का पति हो तो सभी भूधव (राजा), वन्धुजन (नातेदार), प्रजा, मन्त्री, राम की आज्ञा का पालन करेंगे। गज-हय-आदि वल (उनके) वश में हो जायगा। उसके वाद दशरथ को स्वतन्त्रता नहीं रहेगी। शशिमुखवाली कौसल्या संपत्ति से इठलाती रहेगी तो समान अधिकारवाली होती हुई हे पगली ! तुम दिन कैसे विताओगी ? ॥ १८० ॥

—यह-वह (अनेक वातें) क्यों ? तुम्हें उस वधूमणि (नारी-रत्न) के समक्ष झुककर, दासी वनकर, रहना होगा। भरत को, उस रघुपति से डरते हुए, मार्गान्तर के न होने से, भृत्य वनकर रहना पड़ेगा। राजदेवी (राजमहिषी) मानकर तुम्हारी छोटी पुत्रवधू को रमणी सीता की ढंग से सेवा करनी होगी। हे स्त्री ! (अगर) ऐसा हो, तो तुम्हारा जीवन किसलिए ? ऐसे कार्य का उपाय यह है कि राम को वनदुर्गों में रहने के लिए भेजो। प्रयत्न कर, भरत का राजतिलक कराओ।' तव कैकेयी वोली—'हाय, जननाथ (राजा) इतनी स्वतन्त्रता देंगे ? (नहीं)। उस राजा से ये दोनों (वर) कैसे पूछूँ ? दशरथ ये दो (वर) क्यों मुझे देंगे ? कहाँ की वात है ? (असंभव है)। तुम जो भी कहो, यह कार्य मेरे लिए कैसे घटित होगा ? हे नवेली ! श्रीराम से यह मैं कैसे कहूँ कि जंगलों में जाओ।' ऐसा कहने

श्रीरामु नडवुल जेर बौम्मनुचु । नेरीति जॆप्पुदु नॆलनाग! नेनु?"
ननुचुन्न कैकतो ना युपायंबु ।तन कीडु मॆऱय मंथर सॆप्पदॊडगॆ१९०
"वडतुक! तॊल्लि शंबरुडु निंद्रुडु । दॊडरि पोराड निंद्रुनकु नै पूनि
निनु दोडुकॊनि सैन्य निवहंबु दानु । जनि रात्रि मार्कॊन्न शंबरु तोड
बोराडु दशरथ भूपालु मीद । ना राक्षसुडु माय ललुक बन्नुटयु
धवळांगुडनु मुनि दय नीवु गन्न । यविरळंबगु माय ना माय लणचि
नी विभु ना दैत्यु निशितास्त्र निहति। जाव कुंडग गाचि संप्रीतु जेसि
वसुधेशु चे नाडु वरमुलु रॆन्डु ।मसलक पडसिति; मऱचिते वानि?
नीवे ना कीकथ यॆऱिगिंचि मऱचि । ती वात्म मऱचिननेनेल मऱतु?
बट्टंबु बॆड़बासि पदुनालुगेंड्लु । गट्टिगा मुनि वृत्ति गौसल्य कॊडुकु
दारुण कांतार तलमु नेलुटकु । धारुणी तलमु नीतनयु डेलुटकु
ना रॆन्डु वरमुलु नवनीशु नडिगि ।यी रॆन्डु तॆऱगुल निट्टु सेय बनुपु२००
पडतुक! यतडॆंत प्राथिचॆ नेनि । दॊडवु लॊन्नेनि दोड्तो निच्चॆनेनि
जडमति लो गाक सत्यंबु नॆऱपि । विडुवक यी कार्यविधमु साधिपु;

---

वाली कैकेयी से वह उपाय, अपनी आफ़त के दीप्त होने पर, मंथरा कहने लगी ।। १९० ।।

—हे स्त्री ! पूर्व में शंबर (और) इन्द्र के जोश के साथ युद्ध करते समय, इन्द्र का पक्ष लेकर, तुम्हें साथ लेकर, सेना-समूह के साथ, स्वयं जाकर, रात के समय (दशरथ ने उसका) सामना किया । शंबर के साथ लड़नेवाले दशरथ भूपाल पर, उस राक्षस ने क्रोध से मायाओं का प्रयोग किया । धवलांग नामक मुनि की कृपा से प्राप्त अविरल माया (-शक्ति) से तुमने उन मायाओं को परास्त कर दिया । (और) अपने विभु को उस दैत्य के निशित (तीखे) अस्त्रों की निहति (चोट) से मरने से बचाकर, सन्तुष्ट किया । उस दिन वसुधेश (राजा) से (तुमने) अविलम्ब दो वर प्राप्त किये । (क्या) उन्हें भूल गयी हो ? तुम स्वयं यह कथा मुझे बताकर, भूल गयी हो । तुम भूल गयी तो भी मैं क्यों भूलूँगी ? राज्य को छोड़कर चौदह वर्ष, दृढ़ता से मुनि-वृत्ति से कौसल्या के पुत्र को दारुण-कान्तार-तल पर शासन करने (रहने) के लिए, (और) धारुणी-तल (पृथ्वी) का शासन अपने पुत्र के लिए, ये दो वर अवनीश से माँगकर, इन दो प्रकारों से करने की आज्ञा दो । ।। २०० ।।

हे स्त्री ! वह कितना ही प्रार्थना क्यों न करे, तुरन्त अनेक आभूषण दे दे, (तब भी) जड़मति (मूर्ख) न बनकर, सत्य की दुहाई देकर, दृढ़ता से

पति बोंक वेरचु; नी पै नेय्य मेक्कु; । डतकरिंपडु, सेयु" ननिन रागिल्लि
"नीवंटि प्रियुरालि नीवंटि सखिनि। नीवंटि नयगुणनिधि नेंदुगान;
नीवु नाचे विन्न यी वर द्वयमु । गावरंवुन गानगा वरारोह !
यी वेंचिनटुवले नी भूमि कॅल्ल । ना वरतनयुंडु नायकुंडैन
वागुगा नपरंजि वंगारु चेत । नी गूनु वॉदिगिंचि नी मुखेंदुवुन
दिलकंवु गस्तूरि दिद्दि नी मेनु । वलनॉप्प भूषणावळुल गैसेसि
नटियिंचु मरुनि यंदपु गॉम्म यनग । गुटिल कुंतल ! नीवु ग्रुम्मरुचुंड
सखुलेल्ल नी माट जवदाटकुंड।सखिय! निन्नलरिंतु सतत मे" ननुचु २१०
गैक मंथरकु सत्कारमुल् सेसि । येकांतमुन दनयिंटिकि वोयि
पेट्टिन सॉम्मुलु पेट्टेलो वेट्टि । दट्टमौ कस्तूरि दलपट्टु वेट्टि
मलिन वस्त्रमु गट्टि मदि नल्क दॉट्टि। व्रलमु सेपट्टि भूस्थलि वंडे, नंत
दनलोन नूहिंचि तनु गॉल्चि वच्चि । मन मारनुन्न या मंथर जूचि

इस कार्य-विधान को सिद्ध कर लो । पति (राजा) असत्य वोलने से डरता है, तुम पर अधिक प्रेम रखता है । (तुम्हारा) अपमान नहीं करता । (तुम्हारी वात के अनुसार) करेगा ।' (ऐसा) कहने पर अनुराग-युक्त हो (कैकेयी ने कहा)—'तुम-जैसी प्रिया को, तुम-जैसी सखी को, तुम-जैसी नयगुणनिधि को कहीं देखा नहीं है । हे वरारोहे (उत्तम स्त्री) ! मुझसे तुमने जिन दो वरों के वारे में सुना था, उन्हें मैं गर्व के कारण देख नहीं पा रही हूँ । तुमने जैसा सोचा, वैसे ही इस समस्त भूमि का मेरा वर-तनय नायक होगा तो ढंग से स्वच्छ सुवर्ण से तुम्हारे कूवड़ को जड़ दूँगी । तुम्हारे मुखेन्दु (चन्द्र-मुख) पर कस्तूरी का तिलक लगाकर, प्रेम से तुम्हारे शरीर को भूपणावलियों से सजा दूँगी । हे कुटिलकुन्तले (घुँघराले वालों वाली)! तुम मन्मथ की सुन्दर नारी के समान विचरती रहोगी तो ऐसी (व्यवस्था) करूँगी कि सभी सखियाँ तुम्हारी वात का पालन करती रहें । हे सखी ! (इस प्रकार) सदा तुम्हें खुश रखूँगी ।' ॥ २१० ॥

(ऐसा) कहते हुए कैकेयी ने मन्थरा को सत्कृत कर, एकान्त में अपने घर (कक्ष) में जाकर, धारण किये आभरणों को (उतारकर) पेटी में रखकर, माथे पर गाढ़ी कस्तूरी का लेप लगाकर, मलिन वस्त्र पहनकर, मन में क्रोध धारणकर, ज़िद पकड़कर, भूस्थल पर लेट गयी । तव अपने मन में कल्पनाकर (कुमंत्रणाकर), अपनी सेवा करने के लिए आकर, सन्तुष्ट वनी हुई उस मन्थरा को देखकर (कैकेयी वोली)—'(जव तक) जननायक (राजा दशरथ) रामचन्द्र को बुलाकर, वन में मुनि-वृति से विचरण करने भेजकर, वड़े प्रेम से भरत को अपने

"जन नायकुडु रामचंन्द्रुनि बिलिचि। वनमुन मुनिवृत्ति वर्तिप वनिचि
भरतुनि दन राज्य पदमुन कॆल्ल। गरमर्थि बट्टंबु कट्टिन गानि
यन्न पानमु लॊल्ल; नाभरणमु।लॆन्नि यिच्चिन नॊल्ल; नेमियु नॊल्ल;
निट लेचि रानिक ने" नंचु नलुक।नट्टुवूनि मदिलोन नलयु चुन्नंत२१८

### दशरथुडु कैकेयिंटि करुगुट

गैकेयि तोड राघवुनि पट्टाभि।षेकोत्सवंबॆल्ल जॆप्पॆद ननुचु
ना रात्रि दशरथु डचटि केतॆंचि।चारु माणिक्य कांचन धगद्धगित२२०
कनक रत्न कवाट कक्ष्यांतरमुल। घनसार चन्दन कर्पूर गंध
कलित नानारत्न कांति शोभितमु। दुलकिचु सौधवेदुल वेग कडचि
केळी गृहंबुन गेकय पुत्रि। बोलंग बरिकिंचि पॊडगानकपुडु
दौवारिकुनि जूचि दशरथुं डडुग। गा वाडु वणकुचु गरमुलु मोगिचि
"देव! या कोप मंदिरमु लोपलिकि। देवि विच्चेसॆ; नेतॆरगॊको यॆरुग,"
ननि वाडु वलिकिन या माटलॆल्ल। धनुरुग्र टंकार दारुणंबगुचु

---

समस्त राज्यपद का राजतिलक नहीं करेंगे, (तब तक) मैं अन्न (जल-पान) नहीं चाहूँगी (ग्रहण नहीं करूँगी)। जितने भी आभरण देंगे, नहीं चाहूँगी। कुछ भी नहीं चाहूँगी। यहाँ (कोपगृह) से अब उठकर नहीं आऊँगी।' ऐसा कहते हुए, क्रोध को धारणकर, मन में रुष्ट होती रही। (उस समय) ॥ २१८ ॥

### दशरथ का कैकेयी के घर जाना

—'कैकेयी से राघव के पट्टाभिषेकोत्सव के बारे में सब कुछ कह दूँगा' (ऐसा सोचते हुए) उस रात को दशरथ वहाँ (कैकेयी के महल में) आये, चारु (सुन्दर) माणिक्य-कांचन (से) धगद्धगित (प्रकाशमान) ॥ २२० ॥

—कनक-रत्न कपाट (किवाड़) कक्ष्यान्तरों, घनसार, चन्दन, कर्पूर (के) गन्ध (से), कलित नाना रत्न-कान्ति (से) सुशोभित, प्रकाशित सौध (महल-) समूहों को शीघ्रता से पारकर, केलिगृह (रंगमहल) में केकयपुत्री को समुचित रूप से ढूँढ़ा, उनका पता न लगा, तब (वहाँ) दौवारिक (द्वारपाल) को देखकर (पूछा)। दशरथ के पूछने पर वह काँपते हुए, हाथ जोड़कर (बोला)—'हे देव! उस कोपगृह में देवी पधारी हैं। कारण मुझे मालूम नहीं है।' उसकी सभी बातें उग्र धनुष्टंकार के समान दारुण होते हुए, कानों में पड़ने पर, मुख के विवर्ण होने पर, मानवाधीश

वीनुल वड मोमु वेल-वेल वाऱ। मानवाधीशुंडु मानसंवुननु
मानैन धृति दूलि स्रान्पडि कलगि। मानंवु डोलायमानंवु गाग
ब्रेमानुबंधंवु व्रीति रेट्टिंप। ना मंदिरंवुन कल्लन वच्चि
यनिमिपपुरि नुंडि यच्चर लेम। सनु देंचि पडियुन्न चंदंवु दोप२३०
नूरक धरणि पै नुन्न या विकच। नीरजानन जूचि निव्वेऱ गंदि
वेऱवेऱ पाटोंदि वेदन जेंदि। तॆऱव दग्गऱ जेरि दीनुडै मीऱि
या यिंति योंडलेल्ल नंटि दुव्वुचुनु। गायज विवशुडै कडु वेडदोंडगॆ
"निंदीवराक्षि! पूर्णेंदुविंवास्य। इंदिंदिरालक! यी नेल नलुक
ववळिंप नीकेल वालेंदु फाल!। यविरळ मृदुल पर्यंकंवुलुंड
गोमल धवळ दुकूलंवुलुंड। नी मैल चेल नी वेल कट्टितिवि?
पसिडिशलाककु व्रतियैन मेन। वॊसग भूपणमुल व्रूनवेमिटिकि?
ज्ञलपट्टि कोंऱनेल चंदमौ नुदुट। दलपट्टु वॆट्ट नीतलपॆट्टुवुट्टॆ?
नीलालकंवुल निग्गुलु देर। नेलपापट दीर्प विन्नाळ्ळ रीति?

---

मानस में दृढ धैर्य के विचलित हो जाने पर, स्तंभित होकर, व्याकुल होकर, मान (अभिमान) के डोलायमान होने पर, प्रेमानुवन्ध और प्रीति के द्विगुणित होने पर, उस मन्दिर (कोपगृह) में धीरे से आये (जहाँ कैकेयी ऐसे पड़ी थी) मानों अनिमिषपुरी (अमरावती) से (कोई) अप्सरा आकर लेटी हुई हो। ॥ २३० ॥

अकारण धरणी पर पडी हुई उस विकच-नीरज-आनन (विकसित कमल-सम मुख) वाली को देखकर अचम्भे में आकर, निश्चेष्ट हो, वेदना पाकर (वेदना का अनुभव कर), स्त्री (कैकेयी) के पास पहुँचकर, अधिक दीन वनकर, उस स्त्री के समस्त शरीर का स्पर्शकर, हाथ फिराते हुए, कायज (मन्मथ-) विवश (काम-भाव से विवश) होकर अधिक प्रार्थना करने लगे—'हे इंदीवराक्षी (कमलनेत्री)! पूर्णेन्दु विम्वास्य (पूर्णचन्द्रमुखी)! इन्दिन्दिरालके (भ्रमरों-जैसे केशवाली)! हे वालेन्दुफाले (वालचन्द्र के समान फाल भागवाली)! अविरल मृदुल पर्यकों के होते हुए, तुम्हारा इस भूमि पर क्रोध से लेट जाना क्यों? कोमल धवल दुकूलों के रहते हुए, तुमने मैला वस्त्र क्यों पहना है? कनक-शलाका-सी देह पर सुन्दरता से भूपण क्यों धारण नहीं करती? हठ करके वालचन्द्र-सम ललाट पर लेप (किसी पीड़ा को सूचित करनेवाला) लगाने का विचार कैसे पैदा हुआ? रोज की तरह अलकों में चमक पैदा करते हुए, माँग क्यों नहीं भरती हो? हे अवला! अरुण अधरों में दुगुनी अरुणिमा उत्पन्न करते हुए स्वादिष्ट ताम्वूल की कामना क्यों नहीं करती हो? ॥ २४० ॥

गॆम्मोवि किनुमडि कॆंपु संधिल्ल।गम्म दम्मुलमेल कांक्षिप वबल! २४०
जिलुगु वॆन्नॆल तेट जिगिनव्वु मॊलक। मॊलपिंपवेटिकि मुखचंद्रुनंदु !
निदि येमि कैक! नी विट्टु सिन्न वोव।मदि दूलि नी कित मरुग नेमिटिकि?
नॆव्वरु नी देस नॆग्गुलु वलिकि ? रॆव्वरु माराडि रॆदिरि नी तोड?
वारि नॆरिंगिपु वारिजनयन ! । वारि वारितु नॆव्वारलनैन;
नॆव्वरु नी माटलिट मीरि चनिरि?। यिव्वगनीकेल ? यिट्लुंडनेल ?
यनि पल्कि कन्नुल नंदंद क्रम्मु । घन बाष्प पूरमुल् गरमुल दुडिचि
"लेम! नी वॊक दिक्कु लेनि चंदमुन।भूमि पै निट्टु धूळि बॊरल नेमिटिकि?
गामु सोकॆनॊ, लेक घनमैन रोग । मेमि वाटिल्लॆनो, यॆरिंगिपु नाकु;
वॆज्जुल बिलिपिंचि वेग मान्पॆदनु; लज्जिजपनेटिकि ललितांगि! नीकु?
नट्टु गाक नी तलंपरय नॊंडयिन—'निट्टुसेयु'मनि पल्कु; मेनॆचेसॆदनु; २५०
वनित! नी कॊरकुनै वध्युलु गानि । यनघ चरित्रुल नैन जंपॆदनु;
जंपंग दगिन दुर्जनकोटि नैन । गंपिंचि नी माट गाचि पुच्चॆदनु;
नीकु ब्रियंबैन निरुपेद नैन । जेकॊनि राजुगा जेसॆद नॆलिमि;

—स्वर्ण-सम स्वच्छ चाँदनी के समान मंदहास के अंकुरों को अपने मुखचन्द्र पर क्यों नहीं उत्पन्न करती ? यह क्या कैकेयी ? इस प्रकार मन को छोटा क्यों करती हो ? मन में विकल होकर (इस तरह) संतप्त क्यों होती हो ? किसने तुम्हारे प्रति कटुवचन कहे हैं ? किसने तुम्हारी बातों का विरोध किया ? हे वारिजनयने (कमलनेत्री) ! बताओ उनके बारे में। कोई भी हो, उनका निवारण (दमन) कर दूँगा। किसने तुम्हारी बातों का अतिक्रमण किया है ? यह दुख तुम्हें किसलिए ? ऐसा क्यों (उदास) रहती हो ?' ऐसा कहकर, आँखों में उमड़कर आनेवाले अधिक आँसुओं के समूह को हाथों से पोंछकर (दशरथ ने फिर कहा)—'हे भामा ! अनाथ की तरह तुम्हें इस प्रकार, ज़मीन पर, धूल में लोटने की क्या ज़रूरत है ? यह किसी दुष्ट ग्रह की पीड़ा है अथवा कोई भयंकर रोग है ? बताओ मुझे। वैद्यों को बुलाकर शीघ्रता से स्वस्थ करा दूँगा। हे ललितांगी ! तुम लज्जित क्यों हो रही हो ? (यदि) यह नहीं, तुम्हारा कोई दूसरा विचार है तो कह दो कि ऐसा करो। मैं ही (वह काम) कर दूँगा। ॥ २५० ॥

हे वनिता ! तुम्हारे लिए अवध्य पुण्यात्माओं का भी सही, वध करूँगा' वध करने-योग्य दुर्जन-कोटि (-समूह) की भी तुम्हारी बात पर रक्षा कर दूँगा। (यदि) तुम्हें प्रिय है तो कंगाल को ग्रहणकर, सप्रेम राजा बना दूँगा। हे भामिनी ! तुम्हारी दया को खोए हुए श्रीसन्त (धनी) को भी दरिद्र बना दूँगा। मैं और मेरे लोग (परिवार के अन्य लोग)

भामिनि! नी दय वासिन यट्टि । श्रीमंतुनैन दरिद्रु जेसेदनु;
नेनु ना वारु नी हित वुद्धि गडव । गा नेर; मिट्लुंड गारणमेमि ?
लेम! ना माट लालिंचि नीविपुडु । मोमेत्तु ना मदि मुच्चट दीऱ;
नडिगिन प्राणंवुलैन नी कित्तु । नडुगुमु नी" वन्न नानंदमंदि
यन्नाति विभुनि नेय्युमु दिय्यमेऱिगि। सन्नपुटेलुगुन जननाथु कनियें;
"देव! ने जेप्पिन तेऱगुन नीवु । गावितुननि वास गावितुवेनि
मऱि येऱिंगितु नम्माट नी" कनिन ।देऱवतो दशरथाधिपुडप्पुडनियें२६०
"वीरुडेव्वडु मेटि विलुकांड्लोन ? सारमेव्वडु धर्मसमितिलो नेल्ल
नेव्वनि जूडक येनुंडजाल ? नेव्वडु ननु भक्ति नेप्रोद्दु गोलुचु ?
नट्टि राघवुनि तोडतिव! नी कोर्कि । नेट्टन गावितु ने" नन्न नलरि
मरुदग्निशशि नभोमणिमुख्युलैन । सुरल वेर्वेऱ साक्षुलुगा नोनर्चि
धरणीशु मदिलोनि तमकंवु देलिसि।करुणकु वेंडवासि कैकेयि वलिके२६५

कैक दशरथुनि वरमुलडुगुट

"नोलसि देवासुर युद्धंवुनंदु । वलनोप्प निच्चिति वरमुलु रेंडु;

---

तुम्हारी वुद्धि (विचारों) का अतिक्रमण नहीं कर सकते। तुम्हारा ऐसा रहने का क्या कारण है ? हे रमणी ! मेरे मन को प्रसन्न करते हुए, वातों को मानकर, मुख उठाओ (मेरी ओर देखो)। माँगने पर प्राण भी दूँगा। (जो चाहो) तुम माँग लो।' (ऐसा) कहने पर आनन्दित होकर, उस स्त्री ने विभु (पति) के स्नेह-माधुर्य को जानकर, मंद स्वर में जननाथ से कहा—'हे देव ! मेरे कथनानुसार (कार्य) करने का वचन दोगे, तव मैं वह वात तुम्हें वताऊँगी।' तव (ऐसा) कहने पर, उस स्त्री से दशरथ-अधिप (राजा दशरथ) वोले ॥ २६० ॥

—'श्रेष्ठ धनुर्धारियों में ऐसा वीर कौन है ? धर्मसमिति का सार कौन है ? ऐसा कौन है जिसे देखे विना मैं रह नहीं सकता ? ऐसा कौन है जो सदा भक्ति से मेरी सेवा करता है ? ऐसे राघव की सौगंध है। हे रमणी ! तुम्हारी इच्छा की किसी भी तरह पूर्ति करूँगा।' (ऐसा) कहने पर, प्रसन्न होकर, मरुत्, अग्नि, शशि, नभोमणि आदि देवताओं को अलग-अलग से साक्षी वनाकर, धरणीश के मन की आतुरता को जानकर, करुणा से अलग होकर (निष्ठुरता से), कैकेयी वोली— ॥ २६५ ॥

कैकेयी का दशरथ से वर माँगना

—'देवासुर युद्ध में प्रेम से (आपने) दो वर दिये थे। हे भूवर ! (क्या)

भूवर! मऱचिते बुद्धि जिंतिपु । मा वरद्वयमु निन्नडिगेंद निपुडु;
नादित्यकुलजुंडवगु महाराज । वादि राजुल कंटें नधिक पुण्युडवु;
तप्पाड; वाडिन दप्पवु; नाकु । दप्पक वरमुलु दय निच्चितेनि
धरणि कंतटिकिनि दग राजुगाग।भरतु बट्टमुगट्ट बनुपु मोक्कटिकि २७०
बरग दापसवृत्तिबदुनालुगेड्।लुरु दुर्गमुल रामु नुनुपु मोक्कटिकि";
ननु पल्कु निर्घातमै वच्चि चेवुल ।गोनि काडि नोप्पिप गुंभिनि द्रेळ्ळि
पेलुकुऱि मूर्छिल्लि पेद्द प्रोद्दुनकु ।देलिवोन्दि कैकेयि देस जूचि पलिकें;
"गोमलि! केकय कुलमुन बुट्टि । यी माटलाड नी कॆट्लाडें नोरु ?
नडवुल पालु गम्मनि रामु द्रोव । नेंडपक तोल्लि नी केंग्गेमि सेसें ?
गौसल्यकंटें निन् घनतगा जूचु । नी सेव लोनरिंचु; नी पंपु सेयु;
नट्टवंटि सुगुणाढ्युडैन श्रीरामु । नेंट्टवलें बोम्मंटिवे दयमालि ?
यडवुल कतनि नी वंपु मटन्न । नेंड सूचि चूचि नेनेट्लु पोम्मंदु ?
ना महात्मुनि रामु नडवुल कनिचि । यी मेन ब्राणंबु लेंट्लु निल्पुदुनु?
नृपपुत्रि वनि निन्नु नेंम्मि गैकोन्टि।जपललोचन! कालसर्पबवैति; २८०

भूल गये हो? बुद्धि (मन) से चिन्तन (विचार) करो। अब तुमसे वह वरद्वय माँगूँगी। (तुम) आदित्यकुल के महाराजा हो, आदि (पूर्व) राजाओं की अपेक्षा अधिक पुण्यशाली हो। गलत (असत्य) नहीं बोलते हो (और) बोलकर वचन-भंग नहीं करते हो। (यदि) मुझे कृपा से अवश्य दो वर दोगे तो पहले (वर से) समस्त धरणी के लिए ढंग से (सुचारु रूप से) राजा बनने के लिए भरत के राजलितक की आज्ञा दो। ॥ २७० ॥

दूसरे (वर से) तापस-वृत्ति से चौदह वर्ष के लिए घने जंगलों में रहने के लिए राम को भेजो।' ऐसा (यह) वाक्य बिजली के समान बनकर कानों में पड़कर चुभने पर, पीड़ित करने पर, कुम्भिनी (धरती) पर (दशरथ मानों) टूट गिरे, बेहाल हो मूर्च्छित हो गये। बहुत देर के बाद होश में आकर, कैकेयी की ओर देखकर बोले—'हे कोमलांगी! केकय-कुल में पैदा होकर यह बातें (तुम) कैसे बोल सकी? राम ने पूर्व में तुम्हें क्या हानि पहुँचायी है जो उसे वनवास का भागी बना रही हो! (राम) कौसल्या की अपेक्षा तुम्हें अधिक मानता है। तुम्हारी सेवाएँ करता है। तुम्हारा आदेश मानता है। ऐसे सुगुणाढ्य (सुगुण-सम्पन्न) श्रीराम को, निष्ठुर होकर (वन में) जाने का आदेश कैसे दे रही हो? (यदि) तुम कहो भी कि उसे जंगल भेज दो (तब भी) मैं हृदय में देखकर (विचार कर) उसे (जंगल) जाने को कैसे कहूँ? हे चपललोचने! यह

ना राज्यमैन व्राणमुलैन विडुतु। ना रामु विडिचि पॊम्मनि पल्क जाल;
ननु वृद्धु दीनु ननाथु दुर्वलुनि। मनिकित पडकुंड मगुव! रक्षिपु;
चक्कगा नी पाद-जलजंवुलकुनु। म्रॊक्कॆद नेनु रामुनि यॆडाटमुन;
जॆलुव! यी पापंवु सेय जिंतिप। वल" दन गोपिंचि वामाक्षि वलिकॆ;
"राजेंद्र! सत्य पराक्रम स्फूर्ति। वूजित कीर्तिवै वॊन्कंग दगुनॆ?
इट्टु देवतलंदरॆरुगंग नॊट्टु। वॆट्टि तप्पॆद, वॆट्टि पृथिवीपालुडवु?
ऒक गुव्वकै तन यॊडलि मांसंवु। नॊक डेगकुनु शिवि यॊसगडॆ मुन्नु?
क्षोणिदेवुन कलर्कुडनु राजु। व्राण तो नॊसगडॆ तन लोचनमुलु?
चॆलरेगि जलधियु जॆलियलिकट्ट। वलिमि दाटक लोनुवडि युंडलेदे?
यदि यट्टुलुंडॆ; नी यन्वयोद्भवुलु। मदिलोन नव्वुल माटलकैन २९०
गलनैन वॊंक, रिक्ष्वाकुंडवय्यु। वॆलय गौसल्यकु वॆरचि वॊंकॆदवु!
वॊंकॆडुवाडॊक्क पुरुपुडे! यकट! वॊंकिति, निनु वॊद वुद्धिगा, दिक

समझकर कि (तुम) नृपपुत्री हो, मैंने तुम्हें प्रेम से ग्रहण किया था। (किन्तु आज) तुम कालसर्प वन गयी हो। ॥ २८० ॥

अपने राज्य को (और) प्राणों को भी छोड़ दूँगा, पर अपने राम को (मुझे) छोड़ जाने के लिए नहीं कह सकूँगा। हे वनिता! मुझ वृद्ध, दीन, अनाथ, दुर्वल को व्यथित होने से वचाओ। ढंग से तुम्हारे पाद-जलजों (चरण-कमलों) को प्रणाम करूँगा। हे सुन्दरी! राम के विछोह का यह पाप करने का विचार मत करो।' (ऐसा) कहने पर वामाक्षी (सुन्दर आँखोंवाली कैकेयी) रुष्ट होकर वोली—'हे राजेन्द्र! सत्य-पराक्रम-स्फूर्ति के कारण पूजित कीर्तिवाले होकर, (तुम्हारा) असत्य वोलना उचित है? (नहीं है।) इस प्रकार सभी देवताओं को साक्षी वनाकर भी वचन को तोड़नेवाले तुम कैसे पृथ्वीपाल (राजा) हो? पूर्व काल में एक कवूतर के लिए शिवि ने अपने शरीर का मांस वाज को नहीं दिया था? अलर्क नामक राजा ने (एक) क्षोणिदेव (व्राह्मण) को साहसपूर्वक अपने लोचन नहीं दिये थे? विजृंभित होकर भी जलधि (समुद्र) वलपूर्वक वेला का अतिक्रमण किये विना नहीं रहता? उसे (उन वातों को) वैसा रहने दो। तुम्हारे अन्वय-उद्भव (वंशज) मन में, हँसी-मजाक के लिए भी, ॥ २९० ॥

—सपने में भी, झूठ नहीं वोलते। इक्ष्वाकु (वंश के) होते हुए भी, कौसल्या से भय खाकर झूठ वोलते हो? झूठ वोलनेवाला भी कहीं पुरुष है? हाय! (तुमने) झूठ वोल दिया। अव आपके सांगत्य का मन नहीं हो रहा है। अव स्वच्छन्दता से मैं विप भी तो निगल (खा)

विच्चलविडि नेनु विषमैन ग्रिगि । चच्चेद, नटमीद जंपिपु भरतु
बावनुंडगु रामु बट्टंबु गट्टि । नीवु कौसल्ययु नेम्मदि नुंडु"
डनि पल्कुटयु शोक मात्म रेट्टिंप । जननाथु डेन्तयु संतापमंदि
वेल-वेल बोयि विवेक हीनतनु । गलिगि या कैक तो ग्रम्मर बलिके;
"नेल कैकेयि! नी किट्टि पापंबु । बालिशत्वंबुनु ब्रापिंचे मदिनि ?
नन्न युंडग दम्मु डविनीति तोड । निन्नेल नेलुने ? यिन्नियु नेल ?
नी कुमारुडु धर्मनिरतुंडु भरतु । डी कलुष क्रिय केट्लॉडिकट्टु ?
मा कुलागतमैन मर्याद दलपु । शोकार्तु ननु देगजूडक मनुपु ३००
मेप्पुडु निल्लालु हितवु भक्तियुनु । दप्पक सखि रीति, दल्लि चंदमुन,
दासि वैखरि, सहोदरि तेरंगुननु । ना सेवलोनरिंचु नाना विधमुल;
नट्टि कौसल्य मोहपुबट्टि बासि । पट्टिन धृति नेट्टि प्राणमुल् वट्टु?
सौदामिनी - लता - संकाश - देह । वैदेहि ये रीति वगल वेगिंचु ?
ना सुमित्रापुत्त्रुडतनि तल्लियुनु । नी सुद्दि विनि शोक मेट्लणंचेदरु?
श्रीरामु पट्टाभिषेकंबु गोरि । पौरुलंदरु वेड्क बडि युंडु चोट,

कर मर जाऊँगी। उसके बाद भरत का वध करा दो। पावन राम का राजतिलक करके तुम और कौसल्या सुख-शान्ति से रहो।' ऐसा कहने पर हृदय में शोक (दुख) के द्विगुणित होने पर, जननाथ अधिक संतप्त होकर, कान्तिहीन बनकर, विवेक-हीनता को प्राप्त कर, उस कैकेयी से फिर से बोले—'हे कैकेयी ! तुम्हारे मन में ऐसा पाप और मूर्खता कैसे संप्राप्त हुए ? बड़े भाई के रहते हुए छोटा भाई अविनीति से इस भूमि पर शासन करेगा ? यह सब क्यों ? तुम्हारा पुत्र भरत जो धर्म-निरत है, इस कलुष क्रिया (पाप कर्म) के लिए कैसे उद्यत होगा ? हमारी कुलागत मर्यादा का विचार करो। शोकार्त (दुखी) बने मुझको मार मत डालो, बचाओ। ॥ ३०० ॥

सदा गृहिणी के धर्म—हित और भक्ति—को न छोड़, सखी के समान, माता के समान, दासी की भाँति, सहोदरी की तरह, कौसल्या नाना विधियों से मेरी सेवाएँ करती रहती है। ऐसी कौसल्या (अपने) लाड़ले पुत्र से विछुड़कर, धैर्य के साथ, प्राणों को कैसे रोक पायेगी ? (जीवित कैसे रह सकेगी ?) सौदामिनी-लता के समान देहवाली वैदेही (सीता) किस प्रकार इस दुख से दिन वितायेगी ? वह सुमित्रापुत्र (लक्ष्मण) (और) उसकी माता इस समाचार को सुनकर, दुख का दमन कैसे करेंगी ? श्रीराम के पट्टाभिषेक की कामना कर, समस्त नागरिक हर्ष से एकत्र हुए हैं। वहाँ (इस अवसर पर) अपने राम को जंगल भेज दूँ तो (वे) धीरात्मा मुझे

धीरात्मकुलु नन्नु दिट्टकुंड्डुरे ?
ना रामु नडवुल कनिचिति नेनि । सकल भू - भुवन - रक्षण - दक्षुडैन
"अकट! कामांधुडै यालि माटलकु । नुग्रांशुकुलकीर्तुलुडिगेवो" म्मनुचु
यग्रनंदनु रामु नडवुल कनिचे । दर्चु मूकलु गट्टि तलपोसि चूचि
वेर्गंदि रच्चलु वीथुलु गलय । दल्लरु नेंत गर्हितुरो नन्नु ?
कल्लु द्राविन विप्रु गर्हिंचिनट्टु । गाविंचि ये सौख्यगतुलंदेदीवु ?
गावुन नेल्ल लोकमुलकु गीडु । सेप्पेद निक्कमुगनीवु विनुमु;
इदि यदि येल? नेनिक नोक्क माट।मुदित! मोलक नव्वुल मोमु मुरिपेंबु वानि
कलुव रेकुल वोलु कन्नुल वानि । वलराजु गेरु चेल्वमु गलवानि
बलुवैन याजानुवाहुल वानि । जल्ल जूपुलु वेदसल्लेडु वानि
नलरु गल्वलकांति नगु मेनिवानि । निंपु गुल्केडु नड नेसगेडुवानि
गेंपु पेम्पडगिंचु केम्मोविवानि । मगटिमि दिविजुल मर्पिंचुवानि
जिगि यद्दमुल वोलु चेक्कुल वानि । बुधुलकु हित मात्म बूनेडु वानि
सुध लोल्कु तिय्यनि सुद्दुल वानि । निलुवेल्ल धर्ममै नेगडेडु वानि
वलचि ना केंपुडु सेवलु सेयुवानि ।

गालियाँ नहीं देंगे ? हाय ! कामान्ध बन, पत्नी की बात मानकर, सकल-भू-भुवन-रक्षण में दक्ष (और) अग्रनन्दन (ज्येष्ठ) राम को जंगल भेजा, उग्रांशुकुल (सूर्यवंश) की कीर्ति समाप्त (नष्ट) हो गयी—ऐसा कहते हुए, आश्चर्य-चकित होकर चौराहों (और) वीथियों में, अविरल रूप से, झुण्ड बाँधकर, सोच-विचार कर, ॥ ३१० ॥ —सुरापान करनेवाले विप्र की जिस तरह निन्दा करते हैं, उसी प्रकार सभी मेरी कितनी निन्दा करेंगे ? अतः सभी लोकों का अहित कर तुम कौन-से सुख को प्राप्त करोगी ? यह (और) वह क्यों ? (इतनी बातें क्यों ?) मैं अब एक बात कहता हूँ। हे रमणी ! ध्यान से तुम सुनो। कमल के-से नेत्रवाले, मन्दहास से सुन्दर बने मुखवाले, बलिष्ठ आजानु बाहुओंवाले, कामदेव की अवहेलना करनेवाले सौन्दर्य से युक्त, सुन्दर नीलोत्पलों की कान्ति की हँसी उड़ानेवाली शरीर-कान्ति से युक्त, शीतल चितवनों को बिखेरनेवाले, पद्मराग के आधिक्य की अवहेलना करनेवाले, लाल अधरों से युक्त, सौन्दर्य को बिखेरनेवाली चाल से विलसित, कान्तिमान दर्पणों के-से गालों से युक्त, पौरुष में दिविजों को भुला देनेवाले, सुधा-सने मधुर वचन (बोलने) वाले, बुध जनों के हित को आत्मा में धारण करनेवाले, प्रेम से सदा मेरी सेवाएँ करनेवाले, समस्त शरीर से धर्म-रूपी राम को, ॥ ३२० ॥

—भृगु (परशु) राम को जीतनेवाले, चन्द्रसमान कान्तिवाले, सद्गुण-

रामुनिजित भृगुरामुनि गांति । सोमुनि सद्गुणस्तोमुनि गीर्ति
कामुनि सौंदर्यकामुनि शांति । धामुनि रविसमधामुनि बासि
निमिष मात्रंबैन ने निल्व जाल । गमलाक्षि! नी वेरुंगवे यिट्टिदौट?
ना युत्तमोत्तमु डडवुल कॅपुड्डु । वोवु, ना प्राणमुल् वोवु ना क्षणमें;
येंत पापिष्ठवे ! येंत कट्टडिवें । येंत मुढ़ात्मवे! येन्त राक्षसिवें ?
कठिनात्मुराल! यी कल्मषंबेल । शठमति गोरेंदु साध्विवै युंडि ?
यालवै प्राणापहारंबु सेयु । काळ रात्रिवि गाक कांतवा नीवु?
नडचि रामुडु काननमुन कॅट्लरुगु । नडवुल नेंट्लुंडु नंदर दोरगि ?
मेत्तनि पान्पुन मेनेत्तु भोगि । येत्तेरंगुन नुंडु निल दृण शय्य ?
बंति निष्टान्नमुल् बंधुलु दानु ।नेन्तयु नियतितो निट नारगिंचु ३ ३ ०
कडु पुण्यदेहिकि गंदमूलमुलु ।नेंडपक भुजियिंचुटेट्टुलनि तलप;
वतिव! नी कतिभक्तुडैन रामुनकु । मति गीडु दलपकु; मन्निपु" मनुचु
नडरु शोकंबुन नडुगुल मीद ।वडिन म्रोक्कोल्लक पादमुल् दिगुव
भूकांतु डिलबडि पोंगुल गैकोंनक । कैकेयि दशरथु गनि यिट्टुलनियें;
"चालु चाली वट्टि जगजोलि माट! ।चालिंपुमी! वट्टि जाड लेमिटिकि?

स्तोम, कीर्ति-काम, सौन्दर्य में कामदेव, शान्तिधाम, रवि-सम कान्तिवाले- (राम) से बिछुड़कर मैं निमिष (पल-) भर भी नहीं रह सकता। हे कमलाक्षी! ऐसी बात को तुम नही जानती हो क्या ? जब वह उत्तमोत्तम (राम) जंगलों में जायेगा, उसी क्षण मेरे प्राण (निकल) जायेंगे। कितनी पापात्मा हो ? कितनी निष्ठुर हो ? कितनी मूढ़ हो ? कितनी राक्षसी (राक्षस-स्वभाववाली) हो ? हे कठिन आत्मावाली ! साध्वी होकर भी कुत्सित बुद्धि से यह कल्मष (पाप) क्यों चाहती हो ? पत्नी होकर प्राणों को लेनेवाली तुम (मेरे लिए) कान्ता नहीं, काल की रात हो। पैदल चलकर राम जंगल में कैसे जायेगा ? सबको छोड़कर जंगल में कैसे रहेगा ? मृदुल शय्या पर शयन करनेवाला भोगी, ज़मीन पर, तृणशय्या पर, किस प्रकार रह (लेट) सकेगा ? (जो) पंक्ति में बन्धुओं (नातेदारों) के साथ इष्टान्न को नियति से यहाँ खाता है, ।। ३३० ।।

—ऐसा पुण्यदेही निरन्तर कंदमूल कैसे खायेगा ? ऐसा न सोचकर हे स्त्री ! अपने अतिभक्त राम का अहित मत सोचो। (उसे) क्षमा करो।' (ऐसा) कहते हुए अधिक शोक (दुख) से (कैकेयी के) चरणों पर (दशरथ) गिर पड़े। (उस) चरण-वन्दना को न चाहकर उसने पैर हटा लिये। भूकान्त (राजा) ज़मीन पर गिरकर व्याकुल होने लगे। उसकी परवाह न करते हुए कैकेयी ने दशरथ को देखकर इस

धर्मंबु मानि, सत्यमु वीटि बुच्चि ।निर्मल यश मॆल्ल नीटिलो गलिपि,
यी वरद्वयमु नाकी लेदटंचु । भूवर! बॊंकि नी पुत्त्रुंडु नीदु
देवुलु नीवु वर्धिल्लुमु; नेनु । ना वरसुतुडु प्राणमुल बासॆदमु"
अनुनंत माऱाड कनुवेदि विभुडु।दन मदि जिंतिंचि तलवांचि युंडॆ; ३३९

रामाभिषेक सन्नाहमु

नंत वेगुंटयु दूर्यंबुलु म्रोय । नंतंत वंदिजनावळि वॊगड ३४०
गलगॊनि कर्पूर गंधमुल् सलिल । जलमुल जलकंबु सदुरॊप्प नाडि
परग दिव्यांबराभरणमुल् वूनि । चिरकीर्ति रामुडु सीततो गूडि
तॆऱगॊप्प शचि तोड देवेंद्रु डॊप्पु । तॆऱगुन संपूर्ण तेजुडै यॊप्पॆ
मऱि यंत नभिषेक मंटपंबुनकु । नॆऱि वसिष्ठादुलु निंड नेतॆंचि
या यरुंधति मॊदलगु पुण्य सतुल । नायतमतुलगु ना मंत्रिवरुल
दग नॊप्पु मकुट वर्धन चक्रवर्तु । लगु महाराजुल नपुडु रप्पिंचि
पंच वल्लवमुलु बंचवल्कमुलु । वंचामृतंबुलु बट्ट पेनुंगु
नॆनमंड्रु कन्यलु हेम वृषंबु । नॊनर नौदुंबर योग्य पीठंबु

---

प्रकार कहा—'बस करो, इन व्यर्थ के कपट-वचनों को ! बस करो !! ये व्यर्थ विधान किसलिए ? धर्म को त्यागकर, सत्य को व्यर्थ (सिद्ध) कर, समस्त निर्मल यश को पानी में मिलाकर (व्यर्थकर), हे भूवर ! यह कह दो कि यह वरद्वय तुमको दिया (ही) नही है । (ऐसा) झूठ बोलकर तुम्हारा पुत्र, तुम्हारी देवियाँ (और) तुम वर्द्धित होकर रहो । मैं और मेरा वर (श्रेष्ठ) पुत्र प्राण तज देंगे ।' (ऐसा) कहने पर, (उसका) प्रत्युत्तर दिये बिना, (दशरथ) उपाय के बारे में मन में सोचते हुए सिर झुकाये (बैठे) रहे ।। ३३९ ।।

राम के राजतिलक की तैयारी

—तब प्रातःकाल होते ही तूर्य (मंगलवाद्य) बजे । यहाँ-वहाँ (सब ओर) वन्दीजन-समूह स्तुति (-पाठ) करने लगा ।। ३४० ।।

—सुन्दर ढंग से कर्पूर-चन्दन से मिश्रित जल से अच्छी तरह स्नानकर, शोभा से दिव्य-अंबर (वस्त्र)-आभरण धारणकर, चिरकीर्ति वाले राम, सीता के साथ, शचीदेवी से युक्त देवेन्द्र के समान, सम्पूर्ण तेज से विराजमान हुए । तब अभिषेक के मंडप में वसिष्ठ आदि पधारे (और) अरुन्धति आदि पुण्य-सतियों को, उच्चतमति वाले मंत्रिवरों को (तथा) सिर पर शोभायमान मुकुटों से विवर्द्धित चक्रवर्ती महाराजाओं को तब (वहाँ) बुलाया । पंचपल्लव, पंचवल्कल, पंचामृत, भद्रगज (राजा का हाथी), आठ कन्याएँ, सुनहरे सींगों

गंगादि तीर्थोदकमु लादिगाग । मंगळ वस्तु सामग्रि दॆप्पिंचि
वर रत्न भूषणावळुल दॆप्पिंचि । तरमिडि वेदोक्त दानमुल् सेय ३५०

सुमंत्रुडु कैक नगरि केगुट

नॊक लक्ष कन्यल नॊक लक्ष गोवु । लॊक लक्ष युष्ट्रंबु लॊप्प दॆप्पिंचि
जपमुलु सेयिंचि शांति सेयिंचि । विपुल होमंबुलु वेड्क सेयिंचि
यनुपमंबगु लग्न मासन्न मैन । मनुजेशु बिल्व सुमंत्रुनि बनुप
गैकेयि नगरिकि गडकतो बोयि । वाकिट निलुचुंडि वलनॊप्प बलिकॆ:
"देव! सूर्युडु वॊडतॆंचु चुन्नाडु । वेवेग मी रट वेंचेय वलयु;
श्रीरामु पट्टभिषेकंबु सेय । नारूढमगु लग्न मासन्न मय्यॆ;
मनुजेश! यभिषेक मंटपंबुनकु । मुनुलु राजुलु महात्मुलु वच्चिनारु;
पौरुलु बुधुलुनु बंधुल गूडि । मीराक गोरि यम्मॆयि नुन्नवार"
लन विनि दशरथुडा वार्त लॆल्ल । दनकु गेवल मनस्तापंबु सेय
वनट नीवुनु नॊंप वच्चिते यनुचु ।विनियु निद्रिंचिन विधमुन नुंडॆ ३६०

---

वाले वृषभ, औदुम्बर (ताँबा या गूलर) योग्य (निर्मित) पीठिका, गंगा आदि का तीर्थोदक आदि मंगल-वस्तु-सामग्री मँगवाकर, वर (श्रेष्ठ) रत्न भूषणावलियाँ मँगवाकर, शीघ्रता से वेदोक्त दान करने के लिए, ।। ३५० ।।

सुमन्त्र का कैकेयी के महल जाना

—एक लाख कन्याओं, एक लाख गायों, एक लाख ऊँटों को शोभा से मँगवाकर, जप कराकर, शान्ति (पाठ) कराकर, आनन्द से विपुल होम कराकर, अनुपम लग्न के आसन्न होने पर, मनुजेश को बुलाने, सुमन्त्र को भेजा। (सुमन्त्र) कैकेयी के महल को धैर्य के साथ जाकर, द्वार पर खड़े होकर, समुचित रूप से बोले—(हे) देव! सूर्य आ (निकल) रहे हैं। आपको शीघ्र वहाँ पधारना चाहिए। श्रीराम का पट्टाभिषेक करने के लिए आरूढ़ लग्न आसन्न हुआ है। (हे) मनुजेश! अभिषेक-मण्डप में मुनि, राजा, महात्मा (लोग) आये हुए हैं। पौर (पुर-जन) (और) बुध-जन नातेदारों के साथ, आपके आगमन की इच्छा से, उसी प्रकार (प्रतीक्षा कर रहे) है।' (ऐसा) कहने पर, (उन्हें) सुनकर, उन सभी समाचारों के द्वारा केवल अपने को मनस्ताप (क्लेश) पहुँचने पर, दशरथ यह सोचकर कि तुम भी मुझे दुख से (देकर) सताने के लिए आये हो, वैसे लेटे रहे, मानों सो रहे हों ।। ३६० ।।

ना समयंबुन ननियें गैकेयि । "यो सुमंत्रुड! वेग युर्वीशु कडकु
रामुनि दोड्तेम्मु; राजु पं" पनुडु ।ना माट विनि यत डप्पडे पोयि३६२

**सुमंत्रुडु रामु सन्निधि केगुट**

शीतपटीरांबु - सिक्तांगणंबु । गेतनान्वितमु निकेतनांचितमु
जंदनागुरुधूप सौरभान्वितमु । मदानिला लोल मालिका युतमु
ब्रतिगृह द्वार रंभास्तंभ वर्ग । मतुलितमणि तोरणाभिरामंबु
बौर जनादि संभ्रम दुर्गमंबु । नौ राजमार्ग मोय्यन गनुं गोनुचु
निंद्रु गेहमु हसियिंचि या किन्न । रेंद्रु मंदिरमुतो नीडु जोडगुचु
सांद्र-वैभव-रमा-सहितमौ राम । चंद्रुनि नगरिकि जनुदेंचि लोन
जनवरुलै युन्न जनुलचे वेग । तन राक येरिंगिंचि तदनुज्ञ वडसि
चित्राख्य तार तो सिरुलुल्लसिल्ल । मैत्रि नोप्पेडु चंदमाम चंदमुन३७०
सीता समेतुडै चेलुवोंदु राम । भूतलनाथुनि बोडगांचि म्रोक्कि
"रा देव मिमु दशरथ चक्रवर्ति । या देवि कैक गृहंबुन नुंडि
यादट बिलिचि तेम्मनि पंचें" ननुडु । मोदिंचि चिरुनव्वु मोलकलु निगुड
३७३

—उस समय कैकेयी (यों) बोली—'हे सुमन्त्र ! शीघ्र उर्वीश (राजा) के पास राम को लिवा लाओ । (यह) राजा की आज्ञा है ।' यह बात सुनकर, वह तभी जाकर, ।। ३६२ ।।

**सुमन्त्र का राम के निकट जाना**

—शीतल चन्दन-जल से सिक्त आँगनवाले, केतनों (ध्वजाओं) से समंचित निकेतनों (सौधों) से समलंकृत, चन्दन-अगरु के धूम (धुएँ) के सौरभ से युक्त, मन्द-अनिल से डोलायमान मालिकाओं से युक्त, प्रत्येक गृह के द्वार पर रंभा (कदली) के स्तम्भो से समंचित, अतुलित-मणि-तोरणों से अभिराम (सुन्दर), पुर-जन आदि के सम्भ्रम (उत्साह) से दुर्गम बने हुए राजमार्ग को, अकुटिल भाव से देखते हुए, इन्द्र के गेह की अवहेला कर, उस किन्नरेन्द्र (कुबेर) मन्दिर से तुलनीय बनकर, सान्द्र-वैभव-रमा (लक्ष्मी) से सहित रामचन्द्र की नगरी (महल) में आकर (पहुँचकर), भीतर मिलनसार (प्रिय) जनों के द्वारा शीघ्र अपने आगमन की सूचना दिलायी । उनकी (राम की) अनुज्ञा पाकर, चित्रा नामक तारा के साथ श्री-वैभव से सुशोभित होनेवाले चन्द्र के समान, ।। ३७० ।।

—सीता के साथ शोभायमान बने राजा राम को देखकर, प्रणाम कर, (कहा)—'आइए देव ! दशरथ चक्रवर्ती ने देवी कैकेयी के गृह में रहकर,

### श्रीरामुडु कैक नगरि केगुट

धरणिज नट नुंचि तानु लक्ष्मणुडु ।गरमर्थि रथ मॆक्कि कडक तो गदलि
चतुरंग बलमु लसंख्यमुल् गॊलुव । नतुल वाद्यमुलु मिन्नंदि म्रोयंग
वंदि बृंदमुलु गैवारमुल् सेय । जेंदि पुण्यांगनल् सेसलु सल्ल
बुरजनु लानंदमुन जयवॆट्ट । नरनाथु नगरि कुन्नत गति वच्चि
यरदंबु डिगि रामुडपुडु कैकेयि । वरमंदिरमु जॊच्चि वलनॊप्प नचट
वदनंबु वांचि वैवर्ण्यबु मिंचि । पॆदवुल दडुपुचु बॆपॆल्ल नुडिगि
युडुगक कन्नीळु लॊलुक शोकाग्नि ।बडि कालु दशरथपति जेर बोयि ३८०
करमु भीतिलि म्रॊक्कि कैककु म्रॊक्कि।करमुलु मुकुळिंचि कडु विस्मयंबु
वॆऱवॆऱ पाटुनु विह्वलत्वंबु । वॆऱपुनु मऱपुनु वीडु जोडाड
परिपरिविधमुल बलुमारु नॆमकि । परमपुण्युडु रामभद्रुंडु पलिकॆ,
"नो देवि! यिदि येमि, युर्वीश्वरुंडु । ना दॆस जूडडु? ना तप्पु लेमि?

---

आपको लिवा लाने के लिए मुझे भेजा है।' (ऐसा) कहने पर, प्रसन्न होकर, मुस्कान के अंकुरों के व्याप्त होने पर, ॥ ३७३ ॥

### श्रीराम का कैकेयी के नगर जाना

—धरणिजा (सीता) को वहाँ रख (छोड़) कर, आप लक्ष्मण के साथ, अधिक इच्छा से, रथ पर सवार होकर, साहस के साथ निकलकर, असंख्य चतुरंग बल के सेवा करने पर (पीछे-पीछे चल पड़ने पर), अतुल-वाद्यों की ध्वनियों के आकाश को स्पर्श करने पर, वन्दि-वृन्द (चारण-समूह) के कैवार (स्तुतिपाठ) करते रहने पर, पुण्य-स्त्रियों के लाजा (खील) बिखेरने पर, पुर-जनों के आनन्द के साथ जय-जयकार करने पर, नरनाथ (राजा दशरथ) के महल में उन्नतगति से (वैभव के साथ) आये। (आकर) रथ से उतरकर राम तब कैकेयी के वर मन्दिर में प्रवेश कर, समुचित रूप से रहे। वहाँ वदन (मुख) झुकाकर, (मुख के) अधिक विवर्ण होने पर, (सूखने वाले) होंठों को आर्द्र करते हुए, समस्त वैभव (तेज) को खोकर, निरन्तर अश्रुओं को वहाते हुए, शोकाग्नि में दग्ध होनेवाले दशरथपति के पास जाकर, ॥ ३८० ॥

—(राम ने) अधिक भय खाकर, प्रणाम किया, कैकेयी को प्रणाम किया, हाथ जोड़े, अधिक विस्मय, संभ्रम, विह्वलता, भय, विस्मृति के एक के समान दूसरे के होने पर (सब भावों के समान रूप से होने पर), अनेक विधियों से, कई वार (कारण की) खोजकर, परमपुण्यवाले भद्र राम वोले —'हे देवी ! यह क्या ? उर्वीश मेरी ओर देखते (क्यों) नहीं है ? मेरे

यी विन्नदनमुनु निट्टि दुःखंबु । नी विचारमु राजु केवेंट गलिगें?"
ननवुडु ना कैक "यधिपु चंदंबु । विनुपिंतु नीवु गाविंचेद वेनि"
ननि पल्क रघुरामु "इदि येमि तेरगु? विनुपिंपु मो यम्म! विशदंबुगाग;
दंड्रि वाक्यमुलकै दारुणशिखल । वेंड्रमौ नग्निलो विपधि नैन
बडियेद; विषमैन भक्षिचुवाड । जडियक विनुपिंपु; सत्य मी माट"
यनवुडु गैकेयि या रामु जूचि । मनमुन गृपमालि मरि सेप्प दोडगें३९०

कैक तन कोरिक रामुनकु देलुपुट

गरुण देवासुर कदनंबु नंदु । वरमुलु रेंडु भूवरुडु ना कोसगें;
नवनीशु ना रेंडु नडिगि मा भरतु । नवनिकि वतिसेयु मंटि नोक्कटिकि
नेंडपक पदुनालुगेंड्लुनु । निन्नु नडवुल गापुंचुमंटि नोक्कटिकि
ननुटयु 'नौ गाक' यनि यिच्चि नीकु । विनुपिंप मी तंड्रि वेरचुचुन्नाडु
कावुन जडलु वल्कलमुलु गट्टि । नी विक दपसि वै नृपवेप मुडिगि
जनुलचे दशरथ जनपति बोंक । डनिपिंप वलतेनि नडवुल करुगु

अपराध क्या हैं ? यह विवर्णता (खिन्नता), ऐसा दुःख, यह खेद राजा को क्यों कर हुआ ?' (ऐसा) कहने पर वह कैकेयी बोली—'यदि तुम करो तो मैं राजा की इच्छा बताऊँ।' ऐसा कहने पर रघुराम बोले—'वह क्या मार्ग है ? हे माता ! विशद रूप से सुनाओ। पिता के वचन के लिए दारुण शिखाओं से उत्तप्त बनी अग्नि में, (या) समुद्र में भी कूद पड़ूँगा। विष को भी खा जाऊँगा। यह बात सत्य है। बिना भय (संकोच) के सुनाओ।' (ऐसा) कहने पर कैकेयी उस राम को देखकर, मन से कृपा (ममता) का त्यागकर यों कहने लगी— ॥ ३९० ॥

कैकेयी का अपनी इच्छा राम को बतलाना

—'देवासुर-कदन (युद्ध) में करुणा (कृपा) से भूवर ने मुझे दो वर दिये। (मैंने इस समय) अवनीश से वे दो (वर) माँग लिये। एक के लिए (बदले में) कहा, मेरे भरत को अवनि का पति (राजा) बनाओ। एक के लिए कहा, तुम (राम) को निरन्तर चौदह वर्ष के लिए अरण्यों का पहरा देने भेजो। (ऐसा) कहने पर 'तथास्तु' कहकर, (वर) देकर, तुम्हें सुनाने (बताने) के लिए तुम्हारे पिता डर रहे हैं। अतः जटाएँ, वल्कल धारणकर, तुम अब तपसी बनकर, नृपवेष छोड़कर, यदि जनता से यह कहलाना चाहते हो कि दशरथ-जनपति (राजा) झूठ नहीं बोलते तो अरण्यों में जाओ। जाओ।' (ऐसा) कहने पर मुस्कान के व्याप्त होने

पों" म्मन्न विनि मोगंबुन जिरुनव्वु। ग्रम्म माटल नोंडु गसट लेकुंड
गरुणयु देंगुवयु गरिमंबु दोप । बरमपुण्युडु रामभद्रुडु वलिकें;
"निटु सेयु मन्नवाडिनकुलाधीशु । डट; ना सहोदरुंडट राज्यकर्त;
यट मीद नी कोर्कि यट वेडनेल? कटकटा! कैकेयि! कडु मुग्धवैति४००
वित मात्रमुनकै यिन वंश विभुडु । सिंतिप नेटिकि जित्तंबु लोन ?
दन जनकुनि माट दाटिन वाडु । दनयुडे तलपोय धर दायगाक ?
ये नेमि ना तम्मुडेमि यी भूमि । बूनुटकुनु ? बुण्यपुरुषडै युन्न
भरतुनि देंस नाकु ब्राणंबुलैन । सरकु गावनिन राज्यमु नाकु सरकें?
यनवुडु मुदमंदि या कैक वलिकें । "मनुजेंद्र-तनय! यी माट के निपुडु
भरतुनि दोड्तेर बनिचेंद; निंक । नरुगुमु वनमुल; करुगुनंदाक
गुडुवडु वलुकडु गूर्चुंड डिट्ल । पडियुंडु नृपु" डंचु बल्कें बल्कुटयु
"गट कटा! तगुनें यी कठिनोक्तु" लनुचु।बटुमूर्छतो नेल बडियें ना राजु
नय्येंड ना रामु डवनीशचंद्रु । नोंय्यन बट्टि शैत्योपचारमुल
दलिपि यंतयुनु बोधिंचुचु मरियु। बलिकें गैकनु जूचि परम हर्षमुन४१०

---

पर, बातों में किसी प्रकार के मालिन्य के न होने पर, करुणा, साहस (और) गरिमा के अभिव्यक्त होने पर, परम पुण्यवाले भद्र राम बोले—'इस प्रकार करने के लिए कहनेवाले इन-कुलाधीश (सूर्य वंश के राजा) हैं। राज्य के कर्ता मेरे सहोदर हैं। तिस पर तुम्हारी इच्छा है। इसमें माँगना क्या ? हाय! हे कैकेयी ! बड़ी अबोध (भोली) बनी हो ॥ ४०० ॥

—इस (छोटी-सी) बात के लिए इन-वंश-विभु को मन में चिन्ता करने की क्या आवश्यकता है ? अपने पिता की बात (आज्ञा) का पालन न करने-वाला, सोचने पर कहीं पुत्र होता है ? वह तो संसार में ज्ञाती है। इस भूमि (राज्य) को वहन करने में मुझमें और मेरे भाई में कोई भेद नहीं है। पुण्य-पुरुष बने भरत के लिए मुझे प्राणों की भी परवाह नहीं है तो इस राज्य की क्या गिनती ?' ऐसा कहने पर मुदित होकर वह कैकेयी बोली—'हे मनुजेन्द्र-तनय (राजकुमार) ! इस बात पर अब मैं भरत को बुला लाने हेतु (आदमी) भेजूँगी। अब (तुम) वन में जाओ। (तुम) जब तक नहीं जाओगे तक तक नृप (राजा) न खायेंगे, न बोलेंगे, न (उठेंगे) बैठेंगे, ऐसे ही पड़े रहेंगे।' (ऐसा) कहते ही राजा यह कहते हुए कि 'हाय ! क्या ये कठिनोक्तियाँ उचित हैं ? (नहीं हैं।)' अधिक मूर्च्छा से जमीन पर गिर पड़े। उस समय वह राम अवनीश-चन्द्र (दशरथ) को ढंग से पकड़कर शीतलोपचार कर, (जब वे होश में आये तव) (उन्हें) सबकुछ समझाते हुए, कैकेयी को देखकर परमहर्ष से (यों) बोले— ॥ ४१० ॥

"नित येटिकि जित? यिदि येंत नाकु? नंतरंगंवुन ननुमान पडकु;
परिकिंचि धर्मवु पाटिंतु गानि। कर मर्थि व्यर्थंवु गाविप नेनु;
वेयेल? विभुनाज्ञ विनबड कुन्न। नी याज्ञ गडवनु; निक्कुवं वरय;
जारुल शीघ्र संचारुल घोट। कारूढुलुग जेसि यनिचि वे वेग
करमर्थि नी लग्न घटिकल यंदे। भरतुनि विलिपिंचि पट्टंवु गट्टु;
मिदे यरण्यमुलकु नेगेद" ननुचु। वदनाब्ज मलरंग वलगोनि वच्चि
"तन तल्लिकिनि सुमित्रा वधूमणिकि। जनकनंदनकु नी चंद मंत युनु
विनुपिंचि वारल वेस नूरडिंचि। चनुदेंतु नो यम्म! संदिय पडकु"
मनि राजुनकु म्रोक्कि या कैक। केंडगि तनु गोल्चि सौमित्रि दगिलि
रा गदलि
चेलुवार वट्टाभिषेकंवु कोरकु। ललि नर्मचिन मंगळ द्रव्यमुलकु ४२०
नुचित प्रदक्षिण मोनरिंचि चित्त। मचलमै यविकारमै विकसिप
नी वार्त दम तल्लि केरिंगिप दलचि। पोवंग नट यंतिपुरमु लोपलनु
'राज्यपट्टमु मानि रामुंडु लोक। पूज्युंडु कानन भूमि केगेडिनि'

—'इतनी चिन्ता किसलिए ? यह मेरे लिए कौन बड़ी बात है ? अन्तरंग में (मुझपर) सन्देह मत करो। विवेक के साथ मैं धर्म का पालन करूँगा (पर) उसे (धर्म को) व्यर्थ नहीं करूँगा। हजार (बातें) क्यों ? प्रभु (दशरथ) की आज्ञा सुनायी न पड़े (मुझे न मिले) तो भी सच मानो, (मैं) तुम्हारी आज्ञा का उल्लंघन नहीं करूँगा। दूतों को शीघ्रगामी अश्वों पर सवार कर, भेजकर, तुरन्त भरत को बुलाकर, इन्ही लग्न-घटिकाओं (शुभ-मुहूर्त) में अधिक इच्छा (उत्साह) से राजतिलक कर दो। यही (अभी) (मैं) अरण्यों को जा रहा हूँ।' (ऐसा) कहते हुए प्रसन्न वदनाब्ज (मुख-कमल) हो, (माता-पिता की) परिक्रमा कर (बोले)—'अपनी माता (कौसल्या), वधूमणि सुमित्रा को (और) जनकनन्दिनी (सीता) को यह सब विधान (समाचार) सुनाकर, उन्हें शीघ्र सान्त्वना देकर, आ जाऊँगा। हे माता ! सन्देह मत करो।' (ऐसा) कहकर, राजा को प्रणाम कर, उस कैकेयी को प्रणाम कर, अपनी सेवा करते हुए सौमित्र (लक्ष्मण) के अनुगमन करने पर (राम) वहाँ से निकल पड़े। शोभा से पट्टाभिषेक के लिए सुन्दरता से सजाये गये मंगल द्रव्यों की, ॥ ४२० ॥

—उचित रूप से परिक्रमा कर, चित्त के अचल (अचंचल) (और) अविकार रूप से विकसित (प्रसन्न) रहने पर, यह समाचार अपनी माता को बतलाने की सोचकर, वहाँ (कौसल्या के महल में) गये। वहाँ अन्तःपुर के भीतर सब ओर इस महाकलकल के सुनायी पड़ने पर 'राज्याधिकार छोड़ लोकपूज्य

अनु महाकलकलं बंतट निंडि । विनबड दशरथु वेलदुलु गलगि
"ये भक्ति कौसल्य यॆडनु गाविंचु। ना भक्ति मन यंदु नट्ल काविंचु
ना गुणालंकारु ना महोदारु । ना गिरिवरधैर्यु न शौर्यधुर्यु
ना पुत्र रत्नंबु नकट! कानलकु । भूपालु डेमनि पॊम्मन नेर्चे ?
वीऱिडि यै रामु विपिनवासमुन । काऱडि वुच्चंग नौ नम्म" यनुचु
मीऱिन वगल तो मेदिनी-नाथु । दूरुचु शोकिप दॊडगि रंदऱुनु४२९

श्रीरामुडु कौसल्य नगरि केगुट

आ समयंबुन ना रामविभुडु । कौसल्य यिंटिकि गडक तो वच्चे४३०
नटमुन्न तॊडरि या यभिषेकमुनकु । बटुविघ्न मॊरुलु संपादिपकुंड
जपमुलु शांतुलु चतुर होममुलु । विपुलैकनिष्ठ गाविंचुचु ब्रेम
गरमर्थि नेममुल् गैकॊनि भक्ति । परत जनार्दनु ब्रार्थिचुचुन्न
कौसल्य रामु राककु संतसिल्लि । भासिल्लु वर पुण्य भामलु दानु
नॆलमि सेसलु गॊंचु नॆदुरुगा वच्चि। वॆलय शुभाचार विधुलाचरिंचे;
नंत ना कौसल्य यडुगुल कॆऱग । संतोषमुन रामचंद्रुनि नॆत्ति

---

राम कानन भूमि में जा रहे है' दशरथ की स्त्रियाँ व्याकुल होकर कहने लगीं—'राम कौसल्या के प्रति जो भक्ति रखता है, वही भक्ति हमारे प्रति रखकर, व्यवहार करता है। उस गुणालंकार, उस महा-उदार (मनवाले), गिरिवर (हिमाचल)-धीर, शौर्य-धुर्य, पुत्र-रत्न को, हाय! भूपाल (दशरथ) वनवास की आज्ञा कैसे दे सके ? मूर्ख बनकर, दुःखप्रद विपिनवास के लिए राम को भेजना कहाँ उचित है ?' (ऐसा) कहते हुए अधिक व्यथा से मेदिनीनाथ (राजा दशरथ) की निन्दा करते हुए सभी दुखी होने लगीं ॥ ४२९ ॥

श्रीराम का कौसल्या की नगरी जाना

—उस समय वे प्रभुराम कौसल्या के घर सोत्साह आये ॥ ४३० ॥

—वहाँ (कौसल्या के महल में) अभिषेक में अन्य लोग (अधिक) विघ्न न डालें, इसलिए उत्साह से विपुल-एकनिष्ठा के साथ, जप, शान्ति, चतुरता से होम करते हुए, प्रेम से अधिक नियमों को ग्रहण कर, भक्ति परायणता से जनार्दन की प्रार्थना करनेवाली कौसल्या राम के आगमन पर प्रसन्न हुईं। शोभायमान श्रेष्ठ-पुण्य-स्त्रियों के साथ स्वयं प्रेम से लाजा (खील) लेकर समक्ष आयीं और समुचित विधि से शुभाचार-पद्धतियों का निर्वाह किया। तब कौसल्या के चरणों में नत होने पर, हर्ष से रामचन्द्र को उठाकर (कौसल्या ने) गले से लगा लिया (और कहा)—'हे पुत्र ! तुम आयु, यश

यालिंगनमु सेसि "यायुवु यशमु। भू लाभमुनु वोंदु पुत्र! नी" वनुचु दीविंचु तम तल्लि तेरगोप्प राम। देवुडु वीक्षिंचि दीनुडै पलिके; "नी कार्यमुनु दल्लि! येरुगरु मीरु; मीकु सुमित्रकु मिथिलेंद्र सुतकु गडुभीति वुट्टिंचु कार्यवु वुट्टे। विडुवक धृति वूनि विनुडु सेप्पेदनु४४०
वसुधेशुचे रेंडु वरमुलु दोंलिल। यसमान गति गैक याजिलो वडसें; गोंडुकु वट्टमुगट्ट गोरे नोंक्कटिकि।नडविकि ननु बंप नडिगें नोंक्कटिकि; ४४२

### श्रीराम वनवासमुनकु कौसल्य शोकमु

नडिगिन दशरथुडधिक शोकमुन। वडुटयु मातंड्रि पलुकु रक्षिप नडवुल वदुनालुगब्दंवुलुंड। गडगि वच्चिचति" नन गौसल्य मदिनि गलगि निव्वेरगंदि कडु जिन्न वोयि। पलुक नेरक ग्रानुपडि युस्सुरनुचु मुडिगोंन्न वगलतो मादलंट द्रव्वि। पडियुन्न लत वोलें बडि मूर्छ वोयें; नडलुंचु रघुरामुडप्पु डातल्लि। नेंडपनि भक्ति तो नेंत्ति नेंम्मेन

---

(और) भू-लाभ को प्राप्त करो।' (यह) कहते हुए आशीर्वाद देनेवाली अपनी माता की (मानसिक) दशा को देख, प्रभु राम दीन हो बोले—'इस कार्य (घटना) को हे माता! आप नहीं जानतीं। आपको, सुमित्रा को, (और) मिथिलेन्द्र-सुता (सीता) को अतिभय उत्पन्न करनेवाला कार्य उत्पन्न हुआ (घटना घटी)। सतत धैर्य को धारणकर सुनिए, कहता हूँ॥ ४४०॥
—"पूर्व में आजि (युद्ध) में असमान गति से कैकेयी ने वसुधेश (राजा) से दो वर पाये। एक से (उसने) चाहा, (अपने) पुत्र का राजतिलक हो (और) दूसरे से चाहा, मुझे जंगल भेजा जाये॥ ४४२॥

### श्रीराम के वनवास पर कौसल्या का दुख

—"(ऐसा वर) माँगने पर दशरथ अधिक शोक (-संतप्त) हो गये। अपने पिता के वचन की रक्षा करने के लिए, जंगलों में चौदह अब्द (वर्ष) रहने के लिए सोत्साह आया हूँ।" (ऐसा) कहने पर कौसल्या मन में व्याकुल हुईं, निश्चेष्ट हो गयीं; अधिक कान्तिहीन हो गयीं; बोल नहीं सकीं, स्तम्भित हो गयीं। आहें भरने लगीं। घनीभूत बने दुख से (कौसल्या), जड़ से उखड़ी लता के समान (जमीन पर) गिरकर मूर्च्छित हो गयी। तब घबड़ाकर रघुराम ने माता को बड़ी भक्ति से उठाकर, शरीर पर अधिकता से लगी हुई धूल को हाथों से पोंछकर, सुन्दर आसन पर बिठाया (और) श्रम को दूर करनेवाले ढंग से लक्ष्मण और स्वयं (राम ने) समुचित

गमिय नंटिन धूळि गरमुल दुडिचि। कोमरारु गद्दिय गूर्चुंड बेट्टि
श्रममु दीरंग लक्ष्मणुडुनु दानु। समुचितगति नुपचारमुल् सेय
नोंदविन वगलतो नोय्यन देलिसि। पेदवुलु दड्डुपुचु बिंबोष्ठि वलिके ४५०
"ननघ! राघव! निन्नु नडवुल नुंडु। मनु पल्कु विन नेंदु नरिदि वीनुलकु
बेलुच नोक्कट निन्नु बिलिपिचि यिट्लु। पलुक नेम्मेयि जाले बार्थिवेश्वरुडु?
धरणि कंतटिकिनि दन मारुगाग। भरतु बट्टमु गट्टि पति सेयु गाक!
कडु गृपाशून्युडै काकुत्स्थतिलकु। डडविकि निन्नु बोम्मनकुन्न नेमि?
यविवेकिगादोंडे यधमुडु गाडु। सवति माटलु विन जनुनय्य! तनकु?
'निदि धर्म मिदि कार्य मिदि लेस्स' यनुचु। मदि कॆक्क हितुलैन मन्त्रि मंत्र लैन
गुलगुरुडैन लोकुलु मेच्च ननि। देलुप लेरैरे नी देस मैत्रि गलिगि?
यित पापमु सेसेने नेडु कैक? यित नेरमि सेसेने नेडु नाथु?
डडवुल नुंडुपो'म्मनि निन्नु जूचि। नोडुवग गैककु नोरेट्टुलाडे
ननुवुन जेरि प्राणमुलैन नडुग। जननाथुनकु दानु चनवुरालैन ४६०
गैककु बुट्टि लोकमु लेल कीवु। ना केल पुट्टिति ना रामचंद्र!

---

गति से उपचार किया। (मन में) उत्पन्न दुखों के कारण झट से चेतना के (लौट) आने पर बिम्बोष्ठी (बिम्बाफल-जैसे होंठोंवाली कौसल्या) (अपने) होंठों को आर्द्र करती हुई बोलीं— ॥ ४५० ॥

—"हे अनघ! राघव! तुम्हें वन में रहने के लिए (दिये गये) वचन (आदेश) को कहीं सुना नहीं अश्रुतपूर्व है। कानों को विचित्र-सा लग रहा है। तुम्हें बुलाकर पार्थिवेश्वर (राजा) इस प्रकार कैसे बोल सके? समस्त धरती के लिए, अपनी जगह, भरत का राजतिलक कर, भले ही राजा बना दें। परन्तु अधिक कृपा-शून्य (निष्ठुर) होकर, काकुत्स्थतिलक (दशरथ) तुम्हें वन जाने को न कहते (तो) क्या होता? (वे दशरथ) अविवेकी नहीं हैं, यही नहीं, अधम (भी) नहीं हैं। फिर उनके लिये (मेरी) सौत की बातें सुनना क्या शोभनीय है? 'यह धर्म (संगत) है, यह श्रेष्ठ कार्य है'—ऐसा मन को समझाते हुए, तुम्हारे प्रति मैत्री रखकर, हितू अथवा मन्त्री (अथवा) कुल-गुरु उन्हें, जन प्रशंसनीय रूप में, नहीं बता सके? (हाय) आज कैकेयी ने इतना पाप कर दिया! आज नाथ ने इतना अपराध कर दिया! तुम्हें देखकर यह कहने के लिए कि 'जाओ, वन में रहो,' कैकेयी का मुख कैसे खुला? यदि वह (कैकेयी) जननाथ (राजा दशरथ) के लिए प्रिय है तो अनुकूलता से (उनके) निकट पहुँचकर प्राण ही माँग लेती ॥ ४६० ॥

यीवु ना कडुपुन निट्टु पुट्टकुन्न । नी विषादमु नाकु नेल वाटिल्लु?
गोड्डुकुलु लेनि या गोड्रालिकंटे । गडलेनि शोकंबु गलिगे ना कक्कट !
नरनाथनंदन! ननु डिंचिनीवु । करमु तेंपुन घोर कांतारमुलकु
नरिगिनप्पुडे नाकु नारसिचूड । मरणंबु दप्पिपचि मरियोंडु लेदु
नन्नेंट्लु डिंचि कानल केगें दिक?। नन्न ! ने नेमिट नडलार्चुकोंदु?
बेक्कु दानंबुलु बेक्कु धर्ममुलु । बेक्कु व्रतंबुलु बेक्कुव जेसि
पेंद्द गालमुनकु बिड्डुलु लेक । तद्दयु वेड्क न्निन् दनयुगा गांचि
यूरडि युन्नचो नुंड रादय्ये! नारडि जेंडिपोये नकट! ना तपमु
नेलमि मै निरुवदि येनु वत्सरमु । ललरि पेंचिति निन्नु नखिलंबु नेंरुग, ४७०

नट्टि नन्निट डिंचि येंट्टु पोयेंदवु?। पट्टि! नी कोंरकुनै पाटिंचि नट्टि
विविध व्रतंबुलु विविध दानमुलु । चवुट वित्तनमुलु सल्लि नट्लय्ये
भरतुडु राजैन बरिचार जनुलु । करुणमालिन यट्टि कैककु वेंरचि
ननु गोंलव वत्तुरे नरनाथु नंदु । जनवु लेकुंडेंडु चंदंबु जूचि ?

---

—"(ऐसी) कैकेयी के गर्भ से जन्म लेकर लोक पालन न करके, तुम मेरे गर्भ से क्यों पैदा हुए ? (अगर) तुम मेरे गर्भ से इस प्रकार पैदा न होते तो मुझे यह विषाद क्योंकर सप्राप्त होता ? हाय ! पुत्रहीन वन्ध्या की अपेक्षा मुझे अधिक दुख प्राप्त हुआ है । हे नरनाथ-नन्दन ! मुझे छोड़कर, अधिक साहस से घोर-कान्तारों में जिस समय तुम जाओगे, तो, सोच-समझकर देखने पर, मेरे लिए मरण के सिवा अन्य (उपाय) नहीं है । मुझे छोड़कर काननों में अब कैसे जाओगे ? हे तात ! मैं किस रूप से विषाद को शान्त कर सकूँगी ? अनेक दान, अनेक धर्म, अनेक व्रत, बड़ी लगन से करके (भी), चिरकाल तक सन्तान-हीन रही । तब बड़े आनन्द के साथ तुम्हें पुत्र-रूप में प्राप्तकर, शान्ति पायी । (अब वैसी) शान्ति नहीं रहेगी । हाय ! मेरा तप नष्ट हो गया । प्रेम से पच्चीस वर्ष, आनन्द से तुम्हें पाला-पोसा जिससे तुम अखिल (जगत्) को जान गये ।। ४७० ।।

—"ऐसी मुझे यहाँ छोड़कर कैसे जा पाओगे ? हे पुत्र ! तुम्हारे लिए जो विविध व्रत रखे, विविध दान किये, (वे सब) मानों ऊसर क्षेत्र में बिखेरे बीज-सम हो गये । (यदि) भरत राजा हो जाय तो निष्ठुर बनी कैकेयी से भय खाकर, (और) नरनाथ के हमारे प्रति प्रेम न रहने के कारण, परिचारक लोग, सेवा करने मेरे पास आयेंगे ? आधिक्य, विलास, वैभव (सबसे) रहित होकर, इन सौतों के मध्य (मैं) कैसे रह पाऊँगी ? कैकेयी

वासियु वन्नेयु वैभवं बेंडलि। यी सवतुललोन नेट्लु वर्तितु ?
गैक राजसमुले करणि सैरितु?। नी कार्य मिट्लौट नेरुग लेनैति;
वीनुल नी वार्त विनुटकु मुन्ने। ये नेल चानैति निनवंशतिलक!
कडगि यी राज्यंबु गैकोंनि कैक। कोंडुकु बट्टमु गट्टुकोंनि येलु गाक,
भूरि दुर्गमुलकु बोव नेमिटिकि?। नूरक ना योद्द नुंडु मो तंड्रि!
या वसिष्ठादि संयमुलु बाल्यमुन। भाविंचि नी पाणि पाद पद्ममुलु ४८०
जलजात हल कुलिश ध्वज कलश। मुलु मोंदलगु चिह्नमुलु विलोकिंचि
"यी विश्वमंतयु नित डेलु' ननिरि। या वार्त गैक ने डनृतंबु सेसे"
ननि पेंक्कु तेंरगुल नडलु कौसल्य। गनि लक्ष्मणुडु शोकमु गोपमेंसग,
मुडिवडु बोमलतो मोंगमु गेंपेंसग। नुडुगक रोषाग्नु लोंगि मंडुचुंड
रामु मातनु जूचि रामुनि जूचि। सौमित्रि यडिदंबु जळिपिंचि
पलिकें ४८५

### लक्ष्मणुनि कोपमु

"मगटिमि दिगनाडि मानंबु विडिचि। तगु नुत्तम क्षत्र धर्मबु वदलि
वालिन तेजंबु वम्मुगा जेसि। येल यी दीनोक्तु लिट्लाड नीकु?

---

के अधिकार (रोब) को किस प्रकार सहूँगी ? नहीं जानती थी कि यह काम ऐसा होगा। हे इनवंश-तिलक। इस समाचार को कानों से सुनने से पहले ही मैं मर क्यों नहीं गयी ? प्रयत्नकर, इस राज्य को ग्रहणकर, कैकेयी का पुत्र पट्टाभिषिक्त होकर, भले ही शासन कर ले। (तुम्हें) भूरि काननों (घने जंगलों) में जाना क्यों ? हे तात ! चुपचाप मेरे पास पड़े रहो न! उन (वसिष्ठ आदि) संयमी लोगों ने बाल्य (काल) में तुम्हारे कर (और) चरण कमलों का परिशीलन कर, ।। ४८० ।।

—'जलजात (कमल), हल, कुलिश (वज्र), ध्वज, कलश आदि चिह्नों को विलोक कर कहा 'यह (बालक) इस समस्त विश्व पर शासन करेगा।' उस बात को कैकेयी ने आज झूठा कर दिया है।" (ऐसा) कहकर, अनेक प्रकार से दुखी होनेवाली कौसल्या को देख, लक्ष्मण शोक (और) क्रोध के उमड़ने पर, तनी हुई भौंहों से, मुख के लाल बनने पर, रोषाग्नियों के बलते रहने पर, राम की माता को (और) राम को देखकर, सौमित्र (लक्ष्मण) खड्ग चमकाकर बोले— ।। ४८५ ।।

### लक्ष्मण का क्रोध

—"पौरुष को छोड़कर, मान को तजकर, समुचित उत्तम क्षत्रिय-धर्म को छोड़कर, अतिशय तेज को व्यर्थ बनाकर, ऐसे दीन वचन तुम क्यों कह रहे

**श्रीरामुडु लक्ष्मणुनि युद्रेकमुडिगिंचुट**

"वलुविडि दमतंड्रि पनुपुन दोल्लि । ञलमुन दमतल्लि जंपे भार्गवुडु;
तरुगनि किनुक मै दमतंड्रि वनुप । दरिगोनि योक गोवु दरिगे गुंडिनुडु
तन मनोहर मैन तारुण्य मोसगि । तन तंड्रि मुदिमिनि दाल्चे बूरुंडु;
तम तंड्रि पनुपुन द्रव्वरे तोल्लि । तमकिंचि सगरनंदनु लंबुनिधिनि?
गडगि तंड्रिदि पंपु गैकोनि नाकु । नडवुल नुंडुट यदि यंत पेद्द!
नी वल्लभुनि माट नीकुनु नाकु । भाविंचि चेयुट परमधर्मंबु; ५२०
ई लक्ष्मणुडु वालु डेमियु नेरुग । जालडु वीर विचारंबे कानि"
यनि नव्वुचुनु रामु डनुजन्मु जूचि । तन लोनि शांतमंतयु दोप वलिके:
"नी विक्रमंबुनु नी भुजा वलमु । नी विलु विद्ययु नी सुबुद्धियुनु
नी मगतनमुनु ने नेरुंगुदुनु । सौमित्रि ना येंड सद्भक्ति गलिग
येंत साहसमु नी विपुडु गोरितिवि?। एंतटि बुद्धि ना कीवु सेप्पितिवि?
गोनकोनि यिटु वेडुकोन्नदि तल्लि । यनुकंप निच्चि पोम्मन्नाडु तंड्रि

---

**श्रीराम का लक्ष्मण के आवेश को दूर करना**

"पूर्व (काल) में अपने पिता की आज्ञा से, हठ कर (दृढ़ता से) अपनी माता का भार्गव (परशुराम) ने वध किया था। अपने पिता के आदेश से कुंडिन ने, कम न होनेवाले क्रोध से, अवसर पाकर एक गाय को काट डाला था। पुरु ने अपने मनोहर तारुण्य को देकर, पिता की वृद्धता को धारण किया था। अपने पिता की आज्ञा पर पूर्व में ससंभ्रम सगरनन्दनों ने अंबु-निधि (समुद्र) को खोदा नहीं था? साहस के साथ पिता के आदेश को ग्रहणकर, जंगलों में रहना मेरे लिए कौन वड़ी बात है? तुम्हारे वल्लभ (पति) की बात का पालन करना सोचने पर तुम्हारे लिए और मेरे लिए परम धर्म है॥ ५२०॥

—यह लक्ष्मण (तो) वच्चा है। वीर (के समान) विचार (करने) के अतिरिक्त और कुछ नहीं जानता।" (ऐसा) कहकर, हँसते हुए राम ने अनुजन्म (अनुज) को देखकर, अपने अन्तर के समस्त शान्तभाव को प्रकट करते हुए कहा—"तुम्हारे विक्रम को, तुम्हारे भुजवल को, तुम्हारी धनुर्विद्या को, तुम्हारी सुबुद्धि को, तुम्हारे पौरुष को मैं जानता हूँ। हे सौमित्री! मेरे प्रति सद्भक्ति से युक्त होकर तुम अव कितना (दुः) साहस करना चाहते हो? तुमने मुझे कैसा उपदेश दिया? जानबूझकर ऐसा चाहने (वन जाने का आदेश देने) वाली माता हैं। अनुकम्पा से (ऐसा आदेश) देकर, जाने के लिए कहनेवाले पिता हैं। समस्त पृथ्वी को ग्रहणकर, इस राज्य

यिल यॆल्ल जेकॊनि यी राज्य पदमु । नलि नेलुवा डिक ना सहोदरुडु
बलुविडि नॆव्वरि पै नलगॆदीवु? । बल गर्वमुलु सूप बाडिये नीकु?
नॆमिलि दंड्रि वाक्यमु सेयुकंटॆ । धर्मबु गलदॆ? यी तंड्रि वाक्यंबु
त्रोयुट कंटॆनु दुरितंबु गलदॆ ।वेयु विधंबुल वॆदकि चूचिननु? ५३०
जनकुनि पनुपवश्यमु नीकु नाकु । जननुलकुनु जेय सहज धर्मबु;
गान नातनि पंपु गैकॊनि नेनु । कानल केगुट गा दनवलदु
परमपावनुलैन भानु वंशजुल । चरितंबु नीकु विचारिंप दगदॆ?
कावलसिन पनुल् गाकेल मानु?। दैव यत्नमु लवि दाटंग दरमॆ?"
यनि पॆक्कु भंगुल ननुनयंबॆसग । ननुजन्मु बोधिंचि "यनघात्म! नीवु
नाकु भक्तुडवय्यु ना पंपु नॆम्मि । गैकॊनि काविंपु गारवं बॆसग;
नी निष्ठुर क्रम मॆल्ल बोविड्डुवु । मे नरण्यमुलकु नेगॆद; वॆनुक
नॆल्ल भंगुल भक्ति नॆडपक कॊलिचि। तल्लिदंड्रुल मनस्तापंबु मान्पु"
मनिन लक्ष्मणुडप्पु डाटोप मुडिगि। तन मदि रघुरामु तलपॆल्ल नॆरिगि
जडिसि यूरक युंडॆ; साध्वि कौसल्य। गॊडुकु तॆंपुनकु मिक्कुट मैन वगल
५४०

---

पद पर अब ढंग से शासन करनेवाला मेरा सहोदर है। तुम अब किस पर अधिक रुष्ट होगे ? बल का गर्व दिखाना तुम्हारे लिए (कहाँ) उचित है ? स्नेह से पिता के वचन का पालन करने की अपेक्षा (अन्य कोई) धर्म है ? हज़ार प्रकार ढूँढ़कर देखने पर भी पिता के वचन को ठुकराने से बढ़-कर (कोई) दुरित (पाप) है ? ॥ ५३० ॥

—"जनक (पिता) की आज्ञा का अवश्य पालन करना तुम्हारे लिए, मेरे लिए, माताओं के लिए सहज धर्म है। इसलिए उनकी आज्ञा को ग्रहणकर (आज्ञानुसार) मुझे काननों में जाने से मत रोको। परम पावन भानु वंशजों के चरित्र (के बारे में) तुम्हें विचार नहीं करना चाहिए ? होनेवाले काम, हुए बिना कैसे रहेंगे ? दैव-यत्न (नियति-विधान) का उल्लंघन करना किसके बस की बात है ?" ऐसा अनेक भाँतियों से, अनुनय के साथ, अनुजन्म को समझाकर (राम यों बोले)—"हे अनघात्म ! तुम मेरे भक्त हो। अतः मेरे आदेश को प्रेम से ग्रहणकर, गौरवभाव को प्रकट करते हुए, (उस आदेश का) आचरण करो। (तुम) अपने समस्त निष्ठुर क्रम (निष्ठुरता) को छोड़ दो। मैं अरण्यों को (में) जाऊँगा। (मेरे) बाद सब प्रकार से भक्तियुक्त हो, निरन्तर सेवा कर, माता-पिता के मनस्ताप (दुख) को दूर करो।" ऐसा कहने पर लक्ष्मण आवेश को छोड़कर, अपने

बॊगुलुचु गळलचे बुन्नम चंद्रु । दॆगडु रामुनि मोमु दृष्टिचि पलिकॆः
"ना कुलभूषण! ना मुद्दुलय्य! ना कूमि कॊमरुंड! ननु गन्न तंड्रि!
क्रेपु बासिन यावु क्रिय निन्नु बासि। यी पदुनालुगें ड्लिलदुंड जाल;
निनु गूडि चनुदॆंतु निष्ठुराटवुल"। कनि प्रलापिंचु नय्यंब नूरार्चि ५४४

श्रीरामुडु कौसल्य नोदार्चुट

यनुनयालापदीनास्युडै रामु। डनियॆः "नो यम्म! यिट्लाडंग दगुनॆ?
पतियॆ प्राणपदुंबु; पतियॆ चुट्टंबुः। पतियॆ दैवत मात्म वरिकिंप, नट्टि
पति वासि ना वॆंट बरतॆंतु ननुट। मति दलंपग धर्ममा तल्लि! नीकु?
वसुधेशु नानति वसुमतीभार। मॆसग ना भरतुन किच्चुट दप्पॆ?
यवनीशु डिच्चद नन्न या वरमु। लवि रॆंडु गैकेयि यडुगुट दप्पॆ?
यनृतंबुनकु नोडि यकट! राजेंद्रु। डीनरंग वरमु लिट्लोसगुट दप्पॆ ५५०
मातंड्रि यानति महि निर्वहिंप। नी तॆरंगुन बूनु टिदि नाकु दप्पॆ?
चेकॊनि पतिपंपु सॆल्लिपकुन्न। नी कैन दप्पदु निक्कुवं वरय

---

मन से रघुराम के समस्त विचारों को जानकर, (उनसे) डरकर चुप रहा। साध्वी कौसल्या पुत्र के साहस पर अत्यन्त दुख से, ॥ ५४० ॥

—व्यथित होते हुए, कलाओं से (युक्त होने में) पूर्णिमा के चन्द्र को परास्त करनेवाले राम के मुख को निहारकर बोली—"हे मेरे कुलभूषण! मेरे लाड़ले! मेरे प्रिय पुत्र! हे मेरे तात! बछड़े से बिछुड़े गाय की भाँति, तुमसे बिछुड़कर, ये चौदह वर्ष यहाँ नहीं रह सकती। तुम्हारे साथ निष्ठुर (भयंकर) अटवी (अरण्य) में आऊँगी।' ऐसा कहते हुए, रोदन करनेवाली अंबा (माता) को सान्त्वना देकर, ॥ ५४४ ॥

श्रीराम का कौसल्या को सान्त्वना देना

—अनुनय के आलापों (वचनों) से दीनास्य (दीनमुख) बनकर राम बोले—'हे माता! क्या ऐसा कहना उचित है? आत्मा (मन) में विचार कर देखने पर पति ही प्राणसम है, पति ही (सच्चा) नातेदार है, पति ही देवता है। ऐसे पति को छोड़कर, मेरे साथ आने के लिए कह रही हो, सोचो कि क्या यही तुम्हारा धर्म है? माता! वसुधेश की आनति से समस्त वसुमती (पृथ्वी) के भार को भरत को देने में क्या दोष है? अवनीश ने जो वर देने का वचन दिया था, उन वरों को कैकेयी के माँगने में दोष ही क्या है? अनृत (असत्य) से हार (डर) कर हाय! राजेन्द्र का इस प्रकार वर देना क्या दोषयुक्त है? ॥ ५५० ॥

बूनि कानल केनु बोयिन पिदप । दीनुडै पोगुलु पार्थिवुनि नीवेपुडु
ननुनयिंचुचु सपर्यल नोनर्पुचुनु । मनसु नुम्मलिकंबु मान्पग वलयु;
दुरित दूरुंडु बंधुर पुण्यरतुडु । भरतुंडु ना कन्न भक्ति निन्नरयु;
नीवु शोकिंपकु, मिक गलनैन । भाविंप दशरथपति योप्पडनकु
कैकेयि विडुवक कलिसि वर्तिपु । नाकु सेममु गोरु ननु वीडुकोलुपु;
मेनु नेम्मदि तोड नेतेंचु कोरकु । बूनि भूसुरुल वेल्पुल नर्थि गोलुवु"
मनि पल्कि म्रोक्किन ना रामचंद्रु। गनुगोनि कौसल्य गौगिट जेर्चि
क्रम्मेडु शोकाश्रुकणमु लंदंद । वेम्मुचु रघुरामु वीपुन राल ५६०
"नडविकि बोयेदे यकट! नी"वनुचु।गोडुकु मै निमिरि डग्गुत्तिक वेट्टि
योक्किंत धृति बूनि युल्लंबु लोन । जेक्किट गन्नीरु सेत बो दुडिचि
पावन जलमुल ब्रक्षाळितास्य । यै वच्चि पुण्याह मपुडु सेयिंचि
सुरलुनु खेचरुल् श्रुतुलुनु यतुलु । दरुलुनु गिरुलुनु दांतियु शांति

---

—"हमारे पिता के आदेश को मानकर, इस प्रकार आचरण करने के लिए प्रस्तुत होने में क्या दोष है ? सच देखा जाए तो पति की आज्ञा का पालन करना तुम्हारे लिए भी अनिवार्य है । (इसलिए) मेरे जंगलों के जाने के बाद, दीन बन, व्याकुल होनेवाले पार्थिव (राजा) को सदा सान्त्वना देते हुए, सपर्याएँ (सेवाएँ) करते हुए, मन के ताप को तुम्हें दूर करना चाहिए । दुरित-दूर (पाप-रहित), बन्धुर-पुण्य-सहित भरत, मेरी अपेक्षा अधिक भक्ति से (तुम्हारी) सेवा करेगा । तुम शोक मत करो । अब स्वप्न में भी राजा दशरथ के संबंध में कटु विचार (मन में) मत लाओ । कैकेयी को न छोड़कर, मिलकर (स्नेहयुक्त होकर) व्यवहार करो । मेरे कुशल-क्षेम की इच्छा करो । मुझे बिदा करो । मेरे प्रशान्त (मन) से लौट आने के लिए, इच्छा से भूसुरों की (तथा) देवताओं की सेवा करो ।" ऐसा कहकर प्रणाम करनेवाले उस रामचन्द्र को देखकर, कौसल्या ने (उन्हें) गले से लगा लिया । उमड़कर आनेवाले शोकाश्रुकण, दुख के कारण अधिक होते हुए, रघुराम की पीठ पर गिरने लगे ।। ५६० ।।

—"हाय, तुम वन में जाओगे ?" कहते हुए, पुत्र के शरीर पर हाथ फेरते हुए, गद्‌गदस्वर-युक्त हुईं । (इसके पश्चात्) मन में थोड़ा धैर्य धारणकर, कपोलों पर (झरनेवाले) आँसुओं को हाथ से पोंछकर, पावन जल से मुख का प्रक्षालन करके आकर, तब पुण्याहवाचन कराया । (और कहा)—'सुर, खेचर, श्रुति, यति, दरि (गुहा), गिरि, दान्ति, शान्ति, नदी, निधि, समुद्र, आकाश, उदक, मारुत, उर्वी, अग्नि, दिक्पालक, दशदिशा, चन्द्र, अर्क (सूर्य), वाक्पति (ब्रह्मा) आदि सभी प्रेम से तुम्हारा स्वस्ति (कल्याण)

नदुलुनु निधुलु नर्णवमु लाकसमु । नुदकंबु मारुतं वुर्वियु नग्नि
दिक्पालकुलु दशदिशलु जंद्रार्क । वाक्पति प्रमुखुलु वलनोंप्प नीकु
स्वस्ति येल्लप्पु डोंसंगुदु" रनुचु । ब्रस्तुति सेसि या भामाललाम
पोंलुपोंद वेल्पुल वूजिंचि रामु । वलचेत नोंक रक्ष वलनोंप्प गट्टि
"यलिगि वृत्रासुरु ननि जंप वोवु । वलभेदि यगु वज्रपाणिकि दोंल्लि
ये मंगळमु लिच्चि रेल्ल देवतलु । ना मंगळमुलु नी कगु रामचंद्र! ५७०

यरुदुगा दिवि नुन्न यमृतंबु देर । गरमोंप्प नरिगेंडु गरुडुन कोंलमि
ने मंगळमु लिच्चें हितमति विनत । या मंगळमुलु नी कगु रामचंद्र!
आ तारकासुरुननि जंप वोवु । नातत बलशालि यैन षण्मुखुनि
के मंगळमु लिच्चें निपार गौरि । या मंगळमुलु नी कगु रामचंद्र!"
यनि रामु दीविंचि यक्कुन जेर्चु।कोंनि मस्तकंबु मूकोंनि निंडु मदिनी
अनिपिन दम तल्लि यड्गुल कोंरगि। यनुजन्म सहितुडै यच्चोटु वेंडलि
यभिषेक विघ्न वृत्तांतंबु देलिसि । सभिकुलु राजुलु सचिवुलु सकल
पौरुलु शोकिंप वादचारमुन । जारुचामर सितच्छत्रमुल् मानि
यनुराग मंदुचु नंत राघवुडु ।दन नगरिकि वच्चि तग वोंप्प मेंरसि
यंतः पुरंवुन करुगुचो सीत । यितुलु दानुनु नेंदु रेगुदेंचि५८०

करेंगे।" ऐसा कहकर, प्रस्तुति कर, उस भामाललाम (नारीरत्न) ने ठीक ढंग से देवताओं की पूजा कर, राम के दाहिने हाथ में प्रेम से रक्षा (कंकण) बाँधा (और कहा—) "पूर्व में रुष्ट होकर, युद्ध में वृत्रासुर का वध करने के लिए जानेवाले वलभेदी वज्रपाणि (इन्द्र) को समस्त देवताओं ने जो मंगल दिये थे, हे रामचन्द्र ! वे सव तुम्हें (प्राप्त) होंगे ॥ ५७० ॥

—"विरल ही दिवि (स्वर्ग) में स्थित अमृत लाने के लिए, शोभा से जानेवाले गरुड़ को हितमति वाली विनता ने जो मंगल दिए थे, हे रामचन्द्र ! वे सब तुम्हें (प्राप्त) होंगे।" (ऐसा) कहकर राम को आशीर्वाद देकर, छाती से लगाकर, मस्तक को सूँघकर, पूर्ण हृदय से भेजा (जाने की अनुमति दी) तब अपनी माता के चरणों में झुककर, अनुजन्म (अनुज) सहित हो, उस स्थान से निकलकर, अभिपेक-विघ्न के वृत्तान्त (समाचार) को जानकर, सभासद, राजा (सामन्त), सचिव (मन्त्री) (और) सकल पौरजनों के दुखी होने पर, चारु-चामर (तथा) सित-छत्र छोड़कर, पैदल चलकर अनुरागयुक्त हो तब राघव अपनी नगरी (महल) में आए (और) शोभायुक्त हुए। (राम के) अन्त.पुर में प्रवेश करते समय, सीता (अन्य) स्त्रियों के साथ स्वयं अगवानी के लिए आईं ॥ ५८० ॥

तनु जूचि मदि विन्नदनमु गैकोन्न । घनुनि राघवु जूचि कडु जिन्नवोयि
"यिदि येमि? ना प्राण हृदयेश! नीदु। वदनांबुजमु गड्डु वाड्डु वाडिनदि?
गट्टिगा बुष्ययोगमु दप्पकुंड । बट्टंबु गट्टेने पार्थिवेश्वरुडु?
सोम मंडलमुतो जोडगु गोंडुगु । नी मोमुदम्मिकि नीडगा देल?
चामर द्वयमु पार्श्वबुल नेंव्वि? । येमोंको ! मुनु पट्टपेनुंगु रादु?
श्रीराम! नी मौळि सेसन्नालेंव्वि? पौरुलु निनु गोलिच बलिसि रारेल?
दुंदुभिपटहादि तूर्य घोषमुलु । वंदि मागधुल कैवारंबु लेंव्वि?
यभिषेक दिनमु ने डधिप! नी यंदु। शुभ राजचिह्नमुल् चूडंग लेवु
सौमित्रि मोमुन जाल दुल्लास; । मेमि चंदमों? नाकु नेरिगिपु डिप्पु"
डनि पल्कु सीत मुग्धालपमुलकु । मनमुन गुंदि यम्मानिनि जूचि ५९०

### श्रीरामुडु सीतकु तन यभिषेक भंग मेरिंगिचुट

"मुनुलकु नृपचिह्नमुल गोंडवेल?। विनु मदि येंट्लन्न विवरिंतु नीकु;
गैक मा तंड्रि चे गरमोप्प दोलिल । गै कोन्न वरमुलु गांक्षिचि नेडु
धरणि पालिप ना तम्मुनि भरतु । गर मोप्प बट्टंबु गट्टेद ननियें
कोंडुकु बट्टमु गट्टु कोनि राज्य मेल। नडवुल नन्नुंड नडिगे गावुनन्नु

---

--अपने को देखकर मन में उदास बने महान् राघव को देखकर (सीता) अत्यन्त उदास हुई (और) बोली—'यह क्या ? मेरे प्राणहृदयेश ! आपका वदनाम्बुज अति ही मुरझा गया है ? क्या पुष्ययोग (के लग्न) को न बीतने देकर, पार्थिवेश्वर ने अच्छी तरह पट्टाभिषेक किया ? सोममंडल से समता करनेवाला छत्र आपके मुखकमल को छाया क्यों नहीं दे रहा है ? (उभय) पार्श्वों में चामरद्वय कहाँ हैं ? ऐसा क्यों? भद्रगज (आप से) पहले क्यों नहीं आ रहा है ? हे श्रीराम ! आपके सिर पर मंत्राक्षत कहाँ ? आपकी सेवा में प्रवृत्त पुरजन अधिक संख्या में क्यों नहीं आ रहे हैं ? दुन्दुभि, पटह आदि के तूर्यनाद, वन्दी-मागधों (चारण-भाटों) के कैवार (स्तुतिपाठ) कहाँ ? आज (तो) अभिषेक का दिन है। हे अधिप ! आप में शुभ राजचिह्न दिखाई नहीं पड़ रहे हैं। सौमित्री के मुख पर, पता नहीं क्यों उल्लास नहीं है। अब मुझे बताइए (इन सबका कारण क्या है ?)' ऐसा कहनेवाली सीता के मुग्ध वचनों से मन में दुखी होकर, उस मानिनी को देखकर (कहा—) ॥ ५९० ॥

### श्रीराम का सीता को अभिषेक-भंग सुनाना

—"(भला) मुनियों को नृप (राज)-चिह्नों का झंझट क्यों ? सुनो, (अगर) पूछोगी कि वह कैसे ? (तो) तुम्हें बताता हूँ। कैकेयी ने हमारे

बनिवडि यडवुल बदुनालु गेंड्लु । जनकुशासन मेनु जरियिंप वलसें;
दलिल दंड्रुल माट तप्पक सेयु । बल्लिदुलकुनु संपदलु गीर्तियुनु
नाकलोकादि नाना विधपुण्य । लोकंबु लरचेतिलों नंडु नंडु;
गावुन बति याज्ञ गानल सलिपि । ये वच्चु नंदाक निंदीवराक्षि!
गुरुवुल वगलचे गुंदक युंड ।बरिचर्यं लोनरिंचि भक्तितो गोलुवु;
चित्तंबु लोन ना सेमंबु गोरु । मुत्तम शील वै युचित धर्ममुल६००
वनित! यम्मल म्रोल वर्तिपु" मनिन। जनकज या रामचंद्रुनि जूचि
कदलिन मति भीति गालिकि गदलु । कदळि चंदंबुन गडगड वणकि
बेंदरि डग्गुत्तिक वेंट्रि पेन्वगल । जेंदरि यंतंतकु जेलुवेदि पलिकें; ६०३

### रामानुगमनमुनकु सीतालक्ष्मणुल निश्चयमु

"निदियें निश्चयमैन नेनु मी वेंट। वदलक पैनमै वत्तु नी क्षणमें
निनु बासि ये निल्वनेर, ब्राणमुलु । ननु बट्ट नेरवु ना प्राणनाथ!

---

पिताजी से पहले शोभा से जो वर प्राप्त किये थे, आज उन्हें माँग लिया है। कहा (माँगा) कि धरणि का पालन करने के लिए मेरे छोटे भाई का शोभा से राजतिलक करें। पुत्र के राजा बन, राज्य का शासन करते समय, कहा (माँगा) कि मैं जंगलों में रहूँ। इसलिए जनक (पिता) के शासन (आदेश) के अनुसार, जानबूझ कर मुझे चौदह वर्ष जंगलों में रहना है। कहते हैं कि माता-पिता के वचनों का पालन करनेवाले बलशालियों को संपत्तियाँ, कीर्ति, नाकलोक (स्वर्गलोक) आदि नानाविध पुण्यलोक हथेली में रहेंगे (सुलभ होंगे)। इसलिए हे इंदीवराक्षी ! कानन में पति (राजा) की आज्ञा का पालन कर आने तक, गुरुजनों के दु.खों से व्याकुल न होकर, (उनकी) परिचर्याएँ (सेवाएँ) कर, भक्ति से पूजा करती रहो। मन में मेरे कुशल की कामना करो। हे वनिता! माताओं के समक्ष उत्तम शीलवाली होते हुए उचित धर्मो का, ॥ ६०० ॥

—आचरण (पालन) करो।" (ऐसा) कहने पर जनकजा (सीता) उस रामचन्द्र को देखकर, विकल वनी मति से, हवा से हिलनेवाली कदली के समान थर-थर काँपकर, भयभीत होकर, गद्गद स्वर में अत्यधिक दुःख से चंचल बनकर, क्षण-क्षण विवर्ण बनकर, (यों) बोली— ॥ ६०३ ॥

### रामानुगमन के लिए सीता और लक्ष्मण का निश्चय

—"(अगर) यही निश्चय (सत्य) है तो, (तो) मैं आपका साथ न छोड़कर इसी क्षण प्रयाण कर आऊँगी। आपको छोड़कर मैं रह नहीं सकती। हे

यडवुल केनुन नर्थितो वत्तु । दोड्डुक पों" म्मन दूलि राघवुडु
"कमलाक्षि! यडवुल गंदमूलमुलु । नमलुचु, ऱानेल नड्चुचु, नीवु
नारचीरल गट्टि नवयुचु वगल । गूरुचु, बेरेंडकुनु गालि कोंचि
नेलल बवळिंचि, निच्चलु बर्ण । शालल लो नुंड जालुदे यकट!
कोमल देहवु, गोलवु, बेल; । वेमियु ने पाटु नेरुगवु नीवु ६१०
तलप नी वेक्कड? दंतुलु बुलुलु । नेलुगुलु दोडेळ्ळु निर्रुलु गरुलु
बामुलु गामुलु बै ब्राकु नेर्र । चीमलु गिरिगुहासीमल दरुल
झरुल निम्नोन्नताश्चर्यमार्गमुल । विरस कंटक लतावृक्ष मार्गमुल
दलप नक्कजमैन दारुणाटवुल । मेलगुट येक्कड़! मेदिनीतनय!
कावुन गौसल्यकडनुंडु मीवु । सेविंपु मा साध्वि चित्तंबु वडसि
गृह देवतल गोल्वु; कीर्तिपु नन्नु । नहरहंबुनु माम यडुगुल केरगु
भरतुंडु निनु मातृभावन गोलुचु । बरुसंबु लातनि बलुककु मबल!
यिदे पोयि पदु नालुगेंड्लु निंडिच । मुदमोप्प जनुदेंतु मुगुद! चिंतिलकु"

मेरे प्राणनाथ! प्राण मुझे पकड़कर नहीं रह सकेंगे। मैं भी सोत्साह जंगलों में आऊँगी। (मुझे) साथ ले चलिए।" (ऐसा) कहने पर विचलित हो राघव (बोले—) "हे कमलाक्षी! जंगलों में कंदमूल चबाते हुए, पथरीली भूमि पर चलते हुए, वल्कल वस्त्र धारणकर, कृशीभूत होते हुए, दुःखों से व्याकुल होते हुए, कड़ी धूप (और) वायु को सहकर, (कड़ी) भूमि पर शयन करते हुए, नित्य (सदा) पर्णशालाओं में हाय! (कहाँ) रह सकोगी? कोमल शरीरवाली हो, मुग्धा हो, अबोध हो, किसी प्रकार के कष्ट को तुम नहीं जानती हो, ॥ ६१० ॥

—सोचने पर तुम कहाँ (और उपरोक्त कष्ट कहाँ) ? वानर, व्याघ्र, रीछ, भेड़िये, हिरन, हाथी, सर्प, पिशाच, ऊपर चढ़नेवाली लाल चीटियाँ (आदि से युक्त) गिरि-गुहा प्रान्तों में, दरियों में, झरियों में, निम्न-उन्नत (हो)-आश्चर्य-(प्रद) मार्गों में, विरस (विकट) कंटक-लता (युक्त) मार्गों में, सोचने (कल्पना करने) पर आश्चर्यप्रद भयंकर अटवियों में रहना कहाँ ? (अर्थात् तुम नहीं रह सकतीं)। इसलिए हे मेदिनीतनये (भूपुत्री)! तुम कौसल्या के पास रह जाओ। उस साध्वी के चित्त के अनुकूल सेवा करती रहो। गृहदेवताओं की पूजा करो। मेरी कीर्ति करती (गाती) रहो। दिनरात ससुर के चरणस्पर्श करती रहो। मातृभावना से भरत तुम्हारी सेवा करेगा। हे अबला ! उसे कभी परुष-वचन मत सुनाओ। हे मुग्धे! यह जाकर चौदह वर्ष पूरा करके, मोद के साथ लौट आऊँगा। चिन्ता मत करो।" ऐसा कहने पर प्रणय-शोक से आर्त होकर, सीता ने रामचन्द्र को

मनवुडु ब्रणय शोकार्त यै रामु । गनुगोनि सीत निक्कमु विन्नविंचे;
"पतुलु गाविंचिन भाग्यंबुलैन । सतुलनु रक्षिचु सम्मदं बेसग; ६२०

नापालि विभुडन्न ना दैवमन्न । ना पुण्यगति यन्न नरनाथ! नीवे;
घन तप स्वर्ग भोगमु लनेकंबु । लनुभविंचुट कंटे नति भक्ति तोड
निश्चलमनमार नी पदांवुजमु ।लच्चुगा गोलुचुट यदि नाकु सुखमु;
नृपवर्य! नीवुन्न निष्ठुराटवुलु । नुपवनंबुलु नाकु नूहिंचि चूड,
जगतीश! विनु विष्णुसमुडैन नीवु। जगदेक विक्रमशालिवै परग,
गरमोप्प नी रक्ष गलिगिन नन्नु । सुरराजु दलयेत्ति चूडंग वेरचु
नारचीरलु गट्टि नडचि नी तोड । नारंग जनु देंच नट नीवु सूप
नमरंग जूचेद नद्रुलु नदुलु । गमलाकरंबुलु गडुवेड्क तोड
बायक यी येंडलु परगनूरैन । वेयैन गानिम्मु विपिनंबुलंदु;
नन्नु दोड्कोनि पोम्मु नरनाथ! "यनिन।नन्नाति गनुगोनि यतडिट्टुलनिये
६३०

"ननिशंवु नति दुरंतायासमैन । वनवास मेटिकि वनजाक्षि! नीकु?
नीयंदु जित्तंबु निलिपि निन्नुनिचि। पोयि काविंचेद भूपालु पनुपु;

---

देखकर, अन्तरतर से (इस प्रकार) निवेदन किया— "पतियों का भाग्य ही सम्मोद के साथ सतियों की रक्षा करेगा ।। ६२० ।।

—हे नरनाथ ! मेरे लिए (आप ही) प्रभु हैं, मेरे देव हैं, मेरी पुण्यगति (सबकुछ) आप ही है । घन-तप से अनेक स्वर्गभोग के उपभोग की अपेक्षा अतिभक्ति से, निश्चल मन से, हार्दिक रूप से आपके चरणाम्बुजों की सेवा करने में ही मुझे सुख है । हे नृपवर ! आप (साथ) रहेंगे (तो) निष्ठुर (भयंकर) अरण्य, सोचने पर मेरे लिए उपवन हो जाएँगे । हे जगदीश ! सुनिये, विष्णु समान आप जगदेक-विक्रमशाली होकर शोभित होते रहेंगे तो अधिक शोभा युक्त आपकी रक्षा से युक्त मेरी ओर सिर उठाकर देखने के लिए भी सुरराज (इन्द्र) (भी) डर जाएंगे । वल्कल पहनकर, (आपके साथ) पैदल चलकर, शोभा से (अरण्य में) आऊँगी । (आकर) वहाँ आपके दिखाने पर, शोभा से अद्रि (पर्वत), नदियाँ, कमलाकरों (सरोवरों) को बड़ी शौक से देखूँगी । ये (चौदह) वर्ष विपिनों में, सौ होने दीजिए या हज़ार (कोई परवाह नहीं), हे नरनाथ ! मुझे साथ ले चलिए ।" (ऐसा) कहने पर, उस स्त्री को देखकर उन्होंने (राम ने) इस प्रकार कहा-- ।। ६३० ।।

वनमेड? नी वेड? वनित निन्नेड । गोनिपोदु दुर्गमुल् गुटिल मार्गमुल?
नाराम वन केळि कर्हंबु गानि । घोराटवुलयंदु ग्रुम्मरदगुन?
पेल्लु क्रूर वृकाळि पृथु पुंडरीक । भल्लूक सिंहादि बहुमृगावळुलु
घूककाकानेक घोर हुंकार । काकोल झिल्लिका कर्कश ध्वनुलु
मानक वर्तिचु मरि भयं बोंदव । नी नीड गनि यल्कु; नीवंदु वलदु"
नावुडु विनि सीत नरनाथु जूचि । "नी वुंडगा नाकु निर्भयं बधिप!
वनभूमि दिरुगुदु वरुनितो गूड । ननि नाकु जेप्पिनारा वेदविदुलु
कान नीविधमुन गांतारमुनकु । भानु कुलेश! नी पादमुल् गोलिचि ६४०
वच्चेद; नन्नु रा वलदनवलदु; । नच्चिन मदिलोनि ना भक्ति जूडु"
मनि पादमुल बट्टि यडलंग वगचि। यनुमतिपमि जूचि यति दीन यगुचु
"नेरिगि ने जेसितिने मुन्नु तप्पु? मरचि चेसिति नेनि मन्निपु नन्नु;
बटु शिला कंटक प्रचुर देशमुल । नट निन्नु गोलिचिरा नलतयु लेदु

"हे वनजाक्षी ! अनिश (सदा) अति दुरन्त आयास युक्त वनवास तुम्हें क्यों ? तुम पर चित्त रखकर, (तुमको यहीं) छोड़कर, जाकर, भूपाल की आज्ञा का पालन करूँगा। वन कहाँ और तुम कहाँ ? हे वनिता ! तुम्हें कहाँ ले जाऊँ (उन) दुर्गम (और) कुटिल मार्गों में ? आराम-वन-केली के अनर्ह घोर-अरण्यों में तुम कहाँ घूम सकोगी ? अनेक क्रूर वृक-समूह, विराट पुंडरीक, भल्लूक, सिंह आदि बहु मृग-समूह, घूक (उल्लू), काक (के) अनेक घोर हुँकार (ध्वनियाँ), काकोल, झिल्लिकाओं की कर्कश ध्वनियाँ, (वहाँ) निरन्तर होती रहती हैं और तुम भीत हो जाओगी। तुम (वहाँ) अपनी छाया से ही डर जाओगी। तुम को वहाँ नहीं आना चाहिए।" ऐसा कहने पर सीता नरनाथ को देखकर (यों) बोली—"तुम (साथ) रहोगे तो हे अधिप ! मेरे लिए निर्भय है। उन वेदविदों ने कहा था कि मैं वर (पति) के साथ वनभूमियों में विचरण करूँगी। इसलिए इस प्रकार हे भानुकुलेश ! कान्तार को, तुम्हारे चरणों की सेवा करते हुए, ॥ ६४० ॥

—आऊँगी। मुझसे मत आने के लिए मत कहिए (मुझे मत रोकिये।) मन पसन्द मेरी भक्ति पर ध्यान दीजिए।" (ऐसा) कहकर, चरण पकड़कर अतिव्याकुल होने पर भी, अनुमति न देने पर, अति दीन होकर (सीता) बोली—'जानबूझकर पहले मैंने कभी अपराध किया था ? (नहीं) भूलकर (कहीं) अपराध किया हो तो मुझे क्षमा कर दीजिए। पटु-शिला-कंटक-प्रचुर-प्रदेशों में, आपकी सेवा करते हुए आने से थकावट नहीं होगी। करुणा (प्रेम) से आपके द्वारा दिए जानेवाले कन्द मूल निश्चय ही सदा मेरे

करुण मै नी विच्चु कंदमूलमुलु । नरुदार नमृतमै यलरु नाकॅपुडु
भाविंचि चूड ना प्राणवंधुडवु । नीवे कावुन वत्तु नी तोड ब्रीति;
जनकुनि जिंतिप; जननि जिंतिप । जनुनिष्टुलगु वंधुजनुल जिंतिप;
जननाथ! सहधर्मचारिणि गाग । जनकुनिचे नग्नि साक्षि गैकोंटि
जनलोकनुतुडवु; सत्यसंधुडवु । ननु डिंचि नीकु गानल केग दगुनॅ?
यॅन्नि दुःखमुलु नी वॅन्निति वडवि ।नन्नियु सौख्यंवु लगुनु नी दयनु; ६५०

ई वाड ली मेड ली वंधुवृंद । मी वस्तु संपद ली जीवनंवु
नीवु लेकुन्नचो निस्सार मरय । गावुन निचट नेकरणि वेगितु?
सावित्रि यनु पुण्य सति दनपतिनि। सेविंचि पोयिन चॅलुवुन नेनु
नी वॅंट जनुदॅंतु नी नीड वोलॅ । ने वॅंट साध्विकि निदिय धर्मंवु;
निनु वासि यिच्चट निमिष मे नोर्व। वनमुल निनु गूडि वर्तिप नेर्तु;
वदुनालुगेंड्लेल प्राणेश! निन्नु । गदिसि वेयेंड्लैन गापुंदु नंदु;
सतुलकु वतुलकु जनु लेंच दगिन । मतमु व्रतिष्ठिपु मरि वेयुनेल?
यी वरण्यमुलकु निट नन्नु विडिचि। पोवुट निजमैन बोवु व्राणमुलु

---

लिए अमृत (सम) होंगे। सोच-विचारकर देखने पर तुम ही मेरे प्राण वन्धु हो। अतः प्रेम से तुम्हारे साथ आऊँगी। जनक (पिता) की चिन्ता (स्मरण) नही करूँगी, जननी की चिन्ता नहीं करूँगी। इष्ट वन्धु जनों की चिन्ता नही करूँगी। हे जननाथ! (महाराजा) जनक (के हाथों) से, अग्नि को साक्षी वनाकर, (आपने) मुझे सहधर्म-चारिणी के रूप में ग्रहण किया था। (आप) जन लोक-नुत हैं, सत्यसन्ध (सत्यनिष्ठ) हैं। मुझे छोड़कर काननों में जाना (क्या) आपको उचित है? आपने जितने दुःख (कष्ट) गिनाये है, वे सव आपकी दया से सुख ही वनेंगे ॥ ६५० ॥

—ये वीथियाँ, ये महल, यह वन्धु समूह, ये वस्तु सम्पत्तियाँ, ये जीवन (ये सव) आपके न होने से निस्सार ही होंगे। अतः मै यहाँ किस प्रकार (जीवन) विताऊँगी? जिस प्रकार सावित्री नामक पुण्यसती ने अपने पति की सेवा की थी, उसी प्रकार मैं आपके साथ, छाया के समान आऊँगी। साध्वी (स्त्री) के लिए यही धर्म है। आपसे विछुड़कर एक निमिष भी मैं सहन नहीं कर सकती। जंगलों में आपके साथ मैं रह सकूँगी। हे प्राणेश! चौदह वर्ष ही क्या, आपको निकट प्राप्तकर, हजार वर्ष भी रह सकूँगी। सतियों और पतियों के लिए ऐसा आदर्श स्थापित कीजिए जिसे (समस्त) जन मान लें। अव हजार (वाते) क्यों? अगर यह सच है कि आप मुझे यहीं छोड़ अरण्यों में जायेगे तो प्राण भी (शरीर छोड़) रुष्ट हो

नलुकमैगादेनि नग्निचे नैन। जलमुचे नैन विषंबुचे नैन;
नेचिन वगलतो निट जत्तु नेतु। ना चावु सूचि पो ननु डिंचिपोकु" ६६०
मनि विलापिंचुचु नडुगुल मीद। जनकज वडियुन्न चंदंबु सूचि
करुण तो नल्लन गरपल्लवमुल। धरणीशतनयु डा तनुमध्य नेत्ति ६६२

**सीतालक्ष्मणुल राककु श्रीरामुडु सम्मतिंचुट**

"यलिवेणि! निनु बासि यावनंबुलनु। नलुवंद विहरिंप नाकिच्च लेदु
निनु दोडुकोनि पोदु; नीवु ना वेंट। जनुदेर गुशलंबु सकलंबु नाकु;
निम्मुल नी चित्त मेरुगंग दलचि। यिम्माट लाडिति; नेतेंतु गाक"
यनुचु ना रघुरामु डतिकृपामूर्ति। जनकज राककु सम्मतुंडगुचु
वलयु दानंबुलु वरुस गाविंपु। नेलत! नी" वनवुडु नेम्मनंबलर
गांचन रत्नादिकंबु लैनट्टि। यंचित दानंबु लम्महो सुतयु
वरुस ब्रियंबगुवारल केल्ल। गरमर्थि नंदंद काविंचे; नंत
ना वेळ लक्ष्मणुं डन्न निश्चयमु। भाविंचि तन पाणिपद्मुल् मोगिंचि ६७०

---

निकल जायेंगे नहीं तो अग्नि से या जल से या विष से (ही सही) (प्राण) निकल जाएँगे। बढ़े हुए दुःख के कारण मैं यहाँ मर जाऊँगी। मेरी-मौत को देखकर जाइये। (पर) मुझे छोड़ मत जाइये।" ॥ ६६० ॥
(ऐसा) कहकर विलाप करती हुई, चरणों पर जनकजा (सीता) के पड़े रहने के विधान को देखकर, करुणा (प्रेम) से धीरे से, कर पल्लवों से, धरणीशतनय (राजकुमार) ने उस तनुमध्या (स्त्री) को उठाकर कहा— ॥ ६६२ ॥

**सीता (और) लक्ष्मण के अनुगमन के लिए श्रीराम का राज़ी होना**

—"हे सुन्दर वेणीवाली! तुमसे विछुड़कर उन वनों में, सुन्दरता के साथ विहार-करने की मुझे इच्छा नहीं है। तुम्हें साथ ले जाऊँगा। तुम्हारा मेरे साथ आना मेरे लिए समस्त (रूप से) कुशलप्रद है। प्रेम से तुम्हारे चित्त को जानना चाहकर (मैंने) ये बातें कही हैं। (अवश्य ही) मेरे साथ आ जाओ।' (ऐसा) कहते हुए अति कृपामूर्ति वे रघुराम जनकजा (सीता) के आगमन के लिए स्वीकृति देकर (यों बोले)—'हे सुन्दरी! आवश्यक दानों को तुम क्रम से कर लो।" ऐसा कहने पर मन में प्रसन्न होकर, उस महीसुता (सीता) ने अपने प्रिय जनों को क्रम से अति प्रेम से काँचन (स्वर्ण), रत्न आदि का समंचित दान जहाँ-तहाँ (वहीं) कर दिया। तब (उसके बाद) उस समय लक्ष्मण ने अग्रज के निश्चय का विचारकर, अपने पाणि-पद्मों को जोड़कर (कहा—) ॥ ६७० ॥

"यिनकुलाधिप! यिक निट्टिट दयेनि। दन किट वनियेमि? धनुवु मोपेट्टि मुनुपुगा नडवि किम्मुल मिम्मु गोलिचि। चनुदेंतु" ननि वेड सौमित्रि जूचि धरणीशुडुनु श्रेम दळुकोत्तनंत। जेर रम्मनि रामचंद्रुडिट्लनिये; "ना तोड नीवु गानकु वच्चेदेनि। ना तोड निनु वासि नाना विधमुल मिडुकु कौसल्यासुमित्रल नेव्व। रुडुकार्चि पोषितु रुडुगनि भक्ति? मन मिद्दरमु जन्न मन तंड्रि भक्ति। ननुदिनंबुनु नेव्व ररयुवारिचट? मोदलन सवति पै म्रोग्गु गैकेयि। मदिलोन नी राज्यमद मिक नोदवु बेर्मि सूपुचु दुःख पेट्टु ना कैक। धर्मबु दल पोसि तगवेल नडुपु? नट्टु गान ने वच्चु नंदाक नीवु। निट नुंड दगु" नन्न नेंतयु गनलि "यिप्पुडु नन्नु रा नानति यिच्चि। यिप्पुडु वलदनुटेमि कारणमु? ६८०
कौसल्य कृप रक्ष गाक ना रक्ष। या सुमित्रकु नेटिका तेज मरय बदि वेवुरकु नुन्कि पट्टु नी वेलुगु। निदि येल चिंतिप निट रामचंद्र!

---

"हे इनकुल-अधिप (सूर्यवंश के राजा)! अव अगर यह ऐसा ही है (आपका जंगलों में जाना अवश्यभावी है) तो मेरे लिए यहाँ क्या काम है? धनुष चढ़ाकर, (आपके) आगे-आगे (चलते हुए), प्रेम से आपकी सेवा करते हुए, जंगलों में आऊँगा।" इस प्रकार विनय करने पर सौमित्र को देखकर धरणीश (राजा राम) ने प्रेम के अधिक होने पर, तव (उन्हें) (अपने पास) बुलाया। रामचन्द्र ने इस प्रकार कहा, "यदि तुम मेरे साथ काननों में आओगे तो, मेरे साथ तुमसे भी विछुड़कर, नानाविधियों से टिमटिमाने वाले (किसी भी प्रकार दिन वितानेवाले) कौसल्या (और) सुमित्रा के दुख को कम कर, अविरत भक्ति से (उनका) पोषण कौन करेगा? यदि हम दोनों ही चले जाएँ तो हमारे पिता की, अनुदिन (प्रतिदिन) भक्ति के साथ कौन देखभाल करेगा? पहले से ही कैकेयी (अपने) सौतों पर अधिकार जमाती थी। (अव) मन में यह राज्यमद उत्पन्न होगा। (अव) प्रेम दिखाते हुए वह कैकेयी (उन्हें) दुखी बनाएगी। धर्म का ख्यालकर, वह न्याय का निर्वाह क्यों करेगी? अतः मेरे (लौट) आने तक तुम्हारा यहाँ रहना उचित है।" (ऐसा) कहने पर अधिक तप्त (दुखी) होकर, (लक्ष्मण बोले—) "तव मुझे आने के लिए अनुमति देकर, अव इनकार करने का क्या कारण है? ॥ ६८० ॥

—उस सुमित्रा के लिए कौसल्या की कृपा ही रक्षा (रक्षक) है। मेरी रक्षा क्या है? (अनावश्यक, व्यर्थ है।) खूब देखने पर वह तेज, तुम्हारा प्रकाश दस हज़ार (व्यक्तियों) के लिए भी निवास-स्थान है। हे रामचन्द्र! अव इसकी चिन्ता क्यों? भरत तुम्हारी ओर से भय खाकर, स्थिरता से

मेडलु माकेल? मेलमैनट्टि । वाडलु माकेल वनुल की वरुग?
वत्तुमु नी वेंट ; वलदंटिवेनि । जत्तुमु; दीनि कै संदेहमेल ?"
यनि यिट्टु पलुकुचु नखिलभूप्रजलु । दनु गोल्चिरा रघूत्तमुडु तानेगि
तमसा नदीतटस्थलमुन विडिसि । तमसलो सांध्यकृत्यमुलेल्ल दीर्चि
तगु सौधमुन मृदु तल्पंबुनंदु । मोंगि वव्वळिंचु ना मोहनमूर्ति
तरुमूलमुन वर्णतल्पंबुनंदु । धरणीसुतयु दानु दग विश्रमिंचि
तनु जुट्टि पौरुलु दम यिड्लु मरचि । तनयुल भार्यल तगुलु वोविडिचि
वनमुल दमवेंट वच्चुवारगुचु । निनुपारु भक्ति तो निद्रिंप जूचि
वारल मगुडिंप वल नोंडु लेक । या रात्रिमध्यंबुनंदु सुमंत्रु
"दे राथितमु सेसि तें" म्मनि पलिकि । पौरुल वंचिंचुभाव मातनिकि
१०२०

देलिपि ययोध्यकै तेरु वोनिच्चि । तलकोंनि मगुडिंचि तमस दाटिंचि
तृणशिलावृतभूमि देरु दोलिंचि । गणुतिपरानि वेगमुन बोवुचुनु
दमराकयुनु महीधवुनि चेतयुनु । दमकिंचि विनि मनस्तापंबु नोंदि
तेरुवु पल्लेल वारु धृति दूलि येड्चु । परुसंपु टेलुगुलु पलुमारु विनुचु

---

किसलिए ? श्रेष्ठ मन्दिर किसलिए ? वाहन किसलिए ? अट्टालिकाएँ क्यों ? स्त्रियाँ क्यों ? छप्पर क्यों ? सौध क्यों ? ।। १०१० ।।

श्रेष्ठ मुहल्ले किसलिए ? (अर्थात् इन सबकी हमें कोई आवश्यकता नहीं है ।) तुम्हारे साथ (वन में) आयेंगे । मना करोगे तो मर जायेंगे । इसमें सन्देह किसलिए ? (सन्देह नहीं है ।)' ऐसा कहते हुए अखिल-भू-प्रजाओं के, सेवा करते हुए आने पर, रघूत्तम (रघुवंशियों में उत्तम) स्वयं चलकर तमसा नदी के तटस्थल पर ठहर गये । तमसा (नदी) में समस्त सान्ध्य-कृत्यों को पूरा किया । उचित सौध में मृदुतल्प (शय्या) पर सुन्दरता से शयन करनेवाले मोहनाकार (रामचन्द्र ने) (उस दिन) तरु-मूल में (पेड़ के नीचे), पर्णशय्या पर, धरणीसुता (सीता) के साथ विश्राम किया। अपने को घेरकर, अपने घर भूलकर, पुत्रों (और) पत्नियों के मोह को तजकर, वनों में अपने साथ आनेवाले पुरजनों को द्विगुणित भक्ति के साथ सोते देखकर, उन्हें लौटाने के अन्य उपाय के न होने पर, उस रात्रि के मध्य में सुमन्त्र से कहा—'रथ तैयार करके ले आओ ।' पुरजनों को वंचित करने (भुलावा देने) के भाव को उसे— ।। १०२० ।।

—समझाकर, अयोध्या की ओर रथ को (थोड़ी दूर) जाने देकर, फिर उसे लौटाकर, तमसा नदी को पार कराया । तृण-शिला से आवृत भूमि पर रथ को हँकवाकर, अगणित वेग से जाते हुए, अपने आगमन

वनतरुल् सीतकु वरुस जूपुचुनु । इनकुलमणियैन यिक्ष्वाकुनकुनु
मनुवु मुन्नोसगिन महि गनुंगोनुचु । जनि वेगवति दाटि सरयुवु दाटि
नरनाथु डम्मरुनाडु मापटिकि । गरमु वेगमुन गंगानदि जेरि
तडयक यिंगुदीतरुसमीपमुन । विडिसि यच्चट प्रीति विश्रांति नोंदे,
नारय दमसलो नट निद्रवोवु । पौरुलंदरुनु व्रभातंबु नंदु
गर मर्थितो मेलुकनि नाल्गु देसलु । परिकिंचि निव्वेर पडि शोकमेसग
१०३०
रामुनि गानक रथमु चोंप्परसि । 'रामु डयोध्यापुरमुन की रात्रि
यवनिनाथुडु विल्वनंपिन मरल । भुवन भारमु वून बोनोपु" ननुचु
ननि ययोध्यकु वच्चि यच्चोट रामु । गनुगोन जालक घनशोक वह्नि
ननयंबु वोंगुलुचु "नकट! राघवुडु । मनल वंचिंचि क्रम्मर बोये" ननुचु
ना रामु कृपयु सत्यंबु धर्मंबु । जारुवर्तनमु निच्चलु नुतिंचुचुनु
नितर वस्तुवुल पै निच्चलु मानि । यतनि दलंचुचु नतनि वायुटकु
नंतरंगंबुन नलयुचुनुंडि; । रंत नक्कड गुहुंडनु चेंचु राजु १०३७

(और) महीधव (राजा) के कृत्य के बारे में सस्नेह सुन, मनस्ताप प्राप्त कर, मार्ग के ग्रामवासियों के धैर्य तजकर, परुप स्वरों में रोदन को कई बार सुनते रहे। क्रम से सीता को वनतरु दिखाते रहे। इनकुल-मणि इक्ष्वाकु को, पूर्वकाल में, मनु के द्वारा प्रदत्त भूमि का अवलोकन करते हुए जाकर, वेगवती (नदी) को पार कर, सरयू (नदी) को पार कर, दूसरे दिन सन्ध्या तक नरनाथ (राम) अधिक वेग से गंगानदी (के तट पर) पहुँच गये। झट से (वहाँ) इंगुदी-वृक्ष के समीप ठहरकर, वहाँ प्रेम से विश्राम किया। तमसा में वहाँ सोनेवाले समस्त पुरजन, प्रभात में अधिक प्रेम से जागकर, चारों दिशाओं मे देखकर, चकित रह गये। शोक के उमड़ने पर, ॥ १०३० ॥

—राम को न देख, रथ के (गमन के) ढंग को देख सोचा—'अवनीनाथ (राजा दशरथ) के बुला भेजने पर पुनः भुवनभार को सम्हालने के लिए रात को राम अयोध्यापुरी आ गये होंगे।' (ऐसा सोचकर) अयोध्या आकर, वहाँ राम को न देखकर वे महान् शोक की अग्नि में सदा तप्त होते हुए, कहने लगे—'हाय! राम हमें धोखा देकर फिर से (वन में) चले गये। उस राम की कृपा, सत्य, धर्म, चारु-वर्तन (सद्व्यवहार) की नित्य नुति (सराहना) करते हुए, अन्य वस्तुओं पर इच्छाएँ छोड़कर उसका (रामका) स्मरण करते हुए, उससे विछुड़ने के कारण मन में व्याकुल होते रहे। तब वहाँ गुह[1] नामक निपाद-राज, ॥ १०३७ ॥

[1] निपादराज (केवट) का नाम।

### गुह दर्शनमु

श्रृंगिबेरंबेलु चिर पुण्यशालि । गंगातटमुन राघवुंडुंडुटेरिगि
चनुदेंचि राम लक्ष्मणुलकु म्रोक्कि । वनमूल फलमुलु वलयु वस्तुवुलु
गनकांबरादुलु कानुक लिच्चि । विनयविधेयुडै विनुतु लोनर्चि
१०४०
यच्चेरुवगु रामुनाकृति जूचि । यिच्चलो वेरगंदि "यिदि येमि देव !
नी वरण्यमुलकु निखिलंबु विडिच । यी विधि विच्चेयुटेमि कारणमु?
नलिनाप्तकुलनाथ! ना यट्टि बंटु । गलुग नी वेषंबु गलिगेने नीकु?
जेनसि नी किंत सेसिन नीच मतुल । ननि बट्टि चंपेद" ननिन राघवुडु
नतनि सद्भक्तिकि ननि शक्तिकिनि। नतनि धीरोक्तुलकात्मलो मेच्चि
यतनि गौगिट जेर्चि यादरं बेसग । नतनि तो दनदुवृत्तांतंबु देलुप
नंतयु विनि गुहुंडात्मलो बेंद्द । चिंतिचि कैकेयि चेतकु वगचि
दशरथु नेरमि दलपोसि रोसि । दशरथात्मजुल दुर्दशकु शोकिंचे
रामुडप्पुडु गृपारसमग्नुडगुचु । सौमित्रियुनु दनु समुचित फणिति
गुहु शोक मुडुप नर्कुडु ग्रुंकुटयुनु । विहित संध्यकालविधु लोप्प दीर्चि
१०५०

---

### गुह के दर्शन

—जो श्रृंगिबेर पर शासन करनेवाला चिरपुण्यशाली था, गंगातट पर राघव के निवास को जानकर, (वहाँ) आया, राम-लक्ष्मण को प्रणाम कर, वनमूल, फल, आवश्यक वस्तुएँ, कनक-अम्बर (वस्त्र) आदि उपहार देकर, विनयविधेय होकर, विनुति (स्तुति) की (और)— ।। १०४० ।।

—आश्चर्यजनक राम की आकृति को देख मन में भीत होकर (बोला)—'यह क्या देव ! समस्त (वैभव) को छोड़कर, इस प्रकार तुम्हारे अरण्य में आने का क्या कारण है ? हे नलिनाप्त (सूर्य)-कुलनाथ ! मेरे जैसे सेवक के होते हुए आपका ऐसा वेष क्यों हुआ ? विरोधकर तुम्हें इतना (ऐसी दशा) करनेवाले नीचमतियों को युद्ध में पकड़कर वध कर दूँगा ।' (ऐसा) कहने पर राघव ने उसकी सद्भक्ति, उसकी शक्ति, उसकी धीर-उक्तियों पर आत्मा में (मन में) सराहना कर, उसे गले से लगाकर, आदर के अधिक होने पर, उससे अपना वृत्तान्त कह सुनाया । सब सुनकर गुह ने आत्मा (मन) में अधिक चिन्तित होकर, कैकेयी की करनी पर दुखी होकर, दशरथ की असमर्थता के बारे में सोच, घृणाकर, दशरथात्मजों की दुर्दशा पर शोक किया । तब राम कृपारसमग्न हुए

गंगोदकमुल नाकलि दीर्चि सूत । शृंगिबेराधिपुल् सेरि सेविंप
धरणीतनूजयु दानु राघवुडु । धरणि पै दृणशय्य दग विश्रमिंचे
शरचापहस्तुडै सौमित्रि यंत । गरमोप्प दमयन्न गातु नन् बुद्धि
बदुनालुगेंड्लुनु वगलुनु रेयि । निदुर वोवक युंड नियमंबु सेसि
तम यन्न सेज्जकु दव्वुल निलिचि । यमल मानसुडु नै यटु गोलिचियुंड
ना रात्रि निद्र मायारूपु दालिच । धीरु डालक्ष्मण देवुनि जेरि
"येनु निद्रादेवि; येर्पड देल्पु । मा नाकु निकट्लु मानाढ्य! यंत
विधि विधिंचेनु वेंट वेंट वर्तिप । विधमेदि निन्नु ने विडुचुट किक
ननिन "नूर्मिळयंदु नहरहंबुलुनु । जनि युंडु; मंत नीसमयंबु दीर्चि
वच्चिन गैकोंदु वरुस नि" न्ननिन । निच्च "नौ गा" कंचु नेगें निद्रयुनु १०६०
नलरुचु "नी देवतानुग्रहंबु । गलिगें ना" कनुचु लक्ष्मण देवुडुंडि
हंस तूलिक शय्य यंदुंडु भोगि । पांसु पल्लवमुल बवळिंचि यिपुडु

---

(और) स्वयं और सौमित्र ने समुचित पद्धति से गुह के शोक का शमन किया। (इतने में) अर्क (सूर्य) अस्त हुए तब विहित (नियमित) सन्ध्या समय की विधियों को शोभा से सम्पन्न किया। ॥ १०५० ॥

गंगा के उदक से (अपनी) क्षुधा को शान्तकर, सूत (सुमन्त्र) (तथा) शृगिवेरपुर के अधिपति के सेवा करते रहने पर, धरणीतनूजा (सीता) के साथ राघव ने धरणि पर, तृणशय्या पर विश्राम किया। शर-चाप-हस्त हो सौमित्र तव अधिक शोभा से 'मैं अपने अग्रज की रक्षा करूँगा' इस विचार से चौदह वर्ष तक दिन-रात (कभी) अनिद्र रहने का नियम करके अपने अग्रज की शय्या से दूर खड़े रहकर, अमलमानस वाले हो सेवा में रत थे। उस रात को निद्रा ने मायारूप धारणकर धीर लक्ष्मणदेव के निकट पहुँचकर कहा—'मैं निद्रा देवी हूँ। हे मानाढ्य (मानधनी)! मुझे समझाकर बताओ। विधि ने निर्देश दिया है (जागरण के बाद निद्रा का)। तुम्हें छोड़कर जाने का विधान क्या है?' (ऐसा) कहने पर (लक्ष्मण ने कहा)—'जाकर अहरह (रातदिन) ऊर्मिला में जा रहो। तब इस समय (प्रतिज्ञा) की पूर्ति करके, लौटकर, मैं तुम्हें लगातार ग्रहण करूँगा।' (कहने पर) 'ऐसा ही हो' कहकर निद्रा चली गई ॥१०६०॥

'इस देवता का अनुग्रह मुझे प्राप्त हुआ है' कहते हुए लक्ष्मण प्रसन्न भाव से रहे। हंसतूलिकातल्प (हंस के कोमल पंखों से बनाई गई कोमल शय्या) पर सोनेवाला भोगी धूल भरे पल्लवों पर लेटकर अब कठिन

करकुराळ्ळोत्तंग गळवळ पडुचु । गुरुवेट्टि निद्रचे गूर्कि युंडगनु
सुकुमार तारुण्य शोभनाकृतुलु । प्रकटित धैर्य संपन्नुलै युन्न-
या रामसीतलत्यंत दुःखमुल । गूरॆडु तॆरगॆल्ल गुहुनकु जॆप्पि
यडरि कौसल्ययु ना सुमित्रयुनु । बडियॆडि शोकंबु पलुमारु जॆप्पि
सौरिदि निद्दरु गूडि शोकिंचुचुंड ।नरुणोदयंबय्यॆ; नंत राघवुडु १०६७

जटाधारियै रामुडु सुमंत्रुनि वीड्कॊनुट

नेमंबु लन्नियु निष्ठतो दीर्चि । सेममेर्पड गुहुचे मर्रिपालु
दॆप्पिंचि कोमल दीर्घकेशमुलु । विप्पि या वैदेहि विवशयै तूल
ना मर्रिपाल चे नंदंद तडिपि ।सौमित्रियुनु दानु जड लॊप्प दाल्चि
१०७०

घनुडु राघवुडु वैखानसवृत्ति । ननुजुंडु दानु बायनि निष्ठ बूनि
"यनघ! सुमंत्र! र"म्मनि चेर बिलिचि । "तनरार रथ मॆक्क दगदु मा;
किक
नरदंबु गॊनि ययोध्यापुरंबुनकु । मरलि पॊ; म्मधिपु नॆम्मदि गॊल्चियुंडु
पार्थिवेश्वरुनकु बरग दल्लुलकु । नर्थितो म्रॊक्किति मनि चप्पु" मनुडु
"नेमिटि की माट लिटमीद" ननुचु।सौमित्रि यधिक रोषमुन निट्लनियॆ
"भूमीशु डालिपुन नीति मालि । येमियु बरिकिंप किट्टु सेसॆ मम्मु;

---

पत्थरों के चुभने पर परेशान होते हुए भी, खुर्राटे भरते हुए निद्रा में मग्न है। (उस समय) सुकुमार-तारुण्य-शोभन की आकृति वाले, प्रकट-धैर्य-सम्पन्न वाले उन राम (और) सीता को अत्यन्त दुख प्राप्त होनेवाला समस्त विधान (लक्ष्मण ने) गुह को बताया। व्याकुल कौसल्या और सुमित्रा के शोक के बारे में भी कई बार बताया। (तब) दोनों मिलकर शोक कर रहे थे कि अरुणोदय हो गया। तब राघव, ।। १०६७ ।।

जटाधारी होकर राम का सुमन्त्र को बिदा देना

समस्त नियमों को निष्ठा से सम्पन्न करके, क्षेम (कल्याण युक्त) हो, इस विधान से गुह से वट का दूध मँगवाकर, कोमल दीर्घ केशों को खोलकर, वड़ के उस दूध से जहाँ-तहाँ भिगोकर, सौमित्र के साथ स्वयं शोभा से जटाएँ धारण कीं। इसे देख वैदेही अवश हो लड़खड़ाती रही। ।। १०७० ।।

महान् राघव ने अनुज के साथ अटल निष्ठा से वैखानस वृत्ति (वानप्रस्थाश्रम का एक भेद) ग्रहण की। 'हे अनघ ! सुमन्त्र ! आओ'

दन यालु दानुनु दन कूर्मि कॊडुकु । घन राज्य भोगमल् गैकॊनु गाक!
यनि येनु जॆप्पिति ननि पल्कु मीवु ।चनु" मन विनि रामचंद्रुडु गिनिसि
"मानु सौमित्रि!" "सुमंत्र! नी विंक। भूनाथुतो निवि पुट्टिपवलव;
दा नृपुडिवि विन्न नधिक दीनाय । मानमानसुडु नै मरि पॊक्ककुन्ने?
१०८०

यनिन सुमंत्रु डत्यंत शोकमुन । मुनिगि भीतिल्लि रामुनि जूचि पलिकॆ
"गानल मिमु द्रोचि कडु दीन वृत्ति। ने नयोध्यापुर मेमनि चॊत्तु ?
नेमनि चॆप्पुदु नीवार्त पतिकि । नेमनि कॊनि पॊदु नी शून्य रथमु?
नेमनि कौसल्य नेनूरडिंतु । नेमनि कैक मो मेनु वीक्षितु ?
वनमुल केनुनु वच्चॆद गाक" । यनिन रामुडु नव्वि यातनि जूचि
"कडक तो नेमु गंगानदि दाटि । यडवुल सॊच्चिति मनु वार्त गैक
नीवु सॆप्पिन गानि निजमुगा गॊनदु । नीवु शोकिंपक नॆम्मदि बॊम्मु

---

कह निकट बुलाकर कहा—'अब हमें रथ पर आरूढ नहीं होना चाहिए। रथ को लेकर (अब तुम) अयोध्यापुर को लौट जाओ। शान्तभाव से अधिप (राजा) की सेवा करते रहो। कहो कि मैंने पार्थिवेश्वर (राजा) (तथा) माताओं को प्रेम से प्रणाम किया है।' (ऐसा) कहने पर 'अब भी ऐसी बातें क्यों ?' कहते हुए सौमित्र अधिक रोष से यों बोले—'भूमीश ने पत्नी के आदेश पर, नीति छोड़, (आगे-पीछे) कुछ न सोचकर, हमारी यह दशा कर दी है। अपनी पत्नी, अपने लाडले पुत्र के साथ वे महान् राज्य भोग ग्रहण कर लें। उनसे कह दो कि मैंने ऐसा कहा है। जाओ।' (ऐसा) कहने पर रामचन्द्र रुष्ट हो बोले—'हे सौमित्र ! छोड़ो (इन बातों को)।' (सुमन्त्र से बोले) 'हे सुमन्त्र ! तुम अब भूनाथ से ये बातें न कहना। यदि नृप इन्हें सुनें तो (क्या और) अधिक दीनायमान मानस हो और अधिक दुखी नहीं होंगे ?' ॥ १०८० ॥

सुमन्त्र अत्यन्त शोक में मग्न हो, भीत हो, राम को देख यों बोला—'काननों में आपको ढकेलकर, अधिक दीन-भाव से मैं अयोध्यापुर में कैसे प्रवेश करूँगा ? पति (राजा) को यह समाचार कैसे दूँ ? इस शून्य रथ को कैसे ले जाऊँ ? कौसल्या को सान्त्वना कैसे दूँ ? कैकेयी के मुख को किस विधि देखूँ ? मै भी वन में आ जाऊँगा।' (ऐसा) कहनेपर राम हँसे (और) उसे देखकर कहा—हमने गंगानदी पार करके, जंगलों में प्रवेश किया, यह समाचार जब तक तुम (स्वय)जाकर कैकेयी को नहीं बताओगे, तब तक वे इसे सत्य नहीं मानेगी। तुम शोक न करके शान्तभाव से जाओ। मेरे बदले तुम नीतिवाक्य

ना मारुगा नीवु नयवाक्यसरणि। वेमारु दॆलिपभूविभु गॊल्चियुंडु"
मनवुडु रथमॆक्कि यति दीनुडगुचु। जनियॆ सुमंत्रुंडु साकेत पुरिकि
१०८९

**रामादुलु गंग दाटि यडवुल केगुट**

नंत राघवु डयोध्यापुरि कपुडु। नंतरंगंबुन नतिभक्ति म्रॊक्के१०९०
नडुम जानकि गंग नट्टु चूचि म्रॊक्कि। कडुवेड्क यॆसगगा गरमुलु मॊगिचि
"दशरथेश्वरुनाज्ञ धरणि वर्जिंचि। दशचॆंडि रामुडु दंडक केगु
बदुनालुगेडुलु भव्य वृत्तुलनु। विदितंबुगा नेनु वीरितो गूड
संचरिंचॆद; नंत सौमित्रि येमु। नंचितशुभमु चे नलरु वेडुकल
वच्चिन नीकुनु वलनॊप्प गानु। निच्चॆद गोवु लनेकमुल् वस्त्र
दानमृष्टान्नादि दानंबुलमर। गानु भूसुरुलकु गानुक नित्तु;
सुरघटल् वेयिंटि शुद्धान्न मांस। मरय बॆट्टॆद नम्म!" यनि भक्ति गॊलिचि
भवभंग धवळांग भवमौळिसंग। नवनिज या गंग नर्थि ब्रार्थिंचॆ,

---

सरणि (पद्धति) से वार-बार वताते हुए भूविभु की सेवा करते रहो।' ऐसा कहने पर रथ पर चढ़कर, अतिदीन होते हुए सुमन्त्र साकेतपुरी गया। ॥ १०८९ ॥

**रामादि का गंगा को पारकर जंगलों में जाना**

तव राघव ने अयोध्यापुरी को अन्तरंग में अतिभक्ति से प्रणाम किया। तव जानकी ने गंगा की ओर देखकर प्रणाम किया और वड़े हर्ष से हाथ जोड़कर (कहा) 'दशरथेश्वर की आज्ञा से धरणि को छोड़, दशा के फिरने पर, राम दंडक (वन) जा रहे है। चौदहवर्ष भव्य वृत्तियों से, विदित रूप से, मै इनके साथ संचरण करूँगी। तव (अवधि के समाप्त होने पर) सौमित्र (और) हम अचित शुभ, हर्षोल्लास से आयेंगे तो तुम्हें प्रेम से अनेक गाएँ दूँगी। भूसुरों को वस्त्र, दान, , मृष्टान्न आदि दान ठीक ढंग से उपहार के रूप में दूँगी। हे माता! एक हजार सुरघटाओं में शुद्धान्न और मांस दूँगी।' ऐसा कहकर भक्ति से सेवाकर, भवभंग (संसार के पापों को नष्ट करनेवाली), धवलांग (धवल शरीरवाली) भवमौलिसंग (शिवजी के जटाजूट में निवास करनेवाली) उस गंगा की प्रेम से अवनिजा (सीता) ने प्रार्थना की। गुह की लाई हुई नौका पर

गुहुडु वेंट्टिन योड गोमरोप्प नेक्कि । यहिमांशुकुलुलंत नागंग दाटि
गुहुनि संभाविंचि गुहु वीडुकोलिपि । गुहुडु सेप्पिन त्रोव गोमरोप्प प्रीति
११००

मुंदर गूर्मि तम्मुडु वेन्क दानु । सुंदरि नडुचक्कि जूपट्ट गदलि
वनचरमृगमुल वरुस जानकिकि । गनुपट्ट जूपुचु घनुडु राघवुडु
सनि योक्क मौनि याश्रममुनु जेरि । मुनिपति कतिभक्ति म्रोक्कि
यिम्मुलनु,
ननघुडा राघवु डनियें ग्रम्मरुचु । "मुनिनाथ! सेलविम्मु मुदमुतो" ननिन
वारल गन्गोनि, वल्कलादिकमु । गारवंबुनु वेंचगा वल्के मौनि
"येनेंरिंगिति मीर लिटवच्चु पनिनि । ई दिन मिंदुंडि येल्लि पोवलयु
रघुकुलोत्तंस ! यी रमणीयमैन । यघनाश मैनट्टि याश्रमभूमि
निलुवुडु नेटि" कनिन रघूत्तमुडु । पलिके ग्रम्मर मुनिपति किट्टुलनुचु
"निक्कड माकुंड नेल ? पोयेदमु; । अक्कट! मुनिनाथ! यदियुनु गाक
मा तल्लि दंड्रुलु मा पुरवासु । लेतेंचि ममु जूड निट वत्तु" रन्न ११९०
ना माट कलरि यिट्लनियें नम्मौनि । "यी माट निश्चयंबे राम! यिपुडु
पद" मनि सेलविच्चि परमपावनुडु । वदलनि मुदमुन वारल कनियें

---

शोभा से आरूढ होकर, सूर्यवंशी (राजकुमार) तव उस गंगा को पारकर, गुह की सभावना (आदर) कर, गुह को विदा कर, गुह के वताये मार्ग पर शोभित प्रीति से— ॥ ११०० ॥

—आगे लाडले अनुज, पीछे आप स्वयं, मध्य में सुन्दरी के दीखने पर चल पड़े। वनचर मृगों की पक्ति को जानकी को दिखाते हुए महान् राघव ने जाकर, एक मुनि के आश्रम पहुँच, मुनिपति को अतिभक्ति से प्रणाम किया। प्रेम से उस अनघ (पुण्यात्मा) से राम फिर यों वोले— 'हे मुनिनाथ! मोद से (हमें) आज्ञा दीजिए।' ऐसा कहने पर, उन्हें देखकर, वल्कलादि के गौरव को वढ़ाने पर मुनि वोले—'आपके यहाँ आने के कार्य के वारे में मैं जान गया हूँ। (आपको) आज यहाँ रहकर कल जाना चाहिए। हे रघुकुलोत्तंस (रघुकुलशिरोमणी)! इस रमणीय (तथा) अघनाशक आश्रमभूमि में आज ठहर जाइए।' ऐसा कहने पर रघु-उत्तम ने मुनिपति से फिर इस प्रकार कहा—'यहाँ हमें क्यों रहना चाहिए? (रहना उचित नही है।) जायेगे। यही नही, हाय मुनिनाथ! हमारे माता-पिता (तथा) हमारे पुरजन हमें देखने के लिए यहाँ आ जायेंगे।' ॥ १११० ॥

"जननाथ! यारु योजनमुलु नडुव । ननु वोंद जित्रकूटाद्रि जेन्नोंदु,"
ननवुडु राघवु 'डौ गाक!' यनुचु । जनकजा सौमित्रि सहितुडै यप्डु
चनिचनि मूडु योजनमुलु गडचि । चनि सुधर्मंदमनु सरसि नाडुंडि
या रात्रि भूपुत्रि यति मृदुगात्रि । कारडविनि नोंटिगा शयनिंचि
युन्न चंदंबु दानुन्न चंदंबु । गन्न तल्लुलकैन कडिदि शोकंबु
कैकेयि कोर्कुलु गडमुट्टुटयुनु । भूकांतु सत्यंबु भूप्रजवगयु
गन्नीरु दोरुग राघवुडु लक्ष्मणुन । कन्नियु जेप्पगानट वेगे ब्रोद्दु
मनुवंशतिलकंबु मरुनाडु गदलि । मुनुमिडि योजनंबुलु मूडु गडचि
११२०

यनघ गंगानदि यमुनयु गूडि । कन नोप्पु ना प्रयागकु बोयि, यंदु
मुनिलोकनुतुडैन मुनिभरद्वाजु । गनि नमस्कारमुल् गाविंचि तनदु
वृत्तांतमंतयु विन्नविंचुटयु । नत्तपोधनमुख्यु डा राघवुलनु
दीविंचि रघुरामदेवु वर्तनमु । भाविंचि यच्चेरुपडि तत्त्वमेरिगि
कंदमूल फलादिकंबुल वारि । बोंदुगा संतुष्टि बोंदिंचि प्रेम
नम्मुनि पूजिप ना रात्रि यंदु । नेम्मि दीपिंपग निलिचि मर्नाडु

---

उन बातों पर प्रसन्न हो उस मुनि ने यों कहा—'हे राम ! यह बात तो निश्चित ही है । अब चलो ।' यों आदेश देकर, परमपावन (मुनि) ने न छूटनेवाले मोद के साथ उनसे (यों) कहा—'हे जननाथ ! छः योजन चलने पर समुचित ढंग से चित्रकूटाद्रि विराजमान है ।' ऐसा कहने पर राघव 'ऐसा ही हो' कहते हुए, जनकजा (और) सौमित्र के सहित हो तब चल-चलकर, तीन योजन पार कर, उस दिन 'सुधर्मंद' नामक सर के निकट पहुँच उस दिन वहीं ठहर गए । उस रात को अतिमृदु गात्र वाली भूपुत्री के अकेली ही सोते रहने के ढंग को (तथा) अपनी दशा को, अपनी माताओं को प्राप्त अधिक शोक, कैकेयी की इच्छाओं की पूर्ति, भूकान्त (राजा दशरथ) के सत्य (निष्ठा), भू प्रजा के दुख आदि के बारे में राघव ने आँसू बहाते लक्ष्मण को कह सुनाया । ऐसे ही रात बीती । मनुवंशतिलक (मानवश्रेष्ठ) दूसरे दिन निकलकर, आगे बढ़कर तीन योजन पार कर, ।। ११२० ।।

—अनघ (पवित्र) गंगानदी और यमुना के मिलकर देखने में सुन्दर लगनेवाले प्रयाग गये । वहाँ मुनिलोकनुत (मुनियों के समूह से प्रशंसित) भरद्वाजमुनि को देखकर, नमस्कार कर, अपने समस्त वृत्तान्त का निवेदन किया । उस तपोधन-श्रेष्ठ ने उन राघवों को आसीसा, रघुरामदेव के व्यवहार पर विचार कर आश्चर्यचकित हुए (और) तत्त्व (असली बात)

घननिष्ठ संध्यादि कर्ममुल् दीर्चि । मुनुल याशीर्वादमुलु साल वडसि
यरुदैन चित्रकूटाद्रिकि दॆरुवु । वरपुण्युडगु भरद्वाजुचे नॆरिगि
यरुगुचो रामुडय्यडवुल नडुम । नुरुचापरवमुन कुलुकुचु वारु
मृगमुल जूपुचु मेदिनीसुतकु । नगवु वुट्टिंचुचु नडतेंचु नॆडल ११३०
नलसि डस्सिन चोट नवनीतनूज । निलिचिन चोटनु निलिचि तोड्कॊनुचु
गरमर्थि वॆक्कु दुर्गवुलु गडचि । वरपुण्युलट सिद्धवटमु नीक्षिचि
सीत यप्पुडु कार्यसिद्धुलु गोरि । या तरुवरमुन कंजलिसेसि
प्रार्थिप नप्पुडा पार्थिव तनयु । लर्थितो यमुनामहानदि दाटि
या रात्रि यंदुंडि यम्मरु नाडु । घोराटवुल सॊच्चि कुशल मार्गमुन
वलनॊप्प जनि माल्यवनि सुट्टुवारि। यलघु संयमुलकु नाटपट्टुगुचु
सललित-तरुलता-सानु-कूटमुलु । सॆलुवु दीपिंचिन चित्रकूटाद्रि ११३७

चित्रकूटमुन वर्णशालवासमु

गनि यॆक्कि यंदुन्न घन तपोधनुल । गनि म्रॊक्कि मिगुल सत्कारमुल् वडसि

---

जान गये । कन्द-मूल-फल आदि से उन्हें समुचित ढंग से सन्तुष्ट करके प्रेम से उनकी पूजा (सत्कार) की । उस रात को वहाँ बड़े प्रेम से (राघव) रहे । दूसरे दिन बड़ी-निष्ठा से सन्ध्या आदि कर्मों से निवृत्त होकर, मुनियों के आशीर्वादों को अधिक (मात्रा में) प्राप्त किया । अनुपम चित्रकूटाद्रि के मार्ग को वरपुण्य वाले भरद्वाज से जानकर, चल पड़े । उन काननों में धनुष के अधिक (टंकार) रव से इठलाते भागने वाले मृगों को दिखाते हुए मेदिनीसुता (जानकी) का मनोरंजन करते हुए जाते समय— ।। ११३० ।।

—जहाँ स्वयं थक जाते या अवनीतनूजा थककर रुक जाती वहाँ (थोड़ी देर के लिए) ठहर जाते (फिर) उन्हें साथ लेकर, अधिक प्रीति से अनेक दुर्गों (वनों) को पारकर, उन श्रेष्ठ पुण्यवानों ने वहाँ सिद्ध-वट (वृक्ष) को देखा । तब सीता ने कार्यसिद्धि की कामना कर, उस तरुवर को हाथ जोड़कर प्रार्थना की । तब उन पार्थिव (राज) तनयों ने प्रेम से महानदी यमुना को पार कर, उस रात को वहीं ठहरकर, दूसरे दिन घोर काननों में घुसकर, कुशल (सुरक्षित)-मार्ग से, शोभा से चले । (वहाँ उन्होंने) माल्यवती (नदी) से घिरकर, अलघु (महान्) संयमियों के लिए निवास स्थान हो, सुललित तरु-लता (युक्त) सानु (घाटी)-कूट (समूह) से शोभित चित्रकूट पर्वत को— ।। ११३७ ।।

यम्मुनींद्रुल चेत ननुमति वडसि । तम्मुडु दानु नत्तरि महीजमुल
कोम्मलु रेम्मलु गोट्टि वितगनु । सम्मदंबुन बर्णशाल गाविंचि ११४०
कृष्णसारमु जंपि गृहशांतिहोम । मुष्णांशुकुलुडु शास्त्रोक्ति मै जेसि
यंदु ब्रवेशिंचि या पर्णशाल । चदंबु मेच्चुचु साध्वियु दानु
मुनुल सेविंचुचु मुनुलेल्ल बोगड । मुनिचरित्रंबुल मोदिंचुचुंडे; ११४३

### काकासुर कथ

दन तोंड योकनाडु तलयंपिगाग । नुनिचि रामुडु गूर्क नुर्वीतनूज
योगि गंदमूलादुलुपहारमुनकु । दग नायितमु सेयुतरिभीतिलेक
कडक तो नोक दुष्ट काकंबु सेरि । योडियुचु गासि सेयुचुनुन्न जूचि
सीत या काकंबु जेच्चेर जोप । नेतेरंगुन बोव कीडाड जूचि
चनुगवनडुचक्कि जंचुन बोडुव । घन शोणितबोल्कगा निद्रदेरि
कडुनलिग रामुडा काकंबु मीद । वडि निषीकमु बुच्चि वैचें; वैचुटयु

---

### चित्रकूट में पर्णशाला निवास

—देख, (उस पर्वत पर) चढ़कर, उसमें स्थित महान् तपोधनियों को देख, प्रणामकर, अधिक सत्कार प्राप्त कर, उन मुनीन्द्रों से अनुमति प्राप्त की। तब अनुज और स्वयं महीजों (वृक्षों) के डाल (और) पत्ते काटकर, विलक्षण रूप से, सम्मोद रूप से पर्णशाला का निर्माण किया। काले हिरन को मारकर, उष्णांशुकुल (सूर्यवंशी) ने शास्त्रोक्त रूप से गृहशान्ति-होम किया। उस (पर्णशाला) में प्रवेशकर, उस पर्णशाला के विधान की प्रशंसा करते हुए, साध्वी (सीता) और स्वयं मुनियों की सेवा करते हुए, सभी मुनियों के प्रशंसा करने पर, मुनि चरित्रों को सुन मुदित होते रहे। ॥ ११४३ ॥

### काकासुर की कथा

एक दिन अपनी जाँघ को तकिये के रूप में रखकर राम के सोने पर उर्वीतनूजा (सीता) लगन के साथ कंदमूल आदि को उपाहार (नाश्ते) के लिए, ढंग से तैयार कर रही थी। (उस समय) निर्भय हो, साहस के साथ एक दुष्ट कौआ निकट आकर, (वार-वार) ऊपर से उड़ते हुए, पीड़ा पहुँचा रहा था। (उसे) देख सीता ने उस कौए को शीघ्र भगाया। वह किसी भी तरह गया नहीं (और) इधर-उधर देखकर, (सीता के) स्तनों के मध्यभाग में चोंच से मारा। (तव) अधिक शोणित (रक्त) वह चला। निद्रा से जागकर, अधिक क्रुद्ध हो राम ने उस काक पर, शीघ्र बाण चलाया। (बाण) चलने पर, (वह बाण) उसे न छोड़कर

विडुवक यदि दानि वेनुवेंट दगुल । दडयक यदि जगत्त्रय मेल्ल दिरिगि ११५०
कावु कावनुचु दिक्पालुर ब्रह्म । देवुनि नम्महादेवु ब्रार्थिप
वारलु "तमचेत वारिंप वडुने । श्रीराम शर ?" मन्न शीघ्रंवे मगुड
जनुदेंचि मरि तन्नु शरणु सोच्चुटयु । घनमैन कृपतोड गाकंवु जूचि
"ना यस्त्र मेंदु नेन्नडु रित्तवोदु । नी यंग मोकटि दानिकिनिच्चि पोम्म"
यनवुडु दन नेत्र मा यस्त्रमुनकु । घन भक्ति तो निच्चि काकंवु सनियें
जेलगि राघवुडंत सीतचेनुन्न । फलमुलु देवतार्पणमुलु सेसि
या युन्न फलमुल नंदरु दृप्तु । लैयुंडिरिम्मुल; नंत नवकडनु ११५७

### अयोध्यकु सुमंत्रुनि तिरिगि राक

रामु वर्तनमु लारय मूडु नाळ्लु । नेमिंचि गुहु चेंत निलिचि मर्नाडु
मलगनि वगल सुमंत्रुंडु साल । नलयुचु जनि ययोध्यापुरि जोच्चि
सहज वैभवमुलु सर्ववु नेडलि । रहि सेडियुन्न या राज-मार्गमुन ११६०

---

उसके पीछे पड़ा। कहीं देरी न कर उस (कौए) के समस्त जगत्त्रय में घूमकर, ।। ११५० ।।

—काँव-काँव[1] करते हुए दिक्पालों, ब्रह्मदेव (तथा) महादेव से प्रार्थना करने पर, उन्होंने कहा—'(क्या) हमसे श्रीराम का शर निवारित होगा? (नहीं)।' (उनके ऐसा) कहने पर शीघ्रता से लौट आकर, अपनी शरण में आने पर, महान् कृपा से युक्त होकर, (उस) काक को देखकर (राम बोले)—'मेरा अस्त्र कहीं (और) कभी खाली नहीं जाता। अपना एक अंग उसे देकर जाओ।' ऐसा कहने पर अपना (एक) नेत्र उस अस्त्र को अधिक भक्ति से देकर काक चला गया। (तब) प्रसन्न हो राघव ने सीता के हाथ के फलों को देवतार्पण कर, उन शेष फलों से सभी आनन्द से तृप्त हो रहे। तब वहाँ— ।। ११५७ ।।

### अयोध्या को सुमन्त्र का पुनरागमन

—राम की गतिविधि जानने के लिए तीन दिन नियामन कर, गुह के पास रहकर, दूसरे दिन घोर दुख से अधिक व्याकुल होते हुए सुमन्त्र ने जाकर, अयोध्यापुरी में प्रवेश किया। समस्त सहज वैभवों से रहित हो, श्रीहीन उस राजमार्ग में, ।। ११६० ।।

---

१ तेलुगु में 'कावु' का अर्थ 'रक्षा करो' भी होता है।

नरुगुचो बुरजनुला रथध्वनुलु । परिकिंचि "यिदे रामभद्रुंडु व्रच्चे"
ननि सुमंत्रुनि जेर नरुदेंचि रथमु । गनुगोनि रघुरामु गानक वगचि
"क्रूरकर्मुडु रामु गोनिराक डिंचि । यीरित्तरथमेल निट देच्चे," ननुचु
गुंपुलु गुंपुलु गोनि तन्नु दूर । सोंपेदि रामुनि सुद्दिसेप्पुचुनु
राजगेहमु सेरि रथ मंत डिगि । राजुन्न यंतः पुरंबुन केगि
धूळि गप्पिन मेनि तो बाष्पपूर । लोल नेत्रमुलतो लोलोन बोंदलु
कडलेनि वगलतो गौसल्य यिंट । बडि प्रलापिंचु भूपति गांचि, म्रोक्कि
"भूमीश ! मी पुण्य पुत्त्ररत्नंबु । रामुडु सत्य पराक्रम शालि
सौमित्रियुनु दानु जडलोप्प दाल्चि । तामसिपक गंग दाटि काल्नडल
ननघुडै चित्रकूटाद्रिकि बोये" । ननवुडु दशरथुडात्म शोकिंचि ११७०
"यनघ! सुमंत्र! र" म्मनि चेर बिल्चि । तनयुनि चरित मंतयु जाल नडिगि
"गौरवमति नीवु गल्गिति गान । मा रामचंद्रु सेममु लेल्ल विंटि
गन्नुल करवु शोकंबुनुं दीर । जेन्नार नतनि जूचिन गानि यकट!

---

—जाते समय, पुरजनों ने उन रथ की ध्वनियों को ध्यान से देख (सुन) कर, (यह कहते हुए कि) 'यह देखो, रामभद्र आये है', सुमन्त्र के पास आये। (आकर) रथ को देखकर, रघुराम को न देखकर, दुखी होकर, कहने लगे—'यह क्रूरकर्मी राम को साथ न लाकर, (वहीं) छोड़कर, इस खाली रथ को यहाँ क्यों लाया ?' ऐसा भीड़ बाँधकर प्रजा की अपनी निन्दा करने पर, सुन्दरता से राम के वृत्तान्त को बताते हुए, राजगृह पहुँचकर, रथ से उतर पड़ा। राजा के अन्तःपुर में जाकर, धूल से ढँके शरीर, बाष्पपूरित लालनेत्रों से मन ही मन व्याकुल होते हुए, अन्तहीन दुख से, कौसल्या के घर पड़े, (और) विलाप करनेवाले भूपति को देखा, (देखकर) प्रणाम कर कहा—'हे भूमीश ! आपका पुण्यशाली पुत्ररत्न, सत्य पराक्रमशाली राम सौमित्र के साथ शोभा से जटाएँ धारणकर, विलम्ब किये बिना, गंगा को पारकर, पवित्र होकर, पैदल चित्रकूटाद्रि को गये है।' ऐसा कहने पर दशरथ मन में शोककर, ॥ ११७० ॥

—'हे अनघ ! हे सुमन्त्र ! आओ', कह निकट बुलाकर, पुत्र के चरित्र के बारे में अधिक पूछकर कहा—'गौरव मतिवाले तुम्हारें होने से हमारे रामचन्द्र के समस्त कुशल (समाचार) सुन लिये। नेत्रों का अकाल (दर्शन का अभाव) (तथा) शोक कम हो जाये, ऐसा (तदर्थ) शोभा से उसे देखे बिना हाय ! इस शरीर में प्राणों को धारण नहीं कर सकता। (मुझे) ले जाकर रघुराम से मिला दो न'। (ऐसा) कहने

तनुवुन ब्राणमुल् धरियिंपि जाल । गॉनि पोयि रघुरामु गूर्पवे" यनिन
"विनु नीवु श्रीरामु वेंनुकोंनि पोव । गनि प्रज शोकिंचु गैक दूपिंचु
निदि विचारंबुगा; दिदि बुद्धिगादु । मदि नित वगवकु मनुजेंद्र! नीवु;
धैर्यबु वदलकु; धर्मंबु निलुपु । मार्युलु गॉनियाड ननवुंडवगुमु
अरलेक यडवुल नखिल भोगमुलु । मरचि नीसुतुलु नेंम्मदि नुन्नवार"
लनि पल्कि लक्ष्मणुंडन्न वाक्यमुलु । विनिर्पिचुटयुनु भूविभुडु शोकिंचि
"सौमित्रि माट निजंबु; नेनट्टि । कामांधुडनु, ग्रूरकर्मुंड, खलुड ११८०
ननि सुमंत्रुनि बल्कि यटु वीडुकोलिपि । तनमदि शोकिंचु धरणीशु जूचि
"हा राम! हा राम! हा राम! यनुचु । श्रीरामु बलुमारु जिंतिप नेल?
येल नटिंचेंद ? वी लेनि शोक । मेल ताल्चेंद? वित येंरुगने येनु?
नीवु लोकमुललो निंदकु वेंरचि । यावल गैकेयि कन्नियु गरपि
रामु वट्टमु गट्टि राजु गाविंचि । भूमि येलिचेंद बोंगडोंद ननुचु
नडवुल द्रोयिंचितालिचे बनिचि । कडु दुष्टुडवु, नीकु गलवे धर्ममुलु?

---

पर (सुमन्त्र ने कहा)—'सुनो, तुम्हारे श्रीराम के पीछे जाने पर, (उसे) देख प्रजा दुखी होगी, कैकेयी निन्दा करेगी। यह (अच्छा) विचार नहीं है, यह (अच्छी) बुद्धि नहीं है। (उचित नहीं है।) हे मनुजेन्द्र! तुम मन मे इतना दुख मत करो। धैर्य को मत छोड़ो। धर्म का निर्वाह करो। आर्यजनों के प्रशंसा करने पर पवित्र वनो। विना (किसी) संकोच के काननों में, अखिल भोगो को भूल तुम्हारे पुत्र शान्ति से हैं।' ऐसा कहकर लक्ष्मण के कहे वाक्य भी सुनाये। भूविभु (राजा) शोककर (वोले)—'सौमित्र की वात सच है। मैं ऐसा ही कामान्ध, क्रूरकर्म (तथा) खल हूँ।' ॥ ११८० ॥

ऐसा सुमन्त्र से कहकर, उधर (उसे) विदाकर, अपने मन में शोक करनेवाले धरणीश को देखकर, कौसल्या उनकी निन्दा करते हुए कहने लगी—"हे राम! हे राम! हे राम! कहते हुए श्रीराम के वारे में कई वार चिन्ता क्यों कर रहे हो? क्यों अभिनय करते हो? जो शोक है नहीं, उसे क्यों धारण करते हो? इतना भी मैं नहीं जान सकती हूँ? लोक की निन्दा से डरकर, उधर तुमने कैकेयी को सब कुछ सिखा दिया है। 'राम का राजतिलक कर, राजा बनाकर, सराहनीय रूप से भूमि का शासन कराऊँगा' ऐसा कहते हुए, उसे (राम को) पत्नी के द्वारा जंगलों में ढकेल दिया। (तुम) अति दुष्ट हो। तुम्हारे भी कोई धर्म है? (नहीं है।) निन्दा से भीत होकर, प्रयत्न कर, मेरे पुत्र के राज-तिलक को रोकने के लिए (कैकेयी ने) कहा है। हे अधिप। कमजोर

तिट्टुपाटुनकोडि तिविरि ना कोंडुकु। पट्टंबु मान्पिप बनिचेंगा कधिप?
सोंपेदि रामुनि स्रुक्कक कैक। चंपु मन्ननु बट्टि चंपवे नीवु?
पेद्दगालमु नाकु बिड्डलु लेक। पेंद्दयु शोकिंचि पेक्कुलु नोचि
कडपट नोक्कनि गनि येनु गोंत।युडुकारि युन्नचो नुंडनीवैति'११९०
वनि दूरु कौसल्य नधिपति सूचि। तन पूर्वकथ येल्ल दा जेप्प दलचि
"नीवु सेप्पिन देल्ल निजमु गौसल्य। भाविंप नेनट्टि पापकर्मुंड;
नोंडल ब्राणमु लिंक नुंडवु नाकु। गडु बेट्टिदमु लाडि कारिंपवलदु;
कौसल्य! ना तोंटि कर्मफलमु। लोसरिंचिन नेल यूरक पोवु?
दैवंबुनकु नैन दन कर्मफलमु। भाविंचि कुडुवक पायरादेंदु
'नदि येट्टि' दनिननु नदि चेप्प जोद्य। मदि देल्लमिगविनु" मनि चेप्प
दोडगें; ११९६

### दशरथुडु कौसल्यकु दन शापवृत्तांतमु देल्पुट

"नाडेल्ल नेलेंडु ना पिन्नदनमु। नाडोक्कनाडेनु नडु रेयि बोयि
यरुदैन वेटल नासक्ति दगिलि। शरचापमुलु वूनि सरयुवु पोंत
रेसि चूडग रानि रेवुचक्कटिकि। डासिन पोंदललो डागि येनुंड

---

न होकर, यदि कैकेयी उसे मार डालने के लिए कहे तो क्या तुम राम को पकड़ वध न कर डालोगे? बहुत समय तक मेरे पुत्र न थे, अधिक दुखी हुई थी। अनेक व्रत कर अन्त में एक (पुत्र) को जन्म देकर, मैं कुछ शान्त बनी रही तो (तुमने मुझे) ऐसा रहने नहीं दिया।" ॥ ११९० ॥

इस प्रकार निन्दा करनेवाली कौसल्या को राजा ने देखा और अपनी समस्त पूर्वकथा स्वयं कहना चाहकर (यों बोले)—'हे कौसल्या! तुमने जो कुछ कहा, वह सत्य ही है। सोचने पर मैं ऐसा ही पापकर्मा हूँ। अब शरीर में मेरे प्राण नहीं रहेंगे। अधिक परुषवचन कह मुझे सताओ मत। हे कौसल्या! मेरे पूर्वकर्मफल भोगे बिना कैसे व्यर्थ जायेंगे? (नहीं टलेंगे।) सोचने पर, दैव (भगवान्) से भी अपना कर्मफल भोगे बिना नहीं रहा जा सकता। (कोई पूछे कि) वह कैसा है (तो) कहने में आश्चर्यजनक है। उसे स्पष्टता से सुन लो।' इस प्रकार (दशरथ) कहने लगे। ॥ ११९५ ॥

### दशरथ का कौसल्या को अपना शापवृत्तान्त बताना

'समस्त भूमि पर शासन करते हुए, अपने बचपन में, एक दिन मैं आधी रात को जाकर, अनोखे आखेट में आसक्त होकर, शर-चाप धारण कर, सरयू (नदी) के पास, अनुपम घाट की ओर (निकट) स्थित

नरि्मुरि् मृगकोटु लय्येटि नीरु। पर्तेंचि क्रोलु शव्दमुल चक्कटिकि १२००

वीनुल दृष्टिंचि वेंस शव्दवेधु। लैन वाणमु लेसि यदंद चंपि तनियक कापुन्न तरि् यज्ञदत्तु। डनु नोक्क मुनिपुत्त्रु डम्महानदिकि दीममै विधि दन्नु देच्चिन वच्चि। करमर्थि नय्येट गलशंबु मुंप गुदियक वेंस ग्रोयु गुट गुटध्वनिकि। नदि मत्तगज मनि यडरि येयुटयु ना तीव्रशरमप्पुडदरंट गोन्न। "हा तात! हा मात!" यनु नार्तरवमु पोरिवोरि ना मर्ममुलु गाडि पार। वरमुनि सुतुडिल व्रालि यिट्लनियें "ग्रममोप्प नडवुल गंदमूलमुलु। नमलुचु दपसिनै ननु गन्न गुरुल गोलिचि येरिकि गीडु गोरनि नाकु। गलिगेने नेडिट्टि कष्टंपु जावु ? ऎट्टिपापात्मुलु नीरात्तुलंदु। नेट्टन चंपरु नेर्रसि जंतुवुल वगळुल रतिकेळि वायक मेलगु। मृगमुल जंप; रिम्मेयि नोट लेक १२१०

येव्वडोको! नन्नु नी नडु रेयि। ग्रोव्वाडि शरमुन गूलिचन वाडु ? वाडेमिगति वोवुवाडोको यिक ? वाडेमि सेयुनु? वगव ना मृतिकि;

---

झाड़ियों में मैं छिपा रहा। क्रूर मृग-समूहों के उस नदी के नीर के पास आकर, (पानी) पीने के शव्द को ठीक ढंग से— ॥ १२०० ॥

—कानों से देखकर (सुनकर), झट शव्दवेधी वाण डालकर (चलाकर), जहाँ-तहाँ (मृगों को) मार डाला। (उससे) तृप्त न होकर ताक में था। उस अवसर पर, यज्ञदत्त नामक एक मुनिपुत्र उस महानदी के पास, विधि (नियति) के लाने पर, धैर्य से आया (और) अधिक इच्छा से कलश डुवोया। उस कलश के न डूबने से झट 'गुट गुट' की ध्वनि से (के कारण), उसे मत्तगज समझकर, अतिशयता से (वाण) चलाया। उस तीव्रशर के तव हठात् लगने से 'हे पिता! हे माता!' का आर्तनाद मेरे मर्मस्थानों में वार-वार चुभ गया। (तव वह) श्रेष्ठ मुनिपुत्र पृथ्वी पर गिरकर यों कहने लगा—"क्रम (नियम) से जंगलों में कन्दमूल चवाते (खाते) हुए, तपस्वी होकर, मुझे जन्म देनेवाले गुरुओं की सेवा करते हुए, किसी का अहित न चाहते हुए रहनेवाले मेरी आज ऐसी कष्टप्रद मृत्यु क्यों हुई ? कोई भी पापात्मा (क्यों न हो), इन रातों में जन्तुओं का वध नहीं करते हैं (और) दिन (के समय) में रतिकेलि को न छोड़ रहने वाले (रतिकेलि में निरत रहने वाले) मृगों का वध नहीं करते है। इस प्रकार— ॥ १२१० ॥

नक्कटा! वृद्धुलै यंधुलै तमकु। दिक्केव्वरुनु लेक दीनुलै युन्न
तल्लिदंड्रुलु नेडु दमकैन वगल। वेंल्लि ने तेपल वेंडल नीदेंदरों?
'कडु ब्रोद्दुवोये; नोक्कडु बोयि तडसें।गोंडु' कनि मदि नेंत गुंदुनो तल्लि?
ननु गन्न तल्लिकि नारामि जेंप्पि। यनुमानपडि येंत यडलुनो तंड्रि?
'याटलु मरगि रा' डनि चूतुरोक्को?। नीटि कंदुव लेमि निलि'चें
नंड्रोक्को
ये मनि वगतुरो यी चावु विन्न? नेमि गागलवारो यिटमीद वार?
लेंव्व रीयुदकंबु लिच्चेंद रिंक? नेव्वरु प्रोचेंद रिट मीद वारि?
गडगि यी बाण मोक्कटने मुव्वुरमु। बडिति; मिंकेमनि पलविंतु
विधिकि? १२२०
ननि विलापिंचुचो ना विलापमुलु। विनि "येंप्पुडेंप्पुडु विरियुनो
तममु?
अेंप्पुडु सूतुनो यिम्महापुरुषु ?। निप्पाटु वाटिल्लेने नेडु नाकु!"
ननुचुंड नुदयिंचें नंत जंदुरुडु। वनधितो ना शोक वनधि युप्पोंग

—कौन है वह (जिसने) इस आधीरात (के समय) अधिक तीक्ष्ण शर से मुझे गिरानेवाला? अब वह किस गति (दुर्गति) को प्राप्त होगा? वह भी क्या करेगा (जब मेरा भाग्य ही ऐसा है)? अपनी मृत्यु पर मैं दुखी नहीं होता। हाय! वृद्ध होकर, अन्धे होकर, किसी सहारे के बिना दीन बने माता-पिता, आज अपने को प्राप्त दुख के प्रवाह को किस नौका के सहारे पार करेंगे? 'अधिक समय हो गया। अकेला जाकर पुत्र ने देर कर दी है' ऐसा कहकर माता मन में कितनी व्याकुल हो रही होगी? मुझे जन्म देनेवाली माता को मेरे न आने (की बात) कहकर, सन्देह करते हुए पिता कितना डर रहे होंगे? क्या यह सोच रहे होंगे कि खेलों में लगकर नहीं आया? (अथवा) यह कहते होंगे कि जल के स्थान (घाट) के अभाव से रुक गया? इस मृत्यु का समाचार पाकर, वे किस प्रकार से (कितने) दुखी होंगे? आगे उनकी कैसी दशा हो जायेगी? अब यह उदक उन्हें कौन देगा? अब आगे उनकी रक्षा (पालन-पोषण) कौन करेगा? इस एक बाण से (हम) तीनों की मृत्यु हो गई है। अब विधि की करतूत पर क्या रोऊँ?" ॥ १२२० ॥

ऐसा विलाप करते समय, उन विलापों को सुनकर, मैं सोचने लगा कि 'कब अंधकार छँट जायेगा? इस महापुरुष को कब देखूँगा? मुझे आज यह कैसा कष्ट प्राप्त हो गया?' (ऐसा सोच रहा था कि) तब

जंदुरु डुदयिंप सरयुवु दाटि । यंदु दत्तीरंबुनंदेनु वेंदकि
तन चेति कलशंबु धरणि पै वैचि । तन चेंक्कु गलश मस्तकमुन जेर्चि
युरमुन वीपुन नुड्डगक वेंडलु । नुरुरक्तधारल नोंडलेल्ल दोगि
वीडिन जडलतो विशिख वेदनल । वाडिन मोमु तो वसुधपै व्रालि
शर मुपदेशमै चन जोंच्चि लोन । वरिकिंचि देहसंबंधंबु लणचि
ये कर्ममुल यंदु नीडाडनीक । कैकोंनि यिंद्रिय गतु लुज्जगिंचि
कडपटि योगंबु गनि तन्नु मरचि । पडियुन्न योगियै पडियुन्न वानि
१२३०
मुनि कुमारुनि जगन्मोहनाकारु । गनु गोंनि बाणंबु गनुगोंनि वेंदरि
यन्नदीजलमु लेनप्पुडु तेंच्चि । कन्नुलु दुडिचि यंगमुलेल्ल दडिपि
"यक्कट! मुनिनाथ! यडरि नाशरमु। तेंक्कलि दाकि वधिचेंने निन्नु?
नी नदीजलमुल केल विच्चेंसि? ते निक नी पाप मेमिट गडतु?"
ननुचुंड दन कन्नुलल्लन विच्चि । ननु जूचि तनु जूचि ना भीति जूचि
"नी वेमि सेयुदु? नीकेल वगव? नी वेंव्वडवु नाकु निकृति गाविंप?
दैव योगंबुन धरणीश ! नाकु । नी विधि यय्ये; निकेल शोकिंप?

---

चन्द्र का उदय हो गया। (उस उदय से) वनधि (समुद्र) के साथ मेरा शोक-वनधि भी उमड़ पड़ा। चन्द्र के उदय होने पर, सरयू को पारकर, उस (नदी) में, उस तट पर मैंने खोजा। (वह) अपने हाथ के कलश को धरणि पर डालकर, अपने गाल को उस कलश के मस्तक से लगाकर, छाती (और) पीठ से न रुककर (अवाध गति से) निकलने वाली उरु (अधिक) रक्त-धाराओं से समस्त शरीर के लथपथ होने पर, खुली जटाओं (तथा) विशिख (वाण) की वेदनाओं के कारण मुरझाये मुख से वसुधा पर पड़ा हुआ था। शर के उपदेश वनकर प्रवेश करने से अन्तरंग का परिशीलनकर देह के सम्बन्धों का दमनकर, किसी कर्म में आसक्त न होकर, प्रयत्नपूर्वक इन्द्रिय की गतियों को रोककर, अन्तिमयोग को प्राप्तकर, अपने आपको भूलकर पड़े हुए योगी के समान पड़े हुए उस— ॥ १२३० ॥

—मुनिकुमार को, जगन्मोहनाकार को देखकर, वाण को देखकर, घवरा गया। उस नदी के जल को ही मैं ले आया, आँखें पोंछकर, सभी अंगों को भिगोकर कहने लगा—'हाय ! हे मुनिनाथ। अतिशयता से मेरे शर ने धोखे से लगकर तुम्हारा वध कर डाला है न ? इस नदी जल के लिए आप क्यों पधारे ? मैं अव इस पाप से कैसे मुक्त होऊँ ? ' ऐसे मेरे कहने पर, अपनी आँखों को धीरे से खोलकर, मुझे देखकर, अपने

ने नेनुगनु बुद्धि नेसिति गानि । पूनि नायॅड गोपमुन नेय वीवु;
एनु ब्राह्मणुड गा; नॅलमि वैश्युनकु । भूनाथ! शूद्रकु बुट्टिन वाड;
नटुगान निदि ब्रह्महत्ययु गाटु । पादु पाप फलमु निन् ब्रापिंप लेदु;
१२४०

नरनाथ! तलककु ना चावु जूचि । यरिगि ना गुरुवुल कंतयु जॅप्पु
नीवु सॅप्पक मुन्न निज योगदृष्टि । भाविंचि चूचि येर्पड गांचिरेनि
गोपिंचि ननु गन्न गुरुवुलु विन्नु । शापिंप रघुकुलक्षयमु गागलदु
कावुन वारिकि गलशोदकमुलु । वेवेग गॉनिपोयि विनुपिंपु दीनि
भूपाल ! यी कॉंडपॉंत बश्चिमपु । गोपुन नॉक मर्रि कॉमरॉंदु चुंडु;
नावटवृक्ष कोटरमंदु रेयि । कावडि घटियिंचि कडु संतसमुन
गुरुतुगा नेनु ना गुरुल नंदुंचि । यरसि पोषण सेय नंदुन्नवारु;
करमॉप्प गुरुवुल ग्रक्कुन डिंचि । परिताप मार्पुमु भयपडकीवु
मनुजेश ! यी यस्त्रमरणंबु नाकु । ननुचित; मी बाण मल्लन बॅरुकु
मी शरवेदन केनोर्वजाल । ना शरीरमुन ब्राणमु लुंड विक १२५०

को देखकर, मेरी भीति को देखकर (कहा)—'तुम क्या कर सकोगे ? तुम्हें दुख क्यों करना चाहिए ? तुम कौन होते हो, मेरा प्रवंचन करने वाले ? हे धरणीश ! दैवयोग के कारण मेरी ऐसी गति हुई है। अब शोक क्यों करें ? मुझे हाथी समझकर (बाण) चलाया पर चाहकर, क्रोध से तो नहीं चलाया न ! मैं ब्राह्मण नहीं हूँ। हे भूनाथ ! मैं वैश्य और शूद्रा को उत्पन्न हुआ हूँ। ऐसा होने से यह ब्रह्महत्या नहीं है। अधिक पापफल तुम्हें प्राप्त नहीं हुआ है'। ॥ १२४० ॥

—हे नरनाथ ! मेरी मृत्यु को देखकर व्याकुल मत होओ। जाकर मेरे गुरुओं को सब कुछ बताओ। तुम्हारे कहने से पहले यदि वे अपनी योगदृष्टि से सब कुछ सोच-समझकर देख (जान) लें, तो क्रुद्ध होकर, मुझे जन्म देनेवाले गुरु तुम्हें शाप देंगे तो रघुकुल का क्षय (नाश) हो जायेगा। अतः शीघ्र ही कलश का उदक उन्हें ले जाकर दो और यह (समाचार) वता दो। हे भूपाल ! उस पर्वत के निकट पश्चिम की ओर एक बड़ (का पेड़) शोभित है। उस वटवृक्ष के कोटर में, रात के समय कावड़ रखकर, प्रसन्नता से, उसे चिह्न मानकर, अपने गुरुओं को उसमें रखकर, देखभालकर, पोषण कर रहा हूँ। वे वहीं हैं। अधिक शोभा से गुरुओं को झट से उतार कर परिताप को कम करो। भय मत खाओ। हे मनुजेश ! यह अस्त्रमरण (अस्त्र के शरीर में रहते मृत्यु) मेरे लिए अनुचित है। (अतः) वाण को धीरे से निकाल दो।

ननवुडु नेनप्पुडल्लन जेरि । घनमैन शोकाग्नि गालुचु गदिसि
यम्मु वेरुक बूनि यट्टु मुट्ट वेरचि । क्रम्मर दैगुवमै गडगि कंपिंचि
पनुगोनु वगलतो बाणंबु वेरुक । मुनिकुमारुडु प्राणमुल् वासे; नंत
गलगुचु नेनु ना कलशंबुतोड ।जलमुलु गोनि तदाश्रमभूमि करिगि
यति वृद्धुलै यंधुलै तारनन्य । गतिकुलै निज सुतागमन मुल्लमुल
नेंडपक कोरुचु नेरकलु विरिगि । पडियुन्न पक्षुल पगिदि नट्लुन्न
घन पुण्युलगु वारि गनुगोनि चेर । जनुदेंचु नाकालि चप्पुडालिंचि
"यो पुत्र! यिट्टु तडवुंडुदुवय्य ! । 'मा पट्टि राडेल मसलेनो' यनुचु
दलकुचुंडितिमि मी तल्लियु नेनु । निलुतुवेयोक चोट नी वितदडवु
तनय! नी वेवकड दडसितिवय्य! । कनु गोनगा माकु गन्नुलुनीव
१२६०

यति वृद्धुलगु माकु नाधारमीव । गति लेनि माकु सद्गतियुनु नीवु,
यदि येल पलुक? वेमटिमि निन्नु? ।नुदकमुल् देम्मंटि मो कुमारकुड!"
यनि पल्कु मुनिपल्कु लंतरंगमुन । वेनगोनु शोकंबु भीतियु बेनुप
जेट्टेक्कि कावडि शीघ्रंब डिंचि । यट्टिट्टु वडकुचु नति दीन वृत्ति

---

इस शर की वेदना को मै सह नहीं सकता । अब मेरे शरीर में प्राण नहीं रहेंगे । ॥ १२५० ॥

ऐसा कहने पर मैने तब धीरे से निकट जाकर, अधिक शोकाग्नि से तप्त होते हुए, पास जाकर, शर को निकालना चाहा, उधर उसे छूने से डरकर, फिर साहस के साथ प्रयत्न कर, काँपकर, बढ़ते हुए दुख से, बाण को खीच निकालते ही मुनिकुमार के प्राण निकल गये । तब व्याकुल होते हुए मैं उस कलश के साथ जल लेकर, उस आश्रमभूमि (प्रदेश) में जाकर, अतिवृद्ध हो, अंधे हो, किसी अन्य की गति (आधार) के बिना, मन में अपने पुत्र के आगमन को चाहते हुए, पर कटे हुए पक्षियों के समान पड़े हुए महान्‌पुण्यात्मा-स्वरूप उन्हें देखा । निकट आनेवाले मेरे पैरों की आहट को सुनकर (उन्होंने कहा)—'हे पुत्र ! इस प्रकार (कहीं) देरी कर देते हो ? तुम्हारी माता और मैं यह सोचकर व्याकुल हो रहे थे कि हमारा पुत्र अभी तक नहीं आया, कहाँ देरी कर रहा है । इतनी देर तक एक स्थान पर रुका जाता है ? हे पुत्र ! तुमने कहाँ देरी कर दी ? (विचार कर) देखने पर तुम्हीं हमारी आँखे हो । ॥ १२६० ॥

—अतिवृद्ध (बने) हमारे लिए तुम्हीं तो आधार हो । गतिहीन हमारे लिए तुम्हीं तो सद्गति हो । यह (क्या) बोलते क्यों नहीं ? तुम्हें कहा ही क्या है ? हे कुमार ! (केवल) जल लाने के लिए कहा

जॆप्पॆद ननि वच्चि चॆप्पराकुंडि । चॆप्पकपोदनि चॆप्प नूहिंचि
चलियिंचि गद्गदस्वरमुन वॆडलु । पलुकुलु दडबाटु पडग निट्लंटि;
"दापसोत्तम ! येनु दशरथमेदि । नीपालकुड गानि नी पट्टि गानु
नीचकर्मुलु विन्न निंदिंचुनट्टि । नीच कर्ममु नाकु नेडु सिद्धिंचॆ;
ने युगंबुल यंदु नॆव्वडेनियुनु । जेयनि पापंबु सेसि मी कडकु
वच्चिति; नेमनि वाक्रुव्वनेर्तु? ।दॆच्चॆ नन् दैवमी तॆंपु सेयुटकु; १२७०
सरयुवु पॊंत निशावेळ वेट । दिरुगुचु मृगमुलेतॆंचु चक्कटिकि
वीनुल दृष्टिंचि वॆस शब्दवेधु । लैन बाणमु लेसि यंदंद चंप
नीरुकंदुवनुंडि नी कुमारुंडु । नीरु मुंपग गुंभनिनदमालिंचि
येनुगन् तलपुन नेसिति; नॆरुग । नानति नाकेमि यनघ! मी तनयु
प्राणमुल् गॊनियॆ ना पटु बाण"मनिन । ब्राणमुल् जल्लन बडि मूर्छ वोयॆ
ना मुनि; पत्नियु 'हा पुत्त्र'! यनुचु । भूमि पै बडि रित्त बॊंदि यट्लुन्न
नप्पुडे नडलुचु नल्लन दॆलुप । दॆप्पिरि वारु ना दॆस मोमु लॊत्ति

---

है'। ऐसा बोलनेवाले मुनि की बातें (मेरे) अन्तरंग में उलझे शोक और भीति को बढ़ा रहे थे। (तब) पेड़ पर चढ़कर शीघ्र काँवड़ को उतारकर, थर-थर काँपते हुए, अति दीन वृत्ति से कह देने का विचार कर (भी) न कह सका, कहे बिना नहीं होगा यह सोच, कह देने का विचार कर, विचलित हो, गद्गद स्वर से निकलनेवाली बातों के लड़खड़ाने पर इस प्रकार बोला—'हे तापसोत्तम ! मैं राजा दशरथ हूँ, किन्तु आपका पुत्र नहीं। नीचकर्मा (भी) सुनें तो निन्दा करें, (ऐसा) नीचकर्म मुझे प्राप्त हुआ है। किसी भी युग में किसी ने (ऐसा) पाप नहीं किया होगा, ऐसा पाप करके, आपके पास आया हूँ। कैसे बोल सकूँ? दैव यह (दुः) साहस करने के लिए मुझे (यहाँ) लाया है। ॥ १२७० ॥

सरयू के पास रात्रि के समय मृगया में घूमते हुए, मृगों के आनेवाले घाट (के पास), कानों से देख (सुन) कर, शीघ्र शब्दबेधी बाण चलाकर जहाँ-तहाँ मार डालता रहा। जल के स्थान पर तुम्हारे पुत्र के (कलश को) पानी में डुबोने पर, कुम्भ (घड़े) के निनद (ध्वनि) को सुनकर, हाथी समझकर (बाण) चलाया। जानता नहीं था। हे अनघ ! (अब) मुझे क्या आदेश है ? उस पटुबाण ने तुम्हारे पुत्र के प्राण लिये हैं'। (ऐसा) कहने पर, प्राणों के ठंडे हो जाने पर, वह मुनि मूच्छित हो गया। (उनकी) पत्नी 'हा पुत्र !' कहते हुए भूमि पर गिर कर मानों शून्य को प्राप्त (निश्चेष्ट) हो गई। तब मैंने डरते (-डरते) बताया। (तब) उन्होंने मेरी

"येलय्य! दशरथ! येल शोकाग्नि। गाल मा तनयु देक्कलि दाचितीवु?
अडवुल दपसुलै यंधुलै युन्न। वड्डुगुल जंपि पापमु गट्टुकोंटि
वडरि नी दगु वाण मदरंट गोन्न। वडुनप्पुडेगनि पलिकेनो कोडुकु
१२८०
पायनि वेदन ब्राणमुल् विडिचि। पोयेनो? विडुवक पोरलुचुन्नाडो?
मृतिकैन नोंडु निमित्तंबु लेदे? यतिसुतुंडट वाणमट चंप विधियें!
पुडमि वानप्रस्थु वोलियिंचेनेनि। जेंडु निंद्रुडैननु; जेडडे भूविभुडु?
अवनीश! मा पुत्रु नज्ञान बुद्धि। दविलि येसिति गान दगदु मा
कलुग;
मा कुर्र जूडक ममु गोनि कालु। शोकाग्नु लारवु; चूपवे वानि;"
ननि यनि शोकिंचु नत्तपोधनुल। गोनि पोयि 'वीडे मी कोंडु' कनुटयुनु
"वेडि दयोदार विमल मानसुडु?। वेडि तपोधन विपुल पुण्युंडु?
वेडि सुधीजन विनुत वर्तनुडु?। वेडि निरंतर वेदतत्परुडु?"
ननुचु जेतुलु साचि यंदंद तडवि। तनयुनिपै वडि तल्लि शोकिंचि
तोंडल पै नुनिचि नेत्तुट दोगियुन्न। जडललो दख जेर्चि संताप मंदि
१२९०

ओर मुँह करके मेरी निन्दा की। 'क्यों जी! दशरथ! तुमने हमको शोकाग्नि में जलाने के लिए हमारे पुत्र को धोखे से (क्यों) छिपाया है? जंगलों मे तपसी हो, अंधे बने ब्रह्मचारियों अथवा निस्सहायों का वध करके पाप कमा लिया है। अतिशयता से तुम्हारे वाण के जोर से लगकर गिरते समय मेरे पुत्र ने क्या कहा? ॥ १२८० ॥

अधिक वेदना से प्राण निकल गये। (अथवा) (प्राणों के) न निकलने से लोट रहा है? मरण के लिए भी दूसरा कोई कारण नहीं होना चाहिए? है यति का सुत, रहा वाण, ऐसा मरना भी कोई विधि है! इस पृथ्वी (लोक) में वानप्रस्थी (आश्रम में जीवन यापन करनेवाले) का वध करे, तो इन्द्र भी नष्ट हो जायेगा। (तब) भूविभु का नाश नहीं होगा? हे अवनीश! हमारे पुत्र पर अज्ञान बुद्धि के कारण (वाण) चलाया इसलिए हमें रुष्ट नहीं होना चाहिए। अपने पुत्र को देखे विना हमें जला देनेवाली शोकाग्नियाँ नहीं बुझेंगी। दिखाओ न उसे'। ऐसा कहकर शोक करनेवाले उन तपोधनियों को पास ले जाकर कहा कि यही आपका पुत्र है। 'कहाँ है वह दया-उदर-विमल-मनवाला? कहाँ है वह तपोधन-विपुल पुण्यवाला? कहाँ है वह सुधीजनों से विनुत (प्रशंसित) वर्तन (आचरण)वाला? कहाँ है वह निरन्तर वेद (पाठ में) तत्पर?'

"यो विमलात्मक! यो यज्ञदत्त! । यो विश्रुताचार! यो धर्मनिरत!
येंदु मा तोड नी विट्टु सेंप्पि कानि । येंदुनु बोवु; नी विदि येमि नेडु?
नाकलोकमुन कुन्नति बोवुचुंडि । नाकेल चेंप्पवु ना वंशतिलक!
कडव जेसिति; बापकर्मुरालैति । नडुरेयि निन्नेल नदिकि बोम्मंटि?
नेच्चिन गुरु भक्ति नेंल्ल लोकमुल । डाच्चिन कोडुकु नाऽडि जंपुकोंटि;
नाकेटि तप मिंक? नाकु नी तोडि । लोकंबे गतियगु लोकैकविनुत!
येक्कडि प्राणंबु? लेक्कडि बाण? । मेक्कडि दशरथुं? डेक्कडि नीवु?
इन्नियु नोंड गूर्प निट्टु नेर्पु गलिगि । निन्नु द्रेक्कोनियेने नी कर्मफलमु?"
अनि तल्लि शोकिंप, नम्मुनीश्वरुडु । तनयुनि पै बडि तद्दयु वगच्चि
"नीवु नाकड कति निष्ठतो वच्चि । कार्वितु प्रीति सत्कारमुल् दोल्लि;
१३००
येनु नीकड किप्पु डेतेंचियुंड । ने नेंय्यमुलु सेय; विट्टु नीकु दगुने?
कोंडुक! नी निर्मलगुण कलापमुलु । वेंडलेने यी बाण विवरंबुनंदु?
नेंव्वनि जदिवितु निंक वेदमुलु! । नेंव्वनि जदिवितु निंक शास्त्रमुलु?

(ऐसा) कहते हुए हाथ फैलाकर, जहाँ-तहाँ टटोलकर, पुत्र पर गिरकर माता शोक करने लगी। जांघों पर (उसे) रखकर, रक्त से सनी जटाओं में सिर रखकर सन्तप्त हो (कहा) ॥१२९०॥

'हे विमलात्मक! हे यज्ञदत्त! हे विश्रुत (प्रसिद्ध) आचरणवाले! हे धर्मनिरत! हमसे कहे बिना कभी, कहीं भी नहीं जाते थे। तुमने आज यह क्या किया? नाकलोक (स्वर्ग) को उन्नति पर जाते हुए मुझसे क्यों नहीं बताया। हे मेरे वंशतिलक! (तुम्हें नदी) भेजकर पापकर्मा बन गई हूँ। आधीरात को तुमसे नदी (के पास) जाने को क्यों कहा? अधिक गुरुभक्ति के कारण समस्त लोकों को व्यर्थ (प्रमाणित) करनेवाले पुत्र को योंहीं मैंने मार डाला। अब मुझे तप क्यों? हे लोकैक विनुत! मुझे तुम्हारे साथ लोक (मरण) ही गति है। कहाँ के प्राण? कहाँ का बाण? कहाँ का दशरथ? कहाँ के तुम? हाय, इन सबका संयोग करने की निपुणता से युक्त तुम्हारे कर्मफल ने तुम्हें मार डाला है न?' (ऐसा) कहकर माता के शोक करने पर, उस मुनीश्वर ने पुत्र पर गिरकर अधिक दुखी होकर, कहा—'पहले तुम ही मेरे पास अतिनिष्ठा से आकर प्रीति से सत्कार (सेवाएँ) करते थे। ॥१३००॥

मैं (स्वयं) तुम्हारे पास आया हुआ हूँ, (तब भी) किसी प्रकार के स्नेह (-पूर्ण कार्य) नहीं करते हो। (क्या) यह तुम्हारे लिए उचित है? हे पुत्र! इस बाण के विवर (बिल) से तुम्हारा निर्मल-गुण-कलाप

नेव्वनि विनिर्पितु निक धर्ममुलु । नेव्वनि केरिगितु निक गाव्यमुलु?
फल मूल जलमुलु परगंग देच्चि । यलयकुंडग नेव्वररसि पेट्टेदरु?
दीर्घायुवनि निन्नु दीविंतु गानि । निर्घातपटु वाण निहृति वल्किततिने?
जमुनैन बुत्त्र भिक्षमु वेडुकोनेद । गोमर! नन्नचटिकि गोनि पो गदय्य!
पनिवडि येंदुनु वरलोकविधुलु । दनयु लोनर्तुरु तल्लिदंड्रुलकु
बरिपाटि दप्पिंचि परलोक विधुलु । मर्रलिचि विधि नीकु ममु जेय
वनिचे

नी कल दिनमुल निष्ठ वेंपार । जेकोनि मम्मु रक्षिचिति वीवु १३१०
नी यट्टि कोडुकुनु निजमुगा वूनि । ये युगंबुल गंदु मेर्मिक ननघ!
दुरितदूरुडवु; बंधुरतपोनिधिवि । गुरुभक्तुडवु नीवु, गुरुभक्तियुतुलु
बरलोकपरु लार्यवरुलु धर्मैक । परुलुनु निजदारपरु लात्मपरुलु
नन्नदानादि महादान परुलु । गन्न लोकंबुलु गनुमु नी" वनुचु
गरमोप्प नग्नि संस्करादिविधुलु । दरमिडि चेसिरि तम तनूजुनकु

(समूह) निकल गया (क्या) ? अव किसे वेद पढ़ाऊँगा ? अव किसे शास्त्र पढ़ाऊंगा ? अव किसे धर्म (की वातें) सुनाऊँगा ? अव किसे काव्य समझाऊँगा ? शोभा से फल-मूल-जल (आदि) लाकर, (हमें) थकावट हुए विना, (आवश्यकता) पहचानकर कौन खिलायेगा ? मैंने तुम्हें दीर्घायु का आशीर्वाद दिया था । निर्घात (वज्रसम)-पटु (शक्तिशाली) वाण-निहृति की वात कव कही थी ? यमराज से भी पुत्रभिक्षा माँग लूंगा । हे पुत्र ! मुझे वहाँ ले जाओ न ! जहाँ कहीं भी हो, माता-पिता के परलोक-कर्म (उत्तरक्रियाएँ) तो पुत्र ही करते हैं । इस क्रम का भंगकर विधि ने तुम्हारा परलोककर्म करने के लिए हमें भेजा । जव तक तुम (जीवित) रहे, तव तक अधिक निष्ठायुक्त हो तुमने हमारी रक्षा की थी । ।।१३१०।।

—हे अनघ ! तुम जैसे पुत्र को चाहकर भी हम (आगे) किस युग में जन्म दे सकेंगे ? तुम दुरित (पाप)-दूर हो, वन्धुर (अधिक)-तपोनिधि हो, तुम गुरुभक्त हो । (अतः) गुरुभक्तियुक्त, परलोकपर, (परमार्थी), आर्यवर, धर्मैकपर (केवल धर्म परायण), निजदारापर, (अव्यभिचारी), आत्मापर (आत्मतत्व के चिन्तन में परायण), अन्नदान आदि महादानों में निरत रहनेवाले (आदि सव) जिन लोकों को प्राप्त करते हैं, तुम उन लोकों को प्राप्त करो ।' (ऐसा) कहते हुए अधिक समुचित रूपसे अपने पुत्र का अग्नि संस्कार आदि विधियाँ क्रम से सम्पन्न कीं । तव वह अमर होकर, आकाशवीथि में अमर विमान में से यों वोला—

नमरुडै यतडंत नाकाश वीथि । नमर विमानंबुनंदुंडि पलिकै
"नो गुरुलार! ये नुत्तमलोक । भोगभाग्युडनैति; बुण्युड नैति
गरमर्थि मिमु गोल्चु कतमुन; नादु। मरणंबुनकु मीरु मरुगकुंडिक;
नेकाल मे त्रोव नेदि गावलयु । ना काल मात्रोव नदि गाक पोव;
दय्येंडु कार्यबु लगुगाक मान । वय्य! मीरितनि पै नलुगकु" डनुचु
१३२०

ननिमिषपुरि केगें नत; डंत वारु । दनयुनि पै गूर्मि दरियिंप लेक
"पोयेद मे मिदे पुत्त्र शोकमुन । मा यट्ल नीवुनु मरणंबु नोंदु"
मनि घोरमगु शाप मलिगि नाकिच्चि।तनुवुलु विडिचिरत्तपसु; लच्चोट
नग्निसमानुलका पुण्यधनुल । कग्नि संस्कारादुलट नेनु जेसि
चेकोंन्न वगल वच्चिति बुरंबुनकु । ना कर्मफल मिदे यासन्नमय्ये १३२५

### दशरथ निर्याणमु

धीरत सेडि बुद्धि दिरुगुडु वडियें: । नोरेंड जोच्चें; गन्नुलु गानवय्यें;
बलुकुलु विनरावु; प्राणंबु लिक । निलुववी योंडलिलो, निलुवंगलेनु;

---

'हे गुरुजनो ! मैं उत्तम लोकों के भोगों का भागी बन गया हूँ। अधिक प्रेम से आपकी सेवा करने के कारण, पुण्य (वान्) बन गया हूँ। मेरे मरण के कारण अब आप दुखी मत होइए। जिस काल में जिस मार्ग से जो होना है, वह उस काल में, उस मार्ग से होकर रहेगा। होनेवाले कार्य होकर रहेंगे, टलेंगे नहीं। आप इस पर क्रोध मत कीजिए'। (ऐसा) कहते हुए— ॥ १३२० ॥

—वह अनिमिष (देवता)-पुरी को गया। तब वे पुत्र पर के प्रेम को पार न कर सक, बोले—'यह हम अभी पुत्रशोक के कारण (मर) जायेंगे। हमारे समान तुम भी (पुत्रशोक के कारण) मरण को प्राप्त करो'। क्रुद्ध होकर, ऐसा घोर शाप मुझे देकर, उन तपस्वियों ने शरीर छोड़ दिये। वहीं अग्नि-सम उन पुण्यधनियों का, तब अग्नि संस्कार आदि करके, मैं अधिक दुख से पुर को लौट (आया)। यह देखो, मेरा कर्मफल आसन्न (निकट आया) हुआ है। ॥ १३२५ ॥

### दशरथ का निर्वाण (स्वर्गवास)

—धैर्यभ्रष्ट होने से, बुद्धि भ्रमित हो रही है। कंठ सूखा जा रहा है, आँखें (कुछ) देख नहीं पा रही हैं। (दूसरों की) बातें सुनाई नहीं पड़ रही हैं। अब इस शरीर में प्राण नहीं रुके रहेंगे। (अब) खड़ा नहीं रह सकता।

नापालि कल्पद्रु ना धीसमुद्रु । ना पराक्रमरुद्रु ना गुणोन्निद्रु
ना भाग्यपदभद्रु ना रामभद्रु । शोभनगुणमुद्रु जूड लेनैति
नी रात्रि तो गूड नेडु नाळ्ळय्ये । श्रीरामु वासि ना जीव मेट्लुंडु?"
१३३०

ननि प्रलापिंचुचु 'हा राम! राम!' यनुचु नंतने मृतुंडय्ये ना राजु,
"वनटल डस्सि भूवरुडु निद्रिंचें" । ननि तानु निद्रिंचें नंत गौसल्य,
परिकिंप नंत प्रभातमौटयुनु । गरमर्थि वंदि मागधुलु गीतिंप
दौरकौनि मंगळतूर्यमुल् म्रोय । बुरि नेल्लरु नियोगमुलवारु वच्चि
धरणीश दर्शनोत्कंठुलैयुंड । "निरवौप्प नेडेल यिन्नाळ्ळ रीति
दौर मेलुकौन" डंचु दौरकौन्न चिंत । वरिचारिकुलु वच्चि पति सेज्ज
डासि

"धरणीशुडुन्न चंदमु वोल" दनुचु । नुरुभयंबुनु वौंदि यूरुपुलरसि
यडुगुलु जेतुलु नंटंटि चूचि । यौंडल प्राणमुलु लेकुनिकि भाविंचि
यंदरु वेलुच महारोदनंबु । लंदंद सेय दिग्गन मेलुकांचि
यदरि कौसल्ययु ना सुमित्रयुनु । बेदरि यंदर जूचि पृथिवीशु जूचि
१३४०

मेरे लिए कल्पद्रम, उस धीसमुद्र (बुद्धिमान), उस पराक्रम-रुद्र, उस गुणोन्निद्र (गुणवान्), उस भाग्यपद-भद्र, उस रामभद्र, शोभन-गुणसमुद्र को मैं देख नहीं पाया। आज रात के साथ सात दिन हो गये हैं। श्रीराम को छोड़कर मेरे प्राण कैसे रहेंगे? ॥१३३०॥

ऐसा प्रलाप करते हुये 'हा राम! राम!' कहते हुये उतने में ही वह राजा मृत हो गये। 'शोक से थककर भूवर सो गये हैं' यह सोचकर तव कौसल्या सो गई। इतने में प्रभात हो गया। (होते ही) बंदी (तथा) मागध वड़े प्रेम से स्तुति (पाठ) करने लगे। मंगल तूर्य (वाद्य) वजने लगे। नगर के समस्त नियोगवाले (जिनको कोई काम सौंपा गया हो) आकर, धरणीश के दर्शन की उत्कंठा से थे। 'शोभा से आज प्रतिदिन की तरह राजा जागे क्यों नहीं हैं?' ऐसा सोचते हुए, चिन्ता के भार से, परिचारिकाएँ आकर, पति (राजा) की शय्या के निकट जाकर, 'धरणीश के (सोये) रहने का ढंग उचित नहीं है' कहकर, अधिक भीत हुए (और) साँसों की परीक्षाकर, पैर (और) हाथ छू—छूकर देखा (और) सोच लिया कि शरीर में प्राण नहीं हैं। (तव) सभी जहाँ-तहाँ अधिक महारोदन करने लगे। (तव) झट जागकर, भीत होकर कौसल्या (और) सुमित्रा ने घवड़ाकर सवको देख, राजा को देख ॥ १३४० ॥

'हा! ' यनि यॆलुगॆत्ति "हा प्राणनाथ! । पोयितॆ दशरथभूनाथ!" यनुचु
विलपिंप गैकेयि विनि राग जूचि । पलुमारु नापैपै बडि मोदुकॊनुचु
"गैक! नीकोर्कुलु गडमुट्टॆ नेडु; । कैकेयि! कलचितॆ काकुत्स्थकुलमु?
'नडवुल पालुग' म्मनि रामु द्रोचि । सडि कोर्चि दशरथेश्वरु जंपुकॊटि
नॆलकॊनि यिटमीद नीवु नीसुतुडु । निलयॆल्ल गैकॊनि यॆलमि भोगिंपु"
डनुचु ना कौसल्य यादिगा सतुलु । तनु बेरुकॊनि येड्व दलवांचिकॊनुचु
नलि दूलि चनुदॆंचि नाथु पै व्रालि । पलु दॆरंगुल गैक पलविंचुचुंडॆ
ना समयंबुन नडलु दीपिंप । गौसल्य दशरथु गनुविच्चि चूचि
"धरणीश! नी यट्टि धर्मानुरूप । चरितुन की चावु समकूर दगुनॆ?
मोसपोयिति निन्नु मुदलिंप लेक; । नीसत्य संपद निन्निंत सेसॆ १३५०

गड्डुगष्टमति यैन कैकेयि गडगि । यडविकि रामु बोनडचिन वगपु
परिकिंचि नीकेनु बरिचर्य सेसि । तरियिंप जूचिति, दैवमीदय्यॆ;
नीयिच्च नोकुंड नी पंपु सेसि । पोयि सत्कीर्तुलु वॊंदॆ राघवुडु

---

'हाय' कह, ऊँचे स्वर से 'हा प्राणनाथ! हे दशरथ भूनाथ! (हमें छोड़) चले गये क्या?' कहते हुए विलाप करने लगीं। (यह) सुनकर, कैकेयी के आने पर, बार-बार उसपर गिरकर, (सिर) पीटते हुए कहा—'हे कैकेयी! आज तुम्हारी इच्छाएँ पूरी हुई। कैकेयी! काकुत्स्थकुल में ऊधम मचा दिया न (नाश कर दिया न)! 'जंगलों में चला जा' कहकर राम को ढकेलकर, अवहेला को सह, दशरथेश्वर को मार डाला। शोभा से अब आगे तुम और तुम्हारा पुत्र समस्त पृथ्वी को ग्रहणकर प्रेम से भोग करो'। (ऐसा) कहते हुए कौसल्या आदि, उन सतियों के अपना सम्बोधन कर रोने पर, सिर झुका लेते हुए, लड़खड़ाते हुए आकर नाथ पर गिरकर कैकेयी अनेक प्रकार से विलाप करती रही। उस समय नीति के दीप्त होने पर, कौसल्या ने आँख खोलकर दशरथ को देख कहा—'हे धरणीश! तुम जैसे धर्मानुरूप चरित्रवाले को ऐसी मौत होनी चाहिए? तुम्हें ललकार न सक (रोक न सक), धोखा खा गई। तुम्हारी सत्य-सम्पदा (निष्ठा) ने तुम्हारा यह हाल कर दिया। ॥ १३५० ॥

अत्यन्त क्रूर (दुष्ट) बुद्धिवाली कैकेयी ने सप्रयत्न रामको जंगल भेजा। (उस) दुखको देखकर-मैंने सोचा, तुम्हारी परिचर्या (सेवा) करके तर जाऊँ। भगवान् ने न चाहा। तुम्हारी इच्छा का उल्लंघन करके, तुम्हारे आदेश (की पूर्ति)कर, (जंगल) जाकर, राघन ने सत्कीर्ति पाई। स्थिर सत्य का तुम पालन करके, दृढ़ता से तुमने निर्लिप (देवता)-सम्पदा

नेलकोन्न सत्यंबु नीवु वाटिंचि । बलिसि निर्लिप संपदलु गैकोंटि;
धरणीश ! नाकु नुत्तमुडैन निन्नु । बरुसंबु लाडिन पापंबु दक्कें"
ननि चाल पलविप ना सुमित्रादि । वनितलु नेलुगेत्ति वापोवुचुंडि
रंतंत नी वार्त लंतट म्रोसें । गांतल येड्पु लाकासमेल्ल निंडें
नंत सूर्योदयंबय्यें; नौटयुनु । नेंतयु भयमुतो हितुलु बांधवुलु
जेरुवनृपुलु वसिष्ठादि मुनुलु । धारुणीसुरुलु ब्रधानुलु वच्चि
भूरिशोकंबुन बोंगुल वसिष्ठु । डारुढमति मंत्रुलनुमति सेय १३६०

दडयक दशरथ धरणीशु मेनु । गडकतो दैलपक्वंबु सेयिंचि
चेलुवैन मणिमय सिंहासनमुन । गोलुवुन्न तेरगुन गूर्चुंड वेट्टि
मंत्रुल सकल सामंतुल राज । तंत्रज्ञुलनु गूर्चि तगवोप्प वलिकें;
"नी राजु साम्राज्य मेल्ल वालिंचि ।स्वाराजु नगरिकि जनियें नेडकट!
यितनि पूनिकि दीर्प निंतियु दानु । हितमति मरि रामु डेगें गानलकु
भरतुंडु दम माम पट्टणंबुनकु । नरिगें शत्रुघ्न सहायुडै मुन्ने
मनमु रामुनि विल्व मगुडि राडतडु। तन पून्कि दीर्पक धर्मवर्तनुडु;
१३६७

---

(स्वर्गसुख) को ग्रहण किया । हे धरणीश ! तुम जैसे उत्तम (व्यक्ति) को परुष (वचन) सुनाने का पाप मुझे मिला' । (ऐसा) कहकर, अधिक विलापकर, सुमित्रा आदि, वे वनिताएँ ऊँचे स्वर में रोती रहीं । धीरे-धीरे यह समाचार सब जगह फैल गया । कान्ताओं का रोदन समस्त आकाश में भर गया । तब सूर्योदय हो गया । (सूर्योदय) होने पर, अधिक भय से हितू, बान्धव, निकट के नृप, वसिष्ठ आदि मुनि, धारुणीसुर (ब्राह्मण), प्रधान (मन्त्री) आकर, भूरिशोक से व्याकुल हुए । आरूढ़मतिवाले वसिष्ठ ने मन्त्रियों के अनुमति देनेपर— ।। १३६० ।।

—देर न करके, दशरथ धरणीश के शरीर को अविलम्ब तैलपक्व कराकर, ऐसा विठाया मानों शोभायमान मणिमयसिंहासन पर दरबार में विराजमान् हों । (विठाकर) मन्त्री, सकल सामन्त (राजा), राजतन्त्रज्ञों को जुटाकर, समुचित रूपसे बोले—'हाय, यह राजा समस्त साम्राज्य का पालनकर आज स्वाराजा (इन्द्र) की नगरी को गये । इनके वचन का पालन करने के लिए स्त्री के साथ हितमति वाले राम काननों में गये । इससे पूर्व ही शत्रुघ्न के साथ भरत अपने मामा के नगर गये । हम राम को बुलायें तो वह धर्म-वर्तन (आचरण) वाला अपनी प्रतिज्ञा पूरी किये विना नही आयेगा । ।। १३६७ ।।

### भरतुनि बिलिपिंचुट

कावुन भरतु वेगमे पिलुपिंप । गावलयुनु राच-कार्यमुल् दीर्प,
राजु लेकुन्न बुरंबु राष्ट्रंबु । राजिल्ल; देल्ल वर्णंबुलु गलयु;
दंडनीति-क्रियल् दान-धर्ममुलु । मेंडोडि चेंडिपोवु; मितुरु रिपुलु १३७०
जारुलु जोरुलु संदडिंपुदुरु । कोरि नोंतुरु साधुकोटि दुर्जनुलु
दोरलु सामंतुलु दुर्गाधिपतुलु । नरि यप्पनमु लीय' रनि निश्चयिंचि
यलघुमानसुडु जयंतुडुमोदलु । नलुवुरु मंत्रुल नयमोप्प बिलिचि
"पलुवन्ने चीरलाभरणमुल् गोनुचु । बोलुचु गिरिव्रजपुरिकि मीरेगि
यी वार्त लातनि केमियु देलुप । 'कावसिष्ठुंडु रम्मने मि'म्मटंचु
गडुवेग भरतु नक्कड नुंडनीक । तोडि तेंडु, पों" डन दोरंपु गडक
वारलु हरुल दुवाळिगा नेक्कि । सारे नानापुरजनपदंबुलुनु
नदमुलु नदुलु गाननमुलु गिरुलु ।बोंदलु बेक्कुलु दाटि पोंदलिन धाटि
गरमु जेन्नोंदु केकय राजपुरिकि । नरिगि वारंत नेडव नाटि रात्रि
बलमेदि गोमय पंकमध्यमुन । दल विरिय बोसि तंड्रि गूलुटयु १३८०

### भरत को बुलाना

—अत: राजकाज सम्हालने के लिए शीघ्र ही भरत को बुलाना चाहिए। राजा न हो तो पुर (और) राष्ट्र विराजित (शोभित) नहीं होंगे। समस्त वर्णवाले (आपस में) मिल जायेंगे (वर्ण संकर होगा)। दण्डनीति के कार्य, दान-धर्म बहुत अधिक बिगड़ जायेंगे। रिपु (शत्रु) प्रवल हो जायेंगे। ॥१३७०॥

—जार-चोर (आदि) की वृद्धि होगी। दुर्जन स्वेच्छा से साधुकोटि को दुख देंगे। छोटे अधिकारी, सामन्त, दुर्गों के अधिपति, कर (और) उपहार नहीं देंगे'। ऐसा निश्चय कर अलघुमानस, जयन्त आदि चार मन्त्रियों को नयपूर्वक बुलाकर, (कहा)—'अनेक रंगों के चीर (वस्त्र), आभरण साथ लेते हुए, शोभित गिरिव्रजपुरी को आप (लोग) जाकर, ये समाचार उसे बिलकुल न बताकर, केवल यह कहकर कि 'उस वसिष्ठ ने आपको बुलाया है', अधिक शीघ्रता से, भरत को वहाँ रहने न देकर, साथ ले आइए, जाइए'। (ऐसा) कहने पर, अधिक उत्साह से वे (लोग) झट से घोड़ों पर सवार होकर, नानापुर, जनपद (ग्राम), नद, नदी, कानन, गिरि, झाड़ी (आदि) अनेक पार कर, अत्यन्त वेग से, अधिक शोभायमान केकयराज की पुरी को, सातवें दिन रात को गये। गोमय (गोबर) के पंक (कीचड़) के मध्य में, सिर के बाल खोलकर, पिता का गिरना, ॥१३८०॥

जलनिधि शून्यमै संपूर्ण चंद्रु । डिल गूलुटचु, वट्टपेनुंग गॊम्मु
विरुगुट मॊदलैन विषमंपु गललु । दरुचुगा गनि लेचि तद्‍यु भीति
दन यिष्ट सखुलतो दत्प्रकारंबु । विनुपिंचि वगलचे वेंतवडुचुन्न
भरतु सन्निधिकेगि प्रणतुलै निलिचि। करमर्थि दमचेति कानुक लिच्चि
"या वसिष्ठुडु गार्यमक्कड गलिगि । देव! निन्नट तोडि तॆम्मन्नवाडु
विच्चेयु" मनवुडु विनि दूत चेष्ट । लच्चुगा गनुगॊनि यतिभीति नॊंदि
तम माम कड केगि तत्प्रकारंबु । क्रममॊप्प दॆलिपि सत्कारमुल् वडसि
१३८७

भरतु डयोध्य ब्रवेशिंचुट

यत डंप गदलि रथारूढुडगुचु । जतुरंग बलमुलु सचिवु लेतेर
नतुलित चिंत नेडव नाडु वच्चि । यति रयंबुन नयोध्यापुरि सॊच्चि
पति लेनि सति,निशापति लेनि रात्रि। गति नॆंतयुनु भोग कळलकु बासि
१३९०

कन्नुल कापुरि कडु बाडु वारि । युन्न चंदमु गांचि युल्लंबु गलगि

—जलनिधि (समुद्र) का शून्य हो (सूख) कर, सम्पूर्णचन्द्र का धरती पर गिरना, भद्रगज के सींग(दांत)का टूट जाना आदि विषम स्वप्नों को, अक्सर देखकर, जागकर, (भरत-शत्रुघ्न) अधिक भीति से, अपने इष्टसखाओं को वह प्रकार (स्वप्नों का विधान) सुनाकर, दुख के कारण व्याकुल हो रहे थे। (इतने में अयोध्या से आए हुए मंत्री) भरत के समक्ष जाकर, प्रणत हो खड़े होकर, अधिक प्रेम से अपने हाथ के (साथ लाये) उपहार देकर, (कहा)—'हे देव, वहाँ (अयोध्या में) किसी कार्य के होने से उस वसिष्ठ ने तुमको वहाँ साथ ले आने को कहा है। पधारो'। ऐसा कहने पर, सुनकर, दूत के हावभाव को स्पष्ट देखकर, अतिभीत होकर, अपने मामा के पास जाकर, उस विधान को, क्रम से बताकर, सत्कार प्राप्तकर, ॥१३८७॥

भरत का अयोध्या में प्रवेश करना

—उनके भेजने (विदा करने) पर, निकलकर, रथारूढ़ होकर, चतुरंग बल (सेना तथा) सचिवों (मन्त्रियों) के आने पर, अतुलित चिन्ता से, सातवें दिन आकर, अतिशीघ्रता से अयोध्यापुरी में प्रवेश कर, (अयोध्या नगर) पतिहीना सती, निशापति (चन्द्र)-हीन रात्री के समान अत्यन्त भोगकलाओं से रहित हो, ॥ १३९० ॥

—वह नगरी आँखों को अधिक उजड़ीदीखी। उस विधान को देखकर मन

"यिदि येमि विधमोको? यी पट्टणंबु। दुदमुट्ट शून्यमै तोचुचुन्नदियु
बौरुलु ननु जूचि बाष्पमुल् दोरुग। दूरुचु दव्वुल दोलगि पोयेदरु
अंगळ्ळ सकल सामग्रि वस्तुवुलु। पोंगारवेटिकि बुरमुलो" ननुचु
नगरि वाकिट समुन्नति रथंबु डिगि। मोगि चेंडि तानु दम्मुडु शून्यमैन
यंतः पुरंबुन करुग गैकेयि। येंतयु ब्रियमु तो नेदुरुगा वच्चि
कवुगिलिंचुटयुनु गरमर्थि गैक। कविरळ भक्तितो नप्पुडु म्रोक्कि
यिच्चमै दम माम यिच्चिन तोडवु। लिच्चि वारल सेम मेर्पड जेप्पि
"येंतयु शून्यमैं यिदि येमि नगरु। वितयै युन्नदि विभवंबु लेडलि
रामलक्ष्मणुलकु राजवर्युनकु। सेममे?" यनवुडु जिंतिंचि कैक १४००
भरतुनि जूचि संभ्रममु रेट्टिप। दरहास वदनयै तगवेदि पलिकें
"दलकोनि तोल्लि मी तंड्रि ना कर्थि। वलनु मीऽग रेंडु वरमु लिच्चुटयु
'नोकटिकि भरतुनि नुर्वि येलिपु। मोकटिकि रघुरामु नुनुपु दुर्गमुल'
ननि वेड्डुटयु दंड्रि यानति बूनि। जनकजा लक्ष्मण सहितुडै-मुनुल
यनुवुन रघुरामु डडविकि बोव। दनयुनि नेड बासि धरणीशु डीलगें
नीसुन नीकुगा नी युपायंबु। सेसिति; राज्यंबु जेकोनु मिक;
ब्रजल बालिपु; संपदल गीलिपु। भुज शक्ति नेलुमु; बुद्धि नोंडनकु"
मनवुडु मूर्छिल्लि यल्लन देलिसि। घन कोप दृष्टि तो गैकेयि जूचि

में व्याकुल हो 'यह कैसा विधान है ? यह समस्त पट्टण शून्य लग रहा है। पुरजन मुझे देखकर, आँसुओं के बहते रहने पर, निन्दा करते हुए, दूर-दूर हटकर (कतराते हुए) जा रहे हैं। पुर के हाट वाजारों में समस्त सामग्रियाँ और वस्तुएँ शोभा क्यों नहीं देरही हैं !' ऐसा सोचते हुए, नगरी (महल) के सामने समुन्नति से रथ से उतरकर संरम्भ से हीन हो, भाई (शत्रुघ्न) के साथ,शून्य बने अन्त:पुर में गये। कैकेयी ने अत्यन्त प्रेम से अगवानी करने आकर, गले से लगा लिया। अब अधिक प्रेम से, अविरल भक्ति से कैकेयी को प्रणामकर, इच्छा से अपने मामा के दिये आभरण देकर, उनका कुशल समाचार अच्छी तरह कह सुनाकर, पूछा—'यह क्या नगर अत्यधिक शून्य होकर, वैभवहीन हो, आश्चर्य पैदाकर रहा है ? रामलक्ष्मण और राजश्रेष्ठ (दशरथ) कुशल ही हैं न ?' ऐसा कहनेपर चिन्तित होकर कैकेयी– ॥१४००॥

—भरत को देख, संभ्रम के दुगुना होने पर, दरहास (मंदहास) से युक्त वदन से (वह) झगडालू (स्त्री) बोली—'चाहकर, पूर्व में, तुम्हारे पिता ने मुझे बड़े प्रेम से, शोभा से दो वर दिये थे। 'एक के बदले भरत से उर्वी (पृथ्वी) पर शासन कराओ (और) दूसरे (वर) के लिए रघुराम को

"कैक! नातल्लिवै करुणकु वासि। यी कष्टवर्तनमेल कैकोंटि?
मुनि वेषमुन वनम्मुन रामुनुंडु। मनि पलक नेट्लु नोराडेने तल्लि?
१४१०

यरय निर्मल धर्मुलैन राघवुल। चरितंवु नीकु विचारिंप वलदे?
येनिक मार्तंड्रि केमनि वगतु? नेनु रामुनि मोंग वेमनि चूतु?
नेंत लोगुंदेनो यिच्चलो रामु? डेंत कोपिंचेनो येचि लक्ष्मणुडु?
येंत दूरेनो कान केगुचो सीत? यित केमय्येनो यिंति कौसल्य?
यंतः पुरांगनला सुमित्रयुनु। वंतचे नेमनि वगचुचुन्नारों?
वीरल कड केगि विलपिंप नाकु। नोरेदि? येट्लु मनोव्यथ दीर्तु?
निंक नीपुर मेल? यी भोगमेल? शंकिप कडवियै शरणंवु नाकु;
घन पापरति जेसि कडगि मी तल्लि। निनु नोक्क रक्कसुनिकि गन नोपु
गानि केकयराजु गन्न कूतुरवु। गानेर; वेमंदु गैक! नी तोड"
ननु माटलन्नियु नल्लन वोंचि। विनुचुन्न मंथर वेस जूचि सतुलु १४२०

दुर्गों (वनों) में भेजो', ऐसा मैंने विनति की। (तो) पिता के आदेश को मानकर, जनकजा (और) लक्ष्मण के साथ, मुनियों के ढंग से (की तरह) रघुराम वन को गया। पुत्र से विछुड़कर धरणीश मर गया। ईर्ष्यावश हो, तुम्हारे लिए (मैंने) यह उपाय किया है। अव राज्य को ग्रहण करो। प्रजा का पालन करो। सम्पत्ति प्राप्त करो। भुजशक्ति से शासन करो। (अपनी) वुद्धि से और (विपरीत वात) मत कहो'। ऐसा कहने पर (भरत ने) मूर्च्छित होकर, धीरे से होश में आकर, अत्यन्त क्रोध (भरी) दृष्टि से, कैकेयी को देखकर, कहा—'हे कैकेयी! मेरी माता होकर, करुणा से रहित होकर, यह कष्ट वर्तन (क्रूर आचरण) (तुमने) क्यों किया? मुनिवेप से राम को जंगल में रहने के लिए, कहने के लिए तुम्हारा मुँह कैसे खुल सका? ॥१४१०॥

—परिशीलन करने पर निर्मल धर्म (आचरण) वाले राघवों (रघुवंशियों) के चरित्र के वारे में तुम्हें विचारना नहीं चाहिए? अव मैं अपने पिता के वारे में कैसे दुखी होऊँ? राम के मुख को कैसे देखूँ? मन ही मन राम कितना व्याकुल हो गये होंगे? लक्ष्मण रुष्ट हो, कितना क्रुद्ध हो गये होंगे? कानन में जाते हुये सीता ने (मेरी) कितनी निन्दा की होगी? (बेचारी) कौसल्या की क्या दशा हुई होगी? अन्तःपुर की स्त्रियाँ (तथा) वह सुमित्रा शोक के मारे कितना विकल हो रही होंगी? इनके पास जाकर विलाप करने की मुझमें योग्यता कहाँ है? कैसे उनकी मनोव्यथा को दूर करूँ? अव मुझे यह नगर क्यों? यह भोग क्यों? (आवश्यकता नहीं है)।

"इन्नि पापंबुलु निदिय चेयिंचे" । नन्न शत्रुघ्नुडु ना वृद्ध वनित
गूनु डोंकुलु दीर ग्रोम्मुडि जार । मेनि सोम्मुलु वीड मैलतलु सूड
गडकालु वट्टि याकसमुन द्रिप्पि । पुडमि पै वैव नप्पुडु साल गलगि
कैकेयि सतु लेल्ल गनुकनि बरव । गैकेयि वधियिंप गडगि वच्चुटयु
भरतुडु सूचि "यी पापात्मुरालि । बोरिगोनि पापंबु बोंद नेमिटिकि?
'बैनुपेदि तल्लि जंपिन नीचु' लनुचु ।मनल जूडग रोयु मदि रामविभुडु;
अटुगान वल" दनि यतनि वारिंचि । यट वोयि कौसल्य यडुगुल कॅरगि
१४२७

### भरतुडु कौसल्य योद्दकु बोवुट

तानु दम्मुडु शोक दंदह्यमान । मानसुलै पलुमारॆलुगॆत्ति
पलविंप नप्पु डाभरतुनि जूचि । यलिगि कौसल्य यिट्लनि दूर बलिकॆ

---

बिना सन्देह किये अरण्य ही मेरे लिये शरण्य है। महान् पाप से रति (प्रेम) करके, सप्रयत्न, तुम्हारी माता ने तुम्हें किसी राक्षस से जन्म दिया होगा। वरन् केकयराज की आत्मजा तुम नहीं हो। (अब) तुमसे (और) क्या कहूँ ?' इस प्रकार (कहनेवाले भरत की) समस्त बातें, धीरे से छिपकर सुननेवाली मंथरा की ओर देखकर (अन्य) स्त्रियों ने—॥ १४२० ॥

—कहा –'इसीने सारे पाप कराये हैं'। शत्रुघ्न ने, जिससे उस वृद्ध वनिता के कूबड़ की वक्रता जाती रहे, जूड़े के बाल खुल जायें, शरीर के आभरण छूट जाये, अन्यस्त्रियों के देखते-देखते उसकी टाँग पकड़ कर, आकाश में घुमाकर, ज़मीन पर डाल (पटक) दिया। (तव इसे देखकर) अत्यन्त व्याकुल हो, कैकेयी की स्त्रियाँ (दासियाँ) सकपकाकर भाग चलीं। (तब शत्रुघ्न) कैकेयी का वध करने के लिए निश्चयकर आने लगा तो उसे देख भरत ने कहा—'इस पापात्मा का वध करके पाप क्यों कमावें ? '—माता का वध करनेवाले महान् नीच' कहते हुए, रामविभु हमें देख घृणा करेंगे। अतः ऐसा मत करो'। (ऐसा) कह उसे रोक, उधर जाकर कौसल्या के चरणों में सिर रखकर, ॥ १४२७ ॥

### भरत का कौसल्या के पास जाना

आप (और) अनुज ने शोक-संतप्त-मानस होकर कई बार, ऊँचे स्वर से विलाप किया। तव उस भरत को देखकर, रुष्ट हो, कौसल्या इस प्रकार कोसने लगी—'पति से बिछुड़ कर, सुत से बिछुड़कर, बहुल-दुखों के कारण शोक करना हमारे लिए उचित है। ॥ १४३० ॥

"बति बासि सुतु बासि बहुळ दुःखमुल । मति माकु शोकिंप मरि
तगुगाक! १४३०
नीकेल शोकिंप नेलकोनि यित? नी कोरिनट्लेल्ल नी तल्लि सेसे;
नन्न! नीविंक राज्यमु सेयुचुंडु" । मन्न जेतुलु मोड्चि यतडु भीतिल्लि
वेनुवेन्क केगि यव्वेलदि कौसल्य । गनुगोनि "वाक्कायकर्मचित्तमुल
श्रीरामुनकु गीडु सेसिति नेनि । धारुणि येनेल दलचितिनेनि,
नेनु गैक तलंपु नेरिगितिनेनि । ने नोक्क कीडैन नेरिगितिनेनि,
विनुमु मद्यंबु द्राविन वानि गतिकि । बेनुपेदि विप्रु जंपिनवानि गतिकि
देगि गुरुपत्नि बोंदिन वानि गतिकि । जगति पै ननि नोडि चनुवानि
गतिकि
जेनटि यै पसिडि म्रुच्चिलु वानि गतिकि । जेनसि गोहत्य सेसिनवानि
गतिकि
न्यायंबु दप्पिन नरनाथु गतिकि । नेयेड गोंडेकाडेगेडु गतिकि
शरणार्थि ब्रोवनि दुरितात्मु गतिकि । वरधर्मविक्रय वांछितु गतिकि
१४४०
गुरुवुल दिट्टिन कुटिलात्मु गतिकि । नरय स्वामिद्रोहि यगुवानि गतिकि
दल्लि दंड्रुल दिट्टु तनयुनि गतिकि । गल्ललाडेडु पापकर्मुनि गतिकि

—तुम्हें इतना शोक करने की क्या आवश्यकता है ? तुमने जैसे चाहा, वैसा ही सब तुम्हारी माता ने किया । हे तात ! अब तुम राज्य करते रहो' । (ऐसा) कहने पर, हाथ जोड़कर, वह (भरत) भीत होकर, पीछे-पीछे जाकर उस स्त्री (कौसल्या) को देखकर (बोला)—'(यदि मैंने) वाक्, काय, कर्म, चित्त से श्रीराम की हानि की हो, (यदि) धारुणी पर मैंने शासन करना चाहा हो, (यदि) मैंने कैकेयी के भाव (इच्छा) को जाना हो, (यदि) मैंने एक भी बुराई (बुरी भावना) जानी हो, तो सुनो, मदिरा पीनेवाले की गति को, श्रेष्ठ विप्र का वध करनेवाले की गति को, धृष्टता से गुरुपत्नी से सम्भोग करनेवाले की गति को, जगति में हारकर भागनेवाले की गतिको, नीच बन सुवर्ण चुरानेवाले की गति को, दुष्टता से गोहत्या करनेवाले की गति को, न्याय रहित होनेवाले नरनाथ की गति को, सर्वत्र चुगलखोर के जाने की गति को, शरणार्थी की रक्षा न करनेवाले दुरितात्मा (दुष्ट) की गति को, वरधर्म को बेच डालने की इच्छा रखनेवाले की गति को, ।। १४४० ।।

—गुरुओं को अपशब्द कहनेवाले कुटिलात्मा (कपटी) की गति को, स्वामी-द्रोह करनेवाले की गति को, माता-पिता को गाली देनेवाले पुत्र की गति को,

बरधनंबुल कासपडुवानि गतिकि । बरसति गलिसिन पापात्मु गतिकि
दनर नधर्मवर्तनुडेगु गतिकि । जनुवाड; देवतल् साक्षुलितटिकि
ना पापमुन जेसि नाकु नी पाप । मी पापकर्मुरालिट्टु गट्टेगाक!
येनु रामुनि केल येंग्गु गाविंतु? । नी नीच कर्मबु लेड? नेनेड?"
ननि येड्चु भरतु शोकाग्नुल पेंपु । गनुगोंनि कौसल्य गरमु शोकिंचि
"यिट्टुवंटि पुण्यात्मु नेल दूशितिनि।गटगटा! "यनि पोंक्कि कौगिट जेर्चि
भरतशत्रुघ्नुल पै व्रालि तूलि । परिताप मोंदुचु बलविंचुचुंडे
नंत वसिष्ठ संयमि वारि गोंनुचु । नंतः पुरंबुन कडलुचु बोव १४५०
"गनु गोंनगा रादु कैकेयि गन्न । तनयुंडु वी" डनि तन मीद नलिगि
पेंनुपोंद माणिक्य पीठि पै नोरगि । तनु जूड नोल्लनि तलपुन रोसि
कनुगव मूसिन गति नुन्न तंड्रि । गनुगोंनि भरतुंडु गड्डु मूर्छ बोंदि
तेलिसि क्रम्मर जूचि तीव्रंपु वगल । वेलुवरिंपगराक विलपिंप दोंडगि
"वसुधेश! केकयावनिपालुचेत । नसमानमणिभूषणावळि नीकु
गोंनिवच्चिनाड, गैकोंन नोल्लवेमि?। ननु जूड विदि येमि ? ना तप्पुलेमि?

---

झूठ बोलनेवाले पाप-कर्मा की गति को, परधन की इच्छा करनेवाले की गतिको, परपत्नी से सम्भोग करनेवाले पापात्मा की गति को, अधर्म-आचरण (करने) वाले की गति को प्राप्त करूँगा। इसके लिए देवता साक्षी हैं। मेरे पाप के कारण, इस पापकर्मवाली ने यह पाप मेरे सिर मढ़ दिया है। मैं राम का अहित क्यों करूँगा? ये नीचकर्म कहाँ (और) मै कहाँ ?' ऐसा कहकर रोनेवाले भरत की शोक-अग्नियों की अधिकता को देखकर, कौसल्या अधिक शोककर (यों बोली)—'हाय, ऐसे पुण्यात्मा को क्यों कोसा ?' ऐसा व्याकुल होकर, (उन्हें) गले से लगा, भरत-शत्रुघ्नों पर झुककर, लड़खड़ाते हुए, परिताप करते हुए विलाप करने लगी। तब संयमी वसिष्ठ उन्हें (साथ) लेकर, अन्तःपुर में दुखी होते हुए गये। ॥ १४५० ॥

'यह कैकेयी का गर्भजात पुत्र है। (अतः) इसे नहीं देखना चाहिए'। (मानों) यह समझ, अपने पर (भरत पर) रुष्ट होकर, माणिक्य-पीठ पर लेटकर, (भरत को) न देखने की भावना से, घृणा से (मानों) नेत्रयुग्म मूँद लिये हों, ऐसे पिता को देख, भरत अत्यधिक मूर्च्छित हो, (पुनः) होश में आकर, पुनः (उन्हें) देखकर, तीव्र दुख को प्रकट न कर सक विलाप करने लगा। (कहा)—'हे वसुधेश! केकय-अवनिपाल (राजा) द्वारा (भेजे गये) असमान-मणि-भूषणावलि तुम्हारे लिये लाया हूँ। स्वीकार करना क्यों नहीं चाहते हो ? यह क्या मुझे क्यों नहीं देखते हो ? मेरे

कडु वापमति यैन कैकेयि गन्न । कॉडु' कनि ननु जूड गूडदु गाक;
धरणीश! या सुमित्रा पुत्त्रु जूडु । पुर-पुर वॉक्कुचु वॉरलु चुन्नाडु
कडगि नी हस्तपंकजमुल वट्टि । तुडुव वेमिटिकि शत्रुघ्नु पै धूळि?
यितनि गटाक्षिपु; मितनितो वल्कु । मितनि गौगिट जेर्पु मित डेमि
सेसे १४६०

नी मंचितनमुनु नी दयारतियु । नी मॉगमोटयु ने डॅंदु वोयें?
गैकेयि नी बुद्धि गलचेंने तंड्रि? । नी किट्टि मरणंबु नेर्चुने कलुग?
जावरे नृपु लिट्लु चावरु गाक! । लेवें नेंय्यमु, लिट्लु लेवुगा कॅंदु!
वडतुलु मॅप्पिचि प्राणवल्लभुल । नडुगरे, यी यीवु लडुगरु काक!
यी कष्ट वर्तनं बेमिट गडव । जेकुरु? ने नेमि सेयुदु" ननुचु
वलुमारु वलविंचु भरतुनि जूचि । तॅलिसि वसिष्ठुंडु देरगॉप्प वलिकॅ
"ननघात्म! मी तंड्रि यवनि यंतयुनु । विनुतिप नरुवदि वेलेडु लेलॅ;
मनु मार्गनियति धर्ममु लॅल्ल जेसें । गॉन कॉनि मी यट्टि कॉडुकुल
गनियॅं;
गावुन नीवु शोकमु मानु मिक । गाविंपु नग्नि संस्कारादि विधुल"

दोप क्या है ? यह सोच कि 'अधिक पापमतिवाली कैकेयी का गर्भजात पुत्र है' मुझे (मेरी ओर) नहीं देखना चाहिये । (ठीक है ।) हे धरणीश ! उस सुमित्रापुत्र (शत्रुघ्न) को देखो । अत्यधिक दुखी हो, लोट रहा है । सप्रयत्न तुम्हारे (अपने) हस्त-पंकजों से पकड़कर, शत्रुघ्न (के शरीर) पर (लगी) धूल को क्यों नहीं पोंछते ? इसपर कृपा करो । इसके साथ बातें करो । इसे गले लगा लो । इसने क्या (पाप) किया है ? ॥ १४६० ॥

—तुम्हारी भलमानसी, तुम्हारी दयारति, तुम्हारा संकोच (मुखभीति) आज कहाँ (छिप) गये है? क्या कैकेयी ने तुम्हारी बुद्धि को क्षुब्ध कर दिया है ? क्या तुम्हारा ऐसा मरण उचित है ? (नहीं है ।) राजा मरते नहीं ? (मरते तो हैं) पर ऐसा नहीं मरते । स्नेह-सम्बन्ध नहीं होते ? (होते हैं) पर ऐसा कहीं नहीं है । स्त्रियाँ प्राण-वल्लभों (पतियों) को प्रसन्न कर, (वर) माँगती हैं, पर ऐसे दान तो नहीं माँगते । इस कष्टप्रद आचरण को कैसे पार जाऊँ ? मैं क्या करूँ ?' ऐसा कहकर, बार-बार विलाप करनेवाले भरत को देख, समझकर, वसिष्ठ ने उचित विधान से कहा—'हे अनघात्म ! आपके पिता ने समस्त अवनि पर विनुत (प्रशंसनीय) रूपसे साठ सहस्र वर्ष राज्य किया । मनु के (धर्म) मार्ग-नियति से समस्त धर्म किये । अन्त में आप जैसे पुत्रों को जन्म दिया । अतः तुम अब शोक मत करो । अग्नि संस्कार आदि विधियों को (सम्पन्न)

ननवुड्डु 'नौ गाक' यनि मरुनाडु ।मुनुल राजुल महात्मुल बिलिपिंचि १४७०

वलनॊप्प दशरथेश्वरु कळेबरमु । कलगॊनि तीर्थोदकमु लार्चि पेर्चि
वरवस्त्रभूषणावळुलु गैसेसि । तरमिडि वेदोक्त दानमुल् सेसि
परग विमाननंबु पै दॆच्चि पॆट्टि । यरुदैन मंत्रपूताग्नि सेपट्टि
तन तम्मुड्डुनु दानु दग वसिष्ठादि । मुनुलतो भरतुंडु मुंदर नडुव
ना विमानमुनकु नंतंत गदिसि । वाविरि नेड्चुचु वगल दूलुचुनु
मुनुकॊनि कौसल्य मॊदलुगा । वनित लंदरु गूडि वरुसनेतेर
सरयुवु चेरुव शव भूमियंदु । दिरमुगा सॊद बेर्चि त्रेताग्नु लिच्चि
यॊलसिन भक्ति वेदोक्त मार्गमुन । नॆलकॊनि दशरथ नृपति दहिंचि
तगुरीति मरि तिलोदकमुलु वोसि। तगवुतो बिंड प्रदानंबु सेसि
नगरिकि वच्चि युन्नति भूसुरुलकु। दग बितृ प्रीतिगा दानमुल् सेसि १४८०

तॆरगॊप्प बंड्रेंडु दिनमुलु वलयु । तॆरगुल नडपि वर्तिंचुचो नंत
गॊन क्रॊनि यिक्ष्वाकु कुलगुरुंडैन ।मुनि वसिष्ठुडु गार्यमुनु विचारिंचि
तानु राजन्युलु दग मंत्रिवरुलु । भानुसन्निभतेजु भरतुनि जूचि

करो'। ऐसा कहने पर 'वैसा ही हो' कहकर, दूसरे दिन मुनियों, राजाओं (और) महात्माओं को बुलाकर ॥१४७०॥

—शोभा से दशरथेश्वर के कलेवर (शव) को क्षुब्ध (हृदय से) तीर्थ-जल से स्नान कराया, पोंछा, ढंग से रखा, वर वस्त्र भूषणावलियों से सजाया, क्रम से वेदोक्त दान किया, श्रेष्ठ रूपसे विमान (अरथी) पर ला रखा, विलक्षण मन्त्रपूत अग्नि को हाथ में लिया, अनुज (और) वसिष्ठ आदि मुनियों के साथ भरत आगे-आगे चल पड़ा। उस विमान को अगल-बग़ल में घेरकर, रोती हुई, दुख से लड़खड़ाती हुई, कौसल्या आदि सभी वनिताएँ इकट्ठी होकर क्रम से आईं। सरयू (नदी) के पास, शवभूमि (श्मशान) में स्थिरता से चिता सजाकर, त्रेताग्नियों को दे कर, वरिष्ठ भक्ति से, वेदोक्तमार्ग से, स्थिरता से दशरथ नृपति (के शरीर) का दहन कर, समुचित रीति से तिलोदक दे कर, धर्म के अनुसार पिण्ड-प्रदान कर, नगरी (अन्तःपुर) में आकर, उन्नति (श्रेष्ठता) से, उचित रूपसे, पितृ-प्रीति हो, (ऐसा) भूसुरों को दान देकर, ॥ १४८० ॥

—समुचित रूपसे बारह दिन आवश्यक विधान (क्रियायें) (भरत) करता रहा। तब (इन सब कार्यों के होने के बाद) इक्ष्वाकु कुल के गुरु मुनि वसिष्ठ ने (भावी) कार्य के बारे में विचार कर, राजन्य, मन्त्रिवरों के

"वरतेज! मी तंड्रि परलोकमुनकु । नरिगॆ, श्रीरामुडु नरिगॆ गानलकु,
नुर्विकि राजु लेकुन्न गार्यमुलु । निर्वहिंपगरादु; निलुवरु प्रजलु
धारुणि चर्लियिंचु; धर्मवु लणगु । वैरुलु मिंतुरु; वर्णमुल् गलयु;
नवनि यराजकमै युंड दगदु । प्रविमलमति नीवु पट्टंबु वूनु"
मनि वुद्धि सॆप्पिन नम्मुनि नाथु । गनुगॊनि भरतुंडु गरमु गोपिंचि
"यिदि येमि मुनिनाथ! यित मूढुडवे? ।मदि नित यॆरुगवे मा कुलक्रममु?
नन्न गानल द्रोचॆ नक्कटा! नन्नु । गन्न तंड्रिनि जंपॆ गडगि मातल्लि;
१४९०

यित सालदे नाकु? निंक राज्यंवु । र्जितितुने येनु ? जॆप्पकु मिंक
गैकेयि कॊडुकनि कडगि पल्कॆदवु । गाक, यी तलपुलु गलवे नायंदु?
निट्टुन्न रूपुन नेनु मा यन्न । वट्टंवु गट्टॆद व्रार्थिंचि तॆच्चि;
काकुन्न मा यन्न गैकॊन्न नियति । गैकॊंदुगा, कॊंडु गलुगुने माकु?"
१४९४

---

साथ स्वयं भानु-सन्निभ (सम)-तेजवाले भरत को देखकर (कहा)—'हे वरतेजवाले ! आपके पिता परलोक सिधारे । श्रीराम काननों में गये । उर्वी (पृथ्वी) पर किसी राजा के विना कार्यों का निर्वाह नहीं करना चाहिये । प्रजा नहीं ठहरती (उच्छृङ्खल हो जायेगी) । धारुणी विचलित होगी । धर्मों का नाश होगा । वैरी प्रवल होंगे । वर्ण मिश्रित होंगे (वर्णसंकर होगा) । अवनि का अराजक (विना राजा के) नहीं रहना चाहिये । प्रविमल मति से तुम शासन (का भार) सम्हालो' । ऐसा समझानेवाले उस मुनिनाथ को देखकर, भरत अधिक क्रुद्ध हो (वोला)—'यह क्या मुनिनाथ ! इतने मूढ़ हो तुम ? हमारे कुल के क्रम के वारे में मन में इतना भी नहीं जानते हो ? हाय ! सप्रयत्न हमारी माता ने अग्रज को कानन में ढकेल दिया, मुझे (और) मुझे जन्म देनेवाले पिता को मार डाला । ॥ १४९० ॥

—क्या मेरे लिये इतना पर्याप्त नहीं है ? (इतना होने पर भी) अव मैं राज्य की चिन्ता करूँ ? अव आगे मत वोलो । शायद यह समझकर वोल रहे हो कि यह कैकेयी का पुत्र है । क्या मुझ में (सचमुच) ऐसी भावनाएँ हैं ? (नहीं हैं ।) अत्र जैसा हूँ, उसी रूप से मैं प्रार्थना करके अपने अग्रज को लाकर राजतिलक करूँगा । नहीं तो मेरे अग्रज ने जिस नियति (गति) को ग्रहण किया, मैं भी उसी (वृत्ति) को ग्रहण करूँगा । अन्य (कोई गति) हमारी नहीं हो सकती' ॥ १४९४ ॥

### भरतुडु रामुनि योद्दकु बोवुट

ननि निश्चयमु चेसि यपुडु मंत्रुलनु । गनुगोनि "मा यन्न गान बोवलयु
देरुवुलु सक्कगा दिद्दिपु डखिल । पुर जनुलकु नेग बोसगिन रीति
नेड नेड विड्डदु लनेक वस्तुवुलु । गडु समग्रमुलुगा गाविंपु" डनिन
ननुकूलमति वारु नट्ल चेयिप । ननुपमोत्साहुलै यम्मरुनाडु
वंदि मागधुलुनु वरमंत्रि वरुलु । सुंदरी नट नर्त सुकुमार वरुलु
नवसहस्रमुलु दंतावळ घटलु । जवनाश्व कोटि लक्षयु शतांगमुलु
१५००
नरुवदि वेलुनु नमितपदाति । तरुचुगा नडुव नत्तरि बौर जनुल
जनपदस्थुल नेल्ल जातुल वारि । धनरत्न रासुल दग वसिष्ठादि
मुनुल राजुल मंत्रि मुख्युल गोनुचु । दन तम्मुडुनु, दानु, दल्लुलंदरुनु
ननुवुगा जतुरंतयानंबु लेक्कि । वेनुक रा भरतुंडु वेगमे कदलि
पोयि गंगा नदि पोंतन विडिय । नायत शुभशीलुडगु गुहुं डेरिगि
"कडगि रामुनि मीद गैकेयि कोडुकु । नडचु चुन्नाडु सेनल तोड" ननुचु

---

### भरत का राम के पास जाना

ऐसा निश्चय करके तब मंत्रियों को देखकर (कहा)–'हमारे अग्रज के दर्शन के लिये जाना चाहिये। अखिल पुरजनों के जाने के लिये उचित रूपसे मार्गो को ठीक सजवाइये। जगह-जगह पर पड़ाव डालने के लिये अनेक वस्तुओं को बहुसमग्रता से (व्यवस्था) कराइये'। (ऐसा) कहने पर अनुकूलमति से उन्होंने वैसे ही (प्रबन्ध) कराया। (तब) अनुपम उत्साह से, दूसरे दिन, वंदी-मागध, श्रेष्ठ मन्त्रीवर, सुन्दर सुकुमार नट (और) नर्तकी, श्रेष्ठ नौ सहस्र मेघ सम दंतावली (हाथियों का समूह), एक करोड़ जवनाश्व, एक लाख रथ, ॥१५००॥

—अमित (असंख्य) पदाति (पैदल) के निरन्तर चलने पर, उस अवसर पर समस्त जातियों के पुरजन, (तथा) ग्रामीण, धनरत्नराशियों के साथ वसिष्ठ आदि मुनियों, राजाओं, मन्त्रिमुख्यों को साथ लेते हुए, अपने अनुज, स्वयं (और) समस्त माताओं के उचित रूप से चतुरन्तयान (रथ) चढ़कर पीछे आनेपर, भरत ने शीघ्र ही निकलकर, जाकर, गंगानदी के निकट पड़ाव डाला। आयत शुभशीलवाले गुह ने (इस विषय को) जानकर (सोचा)—'प्रयत्नकर रामपर आक्रमण करने के लिए कैकेयी का पुत्र सेनाओं के साथ जा रहा है'। (ऐसा सोचते हुए) अत्यधिक क्रुद्ध हो नावों को (घाट से) हटाकर, (अपने दल-) बल के साथ आकर भरत से

नलवुमै गोपिंचि नाव लागिंचि । वलमुतो वच्चि भरतुन कनियॆ
"भरत! रामुडु राज्य पदवि नी किच्चि । यरुदैन मुनि वृत्ति नडवुल नुंड
नीवु सेनल तोड निजशक्ति मॆरसि । पोवु चुन्नाडवु; पोलुने नीकु?
नेनु रामुनि बंट; नॆनिंक निन्नु । वोनीनु; नी वलंवुल संहरिंतु; १५१०
नडरि नी तोड वोराडि प्राणमुलु।विडिचिन मरि राम विभुनि पै वॊम्मु'
अनि रोपमुन गुहु डाडुवाक्यमुलु। विनि भरतुडु नव्वि विमलुडै पलिकॆ
'बरमात्मुडगु रामु ब्रार्थिंचि तॆच्चि । परग नयोध्यकु वट्टंबु गट्ट,
वोवु चुन्नाडनु; बुद्धिलो गीडु । भाविंप; नी विट्लु पलुकंगवलव"
दनि यन नातनि नक्कुन जेर्चि । तन मदि वॊगुलु नातनि चित्त मॆरिगि
यनुरक्ति भरतेशु नडुगुल कॆरगि । यनुपम वन्यंबु लैन वस्तुवुलु
गनु दनियग बॆक्कु कानुक लिच्च । कॊनि पोयि गुहुडु काकुस्थुंडु दॊल्लि
विडिसिन चोटने विडियिंचि, प्रीति। जडलुगट्टिन चोटु सनि यट्टुसूप
जननुलु मुनुलुनु सचिवुलु दानु । गनुगॊनि भरतुंडु गडुशोक मंदि
सीत रामुंडुनु जेरि परुंड । नातत तृणशय्यलंदु गन्पडॆडु १५२०
तरुचैन कनक वस्त्रमुल चिह्नमुलु । पॊरिगनुगॊनि मदि बुरपुर बोक्कि

बोला—'हे भरत ! राज्यपद तुम्हें देकर राम अनुपम मुनिवृत्ति से जंगलों में रहे (तो) तुम सेनाओं के साथ, अपनी शक्तिको प्रकाशित करते जा रहे हो। यह क्या तुम्हारे लिए उचित है ? मैं रामका सेवक हूँ। अब मैं तुम्हें (आगे) नहीं जाने दूँगा। तुम्हारे वल (सेनाओं) का संहार कर दूँगा। ॥१५१०॥ —अतिशयता से तुम्हारे साथ युद्ध कर मेरे प्राण छोड़ने (मरने) के वाद ही तुम प्रभुराम पर (आक्रमण करने) जाओ'। ऐसा रोप के साथ गुह के कहे वाक्यों को सुनकर, 'भरत हँसकर विमल हो यों वोला—'परमात्मा राम से प्रार्थनाकर, (उन्हें वापिस) लाकर, शोभासे अयोध्या पर (उनका) राजतिलक करने जा रहा हूँ। मन से उनका अहित नहीं सोचता। तुम्हें ऐसा नहीं कहना चाहिये'। ऐसा कहने पर उसे गले से लगाकर, अपनेमन की व्याकुलता को उसे जताकर, उसके मन (की वातको) जानलिया, तव अनुरक्ति से (गुह) राजा भरत के चरणों को नमस्कार कर, अनुपम वन्य वस्तुओं की, संतृप्त करते हुये, अनेक भेंट देकर, (अपने साथ) ले गया। (ले जाकर) गुह ने पूर्व में काकुत्स्थ (राम) जहाँ ठहरे, वहीं ठहराया, प्रीति से (राम ने जहाँ) जटाएँ वाँधी थीं, ले जाकर वह स्थान दिखाया। दिखाने पर माताओं, मुनियों, सचिवों के साथ स्वयं (उसे) देखकर, अत्यन्त दुखी हुआ। सीता और राम के मिलकर सोने पर, आतत तृण-शय्याओं पर दिखाई पड़ने वाले— ॥१५२०॥

घनशोकमुनु ब्रोंदि कडु दीनुडगुचु । मुनु राघवुडु जटल् मौनसि धरिंचे
नेक्कड ननि भरतेश्वरुं डप्पु । डक्कडके मुनु ननुवुगा नेगि
पनवुचु मरि मर्रिपालु देप्पिंचि । तन तम्मुडुनु दानु धरियिंचे जडलु
भरतुंडु मरुनाडु ब्राह्मिककर्म । परुडुनै गुहु डोप्प बन्निंचिनट्टि
येनूरु बलुनाव लेक्कि वेर्वेर । तानु दल्लुलु मुनुल् दग मंत्रिवरुलु
सकल सेनल तोड जाह्नवि दाटि । यकलंकुडगु गुहु नपुडु दोड्कोनुचु
१५२७

भरतुडु भरद्वाजाश्रममु जेरुट

नतडु सूपिन त्रोव नट वोयि पोयि । ऋतु होमतत धूम कबळित व्योम
कृतकांबुद स्तोम केवल मुदित । कृतलास्य विपिन बर्हिण वर्हजाल
रचितांतरांतर रत्न विचित्र । खचित तोरण पथिक्रममयि योप्पु
१५३०

ना भरद्वाज संयमि याश्रममुन । काभरतुडु वोयि यनति दूरमुन
जतुरंग बलमुल जतुरत निलिपि । यतुल पुण्यात्मकुंडगु भरद्वाजु

—अनुपम कनकवस्त्रों के चिह्नों को बार-बार देखकर, मन में अधिक व्याकुल होकर, अधिक शोक को प्राप्तकर, अतिदीन होते हुए राजा भरत ने पूछा 'पूर्व में राघव (राम) ने जटाएँ कहाँ धारण कीं'। तब वहीं प्रथमतः जाकर, व्याकुल होते हुए, फिर वड़ का दूध मंगवाकर, अपने अनुज के साथ स्वयं जटाएँ धारण कीं। दूसरे दिन भरत ब्राह्मीक-कर्मपर (ब्रह्ममुहूर्त में किये जानेवाले कर्मों में रत) होकर, गुह के द्वारा शोभा से भिजवाए पाँच सौ नावों पर, स्वयं, माताओं, मुनियों और मंत्रिवरों के साथ अलग-अलग नावों पर बैठकर, सकल सेनाओं के साथ जाह्नवी को पारकर, अकलंक गुह को तब साथ लेकर, ॥ १५२७ ॥

भरत का भरद्वाजाश्रम पहुँचना

—उसके दिखाए मार्ग पर, उधर जाकर, यज्ञ-होम के समूह से परिव्याप्त आकाश में कृतक मेघों के भ्रम के कारण केवल-मुदित हो लास्य करनेवाले जंगली मोरों के वर्हिजाल (मोर-पंख) से अन्तरान्तर (जगह-जगह) पर रचित विचित्र रत्नों से खचित तोरणों से युक्त मार्गों से शोभायमान—॥ १५३० ॥

—उस भरद्वाज संयमी के आश्रम में भरत गए। (जाकर) थोड़ी दूर पर चतुरंग बल को चतुरता से खड़ाकरके, अतुलपुण्यात्मा भरद्वाज को देख

गनि भक्ति तो नमस्कारमुल् सेय । गनि यम्महामुनि गड्डु नलिगि पलिकें
"भरत! यी चतुरंग वलमुल गोनुचु । भरित सन्नाह संभ्रमुडवै नीवु
गडुशांत वृत्ति राघवु डरण्यमुल । वडि युंड नातनि पै वोव दगुने?"
यनुचुन्न मुनिकोपमंतयु नेंरिगि । विनतुडै भरतुंडु वेंरचुचु वलिकें
"जानकीवल्लभु 'सकल राज्यंवु । वूनुमु नी' वन वोयेद गानि
योंडु भावमुन बो नोमुनिनाथ! । योंडुगा दलपकु मुल्लंवु लोन"
ननिन संतोषिंचि यम्मुनि वलिकें ।"ननघात्म ! नीवु नी यखिल सैन्यमुलु
मनमार मा याश्रममुन नेडुंडि । विनुति मे मोनरिंचु विदारगिंपु" १५४०
मनि विश्वकर्मनु नटकु रप्पिंचि । "घन चित्रपुरि योंडु गल्पिंचि यंदु
वारु वीरन केंल्ल वारिकि दगिन । मेरल निड्लु निर्मिपुमी" वनिन
नैदु योजनमुल नत डोक्क पुरमु । भूदेवि चरण नूपुरमु निर्मिचें
नंदु गांचनमयंवै योक्क राज । मंदिरं वमरें, दन्मध्य भागमुन
श्वेतातपत्रोरुसिंहासनमुन । जातुरि नोक सभासदन मिपोंदें;
नप्पुडु मुनियाज्ञ नट भरतुंडु । विप्पैन गृहमु ब्रवेशिंचि यंदु

भक्ति से नमस्कार किया । उसे (भरत को) देखकर, वह महामुनि अत्यन्त रुष्ट हो बोले—'हे भरत ! इन चतुरंग वल (युक्त सेनाओं) को साथ लेकर, भरित-सन्नाह (तैयारी)-संभ्रम से युक्त तुम्हारा, अतिशान्त वृत्ति से जंगलों में निवास करनेवाले राघव पर आक्रमण करने जाना उचित है ? (नहीं है।) (ऐसा) कहनेवाले मुनि के समस्तकोप को जानकर, विनत हो भरत डरते हुए (यों) वोला—'जानकी-वल्लभ से यह कहने जा रहा हूँ कि 'तुम समस्त राज्य को ग्रहण (स्वीकार) करो' । हे मुनिनाथ ! मेरे मन अन्य कोई भाव नहीं है । मन में अन्यथा मत समझिये' । (ऐसा) कहने पर सन्तुष्ट होकर वह मुनि वोले—'हे अनघात्म ! तुम (और) तुम्हारी सेनाएँ प्रसन्नता से आज हमारे आश्रम में रहकर, विनुति से हमारे भोज को स्वीकार करो' । ॥ १५४० ॥

(ऐसा) कह, विश्वकर्मा को वहाँ वुलाकर (आदेश दिया)—'एक महान् विचित्र नगर का निर्माण कर (और) उसमें समस्तजनों के लिए समुचित घर वनाइये' । कहने पर उसने पाँच योजनों का एक नगर वनाया जो भूदेवी के चरण नूपुर (के समान) था । उसमें कांचनमय एक राजमन्दिर शोभित हुआ । उसके मध्यभाग में श्वेत आतपत्र (छत्र) से युक्त उस (महान्)-सिंहासन के चातुर्य से युक्त एक सभासदन शोभायमान हुआ ।

सिंहासनमु गांचि "श्रीराम नृपति ।सिंहार्हं" मिदि यनि चेतुलु मोंगिचि
या समीपंबुन ऩत डोक्क पीठि । नासीनुडै मंत्रु लंदरु गोलुव
नुन्नचो मुनियाज्ञ नोक्कट वच्चि । किन्नर गंधर्व खेचरांगनलु
नच्चर नेच्चेलु लाट पाटलुनु । नच्चेरुवुग जूपि रतनि सन्निधिनि १५५०
ना रीति सकल जनावळि यिड्ल । नारुढि वेलसे नाट्य प्रसंगमुलु;
निलमीद दिविमीद नेये विशेष । मुलु गल वन्नि या मुनियाज्ञ वच्चे;
जानपदुल् पौर जनमु लंदरुनु । स्नानमुल् गाविंचि चलुवलु गट्टि
मंदार पुष्प दाममु लूनि दिव्य । चंदनं बलदि भूषणमुलु दाल्चि
वेवेल तेऱगुल वितगा वेल्पु । टावु चतुर्विधाहारंबु लोसग
बरि तृप्तुलै दिव्यभामलु दमकु । सुरत विशेषमुल् सोक्कुचु देलुप
जन्म साफल्यंबु समकूडे ननुचु । दन्मयावस्थल दविलि क्रीडिप
नम्मुनियाश्रमं बट्टु सूड नोप्पे । निम्मुल ना स्वर्ग मेवगिंचुचुनु;
ईरीति भरतेशु डेल्ल सैन्यमुलु । ना ऋषि बोगडुचु ना रात्रि दीर्प
मरुनाडु पुरमु दन्मंदिरावळुलु । देऱगंटि चेलुलु नदृश्य मौटयुनु १५६०
भरतु डत्याश्चर्यभरितुडै यंत । वर तपोनिधि भरद्वाजुनि जेरि

---

तब मुनि की आज्ञा से भरत ने विशाल गृह में प्रवेश किया, उसमें सिंहासन को देख 'यह श्रीराम-नृपति-सिंह (राजसिंह) के योग्य है' कह हाथ जोड़कर, उस (सिंहासन) के निकट एक पीठ (आसन) पर आसीन हुआ। समस्त मन्त्री सेवा में हाज़िर थे। तब मुनि की आज्ञा से वहाँ आकर, किन्नर-गन्धर्व-खेचर स्त्रियों, (तथा) अप्सरा-सखियों ने उसके समक्ष विचित्र रूप से संगीत और नृत्य का प्रदर्शन किया। ॥१५५०॥

उस प्रकार समस्त जनसमूह के घरों में नृत्यप्रसंग सम्पन्न हुआ। भूमि पर (और) स्वर्ग में जो-जो विशेषताएँ थीं, वे सब मुनि की आज्ञा से (वहाँ) आईं। ग्रामीण (और) नागरिक सभी ने स्नान किया, स्वच्छ वस्त्र पहने, मन्दार पुष्प-दाम (हार) धारण किए, दिव्य चन्दन का लेप किया, भूषण धारण किये, हज़ार-हज़ार पद्धतियों में विलक्षणता से काम धेनु के चतुर्विध आहार देनेपर, परितृप्त हो, दिव्य स्त्रियों के आनन्द मग्न हो सुरत-विशेष (रतिविधान) बताने पर, तन्मय होते हुए (अयोध्या के नागरिक) (रति) क्रीड़ाएँ करते रहे कि जन्म (लेने की) सफलता प्राप्त हो गई है। (इस प्रकार) वह मुनि-आश्रम, स्वर्ग का तिरस्कार करता हुआ, शोभायमान दीखा। इस रीति से राजा भरत (और) समस्त सेनाओं ने उस ऋषि की प्रशंसा करते हुए, वह रात बिताई। दूसरे दिन वह नगर, वह मन्दिर-समूह, अप्सरा सखियाँ (सब) अदृश्य हो गईं। ॥ १५६० ॥

प्रणमिल्लि "मी तपोबल महत्त्वमुलु। प्रणुतिंप दरमे या परमेष्ठिकैन !
ने निंक रघुरामु निनकोटि धामु । गान बोयेद" नंत गन्न तल्लुलनु
नव्वेळ म्रोक्किंप नतडु "वीरेव्व । रेव्वरु, वेर्वेर नेरिगिंपु" मनुडु
"धीरात्म! नृपु पेद्द देवुलै येल्ल । वारिलो वन्नेयु वासियु गांचि
कडुपु सल्लग रामु गांचियु वगल ।नुडुकु चुन्नदि तद्वियोगाग्नि शिखल
बरिचित-जन्म-साफल्य-कौसल्य ।परिकिंपु मिदे मुनिपति-सार्वभौम!
कौसल्यसति वामकर मंट बट्टि । कै सेतलुडि वोयि गत पुष्प कर्णि
कारशाखयु बोलि कै व्रालि युन्न । यी राम श्रीराम नेंड बाय लेनि
या लक्ष्मणुनि गन्न यट्टि पुण्यात्मु । रालु सुमित्र; पराकु मुनींद्र! १५७०
ये तल्लिकै कान केगे मा यन्न?। ये तल्लि कतमुन नील्गे मा तंड्रि
ये तल्लि कोर्के नन्नितकु देच्चे? । ना तल्लि मा तल्लि हत पुण्यपाक
कैक गन्गोनु" मंचु गद्गद कंठु । डै कडपट शोक मग्गलंबैन
नूरक युन्नचो नूरार्चि यतनि । ना ऋषि भाविकार्यमु जूचि पलिकें:

---

—(तो) भरत अति आश्चर्य-भरित हो, तब श्रेष्ठ तपोनिधि भरद्वाज के पास जाकर, प्रणामकर (बोला)—'आपके तपोबल-महत्त्व की प्रणुति (प्रशंसा) करना उस परमेष्ठी के लिए भी सम्भव है ? (नहीं है।) अब मैं इन-कोटिधाम (कोटिसूर्य के धामवाले) रघुराम को देखने जाऊँगा'। कहकर, उस अवसर पर माताओं से प्रणाम कराने पर, उसने (मुनि ने कहा)—'ये कौन कौन है ? अलग-अलग से बताओ (परिचय दो)'। तब (भरत ने कहा)—'हे धीरात्मा ! राजा की ज्येष्ठ देवी होकर, सब में विलास और कीर्ति प्राप्त कर, कोख की सफलता के रूप में राम को (पुत्र के रूप में) प्राप्त करके भी, तद्वियोग्नि-शिखाओं में तप्त हो रही है, यह परिचित-जन्म-साफल्यवाली कौसल्या है। हे मुनिपति-सार्वभौम ! यह देखिये। सति-कौसल्या के वाम-कर को पकड़कर, अलंकारों से रहित होकर, पुष्प-रहित कर्णिकार (कनेर) के समान, (दुखभार से) झुकी हुई वह रामा, श्रीराम से बिछुड़ न सकनेवाले उस लक्ष्मण को जन्म देनेवाली पुण्यशीलवाली सुमित्रा है। हे मुनीन्द्र! सावधान (होकर सुनिये),॥१५७०॥
—जिस माता के कारण हमारे अग्रज काननों में गये, जिस माता के कारण हमारे पिता मर गये, जिस माता की इच्छा ने मेरी यह दशा कर दी, उस मेरी माता, हमारी माता, हतपुण्यवाली कैकेयी को देखिये'। (ऐसा) कहते हुए गद्गदकण्ठवाला हो, अन्त में शोक की अधिकता के कारण, भरत मौन हो रहा। उसे सान्त्वना देकर, भावी कार्य के बारे में विचार कर ऋषि (यों) बोले—'इस कैकेयी ने लोकैकहित किया है। आप

"नी कैंक लोकैक हितमु गाविंचें;। मी कॅल्ल दॅल्लमौ मीद दा" ननुचु
मरि रामुडुन्नट्टि मार्गंबु दॅलिपि। तॅऱगॉप्प नम्मौनि दीविप वॅडलि
सिंधुरबृंहित सेनानुलाप। सैंधव हेषित स्यंदन नेमि
रवमुल कलिकि यरण्य मृगाळि। दिविऱिन भीति नल्दॅसलकु बाऱ
बल च्चरणोद्धूत पांसु संघात। मलिनीकृतादित्य मंडलुंडगुचु
ना चित्रकूटाद्रि कर्थितो भरतु। डेचि सेनलु दानु नेगु चुन्नंत १५८०
नट जित्रकूटाद्रि यंदु राघवुडु। कुटिल कुंतल सीत गूडि मोदमुन
"गनुगॉंटिवे यिन्नगंबु बिबोष्ठि। कनु दम्मुलकु विंदु गाविंचॆ मनकु
निन्नग महिम दा नॅन्नग वशमॆ। पन्नग पति कैन भामाललाम!
गुरुतैन सॅलयेटि घुमघुमध्वनुल। नुरुमु लटंचु बॅल्लुब्बि नीकुरुल
बुरुडिंचु तन गॉप्प पुरि विच्चि नॅमलि। पॉरिबॉरि नाडॆडु; बूबोडि! सूडु;
कांतरो! यी चेंचु कांतल गंटॆ? दंति कुंभंबुलु दम चन्नु गवकु
नॅन वच्चुटॅट्लनि यिभकुंभ दळन। मॉनरिंचि तन्मणु लॉप्प दाल्चॆदरु,

---

सबको वह बाद में स्वयं स्पष्ट होगा'। (यह कहकर) फिर राम जहाँ थे, उस मार्ग के बारे में बताया (और) ढंग से आसीसा। (तब) हाथियों की चिंघाड़, सैनिकों की बातचीत, घोड़ों की हिनहिनाहट, रथों के नेमी रव, (आदि) की संयुक्त (ध्वनि) से अरण्य की मृगावली अधिक भीति से चारों दिशाओं में भागने लगी। बल (सेना) के चरणों से उठी धूल के समूह से आदित्यमण्डल को मलिन करते हुए (समय) भरत के चित्रकूट पर्वत को उत्कट अभिलाषा से सेनाओं के साथ जाते समय—॥ १५८० ॥

—वहाँ चित्रकूटाद्रि पर राघव कुटिल कुन्तलों वाली सीता के साथ मोद से (वार्तालाप कर रहे थे)। (राम ने कहा)—'हे बिम्बोष्ठी! इस नग (पर्वत) को देखा है तुमने! हमारे कमलनेत्रों को भोज (आनन्द) दे रहा है। हे भामाललामा! पन्नगपति (आदिशेष) के लिए भी इस पर्वत की महिमा का वर्णन सम्भव है? (नहीं है।) विस्पष्ट निर्झरों की गम्भीर ध्वनियों को मेघगर्जन समझकर, अत्यन्त आनन्द से, तुम्हारी केशराशि की समता करनेवाली अपनी बड़ी पंखराशि को खोल (फैला)कर, मोर बार-बार नाच रहा है। हे पुष्प के समान शरीरवाली! देखो। हे कान्ता! इन चेंचु (जंगली जाती की) स्त्रियों को देखा है? गज-कुम्भ (-स्थल) अपने कुचकुम्भों की समता क्यों करें, (यह सोच) गजों के कुम्भस्थलों का विदारण करके, उनकी मणियों को शोभा से धारण करती हैं। यह दिव्य (अमर)-जनों का संकेत प्रदेश (अभिसार का प्रदेश) है अतः इस पर्वत (प्रदेश) में दिव्यसुगंधियाँ फैल रही हैं। उस झाड़ी को देखो, वह पदतल

दिव्युल संकेत देशंबु गान । दिव्य वासनलु संधिंच नी कोन
पदतलालक्तक भासुरंबैन । पोंद सूडु गंधर्व भोग गेहंबु;
किन्नरकंठि ! यी गिरिकंदरंबु ।किन्नर किन्नरी गीत सद्गोष्ठि१५९०
कलकंठ रवसहकार पल्लवमु । कलकंठि ! यी सहकारंबु जूडु;
परि परि विधमुल परुवंपु विरुल । परिमळंबुलु गदंबमुग गूर्चुचुनु
मलयानिलुंडु गोमल यान लील । मलयु चुन्नाडिदे! मन मीद नवल!
यल्लदे! चूचिते ? हल्लकनिकर । फुल्लकैरव कुंज पुंजरंजितमु
सालतमाल रसाल तक्कोल । ताल हिंताल कुद्दाल कूलमुन
नमलिन पुलिन मध्यासनासीन । समुचित मुनिवृंद संदीप्तमैन
मंदाकिनी नदीमणि गन्नु ललर । मंद यान विलास मथित मराळ"
यनि यनि पलुकुचु नवनीरुहमुल । गनुपट्टु पोंदरिड्ल घनकंदरमुल
शैल शृंगंबुल सानुदेशमुल ।नोलि विनोदिंचुचुन्नचो गडगि१५९९

भरतुनि जूचि लक्ष्मणुडु संदेहिंचुट

वलुविडि चनुदेंचु भरत सैन्यमुल । कलकलध्वनुल नाकर्णिंचि विट्टु
१६००

---

के अलक्तक (महावर) से भासुर (शोभायमान) गन्धर्व-भोग-स्थली है। हे किन्नरकण्ठ वाली ! यह गिरि कन्दरा किन्नर (और) किन्नरियों के गीतों की सद्गोष्ठी (का स्थान) है। ॥ १५९० ॥

—हे कलकण्ठी ! इस सहकार (आम के पेड़) को देखो। कलकण्ठ (कोयल) की ध्वनि के सहकार (करनेवाले) पल्लवों से युक्त है। विविध प्रकार के यौवन से युक्त (विकसित) फूलों के परिमल को एकत्रित करते हुए मलयानिल कोमल-यान-लीला (मन्द-मन्द गति) से, हे अबला ! हम पर अपना प्रभाव डाल रहा है। उधर देखो ! फुल्ल-कैरव-कुंज-पुंज (से) रंजित, साल, तमाल, रसाल, तक्कोल, ताल, हिन्ताल, कुद्दाल (आदि वृक्षों से) युक्त कूलवाली, अमलिन पुलिनों (तट) पर मध्यासन में आसीन समुचित मुनि-वृन्दों से संदीप्त मन्दाकिनी-नदीमणि को, हे मन्दगमन के विलास से मराल (हंस) का भी तिरस्कार करनेवाली (सीता) ! नेत्रोत्सव करते हुए देखो'। ऐसा कहते हुए (राम और सीता) वृक्षों के (नीचे) दिखाई पड़नेवाले लताकुँजों में, महान् कन्दराओं में, शैल शृंगों में, तराइयों में प्रेम से आनन्द उठा रहे थे। (तब) सप्रयत्न—॥१५९९॥

भरत को देख लक्ष्मण का सन्देह करना

—चढ़ आनेवाले भरत की सेना की कलकलध्वनियों को सुनकर, अधिक ॥१६००॥

कलगि नलगड बारु करि वराहमुल । बलु मृगंबुल जूचि बलधूळि जूचि
"यिट धूळि दिवि बर्व नेमि कारणमों? यट वोयि यरसि र'म्मनिन
लक्ष्मणुडु
वेवेग नोंक महावृक्षाग्र मेक्कि । भाविंचि युत्तरभागंबु नंदु
बलमुल बोंडगांचि भानु वंशजुल । बलु बिरुदुल तोडि पडगलु गांचि
यिच्चलो "भरतेशु डिट रामुमीद । वच्चुचुन्ना' डनि वडि निश्चयिंचि
पटु वज्र मद्रि पै बडुभंगि दोप । जटुल सत्त्वमुन वृक्षमु डिग्ग नुरिकि
वारक रोष दुर्वारुडै वच्चि । या राम विभु जूचि यनियें लक्ष्मणुडु;
अडविकि निन्नु बोनडचि नी राज्य । मडरि यंतयु गोंनि यंतट बोक
घन शक्ति नी मीद गैकेयि कोंडकु। सनुदेंचुचुन्नाडु सबलुडै नेडु;
अवेंचूडु! कोविदारादि ध्वजंबु । लवें चूडु! भटुल वीरालापमुलुनु १६१०
शरचापकवचमुल् सरिबूनि नीवु । भरतुनि कॆदुरुगा बलुविडि नडवु
निलुवकु, कादेनि नीवु सीतयुनु । दोंलगुमु; नीशांति दुदि नित सेसें!
ने निक सैरिप; निट वच्चें नेनि । वीनि जंपेंद" नन्न विनि रामविभुडु
"नाकु दम्मुडवय्यु ना तोड बुट्टि । नी किट्टि यविनीति नेडेल पुट्टॆ?

---

—क्षुब्ध होकर, चारों दिशाओं में भागनेवाले करि (हाथी), वराह (आदि) अनेक मृगों को देखकर सेना (के आगमन की)-धूल को देखकर, (राम ने कहा)—'यहाँ धूल के आकाश में उठने का क्या कारण है? उधर जाकर पता लगाकर आओ'। (ऐसा) कहने पर लक्ष्मण अतिवेग से एक महावृक्ष के अग्र (शिखर) पर चढ़कर, सोचकर, उत्तर भाग (दिशा) में सेनाओं को देखकर, भानुवंशजों की अनेक विरुदों से युक्त पताकाओं को देख, मन में झटसे निश्चय किया कि 'राजा भरत अब राम पर(चढ़)आ रहा है'। चटुल सत्त्व से (लक्ष्मण) वृक्ष पर ऐसा कूद पड़े मानों पटु वज्र अद्रि (पर्वत) पर गिर रहा हो। निरन्तर के रोष से दुर्वार होते हुए, आकर, उस प्रभुराम को देखकर लक्ष्मण बोले—'जंगलों में तुम्हें भेजकर, तुम्हारे समस्त राज्य को अतिशयता से लेकर, उतने से न रुककर, अधिक शक्ति से कैकेयी का पुत्र तुम पर आज ससैन्य चढ़ आ रहा है। वे ही देखो, कोविदार आदि ध्वजाएँ, वे ही देखो, सैनिकों के वीरालाप। ॥१६१०॥

—ठीक तरह से शर, चाप, कवच धारणकर, तुम भरत का सामना करो, (उस पर) आक्रमण करने चलो। रुको मत, नहीं तो तुम और सीता हट चलो। तुम्हारी शान्ति (शान्त स्वभाव) ने अन्त में इतना (बुरा हाल) कर दिया है। मैं अब (आगे) सहन नहीं करूँगा। यहाँ आया तो (मैं)

भ्रातृ वत्सल मूर्ति परमपावनुडु । नीति कोविदुडु मानित धर्मपरुडु
भरतुंडु नी कंटे भक्तुंडु नाकु । भरतुनि देस नोक्क पापंबु लेदु;
मनल नयोध्यकु मरल न्नार्थिप । जनुदेंचु चुन्नाडु; संदेह मुडुगु;
कडवकु" मनुडु राघवु नाज्ञ पेंपु । गडव भीतिल्लि लक्ष्मणु डूरकुंडे
भरतेशु डंतट बौरुल हितुल । दोरल समरस्त योधुल नोक्क चोट
विडियिंचि तल्लुल वेंनुक दोड्तेर । गडक वसिष्ठुनि गट्टड सेसि १६२०
गुरुभक्ति सूतुडु गुहुडु दोडुगनु । नरिगि तम्मुडु दानु नग्गिरि येक्कि
वरुस नय्यडवि त्रोवलु देलियुटकु । गरर्मथि सौमित्रि गट्टिन यट्टि
गुरुतुलु गोन्नि गन्गोनुचु नलगडल । नेरि बरिकिंचुचु निखिलास्त्रशस्त्र
जाल पालित सुविशालांगणमुल । जाल जेन्नगु पर्णशाल केतेंचि १६२४

### भरतुडु मुनिवेषधारुलैन रामलक्ष्मणुल जूचुट

मुनिवेषमुन जाल मुदमंदु रामु । गनुगोनि यात्मलो गलिगि शोकिंचि

---

उसका (भरत का) वध कर दूँगा'। (ऐसा) कहने पर, सुनकर प्रभुराम ने (कहा)—'मेरे अनुज होकर, मेरे सहोदर होकर भी, तुम में आज यह अविनीति कैसे पैदा हुई ? भातृवात्सल्य की मूर्ति, परम पावन, नीतिकोविद, मानित (सम्मान्य)-धर्म-पर (तत्पर) भरत तुम्हारी अपेक्षा मेरा अधिक भक्त है। भरत की ओर (के मन में) एक भी पाप नहीं है। हमसे अयोध्या लौट चलने की प्रार्थना करने आ रहा है। सन्देह को छोड़ दो। छोड़ो'। ऐसा कहने पर राघव के आदेश का उल्लंघन करने में भीत होकर लक्ष्मण चुप रहा। तब राजा भरत पुरजन, हितू, उमराव, समस्त योद्धाओं को एक स्थान पर ठहराकर, माताओं को पीछे ले आने के लिए सप्रयत्न (सविनय) वसिष्ठ से प्रार्थनाकर, ॥ १६२० ॥

—अधिक भक्ति से सूत (सुमन्त्र), गुह के साथ, अनुज के साथ, आप उस गिरि पर चढ़कर, क्रम से उस जंगल में मार्ग को पहचानने के लिए, सौमित्र ने बड़ी इच्छा से जो कुछ संकेत बाँधे (वनाए) थे, उन्हें देखते (पहचानते) हुए, चारों ओर ध्यान से देखते हुए, (भरत ने) निखिल (समस्त) अस्त्र-शस्त्र जाल (समूह) से युक्त विशाल आँगनों से अधिक शोभायमान पर्णशाला में आकर, ॥ १६२४ ॥

### भरत का मुनिवेषधारी राम लक्ष्मण को देखना

—मुनिवेप में अत्यन्त मुदित होनेवाले राम को देखा, मन में विकल हो

"पौलुचु कांचन गृहंबुल नुंडुवाडु । ललि दूलि पर्णशालल नुन्नवाडु
पौगडौंदु पूल पान्पुन नुंडुवाडु । जगति पै बूरि सैज्जनु नुन्नवाडु
नेऽसि किरीटंबु नेरि दाल्चुवाडु । तरुचैन जड लौप्प दालिच युन्नाडु
नोलि राजुलु गौल्व नुंडेडि वाडु । लोलत मृगमुल लो नुन्नवाडु
मेलिचंदनमुनु मेयि बूयुवाडु ।धूळि धूसरितुडै तूलि युन्नाडु; १६३०
मौनसि दिव्यांबरंबुलु गट्टुवाडु । मुनिवृत्ति वल्कलंबुलु गट्टिनाडु
पौसग रसान्नमुल् भुजियिंचुवाडु । कसरुगायल ग्रौद्दुगडपु चुन्नाडु
चूचिते शत्रुघ्न ! शुभमुर्ति रामु । डीचंदमुन दुःख मीदु चुन्नाडु;
कैकेयि पापंबु गडुपुन बुट्टि । यी कष्ट दुर्दश लिट्टु सूड वलसें"
ननुचु दम्मुडु दानु ना राम विभुनि ।गनि म्रौक्कुटयु वारि गौगिट जेर्चि
कन्नुल हर्षाश्रुकणमुलु दौरुग । वेन्नुलु निविरि भाविंचि दीविंचे;
नहिमांशुकुलुनकु ना सुमंत्रुंडु। गुहुडु म्रौक्किरि भक्ति कौन साग नपुडु;
धरणिजकु सुमित्रातनूजुनकु । भरत शत्रुघ्नुलु प्रणमिल्लि निलुव

---

शोककर (भरत ने शत्रुघ्न से कहा)—'शोभायमान कांचन गृहों में रहनेवाला (आज) लालित्य से शून्य हो, पर्णशालाओं में निवास कर रहा है। सराहनीय पुष्प-शय्या पर रहनेवाला (आज) जगति में पर्णकुटी में रह रहा है। शोभा से किरीट को सुन्दरता से धारण करनेवाला (आज) विलक्षण जटाओं को सुन्दरता से धारण किया हुआ है। क्रम से राजाओं की सेवाएँ ग्रहण करते रहनेवाला, (आज) बड़ी इच्छा से मृगों के मध्य में है। श्रेष्ठ चन्दन को शरीर पर लगानेवाला (आज) धूलिधूसरित बना हुआ है ॥ १६३० ॥

—उपक्रम करके दिव्याम्बर धारण करनेवाला, मुनिवृत्ति से (आज) बलकल पहने हुए है। समुचित रीति से (षड्) रसों से युक्त अन्न खानेवाला (आज) कच्चे फलों से दिन बिता रहा है। देखा शत्रुघ्न ! शुभमूर्तिवाला राम इस प्रकार दुख में ऊभ-चूभ हो रहा है। कैकेयी के पापी गर्भ में जन्म लेकर, ये कष्ट (-प्रद) दुर्दशाओं को इस प्रकार देखना पड़ा।' (ऐसा) कहते हुए अनुज के साथ स्वयं (भरत ने) उस विभुराम को देखकर प्रणाम किया। उन्हें गले से लगाकर, आँखों से हर्ष के अश्रुकणों के झरने पर, (उनकी) पीठों पर हाथ फेरकर (राम ने) आशीर्वाद दिया। उस अहिमाँशुकुल (सूर्यकुल) वाले (राम) को सुमन्त्र (तथा) गुह ने बड़ी भक्ति से प्रणाम किया। धरणिजा (सीता) को तथा सुमित्रा-तनूज (लक्ष्मण) को भरत (और) शत्रुघ्न प्रणाम कर खड़े रहे। (तब) राघव

गुशपीठमुल नुंड गोरि राघवुडु । दशरथु सेमंबु दल्लुल शुभमु
बलुमारु नडुगुचु "भरत! नीवेल ।यिलरुयेल किंत दव्वेगु देंचितिवि?
१६४०
भूतलाधीशु पंपुन राज वगुचु । नीति तो जेयुदे नीवु राज्यंबु ?
दशरथुनकु सत्य प्रतापुनकु । विशद पुण्युनकु गाविंतु वे पूज ?
तल्लुल नेल्ल नादर मुल्लसिल्ल । नुल्लंबु सल्लगा नूरडिपुदुवे ?
कोविदु मत्कुलगुरु दपो निष्ठु । ना वसिष्ठु गरिष्ठु नर्चिंचि,,नीवु
अग्निहोत्रमुल संध्याकाल नियति । भग्नंबु गाकुंड बालिते नीवु ?
सुजनुलौ मंत्रुल चोप्पेल्ल देलिसि । विजय मूलमु मंत्रविधि मेरुंगुदुवे?
यपर रात्रुल लेचि यर्थचिंतनमु । निपुणत जेयुदे नीवु नित्यंबु ?
नरसि युत्तममध्यमाधमजनुल । वेरवुतो वनि गोंदुवे तगिनट्लु ?
तनवारियेंड नैन दगवुन दंड । मनुरक्ति जेयुदे यपराध मेरिगि ?
मतिमंतु सकल सम्मतु स्वामि हितुनि।विततविक्रम सैन्य विभु जेसिनावे
१६५०
कोलिचिन वारिकि गोरि जीतमुलु। निलुव गाकुंड सन्निधि नोसंगुदुवे?

---

ने उन्हें कुशासन पर बैठने का आदेश दिया (और) बार-बार दशरथ का कुशल तथा माताओं का शुभ (कुशल) पूछा (और कहा)—'हे भरत ! तुम पृथ्वी पर शासन न कर, इतनी दूर क्यों आये हो ?॥ १६४० ॥
भूतलाधीश (राजा) की आज्ञा से राजा बनकर, नीति के साथ राज्य कर रहे हो न ? सत्यप्रताप (और) विशद पुण्यवाले राजा दशरथ की तुम पूजा कर रहे हो न ? सभी माताओं का बड़े आदर के साथ, हृदय को शीतल बनाते हुए सान्त्वना दे रहे हो न ? कोविद, हमारे कुलगुरु, तपोनिष्ठ, गरिष्ठ उस वसिष्ठ की अर्चना करके, सन्ध्या-काल के नियम का भँग न करते हुए अग्निहोत्र का पालन करते हो न ? सुजन मन्त्रियों की चित्तवृत्ति को जानकर, विजयमूल मंत्रविधि (राजनीत) को जानते हो न ? अपर-रात्रियों में (रात के पिछले पहरों में) जागकर, निपुणता से, नित्य ही अर्थ-चिन्तन करते हो न ? उत्तम, मध्यम, अधमजनों के साथ, (उनकी चित्तवृत्ति) जानकर समुचित रूप से, उपाय से काम लेते हो न ? अपराध को जानकर, अपने लोगों (स्वजनों) के सम्बन्ध में भी न्याय को जानकर, अनुरक्ति से दण्ड-विधान करते हो न ? मतिमान्, सकल-सम्मत (लोकप्रिय), स्वामि-हितू, विततविक्रमवाले को सेनापति बनाया है न ? ॥ १६५० ॥
—सेवा करनेवालों को, प्रेम से, वेतन बिना पिछड़े हुए, अपने समक्ष

चारुल वलन राष्ट्रमुल वार्तलुनु । वैरुल तॆरगु सर्वमु नॆरुंगुदुवॆ ?
जालि दूलॆडि पेदसादल मॊरल । वालायमुग विंदुवे गर्व मुडिगि ?
यर्मिलि वर्णाश्रमाचार विहित । धर्मबु लरयुदॆ तडबडकुंड ?
जोरुल जारुल सुडियंगनीक । वारल दंडिंतॆ वदलक पट्टि ?
चतुरंगबलमुल सन्नाह पटिम । नतियुक्ति जेयुदॆ यप्पटप्पटिकि ?
धन धान्य वस्तु सद्भट समेतमुग । मुनुपुगा गडि दुर्गमुल बलियिंतॆ ?
यन्यायमुलु सेसि यर्थमुल् गॊनक । मान्यत ब्रोतुवॆ मरि कापु जनुल?
नर्थलोभमुन विप्राग्रहारमुल । नर्थ मॆत्तवु गदा यरवीसमैन ?
नॆपुडु गोब्राह्मण हितमु गोरुचुनु । निपुणुंडवै धर्मनिष्ठ नुंडुदुवॆ ?
१६६०

शक्तित्रयंबुनु षड्गुणंबुलुनु । सक्ति बंचांगमुल् चतुरुपायमुलु
बदुनाल्गु राजपापंबुलु दॆलिसि । सदयुडै मनुधर्मशास्त्र पद्धतिनि
देवतापितृ महीदेवता पूज । गाविंचि स्वर्गंबु गांचु भूविभुडु
नीवुनु ना रीति राज्यंबु । गावितु वे'' यंचुगाकुत्स्थुडडुग
गरमुलु मॊगिचि गद्गद कंठुडगुचु । भरतुंडु राम भूपति किट्टु लनियॆ

देते हो न ? गुप्तचरों के द्वारा (स्व) राष्ट्र (राज्य) का समाचार (तथा) वैरियों की समस्त गतिविधियों को जानते हो न ? गर्व को त्यागकर, दीन बने निर्धन (तथा) साधारण जनों की दुहाई को निरन्तर सुनते हो न ? बिना किसी संकोच के, अनुराग से वर्णाश्रम-आचार-विहित धर्मों के बारे में विचार करते हो न ? चोरों और जारों (पुरुषों) को बढ़ने न देकर, अवश्य पकड़कर दण्ड देते हो न ? समय-समय पर चतुरंग-बल (सेना) की सन्नाह(तैयारी)की दक्षता का अतियुक्ति से(प्रयोग)करते हो न ? धन-धान्य-वस्तु, सद्भट युक्त रखते हुए, (शत्रुओं के आक्रमण के) पूर्व ही सुदृढ़ दुर्गों का बल बढ़ाते हो न ? अन्याय करके, अर्थ (कर) न लेकर, मान्यता से किसानों की रक्षा करते हो न ? धन-लोभ से विप्रों के अग्रहारों से किंचित् अर्थ भी नहीं लेते हो न ? सदा गोब्राह्मण-हित की कामना करते हुए, निपुण हो, धर्मनिष्ठा के साथ रहते हो न ? ॥ १६६० ॥

शक्तित्रय (इच्छा, क्रिया, ज्ञान), षड्गुण, पाँच अंग, चार उपाय, चौदह राजपापों के बारे में जानकर, सदय होते हुए, मनु के धर्मशास्त्र की पद्धति के अनुसार देवता, पितृ, महीदेवताओं की पूजा करके राजा स्वर्ग को प्राप्त होता है। तुम भी उसी रीति से नीति से राज्य करते हो न ?' ऐसा काकुत्स्थ(राम) के पूछने पर, हाथ जोड़कर, गद्गद कण्ठवाला होते हुए भरत ने रामभूपति से यों कहा—'हे धर्मनिपुण! धर्मसरणि(पद्धति या मार्ग) में

"नी धर्मसरणि नाकेदियु देलिय । दो धर्मनिपुण! यिकोक वार्त विनुमु
नृपकुलाधीश्वर! निन्नु गानलकु ।गृपमालि कैकेयि किनिसि पोम्मनिन
दडयक नीविट्लु तापसवृत्ति । नडविकि विच्चेसि; तदि यादिगाग
१६६८

### दशरथुनि मृतिनि भरतुडु श्रीरामुनकु देलुपुट

नलतल दूलि येडगु नाडु निन्नु । दलचुचु मृतुडय्ये दशरथेश्वरुडु;
एनुनु वितृमेध मेल्लनु जेसि । कानल मीरुंड गान वच्चितिनि"
१६७०

अनु पल्कु निर्घात मै ताक राम । जनपति मूर्छिलिल जगति पै द्रेळ्ळे,
मेदिनीसुतयु सौमित्रियु दूलि । मेदिनि व्रालिरि मृतुलैन पगिदि;
नोलसिन धृति रामु डोक कोंत देलिसि । पलुमारु विलपिप भरतु
डिट्लनियॆ

"गृतमति वय्यु व्राकृतुनि चंदमुन । नतिशोकमुनु वोंद नगुनय्य नीकु?
देव ! लक्ष्मणुडु वैदेहियु नीवु । वे वेग दशरथोर्वीनाथ-मणिकि
वरलोक विधु लेल्ल भक्ति तो जेयु । डरयंगनदि कृत्य"मनिन राघवुडु

---

कुछ भी नहीं जानता । एक और समाचार सुनो । हे नृपकुल-अधीश्वर ! निर्दयता से कैकेयी ने रुष्ट होकर (तुम से) कहा कि तुम काननों में जाओ । विना विलम्ब के तुम इस प्रकार तापस वृत्ति से जंगलों में पधारे । तब से लेकर—॥ १६६८ ॥

### दशरथ की मृत्यु के बारे में भरत का श्रीराम को बताना

—व्याकुलता से तड़पते हुए, सातवें दिन तुम्हारा स्मरण करते हुए, दशरथेश्वर मृत हुए । मैं भी समस्त पितृयज्ञ करके, काननों में तुम्हारे दर्शनार्थ आया हूँ, ॥ १६७० ॥

यह वाक्य वज्र सदृश लगने पर राजा राम मूर्च्छित हो धरती पर गिर पड़े । मेदिनीसुता (सीता) और सौमित्र भी लड़खड़ाकर मेदिनी पर, मृतकों के समान, गिर पड़े । विशिष्ट धैर्य से राम कुछ होश में आकर, वार-वार विलाप करने लगे तो भरत ने इस प्रकार कहा—'कृतमति (बुद्धिमान) होते हुए भी प्राकृत (साधारण व्यक्ति) के समान तुम्हें क्या अतिशोक करना चाहिए ? हे देव ! लक्ष्मण, वैदेही और तुम अति शीघ्रता से दशरथ-उर्वीनाथ-मणि (राजशिरोमणि) की परलोक-क्रियाएँ भक्तियुक्त हो करो । सोचने पर यही कर्त्तव्य है ।' (ऐसा) कहने पर

मंदाकिनिकि वच्चि मदि निष्ठ वेलय । नंदु गृतस्नानुडै तंड्रि कपुडु
मौनसि तिलोदकमुलु वोसि वगलु । पेनगोन मट्टि गारपिंडि चे बुण्य
धनु डर्थि बिड प्रदानंबु सेसि । घनतर शोक संकलितुडै मगुडि
सन्नुत गति वर्णशाल कैतेंचि । युन्नचो रघुराम डुन्न चक्कटिकि
१६८०
बौर वर्गमु तोड बंधुल तोड । जारु वर्तनुलैन सचिवुल तोड
घनुडु वसिष्ठुंडु गौसल्य मौदलु । जननुल दोड्कोनि चनुदेंचुटयुनु
नूनिन शोकाग्नु लौदव राघवुडु । दानु सीतयु सुमित्रा-तनूजुंडु
वारि यंघ्रुल मीद व्रालि शोकिंप । वारुनु शोकिंप वारिंचे नंत
ना वसिष्ठमुनींद्रु डमलवाक्यमुल । नावेळ गौसल्य यवनिनंदननु
वनवास कलित विवर्णांगि जूचि । तनमदि विधि दूरितद्यु बौगुल
गिरिमीद वर्तिंचु किन्नर यक्ष । गरुडोरगामर कांतलु वच्चि
"रामुनि सति दशरथराजु कोड । ली मुग्ध जनक महीपालु पुत्त्रि
विविध संकटमुल वेगुचुनुंडे । भुवि नसाध्यमु लेदु पो यंदु विधिकि"
ननि सीत बेकौन ना रामचन्द्रु । डनघुडैन वसिष्ठु नडुगुल कौरगि
१६९०

राघव मन्दाकिनी के पास आकर, मन में निष्ठा के शोभित होने पर, उसमें (नदी में) कृत-स्नान हो, तब पिता को उपक्रम से तिलोदक देकर, दुख के अधिक होने पर, मिट्टी के ढेलों से पुण्यधन (राम) ने इच्छा (लगन) से पिण्ड-प्रदान किया। घनतर (अधिक) शोक-संकलित हो, फिर सन्नुतगति (सराहनीय विधि) से पर्णशाला में आ रहे। रघुराम जहाँ थे, उस स्थान पर—॥ १६८० ॥

—पुरजन वर्ग के साथ, बन्धुजनों के साथ, चारु-वर्तन (आचरण) वाले सचिवों के साथ, महान् वसिष्ठ, कौसल्या आदि जननियों को साथ लेकर (भरत के) आने पर, सम्प्राप्त शोकाग्नियों के उत्पन्न होने पर, राघव सीता और सुमित्रातनूज के साथ उनकी (माताओं की) अंघ्रियों (चरणों) पर गिर-कर शोक करने लगे। जब वे शोक करने लगे तब वसिष्ठ मुनीन्द्र ने अमल वाक्यों से उन्हें रोका (शान्त किया)। उस समय कौसल्या वनवास-कलित-विवर्ण-शरीरवाली अवनिनन्दना (सीता) को देखकर, अपने मन में विधि (नियति) को कोसकर, अत्यन्त दुःखी हुई। (उसी समय) उस गिरि पर विचरण करनेवाली किन्नर, यक्ष, गरुड, उरग, अमर कान्ताएँ (वहाँ) आकर सीता के बारे में यों बोलीं—'राम की पत्नी, राजा दशरथ की बहू, जनक-महीपाल की पुत्री यह मुग्धा विविध संकटों से तप्त हो रही है।

जननुल जुट्टाल सचिवुल हितुल । मुनुलनु गुशपीठमुल नुंड बनिचि
तन तम्मुलुनु दानु दर्भासनमुल । जन-लोचनोत्पल-चंद्रुडै युंडि
या वेळ भरतुनि याकृति जूचि । "यो वत्स! जडलुनु नुरुवल्कलमुलु
नीवेल तालिचति! नृपुनाज्ञ वूनि । वेवेग चनि महीविभुडवै युंडु'
मनि पल्कुटयु रामुनाननांवुजमु । गनुगोनि भरतुंडु गरमुलु मोगिचि
"देव! राघव! कैक धृति दूलि निन्नु। भाविंप नेरक पापंवु सेसि
"यडवुल नुंडु, वो"म्मन्न माटलकु । दडयक चनुदेर दगुनय्य! नीकु?
मिमु वासि दशरथ मेदिनीपतियु । नमरलोकंवुन करिगे; नी घोर
पापंवु मा तल्लि पचरिंचे; नरक । कूप कोटुल निंक गूलक युन्ने ?
येनु नीदगु राज्य मे मेयि वून । गानेर; नाचेत गादु भूनाथ !
१७००

नी वयोध्यकु निंक नेम्मि विच्चेसि। पावन मति तोड वट्टंवु वूनु;
वल्लभु नेडवासि वगल वेल्लडलु । तल्लुल नूरार्पु; तक्किन हितुल
सचिवुल जुट्टाल सकल पौरुलनु । सुचरित्र! कृपतोड जूचि पालिपु;

---

विधि (नियति) के लिए इस भुवि में कोई बात असम्भव नहीं है।' तब उस रामचन्द्र ने अनघ वसिष्ठ के चरणों में प्रणाम किया ॥ १६९० ॥

(उसके बाद) जननियों, रिश्तेदारों, सचिवों, हितूजनों, मुनियों को कुशासनों पर विठाया और स्वय भाइयों के साथ दर्भासनों पर, जन-लोचनों के उत्पलों के लिए चन्द्र समान (राम), वैठ गए। उस समय भरत की आकृति को देख (राम बोले)—'हे वत्स ! जटाएँ और वड़े-बड़े वल्कल तुमने क्यों धारण किये हैं ? नृप की आज्ञा ग्रहण (मान) कर, शीघ्रता से जाकर, राजा होकर रहो।' ऐसा (राम के) वोलने पर राम के आनन-अम्वुज (मुखकमल) को देखकर, भरत हाथ जोड़कर (बोला)— 'हे देव ! हे राघव ! कैकेयी के धैर्य को छोड़ (असहनशील हो), तुम्हें न जानकर, (यह कहकर कि) 'जाओ, जंगलों में रहो' पाप का विस्तार किया। उन वातों पर अविलम्ब यहाँ (जंगलों में) आ जाना क्या तुम्हें उचित है ? तुम से विछुड़कर, राजा दशरथ भी अमर लोकों में गए। हमारी माता ने यह घोर पाप किया है। वह कोटिनरक-कूपों में नहीं गिरेगी ? मैं तुम्हारे राज्य को किसी भी प्रकार ग्रहण नहीं कर सकता। मुझसे होगा नहीं हे भूनाथ ! ॥ १७०० ॥

—अब तुम प्रेम से अयोध्या को पधारकर, पावनमति से राज्य ग्रहण करो। वल्लभ (पति) से विछुड़कर, अत्यधिक शोक से व्याकुल होनेवाली माताओं को सान्त्वना दो। शेष हितू-जनों, सचिवों, रिश्तेदारों, समस्त

नन्नु नी बंटु मन्नन जेसि नादु । विन्नपं बालिपवे दयामूर्ति !"
यनि पादमुल व्रालि यट्टु लेवकुन्न । दनदु तम्मुनि नेत्ति तग गौगिलिचि
"भरत! नी विदि येमि बालुंडवैन।करणि बल्कॆदु धर्मगति दप्प नाडि?
या कैक नेल पो नाडेदु ? तंड्रि । पोककु नीवेल पौगिलेदी वेळ ?
डाकतो नदिनि गाष्ठंबु गाष्ठंबु । जोक यै पासिन चौप्पु दीपिप
बुत्त्रमित्त्रकळत्रमुलु डायु, बायु । मैत्रि ऋणानु संबंधरूपमुन;
नवनि पै बुट्टिन यप्पुडे चावु । ध्रुवमु जीवुन कनि रूपिंचि नरुडु
१७१०

तन कुलोचितमैन धर्ममार्गमुन । मनिन वाडिह पर मान्युडै युंडु,
गावुन मन तंड्रि कमनीय सत्य । भावुडै नीति तो ब्रजल बालिंचि
घन यागदान सत्कारमुल् वेक्कु । लौनरिंचि राज्यसौख्योन्नति मिंचि
मनवंटि तनयुल मनमार गांचि । जनुलेल्ल गौनियाड स्वर्गस्थुडय्यॆ;
नतनिकै वगचुट यनुचितं बिक । नतनि वाक्यमु मन कट्टु सेय दगवु;
पितृ वाक्यकरणंबे प्रियधर्म मेंदु । सुतुनकु; नट्टु सेयु सुतुडे विश्रुतुडु

---

पुरजनों को हे सुचरित्र (वाले) ! कृपा से अवलोकन कर पालन करो। हे दयामूर्ति ! मुझ अपने सेवक का मान रखकर, मेरी विनती का पालन करो।' (ऐसा) कहकर चरणों पर गिरकर न उठनेवाले अपने भाई को उठाकर, समुचित रीति से हृदय से लगाकर, (राम ने कहा)—'यह क्या भरत ? धर्म की गति (मार्ग) को छोड़कर बालक के समान क्यों बोलते हो ? उस कैकेयी को क्यों कोसते हो ? पिता के चल बसने पर इस समय क्यों व्याकुल हो रहे हो ? प्रवाह वेग के कारण नदी में (एक) काठ (दूसरे) काठ से (कभी) मिलकर, (कभी) बिछुड़ जाता है। (इसी विधान को) दीप्त करते हुए पुत्र, मित्र, कलत्र नियराते हैं (और) बिछुड़ते हैं। ऋणानुबन्ध रूपक है मैत्री । (यह) जानकर कि अवनी पर जन्म लेते ही जीव के लिए मृत्यु निश्चित है, ।। १७१० ।।

—अपने कुल के लिए उचित धर्ममार्ग पर जीवित रहनेवाला इह (और) पर (लोकों) में मान्य होकर रहेगा । अतः हमारे पिता ने कमनीय सत्य-भाव (युक्त) हो, नीति से प्रजा-पालन कर, अनेक महान् याग, दान, सत्कार करके, राज्य-सौख्य की उन्नति में (सबसे) बढ़कर, हम जैसे पुत्रों को जी-भर देखा, समस्त जनता की प्रशंसाएँ प्राप्तकर स्वर्गस्थ हुए । अब आगे उनके लिए दुखी होना अनुचित है। उनके वचन के अनुसार करना हमारे लिए न्याय (-संगत) है। पुत्र के लिए कहीं भी (सर्वथा) पितृ-वाक्य को करना ही प्रियधर्म है। ऐसा करनेवाला पुत्र ही विश्रुत

वनमुल बदुनाल्गु वर्षमुल् नन्नु । घन राज्यभोगमुल् गैकोनि निन्नु
नुंड गट्टड सेसें नुर्वीशु; डट्ल । युंडुद; मिदुकु नोंडाडवलव"
दनि तेलपुचो नंत नर्कुंडु ग्रुंके । ननुपम प्रीति मै नाराति दीचि
मरुनाडु संध्या समाधु लोनर्चि । मरि वसिष्ठादुलु मंत्रिवर्गमुलु
१७२०

विशदंबुगा बरिवेष्टिंचि कोलुव । गुशपीठमुन रघुकुंजरु डुंडे;
ना सभ मध्यंबु नंदुंडि भरतु । डा समयंबुन हस्तमुल् मोगिचि
"देव! मी यानति तेंरगुन नीति । भाविंचि पितृ वाक्य पद्धति बुडमि
गैकोंटि, नाभूमि गडपट नेनु । मी कित्तु; निंदु केमियु ननवलदु;
सर्व सर्वसहाचक्र भारंबु । वर्वि तालपग फणिपति योपुगानि
यसल डिंभक जलव्याळ मेंट्लोपु? । वसुधेश ! येनट्टिवाड; बालुंड;
नी धारुणीभार मेड ? नेनेड ? । साधुरक्षण मेड? चर्चिंचि चूड !
बालार्कुचे नोप्पु प्रथमाद्रि यंदु । बोलिप मिणुगुरु बुरुगुन्न यट्लु
श्रीनिधि नी वुंडु सिंहासनमुन । ने नुंड गनुपट्टुने भूमि प्रजकु ?
गावुन मौनि लक्षणमुलु मानि । नी वयोध्यकु वच्चि निपुणत हेच्चि
१७३०

---

(विख्यात होता) है। मुझे चौदह वर्ष (के लिए) जंगलों में, (तथा) तुम्हें महान् राज्यभोग ग्रहण कर, रहने के लिए उर्वीश (राजा) ने आदेश दिया है। वैसा ही रहेंगे। इसके लिए अन्यथा कुछ मत कहो।' ऐसा वताते (-बताते) अर्क (सूर्य) अस्त हुए। अनुपम प्रीति से (उन लोगों ने) वह रात बिताई। दूसरे दिन सन्ध्या-समाधि (जप-तप) करके (निवृत्त होकर) फिर वसिष्ठ आदि मन्त्री-समूहों के— ॥ १७२० ॥

—विशद रूप से परिवेष्ठित होकर दरवार लगाये बैठे थे। रघुकुंजर कुशपीठ पर बैठे हुए थे। उस सभामध्य में रहकर, उस समय भरत ने हाथ जोड़कर (कहा)—'हे देव ! तुम्हारी आज्ञा के अनुसार, नीति के वारे में सोचकर, पितृवाक्य-पद्धति से (मैंने) पृथ्वी को ग्रहण किया है। अपनी भूमि को अन्त में (अब) मैं तुम्हें दूँगा। इसके लिए अन्यथा कुछ मत कहो। सर्वसर्वसहाचक्रभार (समस्त पृथ्वी के भार) को धारण करने के लिए फणिपति (आदिशेष) समर्थ हो सकता है। किन्तु जल-सर्प का बच्चा कैसे समर्थ हो सकता है ? हे वसुधेश ! मैं वैसा ही हूँ। बालक हूँ। यह धारुणीभार कहाँ ? मैं कहाँ ? सोच-विचारकर देखने पर साधु-रक्षण कहाँ ? हे श्रीनिधि ! वालार्क से शोभायमान प्रथमाद्रि (उदय-पर्वत) पर जुगुनु के समान, तुम्हारे सिंहासन पर मेरा

यॆल्ल वारल कोर्कु लीडेर राज्य । मॆल्ल बालिंपु, मिंकेमियु ननकु;
मौनर नी वट्टु सेय नॊल्लवै तेनि । विनु मेनु नी यॊद्द विड्तु ब्राणमुलु;
काकुन्न सौमित्रि गति निन्नु गॊलिचि । काकुत्स्थतिलक ! यिक्कड
नुंडुवाड"
ननि दर्भशयनुडै यट्टु लेवकुन्न । यनुजन्मु नॆत्ति यिट्लनियॆ राघवुड्डु:
"इदि येमि भरत! नीविट्लाड दगुनॆ? ।मदि दलपोयवो मन तंड्रि याज्ञ?
दशरथेशुनकु मी तल्लिनि मुन्नु । विशदंबुगा निच्चु वेळ मी तात
"ना कूतुनकुगल्गु नंदनु नखिल । भूकांतुगा नीवु पून्पु मी" यनुचु
नम्मिक वडसि वॆन्कनु बॆंड्लि सेसॆ । नम्माट पट्टुन; नमर दैतेय
युद्धंबुलो विभुं डॊसगिन वरमु । बुद्धि दप्पक कैक भूमीशु नडिगॆ
धारुणि नीकु, गांतारंबु नाकु । गोरिन दशरथ क्षोणि पालकुड्डु
१७४०
सत्यंबु दप्पकी जाड गार्विचि । नित्य कीर्तुलु गांचि नॆगडॆ निंदंदु
मनमुनु मनुजेंद्रु माट वार्टिचि । घन कीर्ति सुकृतमुल् गैकॊंद मॆलमि

अस्तित्व प्रजा को कहाँ दिखाई पड़ेगा ? अतः मौनि-लक्षणों को छोड़कर, तुम अयोध्या को आओ (और) निपुणता की अधिकता से— ॥ १७३० ॥

—समस्त जनों की इच्छाओं की पूर्ति करते हुए, समस्त राज्य पर शासन करो। और कुछ मत कहो। अगर तुम शोभा से ऐसा करना नहीं चाहोगे तो सुनो मैं तुम्हारे पास (समक्ष) प्राण छोड़ दूँगा। नहीं तो सौमित्र के समान तुम्हारी सेवा करते हुए, हे काकुत्स्थ-कुल-तिलक ! यहीं रह जानेवाला हूँ।' (ऐसा) कहकर दर्भशयन हो (प्राण त्याग करने), न उठने पर, अनुजन्म (अनुज) को उठाकर राघव बोले—'यह क्या भरत ! तुम्हें ऐसा बोलना चाहिए ? हमारे पिताजी की आज्ञा (के बारे मे) मन में नहीं सोचते हो ? राजा दशरथ को (के हाथ) तुम्हारी माता को विशद रूप से देते समय (विवाह करते समय) तुम्हारे नाना ने यह विश्वास (वचन) प्राप्त करने के बाद ही कि मेरी पुत्री से उत्पन्न नन्दन (पुत्र) को अखिल भूकान्त (समस्त पृथ्वी का राजा) तुम बनाओ' इस वचन के आधार पर विवाह किया। अमर (और) दैत्यों के युद्ध में विभु (पति) के दिए वर को, न भूलकर, कैकेयी ने भूमीश से माँगा। तुम्हें धारुणी, मुझे कान्तार चाहने पर (कैकेयी के माँगने पर) राजा दशरथ—॥ १७४० ॥

—सत्य को न छोड़, इस प्रकार (व्यवस्था) करके समस्त लोक में नित्य-कीर्तियाँ प्राप्तकर, विराजमान हुए। हम भी प्रेम से मनुजेन्द्र की बात का पालन करके घन (महान्) कीर्ति (और) सुकृत (पुण्य) को प्राप्त करें।

'नरुगडे गय कॉक्कडैन ? गन्यकनु । वरग दानमु सेसि वरलडे यॉकडु?
विडुवडे यॉकडैन वृपभ' मटंचु । गॉडुकुल गांचुट गोरि पिताळ्ळु
धात्रि बुन्नरक संत्रातयौ कतन । बुत्तुडै यॉप्पु, नीपुण्यंवु लॅरिंगि
येनॅ ना तंड्रि पल्किटु सेय नैति । नेनि दंड्रल पलु कॅव्वडु सेयु
धर? "यथा राजा तथा प्रजा" यनुचु। नरुलॅल्ल मनयट्ल नडतुरु; गान
वरवुद्धि गै कॉन्न व्रतमु निंडिंचि । यरुदेंचेदेनु; नी वाग्रहं वुडुगु,
ना माट वालिपु; ना पंपु मीद । भूमिकि वतिगम्मु; पुरि किक
वॉम्मु"
अनिन "रावणु डिक नाजि लो गूलॅ"। ननि निश्चयमु सेसि यंदुन्न मुनुलु
१७५०
सुरलु दिग्वरुलु "भासुर धर्मनिरत! । भरत ! रामुनि माट वाटिंपु"
मनिरि १७५१

### श्रीरामुनकु जावालि हितोपदेशमु

यप्पुडु जाबालि यनु मौनि रामु । दप्पक कनुगॉनि तगवेदि पलिकॅ

सभी पिता पुत्रों को इसीलिए प्राप्त करते हैं कि 'क्या एक (पुत्र) भी गया[1] को नहीं जाएगा ? कन्यादान करके क्या एक (पुत्र) भी शोभायमान नहीं होगा ? क्या एक (पुत्र) भी वृपभ[2] (साँड) को नहीं छोड़ेगा ? धरती पर पुन्नाम (पुनामक) नरक से संत्राता (रक्षा करनेवाला) होने के कारण ही पुत्र शोभा देता है । इन पुण्यों के बारे में जानकर मैं ही अपने पिता की वात न मानूँ तो धरा पर कौन पिता की वात का पालन करेगा ? 'यथा राजा तथा प्रजा' कहते हुए समस्त नर (मानव) हमारे जैसा आचरण करेंगे । अतः वर-वुद्धि से गृहीत व्रत को पूरा करके मैं (नगर में) आऊँगा । तुम आग्रह छोड़ दो । मेरी वात सुनो । मेरे आदेश पर पृथ्वी का पति वनो । अव नगर को जाओ ।' (ऐसा) कहने पर वहाँ के मुनियों, सुरों, दिग्वरों ने यह निश्चय कर कि 'अव तो रावण आजि (युद्ध) में गिरा (मरा)', ॥ १७५० ॥ (भरत से) कहा—'हे भासुर धर्मनिरत ! राम की वात का पालन करो ।' ॥ १७५१ ॥

### श्रीराम को जावालि का उपदेश

तव जावालि नामक मौनि ने राम को ध्यान से देखकर, कहा—

१ पितरों को पिण्डप्रदान करने के लिए 'गया' क्षेत्र जाने की प्रथा है ।

२ वछड़ों मे सभी को वैल न वनाकर, एक को साँड वनाकर छोड़ देने की प्रथा है ।

"राम! यिदेमि निरर्थक बुद्धि । नेमिंचि मुनि वोलें नृप वेष मुडिगि
राजोपभोग्यमौ राज्यंबु विडिचि । यी जाड नुंड्ुट केमि कारणमु ?
अक्कडि तलिदंड्रु? लेक्कडि सत्य ।मेक्कडि सुतधर्म? मिदियेल्ल गल्ल;
तलिदंड्रु लोंडोरुल् दम सौख्यमुनकु। गलयुचो शुक्ल रक्तमु लैक्यमोंदि
योज विडाकृति नुदयिंचु नरुडु । बीज मात्रमु दंड्रि, पेक्केल यिक?
निमुड़क यारिपोयिन दीपमुनकु । जमुरु वोसिन यट्लु सच्चिन यट्टि
वारिकि बरलोक वैदिक कर्म । मूरक जनुलु सेयुटयु व्यर्थंबु
गावुन ना माट गैकोंनि राम ! । नी वयोध्यकु बोयि नृपुडवै युंडु"
१७६०

मनि यिट्लु जाबालि याडु वाक्यमुलु । विनि कोपमुन रघुवीरु
डिट्लनियें

"निट्टि नास्तिक बुद्धि येव्वरिकैन । बट्टि बोधिंपु जाबालि मुनींद्र !
माकु मा पेद्द ले मर्याद नडचि । रा कैवडि मेलंगुटदिय सम्मतमु,
सत्यमूलंबुलु सकल धर्ममुलु । सत्यंबु कंटे नेंचग धर्म मेंद्दि ?
यट्टि सत्यमु दप्प कनघ! मा तंड्रि । पट्टिन धृति नन्नु बनिचे गानलकु,

---

'हे राम ! यह कैसी निरर्थक बुद्धि है ? नियम से मुनि के समान (रहकर) नृपवेष छोड़कर, राजा के उपभोग्य राज्य को छोड़कर, इस मार्ग से रहने का क्या कारण है ? कहाँ के माता-पिता ? कहाँ का सत्य ? कहाँ का पुत्रधर्म ? यह सब झूठ है। माता-पिता परस्पर अपने सुख के लिए मिलते (सम्भोग करते) हैं तो शुक्ल (और) रक्त के ऐक्य होकर, स्वभावत: पिण्ड की आकृति में नर उदित होता है। पिता केवल बीज मात्र है। और अधिक क्यों ? शमित हो, बुझे हुए दीप में तेल डालने के समान है, मरे हुए लोगों के लिए (जीवित) लोगों का परलोक-वैदिक क्रियाएँ करना। यह व्यर्थ है। अत: मेरी बात ग्रहणकर हे राम ! तुम अयोध्या में जाकर राजा बनकर रहो'॥ १७६०॥

इस प्रकार कहनेवाले जाबालि के वाक्यों को सुनकर क्रोध से रघुवीर यों बोले—'हे जाबालि मुनीन्द्र ! ऐसी नास्तिक-बुद्धि और किसी को पकड़कर समझाओ। अपने पूर्वजों ने जिस मर्यादा के अनुसार आचरण किया है, उसी पद्धति से आचरण करना हमारे लिए सम्मत है। सकल धर्म सत्य-मूल हैं। सोचने पर सत्य से बढ़कर धर्म कौन-सा है ? हे अनघ ! वैसे सत्य को न छोड़, हमारे पिता ने धैर्य के साथ मुझे जंगलों में भेजा है। अत: उसकी आज्ञा का उल्लंघन करूँ तो मेरे समान पुण्यहीन कोई दूसरा हो सकेगा ? बुध लोग (ज्ञानी) कहते हैं कि सत्य, धर्म, शम, दम,

गान नातनि याज्ञ गडचिन बुण्य। हीनुंडु नाकंटे नितरुडु गलडे ? सत्यंबु धर्मंबु शममुनु दममु। नित्यभूति दययु नीति विक्रममु ब्रियवाक्यमुनु देवपितृ विप्रपूज। रयमोप्प स्वर्गमार्गमुलंड्रु बुधुलु, इवि येल्ल गल्लगा नीवु वोधिंचि। तवु नवु, नी वेट्टि यग्रजन्मुडवु? निन्नन बनि येमि? निन्नु नास्तिकुनि। मन्नन सेसिन मा तंड्रि ननक?" १७७०

यनि राम विभुडाडु नट्टि वाक्यमुलु। विनि प्रीति जावालि वेंडियु ननियें,

"नन्नु नास्तिकुनिगा नरनाथचंद्र!। येंन्नि; तयोध्य केंट्लेनि विच्चेसि भूमि येलुदु वनु बुद्धि निट्लंटि। राम! योर्वु" मटंचु ब्रार्थन सेसें, नंत वसिष्ठ संयमि सूर्यवंश। मंतयु निक्ष्वाकु डादिगा नेन्नि, "यनघ! मी कुलमुन नग्रजुडुंड। ननुजुंडु राजौट यरसिन लेदु; कावुन बेंद्दल क्रममुन नीवु। भूवलयं बेंल्ल बूनुट लेंस्स, 'येंतैन बितृ वाक्य मे दाट' ननुचु। नेंतयु निश्चयं विट्टिद येनि १७७७

पादुका प्रदानमु

यादट निनु गोल्चुनट्ल नी दैन। पादुका युगळंवु भरतुंडु गोंलिचि

---

नित्यभूति, नीति, विक्रम, प्रियवाक्य, देव-पितृ-विप्र--ये स्वर्ग के मार्ग (साधन) है। इन सबको तुम झूठ कहकर समझा रहे हो। तुम (भी) कैसे अग्रजन्मा हो ? तुम्हें कहने में क्या काम (लाभ) है ? तुम जैसे नास्तिक का आदर करनेवाले हमारे पिता को कहना (दोप देना) चाहिए।' ॥१७७०॥

ऐसा कहनेवाले विभुराम के वाक्यों को सुनकर, फिर जावालि प्रीति से (यों) बोले—' हे नरनाथचन्द्र ! मुझे नास्तिक मानकर (सही), किसी भी प्रकार तुम अयोध्या को पधार कर राज्य करोगे, इस बुद्धि (विचार) से ऐसा कहा है। हे राम ! (मेरी बातों को) सहन कर लो।' ऐसा कहते हुए प्रार्थना की। तब वसिष्ठ संयमी ने इक्ष्वाकु से लेकर समस्त सूर्यवंश को गिनाकर (चर्चा कर), कहा—' हे अनघ ! आपके कुल में अग्रज के रहते अनुज का राजा होना, सोच-विचारने पर भी (कभी) नहीं दिखता। अत: पूर्वजों के क्रम से तुम्हारा भूवलय के शासन को ग्रहण करना उचित है। यदि (तुम्हारा) निश्चय यही हो कि ' जो हो, मैं पितृवाक्य का उल्लंघन नहीं करूँगा।' तो—॥ १७७७ ॥

पादुका-प्रदान

—तुम्हारी सेवा करने के समान ही तुम्हारे पादुका-युगल की सेवाकर

नेम्मदि नुंडेंडु, नी पादुकम्मु । लि"म्मन्न दल्लुलु हितुलु नाश्रितुलु
ब्रौरुलु मंत्रुलु बांधवु लप्पु । "डो राम ! यिट्टु सेयु, मुचित"
मटंचु १७८०
बलुकंग वेवेग भरतुंडु हेम । विलसित पादुका द्वितयंबु रामु
मुंदट निडिन संफुल्लारुणार । विंद पल्लव गर्व विभव भेदमुलु
यतिवधूतिलक शापापनोदमुलु । श्रुतिशिरोभवन विश्रुत विनोदमुलु
तनदु पादमुलु संतत सनकादि ।मुनि विवादमुलु रामुडु मोपि योसग
जेकोनि यवि रेंडु शिरमुन दाल्चि । कैकेयि कोडुकु राघवुन किट्लनियें
"नी वेषमुन नेनु नृपवेष मुडिगि । तावक पादुका द्वंद्वंबु नंदु
बदिलंबुगा राज्यभारंबु निलिपि । पदुनाल्गुवर्षमुल् पालिचुवाड;
ना मीद मी रयोध्यकु राक युन्न ।स्वामि पादमु लान! वह्नि ये जोत्तु"
ननि पल्कि यन्नकु नति भक्ति म्रोक्क। ननुजुनि दीविंचि यक्कुन जेर्चि
तल्लुल नूरार्चि धन्युलौ मौनि । वल्लभुलनु मंत्रि वरुल बांधवुल
१७९०
नेल्लवारल ब्रियं बेसग वीड्कोलुप । नुल्लंबुलो शोक मुप्पोंगु चुंड

---

भरत शान्ति से रहेगा। अपनी पादुकाएँ दे दो। (ऐसा) कहने पर माताएँ, हितू, आश्रित, पुरजन, मन्त्री, बान्धव (सब ने) तब कहा— 'हे राम ! ऐसा करो। (यही) उचित है।' ॥ १७८० ॥

ऐसा कहने पर तुरन्त भरत ने हेम (स्वर्ण) विलसित पादुका-द्वितय (द्वय) को राम के समक्ष रखा। राम ने अपने सम्फुल्ल-अरुण-अरविन्द-पल्लव-गर्व-वैभव का भेद (परास्त) करनेवाले, यति-वधू-तिलक (अहल्या) के शाप का अपनोद (दूर) करनेवाले, श्रुति-शिरोभवन-विश्रुत विनोदवाले, सन्तत सनक आदि मुनि-विवाद (के कारण भूत) चरणों को (उन पादुकाओं पर) रखकर, दिया। (देने पर) (उन्हें) लेकर उन दोनों को सिर पर रखकर, कैकेयी का पुत्र राघव से यों बोला—' इस (मुनि) वेष में, मैं नृपवेष को छोड़कर, तुम्हारे पादुका-द्वन्द्व (द्वय) में सुरक्षित रूप से राज्य-भार को रख, (ये) चौदहवर्ष (राज्य) पालन करूँगा। उसके बाद तुम अयोध्या में न आओ तो स्वामी के चरणों की कसम, मैं वह्नि (आग) में प्रवेश करूँगा।' ऐसा कहकर अग्रज को अतिभक्ति से प्रणाम करने पर, (राम ने) अनुज को आसीसा, गले लगा लिया, माताओं को सान्त्वना दी, धन्य (धन्यात्मा) मुनि-वल्लभों, मन्त्रिवरों, बांधवों—॥ १७९० ॥

(तथा) सभी लोगों को अतिप्रेम से बिदा किया। तब मन में शोक के उमड़ने पर भरत ने राम की पादुकाओं की परिक्रमा और नमस्कार

भरतु डप्पुडु रामु पादुकंबुलकु । सरि प्रदक्षिण नमस्कारमुल् सेसि
पट्टंपुटेनुंगु पै नॊप्प दॆच्चि । पॆट्टि लोकंबुलु श्रीति गीर्तिंप,
छत्नचामरमुलु सरिदाल्चि पॊल्चि । शत्नुघ्नुडुनु दानु संगडि गॊलिचि
चॆलगि नल्दिक्कुल सेनलु गॊलुव । गुलपवित्नुडु चित्नकूटंबु डिग्गि
यब्भंगि भरतेशु डडलुचु नरिगि । यब्भरद्वाजुनि यडुगुल कॆरगि
यतनितो दनदु वृत्तांतबु दॆलिपि । यत डंत वनुप सैन्यंबुलु दानु
नट पोयि गगामहानदि दाटि । यट श्रृंगिबेरंबु नंदु ना गुहुनि
बट्टुयशोधनुनि संभाविंचि निलिपि। यट पोयि मरि ययोध्यापुरि जॊच्चि
तडयक नगरि लो दल्लुल नुनिचि । कडु मूल बलमुल गावलि वॆट्टि
१८००

मणि लेनि पॆट्टिय माड्कि नाकाश । मणि लेनि पगलिटि माड्कि
जूड्किकिनि
जतुरपुण्युडु रामचंद्रुडु लेनि । यतिशून्यमगु नयोध्यापुरि जूचि
यायत शुभशीलु डंदुंड रोसि । पोयि नंदिग्राममुन वसियिंचि
पनिवडि रघुरामु पादुका युगळ । मुन राज्यभार मिम्मुल नावहिंचि
श्रीरामुनकु बोलॆ सेव सेयुचुनु । नार चीरलु जडल् नवयुचु दाल्चि

---

कर—, भद्रगज पर शोभा से (उन्हें) ला रख, समस्त लोकों के प्रीति से प्रशंसा करते समय, छत्न-चामर को ठीक ढंग से धारणकर, आप और शत्नुघ्न के साथ में सेवा करते समय, शोभा से चारों दिशाओं में सेनाओं के परिवेष्ठित हो, (वह) कुलपवित्न (कुल को पवित्न करनेवाला भरत) चित्नकूट से उतर पड़ा। इस प्रकार भरतेश ने विकल होते हुए जाकर, उन भरद्वाज के चरणों में विनत होकर, उनसे अपना वृत्तान्त सुनाया। तब उनके बिदा करने पर, सेना के साथ आप वहाँ जाकर, महानदी गंगा को पार कर, वहाँ श्रृंगिबेर (पुर) में पट्टुयशोधन उस गुह का सम्मानकर, (उन्हें) वहीं ठहराया। वहाँ (आगे) जाकर, फिर अयोध्यापुर में प्रवेश कर, अविलम्ब नगरी (अन्तःपुर) में माताओं को रख, अधिक (संख्या में) मूलबल को रक्षार्थ रख (नियतकर), ॥ १८०० ॥

—मणिहीन पेटिका के समान, आकाश-मणि (सूर्य)-हीन दिन के समान, देखने के लिए चतुरपुण्यवाले रामचन्द्र से रहित, अतिशून्य (बने) अयोध्यापुरी को देख, आयत शुभशीलवाले भरत को वहाँ रहने में घृणा हुई। (अतः वे) जाकर नन्दिग्राम रहकर, रघुराम के पादुका-युगल में राज्यभार को प्रेम से आवाहन कर, (उनकी) श्रीराम के समान ही सेवा करते हुए, वल्कल वस्त्र, जटाएँ धारणकर, विकल होते हुए, उस

या राघवुनि पुनरागमनंबु । गोरुचु नतनि सद्गुणमु लॅन्नुचुनु
सरस सज्जन मंत्रि सम्मति तोड । भरतुंडु महि यॅल्ल बालिचु चुंडॆ
निदि ययोध्याकांड मॆल्ललोकमुल ।विदितमै बुधलोक विनुतमौ गाक!
यनि यंध्रभाष भाषाधीश निभुडु । विनुत काव्यागम विमल मानसुडु
पालिताचारु डपार धीशरधि। भूलोक निधि गोन बुद्ध विभुडु१८१०
दमतंड्रि विठ्ठल धरणीशु पेर । गमनीयतर धैर्यकनकाद्रि पेर
बनुर्गोन नरिगंड भैरवु पेर । घनु पेर मीसर गंडनि पेर
नलघु निश्चल दयायत बुद्धि पेर । ललित सद्गुणगणालंकारु पेर
ना चंद्रतारार्कमै यॊप्पु मिगिलि । भूचक्रमुन नति पूज्यमै वॆलय
नसमान ललित शब्दार्थ संगतुल । रसिकमै चॆलुवॊंदु रामायणमुन
बरग नलंकारभावनल् निंड । गरमॊप्पग नयोध्यकांडंबु जॆप्पॆ;
नारूढि नार्षेयमै यादिकाव्य । मै रसिकानंदमै यॆल्लनाडु
निव्वसुमति नॊप्पु नी पुण्य चरित । मॆव्वरु सदिविन नॆव्वरु विनिन
सामादि-बहुवेदचय-धाम राम- । नाम-चिंतामणि नव्य भोगमुलु
परहिताचारमुल् प्रभुविचारमुल् । परिपूर्णशक्तुलु प्रकट राज्यमुलु१८२०

---

राघव के पुनरागमन की इच्छा करते हुए, उसके सद्गुणों की प्रशंसा करते हुए, सरस, सज्जन मन्त्रियों की सम्मति (सलाह) से भरत समस्त महि (पृथ्वी) पर शासन करता रहा। यह अयोध्याकाण्ड समस्त लोकों में विदित (विख्यात) हो, बुध-लोक (विद्वज्जनों में)--विनुत (प्रशंसित) हो जाए, ऐसा चाहकर, आन्ध्रभाषा के लिए भाषाधीश (ब्रह्मा) के समान, विनुत-काव्य-आगम-विमल मनवाले, पालित आचारवाले, अपार धीशरधि (बुद्धिसमुद्र) वाले, भूलोकनिधि गोन बुद्ध राजा ने—।। १८१० ।। --अपने पिता विट्ठल धरणीश के नाम पर, कमनीयतर-धैर्य कनकाद्रि के नाम पर, जो दृढ़ता से अरिंगडभैरव (शत्रु भयंकर), महात्मा, मीसरगंड (प्रतापशाली), अलघु-निश्चल-दया के आयतबुद्धिवाले हैं, ललित सद्गुण-गणालंकार हैं, आचन्द्र-तारार्क-विलसित होनेवाली, भूलोक में अतिपूज्य हो शोभित होने के लिए अनुपम ललित-शब्दार्थ-संगति से युक्त रसमय रामायण में अलंकार (और) भावों से परिपूर्ण, अतिरम्यता से प्रस्तुत इस अयोध्याकाण्ड की रचना की। सुप्रसिद्ध आर्षग्रन्थ, आदिकाव्य, रसिकों को आनन्द देनेवाले (तथा)सदा इस वसुमति (भूमि) पर शोभायमान होनेवाले इस पुण्यचरित्र को जो भी पढ़ेंगे, जो भी सुनेंगे, उन्हें सामादि-बहुवेद-समूहों का धाम, राम-नाम-चिन्तामणि, नव्यभोग, परहित (करनेवाले) आचार, श्रेष्ठ विचार, परिपूर्ण शक्तियाँ, प्रकट राज्य (के वैभव), ।। १८२० ।।

निर्मल कीर्तुलु नित्य सौख्यमुलु । धर्मैक निष्ठलु दानाभिरतुलु
नायुरारोग्यंबु - लधिक - संपदलु । बायक वाटिल्लु बापक्षयंबु
वरपुत्त्र लाभंवु वैरिनाशनमु । सरिनोंप्पु,धन धान्यचय समृद्धियुनु
ने विघ्नमुलु लेक यिंड्ल लो नधिक। लावण्यवतुलैन ललनल पोंदु
गोंडुकुलतो नेप्डु गूडुटयु । नेंडगाग नापद लेल्ल बायुटयु
सम्मदंवुन बंधुजनुल गूडुटयु । निम्मुल गाम्यंबु लेंडपकुंडुटयु
नन्नलु दम्मुलु नभिवृद्धि वोंदि । मन्नन तो गूडि मेलसि युंडुटयु
सततंवु देवता संतर्पणंबु । वितृगण तृप्तियु बेंपारु चुंडु
निदि मोक्ष साधनं,विदि पापहरमु । निदि दिव्य, मिदि भव्य, मिदि श्रीकरंबु
रमणीयलील नी रामायणंवु । ग्रममोंप्प वूजिप गल्गु वुण्यमुलु,१८३०
व्रासिन वारिकि वरशुभोन्नतुलु । वासवलोक निवासंबु गलुगु
नेंदाक गुलगिरु लेंदाक जलधु । लेंदाक रविचंद्रु लेंदाक दार
लेंदाक वेदंबु लेंदाक धरणि । येंदाक भुवनंबु लेपु दीपिंचु
नंदाक नीकथ यक्षरानंद । संदोहदोहळाचार मै परगु।१८३४

**अयोध्याकांडमु समाप्तमु**

—निर्मल कीर्तियाँ, नित्यसुख, धर्मनिष्ठा, दान में आसक्ति, आयु, आरोग्य, अधिक सम्पत्ति, अवश्य ही प्राप्त होंगे। पापक्षय, वरपुत्रलाभ, वैरि-नाश, समुचित रूप से होगा। विना किसी प्रकार की विघ्न-वाधाओं के धन-धान्य की समृद्धि, घरों में लावण्यवती ललनाओं का सहवास, सदा पुत्रों के साथ मिलकर रहना, सारी विपत्तियों का दूर हो जाना, सम्मोद के साथ वन्धुजनों से मिलकर रहना, प्रेम से कामनाओं की पूर्ति होना, सहोदरों का अभिवृद्धि (उन्नति) पाकर, बड़े स्नेह के साथ मिलजुल कर रहना, सतत देवताओं का संतृप्त रहना, पितृगण की तृप्ति में वृद्धि,(आदि) सम्प्राप्त होंगे। यह (ग्रन्थ) मोक्ष-साधक है, यह पापहर है, यह दिव्य है, यह भव्य है, यह श्रीकर है। रमणीय लीला (विधान) से इस रामायण की नियम से पूजा करने पर पुण्य प्राप्त होगा ॥ १८३० ॥

लिखनेवालों को वर-शुभ-उन्नति और इन्द्रलोक-वास प्राप्त होगा। जब तक कुलपर्वत, जब तक जलधि (समुद्र), जब तक रवि-चन्द्र, जब तक तारे, जब तक वेद, जब तक दिशाएँ, जब तक भुवन (लोक), विशिष्टता से प्रकाशमान रहेंगे, तब तक यह कथा, अक्षर(शाश्वत) आनन्द-सन्दोह (समूह) का निवास-स्थान होकर, विराजमान रहेगी ॥ १८३४ ॥

**अयोध्याकाण्ड समाप्त**

# अरण्य-काण्डमु

## अत्याश्रमागमनमु

श्री चित्रकूटमौ चित्रकूटमुन । वाचंयम श्रेणि वर्णिप नुंडि
यंत रामुडु भरतागमनंबु । सिंतिंचि 'यिचट वसिपरा' दनियु
'निच्चट नेनुन्न नेंल्लपौरुलुनु । मुच्चटपडि दिनंबुनु वत्तु' रनियु
'दंति रथाश्व पदातिवर्गमुल । नेंन्तयु गासिल्लु नीवनं' बनियु
'खरदूषणादि राक्षस कोटि बाध । परिहरिंपुमटंचु वरमसंयमुलु
चेंन्तल जेरि सूचिंचिना' रनियु । जिंतिंचि, मरुनाडु चित्रकूटाद्रि
मुनुल वीड्कोंनि यत्रिमुनियाश्रममुन। कनुरागमुन नेग, नम्महामौनि
तन शिष्युलुनु दानु तग नेंदुर्वच्चि । कोंनिपोयि पलुदेरंगुल बूजसेसे ।
नम्मुनिपत्नियु ननसूय प्रीति । नम्महीतनयकु नातिथ्यमोसगि,
तेंरगोप्प गोंन्नि पतिव्रतागुणमु । लेंरिगिंचि, रघुरामु नेंडबायलेक
१०

---

### अत्रि के आश्रम को आना[1]

श्री चित्रकूट बने चित्रकूट को, वाक् की रमणीय श्रेणी से वर्णन करना चाहा । तब राम भरत के आगमन का विचार कर, (यह) सोच कर, 'यहाँ रहना नहीं चाहिए', (और यह) सोचकर कि 'यदि मैं यहाँ रहूँ तो समस्त पुरजन शौक से प्रतिदिन (यहाँ) आएँगे', (और यह) सोचकर कि 'दंति (हाथी), रथ, अश्व, पदाति वर्ग से (आने जाने से) इस वन को अधिक कष्ट होगा', (और यह) सोचकर कि 'परम संयमी (जन ने) निकट आकर यह सूचित किया कि खर, दूषण आदि राक्षस-कोटि (समूह) की बाधा (पीड़ा) का परिहार कर दो', (यह सब) सोचकर, दूसरे दिन चित्रकूटाद्रि के मुनियों को बिदा कर, अत्रि मुनि के आश्रम को अनुराग से गए । उस महामौनी ने अपने शिष्यों के साथ ढंग से अगवानी करके, (आश्रम में) ले जाकर, अनेक प्रकार से (राम की) पूजाएँ कीं । उस मुनि की पत्नी अनसूया ने प्रीति से उस महीतनया (सीता) को आतिथ्य देकर, विधान से पतिव्रता के कुछ गुण बताये, रघुराम को छोड़ न सक (वियोग को न सह सक)— ॥ १० ॥

---

[1] मूल (वाल्मीकि रामायण) तथा भास्कर रामायण में यह कथा अयोध्याकाण्ड के अन्त में है । यहाँ यह कथा भाग अरण्यकाण्ड के आदि में आया है ।

तन बंधुजनुल नंदर नेंडबासि। वनमुल कासीत वच्चुट पोंगडे;
बिम्मट ननसूय प्रीतितो दानु। नम्महीतनयकु नंगरागमुलु
वाडनि विरुल चेंल्वपुदंड तोड। गूड मायनि मडुंगुलुनु दा नोंसगि
'रमणि! निन्नु स्वयंवरमुन राघवुडु। ग्रममोंप्प गैकोंन्न कथ देंल्पु' मनिन
जिलिबिलि सिग्गुनु जिरुनव्वु दोंलक।वलिकें जानकि दनपतिनि वीक्षिंचि:
'विनवम्म! मिथिलकु विभुडैनयट्टि। जनकुडोंक्कॅड यागशाल दुन्निप
गलिगिति ने; नदि कारणंबुननु। कलित सीतानामकमुन नोंप्पितिनि।
अनपत्युडौट नय्यवनिपालकुडु। दनयगा नन्नु मोदंबुन वेंनिचें:
नंत यौवनवति यगु नन्नु जूचि। चिंतिंचि तनयिंटि शिवुनि चापंबु
नेंक्कुवेंट्टिनवानि कॅलमि पॅम्पोंन्द। निक्कन्यकामणि नित्तु ने ननुचु २०
वरबुद्धिमैं स्वयंवरमु साटिंप। धरणिनायकुलु मोत्तंबुलै वच्चि
शैलजारमणुनि चापमेंत्तंग। जालक मोपेंट्ट जालक चनिरि;
अंत राघवुडु विश्वामित्रु गोलिचि। कोंन्तगालंबुनकुनु नट वच्चि

---

—अपने समस्त वन्धुजनों से बिछुड़कर, सीता के जंगलों में आ जाने की सराहना की। (उसके) वाद अनसूया ने प्रीति से स्वयं उस महीतनया को अंगराग, न मुरझाने वाले फूलों की सुन्दर माला के साथ-साथ, (कभी) गंदे न बनने वाले वस्त्र देकर, कहा 'हे रमणी! स्वयंवर में राम ने तुम्हें जिस क्रम से ग्रहण किया, वह कथा वताओ।' जानकी ने अपने पति को देखकर, स्वल्प (मधुर) लज्जा तथा मुस्कुराहट के उमड़ने पर, कहा:— 'हे माता, सुनो। मिथिला के राजा जनक के एक वार यागशाला को जुतवाने पर, मैं उत्पन्न हुई। उस कारण से कलित (सुन्दर) सीता के नाम से (मैं) शोभित हुई। अनपत्य (निस्सन्तान) होने से उस अवनि-पालक (राजा) ने मुझे मोद से पुत्री के रूप में पाला-पोसा। तव यौवन-वती वनी मुझे देख, चिन्ता कर, यह कहा (घोषणा की) कि मेरे घर के शिवधनुप को चढ़ा सकने वाले को, प्रेम की वृद्धि होने पर, यह कन्यकामणि दूंगा॥ २०॥

(इस) वर-बुद्धि से स्वयंवर की घोपणा करने पर, धरणी-नायक (राजा) झुंड वाँधकर आकर, शैलजा-रमण (शिव) के चाप को उठा न सक, चढ़ा न सक, चले गए। तव राघव विश्वामित्र की सेवा करते हुए, कुछ समय के बाद वहाँ आए (और) जैसे करि (हाथी) इक्षुकांड (ईख के डंठल) को तोड़ डालता है, (उसी प्रकार) झट से हर (शिव) के धनुष को तोड़कर मुझे वरण किया।' ऐसा कहकर अपने विवाह के समस्त वृत्तान्त को सुनाने पर, सुनकर अनसूया मुदित हुई। तव रवि के

करि यिक्षुकांडंबु खंडिचुनट्लु ।हरुविल्लु विरिचि चय्यन नन् वरिंचे'
ननि तनपॆण्डिल वृत्तांतमंतयुनु । विनिपिंप ननसूय विनि मुदमंदे;
नप्पुडु रवि पश्चिमांबुधि मुनुग । दप्पक सांध्यकृत्यमुलॆल्ल दीर्चि
श्रीरामुडत्रिपूजिप सद्गोष्टि । ना रात्रि गडपि काल्यक्रियल् दीर्चि
मुदमॊप्प नय्यत्रिमुनि वीडुकॊलुप । गदलॆ नम्मरुनाडु; कमलाप्तकुलुडु

### दंडकारण्य प्रवेशमु

सरळतालतमालसाल हिताल । कुरवकागुरु वट कुटज गण्यंबु
चंडांशुनिभ मुनिजन शरण्यंबु । गंडकहर्यक्ष गवय वेदंड ३०
गंडभेरुंडादि खगमृगोद्दंड । दंडकारण्यंबु दरियंग जॊच्चि
वेदनादमुलचे विस्तारहोम । वेदुलचेत बवित्रंबुलैन
पर्णशाललयंदु बवनांबुजीर्ण । पर्णाशुलगुचु दपंबु गाविंचु
मुनुलचे मिगुल समुन्नति नॊप्पु । जननुत तापसाश्रममुलु वॆक्कु
गनुगॊन्चु वारलु गाविंचु पूज । लनुरक्ति गैकॊन्चु ननुजुंडु दानु

### विराधवध

नरुगुचो ना दंडकारण्यवीथि । नुरुपर्वताकारुडुग्रलोचनुडु

---

पश्चिम समुद्र में डूबने पर, आवश्यक समस्त सान्ध्य-कृत्यों की पूर्ति कर (निवृत्त होकर), श्रीराम ने अत्रि के पूजा करने पर, सद्गोष्ठियों में वह रात विताई, दूसरे दिन कालकृत्य (दैनिक कार्य) पूरा कर (निपट कर), मोद से, उस अत्रिमुनि के बिदा करने पर, रवाना हुए। कमलाप्त (सूर्य) कुल (वाले) (राम)—

### दण्डक अरण्य में प्रवेश

—सरल ताल, तमाल, साल, हिंताल, कुरवक, अगुरु, वट, कुटजों (के-कारण) गण्य (प्रसिद्ध), चंडांशु (सूर्य) निभ (के समान) मुनिजन-शरण्य, गंडक, हर्यक्ष, गवय, वेदंड, ॥३०॥
—गंडभेरुंड आदि खग, (और) मृगों से उद्दंड बने दंडकारण्य में प्रवेश कर, वेदनादों से, विस्तार होम वेदियों से, पवित्र बने पर्णशालाओं में, पवन, अंबु (जल) जीर्ण-पर्ण ग्रहण करते हुए, तप करने वाले मुनियों के कारण अधिक समुन्नति से विराजमान, जननुत (लोगों से प्रशंसित) कई तापस-आश्रमों को देखते हुए, उनकी पूजाओं को अनुरक्ति से ग्रहण करते हुए अनुज के साथ स्वयं (राम)—

### विराध का वध

—जाते समय, उस दंडकारण्य-वीथियों में उरु (बड़े) पर्वत-आकार वाला,

घनवक्त्रनासुंडु कठिनविग्रहुडु । घनुडु विराधुडन् कडिदिरक्कसुडु
अट्टहासमु सेसि याकसंबद्रुव । बेट्टगा वनमेल्ल भेदिल्लं वच्चि
गरुडुंडु बालनागमु बलिमि नोंडिसि । यिरवोन्दगा दिवि कोंगयुचंदमुन
बटुशूलमुखचंचुभागुडै सीत ।गुटिलकुंतल नेत्तुकोनि मिटि कोंगसि

जनकजदेस जूचि चाल जिंतिंचु । घनुल श्रीरामलक्ष्मणुल वीक्षिंचि
'योरि ! वीरुलवले नोडक वच्चि । यीरसंबुन मीरलेनुन्न यडवि
शरचापहस्तुलै चरियिंप नेन्त । बिरुदुलु ! भुजशक्ति पेर्कोन नेन्त?
तल्लि शतह्लद; तंड्रि जयुंडु; । तोल्लि यायुधमुल द्रुंगक युंड
ब्रह्मचे वरमुलु वडसिनवाड; । ब्राह्मणाशनुड; विराधुडन्वाड;
ने नल्गि चूचिन निंद्रादिसुरल । नैननु म्रिगुदुनट, मर्त्युलेन्त ?
यी यिंति नोप्पिंचि यी कान विडिचि।पोयि मी मी प्राणमुलु गाचिकोनुडु
कादेनि नाचेति घनशूलहतिकि । नादट नरिमि रं' डनि पेर्चिपलुक
सौमित्रि यप्पुडु जनकजभयमु । नामहाराक्षसु नदटुनु जूचि
'योरि! रामुनि देवि नुरुपुण्यसाध्वि। धारुणिनंदन दगदोरि ! नीकु

---

उग्र लोचन वाला, घन वक्त्र-नास (नासिका) वाला, कठिन विग्रह (शरीर) वाला और महान् विराध नामक दुर्निवार राक्षस, आकाश को कंपित करते हुए अट्टहास कर, समस्त वन को उद्धत रूप से बेधते हुए आया। जैसे गरुड बालनाग को जबरदस्ती पकड़ कर, सुन्दरता से आकाश की ओर उड़ जाता है, उसी प्रकार पटुशूल मुखरूपी चचुभाग वाला (वह राक्षस), कुटिल-कुन्तल (घुंघुराले केश) वाली सीता को पकड़, आकाश की ओर उड़ा, ॥४०॥ —जनकजा की ओर देख अधिक चिन्तित होने वाले, महान् (पुरुष) श्रीराम (और) लक्ष्मण को देखकर (उस राक्षस ने कहा), 'रे ! वीरों के समान अपराजित हो आकर, इस प्रकार, तुम लोग इस जंगल में, जहाँ मैं रहता हूँ, शरचाप धारण कर घूमने के लिए कितने साहसी हो ? (तुम्हारी) भुज शक्ति ही कितनी है ? माता (मेरी) शतह्लदा है, पिता जय है। पूर्वकाल में ब्रह्मा से वर प्राप्त किया कि किसी आयुध से मरूँगा नहीं। (मैं) ब्राह्मणाशन (ब्राह्मणों को खाने वाला) हूँ। विराध मेरा नाम है। मैं क्रुद्ध होकर देखूँ तो इन्द्र आदि देवताओं को भी निगल जाऊँगा। फिर मर्त्य की बात ही क्या ? इस स्त्री को समझाकर, (मेरे पास रहने के लिए मनवाकर), इस जंगल को छोड़ जा कर, अपने-अपने प्राणों की रक्षा कर लो। नहीं तो, मेरे हाथ के घन-शूल के प्रहार के लिए, सन्तोप के साथ तैयार हो जाओ।' ऐसा गरजकर कहने पर, सौमित्र ने तब जनकजा के भय (तथा) उस महाराक्षस

गौंनिपोव; नेक्कड गौंनिपोयेंदिक ?। निनु बट्टि वधियिंतु नेडुनाकडिमि'
'ननि बाणसंधानमलुकमै जेसि। घनबाणततुलु वक्षमु गाडनेय
नरुदुगा वाडट्टहासंबु सेसि। कॅरलुचु शूलमंकिंचि वैचुटयु
घनघनाघनमु संगति बासि पिडुगु। चनुदेन्चु करणिरा जानकीविभुडु
नदि रेन्डु शरमुल नलुवुमै द्रुंप। बदरि वाडट सीत बडवैचे बुडमिः
ना राक्षसुनि बासि याकाश वीथि। धारुणीसुत सीत दल्लडिल्लुचुनु
जलदंबु नेंडबासि चनुदेन्चु मेरपु। चेंलुवुन जनुदेर जेच्चेर जूचि
गरुडास्त्रमुन डिंचि कडगि राघवुडु। वरबाणमुलु पेंक्कु वानिपै नेय
नविलेक्क सेयक यट्टहासंबु। भुवनभयंकरंबुग बिट्टौनर्चि
करमुल रामलक्ष्मणुल निद्दरनु। गरमर्थि बट्टि रक्कसुडुक्कुमीरि ६०
मूपुलनिडि रयंबुन द्रोवबट्टि। वेपोव सीतयु वेंनुवेंण्ट दगिलि
वापोव नट गौंन्तवडि पोयि पोयि। प्रापितकोपुलै रामलक्ष्मणुलु
मेंरुगुदीगेलरीति मेरयु खड्गंबु। लौरलूडि्च वानि बाहुलु रेन्डु दुनुम

के मद को देखकर (कहा)—'ओरी ! राम की देवी, उस-पुण्य-साध्वी धारुणी-नन्दना को ले जाना तुम्हारे लिए ॥५०॥

—उचित नहीं है। अब (उन्हें) ले भी कहाँ जा सकोगे ? मैं अपने पराक्रम से तुम्हें पकड़ वध कर दूँगा।' (ऐसा) कहकर क्रोध से बाण सन्धान कर, घन बाण-समूह चलाए, जो (उस राक्षस के) वक्षस्थल पर गड़ गए। अपूर्व रूप से उस (राक्षस) ने अट्टहास कर, विजृम्भित हो, शूल को घुमा-घुमा कर फेंक दिया। घने जलद के सांगत्य को बिछुड़ कर आने वाली गाज के समान (उस शूल के) आने पर जानकीविभु ने उसे दो बाणों से, सरलता से काट दिया। क्रुद्ध हो उस (राक्षस) ने सीता को पृथ्वी पर डाल दिया। उस राक्षस से बिछुड़कर आकाशवीथि में धारुणीसुता सीता के, व्याकुल होते हुए, जलद से बिछुड़कर आने वाली बिजली के सौंदर्य के समान (नीचे) आते रहने पर, झट से देख, राघव ने गरुडास्त्र से (सीता को) नीचे उतारा। (और) अनेक श्रेष्ठ बाण उस पर चलाए। उनकी परवाह न करते हुए, शीघ्र भुवन भयंकर रूप से अट्टहास कर, हाथों से राम लक्ष्मण दोनों को, इच्छा से पकड़कर, राक्षस पराक्रम के आधिक्य से ॥६०॥

—उन्हें कंधों पर बिठा कर, शीघ्रता से मार्ग-ग्रहण कर, झट से जाने लगा। सीता भी उनके पीछे लग रोती रही। उधर थोड़ी देर तक जा-जाकर, राम लक्ष्मण ने प्राप्त क्रोधवाले (क्रुद्ध) होकर, चंपालताओं के समान चमकनेवाले खड्गों को म्यानों से निकाल कर, उसके दोनों बाहु काट डाले। वज्र (के आघात) से गिरने वाले गिरि के समान, दिशाओं को कंपायमान करते

गिरिवज्रमुन गूलुक्रिय दिक्कुलद्रुव। नुरवडिनोऱलुचु नुर्विपै गूलि यसुवुलु वीड कथ्यसुरयुंडुटयु। नसमानपदमुष्टिहतुल नंदंद मुद्दगा जेसि समुद्धति जंपि। 'रद्दिरा' यनि मुनुलाश्चर्यमंद नतडंत गंधर्वुडै रामु जूचि। यतुलविमानंबुनंदुंडि पलिकें: 'नेनु गंधर्वुड; नेनु तुंबुरुड; । भूनाथ! मनु रंभ वोंन्दि कोंल्वुनकु रानि गर्व मरिंगि राक्षसाकृतिग। नेनु गुवेरुचे निटुशापमंदि नेडु मी भुजशक्ति निजशापमुक्ति। पोडिमि गांचिति; वोयेदनिक; ७०

निरवोप्प ना देहमिल वूड्चि चनुडु। शरभंगमौनियाश्रममुन' कनुचु वोयें म्रोंक्कुचु; नंत वोंलुपोंन्दुवानि। कायंबु धर वूड्चि कडुभयंवंदु धरणीतनूभव दग गौगिलिंचि। परमसम्मदमुन भयमेल्ल मान्पि तलकोंन्न पेर्मितो दम्मुनि जूचि। 'यिलमीद गलगुनें यिट्टि दुर्गमुलु? कावुन वेग मी गहनंबु दाटि। पोवलें मनमु भूपुत्नि दोड्कोंनुच' ननि यंतशरभंगुडनु मुनिचंद्रु। गनुगोंनुतलपुन गाकुत्स्थकुलुडु

---

हुए, अति वेग से, विलाप करते हुए वह (राक्षस) धराशायी हुआ, पर उस राक्षस ने प्राण नहीं छोड़े। तव असमान चरण (और) मुष्टि के आघातों से उसे वहीं पिण्ड-सा वनाकर, समुद्धति से मार डाला जिसे देख मुनि आश्चर्यचकित हो, साधुवाद देने लगे। तव वह गन्धर्व होकर, अतुल विमान में रहकर, राम को देखकर बोला 'मैं गन्धर्व हूँ, मैं तुम्वुर हूँ। हे भूनाथ! पूर्व में रम्भा को प्राप्त कर (रतिक्रीडा में तल्लीन रहते हुए), सभा में नहीं गया। (मेरे) गर्व को जानकर, कुवेर ने राक्षसाकृति को प्राप्त होने का शाप दिया। आज आपकी भुजशक्ति से, मनोज्ञरूप से, निज शापमुक्ति प्राप्त की। अव जाऊँगा। ॥७०॥

—सुन्दरता से मेरे शरीर को पृथ्वी में गाड़ कर, शरभंगमुनि के आश्रम को जाइए।' (ऐसा) कहते हुए, प्रणाम करते (वह) चला गया। तव शोभायमान उसके शरीर को धरा में दफनाकर, अधिक भीत होने वाली धरणीतनूभवा (सीता) को प्रेम से गले लगा कर, परम सम्मोद से समस्त भय को दूर किया, वड़े प्रेम से अनुज को देख (कहा), 'पृथ्वी पर ऐसे दुर्ग (कानन) (और कहीं) हो सकते हैं? अतः भू-पुत्री को साथ लेकर हमें शीघ्रता से इस गहन (अरण्य) को पार कर जाना चाहिए।' (ऐसा) कह शरभंग नामक मुनिचन्द्र को देखने के विचार से काकुत्स्थकुलज (राम) (निकल पड़े)।

### शरभंगाश्रमगमनमु

चनुचोट नुदयार्क संकाशमगुचु । नोनर नम्मुनियाश्रमोपरिवीथि
हरितहयाकीर्णमै सितच्छत्र । परिवृतंबै देवभरितंबु नगुचु
नकलंकमणिरोचुलंदंद पर्व । नोक विमानमु गांचे नुडुवीथि; नंत
गनि विमानमुलोनि कमनीयशीलु । गनुगोनु तलपुन गदियवच्चुटयु ८०

नदि यदृश्यंबय्ये; नंत राघवुडु ।मुदमोप्प शरभंगमुनि गांचि म्रोक्कि
मुनिचेत सत्कारमुलु साल बडसि ।यनुरागमुन बोन्दि यतनिकिट्लनियें:
'नेमु निन्निट जूड नेतेन्चुचोट । नो मुनीश्वरचंद्र ! योक विमानंबु
चदलेल्ल वेलुग निच्चटनुंडि पोयें; ।नदि येन्दुलकु वच्चें? नदि येन्दुबोयें?
ना विमानमुलोनि यतडेव्वड ? 'निन। भूववरुनकु मुनिपुंगवुडनियें:
'देवेंद्रुडातडु देवेंद्रवंद्य ! । देव ! नाकडकुनु दिविनुंडि प्रीति
ननिमिषुलुनु दानु नर्थि दीपिंप । ननु ब्रह्मलोकंबुनकु बिल्व वच्चें:
वच्चिन नो महीवरचंद्र ! नीवु । विच्चेयुटिच्च भाविंचिनेनिपुडु
नेरसिन भक्तितो निन्नु बूजिंचि । मरि पोवुवाडनै मदि निश्चयिंचि
'यंतकु रा' ननि यतनि बोम्मंटि । जिंतिंचि वच्चियु श्रीराम ! निन्नु

---

### शरभंग के आश्रम मे जाना

—जा रहे थे तो उस मुनि के आश्रम के ऊपरी भाग पर, उदयार्क (बाल सूर्य) के समान शोभायमान, हरित हय आकीर्ण, सित-छत्र-परिवृत (श्वेत छत्र से आवेष्टित), देव भरित, अकलंक मणियों की रोचियों (किरणों) से व्याप्त (युक्त) होने वाले एक विमान को उडुवीथि (आकाश मार्ग) में देखा। तब (उसे) देखकर, विमान में बैठे कमनीयशील (वाले पुरुष को) देखने के विचार से निकट आने पर ॥८०॥

—वह (विमान) अदृश्य हो गया। तब राघव ने प्रसन्नता से शरभंग मुनि को देख, प्रणाम कर, मुनि के द्वारा अनेक सत्कार प्राप्त कर, अनुराग प्राप्त कर, उससे यों कहा, 'हे मुनीश्वरचन्द्र ! हम जब तुमको देखने आ रहे थे तब एक विमान समस्त आकाश के प्रकाशित होने पर यहाँ से गया। वह क्यों आया ? वह कहाँ गया ? उस विमान में कौन था ?' (ऐसा) कहने पर भूवर (राजा) से मुनिपुंगव (यों) बोले, 'हे देवन्द्र वन्द्य ! हे देव ! वह देवेन्द्र था। मेरे पास दिवि (स्वर्ग) से प्रेम से, अनिमिष (देवता) और स्वयं, अभिलाषा के दीप्त (उत्कट) होने पर मुझे ब्रह्मलोक में बुलाने आया। आया था तो हे महीवरचन्द्र ! तुम्हारे यहाँ पधारने की (बात) मन में विचार कर, (मैंने) मन में निश्चय किया कि मैं अब उत्कट भक्ति से तुम्हारी पूजा करके ही जाऊँगा, (और उससे यह कहा)

गांतारखिन्नु निक्कड सूड करिगें; । नितलो विच्चेसि तिनकुलाधीश!
धरणीश ! नी प्रसादमुन नातपमु । नरुदार नोंक विघ्नमैननु लेक
सलिपिति निष्ठतोः सफलंबुनय्यें ;। नेंलकोंनि श्रीराम ! निनु जूडगंटिः
ननघ ! सुतीक्ष्णसंयमि निंक नीवु । गनुगोंनि यतनि चेंन्गट नुंडु; मेनु
बनिविनियेंद निंक ब्रह्मलोकमुन' । कनि चेंप्पि रामु समक्षंबुनंदु
ननलमुखंबुन नम्मुनीश्वरुडु । दनमेनु मंत्रपूतमु सेसि वेल्चि
येंडपक यिंद्रादुलेंल्लनु गोंलुव । गडुनोंप्पु ब्रह्मलोकमुनकु बोयें;
ना याश्रमवासुलैन संयमुलु । वायुभक्षकुलुनु वैखानसुलुनु
वालखिल्युलु मौनवंतुलु वर्ण । शालाविहीनुलु स्थंडिलशयुलु
मननशीलुरु दांतिमंतुलेकांतु । लनशनव्रतुलु बंचाग्निमध्यगुलु १००
मोंदलैन तापसुल् मूकलु गट्टि । सदयात्मुडगु रामचंद्रुनि जेरि
'पितृवाक्यपालनप्रियुडवु, सत्य । रतुडवु, नीवु निर्मलयशोनिधिवि;
राम ! नी यंतटि राजु गल्गियुनु । नेमु राक्षसबाध निट गुंद दगुनें ?
व्रतिनि रक्षिंचिन राजुकु गल्गु । नतनि पुण्यमुन नालवपालु; गान

'अभी नही आऊँगा, तुम जाओ।' वज्री (इन्द्र) चिन्तित हुआ। हे श्रीराम ! ॥९०॥

—कान्तार-खिन्न (वनवास से खिन्न बने) तुम्हें यहाँ देखे विना चला गया। इतने में हे इनकुलाधीश ! (तुम) पधारे। हे धरणीश ! तुम्हारे प्रसाद (कृपा) से मेरा तप, जो मैंने बिना किसी विघ्न के, निष्ठा से किया था, सफल हुआ। स्थिर भाव से हे श्रीराम! तुम्हें देख सका। हे अनघ[1]! अब तुम सुतीक्ष्ण संयमी को देखकर, उसके पास रहो। मैं अब ब्रह्मलोक को जाऊँगा।" ऐसा कहकर राम के समक्ष उस मुनीश्वर ने, अग्निमुख में, अपने शरीर को मन्त्रपूत कर, होम किया। निरन्तर इन्द्र आदि सभी के सेवा करते रहने पर, अतिशोभित ब्रह्मलोक को गया। उस आश्रम के वासी संयमी, वायुभक्षक, वैखानस[2], वालखिल्य, मौनवन्त, पर्णशालाविहीन, स्थण्डिल-शायन (भूशायी) मननशील, दान्तिमन्त, एकान्त (वासी), अनशनव्रती, पंचाग्नि मध्यग (-मध्य रहने वाले) ॥१००॥

—आदि तपस्वी झुण्ड बाँधकर, सदयात्म (दयालु) रामचन्द्र (के निकट) पहुँचकर (बोले) 'हे राम ! तुम पितृवाक्य-पालन-प्रिय हो, सत्यरत हो, निर्मल यशोनिधि हो। तुम जैसे राजा के होते हुए, हमें यहाँ राक्षसों से पीडित होना चाहिए ? व्रती की रक्षा करने वाले राजा को उस (व्रती

१ निष्पाप २ वानप्रस्थ आश्रम का संन्यासी, वैष्णव।

नी तरि दैत्युल नेल्ल खंडिंचि । मा तपोव्रतमुलु मैत्नि निंडिपु;
सोरिदि नी शरणंबु सोच्चिचति' मनिन । शरणागत त्राण चरितुंडु गान
ना याश्रमंबुलयंदुंडु मुनुल । कायतमति रामुडभयंबुलिच्चि
'मी यनुग्रहमुन मेटि रक्कसुल । दायल खंडितु; दलककु' डनुचु

सुतीक्ष्णमुनि दर्शनमु

वारि वीड्कोनि घोर वनसीम दूरि । यारूढमति सुतीक्ष्णाश्रमंबुनकु
वच्चि या मुनिचंद्रु वलगोनि पेरु । ग्रुच्चि सद्भक्ति नेक्कोन म्रोक्कटयुनु ११०

वारल दोड्कोनि वच्चि सुतीक्ष्णु । डा रामु दीविंचि यक्कुन जेर्चि
'यनघात्म ! चित्रकूटाद्रिकि नीवु । मुनिवृत्ति वल्कलंबुलु गट्टिवच्चि
युनिकि यार्कणिंचि युल्लंबुलंदु । गोनकोनि नी राक गोरुचुंडुदुमु;
नीव विच्चेसिति; निनु जूडगंटिः । मेविधंबुननिक नेमु धन्युलमु;
आयत भुजसत्त्वुलैन राक्षसुलु । मा याश्रममुलकु मत्तुलै वच्चि

व्यक्ति) के पुण्य का चौथा भाग प्राप्त होता है। अतः इस अवसर पर समस्त दैत्यों का वध कर, मैत्री से हमारे तप (और) व्रत को पूर्ण (सम्पन्न) करो। क्रम से (हम) तुम्हारी शरण में आए हैं।' (ऐसा) कहने पर शरणागत त्राण-चरित्र वाले होने से, उन आश्रमों में रहने वाले मुनियों को आयतमति वाले राम ने अभय प्रदान किया। 'आपके अनुग्रह से श्रेष्ठ (बली) शत्रु राक्षसों का वध करूँगा। भीत मत होइए।' कहते हुए

सुतीक्ष्ण मुनि के दर्शन

—उन्हें बिदा कर, घोर वन सीमाओं में प्रवेश कर, आरूढमति वाले सुतीक्ष्ण के आश्रम में आए। उस मुनिचन्द्र की परिक्रमा कर, (अपना) नाम बताकर, सद्भक्ति के उत्कट होने पर, (साष्टांग) प्रणाम किया ॥११०॥

—उन्हें लिवा ले आकर, सुतीक्ष्ण ने उस राम को आसीस, गले से लगाया (और कहा):— 'हे अनघात्म ! चित्रकूटाद्रि में मुनिवृत्ति से वल्कल धारण कर, आकर रहने (की बात) सुनकर, मन में उत्कट इच्छा लिए, तुम्हारे आगमन की कामना करते रहे हैं। तुम पधारे। तुम्हें देख पाए। अब हम सब विधियों से धन्य हैं। आयत-भुज-सत्व वाले राक्षस हमारे आश्रमों में मस्ती से आकर, होमवेदियों को उखाड़, यूप (स्तम्भों) को गिरा देते हैं। स्वयं सोमपान कर देवताओं को भगाकर, तप का भंग कर, पादपों (वृक्षों)

होमवेदुलगलिच यूपमुल् गूल्चि । सोमयानमु ग्रोलि सुरल वोद्रोलि
तपमुलु सेरचि पादपमुलु विरिचि।जपमालिकलु द्रेन्चि शाटिकल् सिंचि
फलमुलु डुल्चि पुष्पमुलेल्ल राल्चि।कीलकुलु गलचि दिक्कुलुगासि सेसि
पेक्कंड्र मुनुल जंपिरि दुरात्मकुलु;। दिक्कुले; दीपाटु दीर्पवे देव !
येचिन दनुजुल नेमु गोपिंचि । चूचिन नीरुगा जूड जालुदुमु; १२०

नेलकोनि महिमीद नीयट्टि राजु । गलुगुट जेसि येक्कडनलग मेमु;
कावुन दुष्टराक्षसुल मर्दिंचि । नीवु मा तपमुलु निष्ठ वालिपु'
मनिन रामुडु 'राक्षसाधीशवरुल । ननिलोन जंपेद' ननि यूरडिंचि
शरभंगुनाश्रमस्थलमुन मुनुल । किरवोप्प नभयंबुलिच्चुट देलिपि
रक्कसुलनु जंप रामुंडु प्रतिन । लक्कजंबुग वट्टि या रात्रि गडपे;
मरुनाडु वेक्कंड्रु मौनुलु वच्चि । मरि तम तम याश्रममुलकु विलुव
दिननाथकुलुडु सुतीक्ष्णु वीड्कोनुचु । मुनुल पुण्याश्रमंबुलु सूडगोरि

### सीतादेवि धर्मसंशयमु

चनुचोट रघुरामु जानकि सूचि ।'यनघ! राज्यमु मानि यडविकिवच्चि

---

को तोड़ (गिरा) कर, जयमालाओं को तोड़कर, शाटियों (लंगोटियों) को फाड़कर, फल गिराकर, समस्त पुष्पों को गिराकर, सरोवरों को कलुपित कर, दिशाओं को (सब ओर) व्याकुल कर देते हैं (और) उन दुरात्मकों ने कई मुनियों को मार डाला है। (हमारे लिए कोई) चारा नहीं है। हे देव ! इस कष्ट को दूर कर दो न ! विजृम्भित राक्षसों को हम क्रुद्ध होकर देखें तो दृष्टि (मात्र) से भस्म कर सकते हैं ॥१२०॥

—मही पर शोभा से तुम जैसे राजा के होने के कारण हम कहीं (किसी भी दशा में) क्रुद्ध नहीं होते है। अतः दुष्ट राक्षसों का दमन कर, तुम हमारे तपों की निष्ठा से पालन करो।' (ऐसा) कहने पर, राम ने उन्हें आश्वस्त किया कि 'अनि (युद्ध) में राक्षसाधीश-वरों का वध करूँगा।' शरभंग के आश्रम् स्थल में मुनियों को शोभा से अभय प्रदान (का समाचार) बताकर, आश्चर्यप्रद रूप से राक्षस-वध की प्रतिज्ञा धारण कर, वह रात विताई। दूसरे दिन अनेक मुनि आए और अपने-अपने आश्रमों में बुलाया। दिननाथ-कुल (वाले राम) के सुतीक्ष्ण से बिदा लेकर, मुनियों के पुण्य आश्रमों को देखने की इच्छा कर,

### सीता देवी का धर्मसंशय

—जाते समय, रघुराम को देख जानकी (बोली):— 'हे अनघ ! राज्य को

समुचित वृत्तिमै जडलुनु वल्क। लमुलु धरिंचि मैलंगुचु नुऱ्क
यसुरुलदेस नीकु नलुग नेमिटिकि?। पौसग नी माटलु बुद्धि जिंतिप; १३०

मुनुलतो 'राक्षसमुख्युल द्रुंतु'। ननि यूऱडिंचिनयंतनुंडियुनु
गलगुचुन्नदि मदि गाकुत्स्थतिलक!। वलदी तेऱंगुलु; वर्जिपवलयु;
ब्राणुल जंप बापमु रादे? तोल्लि। प्राणेश! योक मुनि बहुतपोनिष्ठ
नुंडुचो भटरूपयुक्तुडै वज्रि। योन्डु खड्गमु मौनियोद्द दाचुचुनु
इदे पोयिवच्चेद ने' ननि चनियें;। ददनंतरमुन नातडु खड्गमंदि
यूरकुंडक तीवलोकट वृक्षमुल। सारे द्रुंचुचुनु हिंसारतुडगुचु
जडमतियै तपश्चर्यंकु बासि। कडपट नतडु दुर्गति गूले: गान
दपमेड? मरि राजधर्मंबुलेड?। विपुलायुधमुलेड? विडुववे देव!"
यनवुडु विनि नव्वि यधिपति सीत। गनुगोनि "विप्रमार्गंबु नी पलुकु;
क्षत्रमार्गमु गादु साध्वि! ना वलनि। मैत्रि बल्केदवु नामतमेऱिगियुनु; १४०

छोड़, जंगल में आकर, समुचित वृत्ति से, जटाएँ तथा वल्कल धारण कर रहते हुए (समय) धृष्ट असुरों पर तुम्हें क्रुद्ध क्यों होना चाहिए? बुद्धि से सोचने पर ये बातें ठीक नहीं जँचतीं ॥१३०॥

हे काकुत्स्थतिलक! (जबसे) तुमने मुनियों को 'राक्षसमुख्यों का वध करूँगा' कहकर आश्वस्त किया था, (तब से) (मेरा) मन क्षुब्ध हो रहा है। ये पद्धतियाँ नहीं चाहिए (उचित नहीं), (इस विचार को) वर्जित करना चाहिए। प्राणियों का वध करने से पाप नहीं होगा? हे प्राणेश! पूर्व (काल) में एक मुनि बहुत निष्ठा से युक्त था तो वज्री (इन्द्र) ने भट (सैनिक) रूप युक्त हो, एक खड्ग मौनी के पास रख छोड़ते हुए कहा:— 'यहीं मैं जाकर आ जाऊँगा' (और) चले गए। उसके बाद वह (मुनि) खड्ग को पाकर चुप न रह सका, कभी लताओं को, कभी वृक्षों को काट डालते हुए हिंसारत होते हुए जड़मति (मूर्ख) हो, तपश्चर्या को छोड़ अन्त में वह दुर्गति को प्राप्त हुआ। अतः तप कहाँ? फिर राजधर्म कहाँ? (तथा) विपुल आयुध कहाँ? हे देव! (इस विचार को) छोड़ दो न!' ऐसा कहने पर, सुनकर, हँसकर, अधिपति (राम) सीता को देख बोले:— 'तुम्हारी बात विप्र मार्ग (के अनुकूल) है। हे साध्वी! क्षत्र-मार्ग नहीं है। मेरे अभिमत को जानकर भी, मेरे प्रति मैत्री (प्रेम) के कारण (यों) बोल रही हो ॥१४०॥

दरुणि ! युत्तमराजधर्मैकपरुलु । शरचापमुलु दाल्चि चरिंचुटेल्ल
शरणागतुल गाव जंचिचि कादे ? । परिकिंपवेल यी परमधर्मंबु ?
निम्महामुनुलतो नाडिन प्रतिन । नेम्मेयि गावितु; निदिय निश्चयमु;
विडुतु ब्राणमुनैन; विडुतुनिन्नैन; ।विडुतु दम्मुनि नैन; विडुव ने ब्रतिन"
ननिन नूरक युंडे नवनिज यपुडु; । विनि लक्ष्मणुडु साल विस्मयंबंदे;
नटमीद नोक्कोक्क याश्रमंबुननु । बटुधर्मविधि रामभद्रुंडु प्रीति
बदियु वासरमुलु बदुनेनुदिनमु । लदिगाक नेलनेल यटु रेन्डु नेललु
मूडेसिनेललु निम्मुलनालगुनेललु । बोडिमि निलुचुचु बुण्याश्रममुल

मंदकर्णि वृत्तांतमु

धीयुक्ति जूचुचु देरुवुन योज । नायतंबैन महातटाकंबु
गनि गीतवाद्य मंगळनिनादमुलु । दनर नय्युदकमध्यमुन ञ्रोयुटयु १५०
गडु जोद्यपडि तटाकमु सेरि दानि। कड धर्मभृतुडुंड गनि चेरि म्रोक्कि
'यिदि येमि मुनिनाथ ! यी तटाकमुन । नुदकंबुलो घोष मुब्बुचुन्नदियु
गडु जित्र'मनुडु राघवु जूचिपलिके। नडरेंडु वेडुक ना धर्मभृतुडु;

---

हे तरुणी ! उत्तम राज धर्म का ही पालन करने वाले जन का शर-चाप धारण कर घूमना तो शरणागतों की रक्षा करने के लिए ही है न ! इस परमधर्म पर क्यों ध्यान नहीं देती हो ? उन महामुनियों के साथ जो प्रतिज्ञा की थी, किसी भी प्रकार से, उसका पालन करूँगा । यही (मेरा) निश्चय है । (इसके लिए) प्राण भी छोड़ दूँगा, तुम्हें भी छोड़ दूँगा, लक्ष्मण को भी छोड़ दूँगा । (किन्तु) प्रतिज्ञा को नहीं छोड़ूँगा ।' (ऐसा) कहने पर तब अवनिजा चुप हो रही । (यह बात) सुनकर लक्ष्मण को अधिक विस्मय हुआ । उसके बाद पटु-धर्मनिधि रामभद्र प्रीति से एक-एक (किसी-किसी) आश्रम में दस दिन, पन्द्रह दिन, मास-मास, दो मास, तीन मास, चार मास, सुख से, अनुकूलता से ठहरते हुए, पुण्याश्रममों को

मन्दकर्णी का वृत्तान्त

—धीयुक्त हो दर्शन करते हुए, मार्ग में योजनभर (एक) महातटाक को देखकर, उस (तटाक) के जल-मध्य में शोभा से गीत वाद्य मंगल निनादों के मुखरित होते (देख) ।।१५०।।

—अत्यन्त चकित हो, तटाक के पास पहुँच, उसके निकट स्थित धर्मभृत्य को देख, नियराकर, प्रणाम कर, (पूछा):— ' यह क्या मुनिनाथ ! इस तडाग

'कदलक मुनु मंदकर्णि यन् मौनि । युदकमध्यंबुन नुरुनिष्ठ निलिचि
येनसिन महिम ननेकवर्षमुलु । तनियक यत्युग्रतपमाचरिंप
ना तपंबुनकु निंद्रादिदेवतलु । भीतिल्लि मुनिपति पेम्पेल्ल गलप
नम्मुनिकडकेवुरप्सरस्त्रील । निम्मुल बुत्तेर नेतेंचि वार
लतनिकि भार्यलै यंबुमध्यमुन । नतडु निर्मिंचिन हैमसौधमुल
मुनिनाथुमुंदट मुदमोप्प निलिचि । यनुरक्ति वारिप्पुडाडुचुन्नार;
लदिगान गौलनु पंचाप्सरंबय्ये । निदि वारि बहुवाद्य हृद्यशब्दम्मु"
१६०

लनवुडु विनि रामुडतिभक्ति तोड । घनपुण्युडगु मंदकर्णिकि म्रोक्कि
मरियु महाटवी मार्गबुनंदु । नेंरसिन कडिमिमै नेंरि नेगुनपुडु
मुनुलकु म्रोक्कुचु, मुनुलुन्न पुण्य । वनुलकु जोक्कुचु, वनजकह्लार
सरसुल देलुचु सत्कथालाप । सरणुल नानुचु जल्लनि गालि
राकल बोगडुचु रणितझिल्लिकल । जोकल देंगडुचु शुकमयूरादि
खगमुल बट्टुचु गरि वराहादि । मृगमुल गोट्टुचु मेघास्त्रमेसि
तापंबुलडचुचु दमु जूचुवारि । पापंबुलुडुपुचु बरुवंपुलतल
बुव्वलु सिदुमुचु बोंदलु तुम्मेदल । नव्वल गदुमुचु नभमंट दाकु

---

के उदक में शब्द उभर रहा है। बड़ी विचित्रता है।' (ऐसा) कहने पर उत्कट उत्साह से उस धर्मभृत्य ने राघव को देख कहाः— 'पूर्व में मन्दकर्णी नामक मौनी ने स्थिरता से उदक-मध्य मे उरुनिष्ठा से खड़े रहकर, अधिक महिमा से अनेक वर्ष, तृप्त न होते हुए, अत्युग्र तप किया। उस तप से इन्द्र आदि देवता भीत होकर (और) मुनिपति के महत्त्व को क्षुब्ध करने के लिए उस मुनि के पास पाँच अप्सरा स्त्रियों को प्रेम से भेजा। वे आकर उसकी पत्नियाँ बनकर, अम्बुमध्य में उसके निर्मित स्वर्ण-सौधों में मुनिनाथ के समक्ष मोदयुक्त हो रहकर, अनुरक्ति से वे अब नाच रही हैं। अतः वह तडाग पंचाप्सर हुआ (कहलाया)। ये उनके बहुवाद्य (युक्त) हृद्य शब्द हैं' ॥१६०॥

ऐसा कहने पर सुनकर राम ने अतिभक्ति से घनपुण्य वाले मन्दकर्णी को प्रणाम किया और महा-अटवी-मार्ग में प्रसरित साहस के साथ मनोहरता से जाने लगे। (जाते समय मार्ग में) मुनियों को प्रणाम करते हुए, उन पुण्य वनों को देख, जहाँ मुनिजन थे, अघाते हुए, वनज (जंगली) कह्लार (कमल) से (युक्त) सरसियों में डुबकियाँ लगाते हुए, सत्कथा-आलाप-सरणियों से प्रसन्न होते हुए, शीतल वायु के आगमन की प्रशंसा करते हुए,

शैलंबुलॆक्कुचु जानकि यलय। मेलंवु दक्कुचु मृदुरीति गुहल
मॆल्लन दार्चुचु मॆलतकु नॆक्कु। डल्लन नेर्पुचु नचटि चॆन्चॆतल
१७०

वीरमुल् मॆच्चुचु भेदिपरानि। यीरमुल् सॊच्चुचु निनरश्मिलेनि
कोनल गानल ग्रुम्मरुचिट्लु। जानकि दानु लक्ष्मणुडु गॊन्नॆड्लु
पुण्यतीर्थंवुलु वुण्यवाहिनुलु। वुण्यतपोवनभूमुलु गलय
दिरुगुचु बदियेड्लु दीरिनपिदप। मरलि सुतीक्ष्णाश्रममुनकु मरियु
वच्चि यम्मुनिचंद्रुवद्द गॊन्नाळ्ळु। मच्चिक नुंडि रामक्षितीश्वरुडु
ऒकनाडु घनु नगस्त्युनि जूडगोरि। यकलंकभक्ति संयमिकिनिट्लनियॆ:

अगस्त्य वृत्तांतमु

"निंदु नगस्त्यमुनीश्वरुडुंडु। नंदु; रॆन्दॊक्कॊ तदाश्रमभूमि ?
तॆलुपवे" यनिन सुतीक्ष्णुंडु गुरुतु। ललवड दन्मार्गमंतयु दॆलिपि
दीविंचि यनुप गादिलि तम्मुतोड। देवितो दक्षिणदिक्कुकै नडचि
चनिचनि नाल्गु योजनमुलु दाटि। वनमुलु शैलमुल् वाहिनुल् पॆक्कु
१८०

---

मुखरित झिल्लिकाओं के समूह की निन्दा अथवा उपेक्षा करते हुए, शुक-मयूर आदि खगों को पकड़ते हुए, करि-वराह आदि मृगों को मारते हुए, मेघास्त्र डाल (चलाकर), ताप को कम करते हुए, अपने को देखने वालों के पापों को दूर करते हुए, यौवन से भरी लताओं के फूलों को तोड़ते हुए, भ्रमरों को दूर भगाते हुए, नभचुम्वी शैलों पर चढ़ते हुए, जानकी के थक जाने पर परिहास करते हुए, मृदुरीति से गुहाओं के पास पहुँचाते हुए, वनिता (स्त्री अर्थात् सीता) को धीरे से चढ़ना सिखाते हुए, वहाँ की चेंचु (जंगली जाति) स्त्रियों की ॥१७०॥

—वहादुरी की प्रशंसा करते हुए, अभेद्य निकुंजों में घुसते हुए, सूर्यरश्मि से विहीन पर्वतों (तथा) काननों में घूमते हुए, इस प्रकार, जानकी, लक्ष्मण के साथ (राम) कुछ वर्ष तक पुण्यतीर्थो, पुण्यवाहिनियों, पुण्यतपोवन भूमियों की खाक छानते हुए, दस वर्ष के व्यतीत होने पर, फिर से सुतीक्ष्णाश्रम में लौट आए। आकर उस मुनिचन्द्र के पास कुछ दिन प्रेम से रहकर, रामक्षितीश्वर (राजाराम) एक दिन महान् अगस्त्य के दर्शन करने की इच्छा से अकलंक भक्ति से संयमी से यों वोले :—

अगस्त्य का वृत्तान्त

—'कहते हैं, यहाँ अगस्त्य मुनीश्वर रहते हैं। उनकी आश्रम-भूमि कहाँ है ? वताइए।' (ऐसा) कहने पर सुतीक्ष्ण ने चिह्न सुचार रूप से ज्ञात हों,

गनुगॊन्चु नेगि यगस्त्यानुजन्मु । ननघाश्रमंबुनकरिगि संप्रीति
ना यतीश्वरचंद्रु नडुगुल कॆरगि । या याश्रमंबुन ना रात्रि निलिचि
मुनितोड सुखगोष्ठि मॊगि जेयुचुंडि । यिनकुलाधीश्वरुंडिट्लनिपलिकॆः
"नय्य ! यगस्त्यमहामुनि दॊलिल । यिय्यॆड वातापि नॆभंगि जंपॆ"
ननिन नम्मुनिचंद्रुडा रामचंद्रु । गनुगॊनि या पुण्यकथ सॆप्पदॊडगॆ ।
'नुरुतापि वातापियुनु निल्वलुंडु । धरणिपै निरुवुरुद्दंड राक्षसुलु
गल; रंदु वातापि घनमेषमूर्ति।यिल निल्वलुडु नॊक्क ऋषियुनैनिलिचि
यिच्चट बॆनुत्रोव कॆदुरेगि मिगुल । दच्चन दमयिंट दद्दिनंबनुचु
मुनुल निमंत्रिंचि मुदमॊप्प दॆच्चि । यॆनय नम्मेषंबु नेर्पड जंपि
प्रीति गूरलु सेसि पॆट्टि भुजिप । "वातापि ! र" म्मनि वडिबेर
जीरु १९०

दडयक यपुडु वातापि यम्मुनुल । कडुपुलु व्रच्चि यग्गलिकतो वॆडलुः
नी रीति मुनुल ननेकुल जंपि । या राक्षसाधमु लडरियुंडुदुरुः
कॊनकॊनि यॊकनाडु कुंभसंभवुडु । चनुदेर गपटभोजनमॊप्पबॆट्टि

---

ऐसा उस मार्ग को समग्र रूप से बताकर, आसीस कर भेजा। लाड़ले अनुज (तथा) देवी (पत्नी) के साथ दक्षिण दिशा की ओर चलकर, चल चल कर, चार योजन पार कर, अनेक वन, शैल, वाहिनी ॥१८०॥

—देखते हुए जाकर अगस्त्य के अनुजन्म (अनुज) के अनघ-आश्रम में जाकर, सम्प्रीति से उस यतीश्वरचन्द्र के चरणों में नत होकर, उस आश्रम में वह रात ठहर कर, मुनि के साथ सप्रयत्न सुखगोष्ठी करते हुए, इनकुलाधीश्वर यों बोले:— 'हे आर्य ! पूर्व में अगस्त्य महामुनि ने यहाँ वातापि का संहार किस प्रकार किया ?' (ऐसा) कहने पर वह मुनिचन्द्र रामचन्द्र को देख, उस पुण्य कथा को कहने लगा। 'उरुतापि (अधिक तप्त करने वाला) वातापि तथा इल्वल नामक दो उद्दण्ड राक्षस पृथ्वी पर थे। उनमें वातापि घन-मेष (बकरी)-मूर्ति (धारण कर लेता) (तथा) इल्वल एक ऋषि बन कर, यहाँ के बड़े मार्ग में जाकर रहता। आगत मुनियों को कपट से कि हमारे यहाँ श्राद्ध है, निमन्त्रित कर, बड़ी प्रसन्नता से लाकर, उस मेष (बकरी) को ढंग से मारकर, प्रेम से साग बनाकर परोसने पर (वे लोग) खा लेते। तब शीघ्र नाम लेकर पुकारता कि 'हे वातापि ! आओ।' ॥१९०॥

—तब अविलम्ब वातापि उन मुनियों के उदर चीरकर, सोत्साह बाहर निकलता। इस प्रकार अनेक मुनियों को मारकर वे अधम राक्षस आधिक्य से विराजते थे। एक दिन कुम्भसम्भव के आने पर शोभा से कपट

वातापि विल्व निल्वलु जूचि नगुचु।"वातापि यॆन्दुंडि वच्चु ? जीर्णिचॆं" ननि यगस्त्युडु वल्क नायिल्वलुडु । कनलि रक्कसुडयि कदियवच्चुटयु गलशसंभवुडु हुंकारमात्रमुन । वलियु निल्वलु विट्टु भस्मीकरिंचि मुनुलकु नॆल्ल ब्रमोदंबु सेसॆं; । विनु मदियुनु गाक विंध्यं बडंचॆं; सरिगाग दक्षिणाशास्थलि निलिचॆं; । नरुदुगा नंबुधि नापोशनिंचॆं; बॆनुबामुगाग शपिंचॆं ना नहुषु; । मुनिमात्रुडे पुण्यमूर्ति कुंभजुडु ? मुनिवेषमुन नुन्न मुक्कंटिगाक" । यनविनि रघुरामु डानंद मंदि२००

मरुनाडु मुनिपति मार्गंबुसूपि । तॆरगॊप्प बूजिंचि दीविप वॆडलि चनिचनि यॊक्क योजन मुत्तरिंचि । पनस दाडिम शमी बदरिकाश्वत्थ साल प्रियाळु रसाल तमाल । मालूर खर्जूर मंदार तरुल तरुल ग्रिक्किरिसिन तावि क्रॊव्विरुल । विरुल तेनियलानि वॆलयु तुम्मॆदल मॆदल निपगुनट्टि मेटिपूवॊदल । बॊदललो बगलेक पॊदलु मृगमुल कलकंठकलकुहूकार नादमुल । विलसिल्लु बहुशास्त्रवेद नादमुल जॆलगुचु गिन्नर सिद्धगानमुल । कलिमि दीपिंचु नगस्त्युनाश्रममु

---

भोजन कराकर, वातापि को बुलाने वाले इल्वल को देख हँसते हुए (अगस्त्य) बोलेः— 'वातापि कहाँ से आएगा? वह जीर्ण (पाचन) हो गया है।' ऐसा अगस्त्य के बोलने पर, वह इल्वल क्रुद्ध होकर राक्षसबन, आक्रमण करने आया (तो) कलशसम्भव ने हुंकार मात्र से बली इल्वल को शीघ्र भस्म कर, समस्त मुनियों को प्रमुदित किया। सुनो, इसके अतिरिक्त विन्ध्य को दबा दिया, सुचारु रूप से दक्षिण दिशा की भूमि पर जा ठहरे, अद्वितीय रूप से अम्बुधि का आपोशन (पान) किया, उस नहुष को बड़ा सर्प बन जाने का शाप दिया। वे पुण्यमूर्ति कुम्भज क्या मुनिमात्र हैं? वे तो मुनिवेषधारी त्रिनयन (शिव) ही हैं।' (ऐसा) कहने पर सुनकर रघुराम प्रसन्न हुए। ॥२००॥

—दूसरे दिन मुनिपति के मार्ग बताकर, सुविधि से पूजन कर, आसीसने पर (वहाँ से) निकल पड़े। चल चलकर एक योजन पारकर, कटहल, दाड़िम, शमी, बदरी, अश्वत्थ, साल, प्रियालु, रसाल, तमाल, मालूर, खर्जूर मन्दार (आदि) वृक्षों, (तथा उन) वृक्षों पर सघन सुगंधित पुष्पों, पुष्पों के मधु का पान कर शोभित भ्रमरों के समूह से विलसित श्रेष्ठ पुष्प-कुंजों, कुंजों में निर्वैरभाव से संचार करने वाले मृगों, कलकण्ठ-कलकुहू-के निनाद के समान विलसित बहुशास्त्र-वेद नाद से शोभित हो, किन्नर-सिद्ध गान की सम्पन्नता से दीप्त अगस्त्याश्रम को ॥२०७॥

### अगस्त्य दर्शनमु

गनुगव विदुगा गांचि यंदोक्क । मुनि चेत दम राक मुनि कॆरिगिंचि
चनि चॊच्चि यम्मुनिचरण पद्ममुल । कनुरागमुन म्रॊक्क नक्कुन जेर्चि
दीविंचि वेवेल तॆरगुल भक्ति । भाविंचि संतुष्टिपरुल गाविंचि
२१०

"यो राम ! शुभनाम ! युत्पलश्याम ! । क्रूरदानवभीम ! गुणधाम! नीवु
मुनुल भाग्यमुन मुनिवृत्ति दाल्चि । वनमुन दपसिवै वर्तिंप वच्चि
यरुदार जित्रकूटाद्रि केतेंचि । वरमति नॊक्क संवत्सरंबुंडि
शरभंगमौनि याश्रममु केतेंचि ।शरणु सॊच्चिन मुनीश्वरुलनु गाचि
'दनुजुल जंपॆद: दलककुडिक' । ननि प्रीति मुनुलक नभयंबुलिच्चि
करुणिंचि तनविनि काकुत्स्थतिलक! । परमसंतोषसंपन्नुडनैति'
ननि यर्थि बूजिंचि यतुल दिव्यास्त्र । घनशस्त्र कोदंड कवचादुलिच्चॆं:
निच्चन मैकॊनि यिनकुलाधीशु ।डच्चट सुखगोष्ठि ना रात्रि निलिचॆं:
मरुनाडु संध्यासमाधुल दीर्चि । परमात्मु डम्मुनिपतिकि म्रॊक्कंग

### अगस्त्य के दर्शन

नेत्रयुग्म को प्रसन्नता हो, (ऐसे उस आश्रम को) देखकर, वहाँ के एक मुनि से अपने आगमन से मुनि को जनाया, (तब)जाकर, (आश्रम में) प्रवेश कर, उस मुनि के चरण-पद्मों में अनुराग से वंदना की। (अगस्त्य ने) गले लगा कर, आसीस कर, हज़ार-हजार ढग से भक्ति की,(और उन्हें) संतुष्ट कर (कहा) ॥२१०॥

—'हे राम ! हे शुभनाम (वाले) ! हे उत्पलश्याम ! हे क्रूर दानव-भीम (भयंकर) ! हे गुणधाम ! तुम मुनियों के सौभाग्य के कारण, मुनि-वृत्ति धारण कर, वन में तपस्वी हो रहने आकर, अपूर्वरूप से चित्रकूटाद्रि में आकर, वरमति से एक संवत्सर (वहां) रह, (पश्चात्), शरभंग मुनि के आश्रम (में) आकर, शरण में आए मुनीश्वरों की रक्षा कर, (यह कह कि) ' राक्षसों का वध करूँगा, अब घबराइए नहीं ' प्रीति से मुनियों को अभय प्रदान कर, करुणा दिखाई, यह सुनकर हे काकुत्स्थतिलक ! (मैं) परम संतोष-संपन्न हुआ हूँ। ऐसा कह प्रेम से पूजा कर (अगस्त्य ने) अतुल-दिव्यास्त्र, घनशस्त्र, कोदंड, कवच आदि दिए। देने पर, (उन्हें) ग्रहण कर, इनकुलाधीश (राम) सुखगोष्ठि में वह रात वहाँ ठहरे (बिताई)। दूसरे दिन सन्ध्या-समाधि से निवृत्त होकर, परमात्मा ने उस मुनिपति को प्रणाम किया, (तब उन्होंने) आसीस कर, पूजा कर,(ठीक) ढंग से रामदेव को देखकर, धीमान् ॥२२०॥

दीविंचि पूजिंचि तेरगौप्प राम । देवुनि वीक्षिंचि धीमंतुडैन
घटसंभवुडु भाविकार्य मूहिंचि । पटुतरवाक्युडै पलिकें निट्लनुचुः
"श्रीराम ! गोदावरी सरित्पुण्य । वारिशीतल गंधवाह कुमार
घटित नर्तन वनांगण लतानटिकि । जटिकृतपूज धूर्जटिकि ना पंच
वटिकि बों" म्मन रघुवर्युडच्चटिकि ।घटसूति वीड्कोंनि कदलि पोवुचुनु,

जटायुवुतो मैत्रि

नडुन्रोव नोंक पक्षिनाथुनि रेक्क । लुडिवोनि कुलगिरियो यनुदानि
गनि दैत्युडनु बुद्धि गदिसि 'नी वेव्व' । डनुटयु मुदमंदिया पक्षिवलिकें:
"गरुडाग्रजातुंडु कश्यपतनयु । डरुणसारथियैन यरुणुंडु घनुडु
मा तंड्रि; मरियु संपाति मा यन्न;। मी तंड्रि सखुड सुमी ! येनु राम!
यितरुड गानु; मी हितकार्यपरुड । नतुलसाहसुड; जटायुवन्वाडः
नी वनंबुनु नसुरेंद्र सेवितमुः । गावुन वैदेहि गावुः मेमरकु" २३०
मनुवुडु श्रीरामुडट्लुगा नतनि । मनमुन योजिंचि मैत्रि बूजिंचि,

पंचवटी प्रवेशमु

यट बंचवटि केगि यंदुन्न मुनुल । बटुतपोधनुल संभाविंचि म्रोक्कि

—घटसंभव (अगस्त्य) ने भावी कार्य की कल्पना कर, पटुतर-वाक्यों से यों कहा:— 'हे राम ! गोदावरी नदी के पुण्य-जल से शीतल वने पवन-कुमार (मन्द-पवन) के कारण, नृत्य में संलग्न वनांगन की लता रूपी नटी से युक्त; यतिकृत पूजाओं से धूर्जटि (शिव) सम, उस पंचवटी को जाओ।' कहने पर श्रेष्ठ रघु घटसूति (अगस्त्य) को विदा कर वहाँ से निकल पड़े ।

जटायु से मैत्री

मार्ग-मध्य में एक पक्षिनाथ को, जो (उस) कुलपर्वत के सम था, जिसके पंख झड़ नहीं गए हों, देख, दैत्य समझकर, नियराकर पूछा 'तुम कौन हो ?' (यह सुन) मुदित हो वह पक्षि बोला:- 'गरुड के अग्रजन्म, कश्यपतनय, अरुण (सूर्य) के सारथी, महान् अरुण मेरे पिता है, और संपाती मेरा भाई है । हे राम ! मैं तुम्हारे पिता का सखा ही हूँ । पराया नहीं हूँ । तुम्हारे हितकार्य-पर (तत्पर) हूँ । अतुल-साहस वाला हूँ । मैं जटायु नाम-धारी हूँ । यह वन असुरेंद्र-सेवित है । अतः वैदेही की रक्षा करो । असावधान मत बनो ।' ॥२३०॥
—ऐसा कहने पर श्रीराम ने उसी प्रकार मन में उसे मानकर, मैत्री से पूजा की ।

पंचवटी-प्रवेश

—तब पंचवटी जाकर, वहाँ के पटुतपोधनी मुनियों की संभावना कर, प्रणाम

करमर्थि वारु सत्कारमुल् सेय। धरणीतनय जूचि तम्मुनि जूचि
"पॊलुपॊंद नॆंदुनु बुण्याश्रममुलु। गलय वॆक्कुलु वॊडगंदुमु गानि
यी गौतमी गंग यी सरोवरमु। ली गिरु ली तरुली याश्रममुलु
नॆंदुनु वॊडगंटिमे ? यिट मीद। निदुंडुदमु मन मिपॊंद" ननुचु
नानंदमुन बॊंदि यंदुन्न मुनुल। यानति गैकॊनि या प्रॊद्दे कडगि
तानु लक्ष्मणुडुनु दग बर्णशाल। नूनिन क्रममुतो नॊप्पार गट्टि
तम्मुडु दानुनु दानि बूजिंचि। यम्महीसुत गूडि यनुरागमॆसग
ना पर्णशालयंदारु मासमुलु। दीपिंचु पेर्मि वर्तिंपुचुनुंड; २४०

हेमंतवर्णनमु

नंत नीहारधराक्रांतदश दि। शांतमै हेमंत मवनि बर्वुटयु
वेकुव नॊकनाडु वॆलदियुनु दानु। देकुव गौतमि दीर्थमाडंग
जनुचोट रामुडु सौमित्रि जूचि। "कनुगॊंटिवे शीतकालंबु महिम
दॆसलॆल्ल जलिकि भीतिलि वॆलिपट्टु। मुसुगु वॆट्टिनयट्लुमुंचॆ हिमंबु;
हेमंतमनु मेघमॆल्लॆड बर्वि। वामिगा वडगंड्लु वर्षिंचॆ ननग
गुरिसिन पॆनुमंचु गुंभिनिनॆल्ल। नॆरसि यॊप्पारॆ घनीभविंचुचुनु;

करने पर, अतिप्रीति से उन (मुनियों) के (अपने को) सत्कार करने पर, धरणीतनया और अनुज को देखकर (राम बोले):— 'शोभायमान कई पुण्याश्रमों को कई स्थानों पर देखा है। किन्तु यह गौतमी नदी, यह सरोवर, ये गिरि, ये तरु, ये आश्रम कहीं देखे हैं ? अब आगे शोभा से यहीं रह जाएँगे।' यह कहते आनंदित हो, वहाँ के मुनियों की आनति (अनुमति) प्राप्त कर, उसी दिन शुरूकर, लक्ष्मण के साथ स्वयं प्रयत्नशील हो, क्रम से शोभा से, पर्णशाला का निर्माण किया। अनुज के साथ उसकी (पर्णशाला की) पूजा कर, महीसुता के साथ, अधिक अनुराग से, उस पर्णशाला में छः मास अत्यंत प्रेम से रहे; ॥२४०॥

हेमंत वर्णन

—उस समय धरा और दश-दिशांतों को नीहार से आक्रांत करते हुए, अवनि (पृथ्वी) पर हेमंत के व्याप्त होने पर, एक दिन तड़के, स्त्री (सीता) के साथ, स्थैर्य के साथ, गौतमी में स्नान करने जाते हुए, राम ने सौमित्र को देख, (कहा):— 'देखा, शीतकाल की महिमा को ? हिम ने (समस्त धरती को) आच्छादित कर दिया है। यह ऐसा लग रहा है, मानों समस्त दिशाओं ने ठंड से भीत होकर, श्वेत कौशेय से (अपने आपको) ओढ़ लिया हो। मानों हेमंत रूपी मेघों ने सब जगह व्याप्त होकर, अधिकता से ओले बरसाए हों, उस प्रकार बरसा हुआ अधिक बरफ समस्त पृथ्वी पर व्याप्त हो,

उर्विपै ना मंचु नोक्कोकचोट। दूर्वाकुरंबुल तुदल जूचितिवे ?
पच्चभिन्नसलाक पौजुपै वेड्क। ग्रुच्चिन मुत्याल क्रोवलै योप्पें
गामु सम्मोहनकांडबुलनग; । हैमंतवायुवु ललवुमै सोक
वेऽपुन वणकेंडु विरहिणुलनग। देऽगोप्प गदलु पूदीग लीक्षिपु; २५०

मंचुन दारु तामरलु कन्नीरु। मुंचिन विरहुल मोमुल गेरु;
बोंदिगोन्न यकरुवुल् पोट्टुगा मीद। गदलु तेट्लु पोंगलगा जलिगोन्न
कोलनु देवतलकु गुंपट्लु वोलें। विलसिल्लु केंदम्मि विरुलजूचितिवे?
यडवियेनुगुलु नीरान नीनदिकि। दुडि दुडि वच्चि तत्तोयंबु दोंडिकि
नडिकि गिरऽनुचु दुंडमुलु वेवेग। मुडिचि पारेडिनि तम्मुड! विलोकिंपु;
इट्टि कालंबुन नेनुन्नुयट्लु। पट्टंबु नामीदि भक्तिमै मानि
नारचीरलु जटल् नवतमै दाल्चि। ना राक गोरुचु नम्महाघनुडु
परमपावनुडु सौभ्रात्रभावनुडु। वरपितृवाक्य मद्वाक्यतत्परुडु
चिरकीर्तिनिरतु डाश्रितलाभरतुडु। भरतुडुषःकाल परिचित नेट्लु
स्नानंबु सेयुनो सरयुवुलोन ? मौनियै येट्लोको महि वव्वळिंचु ? २६०

---

शोभायमान रूप से घनीभूत हो गया है। पृथ्वी पर, कहीं-कहीं उस ओस को दूर्वाकुरों के सिरों पर देखा है ? वे मानों मरकत मणियों की शलाकाओं की पंक्तियों पर सुंदरता से गुंथे हुए मोतियों की लड़ियाँ हैं। कामदेव के सम्मोहन-कांड (बाण) के सम हैमंत-वायु के मृदुता से स्पर्श करने पर, भीति से काँपने वाली विरहिणियों के समान सुंदरता से डोलने वाली पुष्पलताओं को देखो। ॥२५०॥

—ओस में रहने वाले कमल, आँसुओं से डूबी विरहिणियों के मुख की अवहेलना कर रहे हैं। उधर देखो, समूह बन, किंजल्कों के पराग पर विहार करने वाले भ्रमर रूपी धुएँ से युक्त शोभायमान लालकमल के फूल मानों ठंड से व्याकुल सरोवर के देवताओं के लिए अंगीठियाँ हैं। जंगली हाथी पानी पीने के लिए इस नदी के पास शीघ्रगति से आकर, इस (नदी) के तोय (जल) को ग्रहण (स्पर्श) कर, बीच में ही, झट से सूंड समेटे हुए, लौटकर भाग रहे हैं। हे अनुज! (उन्हें) देखो। ऐसे समय में, मुझ पर भक्ति के कारण, राजसिंहासन को तजकर, मेरे समान (यति रूप में) रहते हुए, वल्कल वस्त्र, जटाएँ नूतन ढंग से (अपूर्वता से) धारण कर, मेरे आगमन को चाहते हुए वह महान्, परम पावन, सौभ्रातृभाव वाला, श्रेष्ठ पितृवाक्य (तथा) मेरे वाक्य (वचन) में तत्पर, चिरकीर्ति निरत, आश्रितजनों के लाभ (हित) में तत्पर, भरत (इस प्रकार के शीतल) उषः–

ना तंड्रिसत्यंबु ना पून्कि यतनि । चेत नेंतयु ब्रकाशिंचे लोकमुल;
ने तल्लि पनुपुन नेल्ल संयमुल । चेत दीवेंनलु गांचिति वेड्क नेनु
नट्टि कैकनु नोव्वनाडुनो तेलिय ! । दट्टेल काविंचु ननघात्मुडतडु;
पट्टबु दोलगि तापसिनैति नेनु । बट्टबु गलिगि तापसियय्यें नतडु;
अन्नदम्मुल पाडि या पुण्यु जूचि । येन्ननेव्वरिकैन निक नेर्ववलयु;
नट्टिया भरतुनि ननुगुदल्लुलनु । जुट्टाल नेन्नडु सूतुमो मनमु ?
अनि वारि दलचुचु ननिवारितमुग । दनिवारु निष्ठ गौतमिवारि ग्रुंकि
यिनुनकु नर्घ्यंबु लेत्ति गायत्रि । पनुगोनि यजियिंचि ब्रह्मयज्ञबु
तम्मुडु दानु सीतयु बर्णशाल । किम्मैयि जनुदेंचि हितगोष्ठि नुंडे

## जंबुमालि वृत्तांतमु

नोकनाडु लक्ष्मणुंडुदयकालमुन । नकलंकचित्तुडै यन्नकु म्रोक्कि २७०
कंदमूलफलादिकमुलु देच्चुटकु । नंदद वनमुल नरयुचु नरिगि
युन्नतंबगुचुन्न योकगिरि गांचि । मिन्नक यच्चोट मेलगुचुन्नंत

---

काल में सरयू में कैसे स्नान करता होगा ? मुनि बन, महि (जमीन) पर कैसे लेटता होगा ? ॥२६०॥

—मेरे पिता का सत्य (वचन) और मेरा दृढ़ संकल्प, उसके (भरत के) कार्य से ही लोकों में प्रदीप्त (प्रख्यात) हुए। जिस माता के आदेश से मैं समस्त संयमियों से सप्रेम आशीर्वाद प्राप्त कर सका, उस कैकई को पता नहीं, वह किस प्रकार की कटूक्तियाँ कहता होगा ? वह पुण्यात्मा ऐसा क्यों करेगा ? (नहीं करेगा।) राज्य (के अधिकार) से अलग होकर मैं तपस्वी बना। राज्य से युक्त होकर वह (भरत) तपस्वी बना। अब किसी को भी उस पुण्यात्मा को देखकर यह सीखना चाहिए कि भाइयों में (परस्पर) न्याय (सगत व्यवहार) कैसा होना चाहिए। ऐसे उस भरत को, प्रिय (स्नेहपूर्ण) माताओं को (और) नातेदारों को हम कब देख पाएंगे ?' इस प्रकार उनके बारे में सोचते हुए, अनिवारित (और) पूर्ण निष्ठा से गौतमी के जल में डुबकी लगा (स्नान) कर, सूर्य को अर्घ्य देकर, गायत्री का जपकर, ब्रह्मयज्ञ किया, (फिर) अनुज और सीता के साथ पर्णशाला को लौटकर, हितगोष्ठियों में रहे।

## जंबुमालि का वृत्तान्त

एक दिन लक्ष्मण प्रातः समय, अकलंक चित्त हो, अग्रज को प्रणाम कर, ॥२७०॥

—कंद-मूल-फल आदि लाने के लिए, यहाँ-वहाँ वनों में खोजने गए। उन्नत

महियेल्ल देदीप्यमानमै वेलुग । नहिमांशुकलिपतंबगु खड्गमोकटि
भीषणजलदगंभीरघोषंबु । घोषिंचि यिदि येमोको यन वलिके;
"नंदुकोम्मिक दैत्याधीशतनय ! । पोंदुगानी तपंबुनकु दा मेच्चि
भानुंडु वनिचे नी पग नीग नन्नु । मानुग गोनु"मन्न मरि वाडु वलिकः
'मेल्लने ता वच्चि मेच्चिनाकीक । योल्लवोकलु सेसे; नोल्लवोनिन्नु;
नलघुतपंबेल्ल नवनिपै गलिसे; वलसिनकडकेगु वनजाप्तु हेति !"
यनि पलिकि तोल्लिटि यचलसमाधि । दनरंग नुंडे; नंतट लक्ष्मणुंडु
विपुलाद्भुतंबंदि वेस दानि जूचि । युपमतो डग्गरि योडिसि चेपट्टि
२८०

निपुणुडै परिकिंचि नृपकुमारुंडु । 'तपसुल केल्ल नाधारमैनट्टि
फलवृक्षमुलु द्रुंप वाडिगा"दनुचु । गलय ग्रुम्मरुचु नग्गलिक नोक्कोडनु
भाविंचि भाविंचि वागोप्प जूचि । भावंबुनंदुनु क्रमदंबु गोनुचु
"नी खड्ग मिदुंड नेमि कारणमो? । यी खड्गमिच्चटिकेल वच्चिनदो?
यनि यनि खड्गंबु नादृति जूचि । पनिगोनि दानि जेपट्टुचु मरियु

वने एक गिरि (पर्वत) को देखकर, चुप न रहकर, उस पर (चढ़कर) विहार करने लगे। तब समस्त महि (पृथ्वी) को देदीप्यमान कर चमकते हुए, अहिमांशु (सूर्य) कल्पित (निर्मित) एक खड्ग ने भीषण जलद के गंभीर घोष से गरजकर यों कहा:— 'हे दैत्याधीश-तनय ! इसे (मुझे) अब ग्रहण करो। शोभा से तुम्हारे तप की स्वयं सराहना कर सूर्य ने (मुझे) भेजा है। अपने शत्रुत्व को नष्ट करने के लिए, साहस से ग्रहण करो।' ऐसा (उस खड्ग के) कहने पर, वह बोला—'सुन्दर ढंग से स्वयं आकर, मेरी सराहना कर, (तुम्हें) मुझे न देकर, (मेरा) अनादर किया। मैं तुम्हें नहीं चाहता (ग्रहण नहीं करता)। मेरा समस्त अलघु (अधिक) तप मिट्टी में मिल गया। हे वनजाप्त (सूर्य) के खड्ग ! जहाँ चाहो, वहाँ जाओ।' यह कहकर, वह पूर्ववत् अचल-समाधि में लीन हो गया। तब लक्ष्मण अधिक आश्चर्यचकित होकर, झट से उसे देख, चतुराई से निकट जा, कुशलता से उसे हाथ में लिया ॥२८०॥

—निपुण हो, उसे ध्यान से देख, उस राजकुमार (लक्ष्मण) ने सोचा:— 'सभी तपस्वियों के लिए आधार बने इन फल (से युक्त) वृक्षों को काटना न्याय-संगत नहीं है।' चारों ओर घूमते हुए, सोत्साह, एक जगह सोच-सोचकर, ठीक ढंग से देखकर, मन में मुदित होते हुए, सोचा:— 'इस खड्ग का यहाँ रहने का क्या कारण है ? यह खड्ग यहाँ क्यों आया ?' (ऐसा) सोच-सोच कर खड्ग को आदर से देखकर, सप्रयत्न उसे हाथ में लेते हुए, सुशोभित एक

विलसिल्लु नौक गौप्प वेंदुरु जौंपंबु । मलसि खंडिप दन्मध्यभागमुन
देंगि यौक्कमौनि मेदिनि गुलुटयुनु । निगिडेंडुमूर्छ मुनिंगि सौमित्रि
यट गौंतसेपुन कल्लन देंलिसि । 'कटकटा ! सकल लोकमुलु निंदिप
ब्राह्मणु जंपिति परिकिंप लेक । ब्रह्महत्यादोषभरितुंडनैति;
नेनेल वच्चिति निंत दव्वुलकु ? नेनेल यी खड्गमिट्लु गैकौंटि ?
२९०
ननुपमधर्मात्मुडगु रामचंद्रु । ननुजुंड नगु नाकु नधिकपापंबु
समकूडे; नी मुनीश्वरुडेव्वडौक्कौ? ।समय जेसिति; निंक जानकीविभुडु
विनि नन्नु नेमनि विडनाडु नौक्कौ । पेंनुपेदि मुनुलु शपिंतुरो पट्टि !
चेप्पकुंडग रादु: चेप्पकपोदु; । तप्पे गार्य"मटंचु "दैवमा!" यनुचु
नडलुचु नल्लन नडुगुलु वडक । सुडिवडि भ्रमयुचु जौप्पु दप्पुचुनु
नडतेंचि "दशरथुनकु गुरुपुत्रु । बडनेसि चंपिन पापंबु वच्चे;
दंड्रिकि वलेंने नंदनुनकु वच्चे । नंड्रु भूजनुलेल्ल" ननि तल्लडिल्लुचु
दम यन्न जेरि गद्गदकंठुडगुचु । ग्रममेदि वडकुचु गडगि म्रौक्कुटयु
ननुजुनि नेंत्ति यौय्यन गौगिलिंचि । कनुगव नीरु ग्रक्कुन जेत दुडिचि

---

घने बाँस के समूह को सविलास काट डाला । उसके मध्य भाग में (स्थित) एक मुनि के कटकर मेदिनी (भूमि) पर गिर पड़ते ही, सौमित्र अधिक मूर्च्छा में डूब गए (मूर्च्छित हुए ।) फिर थोड़ी देर के बाद धीरे से होश में आकर (कहा) :– 'हाय हाय! (ठीक तरह से) देख न सक, सकल लोकों की निंदा के पात्र होते हुए ब्राह्मण का वध किया (और) ब्रह्महत्या के दोष से भरित हो गया । इतनी दूर आया ही क्यों ? इस खड्ग को मैंने इस प्रकार लिया ही क्यों ? ।।२९०।।

अनुपम धर्मात्मा रामचंद्र के अनुज हो कर (भी) मुझे अधिक पाप प्राप्त हुआ । पता नहीं, ये मुनीश्वर कौन हैं ? (इन्हें) मार डाला । अब (यह सब) सुनकर, मुझे क्या कह (कर) जानकीविभु (श्रीराम) तज देंगे । गुरु मुनिजन कैसा शाप देंगे ? कहा नहीं जा सकता, कहे बिना नहीं रह सकता । (सारा) कार्य बिगड़ गया है । हे भगवान !' ऐसा कहते हुए, भीत होते हुए, धीरे से कदमों के आगे न बढ़ने पर, चक्कर खाते हुए (भ्रमित होते हुए), स्वाभाविक गति से अलग होते हुए 'दशरथ को गुरुपुत्र (श्रवण कुमार) को मार गिराने का पाप लगा । समस्त भूजन यही कहेंगे कि पिता के समान ही पुत्र को भी (पाप) लगा ।' ऐसा सोचते हुए, व्याकुल होते हुए, अपने अग्रज के पास जाकर गद्गदकंठ (वाला) होते हुए, कांपते हुए, सप्रयत्न प्रणाम किया । अनुज को उठाकर, झट से गले लगाकर, नेत्र

यनुकंप मदि वर्वननियॅ राघवुडु; । "अनघ ! यॅ गलुग नीकडल नेमिटिकि ?
धर्मवर्तनुड; वुदारशीलुडवु; । निर्मलात्मकुडवु; नीतिमंतुडवु;
दशरथ क्ष्मापालतनय मान्युडवु; । पशुपति विक्रम प्रकट शौर्युडवु;
नन्न ! नी मॉगमेल यटु सिन्नवोयॅ? । नुन्नदि येर्पड नॉगि जॅप्पु' मनिन
जयशालियैन लक्ष्मणुडिट्टुलनियॅ; । "भयनिवारण ! नीदु पंपुन वोयि
वनमूल फलमुलु वलयुनन्नियुनु । गॉनि येनु मॅलगुचो ग्रूरखड्गंबु
ऑक्कटि मिंट रा नॉडिसि चेपट्टि । वॆक्कसंबगु नॉक्क वॆदुरु जॉपंबु
नरिकिति; दान नुन्नतुडॉक्क मौनि। यॉरलुचु वर गूलॅ नुग्रडो यनग;
ना नेरमिकि गुंदि नरनाथचंद्र ! । रानेरकुंडियु रा नेरवलसॅ;"
ननवुडु रघुरामुडाश्चर्यमंदि । यॉनर गार्यमु मदि नूहिंचुचुंडॆ;
नंत नक्कडि मुनुलंदरु गूडि । "यॅंतयु नी तॆरंगॆरिगित" मनुचु ३१०
जनुदॆंचि रघुरामचुद्रु दीविंचि । घनतर मृदुवाक्यगरिम निट्लनिरि:
"अखिलेश ! विनुमु, नी यनुजन्मुडिप्पु । डखिललोकद्रोहियैन रावणुनि

युग्म के जल को झट से पोंछकर, मन में अनुकंपा के व्याप्त होने पर राघव (ने कहा):— 'हे अनघ ! मेरे रहते हुए तुम्हें भीत क्यों होना चाहिए ? ॥३००॥

—(तुम) धर्मवर्तन, उदारशील, निर्मलात्मा, नीतिमान (और) दशरथ-क्षमापाल (राजा) के पुत्र (और) मान्य हो, पशुपति (शिव) (के समान) विक्रम से प्रकटित शौर्य वाले हो। हे तात ! तुम्हारा मुख इस प्रकार उतरा हुआ क्यों है ? जो हुआ, (उसे) स्पष्ट रूप से कहो।' ऐसा कहने पर जयशील लक्ष्मण ने ऐसा कहा:– 'हे भय-निवारण (दूर करने वाले)! तुम्हारे आदेश से जाकर, आवश्यक समस्त वनमूल फलों को लेकर, मैं घूम रहा था। (तब) एक क्रूर खड्ग के आकाश से आने पर हाथ में लिया। बांस की अति घनी झाड़ी को काट डाला। उसमें (स्थित) एक उन्नत (श्रेष्ठ) मौनि जो उग्र (शिव) सम थे, चीखते हुए धरा पर लोट गए। अपने अपराध के कारण दुखी होकर, आ न सकने पर भी (मुझे यहाँ) आना ही पड़ा।' ऐसा कहने पर रघुराम आश्चर्यचकित हुए (और) कर्त्तव्य के बारे में मन में सोचते रहे। तब वहाँ के सभी मुनि एकत्र होकर, यह कहते हुए कि 'यह समस्त वृत्तान्त बताएँगे' ॥३१०॥

—आकर, रघुरामचंद्र को आसीस कर, घनतर मृदु वाक्य गरिमा से यों बोले 'हे अखिलेश ! सुनो, तुम्हारे अनुजन्म ने अब अखिल लोकद्रोही रावण की बहन के पुत्र, विजृंभित जंबुनामक दुष्ट का सहार किया है। (इसमें)

चेलियलि कोडुकु नेचिन जंबुडनेडु । तुलुव निर्जिंचे; ने दोषंबु लेदु
मुनुलेल्ल संतसंबुन बोंदि रधिप !" । यनुवुडु रघुरामुडनियें मौनुलकु;
"ने वेल्पु गोल्चि वाडिट्टि तपंबु । गाविंचे? खड्गमेक्कडनुंडि वच्चे?
चीटिकि माटिकि जेडुदुरे बुधुलु ? नाटिकि हतुडुगा नजुडेल व्रासे ?
नेंतकालमु सेसे नी युग्रतपमु ? । संतुष्टुडय्येने सरसिजाप्तुडु ?
अंतयु नेरिगिंपु" डनिन ना भूमि । कांतुनितो मुनिग्रामणुलनिरि:
"तोल्लि दशास्युंडु दोर्बलशक्ति । नेल्लदिक्कुलु गेल्व नेगुचो मदिनि
ओरुल नम्मगलेक सोदरिमगनि । नुरुपराक्रमुनि विद्युज्जिह्वु
बिलिचि ३२०

मन्निंचि 'लंक येमरकुमी !' यनुचु । सन्नुति गापुंचि चनियें; नंतटनु
'येनु मायलु नेर्चि यी दशकंठु । रानीनु; लंकापुरंबु गैकोंदु'
ननुचु विद्युज्जिह्वुडपुडु पाताळ । मुन केगि राक्षसमुख्युल दंड
महित मायोपायमंत्रवादमुलु । ग्रहवाद खिलवाद गारुडक्रियलु
विषवाद रसवाद विकृतकृत्यमुलु । दृष दीरगा नेर्चि धीरुडै मरियु
बायक वारिचे बहुळंबुलैन । मायलु नेर्चुचु मदवृत्ति नुंड

---

कोई दोष नहीं है। हे अधिप ! सभी मुनि (इस कार्य से) संतुष्ट हुए हैं।' ऐसा कहने पर रघुराम मुनियों से बोले:— 'किस देवता के प्रति उसने ऐसा तप किया है? खड्ग कहाँ से आया है? जब-तब (उससे) बुधजनों की हानि हो सकती है ? ब्रह्मा ने आज मर जाने की (उसके ललाट पर) क्यों लिख दी ? (उसने) यह उग्रतप कितने काल तक किया ? सरसिजाप्त (सूर्य) क्या संतुष्ट हुए ? सब बताइए।' (ऐसा) कहने पर उस भूमिकांत (राजा) से मुनि-ग्रामीणी (श्रेष्ठ) बोले:– 'पूर्व में दशास्य (रावण) भुजबल शक्ति से समस्त दिशाओं को जीतने जाते समय, मन से किसी दूसरे पर विश्वास न कर सक, अपनी बहन के पति उस विक्रमशाली विद्युज्जिह्व को बुलाकर, ॥३२०॥

—आदर, (सत्कार) कर, 'लंका के प्रति असावधान मत बनो' कहकर, सन्नुति (प्रशंसनीय रूप) से, उसे रक्षक बनाकर गया। तब यह सोचकर कि मैं 'मायाओं को सीखकर इस दशकंठ को नहीं आने दूँगा। लंकापुर को हस्तगत कर लूँगा।' विद्युज्जिह्व पाताल जाकर, राक्षस-प्रमुखों के पास महित मायोपाय मंत्रवाद, ग्रहवाद, खिलवाद, गारुड-क्रियाएँ, विषवाद, रसवाद (आदि) विकृत कृत्य, तृष्णा बुझने तक सीखकर, धीर बन और (उन्हें) न छोड़कर, उनसे बहुल मायाओं को सीखते हुए मदवृत्ति से रहा।

नच्चट रावणुंडखिल दिक्पतुल । विच्चलविडि गॆलिचि वेस लंक जॊच्चि
घनत विद्युज्जिह्वु कथलॆल्ल देलिसि । कनुगवलनु निप्पुकलु निव्वटिल्ल
"नायाज्ञ नुंडक नलि रेगि वीडु । पोयि मायलु नेर्व वोवु गाकेमि ?
मायलन्नियु नेडु मायमै पोव । जेयुदु" ननुचु नजेयुडै यरिगि३३०
अस्मय नगर वासासुरुल् वॆंगड । विस्मयकोपुडै वेस हेति वॆरिकि
'मऱदि; ना चॆलियलि मगडीत' उनक । तऱिमि विद्युज्जिह्वु तल द्रॆव्व नेसि
क्रम्मऱ वेग लंककु नेगुदॆंचि । 'र' म्मनि चॆलिय शूर्पणख नूरार्चि
"यनयंबु स्वेच्छाविहारिणिवगुचु । मनमुन नीकु सम्मतमैन पुरुषु
बॊंदुमुः वॆऱवक पूनि लोकमुल । यंदु जरिंपु, पॊ' म्मनिन नारॆललु
गर्भिणियै युन्नकतन बै नॆललु । निर्भरगति निंड नॆलतुक गांचॆ
जटुलोग्रबलुडैन जंबुकुमारु; । नटवाडु पॆद्दयै या तल्लिचेत
दन जनकुनि चावु दप्पक तॆलिय । विनि तंड्रिपग दीर्प वॆरवु सिंतिंचि
"ब्रह्ममुनु गूर्चि तपंबु सेसिननु । ब्रह्म वरंबीडु; भवुनि गॊल्चिननु
अतनि भक्तुडु गान नलुगडातनिकि; । नतुलितगति विष्णुनर्थिंतु नेनि ३४०

---

वहाँ रावण स्वच्छन्दवृत्ति से सभी दिक्पतियों को जीतकर, झट से लंका में प्रवेश कर, विद्युज्जिह्व की समस्त कथाएँ जानकर, नेत्रयुग्मों से चिनगारियों के निकलने पर (कहा)– 'मेरे आदेश के अनुरूप न रह कर, रजकण जैसे उड़कर, यह जाकर मायाएँ सीखे तो क्या होने वाला है ? समस्त मायाओं को मैं आज अदृश्य (मटियामेट) कर दूंगा।' (ऐसा) कहते हुए वह (रावण) अजेय होते हुए जाकर ॥३३०॥

—अस्मय नगरवासी राक्षसों के भीत होने पर, आश्चर्यजनक क्रोध वाला होते हुए,झट तलवार खींचकर, 'बहनोई है,यह मेरी बहन का पति है' ऐसा न सोच कर, पीछा करते हुए विद्युज्जिह्व का सिर काट डाला। फिर शीघ्र लंका में लौटकर, बहन शूर्पणखा को बुलाकर, सान्त्वना दी, (कहा):— 'सदा स्वेच्छा-विहारिणी बन कर, अपने मन से सम्मत (अनुकूल) पुरुष को प्राप्त करो। बिना भय के लोकों में विहार करो। जाओ।' (ऐसा) कहने पर छः महीने की गर्भवती होने के कारण, शेष महीने निर्भर गति (अतिशयता) से पूर्ण होने पर, (उस) स्त्री के चटुल-उग्र-बल वाला जंबु-कुमार हुआ। तब वह बड़ा होकर, अपनी माता से अपने पिता की मृत्यु के बारे में जानकर, पिता (की मृत्यु) का प्रतिशोध लेने के प्रकार के बारे

जाल नातडु मेच्चि चनुदेंचि वरमु । पालिंचुटेंपुडु ? ना पगदीरुटेप्पु ?
डरय द्रिमूर्तुलौ हरिहर ब्रह्म । लरविंद हितरूपमैयुंदु रंड्र;
कावुन रवि गूर्चि कडुनिष्ठ दपमु । गाविंचि मेंप्पिंचि कदनरंगमुन
दनुज-नायकुडैन दशकंठु द्रुंतु" । ननि येंचि तपमु सेय दौडंगे; नंत
वनरुहाप्तुडु मेच्चि वरखड्गमोकटि । पनिचे दानवुनकु बग नीगुटकुनु;
दानि गैकोनडय्ये दर्पांधुडगुचु; । नानिमित्तमुन नी यनुजुन कब्बे
ना हेति; यटुगाक यसुर चेबडिन । साहसंबुन नेचु जगमुलन्नियुनु;
दैवकृतंबुन दैत्युंडु मडिसॆं; । नी विचारंबेल यिनवंशतिलक !
कलन रावणु गेल्चे गार्तवीयुंडु; । चलमोप्प नातनि जंपे भार्गवुडु;
नट्टि भार्गवरामु ननिलोन बट्टि । कौट्टिति बीरंबु ग्रोव्वुनु नणग ३५०

नट्टि नी चे रावणादि राक्षसुलु । गट्टिगा दुरमुन गडतेरगलरु"
अनवुडु रघुरामु डाश्चर्यमंदि । विनतुडै मौनुल वेड्कतो ननिचे ।

में सोचकर, 'ब्रह्मा के प्रति तप करूँगा तो भी ब्रह्मा वर नहीं देगा। भव (शिव) की सेवा करूँगा तो भी अपना भक्त होने के कारण (शिव) उस पर नाराज नहीं होगा। अतुलित गति से विष्णु की याचना करूँ ।।३४०।।

—(तो) वह अधिक प्रसन्न होकर, कब आकर वर देगा ? मेरा प्रतिशोध कब पूरा होगा ? कहते हैं, सोचने पर त्रिमूर्ति हरि-हर-ब्रह्मा (तीनों) अरविंद-हित (सूर्य) के रूप में रहते हैं। अतः रवि के प्रति अतिनिष्ठा से तपस्या कर, प्रसन्नकर, कदन (युद्ध)-क्षेत्र में दनुज-नायक दशकंठ का वध करूंगा।' ऐसा सोचकर तप करने लगा। तब वनरुहाप्त (सूर्य) ने प्रसन्न होकर, दानव के पास प्रतिशोध लेने के लिए एक वरखड्ग भेजा। गर्वांध होते हुए (उसने) उसे (खड्ग को) हाथ में नहीं लिया। उस कारण से वह हेती (तलवार) तुम्हारे भाई को प्राप्त हुआ। वैसा न होकर राक्षस के हाथ पड़ता तो वह साहस से समस्त लोकों को सताता। दैवकृत्य (दैवयोग) से राक्षस मर गया। हे इनवंशतिलक! यह सोच (शोक) क्यों? युद्ध में कार्त्तवीर्य ने रावण को जीता, हठ से भार्गव ने उसे मार डाला। ऐसे भार्गवराम को (तुमने) युद्ध में हरा दिया जिससे उसकी वीरता और मद नष्ट हो गए। ।।३५०।।

—ऐसे तुम्हारे (हाथ) से रावण आदि राक्षस अवश्य ही युद्ध में मर जाएँगे।' ऐसा कहने पर रघुराम आश्चर्यचकित हुए और विनत होकर मुनियों को सानन्द विदा किया।

**कुमारुनि मृतिकि शूर्पणख शोकमु**

नंतशूर्पणख नित्यमु देच्चुनट्लु । वितगा नन्नंबु विविध भक्ष्यमुलु
पोसग निंचिन बोनपुट्टिक गोनुचु । वेस वच्चि तुनिसिन वेदुरु जोंपंबु
नडुम खंडंबुलै नलि बडियुन्न । कोडुकु गनुंगोनि कुंभिनि व्रालि
तेलिसि या तुनुकल दृढमुगा गूर्चि । पलविंचि पलविंचि पडति
यिट्लनियेः
"नो कुमारकचंद्र ! युचितमे ? नन्नु । गैकोनि चूडवु गन्नुलु देरचि;
तगु माम यनक प्रताप लंकेशु । डगु रावणुनि जंप नात्म गोरिननु
नी कोनगूडुने ? नेरवैतकट ! । या कार्तवीर्युचे नणगेने यतडु ?
अनरण्यु शापाब्धि नणगेने यतडु ? । वनजसंभवु शापवह्निनचे देगेने ?
३६०
नलकूबरुनि चेत नलगेने यतडु ? । अल नंदि कोपानलार्चुल बडेने ?
शांडिल्य मौनि रोषंबुन जेडेने ? । योंडेल धननाथुडुंडेने लंक ?
बलवद्विरोधंबु पाडिगादनेडु । पलुकु नेम्मदि लोन भाविंपवैति;
प्रापिंप दतनिकि बंचत्वमिपुडु; । 'पापी चिरायु'-वन् पलुकु वम्मौने!

---

**पुत्र की मृत्यु पर शूर्पणखा का शोक**

—तब शूर्पणखा नित्य के समान, विचित्र अन्न, विविध भक्ष्य (पकवान) से शोभा से भरे हुए भोजनपात्र को लेती हुई, शीघ्रता से आकर, कटी बांस की झाड़ी के मध्य खंड-खंड होकर गिरे पुत्र को देखकर, कुंभिनी (जमीन) पर (मूर्च्छित होकर) गिर पड़ी। होश में आकर उन टुकड़ों को एकत्र कर, रो-रोकर (वह) स्त्री यों बोली: 'हे कुमारकचंद्र ! मुझे पाकर भी आँखें खोलकर नहीं देखते हो, क्या यह उचित है ? यह भी न सोचकर कि प्रतापवान लंकेश मेरा मामा है, उसे वध करने की मन में इच्छा की थी। क्या वह तुमसे हो सका ? हाय, ऐसा कर नहीं पाए। क्या वह (रावण) कार्त्तवीर्य से विजित हुआ था ? अनरण्य (पृथु के पिता) की शापरूपी अब्धि (समुद्र) से नष्ट हुआ था ? वनजसंभव (ब्रह्मा) की शाप-वह्नि से नष्ट हुआ ? (नहीं) ॥३६०॥

—नलकूबर से पराजित हुआ क्या ? पूर्व में नंदि (शिव-वाहन) के कोप-अनल-अर्चियों (ज्वालाओं) में मरा क्या ? शाँडिल्य मुनि के रोष से नष्ट हुआ ? इतना क्यों ? धननाथ (कुबेर) लंका में रह सका ? (नहीं) तुमने मन में इस बात पर विचार नहीं किया कि बलवान से विरोध उचित नहीं है। उसे (रावण को) अभी पंचत्व (मृत्यु) प्राप्त नहीं होगा। (वह अभी

पगवलदन्न ना पल्कु गैकोनक । तेंगितिः रावणुडेल दैंगुनु नी चेत?
धर्मदेवत माट तल्लि माटंड्डु; । निर्मलात्मक ! विननेरवै तकट;
गंधर्व सुरसिद्ध गणमुलु सेंरल । नंधुलैयुन्नार; लसुर मीरुदुरे ?
कोरि विद्युज्जिह्व कुलदीपकुंड ! । भूरि तपोनिधि ! पुण्यमानसुड!
तपमु वंडे ननंग दग नीकु बुद्धि । गपटिंचें; दैवंबुकतलेल यिंक ?
बतिहीननैनट्टि पापात्मुराल ! । सुतुनैन गन्नुल जूडंगनैन ३७०

गोंत शोकमु मानु; गुलमुद्धरिंचु । संतति मुख्यंबु सतुलकु नंदु"
रनि यनि शोकिंचि यक्कुमारकुनि । गनुगोनि यग्नि संस्कारंबु सेसि
यनतिदूरंबुन नचलसमाधि । दनरुचुनुन्न पेंद्दल जेर बोयि
"योरि ! कन्नुलु मूसि युडुगनि निष्ठ । घोरतपंबु गैकोनि सेयुरीति
दलल मोपेंडु जडल् धरियिंचि बूदि । यलदि जन्नबुल नंदरु गूडि
तोलगक मेकपोतुल मेंडल् विरिचि । पोलुपार नुडिकिंचि पोट्टल निंड
नेट्टन भुजियिंचि नेंरि गळासमुलु । गट्टि येमियु नेरुंगनियट्टुलुंडि

---

मरेगा नहीं) । क्या यह वचन व्यर्थ होगा कि 'पापी चिरायु'होता है ? (नहीं) 'प्रतिकार का भाव मन में मत लाओ', मेरी इस बात को न मानकर, नष्ट हो गए । रावण तुम्हारे हाथ क्योंकर मरेगा ? कहते हैं, माता के वचन धर्म देवता के वचन होते हैं । हे निर्मलात्मा वाले ! हाय, (मेरी बात को) मान नहीं सके । गंधर्व, सुर-सिद्ध गण (समूह) (रावण के) कारागार में अंधे (निस्सहाय) बन पड़े हुए है । क्या उस राक्षस (रावण) को जीता जा सकता है ? (नहीं) । हे विद्युज्जिह्व के कुलदीपक ! हे भूरि तपोनिधि ! हे पुण्य मानस ! चाहकर तप के पक्व (सिद्ध) होते समय तुम्हारी बुद्धि भ्रष्ट हो गई । अब दैव को क्या कहें ? मैं पतिहीना बनी पापात्मा हूँ । पुत्र को ही आँख भर देख सकती तो ॥३७०॥

—थोड़ा शोक कम हो जाता । कहते हैं, सतियों (स्त्रियों) के लिए कुल का उद्धार करने वाली संतति मुख्य है ।' ऐसा कह-कह शोक करने के बाद, उस कुमारक को देख, अग्नि-सस्कार कर, थोड़ी दूर पर अचल समाधि में शोभित वृद्ध जनों के पास जाकर, (कहा):— 'रे ! आँखें बन्दकर, अधिक निष्ठा से घोर तप करने (वालों) के समान, सिर पर गठरी के सम जटाएँ धारण कर, (शरीर पर) विभूति लगाकर, यज्ञों में सब मिलकर, हठ से बकरों का सिर काटकर, (अच्छे) ढंग से (उस मांस को) पकाकर, पेट भर मजे से खाकर; (उनके) चमड़े पहनकर, ऐसे बैठे हो, मानों कुछ नहीं जानते । मदांध हो, कुमति वाले होकर, मेरे शिशु को पकड़ किस प्रकार मार डाला ?

कोंवि ना शिशुवुनु गुमतुलै पट्टि । येव्विधि जंपिति ? रेरिगिपकुन्न
दापसाधमुलार ! तापंबु दीऱ । वे पट्टि म्रिगुदु विडुवक मिम्मु"
ननि कह्कहरावमडर डग्गऱिन । मुनुलेल्ल भीतिल्लि
मुदितकिट्लनिरि; ३८०

"विनु शूर्पणख ! मुनिवेषुडोक्करुडु । सनुदेंचि नी पुत्त्रु समयंग जेसि
फलमुलु गोनि यल्ल पर्णशालकुनु । जलियिंप केगि यच्चट नुन्नवाडु;
मुक्कु मोमेर्पडु मोगि गार्यमुनकु; । दिक्कु गल्गिति गान तेऱव! यंदरुगु"
मनि चूपि चेप्पिन ना दुष्टवुद्धि । गनलुचु नपुडु लक्ष्मणुडु सन्नट्टि
यडुगुल चोप्पुन नरुग नम्मुनुलु। पोंडमिन भीतिचे 'वुलि नाकिविडिचे;
दप्पक दीनिकि दगनिट्टि बुद्धि । सेप्पि पंपुदुरिक जेलगि राघवुलु;
नादट सकल दैत्यक्षयंबुनकु । नादि कारणमिदि' यनि मुदमंद,
विधि बलवंतमै वेस द्रिप्पिकोनुचु । नधिक वेगंबुन नटगोनिपोव
नत्तऱि नेसरेगि यसुरेंद्रु चेलिय । लुत्तुंग नासिकंबुग्रभालंबु
गुरुविलोचनमुलु गोरदौडलुनु । पऱपैन कडुपुनु वल्लवेंड्रुकलु ३९०
देऱनोरु गऱिमेनु दीर्घजिह्वयुनु । वेऱपैन रूपुनु विषमदृष्टियुनु

---

रे तापसाधमो ! नहीं बताओगे तो अपना क्रोध-शांत हो, (इस प्रकार) शीघ्र तुम्हें पकड़कर निगल जाऊँगी । तुम्हें नहीं छोड़ूँगी ।' ऐसा कह-कह-रव (गर्जना) के विजृंभित होने पर, (उसके) निकट आने पर, सभी मुनि डरकर, (उस) स्त्री से यों बोले:— ॥३८०॥

—'हे शूर्पणखा ! सुनो । एक मुनिवेषधारी आया, तुम्हारे पुत्र का वध करके, फल ग्रहणकर, उधर पर्णशाला की ओर, अविचलित रूप से जाकर, वहाँ है । हे स्त्री ! वहाँ जाओ तो सभी बातों का पता लग जायेगा ।' (ऐसा) कहकर, (मार्ग) दिखाने पर, वह दुष्ट बुद्धि वाली क्रुद्ध होती हुई, तब लक्ष्मण के चरण-चिह्नों का अनुसरण करती चल पड़ी । वे मुनि (मन में) उत्पन्न भीति से (सोचने लगे):— 'बाघ ने चाटकर ही छोड़ दिया (अर्थात् बड़ी आफत टल गई ।) । अब राघव विजृंभित हो अवश्य ही इसे उचित बुद्धि सिखाकर (दंड देकर) भेज देंगे । तदनन्तर यह सकल-दैत्य-क्षय (नाश) का मूलकारण बनेगी ।' ऐसा सोचकर वे हर्षित हुए । विधि (नियति) बली होकर, शीघ्रता से उसे (शूर्पणखा) अधिक वेग से उधर ले गई । उस अवसर पर, विजृंभित हो असुरेंद्र की बहन ऊँची नाक, उग्र ललाट, बड़ी-बड़ी आँखें, दाढ़ों वाले जबड़े, विशाल उदर, अस्त व्यस्त केश, ॥३९०॥

नरुदार धरियिंचि याडुरूपमुन । गरमुग्रमुग वच्चु गरळमो यनग
नोंडिसि लोकमुलेल्ल नोगिंग्रिंग गडगि।पोडमिन योक महाभूतमो यनग
दरिवेचि दैत्यसंतति नाशकाल । मेद्रिगि भूस्थलि दोचु मृत्युवो यनग
नडुकक वेस शूर्पणख यनु नाति । कडकतो रामु डग्गर जेर बोयि

### शूर्पणख रामुनि मोहिंचुट

यिंदीवरश्यामु निनकोटिधामु । सौंदर्यजितकामु जगदभिरामु
रामु दैतेयविरामु वीक्षिंचि । कामभूतमु सोक गनुगोन राक
तामसगुणमेचि तन्नु लोकाभि । रामगा दलचि या रक्कसि निक्कि
'तनमोंद्दुमोगमु नातनि मुद्दुमोगमु। तन महोदरमु नातनि तनूदरमु
तन कप्पकन्नुलातनि गोप्पकन्नु । लेन' यंचु 'दनकितडे तगु' नंचु ४००
मोगमु चेटंतगा मुसिमुसि नगवु ।लिगुरिप रघुरामु नीक्षिंचि पलिकें;
"शरचापमुलु पूनि चरियिंपनेल । यरुदैन यडवुल नतिवयु नीवु ?

—खुला मुँह, काला शरीर, लंबी जीभ भयावह रूप, विषम दृष्टि आदि अपूर्व रूप से धारणकर, मानों स्त्री रूप धारणकर, अधिक उग्रता के साथ आनेवाला गरल (विष) हो, (अथवा) समस्त लोकों को पकड़कर निगलने के लिए उत्पन्न एक महाभूत हो, (या) घात में रहकर दैत्यसंतति के विनाश के काल को जानकर भूस्थल पर दिखाई पड़नेवाली मृत्यु हो, इस प्रकार भीत न होते हुए, शूर्पणखा नामक नाति (स्त्री) वेग से, सप्रयत्न राम के निकट गयी ।। ३९५ ।।

### शूर्पणखा का राम पर मोहित होना

इंदीवर श्याम, कोटि-सूर्य-धाम, सौंदर्य में काम को जीतनेवाले, जगदाभिराम, दैत्यों का नाश करनेवाले राम को देखकर, कामरूपी भूत के आविष्ट होने पर, (उसे) कुछ नहीं दीखा, तामस-गुण के अधिक होने पर, अपने आपको लोकाभिराम (समस्त लोक में सुन्दरी) मानकर, वह राक्षसी (वासना से) गर्वीली होकर, (यों) सोचकर 'अपने भद्दे मुख के लिए उसका (राम का) सुन्दर मुख, अपने महोदर (बड़ी तोंद) के लिए उसका क्षीणोदर, अपनी मेंढक जैसी आँखों के लिए उसकी श्रेष्ठ आँखें, तुलनीय' हैं (और) यही मेरे लिये योग्य है' ।। ४०० ।।

मंदमंद मुस्कान के उत्पन्न होनेपर, मुख के सूप समान चौड़ा होनेपर, रघुराम को देखकर (वह यों) बोली:— '(इन) अपूर्व (अगम्य) वनों में स्त्री के साथ, शरचाप धारण कर तुम (यों) क्यों विचरण कर रहे हो ?

नी वेषमुन नुंडनेमि करणमु ? । नीवेव्वडवु ? मरि नीकु बेरेमि ?"
यनुवुडु विनि रामुडल्लन नव्वि ।दनुजकामिनि तोड़ दग निट्टुलनियें;
"रामाभिराम! यो राम! ना पेरु । रामुडु; दशरथराजु मा तंड्रि;
या पर्णशाल नुन्नतडु ना तम्मु । डी पद्मलोचन यिल्लालु नाकु;
नेनु दंडिरि पंप नीयरण्यमुल । बूनि चरिंतु दपोवृत्ति निपुडु;
नी वेव्वरेलनाग ?नीकु बेरेमि? । नीवेल वच्चिचति नेडु माकडकु ?
नी विलासंबुनु नी वयोरूप । लावण्यमुनु नितुलकु नेंदु गलदु ?"
ना विनि या शूर्पणख रामु जूचि।वाविरि वल्कें दुर्वारयै निलिचि; ४१०
"या विश्रवसु कोंडुकखिलकंटकुडु। रावणुडुग्र विक्रम यशोधनुडु;
ना पट्टुसत्त्वुनि यनुगु जेल्लेलनु; । ना पेरु विनु शूर्पणख यंडुदेलिय;
नी रूपुरेख लन्नियु सरि चूचि । कूरिमि नीकु नाकु दगुनंचु
गामिंचि वच्चिचति; गडु नोप्पु रूपु। गामिंचिनप्पुडे कैकोन नेर्तु;
नेंदैन जन नेर्तु; ने वस्तुवैन । बोंदुगा दे नेर्तु; भोगिंप नेर्तु;

---

इस वेष में रहने का क्या कारण है ? तुम कौन हो ? और तुम्हारा नाम क्या है ?' (ऐसा) कहने पर, सुनकर, राम ने धीरे से हँसकर (मुस्कुराकर) दनुजकामिनी से उचित रूप से यों कहा:— 'रामाओं में अभिरामा (सुंदरियों में सुंदरी) ! हे रामा ! मेरा नाम राम है। राजा दशरथ हमारे पिता हैं। इस पर्णशाला में जो है, वह मेरा अनुज है। यह पद्मलोचना मेरी पत्नी है। मैं पिता के भेजने पर इन अरण्यों में तपोवृत्ति ग्रहण कर अब विचरण करता हूँ। हे युवती ! तुम कौन हो ? तुम्हारा क्या नाम है ? आज हमारे पास तुम क्यों आई हो ? तुम्हारा विलास (हाव-भाव), तुम्हारा वयो-रूप-लावण्य स्त्रियों में और कहाँ हैं ? (अर्थात् तुम अनुपम सुन्दरी हो।) (ऐसा) कहने पर, सुनकर, उस शूर्पणखा ने राम को देखकर, दुर्निवार रूप से खड़ी होकर, उत्कृष्टता से यों कहा:— ॥ ४१० ॥

'उस विश्रवसु के पुत्र, अखिल (लोक)-कंटक, उग्र-विक्रम (के) यशोधनी, पटु सत्व वाले रावण की लाड़ली छोटी बहन हूँ। सुनो, मेरा नाम शूर्पणखा है। तुम्हारी समस्त रूपरेखाओं को (अपनी रूपरेखाओं से) तुलनाकर देख, प्रेम से यह सोचकर कि तुम्हारी और मेरी (जोड़ी) उचित होगी, काम भाव से आई हूँ। जब कामना करूँ तभी अति सुंदर रूप को ग्रहण कर सकती हूँ। जहाँ चाहूँ, वहाँ जा सकती हूँ। किसी भी वस्तु को समुचित रूप से ला सकती हूँ। (किसी भी सुख का) भोग कर सकती हूँ। तुम्हारे साथ जो है, वह क्यों ? (वह किसी काम की

नुन्नदि येल ? ना योप्पु भाविंपु; । नन्नु बाणिग्रहणंबु गाविंपु;
मिदि कुलगुणहीन; यिदिविकृतांगि। यिदि नीकु मरि तगुने ? यटुगान
नी मेलतुक बट्टि यिप्पुडे म्रिंगि । राम! नी कोरिन रति सल्प नेर्तु;"
ननि यदि दनुजेर ना सीत दिगिचि। कोनि राघवुडु दानि कोर्किकिनव्वि
कोंत हास्यमु सेय गोरि या दनुज।कांत विकारंबु गनुगोनि पलिके; ४२०

"ने निंतिगलवाड; निंदि नन्नु नम्मि। पूनि नातो वनंबुनकु नेतेंचे;
दगिलि नी कोप्पिप दगदीलतांगि; । बगगोनु सवतितो बडजाल वीवु;
नी नाति लेकुन्न नितकु मुन्ने। ये निन्नु गैकोंदु; निप्पुडेमाये ?
वाडे नातम्मुडु वरसत्त्वधनुडु। वाडु नाकंटेनु वर रूपधरुडु;
तन कोक्क चक्कनि तरलायताक्षि । ननुकूलवतिनि नित्यमु गोरु; गान
निनु बोंद नातडु नेर्चु; नीवरुगु" ।मनवुडु 'नौगाक!' यनि डायबोयि
नेलकोनि "लक्ष्मण! निन्नु गामिंचि। कलय वच्चिति; नन्नु गैकोनु" मनुडु

---

नहीं है।) मेरे सौन्दर्य का विचार करो। मेरा पाणिग्रहण (विवाह) करो। (तुम्हारे साथ जो है) यह (स्त्री) कुल (तथा) गुण से हीन है। यह विकृत शरीरवाली है। यह क्या तुम्हारे लिए योग्य है? (नहीं है।) यही नहीं, इस स्त्री को पकड़कर अभी निगल जाऊँगी (और) हे राम! तुम जिस प्रकार की रति (-क्रीड़ा) चाहोगे, वह कर सकूँगी।' (यह) कहकर उसके अपने पास आने पर, सीता को निकट लेकर, राघव उसकी इच्छा पर हँसकर, तनिक हास्य (परिहास) करना चाहकर, उस दनुज-कान्ता के विकार को देखकर (यों) बोले:— ॥ ४२० ॥

'मैं स्त्री (पत्नी) से युक्त हूँ। यह मुझ पर विश्वास रखकर, चाहकर, मेरे साथ वन मे आई। इस लतांगी को तुम्हें चाहकर सताना नहीं चाहिए। वैर भाव रखनेवाली सौत के साथ तुम निर्वाह नहीं कर सकोगी। (यदि) यह स्त्री नहीं होती, इससे पहले ही मैं तुम्हें ग्रहण कर लेता। अब भी क्या हुआ (बिगड़ा) है? वह देखो, मेरा अनुज है। वर (श्रेष्ठ) सत्त्व का धनी है। वह मुझसे भी श्रेष्ठ रूप (सौन्दर्य) धारण करने वाला है। वह नित्य अपने लिए एक सुन्दर तरलयाताक्षी (चंचल तथा विशाल नेत्रवाली) अनुकूलवती की इच्छा करता रहता है। अतः तुम्हें ग्रहण करने में वही समर्थ है। तुम (उसके पास) जाओ।' ऐसा कहने पर यह सोच कि यही ठीक है वह (शूर्पणखा) (लक्ष्मण) के पास जाकर, खड़ी होकर, बोली:— 'हे लक्ष्मण! तुम पर आसक्त होकर, मिलने आई हूँ। मुझे ग्रहण करो।' (ऐसा) कहने पर, राम के प्रयत्न को वह समझ गया, धैर्य से वह उससे क्रम से बोला:—

ना रामुनुद्योगमतडुनु देलिसि । धीरुडै दानितो देरगोप्प वलिकें;
"मेलत! मा यन्न गार्मिचिति तोलुत। दलपुनः नटुगान दगदुनिन् बोंद;
सीत निन् बोलदु चेलुवंबुनंदु; ।नी तरितीपुनु नी मुरिपेंबु ।।४३०।।
भाति निकोंकसारि परिकिंचेनेनि । सीतनोल्लक निन्नु जेंदु राप्पुवुडु;
रामुनि सन्निधिकि नो रमणि! पो" म्मनिन।सौमित्रिमाटलु सत्यंबुलनुचु
दामसि तन रोल दलपक मरियु । रामुनिकडकेगि रतिकि ब्रार्थिंचे;
"वलव; दातनि बोंदु वनित! नी" वनिन । जलजाक्षि मरियु लक्ष्मणुनि ब्रार्थिंचे;
दम्मुडन्ननु, नन्न, दम्मुनि जूप । द्रिम्मरि तन कोर्कि तिरितीपुलाड
मरि मन्मथुनिसूत्र महिमचे दिरुगु। तेरबोम्मयो यन दिरिगे बेरास;
विरसवर्तनमुल वेलदि यिब्भंगि । निरुवुरि सन्निधि केडदाकि ताकि
वेसरि यन्योन्यविरस वाक्यमुल । गासिल्लि येंतयु गडु नल्गि पलिकें;
"नोरि मानवुलार! योंक पेदरालि। गारिंचु गति नन्नु गारिंप दगुने ?
येनु गोपिंचिन निंद्रादि सुरुल । नैननु म्रिगुदुनट, मर्त्युलेंत? ४४०
पोंदिवि यी यितितो भुवनंबुलेल्ल । जदिपि म्रिगेंद" ननि संरंभमेसग

---

'हे रमणी ! तुमने प्रथमतः मन में मेरे भाई को चाहा (प्रेम किया।) अतः तुम्हें ग्रहण करना उचित नहीं है। सौन्दर्य में सीता तुम्हारी बराबरी नहीं कर सकती। तुम्हारे हाव-भाव ।। ४३० ।।
—के विधान को एक बार और देख लें तो सीता को न चाहकर, राघव तुम्हें प्राप्त करेंगे। हे रमणी ! राम की सन्निधि (सम्मुख) में जाओ।' (ऐसा) कहने पर सौमित्र की बातों को सत्य मानकर, तामसी (राक्षसी) ने अपने भद्देपन का विचार न कर,, राम के पास जाकर रति (-क्रीड़ा) के लिए प्रार्थना की। 'संभव नहीं है, हे वनिते ! तुम उसको (लक्ष्मण को) प्राप्त करो।' (ऐसा राम के) कहने पर उस जलजाक्षी ने पुनः लक्ष्मण से प्रार्थना की। अनुज के अग्रज को, अग्रज के अनुज को दिखाने पर, मन में इच्छा के विकल बना देने पर, वह दुराशा के कारण, मन्मथ के सूत्र की महिमा से घूमनेवाली छाया-पुतली के समान घूमती रही। इस प्रकार वह स्त्री विरस-व्यवहार के कारण, दोनों के समक्ष जा जाकर, ऊबकर, अन्योन्य विरस वचनों के कारण सताई जाकर, अत्यधिक क्रुद्ध होकर बोली:—' अरे मानवो ! किसी अकिंचन स्त्री को सताने के समान मुझे सताना उचित है ? मैं क्रुद्ध हो जाऊँगी तो इन्द्र आदि देवताओं को भी निगल जाऊँगी। मानव (मात्र) की बात ही क्या ? ।। ४४० ।।
—इस स्त्री के साथ समस्त लोकों को घेरकर, मारकर निगल जाऊँगी।'

नदि मृत्युवुनु बोलॅ नट्टहासंबु। पॉदल दग्गरु वच्चु पूनिक सूचि
"जानकि दलकॅडु सौमित्रि! यिक। दीनि मेलमु चालु; दीनि शिक्षिपु"
मनि राघवुडु वल्क ना लक्ष्मणुंडु। विनि पर्णशालकु वॅलुपल निलिचि
"पडति। नीकिंत कोपंबेल रम्मु। कडमुट्ट नी कोर्कि गाविंतुनिपुडॅ"
यनि दानिगनि पल्क ना शूर्पणखयु। दन मदि नुप्पॉगि दग्गरु जेर
घनविषज्वालोरगमु पुट्टवॅडलु। ननुवुन नॉरबापि यदरुलु सॅदर
दन खड्गमंकिंचि दानवुरालि। घन नासिकमु चॅवुल् गरमुन बट्टि
"ये सीम सरसमोयिदि" यन नतडु। "मा सीम सरसमो मगुवरो!" यनुचु
"जेयॉड्डि वलचिवच्चिन जॅवुल् मुक्कु। पोयॅ" नन् सामॅतबुडमि बुट्टिंचि
४५०

मुक्कुनु जॅवुलुनु मॉदलंट गोय। वॅक्कुचु वेसारि विवशात्म यगुचु
शृंगमुल् वोयिन जेवुरुगॉड। भंगि रक्तमुलॉल्क भयमंदि पारि
चनि चतुर्दश सहस्र निशाचरेंद्र। जनविराजित जनस्थानंबु नैन

---

कहकर, संरंभ के साथ, मृत्यु के समान उसके अट्टहास के बढ़ते जाने पर, उसके (शूर्पणखा के) निकट आने का प्रयत्न देखकर, राघव बोले:— 'हे सौमित्र! जानकी भयभीत हो रही है। अब इसका परिहास बस है। इसे दंडित करो।' राघव के कहने पर, उस लक्ष्मण ने (बातें) सुनकर, पर्णशाला के बाहर खड़े होकर, कहा:— 'हे युवती! तुम्हें इतना क्रोध क्यों? आओ, तुम्हारी इच्छा को अभी सान्त रूप से पूरी करूँगा।' ऐसा उसे देख बोलने पर, वह शूर्पणखा भी मन में फूल उठी, (लक्ष्मण के) निकट आई। बांबी से निकलने वाले, घन-विष ज्वालाओं से युक्त सर्प के सम खड्ग को म्यान से निकालकर, चंचलताओं के नष्ट होने पर, खड्ग को हिलाकर, दानवी की बड़ी नाक और कान को हाथ से पकड़ लिया। शूर्पणखा के पूछने पर कि 'यह किस प्रान्त की सरस-क्रीड़ा है?' लक्ष्मण ने कहा कि 'हे प्रमदे! यह हमारे प्रान्त की सरस-क्रीड़ा है।' 'चाहकर आने पर कान और नाक गए' वाली कहावत को जन्म देकर, ॥ ४५० ॥

—(लक्ष्मण के) नाक और कान को जड़ से काट डालने पर, (वह) रोती-बिलखती, ऊबकर, विवशता से युक्त मनवाली होकर, शृंग कटे लाल-पर्वत के समान, रक्त के बह उठने पर, भीत होकर, भागकर, चतुर्दश-सहस्र-निशाचरेन्द्र-जन से विराजित जनस्थान,

## खरदूषणादुल संहारमु

खरुनि यावासंबु कडकु वच्चुटयु। खरुडुनु दानि याकारंबु जूचि वेऱगंदि "यदि येमि वेलदि! नीरूपु। वेऱवक येव्वडु विकृतंबु सेसे? नेव्वडु कालाहि नेऱिगियु द्रोक्के? । नेव्वडु मृत्युवु नित्तरि जेकके? वानि ना केरिगिंपु; वानि रक्तमुलु। वानि मांसमुलु वडिनीकु नित्तु" ननि पेर्चि खरुडु दन्नडिगिन जूचि। विनुटकु व्रेगैन विकृत स्वरमुन मुनुकोन्न सिग्गुन मोमर वांचि। विनुपिप दोडगे नव्वेलदि येड्चुचुनुः "विनुमरण्यमुन ने वेस नादुत्रोव। जनुचोट ना जनस्थानंबुनंदु ४६०
ना सुतुडैनट्टि नाकेश सदृशु। डा सूर्युनि गूर्चि यट निष्ठनुंड विनु मरगोरलेक विपुल साहसुलु। मुनिवेष-धारुलु मोहनाकृतुलु वानि वधिंचिरि वानि मीऱगनु। वानिकि गर्ममुल् वडि जेसि येग राम लक्ष्मणुलनु राजनंदनुलु। कामिंचि येनु डग्गरुटयु जूचि पटुशक्ति नन्नंटबट्टि नावेष। मिटु सेसि विडिचिन नेनु दुःखिंचि निनु गानवच्चिति: नीविक बोयि। येनसिन कडिमि ना यिद्दर जंपि

---

## खरदूषण आदि का संहार

खर के निवास-स्थान के पास आई। खर उसके आकार को देख, डरकर बोला:— 'यह क्या नारी! भीत न होकर किसने तुम्हारे रूप को विकृत कर दिया? किसने जान-बूझकर कालसर्प को कुचला? इस समय किसने मृत्यु को छेड़ा? उसके बारे में मुझे बताओ। झट से उसका रक्त (और) उसका मांस तुम्हें दूँगा।' इस प्रकार विजृंभित खर के अपने से पूछने पर, (उसे) देखकर, सुनने में भद्दे विकृत स्वर में, अत्यधिक लज्जा से सिर को आधा झुकाकर, वह नारी रोती हुई, (समाचार) सुनाने लगी। 'सुनो, अरण्य में मैं अपने मार्ग पर झट से जा रही थी। उस जनस्थान में ।। ४६० ।।

—मेरा पुत्र, जो नाकेश (इन्द्र) सदृश है, सूर्य के प्रति वहाँ अतिनिष्ठा से (तप करता) रहा। सुनो, बिना किसी संकोच के, विपुल साहस वाले, मुनिवेषधारी, मोहनाकृति वाले राम लक्ष्मण नामक राजनन्दनों ने उसे (मेरे पुत्र को) बिना किसी कारण के, मार डाला। शीघ्रता से उसकी अन्त्येष्टिक्रियाएँ कर, उनपर आसक्त होकर, मैं उनके निकट गई। इसे देख पटुशक्ति से मुझे पकड़, मेरे रूप को इस प्रकार करके छोड़ दिया। तब मै दुखी होकर, तुम्हें देखने आई हूँ। तुम अब जाकर अधिक साहस से उन दोनों का वधकर, झट से उनके मांस मुझे ला दो (और)

वारि मांसमुलु वडि नाकु निच्चि। वारक नालोनि वगलार्पु" मनुडु
"नितमात्रमुनकं ये नेल ? वारि। पंतमदेंत ? ना पंपु गैकोंम्मु"
अनि पदुनलुवुर नंतकोपमुल। ननलोग्रतेजुलु नप्पुडु पिलिचि
"यी शूर्पणख वेंट नेगि या नरुल।नाशंबु नोंदिंचि ना सहोदरिकि ४७०
वारि शोणितमु द्रावग जेयु" डनिन। वारुनु दुर्वार वारिवाहमुलु
गालितो वच्चिन करणि ना जंत। तो लोल शूलकांतुलु मेरुपुलुग
जनदेंचि रामलक्ष्मण सूर्यचंद्रु। लनु गप्पि गर्जितालापमुल् सूप
दिनकर-कुलुडंत देदीप्यमान। धनुरादिसाधनोद्धामुडै येंदिरि
वारलु दनमीद वैचिन यशनि। दारुण शूलमुल् धारुणि गूल्चि
वारि नंदर भूरि वज्रानुकारि। नाराचमुल गंठनाळमुल् चिदुम
बरिपक्व फलशिरोभागमुल् वासि। निरुपमाशुगहति निट्टराळ्ळनग
बुडमिपै गेंडसि; रप्पुडु चुप्पनाति। मडमेत्तु परुवुन मरियुनु वारि
खरुनकु लोक भीकरुनकु वारि। मरणंबु रघुरामु महितरणंबु

---

मेरे अन्तर के अनिवार्य दुख को शान्त करो।' ऐसा कहने पर, खर ने कहा:— 'इतनी सी बात के लिए मेरी क्या आवश्यकता है ? उनका पौरुष ही कितना है ? मेरी आज्ञा ले लो।' (ऐसा) कहकर अन्तक (यम)-समान, अनल-सम-उग्र तेजवाले चौदह (वीरों) को तभी बुलाकर कहा:— 'इस शूर्पणखा के साथ जाकर, उन मानवों का नाशकर, मेरी सहोदरी को ॥ ४७० ॥

—उनका शोणित पिला दो।' (ऐसा) कहने पर, वे भी पवन के साथ आनेवाले दुर्वार-वारिवाहों (मेघों) के समान, उस धूर्त स्त्री के साथ, चंचल शूल कांतियों के बिजलियों के समान चमकते रहने पर, जाकर, राम-लक्ष्मण रूपी सूर्य-चन्द्रों को ढककर, आलाप-रूपी गर्जन करने लगे। तब दिनकरकुल वाले (राम) ने देदीप्यमान धनुष आदि साधनों से उद्दाम बनकर, (उनका) सामना किया। उनके अपने पर फेंके अशनि (गाज)– समान दारुण शूलों को धारुणि पर गिरा दिया। भूरि-वज्र-समान नाराचों (बाणों) से उन सबके कंठनालों को काट दिया, परिपक्वफल रूपी शिरोभागों (सिरों) से बिछुड़कर (के कट जाने पर), वे (राक्षस वीर) निरुपम आशुग (बाण) के आघात से, सीधी शिलाओं के समान पृथ्वी पर गिर पड़े। तब शूर्पणखा ने एडियों के वल भाग-भागकर, लोकभयंकर खर का उन (वीरों) के मरण तथा रघुराम क महितरण के बारे में बताया। आहुति की अधिकता के कारण, अधिक वल उठनेवाले पावक के समान ॥ ४८० ॥

नुग्गडिच्चुटयु नाहुति वेंग्गलमुन । भग्गुभग्गन मंडु पावकुडनग ४८०
गोपिंचि खरुडु मिक्कुटमैन कडिमि। दीपिंप दूपणत्रिशिरुलु मोदलु
वीरुलु पदुनाल्गुवेल राक्षसुलु । घोर सत्त्वुलु गोल्व गोमरु दीपिंचि
तेरलिन सुरलतो दिवि तल्लडिल्ल। बोरलिन गिरुलतो भुविपेल्लगिल्ल
रणभेरि व्रेयिंचि रत्नशैलाभ । गणनीय शबलाश्व कलित वैडूर्य
मणिकूबर सुवर्णमय चक्रदशक । रण जयप्रद धनुर्बाणासि पूर्ण
रणितकिंकिणियैन रथमेक्कि वेडलें । रणबलोदग्रुडै रघुरामु मीद;
द्रिशिरुंडु कंकपत्रशरुंडु विलस । दशनिकल्पुडु दिक्कुलगल नार्चुचुनु
वासव वारणोज्ज्वल भासमान । भासुररासभ प्रकरसंभरित
हाटकस्थगित शतांगंबु नेक्कि । मेटि कय्यमुनकु मेनुब्बि वेडलें;
बर्हिणिवर्णनिबर्हण पवन । गर्हणचणकांति घनवेग तुरग ४९०
संदोह संभृत स्यंद नोत्तममु । मुंदुगा दोलिंचि मुदमग्गलिप
सेना मुखंबुन जेलगि दूषणुडु । नाना विधंबुल नलुवोप्प नडचें:

---

—क्रुद्ध होकर, अधिक साहस के दीप्त होने पर, दूपण, त्रिशिर आदि वीरों, चौदह हजार घोर सत्व वाले राक्षसों के सेवा करते रहने पर, मनोज्ञता के दीप्त होने पर, क्षुब्ध बने देवताओं के कारण दिवि (स्वर्ग) के घबरा उठने पर, लोटते (धाराशायी होते) पर्वतों से भुवि (पृथ्वी) के उखड़ने पर, रणभेरी बजवाकर, रत्न शैल के समान, गणनीय-शवल (रंगविरंगे) अश्व-कलित वैडूर्य-मणि-कूबर-सुवर्णमय दस चक्रोंवाला, रण में जयप्रद धनुर्बाण-असिपूर्ण (तथा) रणित (मुखरित) किंकिणियों से युक्त रथ पर आरूढ़ हो, रण-बल से उदग्र बन, रघुराम की ओर चल पड़ा। (उसके पीछे-पीछे) कंकपत्रों से युक्त बाणवाला, विलसित अशनि (बिजली) की समता रखनेवाला त्रिशिर (नामक राक्षस) दिशाओ को वेध देने वाले रूप में चिल्लाते हुए, वासव (इन्द्र) के वारणों (घोड़ों) के सम उज्ज्वल (और) भासमान भासुर रासभ- (गधों)- प्रकर (समूह)- संभरित, हाटक (स्वर्ण) से स्थगित (जड़े हुए) शतांग (रथ) पर आरूढ़ होकर, महायुद्ध के लिए, शरीर के फूलने पर निकल पड़ा। सेनामुख में (सेना के आगे-आगे) मयूर के वर्ण (कान्ति) को मात करने वाले, पवन की गति का तिरस्कार करने वाले, कान्तियुक्त, शीघ्रगामी तुरग (अश्व) ॥ ४९० ॥

—समूह से घिरे हुए उत्तम स्यन्दन (रथ) को सबसे आगे हाँककर, मोद के अधिक होने पर, दूषण अनेक प्रकार से शोभित होता हुआ चल पड़ा। पृथुग्रीव, श्येनगामी, विहंगम, मेघमाली, महामाली, प्रलयकाल

ब्रेमतो मरि पृथुग्रीवुंडु श्येन । गामियु नव्विहंगमुडुनु मेघ
मालियु दगु महामालियु ब्रळय । काल कालानलकल्पुडौ सर्प
मुखुडुनु गालकार्मुकुडु दुर्जयुडु । मखशात्रवुंडुनु मरि परुषुंडु
कारुण्यदूरुडौ करवीरनेत्रु । डा रुधिराशनुंडन नोप्पुवाडु
द्वादशदैत्युलत्तरि खरु गोलिचि । द्वादशादित्य प्रतापुलै चनिरि :
त्रिशिरुंडु मरि प्रमाथियु रणोदग्र । यशमुन बेर्चु महाकपालुंडु
स्थूलाक्षुडुनु रणोद्योगुलै सेन । नालुगुमुखमुल नडचिरेमरक;
भीषणकरिघटाबृंहित तुरग । हेषारथस्वनानेक पदाति ५००
पटुतर हुंकार पटह भांकार । पटुकेतु पटपटस्फारनादमुल
ग्रुंगे भूतलमु; दिक्कुल व्रक्कलय्यें । बोंगे बयोधुलु; भूतमुल् वडके;
बलमुल पेंधूळि भानुमंडलमु । गलदु लेदन गप्पे गगनंबु निंड;
खरुनि केतनमुपै ग्रद्दलु व्रालें; । दुरगमुल् स्रोंग्गे; नेत्तुरवान गुरिसें;
नक्कलु सेनलो नडचि वापोयें । जुक्कलु डुल्लें; बक्षुलुचुट्टु नरचें;
मरियु नुत्पातमुल् महि नाकसमुन । दरचुगा दोप नेंतयु भीतिलेक
खरुडीतेरंगुन गडकतो नडचि । यरुदुगा नादंडकाटवि जोच्चें;

---

के कालाग्नि-सम सर्पमुख, कालकार्मुक, दुर्जय, मखशात्रव (यज्ञ-शत्रु), और परुष, करुणारहित करवीरनेत्र और रुधिराशन नाम से शोभित बारह दैत्य उस समय खर की सेवा करते हुए, द्वादश-आदित्यों के सम प्रतापी हो चल पड़े। त्रिशिर (और) प्रमाथी, रण के उदग्र यश में महान् वने महाकपाल, (और) स्थूलाक्ष रण के प्रयत्न में लगकर, सावधानी से सेना के चारों तरफ चलते रहे। (इस प्रकार राक्षस सेना जब चल पड़ी तब) भयंकर गज-समूह के चिंघाड़ने, घोड़ों के हिनहिनाने, रथों के चलने (और) असंख्य पदातियों (पैदल सैनिकों) ॥ ५०० ॥

—के पटुतर रूप से हुँकारने, पटहों (ढिंढोरों) के निनाद करने, (तथा) बड़े-बड़े झंडों के फड़फड़ाने आदि की ध्वनियों से पृथ्वी धँस गई, दिशाएँ टूक-टूक हो गई, समुद्र उमड़ उठे, पचभूत कंपायमान हो गये। सेना के चलने से उड़ी धूल ने आकाश को इस प्रकार आच्छादित कर दिया कि संदेह होने लगा कि भानुमंडल है या नहीं। खर के केतन (झंडे) पर चील बैठने लगे, घोड़े टेकने लगे, रक्त की वर्षा हुई, सियार सेना के मध्य से रोते हुए चले गए, नक्षत्र टूट गिरे, चारों ओर पक्षी चिल्लाए, (इनके अतिरिक्त) और भी उत्पात पृथ्वी (और) आकाश में अक्सर (वहुतायत से) दीख पड़े। (फिर भी) खर ने भीत हुए बिना, इस प्रकार (उपरोक्त सेनाओं के साथ) साहस के साथ चलकर, अपूर्वरूप से

ननुपमाकृति रामुडक्कलकलमु। विनि पर्णशालकु वेलुपल निलिचि
यवनिपै दिवमुपै नपशकुनमुलु। विविधमुल् गनुगोंचु वेस दम्मु विलिचि
"सौमित्रि! समर सूचकनिमित्तमुलु। भूमिपै वेक्कुलु पुट्टुचुन्नवियु; ५१०
रट्टुडि मुक्किडि रक्कसि मरियु। दिट्टयै वलमुल देच्चे गावलयु;
नदे सैन्यघोपंवुलट्ल कानोपु;। नदे महावलधूळि यखिलंवु गप्पे;
नवमैन रणमव्वुना; कट्लुगान। नवहितमति वूनि यालस्यमुडिगि
जनकज निक्कड जनदुंपनिक। गोनिपोयि यग्गिरिगुहनुंडु" मनिन
"निनवंश वल्लभ! ये नेट्लुपोदु। निनुडिंचि? यट्टुगान नीवु सीतयुनु
पर्वतगुह जेरि परिकिंपु; डेनु। दुर्वारदनुजुल द्रुंतु नी कृपनु"
अनविनि "वीरितो नालंवु सेय। नेनसे वेडुक नाकु; नीवुंडवलदु;
जनकज दलकेंडु! जनु" मन्न सीत। गोनिपोयि पर्वतगुह जोच्चियुंडे;
नंत रामुडु प्रळयांतकु पगिदि। नेंतयु गोपिंचि येपु दीपिंप
नमितमुनित्राणमगु कृपाणंवु। ग्रममोप्पगा वज्रकवचंवु वूनि ५२०

उस दंडक-वन में प्रवेश किया। अनुपम आकृति वाले राम उस कोलाहल को सुन, पर्णशाला के वाहर खड़े रहकर, पृथ्वी पर (और) आकाश में विविध अपशकुनों को देखते हुए, शीघ्रता से अनुज को वुलाकर (यों) वोले:-- 'हे सौमित्र! पृथ्वी पर समर सूचक कई निमित्त (शकुन, कारण) उत्पन्न हो रहे हैं।। ५१०।।

निंदनीय (और) नकटी राक्षसी संभवतः और भी वली सेनाएँ ला रही है। संभवतः वह सैन्य-घोप हो सकता है। वह (देखो) महावल (सेना) की धूल ने समस्त (पृथ्वी-आकाश) को आच्छादित कर दिया है। मुझे नवीन रण प्राप्त होगा। ऐसा है (इसलिए) जनकजा को अव यहाँ नहीं रखना चाहिए। (तुम) अवहित मति (सावधानी) को धारणकर, आलस्य को छोड़, (जनकजा को) ले जाकर, उस गिरि-गुफा में रहो। (ऐसा) कहने पर (लक्ष्मण ने कहा):-- 'हे इनवंश-वल्लभ! तुम्हें छोड़ मैं कैसे जा सकता हूँ? अतः तुम और सीता पर्वत की गुफा में पहुँचकर, देखते रहो। मैं तुम्हारी कृपा से दुर्वार-दनुजों का संहार करूँगा।' (ऐसा) कहने पर, सुनकर (राम वोले):-- 'इनसे युद्ध करने का मुझे कौतुक हो रहा है। तुम (यहाँ) मत रहो। जनकजा भयभीत हो रही है। जाओ।' (ऐसा) कहने पर, सीता को (साथ) ले जाकर (लक्ष्मण) पर्वत गुफा में प्रवेश कर रहा। तव राम प्रलयांतक (प्रलय-काल के यम) के समान, अत्यधिक क्रुद्ध होकर, विकास के दीप्त होने पर, अमित मुनि-त्राण (अनेक मुनियों की रक्षा करनेवाले) कृपाण को

शरशरासनमुलु चतुरुडै तालिच। युरुतर तूणीर युगळंबु बिगिचि
कोंडविल्लुग वंचु कुंडलिकुंड। लुंडन विल्लु वेल्लुग नेक्कुवेट्टि
यगणितध्वनुल मिन्नंतयु बगुल। दगिलि चापमु गुणध्वनि सेयुचुंडे;
निद्रुडु मोदलुगा नेल्लदेवतलु। सांद्ररत्न विमानसहितुलै यपुडु
ब्रदलेल्लनिंडि "येंचग रामुडोकडु। पदुनाल्गुवेल नप्रतिमविक्रमुल
खरदूषणादि राक्षसुल ने रीति। बोरिगोनुनो चोद्यमुग जूत मनुचु
गनुगोनुचुंडिरि; "कपटदानवुल। घनुडु रामुडु द्रुंचुगा" कंचु सारे
देवर्षिगणमुलु दिविनुंडि रामु। दीविंचुचुंडिरि तिविरि पल्मारु
बदिवेलकोट्टुल भानुतेजमुलु। पोंदिगोनि लोकमुल् पोंदिविनयट्लु
रामुनि तेजमरण्यभूजमुलु। भूमियु नभमु नब्धुलु गप्पुटयुनु ५३०
जडमतुलै सर्वसंभ्रमंबुडिगि। मिडुकुचु गन्नुलु मिरुमिट्लु गोलुप
गडुदीनुलैन राक्षसुलनु जूचि। कडकतो बल्के ना खरुडु दूषणुनि;
"निदियेमि दूषण! यी सेन नडव;। देदिरेनो परसेन ? येरुडुपडेनो?"

---

(और) क्रम के शोभित होने पर, वज्रकवच को धारणकर, ।। ५२० ।।
—चतुरता से शर (और) शरासन (धनुष) धारणकर, उरुतर (महान्) तूणीर-युगल को बांधकर, पर्वत को धनुष के रूप में झुकाने वाले कुंडलि कुंडल (शिव) के समान धनुष को सीधे चढ़ाया। अगणित ध्वनियों से मानों समस्त आकाश फटा जा रहा हो, (इस प्रकार) चाप (धनुष) की गुण-ध्वनि (टंकार) करता रहा। तब इन्द्र आदि समस्त देवता सान्द्र रत्न (खचित) विमान-सहित हो, समस्त आकाश में भरकर यह सोचते देख रहे थे कि 'इस आश्चर्य को देखेंगे कि अकेले एक राम चौदह हजार अप्रतिमविक्रम वाले खर-दूषण आदि राक्षसों का किस प्रकार संहार करेगा।' यह कहते हुए कि कपट दानवों को महान् राम मार डालें, बार-बार देवर्षिगण आकाश से बार-बार राम को आसीस दे रहे थे। दस हजार करोड़ भानुतेज एकत्र होकर मानों लोकों को परिवेष्टित कर रहा हो, उस प्रकार राम के तेज ने अरण्य के वृक्षों, भूमि, नभ (आकाश), अब्धियों (समुद्रों) को आच्छादित किया। ।। ५३० ।।

—जड़मति हो, समस्त संभ्रम (आडम्बर) को खोकर, व्याकुल हो, आँखों के चकाचौंधिया जाने पर, अतिदीन बने राक्षसों को देख, वह खर साहस से दूषण से बोला:— 'यह क्या दूषण! यह सेना आगे नहीं बढ़ती? शत्रु की सेना का सामना हुआ या कोई नदी बीच में पड़ गई?' (ऐसा) कहने पर दूषण जाकर, वहाँ देख आया (और) बोला:— 'हे दनुजेश! राम के उद्दंड तेज के सर्वत्र व्याप्त होने पर,

पूनि यी येंड ब्राणमुं तगुल् रोसि । तानुनु दिविकेग दलचितिनेनि
'व्रतमु सेंल्लिपक वच्चें; वीडेट्टि । सुतु' डंचु ननु गणिचुनें दशरथुडु ?
कादेनि व्रतमु सांगंबुगा दीर्चि । मेदिनि बालिप मिन्नक पुरिकि
जनिनचो मिथिलुडच्चटिकि रा नतनि।गनुगोंनगा सिग्गु गादोको नाकु?
नट्टुगान नन्नु नी यडविलो विडिचि। पटुबुद्धि बुरि केगि भरतुनि गांचि
'तन यनुमति सर्वधरणि बालिपु' । मनि चेप्पि, कैककु ना सुमित्रकुनु
गौसल्यकुनु जनकज सन्न तेरगु । ना सुद्दियुनु देल्पु; ननु मदिनिल्पु'
१२४१

मनि राघवुडु रेप्पलल्लन व्रालचें । जनकज मुनु पर्णशाललोनुंडि
पोयिनगति मनंबुन नुंडि वेंडलि । पोयेंडु ननि यड्डुमुग जेचें ननग;
नप्पुडु लक्ष्मणुडन्न चंदंबु । दप्पक चूचि येन्तयु शोकमंदि
'ये तल्लि पनिसेसि, ये तल्लि गोलिचि। ये तल्लि तल्लिगा निटमीद
नडतु ?

निनकुलाधिपु शोक मे त्रोव मान्तु ? । दनकु दल्लुलकुनु दन सोदरुलकु
नेनय नीतनि तोडिदे लोकमगुट । मनुवंशमंतयु मडिसें बो' म्मनुचु,
नंदंद विलपिंप, नंतलो रामु । डोन्दिन मूर्च्छ दा नोककोन्त देलिसि

---

प्राणों के प्रति आसक्ति से घृणाकर, मैं भी स्वर्ग जाना चाहूँ तो 'प्रण पूरा करके नहीं आया, यह कैसा सुत है ?' कह दशरथ मेरी गणना नहीं करेंगे। नहीं तो प्रण को पूर्णतः पूरा करके मेदिनी (पृथ्वी) पर शासन करने के लिए चुपचाप नगरी में जाऊँ तो वहाँ मिथिलापति आएँगे तो उन्हें देखने में मुझे लज्जा नहीं होगी ? इसलिए मुझे इस अटवि में छोड़कर, पटु-बुद्धि से पुरी (नगर) जाकर, भरत को देखकर, 'अपनी अनुमति से सर्व-धरणि पर शासन करो' कहकर, कैकेयी को, उस सुमित्रा को, कौसल्या को जनकजा के (खो) जाने का विधान (तथा) मेरा समाचार बताओ। मुझे अपने मन में बनाए रखो।' ॥ १२४१ ॥

—(ऐसा) कह राघव ने पलकें धीरे से मूँद लीं, कहीं पहले पर्णशाला से चले जाने की रीति से जनकजा कहीं मन से भी न चली जाएँ। तब लक्ष्मण बड़े भाई की गति को अवश्य देखकर, अधिक दुखी हो, जब-तब रोदन करने लगे कि '(अब आगे) किस माता का कामकर, किस माता की सेवाकर, किस माता को अपनी माता मानकर रहूँगा ? इनकुलाधिप के शोक को किस विध कम करूँ ? मेरे लिए, माताओं के लिए, मेरे भाइयों के लिए प्रीति से इसके (राम के) साथ ही लोक (जीवन) होने के कारण, (अब) (विरहताप से राम की मृत्यु के बाद) समस्त मनुवंश नष्ट हो जाएगा।'

तलकोन्न वगलतो दंडकावनमु । गलय नालोकिंचि कन्नीरु निंचि
वनजाक्षि जिंतिंचि वगलु रेट्टिप । दनमदि शोकिंचि धैर्यंबु डिंचि;
'पोयिते सीत! ना बोन्दितो बासि? । पोयिते ननु ब्राणमुलतोड डिंचि ?
१२५१

पोरि सुरासुरलोकपूजार्ह मनक । हरुविल्लु विरिचिति नतिव ! नी कोऱकु;
बरुनिगा दलपोसि ब्राह्मणुंडनक । परशुरामुनि भंगपरचिति गडगि;
नीरजलोचन ! नीकुनै पूनि । यी रेन्डु निदल नैनु गैकोन्टि;
गडपट निनु बापे गष्टदैवंबु; । पडति ! निंदलबड वालेति नेनु;
नीवेडुकलु सूचि 'नीकेनु ब्रियमु । गाविंतु' ननि पोयि कपट मृगंबु
जंपि तेच्चिचति दानि चर्मबु गडगि;। यिपार नेव्वरिकित्तु नेनिक ?
मदिनेल्लसुखमुलु मऱचि काननकु । वदलक ननु नम्मि वच्चिन चोट
निनु गावलेनैति; नी चन्न त्रोव । गनि रयंबुन वच्चि कदियलेनैति;
बरुवडि जगमेल्ल बालिपजालु । वरशक्ति गलिगिन वानि चंदमुन
मुनुकोनि शरचापमुलु दाल्चि घोर । वनदुर्गभूमुल वर्तिपवच्चि १२६१

---

इतने में राम मूर्च्छा से थोड़ी सी होश में आकर, सिरपर आ टपके दुःखों से दंडक वन को चौतरफ़ देखकर, आँसू भरकर, वनजाक्षी के बारे में सोचकर (सोचने से) दुःख के दुगुना होनेपर, अपने मन में दुखी होकर, धैर्य को छोड़ (बोले):—'हे सीते ! क्या मेरे शरीर को छोड़कर चली गयी हो ? क्या मुझे प्राणों से छोड़कर चली गयी हो ? ॥ १२५१ ॥

—हे नारी ! तुम्हारे लिए यह न मान कि सुर-असुर-लोक के पूजार्ह है, हर के धनुष को तोड़ डाला था । अन्य मानकर, ब्राह्मण है इसका विचार न कर, सप्रयत्न परशुराम को अपमानित किया था । हे नीरजलोचने ! तुम्हारे लिए चाहकर इन दोनों निन्दाओं को मैंने ग्रहण किया है । अन्त में क्रूरदैव ने तुम्हें (मुझसे) अलग कर दिया है । हे नारी ! मैं निन्दाओं का ही भागी बना हूँ । तुम्हारे कौतूहल को देख 'मैं तुम्हारे लिए प्रिय (कार्य) करूँगा' ऐसा सोच कपटमृग को मारकर, लगकर उसके चर्म को लाया हूँ । अब शोभा से उसे किसे दूँगा ? मन से सभी सुखों को भूल, जंगलों में (मुझे) न छोड़, मुझपर विश्वास रखकर आयी हो, (इस परिस्थिति में) तुम्हें बचा न सका । जिस मार्ग से तुम गयी हो, शीघ्रता से उधर आ (तुमसे) मिल न सका । क्रम से समस्त-जगत पर शासन कर सकने की वरशक्ति से युक्त व्यक्ति के समान, आगे बढ़, शरचाप धारण कर, घोर-वन-दुर्गों में विचरण करने के लिए आकर, ॥ १२६१ ॥

पेंडमरि मावारि पेम्पेल्ल दक्कि । पडतुक! निनु गोलुपडिति ने नेडु;
एणाक्षि! निनुबासि यी शरीरमुन । ब्राणंबु लेंब्भंगि बट्टुदुनिंक ?
मेदिनीतनय ! नी मेनितो बासि । ये देंस भरियिंतु नी देहमिंक ?
नेंलत! नी विरहाग्नि नीदु लावण्य। जलराशि मुनुगक चल्लार्पराडु;
तगिलि यी शोकाब्धि दरुणि! नी मेनु।तगु तेंप्पगाकेट्लु तरियिंपवच्चु?
मगुव! नी पालिड्ल मरुगु लेकुन्न। नोंगि गामु शरवृष्टि कोर्वगरादु;
पडति ! नी मुखचंद्रु प्रापुलेकुन्न । गडतेर वशमें दुःखतमंबुचेत ?
मटुमायदैवंबु मत्सरंबूनि । कटकटा ! कपट मृगव्याजमुननु
नन्नटुकोंनि चनि नळिनाक्षि ! पिदप। निन्निटु कोंनिपोयें; नेडिट्लु मनल
निरुवुर बापिन यी दैवमुनकु । नरुदेन्दु गल? दसाध्यमुलेन्दु गलवु?
१२७१

कोमलि ! निन्नेत्तुकोंनिपोवुनप्पु । डेमनि पलविंचि ? तेमंटि नन्नु ?
ने देशमुन केगि ? तेन्दुन्नदान ? । वेदुःखमुल वेगें ? देमि सेसेंदवु ?
एंव्वरु गोंनिपोयि ? रेत्रोव बोयि ?। तिव्विधि वाटिल्लेंने नेडु मनकु ?
नी यट्टि चदुरालु नी यट्टि मुग्ध । नीयट्टि लावण्यनिधि येंन्दु गलदु?

---

—पीछे हट (कार्य न कर सके) अपने स्वजनों के महत्त्व को खोकर, हे सुन्दरी ! आज मैं तुमको खो चुका हूँ। हे हरिणाक्षी ! तुमसे बिछुड़कर अब इस शरीर में प्राणों को कैसे धारण करूँगा ? हे मेदिनीतनये ! तुम्हारी देह को खोकर, अब इस देह को कैसे वहन करूँगा ? हे युवती ! यह विरहाग्नि तुम्हारे लावण्य (रूपी)-जलराशि में डूबे बिना बुझाई नहीं जा सकती। इस शोकाब्धि को हे तरुणी ! तुम्हारी देह को समुचित नौका बनाए बिना कैसे पार किया जा सकता है ? हे वनिते ! तुम्हारे स्तनों की आड़ के बिना, लगन के साथ, काम की शरवृष्टि को सहन नहीं कर सकता। तुम्हारे मुखचन्द्र के आश्रय के बिना, दुःखतम को पार करना कैसे सम्भव है ? हाय, हाय ! कपटदैव ने मात्सर्यभाव धारणकर कपटमृग के बहाने मुझे उधर ले जाकर, हे नलिनाक्षी ! उसके बाद तुम्हें इधर ले गया। आज इस प्रकार हम दोनों को अलगकर देनेवाले दैव के लिए असम्भव क्या है ? असाध्य (बातें) कहाँ हैं ? ॥ १२७१ ॥

—हे कोमली ! उठा ले जाते समय तुम क्या कहकर रोई थी ? मुझे क्या कहा था ? किस देश में गयी हो ? कहाँ हो? किन दुःखों से संतप्त हो रही हो ? क्या कर रही हो? कौन (तुम्हें) ले गया है? किस मार्ग से गयी हो? आज दुर्विधि ने हमारे प्रति ऐसा किया है ? तुम जैसी कुशल, तुम जैसी मुग्धा, तुम जैसी लावण्यनिधि कहाँ है? हे कमलाक्षी ! अधिक इच्छा से तुमसे

कलदीको यीकनाडु गरमथि निन्नु । गलसि विनोदिप गमलाक्षि! नाकु?
दीरकुने यीकनाडु तीगरु लेजिगुरु। दरुमु नी मोवि सुधारसमान ?
हरिणाक्षि ! यीकनाटिकव्वुने नाकु । दरुचैन नी चक्कदनमु वीक्षिप ?
जलजाक्षि ! निनु गूडि साकेतपुरमु।गलवाडननि कानिकाननोंन्डोंकटि;
कलकंठि! निनुगूडि कनकहर्म्यमुलु।गलवाडननि कानिकाननोंन्डोंकटि;
यलिवेणि ! निनुगूडि यखिलभोगमुलु । गलवाडननि कानिकान-
नोंन्डोंकटि; १२८१
नेलतुक ! निनुगूडि निखिलसौख्यमुलु । गलवाडननि कानिकान-
नोंन्डोंकटि;
यदि महारण्यमै यिप्पुडुतोंचें; । निदि पर्णशालयै यिप्पुडु तोचें;
निदि नाकु दपमनि यिप्पुडु तोचें; । निदिनाकु दुःखमै यिप्पुडु तोचें;
नेलें महीपुत्रि ! येलें मृगाक्षि ! । येलें सरोजाक्षि ! येलें लतांगि !
येलें वधूमणि ! यिन्नि चंदमुल । गालुचुन्नाड; 'गटकटा' यनवु !
अलसयानमुल बागंचलकिच्चि । ललितांघ्रिरुचि प्रवाळंबुलकिच्चि
वर कुचोन्नति चक्रवाकुलकिच्चि । करमुल कैंम्पु पंकजमुलकिच्चि

---

मिलकर विनोद करने (सुख भोगने) का दिन (फिर से) मुझे प्राप्त होगा ? अरुण किसलय का उपहास करनेवाले तुम्हारे अधर सुधारस का पान करने का दिन (फिर से) मुझे प्राप्त होगा ? हे हरिणाक्षी ! तुम्हारे सौंदर्य को देखने का (सौभाग्य) किस दिन प्राप्त होगा ? हे जलजाक्षी ! तुम्हारे साथ रहकर यही समझता था कि मैं साकेतपुर में ही हूँ, अन्य जगह नहीं। हे कलकंठी ! तुम्हारे साथ रहकर यह समझता था कि मैं कनक हर्म्य (महल) वाला हूँ, अन्य नहीं। हे अलिवेणी ! तुम्हारे साथ रह कर यही समझता था कि मैं समस्त सम्पदाओं से युक्त हूँ, अन्य नहीं।॥ १२८१ ॥

—हे सुन्दरी ! तुम्हारे साथ रहकर यह समझता था कि मैं समस्त सुखों से युक्त हूँ, अन्य नहीं। अव (तुम्हारे विना) यह महारण्य लग रहा है, अव यह (सचमुच) पर्णशाला जैसी लग रही है। अव यह (सचमुच) तप (साधना) जैसा लग रहा है, अव यह सचमुच दुःख सा लग रहा है। क्यों महीपुत्री ! क्यों मृगाक्षी ! क्यों सरोजाक्षी ! क्यों लतांगी ! क्यों वधूमणि ! इतने प्रकार से मेरे संतप्त होनेपर भी तुम 'हाय' तक नहीं कहती हो ( सहानुभूति नहीं प्रकट करती हो )। (तुम्हारा) मंदगमन श्रेष्ठ राजहंसों को देकर, ललित अंघ्रिरुचियाँ प्रवालों को देकर, वर-कुच-औन्नत्य (शोभा) चक्रवाकों को देकर, हाथों की

मेयिचाय क्रौंक्कारुमेरुगुलकिच्चि । नयनवैभवमु मीनमुलकुनिच्चि
चल्लनि मुखदीप्ति चंद्रुनकिच्चि । तेल्लनि नगवु चंद्रिकलकुनिच्चि
चेलुवंपु बलुकुलु चिलुकलकिच्चि । यलकल नुनुगांति यळुलकुनिच्चि
१२९१

रदमुल योप्पु वज्रंबुलकिच्चि । पोदलु मैतावुलु पूवुलकिच्चि
सन्नपुनडुमाकसंबुनकिच्चि । निन्नु दैवमु म्रिगने नेडु सीत !
हा वामलोचन ! हा पद्मगंधि! । हा वारिजानन! हा सीत !' यनुचु
विवशुडै रामभूविभुडु पल्वगल । दविलि दीनत बौन्दि तम्मुनि जूचि
'येदेस बोयेनो यिंदीवराक्षि ? । पोदमा लक्ष्मण ! भूमिज वेदुक ?
नोलसि येपोदललो नुन्नदो ? पोयि। पिलुतमा लक्ष्मण ! पृथ्वीतनूज ?
नेतरुचाटुलकेगेनो यिन्ति ? । चूतमा लक्ष्मण! शुकमजुवाणि ?
नेत्तम्मिकोलकुलकेगेनो ? यरसि । वत्तमा लक्ष्मण! वनजाक्षिनिप्पु ?
डनि यिट्लु पलुमरु नतिदीनवृत्ति। मनमुन गोनि जालिमरिमरि तूलि
धरियिपरानि वेदनलतो राम । धरणिवल्लभुडु गौतमि जेरबोयि
१३०१

'यो लोकपावनि ! यो लोकमात ! । यी लोकपावनि नेरुगवे सीत ?

---

लालिमा पंकजों को देकर, शरीर की छाया नूतन चंचलाओं को देकर, नयन वैभव मीनों को देकर, शीतल मुखदीप्ति चन्द्र को देकर, श्वेत हास्य चंद्रिकाओं को देकर, सुन्दर वचन सारिकाओं को देकर, केशों की स्निग्ध कांति भ्रमरों को देकर, ॥ १२९१ ॥

—दाँतों की सुघड़ाई वज्रों को देकर, वर्द्धित शरीर की सुगंधियाँ फूलों को देकर, पतली कमर आकाश को देकर, हाय सीते ! भगवान आज तुम्हें निगल गया है। हाय वामलोचने ! हाय पद्मगंधी ! हाय वारिजानने ! हाय सीते !' कहते हुए विवश हो, राम भूविभु अनेक प्रकार दुःखों से युक्त हो, दीन हो, अनुज को देख (बोले) :—'वह इन्दीवराक्षी (पता नहीं) किस दिशा में गयी है ? लक्ष्मण ! क्या भूमिजा को खोजने जाएँ ? थककर (पता नहीं) वह किन झाड़ियों में है ? हे लक्ष्मण ! जाकर पृथ्वीतनूजा को बुलाएँ ? वह इन्ती (स्त्री) (पता नहीं) किन पेड़ों की आड़ में गयी है ? हे लक्ष्मण ! (उस) शुकमंजुवाणी को देखें ? (पता नहीं, कहीं) कमलों से युक्त सरसियों में गयी हो। हे लक्ष्मण ! (उस) वनजाक्षी को अब देख आवें।' ऐसा कहकर बार-बार, मन में अतिदीनवृत्ति लिए, दुःख के कारण बार-बार लड़खड़ाकर, असह्य वेदनाओं से राम-धरणी-वल्लभ गौतमी (नदी) के पास जाकर, बोले:—॥ १३०१ ॥

नो लोकबांधव! यो कर्मसाक्षि!। ये लीलनैन नीवॆरुगवे रीत ?
व़ो सर्वसंचार! यो जगत्प्राण!। या सीत नॆरुगवे यनघ! नीवैन ?
ऩॆलदीग! कानवे यॆलदीगबोडि?। जलजंब! कानवे जलजातगंधि ?
हरिराज! कानवे हरिमध्य नीवु ?। करिराज! कानवे करिराजगमन?
हरिणंब! कानवे हरिणायाताक्षि?। बरभृत! कानवे परभृतवाणि ?
नळिनाथ! कानवे यलिनीलवेणि?।दिलकंब! कानवे तिलकांचितास्य?
जंदन! कानवे चंदनगंधि ?। गुंदंब! कानवे कुंदाभरदन ?'
ऩनुचु विभ्रांतुडै यिट्टुल नंदंदु। जनिचनि वॆदकुचु जालि दूलुचुनु
नॆडयक यिब्भंगि नॆन्दु वैदेहि। दडवि कानक जनस्थानंवु वॆडलि
विन्ननै विरहार्ति विवशुडैयुन्न। यन्न नीक्षिचि यिट्टलनियॆ लक्ष्मणुडु;
१३१२

लक्ष्मणुडु रामु नूरडिचुट

'अन्न! नी वखिललोकाराध्यवरुड;। वुन्नतचित्तुंड; वुरुबलाढ्युडवु;

—'हे लोकपावनी! हे लोकमाता! इस लोकपावनी सीता को नही जानती हो? (सीता का पता नहीं है?) हे लोकवान्धव! हे कर्मसाक्षी (सूर्य)! किसी भी प्रकार से तुम सीता को नहीं जानते? हे सर्वसंचार (करनेवाले = पवन)! हे जगत्प्राण! हे अनघ! तुम भी सीता को नहीं जानते? हे लताकुमारी! लतांगी को नही देखा है? हे जलज! जलजातगंधी को नही देखा है? हे हरिराज! (सिंह श्रेष्ठ) हरिमध्या को तुमने देखा नही है? हे करिराज! करिराजगमना (गजगामिनी) को नहीं देखा है? हे हरिण! (उस) हरिणायताक्षी (हिरन जैसी विशाल आँखों वाली) को देखा है? हे परभृत (कोयल)! परभृतवाणी (पिकवयनी) को देखा है? हे अलिनाथ (भ्रमर)! भ्रमर जैसी नीलवेणी (वाली) को देखा है? हे तिलक! तिलक से समंचित मुखवाली को देखा है? हे चंदन! चंदनगंधी को देखा है? हे कुंद! कुंद जैसी आभावाले रदन (दांत) वाली को देखा है?' (ऐसा) कहते हुए विभ्रान्त हो, इस प्रकार (उन्मत्त दशा में) जहाँ-तहाँ जा-जाकर खोजते हुए, तरस खाते लड़खड़ाते हुए, अनारत इस प्रकार खोजनेपर भी वैदेही को न पाकर, जनस्थान से निकलकर, विवर्ण हो, विरहार्ति से विवश बने रहे। (ऐसे) अग्रज को देखकर लक्ष्मण ने यों कहा:— ॥ १३१२ ॥

लक्ष्मण का राम को सान्त्वना देना

'हे अग्रज! तुम समस्त-लोकाराध्य-वर (श्रेष्ठ) हो, उन्नतचित्तवाले

इंतिकै विभ्रांति निन्निचंदमुल । निंत शोकिंतुरे ? यिनकुलाधीश !
यी मोहशोकंबु लिट्टु नीकु गलवे ? । तामसमोहनार्थमु गादेजगति ?
नरुदुगा नीवु विल्लंदितिवेनि । सुरलैन नीदिक्कु चूडनोपुदुरे ?
यसमानसत्त्वुंडवखिलेश ! नीवु; । वसुधेश ! नायट्टिवाडु नीबंटु;
अक्कटा ! नीकसाध्यंबुलेन्दु गलवु? । तक्कक नी पेम्मिदलपवुगाक ?'
यनिन रामुडु शोकमंतयुनुडिगि । तन यदि देलिवोंन्दि तम्मुनि जूचि
'येनिक निटमीद निन्निचंदमुल । जानकि नेडबासि सैरिपजाल;
वारक नादु दुर्वार बाणमुल । धारुणीतलमु विदारिंचि चोच्चि १३२१
पाताळवासुल बट्टि बंधिंचि । शीतांशुमुखियैन सीत साधिंतु;
गादेनि सप्तसागरमुलु गलचि । मेदिनीधरमुलु मेरमि नुग्गाडि
यीरसंबुन दिग्गजेंद्रकुंभमुलु । दारिंचि मेदिनीतनय साधिंतु;
गादेनि नष्टदिक्पालमर्ममुलु । भेदिंचि यादित्यबिंबंबु द्रुंचि
पोरिबोरि नक्षत्रमुलु डुल्लनेसि ।धरणि जीकटिसेसि तरुणि साधिंतु;

---

हो, उरु (महान्) बलाढ्य हो। हे इनकुलाधीश ! स्त्री के लिए विभ्रान्त होकर, इतने प्रकार से, इतना दुखी होना (क्या) तुम्हारे लिए उचित है ? ये मोह और शोक यहाँ तुम्हारे लिए (वास्तव में) है ? (नहीं हैं।) यह जगत तो तामसमोहनार्थ ही है न? (तामस गुणवालों को आकर्षित करने के लिए ही है।) अपूर्व रूप में तुम (हाथ में) धनुष लोगे तो देवता भी तुम्हारी ओर देख सकेंगे ? हे अखिलेश ! तुम असमान सत्त्व वाले हो। हे वसुधेश ! मुझ जैसा व्यक्ति तुम्हारा सेवक है। हाय, तुम्हारे लिए असाध्य (विषय) कहाँ है ? (कुछ भी असाध्य नहीं है।) वैसे (तुम) अपने महत्त्व के बारे में सोचते ही नहीं।' (ऐसा) कहनेपर राम ने समस्त दुःख को छोड़कर, अपने मन से होश में आकर, अनुज को देखकर कहा:—'अब आगे मैं किसी भी प्रकार से जानकी से बिछोह को सहन नहीं कर सकूँगा। निरन्तर मेरे दुर्वार (दुर्निवार) बाणों से धारुणी-तल का विदारणकर, (उसमें) पैठकर, ॥ १३२१ ॥

—पातालवासियों को पकड़ बांधकर, शीतांशुमुखी (चन्द्रमुखी) सीता को प्राप्त करूँगा। नहीं तो सप्तसागरों को विकल बनाकर, मेदिनी-धरों (पर्वतों) को अतिशयता से चूर करके, अमर्ष (भाव) से दिग्गजेन्द्र के कुंभ (स्थलों) को बेधकर, मेदिनीतनया को प्राप्त करूँगा। नहीं तो अष्ट दिक्पालों के मर्मों को चीरकर, आदित्यबिंब के टुकड़ेकर, बार-बार नक्षत्रों को तोड़ गिराकर, धरणी को अन्धकार युक्तकर, तरुणी को प्राप्त

गादेनि सकलराक्षसुलु भस्मंबु। गा दीप्तबाणमुल् कडकतो नेसि
यवनि यराक्षसमैयुंड जेसि। तिवुटमै नेडु वैदेहि साधितु;
गादेनि ब्रह्मलोकंबेल्ल गलचि। यादिम ब्रह्म संहारंबु सेसि
बलसि जीवुलकेल्ल भयमु वुट्टिंचि। नेलकोन्न कडिमिमै नेलत साधितु;
नी रीति भुजशक्ति ने जूपकुन्न। जेरि मिन्नक सुरल् सीत जूपुदुरे?
१३३१

यदे! चूडुनादु बाणानलशिखलु। पोंदुवुचुनुन्नवि भुवनंबुलेल्ल;
निदे! चूडु वैदेहि ने विजृंभिंचि। त्रिदशुलु मेच्च साधिचेद ननुचु
नोदवि लोकमुलकु नत्पातकेतु। वुदयिंचेनन बोमलुरक निक्किंचि
बलसि जीवुलतोडि ब्रह्मांडमेल्ल। नलिसेयु संकर्षणस्वरूपंबु
रूपिंचि लयकाल रुद्रुंडु वोले। गोपिंचि विल्लंदुकोन्नमात्रमुन
दलके भूतमुलु; भूतलमेल्ल वडके;। गलगे वयोधुलु; गगनमल्लाडे;
ब्रह्मांडभांडमुल् पगिलिनट्लय्ये;। ब्रह्ममंत्रमु दप्पे; रवि दप्पि नडचे;
नक्षत्रमुलु डुल्ले; नभवुंडु वेरचे। यक्षदेवासुरुलात्म जेड्पडिरि;
अत्तरि सौमित्रि या रामु जूचि। चित्तंबु भयमंद जेतुलु मोगिचि

---

करूँगा। नहीं तो साहस से दीप्त बाण डाल सकल राक्षसों को भस्मकर, अवनि को अराक्षस (राक्षसरहित) बनाकर, शीघ्रता से आज वैदेही को प्राप्त करूँगा। नहीं तो समस्त ब्रह्मलोक को आलोड़ितकर, आदिम-ब्रह्मा का संहारकर, भरे-पुरे समस्त जीवों को भयभीतकर, स्थिर बने साहस से सुन्दरी को प्राप्त करूँगा। इस रीति से मैं भुजशक्ति का प्रदर्शन न करूँ तो क्या देवता चुपचाप ही सीता को दिखाएँगे? (पता देंगे?) ॥ १३३१ ॥

—वही देखो, मेरी बाणानल-शिखाएँ समस्त भुवनों को समेट ले रही है। यह देखो, मैं विजृंभित होकर त्रिदशों (देवताओं) की प्रशंसा प्राप्त करते हुए, सीता को प्राप्त करूँगा।' (ऐसा) कहते हुए मानों लोकों के लिए उत्पात (सूचक) केतु का उदय हुआ हो, इस प्रकार भौंहों को एक साथ तानकर, भूरि-भूरि जीवों के साथ समस्त ब्रह्माण्ड को चूरकर देनेवाले संकर्षण-स्वरूप को धारणकर, लयकाल के रुद्र के समान क्रुद्ध हो, धनुष को ग्रहण करने मात्र से ही भूत (प्राणी) भयभीत हुए, समस्त भूतल काँप उठा, पयोधियाँ (समुद्र) क्षुब्ध हुईं, गगन हिल उठा, ब्रह्मांड भांड मानों टूट गया, ब्रह्मा का मन्त्र (सृष्टि का नियम-चक्र) टूट गया, रवि भटककर चला, नक्षत्र टूट गिरे, अभव (शिव) भीत हुआ, यक्ष, देव, असुर मन में व्याकुल हुए। उस अवसर पर, सौमित्र ने, उस राम को देख, चित्त में

'काकुत्स्थ ! नीवतिकारुण्यनिधिवि ; । लोकरक्षणं कळालोलचित्तुडवु ;
१३४१

जनकज कौऱकुनै सकललोकमुलु । मुनुमिडि निर्मूलमुलु सेयदगुनें ?
योंन्डोंन्ड वनमुल नोंगि समुद्रमुलु । निडन पुरमुलु निखिलदेशमुलु
नलयक वैदेहि नरसि लेकुन्न । ज़लमु पेंम्पुन मऱि साधितुगानि ।'
यनिन तम्मुनि माटलन्नियु ब्रीति । विनि कोपमुडिगि ता विल्लेक्कुडिंचि
यखिलेशुडगु रामुडट दक्षिणाभि । मुखुडयि तानु दम्मुडु वोवुचुंडें ;
ना तऱि देरुवुन नंदंद नलगि । सीत कोंप्पुन नुंडि चिंदिन विरुलु,
ना तन्वि वक्षोजहाररत्नमुलु, । नाततमणिमयंबैन या नाति
पदनूपुरमुलुर्वि बडियुन्न जूचि । मुदमु शोकंबुनु मूर्छयु गदुर
नप्पुडु रघुरामुडात्म जिंतिंचि । 'तप्प देंव्वडों क्रूर दानवुंडोंकडु
कुटिलकुंतल नेत्तुकोंनि पोयिनाडु ; । कटकटा !' यनि त्रोवगनुगोंन्चु
बोव १३५१

### जटायु मरणमु

नंत ना तेरुवुनकनतिदूरमुन । नंतंत राक्षसुनडुगुल चोंप्पु

---

भीत होकर, हाथ जोड़कर, (कहा):—'हे काकुत्स्थ ! तुम अतिकारुण्य-निधि हो, लोकरक्षणकला में लग्न चित्तवाले हो । ॥ १३४१ ॥

—(क्या तुम्हें) जनकजा के लिए सकल लोकों को प्रथमतः निर्मूल करना चाहिए ? (क्या यह उचित है ?) एक-एक वन में, लगन के साथ समुद्रों में, भरपूर पुरों में, समस्त देशों में, बिना थके, वैदेही को खोजकर; (उनके) प्राप्त न होनेपर, अधिक हठ से फिर ऐसा ही (सीता को) प्राप्त करेंगे ।' अनुज की सभी बातों को प्रीति से सुनकर, क्रोध को छोड़कर, उठाए हुए धनुष को नीचेकर, अखिलेश राम तब दक्षिणाभिमुख हो, अनुज के साथ जाने लगा । उस अवसर पर मार्ग में जहाँ-तहाँ चूर होकर, सीता के जूड़े से बिखरकर गिरे फूलों, उस तत्वंगी के वक्षोज-हार के रत्नों, उस स्त्री के आतत-मणिमय पद-नूपुर को उर्वी पर पड़े हुए देखकर, मोद, शोक (और) मूर्च्छा से अभिभूत हुए । तब रघुराम ने आत्मा (मन) में विचारा:—'निश्चय है, हाय, कोई एक क्रूरदानव कुटिलकुन्तला (सीता) को उठाकर ले गया है ।' (ऐसा) कह मार्ग को देखते हुए जानेपर, ॥ १३५१ ॥

### जटायु का मरण

तब उस मार्ग से थोड़ी दूरपर, जहाँ-तहाँ राक्षस के चरणों के चिह्नों

नरयुचु नरयुचु नंदंद पोयि। करमर्थि जूचिरा कमलाप्तकुलुलु
रालिन येंऱकलु रक्तपंकमुन। गूलिन सूतुपै गूलिन तेरु
देरुंक्रिदट बडि तेंगिन यश्वमुलु। धारुणि बडिन पताकखंडमुलु
विरिगि मुंदटनुन्न विटितुन्कलुनु। नरिमुरि बडियुन्न यस्त्रशस्त्रमुलु;
गनि लक्ष्मणुडु सूप गडु जोद्यमंदि। 'घनुलव्वरो यिदु गदनसौख्यंबु
लनुभविंचिनवार' लनि यव्विधंबु। गनुगोनु तलपुन गाकुत्स्थकुलुडु
देरुवंतकंत शोधिचुचु मुंद। ऱगुचो रघुरामुडासमीपमुन
नेलमि यंतयु दूलि येंऱकलु दुनिसि।कलय नेत्तुट दोगि काळ्ळुनु विरिगि
पविचेत गूलिन भर्माद्रि पगिदि। विवशुडै पडियुन्न विहगेंद्रु गांचि
१३६१

'सौमित्रि! चूचिते चपलराक्षसुडु। भूमिज म्रिंगि ता बोंडसूप वेंऱचि
चलियिंचि पक्षिवेषमुन नुन्नाडु;। पेलुकुऱ वीनि जंपेद' नंचु गडगि
घनचापहस्तुडै कदिसिन रामु। गनि पक्षिविभुडु गद्गदकंठुडगुचु
नेत्तुरु ग्रक्कुचु निट्टूर्पुलेसग। गुत्तुक प्राणमुल् गुदिवड बलिके;
'धरणीश! येनु मीतंड्रिकि सखुड;। बरगंग गश्यपब्रह्मपौत्रुडनु;
नरुणनंदनुड; जटायुवन्वाड;। जरियितु नडवुल शैल शृंगमुल

---

को देखते-देखते जाकर, अधिक इच्छा से उन कमलाप्तकुल वालों ने देखा। झड़े पंख, रक्तपंक में गिरे सारथीपर गिरा हुआ रथ, रथ के नीचे गिरकर कटे अश्व, जमीनपर गिर पड़े झंडे के टुकड़े, टूटकर सामने गिरे हुए बाणों के टुकड़े, इधर-उधर (अस्त-व्यस्त) गिरे हुए अस्त्र-शस्त्रों को लक्ष्मण ने देखा, देखकर बताने पर अति आश्चर्यचकित हो (सोचा) किन्हीं महान् व्यक्तियों ने यहाँ कदन (युद्ध)-सुख का उपभोग किया है', उस विधान को देखने की इच्छा से काकुत्स्थकुलवाले समस्त मार्ग को खोजते हुए, आगे जाते रहे तो रघुराम ने निकट ही समस्त शोभा को खोकर, पंख कटकर, रक्त में डूबकर, पैर के कटनेपर, वज्र से टूटे भर्माद्रि (स्वर्ण पर्वत) के समान, विवश हो पड़े विहगेन्द्र को देख (कहा):— ॥ १३६१ ॥

—'हे सौमित्र देखा, चपलराक्षस भूमिजा को निगल, अपने रूप में दिखाई देने से डरकर, छल से, पक्षी के वेष में है। विह्वल हो (ऐसा) इसे मार डालूंगा।' कहते हुए, सप्रयत्न महान्-चाप को हाथ में ले झपटने वाले राम को देखकर पक्षी-विभु ने गद्गद कंठ होते हुए, खून उगलते हुए, लंबी आहें छोड़ते हुए, कंठ में प्राणों के अटकनेपर (कहा):—'हे धरणीश! मैं तुम्हारे पिता का सखा हूँ। विलसित कश्यप ब्रह्मा का पौत्र हूँ। अरुण नन्दन हूँ। जटायु कहलानेवाला हूँ। जंगलों और

ननि नादु वृत्तांतमंतयु नीकु । विनुपिंपने मुन्नु विशदंबुगाग;
'नट्टिवानिकि निट्टि यापद येट्लु । पुट्टें' नटन्न नो पुण्यात्म ! विनुमु;
वलनोप्प नेडु रावणुडु नी देवि । नॅलमि म्रुच्चिलिकोनि येगुचो नेनु
बोनीक यड्डमै भूरिसत्त्वमुन । वानितो बोराडि वसुध गूलितिनि;
१३७०

अदे वानि केतु सूताश्व समेत । विदितरथंबाजि विरिगॅ नाचेत;
ज्ञलमुन नुडुवीथि जपलराक्षसुडु । नॅलतुक गोनिपोयें; नीवु रावैति;
वेनु नीकीवार्त येंडिगिप गंटि; । बूनि नी शुभमूर्ति बोडगान गंटि;
नतिपुण्यकृतिनैति' ननि विन्नविप। मतिलोन शोकमिन्मडिग राघवुडु
विल्लटु पडवैचि विवशुडै धरणि । द्रेळ्ळि सौमित्रि बोधिंपगा दलसि
'यय्यो ! महात्म ! जटायुवा ! नीकु। निय्यवस्थलु वच्चेने मदर्थमुग ?'
ननि जटायुवुदेहमंदंद तडिवि । तनुरक्तमंतयु दानें पोदुडिचि
तम्मुनि जूचि 'यीतडु मनकोरकु । निम्माड्कि रावणु नॅदिरि पोराडें;
निट्टुवंटि पुण्यात्मुडन्दैन गलडें? । यट्टुगान दिविकीतडरुगकमुन्न

---

शैलशिखरों पर विचरण करता हूँ। यह अपना सारा वृत्तान्त विशदरूप से (इससे) पहले तुमको सुनाया नही था ? यदि पूछोगे कि ऐसे व्यक्ति को ऐसी विपदा कैसे संप्राप्त हुई तो हे पुण्यात्मा ! सुनो। तरकीब से आज रावण के तुम्हारी देवी को ढंग से चुराकर ले जाते समय मैंने (उसे) जाने न देकर, भूरि सत्त्व से उससे युद्धकर, वसुधा (पर) गिर गया हूँ। ॥ १३७० ॥

—वही उसका केतु (झंडा), सूत, अश्व समेत विदित (प्रसिद्ध) रथ है जो आजि (युद्ध) में मेरे हाथ नष्ट हुआ है। हठ से, उडुवीथि (आकाश मार्ग) से चपलराक्षस नारी को ले गया। तुम (समय पर) नही आए। (यही बड़ी बात है कि) मैं तुम्हे यह समाचार दे सका, सप्रयत्न तुम्हारी शुभमूर्ति को देख सका। अतिपुण्यकृति बन सका।' ऐसा निवेदन करने पर, मन में दुःख के द्विगुणित होनेपर राघव धनुष को उधर डालकर, विवश हो, धरणी पर गिर पड़े। सौमित्र के प्रबोधित करने पर, होश में आकर (बोले):—'हाय, महात्मा ! जटायु ! मदर्थ (मेरे हेतु) तुम इन (दुः) अवस्थाओं को प्राप्त हुए ?' (ऐसा) कहकर जटायु की देह पर जहाँ-तहाँ फेरा, शरीर पर के समस्त रक्त को स्वयं पोंछकर, अनुज को देखकर कहा:—'इसने हमारे लिए इस प्रकार रावण का सामनाकर युद्ध किया। ऐसा पुण्यात्मा और कहीं है ? (नहीं है।) यह ऐसा है

रावणुडेलेंडि राजधानिकि । द्रोवयु, वानि बंधुर पराक्रममु १३८०
नन्नियु नड्गुमी' वन्न लक्ष्मणुडु । ग्रन्नन रघुरामकार्य सहायु
ना जटायुवु निर्जरादिविधेयु । नोज दद्विधमेल्ल नुचितोक्ति नड्ग
गोन्निमाटलु पेरुकोनुचु गुत्तुकनु । ग्रोन्नेत्तुरोलुक बल्कुल कॅडलेक
यतुलपुण्योदयुंडगु रामु जूचि । मतिलोन नतनि नामंबु नेमरक
मोक्षपदानंदमुन बुलकिंचि । पक्षिवल्लभुडंत ब्राणमुल् विडिचें ।
धरणीशसुतुलंत दशरथाधीशु । मरणंबुकंटेंनु मदि जाल वगचि
विहगवल्लभुनकु वेदोक्तयुक्ति । दहनादिकृत्यमुल् दग नाचरिंचि १३८७

#### कबंध संहारमु

यंत वेवेग क्रौंचारण्यमुनकु । नेंत्तयु गडकतो नेगि यच्चोट
नाना लतावृक्ष नगमृगोदग्र । मैनट्टि योक कोन नरुगुचो नचट
नेंरसिनकुरुलुनु निडुदकोरलुनु । बरुपैन कडुपुनु बडबाकिनोरु १३९०
मिडिग्रुड्ल कन्नुलु मीगाळ्ळदाक । विडिवड्ड चन्नुलु वेंरिचिन्नेलुनु

---

(अतः) इसके स्वर्ग जाने से पहले रावण की राजधानी के मार्ग, उसके बन्धुर पराक्रम, ।। १३८० ।।

—(ये) सभी तुम पूछ लो ।' कहनेपर लक्ष्मण ने झट से रघुराम के कार्य में सहायक, निर्जरादि के विधेय (आज्ञाकारी) उस जटायु से उत्साह से, उस समस्त प्रकार को, उचित उक्तियों से पूछा । कुछ बातों का उल्लेख करते हुए, गले मे नये रक्त के उमड़नेपर, बात करने का अवकाश न होने पर, अतुलपुण्योदय वाले राम को देखकर, मन मे उसके नाम को न भूलकर, मोक्षपदानन्द से पुलकित होकर, पक्षिवल्लभ ने तब प्राण तज दिये । तब धरणीसुत (राजकुमार) दशरथाधीश के मरण की अपेक्षा मन मे अधिक दुखी हुए । विहगवल्लभ को वेदोक्तयुक्ति से उचित प्रकार से दहनादि कृत्य (सम्पन्न) कर, ।। १३८७ ।।

#### कबन्ध संहार

—तब अतिशीघ्र क्रौंचारण्य में अधिक साहस से जाकर, वहाँ नानालता-वृक्ष-नग-मृग से उदग्र (भयंकर) वने एक जंगल में जानेपर, वहाँ पके हुए केश, लंबी दाढें, विशाल उदर, बड़ा मुंह, ।। १३९० ।।

—उभरी हुई आँखें, घुटनों तक लटकते कुच, पागलों की-सी करतूतें,

कुदियगट्टिन मॆड गॊप्प पिक्कलुनु । मॊदलंट बलसिन मॊद्दु पॆन्दॊडलु
नलर नयोमुखियनु दैत्यवनित । कलितसौंदर्यलक्षणुनि लक्ष्मणुनि
गनुगॊनि कामिंचि करमंटबट्टि । तनुबॊन्द रम्मनि तरितीपु सेय
जुप्पनातिकि नॆट्टिसुखमिच्चॆ दानि । कप्पाटु नसिधार ननुवार नॊसगि
दुंदुभिपटहादि तूर्यनादमुल । क्रंदुनकंटॆ नग्गलमुगा नपुडु
मुंदर नॊकम्रोत म्रोयंग दानि । चंदंबु गनुगॊनि चनुचु राघवुलु
योजनायत बाहुलॊगि बारसाचि । ये जंतुवुलनैन नेपुमै नॊडिसि
यरिमुरि म्रिगुचु नाकलिचिच्चु । जुरवुचि मस्तकशून्युडै निलिचि
युदरंबु नोरुगानुन्न कबंधु । विदळित बहुजीववितितकबंधु १४००
द्रिदशनिबंधु संदीप्त मदांधु । गदिसि रामुडु सूचि कडु जोद्यमंदॆ;
वाडुनु दन करद्वयमुन वारि । वेडिमि वडि बट्टि वेवेग दिगुव
नन्ननु जूचि यिट्लनियॆ लक्ष्मणुडु; । 'नन्नु वीनिकि भक्षणमु सेसि मीरु
सीतनन्वेषिंचि चेकॊनि सकल । भूतल मेलंग बॊन्ड'न्न नतडु
चिंतिचुचुनु वानि चेतुल वॆन्ट । गॊन्तदूरमु वोयि कूमितम्मुडुनु

संकुचित हो मोटी बनी गरदन, बड़ी-बड़ी पिंडलियाँ, जड़ से मोटी बनी भद्दी बड़ी जाँघों (आदि से) युक्त 'अयोमुखी' नामक दैत्य वनिता के, कलित-सौंदर्य लक्षण से युक्त लक्ष्मण को देखकर, कामी बन (आसक्त होकर) हाथ पकड़कर, अपने को प्राप्त (संभोग) करने के लिए कामना (प्रकट) करनेपर, (लक्ष्मण ने) शूर्पणखा को जो सुख दिया था, उसे भी, उस समय तलवार की धार से, चतुरता से, वही सुख दिया। तब आगे दुंदुभि पटहादि तूर्यनादों के हल्ले से बढ़कर, एक ध्वनि के मुखरित होनेपर, उसके प्रकार को देखते हुए राघव जा रहे थे। योजन-आयत (विशाल) बाहुओं को लगन के साथ फैलाकर, किसी भी जानवर को, अतिशयता से पकड़कर, अस्त-व्यस्त रूप से निगलते हुए, क्षुधाग्नि को बुझाते हुए, मस्तक शून्य हो, उदर ही मुँह हो ऐसा खड़े कबन्ध को, जो विदलित बहुजीव-वितत (समूह)-कबन्ध है, ॥ १४०० ॥

—त्रिदश-निर्बन्ध (देवताओं को बंधनों में डालनेवाला) है, संदीप्त-मदान्ध है, नियराकर, देखकर, राम आश्चर्य-चकित हुआ। उसने भी अपने दो हाथों से, तीक्ष्णता से, झट से पकड़, शीघ्रता से अपनी ओर खींचा। (उसे देख) अग्रज को देख लक्ष्मण ने यों कहा:—'मुझे इसका आहार बनाकर, आप सीता को खोजकर, प्राप्तकर, समस्त भूतल पर शासन करने जाइए।' कहनेपर वह (राम) चिन्ता करते हुए उस (राक्षस) के हाथों के साथ थोड़ी दूर जाकर, लाड़ले अनुज और स्वयं (दोनों ने भी) मन में बहुत

दानुनु बुद्धि नेन्तयु विचारिंचि । पूनिकमीऱ गोब्बुन नोऱलु वेऱिकि
कडुवाडि खड्गमुल् गैकोनि वानि। कडिदि चेतुलु रेन्डु खंडिचुटयुनु
नुब्बेल्ल जेडि दैत्युडोऱलुचु गूलि । गोब्बुन देलिवि गैकोनि वारि जूचि
'मीरेव्वर' नुडु सौमित्रि सर्वबु । श्रीरमचरितंबु सेप्पिन वाडु
विनुकलिचे नंत विज्ञानमोदव ।दनदु वृत्तांतमंतयु जेप्पदोडगे १४१०
'दनुवनु दिव्युंड धरणीश ! येनु;। घनमैन मुनिशापगति निट्टुलैति;
गनकगर्भुनि चेत गामरूपत्व । मुनु जिरजीवित्मुनु गांचि, क्रोव्वि
यिट्टिरूपमु दाल्चि येल्लसंयमुल । बट्टि बांधिपग बरमकोपनुंडु
स्थूलशिरुंडु ना शोभिल्लु मुनिकि । नी लोकमुन दोल्लि येग्गु गाविंप
नतनि शापंबुन ना क्षणंबुननु । नतिघोररूपुंडनै येनु मरल
नतनि ब्रार्थिंचिन नतडु मी वलन। नतुल शापविमुक्ति यगुनंचु बलुक
नदि यादिगा निट्टि याकृति बूनि । त्रिदशेंद्रु नाजि केतेम्मन्न नतडु
कंठंबु तलतोड गडुपुलो बोव । गुंठितंबुग सेसे गुलिशंपातमुन'
ननिन राघवुडु 'दशाननुचंद । मनघ! नी वेरुगुदे?' यनिन वाडनियें;
'नेरुगुदु; गानि मौनींद्रु शापमुन। नेरुक चालदुनाकु; नी शरीरमुन
१४२०

---

विचारकर, कृतसंकल्प हो, झट से म्यान से खींच, अतितीक्ष्ण खड्ग हाथों मे लेकर, उसके दोनों बलिष्ठ हाथ काट दिये। समस्त गर्व के भग होने पर, दैत्य चिल्लाते हुए गिर गया। झट से होश में आकर, उन्हें देख पूछा, 'आप कौन है ?' तब सौमित्र ने श्रीराम सारा चरित सुनाया तो वह श्रवण-सौभाग्य से विज्ञान (पूर्वज्ञान) के उत्पन्न होनेपर, अपना समस्त वृत्तान्त कहने लगा। ॥ १४१० ॥

—'हे धरणीश ! मैं दनु नामक दिव्य (देवता) हूँ। महान् मुनि के शाप की गति से ऐसा हुआ हूँ। कनकगर्भ (ब्रह्मा) से कामरूपत्व और चिरंजीवत्व (चिरायु) प्राप्तकर, गर्वीला बन, इस प्रकार का रूप धारण कर, सभी सयमियों को पकड़ सताने लगा। (तब) परमक्रोधी, स्थूल-शिर नाम से शोभायमान मुनि को, पूर्व में, इस लोक में, हानि पहुँचाई तो उसके शाप से मैं उसी क्षण घोररूप को प्राप्त हुआ। मेरे फिर प्रार्थना करने पर उन्होने कहा कि आपके कारण अतुल शाप से विमुक्ति होगी। तब से लेकर इस प्रकार की आकृति को धारणकर, त्रिदशेन्द्र (इंद्र) को युद्ध के लिए आह्वान करनेपर उसने सिर के साथ कंठ उदर में चला जाए, इस तरह अकुंठित रूप से कुलिशपात (वज्र का आघात) किया।' (ऐसा) कहनेपर राघव ने (पूछा):—'हे अनघ ! दशानन

ननलंबु दरिकोल्पु; डामीद मीकु। विनुपिंतु देलिय निव्विध' मन्न वारु
दनुवु शरीरंबु दग संस्करिंचि। यनलुन का देहमाहुति सेय
नतडंत दिव्युडै याकाशवीथि। नतुलविमानंबुनंदुंडि पलिकें;
'नो रघुराम ! यायोधनोद्दाम !। कारुण्य तारुण्य गांभीर्यधुर्य !
काकुत्स्थवर्य ! नी कारुण्यदृष्टि। गैकोंन्टि नातोंन्टि कमनीयतनुवु;
विनु; मिक रावणुविधमेल्ल नेनु। विनुपिंतु देटगा विवरिंचि; यतडु
धनदानुजुडु; पुलस्त्यब्रह्म कूर्मि। मनुमडु; तन तपोमहिम मेप्पिंचि
नलुवचे वरमुलुन्नति गांचिनाडु;। चेलगि दिग्विजयंबु चेसिनवाडु;
तोलिवेलुपुलकेल्ल दोरयैनवाडु;। कलवेलुपुलकेल्ल गंटैनवाडु;
बलुतलल् पदियुनु बाहुलिर्वदियु। गलवाडु; लवणसागरखेयमैन
१४३०
लंकापुरंबु पालनसेयुवाडु;। बिंकान रजताद्रि बेरिकिनवाडु'
अनि चेप्पि, रावणुंडट सीत गोनुचु। जनिन मार्गमु सेप्पि सरग ना दनुवु
मरि त्रोव गुरुतुलु मार्गबुनंदु। दरुचैन वस्तुवुल् दप्पक चेप्पि
'मेरगा बंपासमीपबुनंदु। नारूढमति मतंगाश्रमंबोप्पु;

---

के प्रकार को तुम जानते हो क्या ?' उसने कहा:— 'जानता हूँ। किन्तु मौनीन्द्र के शाप से मुझे पर्याप्त ज्ञान नहीं है। इस शरीर में ॥ १४२० ॥
—अनल को प्रज्वलित कीजिए। उसके बाद, आप जान ले, इस तरह समस्त विधान को बताऊँगा।' (ऐसा) कहनेपर उन्होंने शरीर को ठीक तरह संस्कृतकर, उस देह को अनल की आहुति कर दी। तब वह दिव्य होकर आकाशवीथि में अतुल विमान में से (यों) बोला:—'हे रघुराम ! हे युद्ध में उद्दाम ! हे कारुण्य-तारुण्य-गाम्भीर्य-धुर्य ! हे काकुत्स्थवर ! तुम्हारी करुणादृष्टि के कारण मैंने पूर्व के कमनीय शरीर को प्राप्त किया। सुनो, अब रावण के विधान का मैं स्पष्ट रूप से विवरण दूंगा। वह धनद (कुबेर) का अनुज है। पुलस्त्य ब्रह्मा का लाड़ला पौत्र है। अपनी तपोमहिमा से प्रसन्नकर, ब्रह्मा से वर और औन्नत्य प्राप्त किया है। उल्लसित हो दिग्विजय किया है। वह पूर्व-देवताओं (दानवों) का राजा है, देवताओं का मनोकंटक है, बड़े-बड़े दस सिर, बीस बाहुओं से युक्त है। लवणसागर के खेय (खाई) से युक्त, ॥ १४३० ॥
—लंकापुरी पर शासन करनेवाला है। (वह) गर्व से रजताद्रि को उखाड़नेवाला है।' ऐसा कहकर, रावण जिस ओर मे सीता को ले गया, उस मार्ग को वताकर शीघ्रता से उस दनु ने फिर मार्ग के चिह्न, मार्ग में अक्सर पड़नेवाली वस्तुओं के बारे में अवश्य बताकर (कहा):— 'पम्पा

नम्मुनि शिष्युरालयिनट्टि शबरि । मिम्मु बूजिंचु; नम्मेलत युन्नेडकु
मीरुवोॅन्डट मीकु मिहिरसूनुनकु । गूरिमि चेॅलिमिगलुगुनु; दानिवलन
जानकि बोॅन्देदु; साम्राज्यपदवि । बूनि कांतु' वटंचु बोयेॅनद्दिविकि ।
दनुवट्टु दिव्यपदंबुन करुग । मनुवंशतिलकुलु मरुनाडु कदलि
पंपासरोवर पश्चिमस्थलिनि । संपूर्ण तरुलतासंपद बोॅदलि
प्रवल पुण्यमुलकु वट्टैनयट्टि । शवरियाश्रमवनस्थलिकि बोवुट्यु
१४४०

### शवरी सत्कारमु

नेॅदुरुगावच्चि यय्यिति सद्भक्ति । वदमुलकट्टु सागवडि म्रोॅक्कि लेचि
'दशरथवरपुत्र ! ताटकाजैत्र ! । कुशिकसंभव-याग-कुशलप्रयोग !
चिरमुनिध्येय! शिक्षित ताटकेय! । परमगंगातीर पादसंचार !
पदरजोनैर्मल्य पालिताहल्य ! । विदळितहरचंड विपुल कोदंड !
भीमभार्गवरामविरुदविराम ! । कामितपितृ वाक्यकरण सुश्लोक!

---

(सरोवर) की सीमा के पास, आरूढ़ मतिवाले मतंग (मुनि) का आश्रम है। उस मुनि की शिष्या शबरी आपकी पूजा करती है। वह नारी जहाँ है, वहाँ जाइए। वहाँ आप और मिहिरसून (सूर्यपुत्र, सुग्रीव) में मैत्री होगी। उसके कारण जानकी को प्राप्त करेंगे। साम्राज्यपद को प्राप्तकर शोभित होंगे।' (यह) कह वह दिवि को गया। दनु के उधर दिव्यपद (स्वर्ग) को जाने के बाद, मनुवंशतिलक (राम-लक्ष्मण) दूसरे दिन निकलकर, पम्पासरोवर की पश्चिमस्थली में, सम्पूर्ण-तरुलता-सम्पन्नता से शोभित, प्रबलपुण्यों का आकर बने शबरी-आश्रम-वनस्थल गये। ॥ १४४० ॥

### शबरी का सत्कार

(स्वागतार्थ) सामने आकर, उस नारी ने सद्भक्ति से चरणों में लोटकर, प्रणामकर, उठकर, (कहा):—'हे दशरथ-वर पुत्र ! हे ताटकाजैत्र (ताड़का विजयी) ! हे कुशिक सम्भव (कौशिक)-याग कुशलप्रयोगा ! हे मुनियों के चिरध्येय ! हे शिक्षित ताटकेय (ताड़का के पुत्रों को दंडित करनेवाले) ! हे परम गंगातीर-पाद संचार (करनेवाले) ! हे पदरजोनैर्मल्य (से) पालिताहल्या ! हे विदलित हर-चंड-विपुल-कोदंड ! हे भीम-भार्गवराम-विरुद विराम ! कामित पितृवाक्य-करण-सुश्लोक ! प्रकटापराध-विराध निरोध। सकल मुनित्राण ! सत्यप्रवीण ! खरदूषणादि राक्षस-शिरच्छेद (करनेवाले) ! मरणार्थि मारीचमर्दिनाराच ! सीतावियोग

प्रकटापराध विराधनिरोध ! । सकलमुनित्राण ! सत्यप्रवीण !
खरदूषणादि राक्षस शिरश्छेद ! । मराणार्थिमारीचमर्दिनाराञ्च !
सीतावियोग सूचितमोहराग ! । ख्यातखगाध्यक्ष कल्पितमोक्ष !
यलघुविक्रमधाम! यतिपुण्यनाम! । नॆलकॊन्न वेडुक निनु जूडगंटि;
बरिकिंप नातपःफलमंदगंटि; । नरुदैन पुण्यंबुलन्नियुगंटि; १४५०
गाकुत्स्थ! तॆरुवुन गडु डस्सितॆन्दु । बोकु; मायाश्रमंबुन नेडु निलुवु;
मनघात्म ! ना गुरुडैन मतंग । मुनिचेत नी कथल् मुनु विनियुदु;
नी वाद्युडवु, सर्वनिगमवेद्युडवु । गावुन निनु नुतुल् गाविंपदरमॆ ?
यिदि या मातंगमुनींद्रु नाश्रममु । विदित तपश्चर विश्रांतिकरमु'
ननि या महत्त्वंबुलन्नियु दॆलिपि । वनमूलफलमुलु वलनॊप्पदॆच्चि
यिच्चिन भुजियिंचि यॆलमिमै रामु । डच्चट ब्रीतितो ना रात्रि निलिचि
घनजटाबंधैककबरि ना शबरि । गनुगॊनि मरुनाडु काकुत्स्थुडनियॆ;
'दरमिडि नन्नु सीतावियोगाग्नि । दरिकॊन नॆन्तयु दलकुचुन्नाड;
नॊकचोट निलुवलेकुडुकुचुन्नाड; । विकचाब्जमुखि सीत वॆदुकबोवलयु;
बनिविनियॆद' नन्नबरमसंतोष । मुन बॊन्दि शबरि रामुनि जूचि
पलिकॆ १४६०

---

सूचित मोहराग (से युक्त) ! ख्यात-खगाध्यक्ष-कल्पित मोक्ष ! अलघु विक्रमधाम ! अतिपुण्यनाम ! स्थिर बने कुतूहल से तुमको देख पाई हूँ। सोचनेपर अपने तपः फल को प्राप्तकर सकी। अपूर्व समस्त पुण्यों को प्राप्तकर सकी। ॥ १४५० ॥

—हे काकुत्स्थ (से युक्त)! मार्ग में (मार्गश्रम से) बहुत थक गये हो। कहीं मत जाओ। आज हमारे आश्रम में ठहर जाओ। हे अनघात्म ! मेरे गुरु मतंगमुनि द्वारा पूर्व में तुम्हारी कथाएँ सुनी थीं। तुम आद्य हो, सर्व-निगमवेद्य हो। अतः तुम्हारी नुतियाँ करना सम्भव है ? (असम्भव है।) यह उस मतंग मुनीन्द्र का आश्रम है, विदित (प्रसिद्ध) तपश्चर्या (से पूर्ण तथा) विश्रान्तिकर है।' (ऐसा) कहकर उन सभी महत्वों (पूर्ण बातों) को बताकर, प्रेम से वनमूलफल लाकर, देनेपर, (उन्हें) खाकर, आनन्द से राम वहाँ उस रात को प्रीति से ठहर गये। दूसरे दिन घन जटा-बन्धैक-कबरी (वाली) उस शबरी को देखकर, काकुत्स्थ ने कहा:— 'शीघ्रतत से सीता की वियोगाग्नि के प्रज्वलित होनेपर व्याकुल हो रहा हूँ। एक स्थानपर रहना असह्य होने के कारण संतप्त हो रहा हूँ। विकच-अब्जमुखी सीता को खोजने जाना है। (अब मुझे) जाना है।' (ऐसा) कहनेपर परम प्रसन्न हो, शवरी राम को देख बोली:— ॥ १४६० ॥

'दनुवनु घनुड्डु मुंदर जेयदगिन । पनुलेल्ल देलिपे नेर्पडमुन्ने मीकु;
नेननु मरियु नेनदिये तेल्पेदनु । मानवनाथ ! नीमदि केक्कुनट्लु;
रावणु जंपेदु राम ! नी कूर्चु । देवि गूडेदवु; संदेहंबु वलव;
दैन नेकाकुलैयट पोवदगदु । भानुकुलाधीश ! पगरपैनेपुडु;
निनकुलाधिप! विनुमिट ऋश्यमूक । मनु पर्वतमुनकु नरुगुमु प्रीति;
सुनिशितमति सूर्यसुतुडु सुग्रीवु । डनु वानराधिपुडाकोन्डनुंडु;
दन वधूरत्नंबु दन राज्यपदमु । दन यन्न वालिचे दा गोलुपोयि
यतडु शोकातुरुडै युन्नवाडु; । अतनिकि गपिसेनलप्रमाणम्मु;
लतनिकि विश्वासमात्म बुट्टिंचि । यतनिकि नुपकारमलवड जेसि
यतडु नीवुनु गूडि यट्टु लंक करिगि । यतिसत्त्वु रावणु ननिलोन जंपि
१४७०
बलविक्रमंबुल प्रस्तुति केक्क । जेलुवोन्द नी देवि सीत गैकोनुमु'
अनि प्रीति शबरि कार्यमुलेल्ल देलिपि । तन गुरुवाक्यमुल् दलचि या
क्षणम
यनलंबु दरिकोल्पिया यग्निलोन । दन शरीरमु वेल्व दा समकट्टि
या समयंबुन नंतरिक्ष मुन । वासवप्रमुखगीर्वाणुलंदरुनु
मणिघृणिदेदीप्यमानविमान । गणसमारूढुलै कनुगोनुचुंड

—'दनु नामक महान् (व्यक्ति) ने आगे करणीय (करने योग्य) ढंग से पहले ही तुमको बताया है। फिर भी हे मानवनाथ ! मैं फिर से वही बताऊंगी जिससे तुम्हारे मन में (बात) जमे। हे राम ! रावण का वध करोगे। तुम्हारी लाडली देवी को प्राप्त करोगे। सन्देह की आवश्यकता नहीं है। फिर भी हे भानुकुलाधीश ! एकाकी हो वहाँ शत्रुओं पर नहीं जाना चाहिए। हे इनकुलाधिप ! सुनो, यहाँ ऋश्यमूक नामक पर्वतपर प्रीति से जाओ। उस पर्वतपर सुनिशितमतिवाला सूर्य-सुत सुग्रीव नामक वानराधिप रहता है। अपनी वधू-मणि (तथा) अपने राज्यपद को अपने अग्रज वालि के हाथों खोकर वह शोकातुर बना रहता है। उसकी कपिसेनाएँ अप्रमाण (अनन्त) है। उसके मन में विश्वास को उत्पन्नकर, उसका सुन्दरता से उपकार कर, वह और तुम मिलकर उधर लंका जाओ, अतिसत्त्ववाले रावण को युद्ध में मार डालकर ॥ १४७० ॥

—बलविक्रमों के प्रशंसित होनेपर, शोभा से सीता को ग्रहण करो।' (ऐसा) कहकर प्रीति से शबरी (करणीय) समस्त कार्य बताकर, अपने गुरु के वाक्यों को स्मरणकर, उसी क्षण अनल को प्रज्वलितकर, उस अग्नि में अपने शरीर को होमकर देने के लिए तैयार हुई। उस समय अंतरिक्ष

नारद सनक सनंदन प्रमुख । सार मुनींद्रुलु संतोषमंद
बरमु बरंधामु बरमकल्याणु । बरिपूर्णु बरमात्मु बरमेष्ठिविनुतु
नव्ययु नविकारु नखिलांतरात्मु । नव्यक्तु नखिलेशु नाद्यंतरहितु
भवमुखामरवेद्यु भवरोगवैद्यु । रविकुलांबुधिचंद्रु रघुरामचंद्रु
दनमदिनिलिपि यत्तरि वलगोनुचु । विनुतिंचि शबरि या विभुनि
सन्निधिनि १४८०
ननिलुनियंदु रामार्पणंबुगनु । दन शरीरमु वेल्चि दैवतानीत
मानितदिव्य विमानंबु नेक्कि । नानाविधमुल वर्णनसेय सुरलु
देवलोकमुन कॆन्ते वेड्क जनियें । देवदुंदुभुलु धिंधिम्मनि म्रोय;
ननलमुखंबुन ना रीति शबरि । यनिमिषसौख्यंबुलंदिनयंत १४८४

### ऋश्यमूकगमनमु

रमणीयमूर्तुलु रामसौमित्रु । लमितबलोदग्रुलच्चोटु वेंडलि
यनवरतानेकयतगुणानीक । मुनिलोकमगु ऋश्यमूकंबु गनिरि ।
त्रैलोक्यविभुलैन तम राक जूचि । यालोन मदि बॊंगि यानंदमंदि

---

में, वासव-प्रमुख (आदि) समस्त गीर्वाणों के, मणिघृणि देदीप्यमान-विमान-गण-समारूढ़ होकर देखते समय, नारद-सनक-सनन्दन-प्रमुख (आदि)-सारमुनीन्द्रों के प्रसन्न होनेपर, परम, परंधाम, परमकल्याण (प्रद), परिपूर्ण, परमात्मा, परमेष्ठि (ब्रह्मा)-विनुत, अव्यय, अविकार, अखिलान्तरात्मा, अव्यक्त, अखिलेश, आद्यन्तरहित, भव-मुख (आदि)-अमर-वेद्य, भवरोग-वैद्य, रविकुलांबुधिचन्द्र, रघुरामचन्द्र को अपने मन में रख (स्थिरकर), उस अवसर पर, अनुकूलता से ग्रहणकर, विनुतिकर, शबरी उस विभु की सन्निधि में ॥ १४८० ॥

—अनल में, रामार्पण के रूप में, अपने शरीर को होमकर, दैवतानीत (देवताओं से लाये गये)-मानित-दिव्य विमानपर चढ़कर, देवताओं के नानाविधियों से वर्णन करते रहनेपर, देवदुन्दुभियों के धिम्-धिम् (नाद से) मुखरित होनेपर, अधिक कुतूहल से देवलोक में गयी । अनलमुख से, उस प्रकार शबरी के अनिमिषसुख प्राप्त करने के बाद, ॥ १४८४ ॥

### ऋश्यमूक गमन

रमणीय मूर्तिवाले, अमित बल से उदग्र बने राम और सौमित्र ने उस स्थान से निकलकर, अनवरत-अनेक-यत-गुणानीक-मुनिलोक (युक्त) हो, ऋश्यमूक को देखा । त्रैलोक्य विभु (राम-लक्ष्मण) के आगमन को देख,

यनयंबु नॊप्पॆडु नश्रुपूरंबु । लन सॆलयेरुल नलरॆडुदानि
निल मेरुमंदर हिमशैलपतुल । नलिमीड्रि नगियॆडि नगवुलो यनग
सांद्रंवुलैयुंडि ब्रदल दीपिंचु । चंद्रकांतोपलच्छायलदानि
१४९०

सरसिजासनुडु भूचक्रंबुमीद । वरग वर्वतराज्यपट्टंबुगट्टि
शिरसुन बॆट्टिन सेसब्रालनग । नुरुशृंगमुल जुक्कलॊप्पॆडि दानि
नुरुभीति दनु जॊच्चियुन्न सुग्रीवु । बरिभर्वाचिन वालिपै मंडुचुंडु
गति सूर्यकांतमुल् गनकन मंड । नतुल प्रतापोग्रमै यॊप्पुदानि
मॆरुगुलु गॊम्मुलै मॆरय नेतॆन्चि । नॆड्रसि सानुवुलपै नीलमेघमुलु
पॊलुपॊन्द ब्रतिगजंबुलु गागदलचि । मलयु सामजमुल मानैन दानि
नंगजहरु मौळि नलरु नाकाश । गंगना नप्पुलु गरमॊप्पुमिगुल
नायॆड ग्रीडिंचु हंसमालिकलु । मायनि विधुशिरोमालिकल् गाग
बहुशृंगभूरुहपल्लवचयमु । विहित जटाजूट विभवमै यॊप्पु
नासन्नुलै सिद्धुलर्थि सेविंप । ना सदाशिवमूर्ति यन नॊप्पुदानि
१५००

उससे मन में फूलकर, आनन्दित हो, निरन्तर शोभित अश्रुपूर के समान (लगनेवाले) झरनों से विराजमान, पृथ्वीपर (स्थित) मेरु, मन्दर, हिमशैलपतियों को कुचलकर (तिरस्कारकर) उपहास करनेवाली हँसी हो, इस प्रकार आकाश में (उन्नत प्रदेशों में) सान्द्र हो दीप्त होनेवाले चन्द्रकान्त-उपलों की छायाओं से युक्त, ।। १४९० ।।

—सरसिजानन (ब्रह्मा) के भूचक्र पर समुचित रूप से पर्वतराज्य का पद देकर, शिरस् पर रखे मंत्राक्षत हों, इस प्रकार उरु-शृंगोंपर नक्षत्रों से शोभित, उरुभीति से अपनी शरण में आये सुग्रीव को परिभवित (अपमानित) करनेवाले वालिपर वलनेवाले (क्रुद्ध होनेवाले) की तरह सूर्यकान्त (मणियों) के वलते-जलते रहनेपर, अतुल-प्रताप से उग्र हो विराजित, चपलाओं के ही सींग बनकर प्रकाशित होनेपर, निकट आकर, नीलमेघों के (पर्वत-) सानुओंपर शोभित होनेपर (उन्हें) प्रतिगज मानकर, विचरण करनेवाले सामजों (गजों) से शोभित, अंगजहर (शिव) की-मौलि (सिर) पर शोभित आकाश-गंगा के समान, नदियों की अधिक शोभा से युक्त, उस स्थानपर (पर्वतपर) क्रीड़ाएँ करनेवाली हंसमालिकाएँ, स्वच्छ विधु-शिरोमालिकाएँ हों, बहुशृंग-भूरुह (वृक्ष)-पल्लव-चय (समूह) ही विहित जटाजूट का वैभव हो, निकट आये हुए सिद्ध (जनों) के, इच्छा से सेवाएँ करते रहनेपर, सदाशिवमूर्ति के समान सुशोभित, ।। १५०० ।।

बलभेदिमोंदलुगा बरगु देवतलु । कलय नंबुधि द्रच्चि कन्न वस्तुवुलु
पनिवडि तमलोन बालुवोकुन्न । तुनिचिरो, यमृतपानोन्मत्तुलगुचु
मऱचिरो, यदि गड्ड मंचितावगुट । देऱगोप्प दाचिरो दीनिपैननग
गलपवृक्षंबुलु गामधेनुवुलु । वेल्पुगन्नियलुनु विविधौषधमुलु
जिंतामणुलु नेन्दु जेडनि पेन्निधुलु । सतानतरुवुलु सरिनोप्पुदानि
गनिदानि महिमकु गड्ड जोद्यमदि । यिनवंशवल्लभुंडेन्तयु बोगडि
यऱलेनिभक्तितो ननुजुंडु गोलुव । मेऱय नाशैलसमीपंबुनंदु
दरुचैन तोंगल नेत्तम्मुल तेगल । वऱलु पंपासरोवरमुन करिगि
यंदिन नियतितो ना सरोवरमु । नंदु गृतस्नानुडै रामविभुडु
कलय गनुंगोनि कड्ड जोद्यमंदि । विलसिल्लु नोक मावि वृक्षंबुनीड
१५१०
नलसट दीरंग नपुडु लक्ष्मणुडु । सललित शैत्योपचारमुल् सलुप
नीक्षिंचि रघुरामुडेपु दीपिंचि । वृक्षंबु बरिकिंचि वेड्क निट्लनियें;
वनवासमिटु तुदवच्चिनमोंदलु । घनमैन यद्रुलु घनपुण्यनदुलु
दरमिडिकंटिमि; धारुणिनिट्टि । तरुवेन्दुगान मीतरुवुकु सवतु;
सुरपति मोंदलगु सुरलेल्लगूडि । करमर्थि नी तरु गाविंचिरोक्को ?

—बलभेदी (इन्द्र) आदि विलसित देवताओं ने अंबुधि का मंथनकर प्राप्त की गयी वस्तुओं को, वितरण न कर पाने के कारण यहाँ रख दिया हो, (अथवा) अमृतपान से उन्मत्त हो भूल गये हों, इस स्थान के अत्यन्त श्रेष्ठ होने के कारण समुचित रूप से इस (पर्वत) पर छिपाया हो, इस प्रकार के कल्पवृक्ष, कामधेनु, देवकन्याएँ, विविध-औषध, चिन्तामणियाँ, कभी नष्ट न होनेवाली बड़ी निधियाँ, सन्तान-वृक्ष (आदि से) शोभित (उस पर्वत को) देखकर, उसकी महिमा से अधिक चकित हो, इनवंशवल्लभ ने (उसकी) अधिक सराहनाकर, अकलंक भक्ति से अनुज के सेवा करते रहनेपर, प्रकाशित उस शैल के समीप (स्थित) घने उत्पल, लालकमलों के समूहों से शोभित पंपा-सरोवर को जाकर, उचित नियम से उस सरोवर में कृतस्नान होकर, रामविभु ने चारों तरफ देखकर, अधिक चकित होकर, विलसित एक रसाल वृक्ष की छाया में ॥ १५१० ॥

—लक्ष्मण के सललित-शैत्योपचार करनेपर, थकावट के मिटनेपर, रघुराम ने अधिक महिमा से वृक्ष को देखकर, कुतूहल से यों कहा:—'वनवास के लिए यहाँ आने के बाद, महान् पर्वतों को, महान् पुण्यनदियों को शीघ्रता से देखा है। (परन्तु) धारुणि पर इस तरु के समकक्ष अन्य वृक्षों को नहीं देखा। कहीं अधिक इच्छा से सुरपति आदि समस्त देवताओं ने मिलकर

यजुडे यी तरुवुन कायुवु वोसि । निजमुगा निच्चट निलिपिनाडोक्को?
रविसुतु तपमुन रागिलिल ब्रह्म । भुविनि नी तरुवुनु बुट्टिंचिनाडो ?
सेविंचि यमृतंबु चेकोनि सुरलु । भाविंचि रविसुतु पक्षंबु गलिगि
यरयंग मेलैन यमृतंबु वोसि । पुरणिप दरुवुगा बुट्टिंचिनारो ?
यिनुनितो निष्टंबु लिपोन्द जेय । जनुधर्ममुन नुंडि शाखलुन्नतमु
१५२०
लष्टदिक्कुलकुनु ननुवंद बारि । यिष्टफलंबुल नीगोरिनट्लु
पऱचु शाखल रुचि प्रभ नोप्पुमीरि । तेऱचि पर्णबुलु तेजंबुलोप्प
रविदृष्टि चोरनीदु; रात्रुल वेर्मि । दविलि या शशिदीप्ति दनु गाननीदु;
फलमुलायमृतपुफलमुल कंटे । गलशतगुणमुल गडुनोप्पुदानि
दरुराजपट्ट मी धात्रिपै वेड्क । गरमर्थि दिविजुलु गट्टिरो प्रीति ?'
ननि तम्मुनिकि देलप 'नगुगाक' यनुचु । विनियोक्ति नारामविभु
चित्तमेऱिगि
यालोन सौमित्रि यन्नकुभक्ति । शालियै मृदुपर्णशय्य गाविंप,
समुचितस्थिति मृदुशय्य राघवुडु । विमलचित्तंबुन वेड्क शयिंप

---

इस तरु को बनाया हो ? स्वयं अज (ब्रह्मा) ने ही इस तरु को जीवन प्रदानकर, सचमुच यहाँ प्रतिष्ठित किया हो ? रविसुत (सुग्रीव) के तप से अनुरक्त होकर ब्रह्मा ने भुवि पर इस तरु को उत्पन्न किया हो ? अमृत का सेवनकर, देवताओं ने सोचकर, रविसुत के पक्ष में होकर, परिशीलन-कर, श्रेष्ठ अमृत डालकर, पोषणकर, तरु के रूप में उत्पन्न किया हो ? इन (सूर्य) के साथ प्रेम बढ़ाने के लिए, जननधर्म में रहकर, उन्नत शाखाओं को ॥ १५२० ॥

—आठ दिशाओं में शोभा से फैलाकर, इष्टफल देना चाहकर, फैली शाखाओं की रुचि (कान्ति) की प्रभाओं से अधिक शोभित होकर, खुले पर्णों के तेज के अधिक होनेपर (यह वृक्ष) रवि की दृष्टि (कान्ति) को पैठने नहीं देता। रात्रि के समय प्रेम से लगकर उस शशि-दीप्ति (चाँदनी) को (यह वृक्ष) ज़मीनपर लगने नही देता। उन अमृतफलों की अपेक्षा शतगुणों से युक्त फलों से सुशोभित इसे, इस धात्रीपर अधिक प्रेम से दिविजों ने तरुराजपद प्रदान किया हो।' (ऐसा) कह अनुजको बताने पर विनयोक्ति से (लक्ष्मण ने) कहा—'ऐसा ही होगा।' इस बीच उस रामविभु के मन को जानकर सौमित्र ने अग्रज के प्रति भक्तिशाली होते हुए मृदुपर्ण-शय्या तैयार की। समुचित स्थिति (रूप) से मृदुशय्या पर राघव के विमलचित्त से प्रसन्न हो लेटनेपर, सौमित्र के रघुराम के चरण

सौमित्रि रघुरामु चरणंबुलोत्त । श्रीमीर निद्दरु जेलगुचुनुंड
ननघुनि रघुरामु नट लक्ष्मणुंडु । गनि वेन्डि येलुगेत्ति ग्रक्कुन बलिके ; १५३०
गैकोन्दु चेलिननि कलयंग रोप्पि । चेकोनि चिरुत रा चेरुवबट्टि
येल्लेड शुभमुले येसगु नीकनुचु । बल्लि दीप्तंबुगा बलिके बो चेविकि,
भानुनिपै बक्षि परुसुन नेलुगु । मानुगा गूर्चेद महिपुत्रि नीकु
ननियु निंचुक चेरि यंतयु रोप्प । दनयात्म गडुमेच्चि तम्मुनिजूचि
यिनवंशवल्लभुंडिट्लनि पलिके; । 'वनचराधीशुंडु वडि नेगुदेन्चि
घनभक्ति मनलनु गलयु निच्चटनु; । चनुदुमु लंककु सरगुन मनमु;
नन राम सौमित्रुलधिक संतोष । मुनु बोन्दि सुखगोष्ठि मुदमोप्पनुंडि;
गूलु रावणुडाजि; गूडुनु सीत; । येलुदु लोकंबु लेलमि बेंपोदं'
रारण्यकंड मिपारंग नुतुल । ना रवितारार्कमगु नुर्वि मीद
ननि यंध्रभाष भाषाधीशनिभुडु । विनुत काव्यागम विमल मानसुडु १५४०
पालिताचारुं डपार धीशरधि । भूलोकनिधि गोनबुद्धभूविभुडु
तमतंड्रि विट्ठलधरणीशु पेर । गमनीयगुण धैर्यकनकाद्रि पेर

---

दाबते रहनेपर, दोनों अधिक शोभा से विराजमान हुए । अनघ रघुराम को उस समय देख लक्ष्मण ने झट से उच्चस्वर में कहा:-- ।। १५३० ।।

--'चीता के निकट आने से यह निश्चय है कि शोभा से सखि (सीता) को प्राप्त करेंगे । कानों में छिपकली ने दीप्तरूप से कहा कि तुम्हें सर्वत्र शुभ होगा । भानु (एक बृक्ष) पर पक्षी की परुष ध्वनि ढंग से तुम्हें महिपुत्री प्राप्त कराएगी ।' थोड़ा निकट आकर, (शुभशकुनों के बारे में) यह सब कहनेपर, अपने में अधिक प्रसन्न होकर, अनुज को देख इनवंश-वल्लभ यों बोला:—'यहाँ शीघ्रता से आकर, वनचर-अधीश (वानर-राजा) अधिक भक्ति से हमसे मिलेगा । हम झट से लंका जाएँगे । युद्ध में रावण गिरेगा । सीता मिलेगी । सुख के बढ़नेपर लोकोंपर शासन करेंगे ।' (ऐसा) कहनेपर राम-सौमित्र अधिक प्रसन्न हो मोद से सुख-गोष्ठि मे रहे । शोभा से अरण्यकाण्ड नुतियों से युक्त हो, रवि-तारार्क (आचन्द्रतारार्क) उर्विपर बने रहे, इस प्रकार आन्ध्रभाषा के भाषाधीश विभु, विनुत काव्यागमविमल मनवाले पालित आचारवाले, अपार धीशरधि (बुद्धिसमुद्र) वाले, भूलोकनिधि गोन बुद्ध राजा ने, अपने पिता विट्ठल धरणीश के नाम पर, ।। १५४० ।।

नाचंद्र तारार्कमगु नोंप्पुमिगिलि । भूचक्रमुन नतिपूज्यमै वेलय
नसमान ललित शब्दार्थ संगतुल । रसिकमै चेलुवोंन्दु रामायणंबु
परगु नलंकार भावनल् निंड । गरमर्थि नारण्यकांडंबु चेप्पें ।
नारूढि नार्षेयमै यादिकाव्य । मै रसिकानंदमै येल्लनाडु
इव्वसुमति नोंप्पु नी पुण्यचरित; । मेंव्वरु सदिविन नेंव्वरु विनिन
सामादि बहुवेदचयधाम राम । नामचिंतामणि नव्यभोगमुलु
परहिताचारमुल् प्रभुविचारमुलु । परिपूर्ण शक्तुलु प्रकटराज्यमुलु
निर्मलकीर्तुलु नित्यसौख्यमुलु । धर्मैकनिष्ठलु दानाभिरतुलु
१५५०

नायुरारोग्यंबु लैश्वर्यमुलुनु । बायक पाटिल्लु बापक्षयंबु
वरपुत्रलब्धियु वैरिनाशनमु । सरिनोंप्पु; धनधान्यचयसमृद्धियुनु
नेविघ्नमुलु लेक यिड्ललो नधिक । लावण्यवतुलैन ललनल पोंन्दु
गोंडुकुलतो नेंप्ड गूडियुंडुटयु । नेंडगाग नापदलेल्ल बायुटयु
सम्मदंबुन बंधुजनुल गूडुटयु । निम्मुल गाम्यंबु लेंडपकुंडुटयु
सततंबु देवतासंतर्पणंबु । बितृगणतृप्तियु बेंम्पारुचुंडु;

---

—आचन्द्र-तारार्क-विलसित होनेवाली, भूलोक में अतिपूज्य हो शोभित होने के लिए अनुपम ललित-शब्दार्थ-संगतियों से युक्त, रसमय रामायण में अलंकार (और) भावों से परिपूर्ण, अतिरम्यता से प्रस्तुत इस अरण्यकाण्ड की रचना की। सुप्रसिद्ध आर्षग्रन्थ, आदिकाव्य, रसिकों को आनन्द देनेवाले (तथा) सदा इस वसुमति (भूमि) पर शोभायमान होनेवाले इस पुण्यचरित्र को जो भी पढ़ेंगे, जो भी सुनेंगे, उन्हें सामादि-बहुवेद-समूहों का धाम, राम-नाम-चिन्तामणि, नव्यभोग, परहित (करनेवाले) आचार, श्रेष्ठ विचार, परिपूर्ण शक्तियाँ, प्रकट राज्य (के वैभव), निर्मल कीर्तियाँ, नित्यसुख, धर्मनिष्ठा, दान में आसक्ति, ।। १५५० ।।

—आयु, आरोग्य, अधिक सम्पत्ति, अवश्य ही प्राप्त होंगे। पापक्षय, वर-पुत्रलाभ, वैरि-नाश, समुचित रूप से होगा। बिना किसी प्रकार की विघ्न-वाधाओं के धन-धान्य की समृद्धि, घरों में लावण्यवती ललनाओं का सहवास, सदा पुत्रों के साथ मिलकर रहना, सारी विपत्तियों का दूर हो जाना, सम्मोद के साथ वन्धुजनों से मिलकर रहना, प्रेम से कामनाओं की पूर्ति होना, सतत् देवताओं का सतृप्त रहना, पितृगण की तृप्ति में वृद्धि, (आदि) सम्प्राप्त होंगे। (इसे) लिखनेवालों को वर-शुभ-उन्नति और इन्द्रलोक-वास प्राप्त होगा। जब तक कुलपर्वत, जब तक जलधि (समुद्र),

व्रासिन वारिकि वरशुभोन्नतुलु । वासवलोकाधिवासमु गलुगु;
नेन्दाक गुलगिरुलेन्दाक दार । लेन्दाक रविचन्द्रुलेन्दाक दिशलु
नेन्दाक वेदंबु लेन्दाक धरणि । येन्दाक भुवनंबुलेपुदीपिंचु
नंदाक नीकथ यक्षरानंद । संदोहदोहळाचारमै परगु । १५६०

अरण्यकाण्डमु समाप्तमु

जब तक रवि-चन्द्र, जब तक तारे, जब तक वेद, जब तक दिशाएँ, जब तक भुवन (लोक), विशिष्टता से प्रकाशमान रहेंगे, तब तक यह कथा, अक्षर (शाश्वत)- आनन्द-सन्दोह (समूह) का निवास-स्थान होकर, विराजमान रहेगी ॥ १५६० ॥

**अरण्यकाण्ड समाप्त**

# किष्किंधा-काण्डमु

## पंपा सरोवर वर्णनमु

श्रीरामुडय्येड शीतलवारि । वारिजोत्पल कैरवंबुल नोप्पु
पंपयु मधुमास फलित तत्तीर । चंपक सहकार चारु कांतार
संपदयुनु जुचि जानकीविरह । कंपितुंडगुचु लक्ष्मणुनकिट्लनियें;
'सौमित्रि ! यी पंप सकलनिर्लिप । कामिनुल् जलकेळि गरमु गांक्षिप
नोप्पु; नी सरसितो नुपमानमरसि । चेप्पंग शक्यमे शेषाहिकैन ?
ननकूलमलयानिलाहति दीन । जनिर्यिचु वो बिंदु सरमुलेन्नैन !
दीनिमहत्त्वंबु देलिसिन चोट । मानसंबुनु नणुमात्रंबे कादे ?
पावन जीवनास्पदमैन दीनि । का वेल्पुडिग्गययैन समंबे ?
युन्नाळविस्फुरितोरुकर्णिकल । दिन्नगा विरिसिन तेल्ल नेत्तम्मि
मरकतस्तंभ निर्मल हेमकुंभ । भरितातपत्रमै पार्श्वंदयमुन १०

---

## पंपा सरोवर का वर्णन

उस समय श्रीराम शीतल वारि (जल) (तथा) वारिज-उत्पल-कैरवों से शोभायमान पंपा (सरोवर) को तथा उसके तीर पर स्थित, मधुमास (वसंत) (के कारण) फलित (विकसित) चंपक, सहकार (से युक्त) चारु-कान्तार-संपदा (सुन्दर वन-वैभव) को देखकर, जानकी-विरह के कारण कंपित होते हुए, लक्ष्मण से यों बोले:- 'हे सौमित्र ! यह पंपा (सरोवर) इस प्रकार सुशोभित है कि समस्त निर्लिप-कामिनियाँ (देवता-स्त्रियाँ) (यहाँ) जलकेली करने के लिए अधिक इच्छा करें। क्या शेषाहि भी इस सरसी के युक्त उपमान को, सोच विचारकर भी, बताने में समर्थ हो सकता है ? (नहीं।) इसमें अनुकूल मलयानिल से आहत (होकर), अनगिनत बिंदु-सर (बूंदों के हार) उत्पन्न हो रहे हैं। जहाँ इसका महत्व समझ में आ जाए, वहाँ मानस (सरोवर) भी अणुमात्र (नगण्य) ही है न ! पावन-जीवन (जल) के आस्पद (आकर) इसकी समता वह देवता-सरोवर भी (कहाँ) कर सकता है ? उन्नाल (ऊंचे मृणाल)-विस्फुरित-उरु-कर्णिकाओं से युक्त, स्वच्छता से विकसित श्वेत कमल, (इस सरोवर के लिए मानों) मरकत स्तंभ (पर स्थित) निर्मल हेमकुंभ से भरित आतपत्र (छत्र) बने हैं। पार्श्वद्वय (दोनों तरफ) में, ।। १० ।।

देटिरेक्कल ग्रम्मु तेम्मेरवलन । नूटाडु तरगल नुय्याल लूगु
विप्पारु रेक्कल वेलयु रायंच । लोप्पारगा वेचु नुभयचामरमु
लेपोन्द नी पंप यीक्षिप नोप्पे । श्रीपूर्ण पट्टाभिषिक्तुनि करणि;
नामनि जव्वनंबलरिन रुचुल । चे मिचु चिन्नारि चिगुरु मानिकपु
सोम्मुलु दाल्चि नल् चुट्टुनु ग्रम्मि । कोम्मलीनिद्दंपु गोलकुटद्दमुन
निक्कि नीडलु सूचि निजविलासमुल । कोंक्कित यौदललूचुचंदमुन
गोन्डोक गालिसोकुल दुदल् गदल । नोन्डोरु बोगडुचुनुन्नचंदमुन
गीरशारिकलर्थि गेरलु निच्चोटि । तीर वनीवाटि दृष्टिप निपुडु
तापंबु मरुनि प्रतापंबु करणि । दीपिंचे ना मेन धृतिनटु गान
सौमित्रि, यिदि वनस्थलिगादु, चूड । गामुनि यायुधागारंबु गानि; २०
चिंतिप निवि माविचिगुरुलु गावु, । कंतुनि क्रोव्वाडि कत्तुलु गानि;
भाविप निवि पूवुबंतुलु गावु, । भावजातुनि बाणपंक्तुलु गानि;
यी येड भृंगझंकृतुलिवि गावु, । डायु मारुनि चाप टंकृतुल् गानि;
वर्णिप निवि पिकध्वनुलुगा, वतनु। कर्णकठोर हुंकारमुल् गानि;

—भ्रमरों के पंखों से उत्पन्न मंद-पवन के कारण डोलनेवाली तरंगों में झूलनेवाले शोभित राजहंसों के (अपने) फैले पंख रूपी चामरों को डुलाने पर सुशोभित यह पंपा, देखने पर, श्री-पूर्ण पट्टाभिषिक्त (राजा) के समान लग रहा है। वसंत में यौवन से संप्राप्त कांतियों से संपन्न हो, नवपल्लव-रूपी माणिक्य-आभरणों को धारणकर, चारों तरफ से घेरकर, (वृक्ष की) शाखाएँ[1], इस स्वच्छ सरसी रूपी दर्पण में, उझककर (अपने) प्रतिबिंबों को देख, कभी-कभी पवन के स्पर्श से अग्र-भागों के हिलने पर ऐसे लग रही हैं मानों अपने विलास (-वैभव) के कारण (प्रसन्न हो), धीरे-धीरे सिर हिला रही हों। अति उत्साह से चहकनेवाले कीर और शारिकाएँ ऐसी लग रही हैं मानों एक दूसरे की प्रशंसा कर रही हों। यहाँ के तीरस्थ वनस्थल को देखने पर अब मेरा (सं-) ताप मन्मथ के प्रताप के समान मेरे शरीर पर दीप्त हुआ है। अब धैर्य नहीं (रह गया) है। अतः हे सौमित्र ! देखने पर (ऐसा लग रहा है) मानों यह वनस्थली नहीं है, काम (देव) का आयुधागार ही है ।। २० ।।

—सोचने पर ये आम्रपल्लव नहीं हैं, बल्कि कामदेव के नये पैने खड्ग हैं। सोचने पर ये पुष्पगुच्छ नहीं हैं, बल्कि भावजात (मन्मथ) की बाणपंक्तियाँ हैं। इस अवसर पर ये भृंग-झंकृतियाँ (भ्रमर-गुंजार) नहीं (लग रही) हैं, बल्कि नियरानेवाले मन्मथ के धनुष के टंकार हैं। वर्णन

१. कोम्म शब्द के दो अर्थ हैं १. शाखा २. नारी

घनमेरुमंदराकारमैयुन्न । गनि कळेबरमु दग्गऱकु नेतेंन्चि
३६०
गौनकौनि दानि गैकौनक यंगुष्ठ । मुन बदियोजनंबुलु मीटिवैचें :
वैचिन रघुरामु वरशक्ति पेमि । जूचियु नम्मक सुग्रीवुडनियें :
'मैलपुमै निदि वालि मीटेंडुनाडु । दलमैन रक्तमांसमुलतो नुंडु ;
मनुजेश ! नेडस्थिमात्रमैयुंड । गनि नीवु मीटिति गाक यौक्कित
वडि वेचि; नी लावु वालि लावुनकु । गडुनेक्कुडनि नम्मगारादु देव !
यतडदियुनुगाक यलवोक मीटु । क्षितिधरंबुलु पुट्टचेंन्ड्ल कैवडिनि :
जतुरंबुधुलयंदु संध्यलु वार्चु : । शितिकंठु पदमुलु शिरमर्थि जेर्चु :
वायुवुकन्न जवंबु हेच्चुगनु । दोयधुलन्नि तोड्तो दाटिवच्चु :
वालिकि निर्जरेश्वरदत्त हेम । मालिकेव्वरु साटि ? मरि यौन्डु
विनुमु :
धरणीश! यी येडु ताळ्ळुनु दौलिल । वरशक्तियुक्तिमै वालि बिट्टेंचि
३७०
करमुल नौक्कटिगा गूड बट्टि । तरमिडि वानि पत्रमुलेल्ल द्रुंचु :
नडरि यी ताळंबुलंदौक्कटैन । वडि गदलपग लेरु वासवादुलुनु :

---

—सप्रयत्न उसे ग्रहण न कर, अंगूठे से दस योजन (दूर) उछालकर डाल दिया। डालनेपर रघुराम की श्रेष्ठ-शक्ति के औन्नत्य को देखकर भी, विश्वास न कर, सुग्रीव ने कहा:— 'यह (कलेवर) स्थिरता से वालि के उछालने के दिन (समय) रक्तमांसों से युक्त समर्थ (बना) था। हे मनुजेश ! आज उसे अस्थिमात्र (केवल हड्डियाँ भर) होते देख, तुमने थोड़ी शक्ति से, शीघ्र उछाल दिया। हे प्रभो ! तुम्हारी सामर्थ्य को वालि की सामर्थ्य से अधिक नहीं मान सकते। यही नहीं, वह बड़ी आसानी से क्षितिधरों (पर्वतों) को वस्त्रादि-निर्मित कंदुकों के समान उछाल देता है। चारों अंबुधियों में सन्ध्या (वंदन) करता है। शितिकंठ (शिवजी) के चरणों को सप्रेम सिरपर रखता है। वायु की अपेक्षा अधिक वेग से समस्त तोयधियों (समुद्रों) को एक साथ पारकर आता है। निर्जरेश्वर (इंद्र)-दत्त-हेममाला वाले वालि के समान कौन है ? और एक सुनो। हे धरणीश ! पूर्व में इन सात ताड़ों (के वृक्षों) को वरशक्तियुक्त हो, विजृंभित हो वालि हाथों से एक साथ पकड़कर, ॥३७०॥
—शीघ्रता से उनके समस्त पत्रों को तोड़ देता है। आधिक्यता से इन ताड़ों (के वृक्षों) में एक को भी झट से वासव आदि भी हिला नहीं सकते। प्रयत्न करके एक वाण से सात ताड़ के वृक्षों को गिरा दोगे

दलकौनि यौक कोल दाळंबु लेडु । निलुवक काडि पो नेरिंदेगनेय
वसुधेश ! नी लावु वालि लावुनकु । नसमानगति नेक्कुडनि नम्मवच्चु:
धरणीश ! यी सप्तताळंबुलोक्क । शरमुन देगव्रेयु शौर्यंबु गलुगु
पुरुषुनिचे वालि वौलयुनटंचु । नरसि नाकु मतंगुडनु मुनि सेप्पे ।'
ननवुड विनि रामुडल्लन नव्वि । 'वनचराधिप! ताळ्लु वदलक चूपु'
मनवुडु सुग्रीवु डा रामु वेग । कौनिपोयि या ताळ्ळ गुरुतेरिंगिप
नशनिसंकाशमै यसदृशंबैन । निशितास्त्रमरिवोसि निपुणुडै नृपुडु
मुंचि यौक्कट बंक्तिमुखुनाळ्ळ ताळ्लु । द्रेन्चिनगति दाळ्लु देगनेयु-
टयुनु ३८०
नवनिपै वक्रंबुलैयुन्न ताळ्ळ । नविरळंबुग वडि नटु गाडि पारि
चेरुव गिरिदाटि चेच्चेर बोयि । धारुणि दूरि पाताळंबु जेरि
यलयक तीव्रत नम्महाशरमु । तौलगक रघुरामु दौन वच्चि चौच्चे ।
नतुलितंबगु रव माकाशवीथि । नतुलविमानंबुनंदुंडि पलिके :
'परमात्म ! ये सुरपतिकड नुंदु । गरुणावतनियेडु कन्निक : दौलिलि
निरतंबु दुर्वासु निंदिचुटयुनु । गरमलिग शापंबु गाविंचे निट्टि

---

तो हे वसुधेश ! तुम्हारी सामर्थ्य को, असमान रूप से, अधिक मान सकते हैं। हे धरणीश ! इन सप्त तालों को एक शर से गिरा सकने के शौर्य से युक्त पुरुष के हाथ वालि मरेगा, ऐसा सोचकर मतंग नामक ऋषि ने मुझे बताया।' ऐसा कहने पर सुनकर, राम मुस्कुराकर (बोले):— 'हे वनचर-अधिप ! (उन) ताड़ (के वृक्षों को) अवश्य दिखाओ।' ऐसा कहनेपर, सुग्रीव उस राम को शीघ्र ले जाकर, उन ताड़ (के वृक्षों को) पहचानें, ऐसा बताया। तब नृप (राम) अशनि (वज्र)-संकाश (सम), असदृश हो, निशित अस्त्र का संधानकर, निपुण हो, पंक्तिमुख (रावण) के नाड़ियों को काट देने के समान, एक बाण से ताड़ों को काट गिराने के लिए (बाण चलाया), ।। ३८० ।।

—पृथ्वीपर वक्र हो खड़े ताड़ (के वृक्षों) को अविरल रूप से, झट से, पार जाकर, निकट के पर्वत को पारकर, अतिशीघ्र जाकर, पृथ्वी में घुसकर, पाताल पहुँचकर, अथक तीव्रता से वह महाशर, अविचल रूप से रघुराम के तूणीर में आ घुसा। (तब) आकाशवीथि से अतुलित विमान में से, एक अतुलित रव (ध्वनि) यों मुखरित हुआ:— 'हे परमात्मा ! मैं सुरपति के पास रहनेवाली करुणावती नामक कन्या हूँ। पूर्व में निरत ही दुर्वासा की निंदा करनेपर, अधिक क्रुद्ध होकर, इस प्रकार के रूप (को प्राप्त करने) का शाप दिया। हे धरणीश ! तुम्हारे कारण सचमुच मेरा

रूपमै धरणीश ! रूढि नीकतन । शापमोचनमय्यं; जनियेदनिक;'
ननि चेप्पि करुणावतमरेंद्रपुरिकि । जनियेनु रघुरामु शरमु ता दूणि
जोच्चिन गनुगोनि सुग्रीवुडप्पु । डच्चेरुवुन बोन्दि यानंदमोंद
'सप्तपताळससक्तमूलमुलु । सप्ताश्वमंडलाच्छादिपत्नमुलु ३९०
नगु सप्ततालंबुलस्त्रमोक्कटने । तेगनेसे : नादु संदेहंबु वासे:
वालि राघवुनिचे वडि जच्चुनिक । नेलिति लोकवु; लेलिति दार:
नेलिति गपिराज्यमे' ननि पोंन्गि । यालोन कपिवीरु लानंदमंद
गमलाप्तकुलनाथु गाकुत्स्थु जूचि । कमलाप्तसुतुडंत गरमुलु मोगिच्चि
'देव ! देवरमूर्ति दृष्टिंचि लावु । भाविपनेरक पशुबुद्धिनैति
निनजुंड नेनु: नीविनवंशसभवुड । वनि समबुद्धिमै नपराधिनैति
नी लोकमुलकेल्ल नेलिकवीवु । बालिशु नन्न नी बंटुगा नेलि
ना शत्रु देंगटार्चि ना राज्यमिच्चि । ना शोकमुडुपवे नरनाथचंद्र !'
यनवुड सुग्रीवु नतिकृपादृष्टि । गनुगोनि मन्निचि काकुत्स्थुडनियें:
'जेंच्चेड नीवु किष्किंधकु बोयि । यच्चट वालितो ननि सेयुचुंडु ४००

---

शाप-विमोचन हो गया । अब जाऊंगी ।' ऐसा कहकर करुणावती अमरेंद्रपुरी को गयी । रघुराम के शर के स्वयं द्रोणि (तरकस) में प्रवेश करते देख, तब सुग्रीव चकित हो, आनंद प्राप्तकर (यों बोला):— 'सप्त पाताल-ससक्त मूलवाले, सप्तांश्व (सूर्य)-मंडल को आच्छादित करनेवाले पत्नवाले ॥ ३९० ॥

—सप्ततालों को एक ही अस्त्र से काट डाला । मेरा संदेह दूर हो गया । अब शीघ्र ही वालि राघव के हाथ मरेगा । (समझ लो अब) लोकोंपर शासन किया, तारा पर शासन किया, कपिराज्य पर शासन किया ।' ऐसा (कह) फूलकर, इस बीच कपिवीरों को आनंदित करते हुए कमलाप्त-कुल-नाथ काकुत्स्थ को देख कमलाप्तसुत (सुग्रीव) ने तब हाथ जोड़कर (कहा):— 'हे देव ! देव (प्रभु) की मूर्ति को देखकर, (आपकी) सामर्थ्य की कल्पना न कर सक, पशु-बुद्धिवाला (मूर्ख) बन गया । मैं इनज (सूर्यभव) हूँ, तुम इनवंशभव (सूर्यवंश में उत्पन्न) हो, ऐसी समता की बुद्धि से अपराधी बन गया हूँ । इन समस्त लोकों के तुम शासक हो । मुझ मूर्ख को अपने सेवक के रूप में पालकर, मेरे शत्रु का संहारकर, मेरा राज्य देकर, हे नरनाथचंद्र ! मेरे दुःख को दूर कर दो न ।' ऐसा कहनेपर, सुग्रीव को अतिकृपादृष्टि से देखकर, सम्मान अथवा क्षमाकर काकुत्स्थ (यों) बोले:— 'झट से तुम किष्किंधा जाकर, वहाँ वालि से युद्ध करते रहो । ॥ ४०० ॥

मवलील नोंककोल ना वालि जंपि । प्रविमलकपिराज्यपदमु नीकित्तु
वेरवक सुग्रीव ! वेग पों'म्मनिन । नरलेनि कडकतो नप्पुडुप्पोंगि
नलुडु नीलुडु नंजनातनूभवुडु । बलियुडु तारुंडु बलसि तो नडुव
नाजिकि सन्नद्धुडै बलिम मेरसि । राजिल्लि वेनुक रा रामलक्ष्मणुलु
वच्चि किष्किंधकिव्वलनुन्न वनमु । सोच्चि गूढमुग नच्चो दन्नु बनुप
वडि बोयि किष्किंधवाकिट निलिचि । यडरि सुग्रीवुडुदग्रुडै यार्चि

### वालिसुग्रीवुल द्वन्द्वयुद्धमु

तडयक तनतोड दगिलि पोराड । वडि नेगुदेम्मनि वालि बिल्चुटयु
गरिबृंहितंबुलाकर्णिंचि पेलुच । गरिवैरि कोंपिचु करणि गोंपिंचि
शितिकंठ चरणराजीवालि वाल । कृतबंधरावणग्रीवालियैन
वालि सुग्रीवुनि वडि वच्चि ताक । वालिसुग्रीवुलवक्रविक्रमुलु ४१०
समरूप समकोप समजवाटोप । समसुप्रतापुलै जानु जंघोरु
जत्रु वक्षोनाभि जघनदेशमुलु । च्चिलवेखरि नोंन्चि चिंचि चेन्डाडि

---

बड़ी सुगमता से एक बाण से वालि को मारकर, प्रविमल-कपिराज्य पद तुम्हें दूंगा । हे सुग्रीव ! बिना डरे शीघ्र जाओ ।' (ऐसा) कहनेपर बिना संभ्रम के, साहस के साथ तब सुग्रीव फूलकर, नल, नील, अंजना-तनूभव (हनुमान), बली तार (आदि) के सबल हो साथ चलनेपर, युद्ध के लिए सन्नद्ध होकर, बल से प्रकाशित हो, शोभित हो, राम लक्ष्मणों के पीछे (-पीछे) आने पर, किष्किंधा के इस पार वाले वन में घुसकर, वहाँ से अपने को भेजनेपर, शीघ्र जाकर, किष्किंधा के द्वारपर खड़े होकर, विजृंभित हो सुग्रीव ने उदग्र हो, सिंहनाद किया ।

### वालि सुग्रीव का द्वन्द्व युद्ध

अविलंब अपने साथ युद्ध करने के लिए शीघ्र आने के लिए वालि को बुलानेपर, (वह वालि) करि-बृंहित (हाथी की चिंघाड़) का आकर्णनकर, करि-वैरि (सिंह) के अधिक क्रुद्ध होने के समान, शितिकंठ (शिवजी)-चरण-राजीवाली (कमल समूह), वालकृत-बंध-रावण-ग्रीवाली (कंठ-समूह) वालि ने झट से आकर सुग्रीव का सामना किया । (तब) अवक्रविक्रम वाले वालि और सुग्रीव ॥ ४१० ॥

—समरूप, समकोप, समजव-आटोप, सम प्रतापवाले होकर, जानु, जंघा, उरु, जत्रु, वक्ष, नाभि, जघन प्रदेशों को विचित्र ढंग से झुकाकर, फाड़कर, (एक दूसरे के) दांत खट्टे करते हुए, विजृंभित हो, इस प्रकार जूझने लगे

चेलरेगि पूर्व पश्चिमसमुद्रमुलु । बलुविडि बोराडु भंगि बोराड
नायेंड धृति रामुडम्मु संधिंचि । येय नुद्योगिंचि मिरुवुर जूचि
वदनमुल् रदनमुल् वालमुल् बाहु । लुदरंबु लधरंबु लूरुलु बरुलु
कक्षमुल् वक्षमुल् काळ्ळुनु व्रेळ्ळु । वीक्षलु शिक्षलु वेषभाषलुनु
जेक्कुलु मुक्कुलु शिरमुलंसमुलु । प्रक्कलु पिक्कलु पादयुग्ममुलु
कर्णमुल् वर्णमुल् गळमु लंगमुलु । निर्णयिपग नोक्क नेड्रियैन जूचि
येतेरंगुन जूड निरुवुरियंदु । नीतडु सुग्रीव डीतडु वालि
यनि येर्परिचुट कलविगाकुन्न । दनलोन वेरगंदि दशरथात्मजुडु ४२०

'एंडपक येसिन नी यम्मु चेत । दोंडिवड नेव्वडु द्रुंगुनो' यनुचु
नम्मु वेयक युंडे; नंत सुग्रीवु । डिम्मेयि गडु डस्सि येपेल्ल बोलिसि
वलतियै पोराडि वालिकि नोडि । वलमेदि यातनि बलुमुष्टिहतुल
गुल्ललतित्तियै कुट्टूर्पुलेसग । 'जेल्लवो ! नेनेल श्रीरामु नम्मि
वच्चिति ? वदिवेलु वच्चे; जल्चालु; । वच्चिन त्रोव बोवगवले' ननुचु
मेलकुव चेंडि तोक मेडमीद वैचि । सोलसि नल्गडल जूचुचु वारिपोयि
तन ऋश्यमूकंबु तडयक येक्कि । तनमदि शोकिंचुतरि रामुडरुग

---

मानों पूर्व और पश्चिम के समुद्र बरजोरी जूझ रहे हों। उस अवसरपर धैर्य से रामने बाण का संधानकर डालने का प्रयत्न किया। दोनों को देख, वदन, रदन, वाल (पूंछ), वाहु, उदर, अधर, ऊरु, कक्ष (बगल), वक्ष, चरण, उंगलियाँ, वीक्षण, शिक्षण, वेषभाषाएँ, गाल, नाक, शिर, अंसभाग, पार्श्व, पिंडलियाँ, चरणयुग्म, कर्ण, वर्ण, गला, अंग (आदि) का निर्णय करनेपर एक समान होते देख, किसी भी प्रकार से विचारकर देखनेपर, यह सुग्रीव है, यह वालि है, ऐसा निर्णय न कर सकने के कारण, अपने में चकित हो दशरथात्मज ॥ ४२० ॥

—'न रुककर बाण चला दूं तो इस बाण से पता नहीं कौन मरेगा ?' ऐसा सोचते बाण चलाए बिना रहे। तब सुग्रीव इस प्रकार अधिक थककर, समस्त विकास को खोकर, समर्थ हो जूझकर, वालि के हाथ हारकर, उसके प्रबल मुष्टिप्रहारों के कारण, (सुग्रीव) घोंघों की थैली के समान हो, लंबी आहें छोड़कर (कहा):— 'हाय रे ! मैं श्रीरामपर भरोसा रखकर आया ही क्यों ? बहुत हो गया। बस, बस, जिस रास्ते आया, उस रास्ते जाना चाहिए।' (ऐसा) सोचते हुए, उपाय अथवा सुधबुध के बिगड़ने पर, पूंछ को गरदनपर डालकर, थककर, चारों दिशाओं में देखते हुए, भाग निकलकर, अपने ऋश्यमूकपर अविलंब चढ़कर, मन ही मन दुखी

नलघुविक्रमधामुडगु रामुतोड । दल वंचुकोनि यर्कतनयुडिट्लनियें: वसुधेश ! निनु नम्मि वालितो गदिसि । यसमान बलरूढि नडरिपोराड नन्नुपेक्षिचिति; ननु गाववैति; । मिन्नक चूचिति : मेकोनवैति : ४३०
जगतिपै सूर्यवंशबुन बुट्टि । तगुनय्य ! नीकिट्लधर्मबुसेय ? देव ! नी सत्यंबु तेजंबु नम्मि । ये वालि दोडरिति; निंतिये कानि, यतडेड ? नेनेड ? याहवंबेड ? । ब्रतिकि वच्चुट येड भाविंचि चूड ? नेमिभाग्यमुननो येप्पटियट्ल । राम ! यी पर्वताग्रमु चेरगलिगें ! बगतुनिचे भंगपाटु, नी रीति । नगुबाटु नोंदवे निन्नम्मिन कतन; दगवुनु गृपयुनु धैर्यंबु शक्ति । मिगुल नी येड जुचि मेच्चि नम्मितिनि ।'
अनवुडु 'सुग्रीव ! यात्मलोनित । यनुमानपडनेल ? यकट ! नावलन दप्पु लेशमु लेदु; दायकु निन्नु ।नोप्पगितुने? विनुमोकमाट देलिय; विश्वमोहनरूपविख्यातुलेन । यश्वनीतनयुलयट्ल येपट्ल वर रूपरेखलु वालिकि नीकु । वेरसि समंबैन भेदिप राक ४४०

---

होता रहा । (तब) राम के नियरानेपर अलघु-विक्रमधाम राम से अर्कतनय सिर झुकाकर यों बोला:— 'हे वसुधेश ! तुमपर भरोसा रखकर वालि का सामनाकर, असमान-बल से युक्त हो, विजृंभित हो जूझनेपर (तुमने) मेरी उपेक्षा कर दी । मुझे नहीं बचा पाए, चुपचाप देखते रह गये, (उसे मारने के लिए) सहमत नहीं हुए । ॥ ४३० ॥

—हे आर्य ! जगती पर सूर्यवंश में पैदा होकर, ऐसा अधर्म करना तुम्हारे लिए कहाँ संगत है ? हे देव ! तुम्हारे सत्य (और) तेज का विश्वास कर, मैंने वालि का सामना किया । इतना नहीं तो वह कहाँ (और) मैं कहाँ ? युद्ध कहाँ ? सोचकर देखनेपर जीवित बच आना कहाँ ? (जीवित बच आना असंभव था ।) हे राम ! पता नहीं किस भाग्यवश यथावत् इस पर्वताग्रपर पहुँच सका । तुम पर विश्वास रखने के कारण शत्रु के हाथ, अपमान, इस प्रकार की (जग-) हँसाई प्राप्त हुई । तुम्हारे पास न्याय, धैर्य, शक्ति की अधिकता को देख, सराहकर, विश्वास किया था ।' ऐसा कहनेपर (राम ने कहा):— 'हे सुग्रीव ! मन में इतना संदेह क्यों करते हो ? हाय ! मुझसे तनिक भी दोष नहीं हुआ । क्या तुम्हें दायाद (ज्ञाती) को सौंप दूँगा ? एक बात को समझकर सुन लो । विश्व-मोहनरूप से विख्यात अश्वनीतनयों के समान किसी भी (हर) प्रकार से तुम्हारी और वालि की रूपरेखाओं के समान होने से, (तुम दोनों में) अंतर न कर सक, ॥ ४४० ॥

ये नेय वेंड्रन्चिति; निदि यमोघंवु;। गान नीविदि कीडुगा जूडवलदु;
करमोप्प निक नी गजपुष्पमाल । धरियिंचि पोयि युद्धमु सेयुचुंडु;
वेंदरकु; वालि जंपेद; निश्चयिंपु;। कदलुमु किष्किंधकडकु नी' वनुचु
गादिलितम्मु चे गजपुष्पमाल । यादट देप्पिंचि यतनि कंठमुन
जोक्कंवुगा जेर्प सुग्रीवुडोप्पे । जुक्कलु पेनगोन्न शुभ्रांशुडनग
सरिवलाकलतोडि संध्याभ्रमनग । शरदंवुदमुतोडि स्वर्णाद्रि यनग;
नंत गाकुत्स्थुडु ननुजुंडु दानु । संततंवुन युद्धसन्नद्धुलगुचु
नलनीलतारांजनातनूभवुलु । गेलकुल गोल्व सुग्रीवु दोड्कोनुचु
नदुलु पूवोंदलु पुन्नाग नारंग । कदळिका सहकार कांतारमुलुनु
भासुर कैरव पद्म कह्लार ।वासित वहु सरोवर विशेषमुलु४५०
गासर केसरि करि वराहमुलु । नासक्ति गनुगोन्चु नट्टु पोयिपोयि
दीप्नवैश्वानर तेजुलै योप्पु । सप्तजनाह्वयसंयमीश्वरुल
याश्रममीक्षिंचि या महत्त्वंवु । सुश्राव्यमुग विंचु सुग्रीवुचेत
वलशालियगु वालि पालिपसिरुल । विलसिल्लु किष्किंध वीक्षिंचि नृपुडु

---

—मैं (वाण) चलाने में डरा। यह (मेरा वाण) अमोघ (दुर्निवार) है। अतः इसे बुरा मत मानो। अव अधिक शोभा से इस गजपुष्पमाला का धारणकर, जाकर, युद्ध करते रहो। डरो मत, वालि का वध करूँगा, निश्चय करो, किष्किंधा की ओर चलो तुम।' (ऐसा) कहते हुए लाड़ले अनुज से गजपुष्पमाला को प्रेम से मँगाकर, उसके कंठ में सुन्दरता से डालनेपर, तारिकाओं से शोभायमान शुभ्रांशु (चन्द्र) के समान, वलाकाओं (वगुलों) से युक्त संध्याभ्र के समान, शरत्-अंवुद से युक्त स्वर्णाद्रि के समान सुग्रीव शोभित हुआ। तव काकुत्स्थ (राम), अनुज और स्वयं आनन्द के साथ युद्ध के लिए सन्नद्ध (तैयार) होते हुए, नल, नील, तार, अंजनातनूभवों के पार्श्वों में सेवाएँ करते रहनेपर, सुग्रीव को साथ लिए हुए, नदियों, पुष्पित झाड़ियों, पुन्नाग, नारंग, कदली, सहकार (से युक्त) कांतारों को, भासुर (उज्ज्वल) कैरव, पद्म, कह्लारों से वासित विशिष्ट अनेक सरोवरों को, ॥ ४५० ॥

—कासर, केसरी, करि, वराहों को आसक्ति से देखते हुए, जा-जाकर, दीप्त-वैश्वानर (अग्निदेव) -तेजवाले हो, सुशोभित सप्त-जनाह्वय संयमीश्वरों के आश्रम को देखकर, उसके महत्त्व को सुश्राव्य रूप से सुनते हुए, वलशाली वालि द्वारा सुशासित (और) संपत्तियों से विराजमान किष्किंधा को, सुग्रीव के वतानेपर, देखकर, नृप (राम) ने (कहा):— 'पूर्व के समान युद्ध करते रहनेपर, वलशाली वालि

'तॉल्लिटि चंदान दुरमॉनरिप । बल्लिदुडगु वालि बरिमार्तु' ननुचु
गृतमति नंत सुग्रीवु मन्निंचि । यतनि 'बॉ' म्मनि पंचि यासमीपमुन
ननुजुडु सौमित्रि यटुचेरियुंड । मनुजेशुडॉक म्रानि माटुन नडॅ;
नहिमाशुनंदनुंडंत गिष्किंध । गुहलॅल्ल भेदिल्ल घोषिंचि यार्चि
तनतोड युद्धंबु दगजेयनिंद्र ।तनयुबिल्चुटयु नॅन्तयु बिट्टु गिनिसि
'मानक वीडॉक्क मगवाडुवोलॆ । बूनिन भुजशक्ति बॉन्गुचुन्नाड४६०
'वीनि सैरिंचुट वॅरवुगा; दिक । वीनि जंपॅद' ननि वॅस निश्चयिंचि
यतिसत्वजयशालियगु वालि वॅडल।बति जूचि वॅस नड्डुपडि तार बलिकॅ;

### तार वालिनि वारिंचुट

'देवेंद्रनंदन ! दिनपजुमीद । ने विचारमुलेक येल पोयॅदवु ?
अतड् नीतो निप्पुडनि सेसि नॉच्चि। मति चॅडि पारि क्रम्मर वच्चुटॅल्ल
नॅगडिन कडिमिमै नीकंटॆ नॅक्कु । डगु सहायमुलेक यतडिदु राडु;
अनिमिषेश्वरपुत्र ! यदियुनुगाक । यॉनर नंगदु चेत नॉक माट विंटि;
बनिवडि तमतड्रि पनुपुन जेसि । वनवासमुग नुंडवच्चिन चोट

---

का सहार करूँगा ।' (ऐसा) कहते हुए कृतमति (निश्चित बुद्धिवाले) सुग्रीव का सम्मानकर, उसे बिदाकर, उस (स्थान) के निकट, अनुज सौमित्र के निकट रहनेपर मनुजेश (राम) एक (पेड के) तने की आड़ में रहे । तब अहिमांशु (सूर्य)-नंदन किष्किधा की सभी गुफाओं को विदीर्ण करते हुए गर्जनाकर, सिंहनादकर, अपने साथ ठीक तरह से युद्ध करने के लिए इंद्रतनय (वालि) को बुलाया, (वह) अधिक क्रुद्ध हो 'न छोड़कर, यह भी एक मर्द के समान, प्राप्त भुजशक्ति से फूल रहा है । ॥ ४६० ॥

इसको सहना समुचित नहीं है, अब इसे मार डालूँगा ।' ऐसा झट निश्चयकर, अतिसत्त्वशाली वालि (बाहर) निकल पड़ा । पति को देख शीघ्र (उसे) रोककर तारा बोली:—

### तारा का वालि को मना करना

—'हे देवेंद्रनंदन ! कुछ भी सोच-विचार किए बिना दिनज (सुग्रीव) पर (आक्रमण करने) क्यों जा रहे हो ? वह अभी तुमसे युद्धकर, पीड़ित हो, बुद्धि के भ्रष्ट होनेपर, भागकर, दुबारा आया है । (यह) सब (ऐसा है कि) तुम्हारी अपेक्षा अधिक पराक्रमवाले की सहायता के बिना वह यहाँ नहीं आएगा । हे अनिमिषेश्वर (इन्द्र)-पुत्र ! यही नहीं, क्रम से अंगद के द्वारा एक बात सुनी है । आवश्यक होने से अपने पिता के

दशरथरामुडु दन धर्मपत्नि । दशकंधरुनिचेत दा गोलुपोयि
तनतम्मुडुनु दानु दडयक वेंदक । मुनिवेषुला ऋश्यमूकाद्रि जेरि
पनिगोनि सुग्रीवु बंटुगा नेलि । यनि निन्नु जंपेंदननि वच्चिनाडु;
४७०

आराघवुडु विष्णुडंबुजोदरुडु । वैरिभीकरुडु गेवलदयापरुडु
धीरुंडु कोदंडदीक्षागुरुंडु । वैरंबु गोनि गेल्व वशमुगादतनि
निनसुतुनकु प्रीति नी राज्यमिच्चि । चनि नीवु गनि रामु संधि गाविपु
विनु; मदि गादेनि वीरंबु विडिचि । मुनिवृत्ति जनि प्राणमुलु
गाचिकोनुमु'
अनि तार वलिकिन नावालि गिनिसि । 'विनु नाकु पत्निवै वेंडवने-
मिटिकि ?
वलशालिनै येट्टि वलियुनि नेन । गलन गेल्चि जयंबु गैकोन्दु गानि
परुलकुनेनोड; बगवाडु वच्चि । पेरिगि युद्धमुसेय विलिचिन चोट
धीरत दोरगि संधिक्कि नियकोनुट । वीरधर्ममु गादु वेलदि! नाकिक;
नलिनविलोचन ! नायंतवानि । बलियु जेपट्टक पट्टे सुग्रीवु;

---

आदेश से (राम) वनवास के लिए आए तो उस स्थानपर दशरथराम अपनी पत्नी को दशकंधर के हाथ स्वयं खोकर, अपने अनुज के साथ अविलंब (सीता को) खोजने के लिए मुनिवेष धारणकर ऋश्यमूक-अद्रि (पर्वत) पर पहुँचे । (वह राम) चाहकर सुग्रीव को अपना सेवक मानकर, युद्ध में तुम्हें मारने आया है । ॥ ४७० ॥
वह राघव (साक्षात्) विष्णु है, अंबुजोदर है, वैरिभीकर है, केवल दयापर (दयालु) है, धीर है, कोदंड-दीक्षा (धनुर्विद्या का)-गुरु है । वैर ग्रहणकर, उसे जीतना संभव नहीं है । प्रेम से इनसुत को यह राज्य देकर, जाकर तुम राम को देख, संधि कर लो । सुनो, यह नहीं हो सकता तो वीरता छोड़कर, मुनिवृत्ति ग्रहणकर प्राणों की रक्षा कर लो ।' ऐसा तारा के कहनेपर वह वालि क्रुद्ध होकर (बोला):— 'सुनो, मेरी पत्नी होकर तुम्हें डरना क्यों ? मैं बलशाली होकर, कितना ही बलवान क्यों न हो, युद्ध में जीतकर, विजय प्राप्त करूंगा किन्तु अन्य से मैं नहीं हारता । शत्रु के आकर, बढ़-बढ़कर युद्ध करने के लिए बुलाते समय, धैर्य खोकर, संधि के लिए तैयार होना अब मेरे लिए वीर धर्म नहीं है । हे स्त्री ! नलिन विलोचने ! मुझ जैसे बलशाली को ग्रहण न कर, राम ने सुग्रीव को ग्रहण किया (अपनाया) अतः राम नीतिवान् नहीं है । अतः राम की मित्रता स्वीकार-योग्य नहीं है । ॥ ४८० ॥

गान रामुडु नीतिगलवाडु गाडु । गान रामुनि पौन्दु गैकोनदगदु ४८०
तैरलि सुग्रीवुंडु दिक्कु लेकुंडि । यरिगि रामुनकु बंटयि चेरैगाक !
नाकेल रामुडु ? नाकेल संधि ?। नाकेमिटिकि वेड नलिदूलि यौकनि ?
ना महितात्मकुंडतिधर्मपरुडु । रामुडु नन्नु नूरक येल चंपु ?
बोल वी माटलु; पोयिसुग्रीवु । वालायमुग ग्रूरवज्रप्रहार
मूलमै यौप्पु नामुष्टिघट्टनल । नेल गूलिचि वत्तु नेम्मदि नुडु ।'
मनि तार मरलि पौम्मनि वीडुकौलिपि । यनिमिषेश्वरपुत्रुडगु वालि कडगि
कलगौन जुट्टिन कर्मपाशमुलु । नैलकौनि तिगिच्चिन निलुव राकुन्न
वैडलुचंदबुन वैरवुनु लावु । गडिमियु बैम्पु नुत्कटमुगा वैडलि
शरधुलु गलग भूचक्रंबु वडक । गिरुलौड्डुगिल्ल गिष्किंध घूर्णिल्ल
गर्जिंचि चनुदेन्चि कदिसि सुग्रीवु । दर्जिंचि चूचि युदग्रुडै पलिकै ४९०
'न तोड बोराडि ना कोडि पारि । येतैन्चिते यौरि ! यिदु लज्जमालि?
येतैन्तुगाकेमि यिप्पुडे जमुनि । वातिकि निनु नुट्रवडियंबौनर्तु;
वैदरकचैदरक बैट्टु बीरमुलु । वदरक यौक्कित वडिनिल्वु चालु ।

---

—चाहे सुग्रीव अनाथ होकर, जाकर राम का सेवक बन जाए तो बन जाए। मुझे राम की क्या आवश्यकता है ? मुझे संधि क्यों ? शोभा को खोकर, मुझे दूसरे की प्रार्थना करना क्यों ? वह महितात्मक (महान् पुरुष) अतिधर्मवान् है। वह यूंही मुझे क्यों मारेगा ? ये बातें असगत हैं। (मैं) जाकर, सुग्रीव का, निश्चय ही, क्रूर-वज्र प्रहार का मूल बनकर शोभित अपने मुष्टिप्रहारों से, वध कर आऊंगा। तुम निश्चिंत रहो।' (ऐसा) कह तारा को लौट जाने के लिए कहा, (उसे) बिदाकर अनिमिषेश्वर (इंद्र)-पुत्र वालि साहसकर निकल पड़ा मानों विकराल रूप से घिरे कर्मपाश के स्थिर बनकर आकर्षित करनेपर (जीव) नहीं रुक सकता हो। पराक्रम, शक्ति (तथा) साहस के अधिक उत्कर्ष से निकलकर, गर्जना की जिससे शरधियाँ (समुद्र) व्याकुल हो गयीं, भूचक्र कांप उठा, पर्वत झुक गये, किष्किधा उद्भ्रांत हो गयी। (इस प्रकार) आकर, सामनाकर, सुग्रीव को डांटकर, उदग्र हो कहा:— ॥ ४९० ॥
—'रे ! मेरे साथ युद्धकर, मेरे हाथ हारकर, इस प्रकार बेशरम बनकर, (फिर) आए हो ? आए तो क्या हुआ ? अभी तुम्हें यमराज के मुँह की बरी बना दूंगा। बस, भीत हुए बिना, चंचल हुए बिना, डींग न हांककर, थोड़ी देर के लिए रुक जाओ। युद्ध में मुष्टिप्रहार से तुम्हें

नालंबुलो मुष्टिहति निन्नुनेल । गूलिचि प्राणमुल् गोन्दु ने' ननुचु
नुरुमनि पिडुगुतो नुल्लसंबाडु । कडकैन तनमुष्टि गट्टिगा बट्टि
पडतेन्चि पोडिचिन भानुतनूजु । डोरगि नेत्तुरु ग्रक्कि योय्यन देलिसि
धीरुडैनिलिचि गद्दिचि यिंद्रजुनि । गेरडंबाडि सुग्रीवु डिट्लनियें;
'नन्नवु नाकु बूजाहुँडवनुचु । निन्नाळ्ळु सैचिति निंतिय कानि
विग्रहंबुन केनु वेडतुने ? तोन्टि । सुग्रीवुडगानु जूचि पोराडु ।
वालि ! निन्निप्पुडवश्यंबु चपि । पालितु गपिराज्यपदमु ने' ननुचु ५००

गडुनल्गि सालवृक्षमगलिच तेंच्चि । वडि नार्चि वैचिन वालि गंपिंचि
पुडमिपै बडि मूर्छ बोन्दि योक्किंत। वडि देरि गर्वदुर्वारुडै निलिचि
धीरुडै शूरुडै दिविजुलु वोन्ग । ना रविजुनि वैचें नडरि शैलमुन;
नदरक सुग्रीवुडडचें वालमुन; । बदमुल नोप्पिचें बलियुडै वालि;
करनखंबुल व्रच्चें गडगि सुग्रीवु । डुरुमुष्टि नोप्पिचें नुग्रुडै वालि;
यंतट दनियक नार्पुलु निगुड । नंतकंतकु लावुलडरि यिद्दरुनु

---

ज़मीनपर गिराकर, मैं प्राण हरण कर दूँगा।' (ऐसा) कहते हुए न गरजनेवाले वज्र (अशनि) का परिहास करनेवाली अपनी कठोर मुष्टि को सबल बांधकर, आकर, प्रहार करनेपर, भानुतनूज गिरकर, रक्त उगलकर, ज़रा होश में आकर, धीर हो, खड़े होकर, धमकी देकर, इंद्रज का परिहासकर, सुग्रीव ने यों कहा:— '(तुम) मेरे अग्रज हो, पूजार्ह हो, (ऐसा) मानकर, इतने दिन सहन किया। यह नहीं तो विग्रह (युद्ध) के लिए मैं डरने वाला हूँ क्या ? (मैं) पूर्व का सुग्रीव नहीं हूँ। देख (संभल) कर युद्ध करो। हे वालि ! तुम्हें अब अवश्य मार डालकर, मैं कपिराज्य-पद को ग्रहण करूँगा।' (ऐसा) कहते हुए ॥ ५०० ॥

—अधिक क्रुद्ध हो, सालवृक्ष उखाड़ ला, झट सिंहनाद कर डालनेपर वालि कांपकर, पृथ्वीपर गिरकर मूर्च्छित हुआ। थोड़ी देर में होश में आकर, गर्व से दुर्वार बनकर, धीर, शूर बनकर, देवताओं के प्रसन्न होने पर, विजृंभित होकर, उस रविज (सुग्रीव) पर शैल (पर्वत) फेंक दिया। भीत न होकर सुग्रीव ने उसे वाल (पूँछ) से दबा दिया। बली बनकर वालि ने चरणों से (उसे) पीड़ित किया। सुग्रीव ने सप्रयत्न कर-नखों से (वालि को) नोच डाला। वालि उग्र बन उरुमुष्टि से पीड़ित किया। उसके बाद तृप्त न होकर, हुंकार भरते हुए, क्रमशः शक्ति से विजृंभित हो, महान् रूप से पदाघातों से, कचाकची (एक दूसरे की शिखाओं को पकड़कर), नखानखी (एक दूसरे को नाखूनों से नोचते हुए), मुष्टामुष्टि

घनपदापदि कचाकचि नखानखिनि। जेंनसि मुष्टामुष्टि जेंलगि पोरुचुनु
'हु' म्मनि म्रोयुचु नूर्पु लोन्डोन्ड । ग्रम्म नंगमुल रक्तमुलुब्बुचुंड
वालमुल् बाहुवुल् वरुस नोन्डोन्ड । कीलिंचि पेनगुचु गिनिसि ताकुचुनु
बायुचु डायुचु बलिमि नोन्डोरुल । व्रेयुचु द्रोयुचु विपुलसत्त्वमुल ५१०
दूटुचु दाटुचु दोड्तोन पगलु । चाटुचु मीटुचु सांद्रमर्ममुल
निरुवुरु गडिमिमै निब्भंगि बोर । सुरलोकनायकसुतुनकु गाक
तरणितनूजुडत्तरि जालनोच्चि । गरुवंबुदक्कि संगरभूमिजिक्कि
पेंदवुलु दडपुचु बेम्पेल्ल बोलिसि । कुदिसि भीतिल्लि दिक्कुलु सूचुचुंडे
निग्रहानुग्रहनिधि रामुडंत । सुग्रीवुडलवेदि स्रुक्कुट जुचि

**रामास्त्रमुचे वालि गूलुट**

'यी लोन वालि ने नेयकयुन्न । वालि सुग्रीवुनि वधियिंचु' ननुचु
जलनिधुलेडुनु जगमुलीरेडु । गलग भूतमुलेल्ल गडगि कंपिप
गुणनादमोनरिंचि कोरि मै वेंन्चि । त्रुणमुगा नव्वालि दृष्टिचि पोन्चि

---

(मुष्टि प्रहार करते हुए), विजृंभित हो लड़ते हुए, 'हुम्' की ध्वनि के बढ़ने पर, एक के श्वास के दूसरेपर प्रसरित होनेपर, अंगों से रक्त के फूट निकलने पर, पूँछ (और) बाहुओं को क्रम से एक दूसरे से फँसाकर, खींचातानी करते हुए, क्रुद्ध हो सटते (धक्का देते) हुए, दूर हटते हुए, नियराते हुए, बल से एक दूसरे पर प्रहार करते हुए, ढकेलते हुए, विपुल सत्त्व से ।। ५१० ।।

—नोचते हुए, लांघते हुए, साथ ही साथ वैर को प्रदर्शित करते हुए, मर्म-स्थानों पर प्रहार करते हुए, दोनों साहस से इस प्रकार (उपरोक्त विधान से) लड़ते रहे । उस समय सुरलोक-नायक के सुत के हाथ तरणितनूज अत्यधिक पीड़ित हो, गर्व (दर्प) को खोकर, संगरभूमि में (शत्रु के हाथ) फँसकर, होंठ चाटते हुए, उत्कर्ष के नष्ट होने पर, सिकुड़कर, भीत होकर, (चारों) दिशाओं में देखता रहा । तब निग्रह (और) अनुग्रह के निधि राम सुग्रीव के श्रांत हो, कमजोर होते देख,

**राम के अस्त्र से वालि का गिरना**

(यह सोचकर कि) 'इस बीच मैं वालि पर (बाण) न चलाऊँ तो वालि सुग्रीव का वध कर देगा ।' सात समुद्र और सात लोकों के विकल होने पर (तथा) समस्त भूतों के कंपित होने पर, गुण (धनुष की डोरी)-नाद

वेँस नमोघास्त्रंबु विंट संधिंचि । यसमानबलशालियगु वालि नेसेँ;
नेयुडु नव्बाणमिनवह्निरुचुल । मायिंचि वडि नभोमडलिनिंड
नुरुतरानलकील लौलुक नोन्डोन्ड । गरुडोरगामरगंधर्वुलदर
दन पुत्त्रु रक्षिंप दाय शिक्षिंप । निनुडिट्टि यस्त्रमै येतेन्चें ननग
दपनपुत्त्रुडु गान दंडधरुंडु । कृप दम्मुडैन सुग्रीवुनि ब्रोव
दनकालदंडमुद्धति वालिमीद । वनिचेनो यन महापवनवेगमुन
नुरवडि जनुदेन्चि युरमुगाडुट्यु । दरुचरपति गूलेँ दर्पंबु दूलि;
कैरलि दिक्करुलतो गिरुलतो वेलुच । दरुलतो नंदंद धरणि गंपिंप
नुरमु गाडिन बाणमुरवडि वेडलि । धरगाडेँ; नत्तरि दरुचरेश्वरुडु
नविरळरक्तसिक्तांगुडै गालि । नवनि द्रैळ्ळिन पुष्पिताशोकमनग
व्रळयकालंबुन व्रभलेल्ल मासि । यिलमीद व्रालिन यिनुनिचंदमुन
नवशुडै यवनिपै नट्टुपडियुन्न । नवनीशुडगु रामुडट्टु चेर वच्चें;
वच्चिन रघुरामु वालि वीक्षिंचि । यिच्चलोपल कोपमेँरुग निट्लनियेँ

करके, चाहकर, शरीर को बढ़ाकर, उस वालि को तृण के समान देखकर, ताक में रहकर, झट से अमोघ-अस्त्र को धनुष पर चढ़ाकर, असमान बलशाली वालि पर चला दिया। चलानेपर वह बाण इन-वह्नि-रुचियों (कांतियों) को म्लान बनाते हुए, (अपने प्रकाश को) नभोमंडली में भरते हुए, ।। ५२० ।।

—उरुतर-अनल-कीलाओं (ज्वालाओं) के उमड़नेपर, आपस में गरुड़, उरग, अमर, गंधर्वों के भीत होनेपर, मानों अपने पुत्र की रक्षा करने (तथा) शत्रु को दंडित करने के लिए सूर्य ही अस्त्र बनकर आया हो, मानों सुग्रीव के तपन (सूर्य)-पुत्र होने से यमराज कृपा से अपने अनुज की रक्षा करने के लिए अपने कालदंड को उद्धत रूप से वालि पर भेजा हो, (इस प्रकार) महापवन वेग से, अतिशीघ्रता से आकर, उर में धंसते ही तरुचर (वानर)-पति दर्प खोकर गिर पड़ा। विकल बने दिग्गजों, गिरियों (तथा) घने तरुओं के साथ जहाँ-तहाँ धरणि के कंपित होनेपर, (वालि के) उर में धँसा बाण, शीघ्रता से निकलकर धरती में गड़ गया। उस अवसर पर तरुचरेश्वर, अविरल-रक्तसिक्त अंगवाला होता हुआ, पवन के कारण ज़मीनपर गिरे पुष्पित अशोक के समान, प्रलयकाल में समस्त प्रभा के मलिन होनेपर, ज़मीनपर गिरे सूर्य के समान, अवश हो, अवनिपर गिर पड़ा। (ऐसे पड़े हुए) उसके पास अवनीश राम उधर आया। ।। ५३० ।।

### वालि रामुनि दूरुट

'नो राघवेश्वर ! यो रामचंद्र ! । धारुणिलो निन्नु धर्मात्मुडंड्रु;
दममुनु शममुनु दययु सत्यंबु । समबुद्धियुनु नीति सौमनस्यंबु
मोदलैन सद्‌गुणंबुल राशि वगुचु । बोंदलिन नी पेम्पु पोल्लुगा जेसि
येनसि सुग्रीवुतो नेनु बोराड । ननु नेयनगुनय्य ! नडुसोच्चि नीवु?
एनु नीकपकारमेन्नडु जेय; । नेनु नीकोक दोषमेपुडु जिंतिप
नीकु शत्रुड गानु; नी शत्रु गूड; । नीकु शत्रुलुसेयु निकृतुलेनेरुग;
नेरिगि युपेक्षिप; निट्टु सेयदगुने ? । येरिगियु नेरुगवैतिनवंशतिलक !
शरभ कंठीरव शार्दूल कोल । करिहरिणादुल खंडिप गोरि
वसुध राजुलु वेट वत्तुरुगाक । येसगि कोतुलबट्टि येन्दु जंपुदुरे ?
५४०
यर्कसूनुंडु ने नन्नदम्मुलमु; । कर्कशमति बूनि गारवंबेडलि
यडरि मेमेट्लैन नैतिमिगाक । कडगि नीविट्टु चंप गारणंबेमि ?
कुंदेलु नुड्मुनु गूमंबु नेदु । बंदि याळुवयुनु भक्ष्यमुल् गानि,

---

### बाली और राम का सम्वाद

—आये हुए रघुराम को देखकर, वालि मन के क्रोध के बढ़नेपर (यों बोला):— 'हे राघवेश्वर ! हे रामचंद्र ! धरणि में तुम्हें धर्मात्मा कहते हैं। दम, शम, दया, सत्य, समबुद्धि, नीति, सौमनस्य आदि सद्‌गुणों के राशि होकर वर्द्धित अपने उत्कर्ष को व्यर्थ बनाकर, मेरे सुग्रीव के साथ लगकर लड़ते समय, बीच में आकर (मुझपर बाण) चलाना संगत है क्या ? मैंने कभी तुम्हारा अपकार नहीं किया, मैं कभी तुम्हारे प्रति दोष (पूर्वक) चिंतन नहीं करता। तुम्हारा शत्रु नहीं हूँ। तुम्हारे शत्रु का साथ नहीं देता। तुम्हारे प्रति शत्रु क्या अहित कर रहे हैं, मैं नहीं जानता। जानकर, (उनकी) उपेक्षा नहीं करता। क्या (तुम्हें) ऐसा करना चाहिए-था ? (क्या यह उचित है ?) हे इनवंशतिलक ! जानकर भी अज्ञ बन गये। वसुधा पर राजा (लोग) शरभ, कंठीरव, शार्दूल, कोल, करि, हरिण आदि का वध करना चाहकर, आखेट खेलने आते हैं। जानबूझकर वानरों को पकड़ कहीं मार डालते हैं ? ॥ ५४० ॥

—अर्कसून और मैं सहोदर हैं। कर्कशमति (क्रूर बुद्धि) धारणकर, (परस्पर) गौरव (भाव) को छोड़कर, विजृंभित हो, हम जैसा चाहें कर लें, तुम्हें इस प्रकार (मुझे) मारने का क्या कारण है ? (राजाओं के लिए) खरगोश, गोधा, कूर्म (कछुआ), शल्यमृग, वराह ।द)

पंचनखबनि प्लवगंबु दिनरु; ।पौन्चि नन्निट्लेसि पौलियिंचितेल?
मनुजेश ! यिंक ना भांसरक्तमुल । ननुभविंपुमु नीवु ननुजुडु गूडि;
विशदकीर्तुल जगद्विख्यातुडैन । दशरथु पनुपुन धर्मंबु नूदि
वनमुल दपसिवै वर्तिंचुटकुनु । जनुदेन्चि जीवहिंसकुरोयवैति;
धरणिपै मेमोंक तप्पुसेसिननु । भरतुंडुदगु गाक पट्टि शिक्षिंप;
नीकु गारणमेमि ? नीवु भूपतिवे ?। चेकोंन किट्लु चेसितिगाक नन्नु?
नी देवि जैरगोंन्न नीचु रावणुनि । नादट साधितुननि येगुदेन्चि ५५०
ननुडिंचि नीवर्कनंदनुनि वट्टि । यनयंबुनीतिलेवैति लोकमुल;
नी वार्त नीवु ना कैरिगिंचितेनि । देव ! नी देवि साधिंपने येनु ?
नाततबलशालियै येगुदेन्चि । सीतामहादेवि जैरगोंनि चनिन
वानिनि मुन्नु ना वालरोममुल । बूनि बंधिंचि यंबुधुलेल्ल मुंचि
करुणिंचि विडिचिति घन बाहुशक्ति। सौरिदि लोकमेरुंगु; सुग्रीवु-
डेरुगु;
बेलुकुर नन्नु जंपेंडिवाडवकट ! । वलिमिमै ना दृष्टिपथमुन निल्चि

---

भक्ष्य (खाने योग्य) हैं किन्तु पंचनख मानकर प्लवग (वानर) को नहीं खाते। ताक में रहकर (आड़ में छिपकर) मुझपर (बाण) चलाकर ऐसा वध क्यों किया ? हे मनुजेश ! अब तुम और अनुज मिलकर अब मेरे रक्तमांस का भोग करो। विशद-कीर्तियों से जगद्विख्यात बने दशरथ के आदेशपर धर्म का आधार बनकर, वनों में तपस्वी बन रहने के लिए आकर, (तुमने) जीवहिंसा को घृणास्पद नहीं माना। (इस) धरतीपर हम कोई अपराध करें तो भरत को उचित था कि वह हमें पकड़कर दंडित करता। किन्तु तुम्हें (ऐसा करने का) क्या कारण है ? क्या तुम राजा हो (जो इस तरह दंड देते ?)। मुझे न अपनाकर ऐसा किया। अपनी देवी का हरण करनेवाले नीच रावण को बाद में पराजितकर दूँगा, (ऐसा) सोचकर, (यहाँ) आकर, ॥ ५५० ॥

—मुझे छोड़ अर्कनंदन को अपनाकर, सदा के लिए लोक में नीतिहीन बन गये। हे देव ! अगर तुम अपना समाचार मुझे बताते तो क्या मैं तुम्हारी देवी को नहीं ला देता ? आतत-बलशाली बन आकर, सीता महादेवी को पकड़ ले जानेवाले उस (रावण) को पूर्वकाल में अपनी पूँछ के बालों से बाँधकर, समस्त समुद्रों में डुबोकर, (अपनी) महान् बाहुशक्ति का प्रदर्शनकर, (अंत में) करुणा दिखाकर छोड़ दिया था। इस क्रम को लोक जानता है। सुग्रीव जानता है। हाय ! विह्वल बन मुझे मार डालनेवाले (तुम) सबल हो, मेरी दृष्टिपथ में आकर, मुझे

ननु बेरुकोंनि पिलिचि नन्नु मुदलिंचि। जननाथ! कडिमिमै जंपलेवैति!
छलमु गैकोंनि डागि चंपितिनन्नु; । दलपोयनिदि राजधर्मंबे' ? यनिन
वालिमाटलु विनि वसुधेशुडनियें; । 'वालि! यी माटलु वलवदु नीकु;
गपिवंशमुन बुट्टि कपुललो बेरिगि । चपलुडवै धर्मशास्त्रंबु तेरगु ५६०
तेलियक नीवु नादेस दप्पुलेन्नि । पलिकेद; विदि धर्मपद्धति गादु;
नीवन्न पलुकुलन्निटिकि नुत्तरमु । ना वाक्यमुलु गोन्नि नयबुद्धि विनुमु;
यनुजुनि दनुजुनियट्लग्रजुंडु । पनुपगवले नंड्रु महि धर्मविदुलु;
आमेर दप्पिती वपराधहीनु । दामरसाप्तनंदनु बुरि वेडल
नडिचि वाविनि गोंडलैनयट्टि यतनि । पडतिनि रति बलिमि बट्टि भोगिंचि;
कामांधुडेन्दैन गलडे नीवंटि । पामरुडोकडु दप्प जगत्त्रयमुन
नदियट्लुंडनि; म्मतडुनु नेनु । गदिसि सख्यमु सेयुकतमुन नीवु
जगतिपै ना मित्रुशत्रुंडवगुट । देंगि नाकु निन्नु वधिंचुट दगवु;
अकलंकुलयि वेटलाडेडि राजु । लोंकट दीममु नोड्डि योंकट जंपुदुरु;

---

नाम लेकर बुलाकर, मुझे ललकारकर, हे जननाथ! पराक्रम के साथ मार नहीं सके न! धोखे से, छिपकर मुझे मार डाला। सोचने पर क्या यही राजधर्म है?' (ऐसा) कहने पर वालि की बातें सुनकर वसुधेश ने कहा:— 'हे वालि! ये बातें तुम्हारे लिए उचित नहीं हैं। कपिवंश में पैदा होकर, कपियों में पलकर, चपल बनकर धर्मशास्त्र के विधान को ॥ ५६० ॥

—न जानकर, तुम मेरे प्रति अपराध गिनाकर कहते हो। यह धर्मपद्धति नहीं है। तुम्हारे कहे सभी वचनों के उत्तर (रूप में) मेरे कुछ वाक्यों को नयबुद्धि से सुनो। महि (जगत) पर धर्मविद (धर्मज्ञों) का कहना है कि अग्रज को (अपने) अनुज को तनुज (पुत्र) के समान पालना चाहिए। उस नियम का तुमने उल्लंघन किया। अपराधहीन तामरस-आप्त (सूर्य)-नंदन को नगर से निर्वासित कर, रिश्ते में बहू होनेवाली, उसकी (अनुज की) स्त्री से बलात्कार से रतिकर, भोगा। तुम्हारे जैसा कामांध, किसी पामर को छोड़, जगत्त्रय में दूसरा कोई है? उसे वैसा रहने दो। उसके (सुग्रीव के) और मेरे मिलकर मैत्री करने के कारण तुम धरतीपर मेरे मित्र के शत्रु हो। अतः तुम्हारा वध करना मेरे लिए संगत ही है। अकलंक हो आखेट करनेवाले राजा एक स्थान पर बताकर, दूसरी जगह से मार डालते हैं। एक दूसरे से लड़ते समय मार डालते

औंकटितो वोराडुचुंड जंपुदुरु; । औंकभंगि वोंदरिंट नुंड जंपुदुरु
उरुलोड्डि चंपुदु; रुऽक चंपुदुरु; । उरुशक्ति माटुन नुंडि चंपुदुरु;
तेरलु ब्रोनुलु नोड्डि तेगुव जंपुदुरु । परिकिंप दीन वापमुलेदु नाकु;
गावुन शाखामृगंबगु निन्नु । नीविधि जंपिन नेंगेल कलुगु ?
जतुर बाहाशक्ति जगतिकंतटिकि । बतियैन भरतुनि पनुपुन वच्चि
दुष्टमृगंबुल दुष्टराक्षसुल । सृष्टिपै नेंपुड्ड शिक्षिंचु चुंडुदुमु;
नी तम्मुडगु वानि नेलत गैकोन्न । पातकुडवु; गान बट्टि चंपितिनि;
राजदंडितुडु नारकबाधवोंरय । डोजमै गान ना युग्रास्त्रनिहति
मनिकितपडक निर्मलुडवै यिक । ननिमिषराज्यसौख्यमु वोंन्दुमीवु'
अनियौप्प रघुरामुडाडु वाक्यमुलु । विनि वालि कनुमूसि विवशुडैयंडि
कौन्तसेपुनकु नेंक्कोंन रामचंद्रु । गांतिराकाचंद्रु गनुगोंनि पलिकें
'यो राम ! शुभनाम ! युग्रांशुधाम । ताराधिपानन तार ना देवि
देवरशौर्यंबु देलिपि 'नीवनिकि । वोवल' दन्न दुर्बुद्धि वाटिंचि

हैं। एक समय झाड़ियों में रहते समय मार डालते हैं। ॥ ५७० ॥

—फंदे फैलाकर मार डालते हैं। अकारण ही मारते हैं। उरुशक्तियुत होकर आड़ में रहकर मार डालते हैं। परदे, कटघरे रखकर साहस के साथ मार डालते हैं। (अतः) सोच-विचारने पर इससे (तुम्हें मारने से) मुझे कोई पाप नहीं लगता। शाखामृग (वानर) हो तुम्हें इस प्रकार मार डालने में दोष ही क्या है ? चतुर बाहुशक्ति युक्त होकर (हम) समस्त जगत के पति भरत के आदेश से आकर, सृष्टि में (फैले हुए) दुष्ट मृगों (तथा) दुष्ट राक्षसों को दंडित करते रहते हैं। (तुम) अपने अनुज की स्त्री को ग्रहण करनेवाले पापी हो। अतः तुम्हें मारा है। राजा के हाथ दंडित होनेवाले व्यक्ति को दीप्ति से नरक की यातनाएँ प्राप्त नहीं होतीं। अतः मेरे उग्र-अस्त्र के प्रहार के लिए व्याकुल न होकर, निर्मल बन अब तुम अनिमिषराज्य (स्वर्ग)- सौख्य को प्राप्त करो।' ऐसा शोभा से राम के कहे वाक्य सुनकर, वालि आँखें मूँदकर, विवश हो थोड़ी देर के बाद रामचन्द्र को, कांति में राकाचंद्र सम वाले को, देखकर (वालि) बोला:— ॥ ५८० ॥

—'हे राम ! हे शुभ नाम ! हे उग्रांशु (सूर्य) धाम ! मेरी देवी ताराधिप-आनन (चंद्रमुख) वाली तारा के प्रभु (आप) का शौर्य बताकर, 'तुम युद्ध के लिए मत जाओ' कहने पर भी, दुर्बुद्धि को मानकर, विधिवश (उसकी बातें) न मानकर, मैं निकल पड़ा और इस प्रकार जमीनपर

विधिविहितंबुन विनक ने वेंडलि । यधिकवैरमुन निट्लवनिपै बडिति
बडिन कोपमुन दुर्भाषलु गौन्नि । जडमति बल्किति; सैरिंपवय्य !
तनपाटु चिंतिप; दारकु वगव; । दनयुडंगदुनकै तलकेंद नधिप !
यितकेमगुदुरो यितियु सुतुडु ! । नितटि दुरवस्थ ये वच्चुटेरुग'
ननि शोकमोहंबुलनु पयोराशि । मुनिगि मूर्छिलियुंडे मूगचदमुन;
नंत : पुरबुन का वार्तवोव । नंतलो दारादुलैन कामिनुलु
वालि गूलिन माट वज्रमै तमदु । वालुगुंडेलु नाट वसुधपै गूलि
यंतलो देलियुचु नट सोलयुचुनु । वंतलो दारुचु वालि जीरुचुनु ५९०
'ओ यंगदा ! नेडयो ! वालि दिविकि । बोयेंन्गदा' यंचु बोगुलुचु, नडलु
नंगदु दोड्कोनि यतुलशोकमुन । ब्रुंगियु बोन्गि येड्पुलु निगि मुट्ट
बदमुलु दोट्रिल बय्येदल् जार । वदलि कोप्पुलु वीड वा तेरल् वडक
गन्नुल बाष्पांबुकणमुलु दोरग । नन्नुव गौदीगलटुनिटु बेणक
वेवेग किष्किंधवेडलि रा नपुडु । द्रोव वारल नेदुकोनि कपुलनिरि;
'वालि राघवुचेत वसुधपै गूले । नेल पोयेदरु ? पोयिन ब्रमादंबु

गिर पड़ा। गिर पड़ा, इस क्रोध से कुछ बुरे वचन मूर्खतावश कहे हैं। क्षमा कर दो न! (मैं) अपने पतन के लिए दुखी नहीं होता। तारा के लिए दुखी नहीं होता। हे अधिप ! पुत्र अंगद के लिए व्याकुल होता हूँ। अब मेरी स्त्री (तथा) पुत्र का क्या होगा ! नहीं सोचा था कि मेरी ऐसी दुर्दशा होगी।' (ऐसा) कह शोक-मोहरूपी पयोराशि (समुद्र) में डूबकर, गूंगे के समान, मूर्च्छित हो (पड़ा) रहा। इतने में इस समाचार के अंत:पुर में जाने पर, तारा आदि कामनियाँ, वालि के निहत होने की खबर के अपने विशाल वक्ष में गड़ जानेपर वसुधापर गिर पड़ीं। कभी होश में आते हुए, कभी बेहोश होते हुए, संताप में ऊभचूभ होते हुए, वालि (का नाम लेकर) पुकारते हुए,।। ५९० ।।

—'हे अंगद ! हाय ! आज वालि स्वर्गस्थ हुआ है न !' (ऐसा) कहते हुए, भीत बने अंगद को साथ लेकर, अतुलशोक में ऊभचूभ होकर, रोदन (के स्वरों) के आकाश को स्पर्श करनेपर, चरणों के लड़खड़ानेपर, आँचलों के खिसकने पर, जूड़ों के ढीले होकर खुल जानेपर, होठों के कंपित होनेपर, आँखों से बाष्पांबुकणों के ढुलकनेपर, लघु (पतली) लतारूपी कटियों के कंपायमान होनेपर, अतिशीघ्रता से किष्किन्धा से निकलकर आनेपर, मार्ग में कपिजन उनके सामने आकर बोले:— 'वालि राघव के हाथ वसुधा पर गिर गया है (मारा गया है।) (वहाँ) क्यों जाती हो ? जानेपर अवश्य ही (कोई न कोई) विपत्ति आएगी। पहले से

राक मानदु सुमी ! रामसुग्रीवु । लेकमैयुंट मीरेरुगरे मोदल ?
नी यंगदुनि बट्टि येमि सेयुदुरो ? । दायल मदि नम्म दग दट्टुकान
नितनिचे गपिराज्यमेलिंतमिक; । मतिमंतुलगु कपुल् मनकु नुन्नारु;
पोवल' दन्न नप्पुडु तार दगवु । भाविंचि वेस वारि बलुमारु दूरि ६००

### तारा विलापमु

'येटिकंगदुडु ? मीरेटिकि ? राज्य । मेटिकि ? नाकु प्राणेश्वरुडैन
वालि जूडक' यंचु वारि वारिंचि । या लोन दार ताराधिपवदन
तनमदिलो वालि दलपोसि पोसि । घनशोकमुन जनुगव चूचि चूचि
'यमरेंद्रसुतुराक यल्लंत जूचि । समकट्टि डायुचु सत्क्रीड गोरि
रासि गदा सुरराजेंद्र सुतुनि । वासिति ! रिक ना फलमुचेसेत
गुड्डुवुडितटनुंडि कुचमुला' रनुचु । गड्डुनल्क वेस नुग्रगति मोदुकोनुचु
बुडमि गंपिप नद्भुतशोकमडर । नेंडपक यिंभंगि नेतेर दार
हारमुल् देगि राल नलिवेणि दूल । भारंपु जनुगव वय्येद जाउ

---

ही तुम नहीं जानते हो कि राम और सुग्रीव मिले हुए हैं। पता नहीं, इस अंगद को पकड़कर क्या करेंगे ? दायादों (नातियों) का मन में विश्वास नहीं करना चाहिए। अत: इससे (अंगद से) अब कपिराज्य पर शासन कराएँगे। हमारे (पास) मतिमान कपि हैं। मत जाओ।' कहनेपर तब तारा ने न्याय (औचित्य) का विचारकर, झट उनकी कई बार निन्दाकर, ॥ ६०० ॥

—(कहा):— '(अपने) प्राणेश्वर वालि को न देख सकूँ तो मुझे अंगद किसलिए ? आप किसलिए ? राज्य किसलिए ?' (ऐसा) कहते हुए उन्हें रोककर, इस बीच ताराधिप-वदनवाली तारा अपने मन में वालि के बारे में विचार कर-कर, घनशोक से (अपने) स्तन-द्वय को देखकर, (कहने लगी):— 'थोड़ी दूर से ही अमरेंद्रसुत (वालि) के आगमन को देख, सन्नद्ध हो नियराकर, सत्क्रीड़ा की इच्छाकर, (उनसे) टकराते रहने के कारण सुरराजेंद्रसुत को खो बैठे न ! हे कुचो ! अब उसके फल, अपने किए के फल को भोगो।' (यों) कहते हुए अधिक क्रोध से झट उग्रगति से -(अपनी छाती) पीटने लगी। अद्भुत शोक के बढ़नेपर, पृथ्वी के कंपित होनेपर, इस प्रकार तारा के आनेपर, तारा के हार टूटकर गिरने लगे, सुन्दरवेणी खुल गयी, भारी स्तनद्वय पर आँचल खिसक गया। नीरज से मकरंद के झरने के समान, अधिक अश्रु झरने लगे। (वह)

नीरजंबुननु देनिय गाङ्रिनट्लु । तोरमै कन्नीरु दोरुग नंदंद
बलुविडि नेतेंन्चि पवनवेगमुन । ललि दूलि पडु पुष्पलतिकयु बोलें
६१०
ना वालिपै बडि यंदंद पोंगुल । लावेदि तार प्रलापिंपदोडगें;
'गपिकुलाधीश्वर! कपिराजचंद्र! । कपिराजशेखर! कपिसार्वभौम!
सकलसुरासुरसंघंबुलंदु । नकलंकसत्त्वुडवधिनाथ ! नीवु;
अङ्रिमुङ्रि विंध्यादुलगु महागिरुलु । वेंङ्रिकि पेटाडिन बिरुदवु नीवु;
बलियुडै त्रिभुवनपालुडै वेंलयु । कुलशैलभेदिकि गोंडुकवु नीवु;
कोलंबुडनु पेरि क्रूरगंधर्वु । नेल गूल्चिन रणनिपुणंडवीवु
नीवु मानवुनिचे नीचत बोंन्दि । यी विधिबडितिंक नेमनगलदु ?
इनतनूजुडु निन्नु नेंदिरि लावेदि । यनिलोन निनु गूल्तुननि रामुदेंच्चें
'रामुनि ननि गेल्वरादुंडु' मंटि; । नामाटविनवैति; ना मन्कि गोंन्टि
'वा महात्मुडु विष्णु वट्टु पोकु' मंटि । 'भीमशौर्युडतंडु; बिरुदुडुगु' मटि;
६२०
निनु जंप वच्चिन नीपालि मृत्यु । वनक रामुनिचेत नाङडिवडिति;

अतिशीघ्रता से, पवनवेग से आकर, लालित्य को खोकर गिरनेवाली पुष्पलतिका के समान, ॥ ६१० ॥

—उस वालिपर गिरकर, शोभा को खोकर, बार-बार विलाप करने लगी:— 'हे कपिकुलाधीश्वर ! हे कपिराजचन्द्र ! हे कपिराजशेखर ! हे कपिसार्वभौम ! हे अधिनाथ ! तुम समस्त सुरासुर समाज में अकलंक सत्त्ववाले हो। तुम अतिवेग से विंध्यादि महागिरियों को उखाड़कर, छिन्नभिन्न करने वाले, विरुदवाले हो। बली हो, त्रिभुवनपालक हो, विराजमान कुलशैल-भेदी (इन्द्र) के तुम पुत्र हो। कोलंब नामक क्रूर गंधर्व को जमीनपर गिरा देनेवाले रणनिपुण हो तुम। (ऐसे) तुम मानव के हाथ नीच (हीन) बन, इस प्रकार गिर गये हो ! अब और क्या कह सकूँगी ? इनतनूज तुम्हारा सामनाकर, बल खोकर, युद्ध में तुम्हें मार डालने के लिए राम को लाया। मैंने कहा कि ठहरो, राम को युद्ध में जीता नहीं जा सकता। मेरी बात नहीं मानी। मेरे अस्तित्व का हरणकर लिया। (मैंने) कहा कि वह महात्मा विष्णु है, उधर मत जाओ। कहा कि वह भीम-शौर्यवाला है, पौरुष को छोड़ दो। ॥ ६२० ॥

(मेरी बात नहीं मानी)। तुम्हें (मेरे) मार डालने के लिये आये, तुम्हारे (मेरे) लिए मृत्यु है, ऐसा न मानकर राम के हाथ व्यर्थ हो

वॊलसि देवासुरु लॊगि द्रच्चितच्चि । वलमाँड्र मड्रि पायवडियुन्न जूचि
यडरि वासुकि मंदराद्रिकि जुट्टि । वडि समुद्रमु द्रच्चि वरशक्ति पॆमि
द्रिजगंबुलंदु नुद्दीपिचु नीदु । भुजमुलु पॆन्धूळि ब्रुगॆने नेडु ?
अतिसत्त्वुडगु राक्षसाधीशु बट्टि । धृतिदूलि वगव नी दृढमुष्टि गट्टि
मुनुकॊनि वार्धुल मुंचि मुंचॆत्तु । घनवालमिट धूळि गलिसॆने नेडु ?
करकंठु श्रीपादकमलंबुमीद । दॆड्रगॊप्प नी मौळि तेटियै व्रालु
नट्टि नीमस्तकंबकट ! यिच्चोट । वट्टिनेलनु गूलवलसॆने नेडु ?
हृदयेश ! निनुबासि ये निल्व जाल; । गदिसि नीवुन्न लोकमुनके वत्तु;
वेदन निटमीद वेगबालैति; । ना दिक्कुलेमिकि नाकुनु वगव
६३०
गोत्रारिनंदन ! कोरि नीकन्न । पुत्रु नंगदु जूचि पॊवकॆद गानि:
दूलितो दॊगि नी तॊडलपॆ बॊरलु । बालु नंगदु नेल पालिपवय्य !
युरमुपै दॊडलपै नुंचि मन्निंचि । शिरमु मूकॊनि मुद्दु जॆक्कुलु पुणिकि
करमु मुद्दाडि नी गारापु पट्टि । वरुस नंगदु नेल वारिप वधिप !'

---

गये । क्रमसे देवासुर मंथन करके-करके थककर, बल खोकर, शिथिल बनकर रहे (तो उन्हें) देख, उत्कर्ष के साथ वासुकि से मंदर पर्वत को परिवेष्टितकर, वरशक्ति के उत्कर्ष से शीघ्रता से समुद्र का मंथनकर, त्रिजग में उद्दीप्त होनेवाली तुम्हारी भुजाएँ आज अधिक धूलि में लोट गये न? अतिसत्त्ववाले राक्षसाधीश को पकड़कर, (उसके) धैर्य को खोकर, रोते रहने पर अपनी दृढ़मुष्टि से बांधकर, वारिधियों में ऊभचूभ करने वाला तुम्हारा बाल (पूँछ) आज धूल में मिल गया क्या ? नीलकंठ के श्री चरणकमलों पर अच्छे विधान से भ्रमर हो झुकनेवाला तुम्हारा मस्तक को हाय ! यहाँ आज खुली जमीनपर गिरना पड़ा ना ! हे हृदयेश ! तुमसे बिछुड़कर मैं रह नहीं सकती, नियराकर तुम जिस लोक में हो, वहीं आऊँगी । अब से वेदना की भागी बन गयी हूँ । मैं अपने अनाथपन के लिए दुखी नहीं होती । ॥ ६३० ॥
हे गोत्रारि (इन्द्र)-नंदन ! तुम्हारे लाड़ले पुत्र अंगद को देख अधिक दुखी हो रही हूँ । धूल से लिपटकर तुम्हारे जाँघों पर लोटनेवाले बालक अंगद का लालन क्यों नहीं करते ? हे अधिप ! वक्षस्थल पर, जाँघों पर रख (बिठाकर), मानकर, सिर को सूँघकर, प्यारे गालों पर पुचकार कर, अधिक चूमकर, अपने लाड़ले पुत्र को (रोने से) क्यों नहीं मना करते ?' ऐसा प्रलाप करती हुई स्त्री (तारा) ने, सुग्रीव को देखकर, शोक के

यनि प्रलापिंचुचु नतिव सुग्रीवु । गनुगोनि पल्कॅ शोकमु वॅल्लिविरियः
'दलकोनि वालिमुंदऱ निल्वलेक । बलमऱि पलुमारु पंदवै पारि
गतिमालि पोयि राघवुतोडितॆच्चि । कृतकंपु जयमुन गिष्किध गोन्टिः
नी कोरिनट्लय्येः नी पग दीरॆः । गैकोनि भोगिंपु कपिराज्यपदविः
नॆंडमाटलाडि यी यिनवंश्यु देर । गडु हनुमंतुडु गलिगॆने नीकु ?
बलुमारु बुद्धुलु परिकिंचि चॆप्प । नल नीलतारुलुन्नारुले नीकु' ६४०
ननि पल्कि रघुरामु नब्जाक्षि सूचि। 'जननाथ ! यी वालि जंप ने- मिटिक ?
मॆऱसि निन्निट्टुसेय मी तंड्रितोड ।गऱपॆने रघुराम ! गणुतिंप वालि ?
वॆरवोप्प नी राज्य विभवंबु गोन्न ।भरतुडे रघुराम! परिकिंप वालि ?
चॆनटियै नी देवि जॆऱगोनि चन्न । दनुजुडे रघुराम ! तलपोय वालि ?
वालि नकारणवैरंबु वूनि । येलय्य! तॆगटार्चितिभंगि बेर्चि ?
नी यट्टि सुकृतिकि नी यट्टि पतिकि । नी यट्टि कारुण्यनिधिकिट्लु तगुनॆ ?
जनकजतो गूड जनियॆनो यॆरुक ? । घनमैन विरहाग्नि ग्रागॆने यॆरुक ?

---

उमड़ने पर (कहा):—'सामनाकर वालि के सामने खड़े न रह सक, बल को खोकर, कई बार कायर बन, भागकर, अनाथ-से जाकर, राघव को साथ ले आकर, कृतक (कपट) जय से किष्किधा को प्राप्त किया। तुमने जैसा चाहा, वैसा ही हुआ। तुम्हारा प्रतिशोध पूरा हुआ। कपि राज्यपद लेकर उपभोग करो। समुचित बातें करके इस इनवंशवाले को लाने के लिए तुम्हें हनुमान मिल गया न ? अनेक बार सोच-विचार कर मंत्रणा देने के लिए तुम्हें नल, नील, तार हैं न !' ।।६४०।।
—ऐसा कहकर रघुराम को देख अब्जाक्षी (कमलनेत्री) ने (कहा):—'हे जन-नाथ ! इस वालि को किसलिए मार डाला ? प्रकट रूप से तुम्हारी ऐसी दशा कर देने के लिए, गणना करने पर क्या वालि ने तुम्हारे पिता को सलाह दी थी ? हे रघुराम ! उपाय से तुम्हारे राज्य-वैभव को छीननेवाला, सोचने पर वालि तो नहीं है न ? हे रघुराम ! दुष्टता से तुम्हारी देवी को चुरा ले जानेवाला राक्षस, विचार करने पर वालि तो नहीं है न ? हे आर्य ! अकारण वैर ग्रहणकर इस प्रकार वालि का संहार क्यों किया ? तुम जैसे सुकृति (पुण्यात्मा) को, तुम जैसे प्रभु को, तुम जैसे कारुण्यनिधि के लिए यह उचित है क्या ? क्या जनकजा के साथ (तुम्हारी) समझ (विवेक) चली गयी ? महान् विरहाग्नि के कारण विवेक (-ज्ञान) जल गया क्या ? हे भूमीश ! आज मेरा पुण्य (भाग्य) ही ऐसा हो गया। अब क्या करूँ ?

भूमीश! नेडुना पुण्यमिट्लय्यें:। नेमि सेयुदुर्निक? नेमंदु विधिकि?
नी वालि नेडबासि ये नुंडजाल:। देव! नन्नुनु वट्टि तेगटार्पवय्य!'
यनि युरंबुनु मोमु नंदंद मोदि। कोनुचु वालिनि वेरुकोनि येड्चुचुंडे: ६५०
नावेळ हनुमंतुडट्टु तार गदिसि। 'नी वेरुंगनि धर्मनीतुलु गलवे?
याजि वीरस्वर्गमंदिन वालि। की जाड शोकिंपनेल? यी पनुलु
दैवयत्नमु' लंचु दा बलुमारु। धीविचक्षणुडिट्लु तेलुपुचुनुंडे

वालि सुग्रीवुनकु बुद्धुलु गरपुट

नंतलो गनुविच्चि यमरेंद्रतनयु। डिंतित यनरानि यिति शोकंबु
नंतकंटेनु मिचु नंगदु वगपु। नंतयु नट्टुसूचि यर्कजु जूचि
'पूनि रामुनिचेत भुवनंबु लेरुग। भानुज! नेडु नी पग साध्यमय्येः
क्षितिमीद राजुल कृप नम्मदगदुः। मति नम्मि चेडक येमरक वर्तिपुः
मडरि रामुनितोड नाडिन प्रतिन। येडपक कार्विपु मिटमीद नीवुः
पायक नातोड वलिमि वोराडि। मायावि गडिमिमे मडिसिन मेच्चि

---

विधि को क्या कहूँ? इस वालि से विछुड़कर मैं नहीं रह सकती। हे प्रभू! मुझे भी पकड़कर मार डालो न!' (ऐसा) कह छाती और मुख पर जहाँ-तहाँ पीटते हुए, वालि का नाम लेकर रोती रही। ॥ ६५० ॥

उस समय उधर हनुमान तारा के नियराकर (कहा):— 'क्या ऐसे धर्म (और) नीतियाँ हैं, जिन्हें तुम नहीं जानती हो? युद्ध में वीर स्वर्ग को प्राप्त करनेवाले वालि के लिए इस प्रकार शोक क्यों करती हो? ये कार्य दैवयत्न (से हुए) हैं।' (ऐसा) कहते हुए वह धीविचक्षण कई बार इस प्रकार समझाता रहा।

वालि का सुग्रीव को सीख देना

इतने में अमरेन्द्र-तनय (वालि) ने आँख खोलकर अवर्णनीय (बने) स्त्री के शोक, उससे अधिक बने अंगद के शोक (आदि) सब कुछ देख, अर्कज को देख (कहा)—'हे भानुज! सप्रयत्न राम के हाथ आज तुम्हारा प्रतिशोध भर आया, जिसे सारे भुवन जान गये। क्षिति (पृथ्वी) पर राजाओं की कृपा का विश्वास नहीं करना चाहिए। मन से (उस पर) विश्वासकर, न बिगड़कर, असावधान न बनकर, व्यवहार करो। अब आगे राम से की गयी प्रतिज्ञा का पालन अविलम्ब करो। न छोड़कर

पूनिन वेड्कतो बुरुहूतुडिच्चें । मानैन यी हेममालिक दौलिल; ६६०
यिदिनीवु धरियिंपु मी कपिराज्य । पदमुन किदि नीवु बरगु चिह्नंबु:
ई यंगदुनि शोकमिक वारिंपु । ना यट्ल कौनियाडि ननु मरपिंपु
मा सुषेणुनि पुत्रियैन यी तार । धीसार दीनि बुद्धिनि ब्रवर्तिल्लु:
मेनु जेसिन तप्पुलेल्लनु मरवु : । पूनि ना मेयि ब्राणमुलु निल्वविक:
गैकोनु मी मालिकारत्न' मनुचु । शोकानतग्रीवु सुग्रीवु बिलुव
नतडुनु रघुरामु नानति वडसि । यतिभक्ति दाल्चें ना हैमदामंबु ।
ननुवोप्प मरि वालि यंगदु जूचि । तन मदिलो नतिदय दोप बलिकें;
'नो कुमारक! शोकमुडुगुमु नीवु । शोकिंप नेटिकि सुग्रीवुडुंड ?
नलिनाप्तसूनुंडु नाकंटे निन्नु । ललि बेम्पुमै नुपलालिंपगलडु;
सुग्रीवुडेक्कड शूरत जूपें । नग्रणिवै युंडु मक्कड नीवु: ६७०
चिरतरकीर्तुलु सिद्धिचु नीकु: । नुरुतर सौख्यबु लोगि बोन्दु निन्नु;
बरग गिष्किधकु बट्टंबु गट्टि । यरुदुगा जूचु पुण्यमु सेयनैति;
ननिमिषपुरमुन करिगेद निक' । ननि पलिक रघुरामुनर्थितो जूचि

---

(लगातार) मुझसे प्रबलता से लड़कर मायावी (नामक राक्षस) के ससाहस मरने पर, (मेरी) सराहनाकर, बड़े आनन्द के साथ पुरुहूत (इंद्र) ने पूर्वकाल में यह मान्य हेमामालिका दी थी । ।। ६६० ।।

—इसे तुम धारण करो । इस कपिराज्यपद के लिए यह चिह्न के रूप में रहेगा । इस अंगद के शोक का निवारण करो । (उसका) मुझ जैसा पालनकर, मुझे भुला दो । यह तारा हमारे सुषेण की पुत्री है, यह धीसारा (बुद्धिमती) है । इसकी बुद्धि (मंत्रणा) के अनुसार आचरण करो । मैंने जो अपराध किए थे, उन्हें भुला दो । अब मेरे प्राण शरीर में नहीं रहेंगे । इस मालिकारत्न को ग्रहण करो ।' (ऐसा) कहते हुए शोक से अवनत-ग्रीवावाले सुग्रीव को बुलाने पर, उसने भी रघुराम का आदेश प्राप्तकर, उस हैमदाम को अतिभक्ति से धारण किया । आनुकूल्यता के शोभित होने पर वालि ने अंगद को देखकर, अपने मन में अति करुणा के उत्पन्न होने पर कहा—'हे कुमार ! तुम शोक त्यागो । सुग्रीव के रहते शोक करने की क्या आवश्यकता है ? नलिनाप्तसून (सूर्यपुत्र सुग्रीव) मेरी अपेक्षा तुम्हें लालित्य की आधिक्यता से उपलालन करेगा । सुग्रीव जहाँ शूरता दिखावे, वहाँ तुम अग्रणी बनकर रहो । ।। ६७० ।।

—तुम्हें चिरतर कीर्तियाँ प्राप्त होंगी । क्रम से उरुतर सुख तुम्हें प्राप्त होंगे । तुम्हें किष्किधा का राजा बनाकर, अपूर्व रूप से उसे देखने का पुण्य मैंने नहीं किया है । अब मैं अनिमिषपुर को जाऊँगा ।' ऐसा

'यो राम ! येनु वॆम्पॊन्द सुग्रीवु । तो रासि पोरुट तुदि वथ्यमय्यॆ:
नारय नंगदुंडवलु डेमैन । नेरमुल् सेसिन नेर्पुगा गॊनुम;
यिनसुतु तर्वात नितनि राजुगनु । मनुवंशतिलकुंड ! मन्निपवय्य !
वेदशास्त्रंबुल वॆदकि निन् गान । रादिमध्यांतंवुलवि नीकु लेवु:
चनुदॆन्चि प्राणावसानकालमुन । नॊनर नाकिदे तोचुचुन्नाडवीवु:
अटु पोयि कनियॆडु ना मूर्ति गंटि:। नटुगान नेनु गृतार्थुंडनैति:
बंकजहितवंश ! परमकल्याण ! । यिक व्राणमुलुंड वी यम्मु वॆरुकु' ६८०
मनिन रामुनि याज्ञ ना दिव्यशरमु । पॆनुपॊन्द नीलुंडु पॆरिकि वैचुटयु
गरमॊप्प दन वाह्यगतुलु वंधिचि । मरलिन पवनुतो मनसु संधिचि
यी मॆयि वरममै यिपारु रामु । श्रीमूर्ति मनमुलो जॆलुवॊप्प जेर्चि
ब्रह्मपदानंदपरुडैन वालि । ब्रह्मरंध्रंबुन व्राणमुल् विडिचॆ:
ना वेळ दारादुलैन कामिनुलु । ना वालिपै वालि यंदंद वगव
नंगद सुग्रीवुलच्चटि प्लवग । पुंगवुल् 'हा ! वालि ! पोयिते' यनुचु
विलपिंचुचुंड ना वेळ सौमित्रि । नलिनाप्तसुतुनि नंदरुनु वारिंचि

---

कहकर प्रेम से रघुराम को देखकर (कहा)—'हे राम ! अधिक शोभा से मेरा सुग्रीव के साथ लड़ना अन्त में (मेरे लिए) पथ्य ही (सिद्ध) हुआ है। सोच-देखने पर अंगद अवल है। (वह) कुछ भी अपराध करे तो उन्हें चतुरता से स्वीकारो (क्षमा कर दो)। हे मनुवंशतिलक ! इनसुत के वाद इसे राजा के रूप में मान्य करो। वेद शास्त्रों में खोजकर भी तुम्हें देख नहीं सकता। तुम्हारे लिए आदि-मध्य-अन्त नहीं है। (मेरे पास स्वयं) आकर, प्राणावसान काल में, यह तुम मुझे दिखाई पड़ रहे हो। उधर (स्वर्ग) जाकर देखनेवाली मूर्ति को (यहीं) देख पाया है। अतः मैं कृतार्थ वन गया हूँ। हे पंकजहितवंश (वाले) ! हे परमकल्याण (करनेवाले) ! अव प्राण नहीं रहेंगे, इस वाण को निकाल दो।' ।। ६८० ।।

(ऐसा) कहने पर, राम की आज्ञा से उस दिव्य शर को शोभा से नील ने निकाल दिया। अधिक शोभा से अपनी वाह्यगतियों का वन्धन करके, रुद्ध पवन को मन में वाँधकर, इस शरीर में परम (सबसे श्रेष्ठ) वन विराजमान राम की श्रीमूर्ति को मन में सुन्दरता से धारणकर, व्रह्मपदानन्द (तत्पर) पर-वालि ने व्रह्मरंध्र के द्वारा प्राण छोड़ दिये। उस समय तारा आदि कामिनियों के उस वालि पर झुककर वार-वार रोते रहने पर, अंगद, सुग्रीव (और) वहाँ के प्लवग (वानर)—पुंगव (श्रेष्ठ) 'हा वालि! चले गये!' कहकर रोते रहे। उस समय सौमित्री ने

'हनुमंत ! नीविंक नंबरमाल्य। घनगंधसारादिकमुलु दॆप्पिपु'
'शिबिक दॆप्पिपुमु शीघ्रंबे तार। निबिड हाटकरत्ननिर्मितंबुगनु'
अनि पंप वारुनु नट्ल काविप। वनचरुलंदरु वच्चिरच्चटिकि: ६९०

मरि तार मॊदलैन मगुवल यडलु। तॆरगॊप्प वारिंचे दिननाथसुतुडु:
नालोन रघुरामु नानति वडसि। वालिकि बरलोक वैदिक क्रियलु
सेसि या दशरात्रशेषकृत्यमुलु। भासुरगति दीर्चि परिशुद्धि बॊन्दि
यंगदुंडुनु दानु हनुमदादुलुनु। संगति ना रामचंद्रु गांचुटयु
विपुलसंतोषंबु विलसिल्ल नंत। गपिनायकुलकु राघवुडिट्टुलनियॆ:

### श्रीरामुडु सुग्रीवुनि गिष्किधकु बट्टमु गट्टुट

'मीरिंक ना पंपु मेकॊनि पोयि। श्रीरम्यमुगनु गिष्किधकु गैसेसि
स्थिरमैन कपिराज्यसिंहासनमुन। बरग सुग्रीवुनि बट्टंबु गट्टि
यॊन्द नी यंगदु युवराज्यपदमु। नंदु बट्टमु गट्टु' डनि यॊप्प बलुक

---

नलिनाप्तसुत (और) दूसरों को रोककर (कहा)—'हे हनुमान ! अब तुम अम्बर (वस्त्र)-माल्य-घन-गंधसार-आदि मँगाओ।' हे तारा ! निबिड हाटक (स्वर्ण) रत्न निर्मित शिविका को शीघ्र ही मँगाओ।' (ऐसा) कह भेजने पर उन्होंने भी वैसा ही किया। तब समस्त वनचर वहाँ आए।।। ६९०।।

तारा आदि स्त्रियों के अधिक शोक का दिननाथसुत ने क्रम से निवारण किया। इस बीच रघुराम की आज्ञा प्राप्तकर, वालि के लिए परलोक-वैदिक क्रियाएँ (उत्तर क्रियाएँ) करके, उस दशरात्र के शेष कृत्यों को भासुरगति से पूर्णकर, परिशुद्ध होकर, अंगद हनुमान आदियों के साथ (सुग्रीव ने) ठीक ढंग से रामचंद्र के दर्शन किए। विपुल हर्ष के विराजित होने पर तब कपिनायकों से राघव ने यों कहा—

### श्रीराम का सुग्रीव को किष्किधा का राजा बनाना

'आप (लोग) अब मेरी आज्ञा को मानकर, जाकर, श्रीरम्यता से किष्किधा को अलंकृतकर, सुस्थिर-कपिराज्य के सिंहासन पर, शोभा से, सुग्रीव को पट्टाभिषिक्त कर, उसी समय शोभा से इस अंगद को युवराजा के पद पर, पट्टाभिषिक्त कीजिए।' ऐसा सुन्दर ढंग से बोलने पर, बिलंब न कर वानर सेनापति, एक साथ मिलकर, तब किष्किधा आए। नूतन

दडयक वानर दंडनायकुलु । गैंडगूडि यंत गिष्किंध केतेंन्चि
नूत्नश्रृंगार मनोहरागार । रत्नवितर्थिकारमणीय ह्रीर ७००
रंगवल्लीवार रंजितद्वार । रंगद्ध्वजोदार रम्यपटीर
नीरपूरितमार्ग निरुपमाकार । पौरसंचारसंभरितंबु गाग
जेलगि या पुरमु गैसेयिंचि नगरु । कौलुवुकूटंबु मिक्कुटमैन सिरिकि
गारणंबुग नलंकारं बौनर्चि । वारिधि नदनदी वारियु मरियु
दगु मंगळद्रव्यततुलु दैप्पिंचि । मौगि नौप्प शुभतूर्यमुलु म्रोयुचुंड
बण्यांगनामणुल् पात्रंबुलाड । बुण्याहवाचनपूर्वकंबुगनु
सिंहचर्मंबुन जिह्नितंबैन । सिंहपीठिनि गपिसिंहंबु नुनिचि
सुरलिंद्रु बोलें भासुरलील ब्लवग । वरु लभिषेकपूर्वकमुगा गदिसि
ललितपुण्योदयलग्नंबुनंदु । व्रलियु सुग्रीवुनि बट्टंबु गट्टि
युरुसत्त्वु नंगदु युवराज्यमुनकु । गरमौप्प वट्टंबु गट्टिरि प्रीति ७१०
नंगदु यौवराज्यमुनंदु निलुप । वौन्गे वेडुक नंतिपुरमु बुरंबु;
नल नील तारांजनाभवुलु । गलबंधुवुलु बौडगनिरि सुग्रीवु;
नितर वानरनाथुलेल्ल गेल्मोगिचि । यतिमोदमुन गौनियाडिरि प्रीति ।

---

श्रृंगार (सजावट) से युक्त मनोहर-आगार (गृह), रत्न-वितर्थिकाओं से (तथा) रमणीयह्रीर ॥ ७०० ॥
—रंगवल्लीवार से रंजित द्वार, रंगत् (प्रकाशमान) ध्वज (से) उदार (विस्तृत), रम्यपटीर-नीर पूरित मार्गो के (आदि से युक्त हो) निरुपम-आकार (वाले किष्किंधा के) पुरजन-संचार-संभरित होने पर, उल्लसित (अथवा शोभित) उस नगर को सजाया, अंतःपुर (तथा) राजदरबार को अत्यधिक श्री के कारणभूत रूप में अलंकृतकर, वारिधि-नद-नदी का वारि (जल) तथा उचित मंगल-द्रव्य-समूह को मंगवाकर, संरंभ (आडंबर) की शोभा से शुभ तूर्यो के ध्वनित होते रहने पर, पण्यांगना (वेश्या)-मणियों के कलशों के साथ नाचते रहने पर, पुण्याहवाचनपूर्वक, सिंहचर्म से चिह्नित सिंहपीठ पर कपिसिंह को रखा (बिठाया)। भासुरलीला से प्लवग-(वानर) वीरों ने अभिषेकपूर्वक (सुग्रीव के) नियराकर, मानो देवता इन्द्र के निकट पहुँच रहे हों, ललित-पुण्योदय लग्न में वली सुग्रीव का राजतिलक कर, उरु-सत्त्व वाले अंगद को युवराज्यपद के लिए बड़ी शोभा से (तथा) प्रीति से पट्टाभिषिक्त किया। ॥ ७१० ॥

अंगद को युवराज्य (पद) पर रखने पर अंतःपुर और पुर भी हर्ष से उमड़ पड़े। नल, नील, तार, अंजनातनूभव (हनुमान) आदि संबंधियों ने सुग्रीव के दर्शन किए। अन्य समस्त वानर-नाथों ने हाथ जोड़कर

नंत सुग्रीवुडुदात्त संपदल । नॆन्तयु बॆम्पॊन्दि यिंपु सॊम्पॊन्दि
वनचर बलमु तो वडि नेगुदॆन्चि । घनरत्नकोट्लु कानुकलिच्चि
यादट बॆम्पॊन्द ना रामचंद्रु । पादपद्ममुलकु भक्तितो म्रॊक्कि
करमुलु मुकुळिंचि कडु ब्रेम निलिचि । परमसम्मदमुन भानुनंदनुडु
'इच्चोट नेटिकि ? निंक ना पुरिकि । विच्चेयुदुरुगाक ! विश्वलोकेश !'
यंनवुडु सुग्रीवुनाननांबुजमु । गनुगॊनि प्रीति राघवुडिट्टुलनियॆ;
'दपसुलु पुरमुन दगदु वर्तिप । दपनज ! किष्किंध दगदु माकुंड; ७२०
महिमीद नाषाढमासंबु वच्चॆ; । नहितुलपै बोव ननुवुगादिक;
वानकालमु माल्यवंतंबुनंदु । ने नुंडगलवाड नॆब्भंगिनैन;
निनतनूभव ! नीवु नी वानकाल । मॊनर गिष्किंधलो नुंडुमुपोयि;
तलकॊनि मरि शरत्कालंबुनंदु । बॊलुपॊन्द बगरपै बोदमु कडगि'
यनि चॆप्पि मन्निंचि यतनि वीड्कॊलिपि। यनुजन्मुडुनु दानुनच्चोटु वासि

**श्रीरामुडु माल्यवंतमु जेरुट, वर्षाकाल वर्णनमु**

वसुधेशु डम्माल्यवंतंबु जेरि । कुसुमकोमलि सीत गुणमु व्रायंबु

---

अतिमोद से, प्रीति से प्रशंसाएँ कीं । तब सुग्रीव उदात्त-संपत्तियों से अत्यधिक उत्कर्ष को प्राप्तकर, आनंद-सौंदर्य को प्राप्तकर, वनचर-बल (समूह) के साथ झट से आकर, घन-रत्न-कोटियाँ उपहार में देकर, अनंतर शोभा से उस रामचंद्र के चरणकमलों में भक्ति से प्रणामकर, हाथ जोड़कर, अति प्रेम से खड़ा हो गया । भानुनंदन ने परमसम्मोद से (कहा):—'यहाँ (रहना) क्यों ? हे विश्वलोकेश ! अब मेरी नगरी में पधारिएगा ।' ऐसा कहने पर सुग्रीव के मुख-कमल को देखकर, प्रीति से राघव यों बोले:— 'तपस्वियों को नगरों में रहना नहीं चाहिए । हे तपनज ! हमें किष्किंधा में नहीं रहना चाहिए । ॥ ७२० ॥

—पृथ्वी पर आषाढ़ मास आ गया है । अहितुओं (शत्रुओं) पर जाने के लिए (आक्रमण करने के लिए) अब आनुकूल्यता नहीं है । मैं किसी भी प्रकार वर्षाकाल (का समय) माल्यवंत में रह जानेवाला हूँ । हे इनतनूभव ! तुम इस वर्षाकाल में जाकर किष्किंधा में रहो । फिर शरत्काल में सप्रयत्न, शोभा से शत्रु पर जाएँगे ।' ऐसा कहकर, सम्मान कर, उसे विदाकर, अनुजन्म के साथ उस स्थान को छोड़कर,

**श्रीराम का माल्यवंत पहुँचना (वर्षाऋतु वर्णन)**

—वसुधेश (राम) उस माल्यवंत (पर्वत पर) पहुँचकर, कुसुमकोमली

नसमानरूपविलास मॆन्नुचुनु। नसमान शोकार्तुडै युंडॆ; नंत
धरणिज नॆडवासि तलकॆड्डु रामु। वॊरिवॊरि दुःखमुल् पॊंदवुचंदमुन
नरिमुरि दिविनुंडि यंवुजमित्नु। मॆरयनीकंदंद मेघमुल् वॊडमॆ:
रावणु राज्यंवु रघुरामु चेत। नीविधि जलियिंचु निक नन् पगिदि
७३०
नॊलसि यॊंडॊंड विद्युन्निकायमुलु। जलदंवुलंदुंडि चलियिप दॊडगॆ;
'गैकॊनि यिक निक्ष्वाकुवल्लभुडु। नाकारि पै दंडु नडुचुचुन्नाडु'
अनि सुरलकु जॆप्प नरिगॆनो धात्नि। यन वायुवुलतोड नट धूळि यॆगसॆ;
'नालंवुलो दैत्यु नणगिपु' मनुचु। गालुडु तन चेति कालपाशंवु
वॊनर रामुनि कयि पुत्तॆंचॆ ननग। दनरार दिवि निंद्रधनुवॊप्पॆ जूड;
नमरुलु रामुनकयि दंडु वॆडल। गॊमरार भेरुलु घोपिचुपगिदि
नुन्नतध्वनुलतो नॊडॊंट वर्वि। मिन्नॆल्ल भेदिल्ल मेघंवुलुरिमॆ;
नलरु प्रावृट्कालमनु पुरुपुंडु। ललिमीर नाकाशलक्ष्मितो गदिय

सीता के गुण, वय, असमान रूप-विलास को गिनते (सोचते) हुए, असमान-शोकार्त हो रहे। तव धरणिजा से विछुड़कर व्याकुल होने वाले राम (के मन में) वार-वार दुःखों के उद्‌भव होने के समान, दिवि (आकाश) में अंवुज-मित्र को प्रकाशित न होने देकर, जहाँ-तहाँ मेघ शीघ्रता से उत्पन्न हो (घिर) आए। रावण का राज्य रघुराम के द्वारा अव इस प्रकार विचलित होगा, इस प्रकार ॥ ७३० ॥
—जहाँ-तहाँ जलदों में विद्युत्-निकाय (समूह) उत्पन्न हो, चंचल होने (चमकने) लगा। वायु के साथ धूल इस प्रकार उड़ी मानों धरती देवताओं को यह वताने गयी हो कि 'निश्चयकर अव इक्ष्वाकु-वल्लभ (राम) नाक-अरि (देवलोक का शत्नु) पर आक्रमण करने जा रहा है।' आकाश में इन्द्र-धनु इस प्रकार शोभित हुआ मानों 'युद्ध में राक्षसों का दमन करो' यह कहते हुए काल (यमराज) ने अपने हाथ का कालपाश अनुकूलता से राम के हाथ भेज दिया हो। जहाँ-तहाँ व्याप्त हो, उन्नत-ध्वनियों से समस्त आकाश को फोड़ देते हुए मेघ इस प्रकार गर्जन करने लगे मानों देवताओं के राम के लिए सेना के रूप में निकल पड़ने पर, शोभा से (रण-) भेरियाँ वज रही हों। प्रथम वर्षा की वूँदें जहाँ-तहाँ इस प्रकार पड़ीं मानों वर्षा-काल रूपी पुरुष के हाव-भावों के उत्कर्ष के साथ आकाश-लक्ष्मी से भेंट (संभोग) करने पर, हारों के मोती टूटकर गिर रहे हों। जहाँ-तहाँ धरणीपर, हर जगह उदग्र होते हुए भाप (इस प्रकार) निकलने लगी मानों (राक्षस को) दिखाई पड़कर,

नोंगि सरुल् देंगि रालुचुन्न मुत्यमुल । पगिदि दोंल्चिनुकुलु पडियें नंदंद
यगपडि चेंर वोयें ननि कूतु दलचि । वगचि नट्टूर्पुलु वडि बुच्चुचुन्न ७४०
वेंरवुन नावुलु वेंडलें नंदंद । धरणि नेंल्लेंडल नुदग्रंबुलगुचु
जनुदेंचि रामलक्ष्मणपयोदमुल । गनुगोंनि सुरचातकमु लुब्बुपगिदि
गनुकनि बवेंड्डु घनपयोदमुल । गनुगोंनि दिवि जातकमु लुब्ब दोंडगें;
धिमिधिमियनुचु मद्देल म्रोय बाट । लमर नटीमणुलाडु चंदमुन
घुमघुम यनुचु मेघुंडु गर्जिल्ल । नमलकेकास्फूर्ति नाडें नेंमळ्ळु
राक्षसांगमुलपैं रामबाणमुलु । लक्षिपबडु निट्टिलागुनन्नट्लु
पर्वताग्रमुलपैं भयदघोषमुलु । पर्व निर्घातमुल् वडियें नंदंद
प्रकटबुंगा दैत्यसति मेनिमांस । शकलंबुलिट्टु रणस्थलि निंडुननिन
परुसुन निंद्रगोपमु लंतकंत । नरुणारुणंबुलै यवनिपैं बडियें
रावणु जंपुचो रघुरामुमीद । देवतल् तललूचि दिव्यपुष्पम्मु ७५०
लेंडनेंड वर्षितुरीक्रिय ननिन । वडुवुन महिरालें वर्षोपलमुलु
रावणु कीर्ति परंपरलणगि । पोवुनिंकिट रामभूपालुचेत
ननिन चंदमुन रायंच्रल पिंडु । चनें क्रौंचगिरिमीद जय्यन नडचें;

(उसके हाथ) क़ैद हुई' (अपनी) पुत्री के बारे में सोच, दुखी हो, धरणी झट से निश्वास (लंबी आहें) छोड़ रही हो। ॥ ७४० ॥
—(वनों में) आए हुए राम-लक्ष्मण रूपी पयोदों को देखकर सुररूपी चातक फूल उठे हों, मानों इस प्रकार संभ्रम से व्याप्त होनेवाले घने बादलों को देखकर, आकाश में चातक (पक्षी) फूलने लगे। 'धिम्-धिम्' की ध्वनि से मर्दल के मुखरित होने पर, गीतों के साथ नटीमणियों के नृत्य करने के समान, 'घुम्-घुम्' कहते मेघ के गर्जन करने पर, अमल-केका-स्फूर्ति के साथ मयूर नाच उठे। राक्षसों के शरीरों पर राम के बाण इस प्रकार लक्षित होंगे, इस प्रकार भयद-घोष के व्याप्त होने पर जहाँ-तहाँ पर्वत के अग्रों (शिखरों) पर, गाज गिरे। परुषता से इंद्रगोप (बीर बहूटी) अधिकाधिक अरुण से अरुण बनकर, अवनि पर (बिखर) पड़े मानो यह प्रकट कर रहे हों कि दैत्यपति के शरीर के माँस-खंड इसी प्रकार प्रकट रूप से रणस्थल को भर देंगे। मानों रावण का सांहर करते समय देवता सिर हिलाकर (प्रशंसा में) दिव्यपुष्पों को ॥ ७५० ॥
—लगातार इस प्रकार रघुराम पर बरसाएँगे, इस प्रकार वर्षोपल (ओले) महि पर गिरे। अब आगे रामभूपाल के द्वारा रावण की कीर्ति-परंपराएँ लुप्त हो जाएंगी, मानों इस प्रकार राजहंसों का समूह

ननि मोन दन पुत्रुडैन सुग्रीवु । डनिमिषाधिप सूनु नकट: चंपिचे
नलुगु नापै निंद्रुडनि सूर्युडुन्न । बलितंबु गोटन वरिवेपमोनरें;
गुदियनि कडकतो गोरि याकाश । नदि नाडवोयिन नागकन्यकलु
त्रनि चनि मगुड रसातलंबुनकु । जनुदेंचुगति वर्षजलधार लमरें;
वासिगा दमकु जीवनमु लव्वारि । गा समर्पिंचिन घनुनि वेनोळ्ळ
बोगडु चंदमुन नद्भुत वृत्ति भेद । मगपड भेकंबुलरचें नंदंद;
वेलय मेघमुलु प्रावृड् वधूमणिकि । गलय मै बूसिन कस्तूरियनग७६०
धरणि नेल्लेडलनु दनर सोंपेक्कि । परग नीलच्छाय वंकमोप्पारें;
वाराशि नोंडगूडि वलनेदि रामु । घोर वाणाग्नि ग्रागुट विचारिंचि
चरचि पो वेरचिन चाड्पुन वरद । लरिमुरि जेरवुल नंदंद निलिचें;
लोककंटकु दैत्यु लोवेंट्टुकोंटि । काकुत्स्थुडिदें निन्न गट्टिचुननुचु
सुडिवडि मोर वेंट्टुचुनु बारु करणि । वडि म्रोयुचुनु जोच्चें वार्धि
वेन्नदुलु

---

क्रौंचगिरि पर चला गया। 'युद्ध-भूमि में मेरे पुत्र सुग्रीव ने अनिमिष-अधिपसून (इन्द्रपुत्र-वालि) को हाय! मरवा डाला, मुझपर इन्द्र रुष्ट हो जाएगा', (इस भय से) मानों सूर्य वलिष्ट दुर्ग में रह गया। (सूर्य के चारों तरफ का) परिवेश प्राचीर के समान लगा। वर्षा की जलधाराएँ इस प्रकार शोभित हुईं मानों दुर्निर्वार साहस से, चाहकर आकाश-नदी में स्नान करने गयी नाग-कन्याएँ फिर से रसातल को लौट रही हों। भेक (मेंढक) अद्भुत वृत्ति (ढंग)-भेद (स्वर-भेद) दिखाते हुए, जहाँ-तहाँ बोलने लगे, मानों अपने को अपार जीवन प्रदान करनेवाले उस महान् (व्यक्ति) की, हजार मुखों से, प्रशंसा कर रहे हों। शोभित मेघों ने मानों प्रावृट् (वर्षा) रूपी वधूमणि के शरीर पर खूब कस्तूरी लगाई हो, ॥ ७६० ॥

इस प्रकार धरणी पर हर जगह विराजित नील-छाया (वर्ण) से पंक सुशोभित हुआ। वाराशि (समुद्र) में मिल जाने पर राम की घोर बाणाग्नि से तप्त हो, शोभा से रहित होने की बात सोचकर, (समुद्र में जाने से) डरकर, मानों बाढ़ का पानी जहाँ-तहाँ शीघ्रता से तालाबों में ठहर गया हो। लोककंटक दैत्य को भीतर रख लिया, अब काकुत्स्थ तुम पर बाँध (पुल) बँधवाएगा, मानों यह कहते हुए, भँवरों के साथ, निवेदन करते हुए, शीघ्रता से शब्द करते हुए, बहते हुए, बड़ी-बड़ी नदियाँ समुद्र में जा मिलीं।

**शरदागममु**

नंत वानलु वेल्चे नवनि नेल्लेडल । नंतंत दिवि नुन्न यभ्रमुल् विरिसे;
देलिवोंदि किरणमुल् दिशलेल्ल निंड । जलुवोंद रवि प्रकाशिंचे लोकमुल;
धरणि निष्पंकमै तनरे नेंतयुनु : । गरमोप्प गोलकुल गमलंबु ललरे;
गूलमुल् मदकरुल् ग्रुच्चि गोराडे : । रेलु नक्षत्रचंद्रिकल बेंपारे;
वच्च नंचलु सरोवनिकि गापुरमु : । मेच्चे दामरतूंड्लु मेसगि युल्लमुन; ७७०
जेऱकु राजनमुल चेनुल पंट । तरुचय्ये; वृषभयूथमु ऱंके वैचे;
गलक यंतयु बासि कनुपट्टे जलमु; । लिल देरुवरुलकु निच्चे सौख्यंबु;
ग्रदल निर्मलमुलै जलदंबुलोप्पे; । नदुलेल्ल डोंकि काल्नडलय्ये; नंत
नटमुन्न हनुमंतुडर्कजु गदिसि । 'यिट शारदागमंबेतेंचे; निंक
श्रीरामु कार्यबु सेयंगवलयु; । वारु वीरनकेल्ल वानराधिपुल
रप्पिपु' मनवुडु रविसूनुडलरि । यप्पुड पडवालुडगु नीलु बिलिच्चि

---

**शरत् का आगमन**

तब अवनि पर सर्वत्र वर्षा समाप्त हुई। जहाँ-तहाँ आकाश पर के अभ्र (मेघ) छँट गये। होश में आकर, समस्त दिशाओं के किरणों से भर जाने पर, शोभायुक्त हो रवि, लोकों पर प्रकाशित हुआ। धरणि निष्पंक हो अधिक शोभायमान हुई। अधिक सुंदरता से सरोवरों में कमल शोभित हुए। मद करि (मस्त हाथी) कूलों को दाँतों से खोदकर, मज़ाक करने लगे। नक्षत्र (तथा) चंद्रिका से रात्रि सुशोभित हुई। राजहंस सरोवरों में रहने आ गये। मृणालों का भक्षण कर, मन में सराहा। ॥ ७७० ॥

ईख तथा राजन (एक प्रकार का धान्य) के खेतों में फसल अधिक हुई। वृषभ-यूथ (समूह) ने गर्जन किया। समस्त कालुष्य से रहित हो जल दिखाई पड़ा (और) भूमि पर यात्रियों को सुख दिया। आकाश पर निर्मल जलद शोभित हुए। समस्त नदियाँ (जल के कम हो जाने से) पैदल पार करने योग्य बन गयीं। तब उससे पूर्व ही (शरत् के आगमन से पहले ही) हनुमान अर्कज से मिलकर (बोले):—'अब शरत्काल आ गया है। अब श्रीराम का कार्य करना चाहिए। यह और वह न कहकर (बहानेबाज़ी न कर), समस्त वानर-राजाओं को बुला भेजो।' ऐसा कहने पर रविसून (सुग्रीव) प्रसन्न हो, तभी सेनापति नील को

'विविध पर्वत सरिद्वीपाधिपतुल । प्लवग गोलांगूल भल्लूकपतुल
राविपु; मोकडैन राकुन्न नाज्ञ । गाविपु' मनि पंचे गडकमै; निचट
दम्मुडु चेयूत दन तालिमि कोसग । ग्रम्मिन वग वानकालंबु गडपि
रामभूवरुडु शरत्कालमैन । गोमलि जिंतिंचि कोर्कुल वोंदलि ७८०
मदनातुरुंडयि मदि जाल भ्रमसि । युदयाद्रिपै नुन्न युडुराजु जूचि
'यिदियेमि युत्पात ? मिदि येमि चंद ? । मिदियेमि यी रात्रि यिनुडेल
पोडिचे ?
ना मेनि तापमिन्मडि गाग जोच्चें; । सौमित्रि ! ननु तरुच्छायल जेर्पु'
मनिन 'जंद्रुडु गानि यर्कुडु गाडु । जननाथ ! हरिणलांछनमदे चूडु ।'
मनि लक्ष्मणुडु वल्क 'हरिणाक्षि पोये'। ननि सीत वेकोंनि यट मूर्छ वोव
दशरथात्मजुनकु दम्मुडालोन । शिशिरोपचारमुल् सेसि तेर्चुटयु
मरि विवेकमु बूनि मनुजवल्लभुडु । 'तरि लंकमै निक दंडैत्तवलयु;
सौमित्रि ! चूचितें ? जलजाप्तसूनु । डेमनि भाषिंचे ? नेमनि पोये ?
वानकालमु बुच्चि वच्चेदननिये; । वानकालमु वोये; वच्चुटलेदु;

---

बुलाकर, सप्रयत्न आज्ञा देकर भेजा कि 'विविध पर्वत, सरित्, द्वीपों के अधिपतियों (तथा) प्लवग, गोलांगूल, भल्लूकपतियों को बुलाओ। (उनमें से) एक भी न आवे, तो (मेरे) आदेश का पालन करो (दंडित करो)।' यहाँ अनुज की सहायता तथा सांत्वना देते रहने पर, व्याप्त व्यथा से वर्षाकाल बिताकर, शरत्काल होने पर, रामभूवर ने कोमली (सीता) के बारे में सोचकर, (मन में) इच्छाओं के उत्पन्न होने पर, ॥ ७८० ॥

—मदनातुर हो, मन में अधिक भ्रमित हो, उदयाद्रि पर स्थित उडुराज (चंद्र) को देख (कहा):—'यह कैसा उत्पात है ? यह कैसा विधान है ? यह क्या इस रात को सूर्य का उदय कैसे हुआ ? मेरे शरीर का ताप दुगुना होने लगा। हे सौमित्र ! मुझे पेड़ की छायाओं में पहुँचा दो।' (ऐसा) कहने पर (लक्ष्मण ने कहा):—"हे जननाथ ! यह तो चंद्र है, अर्क (सूर्य) नहीं है। वह देखो, हरिण लांछन (चिह्न)।" ऐसा लक्ष्मण के कहने पर "हरिणाक्षी तो गयी।" कहते सीता का नाम ले (राम), वहाँ मूर्छित हो गये। इतने में अनुज के दशरथात्मज (राम) को शिशिरोपचारकर, होश में लाने पर, फिर विवेक धारणकर, मनुजवल्लभ ने (कहा):—"इस अवसर पर, अब लंका पर आक्रमण करना चाहिए। देखा सौमित्र ! जलजाप्तसून (सुग्रीव) ने क्या कहा ? क्या कहकर गया ? वर्षाकाल बिताकर आने की बात कही। वर्षाकाल बीत

औदवि ना चेसिन युपकारमेल्ल। मदिलोन मऱचि युन्मत्तुडै वाडु ७९०
तारतो रतिकेळि दगिलियुन्नाडॊ ?। या राज्यमुन मत्तुडै युन्नवाडॊ ?
काकुन्न मत्कार्यगतुलु भाविंप; । डी कृतघ्नत कोर्चि येटिकि दडय ?
मति नुपकारंबु मऱचिनवाडु । प्रतिन दप्पिनवाडु पाडिमै दनदु
चॆलिकानि कार्यबु सेयनिवाडु । तलपोय मानवाधमुडंड्रु बुधुलु;
अलवुमै नट बोयि यर्कजु बिलुवु; ।;पिलिचिन राननि बिरुदाडॆनेनि
'ननि वालि जंपिन यम्मॆंदु वोयॆ' । ननि रम्मु; पॊ' म्मन्न नन्नकु म्रॊक्कि

### लक्ष्मणुडु कुपितुडै किष्किंधकु बोवुट

कनुगव ब्रळयाग्निकणमुलु दॊरुग । घन शरचापमुल् गैकॊनि वॆडलि
नेल यल्ललनाड निडुजंगलिडुचु । गालि वेगमुन वृक्षमुलॆल्ल गूल
गृतमति नटुपोयि किष्किंध जेर । नतिभीतुलै कपुलंदंद बर्व
ना पुरद्वारस्थुलगु कपुलप्पु । डेपऱॆंचि 'वीडॆव्वडो' यनुचु ८००

---

गया। उसका आना नहीं हुआ। मेरे हाथ किए गये समस्त उपकार को मन से भुलाकर, उन्मत्त हो वह ॥ ७९० ॥

—शायद तारा से रतिकेलि में लगा हुआ है। शायद उस राज्य में मत्त हो रह गया है। वरन् मेरे कार्य की गतिविधियों के बारे में क्यों नहीं सोचता। इस कृतघ्नता को सहनकर, क्यों विलंब करना चाहिए ? बुधजन कहते हैं, मन से उपकार को भुलानेवाला, प्रतिज्ञा का भंग करनेवाला, न्यायानुकूल अपने मित्र का कार्य न करनेवाला सोचने पर मानवाधम है। समर्थता से वहाँ जाकर अर्कज को बुलाओ। बुलाने पर आने से इनकार कर, घमंड से बातें करे तो यह कह आओ "युद्ध में वालि का संहार करनेवाला बाण कहीं नहीं गया। जाओ।" (ऐसा) कहने पर, अग्रज को प्रणाम कर,

### लक्ष्मण का क्रुद्ध हो किष्किंधा जाना

—नेत्रयुग्म से प्रलयाग्नि-कणों के निकलने पर, महान् शर-चाप हाथ में लेकर, निकलकर, धरती को कंपायमान करते हुए, लंबे-लंबे डग भरते हुए, (अपने) पवनसम वेग से समस्त वृक्षों के गिरने पर, कृतमति (निश्चित बुद्धिवाला) हो, वहाँ जाकर, (लक्ष्मण के) किष्किंधा पहुँचने पर, अतिभीत हो कपि इधर-उधर भागने लगे। उस पुर के द्वार पर स्थित कपि तभी विकास को खोकर, यह कहते कि 'यह कौन है ?' ॥ ८०० ॥

गोट वाकिळ्ळु ग्रक्कुन वेसि प्लवग । कोटि गावलि वेट्टि कोरियत्तेऱगु
वडि राजु केऱिगिंपवलेननि येंचि । कडु भीतुलै पाऱि करमुलु मोगिचि
वडि दार परिचार वनितलतोड । दडयका चंदमंतयु देल्प वारु
'निदि वेळ गा' दन्न नेलमि नंगदुनि । गदिसि चागिलि म्रोक्कि करमुलु मोगिचि
'विनवय्य ! युवराज ! विख्याततेज ! । मन वीटि वाकिट मौनिवेषंबु
गनुपड जडलु वल्कलमुलु दाल्चि । तन केल बाणकोदंडमुल् वूनि
योंक डंतकुडु वोले नुन्नाडु वच्चि । यकलंकसत्त्वुडै' यनिनि नंगदुडु
ना रामु ननुजन्मुडनि निश्चयिंचि । तारातनूजुडु दडयक वच्चि
सौमित्रि वोडगन जंडकोपमुन । 'दामरसाप्तनंदनुन कंगदुड !
ना राक चेंपु' मन्न नतडुनु वोयि । मार विकाराब्धिमग्नुडै मिगुल ८१०
गारवंबुन जेरि करपल्लवमुल । ना रुमासति यंघ्रुलल्लन बिसुक
दारामृदूरुलु दलगड गाग । नूरक सुखियिंचुचुन्न सुग्रीवु
गनुगोनि 'वाडे लक्ष्मणुडुन्नवाडु । मन वीटि वाकिट मंडुचु' ननिन
मदि संशयिंचुचु मंतुल बिलिचि । 'यिदियेमि ? सौमित्रि हितमैत्रि दप्पि

—दुर्ग के द्वार झट से बंदकर, प्लवग-कोटि को पहरे पर रख, चाहकर, वह विधान झट से राजा को जताने का सोचकर, अतिभीत हो भागकर, हाथ जोड़कर, झट तारा की परिचारिकाओं से अविलंब वह समस्त विधि बताई। उन्होंने कहा "(राजा को बताने के लिए) यह समय नहीं है"। तब स्नेह से अंगद के निकट जाकर, साष्टांग प्रणामकर, हाथ जोड़कर (कहा):—"हे युवराज ! विख्यात तेजवाले ! सुनो न। हमारे निवास-स्थान के द्वार पर मुनिवेष में, जटाएँ-वल्कल धारणकर, अपने हाथ में बाण-कोदंड धारणकर, कोई अकलंक सत्त्ववाला (व्यक्ति) अंतक (यम) के समान आया हुआ है।" (ऐसा) कहने पर अंगद ने यह निश्चयकर कि उस राम का अनुजन्म है, तारातनूज (अंगद) ने अविलंब आकर सौमित्री को देखा। चंडकोप से (लक्ष्मण ने कहा):—"हे अंगद ! तामरसाप्तनंदन को मेरा आगमन (का समाचार) बता दो।" (ऐसा) कहने पर, वह भी जाकर, (सुग्रीव को देखा जो) मार (मन्मथ) के विकार-सागर में अधिक मग्न बनकर, ॥ ८१० ॥
—सती रुमा के अधिक प्रेम से निकट पहुँचकर, चरणों को धीरे से दाबते रहने पर, तारा के मृदुल जाँघों को तकिया बनाकर, सुखी होनेवाले सुग्रीव को देखकर (कहा):—"वही लक्ष्मण हमारे निवास-स्थान की देहली पर, (क्रोध से) जलते हुए हैं।" (ऐसा) कहने पर मन में संशय करते

यी रीति वच्चुट केमि कारणमु ? । नेरमि नावल्ल नेंमकिन लेदु'
अनि वितर्किंपगा नांजनेयुंडु । दिननाथसुतुनितो देलियनिट्लनिये;
'ना महेंद्रकुमारु ननिगूल्चि नीकु । नी माड्कि गपिराज्यमिच्चिनयट्टि
रामुनि कार्यं मारडि वुच्चि यिट्लु । कामोपभोगसौख्यंबुल बोंदलि
युंदुरे ? यिदुकै युग्रभावमुन । संदेहमेटिकि, सौमित्रि यिटकु
वच्चिनाडम्मेटि वाकिट नुंड । वच्चुने ? लोकैकवंद्युडा घनुनि ८२०
राविपु; सेविपु; रामुकार्यंबु । भाविपु; गाविपु परग नी प्रतिन'
ना विनि या रविनंदनुंडट्ल । भाविप बंचिन रामानुजुंडु
भर्मगोपुर हर्म्यपटलंबु विश्व । कर्म निर्मित चित्र कर कौशलंबु
कैलासशैल संकाशसौधंबु । केळी सरोवरांकित वनांतरमु
देव गंधर्वावतीर्णप्लवंग । मावासतत्परंबगु तत्पुरंबु
चोच्चि यच्चोटि निस्तुलवस्तुमहिम । कच्चेरुवंदुचु नटु पोयि पोयि
यिंद्रुगेहमुतोड नेनयैन वान । रेंद्रु गेहमु सोच्चि हेच्चिन किनुक
नच्चरलेमल यंदचंदमुलु । मेच्चनि मेलतल मिसिमिपाटलुनु

---

हुए, मंत्रियों को बुलाकर वितर्क (सोच-विचार) किया कि "यह क्या ? सौमित्र के हितमैत्री को छोड़कर, इस प्रकार आने का क्या कारण है ? खोजने पर भी मुझसे दोष नहीं हुआ है।" आंजनेय ने दिननाथसुत को समझाकर यों कहा:—"उस महेंद्रकुमार (वालि) को युद्ध में संहारकर, तुम्हें इस प्रकार कपिराज्य (पद) प्रदान करनेवाले राम के कार्य को व्यर्थकर, इस प्रकार कामोपभोग-सुखों में फूलकर रहना क्या उचित है ? इसमें संदेह क्या ? इसी कारण उग्रभाव से सौमित्री यहाँ आया है। उस वीर को द्वार पर रहने देना उचित है ? लोकैक-वंद्य उस महान् (व्यक्ति) को ॥ ८२० ॥
—(भीतर) बुलाओ; सेवा करो, राम के कार्य पर विचार करो, अपनी प्रतिज्ञा को पूरा करो"। ऐसा कहने पर सुनकर, रविनंदन ने उसी प्रकार बुला भेजा। (तब) रामानुज भर्म (सुवर्ण)-गोपुर (से युक्त) हर्म्य (सौध)-समूहवाले, विश्वकर्मा के निर्माण के चित्र-कर-कौशल से संपन्न, कैलास-शैल-संकाश (समान) सौधवाले, केलीसरोवर से युक्त उपवनवाले, देव गंधर्वों के अवतार प्लवंगों (वानरों) के आवास बने उस पुर में प्रवेश कर, वहाँ की अनुपम वस्तुओं की महिमा पर आश्चर्य करते हुए, उधर जा-जाकर, इंद्र के गृह की समता करनेवाले वानरेंद्र के गृह में प्रवेशकर, अधिक क्रुद्ध बनते हुए, अप्सरा स्त्रियों के सौंदर्य-विलास की सराहना न करनेवाली (अर्थात् उनसे अधिक सुंदर) सुंदरियों की उज्ज्वल

वारि वीणावेणु वाद्यमृदंग। भूरिभूपणरवस्फूर्तियु विनुचु
नंतकाकारुडै यतिकोपुडगुचु। नंत:पुरद्वारमटु चेरि निलुव ८३०
ना राक विनि यॊंटि नपुडु दा राक। तारासमेतुडै तडयक वच्चि
यतनि कोपंबुनु नतनि रूपंबु। नतिभीति गनुगोंचु नर्कनंदनुडु
अलमेंडु भक्तिमै नडुगुल कॆरगि। वलयु नर्चनमु ली वच्चिन जूचि
'योरि! रामद्रोहि! योरि! कृतघ्न!। योरि! नीयर्चनलुचितमे
नाकु?
जानकीपतितोड सत्यातमुतोड। वानकालमु वुच्चि वच्चेद नंटि;
रावैति; तप्पिति; रघुरामुनाज्ञ। भाविपलेवैति; पशुबुद्धिवैति;
वालि जंपिन रामवसुधेशु शरमु। कालाग्निकणमुलु ग्रक्कुचुन्नदियु;
निनु नीरु सेयक निलुचुने यिक?। वनचराधम! वॆर्रिवाडवै चॆडिति'
वनिन दारादेवि यतिभीति बॊंदि। 'यनघ! मी दासुडी यर्कनंदनुडु;
ई राज्यसंपदली भोगकोट्टु। लारय मीरिच्चिनविय यीतनिकि; ८४०
मीरु वॆट्टिन चॆट्टु मिहिरनंदनुडु;। वैरंबुनकु नॆंतवाडु मीकितडु?
रणविशारदुडैन रामुनि याज्ञ। गणुतिपकुन्नाडु गाडर्कसुतुडु;

---

शोभाएँ, उनकी वीणा, वेणु, मृदंग (आदि) वाद्यों (तथा) भूरि-भूपण-रव-स्फूर्ति को सुना। (सुनकर) अंतक (यम) आकारवाले होते हुए, अति-क्रुद्ध होते हुए, अंत:पुर-द्वार पर पहुँचकर खड़े हुए। ॥ ८३० ॥

उस आगमन (के समाचार) को सुनकर, तब स्वयं (अकेले) न आकर, अविलंब तारा-सहित आकर, उसके (लक्ष्मण के) कोप, उसके रूप को अतिभय से देखते हुए, अर्कनंदन ने उमड़ती हुई भक्ति से, चरणों पर प्रणत होकर, समुचित अर्चन करना चाहा। तो (उसे) देख (लक्ष्मण ने कहा):— "अरे! रामद्रोही! अरे! कृतघ्न! अरे! ये तेरी अर्चनाएं मेरे लिए उचित हैं? सत्यात्मा जानकीपति से कहा था कि 'वर्षाकाल बिताकर आऊँगा।' नहीं आए, (वचन का) भंग किया, रघुराम की आज्ञा का विचार नहीं किया। पशुबुद्धि वाले बन गए। राजाराम का वह शर जिसने वालि का संहार किया था, कालाग्नि के कणों को उगल रहा है। वह अब तुम्हारा नाश किए बिना रुकेगा? वनचर-अधम! मूर्ख बनकर, नष्ट हो रहे हो।" (ऐसा) कहने पर देवी तारा अतिभीत होकर (बोली):— "हे अनघ! यह अर्कनंदन आपका दास है। ये राज्य-संपत्तियाँ, ये भोग-कोटियाँ (भूरि-भोग-सामग्री), सोच देखने पर आप ही की दी हुई हैं। ॥ ८४० ॥

मिहिरनंदन (सुग्रीव) आपका लगाया हुआ वृक्ष (के समान) है।

पोलुचु नी कार्तिक पूर्णिम नाटि किलमीद गपिसेनलेल्लनु गूर्प
बडवालु नीलुनि बंचि ता बोदु । नडरेड कडकतोनति युन्नवाडु;
काडु रामद्रोहि; गाडसत्युडु; । गाडु कृतघ्नुडु; गान मीरितनि

लक्ष्मणुडु सुग्रीवुनि मन्निंचुट

गरुणिपु डनवुडु गलुषंबु दक्कि । नरनाथसुतुडर्चनमुलु गैकोनिये ।
गैकोन्नपिम्मट गनकपीठमुन । राकोमारुनि नुंचि रवितनूभवुडु
तदनुज्ञ गैकोनि तानु गूर्चुंडि । मृदुमधुरोक्तुलु मेकोन बलिकें;
'सौमित्रि ! राघवस्वामिकार्यंबु । ने मरतुने? यिप्पुडेल्ल वानरुल
देच्चेद; वैदेहि दिक्कुल वेदुक बुच्चेद; । बच्चेद बोदडु मी वेनुक; ५५०
ने शरंबुन वालि यिलमीद ग्राले । ने शरंबुन गूले नेडु ताळमुलु
ना शरंबे चालु नखिल दानवुल । नाशंबु नोंदिप नाति साधिप;
नैनतु रघुरामु नतिभक्ति गोलिचि । येनु गीर्तुलकेल्ल नेल्लयै पोलुतु ।'

यह आपके वीर के योग्य नहीं है। यह बात नहीं है कि अर्कसुत रण-विशारद राम की आज्ञा को नहीं मान रहा है। इस कार्तिक-पूर्णिमा तक पृथ्वी पर की समस्त कपिसेना को एकत्र करने के लिए सेनापति नील को भेजा है। स्वयं युद्ध के लिए उमड़ते साहस से बैठा हुआ है। वह रामद्रोही नहीं है, असत्यभाषी नहीं है, कृतघ्न नहीं है, अतः आप इस पर

लक्ष्मण का सुग्रीव को मानना

कृपा कीजिए। ऐसा कहने पर, कलुष (भाव) को छोड़कर, नरनाथ-सुत (राजकुमार-लक्ष्मण) ने अर्चना स्वीकार की। ग्रहण करने के बाद, कनकपीठ पर राजकुमार को आसीन कर, रवितनूभव उनकी आज्ञा लेकर स्वयं बैठ गया, मृदुमधुरोक्तियों से (उन्हें) सहमत कराते हुए कहा :—"हे सौमित्र ! स्वामी राघव के कार्य को मैं भूल सकता हूँ ? अभी समस्त वानरों को लाऊँगा। (समस्त) दिशाओं में वैदेही को ढूँढने के लिए भेजूँगा। चलिए, मैं आपके पीछे-पीछे आऊँगा। ॥ ५५० ॥ जिस शर से वालि पृथ्वी पर गिरा, जिस शर से सात ताड़ (के वृक्ष) गिरे, वह शर ही समस्त दानवों का नाश करने के लिए, स्त्री (सीता) को प्राप्त करने के लिए पर्याप्त है। फिर भी अतिभक्ति से रघुराम (की) सेवा कर, समस्त कीर्तियों (के लिए) सीमा बनकर, मैं विराजूँगा।'

### सुग्रीवुडु कपियूथमुलतो माल्यवंतमु जेरुट

ननिपल्कि हनुमंतु नतिनीतिमंतु । गनुगोनि 'मन वीट गल कपिकोटि
जाटिंचि वेंडलिप समकट्टु प्रतिन । बाटिंचि; येंडसेय बाडिगादिक;
मनमिप्पु डा राम मनुजेशु गान । जनवले' ननि पल्कि संभ्रमंबेसग
दरणिनंदनुडंत दारादिसतुल । वेरवोप्प नप्पुडु वीड्कोनि वच्चि
कलय दिक्कुल नुन्न कपियूथपतुल । बलमुल विलिपिंचि पयनंबु सेसि
मेदिनीभागंबु मिन्नुनु दिशलु । भेदिल्ल व्रस्थान भेरि वेयिंचि
प्रबलकांचन रत्न रम्यमौ नोक्क । शिबिकपै लक्ष्मणु जेलिमि नेक्किंचि
८६०
चामरद्वय सितच्छत्रचिह्नंबु । ला महात्मुनि म्रोल नरुग नेमिंचि
सबलुडै तानुनु सौमित्रि वेंनुक । शिबिक योक्कटि येक्कि चित्रवैखरिनि
मुंदुगा शुभतूर्यमुलु बोरुकोनग । ग्रंदुगा वंदिमागधनुतुल् सेलग
नेंडनेंड गपिनाथुलेतेंचि तन्नु । वोडगोन नुडुगणस्फुरितेंदु पगिदि
सकल वानर वीर सैन्य सन्नाह । मकलंकमै योप्प नप्पुड कदलि
यरुदैन पेंमितो नवनि गंपिंप । गरमु तेंपेक्कि लक्ष्मणु गोल्चि नडचें ।

---

### सुग्रीव का कपिसमूहों के साथ माल्यवंत पहुँचना

ऐसा कहकर अतिनीतिवान हनुमान को देखकर (कहा):— "प्रतिज्ञा के अनुकूल हमारे आवास में स्थित कपिकोटि को घोषितकर, प्रस्थान के लिए सन्नद्ध करो। अव विलंब करना उचित नहीं है। अब हमें राजाराम के दर्शन करने जाना है।" ऐसा कहकर, संभ्रम के उमड़ने पर, तब तरणिनंदन ढंग से तारा आदि सतियों को विदा कर आया। (और) शोभा से समस्त दिशाओं में स्थित कपियूथ-पतियों की सेनाओं को बुलाकर, प्रयाण (प्रस्थान) कर, पृथ्वी, आकाश (और) दिशाओं को विदीर्ण करनेवाली प्रस्थान भेरी को ध्वनित कराया। प्रेम से लक्ष्मण को प्रबल (अधिक)-कांचन-रत्न से रम्य बनी एक शिविका पर बिठाकर, ॥ ८६० ॥ —उस महात्मा के आगे-आगे चामर-द्वय और श्वेत-छत्र-चिह्नों को जाने का आदेश देकर, ससैन्य स्वयं भी सौमित्र के पीछे एक शिविका पर बैठ गया। आगे-आगे चित्रवैखरी (विलक्षणता) से शुभतूर्य (मंगलवाद्य) के बजते समय, अधिकता से वंदि-मागधों (चारण-भाटों) की नुतियों (स्तुतियों) के व्याप्त होने पर, जहाँ-तहाँ कपिनाथों के आकर, दर्शन करते रहने पर उडुगण (नक्षत्र) से स्फुरित (शोभित) इंदु के समान (शोभित होते हुए), सकल-वानर-वीर-सैन्य का (युद्ध) सन्नाह (सन्नद्धता) से अकलंक (दोषरहित)

नट माल्यवंतंबुनंदुन्न रामु। डट म्रोयु कलकलंबप्पु डालिंचि
'यवें वच्चें गपिसेन' लनि कोपमुडिगि। रवितनूजुनि मीद रागिल्लुचुंडे।
नंदमै मणिकांचनांचितंबैन। यांदोळिकाद्वयं बल्लंत डिग्गि
तामरसाप्तनंदनुडु संप्रीति। सौमित्रियुनु दानु जनुदेंचि म्रोक्कि ८७०
यविरळंबगु भक्ति हस्तमुल् मोगिचि। यवनिवल्लभुनकिट्लनि
विन्नविंचें;

'देव ! सेनल बिल्व देसलकु बंचि। वाविरि नवि गूडिवच्चुनंदाक
दंडेत्ति यिट राक तडसिति गानि। योंडोक्क वेंटमैनुन्नाड गानु'
अनिन नर्कजु रामु डति कृपादृष्टि। गनुगोनि मन्निंचें; गडकतो नंत
गैलासगिरियंदु गनकाद्रियंदु। नीलाचलमुनंदु निषधाद्रियंदु
द्रोणाचलमुनंदु दुहिनाद्रियंदु। शोणाचलमुनंदु सोमाद्रियंदु
वृषभाचलमुनंदु विंध्याद्रियंदु। ऋषभाचलमुनंदु ऋक्षाद्रियंदु
बारियात्रमुनंदु ब्राग्गिरियंदु। ना रत्नगिरियंदु नस्ताद्रियंदु
मलयाचलमुनंदु मंथाद्रियंदु। गलगोन वर्तिंचु घनबाहुबलुलु
पवमानसूनुंडु पनसु डंगदुडु। गवयुंडु नीलुंडु गंधमादनुडु ८८०

---

हो शोभा देने पर, वह (सुग्रीव) तभी चलकर, अपूर्व गरिमा के साथ, पृथ्वी के काँपने पर, अधिक साहस से शोभित हो, लक्ष्मण की सेवा करते हुए चल पड़ा। वहाँ माल्यवंत में स्थित राम, वहाँ मुखरित कोलाहल को तब सुनकर, यह सोच कि 'वे ही कपिसेनाएँ आ रही हैं,' क्रोध के शांत होनेपर, रविपुत्र पर प्रसन्न हो रहे। सुंदर मणिकांचनमय शिविकाद्वय से थोड़ी दूर पर ही उतरकर, तामरस-आप्त (सूर्य)-नंदन ने संप्रीति से लक्ष्मण के साथ आकर, प्रणाम किया, ॥ ८७० ॥

—अविरल भक्ति से हाथ जोड़कर, अवनि-वल्लभ (राजा-राम) से यों निवेदन किया:— "हे देव! सेनाओं के लिए दिशाओं में (अपने लोगों को) भेजकर, क्रम से उनके एकत्र हो आने तक, (शत्रु पर) आक्रमण के लिए, यहाँ न आकर विलंब किया। और किसी कारण से लगा नहीं रहा।" (ऐसा) कहने पर राम ने अर्कज को अतिकृपादृष्टि से देखकर, सम्मानित (अथवा क्षमा) किया। तब साहस से कैलासगिरि, कनकाद्रि, नीलाचल, निषधाद्रि, द्रोणाचल, तुहिनाद्रि, शोणाचल, सोमाद्रि, वृषभाचल, विंध्याद्रि, ऋषभाचल, ऋक्षाद्रि, पारियात्र, प्राक्-गिरि, रत्नगिरि, अस्ताद्रि, मलयाचल, मंथाद्रि (आदि) में विचरण करनेवाले महान् बाहुबली (वानर), पवमान-सून (हनुमान), पनस, अंगद, गवय, नील, गंधमादन, ॥ ८८० ॥

पावकाक्षुडु कालपाशुंडु ग्रथनु । डा वेगदर्शियु नगवाक्षुंडु नलुडु मैंदुडु महानाथुंडु धूम्रु । डलघुंडु जंघुंडु तगिरिभेदि सुमुखुंडु केसरि ज्योतिर्मुखुंडु । विमुखुंडु तारुंडु विनतुंडु गजुडु जांववंतुंडुनु संपाति रंभु । डंवुराशितनूजुडगु सुषेणुंडु शतबलि शरभुंडु सन्नाथुलनग । नतिवीरवरुलु वीरादिगा गपुलु तम सुतुल् दम हितुल् दम सहोदरुलु । दम चुट्टमुलु दामु दट्टमै कूडि यिवि पदुलिवि नूरुलिवि वेलु लक्ष । लिवि कोटुलव्वल निवि शतकोट्टु लनराक पद्म महापद्म शंख । मनग वर्विन संख्यलन्निटि गडचि येलमि सोंपुन नेल यीनिनभंगि । जेलगि ये दिक्कु सूचिन वेल्लिविरिसि येमेयि गोलदिगाकेपु दीपिंचि । भूमियु नाकसंवुनु निंड गप्पि ८९० कर मुग्रगति ग्रालु कालदंडमुल । परुसुन दीपिंचु वाहुदंडमुलु गेडगूडि वडबाग्नि कीललु वोलि । वडि वेंचि दिवि रायु वालपाशमुलु बोरि बोरि गालाभ्रमुल कांतुलनग । नुरवडि मै ग्रालु नुग्रदंष्ट्रमुलु नलरेडु प्रळयकालादित्य विंव । मुल वोलि मंडेडु मुखगह्वरमुलु लोलाब्धि विपुल कल्लोल घोषमुल ।वोलि घोषिंचु नार्पुलु वेल्लिविरियि

---

—पावकाक्ष, कालपाश, ग्रथन, वेगदर्शी, गवाक्ष, नल, मैंद, महानाथ, धूम्र, अलघु, जंघु, गिरिभेदी, सुमुख, केसरी, ज्योतिर्मुख, विमुख, तार, विनत, गज, जांववान, संपाति, रंभ, अंबुराशि (समुद्र)-तनूज सुषेण, शतवलि, शरभ, सन्नाथ आदि अतिवीरवर—इनसे प्रारंभकर (समस्त) कपि अपने सुत, अपने हितू, अपने सहोदर, अपने संवंधी (जनों के साथ) सांद्रता से एकत्र होकर, ये दस हैं, ये सौ हैं, ये हजार हैं, ये लाख हैं, ये करोड़ हैं, उसके बाद ये सौ करोड़ हैं, (उसके बाद) गिने न जा सकनेवाले पद्म, महापद्म, शंख आदि समस्त संख्याओं को पारकर, (इतनी अधिक संख्या में) आनंद की शोभा से ऐसे विजृंभित हुए, मानो धरती से (तत्काल) उत्पन्न हो आए हों । जिस दिशा में देखें, उधर ही उमड़ पड़ते हुए किसी प्रकार से कम न होकर, उन्नति से दीप्त होकर, भूमि और आकाश को आच्छादित कर दिया (इस प्रकार से व्याप्त हो गए) । ।। ८९० ।।

अधिक उग्रगति से जाज्ज्वल्यमान कालदंड के समान परुषता से दीप्त बाहुदंडों के साथ एकत्र होकर, वाडव-अग्नि की ज्वालाओं के समान, शीघ्रता से आकाश को रगड़नेवाले वालपाश (पूँछ) मानो बार-बार कालाभ्र (प्रलयकालीन मेघ) की कांतियाँ हों, इस प्रकार शरीर से दीप्त होनेवाली उग्र दंष्ट्राएँ, शोभायमान प्रलय काल के आदित्यविंव के समान प्रज्वलित मुख-गह्वर, चंचल समुद्र के विपुल-कल्लोल-घोष के समान

बलमुलतो गूड ब्लवगवल्लभुलु । गलगोनि वच्चु नग्गलिकलु सूचि
यिच्चलोपल नप्पुडिक्ष्वाकुतिलकु । डच्चेरुवडि चूचि, हर्षिंचुचुंडे ।
ना वेळ सुग्रीवु डधिपति जूचि । 'देव ! ना सेन लेतेंचु चंदंबु
लवधरिंचिते ? वीरलंदोक्कडोकडु । तिविरि नी पनुलु साधिपनोपुदुरु'
अनि चेप्पि वारल यलवुलु बेळ्ळु । जननमुलु जातुलु सत्त्वसंपदलु १००
दनुवुलु वर्णमुलु दगु भोजनंबु । लुनुकुलु देशंबु लोलि वर्णिंचि
'बडबाग्निमुखमुन बडियुन्ननैन । गडुवेग जनि युग्रगति योप्पुमिगिलि
वडि बेर्चि यार्चि दुर्वारुलै कदिसि । पुडमियु नभमु नब्धुलु सोच्चियैन
नट मृत्यु वक्त्रंबुनंदुन्ननैन । नेंट नेंदु बोरानि येंदुन्ननैन
नी वानराधीशुलिंदोक्करोकरु । देव ! नी देवि वैदेहि देच्चेदरु ।
आनति यि'म्मन्न नर्कजु दिगिच्चि । भूनाथुडादरंबुन गौगिलिंचि
'बलसंपदलयंदु भानुज ! नीकु । दलपोय मरि यसाध्यमुलेंदु गलवु ?
पूनि, नी पौरुषंबुनु जूचि काक । येनेल कैकोंदु निट क्रिंद निन्नु'
ननि पलिक 'वैदेहि नरसि रा बनुपु' । मनवुडु हर्षिंचि यर्कनंदनुडु

---

गरजनेवाले उमड़ते सिंहनाद—(इस प्रकार की) सेनाओं को साथ लिए हुए आनेवाले प्लवग-वल्लभों (वानर राजा) के महत्त्व को देखकर, तब इक्ष्वाकु-तिलक (राम) मन में आश्चर्यचकित हो, हर्षित होते रहे। उस समय सुग्रीव ने अधिपति (राजा = राम) को देखकर (कहा):— "हे देव! मेरी सेनाओं के आगमन के विधान पर ध्यान दिया है न ? इनमें से एक-एक (अकेला) ही तुम्हारे कार्य को सिद्ध कर सकते हैं।" ऐसा कहकर, उनका बल, नाम, जन्म, जाति, सत्त्व-संपत्तियाँ, ॥ १०० ॥
—तनु, वर्ण, योग्य भोजन, स्थान, देश (आदि का) क्रम से वर्णनकर, (कहा):— "हे देव ! इन वानराधीशों में प्रत्येक आपकी पत्नी वैदेही को, वह वाड़व-अग्नि के मुख में पड़ी क्यों न हो, अतिवेग से जाकर, उग्रगति से शोभित हो, शीघ्र ही गरजकर, दुर्वार हो, लगकर, पृथ्वी, नभ, अब्धि (समुद्र) में पैठकर, वह कहीं मृत्युमुख में ही क्यों न हो, बिलकुल अगम्य स्थान में ही क्यों न हो, (सीता को) लाएँगे। आज्ञा दीजिए।" (तब) अर्कज को निकट ले, भूनाथ ने आदर से गले लगाकर (कहा):— 'हे भानुज! सोचने पर, बल की संपदा (के कारण) तुम्हारे लिए कहीं (कोई) असाध्य (कार्य) है ? (नहीं है)। तुम्हारे पौरुष को देखकर ही, तुम्हें ग्रहण किया (अपनाया) है। नहीं तो क्यों अपनाता।' ऐसा कहकर "वैदेही का पता लगा आने को (अपने लोगों को) भेजो।" ऐसा कहने पर अर्कनंदन हर्षित हो,

सीतान्वेषणकै सुग्रीवुडु वानरुल पंपुट

औनर नुत्तममैन यॊक लग्नमंदु । विनतुडन् वानरवीरुनि बिलिचि ९१०
'ये वॆंट नॆच्चोट नॆंदु नेमऱक । नीवु नी सेनलु नॆरि दूर्पु नडचि
या महीतनय ना यमुनलो वॆदकि । यामुनगिरि जूचि यटमीद बोयि
सुरनदिलो जूचि शोणनदंबु । गरमर्थि नरसि या कौशिकि वॆदकि
यल सरस्वति जूचि यल सिंधुवरसि । पॊलुचु पौंड्र विदेह भूमुलु वॆदकि
मालव कोसल मागध ब्रह्म । मालाख्य सीमल मैथिलि नरसि
जलधितीरमु सूचि चनि मंदराद्रि । निलय किरातुल नॆलवुलु वॆदकि
तिवुटमै नट यवद्वीपंबु गडचि । यवल जंबूद्वीपमट दाटि मीद
जॆच्चॆर नटु पोयि शिशिराद्रि वॆदकि । यच्चोट गालोदमनु मडुगरसि
तनरु लोहितसमुद्रमु दाटि पोयि । चनि कूट शाल्मलिच्छायल नरसि
मरि पोयि गरुडाश्रमंबुन वॆदकि । वरलु गोशृंगपर्वतमु शोधिंचि ९२०
यंदलि शृंगंबुलंदु वर्तिंचु । मंदेहराक्षसमंडलि नरसि

---

सीता को खोजने सुग्रीव का वानरों को भेजना

—अनुकूलता से एक उत्तम लग्न में, विनत नामक वानर को बुलाकर (बोला) ।। ९१० ।।
—"किसी तरह, कहीं भी असावधानी न वरतकर, तुम अपनी सेनाओं के साथ, क्रम से पूर्व की ओर चलकर, उस महीतनया (सीता) को, उस यमुना में ढूँढ़कर, यामुनगिरि को देखकर, वहाँ से (आगे) जाकर, सुरनदी में देखकर, अधिक इच्छा से शोणनद को खोजकर, उस कौशिकी में ढूँढ़कर, फिर सरस्वती (नदी) को देखकर, फिर सिंधु में खोजकर, विस्तृत पौंड्र, विदेहभूमियों को खोजकर, मालव, कोसल, मागध, ब्रह्ममाला नामक देशों में मैथिली को खोजकर, जलधितीर (छोर) को देख, आगे (जाकर) मंदराद्रि में निवास करनेवाले किरातों के (निवास) स्थान ढूँढ़कर, इच्छा से वहाँ यवद्वीप पारकर, आगे उसके बाद जंबूद्वीप को पारकर, शीघ्र उधर जाकर, शिशिराद्रि में (हिमालय) खोजकर, वहाँ 'कालोद' नामक सरोवर की खोजकर, शोभित लोहित समुद्र को पारकर जाकर, कूट शाल्मली (वृक्ष की) छायाओं में खोजकर, और (आगे) जाकर, गरुडाश्रम में (सीता की) खोजकर, विराजमान गोशृंगपर्वत पर खोजकर, ।। ९२० ।।
—उसके शिखरों पर निवास करनेवाले मंदेह राक्षसों के समूह को देखकर, वहाँ से दुग्ध-सागर को सरलता से पारकर, वहाँ सुदर्शन नामक सरोवर

यट दुग्धसागर मवलील गडचि । यट सुदर्शनमनु नळिनिलो वेंदकि
वलनोप्प शुद्धार्णवमु दाटि पोयि । बलुवैन जातरूपशिलाद्रि यरसि
यंदु वेदललतो नासीनुडैन । यिंदुवर्णु ननंतु नीक्षिचि म्रोक्कि
यौगि बदुनालुगु योजनंबुलकु । मिगिलि यव्वलनुन्न मेरुव वेंदकि
या मेरुगिरिचुट्टु नर्कुनि केरगि । या मेयि वालखिल्यादुल केरगि
यावल नुदयाद्रियंदु शोधिंचि । रावणु निलय मारसि वार्त देम्मु ।
रविलेक यंधकारमु ग्रम्मु कतन । भुवि मीद नव्वलि भूमुलेनेरुग;
निविडि नी विट्टु पोयि नेललोन रम्म; । यवमति राकुन्न नाज्ञ गाविंतु' ।
नावुडु लक्ष वानरुलतो गूडि । या वालितम्मुन कर्कवंश्युनकु ९३०
वेवेल तेरगुल विनतुडै कडगि । वे वेग विनतुंडु वेडले दूर्पुनकु ।
निनतनूभवुडंत हितशीलु नीलु । हनुमंतु नंगदु नट जांबवंतु
गजु गंधमादनु गवयु गवाक्षु । विजयुनि मैंदुनि द्विविदुनि दारु
दग बिल्चि 'मीरिक दक्षिणंबुनकु । दगु वानरुल गोंचु डडयक पोयि
यर्मिलि विंध्याद्रि यादिगा दोंडरि । नर्मदयु दशार्णनगरंबु नरसि
दंडकारण्यंबु दप्पक वेंदकि । दंडिगा नवल गोदावरि नरसि

---

में खोजकर, बड़ी शोभा से शुद्ध-अर्णव (समुद्र) को पारकर, जाकर, महान् जातरूप शिलापर्वत को खोजकर, वहाँ सहस्र सिरों के साथ आसीन इन्दुवर्ण-वाले अनन्त (आदिशेष) को देख, प्रणामकर, लगन के साथ चौदह योजनों से भी आगे स्थित मेरु (पर्वत पर) खोजकर, उस मेरुगिरि के चौतरफ़ घूमनेवाले अर्क (सूर्य) को प्रणामकर, उसी प्रकार वालखिल्य आदि (मुनियों) को प्रणामकर, उसके बाद उदयाद्रि में खोजकर, रावण के निलय का पता लगाकर, समाचार लाओ। रवि के न होने से अंधकार के आवृत होने के कारण, पृथ्वी पर, उसके आगे की भूमियों को मैं नहीं जानता। झट से तुम इस प्रकार जाकर महीने के भीतर आओ। अवज्ञा कर नहीं आओगे तो दंडित करूँगा।" ऐसा कहने पर, एक लाख वानरों को साथ लिए, वालि के अनुज तथा सूर्यवंशवाले को, ॥ ९३० ॥
—हज़ार-हज़ार तरह से विनत हो, ससाहस, अतिशीघ्र विनत पूर्व दिशा की ओर निकल पड़ा। तब इन-तनूभव (सुग्रीव) ने हितशीलवाले नील, हनुमान, अंगद, जांबवान, गज, गंधमादन, गवय, गवाक्ष, विजय, मैंद, द्विविद, तार (आदि) को उचित रूप से बुलाकर (कहा):—"अब आप योग्य वानरों को साथ लेकर अविलंब जाकर, प्रेम से विन्ध्याद्रि से लेकर, सोत्साह नर्मदा, दशार्ण नगर में ढूँढकर, दंडकारण्य में अवश्य खोजकर, बहुलता से आगे गोदावरी में अन्वेषणकर, अतिशोभा से वहाँ वेत्रवती में

वलनोप्प नट वेत्रवतिलोन जूचि । नेलकोनि कालिंग निषधदेशमुल
नारसि कर्णाटकांध्रचोळेंद्र । चेर केरळ पांड्य सीमल नेल्ल
नरसि यम्मलयाद्रि नरसि कावेरि । नरसि यगस्त्युनि याश्रमंबरसि
यम्महात्मुनि गांचि यतनि यनुज्ञ । नेम्मितो दाम्रपर्णिनदि दाटि ९४०
जलधिवेलावनस्थलमुल वेदकि । पोलुपोंदु ना हेमपुरमुलो व्रेदकि
येंदिरिन कडक महेंद्राद्रियंदु । वेदकि यव्वलनुन्न विषमाद्रि जूचि
यावल बुष्पाद्रियंदु शोधिंचि । क्रेव गुंजरमनु गिरि वरीक्षिंचि
यचट नगस्त्यु गेहमु विश्वकर्म । रचितमै तगु नंदु रमणि शोधिंचि
यंजनानदि दाटि यव्वल मणुल । रंजिल्लु फणुलचे रक्षिपबडिन
वदलक या भोगवतिलोन जोच्चि । वेदकि यव्वलनुन्न वृषभाद्रि करिगि
यंदुपै गंधर्वुलप्सरल् सुरलु । नुंदु राचोटुल नोडक वेदकि
तलकक यरिगि वैतरणि लंघिंचि । पोलुचु वैवस्वतुपुरमुन करिगि
यंदु ना समवर्ति यनुमति वडसि । पोंदुगा वितृलोकमुलु गलयंग
वेदकि सीतादेवि वृत्तांतमरसि । पदिलुलै नेललोन व्रतिवार्त देंडु । ९५०

देखकर, स्थिरता से कालिंग, निषध देशों में पता लगाकर, कर्णाटक, आन्ध्र, चोल, इन्द्र, चेर, केरल, पांड्य (आदि) समस्त देशों में पता लगाकर, उस मलयाद्रि में ढूँढकर, कावेरी में पता लगाकर, अगस्त्य के आश्रम में पता लगाकर, उस महात्मा के दर्शनकर, उसकी आज्ञा से, प्रेम से ताम्रपर्णी नदी को पारकर, ॥ ९४० ॥

—जलधि-वेला (किनारे पर स्थित)-वनस्थलियों में ढूँढकर, शोभायमान उस हेमपुर में खोजकर, अत्यधिक साहस के साथ महेंद्राद्रि में ढूँढकर, उसके आगे स्थित विषमाद्रि को देखकर, उसके बाद पुष्पाद्रि में ढूँढकर, पार्श्व में स्थित कुंजर नामक गिरि की परीक्षा (निरीक्षण) कर, वहाँ विश्वकर्मा के बनाए अगस्त्य के गृह में रमणी (सीता) को खोजकर, अंजना नदी को पारकर, उसके आगे मणियों से रंजित (विलसित), फणियों (सर्पों) से रक्षित उस भोगवती (नामक नगरी) को न छोड़, (उसमें) प्रवेशकर, ढूँढकर, उसके आगे स्थित वृषभाद्रि जाकर, जिसपर गंधर्व, अप्सराएँ, सुर रहते हैं, उसके स्थानों को, पीछे न हटकर, ढूँढकर, विचलित न होकर, जाकर, वैतरणी (नदी) को लाँघकर, सुशोभित वैवस्वत के नगर को जाकर, वहाँ उस समवर्ती (यमराज) की अनुमति प्राप्तकर, सुघड़ता से पितृलोकों को खूब अच्छी तरह ढूँढकर, सीतादेवी के समाचार को जानकर, सकुशल, महीने के भीतर प्रतिसमाचार लाओ । ॥ ९५० ॥

आवल नंधकारावृतंबगुट । देवतलकु नैन दीऽदंदरुग ।
ननिन ना कपिनाथुलंदरु गूडि । यनुमोदरसवार्धियंदोललाडि
दिननाथतेजुडै दीपिंचु राम । जननाथुतो दम सत्त्वमुलु मेरसि
'जानकि नेऽभंगि साधिंचि कानि । मानवेश्वर ! रित्त मगुडिरा मेमु'
अनि पल्क रामुडु हनुमंतु जूचि । यनुवुगा भाविकार्यमु निश्चयिंचि

रामुडु हनुमकु आनवालुगा अंगुळीयकमिच्चुट

तन दयादृष्टि यातनिमीद नुंचि । 'यनिलज ! यिंदु र'म्मनि चेर बिलिचि,
'जनकज गनुगोन जालुदुवीव; । यनघ ! नीचेत गार्यमुलु सिद्धिंचु;
नीवंतवाडवु; नी बाहुबलमु । भाविप नट्टिद पवमानतनय !
यिदे ! नादु मुद्रिक; यिदि सीत किच्चि । सुदतिचित्तमुलोनि शोकंबु मान्पि
सीतकु मा यन्न सेमंबु सेप्पि । सीतसेममु जेप्प शीघ्रंबे रम्मु' ९६०
अनि मुद्रिक योसंग ननिलनंदनुडु । दन मस्तकंबुन धरियिंचि मिंचे

---

उसके आगे अंधकारावृत होने से, वहाँ जाना देवताओं के लिए भी संभव नहीं है।" (ऐसा) कहने पर वे सभी कपिनाथ मिलकर, अनुमोद-रसवारिधि में ऊभ चूभ होकर, दिननाथ (सूर्य के समान) तेज से दीप्त होनेवाले राजाराम के समक्ष अपने सत्त्वों के साथ चमककर, (कहा):— "हे मानवेश्वर ! किसी भी प्रकार से जानकी का पता लगाए बिना, रिक्त (खाली हाथ) नहीं आएँगे।" ऐसा कहने पर, राम हनुमान को देखकर, समुचित ढंग से भावी कार्य का निश्चयकर,

राम का हनुमान को अभिज्ञान के रूप में अंगूठी देना

—अपनी दयादृष्टि उसपर रखकर, 'हे अनिलज ! यहाँ आओ' कह निकट बुलाकर, (बोले):—"हे अनघ ! तुम्हीं जनकजा का पता लगा सकोगे। तुम्हारे हाथ कार्य सफल होंगे। तुम समर्थ हो। हे पवमानतनय ! सोच-विचार करने पर तुम्हारा बाहुबल वैसा है। यही है मेरी मुद्रिका। इसे सीता को देकर, सुदती (नारी) के चित्त के शोक (खेद) को दूरकर, सीता को हमारी कुशलता के बारे में बताकर, सीता का क्षेम (कुशल) बताने शीघ्र ही आओ।" ॥ ९६० ॥

(ऐसा) कह मुद्रिका देनेपर अनिलनंदन (हनुमान) (उसे) अपने

दनरार नुदयाद्रि दनदु श्रृंगमुन। दिनमणि दाल्चि यॆंते नॊप्पु करणि;
नंत ना हनुमंतु डानंदमंदि। गंतुलु वेयुचु गरमुलु मोंगिचि
'यिनकुलाधीश्वर ! यॆंत दव्वैन। जनि सीतयुन्नॆड साधिंचि वत्तु;
सोमसूर्युलवट्टि शोधिंचियैन। भूमियु नभमु नब्धुलु सॊच्चियैन
ना महीसुत निक नारसि वत्तु। नी महिलोपल नॆच्चटनुन्न
नसमानमगु सत्त्वमभिनुति कॆक्क। वसुधेश ! रावणावासंबु जॊत्तु;
नरिगॆद' ननि म्रॊक्कि यट दक्षिणमुन। करिगॆ वायुजुडंगदादुलतोड।
मरि सुषेणुनि बिलिचि मर्कटेश्वरुडु। 'वरल नीवॊक लक्षवानरुल् गॊलुव
सौराष्ट्रदेशंबु सन जॊच्चि वॆदकि। धीरत बाह्लिकदेशंबु नरसि ९७०
श्रीकरमै यॊप्पु सिंधु सौवीर। केकयदेशमुल् गृतमति वॆदकि
वलनॊप्प बुन्नागवनमुलो नरसि। तॆलिवि बश्चिमवार्धि दृष्टिंचि चूचि
ललितमौ नारिकेळवनंबु वॆदकि। यलयकपोयि वज्राद्रि शोधिंचि
पारियात्रनगंबु वरिकिंचि यचट। गूरिमि गंधर्वकोट्टल दॆलिसि
बलियु हयग्रीवु बंचजनाख्यु। गलन खंडिंचि शंखंबु जक्रंबु

---

मस्तक पर धारणकर, शोभा से उदयाद्रि के अपने श्रृंग (शिखर) पर दिनमणि (सूर्य) को धारणकर अधिक शोभित होने के समान, शोभित हुए। तब हनुमान आनंदित हो, उछलते-कूदते, हाथ जोड़कर, (बोला):—"हे इनकुलाधीश्वर ! कितनी भी दूर क्यों न हो, जाकर, सीता के स्थान का पता लगाकर आऊँगा। सोम (चन्द्र) और सूर्य को पकड़ ढूँढकर भी, (अथवा) भूमि, नभ, अब्धि (समुद्र) में प्रवेशकर ही सही, इस महि पर कहीं भी क्यों न हो, अब उस महीसुता का पता लगाकर ही आऊँगा। असमान सत्त्व के प्रशंसित होनेपर, हे वसुधेश ! रावण के आवास में प्रवेश करूँगा। (अब मैं) जाऊँगा।" कह, प्रणामकर, वायुज अंगद आदियों के साथ उधर दक्षिण को गया। तब सुषेण को बुलाकर मर्कटेश्वर (वानरों का राजा = सुग्रीव) ने (कहा):—"शोभा से तुम एक लाख वानरों के सेवा करनेपर, सौराष्ट्र देश जा, प्रवेशकर, ढूँढकर, धैर्य से बाह्लिक देश में पता लगाकर, ।। ९७० ।।

—श्रीकर हो शोभित सिंधु, सौवीर, कैकयदेशों को कृतमति (निश्चित-बुद्धि) से ढूँढकर, सुशोभित पुन्नाग वन में ढूँढकर, अच्छी तरह पश्चिम समुद्र पर दृष्टि रखकर देख, ललित हो नारिकेल वन में ढूँढकर, बिना थके जाकर वज्राद्रि को ढूँढकर, पारियात्रनग (पर्वत) को निहारकर, वहाँ प्रेम से गंधर्व समूह को जानकर (परिचय प्राप्तकर), जहाँ बली हयग्रीव तथा पंचजन नामक (व्यक्तियों का) युद्ध में संहारकर, सर्वप्रथम चक्री (विष्णु)

जक्कि यॆच्चो दॊलिलि जत गांचॆनट्टि । चक्रवंतंबनु शैलंबु वॆदकि
मॆलकुव नट्टुपोयि मेघाद्रियरसि । विलसिल्लु नरुवदिवेल संख्यमुलु
गल कांचनाद्रुल गलय नीक्षिंचि । जलजाप्तुडॆचट नस्तमुगांचु नट्टि
चरमाद्रि नीक्षिंचि सौवर्णमरसि । पुरणिंचु वरुणुनि पुरमॆल्ल वॆदकि
चरितार्थुडगु मेरुसावर्णिमौनि । बरिकिंचि नॆललोन ब्रतिवार्त दॆंडु; ९८०

अर्कहीनमु नमर्यादंबु गान । बेकॊनि नव्वलि पृथिवि ने नॆरुग ।"
ननिन सुषेणादुलगु महाकपुलु । पनि बूनि पोयिरि पडमटि दॆसकु ।
जलजाप्तसुतुडंत शतबलि बिलिचि । 'नलि नीवु लक्षवानरुलतो गूडि
मॊदल बुळिंदभूमुलु सॊच्चि पोयि । चॆदरक या सौरसेनंबु वॆदकि
भरतभूमुल नॆल्ल बरकिंचि यवन । धरणीशुदेशंबु तडयक वॆदकि
कडगि कांभोज कॊंकणभूमुलरसि । यॆडपक यट्टु पोयि हिमवंतमरसि
सोमाश्रमंबुन जॊच्चि शोधिंचि । श्रीमिंचु कालाख्यशिखरि नीक्षिंचि
या पै सुदर्शनमनु नद्रिवॆदकि । कामिंचि यट्टु पोयि कनकाद्रि वॆदकि
कैलासगिरि जेरि कौबेर वनमु । ना लोलनयन मीरलयक वॆदकि

---

ने शंख और चक्र दोनों को प्राप्त किया था, उस चक्रवंत नामक पर्वत पर ढूँढकर, सावधानी से उधर जाकर मेघाद्रि में अन्वेषणकर, शोभित साठ हजार संख्यावाले कांचन पर्वतों को अच्छी तरह देखकर, जलजाप्त (सूर्य) जहाँ अस्त होता है, उस चरमाद्रि को देखकर, सौवर्ण पर ढूँढकर, वर्धित वरुण के नगर भर में ढूँढकर, चरितार्थ बने मेरु सावर्णि मौनी को देखकर, महीने भर में प्रतिसमाचार लाओ । ॥ ९८० ॥

अर्कहीन होने से, अमर्यादित होने से उसके बाद वाली पृथ्वी का मैं उल्लेख नहीं करूँगा और जानता भी नहीं हूँ ।" कहनेपर सुषेण आदि महाकपि, निश्चित मति से पश्चिम की ओर गये । जलजाप्तसुत (सुग्रीव) ने तब शतबली को बुलाकर (कहा):—"शोभा से तुम एक लाख वानरों के साथ, प्रथमत: पुलिंद भूमियों में प्रवेशकर जाकर, एकाग्र हो, उस सौरसेन (प्रदेश) को ढूँढकर, समस्त भरतभूमियों को देखकर, अविलंब यवन-धरणीश के देश को खोजकर, सप्रयत्न कांभोज, कोंकण भूमियों में देखकर, न रुककर वहाँ जाकर हिमवंत में पता लगाकर, सोमाश्रम में प्रवेश-कर, ढूँढकर, अधिक श्रीसंपन्न कालाख्य-शिखरी को देखकर, उसके बाद सुदर्शन नामक पर्वत में ढूँढकर, चाहकर उधर जाकर कनकाद्रि में ढूँढकर, कैलास-गिरि पहुँचकर, कौबेर (कुबेर के) वन में उस लोल-नयनवाली

धनदुनि पुरमु नातनि सरोवरमु । ननुमोदभरमु बायक विलोकिंचि
९९०
यंदु गुबेरुनि नडिगि क्रौंचाद्रि । यंदु मीरंदरु नवनिज नरसि
चनि यट मैनाकशैलंबु गडचि । यनघ ! वैखानसंबनु कौलनरसि
तनरु शैलोदाख्यतटिनि लंघिंचि । गोनकोनि युत्तरकुरुभूमुलरसि
यच्चट गंधर्वुलप्सरलु सुरलु । निच्चलु नुंदु रा नेलवुलु वेदकि
निलुवकुत्तरपयोनिधि दाटिपोयि । सोलयक यटमीद सोमाद्रिवेदकि
यचट ब्रह्मयु शिवुडर्थि वर्तिंतु । रचलगति मीरु नंदुंडि मरलि
योक नेललोपल नुर्वीशुकडकु । ब्रकटंबुगा मीरु प्रतिवार्त देंडु"
अनवुडु शतवलि यवनीशु वीडु । कोनि युत्तरंपु दिक्कुन केगे; नंत
नप्पुडु रघुरामुडर्कजु जूचि । 'येप्पुडु चूचिनावी भूमुलेल्ल'
ना विनि 'वालिकि नाडेनु वेरचि । वेवेग यतडु ना वेनुवेंट दगुल १०००
गलगोन गुरुतुलुगा महियेल्ल । नलुदिक्कुलुनु जूचिनाड ने' ननिये ।
ननिन नच्चेरुवंदि यट गोंतकाल । मिनजानुजुलु गोल्व निनकुलुडुंडे;

को, न थककर, ढूँढकर, धनद (कुबेर) के नगर, उसके सरोवर को अनुमोद (प्रसन्नता) के भार से न छोड़कर, देखकर, ।। ९९० ।।
—वहाँ कुबेर से पूछकर क्रौंचाद्रि में तुम सब लोग अवनिजा का पता लगाकर, (आगे) जाकर वहां मैनाक शैल को पारकर, हे अनघ ! वैखानस नामक सरोवर में ढूँढकर, शोभित शैलोदाख्य-तटी (नदी) को लांघकर, सप्रयत्न उत्तर-कुरु भूमियों में पता लगाकर, वहाँ जहाँ गंधर्व, अप्सराएँ, सुर नित्य निवास करते हैं, उन स्थानों को ढूँढकर, (वहाँ) न रुककर उत्तर पयोनिधि को पारकर जाकर, न थककर, उसके वाद सोमाद्रि पर ढूँढो। वहाँ ब्रह्मा और शिव प्रेम से रहते हैं। अचलित (अविचल) गति से वहाँ से लौटकर, एक महीने के भीतर, उर्वीश (राजा राम) के पास, प्रकट रूप से तुम लोग प्रतिसमाचार लाओ।" ऐसा कहने पर शतवली अवनीश से बिदा लेकर उत्तर दिशा की ओर गया। तव रघुराम ने अर्कज को देख (कहा):—"तुमने इन सभी भूमियों को कव देखा है ?" यह सुनकर (सुग्रीव ने कहा):—'उस दिन मैं वालि से डरकर, उसके मेरे पीछे पड़नेपर, अतिशीघ्र, ।। १००० ।।
—विकल हो, समस्त मही को, चारों दिशाओं को मैंने देखा है।' (ऐसा) कहने पर आश्चर्यचकित हो, इनकुलवाला (राम) इनज (सुग्रीव) (तथा) अनुज (लक्ष्मण) के सेवाएँ करते रहनेपर, वहीं कुछ समय तक रहा। उचित विधान से पूर्व, पश्चिम (और) उत्तर में अन्वेषण के लिए जगदीश

दग बूर्व पश्चिमोत्तरमुल वेंदक । जगतीशु पनुपुन जनिन वानरुलु
निनरश्मुलेंदाक निलमीद बर्वु । ननुपमसत्त्वुलै यंदाक दिरिगि
नलिनाक्षि नेंदु गानक वच्चि पतिकि। जेलुवेदि प्रतिवार्तसेप्पिरंदरुनु;
नट रामसुग्रीवु 'लंगदमुख्यु । लिट मीद ब्रतिवार्त लेमि सेप्पेदरो ?
यदि येमि चंदमो ?' यनि वारि राक । केंदुरु चूचुचुनुंडिरेंतयु वगचि;
यंत नंगदमुख्युलगु महाकपुलु । पंतंबु लाडुचु बरमहर्षमुन
संतत जवसत्त्वसंपदल् मेरसि । मंतु केक्किन हनुमंतुंडु दामु
जेंदरक रविजुंडु सेप्पिनयट्ल । मोदल विंध्याचलंबुन केगुदेंचि १०१०
यंदलि गुहल महागहनमुल । नंदंद वैदेहि नरयुचु गदलि
यदियादिगा दक्षिणंबुन करिगि । पोंदलु पूबोंदलंद भूजंबुलंदु
नदुलंदु गिरुलंदु नगरंबुलंदु । वेंदकि जानकि गान वेरवु लेकुनिकि
चिंतासमाक्रांतचित्तुलै वार । लंतंत गुमुरुलै यट पोयि पोयि

### अंगदादुल विचित्रगुहाप्रवेशमु

पदियेंड्ल तन कूर्मि पट्टि यच्चोट । गदलक मेंदलक कालुनिपुरिकि

---

(राम) की आज्ञा से गये वानर, जहाँ तक इनरश्मियाँ (सूर्य की किरणें) पृथ्वी पर व्याप्त होती हैं, वहाँ तक अनुपमसत्त्व युक्त हो जाकर, कहीं भी नलिनाक्षी को न पाकर, लौट आकर, शोभा से रहित सभी ने पति (राजा) को प्रति-समाचार सुनाया। तब राम (और) सुग्रीव अधिक व्यथित होते हुए, यह सोचते कि "अब आगे अंगद आदि प्रतिसमाचार क्या सुनाएँगे ? यह कैसा विधान है ?" उनके आगमन की प्रतीक्षा करते रहे। तब अंगद आदि महाकपि स्पर्धा की बातें करते हुए, परमहर्ष से, संतत-जव-सत्त्व-संपदाओं से प्रकाशित होते हुए, मंत्रणा में अधिक उन्नत बने हनुमान के साथ, विकल न बनते हुए, रविज के कथनानुसार, प्रथमतः विंध्याचल आकर, ॥ १०१० ॥

—वहाँ की गुफ़ाओं, महा-गहनों (काननों) में जहाँ-तहाँ वैदेही को ढूंढते हुए, चलकर, वहाँ से शुरूकर, दक्षिण को जाकर, शोभित फूलों से युक्त झाड़ियों (तथा) वृक्षों में, नदियों में, गिरियों में, नगरों में ढूँढकर, जानकी को देख सकने के उपाय के न होनेपर, चिंता से समाक्रांतचित्तवाले हो, वे धीरे-धीरे झुंड बाँधकर, उस तरफ़ जा-जाकर,

### अंगद आदियों का विचित्रगुफ़ा में प्रवेश

—उस वन में प्रवेश किया कि जो अपनी दस वर्षीया लाड़ली पुत्री के वहाँ

बोयिन बोंगुलुचु बुत्रशोकाग्नि। बायक पडि क्रालि पलविंचुचुन्न
कंडु महामुनि घन शाप वह्नि। मंडि निमृगमु निर्मानुष्यमगुचु
नुंड नीडयु द्राव नुदकंबु लेक। पंडक जनशून्यपथमैन यडवि
चोंच्चि येंतेनियु सोंलसि लो दारु। नच्चोट नुदकंबु लरयुचन्नंत
नंदोक्क रक्कसुंडगचराधिपुल। मुंदरु नीलाभ्रमो यन निलिचि १०२०
'योरि वानरुलार! युर्विपै नेनु। मारीचतनयुंड, महितविक्रमुड
देवगंधर्वुलु दिविरि ये नुन्न। यी वनि दृष्टिप नेव्वरु वेरतु;
रिंदेल वच्चितिरिंदरु गूडि?। येंदु बोवग वच्चु निक नाचेत
जावक मी' कंचु संरंभमेसग। 'गो' यनि यार्चिन गुपितुडै यप्पु
डंगदुंडादैत्युनदरंट व्रेय। बोंगि रक्तमु वात बोंटबोंट वेडल
वसुधपै बडे; नंत वानरुलेल्ल। बोंसगंग नोक महाभूजंबु नीड
नलसि कूर्चुंडि 'तोयंबुलेच्चोट। गलवोको?' यनि दप्पि गदुरनुन्नंत
दरमिडि योक बिलद्वारंबु वेडलि। युरवडि जलपक्षुलोंडोंड येगय
गनुगोनि 'युदकमिक्कड नुंड बोलु'। ननि वच्चि बिलमुलो नंदरु
सोंच्चि

---

चेतनाशून्य हो, यम की पुरी को जानेपर (मर जानेपर), व्यथित होते हुए पुत्री की शोकाग्नि में रत होकर, दग्ध होते रोते रहनेवाले कंडु (नामक)-महामुनि के घोर-शाप-वह्नि के कारण जलकर, निर्मृग (मृगरहित) (तथा) निर्मानुष्य होते हुए, रहने के लिए छाया, पीने के लिए पानी के न होकर, सस्य-रहित, जनशून्यपथ बन गया था। (उस वन में प्रवेशकर) अधिक थककर, भटकते हुए, वहाँ उदक (जल) के लिए ढूँढ रहे थे तो वहां एक राक्षस अगचर (वानर)-अधिपों के सामने यों खड़ा हो गया मानों नीला मेघ हो। ॥ १०२० ॥

(उसने यों कहा):—"रे वानरो! उर्वी (पृथ्वी) पर मैं मारीचतनय हूं, महितविक्रमवाला हूँ। देव-गंधर्व कामना करके भी इस वन को, जहाँ मैं रहता हूँ, देखने के लिए भी डरते हैं। सभी मिलकर यहाँ क्यों आए हो? अब मेरे हाथ मरे बिना तुम लोग कहाँ जा सकते हो?" (ऐसा) कहते हुए अधिक संरंभ (महत् प्रयत्न) के साथ 'को' कह (वह राक्षस) चिल्लाया। तब कुपित हो अंगद ने उस दैत्य के मर्म पर प्रहार किया, तब मुँह से रक्त उगलते वह वसुधा पर गिर पड़ा। तब समस्त वानर अनुकूल ढंग से एक महावृक्ष के नीचे, थककर, बैठकर, (यह सोचते कि) 'पता नहीं, जल कहाँ है'? प्यास से व्याकुल होते रहे। एक विलद्वार से पंक्तिबद्ध हो, बड़े वेग से जल पक्षियों के जहाँ-तहाँ उड़ आते

कलगोनि विपुलांधकारमै तेरुवु। तेलिय कोंडोरुवुल धृति
जीरिकोनुचु १०३०
ननुपमसत्त्वुलै यट्टु पोव बोव। गनुकनि यय्यंधकारंबु विरिसि
यरुदुगा जगदद्भुताकारमैन। पुरमोकडच्चोट वोडगांचि निलिचि
पसिडिगोपुरमुलु बसिडि माड्वुलु। बसिडि यट्टळ्ळुनु बसिडिकोटलुनु
बसिडिवृक्षंबुलु बसिडि पूबोदलु। बसिडि पर्वतमुलुबसिडि तामरलु
नै चूड ना पुरंबतिरम्यमैन। जूचि येंतेनियु जोद्यंबु नोंदि
'प्रकट संपदलच्चे बरगुचुंडियुनु। नकट! निर्मानुष्यमैनदी पुरमु!
एलोंको! यिट्लय्यैनी पुरं' बनुचु। ने लील वेडलु चोप्पकुगंग लेक
चाल जिंतिलुचु नच्चट गोन्निनाळ्ळु। पोल जरिंचुचु बुरमध्यवीथि
मिन्नुलतो रासि मेटियै युंदु। नुन्नतंबैयुन्न योक मेड गनिरि।

हनुमदादुलकु स्वयंप्रभ सत्कारमु

कनि दानिमीदिकि गपुलेल्ल ब्राकि। कनिरि तपोवृत्ति गरमोप्पुदानि
१०४०

---

देख, (यह सोच कि) "संभवतः यहाँ जल हो सकता है," आकर, सब बिल (-द्वार) में घुस गए। (घुसकर) चारों तरफ़ देखकर, विपुल अंधकार के होनेपर, मार्ग के न सूझनेपर, धैर्य से एक दूसरे को पुकारते हुए, ॥ १०३० ॥
—अनुपम सत्त्ववाले होते हुए, उधर जाते रहनेपर, शीघ्र ही उस अंधकार के दूर हो जानेपर, अपूर्व (रूप) से जगद्-अद्भुत-आकारवाले एक नगर को, वहाँ देखकर, ठिठक गए, सुवर्णमय गोपुर, सुवर्णमय सौध, सुवर्णमय अट्टालिकाएँ, सुवर्ण के दुर्ग, सुवर्ण के वृक्ष, सुवर्णमय पुष्पकुंज, सुवर्ण-पर्वत, सुवर्ण-कमल से युक्त हो देखने में उस पुर के अतिरम्य होनेपर, (उसे) देख, अत्यधिक चकित हो (कहने लगे):—"प्रकट संपदाओं से युक्त होकर शोभित होते हुए भी हाय! यह नगर निर्जन है।" "पता नहीं, क्यों यह नगर ऐसा हो गया है।" किसी भी प्रकार से बाहर निकलने के उपाय को न जानकर, अधिक चिंतित होते हुए, वहाँ कुछ दिन शोभा से विचरण करते हुए, पुर की मध्य-वीथि में, आकाश को स्पर्श करते हुए श्रेष्ठ (और) वहाँ (सबमें) उन्नत बने हुए एक महल को देखा।

हनुमान आदि को स्वयंप्रभा का सत्कार

—(महल को) देखकर, उसपर सब कपि चढ़ गए और तपोवृत्ति में अधिक शोभायमान, ॥ १०४० ॥

हरिणाजिनांबरयै योप्पुदानि । दरुणेंदुकळ बोलि तनरारुदानि
नोक पुण्यकांत। नय्युविदकु म्रोक्कि । यकलंकचित्तुडै हनुमंतुडनिये;
'नो तन्वि ! नीवेव्व ? रोंटिमै निचट । नी तपंबुन नुंड नेमि कारणमु ?
ए महात्मुनि पुर मी पुण्यनगर ? । मेमेन्नडुनु गान मी विचित्रम्मु !'
लनिन नक्कोमलि हनुमंतु जूचि । तन पूर्वकथयेल्ल दा जेप्पदोडगे;
'दग दोलिल मयुडनु दानवेश्वरुडु । तगिलि पद्मजु गूर्चि तपमाचरिंचि
पस नोप्पु निर्माणपटुशक्ति वडसि । पसिडि नी पुरमिट्लु परग निर्मिंचि
यविरळगति हेम यनु दिव्यवनित । गविसि यातडु पेद्दकालमिंदुंड
नातनि वज्रधाराहतु जेसि । या तन्वि गोनिपोये नमर वल्लभुडु;
आ तरलाक्षि नेय्यपुजेलि नेनु; । मा तंड्रि सौवर्णि महितमानसुडु; १०५०
आ यिंतिपनुपुन नति तपोनिष्ठ । बायकुंडुदु; स्वयंप्रभ यनुदान';
ननि जेप्पि कंदमूलादुलंदरकु । दनिविदीर नोसंगि दाहंबु दीर्चि
'यनघ ! मीरेव्व ? रिंदरुगुदेनेल ? । यनिमिषुलेन निंदरुदेरादु;
विनु डिंदु मीरलेव्विधिनि वच्चितिरि ?' । यन विनि हनुमंतुडतिव-
किट्लनिये;

—हरिणाजिन (मृगचर्म के)-अंबर (वस्त्र) धारणकर सुशोभित, तरुणेंदु-कला के समान शोभित एक पुण्य-कांता को देखा। उस स्त्री को नमस्कार कर, अकलंक चित्तवाला होता हुआ हनुमान (यों) बोला:—"हे तन्वी ! तुम कौन हो ? अकेली यहाँ तप करते रहने का क्या कारण है ? यह पुण्यनगर किस महात्मा का पुर है ? हमने इस विचित्र (दृश्य) को कभी नहीं देखा है।" (ऐसा) कहनेपर वह कोमली हनुमान को देखकर, अपनी समस्त पूर्वकथा स्वयं कहने लगी:— "उचित रूप से पूर्व (काल) में मय नामक दानवेश्वर ने लगन के साथ पद्मज (ब्रह्मा) के बारे में तप किया, सामर्थ्य से शोभित निर्माण करने की पटु शक्ति प्राप्तकर, सुवर्ण से इस पुर का शोभा से निर्माणकर, अविरल गति से हेमा नामक दिव्य वनिता से मिलकर लंबी अवधि तक यहाँ रहा, उसे वज्रधारा से आहतकर, अमर-वल्लभ उस तन्वी को ले गया। उस तरलाक्षी की मैं प्रियसखी हूँ। हमारे पिता सौवर्णी महितमनवाला है। ॥ १०५० ॥

उस नारी (हेमा) के आदेश से अति तपोनिष्ठा को न छोड़कर (यहाँ) रहती हूँ। मैं स्वयंप्रभा नामवाली हूँ।" ऐसा कहकर सबको कंद-मूल आदि देकर संतुष्टकर, प्यास बुझाकर (पूछा):—"हे अनघ ! आप कौन हैं ? यहाँ क्यों आए हैं ? अनिमिष (देवता) भी यहाँ नहीं

'दन तंड्रि पनुपुन दंडकाटविकि । मुनिवृत्ति रामुडिम्मुल वच्चियुंड
वनजाक्षि ना रामु वरपत्नि गोनुचु । जनिन रावणुवेंट जनि चनि येमु
जनकज वेदकुचु जलशून्यमगुट । घनमैन दप्पिचे गड्डु डस्सि योक्क
बिलमुलोपल जोच्चि पेंद्दचीकटिकि । दलकक योक्कट दैवयत्नमुन
नीयाश्रमंबुन केतेंचि वेडलि । पोयेडि मार्गंबु पोडगानलेक
तिरुगुचुन्नारमु; धृति बेक्कुदिनमु । लुरि बडियुन्नारमोक दिक्कु लेक'
१०६०
यनिन 'रामुनिकार्यमै वच्चिनार । लनघुलु पुण्यात्मुल'नि भक्ति जेसि
'मीकेंद्दि यिष्टमिम्मेयि वेड्डु' डनिन । 'माकी बिलद्वारमार्गंबु वेडल
जेयुमु; वेवेग सीतनु वेदक । बोयेद' मनुड्डु नुप्पोंगि या मगुव
'मोगि मीरु कन्नुलु मूसिकों' डनुचु । दग बल्कि वारल दन तपश्शक्ति
नेलतुक यवलील निमिषमात्रमुन । बिलमुखमुन देच्चि पेट्टि ता बोये;
बोयिन गपिवीरपुंगवुलेल्ल । ना यिंति बोगड्डुचु नट्टु पोयि पोयि
यायतोन्नतबलुलंदोक्क सरसि । बायक जलमुलु बलुविडि द्रावि

आ सकते । बताइए, आप (लोग) यहाँ किस विध आए हैं ?" (ऐसा) कहनेपर, सुनकर, हनुमान ने (उस) नारी से यों कहा:—"अपने पिता के आदेश से राम मुनिवृत्ति अपनाकर, दंडक वन में प्रेम से आकर रहे। उस राम की पत्नी वनजाक्षी को (चुरा) ले जानेवाले रावण का पीछा करते आ आकर, हम जनकजा का अन्वेषण करते, (जंगल के) जलशून्य (जल से रहित) होने के कारण, अधिक प्यास से अधिक थक गए। (और) एक बिल में घुसकर, घन-अंधकार के कारण क्षुब्ध हुए बिना, दैव यत्न (संयोग) से इस आश्रम में आए (और) बाहर निकल जाने के मार्ग को न जानकर घूम रहे हैं। धैर्य से, कई दिनों से, बिना किसी उपाय के विचलित हो रहे हैं।" ॥ १०६० ॥

(ऐसा) कहनेपर, "राम के कार्य से आए हुए अनघ (तथा) पुण्यात्मा हैं" (ऐसा) सोच, भक्ति से (कहा):—"अब इस समय आपको क्या चाहिए, माँगिए।" (ऐसा) कहनेपर (वानरों ने कहा):—"हमें इस बिलद्वार से निकाल दो। अतिशीघ्र सीता को ढूँढने जाएँगे।" (ऐसा) कहनेपर उस नारी ने (प्रसन्नता से) फूलकर (कहा):—"झट से आप लोग आँखें बंद कर लीजिए।" (ऐसा) उचित रूप से कहकर, उस स्त्री ने अपनी तपःशक्ति से, अति सरलता से, पलभर में उन्हें बिलमुख पर ला छोड़ दिया (और) स्वयं चली गयी। (उसके) चले जानेपर समस्त कपिवीर-पुंगव उस स्त्री की प्रशंसा करते हुए, उधर से चलते ही गए।

यंत नंदरु महेंद्राद्रिकि बोयि; । रंत नंगदुडिट्टुलनुचु शोकिंचे;

#### सीत गानमिकि वानरुलु पलविंचुट

"निनजुनि मिति दप्पे; निनवंश्यु देवि।वनजाक्षि वोडगन्नवारमु गामु; आज्ञाधुरंधरुडैन सुग्रीवु । 'डाज्ञदप्पिरिवीर' लंचुनु मनल १०७० वोडगन्नयप्पुड भूपति मेच्च । नडिमिकि रेंडुगा नर्रकिचु नुरक; कावुन मनमिक गपिराजु गान । वोवुट तगवुनु वुद्धियु गादु; वेलुवडि मनमिप्डु वेस वच्चिनट्टि । विलमुलोपल जोच्चि पेर्मिनुंडुदमु; अदि यष्टदिक्पालकाभेद्यमार्ग; । मदि पक्वफलभरिताराम मरय; वोंदुगा नचट गापुरमुन्न मनल । नेंदु नेव्वरिकैन नेरुग जोप्पडदु" अन गोंदरगचरुलापनिकिय्य । कोनि; रंत मारुति कोपिंचि पलिके; 'वेद्दवुद्धिवि नीवु ! पिनतंड्रि पनुप । गद्दरिवै रामुकार्यमै वच्चि कपुलतो गूडि या गंभीर विलमु । जपलत जोच्चि यच्चट नुंडिनपुडे भानुजुतो मळ्ळवडु चोप्पुगादे ! । तानुनु नीलुंडु दारुंडु नलुडु

---

वे आयत-उन्नत वल वाले वहाँ की एक सरसी में वरज़ोरी जल पीकर, तव सभी महेंद्राद्रि गए । वहाँ यों कहता हुआ अंगद दुखी हुआ ।

#### सीता के न दिखाई पड़ने पर वानरों का विलाप करना

'इनज की (दी हुई) नियत अवधि समाप्त हो गयी है । इनवंशवाले (राम) की देवी वनजाक्षी (सीता) को देख नहीं पाए । आज्ञा-धुरंधर सुग्रीव हमें देख (यह समझकर कि) 'ये आज्ञा का पालन नहीं कर सके' उसी समय, झट से (हमारे शरीर को) वीच में से दो टुकड़े करा देगा जिसकी भूपति (राजा राम) सराहना करेंगे । अतः अव हमारा कपिराजा (सुग्रीव) के दर्शन करने जाना न उचित है न वुद्धिमत्ता ही । अव झट से जिस विल से निकल आए, उसी में प्रवेशकर सुख से रहेंगे । वह (स्थान) अष्ट दिक्पालकों के लिए (भी) अभेद्य-मार्गवाला है, वह (स्थान्) विचार करनेपर पक्वफल-भरित आराम (उपवन) वाला है । समुचित ढंग से वहाँ निवास करते रहने पर हमें जानना किसी के वस की वात नही होगी ।" (ऐसा) कहनेपर कुछ अगचर (वानर) उस काम के लिए राजी हो गए । तव मारुति क्रुद्ध हो वोले:—"वड़ी वुद्धिवाले हो ! चाचा के भेजनेपर, साहसी हो, राम-कार्य के लिए आकर, कपियों के साथ उस गंभीर विल में, चपल वुद्धि से, प्रवेशकर, वहाँ रह जाने का अर्थ भानुज (सुग्रीव) के साथ विद्रोह करना ही है न ! मैं, नील, तार, नल

दीनि कॊन्विधि सम्मतिपमु; दक्कु। वानरुल् दम बंधुवर्गंबु वासि १०८०
निनु गॊल्चियुंडंग नेररु सुम्मु; । विनु; मदियुनुगाक, वृत्रारि तॊलिल
र्यमिलि दन वज्रहृति ना बिलंबु । निर्मिंचॆ; नट्टुवंटि निशितवज्रास्त्र
कोटि लक्ष्मणुनकु गॊलदि कग्गलमु; । माटमात्रमुन नी मर्कटाधमुल
निन्नु नी बलमुनु नीरुगा जेय । कुन्ने ? यी दुर्बुद्धुलॊक्कट विडिचि
'यवनिज बॊडगानमैति' मटंचु । रविजुनिकड कंदरमु पोयि म्रॊक्कि
विन्नवितमु; जगद्विख्याति नतडु । निन्नुनु मम्मु मन्निंचु मोमोट;
ना मीद मीतल्लिकनुरक्तुडगुट । नी मीद नलुगडु; नीवॆ पुत्रुडवु
कावुन गडु निन्नु गट्टु बट्टंबु" । ना विनि या वालिनंदनुंडनियॆ;
"बितृसमानुनि वालि बृथ्विपै गूल्चि । यतनि भार्य वरिंचि या मीद

दनकु

नुपकारियगु रामु नुद्योगमॆल्ल । जपलुडॆ मरचि लक्ष्मणुडाग्रहिंप १०९०
मरि कादॆ चनुदॆंचॆ मा पिनतंड्रि ? । यॆरुगवे यातनि हीनवर्तनमु !
नट्टि कामांधुनि नट्टि कृतघ्नु । नॆट्टु नम्मगवच्चु ? निदि यदि येल ?

---

इसके लिए किसी भी प्रकार सहमत नही होंगे। वानर अपने बंधु (संबंधी)-वर्ग से बिछुड़कर, ।। १०८० ।।

—तुम्हारी सेवा करते नहीं रहेंगे। सुनो, यही नहीं, वृत्रारि (इंद्र) ने पूर्व में, चाहकर, अपनी वज्रहति (वज्र के आघात) से उस बिल का निर्माण किया। उस प्रकार के निशित वज्र (रूपी) अस्त्र-समूह लक्ष्मण की अधिक शक्ति के अधीन हैं। बात ही बात में क्या वे इन मर्कट-अधमों को, तुम्हें (और) तुम्हारी सेना का नाश नहीं कर देंगे ?' इन दुर्बुद्धियों को एकदम छोड़कर, यह कहते कि "अवनिजा को देख नहीं पाए हैं," रविज के पास हम सब जाकर, प्रणामकर, निवेदन करेंगे। जगद्-विख्यात हो वह, तुम्हें और हमें क्षमा कर देगा। संकोचवश मुझपर (और) तुम्हारी मातापर अनुरक्त होने के कारण, तुमपर रुष्ट नहीं होगा। (सुग्रीव के) तुम्हीं पुत्र हो, अतः तुम्हारा राजतिलक कर देगा।" ऐसा कहनेपर सुनकर उस वालिनंदन ने कहा:— "पितृसमान वालि को पृथ्वीपर गिराकर (वधकर), उसकी पत्नी का वरणकर, उसके बाद अपना उपकार करनेवाले राम के समस्त कार्य को भूलकर लक्ष्मण के क्रुद्ध होनेपर, ।। १०९० ।।
—ही तो हमारा चाचा निकल पड़ा था न ? उसके हीन-व्यवहार को नहीं जानते हो ? वैसे कामांध, वैसे कृतघ्न का किस प्रकार विश्वास करें ? ये सारी बातें क्यों ?

### कपुल प्रायोपवेशमु

श्रीरामु कार्यंव सेयक पोयि । या रविसूनुचे नट्टु चच्चुकंटे
नीयेंड जच्चुट यिदि लेस्स मनकु; । ब्रायोपवेशपरुलु गं" डनुचु
वारुनु दानुनु वरदर्भशयनु । लै राक वृथयौट कात्मजिंतिचि
तेवुलुनु मुदिमियु दीव्रवेदनयु । नवतयु लेनि प्राणंबुलु गान
लेचियु मरि पव्वळिंचियु दिशलु । सूचियु दमतम चुट्टाल सतुल
दलचियु "बापुरे ! दैवमा ! यिट्लु । व्रलपट्टि ममु वृथा चंपनिच्चोट
समकट्टिते !" यंचु सकल वानरुलु । गुमुरुलु गुमरुलै कूडि यौंडोरुलु
"नलिनाप्तकुलुडु कानलकुरानेल ? । कुलभाम नसुरचे गोल्पडनेल ?
११००
यौरसि दैत्युडु जटायुवु जंपनेल ? । धरणीशुडरुणनंदनु गननेल ?
धरणिज वार्त यतडु सेप्पनेल ? । तरणिवंश्युडु पंप दरिकि रानेल ?
सुग्रीवु कडकु रासुतुलु रानेल ? । सुग्रीवु डातनि सोम्मु गानेल ?
वलनोप्प वालि भूवरुडेयनेल ? । बलिमितोडुत गपिबलमु रानेल ?
यिनतनूजुडु मम्मु निटु पंपनेल ? । पनिवडि मनकु निप्पाटु रानेल ?

---

### कपियों का प्रायोपवेश

—श्रीराम के कार्य को (संपन्न) किए बिना, उस रविसून (सुग्रीव) के हाथ वहाँ मरने की अपेक्षा, यहीं मर जाना हमारे लिए उचित है। चलो, प्रायोपवेश के लिए तत्पर हो जाओ।" (ऐसा) कहते हुए, वे और स्वयं वर-दर्भशायी हो, (अपने) आगमन के वृथा हो जानेपर मनमें चिंतित हो, रोग, जरा, तीव्र वेदना, दुर्बलता से रहित प्राण (वाले) होने के कारण, (दर्भशय्या से) उठकर, फिर लेटकर, दिशाओं में (चौतरफ़) देखकर, अपने-अपने संबंधियों, सतियों का स्मरणकर, सोचते कि "बाप रे ! हाय देव ! इस प्रकार हठकर, क्या हमें व्यर्थ ही यहाँ मार डालनेपर उतारू हो गए ?" (ऐसा) कहते समस्त वानर छोटे-छोटे झुंड बाँध, एकत्र हो एक दूसरे से कहते:— "नलिनाप्तकुल (राम) को जंगलों में क्यों आना चाहिए था ? कुलसती को राक्षस के हाथ खोया ही क्यों ? ॥ ११०० ॥
—संघर्षकर दैत्य ने जटायु को मारा ही क्यों ? धरणीश (राम) ने अरुणनंदन (सुग्रीव) को देखा ही क्यों ? उसने (सुग्रीव ने) धरणिजा (सीता) का समाचार दिया ही क्यों ? तरणिवंशवाला (राम) पंपा के पास आया ही क्यों ? राजकुमार सुग्रीव के पास आए ही क्यों ? सुग्रीव उसकी संपत्ति (दास) बना ही क्यों ? शोभा से भूवर (राम) ने वालि

यॊक्कॊट ब्राणंबुलुड़क पोनेल ? । यक्कटा ! भुवि गैक यडिगिन वरमु
मनुवंशयुतमुगा मनवंश मणचॆ" । ननि यनि शोकिंचि यलयुचुन्नंत

संपाति दर्शनमु

ना यॆड संपाति यनु पक्षिनाथु । डायतदेहुडत्यंतवृद्धुंडु
प्रायंबु रॆक्कलु बलिमियु लेमि । ना यद्रिगुहनुंडि यल्लन वॆडलि
मॆल्लन जनुदॆंचि मृतिगोरि धरणि । द्रेळ्ळिन वनचराधिपुल वीक्षिंचि
११११०

"दैवंबु कृपसेसॆ दनकु नाहार । मीवेळ" ननि चेर नेतेर गपुलु
चपलुलै मरण निश्चयबुद्धि वगव । नपुडांजनेयुनितो नंगदुंडनियॆ;
"निदि पक्षिगादु; मम्मिदर जंप । नदयुडै यमुडिट्टुलरुदॆंचिनाडु;
नाडा जटायुवु नरनाथु देवि । बोडिमि जॆरगॊनि पोवु रावणुनि
दाकि यातनि खड्गधारचे जच्चि । तेकुव बडयडे दिव्यपदंबु ?
रामु कार्यार्थमै प्राणमुल् मनमु । नी महापक्षिकि निच्चुट लॆस्स"

---

को मारा ही क्यों ? अधिक सामर्थ्य के साथ कपि सेना का (वहाँ) क्यों आना चाहिए ? इनतनूज ने हमें इधर भेजा ही क्यों ? जानबूझकर इस आफ़त का हमारे सिरपर आना क्यों ? अचानक हमारे प्राणों का यूँ ही जाना क्यों ? हाय ! (इस) भुविपर कैकेयी के माँगे वर ने मनुवंश (मानव) के साथ हमारे वंश का नाशकर दिया ।" (ऐसा) कह-कह विलाप करते-करते वे थक गए ।

संपाति दर्शन

उस समय संपाति नामक पक्षिनाथ जो विशाल देहवाला, अत्यंत वृद्ध था, वय, पंख, बल के न होनेपर, उस पर्वत की गुफ़ा से धीरे निकलकर, धीरे से आकर, मृत्यु चाहकर, पृथ्वी पर लेटे हुए वनचराधिपों को देखकर, ॥ ११११० ॥

—सोचा कि "इस समय मुझे भगवान ने आहार की कृपा की ।" (ऐसा) सोच नियराने पर कपियों के चपलता के साथ मरण की निश्चयबुद्धि से दुखी होनेपर, आंजनेय से अंगद ने कहा:—"यह पक्षी नहीं है । हम सब को मार डालने के लिए अदय (निर्दय) बन यमराज यों आया है । उस दिन जटायु ने नरनाथ (राम) की देवी को सुविधा से चुरा ले जानेवाले रावण का सामनाकर, उसकी खड्ग धारा से मरकर, स्थैर्य से दिव्य पद

यनुचोट ना माट लालिंचि यरुण । तनयुंडु शोकगद्गदकंठुडगुचु
ना कपिवीरुल नट्टु चेर वोयि । "यो कपुलार ! येंदुंडि वच्चितिरि?
या जटायुवु नाकु नर्मिलितम्मु; । डा जटायुवु नेनु नरुणपुत्रुलमु;
निशितोग्रनखुडु मानितगुहामुखुडु। दशरथसखुडु संततसुखुडात; ११२०
डतडेमिटिकि जच्चें ?" ननवुडु वालि । सुतुडंतयुनु जेप्प जोप्पड देलिसि
येंतयु शोकिंचि यिच्चलो जाल । वंत नोंदुचुनुन्न वनचरुलेत्ति
चेंतनुन्न पयोधि जेर्चिन नंदु । संतापमुन गृतस्नानुडै वच्चि
विपुलशोकमुतोड विहगवल्लभुडु । कपुलतो दन पूर्वकथ जेप्पदोडगें;
"नालोलगतुल जटायुवु नेनु । गैलासगिरि दोल्लि कवगूडियुंड
घनजवसत्त्वमुल् कडिमिमै मेरसि । मोनसि मेमिद्दरमुनु मच्चरिंचि
युडुवीथि किद्दरमुदयकालमुन । गडकतो नेगसि संगडि बोयि पोयि
परुवडि नट पट्टपगलिटि कोलदि । निरुवुरु गदिसिति मिनमंडलंवु;
नुग्रांशु किरणंवु लोंडोंट दाकि । युग्रमै वडि जटायुवु मंडुटयुनु
बदिलमै वानि ना पक्षंबुलंडु । बोदिविन नापक्षमुलु गालिपोये; ११३०

---

को प्राप्त नहीं किया था ? राम के कार्य के लिए हमें (अपने) प्राण इस पक्षी को देना समुचित ही है ।" ऐसा कहनेपर उस बात को सुनकर, अरुण-तनय (संपाति) ने शोक से गद्गद कंठवाला होते हुए, उन कपिवीरों के निकट जाकर, (कहा):—"हे कपियो ! आप किधर से आए हैं ? वह जटायु मेरे लिए लाड़ला भाई है । वह जटायु और मैं अरुण के पुत्र हैं । निशित-उग्र-नखवाला, मान्य गुफा जैसे मुखवाला, दशरथ का सखा, संततसुखी है वह । ॥ ११२० ॥

वह क्यों मरा ?" ऐसा कहनेपर वालिसुत ने सब कह सुनाया । (सब कुछ) अच्छी तरह जानकर, अधिक शोककर, मनमें अधिक व्याकुल होता रहा । (तब) वनचरों (वानरों) ने उसे उठाकर, निकट में स्थित पयोधि (समुद्र) के पास पहुँचाया । उसमें संताप के साथ, स्नानकर आकर, विपुल शोक से विहगवल्लभ कपियों से अपनी पूर्वकथा बताने लगा:—"चंचलगतियों से जटायु और मैं पूर्वकाल में कैलासगिरि पर साथ मिलकर रहते थे । अधिक जव (वेग) सत्त्व (और) पराक्रम से प्रकाशित होकर, सप्रयत्न हम दोनों ने स्पर्धाकर, उडुवीथि (आकाश) में दोनों (एक दिन) प्रातःकाल सधैर्य उड़कर, साथ-साथ जाकर, क्रम से वहाँ दिनदहाड़े दोनों इनमंडल तक चले गए । उग्रांशु (सूर्य) की किरणों के जहाँ-तहाँ लगकर, उग्र बननेपर, झट से जटायु के जलनेपर, सुरक्षा के लिए उसे अपने पंखों से घेर लेने के कारण मेरे पंख जल गए । ॥ ११३० ॥

नेरकलु गालिन नेपॅल्ल बॉलिसि । मरि वच्चि यीयाश्रमंबुन बडिति;
ना पक्षिनाथुडेंदरिगेनो येरुग; । नी पल्कु मीचेत निटविंटि नेडु;
वीनुल नी वार्त विनियुन्नवाड । हीनबलुंडनै येरकलु लेमि;
बक्षमुल् दॉल्लिलटि पगिदि नाकुन्न । दक्षित नितकु दन सहोदरुनि
पगदीर्चि श्रीरामभद्रु देवि । मगटिमि देनेर्तु; माटल केमि ?"
ना विनि भल्लूकनाथुडिट्लनियॆ । ना वायुजुडु नंगदादुलुप्पोंग;
"ना जटायुवु तम्मुडगु नीकु मिगुल । नी जगंबुललोन नेदुरेंदु गलदु ?
नीवु चूडनियट्टि नेलवुलु लेवु; । रावणुडिप्पुडु रघुरामुदेवि
नेंदु दाचिनवाडॊ येरिगिंपु" मनुडु । संदेह मॆडवाय संपाति वलिकॆ;

### सीत जाडनु संपाति वानरुल कॆरिगिंचुट

"तन तनूभवुडु दुर्दमपराक्रमुडु । घनुडु सुपार्श्वुंडु कडुभक्तियुक्ति
रॆक्कलु गालि यी क्रियनुन्न नाकु । नक्करतो देच्चि याहारमोसगु;
नतडॊक्कनाडु नाकशनंबु देक । ततिवच्चुटयु 'नेल तडसिति' वनिन
'नो तंड्रि! नीकु ने नुपहारमरय । नाततगति महेंद्राद्रि समुद्र

---

पंखों के जलने पर, समस्त विकास को खोकर, आकर, इस आश्रम में गिर गया। नहीं जानता कि वह पक्षिनाथ (जटायु) कहाँ चला गया। यह बात आज तुमसे सुनी है। कानों से यह समाचार सुन, हीनबल (तथा) पक्षरहित होने के कारण (ऐसे ही) पड़ा हुआ हूँ। पूर्व के समान मेरे पंख होते तो दक्षता के साथ मेरे सहोदर के (वध का) बदला चुकाकर, श्री रामभद्र की देवी को सपौरुष ला सकता। (केवल) बातों से क्या (लाभ)?" (ऐसा) कहने पर सुनकर, भल्लूकनाथ ने उस वायुज (तथा) अंगद आदियों के फूलने पर (प्रसन्नता से) यों कहा:—"उस जटायु के तुम्हारे अनुज होने पर, इन लोकों में कौन तुम्हारा सामना कर सकता है ? ऐसे स्थान नहीं हैं, जिन्हें तुमने न देखा हो। यह बताओ कि रावण ने अब रघुराम की देवी को कहाँ छिपाकर रखा है ?" (ऐसा) कहने पर संदेह को दूर करते हुए संपाति बोला—

### संपाति का वानरों को सीता का पता बताना

—"दुर्दम पराक्रमवाला (तथा) महान् सुपार्श्व नामक मेरा तनूभव (पुत्र) अति भक्तियुक्त होकर, पंख जलकर इस विधि पड़े हुए मुझे आवश्यकतानुसार आहार ला देता है। उसके एक दिन मुझे अशन (आहार) न लाकर, देर से आने पर (मैंने) पूछा "देर क्यों की ?" (उसने कहा)—"हे

तीरमार्गमुन नेंते वोंचियुंड । ना रविप्रभवंटि यंगन गोनुचु
गाटुकनडकोंड कैवडि नोकडु । धाटिमै जनुदेंचि तनकु प्रियंबु
जेप्पि ये देरुवीय जेच्चेर जनियें; । नप्पुडच्चटि मौनुलंदरु नन्नु
संतसिंचुचु 'नेडु सावुकु दप्पि; । तंतकुंडगु रावणासुरुंडतडु
चेरगोनि लंककु श्रीरामु देवि । नुरक कैकोनिपोवुचुन्नना' डनिरि
अंदुकै तडसिति ननि वाडुवलिके; । संदेहमेटिकि ? जनकतनूज
बलसि राक्षसवधूपरिवृत यगुचु।जलदमालिकलोनि चंद्रिक वोलें ११५०
नुन्नदि लंकलो; नोगि शतयोज । नोन्नति ना दृष्टि युर्वि जरिंचु;
देल्लंबु गगनंबु दृष्टियु नाकु । नेल्लपक्षुलकंटे नेक्कुडै परगु"
ननिपल्कि मरियु निट्लनियें संपाति; । "तनपक्षयुगळंबु दग्धमैनप्पु
डे वच्चि मूर्च्छिल्लि यिच्चोट द्रेक्कि । चावुकु दप्पि येंचग रानि डप्पि
गुट्टूर्पुलेंसगंग गोन्नेंड्लु गडपि । गट्टिगा नाभाग्यगति नोक्कनाडु
घननिष्ठ दर्पमिदु गाविंचु सकल । जनतापहरुनि साक्षान्निशाकरुनि
ना निशाकरु नोय्यन गांचि म्रोक्कि । भानुदीप्तुलचेत पक्षमुल् गालि
तनयुन्न चंदमंतयु विन्नविंप । मुनिशिखामणियुनु मुन्नुनन्नेरुगु

---

पिता ! मैं तुम्हारे लिए उपहार (नाश्ता) ढूंढने, आततगति से महेंद्राद्रि के समुद्र तीरमार्ग पर देर तक टोह में बैठा रहा। तब उस रविप्रभा समान अंगना (स्त्री) को लेकर, काजल के महापर्वत के समान (दीखनेवाला) एक व्यक्ति औद्धत्य से आकर, (मेरे) उससे प्रिय बातें कहकर, मार्ग देने पर शीघ्र चला गया।" तब वहाँ के सभी मौनी मुझे (देख) प्रसन्न होते हुए (बोले)—"आज (तुम) मृत्यु (मुख) से बच गये। वह अंतक (यम) (समान) रावण-असुर है। बंदी बनाकर (वह) लंका को श्रीराम की देवी को अप्रत्याशित रूप से ले जा रहा है। इसी से देरी हुई है।" ऐसा उसने कहा था, संदेह क्यों? जनकतनूजा बली राक्षस-वधुओं से परिवृत होकर, जलद मालिका में चंद्रिका के समान, ॥ ११५० ॥ —लंका में स्थित है। मेरी दृष्टि उर्वी (पृथ्वी) पर लगन से शतयोजन तक जाती है। स्पष्ट है कि समस्त पक्षियों की अपेक्षा मेरी गमन (शक्ति) (तथा) दृष्टि अधिक हो प्रवर्तित होती है।" ऐसा कह, संपाति ने आगे यों कहा—"अपने पक्ष युगल के दग्ध होने पर मैं आकर, मूर्च्छित हो यहाँ गिरकर, मृत्यु से बचकर, अत्यंत तृष्णा से, कराहते हुए, कुछ वर्ष बिताकर, एक दिन मेरे (सौ) भाग्यगति से यहाँ घननिष्ठा से तप करने वाले, सकल जन के ताप को हरने वाले, साक्षात् निशाकर (चंद्र) के समान (गुणवाले) निशाकर नामक मुनि को ऋजुता से देखकर, प्रणामकर,

गावुन नेंतयु गरुणिंचि मीदु । भाविंचि "या श्रियःपति परात्परुडु
विष्णुंडु दशरथविभुनकु बुट्टि । युष्णांशुकुलुडंत उग्राटवुलकु ११६०
जनुदेर नातनि सतिनि रावणुडु । गोंनिपोयि चेर नुंचुकोंनि युन्नयप्पु
डमृतान्न मायिंति कमृतांशुडिडिन । देमलक याहारतृष्णलु वासि
युंडु; नंतट रामुडोय्यन वच्चि । चंडांशजुनि गाचि शक्रजु द्रुंचि
यालोलगति सीत नरय वानरुल । नालुगुदेसल कुन्नति बंपगलडु;
आ रामु निजदूतलगु वारितोड । जेरि नी वीकथ सेप्पिननाडु
घनपक्षयुगळंबु गलुगु नी" कनुचु । मुनु निशाकरुडनु मुनि सेप्पे नाकु;
नतडानतिच्चिनयट्ल मीतोड । हितमति नी कथ येरिंगिप गंटि;
निवे पक्षमुलुवच्चे, निदे चूडु" डनुचु । दिविरि कुप्पिंचि यद्दिविकि लंघिंचि
"वडि लंकचेरुव वनमुलो सीत । बोडगंटि नदे सीत बोडगंटि नेनु;
अदे ! शतयोजनंबैन दूरमुन नदे ! लंकलोपलनदे ! पुण्यसाध्वि ११७०
चालु ब्रायोपवेशन मिक लेंडु; । पौलस्त्यपति लंक बरिकिंप बोंडु"

---

भानु दीप्तियों से पंखों के जलकर पड़े हुए अपनी विधि का निवेदन किया। (वह) मुनि शिखामणि (श्रेष्ठ) भी पूर्व में मुझे जानते थे। अतः अधिक करुणा से भावी का चिंतन कर (कहा)—'वह श्रियः (लक्ष्मी) पति, परात्पर और विष्णु दशरथविभु के यहाँ पैदा होगा, उष्णांशु (सूर्य) कुल वाला तब उग्र-अटवियों को ॥ ११६० ॥

—निकल पड़ेगा, उसकी सती को रावण ले जाकर बंदी बनाकर रखेगा, तब उस नारी को अमृतांश (चंद्र) अमृतान्न देंगे, (उस कारण) वह अचंचल हो, आहार-तृष्णाओं से रहित रहेगी। तब राम ऋजुता से आकर, चंडांशज (सुग्रीव) की रक्षाकर, शक्रज (बालि) का संहार करके, अलोल-गति सीता के अन्वेषण के लिए चारों दिशाओं में, औन्नत्य के साथ, वानरों को भेजेगा। उस राम के निजदूत हो उन (वानरों) के पास पहुँचकर, जिस दिन यह कथा सुनाओगे, उस दिन तुम्हें घन (महान्)-पक्षयुगल प्राप्त होगा।' ऐसा पूर्व में मुझे निशाकर नामक मुनि ने बताया। उसके आदेशानुसार आपसे हितमति से इस कथा को बता चुका। लो, ये पंख आ गए, यही देखिए।" कहते हुए, झट से सांस रोककर, आकाश की ओर छलांग भरकर (कहा) :—"झट से लंका के वन में सीता को देखा है। लो, मैंने सीता को देखा है। वही है शतयोजन की दूरी पर, वही है लंका ! वही लंका के भीतर पुण्यसाध्वी है ! ॥ ११७० ॥

अनिलंककै पोव नटु त्रोव सूपि । चनियें हेमाद्रिकि संपाति प्रीति;
नंत वानरवीरुलंदरु गूडि । संतोषचित्तुलै जवमोप्प बोयि
चंडवाताघात जात डिंडीर । गंडूपिताशवकाशवाचाल
वीची समीचीनविहरमाणाति । वैचित्र्यकरवाल वरवालमुलनु
घोरनक्रग्राहकोट्टुलुप्पोंगि । पोराडुचुन्न यंभोराशि डासि
यंदरु निश्चेष्टुलै कोंतदडवु । गुंदु डेंदमुलतो गूचुंडि यप्पु
"डी समुद्रमु दाट नेव्वडु चालु ! । नी सत्त्वमेव्वरिकिदुलो गलदु ?"
अनि यिट्लु चिंतिपनंत नंगदुडु । वनचरुल् तानु नव्वनधितीरमुन
ना रात्रि वेगिंचि यम्मरुनाडु । वीर वानरुल वेवेर नीक्षिंचि ११८०
"यी रीति मी यंतलेसि वानरुलु । पौरुषंबुनु नेलपालुगा जेसि
जलराशिलोपल शतयोजनमुल । कोलदि दाटुट किट्लु गुंदेदरेनि
नपकीर्ति यनुपेरि यगणितांबोधि । गपिवर्युलार ! ये करणि दाटेदरु ?
मी मी जवंबुलु मी दाटु कोलदु । लीमात्रमनि नाकु निदरु गूडि ११८४

—(अब) प्रायोपवेश बस है (उसे छोड़ दीजिए) । अब उठिए। पौलस्त्यपति की लंका को देखने जाइए ।" (ऐसा) कह लंका जाने के लिए उधर मार्ग बताकर, संपाति प्रीति से हेमाद्रि पर चला गया । तब सभी वानर वीर एकत्र हो, प्रसन्नचित्त हो, अतिवेग से जाकर, अंभोराशि (समुद्र) के पास पहुँचे । (वह समुद्र) चंड-वात (वायु)-आघात से जात (उत्पन्न) डिंडीर (फेन) रूपी गंडूष (कुल्ली) से समस्त दिशाओं के, अंतरिक्ष के भर जाने से मुखरित बना था। (उस समुद्र में) वीची (तरंग)-समीचीन विहार करनेवाले, अति विचित्रता से वर-वाल रूपी करवालों से घोर नक्र-ग्राह समूह औद्धत्य से जूझ रहे थे । (उसे देख) सभी वानर कुछ देर तक निश्चेष्ट हो रहे । तब व्याकुल बने हृदय से बैठकर इस प्रकार चिंतित होने लगे कि "इस समुद्र को पार करने की सामर्थ्य किसमें है ? यह सत्त्व इनमें किसमें है ?" तब अंगद वनचरों (वानरों) के साथ उस वनधि (समुद्र) के किनारे ॥ ११८० ॥

—वह रात बिताकर, दूसरे दिन वीर वानरों को अलग-अलग से देखकर (कहा) :—"हे कपिवरो ! इस प्रकार आप जैसे वानर पौरुष को मिट्टी में मिलाकर जलराशि में शतयोजनों को समर्थ हो पार करने के लिए व्याकुल होते रहेंगे तो अपकीर्ति नामक अगणित (अपार)-अंभोधि (समुद्र) को किस प्रकार पार करेंगे ? अपने अपने जव (वेग) (तथा) पार करने की अपनी-अपनी सामर्थ्य इतनी है, ऐसा सब मिलकर, ॥ ११८४ ॥

वानर वीरुलुतम तम सत्त्वमुल देल्पुट

घनुलार ! योक्कडोक्कडु चेप्पु" डनुचु । गिनिसिन नंदरु गृतमतुलगुचु
दमतम सत्त्वमुल् दलपोसि चूचि । यमितसत्त्वोन्नतुलंदरु गूडि
"नलिमीर बदियोजनंबुलु दाट । गलवाड ने" ननि गजुडर्थि बलिके ।
नेलसिन लावुमै निरुवदि दाट । सोलय ने" ननि गवाक्षुडु वेचि पलिके ।
"मोनसिन कडिमिमै मुप्पदि दाट । घनशक्तिगल" दनि गवयुंडु वलिके ।
"ना लावु पेम्पुन नलुवदि दाट । जालुदु ने" ननि शरभुंडु वलिके ११९०
"बनिगोनि जलधि नेबदि दाटुवाड" । ननि गंधमादनुंडलवुमै बलिके ।
"नसमितडिपक यरुवदि दाट । मसल कोपुदु" ननि मैंदुडु वलिके ।
"नेनुबदि दाटुदु नेपु दीपिप । दनियक ने" ननि तारुंडु वलिके ।
नोपिन तम लावु नोकडुनु दाप । केपुमै नंदरु निटु पल्कुचुंड
भल्लूकनाथुंडु बहुकालवृद्धु । डुल्लोक विक्रमुडोकमाट वलिके;
"जिन्ननाटि बलंबु सेप्पवच्चिननु । ग्रन्नन हास्यकारणमगु नेडु;
नैननु विनुडु; मुन्नमृतंबु कोरकु । दानवुल् सुरलु युद्धंबु गाविप
नमरुलकै सहायंबुगा वच्चि । यमृतंबु द्राविति नर्थि वारोसग;

---

वानर वीरों का अपना-अपना सत्त्व बताना

—हे महान् (जनो) ! एक-एक अलग-अलग से कहिए ।" ऐसा कहते क्रुद्ध होने पर, कृतमति (निश्चित बुद्धिवाले) होते हुए, अपने-अपने सत्त्व (के बारे में) विचारकर (उन) अमित सत्त्व मे उन्नत (वानरों ने) मिलकर यों कहा। "सरलता से मैं दस योजन पारकर सकता हूँ" । (ऐसा) गज ने इच्छा से कहा। "सुस्थिर बल से मैं बीस (योजन) पार कर नहीं सकूँगा" गवाक्ष ने चीखकर कहा। "सुनिशित साहस से तीस (योजन) पार करने की महाशक्ति (मुझमें) है" । (ऐसा) गवय बोला । "अपने बलके आधिक्यसे मैं चालीस (योजन) पार कर सकता हूँ" शरभ ने कहा ॥ ११९० ॥
—"सप्रयत्न (मैं) जलधि में पचास (योजन) पारकर सकता हूँ" ऐसा गंधमादन ने समर्थता से कहा । "उद्रेक के कम न होने पर, साठ (योजन) पारकर, सुस्ताए बिना रह सकूँगा" ऐसा मैंद ने कहा । "कम न होनेवाले साहस से सत्तर (योजन) पार करने में समर्थ हूँ" ऐसा द्विविद ने कहा । "औन्नत्य के दीप्त होने पर मैं अस्सी (योजन) बिना थके पारकर सकूँगा" ऐसा तार ने कहा । अपनी सामर्थ्य को छिपाए बिना प्रत्येक (वानर) ने औन्नत्य से सभी के इस प्रकार कहते रहने पर, भल्लूकनाथ ने जो बहुकाल-वृद्ध, उल्लोकविक्रम वाला था, एक बात कही—"बचपन के बल की बात

नुदधुतलेड्नु दाट नोपु; दस्ताद्रि। कुदयाद्रिपै नुंडि यौक जंग मिड्डु;
नैल्ललोकमुल नाकेंदुरेंदुलेदु। वल्लिदुडगु बलि बंधिचुनाडु १२००
इरवदियौक्क मारिल ब्रदक्षिणमु। दिरिगि त्रिविक्रमदेवुनि गौलुचु
तरि गालु विरिगें; ना दर्पंबु जवमु।परिबोयें; मरि जराभारंबु वौदिवें;
नरयंग गड्वृद्धनैतिनिप्पटिकि; । वरिकिप नेनु दौंवदि गानि चाल;
वौलुपोंद नी त्रोव बोयेंडुपनिकि। वलति गा" ननि जांबवंतुंडु वलिकें।
"दौंवदियेडु दोड्तो दाटुवाड। नंबुधि" ननि नीलुडत्तरि बलिकें।
ना मारुतात्मजुडात्मपौरुषमु। लेमियु बलुकक्कय्येंड नूरकुंडें।
"वालिन कडिमिमें बडि नूरु। दाट जालुदु; मगुडि राजालनु गानि"
यनि यंगदुड्डु वल्क ना जांबवंतु। "डनघ! माकंदरकधिपति वीवु;
वालितनूज! यी वाराशि दाट।जालुदु, मगुडि राजालुदु वीव; १२१०
युवराज वी कपियूथंबुलकुनु; । रवितनूजुनियट्ल राजवु गान
दगमम्मु बनिगोंन दगुगाक! यिट्लु।तगुनय्य! नीकित दैन्यमेमिटिकि?

---

कहूँ तो एकदम हास्य का कारण बनेगा। फिर भी सुनिए। पूर्व में अमृत के लिए दानव और सुरों के युद्ध करते समय, अमरों की सहायता के लिए आकर, उनके प्रेम से देने पर अमृत का पान किया था। सात समुद्रों को पार कर सकता हूँ। अस्ताचल से उदयाचल तक एक छलांग भर सकता हूँ। समस्त लोकों में मेरा कोई सानी नहीं है। वलिष्ठ बलि को बाँधने के समय, ॥ १२०० ॥

—पृथ्वी पर इक्कीस बार प्रदक्षिणा कर, त्रिविक्रमदेव की सेवा करते समय टाँग टूट गयी थी। मेरा दर्प (तथा) जव नष्ट हो गए। इसके अतिरिक्त जराभार भी प्राप्त हुआ। सोचने पर अब तक अधिक वृद्ध हो गया। देखने पर मैं नब्बे (योजन) के लिए तो योग्य हूँ। शोभित इस मार्ग से जाने के काम के लिए समर्थ व्यक्ति नहीं हूँ।" (ऐसा) कह जांबवान ने कहा। उस समय नील ने कहा—"साथ-साथ सतानवे (योजन) अंबुधि को तो पार कर सकता हूँ।" मारुतात्मज आत्मपौरुष के अभाव में उस अवसर पर चुप्पी साधे रहा। "साहस से झट सौ (योजन) पार तो कर सकूँगा, वापिस नहीं आ सकूँगा" ऐसा अंगद ने कहा। जांबवान ने कहा—"हे अनघ! तुम हम सबके अधिपति हो। हे वालितनूज! इस वाराशि (समुद्र) को पारकर सकोगे, लौटकर भी आ सकोगे। ॥ १२१० ॥

—हे युवराज! इन कपियूथों (समूहों) के लिए रवितनूज के समान तुम राजा हो। उचित रूप से (तुम्हें) हमसे काम लेना चाहिये। ऐसा

रामकार्यपरुंडु रविजुनिमंत्रि । यी मर्कटावलि कॆल्ल ब्राणंबु
तक्कक पवमानतनयुंडु गलुग । नक्कटा ! नी कसाध्यमुलॆंदु गलवु ?
वल" दनि वारिंचि वायुनंदनुनि।बिलिचि यातनितोड ब्रियमुन बलिकॆ;

समुद्रलंघनकु जांबवंतुडु हनुमंतुनि ब्रोत्साहिंचुट

"मारुति नी ! पनि मा मीद बॆट्टि । यूरकयुन्नाड वुचितमे नीकु ?
ललितलावण्य विलास संपदल । वलनॊप्पु नप्सरोवनितलयंदु
बुंजिकस्थलयन बॊलुचु मी तल्लि । यंजन यट्टु दॊल्लि यग्निशापमुन
वानर वनितयै वसुध गेसरिकि । मानिनियैयुंडि मरि यॊक्कनाडु
वनगिरिस्थलुलंदु वर्तिंचुचुंड । ननिलुडायंगन यलसयानंबु १२२०
दॊडलबॆडंगुनु दोरंपुबिरुदु । नुडुराजबिंबंबु नॊरयु नॆम्मोमु
गलदु लेदनु कौनु गब्बिगुब्बलुनु । दल चुट्टिवच्चु बित्तरिकन्नुगवयु
गनुगॊनि मोहंबु गडलुकॊनंग । मनसिजशरभिन्नमानसुंडगुचु
जेल बायगजेसि चॆलिमिमै डासि । यालिंगनमु सेय नंजन यलिगि,
"नादु पातिव्रत्यनैपुणि जॆरुप । ने दुष्टमति यॊको यिट्टु समकट्टॆ ?"

---

(करना तुम्हारे लिए) उचित है ? तुम्हें इतना दैन्य क्यों ? रामकार्यरत, रविज का मन्त्री, इस मर्कट-समूह के लिए प्राण समान इस पवमानतनय के होते हुए हाय ! तुम्हारे लिए असाध्य (कार्य) ही क्या है ? व्याकुल मत बनो" ऐसा मना कर वायुनन्दन को बुलाकर, उससे प्रिय वचन बोला ।

समुद्र लांघने के लिए जांबवान का हनुमान को प्रोत्साहित करना

"हे मारुती ! अपना काम हम पर रख चुप बैठे हो । यह क्या तुम्हें उचित है ? ललितलावण्यविलास की सम्पदाओं से शोभित अप्सरा-स्त्रियों से 'पुंजिकस्थल' के समान शोभित तुम्हारी माता अंजना पूर्व में अग्नि के शाप से वसुधा पर वानरवनिता हो, केसरी की पत्नी होकर रही । (ऐसा होकर) एक दिन (उसके) वन-गिरि-स्थानों में विचरण करते समय, अनिल उस अंगना के अलस (मंद)-गमन, ।। १२२० ।।

—जंघाओं की सुन्दरता, विलासपूर्ण नितंब, उडुराजबिंब (चंद्र) की समता करनेवाला सुन्दर मुख, अस्ति-नास्ति का संदेह पैदा करनेवाली कटि (क्षीण कटि), पीन स्तन, विशाल तथा चंचल नेत्रों को देख मोह के व्याप्त होने पर, मनसिज-शर से छिन्न मनवाला होता हुआ, (अंजना के) वस्त्रों को दूरकर, प्रेम से नियराकर, आलिंगन किया । (तब) अंजना ने रुष्ट होकर, (कहा)—"कौन दुष्टमति इस प्रकार मेरे पातिव्रत्य-नैपुणी को

ना विनि "यलुगको नाति ! ने वायु । देवुंड; नीदु पातिव्रत्यमुनकु
भंगंबु गाकुंड बरिकिंचि हृदय । संगंबु सलिपिति; जलजाक्षि ! दीन
बल वेग विक्रम पौरुष धैर्य । मुलु गल तनयुडिम्मुल नीकु वुट्टु"
ननि पलिक चनुटयु ना वधूमणियु । मनमुन नलरुचु मरि वायुदेवु
प्रविमलकृप निन्नु बडसे गावुननु । भुविनि वायुवुतोडि भूरिसत्त्वुडनु;
१२३०

वेगविक्रमकळा विस्फूर्तुलंदु । ना गरुडुनिकंटे नधिकुड वीवु;
वरलु पंकजगर्भु वरमुन जेसि । मरि नीकु नायुधमरणंबु लेदु;
नी समानुलु लेरु निखिललोकमुल; । नी सत्वमेरुगुदु निजमुगा नेनु;
जडनिधि लंघिंचि जनकज गांचि । कडकमै निट्टु रामकार्यंबु सेसि
कपुल प्राणमुलु राघवुल प्राणमुलु । कपिनाथु प्राणमुल् गरुणतो गाचि
तडयक यो जगत्प्राणनंदनुड ! । पडयु मुत्तमलोकपदमुलु नीवु"
अनवुडु हनुमंतु "डवुगाक ! मीरु । पनिचिन जेयुदु बतिकार्यमोनर;
नगचरुल् सूडुडु ना शक्तिनेडु । जगदेकहितबुद्धि जलधि लंघिंचि
परतेंचि सुरलड्डुपडिन साधितु; । नेरसि लोकमुलेल्ल नीरु गावितु;

---

बिगाड़ने पर उतारू हुआ ?" यह सुन, (वायुदेव ने कहा)—"हे नारी ! क्रुद्ध मत होना । मैं वायुदेव हूँ । यह देखकर कि तुम्हारा पातिव्रत्य खंडित न हो मैंने हृदयसंगम किया है । हे जलजाक्षी ! इससे बल, वेग, विक्रम, पौरुष, धैर्य से सम्पन्न पुत्र प्रेम से उत्पन्न होगा ।" ऐसा कह (वायुदेव के) जाने पर वह वधूमणि भी मन में प्रसन्न होते हुए, फिर वायुदेव की प्रविमल कृपा से तुम्हें प्राप्त किया है । अतः भुवि (लोक) में तुम वायु के समान भूरिसत्त्ववाले हो ।। १२३० ।।

—वेग-विक्रम-कला की विस्फूर्तियों में तुम गरुड़ से भी अधिक हो। शोभायमान पंकजगर्भ (ब्रह्मा) के वर से फिर तुम्हें आयुध-मरण नहीं है । निखिल लोकों में तुम्हारे समान कोई नहीं है । मैं वास्तव में तुम्हारे सत्त्व को जानता हूँ । जड़निधि (समुद्र) को लांघकर, जनकजा को देखकर, साहस से यहाँ रामकार्य सम्पन्न कर कपियों के प्राण, राघवों के प्राण (तथा) कपिनाथ के प्राणों की, करुणा से, रक्षाकर, (इस कार्य में) विलंब न कर हे जगत्प्राणनंदन ! तुम उत्तम लोकपदों को प्राप्त करो ।" ऐसा कहने पर हनुमान ने कहा—"वैसा ही हो । आपके आदेशानुसार पति (राम के) कार्य को सम्पन्न करूँगा । हे अगचरो ! आज मेरी शक्ति को देखो । जगदेकहितबुद्धि से जलधि को लांघकर, यदि दौड़ आकर देवता भी बाधाएँ उपस्थित करें तो (कार्य को) सिद्ध

नक्कजंबगु शक्ति नट्ट लंक सौच्चु । स्रुक्कक वेदकि भूसुत जूचिवत्तु;
१२४०
जूड जौप्पडकुन्न सुरवैरितोड । गूड लंकापुरि गौनिवत्तु वेग;
गाकुन्न जलधुलु गलतु नौंडेनि । वीकतो नमराद्रि विरुतु नौंडेनि
बुडमि तुत्तुमुरुगा बौडुतुनौंडेनि । जेवमीरग लंक जेरियच्चोट
दुष्टासुरुल नेल्ल द्रुंतु नौंडेनि । सृष्टि जीकटि सेसि चेरुतु नौंडेनि
गानि यूरक रानु गडगि मीयौद्द । के" ननि पूनि महेंद्राद्रि येक्कि,

हनुमंतुडु समुद्रमुनु दाटुट

युदधुलतो गूड नौंगि सृष्टि म्रिंग । गदिसिन लयकालकालुडो यनग
वेस द्रिविक्रमुडैन विष्णुनि रीति । नसमानदेहुडै यंदंद पेरिगि,
यंगदादुलचेत ननुमति वडसि । यंगमेंतयु बौंग बौंग नंतरंगमुन
द्रन तंड्रि बवमानु दलचि श्रीराम । जननाथु पदपंकजमुलात्मनिलिपि
१२५०

करूँगा, रुष्ट होकर समस्त जगत को नष्ट कर दूँगा। आश्चर्यप्रद शक्ति से उधर लंका में प्रवेश करूँगा, दुर्बल न बन अन्वेषण कर भूसुता को देखकर आऊँगा। ॥ १२४० ॥

—देखने में दुर्निवार बने सुर-वैरी (रावण) के साथ लंकापुरी को ही झट से लाऊँगा। ऐसा न हो तो जलधियों को व्याकुल बनाऊँगा, नहीं तो बेपरवाह हो अमराद्रि के टुकड़े कर दूँगा, नहीं तो पृथ्वी को चकनाचूर कर दूँगा, नहीं तो सप्रयत्न मृत्यु का ही संहार कर दूँगा, नहीं तो समस्त द्वीपों को शोध डालूँगा, नहीं तो अधिक शक्ति से लंका पहुँचकर वहाँ के समस्त दुष्ट असुरों का वध कर दूँगा; नहीं तो सृष्टि को अंधकारमय बनाकर नष्ट कर दूँगा। ऐसा कुछ नहीं करूँगा तो खाली हाथ मैं आपके पास लौटकर नहीं आऊँगा।" (ऐसा) कह निश्चयकर महेंद्रादि पर चढ़कर,

हनुमान का समुद्र पार करना

—मानो उदधियों के साथ, लगकर सृष्टि को निगलने पास आया हुआ प्रलयकाल का कालपुरुष हो, (हनुमान) झट त्रिविक्रम बने विष्णु की तरह, असमान देहवाला हो। जहाँ-तहाँ बढ़कर, अंगद आदियों से अनुमति प्राप्तकर, शरीर के अधिक फूलने पर, अंतरंग में अपने पिता पवमान का स्मरणकर, राजा श्रीराम के पदपंकजों को आत्मा में स्थिर कर, ॥ १२५०॥

—चरणों को स्थिरता से अद्रि पर आरूढ़कर, गरदन उठाकर, थोड़ा-सा मही

यड्गुलु दिरमुगा नद्रिपै मोपि । मॅडयेत्ति योंकयित मॅयि ग्रुंक निक्कि
बोमलेत्ति कलय नंभोराशि जूचि । यमरारिपुरि मीदनट दृष्टि निलिपि
वड्लग नटमीद वाल मल्लार्चि । नेरि कर्णमुलु रेंडु निक्किचि मिंचि
यट नद्रिशिलमीद हस्तंबुलूदि । पटुजवंबुन दाटॆ ववमानसुतुडु
अल्ल सुधाहरणार्थमै वैनतेयु । डिलनुंडि मुनु दिविकॆगयुचंदमुन;
ना रभसंबुन नद्रिश्रृंगमुलु । भूरेणुवुलकंटॆ बोंडिवोंडियय्यॆ
ना रावणुंडु मुन्नार्जिंचिनट्टि । भूरिकीर्तुल पॆम्पु पोंडियैन यट्टु;
ला युरवडि म्राकुलतनितो नॆगसि । तोयधिलो जोच्चि तुनियलै पडियॆ
भाविसेतुवुनकै पवननंदनुडु । दा वच्चि शंकुवुल् स्थापिचॆननग;
वॆस बॆचि यप्पटि विषमवायुवुल । दॆसलकु जॆड पारॆ दिविरि मेघमुलु
१२६०

वक्रिचॆ लंकपै वायुजुंडनुचु । शक्रादुलकु जॆप्प जनिनचंदमुन;
नावडि नब्धि नीरंतयु बासि । यावलि पाताळमट्टु गानवच्चॆ
'जनकज दॆच्चि ना जलमुलो दाप' । डनि मारुतिकि जूपॆ नंबोधियनग;
दन पति हितकार्य धैर्यशौर्यमुलु । दन वेगलाघवोदात्त सत्त्वमुलु

---

दब जाए, ऐसा ऊपर उठ कर, भौंहें उठाकर अंभोराशि को खूब निहारकर, अमरारि (राक्षस) की पुरी पर दृष्टि स्थिर बनाकर, उसके बाद शोभा से पूँछ को हिलाकर, बड़े कानों को ऐंठकर, शोभित हो, तब अद्रिशिला पर हाथ दबाए रख, पूर्व में सुधा-हरण के लिए वैनतेय (गरुड़) पृथ्वी पर से आकाश को उड़ा था, उस तरह पवमानपुत्र पटु जव के साथ लांघ उठा। उस रभस (शीघ्रता) के कारण पर्वत के श्रृंग भूरेणुओं की अपेक्षा (अधिक) चूर-चूर हुए मानों उस रावण के पूर्व में अर्जित भूरिकीर्तियों की सम्पत्ति चूर हो गयी हो। उस वेग के कारण बड़े पेड़ उसके साथ उड़कर तोयधि (समुद्र) में गिरकर टुकड़े-टुकड़े हो गये मानों भावी सेतु के लिए पवननंदन ने स्वयं आकर शंखुओं की स्थापना[1] (शिलान्यास) की हो। झट एकत्र होकर (उठे) उस समय के विषम वायुओं के कारण मेघ हारकर दिशाओं में फैल गये ॥ १२६० ॥

—मानों शक्र (इंद्र) आदियों को यह कहने गए हों कि वायुज लंका के प्रति वक्र हो गया है। उस वेग के कारण अब्धि (समुद्र) समस्त जल से रहित हो, उस ओर का पाताल दिखाई पड़ा मानों अंबोधि (समुद्र) मारुति को यह बता रहा हो कि जनकजा को लाकर मेरे जल के भीतर

---

१. तेलुगु में 'शिलान्यास' को 'शंखुस्थापना' कहते है।

जूचि. यिद्रादुलु सौरिदिगीर्तिंप । नी चंदमुन दाटि येगुचन्नंत
'नी तित्यकृति जगद्धितमुगा गोरि । पूनि यैंतयु दव्वु पोवुचुन्नाडु;
इतनिकि विश्रांति यिचट गाविंप । नितनि बुच्चेद' ननि यिच्चलो दलचि
यप्पुडु मैनाकु नंबुधि पिलिचि । 'यिप्पुडु हनुमंतुडेतेंचे निटकु;
नीप्पार नातिथ्य मौसगु नी' वनुचु । जेप्पि 'पो' म्मनुटयु शीघ्रंबे येगसि
१२६९

हनुमंतुनकु मैनाकुनि आतिथ्यमु

युरुतर निजपक्षयुगळ संजात । मरुदुच्चलद्वार्थिमध्यंबु वेडलि
श्रीकरकांचन शृंगसंकलित । नाकमै यौप्पु मैनाकपर्वतमु
अेदुट दोचिन जूचि 'यिदि दैत्यमाय; । कदिसि ना पनिकि विघ्नमु
सेयगोरे;
दानिकि नेमि ? ना दर्पंबु पेर्मि । दीनि द्रुंचेद गाक तेगि'' यंचु नडरि
वरवज्रकठिनमौ वक्षंबु चेत । नुरुवडि हनुमंतुडुदरि ताकुटयु
गरुवलि सुडिगोन्न काराकु वोलें । दिरमेदि धृति दूलि दिर्दिर दिरिगि
मनुजुडै पौडसूपि मैनाक शिखरि । यनिलनंदनु जूचि यर्थितो बलिकें;
'ननिलज ! नेनु नीकपकारिगानु । वनराशि पनुपुन वच्चिति गानु;

---

नहीं छिपा रखा है।' अपने पति (राजा) के हितकार्य के लिए धैर्य-शौर्य, अपने वेग-लाघव (और) उदात्त सत्त्व (आदि) को देख इंद्र आदियों के क्रम से प्रशंसा करते रहने पर, इस प्रकार समुद्र को पार करते जाते (देख) मन में यह सोच कि "यह नित्य कृती (पुण्यात्मा) जगत्‌हित की इच्छाकर, निश्चयकर बहुत दूर जा रहा है। इसे विश्राम देने के लिए इसे भेजूँगा" तब अंबुधि ने मैनाक को बुलाकर, यह कह कि "अब हनुमान यहाँ आया है, शोभायुक्त रूप से उसे तुम आतिथ्य प्रदान करो, जाओ" भेजा। (वह भी) शीघ्र उड़कर ॥ १२६९ ॥

हनुमान को मैनाक का आतिथ्य प्रदान करना

—उरुतर (महत्तर) निजपक्ष युगल से संजात (उत्पन्न) मरुत् (पवन) से उच्छलत् (उछलते हुए) वारिधि के मध्य से निकलकर श्रीकर कांचन-शृंग-संकलित नाक (स्वर्ग) हो शोभित मैनाक पर्वत के सामने दीखने पर, (उसे) देख, यह सोच कि "यह दैत्यमाया है। इसने जान-बूझकर मेरे कार्य में विघ्न उपस्थित करना चाहा। हुआ तो क्या ? अपने दर्प की अधिकता इसका दमनकर दूँगा।" उद्धत होकर, वर-वज्र (समान) कठिन वक्ष से झट से भीत करते हुए हनुमान के लगने पर,

यम्महात्मुडु नीकु नातिथ्यमोसगु । पोम्मन्न वच्चिति; बूर्वकालमुन
बर्वतंबुलकेल्ल वक्षमुल् गलिगि । गर्विंचि मेलग नाखंडलुंडलिगि
पविधार नोक्कट बक्षमुल् दुनुम । ववनुडु मी तंड्रि परिकिंचि नन्नु १२८०
नवलील नी लवणाबुंधिलोन । गवयिंचि पक्षमुल् गाचि रक्षिंचे;
गान मी वाडनु गानि यन्युंड । गानु; शीताचलाग्रणिकुमारुंड;
नेनु मैनाकुंड; नीवु ना यंदु । बूनिन फलमूलमुल दृप्ति बोंदि
बडलिकलुनु बासि पवनकुमार ! । कडुलावु मीर लंकापुरंबुनकु
नरुगुमु नी'वन्न नम्महावलुडु । "वेरवुगादिप्पुडु विश्रमिंचुटकु
जलधिनडुम नेच्चट निल्व ननुचु । जेलगि मुन्नु प्रतिज्ञ सेसिनवाड
निट्टु रामुकार्यमै येगुचुन्नाड; । नटुगान निल्वरादद्रीश ! नाकु"
ननि पाणितलमुन नय्यद्रिदडवि । 'यनघात्म ! नी पूजलन्नियु वच्चे'
ननि पल्कि पोवुचो ननिलनंदनुनि । घनशक्ति कमरुलु गडु जोद्यमंदि
नानाविधमुल नानंदिंचि; रंत। मैनाकगिरि निपुमै नाकविभुडु १२९०

पवन के भँवर में फंसे पके पत्ते के समान स्थिरता (और) धैर्य को खोकर, गोल घूमकर, मनुष्य हो दिखाई पड़कर, मैनाक पर्वत ने अनिलनंदन को देख प्रेम से कहा:—"हे अनिलज ! मैं तुम्हारा अपकार करनेवाला नहीं हूं। बस, वनराशि (समुद्र) के भेजने पर आया हूँ। उस महात्मा के कहने पर कि तुम्हें आतिथ्य दूं, आया हूँ। पूर्वकाल में समस्त पर्वतों के पंख होकर, उनके गर्वित हो विचरण करने पर, आखंडल (इंद्र) रुष्ट होकर, पवि (वज्र)-धारा से एक वार पंख काट डाले। (तब) आपके पिता पवन ने मुझे निहारकर ॥ १२८० ॥

—सरलता से इस लवणांवुधि में डुबोकर (मेरे) पंख बचाकर, रक्षा की। अतः मैं आप ही का हूँ, अन्य नहीं हूं। मैं सीताचलाग्रणी (हिमालय) का पुत्र हूँ। मैं मैनाक हूँ। तुम मुझ पर उत्पन्न फल-फूलों से तृप्त होकर, थकावट को दूरकर हे पवनकुमार ! अधिक सामर्थ्य की अधिकता से तुम लंकापुर को जाओ।" (ऐसा) कहने पर वह महावली (बोला):—"विश्राम करने का अव अवसर नहीं है। प्रथमतः मैंने प्रतिज्ञा की कि जलधि के मध्य कहीं रुकूँगा नहीं। इधर राम के कार्य के लिए जा रहा हूँ। अतः हे अद्रीश ! मुझे यहाँ नहीं रुकना चाहिए।" (ऐसा) कह हथेली से उस अद्रि (पर्वत) को स्पर्शकर कहा:—"हे अनघात्म ! तुम्हारी समस्त पूजाएँ मुझे प्राप्त हैं।" (ऐसा) कह जाते समय अनिलनंदन की घनशक्ति से अमर अत्याश्चर्यचकित हो अनेक प्रकार से आनन्दित हुए। तब मैनाकगिरि को शोभा से, नाकविभु (इंद्र) ॥ १२९० ॥

गनुगोनि 'श्रीरामुकार्यमै येगु । हनुमंतुनकु ब्रियंबाचरिंचितिवि;
यट्गान नीकु ने नभयमिच्चितिनि, । इट सुखस्थिति नुंडु मी वंचु बलिकें',
नप्पुडु गंधर्वुलमरुलु मुनुलु । दप्पक यंजनातनयु जूचुचुनु
'इतनि लावेट्टिदो येरुगुद' मनुचु । जतुरुलै सुरस ना जनु देवदूत
बनिचिन राक्षसभावंबु दालिच । यनिलसूनुनकु दा नड्डमै निलिच्चि
'यी वार्धिलोनुंडि येगु निन् गंटि; । दैवयत्नंबुन दानिक मंटि;
ननिलज ! याकोंटि; नटनिट जनक । मुनुकोनि ना वक्त्रमुन वच्चिचोरुमु
नी'वनवुडु 'रामनृपु कार्यमुनकु । बोवुचुन्नाडनु बोलति ! रारादु;
धरणीशु कार्यमंतयु नेरवेर्चि । तिरिगि येतेंचुचो दीर्तु नीकोर्कि;
पोयि वच्चेद निंति ! बोंकुगा' दनिन । ना यिंति कोपिंचि यरुक्रम्मि-
निलिच्चि १३००
चननीनु; निनुबट्टि चंपुदु गडिमि" । ननि नोरु देरचिन ननिलनंदनुडु
तन मेनु वेस बेंचें दशयोजनंबु; । लिनुमडिगा बेंचें निंति याननमु;
मुप्पदि योजनंबुलु वेंचें नात; । डप्पुडु नलुवदि यद्वियुनु बेंचे;
नोंडोरुलिट्टु शतयोजनाधिकत । दंडिमै बेंचिरि तनुवु वक्त्रमुलु :

—देखकर बोले:—"श्रीराम के कार्य के लिए जानेवाले हनुमान को प्रिय किया है। अतः मैंने तुमको अभय दिया है। यहाँ तुम सुख से रहो।" तब गंधर्व, अमर, मुनि अवश्य अंजनातनय को देखते हुए यह सोच कि "इसकी सामर्थ्य कैसी है? यह जानेंगे" चतुर हो, सुरसा नामक देवदूती को भेजा। (वह) राक्षसभाव को धारणकर, अनिलसून के (मार्ग में) बाधा बन खड़ी हुई। (कहा):—"इस वारिधि में से जानेवाले तुम्हें देखा है। दैवयत्न से अब मैं जीवित रह पाऊँगी। हे अनिलज! भूखी हूँ। इधर-उधर न जाकर तुम प्रथमतः मेरे गले में आकर प्रवेश करो।" ऐसा कहने पर "हे नारी! राजाराम के कार्य के लिए जा रहा हूँ। नहीं आना चाहिए। धरणीश के समस्त कार्य को सम्पन्न कर लौट आते समय तुम्हारी इच्छा की पूर्ति करूँगा। हे नारी! जाकर आऊँगा। इसे झूठ मत समझो।" (ऐसा) कहने पर वह नारी क्रुद्ध होकर, खूब व्याप्त होकर खड़ी हो गई ॥ १३०० ॥

—(और कहा):—"(तुम्हें) जाने नहीं दूँगी। साहस से तुम्हें पकड़ मार डालूँगी।" (ऐसा) कह मुँह खोलने पर अनिलनन्दन ने झट से अपने शरीर को दस योजन तक बढ़ा दिया। (उस) नारी ने अपने मुख को दुगुना (बड़ा) बना दिया। दोनों ने इस प्रकार परस्पर तनु और वक्त्र को खूब शतयोजनों से अधिक बढ़ा लिया। तब वह हनुमान

नंत ना हनुमंतुडसमान बुद्धि । मंतुडै यंगुष्ठमात्रगात्रमुन
नतिसूक्ष्मुडै वच्चि या यिंतिवदन । मतिरयंबुन जोच्चि यवलील वेडले
मुडिगोन्न संसारमोहबंधमुलु । विडदन्नि सुज्ञानि वेडलिनमाड्कि;
वेडलि 'नी कोर्कि गाविंचिति निंक । गडलि दाटेद' नन्न गपिकुलोत्तमुनि
बुद्धि कोंतयु मेच्चि पोगडुचु 'गार्य । सिद्धि नीकय्येडु शीघ्रंबे' यनुचु
नट दिव्यवनितयै या यिंति प्रीति।वटुसत्त्वुनिलजु वरग दीविंचे१३१०
नतडंत प्रणमिल्लि यटु वोवुचुंड । नतिरयंबुन वच्चि यातनि गदिसि
योलसि देहच्छाय लोडिसि रा दिगिचि।चेलगि जीवुल म्रिगु सिंहिक गडगि
पदियोजनंबुल पउपुनु मूडु । पदुल योजनमुलै परगेडु निडुपु
नगुचुन्न तन नीड नलमि चेपट्टि । तिगिचि म्रिग गडंग धीरुडै यतडु
प्रतिकूलवातूलपवनसंघात । हतुल नोडयु वोले नटु पोक निलिचि
येडद 'छायाग्राहि यिद' यनि तेलिसि। मडपक यटमीद मकरि ववत्रंबु
चोच्चि वत्तु नटंचु सूचिंचुनट्टु । लच्चेरुवंदि यिंद्रादुलु सूड
गडुसूक्ष्मरूपुड कलगक दानि । कडुपुलोपल जोच्चि कडिमिमै व्रच्चि

---

असमान बुद्धिमान होते हुए अंगुष्ठमात्र गात्र (शरीर) से अतिसूक्ष्म हो आकर, उस नारी के मुख में अतिशीघ्रता से घुसकर सरलता से (वाहर) निकल आये मानों उलझे हुए संसार-मोह-वन्धनों से छूटकर सुज्ञानी निकल पड़ता हो। निकलकर (वोले)—"तुम्हारी इच्छा की पूर्ति की। अव समुद्र को पार करूँगा।" (ऐसा) कहनेवाले कपिकुलोत्तम की बुद्धि की अधिक प्रशंसाकर, सराहते हुए, यह कहते "तुम्हें शीघ्र ही कार्यसिद्धि होगी" दिव्यवनिता हो (राक्षस रूप छोड़), उस नारी ने प्रीति से पटु-सत्त्ववाले अनिलज को शोभा से आसीसा। ॥ १३१० ॥
—वह तव प्रणामकर उधर जा रहा था तो अतिशीघ्रता से आकर, उसके निकट आकर, देह की छायाओं का स्पर्शकर, आकर्षितकर, नीचे खींच, उल्लसित हो, जीवों को निगलनेवाली सिंहिका के सप्रयत्न दस योजन चौड़ाई, तीस योजन की लम्बाई वाली अपनी छाया को आवृत हो, पकड़कर, निगलने लगने पर, धैर्यशाली होकर वह प्रतिकूल-वातूल-पवन संघात-हतियों के कारण नौका के समान आगे न जाकर, मन से यह जानकर कि "यह छायाग्राही है", न दवकर, प्रथमतः मकरी के वक्त्र में प्रवेश कर आऊँगा, यह सूचित करते हुए, इंद्र आदियों के चकित हो देखते रहने पर, अतिसूक्ष्म रूप से, व्याकुल हुए विना उसके पेट में प्रवेशकर, (उसे) चीरकर, उस दुष्ट राक्षस को समुद्र में डाल दिया। अनन्तर सभी देवताओं ने आनन्दित हो, विनुति कर वर-पुष्पवृष्टि की। वननिधि (समुद्र) को सरलता से झट पारकर, जाकर, ॥ १३२० ॥

या दुष्टराक्षसि नब्धिलो वैचि । यादट सुरलैल्ल नानंदमंदि
विनुतिंचि वरपुष्प वृष्टुलु गुरिय । वननिधि नवलील वडि दाटिपोयि
१३२०

या समीरजुडनायासंबुतोड । ना सुवेलाचलंबचलुडै येक्के ।
ननि यंध्रभाष भाषाधीशनिभुडु । विनुत काव्यागम विमल मानसुडु
पालिताचारुडपार धीशरधि । भूलोकनिधि गोनबुद्धभूविभुडु
दम तंड्रि विट्ठलधरणीशुपेर । गमनीयतरधैर्यकनकाद्रि पेर
बनुगोन नरिगंडभैरवु पेर । घनु पेर, मीसरगंडनि पेर
नलघु निश्चलदयायत बुद्धि पेर । ललितसद्गुणगणालंकारु पेर
नाचंद्रताराकर्मै योप्पुमिगिलि । भूचक्रमुन नतिपूज्यमै वेलय
नसमानललितशब्दार्थसंगतुल । रसिकमै चेलुवोन्द रामायणमुन
बरग नलंकारभावनल् निंड । गरमोप्पु नी किष्किधाकाडंबु जेप्पे:
नारूढि नार्षेयमै यादिकाव्य । मै रसिकानंदमै येल्लनाडु १३३०
निव्वसुमति नोप्पु नी पुण्यचरित । मेव्वरु सदिविन नेव्वरु विनिन
सामादि बहुवेदचयधाम राम । नामचिंतामणि नव्यभोगमुलु
परहिताचारमुल् प्रभुविचारमुलु । परिपूर्णशक्तुलु प्रकटराज्यमुलु
निर्मलकीर्तुलु नित्यसौख्यमुलु । धर्मैकनिष्ठलु दानाभिरतुलु

---

—वह समीरज अनायास उस सुवेलाचल पर अचंचल हो चढ़ गया। इस प्रकार आन्ध्रभाषा के भाषाधीश (ब्रह्मा) के समान, विनुत-काव्य-गम-विमल-मानस (श्रेष्ठ काव्य और शास्त्रों के ज्ञाता), आचारवान्, अपार-बुद्धि-सिंधु, भूलोक-निधि गोन बुद्धि-भूपति ने, अपने पिता विट्ठल धरणीश के नाम पर, जो कमनीयतर धैर्य के कनकाद्रि हैं, दृढ़ता से अरिगंडभैरव (शत्रुभयंकर), महात्मा, मीसरगंड (प्रतापशाली), अलघु-निश्चल-दया के आयतबुद्धि वाले हैं, ललित सद्गुणगणालंकार हैं, आचन्द्र-तारार्क-विलसित होनेवाली, भूलोक में अतिपूज्य हो शोभित होने के लिए अनुपम ललित-शब्दार्थ-सगित से युक्त रसमय रामायण में अलंकार (और) भावों से परिपूर्ण, अतिरम्यता से प्रस्तुत इस किष्किधाकाण्ड की रचना की। सुप्रसिद्ध आर्षग्रन्थ, आदिकाव्य, रसिकों को आनन्द देनेवाले ॥ १३३० ॥ —(तथा) सदा इस वसुमति (भूमि) पर शोभायमान होनेवाले इस पुण्यचरित को जो भी पढ़ें, जो भी सुनेंगे, उन्हें सामादि वहुवेद-समूहों का धाम, राम-नाम-चिन्तामणि, नव्यभोग, परहित (करनेवाले) आचार, श्रेष्ठ विचार, परिपूर्ण शक्तियाँ, प्रकटराज्य (सुख), निर्मल कीर्तियाँ,

नायुरारोग्यंबु लधिकसंपदलु । वायक पाटिल्लु; वापक्षयंबु
वरपुत्रलाभंबु वैरिनाशनमु । सरिनोंप्पु; धनधान्यचय समृद्धियुनु
नेविघ्नमुलु लेक यिड्ललो नधिक। लावण्यवतुलैन ललनल पोंन्दु
गोंडुकुलतो नेंप्डु गूडियुंडुटयु । नेंडगाग नापदलेल्ल वायुटयु
सम्मदंबुन बंधुजनुल गूडुटयु । निम्मुल गाम्यंबु लेंडकुंडुटयु
नन्नलुदम्मुलु नभिवृद्धि बोंन्दि । मन्ननतो गूडि मलसियुंडुटयु १३४०
सततंबु देवतासंतर्पणंबु । वितृगणतृप्तियु वेंम्पोंन्दुचुंडु;
निदि मोक्षसाधनं, विदि पापहरमु । निदि दिव्य, मिदिभव्य, मिदियु
श्रीकरमु;
रमणीयलील नी रामायणंबु । ग्रममोंप्प बूजिप गलगु बुण्यमुलु;
व्रासिन वारिकि वरशुभोन्नतुलु । वासवलोकनिवासंबु गलुगु;
नेंन्दाक गुलगिरु लेंन्दाक जलधु । लेंन्दाक रविचंद्रुलेंन्दाक दार
लेंन्दाक वेदंबु लेंन्दाक दिशलु । नेंन्दाक भुवनंबु लेपुदीपिंचु
नंदाक नीकथ यक्षरानंद । संदोह-दोहळाचारमै परगु १३४७

॥ किष्किधाकांडमु समाप्तमु ॥

---

नित्यसुख, धर्मनिष्ठा, दान में आसक्ति, आयु, आरोग्य, अधिक सम्पत्ति, अवश्य ही (प्राप्त) होंगे । पापक्षय, वरपुत्रलाभ, वैरि-नाश समुचित रूप से होगा । विना किसी प्रकार की विघ्न-वाधाओं के धनधान्य की समृद्धि, घरों में लावण्यवती ललनाओं का सहवास, सदा पुत्रों के साथ मिलकर रहना, सारी विपत्तियों का दूर हो जाना, सम्मोद के साथ वन्धुजनों से मिले रहना, प्रेम से कामनाओं की पूर्ति होना, सहोदरों की अभिवृद्धि (उन्नति) पाकर वड़े स्नेह के साथ मिलजुलकर रहना ॥ १३४० ॥

—सतत् देवताओं का संतृप्त रहना, पितृगण की तृप्ति में वृद्धि, (आदि) से वे सम्पन्न होंगे । यह (ग्रन्थ) मोक्ष-साधक है, यह पापहर है, यह दिव्य है, यह भव्य है, यह श्रीकर है । रमणीयलीला (विधान) से इस रामायण को नियम से पूजा करने पर पुण्य प्राप्त होगा । लिखनेवालों को वर-शुभ-उन्नति और इन्द्रलोक-वास प्राप्त होगा । जब तक कुलपर्वत, जब तक जलधि (समुद्र), जब तक रविचन्द्र, जब तक तारे, जब तक वेद, जब तक दिशाएँ, जब तक भुवन (लोक) विशिष्टता से प्रकाशमान रहेंगे; तब तक यह कथा, अक्षर (शाश्वत) आनन्द-सन्दोह (समूह) का निवास-स्थान होकर विराजमान रहेगी । ॥ १३४७ ॥

॥ किष्किधाकांड समाप्त ॥

# सुंदर कांडमु

## लंका प्रवेशमु

श्रीरामुकार्यंबु सेयंग बूनि । वारिधि बिल्लकाल्वयु बोलें दाटि
चारुशृंगंबुल सानुदेशमुल । भूरि भूरुह लतापुंज कुंजमुल
कैरव बंधूक कह्लार कुमुद । सारस जलचरचय तुंगभंग
चलितडोलाकेळि जरियिंचु हंस । कलकलस्वरमुल क्रौंचनादमुल
राजीवरसमत्त रणित सद्भृंग । राजिचे नोप्पेडु रम्यदीर्घिकल
कलिमिचे नोप्पु लंकापुरियोद्द । वेलयु सुवेलाद्रि वेड्कमै नेक्कि
यंत ना हनुमंतुडायद्रिमीद । नेंतयु बदिलुडै येपुमै निलिचि
यट्टु दक्षिणमु सूचि यपुडिट्टुल् गनियें । नट त्रिकूटाद्रिपै नमरेडु दानि
गदलक धर्मार्थकाममुल् मूडु । पोंदिगोन्न सिरिवोलें बोलुपोंदु दानि
दनरारु मेरुगुल दाराद्रि बोलि।विनुवीथितो रासि विलसिल्लु दानि
घनतर वज्र सत्कांतुल दनरि । यनिमिषचयमुचे नलरारुनट्टि
यमरावतीपुरं बब्धिमध्यमुन । गमनीयमुग नोप्पुगति दोचुदानि

---

## लंका प्रवेश

श्रीराम का कार्य करने का निश्चयकर, वारिधि को छोटी-सी नहर के समान पार कर, चारु शृंगों, सानु देशों (पहाड़ की तराइयाँ), भूरि (प्रचुर) भूरुह (वृक्ष) (एवं) लताकुञ्जों के पुंजों, कैरव, बंधूक, कह्लार, कुमुदों, सारस (आदि) जलचर-चयों (समूहों), ऊँचे होकर गिरनेवाली लहरों पर चंचल डोलाकेलि में विचरण करनेवाले हंसों के कलस्वरों, क्रौंच (पक्षियों) के नादों, राजीव (कमल)-रस के पान से मत्त बनी सद्भृंग राजि से सुशोभित रमणीय बावलियों (आदि) की सम्पन्नता से विराजमान लंकापुरी के पास विलसित सुवेलाद्रि पर हनुमान शौक से चढ़ गए। तब उस अद्रि पर अधिक सावधानी से, शोभा से खड़े होकर, उधर दक्षिण की ओर (लंका को) देखा तो वह नगर त्रिकूटाद्रि पर विराजमान था, धर्म-अर्थ-काम को स्थिर तथा एकत्र बनाए रख शोभित होनेवाली लक्ष्मी के समान था, सुशोभित कान्तियों से ताराद्रि की समता करते हुए, आकाश-मार्ग को स्पर्श कर विलसित था, ॥ १० ॥

—घनतर (महत्तर)-वज्रों की सत्कान्तियों से शोभित हो, अनिमिष

सललितमकरकच्छप पद्मनिधुल । जॆलुवॊंदि यंचितस्थिति दनरारु
नलककुबेरुतो नलुकमै नचट । नॆलकॊन्न कैवडि नॆगडॆडुदानि
गलकालमुनु नथोगति नुंडलेक । तॆलिविमै भोगवतीनगरंबु
जलराशि वॆलुवडि सरि द्रिकूटमुन । वॆलसिन कैवडि विलसिल्लुदानि
नंबुधि यावरणांबुवुल् गाग । बंबिनप्रभ नॊप्पु बंगारुकोट
ब्रह्मांडविधमुगा बरिकिंप दनरि । ब्रह्माद्यभेद्यमै परगॆडु दानि
दुरग सामज रथस्तोमारि भीम । वरभटानेक दुर्वारंबु नगुचु
बॊलुपॊंदु बहुदिव्यभोगसंपदल । ललितमै यॊप्पॆडु लंकापुरंबु २०
गनि चाल वॆरगंदि कनुरॆप्प बॆट्ट । कनिलतनूभवुंडंदंद .. जूचि
"यॆल्ललोकंबुलु नॆक्कटि गॆलिचि । बलिदुंडै पेर्चु पंक्तिकंधरुडु
इट्टि संपदलचे नॆसगु नी लंक । बट्टाभिषिक्तुडै ब्रदुक बालेदि ?
सकलेशुडगु रामचंद्रुनि देवि । विकलुडै कॊनिवच्चि वीडेल पॊलिसॆ ?"
ननि वानि दूषिंचि यट लंक जॊरग । ननुवु विचारिंचि या सत्वधनुडु
तग लंकयुत्तरद्वारंबु जेरि । तगवुनु नीतियु दलपोसि मरियु

---

(देवता)-चय (समूह) से विलसित अमरावतीपुर ही मानों अब्धि (समुद्र) के मध्य कमनीय रूप से विलसित हो रहा हो, (अथवा) सललित मकर-कच्छप-पद्मनिधियों से संपन्न बन, समंचित स्थिति से शोभित (कुबेर की) अलकानगर ही कुबेर से रूठकर, वहाँ आकर बस गया हो, (अथवा) सदा के लिए अधोगति (समुद्र के नीचे, पाताल में) न रह सक, विवेक से मानों भोगवतीनगर (पाताल की राजधानी) जलराशि से निकलकर, त्रिकूट (पर्वत) पर आ जम गया हो, ऐसा था वह नगर। अंबुधि के परिखा बनने पर, व्याप्त-प्रभा से शोभित (वह) स्वर्ण-दुर्ग ब्रह्माण्ड के समान शोभित हो, ब्रह्मा आदि के लिए अभेद्य हो विलसित हो रहा था। तुरग (अश्व) सामज (गज) रथ-स्तोम (समूह), अरि भीम (शत्रुओं के लिए भयंकर) अनेक श्रेष्ठ वीरों से युक्त हो (वह नगर) दुर्वार था। इस प्रकार सुशोभित हो, बहु-दिव्य-भोग-सम्पत्तियों से ललित (सुन्दर) बन विलसित लंकापुर को ॥ २० ॥

—देख अधिक चकित हो, अपलक हो, अनिलतनूभव ने जहाँ-तहाँ देखकर (यों सोचा)—"समस्त लोकों को अकेले ही जीतकर, बलवान हो शोभित पंक्ति-कंधर (रावण) को, इस प्रकार की सम्पदाओं से युक्त हो, सिंहासनस्थ हो जीवित रहने का (आगे) अवसर कहाँ है ? सर्वेश्वर रामचन्द्र की देवी को, विकलता से लाकर यह मरा क्यों ? (सीताजी को लाना मृत्यु को आमंत्रित करने के समान है।)" इस प्रकार रावण की

"नी समुद्रमु गपुलेट्लु दाटेदरु ? । वासि दाटिननैन वासवादुलकु
साधिप मिगुलनसाध्यमीलंक । साधिप नलविये सकलयत्नमुल ?
भीमसाहसमुन बेर्चु रावणुनि । रामुडेट्लु जयिंचु रणमुलो नेदिरि ?"
यनि मुहूर्तमु दन यात्म जितिंचि । मनमुन श्रीरामु महिमंबु देलिसि ३०
"यी समुद्रंबेन्त, यी लंक येंत, । यी सुरारियु नेंत यिनकुलेश्वरुन ?"
कनि तिरस्कारंबुगा दलपोसि । "येनलेनि पोंडवैन यी मेनितोड
बगटुन नी पुरि बगलु सोच्चिननु । बग यगु राक्षसभटुलकु ताकु:
जानकि बोडगान जाल ने नट्लु; । कान सूक्ष्माकृति गैकोनि पोयि
यी लंक दैत्युल नेल्ल वंचिंचि । वालायमुन गांतु वैदेहि" ननुचु
मदिलोन सूर्यास्तमयमोप्प दलचि । पदिलुडै येंतयु बरिकिंचुचुंड
"तविरळसत्त्वुडै यवनीशुदेवि । नवनीततनूभव नरसिपो वच्चे;
नेनुन्न ननुवुगा दी लंक जोरग । वीनिकि" नन्नट्लु वेस ग्रुंगे निनुडु;
अनिलनंदनुनकु ननुविंचि दैत्यु । घनपापमुलु पूनि कलगोन बर्वे

---

निन्दा करते हुए, लंका में प्रवेश करने के उपाय के बारे में सोचकर उस सत्त्वधनवाले ने लंका के उत्तर-द्वार पर पहुँचकर, न्याय और नीति के बारे में विचारकर सोचा—"इस समुद्र को कपि कैसे पार कर सकेंगे? किसी भी तरह पार करेंगे तो भी वासव (इन्द्र) आदि के लिए असाध्य इस लंका को सकल प्रयत्न करके भी जीतना कहाँ सम्भव हो सकेगा? भयंकर साहस से विलसित रावण का सामना कर राम उसे युद्ध में कैसे जीत पाएंगे ?" ऐसा मुहूर्त (पल) भर अपनी आत्मा में चिन्तनकर, मन से श्रीराम की महिमाओं को जानकर, ॥ ३० ॥

—तिरस्कार भाव से सोचा—"इस समुद्र की हस्ती ही क्या है ? यह लंका ही क्या चीज़ है ? इनकुलेश्वर (राम) के समक्ष यह रावण ही क्या है ? (नाचीज़ है ।)" फिर सोचा—"अनुपम विशाल इस शरीर से दिन के समय इस पुरी में प्रवेश करूँ तो राक्षसभटों से मेरा वैर (प्रतिरोध) होगा । ऐसा होने पर मैं जानकी का पता नहीं लगा सकूँगा । अतः सूक्ष्म आकृति धारणकर, जाकर, इस लंका के सभी दैत्यों को धोखा देकर, अवश्य ही सीता के दर्शन करूँगा ।" मन में सूर्यास्त-समय के बारे में सोचकर, सावधानी से देखते रहे (प्रतीक्षा करते रहे) । सूर्य झट से अस्त हो गए मानों यह सोचा कि "अविरल सत्त्व से युक्त हो, (हनुमान) अवनीश की देवी (और) अवनीतनूभवा (सीता) का पता लगाने आया है । मेरे रहने पर, उसके लिए लंका प्रवेश में सुविधा नहीं होगी ।" दिशाओं में घोर-अन्धकार ऐसे व्याप्त हुआ मानों अनिलनन्दन (हनुमान)

तामरसाक्षितो दगुमाटलाडि । लेमकु मी यंगुळीयकमिच्चि
मगुवशिरोमणि मरि पुच्चुकोनुचु । मगुडक यारामममंतयु बॆरिकि
कमलाकरंबुल बट्टि कलचु सिंहंबु । तरि वनपालकतति रूपुमापि
तरमिडि तमतंड्रि तलपु दीपिंप । नरुदेंचिनट्टि या यक्षयु द्रुंचि
चॆलगि राक्षसवीरसेनल जंपि । यल यिंद्रजित्तुतो नचट बोराडि
रावणिचे जिक्कि राक्षसेश्वरुनि । कावर मणचंग गडगि ने वानि
वरमंदिरमु जेरि वलयु वाक्यमुल । बरुवडि ने दॆल्प वाडुनन् गनलि
वालमग्नि दगिलिच्चि वडि नेगुमनिन । गालिचि लंकनु गडु वडि गदलि
११००
यगणितंबैनट्टि यंबुधि दाटि । मगुड निन् गांचंग मदि दलपोसि
वच्चिति ने" ननि वसुधाधिपतिकि । नच्चुगा सति वियोगाग्नि कीललकु
मच्चिदि यन नॊप्पु माणिक्यमिच्चॆ । निच्चिन ना रत्नमेपॆंड जूचि
यनुरागमुन दानि नल्लन बुच्चु । कौनि डॆंदमुन जेर्चुकोनि मूर्छबोयि
यॊक कोंत प्रॊद्दुन कॊय्यन दॆलिसि । प्रकट धैर्यंबुन ब्राणमुल् निलिपि
नृपति बाष्पाकुलनेत्रुडै चूचि । कपिनाथु सुग्रीवु गरमर्थि बलिकॆ,

---

नारी को आपकी अंगूठी देकर, फिर नारी की शिरोमणि को ग्रहणकर, (वहाँ से) न लौटकर समस्त वन को उखाड़कर, कमलाकरों (सरोवरों) का मंथनकर, तुम्हारा स्मरणकर, कमलाप्तसुत (सुग्रीव) की आज्ञा का मन में विचार कर, करि-समूहों को पकड़ व्याकुल करनेवाले सिंह के समान, वनपालक-समूह को मिट्टी में मिलाकर, क्रम से अपने पिता के विचार को दीप्त करने आए हुए अक्ष(-कुमार) का वधकर, विजृंभित हो, राक्षस-वीरों की सेनाओं का संहार कर, तब वहाँ इन्द्रजीत से लड़कर, रावणि (इन्द्रजीत) के हाथ फँसकर, (वंदी बनकर), राक्षसेश्वर के गर्व का दमन करने लगकर मैंने उसके श्रेष्ठ मंदिर जाकर, आवश्यक बातें कर, औचित्य बताने पर, उसने मुझपर क्रुद्ध होकर, पूँछ में आग लगाकर, शीघ्र चले जाने के लिए कहा। (तब), लंका को जलाकर, अतिशीघ्र रवाना होकर, ॥ ११०० ॥

—अगणित अंबुधि को पार कर, फिर तुम्हारे दर्शन करने का विचार कर मैं (यहाँ) आया हूँ।" (ऐसा) कह वसुधाधिपति को वास्तव में सती की वियोगाग्नि कीलाओं (ज्वालाओं) के नमूने के समान शोभित माणिक्य दिया। देने पर उस रत्न को ढंग से देखकर, अनुराग से उसे हाथ में ले, छाती से लगा, मूर्च्छित हो, थोड़ी देर के बाद झट से होश में आकर, प्रकटित धैर्य से प्राणों को रोक, नृपति बाष्पाकुलनेत्रों वाला होता हुआ (राम),

"भानुज ! ना प्राणप्रदमैनयट्टि । मानिनीमणि शिरोमणि जूचिनपुडे
ना मदि गरगुचुन्नदि लक्कवोलें । नी मणि मा मामकिच्चें निंद्रुंडु
यागसंतृप्तुडै यात्मलो मेंच्चि । या गुणनिधि जनकावनीविभुडु
नट्टि यी मणि सीतयौदल वेड्क । गट्टि पेंड्लि योंनर्चें गरमर्थि नाकु,
१११०
नन्नुल तलमिन्नयैन या सीत । नेंन्नडु नेंडवायदी मणि, नेडु
नातिनि नन्नु मन्नन गूर्पवच्चु । दूतिक यन सिरुल् दुलकिंप वच्चें।"
ननि यनि यंदंद यक्कुन जेर्चि । मनुकुलेश्वरुडु रामक्षितीश्वरुडु
इनतनूजुनितोड निट्लनें मरियु । "वनजातहितपुत्त्र ! वारक विनुमु,
ए देंस जूचिन नेंद्दि गन्गोंनिन । ना देंस नेंल्लनु नथि दानगुचु
ना दृष्टिमार्गंबुननु मदि नेंपुडु । वैदेहि पायदु वरुस नोंडेंडनु,
वैदेहि बोंडगनिवच्चितिमनुट । वादमो, निजमो ? धीवर! यदिगाक
मुनु निमिषांतरंबुननु बायनट्टि । यनघात्म मत्प्रिय यवनीतनूज
जनकज योंक्कतें जलनिधिशैल । वन वहुळांतरावासिनि यंदु
ननु नेंडवासि युन्नदि येंव्विधमुन । घनविरहाग्निचे ग्रागुचु नचट ?
११२०

कपिनाथ सुग्रीव से वड़े प्रेम से बोला— "हे भानुज ! मेरे प्राणप्रद मानिनीमणि की शिरोमणि को देखने पर ही मेरा हृदय लाख के समान पिघल रहा है। यागसंतृप्त हो, मन से सराह कर, इन्द्र ने मेरे ससुर को यह मणि दी थी। गुणनिधि जनकावनी-विभु (राजा जनक) ने इस मणि को सीता के सिर पर उत्साह से पहनाकर, वड़े प्रेम से मेरा विवाह किया था। ॥ १११० ॥

—नारियों में श्रेष्ठ उस सीता से यह मणि कभी अलग नहीं होती। आज नारी को सगौरव मुझसे मिला देने वाली दूतिका के समान, शोभाओं को बिखेरते आयी है।" ऐसा कह जव-तव उसे छाती से लगाकर, मनुकुलेश्वर राजा राम ने फिर इनतनूज से यों कहा— "हे वनजातहित (सूर्य) के पुत्र ! सावधानी से सुनो ! जिस किसी दिशा में देखें, जिस किसी को देखें, उसी दिशा में स्वयं (स्थित) होते हुए, वैदेही कभी मेरे दृष्टि-मार्ग से अलग नहीं होती। हे धीवर (धीमान्)! (इनका कथन) कि हम वैदेही को देख आए हैं बकवास है अथवा सच ? यही नहीं, पूर्व में पलभर के लिए भी मुझसे न विछुड़ने वाली अनघात्मा वाली मेरी प्रिया, अवनीतनूजा, जनकजा अकेले ही जलनिधि-शैल-वन बहुलांतरावासिनी बन, वहाँ महान् विरह की अग्नि से तप्त होती हुई, मुझसे बिछुड़कर किस विध जी रही हैं ? ॥ ११२० ॥

जनकज बासि यिच्चट निल्वलेवु । तनुवुन ब्राणमुल्, तडयक यिंक
जनकजयुन्न यच्चटिकि गोंपोयि । मनमुलो वग नुड्डपु मर्कटाधीश!"
यनुचु ब्रलापिंचु ना रामचंद्रु । ननुवंद नूरार्चि हनुमंतुडनियें,
वननिधि दाटि रावणु जंपि जगमु । ननुमोदमुन गोंनियाड भूपुत्रि
जनकज गोंनि तेर जनवलें, निंक । मनमुन नेंव्वग मानवें देव !"
यनि तेंल्प देरि रामावनीश्वरुडु । हनुमंतु मरियुनु नट जूचि पलिकें,
"बरमपुण्यात्मक ! पवनज ! नीवु । मरलि येतेंचुचो मगुव येमनियें ?
जेंप्पु मेपंड" नन्न श्रीरामु जूचि । चेंप्पंग दोंणगें नंचितसत्त्वधनुडु,
"एडपनि वगलतो ने नोंक्कभंगि ।गडपिति बदिनेंलल् काकुत्स्थु बासि
व्रलमूदि रेंडुमासमुलकु बिदप । बेंलुकुरु नन्नु जंपेद नन्नवाडु ११३०
रावणु, डटुगान रामभूपतिकि । ने विधंबुन ब्राणमिटमीद निल्व
दनि विन्नपमु सेयुमनियें, मा तंड्रि । तनु सत्यधनुडनि तगनिच्चिनपुडु
विलसिल्लु कल्याणवेदिपैनुंडि । वलनोंप्प नग्निदेवर साक्षिगाग
गरमर्थि नन्नेंल्लकालंबु विडुव । करसि रक्षिंचेंदननि तेंच्चें, नन्नु

---

जनकजा से बिछुड़कर यहाँ मेरे प्राण शरीर में नहीं रह पा रहे हैं। अब विलंब न कर, वहाँ ले जाओ जहाँ जनकजा है और हे मर्कटाधीश! (मेरे) मन की व्यथा को दूर करो।" (ऐसा) कहते विलाप करनेवाले रामचन्द्र को उचित विधान से सान्त्वना देकर, हनुमान ने कहा—"वननिधि को पारकार, रावण का वध कर, जगत् के अनुमोदन-स्वरूप सराहते समय भूपुत्री जनकजा को लाने के लिए चल पड़ना चाहिए। हे देव! अब मन से अधिक व्यथा को दूर कर दो।" ऐसा बताने पर राजा राम ने होश में आकर, फिर वहाँ हनुमान को देख (यों) कहा—"हे परमपुण्यात्मा! हे पवनज! तुम जब लौटकर आरहे थे, तब सीता ने क्या कहा? सब ढंग से सुनाओ।" (ऐसा) कहने पर अंचित-सत्त्व-धनी (हनुमान) श्रीराम को देखकर कहने लगा—"(उन्होंने) कहा कि (राम से) निवेदन करो कि काकुत्स्थ (राम) से बिछुड़कर मैंने अनारत व्यथाओं से दस महीने एक-से बिताए हैं। रावण कहता है कि हठ करके दो महीने के बाद बेचैनी से तुम्हें मार डालूँगा। ॥ ११३० ॥

—अतः रामभूपति से कह दो कि अब आगे किसी प्रकार प्राण नहीं बचेंगे। मेरे पिता के उन्हें (राम को) सत्यधनी मानकर, उचित रूप से देने पर, बिलसित कल्याणवेदी पर रहकर, शोभा से अग्निदेव को साक्षी बनाकर, बड़े प्रेम से मुझे सदा के लिए न छोड़कर, 'अच्छी तरह रक्षा करूंगा' यह (प्रणकर) (वे मुझसे) लाये थे। मेरा विचार न कर उपेक्षा की, अनाथ

नरयकुपेक्षिचे, ननदगा जेसे । वरिकिपडनि विन्नपमुसेयुमनिये,
दक्कक चनुदेंचि तन धर्मपत्नि । नौक्कडेत्तुकपोव नूरक युनिकि
महिलोन वीरधर्ममु गादु गान । विहितमंतयु विन्नविंचिति गानि
वलनोप्प ना मनोवाक्कायकर्म । मुलु पूनि तनयंदे पोंदि वर्तिंचु
नेनयंग ना योंडलेंदुंडेनेनि । ननि विन्नपमु सेयुमनियें मी देवि,
तनुचित्रकूटाद्रि दग नोक्क काकि । चेनकुटयुनु मनश्शिलचेत मीरु
११४०

लीलतो मकरिकल् लिखियिंचुटयुनु । शीलिंचि गुरुतुगा जेप्पि नन्ननिचे,
चतुरात्मुडगुचुन्न सौमित्रि जेरि । यतनितो नोक्क वाक्यमु वल्कुमनियें
ननु दल्लिगा जूचु ना पाटु चूड । दनकेन्नि भंगुल दगदनि चेप्पि
वाविरि दंडकावनमुलो वरम । पावनुंडगु तन्नु वलिकिन फलमु
गुडिचितिननि चेप्पु, कोरतलेंव्वियुनु । दडवकुमनि चेप्पु, दयवुट्ट वल्कु
मनि विन्नपमु सेयुमनियें लक्ष्मणुन । किनजुंडु मोदलैन गिरिचरुलकुनु
विनयमुल् वलिक येंव्विधिनैन वारि । निनकुलुलनु वेग निटकु देम्मनियें,
नीति दप्पिन लोकनियतुलु दप्पु । नीतियें तोडवगु निखिलनृपुलकु

---

कर दिया। निवेदन करो कि मेरा विचार (क्यों) नहीं कर रहे हैं। किसी के आकर अपनी धर्मपत्नी को ले जाने पर चुप रहना जगती में वीरधर्म नहीं है, अतः समस्त विहित (कर्त्तव्य) का निवेदन किया है। नहीं तो शोभा से मेरे मनोवाक्-काय-कर्म, शरीर कहीं भी रहे, तुम्हीं में लगकर प्रवर्तित होते हैं, ऐसा निवेदन करने के लिए आपकी देवी ने कहा है। अपने को चित्रकूटाद्रि पर एक कौए का छेड़ना, मनःशिला (गैरिक) से आपका— ॥ ११४० ॥

—लीला से मकरिकाएँ लिखना, यह परिशीलन कर, पहचान के रूप में बताकर मुझे भेजा है। चतुरात्मा सौमित्र के निकट जा, उससे एक वाक्य कहने के लिए कहा है। मुझे माता समान माननेवाले उसका मेरे कष्टों पर ध्यान न देना किसी भी प्रकार से उचित नहीं है। (उससे) कहो कि क्रम से दंडक वन में परमपावन उसके प्रति जो कटुवचन कहे हैं, उनका फल भोगा है। कहो कि अपराधों की गिनती न करे। लक्ष्मण से इन बातों का ऐसा निवेदन करो कि उसके मन में दया उपजे। कहा कि इनज आदि गिरिचरों से विनयवचन कह, किसी भी प्रकार इनकुलजों को यहाँ सवेग लाने के लिए उनसे कहो। नीति (मार्ग) का उल्लंघन करने पर लोक-नियति (नियम) उल्लंघन होगा। उस देवी ने यह निवेदन करने के लिए कहा है कि समस्त राजाओं के लिए नीति (-मार्ग) ही अलंकार

ननि विन्नपमु सेयुमनियॆ ना देवि । यिनवंश्युतो जॆप्पि यिप्पुडे दंडु
ननुवॊंद वॆंडलिपुमनि विन्नविंचॆ" । ननि, लक्ष्मणुनितोड नर्कजुतोड
११५०
जनकज पलुकुलु सकलंबु जॆप्प । घनशोकमुनु मानॆ घनुडु रामुंडु,
चॆप्पिन गपिवीरसिंहंबु लॆल्ल । नप्पुडु दमलोन हर्षिंचिरंत ।
ननि यंध्रभाष भाषाधीशनिभुडु । विनुत काव्यागम विमलमानसुडु
पालिताचारुंडपार धीशरधि । भूलोक निधि गोन बुद्ध भूविभुडु
दमतंड्रि विट्ठलधरणीशु पेर । गमनीय गुण धैर्य कनकाद्रि पेर
बनि बूनि यरिगंड भैरवु पेर । घनु पेर, मीसर गंडनि पेर
ना चंद्रतारार्कमै यॊप्पु मिगिलि । भूचक्रमुन नतिपूज्यमै वॆलय
नसमान ललित शब्दार्थसंगतुल । रसिकमै चॆलवॊन्दु रामायणंबु
परग नलंकार भावनल् निंड । गरमॊप्प सुंदरकांडंबु सॆप्पॆ ।
नारूढि नार्षेयमै यादिकाव्य । मै रसिकानंदमै यॆल्लनाडु ११६०
निव्वसुमति नॊप्प नी पुण्यचरित । मॆव्वरु सदिविन नॆव्वरु विनिन
सामादि बहुवेद चयधाम राम । नाम चिंतामणि नव्यभोगमुलु
परहिताचारमुल् प्रभुविचारमुलु । परिपूर्णशक्तुलु प्रकटराज्यमुलु

---

है। निवेदन किया कि इनवंश वाले से कहकर अभी (तुरन्त) सेना को शोभा से रवाना करा दो।" ऐसा, लक्ष्मण से (तथा) अर्कज से, ॥११५०॥

—जनकजा के समस्त वचन कह सुनाने पर, महान् राम ने महान् शोक को छोड़ दिया। (यह सब) कहने पर तब सभी कपिवीरसिंह अपने मन में हर्षित हुए। इस प्रकार आन्ध्रभाषा के लिए भाषाधीश (ब्रह्मा) के समान, विनुत-काव्य-आगम-विमल-मन वाले, पालित आचारवाले, अपार धीशरधि (बुद्धि समुद्र) वाले, भूलोकनिधि गोनबुद्ध राजा ने अपने पिता विट्ठल धरणीश के नाम पर, कमनीय-गुण-धैर्य-कनकाद्रि के नाम पर, जो दृढ़ता से अरिगंड-भैरव (शत्रु-भयंकर), महात्मा, मीसरगंड (प्रतापशाली) के नाम पर, आचन्द्र तारार्क-विलसित होनेवाली, भूलोक में अतिपूज्य हो शोभित होने के लिए अनुपम ललित-शब्दार्थ संगतियों से युक्त, रसमय हो विराजित होनेवाली रामायण के सुन्दरकांड को अधिक सुन्दरता से, अलंकार-भावनाओं से पूर्ण रूप में कहा। सुप्रसिद्ध आर्ष-ग्रन्थ, आदिकाव्य, सदा रसिकों को आनन्दप्रद होकर, ॥ ११६० ॥

—इस वसुमति (पृथ्वी) पर यह पुण्य चरित्र शोभायमान होगा। (इसे) जो भी पढ़ेंगे, जो भी सुनेंगे, उन्हें सामादि-बहुवेद-समूहों का धाम, रामनाम-चिन्तामणि (के कारण) नव्यभोग, परहित (करनेवाले)-आचार,

निर्मल कीर्तुलु नित्यसौख्यमुलु । धर्मैकनिष्ठलु दानाभिरतुलु
नायुरारोग्यंबु लधिकसंपदलु । वायक वाटिल्लु, बापक्षयंबु
वरपुत्रलाभंबु वैरिनाशनमु । सरिनोप्पु, धनधान्यचय समृद्धियुतु
ने विघ्नमुलु लेक यिड्ललो नधिक । लावण्यवतुलैन ललनल पोन्दु
गौड्कुलतो नेप्पुडु गूडियुंडुटयु । नेडगाग नापदलेल्ल वायुटयु
सम्मदंबुन बंधुजनुल गूडुटयु । निम्मुल गाम्यंबु लेडपकुंडुटयु
नन्नलु दम्मुलु नभिवृद्धि वोन्दि । मन्ननतो गूडि मलसियुंडुटयु ११७०
संततंबु देवतासंतर्पणंबु । पितृगणतृप्तियु बेंपारुचुंडु,
निदि मोक्षसाधनंबिदि पापहरमु । निदि दिव्य मिदि भव्य मिदि श्रीकरंबु,
रमणीय लील नी रामायणंबु । क्रममोप्प बूजिप गलुगु बुण्यमुलु,
व्रासिनिवारिकि वरशुभोन्नतुलु । वासवलोक निवासंबु गलुगु,
नेंदाक गुलगिरुलेन्दाक जलधु । लेंदाक रविचंद्रुलेंदाक दार
लेंदाक वेदंबुलेंदाक धरणि । येंदाक भुवनंबु लेपु दीपिंचु
नंदाक नी कथ यक्षरानंद । संदोह दोहळाचारमै परगु ।११७७

॥ सुंदरकांडमु समाप्तमु ॥

---

श्रेष्ठ विचार, परिपूर्ण शक्तियाँ, प्रकट राज्य (के वैभव), निर्मल कीर्तियाँ, नित्य सुख, धर्मनिष्ठा, दान में आसक्ति, आयु, आरोग्य, अधिक संपदाएँ अवश्य ही प्राप्त होंगी। पाप-क्षय, वरपुत्रलाभ, वैरियों का नाश समुचित रूप से होगा। विना किसी विघ्न-बाधाओं के घरों में धन-धान्य की समृद्धि, लावण्यवती ललनाओं का सहवास, सदा पुत्रों के साथ मिलकर रहना, सारी विपत्तियों का दूर हो जाना, सम्मोद से बन्धुजनों के साथ मिलकर रहना, प्रेम से कामनाओं की पूर्ति होना, सहोदरों का अभिवृद्धि पाकर, बड़े स्नेह के साथ मिलजुलकर रहना, ॥ ११७० ॥

—सतत देवताओं का संतृप्त रहना, पितृगण की तृप्ति में वृद्धि अधिक विलसित होगा। यह (ग्रन्थ) मोक्ष-साधक है, यह पापहर है, यह दिव्य है, यह भव्य है, यह श्रीकर है। रमणीय लीला (विधान) से इस रामायण की क्रम से (नियम से) पूजा करने पर पुण्य प्राप्त होगा। लिखनेवालों को वर-शुभ-उन्नति और इन्द्र-लोक-वास प्राप्त होगा। जब तक कुलपर्वत, जब तक जलधियाँ, जब तक रवि-चन्द्र, जब तक नक्षत्र, जब तक वेद, जब तक धरणि, जब तक भुवन (लोक) विशिष्टता से प्रकाशित होते रहेंगे, तब तक यह कथा अक्षर (शाश्वत) आनन्द-सन्दोह (समूह) का आकर होकर, विराजमान रहेगी। ॥ ११७७ ॥

॥ सुन्दरकाण्ड समाप्त ॥



अतुलितबलधामं स्वर्णशैलाभदेहं
दनुजवनकृशानुं ज्ञानिनामग्रगण्यम् ।
सकलगुणनिधानं वानराणामधीशं
रघुपतिवरदूतं वातजातं नमामि ॥

# युद्ध कांडमु

श्रीरामुडु हनुमंतुनि गोनियाडुट

श्रीरामचंद्रु डाश्रितहितोदयुडु । वारिजबांधव-वंशवर्द्धनुडु
प्रियमुलयंदेल्ल ब्रियमैनयट्टि । प्रियवाक्य मंजनाप्रियसुतुचेत
ब्रियमुन विनि तन प्रियसति युनिकि। ब्रियमुन भाविंचि प्रीतितो ननियेः
"हनुमंतु चेसिनयंत कार्यंबु । चनुनै चेयंग निर्जरुलकुनैन ?
नरय सत्त्वमुन नीहनुमंतु डौंडे । गरुवलि यौंडे नग्गरुडुंडु नौंडे
देवगंधर्व दैतेयकिन्नरुलु । भाविंचि चौरकाक पगलुनु रेयु
राक्षसानीक विराजित बाहु । रक्षितमौ लंक रमणमै जोच्चि
प्राणंबुतोडन ब्रदिकि कम्मरग । नेणांकधरुडैन नेट्लु रानेर्चु ?
गडुमोदमुन बेंद्दगार्यंबु पतिकि । वडि जेयु नेव्वडु वाडुत्तमुडु १०
एलिनपतिकार्य मेंडरैन येडनु । वालूर नटु चेयुवाडु मध्यमुडु;

---

**श्रीराम का हनुमान की प्रशंसा करना**

आश्रित-हितोदय (करनेवाले) (तथा) वारिज-बान्धव (सूर्य)-वंश का वर्द्धन करनेवाले श्रीरामचन्द्र ने समस्त प्रिय (विषयों) में प्रिय बने प्रियावाक्य को अंजनाप्रियसुत से, प्रेम से सुनकर, अपनी प्रिय सती की स्थिति के बारे में प्रेम से सोचकर, प्रेम से यों कहा—"हनुमान ने जितना कार्य किया, वह कार्य निर्जरों के लिए भी साध्य है? सोच-विचारकर देखने पर सत्त्व के साथ वनधि (समुद्र) को पार करने में सामर्थ्यवान या तो हनुमान है या पवन या गरुड़ ही। मन से सोचने पर और कौन समर्थ है? चाहकर भी देव, गन्धर्व, दैतेय (राक्षस), किन्नरों के लिए दुर्गम बनकर, दिनरात राक्षस-सेना के विराजित बाहु(-बल) से रक्षित लंका में, रमणीयता से, प्रवेशकर, प्राणों के साथ (सजीव) जीवित रहकर लौट आने में एणांकधर (चन्द्र) भी कैसे समर्थ हो सकता है? अतिमोद से पति (स्वामी) के महत्कार्य को शीघ्र करनेवाला (सेवक) उत्तम है ॥ १० ॥

शासक स्वामी (प्रभु) के कार्य में विपत्ति (विघ्न) पड़ने पर,

पलुमारु मूलगुचु बति वंचु पनिकि । दोलग बारेडुवाडु दुस्सेवकुंडु;
ईमुव्वुरंदुनु नेक्कुव यैन । यामेलिवाडय्यै नरु यितलेक
यनुरागमुन बेद्द यैन नाकार्य । मनुपमंबुग जेसे ननिलनंदनुडु;
कावुन ब्रत्युपकार मीतनिकि । नेविधंबुन जेय नेर्चुवाड ?
नालिगनंबे ना यर्थ" मं चतनि । नालिगनमु सेसेनप्पु डव्विभुडु;
ईरीति मेच्चि या यिनसूति विनग । ना रामु डनियै ना यांजनेयुनकु:
"ननिलतनूज ! नी वंबुधि दाटि । जनकज गनि राग संतोष मोदवे;
निटनाकु बोडमिन यी मुदं बेल्ल । निटमीद मरि तुदिनेट्लौनोकानि;
यदि येट्टि दंटेनि नग्गलंबैन । युदधि लंघिपंग नोपेडिवैरवु २०
कपिसेन केब्भंगि गलुगुनो यनुचु । गपिनाथ! नामदि गलगंगजोच्चे।"
ननि पल्कि यटमीद नास्यंबु वंचि । मनुजेशु डेमियु मरिपल्ककुन्न
श्रीरामदेवुनि चित्तंबुकलक । नारविजुडु मान्तु ननि विचारिचि
"यिदि येमि देव! नी विकलभंगि । मदिलोन शोकंबु मानवय्यैदवु;
दाटरादननेल ? दाटुद; मब्धि । दाटि, सुवेलाद्रि दाटि, यालंक

---

विलम्ब के साथ (सुविधा से) उसे (पूरा) करनेवाला मध्यम है। कई बार (बार-बार) कराहते हुए (अनिच्छा से), प्रभु द्वारा आदिष्ट कार्य से हट भागनेवाला दुस्सेवक है। इन तीनों में (हनुमान) निस्सन्देह उत्तम (तथा) श्रेष्ठ सेवक हुआ। अनुराग से मेरे महत्कार्य को अनिलनन्दन ने अनुपम रूप से (सम्पन्न) किया। अतः इसका प्रत्युपकार मैं किस विधि से कर सकूँगा ? (अब) आलिगन (करना) ही मेरा उद्दिष्ट कार्य है।" (ऐसा) कहते तब उस विभु (राम) ने उसे गले से लगा लिया। इस प्रकार (हनुमान की) सराहना कर, इनसुत (सुग्रीव) के सुनते रहने पर, राम ने आंजनेय से कहा—"हे अनिलतनूज ! तुम्हारे अंबुधि पार कर, जनकजा को देख आने पर मुझे प्रसन्नता हुई। यहाँ मुझे जो समस्त मोद (प्राप्त) हुआ, पता नहीं, आगे और अन्त में (वह) कैसा परिणत होनेवाला है। पूछोगे कि वह (आशंका) क्यों ? वह (आशंका) यह है कि हे कपिनाथ ! अपार उदधि को लाँघने का उपाय (मार्ग), ॥ २० ॥

—कपिसेना को किस प्रकार (प्राप्त) होगा, यह सोच मेरा मन व्याकुल हो रहा है।" ऐसा कहने के पश्चात् सिर झुकाकर, मनुजेश (राम) कुछ नहीं बोले। (तब) रविज ने यह सोचकर कि श्रीरामदेव के मन की विकलता को दूर करूँगा, कहा—"यह क्या देव ! तुम, दूसरों के समान मन में दुःख को, क्यों नहीं छोड़ रहे हो ? क्यों कहते हो कि नहीं पार कर सकते ? देखो, भूपालक ! (हम समुद्र) पार करेंगे। अब्धि को

सार्धिंचि रावणु जंपि, लोकमुल । बाध मान्पेदमु भूपालका ! चूडु;
मुर्वीश ! कपुलेल्ल नुद्योगपरुलु । दोर्विभवाढ्युलु दुर्जयक्रमुलु;
वीरुंड राघवोर्वीनाथ ! नीकु । वारक यिब्भंगि वगव नेमिटिकि?
नुद्योगि वगुमु; समुद्योगि केंदु । सद्यःफलंबुलु सकलकार्यमुलु;
नुत्साहि यगुवानि कुलुकुदुरहितु ।लुत्साहरहितुन कुलुकरु गानि;" ३०
यनि यतंडिब्भंगि नाडु वाक्यमुलु । विनि हनुमंतुतो विभु डर्थि बलिके:
वेडेंद; गादेनि वेंडलु नयंप । वाडिमिनैननु वार्धि निंकितु;
"वेडेंद; गादेनि; बवनतनूज ! । कंधि दाटुट येंत गगनंबु नाकु ?
नदि येंत पनि? विनु मनिलनंदनुड! । पदिशिरबुलवानि पट्टणंबुनकु
नेन्निकोटलु ? बल मेंत ? वीक्षिप । नन्निटि गवनुलु नवि येव्विधमुलु?
कावलियुंडु राक्षसु लेंदरुंदु ? । भाविंप ददृगृहपंक्तुलेतेरुगु ?
चूचि वच्चितिवि कान चूचिन तेरुगु । नीचेत विनियेद, निक्कंबु सेपुम"
यनिन नंजलि मोड्चि यांजनेयुंडु । विनयोक्तु लेसग नव्विभुन—
किट्लनियें:

---

पारकर, सुवेलाद्रि को पारकर, उस लंका को जीतकर, रावण का वध कर, लोकों के कष्ट को दूर करेंगे। हे उर्वीश ! समस्त कपि उद्योग तत्पर (प्रयत्नशील) हैं, दोर्विभव (बाहुबल) से सम्पन्न है, दुर्जेय हैं। हे राजा राघव ! (तुम) वीर हो, तुम्हें इस प्रकार दुखी क्यों होना चाहिए ? (तुम) उद्योगी बनो। समुद्योगी (सम्यक् रूप से उद्योग करनेवाले) के लिए सभी कार्य सद्यः फलप्रद होते हैं। अहितू (शत्रु) उत्साही व्यक्ति से डरते हैं, उत्साहरहित से नहीं डरते।" ॥ ३० ॥

इस प्रकार के उसके वाक्यों को सुनकर हनुमान से प्रेम से विभु (प्रभु राम) ने कहा—"(समुद्र से मार्ग देने के लिए पहले) निवेदन करूँगा। नहीं तो अपने बाणों की गरमी से वार्धि (समुद्र) को सुखा दूंगा। नहीं तो (पुल) बाँध डालूँगा। हे पवनतनूज ! समुद्र पार करना मेरे लिए कौन बड़ा कार्य है ? वह है कितना काम ? सुनो अनिलनन्दन ! दसशिर वाले (रावण) के पट्टण के लिए कितने दुर्ग हैं ? (उसका) बल (सेना) कितना ? देखने पर उसके दुर्ग-द्वार किसने (और) किस प्रकार के हैं ? पहरा देनेवाले राक्षस कितने रहेंगे ? सोचने पर तत्-गृह-पंक्तियाँ किस प्रकार की हैं ? (तुम) देख आए हो अतः तुमने जो विधान देखा, (उसे) तुमसे सुनना चाहता हूँ। वास्तविकता बताओ।" (ऐसा) कहने पर अंजलि भरकर, आंजनेय ने विनयोक्तियों के शोभा देने पर, उस विभु से यों कहा—

## हनुम श्रीरामुनकु लंकवैभवमु देलुपुट

"नुडुगनि मदधार लौलुकुचु नुंड । गड्डु नोप्पु पर्वताकारंबुलगुचु
रौद्रंबु मोमुल रंजिल्लुचुंडु । भद्रदंतावळप्रततु लग्गलमु; ४०
पेक्कायुधंबुल वेरिगि चूड्कुलकु । नक्कजंबै घोरमै कनुपट्टु
गोंडुगुलु वडगलु गोमरारु पेक्कु । नडियालमुलु डेक्कियंबुलु ग्राल
भानुबिंब प्रभापटलंबुपगिदि । मानैन मणिदीप्त महिम वेलुंगु
रथिक सारथि मनोरथमुलै युंडु । रथमु लेक्कुडु दशरथराजतनय !
घनवीररसवार्धिकरडुलो यनग । दनरारि यैंतयु दरुचु वन्नियल
मेरसि चूड्कुलकुनु मिरुमिट्लु गोलुप । वरलिन हेषारवंबुलु सेलग
हरिघोटकंबुलनैन वेगमुन । हरियिंप नोपिन हरिशक्ति गलिगि
हरुलेंतयुनु मनोहरमुलै युंडु । हरिवाजुलनु मेच्चनट्टि वग्गलयु;
पिडुगुल तोड ब्रब्बिन नल्लमोगुळु । लडरि दानवरूपुलय्येनो यनग
नेर्चि रौद्रंबुतो नेनसि यंगंबु । गूर्चिन नल्लनि कोंडलो यनग ५०
गादेनि हरुडु म्रिगिननाटि गरळ । मीदैत्यकोटियै येसगेनो यनग

---

## हनुमान का श्रीराम को लंका का वैभव बताना

"निरन्तर मद की धाराओं के स्रवित होते रहने पर, अधिक शोभायमान, पर्वताकार वाले, रौद्र (भाव) के मुखों पर रंजित होनेवाले भद्र दन्तावलियों के समूह अधिक हैं। ।। ४० ।।

हे दशरथराजतनय ! अनेक आयुधों से सम्पन्न, देखने में आश्चर्यप्रद तथा भयंकर दीखनेवाले छत्र, पताकाएँ, सुशोभित कई चिह्न (तथा) ध्वजों से विराजमान, भानुबिम्ब के प्रभा-पटल के समान शोभायमान, मणिदीप्ति की महिमा से प्रकाशित, रथिक, सारथियों से मनोरथ (मनोवेग वाले) बने रथ असंख्य हैं। महान् वीररस की वारिधि के घनीभूत पिंड हों, इस प्रकार शोभायमान होकर, बहुलवर्णों से चमककर, दृष्टियों को चकाचौंध करते हुए, प्रशस्त हेषारव (हिनहिनाहट) के व्याप्त होने पर, हरि-घोटकों को भी वेग से जीत सकने की हरि-शक्ति से युक्त हो, हरि (अश्व) अधिक मनोहर बने हुए हैं। हरि-वाजियों को भी पसन्द न (मात) करनेवाले (ऐसे अश्व) बहुत अधिक हैं। हे देव ! राघव-धराधीश (राजाराम) ! वहाँ के राक्षसों की गिनती नहीं हो सकती। वे ऐसे हैं मानों गाज (बिजलियों) से व्याप्त काले मेघों ने उत्कर्ष के साथ दानव रूप धारण किया हो, (अथवा) रौद्र से उत्कर्ष को प्राप्त काले पहाड़ों ने ही शरीर धारण किया हो, ।। ५० ।।

ब्रळयकालमुनाटि पावक धूम। मलवड राक्षसु लैरोंको यनग
गलिगिनयट्टि राक्षसुलकु संख्य। गलुगदु; देव! राघवधराधीश!
दट्टमै यट्टुळ्ळ दनरि चूपट्टु। निट्टिककोटयु निरवैन ग्राति
कोटयु बोंडवुन गोंमरोंदु निनुप। कोटयु नट युक्कुगोटयु गंचु
गोटयु यरि वेंडिकोटयु बसिडि। कोटयु नन नेडु कोट लोप्पारु;
गालुनि वक्षंबुकरणि बल् पेक्कु। मेलैन तलुपुल मेंऱसि येंतयुनु
नक्कोट लन्निटियंदुनु जूड। मिक्किलि दीप्तुल मिक्कुटंबगुचु
नखिलरत्नमुल मेलैन वाकिळ्ळु। नखिलावनीनाथ! यरय नाल्गेसि;
वरमंत्रविधुल दिव्यंबु लैनट्टि। शरचापचयमु लसंख्यलैयुंडु; ६०
नाकोटचुट्टनु नखिललोकेश!। भीकरमकरसंभृतमुलै परगु
नालुगगड्तलु नाल्गुदिक्कुलनु। जालंग बाताळसमिति नोप्पारु;
देव! यानालुगु तेरुवुलयंदु। गावलि पेक्कु राक्षसकोटु लुंडु;
नमितशिलाबाणयंत्र जालमुलु। दमतमयंतन दायल जंपु;
धात्रीश! यिंटिंट दप्पक यग्नि। होत्रमुलुन्नवि योंकार मेंसग"
ननवुडु विनि यत डतिचोद्यमंदि। मनमुन जिंतिप मारुति यनियें:

—नहीं तो हर ने जिस गरल का पान किया था, वही यह दैत्यकोटि बनकर विलस रहा हो (अथवा) प्रलयकाल का पावक-धूम ही शोभा से राक्षस बना हो। शोभा से दिखाई पड़नेवाले अग्रगृहों (जो युद्ध के समय बनाए जाते हैं) से युक्त ईंटों का दुर्ग है, (उसके बाद) सुस्थिर बना पत्थरों का दुर्ग है, लंबान में विराजमान लोहे का दुर्ग है, (उसके बाद) वहाँ फ़ौलाद का दुर्ग, काँसे का दुर्ग, फिर रजत का दुर्ग (और) सुवर्ण का दुर्ग है। इस प्रकार सात दुर्ग (प्राकार) शोभा देते हैं। हे अखिल-अवनीनाथ! उन सभी प्राकारों में काल (पुरुष) के वक्षस्थल के समान अनेक श्रेष्ठ किवाड़ों से प्रकाशित (तथा) देखने में अधिक दीप्तियों के उत्कर्ष से युक्त, अखिल रत्नों से युक्त श्रेष्ठ चार द्वार हैं। वर-मन्त्रविधियों से दिव्य बने शर (और) चाप के असंख्य समूह हैं॥ ६०॥

हे अखिलेश! उस दुर्ग के चौतरफ़, चारों दिशाओं में, भीकर-मकर संभृत (पूर्ण) हो विलसित चार परिखाएँ हैं, जो पाताल-समिति (समूह) (सम) शोभित हैं। हे देव! उन चारों मार्गों पर अनेक राक्षस-समूह पहरा देते रहते हैं। (वहाँ) अमित शिला-वाण (चलानेवाले)-यन्त्र-जाल (समूह) हैं जो अपने आप शत्रुओं का संहार करते हैं। हे धात्रीश! (वहाँ) घर-घर अवश्य अग्निहोत्र है, जो ओंकार से युक्त हैं।" ऐसा कहने पर, सुनकर, वह (राम) मन में चिन्ता करने लगे तो मारुति ने

"सत्यंबु धर्मंबु शौचंबु दययु । नत्यंतशून्यंव यसुरुलयंदु"
ननि पल्कुटयु 'साध्यमौ' ननि लंक । जनपति मुदमंद, जतुरुडै पलिकें:
"नवि यन्नि यिट्टिट्टिवनि यॆन्ननेल । यवनीतलेश ! महावैभवमुन
वारक सेनतो वाह्याळि वेडलि । या रावणुंडु नित्यमु दोड्डुसूचु ७०
वालिन मदमुन वडि गय्ययुनकु । गालुदुव्वुचुनुंडु गमलाप्तवंश !
यग्गलिकयु लावु नडरु वैरुलकु । लग्ग वट्टगरादु लंक भूनाथ !
जलवनकृतिम स्थलशैलदुर्ग । मुलु नालुगुंडु समुद्रंबुलोन
नदि येल्लकालंवुनंदुनु; गानि । कदियवोवग रेवु गानंगरादु;
मृत्युजिह्वनु वोलि मॆरुगुलतोडि । यत्युग्रशूलंबु लनिशंबु वट्टि
कडुनुग्र दैत्युलु गाचियुंड्डुरु । पडुमटिवाकिट वदिवेलसंख्य;
लक्षदैतेयु लालंकापुरंबु । दक्षिणद्वार मुद्धति गातु रॆप्पु;
डट दूर्पुवाकिट नमरारि युंडु । वटुतर चतुरंग वलसमेतमुग;
नगणित शस्त्र सहायमैयुंडु । दग नॊक्कलक्ष युत्तरपुवाकिटनु;
ग्रालु राक्षसुलु लक्षयु निर्वदेनु । वेलु दत्पुरमध्यवीथि नुंड्डुरु; ८०
आलंक मीकृप नर्ककुलेश ! । ये लील जॊच्चितिनित गैकॊनक;

कहा—"(किन्तु) असुरों में सत्य, धर्म, शौच (एवं) दया का अत्यन्त अभाव है।" ऐसा कहने पर, यह कहा कि "(तब तो) लंका को जीत सकते हैं।" जनपति (राजा) के मुदित होने पर चतुरता से (हनुमान ने) कहा—"हे अवनीतलेश ! उन सब का कहाँ तक वर्णन करूँ ? महावैभव के साथ, नित्य सेना के साथ, वह रावण सैर करने निकलता है (और) नित्य निरीक्षण करता है ॥ ७० ॥

हे कमलाप्तवंशज ! अधिक मद से वह झट दूसरों को कलह के लिए ललकारता रहता है। हे भूनाथ ! महत्त्व, सामर्थ्य से अतिशयता को प्राप्त लंका शत्रुओं के लिए असाध्य है। (वहाँ के) समुद्र में जल, वन, कृत्रिम स्थल, शैल के चार दुर्ग सदा रहते हैं किन्तु नियराने पर घाट दिखाई नहीं देते। मृत्युजिह्वा के समान चमक से युक्त अत्युग्र शूलों को, सदा धारण कर, अधिक उग्रदैत्य, संख्या में दस हज़ार पश्चिमद्वार की रक्षा करते रहते हैं। उस लंकापुर के दक्षिणद्वार की एक लाख दैत्य सदा औद्धत्य से रक्षा करते रहते हैं। वहाँ पूर्वद्वार पर पटुतर-चतुरंग बल समेत रावण रहता है। अगणितशस्त्र-सहाय से युक्त एक लाख (राक्षस) उत्तर के द्वार पर स्थित रहते हैं। उस पुर की मध्य-वीथि में सवा लाख समर्थ राक्षस रहते हैं ॥ ८० ॥

हे अर्ककुलेश ! आपकी कृपा से इन सबकी परवाह किए बिना सलील

वडि जौच्चि यट्टळ्ळु वडि गूलदन्नि।यडरि कोटलु द्रोचि यगडितल् पूड्चि
यच्चेरुवुग लंक यंतयु गाल्चि । वच्चि मीश्रीपादवनजमुल् गंटि;
नडिगि यक्कडिकार्य मंतयु विंटि; । तडय नेटिकि? नब्धि दाटुदमिक;
दटिनयप्पुडे दशकंठु लंक । मीटि वैचेदरु व्रेलिमिडिलोन गपुलु"
अनवुडु रघुरामुडर्कजु जूचि । "यिनसुत! यालस्य मेटिकिनिक?
निदि शुभलग्नंबु; ई मुहूर्तमुन । गदलुट कार्यंबु कपिराज! मनकु;
नायस्त्रमुनु दक्क नरभोजनुनकु । नेयुपायमु गलदेंदु दागिननु ?"
अनि नीलु देस जूचि यर्कवंशजुडु । विनु मनि बुद्धिगा वेस जेप्पे नपुडु
"कडु निपुदनमुनु गडु निर्मलंबु । गडुतीपुगल नीरु गलुगंग जूचि ९०
परिपक्वफलमुल भरितंबुलैन । तरुवुल नीडलु तरचैन त्रोव
नडवुमु मुंगलि नलि जौरनीक; । वडि बरिकिंपु मौव्वनि लातिवारि"
ननिन नारामुनि यानतिनेल्ल । विनि नीलु डट्ल काविचे शीघ्रमुन;

सुग्रीवुडु कपिसेनल वेडलिंचुट

नप्पुडु सग्रीवु डखिलवानरुल । दप्पक राविंचि दंडेत्त बनिचे;

मैंने (लंका में) प्रवेश किया। झट प्रवेशकर अग्रगृहों को झट लात मार गिराकर, औन्नत्य से प्राकार गिराकर, परिखाओं को पूर दिया (और) आश्चर्यप्रद रूप से समस्त लंका को जलाकर, (वापस) आकर आपके श्रीचरणकमलों के दर्शन किए हैं। पूछकर वहाँ के समस्त कार्य को सुना है। अब देरी करना क्यों? अब समुद्र पार करेंगे। इस गहन (समुद्र) को पार करते ही दशकण्ठ की लंका को कपि पलभर में मिटा देंगे।" ऐसा कहने पर रघुराम ने अर्कज को देख (कहा)—"हे इनसुत! अब विलम्ब क्यों? यह शुभ लग्न है। हे कपिराज! मुहूर्त पर चल पड़ना हमारे लिए (उचित) कार्य है। कहीं भी छिप जाए, उस नरभोजन वाले (राक्षस) के लिए मेरे अस्त्र को छोड़ दूसरा कौन-सा उपाय है?" तब नील की तरफ़ देखकर अर्कवंशज (राम) ने शीघ्र समुचित रूप से कहा—"अधिक मनोहरता, अधिक निर्मलता (तथा) अधिक माधुर्य से युक्त जल, ॥ ९० ॥ —(तथा) परिपक्व-फल-भरित तरुओं की छायाओं के प्राचुर्य वाले मार्ग पर (अन्य) रेणु को भी स्थान न देते हुए, (तुम) आगे-आगे चलो। झट से अहितू शत्रुओं का परिशीलन करते रहो।" ऐसा कहने पर राम के समस्त आदेश को सुन, नील ने शीघ्र वैसा ही किया।

सुग्रीव का कपिसेनाओं का प्रस्थान कराना

तब सुग्रीव ने समस्त वानरों को अनिवार्यत: बुलाकर आक्रमण की

बनिचिन नंदंद पटुरभसमुन । घनगुहलंदुंडि कपिसेन वेंडले;
भूरिपदाहति भुवनंबु गलग । घोर रावंबुल गुहलु घूर्णिलल
वीरगर्जनमुलु वीरहासमुलु । वीरनादंबुलु वैस निंगि मुट्ट
बेल्लुगा गोंदरु पेंडबोब्बलिड्चु । द्रुळ्ळुचु बटुशक्तितो दाटुवारु;
गोंदरु पंडिन कुजमुलु मूपु । लंदिडि नमलुचु नरिगेडुवारु;
'रावणुतो गूड राक्षसप्रतति । नेविंधबुननैन नेमे चंपेदमु १००
रामभूपालक ! रणमुन' ननुचु । रामुनि मुंदर. रागिल्लुवारु;
गेरलि पै नेगुरुचु गेक वैचुचुनु । वेरवार दोकलु विसरि याडुचुनु
जेच्चेर बर्वतशिखरबुं लेक्कि । यिच्च गोंदरु बोब्बलिडुवारुनगुचु
नप्पुडु कपिवीरु लंदरु जेलगि । रप्परमेश्वरु डानंदमोंद;
नारवंबुन म्रोसे नाकाशविवर; । मारवंबुन भूमि यट्टिट्टु वडियें;
नारवंबुन बेल्च नद्रुलु वणके । नारवंबुन म्रोंगे नष्ट दिग्गजमु;
लारवंबुन भारमय्यें शेषुनकु; । नारवंबुन गूर्म मणचें शिरंबु;
निटु सेन नडवंग नेगसिन धूळि । पटलंबु मिन्नंदे बहुवर्णमुलनु
आरवंबुन भारमै यिल नेंसगु । तोरंपु निश्वासधूमंबु लनग;

---

आज्ञा दी। आज्ञा देने पर जहाँ-तहाँ की बड़ी गुफाओं से कपिसेना पटु रभस (संरंभ) से निकल पड़ी। (उस कपिसेना के) भूरि पदाघात से भुवन विकल बना, घोर आरव (गर्जन) से गुफाएँ घूर्णित होने लगीं। वीर गर्जन, वीर हास (तथा) वीर नाद झट से आकाश को छूने लगे। (उनमें) कुछ अधिक महानाद करते हुए, इठलाते हुए पटु शक्ति से छलाँगें भर रहे थे, कुछ पके वृक्षों को कन्धों पर लादकर, (फल) चबाते हुए जा रहे थे, कुछ राम के समक्ष प्रेम से यह कहते जा रहे थे कि "हे रामभूपालक ! रण में रावण के साथ राक्षस-समूह को हमीं किसी भी प्रकार से मार डालेंगे।" ॥ १०० ॥

विजृंभित हो ऊपर उछलते हुए, चिल्लाते हुए, उपाय से पूँछ हिलाते-खेलते हुए, झट से पर्वत-शिखरों पर चढ़कर, चाहकर कुछ (वानर) गर्जन कर रहे थे। तब वह परमेश्वर (राम) आनन्दित हों, इस प्रकार समस्त कपिवीर विजृंभित होते रहे। उस गर्जन से आकाश-विवर गूँज उठा, उस रव से भूमि डोल उठी, उस रव से अतिशयता से पर्वत काँप उठे, उस रव से अष्टदिग्गज धँस गए, वह रव (आदि) शेष को भारी लगा, उस रव ने कूर्म के शिर को दबाया। इस प्रकार से सेना के चलने पर उड़ा धूल-समूह वहुवर्णों से युक्त हो, आकाश में व्याप्त हो गया, जो ऐसा लगा मानों उस रव के भारी होने पर पृथ्वी से निकलनेवाला बहुल-निश्वासरूपी धूम

नप्पुडु मुंगलि यै नीलुतोड । नोप्पेंडु सैन्य मत्युग्रतुंडमुग ११०
निरुदिक्कुलंदुनु नेपारि नडच्चु । तरुचरबलमु लुद्धतपक्षमुलुग
स्फुरणमोप्पग मध्यमुन वच्चु राम । धरणीतलेशुडु तन यात्मगाग
गडिमि सोंपारि चक्कग वेन्क गाचि । वडि वच्चु सैन्यंबु वालंबुगाग
नुरगपाशंबुल नोंदंग नुन्न । तरणिवंशजु नवस्थलु तोलंगिप
गरुडुंडु भूस्थलि गैगोनि नडचु । करणि नोप्पारे मर्कटमहासेन;
सरि प्रजंघुंडु गेसरि दधिमुखुडु । बरुवडि संदडि बाय द्रोवगनु
विरळमै श्रीरामु वेल्लुव नडव । बरम संतोष संभरितात्मुलगुच्चु
गवयुंडु दारुंडु गंधमादनुडु । बवमानसूनुंडु बनसु डंगदुडु
शरभुंडु नलुड्डुनु जांबवंतुंडु । हरुडुनु मैंदुंडु नादिगागल्गु
वनचरपतुलुनु वडि नेगुदेर । जनुदेंचि रघुपति सह्यपर्वतमु १२०
गनि यंदु विडिसे लक्षणसमेतमुग; । घनततो नप्पुडग्गलमुगानंदु
बेंपारु वनमुल बेनुतटाकमुल । निंपारु नीडल नेंडलेनि तरुल
विडिदलल् गैकोनि वेलय नब्बलमु । विडिसे सुग्रीवुंडु विडियंग बनुप;
मारुनाडु नेप्पिटिमाड्कि लक्ष्मणुडु । तड्रिमि सेनयु दानु दद्दयु नडव

हो । तब आगे-आगे चलनेवा लेनील के साथ वह सेना (इस प्रकार) लगी कि (अग्रभाग में स्थित नील) अत्युग्र तुंड है, ।। ११० ।।

दोनों पार्श्वों में शोभा से चलनेवाला तरुचर (वानर)-बल ही उद्धत पक्ष (पंख) है, अधिक स्फूर्ति से मध्यभाग में चलनेवाला राजाराम ही आत्मा है, साहस की शोभा से युक्त हो अच्छी तरह पृष्ठभाग की रक्षा करते झट आनेवाली सेना ही पूँछ है, उरग (सर्प)-पाशों में फँस जानेवाले तरणिवंशजों (सूर्यवंशी) की दुरवस्थाओं को दूर करने के लिए मानों गरुड़ भूस्थली पर चल रहा है । इस प्रकार मर्कट-महासेना शोभायमान हुई । प्रजंघ, केसरी, दधिमुख (आदि) क्रम से भीड़-बळभड़ को हटाकर मार्ग बना रहे थे । (इस प्रकार) अनुपम श्रीराम की (सेना-रूपी) बाढ़ के चल पड़ने पर, परम-सन्तोष से भरित आत्मा वाले होते हुए गवय, तार, गन्धमादन, पवमानसून, पनस, अंगद, शरभ, नल, जाम्ववान, हर, मैंद आदि वनचरपतियों के शीघ्र चलने पर, रघुपति ने आकर सह्यपर्वत को, ।। १२० ।।

—देख वहाँ लक्ष्मण समेत हो, पड़ाव डाला । सुग्रीव के पड़ाव डालने की आज्ञा देने पर वह सेना तब वहाँ वहुलता से शोभायमान वनों, वड़े-वड़े तडागों, तरुओं की मनोहर तथा घनी छायाओं में स्कन्धावार डाल विराजमान हुई । दूसरे दिन सदा की तरह लक्ष्मण के पीछे-पीछे सेना

दोरलु महीपति द्रोचि येगगनु । धरणि ग्रक्कदलंग दरुचरुल् नडव
नुरुवीररसमुन नुप्पोंगि पोंगि । भरितसत्त्वंबुन बरपोंदि पोंदि
तनुकांतिकरडुल दनरारि यारि । घनमैन म्रोत नाकस मंदि यंदि
मुनुकोनि वरशैलयुल नोप्पि योप्पि। मनुवंशचंद्रुचे मदि नुब्बि युब्बि
यासमुद्रमुपेंपु नडगिंप नडचे । भासुरंवगु कपिबलसमुद्रंबु;
धैर्याढ्युलामहीधवु लभ्रमध्य । सूर्यचंद्रुलमाड्कि शोभिल्लिरंत १३०
नदुललो जोच्चि वानरसेन नडव । नेंदुरु दोट्टुचु नुब्बे नेसगि यानीरु;
सह्याद्रिमलयाद्रिसंदुल नडव । सह्यमै कपिबलसमितितो बोडमु
चिरुगालिचे दरुशेखर प्रततु । लोरुपैन कोम्मलोडोटितो रासि
यगचरावळिमीद नलरुलु राल्चे; । दग नट्टिदय कादे तलपोसिचूड
वनलक्ष्मि या रामवल्लभु जूचि । येनय बुष्पांजलु लीकेल मानु ?
नप्पुडु कपिवीरु लय्यद्रियेडल । नोप्पेडि कोलकुल नुरुवडि जोच्चि
यानिर्मलोदक मारंग ग्रोलि । यानंदमुन बोंदि यंदंद कदिसि
कमनीयमृदुकरकमल युग्ममुल । गमलमुल् द्रुंतुरु गमुलुगा बट्टि

---

और स्वयं (राम) निकल पड़े। सरदार और महीपतियों के आगे-आगे चलने पर, उन्हें ढकेलते हुए, धरणि विचलित हो, इस प्रकार तरुचर (वानर) चलने लगे। भासुर बने कपि-बल (सेना) रूपी समुद्र ने वीररस से उमड़-उमड़कर, भरित सत्त्व से विस्तृत हो-होकर, शरीर की कान्ति के संपुटों से शोभित हो-होकर, महान् घोष से आकाश को छू-छूकर, आगे वर-शैलों से शोभित हो-होकर, मनुवंश-चन्द्र (राम) के कारण मन में फूल-फूलकर, उस (सच्चे) समुद्र की शोभा को मात किया। वे धैर्यसम्पन्न महीधव (राजा) अभ्र (मेघ)-मध्य (स्थित) सूर्य-चन्द्र के समान शोभित हुए। तब, ॥ १३० ॥

—नदियों में प्रवेशकर वानरसेना के चलने पर, मार्ग के रुकने से (नदी का) जल उमड़ उठा। सह्याद्रि (तथा) मलयाद्रि के मध्यभाग में चलने पर, कपिबल-समिति (समूह) के साथ उत्पन्न मन्द पवन के कारण तरुशेखर (श्रेष्ठवृक्ष)-प्रततियों (समूहों) की विशाल शाखाओं ने आपस में रगड़ खाकर, अगचर-समूह पर फूल वरसाए। सोचकर देखने पर न्याय (औचित्य) तो यही है न! रामवल्लभ को देखकर, आनुकूल्यता के कारण वनलक्ष्मी पुष्पांजलियाँ दिए बिना कैसे रहेगी? तब कपिवीर उस अद्रि (पर्वत) पर शोभायमान सरोवरों में बड़े वेग से प्रवेशकर, उस निर्मल-उदक (जल) को जी भर पीकर, आनन्दित हो, जहाँ-तहाँ नियराकर, कमनीय मृदु कर-कमल-युग्मों से, गुच्छों के गुच्छे पकड़कर कमल (के फूलों) को

"कमलाकरंब! माकमलाप्तकुलुडु। कमलारि युद्धति गमलमुल् द्रुंचु
क्रममोप्पगा दशकंधरु वदन। कमलमुल् द्रुंचु" नन् करणि
जेलंगि; १४०
"तोगलु दट्टितुयु दुष्टारिसतुल। तोगलु जानकि यिक दोलगंग वैचु
दोगलार! यिटमीद दोग यिट्टि" दनुचु। दोगलेलुल जिदिमि वैतुरु
पेच्चुपेरिगि;
बिरुदुलै यसुरुल प्रेवुलु वेरुकु। करणि बेकुंदुरोलि घनमृणाळमुल;
निट्टु विनोदिंचुचु नेल्लवानरुलु। दटमुलमीदि कुद्धतशक्ति दाटि
गिरुलेक्कि पणकुल ग्रिक्किरियंग। वेरल तेनिय लानि पेन्नीरुग्रोलि
कडुनुत्सहिंचि युत्कटबलाधिपुलु। नडचिरि वानरनायकोत्तमुलु।

श्रीरामुडु महेंद्राद्रि जेरुट

इनवंश्युडपुडु महेंद्राद्रि येक्कि। यनतिदूरंबुन नंबुधि गनियेः;
गरिमकरंबुलु करिसमूहमुलु। दरगलु गुर्रंपुदळमुल पेल्लु
गमठकर्कटमुलु घनरथावळुलु। समदजलार्भकसमिति भटाळि

---

तोड़ते हैं मानों यह कह विजृंभित हो रहे हों कि "हे कमलाकर! हमारा कमलाप्त (सूर्य)-कुल वाला, औद्धत्य से कमलारि (चन्द्र) के कमलों को नष्ट करने के समान, क्रम से दशकंधर के वदनकमलों को तोड़ डालेगा।" ॥ १४० ॥

वे उद्धत हो समस्त कुमुदों को नष्ट कर देते हुए मानों कह रहे हों कि "दुष्ट-अरि-सतियों को दुःख देकर, जानकी के दुखों को दूर कर देंगे। हे कुमदो! आगे उन्हें मालूम हो कि दुःख क्या होता है।" बिरुद वाले होकर, असुरों के आँतों को खींच निकालने के समान क्रम से बड़े मृणालों को उखाड़ते हैं। इस प्रकार विनोद करते हुए, समस्त वानर, तटों पर उद्धत शक्ति से लाँघकर, श्रेष्ठ जल पीकर, अधिक उत्साही हो, उत्कट बल के अधिप वानर-नायकोत्तम (आगे बढ़) चले।

श्रीराम का महेन्द्राद्रि पहुँचना

तब इनवंश (वाले) ने महेन्द्राद्रि चढ़कर, अनति (थोड़ी) दूर से अंबुधि को देखा। करि (हाथी बराबर) मगर ही करि-समूह हों, लहरें ही अश्वदल की बाढ़ हो, कमठ (कछुए) और कर्कट (केकड़े) ही घन-रथ समूह हों, समद (मस्त) जलार्भक (मत्स्य)-समिति (समूह) ही भट-समूह

पोलुपारु फणिफणंबुलु केतनमुलु । ललि जोऽमीलवालमुलडिदमुलु
१५०
जलदुरुमीनाळि चामरप्रतति । तलकोन्न नुरुवु सितच्छत्रसमिति
पेनुपोंदु घोषंबु भेरीरवंबु । विनुतिप वीरंबु वीररसंबु
गा 'नन्नुजोच्चिन कडिदिरावणुनि। नेनेल चंपंग नित्तु' नन्माड्कि
दत्तरिन क्रूरसत्त्वस्थिति वेंचि । तन केदुरै महोद्धति नोप्पुदानि
गनि वेंऽगंदि यागांभीर्यधनुडु । वनधितीरमु जेर वच्चे राघवुडु;
प्रकटंबुगा सर्वबलमु गूडुटकु । नोक मंचि चंद्रकांतोपलस्थलिनि
जलनिधि प्रापुन जरियिंचुचुन्न । वलितंपु रावणपाठीन वरुनि
ननुपमंबगु तन यंप गालमुन । गोनि तिवुचुटकुनै कूर्चुन्नकरणि
नासीनुडै यप्पुडर्ककुलेशु । डासन्नुडै युन्न यर्कजु वलिकै;
"वच्चिचति मिम्महावारिधि जेर; । नेच्चोट घटियिंचु निदि दाट
मनकु ? १६०
नायुपायंबु नी वात्म जिंतिपु; । मीयगचरकोटि नेंदु वोनीक
यिपेनयेड विडियिपंग वनुपु । सोंपारगा जोटु चूपंगवलयु"

---

हो, शोभायमान फणि-फण (सर्प-फन) ही केतन हों, मोटे-मोटे मीन के वाल (पूंछ) ही करवाल हों, ॥ १५० ॥

चंचल-उरु (श्रेष्ठ)-मीनावलि ही चामर प्रतति हो, ऊपर उठा फेन ही सित-छत-समिति हो, वढ़ता हुआ घोप (गर्जन) ही भेरी-रव हो, विनुत नीर ही वीर-रस हो, इस प्रकार मानों यह कहते कि "मेरी शरण आए हुए वली रावण को मैं क्यों मारने दूंगा ?" शोभित क्रूर-सत्त्व-स्थिति से युक्त हो, अपने समक्ष महा-उद्धति से विराजमान (समुद्र को) देख आश्चर्य-चकित हो, वह गाम्भीर्य-धनी राघव वनधि (समुद्र) तीर पर पहुंचा । प्रकट रूप से सर्वसेना को एकत्रित करने योग्य एक अच्छी चन्द्रकान्त-उपल (शिला)-स्थली पर (राम) इस प्रकार बैठ गए मानों जलनिधि की शरण में विचरण करनेवाले बली रावण-रूपी श्रेष्ठ मत्स्य को अपने अनुपम वाण-रूपी वंसी से पकड़ने के लिए बैठे हों । (इस प्रकार) बैठकर तव अर्ककुलेश (सूर्यवंश के राजा) ने निकटस्थ अर्कज (सुग्रीव) से कहा—"इस महावारिधि के पास पहुँच गए । इसे किस स्थान पर पार किया जा सकता है ? ॥ १६० ॥

तुम मन से उस उपाय के वारे में चिन्तन करो । इस अगचर-कोटि को कहीं जाने न देकर मनोहर स्थान पर पड़ाव डालने के लिए भेजो । शोभा से (योग्य) स्थान (उन्हें) वताने चाहिए ।" (ऐसा) कहकर

ननि राघवेश्वरु डर्कजु बनुप । निनसुतुंडुनु नीलु निटुसेय बनिचें;
नीलुंडु नप्पुडु निरतंबुगाग । वालिनसेनल वडि विडियिंचें;
"वनचररवमु नावलननु गलिगें; । वनचररवमु नीवलननु गलिगि
युनिकि सहिंतुने योसमुद्रंब !" । यनि यप्पु डावार्धि नदलिचुमाड्कि
विडियु वानरसेन वेंडलेडु म्रोत । यडचें बेंल्लैन या यंबुधि म्रोत;
नट रेंडुवेलंबुलैं यापयोधि । तटवनभूमुल दरुचरुल् विडिय
नप्पुडु रामु डेकांतंबुनंदु । नोंप्प लक्ष्मणुनितो नोंय्यन बलिकें:
"सौमित्रि! कंटें यीजलनिधि नेंलवु । नेमेंयि दुद निश्चयिंपंग वच्चु !
१७०
निदि यित यितनि येंन्नंगरादु; । तुदि लेदु गद मनोदुःखवारिधिकि!"

सायं संध्यादि वर्णन

ननि रामविभुडु शोकांबुधिलोन । मुनुगुचुंडग मूडुमूर्तुलु गलिगि
यतनितोडिदें लोक मनिन चंदमुन । नतिवेगमुन निनु डपराब्धि ग्रुंकें;
निनुडु ग्रुंकिनयप्पुडेंल्ललोकमुलु । पेंनुपेदि मणिलेनि पेंट्टियबोलें

---

राघवेश्वर के अर्कज को आज्ञा देने पर इनसुत ने वैसा करने के लिए नील को आज्ञा दी। तब नील ने आसक्ति से अतिशय सेनाओं को (उचित स्थान पर) ठहराया। "वनचर-रव मुझसे उत्पन्न हुआ। हे समुद्र! तुमसे भी वन (जल)-चर-रव का उत्पन्न होते रहना मैं क्या सह सकूँगा?" मानों ऐसा उस वारिधि को डाँटने के समान, पड़ाव डालनेवाली वानरसेना के कारण उत्पन्न घोष ने अंबुधि के अत्यधिक घोष को दबा दिया। तब दोनों (समुद्रों) के विशाल बनने पर, उस पयोधि के तीरस्थ वनभूमियों में तरुचरों ने पड़ाव डाला। तब राम ने एकान्त में शोभा से झट लक्ष्मण से कहा—"हे सौमित्र! देखा है न, इस जलनिधि के अस्तित्व को! इसके अन्त का कैसे निश्चय कर सकें? ।। १७० ।।

इसके वैशाल्य की कल्पना नहीं कर सकते। मनोदुःख-रूपी वारिधि का भी कोई अन्त नहीं है न!"

सायं-सन्ध्या आदि का वर्णन

(ऐसा) कह विभु राम शोकांबुधि में डूबने लगे (तब) तीन मूर्तियों[1] (रूपों) से युक्त सूर्य भी यह समझकर कि उसके (राम के) साथ लोक (जीवन) है, अतिवेग से अपराब्धि (पश्चिम समुद्र) में डूब गया। सूर्य के डूब जाने पर समस्त लोक बुद्धि खोकर, मणिरहित मंजूषा के समान,

---

१. ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर।

मनसिजानल तप्तमानसु रामु । गनुगोनि तनुपुगा गप्पेंडुकोर्कु
जेलुवोंद नपराब्धि चेंगाविचीर । नेलमि देच्चिन क्रिय नेरसंज योप्पे।
'निनवंशचंद्रुचे निंद्रारिमोयु । लनयंबु निट्टुवाडु' ननिन चंदमुन
दलमुल बिगुवेल्ल दरिगि यंदंद । ललि दक्कुचुनु गमलंबुलु मोगिडे;
जेलुवुगा रामुनि शीतलक्रियकु । नलिरेगि याशांगनलु गूड वैचु
ललित तमालपल्लवरासुलनग । गलयंग देसल जीकटि पर्वजोच्चे;
१८०
'दिननाथकुलु देवि देच्चि मोदिंचु । दनुजनाथुनि मोमुदम्मुलु विरियु'
ननि नगियेंडिमाड्कि नप्पुडंदंद । तनरारगा गुमुदंबुलु विरिसे;
'श्रीरामदेवुनि शितमार्गणमुल । नारत्नमुलु दक्क नंबुधि यिकि
यीरुपमुन नुंडु निक' ननुमाड्कि । दारकावळिचेत दनरारे मिन्नु;
आनिशीथिनि रामुनंगतापंबु । कै निबिडंबुगा नर्मरिचियुन्न
सारंपु मल्लिकाशय्यना नोप्पि । तारलु प्रतिबिंबितमुलय्येनब्धि;
'विरहंबुचे रामविभुडुनु जिक्के; । नरिदिये विरहुल मौटमे' मनुचु
देसलकु जेप्पेंडि तेरगुन बासि । वस मरि वेस जक्रवाकमुल् सनिये;

---

हो गए। लालिमा से पूर्ण सन्ध्या ऐसे व्याप्त हुई मानों मनसिज-अनल (विरहाग्नि) से तप्त मानसवाले राम को देखकर, अपराब्धि प्रीति से, उसे शीतल बनाने के लिए, मनोहरता से काषाय वस्त्र लाई हो। निचले भाग के ऐंठ के कम होने पर, जहाँ-तहाँ लालित्य को खोकर, कमल मुकुलित हो गए मानों यह बता रहे हों कि "इनवंशचन्द्र (राम) के हाथ इन्द्रारि (रावण) के मुख सदा इस प्रकार मुरझा जाएंगे।" सुन्दरता से राम की शीतलक्रिया (शीतलोपचार) के लिए विजृंभित होकर, आशा (दिशा)-अंगनाओं ने ललित-तमाल-पल्लव-राशियाँ बिखेर दी हों, इस प्रकार दिशाओं में अन्धकार फैलने लगा ॥ १८० ॥

"दिननाथकुल (वाले राम) की देवी को ले आकर, मुदित होनेवाले दनुजनाथ के मुखकमल कुम्हला जाएँगे" (ऐसा) सोच हँसने के समान तब जहाँ-तहाँ शोभा से कुमुद विकसित हुए। तारकसमूह से आकाश इस प्रकार शोभित हुआ मानों "श्रीरामदेव के सित-मार्गणों (बाणों) से, सूखे हुए समस्त अंबुधि का रूप इसी प्रकार रहेगा जिसमें रत्न ही बचे रहेंगे।" उस निशीथ को राम के अंगताप (को दूर करने) के लिए सान्द्र रूप से सजाए गए मल्लिका पुष्पों की शय्या हो, इस प्रकार तारकाएँ अब्धि में प्रतिबिंबित हुईं। "विभु राम विरह में फँस गए तो हमारा विरही होने में क्या आश्चर्य है?" मानों इसे दिशाओं में कहने के समान चक्रवाक बिछुड़कर

'राजनै येनु वाराशि युब्बितु; । राजवै नीवु वाराशि यिंकिप
दलचुट पाडिये धरणीतलेश ! । विलसित सत्कळान्वितुडवु नीवु;
१९०
नट्टुचेसितेनि दोषाकरत्वंबु । पटुवृत्ति नीयंदु ब्रभविंचु' नंचु
दूरू वच्चिनमाड्कि दोर्चै जंदुरुडु । मीरिन करमुलु मिन्नुलुमुट्ट;
'जनकजकै रामजननाथतिलक ? । ननु दल दाल्चि मन्नन चेसिनट्टि
हरु विल्लु विर्रिचिन या दोषमुनुन । विरहि वैतिवि सीतवेंट्रवुन' ननुचु
जंदुरु डट्टहासमु चेसे ननग । नंदंद चंद्रिक लतिशयंबंदे;
शरनिधि नुरुवनु चंदनं बर्थि । गरमोप्प वीचिकागणमुल पेरि
करमुल दिगिचि दिक्कांतल मेन । बौरिबौरि नाराजु पूसेनो यनग
दलकोनि मर्रियुनु दट्टमै पर्वि । वेलयंग नच्चपु वेन्नेल योप्पे;
नप्पुडु वेडुक नाचकोरंबु । लोप्पुचित्तमुल बेंपोलयंग गदिसि
पोरि बोरि दम चंचुपुटमुलु साचि। निरतंबुगाग वेन्नेल पुक्किलिंचि २००
ललितोड दम प्रियलकु निच्चि यिच्चि । येलमितो नवि यंदि यी ग्रोलि
क्रोलि

शीघ्रगति से चले गए। "राजा होकर मैं वाराशि (समुद्र) को प्रफुल्ल कर देता हूँ। हे धरणीतलेश ! राजा होकर तुम्हें वाराशि को सुखाने की बात सोचना न्यायसंगत है क्या ? तुम विलसत्-कलाओं से अन्वित (युक्त) हो ॥ १९० ॥

वैसा करोगे (समुद्र को सुखा दोगे) तो दोषाकरत्व[1] तुममें पटुवृत्ति से समुत्पन्न होगा।" मानों इस प्रकार निन्दा करता हुआ, अत्यधिक करों (किरणों) के आकाश को स्पर्श करते हुए चन्द्र दिखाई पड़ा। जहाँ-तहाँ चन्द्रिकाएँ (चाँदनी) अतिशयता से व्याप्त हुईं मानों चन्द्र यह कहकर अट्टहास कर रहा हो कि "हे राम जननाथ-तिलक (राजश्रेष्ठ) ! पूर्व में जनकजा के लिए मुझे सिर पर धारण कर आदर करनेवाले हर (शिव) का धनुष तोड़ा, उस दोष के कारण, सीता के कारण से विरही बन गए हो।" अधिक सान्द्र बन, व्याप्त हो स्वच्छ चाँदनी इस प्रकार शोभित हुई मानों उस राजा (चन्द्र) ने शरनिधि (समुद्र) के फेनरूपी चन्दन को प्रेम से अधिक शोभा से वीचिका-गणों से आकृष्ट कर, हाथों में लेकर, दिग्वधुओं के शरीर पर बार-बार लेप कर दिया हो। तब (उस समय) उत्साह से चकोर प्रसन्न चित्तों से, शोभा से नियराकर, बार-बार अपने चंचुपुटों को फैलाकर, निरन्तर चाँदनी से कुल्ला कर, ॥ २०० ॥

1. चन्द्र दोष (कलंक) का अकर (स्थान) है।

मलसि याडुचु वलुमरु सोलि सोलि। पौलुचु वेन्नेलरसंबुल देलि तेलि
गमिबासि येंडगलुगग दारितारि। कौमरारि यितुल गूडियुंडुटयु
गनुगोनि मदनमार्गणपात भिन्न। तनुडैन रामुडा धरणिज दलचि
यंतकंतकु मदनाग्निचे गंदि। यंतरंगंबुन नडलुचु नुंडे;
नप्पुडु लक्ष्मणुं डन्नसंताप। मुप्पोंगुटयु जूचि युडुपंगदलचि
"यिदे यब्धि दाटुद; मिदे दाटिपोयि। पदिशिरंबुलवानि बटुशक्ति नाजि
भंजिचि मिथिलाधिपतिकूर्मिपुत्रि। गंजास्ययगु सीत गैकोनेदधिप!
यसमानवीरुंड वारूढ मतिवि;। वसुधेश! नी किंत वगव नेमि-
टिकि?"
ननवुडु तम्मुनि यनुनयंबुनकु। जननाथु डैंतयु संतोषमंदे; २१०
नादट वेन्नेलयंदु वानरुलु। मोदंबुतोड निम्मुल नेल्लकडल
नारामदेवु गुणांकंबु लिपु। लारंग वाडुचु नाडेडुवारु,
हरि यवतारंबु लन्नियु गथल। वैरवुन निपुगा विनिपिंचुवारु,
गरगिन याचंद्रकांतोपलमुल। वरिणमिपुचु मेच्चिच पवळिंचुवारु,

—लालित्य के साथ अपनी प्रियाओं को दे-देकर, उनके प्रेम से देने पर पान करते हुए, घूमते-खेलते, कई वार मस्त हो झूम-झूमकर, अत्यधिक चन्द्रिका-रस में ऊभ-चूभ हो, झुण्ड से विछुड़कर, अवकाश मिलते ही (परस्पर) स्पर्श कर, शोभा से अपनी स्त्रियों के संग थे। (उसे) देख मदन-मार्गण (मन्मथ के वाण)-पात (लगने से)-भिन्न-तन वाला राम धरणिजा का स्मरण कर, अधिकाधिक मदनाग्नि (विरहवेदना) से तप्त हो, अन्तरंग में व्याकुल होता रहा। तब लक्ष्मण अग्रज के सन्ताप के उमड़ते देख, (उसे) कम करने का विचार कर (कहा)—"यही (अभी) अब्धि को पार करेंगे। हे अधिप! यही पारकर जाकर दस सिर वाले को पटुशक्ति के साथ युद्ध में हराकर, मिथिलापति की लाड़ली पुत्री, कंजास्या (कमलमुखी) सीता को (तुम) ग्रहण करोगे। (तुम) असमान वीर हो, आरूढ़मति वाले हो। हे वसुधेश! तुम्हें इतना दुखी क्यों वनना चाहिए?" ऐसा कहने पर अनुज के अनुनय (-वाक्य) सुनकर जननाथ अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥ २१० ॥

चन्द्रिका में वानर सर्वत्र मोद के साथ, प्रेम के साथ थे। उन्होंने रामदेव के गुणगण शोभा के साथ गाते हुए, खेलते हुए, झुण्ड बाँधकर जलनिधि के कूल पर उत्साह से फूलकर विहार करते हुए, हरि के समस्त अवतारों को, कथाओं के रूप में, उचित विधान से मनोहरता से सुनाते हुए, पिघले उन चन्द्रकान्त पत्थरों पर, हर्षित होते, सराहते लेटे हुए, समय

नयि प्रौढ्ढु गडपि प्रियंबुन बोदल । रयमुन नंत बूर्वमुन गेंपेसगे
'जलनिधि राघवेश्वरु डेयुनपुडु । बलुशिलीमुखमुल बड्डुनो' यनुचु
गडुवेग तोलगि याकंपंबु नोंदि । बडबाग्नि युदयाद्रि न्राकेनो यनग;
'रामु बाणाग्नि वाराशि दहिंचु । चो मिन्नुमुट्ट नर्चुलु पर्वु' ननुचु
वेरचि तोलंगिन विधमुन ग्रुंके । नेडसिन चुक्क लन्नियु दोड्डुतोड; २२०
'निदि येल तडसेद? बीयब्धि गट्टि । वदलक चंपु रावणु राघवेंद्र ।'
यनि मनुमनिकि दोडै रेपकडनु । जनुदेंचे ननग भास्करुडुदयिंचे;
गमालाप्तकुलुनि राघवुनि सद्विजय । कमलयु दद्राज्यकमलयु गीर्ति
कमलयु नेरि मेलुकनिनचंदमुन । गमलंबु लेल्ल नोक्कट मेलुकनियें;
नप्पुडु तगिन संध्यादिकृत्यंबु । लोप्पंग सलिपि रायुर्वीशु; लंत

## रावणुडु मंत्रुलतो नालोचिंचुट

नक्कड रावणुं डखिलमंत्रुलनु । दक्कक राविंचि तग वारि कनियें;
"मंत्रकोविदुलार! मर्कटुंडोकडु । जंत्रंबु चूपिन चंदान वच्चि

---

बिताया । तब प्रीति के पनपने पर शीघ्र पूर्व (दिशा) में लालिमा व्याप्त हुई । (वह ऐसा लगा) मानों बड़वाग्नि यह सोच कर कि "जलनिधि पर राघवेश्वर के (बाण) चलाते समय, अधिक शिलीमुखों (बाणों) का शिकार बन जाऊँगा" अतिशीघ्र (समुद्र से) निकलकर, काँपकर, उदयाद्रि पर चढ़ गयी हो । सभी नक्षत्र साथ-साथ इस भय से व्याकुल हो छिपने लगे कि राम की बाणाग्नि के वाराशि को जलाते समय, अग्नि ज्वालाएं कहीं आकाश को छू न लें ॥ २२० ॥

मानों अपने पौत्र की सहायता करने के लिए भास्कर तड़के ही यह कहते उदित हुए कि "अब विलम्ब क्यों करते हो? हे राघवेन्द्र! इस अब्धि को बाँधकर, शीघ्र ही रावण का वध कर दो ।" कमलाप्तकुल वाले राघव की सद्विजय-कमला, राज्यकमला, कीर्तिकमला के सुन्दरता से जाग्रत होने के समान, सभी कमल एक साथ जाग्रत हुए । तब उचित विधान से उर्वीशों (राजाओं) ने सन्ध्यादि-कृत्य सम्पन्न किए । तब,

### रावण का मन्त्रियों से विचार-विमर्श करना

—वहाँ रावण ने सभी मन्त्रियों को अवश्य बुलाकर, उनसे समुचित रूप से कहा—"हे मन्त्रिकोविदो! एक मर्कट जन्त्र (मायायन्त्र) दिखाने के समान आकर, लंकिणी को हराकर, मेरी लंका को शोध डालकर, पंकजानन वाली

लंकिणि नोंचि नालंक शोधिंचि । पंकजानन सीत बरिकिंचि कांचि
नावनं बगलिंचि नासुतु जंपि । नाविक्रममु मीड़ि नापुरि गाल्चि
पेक्कुव नसुरुल बेक्कंड्र जंपि । चिक्कियु मनचेत जिक्ककपोये; २३०
नदे तेच्चे रामुनि नावानरुंडु । पदिलुडै यंबुधिप्रातंबुनकुनु;
भल्लूकबलमुलु ब्लवगसैन्यमुलु । वेल्लुवलै वच्चि विडिसिरि वार्धि;
स्थिरमुगा नीवार्त तेऱगेल्ल देलिय । जरजनुल् चेप्पिरि सकलंबु नाकु;
निनकुलु डीयब्धि यिंकिंचियैन । दन सेन बंचि युद्धति गट्टियैन
दाटि वच्चिन मड़ि तप्पु गार्यंबु; । दाटकमुन्ने मीर् तज्ज्ञत मेर्सि
'यिदि कार्य' मनि चेप्पुडिदरु गूडि; । यदियै चेयुदमु मेलगु तेऱंगैन"
ननि यडिगिन राक्षसाधीशुतोड । ननिरि मंत्रुलु गड्डु नल्पज्ञुलगुचु:
"दिव्युलकैननु दृष्टिंपरानि । दिव्यास्त्रमुलु पेक्कु देवरयंदु;
ग्रक्कन विषमुलु ग्रक्कंग बट्टि । युक्कडगिंचिति वुरगाधिपतिनि;
रुद्रुनि सखु गुबेरुनि मदंबणचि । भद्रकंबैन पुष्पकमु गैकोंटि; २४०
मयुनि प्रख्यातुनि मर्दिंचि यतनि । प्रियतनूभव बेंड्लि प्रीतितोनैति;

सीता का परिशीलन कर (उसे) देख, मेरे वन को उखाड़कर, मेरे सुत का वध कर, मेरे विक्रम से परे वन (परास्त) कर, मेरी नगरी को जलाकर, —बहुत से राक्षसों को मारकर, फँसकर भी हमारे हाथों फँसे बिना चला गया ।। २३० ।।

यह वही वानर सुरक्षित रूप से राम को अंबुधि प्रान्त में लाया है। भल्लूक-सेनाओं (और) प्लवग-सेनाओं ने बाढ़ के रूप में आकर, वारिधि के पास पड़ाव डाल लिया है। पुरजनों ने समस्त समाचार, उचित विधि से मुझसे बताया है। इनकुलवाला (राम) इस अब्धि को सुखाकर ही अथवा अपनी सेना को भेजकर औद्धन्य से पुल बाँधकर ही (समुद्र को) पार कर आएगा तो कार्य बिगड़ जाएगा। पार करने से पहले ही तुम लोग वुद्धि कौशल से, इतने सब लोग मिलकर बताओ कि 'यह कार्य (कर्त्तव्य) है' उसीको श्रेष्ठ विधान से करेंगे।" इस प्रकार पूछनेवाले राक्षसाधीश से मन्त्री अति अल्पज्ञ होते हुए बोले—"आपके पास कई ऐसे दिव्य-अस्त्र हैं जिनकी ओर दिव्य (देवता) भी दृष्टि प्रसरित नहीं कर सकते। उरगाधिपति (सर्पराज) को पकड़कर, उसका गर्व भंग किया, जिससे उसने झट विष उगल दिया। रुद्र के सखा कुबेर के मद का दमन कर, भद्रक (शुभप्रद) पुष्पक को ग्रहण किया (ले लिया); ।। २४० ।।
—प्रख्यात मय का मर्दन करके, उसकी प्रिय तनूभवा (पुत्री) को प्रेम से ब्याह

वंतकु नेंक्कुडौं नंतकु बट्टि । यंतकुनकु नीवें यंतकुडैति;
वारनि बलुडैन वरुणुनि यात्म । नीरु गाविंचिति निर्जराराति !
चक्रवर्तुल राज्यचक्रमुल् द्रिप्पि । चक्रमुल् गोंटि राक्षसचक्रवर्ति !
शूलायुधुनि गिट्टि शूरत मेरसि । मूलकु द्रोयवा मुक्कंटि यनक !
वासवु नन्नाकवासुलतोड । वासि दप्पिंपवा वासिकि नेक्कि ?
वेडिकि बलुमारु वेडिमि जूपि । वेडिमि बापवा वेडिको ननलु ?
ब्रलिमिनि गोणाधिपति दैत्यनाथु । नलिगि मर्दिपवा यधिकशौर्यमुन?
निलिचिनचोटनु निलुवंगनीक । पलुमारु बवनु दुप्पल दूलवेंतु;
मनुजु डातडु; नीवु मनुजाशनुडवु;। मनुजुंडु नीचेत मनुटेल कलुगु !
२५०

नीश्वरु गूर्चि महेश्वरक्रतुवु । शाश्वतकीर्तिमै सलिपे नीसुतुडु;
सांद्रानुमोदियै सफलतनोंदि । यिंद्रुनि भंजिचि यिंद्रजित्तय्यें;
नायिंद्रु जेरबेट्ट नजुडु वेडुटयु । नायजुनकु निच्चें नायिंद्रजित्तु;
आतडु चालडे यालंबु गेलुव ? । दैतेयकुलनाथ ! तगदु चिंतिप"

लिया। अधिक संतप्त करनेवाले अंतक (यम) को पकड़, अंतक के लिए तुम्हीं अन्तक बने। हे निर्जर-अराति (देवारि)! दुर्निवार बल वाले वरुण की आत्मा को भस्म कर दिया। हे राक्षस चक्रवर्ती! चक्रवर्तियों के राज्य-चक्र घुमाकर चक्र (अधिकार चिह्न) अपने हाथ में ले लिए। शूलायुध वाले (शिव) के पास पहुँच, शूरता से प्रकाशित हो, त्रिनेत्र की परवाह न करके, उसे कोने में नहीं ढकेल दिया था? (नीचा दिखाया था)। स्वयं प्रसिद्ध बनकर नाक (स्वर्ग)-वासियों के साथ वासव (इन्द्र) की प्रसिद्धि को दूर नहीं किया था? अग्नि (-देवता) को कई बार अपनी अग्नि (प्रतापाग्नि) बताकर, उसका ताप नष्ट नहीं किया था? क्या दैत्यनाथ कोणाधिपति (नैऋत) पर क्रुद्ध हो अधिक शौर्य और बल से (उसका) मर्दन नहीं किया था? पवन को एक स्थान पर स्थिरता से ठहरने न देकर, कई बार उसे अत्यन्त विचलित नहीं किया था? वह मनुज है, तुम तो मनुजाशन (नरभक्षी) हो। तुम्हारे हाथ पड़कर मनुज जीवित कैसे रह पाएगा? ॥ २५० ॥

तुम्हारे पुत्र ने ईश्वर के प्रति, शाश्वत कीर्तियुक्त हो, महेश्वर-क्रतु (यज्ञ) किया था। सान्द्रानुमोदी (अधिक प्रसन्नता से युक्त) हो, सफलता प्राप्त कर, इन्द्र को जीतकर (वह) इन्द्रजित बन गया था। उस इन्द्र को बन्दी बनाने पर, अज (ब्रह्मा) के विनय करने पर, इन्द्रजित ने उसे (इन्द्र को) अज (ब्रह्मा) को दे दिया। क्या युद्ध जीतने के लिए वह पर्याप्त नहीं है? (अतः) हे दैतेयकुलनाथ! चिन्ता करने की आवश्यकता नहीं है।"

दनुजसैनिकुल वीरमुलु

ननि मंत्रुलाडुचो नधिकदर्पमुलु । घनमैन लावुलु गल दैत्यवरुलु
ब्रळयकालांतक प्रभुलैनवारु । सुलभशौर्युंडु ब्रहस्तुडु निंद्रजित्तु
शतमायुडुनु बाहुशालि दुर्मुखुडु । नतिकायुडुनु मकराक्षुंडु खड्ग
रोमुंडु वृश्चिकरोमुंडु सर्प । रोयुंडु नग्निवर्णुडु विरूपाक्षु
डक्षीणबलुडु धूम्राक्षु डन्वाडु । नक्षतोन्नतुडु यूपाक्षु डन्वाडु
रमणीयबलशालि रश्मिकेतुंडु । नमितविक्रमशालि यग्निकेतुंड
२६०
वज्रदंष्ट्रुंडनुवाडु द्रिशिरुडु । वज्रदेहुडु बलवंतु डैनट्टि
सुप्तघ्नुडुनु मरि शोणिताक्षुंडु । ब्राप्तशौर्युंडु महापार्श्वु डन्वाडु
नौनर गुंभुडु निकुंभुडु सूर्यशत्रु । डुनु नग्निकोपनुंडुनु महोदरुडु
दिव्युल गैलिचिन देवांतकुंडु । नव्ययविक्रमुं डानरांतकुडु
गडुनुग्रुडगु महाकायु डन्वाडु । नडर विद्युज्जिह्वुडनुवाडु मरियु
गंपनुडुनु महाघनु डकंपनुडु । वेंपारुचुन्न यभेद्यविक्रमुडु
नादिगा गलगु महादैत्यवरुलु । नादैत्यवल्लभु नग्रभागमुन
गन्नुल गोपंबु गडलुकोनंग । मिन्नुलु मुट्टंग मीरि पलकुचुनु

---

राक्षस-सैनिकों की वीरोक्तियाँ

इस प्रकार मन्त्रियों के अधिक दर्पपूर्ण वचन कहने पर अत्यधिक सामर्थ्य वाले दैत्यश्रेष्ठ (तथा) प्रलयकाल के अन्तक के प्रभु सम, (तथा) सुलभ शौर्यवाले प्रहस्त, इन्द्रजित, शतमायु, वाहुशाली दुर्मुख, अतिकाय, मकराक्ष, खड्गरोम, वृश्चिकरोम, सर्परोम, अग्निवर्ण, विरूपाक्ष, अक्षीणवल, धूम्राक्ष, रमणीय वलशाली रश्मिकेतन, अमित विक्रमशाली अग्निकेतन, ।। २६० ।।

—वज्रदंष्ट्र, त्रिशिर, वज्रदेह, वली सुप्तघ्न, शोणिताक्ष, प्राप्तशौर्य, महापार्श्व, कुंभ, निकुंभ, सूर्यशत्रु, अग्निकोपन, महोदर, देवताओं को जीतनेवाला देवान्तक, अव्ययविक्रम वाला नरान्तक, अति उग्र महाकाय, शोभित विद्युज्जिह्व और कंपन, महान् अकंपन, शोभायमान अभेद्यविक्रम आदि महादैत्य-श्रेष्ठ उस दैत्यवल्लभ (राक्षसराजा) के सम्मुख, आँखों से क्रोध के उमड़ने पर, वढ़-बढ़कर आकाश स्पर्श करनेवाली वातें करते हुए, प्रलय-अवसर (काल के)-महापवन-निर्धूत (मुक्त) कुलपर्वतों के समान परस्पर ऐसा देखते हुए कि कुंभिनी (पृथ्वी) दब जाए, उद्दंडता से परस्पर न सराहते हुए (दूसरे को अपने सामने तुच्छ मानते हुए), उग्रता से प्रकाशित होते हुए, ।। २७० ।।

ब्रळयावसरमहा पवननिर्धूत । कुल पर्वतमुलन गुंभिनि यद्रुव
नोंडोरु जूचुचु नद्दंडवृत्ति । नोंडोरु मेंच्चक युग्रत मेंरसि२७०
यूर्पुलु निगुड नत्युद्धति म्रोयु । सर्पंबुलुनु बोलें सरभसवृत्ति
शूलंबु लंकिंचि सुरियलु बिगिचि । वालमुल् जळिपिंचि वडिलोंडुलेंत्ति
सबळंबु लमरिंचि चक्रमुल् द्रिप्पि । प्रबलंबुलगु भिंडिवालमुल्दिगिचि
पट्टसंबेंसगिंचि प्रासमुल् द्रिप्पि । गट्टिविड्लनु गुणकलितमुल् सेसि
युड्डुगक यलुगु लोंडोंटितो रासि । मिड्डुगुर्लु मंटलु मिक्कुटंबगुचु
नोंडोरु बिपुलकेयूरंबु लोंरय । नोंडोरु मकुटंबु लग्रत राय
भासुरमौक्तिकप्रकरमुल् सेंदर । रासिन भूषणरजमुलु दोंरुग
संदडिंपुचु महासंरंभ मेंसग । बृंदारकारितो बेंचि यिट्लनिरि:
"देवगंधर्व दैतेयकिन्नरुलु । देव ! नित् जूड भीतिल्लुदुरेंपुडु;
नरुलेंतवारु, वानरु लेंतवारु । सुरवैरि ! निनु जूचि स्रुक्कक निलुव ? २८०
नेमु नाडोंककोंत येमरियुंड । नामर्कटाधमुडट्लेगेंगाक !
यिंक मामुंदर नीलंक जोंच्चि । शंकिप केंव्वरु चन जालुवारु ?
वानरु लनियेंडि वार्त लेकुंड । बूनि निर्जिंचि पेंपुन महीधवुल

---

—निश्वासों के वेग से चलने पर, अति-उद्धति से मुखरित सर्पों के समान, स-रभस (संरंभ)-वृत्ति से शूल उठाकर, छुरियाँ कसकर, तलवार हिलाकर, लट्ठ ऊपर उठाकर, सबलों (एक प्रकार का आयुध) को ढंग से पकड़कर, चक्र घुमाकर, प्रबल भिंडिवालों को संभालकर, पट्टिस को पकड़कर, प्रास घुमाकर, दृढ़ धनुषों को गुणकलित (ज्या से युक्त) कर, (किसी से) न दबकर, परस्पर बाण रगड़ते हुए जिससे जुगुनुओं के समान ज्वालाएँ फूट रही थीं, परस्पर विपुल केयूरों के रगड़ खाने पर, आपस में उग्रता से, मकुटों के रगड़ खाने पर, भासुर मौक्तिक प्रकरों के रगड़ खाने पर, भूषणरज के ढुलकने पर, कोलाहल करते हुए, महासंरंभ के प्रकट होने पर, क्रम से बृन्दारकारी (देवताओं के शत्रु रावण) से यों बोले—"हे देव ! तुम्हें देख सदा देव-गन्धर्व-दैतेय-किन्नर भीत होते रहते हैं। हे सुर-बैरी ! तुम्हें देख कमजोर हुए बिना खड़े रहने के लिए नर और वानर कितने समर्थ हैं ? (उनमें कोई सामर्थ्य नहीं है।) ॥ २८० ॥

उस दिन हमारे थोड़ा असावधान रहने पर, वह मर्कटाधम उस प्रकार चला गया। अब हमारे समक्ष इस लंका में प्रवेश कर, बिना शंका (भय) किए कौन जा सकता है ? हे दानवनाथ ! अब बातें क्यों ? झट से हमें भेज दो तो वानरों का नामोनिशान मिटाकर, हराकर, शोभा से महीधवों

जंपि येतेंतुमु चय्यन मम्मु। बंपु दानवनाथ! पलुकुलिकेल?"
यनि गर्वदुर्वारुलै पल्कुचुन्न। दनुजुल नंदरु दप्पक जूचि

विभिषणुडु राक्षसवीरुलकु हितमुपदेशिंचुट

"युवरुवडिपकुडोहोहो! मानु मानु। डरसि कार्यमु चूत" मनि विभीषणुडु
चित्तंबुलोन बेचिन यिंद्रियमुल। नोत्ति यडंचिन योगियु बोले
बरग गर्जिचु नुत्पातमेघमुल। निरवुन बेट्टिन यिंद्रनिभंगि
ननुवोंद नेप्पटियट्ल कुर्चुंड। बनिचि कार्यमु मुट्टबलिके वारलकु:
"बेनुपोंदगा सामभेददानमुल। गोनरानि कार्यंबु गोनकोननेनि २९०
मरि कदा दंडंबु मायलु दलचि। नेरपुट; मुन्ने दुर्नीति येमिटिकि?
नेसगंग शात्रवु डेमरियुंडु। देस शत्रु गेलुवंगदीरु: गादेनि
नातरि नोकशत्रुडतनिपै विडिय। नेतेरंगुननैन नेतेंचेनेनि
दानिपै नतनिकि दैवशक्तियुनु। हीनमैयुन्न नेपेंडलिपवच्चु;
येन्नडु नेमरु; डेंदुरेंदु लेदु; । मुन्ने दैवंबु रामुडु; काक मरियु

(राजाओं) का संहार कर लौट आएंगे।" ऐसा गर्व-दुर्वार हो बतियाने वाले दनुजों को अवश्य देखकर,

विभीषण का राक्षसवीरों को हितोपदेश

—विभीषण ने, चित्त में विजृंभित होनेवाली इन्द्रियों का दमन कर देनेवाले योगी के समान, शोभा से गरजनेवाले उत्पात (करनेवाले)-मेघों को शान्त करनेवाले इन्द्र के समान, सुविधा से (सभी राक्षसों को) यथापूर्व रूप में बिठाकर, कार्य-साफल्य के लिए उनसे कहा—"ओहो, जल्दबाज़ी मत करो। छोड़ दो (इन बातों को) सोच-विचार कर कार्य (की बात) देखेंगे। शोभा से साम, भेद, दान (आदि उपायों) से असाध्य कार्य सामने आ जाए ।। २९० ।

—तो तब दण्ड (और) माया को अपनाकर (कार्य) साधना चाहिए। पहले यह दुर्नीति क्यों? शोभा से शत्रु के असावधान रहते समय शत्रु को जीता जा सकता है। नहीं तो, उस समय शत्रु पर (कोई दूसरा) शत्रु किसी भी रूप में आ जाए (धावा बोल दे), जिसपर वह दैवशक्ति से हीन बना हुआ हो तो, उसके विकास का नाश कर सकते हैं। (राम) कभी असावधान नहीं रहता, वह दुर्जेय है, स्वयं दैव (भगवान) है। यही नहीं, हर के धनुष को तोड़नेवाला साहसी है। परमविवेकी

हरुविल्लु विरिंचिनयट्टि साहसुडु; । परमविवेकि; दोर्बलजयाधिकुडु;
मीचेत साध्युडे मिहिरिकुलेशु । डेंचि मीरी गति नेंन्नि याडिननु !
गडिलेनि यीवार्धि गालुव करणि । वडि दाटि राडे या वायुनंदनुडु !
वच्चि यीलंकलो वलसिनमाड्कि । नच्चेरुवंदि मीरंदरु जूड
नेमेयि चेसेंनो येंरुगरा मीरु ? । रामुनि वीटि शूरत्वंबु चूप ३००
नत डोंक्क वानरु; डट्टिवानरुलु । नतनिकि नेंक्कुडैनट्टि बानरुलु
नावानरुल कॅक्कुडैन वानरुलु । भाविपगा लॅक्क परुपंगरादु;
मीरु राघवुनि नेंम्मेंयि नोर्चुवारु? । वारनि कोपंबु वलन नेपारि
येंदिरिनि दन्नुनु नेंरुगक पलुकु । टिदि विवेकमें दानवेश्वरुलार !
रामललो नभिराम यासीत । रामुनि देवि नरण्यमध्यमुन
भयमुन रामुनि बलुमारु जीर । रयमुन देंच्चें नीराक्षसेश्वरुडु;
मदिलोन दलपोय मन कीडेंकाक । यितनिकि जेसिन येंग्गेमि यतडु?
खरदूषणादुल गडिकंडलुगनु । धरणिपै गूल्यें गदा यनि मीरु
तलचेंद; रतनिपै दैत्युल पोक । दलपरु; वारिपै दाडि पोदगुनें ?

---

है, दोर्बल (बाहुबल) के जय में अधिक है। अतिशयता से आप इस प्रकार कितनी ही बातें क्यों न करें, क्या मिहिर (सूर्य)-कुलेश (राम) आपके हाथों हारेगा ? क्या वह वायुनन्दन अपार वारिधि को नहर के समान झट पार करके नहीं आया था ? आकर इस लंका में आप सबके आश्चर्यचकित देखते रहने पर ही, अपनी इच्छा से क्या-क्या किया था, आप नहीं जानते ? राम के यहाँ की शूरता बताने के लिए, ॥ ३०० ॥

—वह मात्र एक वानर है। उस प्रकार के तथा उससे अधिक (बली) वानर और उन वानरों से अधिक (बलशाली) वानर, सोचने पर (उसके पास) असंख्य हैं। आप लोग राघव का कैसे सामना कर सकेंगे ? (नहीं कर सकते।) हे दानवेश्वरो ! अत्यधिक क्रोध से, उद्धत बन, प्रतिपक्षी तथा अपने (बल) को न जानकर, (इस प्रकार) बोलना कहीं विवेक है ? रामाओं (सुन्दरियों) में अभिराम उस सीता के, राम की देवी के, अरण्य-मध्य में, भय से राम को कई बार पुकारते समय, यह राक्षसेश्वर शीघ्रता से लाया। मन में सोचने पर हमारी ही बुराई है, वरन् उसने (राम ने) इसकी (रावण की) क्या हानि की है ? आप सोचते है कि खर-दूषण आदियों को टुकड़े-टुकड़े कर धरती पर गिरा दिया। (किन्तु) उस पर (राम पर) दैत्यों के जाने (आक्रमण) के बारे में नहीं सोचते। (ऐसे) उनपर आक्रमण करने जाना क्या संगत है ? अपने दोष के कारण ही वे

तम नेरमिनि वारु धरणिपै गूलि । यमरलोकमु जेरि; रदि चॅप्पनेल?
३१०
मेटिवानरुलिट मीरक मुन्ने । कोटलु वारिचे गूलकमुन्ने
सौमित्रिबाणवर्षमु राकमुन्ने । रामुनि कोपाग्नि राजकमुन्ने
यायग्निचे लंक यडगकमुन्ने । मीयसुरावळि यीलगकमुन्ने
सीत बुच्चुट लॅस्स श्रीरामुकडकु; । सीत देच्चिनकीडु चेसेत गुडुप;
धर्मात्मुडा राम धरणीश्वरुंडु; । धर्मंबुवलननॅ तगनुंडु जयमु ।"
अनि पॅक्कुभंगुल नव्विभीषणुडु । दनुजवीरुल बल्कि दशकंठु जूचि
"तलपोय सुखमुनु धर्मबु जॅरुप । वलतियै पॅरुगु दुर्व्यसनंबु विडुवु;
सुखमु गीर्तिमु जेयु सुरुचिरधर्म । मखिलनीतिज्ञुडवगुचु गैकॊनुमु;
च्चलमु मानुमु; सुप्रसन्नुंडवगुमु; । कुलमॆल्ल रक्षिचुकोन जूचॆदेनि
जनकज विडुवु; मा जननाथुतोड । मनकेल वैरंबु मदि मदि बुंडि"
३२०
यनि विन्नविंचिन नतनि वाक्यमुलु । विन बुद्धिपुट्टक वॅसगॊल्वुविडिचि
रावणु डंतःपुरंबुन करिगॆ; । नाविभीषणु डंत नामरुनाडु

---

(राक्षस) धरती पर गिर, अमरलोक पहुँचे । उनके बारे में अब क्यों कहें ? ।। ३१० ।।

श्रेष्ठवानरों के यहाँ (आकर) उद्धत बनने से पहले, उनके हाथ दुर्गों के गिरने से पहले, सौमित्र के बाणों की वर्षा से पहले, राम की क्रोधाग्नि के सुलगने से पहले, उस अग्नि से लंका के नष्ट होने से पहले, इस असुर-समूह के मरने से पहले, श्रीराम के पास सीता को भेज देना उत्तम (कार्य) है । सीता को लाने के दोष का फल अवश्य भुगतना पड़ेगा। वह धरणीश्वर राम धर्मात्मा है, धर्म के पास ही जय स्थिर बनकर रहती है ।" ऐसा अनेक विधियों से वह विभीषण दनुजवीरों से कहकर, दशकंठ को देख बोला— "सोचने पर सुख और धर्म को बिगाडने के लिए समर्थ बन पनपने वाले दुर्व्यसन को छोड़ दो । सुख और कीर्ति को सम्पन्न करानेवाले सुरुचिर धर्म को नीतिज्ञ होकर ग्रहण करो । हठ छोड़ दो, सुप्रसन्न बनो । यदि समस्त वंश को बचाना चाहोगे तो जनकजा को छोड़ दो । उस जननाथ (राजा) से हमें वैर क्यों ? (उस वैर को) मन से निकाल दो ।" ।। ३२० ।।

ऐसा निवेदन करने पर, उसके वाक्य सुनना न चाहकर झट सभा छोड़ रावण अन्तःपुर में चला गया । तब विभीषण दूसरे दिन,

विभीषणुडु रावणुनियोद्दकु बोवुट

प्रथमसंध्याविधुल् परिपाटि दीर्चि । रथमेक्कि नलुगड राक्षसुल् गॊलुव
रमणीय चित्रतोरण राजवीथि । गमनीय शिल्पमुल् गनुगॊंचु वच्चि
पटुहेषितंबुलु बटुबृंहितमुलु । बटहशंखादुल पटुनिनादमुलु
सेवागतांगना शिंजितंबुलुनु । सावासुलडरिंचु चंडहुंकृतुलु
सूतमागधवंदिशुभकीर्तनमुलु । नाततभट संकुलालपमुलुनु
मातंग निश्वास समारुतोद्धूत । केतनांशुकपटात्कृतु लोलि बॆरय
बधिरदिग्भागमै बहुळोर्मिजलधि । विधमुन म्रोयंग विश्वासुलैन
राक्षसवीरुल रक्षचे नमरि । नक्षत्रपरिवृत नवसौधमगुचु ३३०
दॆरपिलेकिभमुलु देरुलु हरुलु । गिरिकॊन्न नगरिवाकिट देरु डिग्गि
पाद्यादिविधुल संभावितुंडगुचु । वेद्यंबुगा नुर्वीसुपर्वाळि
पुण्याहवाचन पूर्वंबुलैन । पुण्यशांतुलु सेय वॊरि गनुंगॊनुचु
मनसॊप्प नास्थान मंटपंबुनकु । जनुदेंचि यन्नकु सद्भक्ति म्रॊक्कि
यलरि यातडु सूप नर्हपीठमुन । नॆलमिमै गूर्चुंडि येकांत मॆरिगि

विभीषण का रावण के पास जाना

—प्रथम (प्रातःकालीन) सन्ध्या-विधियों को क्रमानुसार सम्पन्न कर, रथ पर आरूढ़ हो, चारों तरफ़ राक्षसों के सेवा करते रहने पर, रमणीय-चित्र-तोरणों से युक्त राजवीथि में कमनीय शिल्पों को देखते हुए आकर, पटु-हेषित (हिनहिनाहट), पटु-बृंहित (चिंघाड़), पटह, शंख आदियों के पटु-निनाद, सेवारत-अंगनाओं के शिंजित (आभूषणों के झनझनाहट), सहवासियों के अधिक हुंकार, सूत-मागध-वन्दीजनों के शुभकीर्तन, आतत भटों के संकुल आलाप, मातंगों के निश्वास-मारुत से उद्धूत केतनांशुक की पटात्कृतियों के क्रम से स्पर्श करते रहने पर, दिग्भाग (आकाश) को बधिर बनाते हुए, बहुल-ऊर्मि से युक्त जलधि के समान मुखरित होते रहने पर, विश्वस्त राक्षसवीरों की रक्षा से शोभित हो, नक्षत्र-परिवृत (घिरे हुए अर्थात् गगनचुंबी) नवसौध के, ।। ३३० ।।

—अधिक संख्या में रथ, अश्वों से घिरे (रावण के) नगर-द्वार पर (विभीषण) रथ से उतर पड़ा । पाद्य आदि विधियों से सम्भावित होते हुए, विदित रूप से उर्वी-सुपर्व-अवली (ब्राह्मणों के समूह) के पुण्याह-वाचन-पूर्वक पुण्य (पवित्र) शान्तिपाठ को क्रम से देखकर, प्रीति से आस्थान (सभा)-मण्डप पहुँचकर, अग्रज को सद्भक्ति से प्रणामकर, प्रसन्न हो, उसके (रावण के) बताने (इशारा करने) पर, योग्यपीठ पर आनन्द से

मंत्रुल सन्निधि महनीयमंत्र। तंत्रज्ञुडनिये ना दशकंठुतोड

रावणुनिकि विभीषणुनि हितोपदेशमु

"नवधरिपुमु देव! यसुराधिनाथ!। यवनिज देंच्चिनयंतनुंडियुनु
दुर्निमित्तंबुलु दोचुचुन्नवियु; । निर्णयिपग रादु निक्कुवंबरय;
होमकुंडंबुल नुन्न त्रेताग्नु। लेमियु वेलुगव यीदिवसमुल;
नागुंडमुलु सोच्चि यलमि चुट्टियुनु। सागिलि पडियुंडु सर्पमुल् पेक्कु;
३४०
लुडुगनि मदमुल नोलसि तुम्मेदल। गडुनोप्पु नम्मदकरुलेल्ल निपुडु
कडु मेनु डिल्ल मै कंबालतोड । येंड लेत्तुकोनि स्रुक्कि मेदलकुन्नवियु;
नुन्नतस्थितिगल युत्तमाश्वमुलु। गन्नुल नोगि नीळ्ळु गारुचुनुंड
गवणंबु नीरुनु गड्डियु नुडिगि। जवसत्त्वमुलु दूलि सडलि युन्नवियु;
वानि तोकलयंदु वडि नग्निशिखलु। मानुगा नलुगुल मंटलु वेंडलु;
नरदालपै नग्नु लट रालुचुंडु; ।बोरिबोरि युल्कमुल् भुवि बडदोडगे;
जडिगोनि वीरमस्तमुल वायसमु। लडरुचु बुरमुलो नाडंगदोणगे;

---

बैठकर, एकान्त जानकर, मन्त्रियों की सन्निधि में (समक्ष) महनीय-मन्त्र-तंत्रज्ञ (विभीषण) ने उस दशकण्ठ से कहा—

**रावण को विभीषण का हितोपदेश**

"हे देव ! हे असुराधिनाथ ! ध्यान से सुनो। जब से भूमिजा (सीता) को लाए थे तब से दुःशकुन दिखाई पड़ रहे हैं। सोचने पर यथार्थ का निर्णय नहीं कर पा रहे हैं। इन दिनों होमकुण्डों में स्थित त्रेताग्नियाँ प्रज्वलित नहीं हो रही हैं। उन कुण्डों में प्रविष्ट होकर, आनन्द से घेरकर, कई सर्प लेटे पड़े हुए हैं ॥ ३४० ॥

अनारत मद (धाराओं) से भरे हुए (तथा) भ्रमरों से अधिक शोभायमान वे सभी मद-गज अब शरीर के ढीले पड़ने पर, शरीर-रूपी स्तम्भों से (और) सिर ऊपर उठाए, कमज़ोर बन, चुप खड़े हैं। उन्नत स्थिति से युक्त उत्तम अश्व, आँखों के क्रम से आँसुओं के बहते रहने पर, चारा, जल और घास को छोड़, जवसत्त्वों से हीन हो क्लान्त बने हुए है। उनकी पूँछों में झट अग्निशिखाएँ (तथा) मनोज्ञता से बाण-ज्वालाएँ निकल रही हैं। रथों पर अग्नियाँ गिरती रहती हैं। पुनः पुनः उल्काएँ भुवि (पृथ्वी) पर गिरने लगीं। झड़ी लगाकर (ताँता बाँधकर) पुर में वीरों के मस्तकों पर कौए बहुलता से मँडराने लगे। प्रख्यात रूप से शिखाओं

ख्यातिगा शिखलतो गडगि कूपमुल । भातिगा मंडूकपतुलुद्भविंचे;
देवगेहमुल भूदेवगेहमुल । भाविंप शिथिलाधिपङ्क्तुलु वुट्टे;
इंद्रधनुस्सुलु निट रात्रुलंदु । जंद्रधारिक नैन जयमु लेदंड्रु; ३५०
पूनि चूडग शुभंबुलु गावु मनकु; । वीनि विचारिंचि विग्रहं बुड्डुगु;
मट्टुगान निन्निटि कसुराधिनाथ । सटलेल ? विनु मौक्क शांति चेप्पेदनु:
श्रीरामुनकु निम्मु सीत गोंपोयि; । नेरमि वट्टडानृपकुंजरुंडु;
नेंदु नीतिज्ञुन किदि लॅस्सकार्यं; । मिंदरु नेंऱगरा यिदि बुद्धियगुट!
दनुजेश ! नीचित्तधर्मंबु नूदि । 'विनु' मनि चेप्पंग वेंऱतुरुगाक!
नाकु बोरादु दानवनाथ ! कान । नीकु जेप्पिति निट्लु नीतिमार्गंबु"
ननि बुद्धि सेप्पिन नव्विभीषणुनि । विनुतवाक्यंबुलु वीनुलु सोरक
"येव्वरिदिक्कुन नेभयं बेंऱुग; । नेव्विधंबुन सीत नीनु रामुनकु;
दुर्जयुंडगु नाकु दुरमुलो नतडु । निर्जरुल् तोडैन निलुचुने?" यनुचु
गोपंबु दीपिंप गोल्वंत विडिचि । वेपोये दानवविभुडु लोपलिकि; ३६०

---

से युक्त हो, कुओं में प्रचुरता से मंडूक उत्पन्न हुए। देवगेहों में, भूदेव (ब्राह्मणों)-गृहों में, सोच देखने पर शिथिलाधिपंक्तियाँ (खंडहर) उत्पन्न हुईं। यहाँ रात के समय इन्द्रधनुष हैं। कहते हैं, रात को इन्द्र-धनुष के होने पर, चन्द्रधारी (शिव) को भी विजय प्राप्त नहीं होती ॥ ३५० ॥

ध्यान से देखने पर (ये शकुन) हमारे लिए शुभप्रद नहीं हैं। इनके बारे में विचार कर विग्रह (कलह) को छोड़ दो। हे असुराधिनाथ! यह ऐसा है, अत: इतने कष्ट क्यों? सुनो, शान्ति की एक बात कहता हूँ। सीता को ले जाकर श्रीराम को दे दो। वह नृपकुंजर (तुमको) अपराधी नहीं मानेगा। नीतिज्ञ के लिए यह उत्तम कार्य है। क्या सब लोग नहीं जानते कि यह बुद्धिमानी है? हे दनुजेश! इतना ही है कि तुम्हारी चित्तवृत्ति को जानकर, कहने में डरते हैं। मैं कहे बिना नहीं रह सकता। अत: तुम्हें इस प्रकार नीतिमार्ग बताया है।" ऐसा समझाने पर उस विभीषण के विनुत-वाक्यों को कानों में प्रविष्ट न कर, यह सोचते कि "किसी की ओर से मैं किसी प्रकार का भय नहीं जानता, किसी भी प्रकार से राम को सीता नहीं दूँगा। मुझ दुर्जय के समक्ष यदि निर्जर भी तो उसका साथ दें, क्या वह युद्ध में खड़ा रह सकता है?", कोप के दीप्त होने पर, सभा को छोड़कर, शीघ्र दानव-प्रभु भीतर चला गया ॥ ३६० ॥

मरुनाडु लेचि क्रम्मर रावणुंडु । मरुवक संध्यासमाधुलु दीर्चि
यनुजुनि वचनंबु लात्म जिंतिंचि । तन मंत्रुलुनु दानु दलपोय दलचि
भानुमंडलनिभप्रभ गलयट्टि । मानैन दिव्यविमानंबु नैक्कि
कमनीय बहुरत्नखचितंबुलगुचु । गोमराउ नप्पैडिकुंभमुल् मेरय
वेन्नेलनुरुवुन विरचिंचिनट्टुल । नुन्नतच्छत्रंबु लोप्पारुचुंड
गंकणझणझणत्कारमुल् मेरय । नंकिंचि चामर लतिवलु वीव
बेक्कुर्यंतुलु पेल्लुगा म्रोय । वेक्कंड्रु सुभटुलु पेंपारगोलुव
वंदिमागधुलु गैवारंबु सेय । संदडि जडिय नैश्वर्यंबु मेरय
जनुदेंचि बहुमंत्रसहितंबुगाग । मनुजाशनुडु सभामंटपंबुनकु
'नर्कवंशजुनि शराहति देगि मीद । नर्कबिंबमु जोत्तु' ननि तेलुपुकरणि
३७०
जोच्चि सिंहासनस्थुंडयि पिलुव । बुच्चें नायकुल नप्पुडु पडवाळ्ळ।
वारलु दम रथावळुलपै नेक्कि । वारणंबुल नेक्कि वाजुल नेक्कि
विमलचामरमुलु वेलदुलु वट्ट । दमतम विभवमुल् तगनोप्प मेरसि
चारुचामीकरच्छत्रंबु लोप्प । वारक भीषणाकारंबु लोप्प

दूसरे दिन जागकर, फिर रावण ने भूले विना सन्ध्या-समाधि से निवृत्त होकर, अनुज के वचनों के वारे में मन में चिन्तन कर, अपने मन्त्रियों के साथ विचार-विमर्श करने के लिए, भानुमण्डल के सम प्रभा से युक्त, दिव्य विमान पर आरूढ़ हो, कमनीय वहुरत्नखचित सुन्दर स्वर्णस्तम्भों के प्रकाशित होने पर, मानों चाँदनी के झाग से वनाए गए हों, ऐसे सित-छत्रों के शोभा देते रहने पर, कंकणों के झणझणत्कारों के मुखरित होने पर, सुन्दरियों के चामर डुलाते रहने पर, अनेक तूर्यों के अधिकता से वजते रहने पर, अनेक सुभटों के शोभा से सेवा करते रहने पर, वंदि-मागधों के स्तुतिपाठ करते रहने पर, कोलाहल के मचने पर, ऐश्वर्य के दीप्त होने पर, आकर, अनेक मन्त्रियों के साथ, मनुजाशन (राक्षस) ने सभामण्डप में इस प्रकार प्रवेश किया मानों यह बता रहा हो कि अर्क (सूर्य-) वंशज के शराघात से मरकर, अर्कविंव में प्रवेश करूँगा ॥ ३७० ॥

(इस प्रकार सभा में) प्रवेशकर, सिंहासनासीन होकर, तब नायक और सरदारों को वुला भेजा। वे अपनी-अपनी रथावलियों पर आरूढ़ होकर, वारणों (हाथियों) पर सवार होकर, वाजियों (घोड़ों) पर सवार होकर, सुन्दरियों के विमल चामर धारण करने पर, अपने-अपने वैभवों से उचित विधि से दीप्त होकर, चारु-चामीकर-छत्रों के शोभा देने पर, क्रम से भीपणाकारों के शोभा देने पर, अपने-अपने तूर्यनादों के साथ आकर, क्रम से

तमतम तूर्यनादमुलतो वच्चि । क्रममुन मंटपांगणमुलयंदु
दम वाहमुलु डिग्गि तनरु सिंहमुलु । कोमरारगा गिरिगुह जोच्चुकरणि
नामंटपमु जोच्चि यादानवेंद्रु । चे मन्ननलु गांचि चित्तंबुललर
नुचितासनंबुल नुंडि पडालु । रुचितंबु लेरिगिंप नुत्तमंबनुचु
"देव ! नेडेंतयु देलिसियुन्नाडु । देवरतम्मु डुद्दीपितबलुडु
घनुडेन याकुंभकर्णु" डनंग । विनि "पिल्वु" डनवुडु वेग वारेगि
३८०

"देवारि सभकु नेतेंचि कोल्वुंडि । देव ! निन्बिलुव बुत्तेंचे" नावुडुनु
गोडुकुलु कुंभनिकुंभुलु गोलुव । गडुवेगमुन गुंभकर्णु डेतेंचि
मणिमयंबै दिव्यमहिमंबु गलिगि । गणिकासमूहंबु गाननादमुल
नेंतयु नोप्पारि येसगिन मंट । पांतरंबुननु सिंहासनस्थलिनि
नुन्न यन्नकु म्रोक्कि योगि गोल्वु सोच्चि । युन्नतासनमुन नुन्नयावेळ
नन्नतोडने वच्चि याविभीषणुडु । क्रन्नन गूर्चुंडे गनकपीठमुन;
नप्पुडु रावणुंडमरवल्लभुनि । योप्पेल्ल गेकोनि युंडि प्रहस्तु
गनुगोनि पलिके: "लंकापुरंबुनकु । बनुपडगा बेट्टु बलुवैन कापु
मरियु नीकड नेल्ल मार्गंबुलंदु । गिरिकोन्न कोट वाकिळ्ळ नेल्लेडल

---

मण्डप के प्रांगण में, अपने वाहनों से उतरकर, सुशोभित सिंहों के गिरिगुफा में प्रवेश करने के समान, उस मण्डप में प्रवेशकर, उस दानवेन्द्र से सम्मान प्राप्त कर, चित्त के प्रसन्न होने पर, उचित-आसनों पर रहकर, सरदारों के औचित्य बताने पर, दूतों ने (उसे) उत्तम मानते हुए, (कहा)—"हे देव ! आपका अनुज, उद्दीप्त बल वाला, महान् कुंभकर्ण आज अति जाग्रत दशा में है।" (ऐसा) कहने पर, सुनकर, कहा 'बुलाओ'। ऐसा कहने पर वे शीघ्र जाकर, ॥ ३८० ॥

—बोले कि "हे देव ! देवारि (रावण) ने सभा में पधारकर, दरबार लगाकर, तुम्हें बुला लाने (हमें) भेजा है।" ऐसा कहने पर कुंभ-निकुंभ नामक पुत्रों के सेवाएँ करते रहने पर, कुंभकर्ण अतिशीघ्रता से आया। मणिमय तथा दिव्य-महिमा-युक्त हो, गणिका-समूह तथा गान-नादों से अत्यधिक शोभायमान मण्डप के भीतर सिंहासनस्थली पर स्थित अग्रज को प्रणामकर, लगन के साथ सभा में प्रवेशकर उन्नत-आसन पर रहा। उसी समय अग्रज के साथ ही आकर विभीषण भी कनकपीठ पर शीघ्र बैठ गया। तब रावण अमरवल्लभ की समस्त शोभा के लिए विराजमान होकर, प्रहस्त को देखकर बोला—"लंकापुर के लिए आनुकूल्यता से बलवत्तर रक्षा का आयोजन करो। फिर यहाँ के समस्त मार्गों में, परिवेष्टित दुर्ग-द्वारों

जतनमै युंड राक्षसवीरवरुल । व्रतिदिवसंबु लोपलनु वेलपलनु"
३९०
ननि दानवाधीशु डाकुंभकर्णु । गनुगोनि पल्के नुत्कंठ दीपिंप:

रावणुडु कुंभकर्णुनकु रामुनिराक येरिंगिंचुट

"विनु कुंभकर्ण! नीविननिदि यौकटि । जनपदंबुन केगि चय्यन नेनु
रामुनि देवि धरासुत सीत । गामिंचि तेंच्चिति गंजदळाक्षि:
मटि मौन्न नौक हनुमंतुडन् कोति । पडतेंचि सीतकु वरिणाम मौसगि
'देवि ! नीपति रामदेवुंडु वच्चु' । ना विनि 'मदिलोन नम्मि यासीत
युन्नदि; यंतयु नुद्दंडवृत्ति । नन्नरुंडुनु नब्धि कव्वल विडिसे;
वनमुललो गल वनचरुलेल्ल । वेंनुमूकगा गूड वेंट्टु केतेंचे;
जेंच्चेर ननिसेसि सीत गोंपोव । वच्चिनाडतडु; तावच्चुगाकेमि?
सुरनाथसुरलनु स्रुक्किंचिनाड; । हरुडुन्नकैलास मगलिंचिनाड;
शंभुचे जंद्रहासंबु गोन्नाड; । नंभोजभवु वरंबडिगिकोन्नड;
४००
दानिपै नीलावु तविलि युन्नाड; । मानवुडे नन्नु मर्दिंचुवाडु !

पर, सर्वत्र, जतन के साथ, प्रतिदिन, दिन-रात, राक्षसवीरों को नियुक्त करो ।" ॥ ३९० ॥

(ऐसा) कह दानवाधीश कुंभकर्ण को देख, उत्कण्ठा के दीप्त होने पर बोला—

रावण का कुम्भकर्ण को राम का आगमन बताना

"हे कुंभकर्ण ! एक बात सुनो जिसे तुमने सुना नहीं था । झट जनपद जाकर मैं राम की देवी, धरासुता, कंजदलाक्षी सीता को कामा बनकर लाया हूँ । फिर परसों हनुमान नामक एक वानर ने (यहाँ) आकर सीता को प्रसन्न बनाकर (कहा)—"हे देवी ! तुम्हारा पति रामदेव आएगा ।" यह सुन, वह सीता मन में विश्वास किए हुए है । अधिक उद्दंडवृत्ति से उस नर (राम) ने भी अब्धि के उस पार पड़ाव डाला है । वनों के समस्त वनचरों की बड़ी भीड़ साथ लेकर आया है । अतिशीघ्र युद्ध कर, सीता को ले जाने के लिए वह आया है । आया तो आया, क्या होनेवाला है ? सुरनाथ (तथा) सुरों को मैंने दुर्बल बना दिया है । कैलास को, जहाँ हर थे, उखाड़ दिया है । शम्भु से चन्द्रहास प्राप्त किया है । अंभोजभव से वर माँग लिया है ॥ ४०० ॥

रामु डॆन्नडु गॆल्चु रणभूमि नन्नु ! । गोमलि नॆन्नडु गॊनिपोवु नतडु!"
ननवुडु गोपिंचि या कुंभकर्णु । डनियॆ रावणुतोड नंदरु विनग;
"रामु वंचिंचि या रामुनि देवि । नेमरियुंडंग नेचि युद्वृत्ति
दॆत्तुवे ? यिट्टु लेल तॆच्चितिव कडगि ? । चित्तंबुलो नीति जिंतिपवैति;
धर्ममार्गमु नीवु दलपोयवैति; । वर्मिलि गुलमॆल्ल नडग जेसितिवि;
सीत दॆच्चिनयप्डॆ चॆडियॆ नीलंक; । येतॆरंगुननैन निदिय निश्चयमु;
अॆट्टयिननेमि ? या यिनकुलेश्वरुनि । नॆट्टन शरमुलु नॆरि गाडकुंड
ब्रदिकि वच्चिचति नीदुभाग्यंबुकतन; । निदि मेलु कीडनि यॆन्नंगनेल ?
पोवच्चुनेयिक बूनॆदु गाक ! । रावण! यितकार्यमु चक्कबॆट्ट ४१०
नामीद बडियॆ; वानरुल राघवुल । नेमियु दलपक यिक सुखिपु"
मनि पल्कुटयुनु महापार्श्वुडनियॆ: । "घनभुज यॆल्ललोकमुलकु नीव
पतिवट ! यासीत बलिमिनि बट्टि । रति सल्पनेरवा? राक्षसाधीश!"
यनवुडु जित्तंबुनंदु मोदिंचि । दनुजाधिनाथु डातनि जूचि पलिकॆ:
"विनु महापार्श्व! ये वेधकॊल्वुनकु । जनुचोट बुंजिकस्थल यनु नाति

---

तिस पर तुम्हारी सामर्थ्य को प्राप्त किया है । क्या मानव मुझे परास्त करनेवाला है ? क्या राम कभी मुझे रणभूमि में जीत सकेगा ? क्या कभी वह कोमली (सीता) को ले जा सकेगा ?" ऐसा कहने पर, क्रुद्ध हो कुंभकर्ण ने सबके सुनने पर रावण से कहा—"राम को धोखा देकर, उस राम की देवी के असावधान रहते समय, विजृंभित हो, उद्वृत्ति से क्यों लाए हो ? सप्रयत्न (उसे) इस प्रकार क्यों लाए ? मन से नीति के बारे में सोच नहीं पाए । तुम धर्ममार्ग के बारे में सोच नहीं पाए । प्रेम से समस्त कुल को नष्ट कर दिया । जब सीता को लाए तभी लंका नष्ट हो गई । किसी भी विधान से यही निश्चित बात है । जो भी हो । उस इनकुलेश्वर के अप्रतिहत शरों के, क्रम से गड़ने से पहले, अपने भाग्य के कारण जीविति (बच) आए । इसे भला (और) बुरा क्या मानें ? अब (अपने कर्तव्य से) कैसे मुक्त हो सकता हूँ ? अब (भार) धारण करूँगा ही, हे रावण ! इतना महाकार्य सुधारने का, ॥ ४१० ॥

—(भार) मुझपर आ पड़ा । वानरों और राघवों के बारे में बिलकुल न सोचकर अब सुख से रहो ।" ऐसा कहने पर महापार्श्व ने कहा—"हे घनभुजाओं वाले (हे रावण) ! समस्त लोकों के लिए तुम्हीं स्वामी हो न ! हे राक्षसाधीश ! उस सीता के साथ बलपूर्वक रति नहीं कर सकते ?" ऐसा कहने पर मन में हर्षित हो, दनुजाधिनाथ ने उसे देखकर कहा—"हे महापार्श्व ! सुनो । (एक बार) पूर्व में मैं वेधा (ब्रह्मा) की सभा में

वलुवूडिपड बट्टि वडि गुदियिंचि ।बलिमि भोगिंचिति बैबडि तोल्लि;
यामेरलेल्लनु नब्जजुंडेरिगि । नामीद गोपिंचि नयमितलेक
"योरि! राक्षस! कडु नुचितंबु दक्कि । नारीजनुल येड नय मितलेक
वलिमि नेव्वतेनैन बट्टि भोगिंप । दलतु वेप्पुडु नीदु तललप्पुडविसि
वारक यिल नूरु व्रय्यलै रालु । बोरोरि"यनुचु शप्तुनि जेसि
विडिचे । ४२०

नदि कारणंबुगा नंगनाजनुल । हृदयंबु गरगक ये नेंदु गलय;
नालावु गोनक वानरुलतो गूडि । यीलंकपै रामु डेतेंचुटेल्ल
निद्रिंचु सिंहंबु नेरि मेलुकोल्पु । भद्रदंतावळ प्रततिविधंब"
यनि पल्कुटयु नव्वि यव्विभीषणुडु। द्दनुजनाथुनितोड दग विन्नविंचे:
"मोनयु निट्टूर्पुले ग्रोगुट गाग । घनमैन चितये गरळंबु गाग
गोपंबु ग्रलमुनु गोरलुगाग । नेपरियुंडुटे येरगोंट गाग
नमरंग जेक्कुन हस्तिन चेयि । कमनीयतर फणाकारंबु गाग
निजनखंबुलु मणिनिकरंबु गाग । भुजयुगमध्यंबु भोगंबु गाग
दारुणंबैन सीतकालसर्प । मे रूपमुन निन्नु नेल पोनिच्चु ?
नपकीर्ति यट, पापमट, सुखंबुनकु । विपरीतमट ! यिट्टि वितमेल ?
युडुगु ?" ४३०

---

जाते समय पुंजिकस्थला नामक सुन्दरी के वस्त्रों के हट जाने पर, (उसे) पकड़, दबाकर, बलपूर्वक (उसे) भोगा । वे सभी बातें अब्जज (ब्रह्मा) ने जानकर, मुझपर क्रुद्ध हो और बिना अनुनय के यह शाप देकर छोड़ दिया कि "रे राक्षस ! अधिक औचित्य को छोड़, नारी जनों के प्रति, नीति न मान, कभी किसी को बलपूर्वक पकड़ भोगना चाहोगे तभी तुम्हारे सिर टूटकर अवश्य पृथ्वी पर, सौ टुकड़े होकर गिर पड़ेंगे । जा रे !" ।। ४२० ।।

इस कारण से अंगनाजनों के मन को पिघलाए बिना (प्रसन्न किए बिना) मैं कभी उनसे संभोग नहीं करता । मेरी सामर्थ्य को न मानकर, वानरों के साथ राम का इस लंका पर (चढ़) आना सोनेवाले सिंह को भद्र-दन्तावल-प्रतति का जगाने के समान है ।" ऐसा कहने पर, हँसकर, उस विभीषण ने दनुजनाथ से उचित रूप से निवेदन किया । "अतिशय-लम्बी आहें ही फुफकार, अधिक चिन्ता ही गरल, क्रोध और हठ ही दाढ़ें, शोभा से विहीन रहना ही सुस्ताना, शोभा से गाल पर दबाया हाथ ही कमनीयतर फण, मणिनिकर ही नाखून, भुजयुगमध्य ही भोग बना दारुणाकार वाला सीता-रूपी कालसर्प तुम्हें किस विधान से छोड़ देगा ? (डसे बिना नहीं रहेगा) । यह कार्य अपकीर्ति (-प्रद) है, पाप है, सुख का

मनि यन्नतो बल्कि यंतट बोक। सुनिशितंबुग ब्रहस्तुनि जूचि पलिके;
"नेरि पिडुगुल बोलु नृपुनि बाणमुलु। गरुलंट नीदुवक्षमु गाडुनाडे
येरिगेंदु गा! केल यिट्टट्टु पडेंदु ? । करकुलाडिन माडिक गादु; मीदटनु
नी कुंभकर्णुंडु नी निकुंभुडुनु। नी कुंभुडुनु मरि यीमहोदरुडु
नीमहापार्श्वुंडु नीयिंद्रजित्तु। रामुनि गेल्चुवारा रणंबुननु ?
नेपु चूपक यप्पु डेंदु बोयेदरु ? । प्रापुलै मी रडुपडेदरु गाक ?
कडगि यिंद्रुडु वच्चि काचिन नैन। गडुनडुपडि सुरल् गाचिननैन
गालाग्नि रुद्रुंडु गाचिननैन। गालमृत्युवु वच्चि काचिननैन
रावणु जंपक रामभूपालु। डेविधंबुननैन नेल पोनिच्चु ?
दनुजेशुपै विल्लु धरियिंचुनपुडु। मनचेत साध्युडे मनुकुलेश्वरुडु ? ४४०
पिडिकिट नडगुने पेर्चु कालाग्नि? । पुडिसिट नडगुने पोंगारु जलधि?
पट्टंग वच्चुने पाताळतलमु ? । गट्टिप नलवियें गगनभागंबु ?

---

विपरीत (उल्टा) है। यह विधान क्यों ? छोड़ो (इसे)।" ऐसा अग्रज से कह, उतने से जाने न देकर (चुप न रहकर) सुनिशित (पैनी दृष्टि से) रूप से प्रहस्त को देखकर कहा— ॥ ४३० ॥

—"अभी क्यों इठलाते हो ? मनोहर वज्र के समान नृप (राम) के बाण जिस दिन तुम्हारे वक्ष पर गड़ जाएँगे, तभी मालूम होगा। परुष वचन कहने के समान नहीं होगा (उन बाणों को सहना।) यही नहीं, क्या यह कुंभकर्ण, यह निकुंभ, यह कुंभ, फिर यह महोदर, यह महापार्श्व, यह इन्द्रजित (आदि) रण में राम को जीतनेवाले हैं ? (नहीं) विकास दिखाए बिना तब कहाँ जा सकेंगे ? आप सब रोकने आएँ (रक्षा करने आएँ), सप्रयत्न इन्द्र आकर रक्षा करना चाहे, अतिशयता से बीच में आकर देवता रक्षा करें, कालाग्नि रुद्र भी रक्षा करे, कालमृत्यु आकर रक्षा करे, तो भी रावण का वध किए बिना किसी भी विधि से, (राम) क्यों (रावण को) जाने देगा ? दनुजेश पर जब धनुष चढ़ाएँगे, तब क्या मनुकुलेश्वर को हराना हमारे लिए सम्भव होगा ? ॥ ४४० ॥

—विजृंभित कालाग्नि क्या मुट्ठी में समाएगी? उमड़ता समुद्र मुँह में समा सकेगा ? पाताल-तल को पकड़ (छू) सकते हैं ? गगनभाग को (आकाश-रूपी वितान को) खड़ा कर देना संभव है ? दिग्वितान (आकाश-रूपी वितान) को तोड़ सकते हैं ? धूर्जटि (शिव) की तलवार को तोड़ सकते

त्रेंपंग वच्चुने दिग्वितानंबु ? । त्रुंपंग वच्चुने धूर्जटिवालु ?
नरुचेत नणचिन नणगुने सूर्युं ? । डेरगनि मीतोड निट्लाडनेल ?
कडुमूर्खु नाकारि कामातुरुंडु ? । मडियडे मीयट्टि मंत्रुलु गलुग ?
नाबुद्धि विनुने यी नाकेशवैरि । मी बुद्धि जेडुगाक मिक्किलि-
क्रोव्वि !"
यनि मोगमोडक याड ब्रहस्तु । डनुवाडु गैकोन का बिभीषणुनि
"नुरगुलतो बोरि योड मेन्नडुनुः । सुरलतो बोराडि स्रुक्कमेन्नडुनु;
यक्षुलतो गिट्टि मलय मेन्नडुनु; । राक्षसावळिचेत ग्रागमेन्नडुनु;
नरुडैन या रामनरनायकुनकु । दुरमुलो ने मोड्डुमे विभीषणुड ?
४५०
येचंदमुन वारि नेरुगुदो कानि । नीचेत विंटिमि नेडिट्टि विंत;

इंद्रजित्तु विभीषणुनिकि तन पराक्रम मेरिगिंचुट

दनुजुल लाविंत तक्कुवे ?" यनिन । ननियें नाग्रह मेत्ति यार्यिंद्रजित्तु
तोरमै पेर्चिन दुर्मद ग्रंथि । यारामु तम्मु शराग्निचे गाल
गारणं बटमीद गलुगुटजेसि । येरूपमुन नीति निच्चलो निडकः

हैं ? दबाने पर भी हथेली से सूर्य दब सकेगा ? आप अज्ञानियों से इस प्रकार की बातें करना क्यों ? अतिमूर्ख और नाकारि (रावण) जो कामातुर है, आप जैसे मन्त्रियों के होते मरकर क्यों नहीं रहेगा? मेरे विवेकयुक्त वचनों को यह नाकेश-वैरी सुनेगा ? (नहीं) आपकी बुद्धि (मन्त्रणा) के अनुसार, मदान्ध होकर नष्ट हो जाएगा।". ऐसा संकोच किए बिना कहने पर, प्रहस्त नामक (राक्षस ने) विभीषण की परवाह किए बिना कहा—"उरगों से लड़कर हम कभी नहीं हारे। देवताओं से लड़कर कभी दुर्बल नही बने। यक्षों के समीप जाकर कभी क्लान्त नहीं हुए। राक्षस-समूह से कभी संतप्त नहीं हुए। हे विभीषण ! तब उस मानव राजा राम के हाथ युद्ध में हम हारेंगे ? ॥ ४५० ॥

—पता नहीं किस प्रकार तुम उन्हें जानते हो, कि आज तुमसे ये विचित्र बातें सुनीं।

**इन्द्रजित का विभीषण को अपना पराक्रम बताना**

क्या दनुजों का सामर्थ्य इतना कम (हीन) है ?" क्रुद्ध हो इन्द्रजित जो स्थिर बना दुर्मदग्रन्थी है, (आगे चलकर) राम के अनुज की शराग्नि से जलने के कारण के होने से, किसी भी रूप से मन से नीति (की बात को)

"विनु विभीषण! नीवु वेरचेंदुगाक! । मनयंदु राक्षस महिमलूहिंप
हीनुडैनन्नु जालु नितटिपनिकि । मानक रामलक्ष्मणुल निर्जिप;
मूडु लोकंबु लिम्मुल नेलुवनि । बाडिवज्रमु गल वासवु वट्टि
चेरवेट्टना ? वानि सितकरि बट्टि । विरुवना कोम्मुलु ? वितये नाकु ?
ननलुनि गारिंचि यंतकु नोंचि । दनुजु वारिंचि यातलिवानि नोंडिचि
गालि दूलिचि यक्षपुनि मर्दिचि । शूलि नोंडिचि निष्ठुरत वाटिंचि ४६०
येचिन नाचेत नीनरुलु चाव । रा ? चेप्पे दुब्बि वारल बेंद्रसेसि !
कलतुना सप्तसागरमुलु सोच्चि । मलपुदुना मेरुमंदरंबुलनु ?
दाटुदुना धरातल मेल्ल गडव ? । मीटुदुना नेल मिटितो नंट ?
वंतुना जगमुलु ? वनचरकोटि । मुंतुना बेगडोंद मुन्नीटिलोन ?
बुडमि मोचिन नागपुंगवु बट्टि । पिडुतुना विषमेल्ल बिच्चिलिवोव?
नोक्कट दुंडंबु लोडिसि रा दिगिचि । दिक्करींद्रुल नीड्चि तेत्तुनापूनि?
भूमितो निप्पुडु भुजशक्ति मेरसि । प्रामुदुना चंद्र भानुबिंबमुल ?
वनचरकोटुल वेतुना पट्टि । दिनकर बिंबंबु दिक्कुलु गडव ?

---

न मानकर, (बोला)—"सुनो विभीषण ! हो सकता है, तुम डरते हो तो डरो । हमारे राक्षसों की महिमाओं का विचार करने पर, राम-लक्ष्मण का वध करने के लिए, कोई हीन (राक्षस) भी पर्याप्त है। तीनों लोकों का आनन्द से पालन करनेवाले (तथा) निशित वज्र वाले वासव (इन्द्र) को पकड़ (मैंने) बन्दी नहीं बनाया था ? उसके सितकरि (सफ़ेद हाथी, ऐरावत) को पकड़, उसके सींगों (दाँतों) को नहीं तोड़ा था ? यह क्या मेरे लिए आश्चर्य (-प्रद कार्य) है ? अनल को पीड़ित कर, अन्तक (यम) को दबाकर, दनुज (नैऋत) को रोककर, वरुण को खींच पकड़कर, पवन को मारकर, यक्षप (कुबेर) का मर्दन कर, शूली (शिव) को हराकर, निष्ठुरता को मान, ।। ४६० ।।

—(इन सभी को) सतानेवाले मेरे हाथ ये नर नहीं मरेंगे ? फूलकर, उन्हें बड़ा बनाकर (बेकार की) बातें करते हो ? सप्तसागरों में पैठकर (उन्हें) आलोडित कर दूँ ? मेरु (और) मन्दर (पर्वतों) को मटियामेट कर दूँ ? समस्त धरातल को लाँघ जाऊँ ? पृथ्वी को उछाल दूँ ताकि वह आकाश को जा लगे ? लोकों को झुका दूँ ? वनचर कोटि को समुद्र में डुबो दूँ जिससे वे भीत हो जावें ? पृथ्वी का वहन करनेवाले नागपुंगव (नाग-श्रेष्ठ) को पकड़ निचोड़ दूँ जिससे वह समस्त विष उगल दे ? एक साथ सभी के सूँड पकड़, चाहकर दिग्गजों को खींच लाऊँ ? भुजशक्ति से दीप्त हो चन्द्र

नालंबुलो वानरालि रक्तमुलु। ग्रोलितुना भूतकोट्लचेत ?
गप्पुदुना यंपगमुलचे मिन्नु। निप्पुडमियु दिक्कु लिन्नियु गूड?
४७०
गडु नोंगल् वट्टि याकसमुन द्रिप्पि। यडतुना नेलतो नर्कुनि रथमु ?
बेंडचेत लोचेत बृथिवियु मिन्नु। नडतुना पोंडिपोंडियै रालिपोव ?
दनुजाधिनाथुनि तम्मुड वगुट। निनु नोंडनाक मन्निचिति गानि
योरुडैन सैतुने ? यूरकयुंडु; । वेरविडि माटलु वे याडनेल ?"

### इंद्रजित्तु वीरमुलनु विभीषणुडु गर्हिंचुट

ननवुडु गोपिंचि याविभीषणुडु। गनुगोनि पलिके नुद्गाढवाक्यमुल:
"नेव्वनिगा जूचितिनकुलेश्वरुनि ? । ग्रोव्वुलु वलिकेदु कूडदु नाक;
गणुतिप निंद्रुंडु गाडु नीकोड। रणभीषणुंडगु रामुंडुगानि;
गणुतिप ननलुंडु गाडु नीकोड। रणगरिष्ठुंडगु रामुंडुगानि;
गणुतिप गालुंडु गाडु नीकोड। रणमहोग्रुंडगु रामुंडु गानि;
गणुतिप निरृति गाडु नीकोड। रणभीकरुंडगु रामुंडु गानि; ४८०

---

और भानु-बिंबों को ज़मीन पर डाल रगड़ दूं ? वनचर-कोटियों (समूहों) को पकड़कर दिनकर-बिंब तथा दिशाओं के उस पार फेंक दूं ? युद्ध में वानरालि (वानर-समूह) का रक्त भूतकोटियो को पिला दूं ? अस्त्र-समूह से आकाश, यह पृथ्वी, समस्त दिशाओं को एक साथ ढंक दूं ? ।। ४७० ।। —अतिशय जुआ पकड़ आकाश में घुमाकर, अर्क (सूर्य) के रथ को ज़मीन पर पटक दूं ? वाएँ और दाएँ हाथ से (क्रमशः) पृथ्वी और आकाश को दबा दूं जिससे वे चूर-चूर हो गिर जाएँ ? दनुजाधिनाथ के अनुज होने के कारण तुम्हें कुछ कहे विना क्षमा कर दिया, दूसरा होता तो क्या सहन करता ? (नहीं) चुप रहो। उपायहीन हज़ार बातें क्यों करते हो ?"

### इन्द्रजित के दम्भी वाक्यों द्वारा विभीषण की निन्दा

ऐसा कहने पर वह विभीषण उसे देख, उद्गाढ वाक्यों से बोला— "इनकुलेश्वर को कौन समझ रहे हो ? दर्पयुक्त वचन (क्यों) कहते हो ? ऐसा अनुचित नहीं कहना चाहिए। गणना करने पर वह इन्द्र नहीं है जो तुम्हारे हाथ हार जाए। वह तो रणभीषण राम है। गणना करने पर वह अनल नहीं है जो तुम्हारे हाथ हार जाए। वह तो रणगरिष्ठ राम है। गणना करने पर वह काल नहीं है जो तुम्हारे हाथ हार जाए। वह तो रणमहोग्र-राम है। गणना करने पर वह निरृति नहीं है जो तुम्हारे हाथ हार जाए। वह तो रणभीकर राम है ।। ४८० ।।

गणुतिप वरुणुंडु गाडु नीकोड । रणविनिद्रुंडगु रामुंडु गानि;
गणुतिप ननिलुंडु गाडु नीकोड । रणनिपुणुंडगु रामुंडु गानि;
गणुतिप धनदुंडु गाडु नीकोड । रणमहाशनियगु रामुंडु गानि;
गणुतिप बशुपति गाडु नीकोड । रणविजयुंडगु रामुंडु गानि;
वारि नोर्चिनरीति वच्चुने योर्व । नारामदेवुनि नालंबुलोन ?
दलयु दप्पिनयट्टि तलपुलु दलचि । तलक्रिंदु वडियेदु तद्दयु ग्रोव्वि;
कुलनाशकुंडवु कोडुकवा नीवु ? । वलयु रावणु पगवाडवुगाक !
पावकनिभरामबाणघट्टनकु । रावणुंडा योर्चु रणमुलो निलिचि?
यी रावणुडु तन हितुलतो गूड । ना रामचंद्रुनि यडुगुल कॆरगि
मणुलतो वारणमणुलतो दुरग ।मणुलतो मानिनीमणिनिच्चुटॊप्पु;
४९०
नीकुन्न राघवु डीयब्धि गट्टि । यीकुलं बडपक येल पोनिच्चु?"
ननवुडु रावणुं डाविभीषणुनि । दन रोषदृष्टुल दप्पक चूचि

रावण-विभीषण संवादमु

"पगवानितो नैन बायक कूडि । मिगिलिन येपुतो मॆलगंग वच्चु;

गणना करने पर वह वरुण नहीं है जो तुम्हारे हाथ हार जाए। वह तो रण-विनिद्र राम है। गणना करने पर वह अनिल नहीं है जो तुम्हारे हाथ हार जाए। वह तो रणनिपुण राम है। गणना करने पर वह धनद नहीं है जो तुम्हारे हाथ हार जाए। वह तो रण-महा-अशनि राम है। गणना करने पर वह पशुपति नहीं है जो तुम्हारे हाथ हार जाए। वह रणविजयी राम है। उपरोक्त लोगों का सामना करने के समान, युद्ध में रामदेव का सामना कर सकते हैं क्या? अधिक गर्वांध हो, सीमा से परे विचार कर, उल्टे सिर गिरोगे। कुल नाश करनेवाले तुम भी पुत्र हो? रावण के लिए तो तुम अवश्य शत्रु हो। पावक-निभ (सम) राम-बाण के आघात का, रण में खड़े होकर, रावण सामना कर सकेगा ? इस रावण का अपने हितू-जनों के साथ, उस रामचन्द्र के चरणों में नत हो, मणियों, वारणमणियों, तुरगमणियों के साथ मानिनीमणि (सीता) का देना उचित है ॥ ४९० ॥

नहीं देगा तो राघव इस अब्धि पर (पुल) बाँधकर, इस कुल का नाश किए बिना कैसे छोड़ देगा ?" ऐसा कहने पर रावण उस विभीषण को अपनी रोष (पूर्ण)-दृष्टियों से अवश्य देख, (बोला)—

रावण-विभीषण-सम्वाद

"शत्रु से भी सदा मिल-जुलकर शोभा के साथ विचर सकते हैं, पटु-

बटुविषं बौलिकेडु पामुतोनैन । जटुलनिर्भयवृत्ति जरियिंपवच्चु;
दनवानिवले नुंडि दायल गूडि । मनुवानितो गूडि मनरादु काक!
वारक नी वट्टिवाडवु गान । वैरुल नायोद्द वर्णिंचेदुव्वि;
तम्मुडवनि चंपदगदुका; कीवु । तम्मुडवा नाकु दायवु गाक"
यनवुडु ब्रह्मशापातिशयंबु । गौनकौनुटयु जूचि कुंभकर्णुंडु
दम्मुनिमाटलु दगवनराक । यिम्मुलाडेडु नन्न नेट्टनलेक
यग्गौरवमु तोड नन्नकु म्रौक्कि । दिग्गुन गुहकु निद्रिंपग जनियें;
५००
जनिनपिम्मट विभीषणुडु रावणुनि । कनिये जित्तंबुन नलुक दीपिंप:
"नन्नवु गान नी यापद कुलिकि । यिन्नियु जेप्पिति हितवनि नीकु;
बौसगदु बहुमुखंबुल गान नीकु । नसुरेश ! चेप्पिन याप्तुलबुद्धि;
हितवुसेप्पेडि मंत्रुलेंदु बुट्टुदुरु ? । हितवनि विनु राजुलेंदु गल्गुदुरु ?
तगुनाकु जेप्पुट; तगुनीकु विनुट; । तग सीत निच्चुट तगुनीति नीकु;
बलमेंत गलिगिन बरिकिंचि चूड । नलवेंत गलिगिन नदियेमि सेयु
बुरुषुनि वेरवुन बोनीवु पेचि । परिकिंप दैवंबु प्रतिकूल मैन ?

---

विष को उगलनेवाले सर्प के साथ ही सही, चटुल (अधिक)-निर्भय-वृत्ति से विचरण कर सकते हैं। अपने (पक्ष के) व्यक्ति के समान रहकर, शत्रुओं का साथ देकर रहनेवाले के साथ नहीं रह सकते। तुम ऐसे ही व्यक्ति हो, इसीलिए अबाध रूप से, फूलकर वैरियों का मेरे पास वर्णन (प्रशंसा) करते हो। अनुज मानकर तुम्हें मारना नहीं चाहिए। किन्तु तुम मेरे भाई हो क्या ? शत्रु ही हो।" ऐसा कहने पर ब्रह्मा के शाप की अतिशयता (प्रबलता) के प्रारम्भ होते देख, कुंभकर्ण अनुज की बातों को न्याय-संगत न कह सक, (मिथ्या) सुख की बातें करनेवाले अग्रज की बातों का खण्डन न कर सक, गौरव के कारण अग्रज को प्रणाम कर, शीघ्रता से सोने के लिए गुफ़ा की तरफ़ चला गया ॥ ५०० ॥

(उसके) जाने के बाद विभीषण ने चित्त में क्रोध के दीप्त होने पर रावण से कहा—"(तुम मेरे) अग्रज हो, अतः तुम्हारी आगत-विपद् के बारे में डरकर, यह सब तुम्हारे हित के लिए कहा है। हे असुरेश ! आप्तों के हितवचन, बहुमुख वाले होने के कारण, (तुम्हारे कानों में) नहीं बैठते। हित का दिग्दर्शन करनेवाले मन्त्री कहाँ होते हैं ? (उसे) हित मानकर, सुननेवाले राजा कहाँ होते हैं ? मेरे लिए कहना उचित है। सुनना तुम्हारे लिए उचित है। ढंग से सीता को दे देना तुम्हारे लिए उचित नीति है। कितना भी बल क्यों न हो, सोचकर देखने पर, सामर्थ्य कितना भी हो,

दैवंबुना नोंडु दैवंबु गलडे ? । दैवंबु दशरथतनयुंडु गाक !"
यनि विभीषणुडाड ना रावणुंडु । विनि बोमल् मुडिवड विकृता-
स्युडगुचु
मिन्नंद गोंपिचि मीसंबुलदर । गन्नुल मंटलु ग्रम्म निट्लनियें:५१०
"नेन्नेदु रामुनि निट्टु दैवमनुचु । नन्नरुडे दैव मय्येंडुनेनि
वेंडगयि तंड्रिचे वेंडलंग गोट्टि । बडि यडवुल नेल बडि म्रग्गि स्रुक्क?
बिनु माकु नलमुनु वेरु वेल्लंकि । दिनियेंडिवानिने देवरयंड्रु !
ननु दाकवलवदे नन्नेदिरिंचि । तन देवि गोंनिराग दैवंबयेनि ?
नलसि तम्मुडु दानु नडवुललोन । बलविंचि पलविंचि पलुमारु दिरिगि
वच्चि सुग्रीवुडन् वानरु मरुगु । सोंच्चुट दैवंबु चोंप्पुले तलप ?
बलुमरु नेटिका पंद मानवुनि । जैलगि नातो सरिचेसि चेंप्पेदवु ?"
अनिन रावणुतोड ननिये ग्रम्मरनु । दनलोन नव्वुचु दग विभीषणुडु:
"अंसंगि दिव्युल वेंप ऋषुल रक्षिप। नसुरुल शिक्षिप नवनि बालिप
नादिनारायणुं डर्कवंशमुन । नीदाशरथिगाग निट्लु जन्मिचें; ५२०
वनजासनादुलु वर्णिपलेरु: । सनकादुलुनु गूड जर्चिपलेरु;

यदि दैव प्रतिकूल होकर, पुरुष को सन्मार्ग पर चलने न दे तो वह क्या कर सकता है। दैव कहलाने के लिए अन्य दैव कहाँ है ? दैव तो दशरथतनय ही है।" ऐसा विभीषण के कहने पर, रावण ने भौंहों के तनने पर, विकृत मुख वाला होता हुआ, अत्यधिक क्रुद्ध हो, मूँछों के काँपने पर, आँखों से ज्वालाओं के फैलने पर यों कहा— ।। ५१० ।।

—"उस राम को दैव मानकर कहते हो ! यदि वह नर भगवान है तो मूर्ख बन, पिता से निष्कासित होकर, जंगलों में जा मरने की क्या आवश्यकता है ? सुनो, पत्ते-वत्ते, जड़-वड़ खानेवाले को ही भगवान कहते हैं क्या ? यदि वह दैव ही है तो मुझपर आक्रमण कर, मेरा सामना कर, अपनी देवी को ले जाना चाहिए। क्लान्त होकर स्वयं अनुज के साथ जंगलों में प्रलाप कर-कर, बार-बार घूमकर, अन्त में सुग्रीव नामक वानर की आड़ (शरण) में जाना क्या भगवान के काम हैं ? बार-बार उस भीरु मानव को मेरे बराबर क्यों बताते हो ?" (ऐसा) कहनेवाले रावण से, अपने में हँसते हुए, फिर विभीषण ने कहा—"दिव्यों का पालन (रक्षा) करने, ऋषियों की रक्षा करने तथा असुरों को दण्डित करने, अवनि पर शासन कर विलसित होने के लिए आदिनारायण अर्कवंश में, दाशरथि होकर इस प्रकार जन्मा है ।। ५२० ।।

वनजासन (ब्रह्मा) आदि वर्णन नहीं कर सकते, सनक आदि भी

आ महामहिम नीकलवियेतेलिय?। रामुडु मर्त्युडे राक्षसाधीश !
कान रामुनि गनि कंजास्य निम्मु । दानवेश्वर ! मन दलचेदवेनि;
मलगक यर्थ कामंबुलवलन । दलपग्गलंवैन धर्म मेक्कडिदि ?
नी वोल्लवेन्नडु नीतिमार्गंबु; । नीवार लोल्लरु नीकंटे मुन्ने;
कान गार्याकार्यंगति यिट्टि दनवु; । दानवेश्वर ! नीकु धर्मंबु गलदे ?
वातूलसुतुचेत वनमु चेंद्रुट्लु । सीतचे लंकयु जेंडगलदिक;
वच्चेद रगचरुल् वारिधि दाटि; । वच्चि यी राक्षस वनितल नेल्ल
मोड्चिन करमुल मुंदलल् वट्टि । यीड्चेद; रट्टुवले नीड्वकमुन्न
योप्पिपुमा सीत नुर्वीश्वरुनकु; । दप्पक चेप्पिति दानवाधीश! ५३०
मंडेडि नग्नुलमाड्कि राघवुनि । दंडिवाणंबु लुद्दंडत वच्चि
नीरोम्यु गोनि काड नेर्तुने चूड? । नीराज्यगति सूड नेर्तु गाकेनु !
प्रळयानिलयु गुलपर्वतशिखर । मुल गूल्चुपगिदि रामुडु भंडनमुन
नीतललंदंद नेलपै गूल्प । नेतेरंगुन निकने जूडनेर्तु ?"
ननिन विभीषणु नदरंट जूचि । मुनुकोनि पदिमोगंबुलु जेवुरिंप

---

(उसके गुणों की) चर्चा नहीं कर सकते। उस महामहिम को जानना तुम्हारे लिए सम्भव है ? हे राक्षसाधीश ! वह राम क्या मर्त्य है ? अतः हे दानवेश्वर ! यदि जीना चाहते हो तो राम के दर्शन कर, कंजास्या (कमलमुखी सीता) को दे दो। यदि अर्थ-कामों से मुँह न मोड़, उन्हीं का अधिक विचार करोगे तो फिर धर्म कहाँ रहेगा ? तुम कभी नीति-मार्ग को नहीं चाहते। तुम्हारे लोग तुमसे पहले ही नहीं चाहते। अतः तुम कार्य (तथा) अकार्य की गति को समझ नहीं पाते। हे दानवेश्वर ! तुम्हारा भी कोई धर्म है ? वातूलसुत (हनुमान) से उपवन के नष्ट हो जाने के समान, अब आगे सीता से लंका भी नष्ट हो जाएगी। अगचर के कारण वारिधि पार कर आएँगे, आकर इन समस्त राक्षस-स्त्रियों को प्रथमतः झुके हाथों से पकड़ खींचेंगे। उस प्रकार खींचने से पहले सीता को उर्वीश्वर (राजा राम) को देकर मनवा लो। हे दानवाधीश ! आवश्यक (सब बातें) कही हैं ॥ ५३० ॥

प्रज्वलित अग्नियों के समान राघव के पटुबाणों के उद्दण्डता से आकर—तुम्हारे वक्ष पर गड़ते मैं देख सकूँगा क्या ? तुम्हारी राज्यगति (शासन) को देख सकता हूँ। जैसे प्रलय-अनिल कुलपर्वत शिखरों को ढहा देता है, उसी प्रकार राम युद्ध में तुम्हारे सिरों को जहाँ-तहाँ गिरा देगा। उस विधान को मैं कैसे देख सकूँगा ?" (ऐसा) कहने पर प्रथमतः दसमुखों के लाल होने पर, विभीषण भीत हो जाए, ऐसा उसे देख,

रावणुडु विभीषणुनि दन्नि पुरि वेंडल गोंट्टुट

गटमु लुप्पोंग नोक्कट नूर्पु लेसग । बट्टुधूममुलतोडि पावकुंडनग
बदहति मेदिनीभागंबु वगुल । नदलुपुबेट्टुन नाकसंबदर
'नह्हिरा! यितनि कोपावेश' मनग । गद्दियनुंडि डिग्गिन डिग्गनुरिकि
यडिदंबु जळिपिंचि यट्टु व्रेय बूनि । युडिगि विभीषणु नुग्रत दन्ने;
दन्निन वज्रंबुताकुन गूलु । नुन्नतगिरि वोलें नुर्विपैं बडियें; ५४०
बडिन वेंडियु व्रेय बार ब्रहस्तु । डेंड सोंच्चि वलदनि येंडलिंचे वालु;
गोलुवेंल्ल नातनि गोपंबु जूचि । 'तलकोनि येंत वितलु वुट्टे' ननग
ननलार्चु लक्षुल नडर दैत्येशु । डनियें निर्दयत ब्रहस्तुनि जूचि:
"वीनि दुरुक्तुलु विंटे प्रहस्त ! । वीनि नम्मुदुरे येंव्विधि दम्मुडनुचु?
वेंडलंग द्रोयुमु वेगंबे वीनि; । नेंडसेसि मोंगमोडितेनि नायान !"
यनिन ब्रहस्तुंडु नव्विभीषणुनि । गनुगोंनि पलिकें नाग्रहवृत्ति दोप:
"वलदिट नुंड; नीं वलसिनयेंडकु । वेलुवडि यरुगुमु वीटिक बासि"

---

**रावण का विभीषण को लात मारकर नगर से निकाल देना**

—गंडस्थलों के फूलने पर, एकदम उसाँसों के उमड़ने पर, मानों पट्टु धूम से युक्त पावक हो, पदाघात से मेदिनी (धरती) फूटे, भर्त्सना से आकाश कम्पित हो जाए, 'वाह रे ! (यह है) इसका कोपोवेश' (ऐसा अन्य जन कहें), (इस प्रकार) (रावण ने) सिंहासन से झट कूदकर, तलवार हिलाकर, मार डालना चाहकर, रुककर, विभीषण को उग्रता से लात मारी। लात मारने पर (विभीषण) वज्र के प्रहार से गिरनेवाले उन्नत गिरि के समान उर्वी पर गिर पड़ा ।। ५४० ।।

गिर पड़ने पर फिर (लात) मारने पर, (उसके) भागने पर, प्रहस्त ने बीच में आकर, मनाकर, तलवार को हटा दिया। समस्त सभासद उसके कोप को देखकर कहने लगे कि 'जान-बूझकर कितने आश्चर्य (-प्रद कार्य) उत्पन्न हुए।' अनल की अर्चियों के आँखों से उमड़ने पर, दैत्येश ने निर्दयता से प्रहस्त को देखकर कहा—"हे प्रहस्त ! इसकी दुरुक्तियों को सुना है न ? किस प्रकार से इसे अनुज मानकर विश्वास करें ? इसे शीघ्र निकाल ढकेल दो। अन्तर कर, संकोच करोगे तो मेरी सौगन्ध है।" (ऐसा) कहने पर प्रहस्त ने उस विभीषण को देखकर, क्रोध प्रवृत्ति के दीखने पर कहा—"(अब) यहाँ मत रहो। (इस) घर को छोड़, अपने इच्छित स्थान को (यहाँ से) निकलकर जाओ।" (ऐसा) कहने पर,

यनिन विभीषणुंडति कोपुडगुचु । ननलुंडु नलुडुनु हरुडु संपाति
यनुवारितो गूडि यसुरेंद्रु तोड । ननियें नुद्धति गदाहस्तुडै निलिचि:
"मदनातुरुंडवु; मरि पापमुलकु । गुदुरैनवाडवु; क्रूरकर्मुडवु; ५५०
मुन्ने कदा निन्नु मूर्खुनि बाय । नुन्नाड; निदि ग्रोत्तयुनु गादु नाकु;
नार्तरक्षकुनि गृपांबुधि दिव्य । मूर्ति जगद्धितंबुग वुट्टिनट्टि
सत्यसंधुनि रामजनपालचंद्रु । नित्ययशोनिधि निर्मलात्मकुनि
शरणनि पोयेद; शरणन्न यतडु । करुणतो ब्रोचु नेकालंबुनंदु;
नेनु बोयिन नैन निटमीद नेरिगि । मानैन नीतितो मनु दानवेंद्र !
यट्टुनु गादेनि नगचरुल् लंक । जुट्टिनयपुडैन जौनुपु नाबुद्धि;
यट्टुनु गादेनि नर्कनंदनुडु । दट्टिचुनपुडैन दलपु नाबुद्धि;
नोंडेनि रघुरामुनुग्रबाणमुलु । खंडिचुनपुडैन गनुमु नाबुद्धि"

विभीषणुडु तल्लि वद्द केगुट

ननि पल्कि यन्नकु नवनतुंडगुचु । दन तल्लिनगरि कुद्धतगति बोयें
जैलगिन सिंहंबुचेपडि तप्पि । मलगिन वगतोडि मदकरिवोलें;
५६०

---

विभीषण अति क्रुद्ध हो, अनल, नल, हर, सम्पाति नामक लोगों के साथ हो, औद्धत्य से, गदाहस्त हो खड़े होकर, असुरेन्द्र से बोला—"(तुम) मदनातुर हो, और पापों के आलवाल हो, क्रूरकर्म (करने) वाले हो ॥ ५५० ॥

(इससे) पहले ही तुम (जैसे) मूर्ख से बिछुड़ने वाला था। यह (इस प्रकार का आचरण) मेरे लिए नया भी नहीं है। आर्तरक्षक, कृपांबुधि, दिव्यमूर्ति (वाले), जगद्विख्यात रूप से उत्पन्न सत्यनिष्ठ, राम-जनपालचन्द्र, नित्य-यशोनिधि (और) निर्मलात्मा की शरण में जाऊँगा। शरण माँगने पर वे हर समम करुणा से रक्षा करते हैं। हे दानवेन्द्र ! मेरे जाने के बाद (ही सही) अब आगे समझकर, उत्तम नीति से जीवन-यापन करो। ऐसा भी नहीं तो जब अगचर लंका को घेर लेंगे तब मेरी बुद्धि (हितवचन) को (मन में) प्रवेश कराना। ऐसा भी नहीं तो अर्कनन्दन के भर्त्सना करते समय तो मेरी बुद्धि (हितवचन) का स्मरण करना। नहीं तो रघुराम के उग्र बाणों के खण्डन करते समय तो मेरी बुद्धि का स्मरण करोगे।"

**विभीषण का माता के पास जाना**

ऐसा बोलकर, अग्रज को अवनत हो (सिर झुकाकर), उद्धतगति से

भीकरारवसंस्फीतमै परगि । चेकॊनि पिडुगडच्चिन यद्रिभंगि;
ज़नि यट गैलास सदृशमैनट्टि । घनतरंबुग विश्वकर्मचेनॆन्न
गृहमुन नुपवासकृशमैन मेन । महितशुक्लांबरमानित यगुचु
वॆन्नॆलरसमुन विदलिंचि तिविचि । मिन्नेटिनुरवुन मॆरुगिडुकरणि
नरसिनबॊमलुनु नरपच्चॊळ्ळियमु । गरमॊप्पि यॆंतयु गौरवं बॊलय
बन्नुगा मुदुककुप्पसमुलु दॊडिगि । चॆन्नार ब्रद्दलु सेतुल बट्टि
मुदिसिन विप्रुलिम्मुल नॆंदरेनि । वदलक चेरि सावासुलै कॊलुव
गरुण प्रवाहंबुगा वचोभंगि । सरळत्व मूर्मुल चंदंबुगाग
बॊलुपार शमदमंबुलु तटंबुलुग । गल नरलेल्ल जॊक्कपुनुर्वुगाग
वॆलसिन तनयॊद्दि वेदघोषमुलु । सललितं बगुचुन्न जलघोषमुलुग ५७०
विनुत बहुद्विजविततुलतोड । दनरारु नाजह्नुतनय ना नॊप्पि
बहुपुराणंबुलु बहुवेदमुलुनु । बहुशास्त्रमुलु पॆक्कु ब्रह्मराक्षसुलु
बहुभंगि जदुवंग बहुमति विनुचु । बहुळनिर्मलशुभप्रभ देजरिल्लु
चुंडियु रावणु नॊप्पमि दलचि । कॊंडंत वगपु जेकॊनियुन्न तल्लि

अपनी माता की नगरी में गया। विजृंभित सिंह के हाथ पड़, बचकर, दुख से मुड़े मदगज़ के समान, ॥ ५६० ॥

—भीकर-आरव (ध्वनि)-संस्फीत हो विचरण करनेवाले वज्र के (आघात से) दबे पर्वत के समान, जाकर, वहाँ कैलास-सदृश, महत्तर रूप से विश्वकर्मा से निर्मित गृह में, उपवासों से कृश बने शरीर से, महित-शुक्ल-अम्बर से मान्य माता को देखा। ज्योत्सना के रस में घोलकर, काढ़कर, आकाश-गंगा के फेन में चमकाई हों, ऐसी सफ़ेद भौंहें, तथा सफ़ेद (पलित) जूड़े के अधिक शोभित होने से अत्यधिक गौरवयुक्त हो, ढंग से मोटे वस्त्र धारणकर, शोभा से बाँस (छड़ी) को हाथ में लेकर, अनेक वृद्ध ब्राह्मणों के निरन्तर समीप में सेवा करते रहने पर, वचोभंगिमा के करुणा के प्रवाह के समान, सरलता के ऊर्मियों के समान होने पर, सुशोभित शम (और) दम के तट होने पर, सफेद केशों के फ़ेन होने पर, अपने निकट विराजमान वेदघोषों के सललित रूप से जलघोष होने पर, ॥ ५७० ॥

—विनुत-बहु-द्विज (पक्षी, ब्राह्मण)-ततियों (समूहों) के साथ विलसित उस जह्नुतनया (गंगा) के समान शोभित हो, अनेक ब्रह्म-राक्षसों के बहु पुराण, बहु वेद, बहु शास्त्रों को बहुभंगि (अनेक प्रकार से) पढ़ने पर बहुमति (स-सम्मान) सुनते हुए, बहुल-निर्मल-शुभ-प्रभा से दीप्त होते हुए भी, रावण के अमंगल (अनौचित्य) का स्मरण कर, अत्यधिक व्यथा को लिए

गांचि दंडमु वेट्टि कन्नुल नीरु । निंचि दु:खितुडैन निव्वेंरगंदि
कैकेसि नंदनु गरमुल नेत्ति । कैकोनि यक्कुन गदियंग जेर्चि
"लोपलियिड्ल नालोकिपरानि । यापद पुट्टेनो? यटुकाक मरियु
ब्राह्मण वधमु जोप्पडियेनो? काक । ब्रह्म कोपिंचेनो ? परिकिंचिचूड
हरि यलगेनो ? हरु डलगेनो? रामु । डुरुवडिमै वच्चेनो संभ्रमिंचि ?
यिदि येमि नापुत्र! यित शोकिंचे? । दिदि येमि वित ? नीवितयु देल्पु;
५८०
मडिगेद; नदि विन्नयंतकु नाकु । नोंडलिलो ब्राणंबु लुंडवय्येडिनि!"
अनि पल्कु तल्लिकि नाविभीषणुडु । मुनुकोनि करमुल मोगिचि यिट्-
लनियें:
"नवधारु! देवि! नीयग्रनंदनुडु । रविकुलाधीश्वरु राककु नेडु
मंत्रुलु दानुनु मंत्रकूटमुन । मंत्र मिट्टिदि यनि मदि जर्चसेय,
'निन्नि विचारंबु लेल ? रामुनकु । नेन्निभंगुल सीतनिच्चुट लेस्स;
यीकुन्न राघवुं डीयब्धि गट्टि । यीकुलं बडपक येल पोनिच्चु ?'
ननि योत्ति चेप्पिन नापंक्तिकंठु । डनलुंडु मंडिन याकृति मंडि
तन्नें गद्दियतोड धरबड नन्नु; । दन्नि यंतट बोक तालिमि दक्कि

माता को देख, प्रणामकर, आँखों में आँसू भर, दुखी हो रहा। (उसे देख) आश्चर्यचकित हो, कैकेसी ने नन्दन (पुत्र) को हाथों से उठाकर, छाती से लगाकर (पूछा)—"अन्त:पुर पर देखने न योग्य विपत्ति आई है क्या? ऐसा नहीं तो फिर ब्राह्मण-वध हो चुका है क्या? या ब्रह्मा क्रुद्ध हो गया? ध्यान से देखने पर हरि रूठ गया? हर रूठ गया? राम संभ्रम से अत्यन्त वेग से (चढ़) आया? यह क्या मेरे पुत्र! इतने दुखी क्यों हो? यह कैसा आश्चर्य है? ॥ ५८० ॥

—पूछ रही हूँ, तुम सब कुछ बताओ। उसे सुनने तक मेरे प्राण शरीर में नहीं रह पाएँगे।" ऐसा कहनेवाली माता से उस विभीषण ने आगे बढ़, हाथ जोड़ यों कहा—"ध्यान दो हे देवी! तुम्हारे अग्रनन्दन (रावण) ने रविकुल-अधीश्वर (राम) के आगमन के कारण आज मन्त्रियों के साथ स्वयं मन्त्रकूट (मन्त्रणागृह) में मन से चर्चा की कि उपाय कैसा हो। मैंने जोर देकर कहा कि 'इतने विचार क्यों? सभी प्रकार से राम को सीता दे-देना उत्तम है। नहीं दोगे तो राघव इस अब्धि को पार कर, इस (राक्षस) कुल का दमन किए बिना क्यों जाने देंगे?' (ऐसा) कहने पर, वह पंक्तिकण्ठ (वाला) अनल के समान बल उठकर, मुझे सिंहासन के साथ लात मारी जिससे मैं धरा पर गिर पड़ा। लात मारकर, उतने से न

यदिदंबु गोनि व्रेय नट्टु पूनुटयुनु । जेंडक ने व्रतिकि वच्चिति नोक्क-
भंगि;
बोयॆद नारामभूवरु गान; बोयि । यायनकृप बोंदियुंडेदनु; ५९०
ईवीट नाकिक नेव्वरु गलरु । भाविंपगा नात्मबंधुवु लोरुलु ?"
ननवुडु नतिभीत यै मूर्छनोंदि । घनमैन धैर्यंबुकतमुन देलिसि
कैकेसि नंदनु गनुगोनि पलिके, । "नीकथ मुन्नु ने नेर्रिगिनदान;
नदि येर्रिगिंचेद नमरुलु मुनुलु । द्रिदशेंद्रुडुनु ब्रह्मदेवुडु गूडि
यमृताब्धिकड केगि यच्युतु गांचि । तमपडु निडुमलु दारेर्रिगिंपग
"नीरसंबुन मिम्मु नेचुचुन्नुन्न । क्रूरुल रावणकुंभकर्णुलनु
जंपेंडु कोर्रकुनै जनियिंचुवाड । सोंपार वर्तिचु सूर्यवंशमुन"
ननि देवु डाडिनयट्टि वाक्यमुलु । विनुपिंचे मीतंड्रि विशदंबुगाग;
विनि येनु वेर्रचि मद्विभुन किट्लंटि। "नैनपंग नीकुलं बेव्वडु निलुपु
नीपुत्रकुललोन? निक्कंवु सेप्पु । मापुण्यु डेव्वडो ? यनघ ! ना" कनिन
६००
"सत्यंबु धर्मंबु शौचंबु गलिगि । नित्ययशोनिधि नी कडगोट्टु
कोंडुकु रामुनि कृप गोरि यीलंक । गडुनोप्प बालिपगलवाडु मीद"

---

रुककर, धैर्य खोकर, तलवार ले मारना चाहा तो (किसी) एक प्रकार से बचकर, जीवित आया हूँ। (मैं) उस राम-भूवर को देखने जाऊँगा। (और) उनकी कृपा प्राप्त कर रहूँगा ।। ५९० ।।

अब मेरे लिए इस प्रदेश में सोचने पर भी अन्य आत्मबन्धु कौन हैं ?" ऐसा कहने पर अतिभीत हो, मूर्च्छित हो, अति धैर्य के कारण, होश में आकर, कैकेसी ने नन्दन को देखकर कहा—"मैं इस कथा को पहले ही जानती हूँ। वह बताऊँगी। अमर, मुनि, त्रिदशेन्द्र (इन्द्र), ब्रह्मदेव ने मिलकर, अमृताब्धि के पास जाकर, अच्युत को देखकर, अपनी विपत्तियों के बारे में स्वयं बताया। (भगवान विष्णु ने कहा)—"इस प्रकार तुम्हें सतानेवाले क्रूर रावण (और) कुंभकर्ण को मार डालने के लिए मैं रमणीयता से प्रवर्तित होनेवाले सूर्यवंश में जन्म लूँगा।" ऐसा भगवान के कहे वाक्यों को विशद रूप से तुम्हारे पिता ने (मुझे) सुनाया। सुनकर मैं डरकर अपने विभु से यों बोली—"तुम्हारे कुल को तुम्हारे पुत्रों में कौन सुस्थिर रूप से बनाए रखेगा ? हे अनघ ! मुझे सच बताओ कि वह पुण्यवान कौन है ?" (ऐसा) कहने (पूछने) पर, ।। ६०० ।।

—(उन्होंने कहा) "सत्य, धर्म, शौच से सम्पन्न (तथा) नित्य-यशोनिधि तुम्हारा कनिष्ठ पुत्र राम की कृपा चाहकर (प्राप्त कर) आगे बड़े औचित्य

ननि चॅप्पि तपमुन करिगॅ मीतंड्रि । यॉनर नम्मेरुनगोपांतमुनकु; गान रामुडे हरि कंजाप्तकुलुडु; । मानिनि यासीत महनीयलक्ष्मि; विश्रवसुनि माट वेरॉक्कटगुनॆ ? । विश्रुतकीर्ति ! येविधमुननैन जनुमु; रामुनि गनि शरणनि म्रॉक्कि । मनुमु, राक्षसकोटि मनुप जिंतिपु;
आयुवु श्रीयुनु नगुगाक ! नीकु, । नायन्न ! पॉम्मु श्रीनरनाथुकडकु" यक्षतलु वॅट्टि यमिलि बॅमि । तनयुनि दीविंचि तग वीडुकॉलुप नतडुनु दल्लिकि नवनतुंडगुचु । मतिलोन बॉंगुचु मंत्रुलु दानु रावणु तनुवुन ब्राणंबु लॅदु । नीविधंबुन बोवुनिक ननुमाड्कि ६१०

वेगंबॆ याकाशवीथिकि नॅगय । नागुणाढ्युनि जूचि या लंकवारु तमतम वीथुल दमदु लोगिळ्ळ । गुमुरुलुगा गूडुकोनि पल्किरपुडु: "धर्मंबु दिगनाडि तम्मुडनालु । पेमिवो बल्कि विभीषणु विडिचॆ; नीतियु नॅय्यंबु नेर्पु गोल्पडियॆ । नीतॆरंगुन निप्पु डी रावणुंडु; चॆडियॆगा कीलंक सॅप्पने ?" लनुचु । नुडुगनि वगलतो नुंडॆडुवारु,

---

से लंका पर पालन कर सकेगा।" ऐसा कहकर, शोभा से तुम्हारे पिता उस मेरु-नग-उपान्त (निकट स्थान) पर, तपस्या करने चले गए। कंजाप्त (सूर्य) कुल वाले राम ही हरि हैं, वह मानिनी सीता महनीय लक्ष्मी हैं। विश्रवसु का कथन अन्यथा हो सकता है ? (नहीं)। हे विश्रुतकीर्ति (वाले) ! किसी भी प्रकार (वहाँ) जाओ, राम को देखकर, शरण कहकर, प्रणामकर जीते रहो, राक्षसकोटि को जीवित रखने का विचार करो। तुम्हें आयु (तथा) श्री भी प्राप्त हो। हे तात ! श्री नरनाथ (राम) के पास जाओ।" (ऐसा) कह, (सिर पर) अक्षत रख, अधिक प्रेम से पुत्र को आसीस देकर, ढंग से विदा किया। वह भी माता के समक्ष अवनत होते हुए, मन में फूलते हुए, मन्त्रियों के साथ स्वयं, मानों अब रावण के तन से पाँच प्राण, इस प्रकार जाएँगे, ॥ ६१० ॥

(इस प्रकार) वेग से आकाश मार्ग पर उड़ा। उस गुणाढ्य को देख, लंकावासी, अपनी-अपनी वीथियों में, अपने आँगनों में, झुण्ड बाँधकर तब (आपस में) बोले। "धर्म को तजकर, भाई न मानकर, प्रेम छोड़, (दुष्ट वचन) कहकर, विभीषण को छोड़ दिया (निर्वासित कर दिया)। नीति, स्नेह, कुशलता को रावण ने इस प्रकार अब गँवा दिया। अब (अधिक)कहना क्या ? यह लंका तो नष्ट हो गई।" (ऐसा)कहते अधिक व्यथाओं से रहनेवालों से, 'इस लंका पर यही (आगे) शासन करेगा'

"नीलंक यीतडे येलु बो" म्मनुचु । बोलिंचि तम मनंबुल नेंचुवारु,
गोरि यीतडु रामु गूडु गाकेमि । यीरावणुडु म्रंदुने" यनुवारु,
"नरनाथु डीतनि नम्मुने यचटि । करिगिन" ननुवारलगुचु नुंडंग

विभीषण शरणागति

नंत विभीषणु डाकाशवीथि । संतसंबुन मंत्रिजनुलतो गूडि
वच्चुट गनुगोनि वनचरु लेल्ल । नच्चेरुवडि चूचि रट्टु तललेत्ति
६२०
येत्तिन रामुचे निंद्रारि यिंक । नेत्तडु दललु, पेडेत्तु दत्कुलमु;
नेत्तेंडु भयमु वोनिडि सुरलार ! । येत्तु, डात्मल दल लेत्तु डन्माड्रिक;
नप्पुडु सुग्रीवु डगचराधिपुल । दप्पक कनुगोनि तग वारि कनिये
"वनचरुलार! यी वच्चु राक्षसुनि । गनुगोनुंडदे ! वाडखंडविक्रमुडु
घनमैन पर्वताकारंबुवाडु । तनरार शस्त्रमुल् दाल्चिनवाडु
मिक्किलि पोंडवुन मेरसिनवाडु । स्रुक्कक यिट वच्चुचुन्नाडु वाडु"
ननवुडु गडगि यय्यगचराधिपुलु । घनमैन गिरुलु वृक्षमुलु सेपट्टि

कहकर अपने मन में तुलना कर सोचने वालों से, 'चाहकर यह राम के साथ मिल जाए तो क्या यह रावण मरेगा ?' (इस प्रकार) कहने वालों से, 'इसके वहाँ जाने पर भी नरनाथ (राम) इसका विश्वास करेगा ?' कहने वालों से (लंका की गलियाँ) भर गईं ।

**विभीषण की शरणागति**

तब विभीषण के आकाश-वीथि पर प्रसन्नता से (तथा) मन्त्रियों के साथ आते देख, सभी वनचरों ने आश्चर्य-चकित हो, सिर उठाकर (इस प्रकार उधर देखा ।। ६२० ।।

मानों यह कह रहे हों कि "हे देवताओ ! आक्रमण करनेवाले राम के कारण अब इन्द्रारि (रावण) सिर नहीं उठाएगा । उसका कुल नष्ट हो जाएगा । उठ आनेवाले भय को छोड़, अपने सिर उठाओ ।" तब सुग्रीव ने अगचराधिपों को अवश्य देखकर, उनसे ढंग से यों कहा—"हे वनचरो ! वही, आनेवाले उस राक्षस को देखिए । वह अखण्ड विक्रम वाला है, महान् पर्वत के समान आकार वाला है, शोभा से शस्त्र धारण किए है, बड़े गर्व के साथ प्रकाशमान है । वह निर्भयता से यहाँ आ रहा है ।" ऐसा कहने पर, सप्रयत्न वे अगचराधिप बड़े पर्वतों (तथा) वृक्षों को हाथ में ले बोले—"हे सुग्रीव ! हमें भेजो । हे देव ! हमें भेजो ।

"ममु बंपु सुग्रीव ! ममु बंपु देव! । समरंबुलो दैत्यु जंपेद" मनुडु
ना विभीषणुडनें: "नगचरुलार! । मीवाड, निट्टु संभ्रमिंपगवलदु,
रावणु तम्मुड, राक्षसोत्तमुड; । भाविंप नेनु निष्पापमानसुड; ६३०
शरणनि याराम जनपालु गान । नरुगुदेंचिनवाड नट लंकनुंडि;
रावणुतो नेनु "रामभूपाल । देवि नि" म्मनि पेक्कु तेरगुल नंटि;
ननवुडु नामाट कतडु गोपिंचि । तन सभलोपल दन्ने नन् बट्टि;
तन्नि यंतट बोक तन वीटिलोन । नुन्न जंपेदननि योट लेकाडे;
नेनुनु वेलुवडि यीरामचंद्रु । गानंग वच्चिचति; गानि चिंतिंप
गपटुंड गानु; निष्कपटमानसुड; । गपुलार! नायेड गपटंबु लेदु;
सभयुंडनगु नाकु संप्रीति वेलय । नभयमिप्पिंपुडी यवनीशुचेत"
ननवुडु सुग्रीवु डारामुकडकु । जनि विन्नपमुसेसे सविनयुंडगुचु;
"रावणुतो नलिग रायिडि वुट्टि । देव ! वीडोक्क डेतेंचियुन्नाडु;
मीत्तंबुतो नभंबुन नुन्नवाडु; । चित्तंबु मीमीद जेर्चियुन्नाडु,६४०
'अमरारितम्मुड' ननुचुन्नवाडु; । विमलवाक्यंबुल वेलसिनवाडु;

समर में दैत्य को मार डालेंगे।" (ऐसा) कहने पर, उस विभीषण ने कहा—"हे अगचरो ! (मैं) आपका हूँ। इस प्रकार जल्दबाज़ी मत करो। रावण का अनुज हूं, राक्षसोत्तम हूँ, सोचने पर मैं निष्पाप-मन वाला हूँ ॥ ६३० ॥

उधर लंका से (यहाँ) शरण माँगने, रामभूपाल के दर्शन करने आया हुआ हूँ। रावण से मैंने कई विधियों से कहा कि 'रामभूपाल की देवी को (वापस) दे दो।' ऐसा कहने पर, मेरे वचन पर, क्रुद्ध हो, उसने अपनी सभा में मुझे पकड़, लात मारी। लात मारकर, उतने से न जाने देकर, दुर्निवार रूप से कहा कि मेरे यहाँ रहोगे तो मार डालूँगा। मैं भी (वहाँ से) निकलकर, रामचन्द्र के दर्शन करने आया हूँ। किन्तु सोचने पर (मैं) कपटी नहीं हूँ। निष्कपट मन वाला हूँ। हे कपियो ! मुझमें कपट नहीं है। मुझ सभय (भीत मन वाले) को सम्प्रीति के विलसित होने पर, अवनीश राम द्वारा अभय प्रदान कराइए।" ऐसा कहने पर, सुग्रीव ने सविनय होते हुए, राम के पास जाकर निवेदन किया—"हे देव ! रावण से रूठकर, संघर्ष के उत्पन्न होने पर, यह एक (राक्षस) आया हुआ है। अपनों के साथ आकाश (मार्ग पर) स्थित है। चित्त आप पर लगाए हुए है ॥ ६४० ॥

कहता है कि 'मैं अमरारि (रावण) का अनुज हूँ'। वह विमल

'आदित्यकुलनाथ ! यभय मि'म्मनुचु । मोदवाक्यंबुल मोनसिनवाडु;
मीकृपकलिमि येम्मेयि नुन्नयदियो ? । नाकु जूडग बीनि नम्मंगरादु;
नरनाथ ! कपटंबुनकु बुट्टिनिल्लु । लरय राक्षसुलुगाकन्युलु गलरे ?
दनुजाधिनाथुनि तम्मुडेमिटिकि । जनुदेंचु ? निन्नीचु जंपगावलयु"
ननुडु नंतटिलोन नांजनेयुंडु । विनयसंभरितुडै विभुन किट्लनियें:

विभीषणुनि योग्यत नांजनेयुडु रामुन केरिगिंचुट

"दनुजाधिनाथु डुद्दंडकोपमुन । दनु सभलोपल दन्नें नन्माड्कि
नखिलंबु नेरुगंग नाडे नीयसुर; ।निखिलेश! यामाट निजमु गानोपु;
नुडुगक मनलकै युचित माडुटयु । वेंडल द्रोच्चिनवानि विडिचि वच्चुटयु
गलुगनोपुनु गानि कपटंबु गादु; । वलवदु शंकिप वसुधेश ! यितनि; ६५०
गपटमानसु लेट्टि क्रममुन नुन्न । गपट मितटिलोन गानंगवच्चु;
नितनि माटललोन नेमाट येन । गृतकमै तोपदु; कीडनरादु;
मनुजेश! दनुजुल मर्मज्ञु डितडु; । मनदेंस नुंडुट मानैन नीति;

---

वाक्यों से सम्पन्न है। 'हे आदित्यकुलनाथ ! अभय प्रदान करो', कहते मोदप्रद वाक्यों से शोभित है। पता नहीं, आपकी कृपा की सम्पदा किस प्रकार है ? मुझे तो लगता है, इसका विश्वास नहीं करना चाहिए। हे नरनाथ ! कपट के लिए मातृगृह (उत्पत्ति स्थान) राक्षसों के सिवा अन्य (कौन) हो सकते हैं ? दनुजाधिनाथ का अनुज क्योंकर (यहाँ) आएगा ? इस नीच को मार डालना चाहिए।" कहने पर इतने में आंजनेय ने विनय-संभरित हो विभु से यों कहा—

**विभीषण की योग्यता के बारे में आंजनेय का राम को बताना**

"दनुजाधिनाथ ने उद्दण्ड क्रोध से मुझे भरी सभा में लात मारी है, इस प्रकार इस असुर ने सब कुछ बताकर कहा है। हे निखिलेश ! वह बात सच हो सकती है। अनारत हमारे लिए उचित बातें करना और घर निकालनेवाले को छोड़ आना भी (सम्भव) हो सकता है, किन्तु कपट नहीं है। हे वसुधेश ! इस पर शंका नहीं करनी चाहिए ॥ ६५० ॥

कपटी मानुस किसी भी क्रम में रहें, थोड़े में (उनका) कपट दिखाई पड़ जाएगा। इसकी बातों में कोई बात कृतक (बनावटी) नहीं दीखती। बुरी भी नहीं दीख रही है। हे मनुजेश ! यह दनुजों के मर्म को जानने

ननु रावणुडु वट्टि नाडु बंधिंचि । येनलेनि बाधल नेचुट सूचि
यितडु नाकै पेक्कुहितवुलु वल्कै; । नितनि चित्तस्थिति येरुगुदु गोंत"
यनिनमाटलु दनयात्मकु नैक्क । वनजाप्तसुतु जूचि वसुधेशु डनियैः
"नर्कज ! दीन मेलौट गीडौट । दर्किंच नेटिकि ? धर्मंबु त्रोव
शरणनि वच्चिन शत्रुवु नैन । बरिकिंपगा राचपाडि रक्षिप;
नीक कपोतमु डेग यद्धति दरुम । विकलभावंबुन वेगंबवच्चि
शिबिमाटु सोच्चै; जोच्चिन डेग यडुग । शिबि तनु विच्चि चेच्चेर
गुव्व गाचै, ६६०

नपकीर्ति बोंदक यार्तु जेकोन्न । कृप यश्वमेधसत्कृतिफलं बिच्चु;
नीविभीषणु डेल, यिक सुग्रीव ! । रावणुंडैन गर्वमु दक्कि वच्चि
शरणन्न गातु नेचंदंबुनंदु, । मरियाद यिट्टिदि माकुलंबुनकु,
नभय मिच्चिति, वेग मर्कज! पोयि। सभयुनि नव्विभीषणु दोडितेम्म"
यनवुडु सुग्रीवु डारामु कृपकु । गनु व्रालिच यटु शिरः कंपंबु सेसि
"परिकिंप नीवलै बगवानि तम्मु । शरणन्न गैकोनु सत्कृपारसमु

---

वाला है। (इसका) हमारे पक्ष में रहना मान्य नीति है। जिस दिन रावण मुझे पकड़ बाँधकर, अगणित कष्ट देकर सता रहा था, उसे देख, इसने मेरे लिए कई हित (-वचन) कहे हैं। मैं इसकी चित्त-स्थिति (-प्रवृत्ति) को थोड़ा जानता हूँ।" (ऐसा) कही बातों के अपने मन में अच्छी लगने पर, वनजाप्तसुत को देख वसुधेश ने कहा—"हे अर्कज ! ऐसा तर्क क्यों करें कि इससे भला होगा (और) हानि होगी। परिशीलन करने पर शरण में आए शत्रु की रक्षा करना क्षत्रिय-नीति है, धर्म का मार्ग है। बाज के उद्धत रूप से पीछा करने पर, एक कबूतर, विकल भाव से, वेग से आकर, शिबि की आड़ मे घुस गया। (इस प्रकार कबूतर के) प्रवेश करने पर, बाज के माँगने पर शिबि ने झट शरीर देकर, कबूतर की रक्षा की ।। ६६० ।।

अपकीर्ति के भागी न होकर, आर्त को कृपा से अपना लेने पर, (वह कार्य) अश्वमेध-सत्कृति का फल देगा। हे सुग्रीव ! यह विभीषण ही क्यों ? अब रावण ही गर्व छोड़, आकर, शरण चाहे तो हर तरह से उसकी रक्षा करूँगा। यह हमारे कुल की मर्यादा (रीति) है। (विभीषण को) अभय प्रदान किया है। हे अर्कज ! शीघ्र जाकर, सभय (भीत) उस विभीषण को ले आओ।" ऐसा कहने पर सुग्रीव ने राम की कृपा पर, आँखें झुकाकर, शिरःकम्प (सिर हिला) कर, कहा—"परिशीलन करने पर तुम्हारे समान शत्रु के अनुज के माँगने पर, (उसे) ग्रहण करने का

नीकै का कैंदु ने नृपुलकु जेल्लु । गाकुत्स्थतिलक ! निक्कमु
धात्रिलोन !"
ननि पल्कि सुग्रीवु डाकाशमुनकु । दन सेनतो समुद्धतगति नेगसि
"चेकोनि यभयंबु श्रीरामु डिच्चे । नीकु विभीषण ! निक्कंबु नम्मु,
र" म्मनि कपिराजु राक्षसराजु । निम्मुल गौगिट नेनयंग जेचि ६७०
तोड्कोनि वच्चि संतोषंबु गृपयु । वेड्कयु नेसग नव्विभु गानुपिंप
निंड नानंदिचि नृपु जूचि यतडु । दंडप्रणामंबु दग जेसि निलिचि

विभीषणुडु श्रीरामुनि नुतिंचुट

नित्यसत्यत्राण ! नित्यकल्याण ! । नित्यजगत्राण ! नित्यगीर्वाण !
जगदन्वयाकार ! जगदेकवीर ! । जगदुदयाकार ! जगदब्धिपूर !
सर्वसंगातीत ! सर्वानुभूत ! । सर्वजगत्पूत ! सर्वनिर्णेत !
गुरुलघुक्रमरूप ! गुरुबोधदीप ! । गुरुमधुरालाप ! गुरुचारुचाप !
पद्मसन्निभनेत्र ! बहुजीवसूत्र ! । पद्माकलितगात्र ! परमपवित्र !
कविमनस्संवेद्य ! करुणानवद्य ! । विविधशास्त्रापाद्य ! वेदांतवेद्य!

---

सत्कृपारस तुम्हारे सिवा अन्य किन राजाओं को भाती है ? हे काकुत्स्थ तिलक ! यह (बात) धरती पर सत्य है।" ऐसा कहकर सुग्रीव ने अपनी सेना के साथ समुद्धत गति से उड़कर (कहा)—"हे विभीषण ! चाहकर श्रीराम ने तुम्हें अभय प्रदान किया है। यह सच है, यह सच है, विश्वास करो। आओ।" (ऐसा) कह, कपिराज ने राक्षसराज को प्रेम से, शोभा से आलिंगन कर, ।। ६७० ।।

—साथ ले आकर, प्रसन्नता, कृपा, उत्साह के विलसित होने पर उस विभु के दर्शन किए। पूर्णतः आनन्दित हो, नृप (राम) को देखकर, उसने उचित रूप से दण्ड-प्रणाम कर, खड़े होकर,

**विभीषण का श्रीराम की नुति करना**

—(इस प्रकार स्तुति की)—"नित्यसत्य-त्राण (रक्षक) ! नित्यकल्याण (रूप वाले) ! नित्यजगत्त्राणा ! नित्यगीर्वाणा (देव) ! जगदन्वयाकारा (वाले) ! जगदेकवीरा ! जगदुदयाकारा ! जगदब्धिपूरा ! सर्वसंगातीता ! सर्वानुभूता ! सर्वजगत्पूता ! सर्वनिर्णेता ! गुरु-लघुक्रमरूपा (वाले) ! गुरुबोधदीपा ! गुरुमधुरालापा ! गुरु चारु चाप (वाले) ! पद्मसन्निभनेत्र ! बहुजीवसूत्र ! पद्माकलित-गात्र (वाले) ! परमपवित्र ! कविमनस्संवेद्य ! करुणानवद्य ! विविध शास्त्रापद्य ! वेदान्तवेद्या ! तुम्हीं परमात्मा हो,

परमात्मुडवु नीव; परमंबु नीव; । परमविद्ययु नीव परिकिंप नेंदु;
भुवनकर्तयु नीव; भुवनंबु नीव; । भुवनहर्तयु नीव भुवनैकवीर! ६८०
यागभोक्तयु नीव; यागंबु नीव; । यागफल प्रदुंडरयंग नीव;
चंद्रार्कुलुनु नीव; जलधुलु नीव; । यिंद्रादुलुनु नीव; यिलयुनु नीव;
शब्दार्थमुलु नीव; शब्दमुल् नीव; । शब्दमुल् भेदिंचु श्रवणमुल् नीव;
मूडुमूर्तुलु नीव; मूडुमूर्तुलकु । बोडिमि नव्वलि पोडवुनु नीव;
क्षरमुनु नीव, यक्षरमुनु नीव, । क्षरसाक्षि वीव, यक्षरसाक्षि वीव;
त्रिभुवनवंदित ! देवाधिदेव ! ।यभय मी देव! ना कखिलाधिनाथ!
जयजय शतकोटि जलजाप्ततेज! । जयजय संसारसर्पसुपर्ण !
ललितागमस्तोत्र ! लक्ष्मीकळत्र! । विलसद्दयापात्र ! विबुधारिजैत्र!
यलघुमुनिस्तुत ! याद्यंतरहित ! । दळितशात्रवभीम ! दशरथराम!
दिनकरशशिनेत्र ! दिव्यचारित्र! ।यनुपमशुभगात्र ! यखिलैकसूत्र! ६९०
वेनोळ्ळुगल भोगिविभुडैन नीमहिम । नोंप्पार नुतियिंप नोपुने तविलि ?
ये निन्नु नुतियिंप नेंतटिवाड ! । ये निन्नु नेरुगंग नेंतटिवाड ?

---

तुम्हीं परम (मोक्ष) हो। किसी भी प्रकार से देखें तुम्हीं परमविद्या हो। तुम्हीं भुवनकर्त्ता हो, तुम्हीं भुवन हो। हे भुवनैकवीर ! तुम्ही भुवनहर्ता हो ॥ ६८० ॥

तुम्हीं यागभोक्ता हो याग भी तुम्हीं हो। सोचने पर याग-फलप्रद तुम्हीं हो। चन्द्र-अर्क तुम्हीं हो, जलधियाँ तुम्हीं हो, इन्द्रादि भी तुम्हीं हो, धरती भी तुम्हीं हो। शब्दार्थ तुम्हीं हो, शब्द तुम्हीं हो, शब्दों का भेद करनेवाले श्रवण तुम्हीं हो। तीन मूर्ति तुम्हीं हो, तीन-मूर्तियों के सुन्दर अवस्थान के परे औन्नत्य तुम्हीं हो। क्षर तुम्हीं हो, अक्षर भी तुम्हीं हो। क्षरसाक्षी तुम्हीं हो, अक्षरसाक्षी (भी) तुम्हीं हो। हे त्रिभुवन-वन्दिता ! हे देवादिदेव ! मुझे अभय प्रदान करो हे देव! हे अखिलादिनाथ ! जय जय शतकोटि जलजाप्ततेज (वाले) ! जय जय संसार-सर्प-सुपर्णा ! ललितागमस्तोत्र ! लक्ष्मीकलत्र ! विलसद्दयापात्र ! विबुधारिजैत्र। अलघुमुनिस्तुत ! आद्यान्तरहिता। दलितशात्रवभीम[1] ! दशरथ राम ! दिनकर-शशि-नेत्रा ! दिव्यचारित्र ! अनुपमशुभगात्र ! अखिलैकसूत्र ! ॥ ६९० ॥

हे भूपाल ! हजार मुखवाले भोगी (सर्प)-विभु भी सयत्न तुम्हारी नुति कर सकता है क्या ? (नहीं)। वह पद्मसम्भव भी लगकर, तुम्हारी महिमा को शोभासम्पन्न रूप में स्तुति कर सकता है क्या ? (नहीं)।

---

१ दलित-शत्रुओं के लिए भयंकर।

दानवुंडनु, वृथा तरळचित्तुडनु, । भूनाथ ! नी वादिपुरुषोत्तमुडवु;
कान निन्नितरुलु गानग लेरु; । ने नेंतवाडनु निजमुगा देलिय ?
नरनाथ ! यार्तुनि नन्नु रक्षिपु, । परमदुर्जनु दैत्यपति द्रुंचिवैवु;
मखिलशरण्युंड वैन नीमरुगु । सुख मनि ये वच्चि चोच्चिति बीति ।"

### श्रीरामुडु विभीषणु ननुग्रहिंचुट

ननवुडु ननि गृपांबुधिलोन । मनुजेश्वरुंडु ग्रम्मर नोललार्चि
"नम्मु विभीषण ! नाकेशवैरि । तम्मुडवा ? नाकु दम्मुडवीवु;
मरुगंकुमिक! लक्ष्मणुकंटे निन्नु । नरलेनिवानिगा नात्म गैकोंटि" ७००
ननि भयं बुडिपि दयार्द्रवाक्यमुल । जननायकुडु विभीषणुनादरिंचे,
नेय्यंबुतोड नानृपु डप्पु डतनि । चेय्यूदुकोनि वार्धि सेरंग बोयि
"माकु निक्कमु सेप्पुमा विभीषणुड! । नाकारि शक्तियु नम्मिन बलमु,
नुदधिलो बुरमु मुन्नुदयिंचुटेट्लु ? । वदलक तोलुत नेव्वडु नेलेनंदु?"
ननिन विभीषणुं डारामचंद्रु । गनुगोनि म्रोक्कि निक्कमु विन्नविंचे:

तुम्हारी स्तुति करने के लिए मैं कितना हूँ ? तुम्हें जानने को मैं कितना हूँ ? (मेरी सामर्थ्य ही कितनी ?) । (मैं) दानव हूँ, वृथा-तरल-चित्त वाला हूँ । हे भूनाथ ! तुम आदि पुरुषोत्तम हो । अतः तुम्हें अन्य नहीं जान सकते । सचमुच ही तुम्हें जानने के लिए मैं कितना हूँ ? हे नरनाथ! मुझ आर्त की रक्षा करो, परमदुर्जन दैत्यपति का संहार कर दो। समस्त जनों के शरण्य तुम्हारे आश्रय को सुख (प्रद) मानकर, मैं प्रेम से यहाँ आया हूँ।"

### श्रीराम का विभीषण को अनुगृहीत करना

ऐसा कहने पर उसे मनुजेश्वर (राम) ने कृपासागर में ऊभचूभ कर, (कहा)—"हे विभीषण ! (मेरी बातों पर) विश्वास रखो । तुम नाकेश-वैरी (रावण) के अनुज हो ? (नहीं), तुम मेरे अनुज हो । अब व्याकुल मत होना । लक्ष्मण की अपेक्षा तुम्हें निस्संकोच रूप से मन से स्वीकारा है।" ॥ ७०० ॥

(ऐसा) कह, भय दूर कर, दयार्द्र वाक्यों से जननायक (राम) ने विभीषण का आदर किया । स्नेह से उस नृप (राम) ने तब उसके हाथ का अवलम्ब लेकर वारिधि के निकट पहुँच, (कहा)—"हे विभीषण ! हमें नाकारि की शक्ति और उसकी विश्वस्त सेना के बारे में सच (सच) बताओ । (यह भी बताओ कि) पूर्व में समुद्र में यह नगर कैसे उत्पन्न हुआ ? पूर्व में किसने अनारत वहाँ शासन किया ?" (ऐसा) कहने पर विभीषण ने रामचन्द्र को देख, प्रणाम कर, सत्य का निवेदन किया ।

## विभीषणुडु रामुनकु लंकोत्पत्तिनि देलुपुट

"दोयजदळनेत्र ! तोलिलि नारदुडु । वायुवु मुंदर फणिराजुलावु
फणिराजुमुंदर बवमानु लावु । ब्रणुतिंचि वारिकि बग सेयुटयुनु
रासि लावुनकु वारलु मत्सरिंचि । "भासुरहेमाद्रि फणिराजु चुट्टि
पट्टंग दानि गंपमु नोंद वीतु । नेट्टन ने" ननि नियमिंचे गालि,
तन सत्वमंतयु दग बूनि शेषु । डनिमिषगिरि जुट्टे नसदृशलील, ७१०
वेयुफणंबुल वेशिखरमुल । नायतभुजशक्ति नंटंग बोंदिव
च्चलमुन बट्टिन सप्तवायुवुलु । वेलयंग बवनुंडु वीवग दोडगे,
शेषुनि भेदिंप जेकुरकुन्न । भीषणगति वीचे बेंचि वायुवुलु,
नागालि नचलंबुलन्नियु बिडिगे, । नागालि भुवनंबुलन्नियु वाले,
नागालि नंबुधुलन्नियु गलगे, । नागालि भूतंबुलन्नियु नरचे,
नागालि जलियिंचे नर्कुनि रथमु, । नागालि नूटाडे नखिलदिक्कुलुनु,
गदिसिन लोकसंकटमेल्ल जूचि । 'यिदि महापद वच्चे नित्तरि' ननुचु
नर्थिमै ब्रह्मादु लचटिकि वच्चि । प्रार्थिंचि पवनु मान्पगलेक पोयि

---

### विभीषण का राम को लंका की उत्पत्ति के बारे में बताना

'हे तोयज (कमल)-दल-नेत्रा ! पूर्व में नारद ने वायु के समक्ष फणिराज (नागराज) की सामर्थ्य (तथा) फणिराज के समक्ष पवमान की शक्ति की प्रशंसा कर, उनमें शत्रुता (उत्पन्न) की। अन्य (प्रतिपक्षी) की सामर्थ्य से वे मात्सर्य-युक्त हुए। पवन ने नियम से कहा कि "भासुर हेमाद्रि को फणिराज घेरकर पकड़े रहें तो भी मैं प्रवहित होकर, उसे किसी भी प्रकार कम्पित कर दूँगा।" तब असदृश रीति से फणिराज अपने समस्त सत्त्व को धारणकर अनिमिष गिरि को घेरकर रहे ॥ ७१० ॥

हज़ार फणों से हज़ार शिखरों को आयत (विशाल) भुजशक्ति से परिवेष्ठित कर, हठ से पकड़े रहने पर, सप्तपवनों से विलसित हो वायु (देव) बहने लगा। (आदि) शेष को बेधने के लिए भीषण गति को प्राप्त हो वायु चलने लगा। उस पवन (की गति) के कारण सभी अचल (पर्वत) टूट पड़े, उस पवन के कारण समस्त भुवन काँप उठे, उस पवन के कारण समस्त अंबुधियाँ आलोडित हो गईं, उस पवन के कारण समस्त भूत चीख उठे। उस पवन के कारण अर्क (सूर्य) का रथ कम्पित हो उठा, उस पवन के कारण समस्त दिशाएँ हिल उठीं। (इस प्रकार) नियराये समस्त लोक-संकट को देख, यह सोच कि 'इस अवसर पर यह महा विपत्ति आई है', चाहकर ब्रह्मादि (देवता) वहाँ आकर, प्रार्थना कर भी पवन को

परमसात्विकुडैन फणिराजु गदिसि । "युरगेंद्र ! नीवैन नोर्वंगवलयु,
मीमच्चरंबुल मिहिरुंडु गूलें, । मीमच्चरंबुल मेदिनि ग्रुंगें,७२०
मीमच्चरंबुल मितिमीरें नब्धि, । मामाट लालिंचि मम्मु मन्निंचि
गालिनि गेलिपिंचि करुण वाटिंचि । केळिमै मम्मु रक्षिपवे" यनिन
सुरल प्रार्थनकु शेषुडु शांति बोंदि । करुवलिकिनि वीवगा ननुविच्चि
यिचुक योंकफणंबेत्त वे जोच्चि । मिंचिनबलिमि समीरुंडु वीव
जेलुवेदि यंदोक्क शिखरंबु विरिगि । तलकोन्न गालिचे दव्वुगा दूलि
गुरुतरगतिनि द्रिकूटंबु नाग । धरणीश ! यब्धिमध्यंबुन बडियें,
देव ! याश्रृंखलद्वीपंबु नंदु । देवेंद्रु पनुपुन देवताशिल्पि

विभीषणुडु रावणु वैभवमुनु रामुन केरिगिंचुट

करकौशलमुन लंकापुरं बनेंडु । पुरमु निर्मिंचें, दत्पुरवरंबुनकु
गोट लेडोप्पु, नक्कोटकोटकुनु । वाटमै नाल्गेसि वाकिड्लु गलवु,
तरुचैन यट्टि कोत्तळमुलतोड । निरविुगा मुंदर निटिककोटकुनु
७३०
बडुमटि द्वार मेर्पड गाचियुंदु । रेंडपक राक्षसु लेनुबदिकोट्लु,

---

मना नहीं सके। तब परम सात्त्विक (बुद्धि वाले) फणिराज के निकट जाकर कहा—"हे उरगेन्द्र ! तुम्हें तो सहन कर लेना चाहिए। तुम लोगों के मात्सर्य (स्पर्धा) के कारण मिहिर (सूर्य) गिर गया, तुम्हारे मात्सर्य से मेदिनी (पृथ्वी) धंस गई ॥ ७२० ॥

तुम्हारे मात्सर्य से अब्धि सीमा को पार कर गई। (अतः) हमारी बातें सुनकर, हमारा मानकर, पवन को जिताकर, करुणा मानकर, लीला से हमें बचाओ न।" (ऐसा) कहने पर देवताओं की प्रार्थना पर, (आदि) शेष ने शान्त हो, पवन को बहने के लिए सुविधा देकर, एक फन को थोड़ा सा उठाया। झट आकर, अधिक बल से समीर बहने लगा तो उसमें से एक शिखर शोभा को खोकर, पवन के वेग से दूर जाकर, हे धरणीश ! गुरुतर गति से त्रिकूट नामक होकर, अब्धिमध्य में गिर पड़ा। हे देव ! उस श्रृंखला-द्वीप में, देवेन्द्र की आज्ञा पर देवताशिल्पी ने,

**विभीषण का रावण के वैभव को राम को बताना**

—करकौशल से लंकापुर नामक नगर का निर्माण किया। उस पुरवर के लिए सात दुर्ग शोभा देते हैं, प्रत्येक दुर्ग के दृढ़ता से चार द्वार हैं। पर्याप्त गुम्बजों के साथ शोभा से प्रथमतः ईंटों का दुर्ग है ॥ ७३० ॥

दानवु लुत्तर द्वारंबु गाचि । येनूट डेब्बदि येडुकोट्लुंड्रु,
तूर्पुवाकिलियंदु दोलगके प्रोद्दु । दर्पिंचि युंदुरु तग नूरुकोट्लु,
दक्षिणद्वार मुद्धति गाचियुंदु । रक्षीणदानवु लरुवदिकोट्टु,
लरय नालोपलि यारुकोटलनु । नरनाथ! यिरुवदिनालगु वाकिड्ल
वरुस नीचेप्पिन वड्डुवुन नेपुडु । दरि गाचियुंदुरु धरणीतलेश !
तिरमगुचुन्नट्टि दिड्डिवाकिड्ल । नुरुसत्वु लुंडुदु रोक्कोक्ककोटि,
पुरमध्यवीथि नेप्पुडु गाचियुंदु । रिरुवदिलक्षलु नेन्नूरुकोट्लु,
कुंभकर्णुनि निद्रगुहचुट्टु गाचि । जृंभणमै वसिंचेद रेडुकोट्लु,
मोनसि यारावणु मोगसाल गाचि । कोनियुंदु रोकलक्षकोटिराक्षसुलु,
७४०
नोनर नावाकिट नुंडु राक्षसुलु । विनवय्य! मिरुवदिबेलकोट्लेलमि
जेलुवंबुगा निंद्रजित्तुवाटिकटनु । बलवंतु लुंदुरु पदिवेलकोट्लु,
घनुलैन यायतिकायादिवीर । दनुजुल वाकिड्ल दशलक्षकोटि
तोंडरिन कडिमिमै दुष्टराक्षसुलु । कडुनेचि विडिवड्डु गजमुलो यनग,
नेन्निकतो मरि यिनकुलाधीश ! । येन्नराक्षसेन, येंतयु घनमु,

(उसके) पश्चिमद्वार को निरन्तर ढंग से अस्सी करोड़ राक्षस पहरा देते रहते हैं। उत्तरद्वार की रक्षा करते दो सौ सतहत्तर करोड़ दानव रहते हैं। पूर्व के द्वार पर सदा, (वहाँ से) न हटनेवाले सौ करोड़ (राक्षस) दर्प के साथ रहते हैं। दक्षिणद्वार का पहरा देते साठ करोड़ अक्षीण (क्षीण न होनेवाले) दानव उद्धति से रहते हैं। विचार करने पर भीतर के छहों दुर्गों के, हे नरनाथ ! चौबीस द्वार है। हे धरणीतलेश! अब कहे अनुसार, क्रम से सदा (उन द्वारों की) रक्षा करते (राक्षस) रहते हैं। स्थिर (दृढ़) बने हुए छोटे द्वार (दुर्ग के बड़े द्वार में बना छोटा द्वार) पर एक-एक करोड़ उरु (महा) सत्त्व वाले (राक्षस) रहते हैं। पुर की मध्यवीथि की बीस लाख सात सौ करोड़ (राक्षस) सदा रक्षा में रहते हैं। कुंभकर्ण की निद्रा-गुफा के चारों तरफ़ रक्षा करते, विजृंभित हो, सात करोड़ (राक्षस) रहते हैं। रावण के आँगन की लाख करोड़ राक्षस सप्रयत्न रक्षा करते रहते हैं ।। ७४० ।।

सुन लीजिए। उस (रावण के आँगन के) द्वार पर शोभा से रहनेवाले राक्षस बीस हज़ार करोड़ हैं। सुन्दरता से इन्द्रजित् के द्वार पर दस हज़ार करोड़ बलशाली राक्षस रहते हैं। उन महान् अतिकाय आदि वीर राक्षसों के द्वारों पर दस लाख करोड़ दुष्ट राक्षस रहते हैं जो उदित साहस से युक्त हो अधिक सताए जाकर मुक्त हुए गजों के समान हैं।

वासवांतकु लावु वर्णिपदरमे ? । यीसुन गैलास मैत्तिनवाडु,
वनजजुंडतनिकि वर मिच्चिनाडु । दनुजुलचेत गंधर्वुलचेत
नमरुलचेत नायक्षुलचेत । समरंबुलोपल जावु लेकुंड,
समरंबे येल ? येचंदंबुनंदु । समयिंपराडु राक्षसलोकनाथु,
नतडु मीचेतने यनि जच्चु गानि । क्षितिनाथ! यितरुलचे नसाध्युंडु,
७५०
कुंभकर्णुंडु गैकोनडु चीरिकिनि । जंभारिनैनन समरंबुलोन,
नैत्तिनमदमुन नेरुगडेभयमु । जित्तंबुलो निंद्रजित्तनुवाडु,
हरुनकु प्रियमुगा यागंबु सेसि । वरमुन बडसेनु वज्रकवचमु,
नरुदुगा मायाविये विल्लु वट्टि । यरुल नाकाशंबुनंदुंडि गेलुचु,
नतिसत्वधनुडु प्रहस्तु डन्वाडु । चतुरुडा रावणु सैन्यपालकुडु,
खंडेंदुधरु चेलिकानि सामंतु । भंडनंबुन माणियद्रुनि नोर्चे,
दनुजवीरुलु महोदरमहापार्श्वु । लनुवारु नतिकायुं डनुवाडु देव!
बलिमि गैकोनरु दिक्पालुर नैन, । गेलुतुरु रणमुन गिट्टिनयपुडु,
यनिनिषकंटकुलैन बल्लिदुलु । दनुजेशुनकु लक्षतनयुलु देव !

---

हे इनकुलाधीश ! गिनती करें तो उस सेना की गिनती नहीं हो सकती। बहुत महान् है। वासवान्तक (रावण) की शक्ति का वर्णन (क्या) सम्भव है ? (नहीं।) उसने ईर्ष्या से कैलास पर्वत को उठाया है, वनज-ज (ब्रह्मा) ने उसे वर दिया है कि दनुजों, गन्धर्वों, अमरों, यक्षों के हाथ समर में मृत्यु नहीं होगी। युद्ध ही क्यों ? उस राक्षसलोकनाथ को किसी भी प्रकार से मार डाला नहीं जा सकता। हे क्षितिनाथ ! वह आपके ही हाथ युद्ध में मरेगा। अन्यों के लिए (वह) असाध्य है ।। ७५० ।।

कुंभकर्ण युद्ध में जम्भारि (इन्द्र) की भी परवाह नहीं करता। इन्द्रजित नामक (राक्षस) तो उभरे मद के कारण मन में किसी भी प्रकार के भय को नहीं जानता। हर को प्रसन्न करने हेतु याग कर, वज्रकवच को वर के रूप में प्राप्त किया है। सतत मायावी हो, धनुष धारण कर, आकाश में स्थित होकर, अरियों को जीतता है। उस रावण का सैन्य-पालक प्रहस्त नाम का है जो अतिसत्त्वधनी तथा चतुर है। उसने खंडेंदुधर (शिव) के सखा के सामन्त मणिभद्र को भंडन (युद्ध) में हराया था। हे देव ! महोदर, महापार्श्व, अतिकाय आदि दनुजवीर, (अपने) बल के कारण दिक्पालकों की भी परवाह नहीं करते। नियराने पर (सामना होने पर) उन्हें भी जीत लेते हैं। हे देव ! अनिमषों (देवताओं) के लिए कंटक बने हुए बली एक लाख पुत्र हैं दनुजेश के।

ज्ञातुलतो बंधुसमिति लेक्किंप । धातकु नैननुदरमुगादधिप! ७६०
यरय गुबेरादु लरिगापुलन्न । विरंचिपवच्चुने विभवंबुकोलदि ?
नेत्तुट नंजुट नेट्टन दनिसि । मत्तुन संगरोन्मत्तुले चाल
नदटेक्किकनट्टि महादैत्यवरुलु । पदिवेलकोट्लु वलियुरु गलरु,
वारि लावुनजेसि वसुमतीनाथ ! । यारावणुडु गेल्चे नखिलदिक्कुलनु"
अनवुडु राघवुंडतनितो ननियें, । "विनु विभीषण! मुन्नु विन्नाड नेनु,
मीयन्न येंतयु मिक्किलिबंटुः । पायक यातनि बलिमि यट्टिदय,
वाडेंतवाडैन वच्चि नायेदुट । वाडिमि वर्चरिप वाडेंतवाडु ?
हरिहरब्रह्मादुलादिगागलगु । सुरलड्डुगिंचिन जूर्णंबुसेसि
वानि जंपुद्दु, निन्नवश्यंबु लंक । बूनि येलितु निम्मुल दानवेश!"
यंनिन विभीषणुंडु रामुनि जूचि । विनयंबुतो म्रोक्कि वेड्क निट्-
लनियें : ७७०
"नारावणुंडेंत, यालंक येंत । श्रीराम! नीबाणशिखि पर्वुनपुडु?
लंककोटलु व्राकि लग्गलु वट्टि । किकतो नसुरुल गिट्टिनयपुडु
नालावु जूडुमु नरनाथचंद्र ! । कालाग्निरुद्रुनिगति वेर्चुवाड ।"

---

हे अधिप ! ज्ञातियों के साथ (रावण की) वन्धु (रिश्तेदार)-समिति की गिनती करना धाता (ब्रह्मा) के लिए भी सम्भव नहीं है ।। ७६० ।।

यह जानने पर कि कुबेर आदि उसके सामन्त हैं तो उसके वैभव का वर्णन कैसे करें ? (इसके अतिरिक्त) दस हज़ार करोड़ बली महादैत्यवर हैं जो (शत्रु-) रक्त का पान कर, तृप्त हो, मद से संगरोन्मत्त बन, गर्वीले बने रहते हैं । उनकी शक्ति के कारण हे वसुमतीनाथ ! उस रावण ने समस्त दिशाओं को जीत लिया है ।" ऐसा कहने पर राघव ने उससे यों कहा— "सुनो विभीषण ! (यह सब) मैंने पहले ही सुन रखा है । तुम्हारा अग्रज बहुत बड़ा वीर है, उसकी शक्ति भी वैसी ही है । (किन्तु) वह कितना ही महान् (बड़ा शूर, शक्तिशाली) क्यों न हो, मेरे समक्ष आकर, (अपना) प्रताप दिखाने के लिए किस बूते का है ? हरि, हर, ब्रह्मा आदि देवता (भी मुझे) रोकें, (तब भी) चूर-चूरकर उसे मार डालूँगा । हे दानवेश ! तुम्हें प्रेम से अवश्य ही लंका का राजा बनाऊँगा ।" (ऐसा) कहने पर विभीषण ने उस राम को देखकर विनय से प्रणाम कर, उत्साह से यों कहा— ।। ७७० ।।

"हे श्रीराम ! तुम्हारे बाणों की शिखि (अग्नि) के निकल पड़ने पर, वह रावण और वह लंका कहाँ (टिक कर) रह सकेंगे ? लंका के प्राचीरों पर रेंग-चढ़कर, दुर्ग पर चढ़कर, क्रोध से असुरों का सामना करते समय

ननवुडु बति वानि नालिंगनंबु । घनमुगा जेसि लक्ष्मणुनकु ननियें;

श्रीरामुडु विभीषणुनकु लंकाभिषेकमु सेयुट

"नीसमुद्रमुनीट निनजुंडु नीवु । जेसेत वडि नभिषेकंबुसेसि
क़ट्टुडु वेग लंकाराज्यमुनकु । बट्टंबु वानिकि ब्रति विभीषणुनि"
नति यानतिच्चिन नतडुनु नतनि । वननिधिजलमुलु वनचरुल् देर
नभिषेक मौनरिंचि "यसुरुल कॆल्ल । प्रभुडवु ग" म्मनि पट्टंबुगट्टि
"तलपोय नाचंद्रतारार्कमुगनु । सललितंबुग रामचंद्रुनि कीर्ति
येंतकालमु गल्मु निल विभीषणुड! । यंतकालमुनु राज्यमुसेयु" मनग
७८०
नार्चि वानरकोटि हर्षिचें; नपुडु । पेर्चि राघवुडु विभीषणु जूचि
"यी यब्धि दाटंग नेयुपायंबु । सेयुद" मनवुडु जेतुलु मौगिचि
"यीवार्धि गट्टक यिंद्रादलकुनु । देव! येम्मेयि दाट दीरदु, कान
निदि गट्टुवडुटकु निनकुलाधीश! । पदिलंबुगा वार्धि ब्रार्थिपवलयु।"

---

हे नरनाथचन्द्र ! मेरी सामर्थ्य को देखोगे। (तब) कालाग्नि रुद्र के समान प्रज्वलित हो जाऊँगा।" ऐसा कहने पर पति (राम) ने उसका आलिगन कर, सम्मानित कर, लक्ष्मण से कहा—

श्रीराम का विभीषण को लंका का राजा बनाना

"इस समुद्र के जल से इनज (सुग्रीव) और (लक्ष्मण) तुम लोग (विभीषण) को शीघ्र अभिषिक्त कर, उसके (रावण के) बदले विभीषण को लंका राज्य का राजा बनाओ।" ऐसा आदेश देने पर उसने (लक्ष्मण ने) वनचरों के वननिधि (समुद्र) का जल लाने पर, उसे (विभीषण को) अभिषिक्त कर, यह कह राजतिलक किया कि समस्त असुरों के लिए प्रभु बन जाओ। उसके (लक्ष्मण के) यह कहने पर कि "सोचने पर चन्द्र, तारा, अर्क के रहने तक, सललित रूप से रामचन्द्र की कीर्ति के पृथ्वी पर रहने तक, हे विभीषण ! उतने काल तक राज्य करो," ॥ ७८० ॥

—वानर-कोटि सिंहनाद कर हर्षित हुई। तब क्रम से राघव ने विभीषण को देखकर कहा—"इस अब्धि को पार करने के लिए कौन सा उपाय करेंगे ?" ऐसा कहने पर हाथ जोड़कर (विभीषण बोलने लगा—) "हे देव ! इस वारिधि पर (सेतु) बाँधे बिना, इसे इन्द्रादि भी किसी भी प्रकार से पार नहीं कर सकते। अतः हे इनकुलाधीश ! बाँध के बाँधे जाने के लिए, सावधानी से वारिधि की प्रार्थना करनी चाहिए।" ऐसा

ननि पल्कुचुंडंग नट दशग्रीवु । ननुमति शार्दूलुडनु दूत वच्चि,
कपिसेनकौलदियु गपुल माटलुनु । गपुलतो नाडु राघवुनि वाक्यमुलु
नरसि क्रम्मर जनि मसुरेशु गांचि ।करमुलु मोगिचि निक्कमु विन्नविंचे:
"नुत्तुंग गात्रुलु नुत्तुंगभुजुलु । नुत्तुंगसत्त्वुलु नुत्तुंगमतुलु-
नगु रामलक्ष्मणु ललवुमै विडिसि । रगचरसेनतो नब्धितीरमुन;
गणुतिपनगु नुडुगणमुल नैन, । गणुतिपनगु वृष्टिकणमुल नैन, ७९०
गणुतिपनगु नब्धिकरडुलनैन, । गणुतिपगा रादु कपिसेनसंख्य,
नुचित मीवेळ सामोपायमुनकु । बचरिप बंपु नेर्परुलैनवारि" ।
ननवुडु शार्दूलुडनु वानि माट । विनि शुकुनकु दैत्यविभु डर्थि बलिकै:

### शुक संदेशमु

"जनि नीवु वानरसैन्यंबु सोच्चि । यिनसूनुतो प्रियं ब्रेर्पड बलिकि
पग लेमि दैलिपि या भानुनंदनुनि । मगुडिंचि रम्मु सम्मति वोम्मु लेम्मु ।"

---

कहते समय वहाँ दशग्रीव की अनुमति से शार्दूल नामक दूत ने आकर, कपिसेनाओं की सामर्थ्य, कपियों की बातें (तथा) कपियों के साथ राघव के वचनों को जानकर, लौटकर जाकर, असुरेश के दर्शन कर हाथ जोड़, तथ्य का निवेदन किया। (उसने कहा)—"उत्तुंग गात्र (शरीर) वाले, उत्तुंग भुजाओं वाले, उत्तुंग सत्त्व वाले, उत्तुंग मति वाले राम-लक्ष्मण ने सरलता से, अगचर सेना के साथ समुद्रतीर पर पड़ाव डाला है। उडुगणों (नक्षत्रों) को गिना जा सकता है, वृष्टि (वर्षा) के कणों को भी गिना जा सकता है, ॥ ७९० ॥

—अब्धि की तरंगों को भी गिना जा सकता है, (किन्तु) कपिसेना की संख्या को गिना नहीं जा सकता। इस समय उचित है कि सामोपाय का प्रयोग कर सकने वाले चतुर (जन) को वहाँ भेजो।" ऐसा कहने पर शार्दूल नामक (उस दूत) की बात सुन, दैत्यविभु ने प्रेम से शुक से कहा—

### शुक-सन्देश

"तुम जाकर वानरसैन्य में पैठकर, इन-सुअन (सुग्रीव) से प्रिय वचन बोलकर, वैर के अभाव को बताकर, उस भानुनन्दन (सुग्रीव) को विरत कर आओ, सम्मति (ले) जाओ, उठो।" ऐसा कहने पर वह जाकर, अर्कज को देख रावण के समस्त वचनों को जताकर कहा—"हे अर्कज! मुझे

अनवुडु नतवेगि मर्कजु गांचि । यनिये रावणुचेप्पिनंतयु देलिय:
"वैरंबु सेय रावणुतोड नीकु । गारणं बेमि ? यर्कज! नाकु जेपुम,
वालि मीयन्नना वलवदु, विनुमु, । वालिकि नीकुनु वैरंबु गलदु,
वालि यादानवेश्वरु पगवाडु, । चाल रावणुतोड संधि नी कमरु,
रावणुं डीरामु राम देच्चुटकु । नी विट्लु रादगुने ? कपिराज !
८००
यनि गुबेरुनि गेल्चि यतनि पुष्पकमु। गोनिन रावणु नेरुंगुट लेस्सगादे।
यट्टेल, हरुतोड नय्यद्रि नेत्ति । नट्टि रावणु डल्पुडा कपिराज !
देवेंद्रु डादिगा दिविजुल नेल्ल । नाविधंबुन गेल्वडा वानरेंद्र ।
कौलदि मीरिन होमकुंडंबुलंदु । दललु खंडिंचि युद्धति व्रेल्चिव्रेल्चि
जलरुहसंभवु जाल मेप्पिंचि । वेलयंग द्रैलोक्यविजयंबु गोनडे ?
हीनमानवुनितो नेटिसख्यंबु ? । दानवेश्वरुतोड दग जेयु संधि"
ननवुडु गोपिंचि यगचरुलेल्ल । विनुवीथि कैगयुचु वेस वानि बट्टि
बेंडिदंबुगा बेक्कुपिडिकिळ्ळ बोडिचि । कडु मारुमसगि ऱेक्कलु द्रुंचिवैचि
मुक्कुनु जेवुलुनु मोगि गोसिवैव । नोक्कट गडगिन नुदरि राघवुडु

बताओ, रावण से वैर करने के लिए तुम्हें क्या कारण है ? अपने अग्रज वालि से (तुम्हारी) नहीं बनती थी । सुनो, वालि और तुम में वैर था । वालि उस दानवेश्वर का शत्रु है । रावण से सन्धि (समझौता) तुम्हें खूब जमेगी । रावण के इस राम की रामा (स्त्री) को लाने पर क्या तुम्हें ऐसा आना चाहिए ? (तुम्हारा आना उचित नहीं है ) । हे कपिराज ! ॥ ८०० ॥

युद्ध में कुबेर को जीतकर, उसके पुष्पक (-विमान) को लेनेवाले रावण (की शक्ति-सामर्थ्य) को जानना उचित है न ! यही क्यों, हे कपिराज ! हर (शिव) के साथ उस अद्रि (पर्वत) को उठानेवाला रावण क्या अल्प है ? हे वानरेन्द्र ! उसने देवेन्द्र आदि दिविजों को उस प्रकार से (प्रख्यात रूप से) जीत नहीं लिया था ? अति औन्नत्य से होमकुण्डों में सिर काट डालकर, हवन करके, जलरुह-सम्भव (ब्रह्मा) को अधिक प्रसन्न कर, शोभा से त्रैलोक्य-विजय को प्राप्त नहीं किया था ? हीनमानव से कैसी मित्रता ? दानवेश्वर से उचित विधि से समझौता कर लो ।" ऐसा कहने पर समस्त अगचर (वानर) आकाश-वीथि में उड़कर झट उसे पकड़, कठोरता से अनेक मुष्ठिघात कर, अनेक प्रकार से मरोड़, पंख तोड़कर, नाक (और) कान काट डालने पर, एक साथ (उसे मार डालने का)

"दूत नेटिकि नित दोंसगुल बेट्ट । ब्रातिगा वीनि नेपक पोवनिङु ।"
८१०
अनवुडु राघुरामुनानति कुलिकि । वनचरु लंदरु वानि बोविडुव
विनुवीथि केगसि याविनुवीथिनुंडि। यिनसूनुनकु शुकुंडेपेंड बलिकें:
"रावणुतो गपिराज ! येमंदु" । नावुडु दाराधिनाथुंडु गिनिसि
"ता नेंच द्रोहि यीधरणीश्वरुनकु । गान नाद्रोहिनि गनि सैपननुमु,
सुरिगि येलोकंबु जोच्चिचन नैन । बौरिगोंदु गानि ये बोवनीननुमु,
पटुकार्मुकंबु यूपंबुगा निलिपि । चटुलास्त्रमुलु परिस्तरणमुल् सेसि
परग गेंधूळुलु प्रभलु गाविंचि । तरुचरस्सुक्सृवततुलु चेपट्टि
समरभूवेदिकास्थलमुन निलिचि । यमरुल केल्ल ब्रियं बेक्कुचुंड
गरमोप्प वीरांगकमुल बेल्लुब्बि । तोरगुचुनुन्न नेत्तुरु नेय्यि गाग
महितगुणध्वनुल् मंत्रमुल् गाग । बहुराक्षसश्रेणि पशुकोटि गाग
८२०
दनरेडु सिंहनादध्वनुल् पेंचि । यनिमिषावलिकि नाह्वानंबु गाग
विडुवनि काहळ विततुल म्रोत । कडुनिपुगा सामगानंबु गाग ।

---

प्रयत्न करने पर, राघव उद्विग्न हो वोले—"दूत को इतना त्रास क्यों देना चाहिए ? आफ़तों में डालने और इसे सताए विना जाने दो ।" ॥ ८१० ॥

ऐसा कहने पर, रघुराम की आज्ञा के कारण चौंककर सभी वनचरों ने उसे जाने दिया । (तव वह) विनुवीथि पर उड़कर, उस आकाशमार्ग से इन-सून (सुग्रीव) से शुक ढंग से वोला—"हे कपिराज ! रावण से क्या कहूँ ?" ऐसा कहने पर तारा-अधिनाथ (सुग्रीव) क्रुद्ध हो बोला—"(उससे) कहो कि (वह) स्वयं गणना करने पर इस धरणीश्वर (राम) का द्रोही है, अतः उस द्रोही को देख, सहन नहीं करूँगा । कहो कि वह क्रम से किसी भी लोक में घुस जाए, फिर भी मैं पकड़कर मार डालूँगा, किन्तु जाने नहीं दूँगा । पटु-कार्मुक को यूप (रूप) खड़ाकर, चटुल-अस्त्रों को परिस्तरण (आच्छादन) बनाकर, विलसित लाल-धूलि को ही प्रभा बनाकर, तरुचरों (वानरों) को स्रुक्-सृव (यज्ञ के उपकरण)-समूह वनाकर, समर-भू-वेदिका स्थल पर खड़े होकर, देवताओं के अत्यधिक प्रसन्न होने पर, अतिशयता से वीरों के अंगों से घुमड़कर प्रवाहित होनेवाले रक्त के ही मानों घृत होने पर, महित-गुण (ज्या) की ध्वनियों के ही मन्त्र (घोप) होने पर, बहु-राक्षस श्रेणी के ही पशुकोटि होने पर, ॥ ८२० ॥

—शोभायमान सिंहनाद-ध्वनियाँ ही अनिमिषावली (देवता-समूह) के लिए न्योता होने पर, अनारत काहल (नगाड़े आदि युद्ध-वाद्य)-समूह के निनाद

घनमैन रामलक्ष्मणुल कोपमुलु । मुनुकोनि नाकोपमुनु गूड बर्वि
यनुपम त्रेताग्नुलै युंड नंदु । दनदु प्राणंबु लत्तरि नाहुतुलुग
रणमुन दन वीररस मडंचुटये । प्रणुतिपगा सोमपानंबु गाग
ब्रकटराक्षसवीर पशुपललमुल । सकलभूतव्रात संतृप्ति गाग
विडुवक संग्राम विपुलयज्ञंबु । गडुनोप्प जेयु राघवसोमयाजि,
यटुगाक मुन्ने सीतांगन देच्चि । यिट यिच्चि ब्रदुकुट यिदि बुद्धि यनुमु"
अनि पेर्चि सुग्रीवुडाडु वाक्यमुलु । विनि शुकचारुंडु वेगंबे पोयि
यंत वृत्तांतंबु नारावणुनकु । मंतनंबुन जेप्पे, मरि रामु डिचट ८३०

श्रीरामुनि दर्भशयनमु

वनधितीरंबुन वनदर्भशयनं । मोनरिंचि तात्पर्य मोप्पारुचुंड
नमृतपयोधिलो नहिशय्यमीद । नमलचित्तंबुन नानंदमंदि
मुन्नुन्न तन यादिमूर्तिचंदमुन । नन्नरनायकुं डतिकौतुकमुन
नवरत्नकटकमंडनमंडितंबु । विविधोर्मिकामणि विपुलरावंबु
नुर्वीतनूजा मृदूपधानंबु । गर्विताहितभिदा कालदंडंबु
घोरप्रताप कुंकुमचर्चितंबु । सारंगमदलेप संवासितंबु

---

के ही अतिरमणीय सामगान होने पर, राम-लक्ष्मणों का महान् क्रोध (तथा) मेरे कोप के भी प्रकट अनुपम त्रेताग्नियों के समान रहने पर, उसके (रावण के) प्राणों को उस अवसर पर आहुतियाँ बनाकर, रण में उसके वीररस का दमन करना ही मानों प्रस्तुति करने पर सोमपान होने पर, प्रकट-रक्षोवीर रूपी पशुओं के पललों से सकलभूत-व्रात (समूह) के संतृप्त होने पर, राघव-सोमयाजी अवश्य ही, बड़े औचित्य से संग्राम-रूपी विपुलयज्ञ करेगा। ऐसा न होने से पहले ही सीतांगना को यहाँ ला देकर जीवित रहना ही बुद्धिमत्ता है, (ऐसा) (जाकर) कह दो।" ऐसा क्रम से सुग्रीव के कहे वाक्यों को सुन शुकाचार्य ने शीघ्र जाकर, समस्त वृत्तान्त उस रावण को रहस्य प्रसंग में बताया। फिर राम यहाँ, ॥ ८३० ॥

श्रीराम का दर्भशयन

वनधि (समुद्र) तीर पर, वनदर्भ शयन कर, तात्पर्य के शोभित होने पर, रमणीय दक्षिण भुज शाखा को सुन्दर तकिया बनाकर, धरणीश्वर (राम) अति कौतुक से अमृतपयोधि में, अहि-शय्या पर, अमल चित्त से, आनन्दित हो स्थित अपनी पूर्व की आदिमूर्ति की तरह लेट गया। (वह दक्षिण भुजा) नवरत्न-कटक-मंडन-मंडित, विविध-ऊर्मिका-मणि (के) विपुल रव से युक्त, उर्वीतनूजा के लिए मृदु-उपधान (तकिया), गर्वित शत्रुओं के लिए कालदंडसम, घोर-प्रताप-कुंकुम चर्चित, सारंग-मद-लेप से संवासित, निरत-

निरत महादान निपुणतानकमु । धरणीभरणधुर्यतासमंबगुचु
बोलुपोंदु दक्षिणभुजशाख दनर । दलगडगा जेसि धरणीश्वरुंडु
"नेविधंबुन नैन ने दाटि पोव । द्रोव मिम्मनियेद दोयधि" ननुचु
रामभूवरुडु वारक युपवासि । यै मूडुदिवसंबु लटु शयनिंचि ८४०
तेलिडेंदमुन जलदेवत निलिपि । पलुमरु निष्ठतो ब्रार्थिपदोडगें:
"गड गानरानि नी कडिदिचित्तंबु । वडयुटकै येनु बडियुन्नवाड,
नी केनु मान्युंड, नीरधि ! वेग । नाकिम्मु त्रोव या नाकारि जंप"
ननि वेडुकोनुटयु नारामुनेंदुर । दनरारि यंतकंतकु बोंगि पोंगि
तोरंपुदेरलचेतुलु वीचि वीचि । बोरन नुर्वुतेल्पुन नव्वि नव्वि
घनमीनरुचिनालुकलु ग्रोसि क्रोसि । चनु म्रोत नट्टहासमु सेसि चेसि
तुदि नीट दिक्कुलतो जेप्पिचेप्पि । कदिसिन सुळ्ळ वक्रत जूपिचूपि
युदधि यारामुनि नोक्किकत गोनड, । यदि यट्टिदय कादेयरसिचूडंग ?
जडुडैनवाडु दुर्जनु डैनवाडु । कडु ग्रूर जीवनगति नुन्नवाडु
मलुगक तनलोन मंडेडुवाडु । कुलगोत्रमैन जेकोनिम्रिगुवाडु ८५०

महादान-निपुण-तानक, धरणीभरण-धुरीणता से युक्त था। "किसी भी प्रकार से पार जाने के लिए रास्ता देने के लिए तोयधि से कहूँगा।" (ऐसा) सोचते हुए, राम-भूवर (राजा) अनवरत उपवास करते तीन दिन उस प्रकार लेटे रह कर, ॥ ८४० ॥

—स्वच्छ हृदय में जलदेवता को रख, बारबार निष्ठा से प्रार्थना करने लगा। "तल दिखाई न पड़नेवाले तुम्हारे साहसी चित्त को प्राप्त करने के लिए मैं (यहाँ) पड़ा हुआ हूँ। मैं तुम्हारे लिए मान्य हूँ। हे नीरधि ! उस नाकारी का वध करने के लिए झट से मुझे रास्ता दे दो।" ऐसा निवेदन करने पर, (समुद्र) उस राम के समक्ष शोभित हो, अधिकाधिक फूलकर, विशाल वीचि रूपी हाथ हिला-हिलाकर, फेन की सफ़ेदी मिस खिलखिल हँसकर, घन (वड़े) मीन की रुचियों रूपी जिह्वाओं को फैला-फैलाकर, प्रवाह की ध्वनि मिस अट्टहास कर, जल के अन्तिमभागों से दिशाओं से वातकर, नियराये भँवरों से वक्रता का प्रदर्शन कर, मानों उदधि उस राम की बिलकुल परवाह नहीं करता था। सोचकर देखने पर यह तो वैसी ही (स्वाभाविक) बात है न ! जड़, दुर्जन, अधिक क्रूर जीवन-गति से युक्त, अनवरत भीतर ही भीतर जलनेवाला, कुल गोत्र को भी निगल जानेवाला,[1] ॥ ८५० ॥

१. ये विशेपण श्लेषयुक्त हो दुर्जन तथा समुद्र के लिए अन्वित होते हैं।

नेदुरेंत वेडिन नेरुगुने ? पेद्द । योंदरुचु नंतंत नुब्बुनुगाक !
कदियंग वच्चुचो गडिदिचित्तंबु । चेंदरंग विषमु पै जिलिकिंचु गाक!
नड्डकक तन प्रार्थनंबु गैकोनक । जडधि वोंगुट सूचि जानकीविभुडु
निड्डदकन्नुलक्रेव निप्पुलु राल । मुडिवडु बोमलु ग्रम्मुचु गोपमेसग
जलनिधि दिक्कुनु सौमित्रिदिक्कु । बलुमारु जूचुचु बलिके राघवुडु
"वीनि गर्वमु गंटिवे? लक्ष्मणुंड ! । येनेंत वेडिन नित गैकोनक
पोडसूपकुन्नाडु, पोंडसूपकुन्न । बोडवडगिपक पोनेल यित्तु ?
नेंडपक क्रोलियु निंकिपलेनि । बडबानलंबे नाबाणानलंबु ?
अटु चूचु गाक नायस्त्रंबु कोलदि । बटुतर मकर सर्पमुलु मीनमुलु
गंडकंबुलु गूर्म कर्कटंबुलुनु । मंडूकमुलु नीरुमानिसुल् कदुपु ८६०
नुरुवडि नोंडोंटि नोरयंग बारि । केरलेंडि तिमितिमिंगल तद्गिलमुलु
दंडिराक्षसुलुनु दरुचु नेगळ्ळु । गोंडलु मुनु मारुकोनि रूपुमापि
परगुचुनुन्न नाबाणाग्निशिखल । नेरसिन तनलोनि येम्मुलो यनग
जलमुल गप्पि तज्जलचरकोटि । मेलगुट मान्पिचि मीद देलिंचि

---

—दूसरा (व्यक्ति) कितना ही प्रार्थना करे तो भी (कब) समझ सकता है ? (ऐसे समय) जोर से चिल्लाते हुए और भी फूलकर रहेगा। नियराने पर ऊपर से विष (गरल, जल) छिड़केगा, जिससे साहसी चित्त भी प्रकम्पित हो जाए। न हिलते हुए (प्रभावित न होते हुए), अपनी प्रार्थना को स्वीकार न करते हुए जडधि (समुद्र) को फूलते-उमड़ते देख, जानकी-विभु विशाल नेत्रों के पार्श्व भागों से अंगारों के बरसने पर, कुंचित होते भौंहों में क्रोध के छाकर उमड़ने पर, जलनिधि की ओर तथा सौमित्र की ओर बारबार देखते हुए राघव बोला—"हे लक्ष्मण ! इसके गर्व को देखा है ? मेरे कितना ही प्रार्थना करने पर भी, बिलकुल परवाह न करके दिखाई नहीं पड़ रहा है। दिखाई नहीं पड़ेगा तो गर्व का भंजन कर दूंगा। (ऐसे ही) जाने दूंगा क्या ? सदा पान करते रहने पर भी सुखा न सकनेवाला बड़वानल है क्या मेरा बाणानल ? इधर (समुद्र भी) देख ले मेरे अस्त्र की सामर्थ्य। पटुतर मकर, सर्प, मीन, गंडक, कूर्म, कर्कट, मंडूक, जलमानुषों के समूह, ॥ ८६० ॥

—अत्यन्त वेग से एक-दूसरे को रगड़ते हुए दौड़कर, उत्साहित होनेवाले तिमि-तिमिंगल, तद्गिल, बली (जल) राक्षस, अधिक अग्नि-पर्वत आदि का सामना कर, (समूल) रूप को मिटाकर, व्याप्त होनेवाली मेरी बाणाग्नि-शिखाओं के अपने भीतर की अस्थियों के समान (प्रकाशित होकर), जलों को आच्छादित कर, उस जलचर-कोटि (समूह) के संचलन को बन्दकर,

चिप्पलु गुल्ललु जिक्कंग दन्नु। निप्पुड धूळिगा निंकिचुवाड, सिरितंड्रि यनि पेंद्दसेसिति गानि। हरिमाम यनुचु वालार्चिति गानि यिदुकु दनु वेडनेटिकि नाकु ? । वोंदेरुंगक पेंचि पोंगेडु जलधि नन्नशक्तुनिगा मनंबुन दलचि। यिन्नि चंदंबुल नेचें सौमित्रि ! ते विल्लु नम्मुलु, दोंगि पोंगियुन्न। यी वार्धि नाचेत निंकुट जूडु, वनधिलो जलमुलु वडि जूरवुत्तु"। ननुचु राघवुडु विल्लंदुमात्रमुन ८७०
बलभेदि वणकें, दिग्भागंवु वगिलें,। जलधुलु गलगें, नाशाकरुलुलिकें, धारुणि ग्रुंगें, भूधरमुलु गूलें। नीरजासनुडुनु निव्वेंरगंदें, जुक्कलु डुल्लें, शेषुंडु भीतिल्लें,। दिक्कुलु घूर्णिल्लें,दिवि योंड्डुगिल्लें, निनकुलेश्वरुडंत नेपु दीपिप। विनुतुलु शोभिलल विल्लेक्कुवेंट्टि समवर्ति संवर्तसमयदंडंबु। सममैनवानि नुज्ज्वलमैनवानि ब्रळयकालानलप्रभ नोंप्पुवानि। विलयोग्रचंडांशु विधमैनवानि सायकंबुलु पेंक्कु संधिप पेंचि। तोयधिलोपल दोंडरि येयुटयु "गडव बोंगिति नन्नु गरुणिपु" मनुचु। जेंडक वारिधि योंरपिल्लेंडु माड्कि

(मर जाने के कारण) ऊपर तैराकर, सीप और घोंघे ही बचे रहें, (इस प्रकार) अभी धूल के रूप में (समुद्र को) सुखा दूंगा। लक्ष्मी के पिता मानकर, बड़ा सम्मान किया है, हरि के मामा (ससुर) मानकर विलम्ब किया है। नहीं तो इस (कार्य) के लिए उससे निवेदन करने की ही क्या आवश्यकता है ? स्नेह को न समझकर उमड़कर फूलनेवाले समुद्र ने मन में मुझे अशक्त मानकर, इतने प्रकार से सताया है। हे सौमित्र ! लाओ धनुष-बाण, सीमारहित हो फूला हुआ इस वारिधि का मेरे हाथ सूख जाना देखो। वनधि (समुद्र) के जल को झट से सुखा दूंगा।" (यह) कहते राघव के धनुष उठाने मात्र से, ॥ ८७० ॥

—बलभेदी (इन्द्र) काँप उठा, दिग्भाग (दिशाएँ) फूट गईं, जलधियाँ आलोड़ित हो गईं, आशाकरि (दिग्गज) चौंक पड़े, धरणी धँस गई, भूधर गिर पड़े, नीरजासन (ब्रह्मा) भी चकित रह गया, तारे टूट गिरे, शेष भयभीत हो गया, दिशाएँ घूर्णित हो गईं, दिवि अपने स्थान से हट गया। तब इनकुलेश्वर ने विकास के दीप्त होने पर, विनुतियों (स्तुतियों) के शोभित होने पर, धनुष चढ़ाकर, समवर्ती (यम) के संवर्त-समय (प्रलय) के दण्ड के सम, उज्ज्वल, प्रलयकालानल-प्रभा से शोभित, विलय-उग्र-चंडांशु के समान अनेक सायकों (बाणों) का संधान कर क्रम से (उन्हें) तोयधि (समुद्र) में लगकर डालने पर, मानों यह कहते कि "अतिक्रमण कर फूल

गडु म्रोसि पर्वताकारंबुलगुचु । गडुवेग दरग लाकस मप्पळिचें;
बलितंपु रामभूपालुनि वाण । मुलु पेंक्कु नाट समुद्रुनि नोट८८०
ग्रम्मेंडु लाललकैवडि नुरुवु । लम्महावीचुलयंदु बेंल्लेगसें
सोंरिदि नेलोकंबु जोंत्तु नन्माड्कि । धरियिंपका समुद्रमु दल्लडिल्लें,
जलनिधियुदकमास्वादिंप वच्चि । मलुगनि रामास्त्रमहिमकु नुलिकि
मोंगुळ्ळु मगुडि वेंम्मुचु बोवु भंगि । बोंग लेंडलेंव्वक पोंरिबोंरि नेंगसें,
नोंर्लुचु राक्षसु लोंर्लुट सूपु । तेंर्गुन नोंर्ले नेंतें जलचरुलु,
मनुकुलवल्लभु मार्गणवह्नि । दोंनकजोंच्चिन समुद्रुनि चित्तवृत्ति
घनतरंबगु नहंकारादुलेल्ल । बेंनुपरि निलुवक पेंडबायु करणि
दैतेयुलेंल्ल बाताळंबु विडिचि । भीतिलि पार्रि पेंक्कुदिक्कुलकु,
दनचेत निकक तनरिन वार्धि । ननयंबु निंकितु ननि वच्चुचुन्न
यिनकुलु बाणाग्नि केंदुरुगावच्चि । ननुपोंद नालिंगनमु सेयुकरणि ८९०
नुडुगनि वाणाग्नि नोंडगूडि लोनि । बडबाग्नि वाराशिपै मंडजोंच्चें;

उठा, मुझपर करुणा दिखाओ", वारिधि के क्रन्दन करने के समान, अधिक ध्वनि कर, पर्वताकार होते हुए, अति वेग से तरंगें आकाश को स्पर्श करने लगीं। रामभूपाल के कई शक्तिशाली बाणों के लग जाने से समुद्र के मुख से, ॥ ८८० ॥

—उमड़ पड़नेवाले झाग के समान, उन महावीचियों पर फेन अधिकता से फैल गया। '(अब) क्रम से मैं किन लोकों में घुस पड़ूँ, (अपने आपको बचाने के लिए)' (यह सोचते) वह समुद्र (बाण-प्रभाव को) धारण (सहन) न कर सक, विचलित हो गया। जलनिधि के उदक का आस्वादन करने के लिए आकर, राम के दुर्निवार-अस्त्र-महिमा के कारण भीत होकर, मेघ मानों दुखी हो वापिस जा रहे हों, (इस प्रकार) निरन्तर धुआँ फैलने लगा। जलचर आत्यन्तिक रूप से चीख-पुकार मचाने लगे मानों (भविष्य में) इसी प्रकार राक्षस चीख-पुकार मचाएँगे। मनुकुल-वल्लभ (राम) की मार्गण-(बाण)-अग्नि के विकल बना देने पर, समुद्र की चित्तवृत्ति से घनतर (अधिक) अहंकार आदि के उन्नति के साथ वहाँ न रह सक, निकल जाने के समान, समस्त दैतेय पाताल को छोड़, भीत हो अनेक दिशाओं में भाग निकले। बड़वानल से न सूखकर विलसित वारिधि को अवश्य ही सुखा दूँगी, यह कहते आनेवाली इनकुल वाले की बाणाग्नि के समक्ष आकर, शोभा से आलिंगन करने के समान, ॥ ८९० ॥

—बड़वाग्नि का साथ देकर, भीतर की बड़वाग्नि वाराशि (समुद्र) के

नप्पुडु लक्ष्मणुंडंतकुभंगि । नुप्पोंगि रौद्र - संयुक्तुडै युन्न
यन्न चंदमु जूचि यलुकुचु वच्चि । मुन्नीटि वेंडसोंच्चि मोड्पुगेलमर
"मानवेश्वर ! यिदि मथनंबु सेय । रानि रुद्रुनि रोषरसवार्धि गादु,
मानवेश्वर ! यिदि मथनंबु सेय । रानि कालुनि कोपरसवार्धि गादु,
ईनीरु नेर्प्रियिप निञ्भंगि दोंडगों, । मानक यिक नी मार्गणवह्नि
वेलिकि नेतेंचि दिग्विततितो गूड । गलय लोकंबुलु गाल्चुनो तुदनु ?
सर्वजगद्धितचरितंबु बूनि । युर्वीश ! नीकोपमुपसंहरिंपु,
नी कोपमुनकु नी नीरधि येंत । ते कार्मुकमु दीनि देंगगोन कधिप!"
यनि विल्लुवट्टिन नतडीक कोप । मिनुमडिपंग सौमित्रि दानुडिपि ९००
"यंबकंबेल ? नायंबकंबुलने । यंबुधि निंकितु" ननिन चंदमुन
ग्रूरदृष्टुल गनुंगोनि योडुगरचि । "योरि समुद्रुंड ! योडवु नाकु;
नीनीरु निंकिचि नीयंदु गलुगु । वानि नन्निटिनि वडि नीरुसेसि
भर्जितु; नीविक बंटवै निलुवु । दुर्जनत्वमुननु दोंडरि नायेंदुट;
९०४

---

उपरितल पर दहकने लगी। तब लक्ष्मण अन्तक (यम) के समान भड़ककर, रौद्र संयुक्त बने अग्रज का विधान देखकर, भीत हो, समुद्र के किनारे आकर, हाथ जोड़कर (यों बोला)—"हे मानवेश्वर ! यह रुद्र की रोष-रस-वारिधि नहीं है, जिसका मन्थन न किया जा सके। यह काल (यम) की कोप-रस-वारिधि नहीं है, जिसका मन्थन न किया जा सके। इस जल को तुम्हारी वाणाग्नि इस प्रकार सुखाने लगी, अब वह वही न रुककर, बाहर निकलकर, अन्त में दिग्विततति (दिशा-समूह) के साथ सम्भवतः (समस्त) लोकों को जला देगी ! हे उर्वीश (राजा) ! सर्व-जगत्-हित-चरित को धारणकर, अपने क्रोध का उपसंहार करो। तुम्हारे क्रोध के लिए यह नीरधि क्या (चीज) है ? हे अधिप ! इसका संहार करने के लिए कार्मुक (धनुष) इधर दो।" (ऐसा) कह धनुष सम्भालने पर, (उसे) न देकर, क्रोध के द्विगुणित होने पर, सौमित्र को मनाकर, ॥ ९०० ॥

—कहा, "बाण ही क्यों ? अपनी दृष्टियों से ही अंबुधि को सुखा दूंगा।" इस प्रकार क्रूरदृष्टियों से देख, होंठ चबाकर (कहा)—"रे समुद्र ! (तुम) मुझसे परास्त नहीं होते हो ? तुम्हारे जल को सुखाकर, तुम्हारे भीतर सभी (प्राणियों) को झट नष्ट कर, भर्जित करूँगा। तुम अब दुर्जनत्व को छोड़, मेरे समक्ष सेवक हो खड़े रहो ॥ ९०४ ॥

श्रीरामुडु समुद्रुनिपै ब्रह्मास्त्रमेयुट

यिदे तोंडिगेद बाणमे नारि" ननुचु । नदलिंचि यपुडु ब्रह्मास्त्रंबु दोडुग
ब्रह्मयु निंद्रुंडु भ्रम गानरैरि; । ब्रह्मांडमेल्लनु बगिलिनट्लय्ये;
भुवनंबुलेल्लनु बोगिलिनट्लय्ये; । भुवनत्रयमुलोनि भूतंबुलऱचे;
गलयंग दिशल जीकट्लग्गलिंचे; । वेलुगवु रविचंद्रविमलबिंबमुलु;
नशनुलु वडियें; महानिलमडरें; । नशरीरि योऱलें; मिथ्याग्नुलु मंडें;
तुडुगक योक म्रोत यूरक म्रोसें; । जडधि यप्पुडु ग्राहसमितियु दानु ९१०

बोगेल्ल नेक्कड बोयेनो यनग । दुंगफेनमुलेंदु दूलेनो यनग
बटुघोषमेम्मेयि बासेनो यनग । जटुलोग्रविषमेंदु समसेनो यनग
बेंपेल्ल नेक्कड प्रिदिलेनो यनग । सोंपेल्ल नेक्कड जोच्चेनो यनग
भंगंबु लेकयु बरिकिंचि चूड । भंगंबुनकु दाने पट्टन बरगि
सत्त्वंबु सेडियु नाश्चर्यंबु गाग । सत्त्वसमग्रुडै चलनंबु नोंदि
भ्रमणंबु लेकयु भ्रमणंबु गलिगि । यमितवेगंबुन नधिकत दक्कि
यारामु चेति ब्रह्मास्त्रंबु तुदकु । बीरंबु सेडि वच्चि बिंदुवै निलिचे

---

श्रीराम का समुद्र पर ब्रह्मास्त्र चलाना

यही धनुष की डोरी पर बाण चढ़ाता हूँ।" (ऐसा) कहते हुए तब ब्रह्मास्त्र का संधान करने पर, ब्रह्मा और इन्द्र भ्रान्त हुए। ऐसा लगा मानों समस्त ब्रह्माण्ड फट गया, मानों समस्त भुवन संतप्त हो गए। भुवनत्रय के भूत चीख उठे, दिशाओं में पूरी तरह से अन्धकार व्याप्त हो गया, रवि-चन्द्र के विमल बिम्ब प्रकाशित न हुए, अशनियाँ (वज्र) गिरीं, महा-अनिल भीत हुआ। अशरीरी चीख उठी, मिथ्याग्नियाँ बल उठीं, अविरल गति से एक भयंकार नाद लगातार मुखरित हो उठा। तब पता नहीं जड़धि (समुद्र) का समस्त उफ़ान कहाँ चला गया, ॥ ९१० ॥

—तुंग फ़ेन कहाँ लुप्त हो गया, पटुघोष किस प्रकार छूट गया, चटुल-उग्र-विष कहाँ मिट गया, समस्त गर्व कहाँ शिथिल हो गया, समस्त शोभा कहाँ चली गयी, अपनी ग्राह समित के साथ स्वयं (वहाँ उपस्थित हुआ)। (अब तक) भंग (पराजय) के न होने पर भी, विचारकर देखने पर (आज) पराजय (तरंग) के निवास-स्थान के समान, सत्त्व के नष्ट होने पर, आश्चर्यप्रद रूप से सत्त्वसमग्र होकर विचलित हो, भ्रमण के न होते भी भ्रमण-सम्पन्न हो, अमित वेग से आधिक्य को खोकर, वीरता को खोकर, उस राम के हाथ के ब्रह्मास्त्र के अन्तिम भाग पर, एक बिन्दु होकर खड़ा

वरमुन बॆरुगु रावणु मस्तकमुलु । गरमरुदार नॊक्कट द्रुंचुकॊरकु
गडगि राघवु डंबकमु वाडिसेय । वडवाग्नि निडि नीट बदनिड्डु-
करणि
"र्जितिप देव ! ना जीवनंवेंत । यितियेका" कनियॆडु भंगिदोप; ९२०

समुद्रुडु रामुनि न्नार्थिचुट

नासमुद्रुंडप्पुडखिलंवु जूड । भासुररत्न प्रभाभासुडगुचु
न्नज्वरिल्लॆडु पॆनुवडगलतॊड । नुज्ज्वलदहिकोटि यॊक्कट गॊलुव
गंगादिनदुलॆल्ल गदिसि तो नडव । मंगळवहुपुष्पमालिकल् मॆरय
दलबूनि जलचरततुलोलि नडव । जलनिधि सनुदॆंचि साष्टांगमॆरगि
करपद्ममुलु मॊड्चि कडुसंभ्रममुन । नरवराग्रणिकि सन्मति विन्नविंचॆ,
"नेनु मीयलुककु नॆंतटिवाड ? । भूनाथ ! नी वादिपुरुषोत्तमुडवु;
वायु भू जल नभो वह्नु लादिगनु । नीयाज्ञलोनिवि निक्कुवंबरय;
नीयंदुनुन्नवानिकि लॆक्कलेदु; । नीयधीनंबुलु निखिललोकमुलु;

---

रह गया। वह ऐसा लग रहा था मानों वर (के प्रभाव) से बढ़नेवाले रावण के मस्तकों को आधिक्य से एक साथ काट डालने के लिए, सयत्न राघव ने अंवक (वाण) को पैना करने के लिए, वड़वाग्नि में रख (तपाकर), फिर पानी में डुवोया तो उसकी छोर पर स्थित जलविन्दु के समान हो वह (समुद्र) यह कह रहा हो कि "हे देव ! सोचने पर मेरा जीवन (अस्तित्व) इतना ही तो है न।" ॥ ९२० ॥

समुद्र का राम से प्रार्थना करना

तव वह समुद्र अखिल (समस्त जीव कोटि) के देखने पर (समक्ष), भासुर-रत्नप्रभा-भासमान होते हुए, प्रज्वलित होनेवाले वड़े-वड़े फणों से उज्ज्वल वने अहिकोटि के सेवाएँ करते रहने पर, गंगा आदि नदियों के निकटता से साथ-साथ चलने पर, मंगल(-प्रद)-वहु-पुष्पमालिकाओं के विलसित होने पर, आगे-आगे जलचरततियों के क्रम से चलते रहने पर, जलनिधि (समुद्र) ने आकर, साष्टांग प्रणाम कर, करपद्म जोड़कर, अधिक संभ्रम से सन्मति से नरवराग्रणि (राज श्रेष्ठ) से निवेदन किया—"मैं आपके क्रोध के लिए कितना हूँ ? हे भूनाथ ! तुम आदि पुरुषोत्तम हो। वायु, भू, जल, नभ, वह्नि आदि सच पूछें तो तुम्हारी आज्ञा के अन्तर्गत हैं। तुम्हारे भीतर जो हैं, उनकी कोई गिनती ही नहीं है। अखिल लोक

तप्पुसेसिति ननि दंडिपवलदु; । चेप्पुमे पनियैन जेसेद गानि"
यनि विन्नपमु सेय नंत नारामु । गनुगोनि यप्पुडा गंगादिनदुलु
९३०
धर शिरम्मुलु म्रोव दंडमुल् वेट्टि । करमुलु फालभागमुननु जेर्चि
"शरणार्थुलमु राम! जगदभिराम! । करुणिपवे मम्मु गरुणासमुद्र !
यभयंबु वेडेदमय्य ! यिदरमु; । नभिनवंबुगनु नी यब्धीशु गाचि
शुभगति मंगळसूत्रमुल् निलुपु । त्रिभुवनाधीश्वर ! दीनमंदार !
यपराधुलनु गाचुटदियै नीगुणमु; । कृप जूचि रक्षिचु गीर्वाणवंद्य !
नीमहिमल नेंच नेरवु श्रुतुलु । नेमेंतवारल मिट मिम्मु बोगड?
देवतामयुडवु, देवदेवुडवु, । कावनु ब्रोवनु गर्तवु नीव;
भूमीश ! लोकेश ! भूरिप्रकाश ! । भूमिसुताधिप ! पुण्यस्वरूप !"
यनि यिट्लु नदुलेल्ल नभिनुतुल् सेय । विनि यप्पुडारामविभुडु वारलनु
मन्निचि "भययेल्ल मानु" डटन्न । नन्नरनाथुन कब्धि यिट्लनियै,
९४०
"सरसिजोदर! मौनिजननुतचरण! । शरणागतार्तरक्षक ! दिव्यमूर्ति !

---

तुम्हारे अधीन हैं। अपराध किया, इसलिए दण्डित मत करो, कहो तो कोई भी काम कर दूंगा।" ऐसा निवेदन करने पर उस राम को देखकर, तब गंगा आदि नदियों ने— ॥ ९३० ॥

—धरा पर सिर नवाकर, प्रणाम कर, हाथ फालभाग पर जोड़कर, कहा— "हे राम ! जगदभिराम ! शरणार्थी हैं (हम)। हे करुणासमुद्र ! हम पर करुणा दिखाओ न। हे तात ! इतने सब अभय की प्रार्थना करती हैं। अभिनव रूप से इस अब्धीश (समुद्रराज) की रक्षा कर, शुभगति से (हमारे) मंगलसूत्र (सौभाग्य का चिह्न) की रक्षा करो। हे त्रिभुवनाधीश्वर ! हे दीनमन्दार ! अपराधियों की रक्षा करना ही तुम्हारा गुण है। हे गीर्वाणवन्द्य ! कृपा से देखकर रक्षा करो। श्रुतियाँ भी तुम्हारी महिमाओं की गिनती नहीं कर सकतीं। तुम्हारी स्तुति करने के लिए हमारी क्या सामर्थ्य है ? (तुम) देवतामय हो, देवदेव हो, रक्षा करने तथा पालन करने के लिए कर्ता तुम्हीं हो। हे भूमीश ! हे लोकेश ! हे भूरि प्रकाश (वाले) ! हे भूमिसुता-अधिप ! हे पुण्यस्वरूप !" कहकर इस प्रकार समस्त नदियों के अभिनुतियाँ करने पर, सुनकर तब विभु राम ने उन्हें मानकर, कहा—"समस्त भय से विरत होइए"। (तब) उस नरनाथ से अब्धि (समुद्र) ने यों कहा— ॥ ९४० ॥

"हे सरसिजोदर ! हे मौनिजन-नुतचरण (वाले) ! हे शरणागतआर्तरक्षक !

तरुचरसेन युद्धति नेगुनपुडु । गरिमकरादुल गदलंग नीय;
नुप्पोंगि क्रय्यल कोंत्ति वेलिवरिय; । दप्पि झंझामारुतमु जूचि म्रोय;
गडलेक मिगुल नगाधमैयुंडु । सुडि वोंडमिप; नासोंपु वाटिंप;
नलरि सेतुवु गट्टियैननु नडवु; । मलघुविक्रम ! यूरकैनन‌ु नडवु"
मनिन राघवुडमोघास्त्र मब्धीशु । पनुपुन मरुभूमिपै ब्रयोगिंचि
विलसिल्लु नायंपवेडिमिचेत । सोंलव कंदुलनीरु शोषिंप जेसि
यामरुभूमि कुदात्तुडै सर्व । कामसमग्रंबुगा वरंबिच्चें;
नदि मरुदेशमै यंतनुंडियुनु । वदलक यम्माड्कि वर्तिचुचुंडे;
मगुडे दूणिकि नंत मनुजेशु शरमु; । तग नब्धि पूर्वविधंबुन नुंडे। ९५०
नप्पुडंभोनिधि यनियें राघवुन । कुप्पोंगु नयमुन नोंप्पु वाक्यमुल,
"जगति मीपूर्ववंशजुलैनयट्टि । सगरुलु सेयंग सागरंबनग
बरगिनवाड भूपालक ! येनु । मरियुनु मीकुनु मान्युंड विनुमु;
मीतंड्रि दशरथमेदिनीश्वरुडु । दैतेयदेवयुद्धमुन बेंपोंदि
नन्नयोध्यकु गोंनि नरनाथ ! पोयि । मन्निंचि यप्पुडु मगुड वीड्कों-
लिपि
पुत्तेर वच्चिचति भूतलाधीश ! । यित्तेरंगुन मीकु ने दक्किनाड;

हे दिव्यमूर्ति (वाले) ! जब तरुचर सेना उद्धत (गति) से जाती रहेगी (तब) करि मकर आदियों को हिलने नहीं दूँगा। उमड़कर कुल्याओं में बढ़कर बाहर नहीं निकलूँगा। भटककर झंझामारुत को देख गरजूंगा नहीं। अतल हो, अत्यन्त अगाध भँवरों की सृष्टि नहीं करूँगा। अपनी शोभा का प्रदर्शन नहीं करूँगा। हे अलघुविक्रम (वाले) ! प्रेम से सेतु बाँधकर ही चलो या यूँही चले जाओ।" (ऐसा) कहने पर राघव ने अब्धीश की आज्ञा से अमोघ-अस्त्र का मरुभूमि पर प्रयोग किया। विलसित उस बाणाग्नि से, वहाँ के समस्त जल को सुखाकर, उदात्तता से उस मरुभूमि को सर्व-कामद (इच्छा तत्त्व की) समग्रता का वर दिया। तब से लेकर वह मरुदेश हो, उस प्रकार प्रवर्तित होता रहा। तब मनुजेश का शर फिर तूणीर में लौट आया, अब्धि भी पूर्व विधि से रहा। ॥ ९५० ॥

तब अंभोनिधि ने राघव के प्रति फूलते हुए नीति से शोभित वाक्य कहे—"हे भूपालक ! जगत् में आपके पूर्वज सगरों द्वारा बनाया जाकर सागर के नाम से विख्यात हूँ। मैं आपके लिए और भी मान्य हूँ। हे नरनाथ ! आपके पिता दशरथ-मेदिनीश्वर (राजा) दैतेय-देव युद्ध में अधिक प्रेम से मुझे अयोध्या को ले जाकर, सम्मान कर, तब फिर बिदा कर भेजने पर हे भूतलाधीश ! इस प्रकार मैं आपके हाथों आ गया हूँ।

दौरकनि कट्टु सेतुवु राघवेंद्र ! । तरुचरसेन नुद्धति नड़पिंपु ।"
९५७

### सेतुवु गट्ट श्रीरामुडु सुग्रीवु नाज्ञापिंचुट

मनवुडु राघुरामुडर्कजु जूचि । "पनुपु सेतुवु गट्ट ब्लवगपुंगवुल
रयमुन" नन विनि रविनंदनुंडु । प्रियमुन बनिचे वार्धिनि गट्ट गपुल;
जनिरंगदुंडुनु जांबवंतुंडु । घनुलैन यानील गजगवाक्षुलुनु ९६०
बनसुंडु नलुडुनु बावकनेत्रु । डुनु दपनुडु दारुडुनु गवयुंडु
गरमोप्प ऋषभुडु गंधमादनुडु । शरभुंडु द्विविदुंडु शतबलि मेटि
हरि रोमवक्षुंडु नट सुषेणुंडु । सोरिदि गेसरियुनु ज्योतिर्मुखुंडु
दधिमुखुंडुनु वेगदर्शियु मरियु । नधिकुलु ब्लवगसेनाधिपु लेल्ल
म्राकुलु गोंडलु मल्लडिगोनग । वीकतो गोनिवच्चि बिषधिलोवैव
नोकटियु नीटिपै नुंडक मुनुग । विकलुलै कपुलेल्ल वेरगंदि वच्चि,
पतिकि जेप्पुटयु भूपति यात्मलोन । नतिविस्मयंबंदि यब्धि किट्लनिये
"निदियेमि कपिवीरुलीभंगि देच्चि । वदलक तरुलु बर्वतमुलु वैव

---

हे राघवेन्द्र ! लगकर सेतु का निर्माण कीजिए और उद्धतगति से तरुचरसेना को चलाइए ।" ।। ९५७ ।।

### सेतु बाँधने के लिए श्रीराम का सुग्रीव को आज्ञा देना

ऐसा कहने पर रघुराम ने अर्कज को देख (कहा)—"सेतु बाँधने के लिए प्लवग-पुंगवों (वानर श्रेष्ठों) को शीघ्र बुला भेजो ।" (ऐसा) कहने पर रविनन्दन ने प्रेम से सेतु बाँधने के लिए कपियों को भेजा । (तब) अंगद, जाम्बवान्, महान् बने वे नील, गज, गवाक्ष, ।। ९६० ।।

—पनस, नल, पावकनेत्र, तपन, तार, गवय, अधिक शोभायुक्त ऋषभ, गन्धमादन, शरभ, द्विविद, शतबलि, श्रेष्ठ हरि, रोमवक्ष, सुषेण, क्रम से केसरी, ज्योतिर्मुख, दधिमुख, वेगदर्शी और भी सभी प्लवग सेनाधिपति, वृक्षों पर्वतों को (आपस में) खींचा-तानी करते हुए, बेपरवाही से ले आकर, विषधि (समुद्र) में डाल देने पर, (उनमें) एक भी पानी पर न रहकर, डूब जाने पर व्याकुल हो, समस्त कपि आश्चर्य-चकित हो, आकर पति (राजाराम) से बोले । (बोलने पर) आत्मा में अतिविस्मित होकर (उन्होंने) अब्धि से यों कहा—"यह क्या ? कपिवीरों के इस प्रकार लाकर लगातार तरु और पर्वतों को डालने पर, एक भी जल पर टिक नहीं रहा है ।" (ऐसा) कहने पर सकलाधिपति (राम) से उस जलधि ने यों

नोंकटियु नीटिपै नुनिकिले" दनिन । सकलाधिपतिकि नाजलधि
यिट्लनियें:
"बरमेश! विनुमु लोपलि कवि वोव। बोरिबोरि जलचरंबुलु म्रिगु
वानि; १७०
नमरंग शतयोजनायतंबगुचु । दिमि यनु मत्स्यंबु दिरुगुचुनुंडु
मिगु ना मीनु दिमिगलंबोकटि । म्रिगु ना मत्स्यंबु मिगुल दद्गिलमु;
निटुवले नोंडोंटि नेऱगोंनुचुंडु । चटुलसत्त्वंबु लसंख्यमुल् देव!"
यन विनि "यिट्टि महांबुधिगट्ट । ननुवेदि, चेप्पवे यब्धीश!" यनुडु
"निनकुलाधीश्वर ! यीनलु वंपु; । घनुडैन याविश्वकर्मनंदनुडु
भानुकुलेश ! युपायज्ञुडितडु; । दानु नेंतयु दम तंड्रिचे नेर्चे;
वडि वानिचे दप्प वननिधि गट्टु । वड; ददि येट्लन्न ? वसुधेश !
विनुमु:
शिशुवेळ विंध्याद्रिचेरुव यडवि । बशुकण्वुडनुमुनि पज्ज नाडुचुनु
मुनि यनुष्ठानमिम्मुल जेय बोव । मुनिवेल्पुलनु बट्टि मोरतोपुननु
वनधिलोपल बाऱवैचे नीनलुडु; । चनुदेंचि यम्मुनि चय्यन नेरिगि
१८०
चालंग गोपिंचि शास्ति गाविपं । बालुंडु दगडनि परग जिंतिंचि

---

कहा—"हे परमेश ! सुनो, उनके (जल के) भीतर जाने पर जलचर क्रम से उन्हें निगल जाते हैं ॥ १७० ॥

बड़ी शोभा से शत-योजन-आयत (विशाल) होते हुए तिमि नामक मत्स्य घूमता रहता है। उस मछली को एक तिमिंगल निगल जाता है। उस मत्स्य को तद्गिल निगल जाता है। हे देव ! इस प्रकार चटुल सत्त्व वाले असंख्य (जलचर) एक-दूसरे को खाते रहते हैं।" (ऐसा) कहने पर सुनकर (राम ने) पूछा—"हे अब्धीश ! इस महांबुधि पर (सेतु) बाँधने का उपाय बताओ न।" ऐसा कहने पर (समुद्र ने कहा)—"हे इनकुलाधीश्वर ! महान् विश्वकर्मा के नन्दन (पुत्र) उस नल को भेजिए। हे भानुकुलेश ! वह उपायज्ञ है। उसने स्वयं भी अपने पिता से सीख लिया है। उसके सिवा और किसी से वननिधि बाँधा नहीं जा सकता। वह कैसा है ? हे वसुधेश ! सुनो। शिशुता के समय विन्ध्याद्रि के पास कानन में पशुकण्व नामक मुनि के समीप खेलते हुए, मुनि के प्रेम से अनुष्ठान के लिए जाने पर, मुनि के देवता-विग्रहों को हाथ में ले इस नल ने वनधि में डाल दिया। आकर, उस मुनि ने इस विषय को झट जानकर, ॥ १८० ॥

—अधिक क्रुद्ध हो, दण्डित करने की सोचकर, (दण्ड देने के लिए) यह

तन सौम्मु पोकुंड दानँ तॆच्चुटकु । ननुवु जिंतिंचि यायर्भकु जूचि
तन तपोमहिम नत्तापसोत्तमुडु । घनतरंबगु नोक्क कट्टड सेसँ;
"दोयधिलोपल दृणमादिगाग । बायक वीडेमि पट्टि वैचिननु,
नवि तेलुगा" कनि यावरंबीय । नवि यंतलो देल नतडु गैकॊनियँ;
नदिगान देलँडु नतनिचे गिरुलु; । वदलक ने गट्टुवडियेंदनपुडु;
धरणीश! यीवार्धि दग गट्टुनंत । कुरुभक्तियै गोल्चि युंडेद; नलुनि
रप्पिपु" मनवुडु रघुकुलोत्तमुडु । रप्पिंचि यत्यादरंबुन जूचि९८८

## सेतुबंधनमु

"यो वनचरवीर! यो महाधीर! । नीविक्रमंबॆल्ल नीरधि सॆप्पॆ;
मानुग निप्पुडु महिम सूपुचुनु । बूनिक गपुलचे बोंकंबु मीर९९०
दरुगिरुलंदरु दार तेरगनु । वॆरवॊप्प नसदृशविद्य येर्पडग
गट्टु मंभोराशि गडकतो नीवु । नॆट्टन नीलावु नेर्पुन मॆरसि"
यनवुडु गरमुगंबथितो मोगिचि । विनयंबुतो रामविभुनकु ननियँ:
"नुर्विपै नेनिट युदयिंचुटकुनु । नुर्वीश! कलिगॆ ब्रयोजनंबिपुडु

---

बालक उपयुक्त नहीं है, ऐसा खूब सोचकर, अपनी खोई सम्पत्ति (वस्तुओं) को स्वयं लाने का उपाय सोचकर, उस अर्भक को देखकर, अपनी तपोमहिमा से उस तापसोत्तम ने एक महान् नियम बनाया। तोयधि में तृण आदि कुछ भी पकड़कर यह डाल दे तो वे (जल के ऊपर ही) तैरते रहेंगे।" ऐसा वर देने पर, उतने में ही उनके (देवमूर्तियों के) ऊपर आने पर, उन्हें ले लिया। हे धरणीश! इस वारिधि को ठीक ढंग से बाँधने तक मैं उरु (अधिक) भक्ति के साथ रहूँगा। नल को बुला भेजिए।" ऐसा कहने पर रघुकुलोत्तम ने (उसे) बुलाकर, अत्यादर से देखकर, ॥ ९८८ ॥

## सेतु बन्धन

"हे वनचरवीर! हे महाधीर! नीरधि ने तुम्हारा समस्त विक्रम कहा है। स्थिरता से अब महिमा का प्रदर्शन करते हुए, सप्रयत्न कपियों से, सुघड़ाई की अधिकता से, ॥ ९९० ॥

—उन सबके तरु-गिरियों के लाने पर, उपाय से, असदृश विद्या को बताते हुए साहस से अपनी सामर्थ्य (तथा) कौशल प्रकाशित करते हुए (अंभोराशि (पर बाँध) बाँध दो।" ऐसा कहने पर, इच्छा से करयुग जोड़कर, सविनय रामविभु से कहा—"हे उर्वीश! उर्वी (पृथ्वी) पर यहाँ मेरे जन्म

देव! यीजलधि बंधिचेद वनुपु । मावेंरवेंल्ल नेनट तंड्रिचेत
धारुणीतलनाथ! तग नेर्चिनाड; । नारय देवर यानति जेसि
नानेर्पु मीयौद्द नरनाथ ! चेंप्प । गानेल ? यिपुडु सागरमु बंधिचि
चेंच्चेंर देवरचित्तंवु वडसि । मेंप्पिंचुवाड; नम्मिक वंपु'' मनुडु
नलिनाप्तकुलमणि नलुनि बंचुटयु । नलुनितोगूड वानरसेनलेंल्ल
नेलयु निगियु निखिलदिक्कुलुनु ।वालिनयार्पुल व्रय्य जेयुचुनु १००० 
नायेंड शैलवृक्षावळि देंच्चि । तोयधि गट्ट नुद्योगिंचिरपुडु;
रामचंद्रुंडनु राजु गणेशु । दा मदिलोपल दलचि म्रोक्कुचुनु
नरयोजनंबैन यद्रि सुग्रीवु । डुरुवडि गोंनिवच्चि युर्वि गंपिंप
गलयंग देवतागणमुलु वोंगड । नलवुन दोलुदोंल्त नलुचेतिकिच्चें;
दोरकोंनि नलुडुनु दोयधियंदु । वेंरवार निलिपें नाविपुलशैलंबु
दनचेयु सेतुबंधमुनकु रामु । ननुपमकीर्तिकि नाविभीषणुनि
विनुतपट्टमुनकु विशदप्रभाति । दनरारू शासनस्तंभंबु माड्कि;
नंत वानरकोटि याशावितान । मंतयु दानयै यद्रुलु दरुलु
नवलील बेंरुकुचु नवि देंच्चि नलुन । कवसरोचितमुग नंदियिच्चुचुनु,

---

लेने का प्रयोजन अब सम्पन्न हुआ है। हे देव ! आज्ञा दो, इस जलधि को बाँध दूँगा। हे धरणीतलनाथ ! वह सारा उपाय मैंने पिता से ढंग से सीख लिया है। आपके आदेश पर विचार कर, अपनी कुशलता के बारे में हे नरनाथ ! आपके समक्ष क्यों कहूँ ? अब सागर को बाँधकर शीघ्र देव के चित्त को प्रसन्न करूँगा। (मुझपर) विश्वास रख भेजिए।" (ऐसा) कहने पर, नलिनाप्त-कुल (सूर्यवंश)-मणि ने नल को भेजा। नल के साथ समस्त वानर सेनाओं ने पृथ्वी, आकाश, समस्त दिशाओं को (अपनी) व्याप्त गर्जनाओं से फाड़ देते हुए ॥ १००० ॥

—उस अवसर पर शैल-वृक्ष-अवली लाकर, तब तोयधि को बाँधने का उद्योग किया; रामचन्द्र नामक राजा का (तथा) गणेश का मन में स्मरण कर, प्रणाम किया। सुग्रीव ने आधा योजन वाले अद्रि (पर्वत) को अतिशीघ्रता से लाकर, उर्वी (पृथ्वी) के कम्पित होने पर, परिव्याप्त देवतागणों के सराहने पर, सरलता से प्रथम नल के हाथ में दिया। लगकर नल ने भी तोयधि में उस विपुल शैल को ढंग से रख दिया। मानों वह अपने सेतुबन्धन कार्य के लिए, राम की अनुपम कीर्ति के लिए, उस विभीषण के विनुत राज्याधिकार के लिए विशद प्रभा से युक्त, विलसित शिलास्तम्भ था। तब वानर-कोटि समस्त आशावितान में व्याप्त होकर, अद्रि एवं तरुओं को आसानी से उखाड़कर, उन्हें लाकर नल को आवश्यकतानुसार देते हुए,

औकर्कोंडपैनुंडि यौकर्कोंडपैकि ।ब्रकटजवंबुलौप्पंग दाटुचुनु, १०१०
गैरलुचु नौककौन्नि गिरुलेत्ति यार्चि । गिरुल क्रिंदुग बेल्लगिलगवैचुचुनु
गौंडलु तलकैत्ति गुनिसियाडुचुनु । देंडनि कोंदरु दिट्टि नव्वुचुनु
गौंडपै गौंड याकोंडपै गौंड । यौंडौंड यवि डौल्लकुंड बेर्चुचुनु
निम्मुल शैलंबु लिरुचेतुलंदु । निम्मपंडुलमाड्कि निगुडवैचुचुनु
नौकडु कौंडलु मोचि युरुवडिराग । नौकडवि पडद्रोचि युब्बि नव्वुचुनु
दाटि याकोंड लुद्दंडत बट्टि । मीटुदुना नीवु मैच्चंग ननुचु
नीतरु लीगिरुलित वेगमुन । वैतुना यान्नलुवद्दकु ननुचु
ननि बासलिच्चुचु नग्गिचुकौनुचु ।वनचरु लिब्भंगि वडि दैच्चि तैच्चि
तरुवुलु नगमुलु दन किच्चुचुंड । दौरकौनि नलुडु सेतुवु गट्टदौडगै
मुंदटिचंदमै मुनुगक युंडै । नंदौक्कटैननु नंबुधिलोन; १०२०
नट्टिचंदंबुन नाकपिकोटि । गट्टैनु; गटकटा ! कष्टजीवनमु
गलिगैना ना कनि कलगिनमाड्कि । गलगि यंबुधि हल्लकल्लोलमय्यै;
नलुडु निम्मैयि बदुनाल्गुयोजनमु । ललवड दौलिनाडै यब्धि बंधिंचै;

---

एक पहाड़ से दूसरे पहाड़ पर प्रकटित जब (वेग) के शोभित होने पर, उछलते हुए, ।। १०१० ।।

—उल्लसित होते कुछ गिरियों को उठाकर, चीखकर, गिरियों को समूल उखाड़ डालते हुए पर्वतों को सिर पर ले इठलाते, कुछ (अन्य वानरों) से लाओ कहकर, हँसते हुए, एक पर्वत पर दूसरा पर्वत, उस पर्वत पर दूसरा पर्वत—परस्पर न लुढ़के ऐसा सजाते हुए, सुन्दरता से दोनों हाथों से शैलों को नींबू के फलों के समान उछालते हुए, किसी के पर्वतों को ढोते हुए अति वेग से आने पर, दूसरा (कोई) उन्हें गिराकर फूलकर हँसते हुए, यह कहते कि इन पहाड़ों को उद्दण्डता से पकड़ फेंक दूँ जिसे तुम सराहो, यह कहते कि इन तरुओं, इन गिरियों को इतने ही वेग से उस नल के पास फेंक दूँ, इस प्रकार के वचन कहते, प्रशंसा करते, वनचर इस तरह झट ला-लाकर, तरु (और) नगों को अपने को देते रहने पर, लगकर नल सेतु बाँधने लगा तो पूर्व की तरह उनमें से एक भी अंबुधि में डूबे बिना रहा। इस तरह से उस कपिकोटि ने (सेतु) बाँध दिया। ।। १०२० ।।

हाय ! विकल हो अंबुधि क्षुब्ध हुआ मानों यह सोच विकल हो गया हो कि मुझे यह कष्ट-जीवन (विपत्तियों का समय) प्राप्त हुआ है। नल ने इस प्रकार पहले ही दिन चौदह योजन तक अब्धि पर (सेतु) बाँध दिया। तब सूर्य अस्त हुआ। वलीमुख (वानर) उस सेतु के लिए

नंत सूर्युंडु ग्रुंके; नासेतुवुनकु । नेंतयु वलुकापुलिडि वलीमुखुलु
वच्चि वेलमुल निवासदेशमुल । जोच्चि येंतेनियु सोंपुतो नुंड १०२५

## चंद्रोदय वर्णनमु

गृतकृत्युडगु रामु कीर्तिपुष्पमुलु । चतुरतमै वेदचल्लिनयट्लु
करमोप्प जुक्कलु गारिंचे मिट; । वरकळायति सीम वलराजु माम
पोलुपोंदु कलुवल पोरानि विंदु । कलसिन जक्कवकव बापु मंदु
पालवेल्लिनि द्रच्चि पडसिन वेन्न । शूलि योदलपुव्वु चुक्कलनव्वु
नेंरिचकोरमुलकु नेलनेलपंट । युडवेदि विरहुल नुडिकिचु मंट१०३०
गगनंवुतोडवु दोंगलगुंडेदिगुलु । नोंगि नव्धि वोंगिचु नूर्टपट्टि
हरिहरव्रह्मल यानंदसृष्टि । सरसिजरिपुडैन चंद्रुडु वोंडिचें?
निनुपारि कलशांवुनिधि वेल्लिविरिसे । ननग वेंन्नेल वर्व नट निद्रलेक
"येंन्नडोको सेतुवेमु गट्टेंदमु ? । अेंन्नडोको लंक येमु सूचेंदमु ?
अेंन्नडोको दानवेंद्रुंडु गूलु ? । नेंन्नडोकी सीता यी रामु गूडु ?
नेंप्पुडु वेगुनो यीरेयि यिक ? । नप्पुडे वच्चिति मातमलो सोलसि

---

अधिक पहरा नियुक्त कर, आकर (समुद्र के) तटस्थ (तीर पर के) निवास-प्रदेशों में प्रवेश कर अत्यन्त शोभा से रहे ॥ १०२५ ॥

### चन्द्रोदय का वर्णन

कृतकृत्य वने राम के कीर्ति-पुष्पों को चतुरता से विखेर दिये हों, इस प्रकार वड़ी शोभा से आकाश में तारे दिखाई पड़े। श्रेष्ठ कलाओं की सीमा (पूर्णता), मन्मथ का मामा, सुशोभित कुमुदों का वन्धु, जुड़े हुए चक्रवाक की जोड़ी को अलग कर देनेवाला औषध, क्षीरसागर का मन्थन कर प्राप्त किया नवनीत, शूली (शिव) का शिरोपुष्प, नक्षत्रों का हास, सुन्दर चकोरों को आनन्द प्रदान करनेवाला, रूप खोये विरहियों को तपाने वाली ज्वाला— ॥ १०३० ॥

—गगन का आभूषण, चोरों के हृदय की चिन्ता, क्रम से अव्धि को उत्तेजित करनेवाला प्रियपुत्र, हरिहर व्रह्माओं की आनन्द-सृष्टि, (और) सरसिज-रिपु चन्द्र उदित हुआ। ज्योत्स्ना इस प्रकार छिटक गई मानों कलशांवुनिधि (क्षीर-सागर) शोभा से द्विगुणित हो व्याप्त हो गई हो। उधर वानर निद्रा के अभाव में (सोचने लगे)—"कव हम सेतु वांध देंगे ? कव लंका को हम देख लेंगे ? दानवेन्द्र कव (मर) गिरेगा ? कव सीता राम से मिलेगी ? इस रात का अव कव सवेरा होगा ? मन से थककर अभी आ गए थे। रात भर वहीं

येल वच्चितिमि रेयेल्ल नंदुंडि । योलि सेतुवु गट्टुचुंडक मनमु"
अनुचु नव्वानरुलंदरु नट्लु । मनमुन जिंतिंचि मक्कुवल् दक्कि
यारेयि गडिपि संध्याविधुल् दीर्चि । चारुतरंबुगा सकलवानरुलु
नोंडोरु जीरुचु नुत्साह मोप्प । नोंडोरु गडवंग नुरुबडितोड १०४०
बृथिवीधरंबुलु पृथिवीजमुलुनु । बृथुलसत्त्वंबुन बेरिकि वे तेंच्चि
यंबुधिलो वैव नपुडु सुग्रीवु । डंबरवीथिकि नरिगि वेगमुन
वेरवारगा बट्टि विंध्याद्रिशिखर । मरयोजनमु निडुपैनदि तेंच्चि
यासुषेणुनि चेति कंदियिच्चुटयु । नासुषेणुं डिच्चे नानलुनकुनु;
दारासुतुंडुनु दर्दुरशैल मारूढगति । देंच्चि यब्धिलो वैचे;
मलयाद्रिशृंगंबु म्राकुलतोड । नलुनकु नीलु डुन्नतगति निच्चे;
द्विविदुंडु मैंदुंडु देंच्चि यावार्धि । गवगूडि वैचिरि ग्रावंबु लेंत्ति;
गजुडु गवाक्षुंडु गंधमादनुडु । भुजवलाढ्युलु शरभुडु गवयुंडु
निल चलियिंप महेंद्राद्रिशिखर । मुलु देंच्चि वैचिरि मुन्नीटिलोन;
नवि येल्ल मुनुगनी कंटि नलुंडु । तविलि यंबुधि गट्टे; दरुचरुलिट्लु १०५०
प्रकटिंचि तेंच्चु पर्वतमुलु दरुलु । नोंककेल नंदि पयोनिधियंदु

रहकर, क्रम से सेतु बाँधते न रहकर, हम (वहाँ से) क्यों आ गए ?" ऐसा वे सभी वानर मन में उस प्रकार सोचते हुए, प्रेम-विहीन होकर, वह रात बिताकर, संध्या विधियों से निपटकर, चारुतर रूप से सभी वानर, एक दूसरे को पुकारते हुए, उत्साह के विलसित होने पर, एक-दूसरे को मात करने के लिए अत्यन्त वेग से, ॥ १०४० ॥

—पृथ्वीधरों (पर्वतों) और पृथ्वीजों (वृक्षों) को पृथुलसत्त्व से उखाड़ शीघ्र ला, अंबुधि में डाल दिया । (उस समय) सुग्रीव अंबर वीथि में जाकर, वेग से, उपाय से पकड़कर, आधे योजन की चौड़ाई वाले विन्ध्याद्रि-शिखर को लाकर, उस सुषेण के हाथ में देने पर, उस सुषेण ने (उसे) नल को दिया । तारासुत (अंगद) ने भी आरूढ़ गति से दर्दुर शैल को लाकर अब्धि में डाल दिया । नील ने उन्नतगति से वृक्षों सहित मलयाद्रि शृंग नल को दिया । द्विविद (तथा) मैन्द ने ग्रावों (चट्टानों) को उठाकर एक साथ उस वारिधि में डाल दिया । गज, गवाक्ष, गन्धमादन, भुजबल में आढ्य (धनी) शरभ (तथा) गवय ने पृथ्वी विचलित हो उठे, इस तरह महेन्द्राद्रि के शिखर लाकर गहरे पानी में डाल दिये । उन सब को डूबने न देकर, स्पर्श कर, नल ने अंबुधि (पर बाँध) बाँध दिया । इस प्रकार तरुचर, ॥ १०५० ॥

—प्रकट रूप से लानेवाले पर्वत (तथा) तरुओं को एक हाथ में ले पयोनिधि

नुनुपंग गनुगोनि युग्रकोपमुन । गनलुचु बलिमिमै गरुवलिसुतुडु
चय्यन नेडुयोजनमुल कोंड । नय्येड गोनितेर नदि रामु डेरिगि
यनयंबु निरुगेल नंद ननुज्ञ । योनरिप नट्लने योनरिचे नतडु।
वप्पुडु कपिसेन यार्पुल म्रोत । युप्पोंगि वाराशि युब्बेंडिम्रोत
तरुगिरु लोंडोंटि दाकेंडु म्रोत । तरुचरु लोंडोरु दग विल्चु म्रोत
कुदिसि भूतंबुलु घोषिंचु म्रोत । वदलि दिग्गजमुलु वापोवु म्रोत
कडुनग्गलंबुगा गगनंबु मुट्टि । युडुगक पेल्लैन युलिवु चिंतिप
बृंदारकासुरबृंदंबु लेत्ति । मंदरगिरि वैचि मथियिंचुनाटि
यमृताब्धिम्रोतयो यनग नाम्रोत । कमलभवांडदिक्तटमुलु निंडे; १०६०

नंतट मध्याह्नमैन वानरुलु । श्रांति नोंदुटकु वृक्षंबुलु सेरि
पलुदेरंगुल मंचि फलमुलु नमलि । नेलवुल जल्लनि नीळ्ळोप्प द्रावि
नीडल नोक्किंत निलिचि क्रम्मरनु । वेडुक रेट्टिप वेगंबु मिगुल
"नाकोंड लेत्तिते नरुगुडु गोंद; । रीकोंडलनु गोंदरेत्ति ते" डनुचु
बेक्केन तरुवुलु वेक्केन गिरुलु । बेक्कुमोत्तंबुलु बेक्कुव देच्चि

---

में रख देते देख, उग्रकोप से जलते हुए वल (सारी शक्ति) से पवनपुत्र, झट सात योजन वाले पर्वत को उस अवसर (या स्थान) पर लाया। उसे जानकर, उसे सदा दोनों हाथों से लेने (नल को) आदेश देने पर, उसने वैसा ही किया। तब कपिसेना के गर्जनों की ध्वनि, उफन कर वाराशि के फूलने की ध्वनि; तरु-गिरि के परस्पर टकराने की ध्वनि, तरुचरों के आपस में एक-दूसरे को बुलाने की ध्वनि, सिकुड़कर भूतों के घोष की ध्वनि, (अपने स्थान से) विचलित हो रुदन करनेवालों दिग्गजों की ध्वनि, (इन सबके) बहुत अधिक हो, गगन को स्पर्श कर, (वहाँ) न रुक उस ध्वनि के और अधिक हो जाने के कारण वह ध्वनि बृन्दारक-असुरों के जुटकर, मन्दरगिरि को (समुद्र में) डालकर मन्थन करते समय अमृताब्धि में उत्पन्न ध्वनि के समान हो, कमलभवांड (ब्रह्माण्ड)-दिक्तटों में भर गया। ॥ १०६० ॥

तब मध्याह्न होने से वानर विश्रान्ति लेने वृक्षों (के तले) पहुँचकर, अनेक प्रकार के अच्छे फल चबाकर, सरोवरों के ठण्डे पानी को शोभा से पीकर, छायाओं में थोड़ी देर ठहरकर, फिर से उत्साह के द्विगुणित होने पर, (कार्य में) वेग के अधिक होने पर, यह कहते कि "उन पहाड़ों को उठा लाने के लिए कुछ (लोग) जाओ, इन पहाड़ों को कुछ उठा लाओ", असंख्य तरुओं, असंख्य गिरियों को, अधिक संख्या में, प्रेम से लाकर, निरन्तर नल

यूरक नलुनकु नौप्पिचुवारु । वारिधिलोपल वैचेंडुवारु
नट येंदुरेगि पॅल्लंदकोन्वारु । निट तॅच्चि चेरुव निडियॅडिवारु
नलु डंदिकौनग वानरुलंदि यौसग । बलुतरुल् गिरुलु निब्भंगिमर्नाडु
नासेतु विरुवदियारुयोजनमु । लीसुन बंधिंचि; रिनुडंत ग्रुंकॅ;
नप्पुडु सुग्रीवु डादिगा गपुलु । चॅप्पिरप्पनियॅल्ल श्रीरामुतोड; १०७०

जॅप्पि वेलमुलकु जॅच्चेर नरिगि । यॉप्पॅडि सुखनिद्र नौंदि यारात्रि
गडचुटयुनु रेपकड वलीमुखुलु । वडि नंदरुनु गूडि वारिधि गट्ट
"ने मेमॅ तॅच्चॅद मॅल्लभूजमुल; । नेमेमॅ तॅच्चॅद मॅल्ल कौंडलनु"
ननि पारि तरुवुलु नद्रुलु दॅच्चि । वननिधिलोपल वडि वैचुवारु
गौंदरंतयु गनुंगौनुचुंडुवारु । गौंदरु नीडल गूर्चुंडुवारु
गौंदरु सेतुवु गौलवॅट्टुवारु । गौंदरु निद्रल गूर्कॅडुवारु
गौंदरु तॅलिनीरु ग्रोलॅडिवारु । नंदरु नीक्रिय नलसुलैयुंड
नप्पुडु रवि चंद्रुडै तनु पौसगॅ; । नप्पुडिंद्रुडु निंचे नमृतंपुसोन;
नप्पुडु चल्लनै यनिलुडू वीचॅ; । नप्पुडु सौरभंबानंद मौसगॅ;
दरुचरु लंत नुत्साहुलै शैल । तरुवु लंबुधि महोद्धति दॅच्चि वैव १०८०

---

को देनेवाले, वारिधि में डालनेवाले, सामने जाकर उन्हें (अपने हाथ) लेनेवाले, यहाँ लाकर निकट रखनेवाले, (इस प्रकार) वानरों के कई तरु (और) गिरियों के ला देने पर उन्हें नल (अपने हाथ में) लेता रहा। इस प्रकार दूसरे दिन उस सेतु को ईर्ष्या (स्पर्धा)-वश बीस योजन तक बाँध दिया। तब इन (सूर्य) अस्त हुआ। तब सुग्रीव आदि कपियों ने श्रीराम को समस्त कार्य के बारे में बताया। ॥ १०७० ॥

(श्रीराम से) कहकर निवास स्थानों में शीघ्र जाकर, शोभा से सुख की नींद ली। उस रात के बीतने पर, दूसरे दिन प्रातः सभी वलीमुखों (वानरों) ने मिलकर वारिधि को बाँधना शुरू किया "हमीं समस्त भूजों (वृक्षों) को लाएँगे, हमीं समस्त पर्वतों को लाएँगे।" (ऐसा) कहते (कुछ वानर) दौड़कर, तरु (और) पर्वत लाकर, वननिधि में झट डाल रहे थे, कुछ (वानर) सब कुछ देख रहे थे, कुछ छायाओं में बैठे हुए थे, कुछ सेतु को नाप रहे थे, कुछ निद्रा (के कारण) ऊँघ रहे थे, कुछ निर्मल जल को पी रहे थे। इस प्रकार सभी के आलसी हो रहने पर, तब रवि ने चन्द्र बन, तृप्ति प्रदान की। तब इन्द्र ने अमृत की धारा भर दी। तब शीतल होकर अनिल चला। तब सौरभ ने आनन्द प्रदान

नारभसंबुन कतिभीति नोंदि । वारिधिलोनि जीवंबुलन्नियुनु
देरलुचु नोरलुचु दिरुग बारुचुनु । नेरियुचु नट दललेत्ति चूचुचुनु
"मुंदटिपगिदि नमोघबाणंबु । ग्रंदिप वच्चेनो मम्मेल्ल" ननुचु
दलचि यंतटिलोन दगिलिनभीति । देलिसि सेतुवुगट्टु तेरगुगा नेरिगि
मरि संतसंबुलु मदिलोन गलिगि । वरलु निजेच्छल वर्तिचुचुंडे;
बंधुरंबुग गपिपतुलु नाडब्धि । वंधिचिरेलमि नेबदियोजनमुलु
रवि ग्रुंके; नंत मर्कटनाथुलेल्ल । नविरळलील संध्यादुलु दीर्चि
"पंतंबु मेरयंग बदियोजनंबु । लितिय कट्टुट येल्लि यीजलधि"
ननि माटलाडुचु नरिगि वेलमुल । ननुपमलील निद्रानंद मोंदि
युदयावसरमुन नुर्वीशु जेरि । मुदमुन गपियूथमुख्युलु ग्रोक्कि
१०९०
पनि विन्नपमु सेसि परवसंबोप्प । जनि तरुवुलु महाशैलंबुलेत्ति
मनुपमलीलमै नतिशीघ्रवृत्ति । गोनिवच्चि नलुनकु गोम्मनि योसग

---

किया। तब तरुचरों (वानरों) के उत्साहयुक्त हो, शैल और तरुओं को लाकर, महा-उद्धति से अंबुधि में डालने पर, ॥ १०८० ॥

—उस कोलाहल से अतिभीति होकर, वारिधि के समस्त जीव (पानी से बाहर) निकलकर, चिल्लाते हुए, फिर भागते हुए, बिखर जाते हुए, उधर सिर उठाकर देखते हुए, यह सोच कि "पूर्व के समान कोई अमोघ बाण कहीं हम सबका वध करने के लिए आया है", इतने में अनुभूत भीति के कारण यह जानकर कि यह सेतु बाँधने का विधान है, फिर मन में आनन्द के होने पर, निज इच्छाओं के प्रकाशित होने पर, विचरण करते रहे। बन्धुरता से कपिपतियों ने उस दिन पचास योजन तक सेतु का निर्माण किया। (तब) रवि का अस्त हुआ। तब सभी मर्कटनाथों ने अविरलगति से सन्ध्या (वन्दन)-आदि से निवृत्त हो, यह कहते हुए कि "अब तो स्पर्धा के प्रकाशित होने पर कल इस जलधि पर दस योजन ही पुल बाँधना रह गया है" जाकर, वेलाओं पर अनुपम लीला से निद्र के आनन्द को प्राप्त किया। (दूसरे दिन) (सूर्य-) उदय के अवसर पर, उर्वीश के पास पहुँच, मोद से कपियूथ-मुख्य (नायक) प्रणाम कर, कार्य का निवेदन कर, ॥ १०९० ॥

—बड़े लगन के साथ, वृक्ष (तथा) महाशैलों को उठाकर, अनुपम लीला से, अतिशीघ्र वृत्ति से लाकर, नल को देने लगे।

### श्रीरामुनियॆड उडुतभक्ति

नप्पुडु श्रीरामुडासेतुवॆल्ल । दप्पक गनुगॊनु तात्पर्यमॊप्प
वनधीश्वरुंडुनु वनचराधिपुडु । दनुजनायकुडुनु दनु जेरि कॊल्व
सौमित्रिकरमुपै सौभाग्यलील । वामहस्तमु जेर्चि वडि गट्टु मीद
सन्नपु दरहासचंद्रिक लोलय । नन्नरनायकुंडट्टु चूचुवेळ
दरुचरेश्वरुलेल्ल दरुलुनु गिरुलु । बिरुदुलै वडिबॆचि पेकलिंचि तॆच्चि
नलुचेति कोसग नानलुडवि वुच्चि । तलकोनि कट्टे; नातरि यॊक्क युडुत
"गॊब्बुन सेतुवु गोनसागवलयु; । निब्बलिलदुलकु दोडॆनु गाविंतु"
ननुचु श्रीरामुनि यडुगुदामरलु । मनमुन जेर्चि यामनुजेशुनेदुर ११००
नच्चपुभक्तितो नल वार्धि मुनिगि ।वच्चि ता निसुकलो वडि बोरलाडि
तडयक यट चनि तनमेनि यिसुक ।वडि गट्टपै रालिच वनधिलो मरियु
देलि गट्टुन केगि तिरुगंग बोरलि । वालिन भक्तितो वच्चि विदल्चु;
निव्विधंबुन नुंड निनकुलाधिपुडु । दव्वुल बोडगांचि तम्मुनि जूचि

---

### श्रीराम के प्रति गिलहरी की भक्ति

तब श्रीराम उस समस्त सेतु को भलीभाँति देखने के तात्पर्य (उद्देश्य) के विलसित होने पर, वनधीश्वर (सागरेश्वर), वनचर-अधिप (सुग्रीव) तथा दनुजनायक (विभीषण) के अपनी सेवाएँ करते रहने पर, सौमित्र के कर पर सौभाग्य-लीला (शोभा) से वाम कर रखकर, शीघ्रता से बाँध पर (खड़े होकर) मन्द-दरहास-चन्द्रिकाओं के व्याप्त होते रहने पर, वह नरनायक उधर देखता रहा। साहसी हो समस्त तरुचरेश्वरों के तरु और गिरि झट, क्रम से उखाड़कर, लाकर, नल के हाथ में देने पर उस नल ने उन्हें लेकर, सयत्न (बाँध) बाँध दिया। उस अवसर पर एक गिलहरी यह सोचकर कि "शीघ्रता से सेतु (-बन्धन का काम) हो जाना चाहिए। इन बलवानों की मैं सहायता करूँगी", श्रीराम के चरणकमलों को मन में रख, उस मनुजेश्वर के समक्ष, ॥ ११०० ॥

—शुद्ध भक्ति से उधर वारिधि में डूबकर, आकर, स्वयं झट रेत में लोटकर, विलम्ब न कर, वहाँ जाकर, अपने शरीर पर के रेत को झट बाँध पर गिराकर, फिर से वनधि में डूबकर, किनारे जाकर फिर लौटकर, अधिक भक्ति से आकर, (रेत) डाल देने लगी इस प्रकार करते समय दूर से ही पता लगाकर, इनकुलाधिप ने अनुज को देखकर (कहा)—"हे लक्ष्मण! ढंग से

"पोंदुगा लक्ष्मण ! पोन्नदॆ चूडु । मुंदऱ नॊक तरुमूषिकंबॆलमि नामीद भक्ति नुन्नतगति बूनि । ता मॆनु जलमुल दडिपि गट्टुनकु जनि वेग निसुकपै जल्लाडि तिरुग । जनुदॆंचि कॊंडलसंदुन रालिच कर मोप्पुचुन्नदि; कपिकुलाधीशु । लुरुशक्ति दरुगिरुलोगि दॆच्चुचोट दा नॆंतयनि मदि दलपक प्रेम । बूनि सहायमै पॊदलुचुन्नदियु; गनुगॊंटॆ "यनवुडु गमलाप्तवंश्य! ।कनुगॊंटि भवदंघ्रिकमलमुल् भक्ति नॆव्वडु मदिनिलिप यॆसग दृणंबु । नव्वेल्पुगिरिबोलु मनिन गाकुन्नॆ? १११०

कावुन भक्तिये कारणंवनघ !" । नावुडु मुदमंदि नलिनाप्तसुतुनि गनुगोनि "मदि दानि गनुगॊनु वेड्क । पॆनगॊनुचुन्नदि; प्रेम निच्चटिकि दॆ "म्मन्न वेगंवॆ तॆच्चि सुग्रीवु । डम्माहत्मुनि चेतिकंदियिच्चुटयु वलुतॆऱंगुल दानि न्नस्तुति सेसि । कलितदक्षिण कराग्रमुन दुव्वुटयु नल युडुतकु वॆन्क नमरॆ द्रिरेख । चुलुकनै चूड्कुल सुखकरंबुगनु; नॆंतयु संतोष मिनुमडिपंग । नंत लक्ष्मणुडुनु नब्धिनायकुडु

---

वहाँ देखो। वहाँ एक तरुमूषिक (गिलहरी) प्रेम से मेरे प्रति भक्ति के कारण उन्नतगति से (ऊँची भावना को ले), अपनी देह को जल में भिगोकर, किनारे जाकर, झट रेत पर लोटकर, वापिस आकर, (समुद्र में रखे गए) पहाड़ों के मध्य (उस रेत को) डालकर अधिक शोभित हो रही है। जहाँ कपिकुलाधीश उरु (अधिक) शक्ति से तरु और गिरियों को क्रम से ला रहे हैं, वहाँ अपनी (शक्ति) के बारे में मन में न सोचकर, प्रेम धारण कर, सहायता कर रही है। देखा है न !" ऐसा कहने पर, (लक्ष्मण ने कहा)—"हे कमलाप्त(-सूर्य)-वंश्य ! देखा है। जो (व्यक्ति) आपके अंघ्रिकमलों को भक्ति से मन में धारण कर, तृण भी दे, तो वह देवगिरि (हिमालय) के समान होकर नहीं रहेगा ? (भक्ति से प्रदत्त तृण भी मेरु-सम हो जाता है।) ॥ १११० ॥

अतः हे अनघ ! भक्ति ही कारण (मूलभाव) है।" ऐसा कहने पर प्रसन्न हो, नलिनाप्त (सूर्य)-सुत को, देख (कहा)—"मन में उसे (गिलहरी को) देखने की इच्छा तीव्र हो रही है। प्रेम से (उसे) यहाँ लाओ।" (ऐसा) कहने पर शीघ्र लाकर, सुग्रीव के (उस गिलहरी को) उस महात्मा (राम) के हाथ में देने पर, अनेक प्रकार से उसकी प्रस्तुति कर, कलित-दक्षिण-कर-अग्र (भाग) से (पीठ पर) फेरा। तब गिलहरी की पीठ पर अनायास ही, नेत्रानन्द रूप से, अधिक आनन्द के द्विगुणित होने पर, तीन रेखाएं बन गईं। तब लक्ष्मण, अब्धिनायक, दनुजेश (रावण) के अनुज

दनुजेशु तम्मुंडु दरुचराधिपुडु । ननयंबु संतोष मतिशयिंपंग
नंदंद कैकोनि यलरुचु नुंड । जंदनमंदारचंपकक्रमुक
पुन्नागसहकारभूरुहप्रततु । लुन्नचो विडिपिंचे नुर्वीशु; डंत ११२०
हनुमदंगदनीलहरिरोमकुमुद । पनसादि वानर प्रमुखुलु गूडि
कनुगोन नाश्चर्यकरमैनयट्टि । घनतरंबैन या कट्टपै निलिचि

श्रीरामुडु सेतुवुनु जूचि संतसिंचुट

"बापुरे! येंत नेर्परियौको नलुडु! । रूपिंप बेद्दयु रूढिकि नैक्कि
यरुगु दीर्चिनमाड्कि नलवड दीर्चे । दौरकौनि सेतुवु दुदिदाक" ननुचु
दन बाहुबलमुन दन विद्यकलिमि । घनमैन सेतुवु गट्टे नी नलुडु;
अदि शतयोजनंबैनट्टि निडुपु । बदियोजनंबुल परपुनु गलिगि
वेलसिन मलयसुवेलाचलंबु । लोलसि येंतयु जूड नोप्पु वहिंचे;
मेलगि याडेडु गंडुमीलु पैदरुचु । वेलिगेडुचुक्कल विधमुन नुंड
निरुदेस नल्लनै येपारु नब्धि । करमोप्पुचुन्न याकाशंबु गाग
गलयंग दीपिंचे घनसेतुवपुडु । वेलसिन नक्षत्रवीथि चंदमुन;
११३०

---

तथा तरुचराधिप के निरन्तर अतिशय प्रसन्न होकर, जहाँ-तहाँ (उसे) हाथ में लेकर, आनन्दमग्न होने पर उर्वीश (राजा-राम) ने (उसे) वहाँ छुड़वा दिया जहाँ चन्दन, मन्दार, चंपक, क्रमुक (पूगीफल), पुन्नाग, सहकार (आदि) भूरुह (वृक्ष) प्रततियाँ (समूह) थीं। तब, ॥ ११२० ॥
—हनुमान, नील, अंगद, हरिरोम, कुमुद, पनस आदि प्रमुख वानरों से युक्त होकर, देखने में आश्चर्य-प्रद उस महान् सेतु पर खड़े होकर, (कहा)—

श्रीराम का सेतु को देखकर प्रसन्न होना

"वाह रे! कितना निपुण है नल! रूप में बड़ा तथा सुप्रसिद्ध चबूतरे के निर्माण के समान, जुटकर सेतु का अन्त तक निर्माण किया।" अपने बाहुबल से तथा अपनी विद्या-संपत्ति से इस नल ने महान् सेतु का निर्माण किया है। वह शत योजन लम्बा तथा दस योजन चौड़ा होकर, विलसित मलय (पर्वत) तथा सुवेलाचल का स्पर्श करता हुआ अधिक सुन्दर दीख रहा है। (समुद्र में) उछल-कूद करनेवाले बड़े-बड़े मत्स्यों के ऊपर (आकाश में) अधिकता से चमकने वाले नक्षत्रों के समान रहने (दीखने) पर, दोनों ओर श्याम हो सुशोभित अब्धि के अधिक शोभायमान आकाश-सम होने पर, वह महान् सेतु तब विलसित नक्षत्र-वीथि (आकाश-गंगा) के समान सुशोभित हुआ। ॥ ११३० ॥

दनु नट्टु गांचिन तनपेमि जूचि । तनरार मन्निपदगु ननि राम
विभु डासमुद्रुनि वेडुकतोड । नभयपट्टमु गट्टे नन मिंचि मरियु
गप्पारु नायब्धि गन्नार जूचि । योप्पार गपुलेल्ल नब्बुचुनुंड
नप्पुडु देवतलामिटनुंडि । यप्पौरुषमु गन्नुलारंग जूचि
"निक्कंबु निट्टिद; नीचु मृदूक्ति । जक्क नेलगु दंडसाध्युंडु गाक !
यटु वेडुकोनुटयु नब्धि गैकोनमि । निट्टु सेय नेरडे यिनकुलेश्वरुडु ?
चेकोनि येव्वडी सेतुवु जूचु । जेकोनि येव्वडीसेतुवु दलचु
नतनिकि विजयंबु नतुलकीर्तियुनु । वितत पुण्यंबुलु वेलयंग गलुगु;
नेंतकालंबेनि नीसेतुवुंडु । नेंतकालंबेनि नीयब्धि युंडु
नंतकालमु राघवाधीशु कीर्ति ।यंतंत केक्कुचु नानंदमोसगु" ११४०
ननि मदिलोपल हर्षिचुकोनुचु । दनुवुन बुलकलु दरुचुगा नेगय
बुव्वुलवानलु पोरिबोरि गुरिसि । रव्वल देवतूर्यम्मुलु म्रोय;
नप्पुडु रघुरामु डानंदमोंदि । योप्पुसेतुवु जूचि योनर निट्लनियेः
"नेलमितो नीसेतुवेल्लकालंबु । नलुपेर बरगुचु नलुवोप्पु गाक!"
यनुटयु नाविभुनानति नलुनि । गनुगोनि पोगडिरि कपिवीरुलेल्ल

अपने को उस प्रकार देखकर, अपनी अतिशयता को देखनेवाले समुद्र को मान्यता देकर मानों विभु राम ने उत्साह से अभय प्रदान किया हो। (इस कारण) और भी अधिक शोभित होनेवाले उस अब्धि को आँख भर देखकर समस्त कपि (आनन्द से) फूल रहे थे। तब आकाश से देवता उस पौरुष को आँख भर देखकर (कहने लगे)—"सच बात तो यही है। नीच (व्यक्ति) कहीं मृदुवचनों से सुधरेगा ? वह तो दण्ड-साध्य ही है। उस प्रकार विनय करने पर अब्धि के न मानने पर, इनकुलेश्वर ऐसा नहीं कर पाया क्या? चाहकर जो इस सेतु का दर्शन करेगा, चाहकर जो इस सेतु का ध्यान करेगा, उसे विजय, अतुलकीर्ति तथा वितत पुण्यों की, प्राप्ति शोभा से होगी। जब तक यह सेतु बना रहेगा, जब तक यह अब्धि रहेगा, तब तक राघवाधीश की कीर्ति दिन-प्रतिदिन बढ़ती हुई आनन्द प्रदान करती रहेगी।" ॥ ११४० ॥

(ऐसा) कह मन में हर्षित होते हुए, शरीर पर अधिक रोमांच के होने पर, वहाँ देवतूर्यो के मुखरित होने पर, (देवताओं ने) बार-बार पुष्पवृष्टि की। तब रघुराम ने आनन्दित हो, शोभायमान सेतु को देखकर आनुकूल्यता से यों कहा—"प्रेम से यह सेतु सदा के लिए नल के नाम पर प्रसिद्ध होकर, शोभा से रहेगा।" (ऐसा) कहने पर उस विभु की आनति पर समस्त कपिवीरों ने नल को देख (उसकी) प्रशंसा की।

मुदमुतो नपुडु समुद्रुंडु रामु । सदनम्मुनकु सैन्यसहितम्मुगाग
बोलुपार दोडकोनि पोयि दिव्यास्त्र । मुलुनु दिव्यांबरमुलु भूषणमुलु
नोक वज्रकवचंबु नुरुभक्ति निच्चि । यकलंकचित्तुडै यारामु जूचि
"रामभूपालक ! राजपुत्रुलकु । नीमुनिवेषंबुलेल युद्धमुन ?
जारुवस्त्रमुलु भूषणमुलु निपुडु । मीरु धरिंपुडिम्मैयि नुचितंबु"
११५०

रामलक्ष्मणुलु सुवेलाद्रिकेगुट

ननवुडु दिव्यांबराभरणंबु । लनुपमगंधमाल्यादुलु दाल्चि
चारुतेजमुल भास्वरमूर्तुलगुचु । ना रविचंद्रुलो यन वेलुंगुचुनु
वननिधि यंत दीवनलतो ननुप । ननिलज नीलुर यंसंबु लेक्कि
सकलदेवतलुनु सन्नुतुल्सेय । सकललोकंबुलु जयवेट्टुचुंड
सकलतरंगिणीश्वरु वीडुकोलिपि । सकलेश्वरुंडनुजन्मुंडु दानु
रमणीयमैनट्टि राक्षसलक्ष्मि । सीमंतवीथिपै जेलगेडुमाड्कि
मनुकोनि लंकाभिमुखुडौचु नडचे । घनमैन सेतुमार्गंबोगिबट्टि ।
तगविभीषणुडु गदाहस्तुडगुचु । मोगि गपिसेनकु मुंदरु नडचि

---

मोद से तब समुद्र ने सेनासहित राम को (अपने) सदन (निवास) को शोभा से ले जाकर, दिव्य-अस्त्र, दिव्य-अंबर, भूषण और एक वज्रकवच को उरु भक्ति से देकर, अकलंकचित्त से उस राम को देखकर (कहा)—'हे राजाराम ! राजपुत्रों को युद्ध के समय ये मुनिवेष क्यों ? आप चारु वस्त्र तथा भूषण अब धारण कीजिए । इस समय यही उचित है ॥ ११५० ॥

**राम-लक्ष्मण का सुवेलाद्रि जाना**

ऐसा कहने पर दिव्य अंबर, आभरण और अनुपम गन्ध-मालाएँ आदि धारण कर, चारुतेज से भास्वर (प्रकाशमान) मूर्ति (आकार) वाले होते हुए, ऐसे प्रकाशित होते हुए मानों रवि (और) चन्द्र ही हों, तब वननिधि के आसीसों के साथ भेजने पर (विदा करने पर), अनिलज और नील के कन्धों पर चढ़कर, सकल देवताओं के सन्नुतियाँ (प्रशंसाएँ) करने पर, सकल लोकों के जयकार करने पर, सकल-तरंगिणीश्वर (समुद्र) को विदा कर, सकलेश्वर (राम) अनुजन्म (अनुज) के साथ स्वयं रमणीय बनी राक्षसलक्ष्मी की सीमंत-वीथि पर विचरण करने के समान, महान् सेतुमार्ग का अनुसरण कर, लंकाभिमुख हो चल पड़ा । उचित रूप से विभीषण गदाहस्त हो, कपिसेना के आगे-आगे चलने लगा । (इस प्रकार) अपने

गनुगोंनि "यय्येविकाकेलमानु ? । मन वुद्धि विनडनि माननगरादु
अम्म ! नीवुनु नद्दशास्युनक । निम्महागोप्यंबु लिन्नियु देलिय
जेप्पंगवलयु नेर्चिन नीतुलेल्ल; । निप्पुडे कदलुद मिदि वेळ गान;
वलनोप्प नाविश्रवसुनि यापलुकु । दलग व्रह्मादुलु दप्पिपलेरु;
चेप्पुमु नीवु नेर्चिन नीतु लेल्ल । नोप्पुग" ननवुड नुविद याक्षणमे
पसिडिपल्लकिमीद वसमिच नेक्कि । यसमुतो नच्चरयतिवलु मोय
धवळांबरंबुलु तगुनट्लु गट्टि । धवळचामरमुलु धवळमाल्यमुलु
धवळगंधंबुलु धवळाक्षतमुलु । धवळभूषणमुलु तलकोनि प्रेम ११९०
नविरळंबुग दाल्चि यतिवैभवमुन । दविलि दिव्यांगनातति वेंट नडव
सुतभृत्यहितबंधुसोदरुल् नडव । मतिमंतुलैनट्टि मंत्रुलु नडव
श्रुतिपाठतंत्रुलु सूनृतोन्नतुलु । व्रतधर्मगुणचारुवर्तनुल् नडव
गिन्नरगंधर्वगीर्वाणसिद्ध । पन्नगासुरयक्षभामलु नडव
वंक्रुति मनु माल्यवंतुनि वनित । संक्रुति यनुमालि सति केतुमतियु
मानितंबुग सुमालितन्वंगि । दानवांगनलु गोंदरु वेंट नडव

---

होकर क्यों न रहेंगे ? हमारी बुद्धि (की बात) नहीं मानेगा, ऐसा सोचकर कहने से विरत नहीं होना चाहिए। अम्मा ! तुम्हें और मुझे दशास्य (वाले) को ये सभी महागोप्य (बातें) समझाकर बताना चाहिए। (हमारी) सीखी हुई सभी नीतियाँ समझना चाहिए। यह (समुचित) अवसर है, अतः अभी निकल पड़ो। औचित्य से युक्त उस विश्रुवसु के उस वचन का व्यक्तिक्रम व्रह्मादि भी नहीं कर सकते। सीखी हुई नीति की सभी बातों को तुम उचित रूप से कहो।" ऐसा कहने पर स्त्री (कैकेशी) उसी क्षण, स्वर्णमय पालकी पर अधिक प्रभा से आरूढ़ होकर, प्रसिद्ध रूप से अप्सरा स्त्रियों के उसे ढोने पर (चल पड़ी)। उचित रूप से धवल-अंवर धारण कर, धवल चामर, धवल मालाएँ, धवल गन्ध, धवल अक्षत, धवलभूपणों को प्रेम से सयत्न, ॥ ११९० ॥

—अविरल रूप से धारण किया, चाहकर दिव्य-अंगना-तति (समूह) के साथ चलने पर, सुत, भृत्य, हित, वन्धु (रिश्तेदार) (तथा) सहोदरों के चलने पर, मतिमान मन्त्रियों के चलने पर, श्रुतिपाठ तन्त्रज्ञ, सूनृत (सत्य) में औन्नत्य वाले, व्रत-धर्म-गुण (से युक्त) चारु-वर्तन वालों के चलने पर, किन्नर-गन्धर्व-गीर्वाण-सिद्ध-पन्नग-असुर-यक्ष-भामाओं के चलने पर, माल्यवन्त की वंक्रुति नामक वनिता (स्त्री), मालि की संक्रुति तथा केतुमति नामक सतियाँ, मान्यता से सुमालि की तन्वंगी (स्त्री) के (तथा) कुछ (अन्य) दानव-अंगनाओं के साथ चलने पर, तीनों माताओं के आगे-पीछे

मुग्गुरुतल्लुलु मुंदरु वेनुक । डग्गरि नडवंग धवळचामरलु
गरुडगंधर्वादिकांतलु वीव । नरुगुचो नाट्यंबु लच्चरल् सेय
बंधुरंबुग मित्रभ्रातलैनट्टि । बंधुजनंबुलु बलिमितो नडव
यूपाक्षुडतिकायुडौंगि विरूपाक्षु । डेपुन मुंदरु नेचि तो नडव १२००
मुदुक कुप्पसमुलु मुदमोप्प दोडिगि । मुदिसिन राक्षसमुदितलु नडव
संदडि जडियंग साहो यटंचु । मुंदरु फणिहारमुख्युलु नडव
गुरुतरबहु वेदघोषंबुतोड । सरि लेनि याब्रह्मसभतोड गदलि
चंद्रदीधितुलतो शारदादेवि । यिंद्रुमंदिरमुन केतेंचुकरणि
मंदारचंद्रिका मल्लिकाश्वेत । कंदलहिमशैल कर्पूरहार
चंदनगोक्षीर शरदिंदु रुचुल । नंदमै विलसिल्लु नभिनवस्फुरण
मंदाकिनीदेवि मरि दिविनुंडि । बृंदारकुलु दानु बृथिवि केतेंचि
विलसिल्लुविधमुन वीक्षिप नोप्पि । कलित विलासमै कैकेशि केल
वररत्नमणिगणवलयमुल् मेरय । गरमोप्प मुत्यालकंठहारमुलु
वेरवार दनमेन विलसिल्लुचुंड । मेरुपुल दगु शुभ्रमेघमो यनग
१२१०
दीपिंचु नादित्यतेजमो यनग । नेपारि येंतयु निभुमुलु नडव

(और) निकट चलने पर, गरुड़-गन्धर्व आदि कान्ताओं के धवल-चँवर डुलाने पर, चलते समय अप्सराओं के नाट्य (नृत्य) करने पर, मित्र-भातृ आदि बन्धुजनों के सान्द्र रूप से शक्तियुक्त हो चलने पर, यूपाक्ष, अतिकाय और विरूपाक्ष के औन्नत्य से आगे-आगे अतिशयता से चलने पर, ॥१२००॥

—मोटे वस्त्रों को आनन्द से धारण कर वृद्ध राक्षस-स्त्रियों के चलने पर, कोलाहल के बढ़ने पर ओहो कहते हुए आगे-आगे फणिहार आदियों के चलने पर, गुरुतर-बहु-वेदघोष से युक्त अनुपम ब्रह्म-सभा (ब्राह्मणों का समूह) के साथ चलने पर, चन्द्र-दीधितियों के साथ शारदादेवी के इन्द्र-मन्दिर को आने के समान, मन्दार, चन्द्रिका, मल्लिका, श्वेत-कन्दल, हिमशैल, कर्पूरहार, चन्दन, गोक्षीर, शरदिन्दु की रुचियों से सुन्दर बन विलसित अभिनव-स्फूर्ति से मन्दाकिनी (गंगा) देवी दिवि से बृन्दारकों (देवताओं) के साथ स्वयं पृथ्वी पर आकर विलसित होने के विधान से दीप्त होने पर, कलित विलास से युक्त हो कैकेशी हाथों में वर-रत्न-मणि-गण (से जड़ित) वलयों (कंकणों) के प्रकाशित होने पर, अधिक शोभित मुक्ताओं के कण्ठहारों के समुचित विधि से अपने शरीर पर विराजमान होने पर, मानों चंचलाओं से युक्त शुभ्रमेघ हो, ॥ १२१० ॥

अबल नीलांबुदपटलमो यनग । निबिडमै राक्षसनिचयंबु नडव
रथसिंधुघोटकराजि सैन्यमुलु । पृथिवि बीटलुवारु बेल्लुगा नडव
वनजोदरुनि पुत्रि वाहिनुलु गोलुव । नेनयंग नजुसभ केतेंचे ननग
नमृतवारिधि वोंगि यमलतरंग । विमलमै यट वेलिलविरिसेनो यनग
नरिदि नक्षत्रंबुलन्नियु वच्चि । गुरिगाग नोकचोट गूडेनो यनग
नुदधिमुत्यमुलेल्ल नोक्कटै वच्चि । पोदिगोनि यट मुन्नु पोंडमेनो यनग
गुरुतैन कप्रंपु गोंडलो यनग । दिरमैन वेन्नेल तेटलो यनग
युक्तंबुगा दन्नु नुविदलुचेरि । मुक्तातपत्रमुल् मुदमुतो बट्ट
नीभंगि नप्पुड ध्यिद्रारिसभकु । प्राभवस्फुरणमै बरग नेतेर१२२०
विभवशुभाचार विनुतुलु सेलग । शुभलील गैकेशि जूचि रावणुडु
मुदमुतो गद्दिय मोगि डिग्गि वच्चि । मुदितकु नंदंद म्रोक्कि कैदंड
प्रमदबुतो निच्चि पल्लकि डिंचि । यमरार गोनिवच्चि यास्थानमुनकु
दन भद्रपीठंबु दरियग नोक्क । कनकासनंबिडि कैकेशि यंदु
गूर्चुंड दल्लुल गूर्चु सोदरुल । गूर्चिनभक्तितो गूर्चुंडु डनियें;

—मानों दीप्त आदित्य तेज हो (इस प्रकार कैकेशी चल पड़ी)। अतिशयता से इभों (गजों) के चलने पर ऐसा लग रहा था मानों प्रबल नीलांबुद पटल है। सान्द्र राक्षस-निचय (समूह) के चलने पर तथा रथ, सिन्धु-घोटक-राजि (समूह) तथा सैन्य के चलने पर पृथ्वी में दरारें पड़ गईं। वनजोदर की पुत्री (गंगा) मानों वाहिनियों (नदियों) के सेवाएँ करने पर शोभा से अज (ब्रह्मा) की सभा में आई हो; मानों अमृत-वारिधि (क्षीर-सागर) उफ़न कर, अमलतरंगों से विमल होकर वहाँ व्याप्त हो उठा हो, मानों विरल समस्त नक्षत्र एक साथ एक स्थान पर एकत्र हुए हों, मानों उदधि के सभी मोती एकत्र होकर, ढेर लगकर, वहाँ उत्पन्न हुए हों, मानों श्रेष्ठ कर्पूर के पर्वत हों, मानों स्थिर ज्योत्स्ना की निर्मलता हो, इस प्रकार युक्त रूप से स्त्रियों के अपने पास आकर, मोद से मुक्ता (जड़ित)-आतपत्रों के धारण करने पर, इस प्रकार से (ऊपर वर्णित विधान से) उस इन्द्रारि (रावण) की सभा में प्राभवस्फूर्ति से आने पर, ॥ १२२० ॥

—वैभवयुक्त शुभाचारों की विनुतियों (स्तुतियों) के मुखरित होने पर, शुभलीला से कैकेशी को देख रावण, मोद से झट गद्दी से उतर, आकर, मुदिता (प्रसन्न बनी स्त्री-माता) को बार-बार प्रणाम कर, प्रमोद से हाथ का सहारा देकर, पालकी से उतारकर, ठीक ढंग से लिवा लाकर, सभा में अपने भद्रपीठ के निकट एक कनकासन डलवाकर, उसपर कैकेशी को बिठाकर, प्रिय माताओं को, प्रिय सहोदरों को अधिक भक्ति से (उचित स्थानों पर)

नंतरांतरमुल नंदरु निट्टु । लंतंत गूर्चुं डिरर्हपीठमुल;
नंत नाकैकेशि यनुमति जेसि । चिंतामणी भद्रसिंहासनमुन
दानवेंद्रुंडुनु दत्प्राकारमुन । नूनिन संतोष मौप्प गूर्चुं डि
यचलितमतिमंतु नम्माल्यवंतु । नुचितासनंबुन नुंडंग बनिचे;
नावेळ रावणुंडमरवल्लभुनि । भावंबु गैकोनि भासिल्लु चुंडे; १२३०
नलयु म्रोतयु लेनि यंबुधिकरणि । यलबलंबुडिगे नामसुरेशु कौलुवु:
आलोन नमरारि हस्तमुल् मोगिचि । कैलासनिभकेशि कैकेशि कनियें:
"जनयित्रि! यिब्भंगि जननुलतोड । नेनयंग नासभ कॆन्नडुरावु;
चालंग नामदि संतोषमय्यें; । नेल विच्चेसिति ? वॆड्रिंगिपु" मनिन
नप्पुडु कैकेशि यम्माल्यवंतु । दप्पक कनुगोनि तगुनीति मॆड्रसि
प्राभवस्फुरणमै बंक्तिकंधरुनि ।शोभनगुणशील जूचि यिट्लनियें; १२३६

## रावणुनकु कैकेशि हितबोध

दॆलियंग मीतंड्रि दिव्यरहस्य । मॆलमि जॆप्पिनवार्त लॆड्रिंगितु विनुमु:

---

बैठने को कहा। सभी (लोग) जहाँ-तहाँ अन्तरान्तर से अर्ह (योग्य)-पीठों पर बैठ गए। तब कैकेशी की अनुमति लेकर, चिन्तामणी-भद्रसिंहासन पर दानवेन्द्र उस प्रकार अधिक प्रसन्नता से शोभित हो बैठकर, अचलित-मतिमान उस माल्यवन्त को उचित आसन पर बैठने का आदेश दिया। उस अवसर पर रावण अमरवल्लभ की समता को ग्रहण कर भासमान हो रहा था। ॥ १२३० ॥

उस असुरेश की सभा और तरंग कोलाहल से रहित अंबुधि के समान कोलाहल से रहित हो गयी। इतने में अमरारि ने हाथ जोड़कर, कैलास-निभ (श्वेत)-केशी कैकेशी से यों कहा—"हे जनयित्री! इस प्रकार (अन्य) माताओं के साथ शोभित होते (तुम) कभी मेरी सभा में नहीं आई हो। मेरे मन में बड़ी प्रसन्नता हुई है। क्यों आई हो? बताओ।" (ऐसा) कहने पर, तब कैकेशी ने उस माल्यवंत को अवश्य देखकर, उचित नीति से प्रकाशित होकर, प्राभव-स्फूर्ति से पंक्तिकंधर को देख, (उस) शोभनगुणशीला ने यों कहा— ॥ १२३६ ॥

## रावण को कैकेशी का हितबोध

"तुम्हारे पिता ने प्रेम से जो दिव्य रहस्य बताया था, वह समाचार

सुरलु ब्रह्मादुलु सौरिदिमै मुनुलु । दरुगनि भीतिचे दनुजारि जेरि
तमतम यिड्मल दमपाट्लेल्ल । दमनेलुस्वामितो दामोप्प जेप्पि
'रावणकुंभकर्णादिराक्षसुल । नेवगनैननु नेपडगिंचि १२४०
काववे दीनुल गरुणचे' ननुचु । दिविरि यब्जजुडादि देवतलेल्ल
नभयदानमु वेड नतिकृपांबोधि । यभयंबुलिच्चे नय्यमरुलकेल्ल
'निनकुलंबुन जनियिंचि राक्षसुल । ननिलोन दुनिमेद नवलील ननुचु;
वरमिच्चि सकलदेवतल वीक्षिंचि । 'तरुचरुलै मीरु धरणि जन्मिंचि
यनिलोन नाकु दोडगु' डनि पलिके । ननि चेप्पे मीतंड्रि; यारीति निप्पु
डमरुलु वानरुलै पुट्टि रेलमि । नमरकंटक! निन्नु नणप श्रीहरियु
वनजसंभवु डिच्चु वरमु बालिंचि । यिनकुलंबुन बुट्टे निदरु बोगड;
जेनटि ताटकि जंपे जिन्ननाडेचि, । मुनियागरक्षणंबुनु जेसि कावे,
पदधूळिचे शिल बडति गाविंचे, । वदलक जनक भूवरु वीटिलोन
नरुदरुदनि जनंबभिनुतिसेय । हरुविल्लु मोपेट्टि यवलील विरचि १२५०
जनकभूपतितनूजनु बेंड्लियाडे, । मौनसिन परशुरामुनि भंगपरचे;

समझाकर कहूँगी, सुनो। सुर, ब्रह्मा, क्रम से मुनि (गण) अत्यन्त भीति से दनुजारि (विष्णु) के पास जाकर, अपनी-अपनी मुसीबतों तथा अपनी समस्त विपत्तियों के बारे में अपनी रक्षा करनेवाले स्वामी से ढंग से कहकर, यह कहते कि "रावण कुंभकर्ण आदि राक्षसों के गर्व को किसी भी प्रकार, दमन कर, ॥ १२४० ॥

—हम दीनों की करुणा से रक्षा कीजिए" सप्रयत्न अब्जज (ब्रह्मा) आदि समस्त देवताओं ने अभयदान माँगा। अति कृपांबोनिधि ने उन समस्त अमरों को यह कहते अभय प्रदान किया कि 'इनकुल में जन्म लेकर, राक्षसों को अनायास ही युद्ध में मार डालूँगा,' (ऐसा) वर देकर, सकल देवताओं को देखकर कहा कि 'आप (लोग) तरुचर हो, धरणी पर जन्म लेकर, युद्ध में मेरा साथ दीजिए'। यह (सब) तुम्हारे पिता ने कहा। उसी प्रकार अब अमर शोभा से वानर होकर पैदा हुए हैं। हे अमरकंटक! तुम्हारा दमन करने के लिए श्रीहरि भी वनजसंभव के दिए वर का पालन कर, सबके प्रशंसा करने पर इनकुल में पैदा हुआ है। बचपन में ही कुत्सित ताड़का का वध किया, विजृंभित होकर मुनि के राग का रक्षण किया, पदधूलि से शिला को नारी बना दिया, फिर जनकभूवर के यहाँ हर (शिव) के धनुष का संधान कर, अनायास (उसे) तोड़कर, ॥ १२५० ॥

—जिसकी जनता ने 'विरल विरल' कह अभिनुति की, जनक-भूपति की

दमतंड्रिपनुपुन दपसियै मुनुल । कमितसत्त्वंबुन नभयंबुलिच्चें
घनु विराधु गबंधु गडुविक्रममुन । दुनुमाडि विडुवडे दोषाचरेंद्र !
वेंड्रचि तपुडु गादे वेयुभंगुलनु? । वेंड्रवकुंडितिवेनि वेरेल, नीदु
चेंलियलि मुक्कुनु जेंवुलुनु बट्टि । बलिमि गोसिननाडे पग गेलूवरादे?
घनु खरू दूषणु खंडिचुमाट । विनि यूरकुंडुट वेंड्रचुट गादे ?
मारीचु नोककोल मडियिंचुनाडु । नूरकें यौकवंक नौंदिगियुंडितिवि;
रामुनि मुदलिंचि रमणि देलेक । येमरुपाटुन नेंलनाग गोंचु
वेंनुवेंन्क जूचुचु वेंलवेंलनगुचु । नेंनलेनि भीतिचे नेंलमि बारुचुनु
वच्चितिगाक भूवरुल जयिंचि । वच्चितिवा? योडि वच्चितिगाक !
१२६०
सच्चरित्रनु रामचंद्रुनि देवि । म्रुच्चिलि तेंच्चुट मौगतनंबगुनें ?
वालंबुननु जुट्टि वारिधि मुंचु । वालि द्रुंचुट निन्नु वंचुट कादें ?
यिन्नि येंन्नगनेल? यिनकुलेश्वरुडु । मुन्नीरु नोककोल मौंनकु देलेदें ?
नेडोडिते रामनृपशेखरुनकु ? । ना डोडितिवि गादे नाकेशवैरि ?
माटिमाटिकि बेल मनुजुलटंचु । नेटिकि नाडेंदवेंतयु नेंचि ?

---

तनूजा से विवाह किया, आगे बढ़ आए परशुराम के (गर्व का) भंग किया, अपने पिता के आदेश पर तपस्वी बन, अमित सत्त्व से मुनियों को अभय प्रदान किया। हे दोषाचरेन्द्र! महान् विराध (तथा) कबंध को अति विक्रम से (उसने) मार नहीं डाला था ! तब हज़ार विधियों से (तुम) भीत नहीं हुए थे ? भीत नहीं हुए थे तो अन्य (बातें) क्यों, तुम्हारी बहन को पकड़, जबरदस्ती नाक-कान काट दिए, उसी दिन शत्रु को जीत लेना था न ? महान् खर-दूषण का खण्डन करने की बात सुनकर चुप रहना भीत होना नहीं है ? मारीच को एक बाण से मार डालते समय चुपचाप एक ओर छिपे रहे। राम को ललकार कर रमणी को न ला सक, धोखे से नारी (स्त्री) को ले आते, पीछे-पीछे देखते हुए, विवर्ण होते हुए, असीम भय से भागते हुए (लंका में) आए थे। क्या भूवरों को जीत आए थे ? हारकर आए थे न ! ॥ १२६० ॥

—सच्चरित्र वाली रामचन्द्र की देवी को चुरा ले आना पौरुष है ? पूँछ से लपेटकर (तुम्हें) वारिधि में डुबोने वाले वालि का संहार करना तुम्हारा दमन करना नहीं है ? ये सब गिनना क्यों ? इनकुलेश्वर एक बाण से समुद्र को एक छोर पर नहीं लाया था ? क्या आज (तुम) नृपशेखर राम से हारे हो ? हे नाकेश-वैरी ! उसी दिन हार गये थे न ! अधिक विजृंभित होकर बार-बार (वे) अबल मनुष्य हैं, ऐसा क्यों कहते हो ? घन-तपोमहिमा के

घनतपोमहिमकु गर्रुणिंचि नीकु । वनजसंभवुडु दा वर मिच्चुवेळ
नरुल नेन्नक तप्पे; नाटितप्पेल्ल । दरमिडि नेडिदे तलकूडे नीकु;
गेलुपेदियिक नीकु गीर्वाणवैरि ! । अलमुन गुलमेल्ल समयितुगाक!
येटिकिन्नियु जेप्प? निट नोक्ककोति । दाटि वारिधि महोदग्रुडैवच्चि
लंकिणि वरिमार्चि ललि शंकलेक । लंकलोपल जोच्चि लंक शोधिंचि
१२७०
जानकि बोडगांचि जननाथु सेम । मूनिनभक्तितो नोनरंग जेप्पि
मरलि पोवुचु नीदु मधुवनंबेल्ल । वेरिकि कावलिकांड्र बेक्कंड्र जंपि
यक्षकुमारुतो नसुराधिपतुल । नक्षणंबुन नेंदरैननु द्रुंचि
बलिमि शौर्यस्फूर्ति बचरिंचि मरियु । वलमरि लंकनु भस्मंबु सेसे;
नित सेसियु मरि यिट बट्टुवडेने ? । यंतयु नेंदुरले, केर्चि पेल्लार्चि
नीवुनु नीवारु नेरिचेडि चूड । बोवडे यल वायुपुत्रुडु दोल्त ?
गुरुसत्त्वमुन निन्नु गोनिपोयि राम । धरणीशु मुंदट दट्टुकुन बेट्टि
'तेच्चिचति गो' म्मन्न देवेंद्रवैरि ! । यच्चट नीसत्त्वमदि येमि सेयु ?
नट्टुगाक यीलंक नगलिंचि पट्टि । तट्टुकुन धरणिपै दट्टिचेनेनि

---

कारण करुणा दिखाकर, तुम्हें वनजसंभव के स्वयं वर देते समय, नर की गिनती न कर (तुमने) भूल की। उस दिन की समस्त भूल एकत्र होकर आज सम्पन्न होने जा रही है। हे गीर्वाण-वैरी ! अब तुम्हारे लिए विजय कहाँ ? हठ के कारण समस्त कुल का नाश कर दोगे। ये सब कहना क्यों ? यहाँ एक वन्दर ने वारिधि को पारकर, महा-उदग्र हो आकर, लंकिणी का संहार कर, बिना शंका (संकोच) के लंका के भीतर प्रवेश कर, लंका की खोज कर, ॥ १२७० ॥

—जानकी को देखकर, अधिक भक्ति से जननाथ (राम) का कुशल (समाचार) शोभा से बताकर, लौटकर जाते हुए, तुम्हारे समस्त मधुवन को उखाड़कर, अनेक पहरेदारों को मारकर, अक्षकुमार के साथ अनेक असुराधिपतियों को उस क्षण (समय) मारकर, बल (और) शौर्य-स्फूर्ति को प्रसारित कर, फिर निर्बल बनाकर लंका को भस्म कर दिया था। इतना कुछ करके भी (वह क्या) यहाँ पकड़ में आया था ? (नहीं)। प्रतिरोध के अभाव में अधिक सिंहनाद कर, तुम और तुम्हारे लोगों के शोभाहीन हो देखते रहने पर, उस समय वायुपुत्र (यहाँ से) चला नहीं गया था? गुरु-सत्त्व से तुम्हें ले जाकर झट राम-धरणीश के समक्ष रख, 'यह लो, (इसे) लाया हूँ' कहता तो हे देवेन्द्र-वैरी ! वहाँ तुम्हारा सत्त्व क्या कर सकता था ? (कुछ नहीं।) ऐसा न कर, इस लंका को पकड़कर, झट धरणी

जिदरवंदरै चेंदरि पल्वगल। नंदरु द्रुंगरे यमरुलुप्पोंग ? १२८०
नतनिकि नोडित वसुराधिनाथ ! । यतनि येलिक गेल्व नलवियेनीकु
वनचरुलनि कदा वालुचुन्नावु । वनचरुलनु गेल्व वशमे? मुन्विनुमुः
वनचरुचे जेटु वच्चु बोम्मनुचु । गोनकोनि नंदि दा गोपिंचि नीकु
बाय किच्चिन शापफलमेल्ल नीव । वायुपुत्रुनिचेत वालिचे गनवे ?
फालाक्षवासव ब्रह्मादिदिवुजु । लेलील दैत्यारियिष्टंबु नोंदि
नीलंकयुनु निन्नु निखिलराक्षसुल । गूल द्रोयुटकुनै घोररूपमुल
भूलोकमुन वच्चि पुट्टिरि काक । यीलागु वनचरुलेंदैन गलरे ?
यलघुबलुंडवै यखिललोकमुल । ज्रलमु पेंपुन गेल्चि चनुदेंचुनपुडु
किन्नरगंधर्व किंपुरुषादि । पन्नगगुह्यक पक्षींद्रयक्ष
सुरवरमुनिवर सुदतुल नेल्ल । बिरबिर जेरलनु बेट्टेडुवेळ १२९०
बरमपतिव्रतल् वडवड वणकि । "परकांतनेपमुन भस्ममै नीवु
कुलमुतो बलमुतो गूलिपो" म्मनुचु । नलिगि शापंबिच्चि; रदि तलकूडे;
वालिकि नेक्कु डव्वालिनंदनुडु; । वालिकि नेक्कु डठवायुपुत्रुडु;

---

पर फटक देता तो देवताओं के प्रसन्न होने पर, (लंकावासी) बिखरकर टुकड़े होकर, अनेक दुखों से सब नष्ट न होते ? ॥ १२८० ॥
—हे असुराधिनाथ ! उसी के हाथ हार गए थे। उसके प्रभु को जीतना तुम्हारे वश (की बात) है ? यह बक रहे हो कि वे वनचर ही हैं। वनचरों को जीतना तुम्हारे बस (की वात) है ? (नहीं) सुनो, लगाकर रुष्ट होकर नन्दी ने तुम्हें शाप दिया था कि 'वनचर से तुम्हें हानि होगी, जाओ।' वह समस्त शाप-फल तुम्हें वायुपुत्र और वालि से प्राप्त नहीं हुआ था ? फालाक्ष (शिव), वासव (इन्द्र), ब्रह्मा आदि दिविज ही इस प्रकार दैत्यारि (विष्णु) की अनुमति प्राप्त कर, तुम्हारी लंका को, तुमको (और) निखिल राक्षासों को (मार) गिराने के लिए, घोर रूपों में, भूलोक में आकर जन्मे। वरन् ऐसे वनचर और कहीं हैं ? अलघु बलशाली होते हुए, अखिल लोकों को हठ की अतिशयता से जीतकर आते समय, किन्नर, गन्धर्व, किंपुरुष आदि, पन्नग, गुह्यक, पक्षीन्द्र, यक्ष, सुरवर, मुनिवर (आदि) की स्त्रियों को अतिशीघ्र क़ैद करते समय, ॥ १२९० ॥
—उन परमपतिव्रताओं ने थर-थर काँपकर, रुष्ट होकर, शाप दिया कि "परकान्ता के मिस भस्म होकर तुम कुल और बल (परिवार) के साथ नष्ट हो जाओ।" वह (आज) सम्पन्न हुआ है। वालि की अपेक्षा अधिक

वारु निन् रणमुलो वधियिंप लेरे ? । वारिकि नेक्कुडव्वालितम्मुड्डुनु,
समरंबुननु बलसहितंबु गाग । सौमित्रि निनु वट्टि समयिंप लेडे?
मरि योक्कटियु विनु मनुजाशनेंद्र! । यरमंग नीविक नेरुगवु गानि,
रामलक्ष्मणुलेल रविसूनु डेल । कोमलि यासीत कोपानलंबे
यरुदुगा ब्रह्मरुद्रादिदेवतलु । वरदुलै यिच्चिन वरमुलतोड
हरुडोसंगिन चंद्रहासंबुतोड । नरयु मूडरकोटियायुवुतोड
गैलास मेत्तिन घनशक्तितोड । जलनंबु लेनट्टि संपदतोड १३००
दक्कनि भुजबल दर्पंबुतोड । दिक्कुलु गेलिचिन तेजंबुतोड
राक्षसकुलमुतो रावण ! निन्नु । नीक्षणंबुन वट्टि येरियिंप लेदे ?
धर्मपतिव्रत दग दन कीवु । कर्मपाशंबुन गैकोनि तेच्चि
यरिमुरि चेरपट्टि यापुण्यवतिनि । मोरगिन संकटमुन बुट्टु वह्नि
निन्नु नीकुलमुनु नीवारि नेल्ल । नेन्नि भंगुल गालपकेलपोनिच्चु ?
नसुरेश! यिदि येट्टि दनिननु विनुमु । विडुवक नीवु दिग्विजयंबु सेसि
यकलंकगति पूनि यमरुल गेलिच । सकललोकंबुल जरियिंचुनपुडु

(वलशाली) है वह वालिपुत्र । वालि की अपेक्षा अधिक है वह वायुपुत्र । वे ही तुम्हें रण में नहीं मार सकते ? उनसे भी बढ़कर है वालि का वह अनुज समर में वल (परिवार)-सहित तुम्हें पकड़कर वह सौमित्र ही तुम्हारा वध नहीं कर सकता ? हे मनुजाशनेन्द्र ! और एक बात सुनो, वैसे सोच विचारने पर तुम अभी (इस बात को) नहीं जानते हो। राम-लक्ष्मण ही क्यों, रविसून (सुग्रीव) ही क्यों (इनकी क्या आवश्यकता ?) कोमली उस सीता का कोपानल ही विरल रूप से, ब्रह्मा-रुद्र आदि देवताओं के वरंद (प्रसन्न) हो दिए वरों से युक्त, हर के दिए चन्द्रहास (खड्ग) के साथ, साढ़े तीन करोड़ वर्ष की आयु से युक्त, कैलास (पर्वत) को उठानेवाली महान् शक्ति से युक्त, चल-रहित (स्थिर) सम्पत्ति से युक्त, ॥ १३०० ॥
—भुजबल के दर्प से युक्त, दिशाओं को जीत लेनेवाले तेज से युक्त बने तुम्हें, हे रावण ! राक्षसकुल के साथ इसी क्षण व्यथित नहीं कर सकेगा ? (सीता) धर्म से पतिव्रता है, ऐसा न मानकर, तुमने कर्मपाश के कारण (उसे) लाकर, जल्दबाज़ी से क़ैद कर, उस पुण्यवती को प्रताड़ित किया, उस संकट से उत्पन्न वह्नि तुम्हें, (और) तुम्हारे कुल को, तुम्हारे समस्त आत्मीय जनों को हर प्रकार से जलाए बिना क्यों जाने देगी ? हे असुरेश ! पूछोगे कि वह कैसे होगा तो सुनो (बताती हूँ)। अनारत तुम दिग्विजय कर, अकलंकगति से अमरों को जीतकर, सकल लोकों में विचरण कर रहे थे, उस समय प्रथम युग में ब्रह्मर्षि-वर, प्रथित-उरु-सुज्ञान-परमार्थ-विद, परम

प्रथमयुगंबुन ब्रह्मर्षिवरुडु। प्रथितोरुसुज्ञानपरमार्थविदुडु
परमसात्त्विकगुणास्पदकुशध्वजुनि। वरपुत्रियगु वेदवतिनि गलंप
बरमपतिव्रत 'पापात्म ! नीदु। वरगर्वमंतयु वम्मुगा जेसि १३१०
सुतुलतो सतुलतो सोदरप्रभृति। हितुलतो भृत्यसंहतुलतो गूड
नमितविक्रमुडैन यतनिचे निन्नु। समरंबुलोपल जंपितु' ननुचु
नग्रिमुग्रि गोपिंचि याधर्मशील। मरुगुचु शपियिंचें; मरचिपोयितिवे?
यासति यीसीत यादि श्रीदेवि। भूसुतयै पुट्टे; भुवनरक्षकुडु
आदिनारायणुंडंबुजोदरुडु। वेदवेद्युडु रामविभुडैनवाडु; १३१५

### कैकेशि रावणुनकु रामुनि महिम चेप्पुट

असुरुल मर्दिप नमरुल गाव। वसुमति रक्षिप वच्चे विष्णुंडु;
अरुग नीवुनु नेनु नेंतटिवार ?। मेरुगरु ब्रह्मरुद्रेंद्र प्रमुखुलु;
पुट्टिचु बोषिचु बोलियिंचु बिदप। नेंट्टनु गाक ता नेकमै युंडु;
नतडंदरिकि मेटि; यातनितोड। ब्रतिपोल्प दलचिन बापंबु गादे?
चेंदरि लोकमुलेल्ल जेडिनपिम्मटनु। वदलक युंडेडिवाडु वो यतडु;
१३२०

सात्त्विक-गुणों के आगार कुशध्वज की वरपुत्री वेदवती को व्याकुल करने पर, (उस) परमपतिव्रता ने यह कहा 'रे पापात्मा ! तुम्हारे समस्त वर गर्व को व्यर्थ कर, ॥ १३१० ॥

सुतों, सतियों, सहोदर आदि हितों, भृत्य-समूहों के साथ तुम्हारा वध अमित विक्रम वाले उससे (विष्णु से) समर में करवाऊँगी।' शीघ्र क्रुद्ध हो, उस धर्मशीला ने क्षुब्ध होते शाप दिया था। (क्या उसे) भूल गए हो ? वह सती (वेदवती) ही यह सीता है। आदि श्रीदेवी भूसुता होकर जन्मी है। भुवनों के रक्षक, आदिनारायण, अंबुजोदर, वेदवेद्य (परमात्मा) प्रभु राम हुए हैं ॥ १३१५ ॥

### कैकेशी का रावण को राम की महिमा बताना

असुरों का मर्दन (संहार) करने, अमरों की रक्षा करने, वसुमती (पृथ्वी) की रक्षा करने विष्णु आए हैं। (उसे) जानने के लिए तुम्हारी और मेरी हस्ती ही क्या है ? ब्रह्मा-रुद्र-इन्द्र आदि भी नहीं जानते। (वह समस्त सृष्टि को) उत्पन्न करता, पोषण करता, लय करता, उसके बाद अविकल रूप से एक होकर रहता है। वह सब में श्रेष्ठ है, उसकी समता करने की सोचना पाप है न ? बिखरे हुए समस्त लोकों के नष्ट होने के बाद अविकल रूप से रहनेवाला वही तो है। ॥ १३२० ॥

शरणन्न वेग ना सामजवरुनि । गरुण लीलामति गाचें नाघनुडु;
मधुकैटभादुल महित राक्षसुल । नधिकतेजस्फूर्ति नणचें नाघनुडु:
चोंच्चि सोमकु जंपि श्रुतु लर्थितोड़ । दोंच्चि ब्रह्मकु निच्चि दीपिंचेंनतडु;
अमृताब्धि दा द्रच्चि यमृतंबु वडसि । यमरुलकुनु निच्चें नरय नाघनुडु;
भासुरंबुग दैत्यु बट्टि शिक्षिंचि । भूसति नेंत्तिन पुण्युडाघनुडु;
कडगि बालुनि गाव गंवंबुनंदु । बोंडमि कांचनकशिपुनि जीरेंनतडु;
धरणि मूडडुगुल दार्नथि वेडि । पेंरिगि या बलि जेंरपेंट्टें नाघनुडु;
राजसंबुन भृगुरामुडै पुट्टि । राजुल द्रुंचिन रणदक्षुडतडु;
तप्पक चेंप्पिति दनुजलोकेश ! । यिप्पुडु देवताहितमु चिंतिंचि
रामुडै जनिंयिचें रविवंशमुननु । दामसगुण मेंचि दनुजेश! नीकु १३३०
अेंमि पापमों कानि, येंरुक चोंप्पडदु; । कामांधुनकु धर्मगतुलेल कलुगु?
गोंडुकुचें नैननु गूतुचे नैन । नडरि कीर्तियकानि यपकीर्ति गानि
वच्चु गोत्रमुनकु वडि बेंद्दलकुनु । जेंच्चेंर ननि जनुल् चेंप्पेंडिदेंल्ल
नरय निंदलु रेंडु नसुरेश ! चूड । मरि येंव्वरिकि वच्चें मनकु
गाकिपुडु ?

---

उस महान् ने शरण में आए सामज (गज)-श्रेष्ठ की करुणा से, लीला से रक्षा की, उस महान् ने मधुकैटभ आदि महित राक्षसों को अधिक-तेज-स्फूर्ति से दमन कर दिया। (पाताल में) पैठकर, सोमक का वध कर, चाहकर श्रुतियों को लाकर, ब्रह्मा को देकर वह दीप्त हुआ था। अमृताब्धि का मन्थन कर, अमृत प्राप्त कर, उस महान् ने उसे अमरों को दिया था। भासुर (प्रकट) रूप से दैत्य को पकड़, दण्डित कर, भूसति का उद्धार करनेवाला पुण्यी है वह महान् (व्यक्ति)। सप्रयत्न बालक की रक्षा करने के लिए स्तम्भ में उत्पन्न होकर, उसने काँचन-कशिप को मार डाला था। तीन चरण की पृथ्वी को चाहकर, माँगकर, बढ़-बढ़कर उस बलि को क़ैद किया था उस महान् ने। राजस (रजोगुण युक्त) से भृगुराम हो उत्पन्न होकर, राजाओं का संहार करनेवाला रणदक्ष है वह। हे दनुजलोकेश ! अवश्य कह रही हूँ। अब देवताहित की चिन्ता कर, राम हो, रविवंश में जन्म लिया है। हे दनुजेश ! तामस गुण के विजृंभित होने के कारण, ॥ १३३० ॥

—पता नहीं कौन-सा पाप है, तुम्हें (कोई बात) समझ में नहीं आती। कामान्ध को धर्म की गतियाँ कहाँ से उपलब्ध होंगी ? कहते हैं कि पुत्र से हो या पुत्री से, गोत्र तथा वृद्धजनों को अतिशयता से कीर्ति हो या अपकीर्ति झट प्राप्त होती है। हे असुरेश ! सोच-विचारने पर निंदाएँ दो हैं।

अदि यॆट्टिदंटेनि नंतयु विनुमु । मदि गोंत दलपक मन शूर्पणखयु
आयन परमात्मुडनक कामिंचि । पोयि मुक्कुनु जॆवुल् पोकार्चुकॊनियॆ
बरसति यन कासपडि पट्टि तॆच्चि । करकरि गुलमॆल्ल गाल्चॆदवीवु;
इंतकंटॆनु निंद यिक नॆंदु गलदु ? । पंतमेलॊको ? यिट्टि पापंबुलेल?
बलसि रक्षोराज्य प्रमुखुलंदरुनु । नॆलमि विष्णुनितोड नॆदिरिंचि कादॆ
चक्रंबु घातकु सैरिपलेक । शुक्रशिष्युलु भुवि जॊच्चिचरि वॆरचि; १३४०
शंकलेटिकि; नीवु जन्मिचुकतन । ग्रुंकिन राक्षसकुलमॆल्ल नॆगडॆ
ननि मनंबुन गोंत यलरुचुंडितिनि; । दनुजेश! नाकोर्कॆ तलकूडदय्यॆ;

कैकेशि रावणुनिकि जलप्रळयमु दॆल्पुट

जॆकॊनि लोकमुल् चॆडिनपिम्मटनु । नेकमै युदकंबु लेपारुचुंड
मक्कुव नाजलमध्यंबुलोन । नॊक्कडै तनकु दोडॆव्वरु लेक
बालुडै यट वटपत्रमु मीद । लोलत देलाडु लोकरक्षकुडु

---

देखने पर वे (निंदाएँ) हमारे सिवा और किसको अब प्राप्त हुई हैं ? कहोगे, वह कैसा तो सब कुछ सुनो । मन में कुछ भी न सोचकर हमारी शूर्पणखा यह न सोच कि वह परमात्मा है, कामभाव वश होकर, नाक और कान खो बैठी । परसती है, ऐसा न मानकर (उसकी) इच्छा कर, उसे (सीता को) लाकर, क्रूरभाव से तुम समस्त कुल को जला दोगे । इससे बढ़कर अपकीर्ति और कहाँ है ? (इतना) हठ क्यों ? ऐसे पाप क्यों ? वली (गर्वीले) होकर सभी रक्षोराज्य-प्रमुख (राक्षस प्रमुख) शोभा से विष्णु का सामना कर ही, चक्र के आघात को सहन न कर सक, डरकर, शुक्रशिष्यों (राक्षसों) ने भुवि में प्रवेश किया । ।। १३४० ।।

शंकाएँ क्यों ? यह सोचकर कि तुम्हारे जन्म लेने के कारण पतन को प्राप्त समस्त राक्षसकुल (पुनः) शोभायमान हुआ, मन में कुछ प्रसन्न होती रही । हे दनुजेश ! मेरी इच्छा सफल नहीं हुई ।

कैकेशी का रावण को जलप्रलय (के बारे में) बताना

लगकर (समस्त) लोकों के विनष्ट होने के बाद, सब कुछ के एक (लय) होकर, (सर्वत्र) जल के शोभित रहते समय, प्रेम से उस जलमध्य में एक (अकेला) होकर, अपने को किसी सहचर के न रहने पर, बालक हो, उधर वटपत्र पर, चंचलता से, तैरते हुए, लोकरक्षक के कमनीय

कमनीयमगु सृष्टिकार्यंबुनंदु । विमलचित्तंबुन वेसनुन्न नंत
गमलोदरुनि नाभिकमलंबु पुट्टें; । गमलंबुलो बुट्टे गमलसंभवुडु;
कमलासनुडु सृष्टिकार्यंबुकौरकु । नमर नवब्रह्मलनुवारि बडसे;
वरपुण्युलैनट्टि वारिलोपलनु । बरमात्मुडय्ये नापौलस्त्यवरुडु;
गमलाप्तनिभुनकु घनयशोनिधिकि । विमलात्मुडै पुट्टे विश्रवसुंडु;
१३५०

नरुदार जन्मिचिततनिकि नीवु; । परिकिप नालव ब्रह्मवुगावे ?
ब्रह्मसंतति येड ? परदारलेड ? । इम्महापातकमिट्टु सेयुटेड ?
चेकौनि लोकमुल् सेरिचेंदवीवु? । लोकरक्षणगणलोलुरु वारु;
धर्मघातकुडवै तनरुदुवीवु; । निर्मलधर्मैकनिपुणुलु वारु;
मीरि तापसुलनु म्रिगेंदवीवु; । वारु तापसुलनु वडि ब्रोतुरेपुडु;
चेरि परस्त्रील जेरुतुवु नीवु; । परदाररक्षकुल् परिकिप वारु;
वेदबाह्युंडवै विहरितु वीवु: । वेदार्थसत्कर्म विहितुलु वारु;
धर्ममेक्कड नुंडु दगिलि दैवंबु । निर्मलस्थितितोड निलुचु नक्कडनु
अक्कड दैवंबुलिपारुचुंडु । नक्कड विजयंबुलमरुचुनुंडु:
वरमिच्चि चनिनट्टि वनजजुतोड । नुरगकंकणुतोड नुरगुलतोड १३६०

---

सृष्टिकार्य में विमलचित्त को झट (तत्पर) करने के कारण, कमलोदर की नाभि से कमल उत्पन्न हुआ। कमल में कमलसम्भव (ब्रह्मा) उत्पन्न हुआ। कमलासन (ब्रह्मा) ने सृष्टिकार्य के लिए समुचित रूप से नव ब्रह्माओं को प्राप्त किया। उन वर पुण्यात्माओं में व्रह पौलस्त्यवर परमात्मा हुए। कमलाप्त (सूर्य)-निभ (समान), घन यशोनिधि को विमलात्मा वाला विश्रवस उत्पन्न हुआ। ॥ १३५० ॥

विरल रूप से उसके तुम उत्पन्न हुए हो। सोच-विचार करने पर तुम चतुर्थ ब्रह्मा नहीं हो ? कहाँ ब्रह्मा-संतति और कहाँ परदाराएँ ? ऐसा महापातक करना कहाँ (उचित है) ? जान-बूझकर तुम लोकों को विनष्ट कर देते हो, वे (राघव) लोकरक्षण-गुण-तत्पर हैं। तुम धर्मघातक होकर शोभित होते हो, वे निर्मल-धर्मैक-निपुण हैं। वढ़-बढ़कर तुम तपस्वी (जनों) को निगल जाते हो, वे झट तपस्वियों की सदा रक्षा करते रहते हैं। लगकर परस्त्रियों को तुम भ्रष्ट कर देते हो, सोचने पर वे पर-दाराओं के रक्षक हैं। तुम वेद-बाह्य होकर विचरण करते हो, वे वेदार्थ-सत्कर्म विहित हैं। धर्म जहाँ रहता है, दैव भी स्थिरता से, निर्मल स्थिति से वहाँ रह जाता है। जहाँ दैव शोभा से रहता है, वहीं विजय शोभा से

सुरसिद्धखेचरुल् सुमुखुलै वच्चि । यरिमुरि नीकुगा नड्डंबु निलिचि
काचिननैननु गाकुत्स्थवंशु । डेच्चिन निनु जंपकेल पोनिच्चु?
नोप्पदोप्पदु व्रलमोप्पदु विडुबु । तप्पक चेप्पिति दनुजलोकेश !
वालिन वरगर्ववह्निनलोपलनु । नेल कालेदु पडि येंतयु नेचि ?
वद्धवैरमु मानि परिकिंच नादु । बुद्धि निर्मलमगु बुद्धिलो गोनुमु
तल्लिदंड्रुल बुद्धि दलमोचु धर्म । वल्लभुनकु गीडु वच्चुने तलप ?
दल्लि चेप्पिनमाट तग दन कीवु । प्रल्लदंबुलु मानि परिकिंचि विनुमु;
अक्षरुं डमृतुंडु नखिलरूपुंडु । पक्षींद्रवाहुडु परमपावनुडु
मोक्षमिय्यगजालु मोहनमूर्ति । रक्षकुंडुरुकीर्ति रणकर्कशुंडु
आदिनारायणुंडमरुल ब्रोव । मोदंबुतो मुनिमुख्युल गाव १३७०
भूदेविभारंबु बुच्चिपोवंव । नादशरथुनि कट्लमरि जन्मिचें;
नेराजु जलनिधि निंकिप जालु । नेराजु हरुबिल्लु नैलमि मोपेट्टि
तृणलील विरिचेनु दिविजुलुप्पोंग । गुणरत्नघनखनि कोदंडगुरुडु
मनुकुलाधीशुंड माधवुंडरय; । निनवंश्युदेवियौ निंदिरादेवि;

---

रहती है । वर देकर गए हुए वनज-ज (ब्रह्मा) के साथ, उरग-कंकण (शिव) के साथ, उरगों के साथ ॥ १३६० ॥

—सुर-सिद्ध-खेचर (तुम पर) सुमुख (प्रसन्न) हो आकर, अतिशीघ्र बीच में पड़ जाएँ, रक्षा करना चाहें तो भी काकुत्स्थवंश वाला (राम) विजृंभित होकर तुम्हारा वध किए बिना कैसे जाने देगा ? (यह) संगत नहीं है, संगत नहीं है, हठ करना नहीं चाहिए । हे दनुजलोकेश ! अवश्य कह दिया है। अधिक विजृंभित होकर वर-गर्व-वह्नि में पड़कर क्यों भस्म हो जाते हो? बद्ध वैर को छोड़कर, सोच-विचारकर, मेरी बुद्धि (हित-वचनों) को निर्मल बुद्धि से मन में ग्रहण करो । माता-पिता के हित-वचनों को सिर आँखों रखनेवाले धर्म-वल्लभ को सोचने पर कहीं हानि होती है ? माता की कही बात को इनकार न कर तुम बकवास छोड़कर, सोच-विचार कर सुनो । अक्षर, अमृत, अखिल-स्वरूप, पक्षीन्द्रवाह, परम-पावन, मोक्ष दे सकनेवाला, मोहनमूर्ति वाला, रक्षक, उरु-कीर्तिमान, रणकर्कश, आदिनारायण, अमरों की रक्षा करने के लिए, मोद से मुनिमुख्यों की रक्षा करने के लिए, ॥१३७०॥

—भूदेवी के भार को नष्ट करने के लिए, उस दशरथ के यहाँ उचित रूप से पैदा हुआ । जो राजा जलनिधि को सुखा सकता है, जो राजा हर के धनुष को शोभा से संधान कर, दिविजों के (प्रसन्नता से) फूल उठने पर, तृण के समान तोड़ दे सकता है, वह गुणरत्न-घन-खनि (निधि), कोदण्डगुरु, मनुकुलाधीश, सोच-विचारने पर माधव है, इनवंश वाले की देवी इन्दिरादेवी

जगतीतनूजात जगदेकमात । निगमसन्नुतपूत निगमविख्यात
यमितगुणोपेत यैन यासीत । ब्रमदंबुतो नीति वार्टिचि बुद्धि
सकलभूषणमणिसहितंबु गाग । सकलेशुडगु रामचंद्रु ब्रार्थिचि
यिप्पुडे कोनिपोयि येलमि रामुनकु । नोप्पिचि नी प्राणमोगि
गाचुकोनुमु;
ता नोरुवरमुलु दप्पिचु गानि । ता निच्चुवरमुलु दप्पिपलेडु;
गुरुधर्मपोषणगुणु विभीषणुनि । हरिभक्तितोषणु ननघपोषणुनि
१३८०
समर विभीषणु सत्यतोषणुनि । ग्रममोप्प गनुटयु गडु लेस्स नीकु;
नतिमृदु भाषणु ना विभीषणुनि । नतिवेग प्रार्थिचि यतनि रार्विचि
परग लंकाराज्य पट्टंबु गट्टि । शरणनि म्रोक्कु मा जननायकुनकु;
शरणन्न नेंटुवंटि चंदबुनंदु ।गरुणतो गाचु ना करि गाचुरीति"
ननि पेक्कुभंगुल नध्यात्मविद्य । घनमति यैनट्टि कैकेशि तनकु
निर्मलतरपुण्य नीतिमार्गंबु । धर्मतत्परबुद्धि दगिलि चेप्पिननु
दललकेल्लनु बेद्दतल यैनयट्टि । तलतोड गूड नातललेल्ल वंचि

---

है वह सीता जगती तनूजा, जगदेकमाता, निगम-सन्नुत-पूता (पवित्र चरित्र वाली) अमितगुणोपेता है। प्रमोद से नीति (की बात) मानकर, बुद्धि (-मत्ता) से, सकल-भूषण-मणि युक्त कर, सकलेश रामचन्द्र की प्रार्थना कर, अभी (उसे) ले जाकर, प्रेम से राम को मनाकर, झट अपने प्राणों की रक्षा कर लो। (वह) स्वयं दूसरों के दिए वरों से (किसी को) बचा सकता है किन्तु स्वयं अपने दिए वरों को व्यर्थ नहीं कर सकता। गुरु-धर्म पोषण-गुण वाले हरिभक्ति-तोषण (तुष्ट रहनेवाले), अनघ-पोषण (करने-वाले) ॥ १३८० ॥

—समर विभीषण, सत्य-तोषण विभीषण को क्रम से देख लेना तुम्हारे लिए बहुत उत्तम है। अतिमृदु भाषण वाले उस विभीषण की अतिशीघ्र प्रार्थना कर, उसे बुलवाकर, शोभा से लंकाराज्य के लिए पट्टाभिषिक्त कर, उस जननायक (राजा राम) की शरण जाकर प्रणाम करो। शरण माँगने पर, किसी भी परिस्थिति में, उस करि (गजेन्द्र) की रक्षा करने के समान, वह रक्षा करता है।" (इस प्रकार) कह, अनेक प्रकार से अध्यात्म। विद्या में घन (बड़ी)-मति वाली कैकेशी ने निर्मलतर पुण्य (प्रद)-नीति मार्ग को धर्मतत्पर बुद्धि से, चाहकर बताया। (कहने पर भी) सिरों में सबसे बड़े सिर के साथ सभी सिरों को झुकाकर, उचित रूप से दण्ड-प्रणाम कर, पूर्ण भक्ति से खड़े होकर रावण, पूर्व में उस सनत्सुत से सुने भासुर

दंड प्रणामंबु दग नाचरिंचि । निंडिन भक्तितो निलिचि रावणुडु
आ सनत्सुतुनिचे नट मुन्नु विन्न । भासुरंबैनट्टि परतत्त्वमेल्ल
दनकु सिद्धिचुट दनलोन देलिस । मनमुन नेंतयु मग्नुडै यपुडु १३९०
तलकोन्न वेड्कतो दललेल्लनेत्ति । तलपक यप्पुडु तल्लितो ननियें:
"नेरुगुदु नन्नि; ने नेरुगनियट्टि । मोरगुलु गलवे मीमूडुलोकमुल?
दरमिडि यीपरतत्त्वंबुतेरगु । लेरिगि येरुंगवु हृदयंबु चेदिरि;
तल्लि ! नीवेरिगिन धर्मशास्त्रंबु । लेल्ल निष्पलमुलैयिप्पुडु तोचें;
दल्लिदंड्रुलु पल्कु तप्पुलेन्नैन । नुल्लंबुलो नाटि युंडवु गानि
यामहात्मुडु विष्णुडैन रामुनकु । नीमेनितो बोयि ये म्रोक्कजाल;
हेयपादार्थमै येसगुचुन्नट्टि । कायंबु वेंचुट कष्टंबु गादे ?
नरुलु वानरुलु नेन्नग नेंतवारु ? । सुरलकन्ननु वारु शूरुले तलप?
गेलुतु नवश्यंबु; गेलुपु लेकुन्न; । निल रामु शरमुल नीलुगुदु गानि,
हीनमानवुनकु ने म्रोक्कजाल; । मानु मिस्माट मुम्माटिकोयम्म!
१४००
चालु नी बुद्धुलु, चालु नी ममत, । चालिचवैतेनि जननि! विच्चेयु;

---

समस्त परतत्त्व के अपने को सिद्ध होने की बात अपने (मन) में जानकर, मन में अत्यधिक मग्न हो रहा। ॥ १३९० ॥

तब सम्पन्न उत्साह से समस्त सिरों को उठाकर, सोचे बिना तब माता से (उसने) कहा—"सब जानता हूँ। मैं न जानता हूँ, ऐसे भी षड्यन्त्र इन तीनों लोकों में कहीं हैं ? (नहीं)। इस परतत्त्व के विधान को जानकर भी, हृदय के विकल हो जाने से, नहीं जानती हो। हे माता ! अब लगता है, तुम जिन समस्त धर्मशास्त्रों को जानती हो, वे सब निष्फल हैं माता-पिता कितने ही ग़लत (बातें) कहें, वे मन में गड़कर तो नहीं रहते। किन्तु उस महात्मा, विष्णु, राम को इस शरीर से जाकर मैं प्रणाम नहीं कर सकता। घृणित पदार्थ हो विराजमान (इस) काया का संवर्द्धन करना भी कठिन है न ? नर (और) वानर गिनती करने में कितने हैं (उनकी शक्ति ही कितनी है) ? क्या सुरों की अपेक्षा वे शूर हैं ? अवश्य (उन्हें) जीत लूँगा। विजय (प्राप्त) न हो तो राम के बाणों से मर जाऊँगा किन्तु हीन मानव को प्रणाम नहीं कर सकूँगा। हे माता ! यह बात (उपदेश) छोड़ दो, छोड़ दो, छोड़ दो। तुम्हारे हित-वचन बस हैं, तुम्हारी ममता बस है। (इन बातों को) बन्द न कर सकोगी तो हे जननी ! पधारो (यहाँ से)। ॥ १४०० ॥

चाहकर अपने छोटे पुत्र के साथ अनुपम सम्पत्ति के साथ इस लंका

गौनकौनि नी पिन्न कोडुकुतो गूडि । यॆनलेनि संपद नेलु मीलंक;
ईलोकसंपदलिन्नि नीकृपनु । नालोलमति नेनु ननुभविचितिनि;
बलिमिनि गलिमिनि भर्ममितलेक । बलिसि लंकेलिति बदलक्षलेडु
लॆलमि नाकुनु नॆदुरॆव्वरु लेक । विलसिल्लु प्राभवविभवंबु मॆरसि;
विच्चॆयु नगरिकि वेगंब" यनिन । नच्चुगा रावणुंडाडुमाटलकु
गैकेशि मदिलोन गडु जोद्यमंदि । याकोडुकुन जूचि यनियॆ ग्रम्मरनु:
"वरतपोनिधि विश्रवसुडानतिच्चु । परतत्त्व मदियेल परिवोवु"
ननुचु
वनित यप्पुडु माल्यवंतुनि जूचि । "मनमॆंत चॆप्पिन यानुने यितडु"
अन विनि यिट्लने नम्माल्यवंतु: । 'डॆनयंग नीविप्पु डेल चॆप्पॆदवु ?
१४१०
जडुनकु नार्युलु चाटु वाक्यमुलु । कडु ब्रीति जॆप्पिन गादनि विनडु;
गान गानडु वीडु कार्यंबु तॆरगु । मानुमु नीविक मानिन ! लॆम्मु"
अनवुडु गैकेशि यट्लकाकनुचु । "नॆनपंग जॆडुत्रोव येटिकि दप्पु?
नेतॆरंगुन वोवदिदि दैवकृत्य । मोतंड्रि! मननीति युचितमे" यनुचु
दातयु दानुनु दलकॊडु वगल । भ्रातलु दल्लुलु बांधवुल् गलग

पर शासन करो । इस लोक की इतनी सम्पदाओं (वैभवों) को, तुम्हारी कृपा से आलोकमति (कामुकता) से, भोगा है । बलयुक्त (और) ऐश्वर्य-युक्त हो, किसी भी प्रकार के भय से रहित हो, गर्वीला हो, दस लाख वर्ष तक लंका पर शासन किया है। प्रतिपक्षी के अभाव में, विलसित प्राभव-वैभव से शोभा से विराजमान हूँ । (अब तुम) शीघ्र नगरी में पधारो ।" (ऐसा) कहने पर, रावण की निश्चल बातों पर कैकेशी मन में अति चकित हो, उस पुत्र को देखकर फिर बोली—"वरतपोनिधि विश्रवसु का दिया आदेश (कथन) परतत्त्व (से सम्बद्ध) व्यर्थ कैसे जाएगा ?" (ऐसा) कहते हुए उस स्त्री ने तब माल्यवन्त को देखकर कहा—"हम कितना भी कहें क्या यह विरत होगा ? (नहीं) । कहने पर सुनकर उस माल्यवन्त ने यों कहा—"अब तुम उचित रीति से (और अधिक) क्या कहोगी ? ।।१४१०।।
—जड़ (व्यक्ति) को आर्य (जन) हित-वचन अधिक प्रीति से कहें तो वह उन्हें नहीं मानता है । अतः यह कार्य के विधान को समझ नहीं सकता है । हे मानिनी ! अब तुम छोड़ दो, उठो ।" ऐसा कहने पर 'वैसा ही हो' कहकर, यह कहते कि "कुमार्ग से कैसे हटेगा? हे तात! यह दैवकार्य किसी भी तरह से नहीं टलेगा । हमारे हित-वचन कहाँ उचित लगते हैं ?" तात और स्वयं, भ्राताओं, माताओं और सम्बन्धियों के विचलित-व्याकुल

जनि यप्पुडा संभासदनंबु बासि । तन नगरिकि बोयि धर्मक्रमंबु
दन नित्यकर्मंबु दप्पक यपुडु । मनमुन देलिसि सम्मदमुन नुंडे;
नट दशग्रीवुंडु नधिकदर्पमुन । बटुतरनिस्साणभांकृतुल् सेलग
जेयिंचि राक्षससेन राविंचि । यायोधनोद्युक्तुलै येपुमीरि
युन्न मंत्रुल जूचि युग्रुडै पलिकें । गन्नुल गोपंबु गडलुकोनंग: १४२०
"श्रीरामचंद्रुंडु सेतुवु गट्टि । वीरुडै वच्चि सुवेलाद्रि विडिसें;
बटुगति नामीद बगवाडु राग । निटु निद्रवोवुट ये नीति मीकु?
मिम्मेमि सेयुदु? मिमु मंत्रुलनुचु । नम्मिन वीड्रिडि ननु नंदु गाक!
कादु पो मीरुपेक्षापरुलैन । नादेस गीडोंदुना येविधमुन ?
सामभेदंबुल जक्क गाकुन्न । रामुनितो बेंचि रणमु सेसेंदनु"
अनि रावणुंडाड नखिलराक्षसुलु । दनिकिन सिग्गुन दल लेत्तलेक
यूरकुंडिरि; 'यूरकुंड ने' लनुचु । धीरुडै यावेळ दिविजारियैन
रावणुतोड दर्पंबुन दनदु । चेव दोपग निंद्रजित्तुंडु वलिकें:
"देव! रावण! सर्व देवसंघमुल । नाविधंबुन गेल्चिनंतटि नीकु
निल येल गाननि यीरामलक्ष । णुलचेत नेकीडु नूल्कोनु निंक? १४३०

होने पर, तब उस सभासदन को छोड़, अपनी नगरी में जाकर धर्मक्रम तथा अपने नित्यकर्म को न छोड़, मन में (सब कुछ) जानकर, सम्मोद से रही। वहाँ दशग्रीव (रावण) अधिक दर्प से, पटुतर-निस्साण भाँकृतियों (ध्वनियों) के व्याप्त होने पर, राक्षससेना को बुलाकर, आयोधन (युद्ध) के लिए उद्युक्त (तैयार) हो, अधिक विजृंभित बने हुए मन्त्रियों को देखकर, आँखों से क्रोध के परिव्याप्त होने पर, उग्र हो यों बोला— ॥ १४२० ॥

—"श्रीरामचन्द्र ने सेतु का निर्माणकर वीर हो आकर, सुवेलाद्रि पर पड़ाव डाल दिया है। पटुगति से मुझ पर शत्रु के आने पर, इस प्रकार सोते रहना आपके लिए नीति संगत है? तुम लोगों को क्या करूँ? तुम (लोगों) को मन्त्री मानकर भरोसा करनेवाले मुझ मूर्ख को दोष देना चाहिए। जाने दो, आप उपेक्षा कर दें तो मेरे प्रति किसी प्रकार की हानि कैसे होगी? साम तथा भेद से (कार्य) न बन सकेगा तो क्रम से राम से रण करूँगा।" (ऐसा) रावण के कहने पर, अखिल राक्षस अतिशय लज्जा से सिर उठा न सक, चुप रहे। 'चुप क्यों रहें' ऐसा सोच, धीर बन, दिवजारि रावण से दर्प के साथ तथा अपनी शक्ति को प्रकट करते हुए इन्द्रजित ने कहा—"हे देव! हे रावण! सर्व देव संघों को उस प्रकार जीतनेवाले तुम्हें पृथ्वी पर शासन न कर सकनेवाले इन राम-लक्ष्मणों से अब हानि किस प्रकार होनेवाली है? ॥ १४३० ॥

वलदु चिंतिप; ने वालिनवाड; । नलवु ज्ञलंवु धैर्यमु गलवाड;
नागपाशंवुल नाकीशु गट्टि । यागति नेपना यसुराधिनाथ !
कालकेयादि राक्षसवीरवरुल । दोलना दानवोद्धुरसंगरमुल ?
मनुजुल गृशुल दापसुल दुर्वलुल । दनुजेश ! दशरथतनयुल नाकु
जंपुट पेद्दये समरंवुलोन ? । जंपेद, नीमदि संदियपडकु"
मन विनि यतिकामुडनुवाडु वलिके । दनुजेश्वरुनि तोड दज्ञुलु मेंच्च: १४३६

## रावणुनकतिकायुडु नीति सेप्पुट

"विनु दानवेश्वर! विशदनीतिज्ञु । डनु पेंपुतोड नीयखिलंवु वोंगड
वरुल सोम्मुल कासपडक वर्तिंचु । नरनाथुडिल येल्लनाडुनु नेलु;
निदि नीतिगति यनि यिच्च जिंतिप । केंदरेंडु लेदनि येल चूचेंदवु ?
इनकुलोत्तमुडु नी केंग्गेमिचेसे ? । दनुजेश! नीकु नातनि देवियेल? १४४०
नीदैन लंकयु निन्नुनु जेरुप । नीदुष्टराक्षसु लेत्तुकोन्नारु;
गावुन सीत राघवुनकु निच्चि । या विभीपणुनकु नट्टु लंकयिच्चि

---

—चिन्ता करनी नहीं है, मैं समर्थ हूँ । शक्ति, हठ, धैर्य से युक्त हूँ । हे असुराधिनाथ ! नागपाशों से नाकीश (वानरेश) को पकड़कर उस प्रकार सताया नहीं था ? कालकेय आदि राक्षसवीरों को दानवोद्धुर संगरों में भगाया नहीं था? हे दनुजेश ! कृश तापस तथा दुर्वल मनुजों, दशरथतनयों को, युद्ध में मार डालना मेरे लिए कौन वड़ी वात है ? मन में सन्देह मत करो, (उन्हें) मार डालूंगा।" ऐसा कहने पर सुनकर, अतिकाय नामक (राक्षस) दनुजेश्वर से वोला जिसे तज्ञ (विज्ञ) सराहें ।। १४३६ ।।

### रावण को अतिकाय का हित कहना

"सुनो दानवेश्वर ! विशद नीतिज्ञ की प्रसिद्धि से इस अखिल (समस्त सृष्टि) के सराहना करने पर, दूसरों की सम्पत्ति की आशा न कर व्यवहार करनेवाला नरनाथ धरती पर सदा शासन करता है । यह नीति मार्ग है, ऐसा मन में न सोचकर, मेरा सामना करनेवाला कोई नहीं है, ऐसा क्यों सोचते हो ? इनकुलोत्तम (राम) ने तुम्हारा क्या विगाड़ा है ? हे दनुजेश ! तुम उसकी देवी क्यों हर लाये ? ।। १४४० ।।

—तुम्हारी लंका का तथा तुम्हें विनष्ट करने का इन दुष्ट राक्षसों ने वीड़ा उठाया है । अत: सीता को राघव को दे-देकर, उस विभीषण को लंका

यूनिन भक्तितो नूरकयुंडि । मानितंबुग बुद्धिमंतुंड वगुम"
यनि पेक्कुभंगुल नतिकायुडपुडु । तनतोड बलुकंग दानवेश्वरुडु
अतिकायु माट दानात्म गैकोनक । नतिसाहसस्फूर्ति नप्पुडु मरियु
शुकसारणुल जूचि शूरुडै पलिके । "नीक मानवुंडब्धि नूरक बंधिंचि
घनुडैनवाडेंदु गल ? डिदिचित्र; । मनयंबु रामु डी यंबुधि गट्टे
ननुचुन्नवारु; मीरासेन जोच्चि । घनमतुलै येल्ल क्रममु वीक्षिंचि
रं" डनि पनिचिन रयमुन वारु । दंडि वानरवेषधारुलै वच्चि
वनमुलयं दुपवनमुलयंदु । ननुपमलील महाद्रुलयंदु १४५०

### शुकसारणुलु रामसेनल जूचिवच्चुट

वरसेतुवंदु नव्वार्धियव्वलनु । गुरुगुहांतरमुल गोमरैनयेडल
गलयंग विडिसिन कपिसेन जूचि । तललूचि वेरगंदि तलकि या चरुलु
मेनुलु गरुपार मेल्लन जोच्चि । वानरसेनलो वच्चुट जूचि
येरिगि बिभीषणुं डेचि पट्टिंचि । युरक वांड्रनु रामुनोद्दकु देच्चि
"मनुजेश ! रावणु मंत्रुलु वीरुः । वनचरवेषुलै वच्चिनवारु;

---

दे देकर, स्थिर भक्ति से चुपचाप रहकर, मान्य रूप से बुद्धिमान बनो ।" (ऐसा) कह अनेक प्रकार से तब अतिकाय के कहने पर, दानवेश्वर ने, अतिकाय की बात पर ध्यान न देकर, अतिसाहस-स्फूर्ति से तब फिर शुक-सारणों को देखकर शूर हो कहा—"अब्धि को यूँही (अनायास) बाँधकर महान् बना मानव कहीं है ? यह तो विचित्र है । (लोग) सतत कहते हैं कि राम ने इस अंबुधि को बाँध दिया है । तुम (लोग) उस सेना में प्रवेश कर, घनमति से समस्त क्रम (विधान) को देखकर आओ ।" कहकर भेजने पर, शीघ्रता से वे अतिशयता से वानर वेषधारी हो, आकर, वनों में, उपवनों में, अनुपम लीला से महाद्रियों में, ॥ १४५० ॥

### शुकसारणों का राम की सेनाओं को देख आना

—वरसेतु पर, उस वारिधि के उस पार, गुरु-गुहान्तरों में सुन्दर बने स्थानों पर, शोभा से पड़ाव डाले हुए कपिसेना को देखकर, सिर हिलाकर, आश्चर्यचकित हो, विचलित हो उन (गुप्त) चरों के, शरीरों के (भय से) पुलकित होने पर, धीरे से प्रवेश कर, वानरसेना में आते देख, जानकर, विभीषण विजृंभित हो, (उन्हें) पकड़वाकर, यूँही उन्हें राम के पास लाकर, (कहा)—"हे मनुजेश ! ये रावण के मन्त्री हैं, वनचर वेषधारी हो आए हैं । ये शुकसारण है । ये (इस सेना में) घुसकर, यहाँ के समस्त (समाचार)

शुकसारणुलु; वीरु सौच्चि यिव्वीट। सकलंबु गनुगोंनि चनगलवार"
लनवुडु नाचारु लतिभीति नोंदि। मुनुकोंनि चेतुलु मोगिचि
म्रोक्कुचुनु
"देव! रावणुडु वुत्तेंचिन चरुल; । माविभीषणु चेप्पिनंतयु निजम;
येचि या रावणुं डेलमि मीसेन। जूचि रम्मनवुडु जूड वच्चितिमि"
अनुटयु नव्वुचु ननियें राघवुडुः। "विनुडु, रावणु मंत्रिविभुलौटजेसि
१४६०
मिम्मु जंपुट दगु; मिमु जंपगानि;। मिम्मु जंपग वच्चु मेलेमि माकु?
नदि सेप्पनेल? वीडंतयु जूडु। 'डदि सूड मिदि सूड' मनक मीरिप्पु
डिटु तेरकोनग वीडेंतयु जूचि। यटुपोयि वेस जेप्पु डारावणुनकु;
नेलावु नम्मि ता निट सीत देच्चें। नालावु जूपरम्मनु; डाजिलोन
नेल्लि यीलंकलो नेल्लराक्षसुल। द्रुळ्ळेडि तन्नुनु दुनुमाडु ननुडु;
चनु" डनि रावणु चारुल वनिचें। जननाथु डारामचंद्रुडु प्रीति;
वारु विभीषणुवलन नव्वीडु। वारक सकलंबु वडि जूचिपोयि
रावणु गांचि या रावणुतोड। "देव! नीपंचिन तेरगुन बोयि
कपिसेन नेंतयु गनुगोनुचुंड। नेपमात्रमुन मम्मु नीतम्मु डेरिगि

---

को देखकर जाएँगे।" ऐसा कहने पर, वे चर अति भीत होकर, प्रथमतः हाथ जोड़ प्रणाम करते हुए बोले—"हे देव! (हम) रावण के भेजे चर हैं। विभीषण ने जो कुछ कहा वह सब सच है। विजृंभित होकर, उस रावण के शोभा से आपकी सेना को देख आने के लिए कहने पर, देखने आए हैं।" (ऐसा) कहने पर हँसते हुए राघव ने कहा—"सुनो, रावण के श्रेष्ठ मन्त्री होने के कारण, ॥ १४६० ॥

—तुमको मार डालना उचित है। तुम्हें मार तो नहीं डालूँगा। तुम्हें मार डालने से हमें क्या लाभ होगा? वह कहना क्यों? (हमारे) समस्त स्थान देख लो। 'यह नहीं देखा, वह नहीं देखा' (ऐसा) न कह, अब तुम स्पष्टता से समस्त स्थानों को देखकर, वहाँ जाकर झट उस रावण से कह दो। किस सामर्थ्य पर भरोसा कर वह सीता को यहाँ लाया था, उस सामर्थ्य को दिखाने के लिए आने को कह दो कह दो कि परसों युद्ध में इस लंका के समस्त राक्षसों को, उसे भी मार डालूँगा, जाओ।" (ऐसा) कह रावण के चरों को जननाथ रामचन्द्र ने प्रीति से भेज दिया। वे विभीषण के द्वारा उस समस्त स्थान को निरन्तर शीघ्रता से देखकर जाकर, रावण को देखकर, उस रावण से (कहा)—"हे देव! तुम्हारे भेजे विधान के अनुसार जाकर, कपिसेना को अधिकता से देख रहे थे। इशारे भर से

पट्टिचि कट्टिचि भानुकुलेशु । कट्टेदिटिकि देच्चि कलुषंबुतोड १४७०
जंपिपदलचिन सदयुंडुगान । जंपिपडय्ये निक्ष्वाकुवल्लभुडु;
नीलंकयुनु निन्नु निखिलराक्षसुल । नालंबुलोपल नणगिंचुटकुनु
रामभूपालु शौर्यमु जेप्पनेल । सौमित्रि योक्कडे चालु लंकेंद्र !
सुरवैरि ! सेतुवु जूचिति; मंदु । नेरसि वानरसेन निंडि युन्नदियु;
नदि शतयोजनंबैनट्टि निडुपु । पदियोजनंबुल पऱपुन नोप्पे;
गपिसेन यितनि गणुतिपरादु; । कपुलाडकाडकु घनगिरुलंदु
विडिसिन सेनयु विडियु सेनयुनु । विडिदलपट्लकु वेदकु सेनयुनु
नुदधिकि नव्वल नुंडु सेनयुनु । वदलक नऱियुनु वच्चु सेनयुनु
नेयुंटकु बराकु नात्मलो वेऱगु । पायनि वेऱपुनु ब्रभविंचे देव !
योक्कोक्कचोटुन नुन्न यासेन । लेक्किंचि ब्रह्मयु लिखियिंपलेडु; १४८०
कान नारामुनि गनि सीत निच्चि । दानवनाथ ! मोदंबुननुंडु"
मनवुडु रावणुं डामाटलेल्ल । विन निपुगाक क्रोव्विन रोषमेत्ति
"देवगंधर्वुलेत्तिन नैन सीत । नेविडुतुने ? येल यीपंदतनमु ?

---

हमें तुम्हारा भाई जान गया और पकड़कर, बाँधकर, भानुकुलेश के समक्ष ले जाकर, कलुष (भाव) से, ॥ १४७० ॥

—(हमें) मरवा डालना चाहा तो सदय होने के कारण इक्ष्वाकुवल्लभ ने हमारा संहार नहीं कराया। हे लंकेन्द्र ! युद्ध में तुम्हारी लंका को, तुमको (तथा) अखिल राक्षसों को दबा देने के लिए राम भूपाल का शौर्य क्यों, अकेला सौमित्र ही पर्याप्त है। हे सुर-वैरी ! सेतु को देखा है, उसमें वानर सेना भरी हुई है। वह (सेतु) शतयोजन की लम्बाई (तथा) दस योजन की चौड़ाई से शोभित है। कपिसेना की गिनती नहीं कर सकते। कपि जहाँ-तहाँ (फैले हुए) हैं, घन-गिरियों में पड़ाव डाली हुई सेना, पड़ाव डालने वाली सेना, पड़ाव के लिए (स्थान) ढूँढनेवाली सेना, उदधि (समुद्र) के उस पार स्थित सेना, निरन्तर आनेवाली सेना के होने से आत्मा (मन) में आश्चर्य और अत्यन्त भय उत्पन्न हुए। हे देव ! एक-एक स्थान पर स्थित उस सेना की गिनती कर ब्रह्मा भी लिख नहीं सकता। ॥ १४८० ॥

अतः उस राम को देख (दर्शन कर), सीता को देकर, हे दानवनाथ ! मोद से रहो।" ऐसा कहने पर, वे बातें श्रवण सुभग न होने से दर्प से रोषपूर्ण होकर बोला—"देव गन्धर्व भी आक्रमण करें तो भी सीता को छोड़

मिम्मु गोतुलु वट्टि मेंदिचिन नोंच्चि । बम्मेरवोवुचु बऱतेंचिनारु;
वलव दोडकुडु; दुर्वारुलै मिम्मु । दलचि कोतुलु रारु दाडि मी वेंनुक
ननि धीरुडै बल्कि यारावणुंडु । चनि तनतो शुकसारणुल् नडव
मिक्किलि पोंडवेंन मेडपै नेंक्कि । यक्कपिबलमुल नंतयु नपुडु
चूचि यद्भुतमंदि शुकसारणुलकु । "नीचंदमुन नुन्न यीसेनलोन
नेंव्वडु मुंगल नेपारि नडचु ? । नेंव्वडेंव्वडु वेंन्क नेमऱकुंडु ?
नेंव्वरु शूरु ? डिंदेंव्वडु वलति ? । येंव्वनिमाट लायिनसूति सेयु ?
१४९०
नेंव्वनितो रामु डिष्टंबु वलुकु ? । नेंव्वनिचे सेन येपारियुंडु ?
नेंव्वरु रेवग लीसेन गातु ? । रेंव्वरु सामंतु लीसेनलोन ?
नेंव्वडु सुग्रीवु ? डेंव्वडु रामु ? । डेंव्वडु लक्ष्मणुं ? डेंव्वडंगदुडु ?
चूपुडा येर्पड; जूपिति रेनि । गोपिंप ने वारि गुणमुलु विन्न"
नन विनि सारणुं डारावणुनकु । विनुपिंप दोणगें ब्रवीणत मेंऱसि:

रावणुनकु सारणुडु कपिपुंगवुल देलुपुट

"देव ! पुळिंदानदी तीरवर्ति । पावकसुतुडैन प्रबलुडीधात्रि;

दूँगा ? यह कायरता क्यों ? तुम्हें बन्दर जानकर, पकड़कर मर्दन करने से, तुम भ्रान्त होकर भाग आए हो, डरो मत। दुर्वार बने तुम (लोगों) का स्मरण कर, तुम्हारे पीछे बन्दर धावा बोलते नहीं आएँगे।" ऐसा धीर हो बोलकर, वह रावण, अपने साथ शुकसारणों के चलने पर जाकर, अत्यन्त ऊँचे सौध पर चढ़कर, तब उस समस्त कपिबल को देखकर, चकित हो, शुकसारणों से बोला—"इस प्रकार की इस सेना में कौन शोभा से आगे-आगे चलेगा ? कौन पीछे असावधान हुए बिना रहेगा ? कौन शूर है ? कौन समर्थ है ? किसकी बातें वह इनसुत (सुग्रीव) मानता है ? ॥ १४९० ॥

किससे राम प्रिय (वचन) कहता है ? किसके कारण सेना शोभित रहती है ? कौन किस प्रकार इस सेना की रक्षा करते हैं ? इस में कौन सामन्त हैं ? सुग्रीव कौन है ? राम कौन है ? कौन लक्ष्मण है ? कौन अंगद है ? वह विधान बताओ। बताओगे तो उनके गुणों को सुनकर, मैं तुम पर क्रुद्ध नहीं होऊँगा।" (ऐसा) कहने पर सुनकर, वह सारण प्रवीणता से प्रकाशित होकर, उस रावण को सुनाने लगा।

**रावण को सारण का कपि-पुंगवों के बारे में बताना**

हे देव! इस धरती पर पुलिदा तीरवर्ती (तथा) पावक का सुत है प्रबल

वीडॆ यीलंकॆल्ल वॆस बॆल्लगिंचॆ । बोडिगा नार्पुलु बोब्बलु सॆलग;
गुरुतरकपिनायकुलु लक्ष गॊलुव । दरुचरसेनमुंदर नुन्नवाडु
अलघुसत्त्वुडु नीलुडनुवाडु देव ! । जलजाप्तसुतुनकु सैन्यपालकुडु;
वीकतो दिक्कुलु वॆस बॆल्लगिल्ल । दोक दार्टिचुचु दुर्दमवृत्ति १५००
वॆरगंद जेयुचु वेयुपद्ममुलु । मरिनूरु शंखमुल् मर्कटोत्तमुलु
बलवंतुलगुवारु बलसि तन् गॊलुव । गॊलुवुन्नवाडॊक्ककॊंडयु बोलॆ
वालिनंदनुडल्लवाडॆ यंगदुडु; । वालिकंटॆनु बलवंतुडु वाडु;
अडरंग नाचंदनाद्रिवल्लभुडु । कडु ब्रसिद्धुडु विश्वकर्मनंदनुडु
विनु प्लवंगंबुलु वेयुगोट्लुनु । नेनुबदिलक्षलु नेपारि कॊलुव
घनमैन सेतुवु गडकतो गट्टि । वनचरसेन निव्वलिकि दार्टिचि
वालिन नलुडु वो वाडु दैत्येंद्र ! । वालिनंदनुन कव्वल नुन्नवाडु;
तरुचरयूथमुल् तनु बॆक्कु गॊलुव । सुरलोककंटक ! सुतरुडन्वाडु;
ननसेनतो गूडि तानॊक्करुंड । मन लंक साधिप मंडुचुन्नणडु;
रजनीचराधीश ! रमणीयकांति । रजताद्रि बोलुचु रविपुत्रुनॆदुर १५१०

---

(नामक कपि)। उसी ने सुघड़ता से सिंहनादों के विजृंभित होने पर, झट इस लंका को उखाड़ डाला था। एक लाख गुरुतर कपिनायकों के सेवा करने पर, तरुचर-सेना के आगे-आगे नील (खड़ा) है जो अलघुसत्त्व वाला है। हे देव ! वह जलजाप्तसुत (सुग्रीव) का सैन्यपालक है। साहस से पूँछ के आघात से झट दिशाओं को उखाड़ डालते हुए, दुर्दम वृत्ति से ॥ १५०० ॥

—आश्चर्य-चकित करते हुए, हज़ार पद्मों तथा सौ शंखों की संख्या में बलवान मर्कटोत्तमों के बली हो सेवाएँ करने पर, एक पर्वत के समान उपस्थित है वालिनन्दन ! वही अंगद है। वह वालि से भी बलवान है। अतिशयता से वह चन्दनाद्रि-वल्लभ (और) विश्वकर्मनन्दन अधिक प्रसिद्ध हैं। सुनो, हज़ार करोड़ (तथा), अस्सी लाख प्लवगों के शोभा से सेवाएँ करने पर, महान् सेतु का साहस के साथ निर्माणकर, वनचर सेनाओं को इस पार उतारनेवाला वह नल है। हे दैत्येन्द्र ! वह वालिनन्दन के उस तरफ़ है। हे सुरलोक-कंटक ! अनेक तरुचरयूथों के सेवाएँ करने पर सुतरु नामक (कपि) अपनी सेना के साथ अकेले ही हमारी लंका को जीतने के लिए प्रज्वलित हो रहा है। हे रजनीचराधीश ! रमणीयकांति से रजताद्रि से उपमित होते हुए रविपुत्र के समक्ष ॥ १५१० ॥

वलमुलन्निटिनि वरिपाटि दीर्चु । वलति याश्वेतुडन्वानरु जूडु;
गुरुबलाढ्युलु वेयुगोट्लु गौलुव । वरलुनातडु वेगवंतुडन्वाडु
चूडुमा मनदिक्कु सूचुचुन्नाडु; । चूडुगा लंकेंद्र ! सुग्रीवसखुनि;
दग विंध्य सह्यसुदर्शनमुख्य । नगमुल कॅल्लनु नाथुंडु वाडु;
कौमरारु सिंगपु गौदमयु वोले । नमरिनवाडु लंकाधीश ! विनुमु
गांभीर्यवारिधि कपिलवर्णुंडु । रंभुंडु घनकेसरंबुलवाडु
बलुविडि नूटमुप्पदिलक्ष लॅलमि । गौलुवनुन्नाडदिगो देव ! चूडु;
कुमुदुडन्वाडु संकोचनाचलमु[1] । नमरंग बालिचु नमरारि ! यतडु
पदिकोट्ल यगचरपतुलोलि गौलुव । मदमुन मलयु नामर्कटु जूडु;
रम्यशैलमुनकु[2] राजैनवाडु । रम्योरु विस्तृतोरस्थलुंडतडु
१५२०
नलुवदिलक्षलु नालुगुवेलु । गौलुवंग लंकपै गोपंबु मीऱ
गुदियक यिरुगॅलंकुल जूचुवाडु । त्रिदशारि ! यदॆचूचिते शरभुंडु;
बलसि तन्नॆप्पुडेबदिकोट्ल कपुलु । गौलुवनुन्नतनि गन्गौनुमल्लवाडॆ

—(अपनी) समस्त सेनाओं को क्रम से सजाए रखनेवाला समर्थ श्वेत नामक उस वानर को देखो। देखो न, गुरु-बलाढ्य हज़ार करोड़ (कपियों) के सेवाएँ करते रहने पर शोभित होनेवाला वह वेगवान् नामक (कपि) हमारी ओर देख रहा है। देखो न लंकेन्द्र ! सुग्रीव सखा को। वह उचित रूप से विन्ध्य, सह्य, सुदर्शन आदि समस्त नगों का नाथ (अधिपति) है। हे लंकाधीश ! सुनो, शोभायमान सिंह-शावक के समान विराज रहा है। हे देव ! (उधर) देखो, गांभीर्य-वारिधि, कपिलवर्ण वाला, घन केसर वाला रम्भ (नामक कपि) वरजोरी एक सौ तीस लाख (कपियों) के प्रेम से सेवाएँ करने पर स्थित है। हे अमरारी ! कुमुद नामक वह (कपि) संकोचनाचल[1] पर समुचित रूप से शासन करता है। दस करोड़ अगचरपतियों के सुन्दरता से सेवाएँ करने पर, मोद से घूमते उस मर्कट को देखो। रम्यशैल[2] का राजा, रम्य ऊरु (तथा) रम्य उरस्थल वाला है वह। ॥ १५२० ॥

चालीस लाख और चार हज़ार (सैनिकों) के सेवाएँ करते रहने पर, लंका पर उत्कट क्रोध से, सिकुड़े बिना, दोनों तरफ़ देखनेवाले शरभ को हे त्रिदशारी ! देखा है न ! हे देवेन्द्र वैरी ! सान्द्रता से सदा पचास करोड़ कपियों की सेवाएँ पानेवाले उसे देखो। वह पारियात्राचल का

१. मूल वाल्मीकि में 'संरोचनाचल' है।
२. संस्कृत मूल में 'रम्यं साल्वेय पर्वतम्' है।

नीलशैलंबुल निलुवॆल्ल दार। यै लील नॊप्पॆडु नाक्रुतुल् गलिगि
युल्लसिल्लुचुनुन्न यॊककोटिसंख्य। भल्लूकमुलु गॊल्व बलसियुन्नाडु
१५४०
तॊल्लि देवासुरोद्धुरयुद्धकेळि। नॆल्लवरंबुल निद्रुचे बडसि
वालिन या जांबवंबडु वाडै:। तूलडु रणमुलो धूर्जटिकैन;
नुक्कलुंडदॆ वीनि युभयपार्श्वमुलु। नॊक्कॊक्क योजनं बॊडलंत पॊडवु
नलि बद्मसंख्य वानरसेन गॊलुव। सललितुंडगुवाडु सन्नादनुंडु
नाकारि! विरुदु वानर पितामहुडु। नाकीशुतो बोरि नलि गॆलिचनाडु;
दहनुनिवलन गंधर्वकन्यककु। महनीयमैन जन्मंबुनु बॊंदि
परपैन या द्रोणपर्वतं बेलु। दिरमुगा जंबुनदीतीरवर्ति
वेयुगोट्लु कपुल् वेड्क दन् गॊलुव। नीयगचरु जूडु मेचिनवाडु
नीलुनि तम्मुडु निर्जरवैरि!। चालुवाडितंडिद्रजालुडन्वाडु;
कुपितमर्कटुलु वेगोट्लु गॊलुव। कपिवीरुडदॆ चूडु क्रथनुडन्वाडु;
१५५०
करमु संप्रीति गंगातीरमुननु। जरियिंचुवाडु शाश्वतवाहुबलुडु
चिरतरलीलमै शिशिराद्रि वेड्क। निरवंद नॆप्पुडु नेलॆडुवाडु

---

से विराजमान है। नीलशैलों पर जहाँ-तहाँ नक्षत्रों के समान शोभित आकार से युक्त हो उल्लसित होनेवाले एक करोड़ की संख्या के भल्लूकों के सेवाएँ करने पर वली बना हुआ है। ॥ १५४० ॥

पूर्व में देवासुरों के उद्धर-युद्ध-केलि में इन्द्र से समस्त वरों को प्राप्त कर विराजित जांबवान वही है। वह रण में धूर्जटि (शिव) से नहीं हारता। वही उक्कल (नामक कपि) है। उसके उभय पार्श्वों के शरीर की लम्बाई एक-एक योजन है। शोभा से पद्म संख्या की वानर सेना के सेवा करने पर सललित बना हुआ है सन्नादन। हे नाकारी! प्रसिद्ध रूप से वानर पितामह नाकीश से संघर्ष कर, शोभा से विजयी हुआ है। दहन (अग्नि) के द्वारा गन्धर्वकन्या में महनीय जन्म प्राप्त कर, विशाल उस द्रोण पर्वत पर शासन करते हुए, जंबूनदी तीरवर्ती हो, हज़ार करोड़ कपियों के उत्साह से सेवाएँ करने पर यह क्षगचर विजृंभित हो रहा है, इसे देखो। हे निर्जर वैरी! नील का भाई यह इन्द्रजाल नामक (कपि) समर्थ है। हज़ार करोड़ कुपित मर्कटों की सेवाएँ लेनेवाले कपिवीर क्रथन नामक (कपि) को देखो। ॥ १५५० ॥

अधिक संप्रीति से गंगातीर पर विचरण करनेवाला (तथा) शाश्वत बाहुबल वाला, चिरतर-लीला से सोत्साह शिशिराद्रि पर सदा शोभा से

पदिकोट्ल नगचरुल् बलसि तन् गौलुव । नदे चूडुमा गजुंडनुवाडु देव !
कोटिकोट्ल वेलु कोमरारु जमुनि । पाटि गोलांगूल बलमुलु गौलुव
नदे गवाक्षुंडनुनतडालमुनकु । द्रिदशारि! यौडुलु दीडुचुन्नाडु;
धवळवर्णंगुलुद्दंडविक्रमुलु । रविसन्निभुलु रणरंगभीषणुलु
विविधरूपंबुल विख्यातुलैन । प्लवगमुख्युलु दनु बदिवेलु गौलुव
नुन्न केसरि जूडु मोंप्पारु कांच । नोन्नतगिरुलकु नौडयंडु वाडु;
बहुवर्णुलै पटुभाषणध्वनुल । महि यगल्चुचु दंतमंडलि वेलुग
सिंगंपुगौदमल चेन्नगगलिंचि । पिंगळाक्षंबुल बैद्यु मेरसि १५६०
वेयुगोटुल कपुल् वेड्कतो गौलुव । बायक राम कृपारसंबंदि
तन प्राणमुलु रामधरणीश्वरुनकु । ननयंबु नीगोरु नतुलविक्रमुडु
अमरारि ! वाडे यत्यायतबलुडु । समरकर्कशुडैन शतबलि चूडु;
वीडे सुषेणुंडु वेगोट्लकपुलु । वाडिमि दनयट्टिवारु दन् गौलुव
नुन्नवाडदे चूडुमो देव ! समर । सन्नद्धुडै वेक्कसंबैन कडिमि;
बदिकोट्ल यगचरपतु लोलि गौलुव। नौदवु नाकपिवीरुडुल्कामुखुंडु;
इटु चूडुमा वीडे ऋषभुडन्वाडु! । भटमुख्युलतनिकि बदिकोटु लधिप!

शासन करनेवाला, दस करोड़ नगचरों की सेवाएं लेते हुए गज स्थित है। हे देव ! उसे देखो। हे त्रिदशारी ! करोड़-करोड़ हज़ार (की संख्या में) यम के समान शोभित वानर सेना के सेवाएँ करने पर वही गवाक्ष नामक (कपि) युद्ध के लिए ओंठ चबा रहा है। धवल वर्ण वाले, उद्दंड विक्रम वाले, रवि सन्निभ, रणरंग भीषण (तथा), विविध रूपों से विख्यात दस हज़ार प्लवग मुख्यों के सेवाएँ करने पर स्थित केसरी को देखो। शोभायमान कांचन उन्नत गिरियों का वह अधिपति है। बहुवर्ण वाले हो, पटुभाषण ध्वनियों से (तथा) महि को फोड़ देनेवाली दन्त-पंक्तियों के प्रकाशित होने पर, सिंह-शावकों की शोभा को मात कर, पिंगलाक्षों (पीतवर्ण के नेत्रों) से अधिक शोभित होकर, ।। १५६० ।।

—हज़ार करोड़ कपियों के उत्साह से सेवाएं करने पर, निरन्तर रामकृपा रस को प्राप्त कर, अपने प्राणों को राजाराम के लिए सदा समर्पित करना चाहनेवाला अतुल विक्रमशाली वही अत्यायत बल वाला (तथा) समर कर्कश शतबली है। हे अमरारी ! उसे देखो, यही सुषेण है। बल-पराक्रम में अपने समान हज़ार करोड़ कपियों के सेवाएँ करने पर, अधिक साहस से समर के लिए सन्नद्ध (तैयार) है। हे देव ! वही देखो। दस करोड़ अगचरपतियों के सुन्दरता से सेवाएँ करने पर स्थित वह कपि-वीर उल्कामुख है। इधर देखो न, यही ऋषभ नामक है। हे अधिप !

वनचरशतकोटि वलनोप्प गोलुव । दनरुनातनि जूडु दानवाधीश !
कनकाद्रिधैर्युडखंडविक्रमुडु । घनभुजस्कंधुडु गंधमादनुडु;
मोनकु वेगोट्लुगा मुय्येडुमोनलु । दनर गलिगनवाडु दधिमुखुडतडु;
१५७०
विनु मिरुवदियोक्क वेयुशंखंबु । लुनु मरिरेंडु वेल्नूरु बृंदमुलु
गल यल्ल मोन दिवाकरसूनु मूल । बल; मा वलीमुखप्रमुखुलु वेड्क
लोलय गिष्किंधलो नुंडेडु वारु; । ललि देवगंधर्वुलकु बुट्टिनारु;
कामरूपमुल संगरकौतुकमुल । भीमविक्रममुल बेंपारुवार
लनिकि सन्नद्धुलै यार्चुचुन्नारु; । कनुगोनु वारि राक्षसलोकनाथ!
अमृतंबु ब्रह्मचे नमरंग वडसि । रमरुलकंटेनु नधिकुलु चूडु
विनुतिप मैंदद्विविदुलनुवारु । विनु देव ! येकांगवीरुलु वारु
पदिवेलकोट्लु प्लवगुलु गोल्व । नुदधितीरंबुन नुन्नारु देव !
वीरुलु सुमुखुंडु विमुखुंडु ननग । घोरविक्रमुलु गन्गोनुमु लंकेश !
मृत्युवुकोडुकुलु मिक्किलिचेव । मृत्युवुकंटेनु मीडिनवारु; १५८०
मिगिलिन तेगुवतो मिति मेर लेनि । यगचरुल् दनु भृत्युलै कोलुवंग

---

उसके दस करोड़ मुख्य भट हैं। हे दानवाधीश ! शतकोटि वनचरों के शोभा से सेवाएँ करने पर शोभित उसे देखो। कनकाद्रि सम धैर्यशाली, अखण्ड विक्रमवाला, घन भुज-स्कन्ध वाला, वह गन्धमादन है। एक-एक छोर पर हजार करोड़ (के हिसाब) से इक्कीस छोरों की शोभा से युक्त वह दधिमुख है। ॥ १५७० ॥

सुनो, इक्कीस हज़ार शंख तथा और दो हजार सौ से युक्त बृन्द (समूह) दिवाकर-सून (सुग्रीव) के मूल बल में हैं। वे वलीमुख (वानर)-प्रमुख सोत्साह किष्किन्धा में रहनेवाले हैं, शोभा से देव-गन्धर्वो से उत्पन्न हुए हैं। कामरूपों से, संगर-कौतुक से, भीम-विक्रम से वे युद्ध के लिए सन्नद्ध होकर, सिंहनाद कर रहे हैं। हे राक्षसलोकनाथ ! उन्हें देखो। हे देव ! ब्रह्मा से अमृत को समुचित रूप से प्राप्त कर, वे अमरों की अपेक्षा अधिक (पराक्रम वाले) हैं सराहनीय मैंद (और) द्विविद एकांगवीर हैं। हे देव ! वे दस हजार करोड़ प्लवगों के सेवाएँ करने पर उदधितीर पर स्थित हैं। हे लंकेश ! सुमुख (तथा) विमुख नामक वीर (तथा) घोर विक्रम वालों को देखो। मृत्यु (यम) के पुत्र (तथा) अधिक सामर्थ्य के कारण मृत्यु से भी अधिक हैं। ॥ १५८० ॥

अधिक साहस से अनन्त अगचरों के भृत्य हो सेवाएँ करने पर, उदधि

नुन्नवाडदे चूडु मुदधि लंघिंचि । निन्नु नीबलमुनु नीवारि गौनक
चतुर्देंचि मनमुलो जानकि गांचि । वनमेल्ल वेंरिकि नीवरसुतु जंपि
लंक भस्ममु सेसि लंकिणि नोंचि । जंकेंतो ग्रम्मर जन्नवाडतडु;
आ वायुसूनुंडु हनुमंतुडगुट । नीवुनु नेंरुंगुदु निर्जराराति !
विनु चित्रमोक्कटि; वीडु बाल्यमुन । निनमंडलं बुदयिपंग जूचि
पेरिगिन याकटि पेल्लुन दानि । बरिकिंचि फलमनि पट्टंग दिविरि
वेगंबुतो मूडु वेल योजनमु । लागगनंबुनकपुडु बिट्टेगसि
यंतटनुंडि पूर्वाद्रिपै बडियें । नेंतयु रयमुन; नीवानरुनकु
हनुवु भग्नंबय्यें; नंतनुंडियुनु । हनुमंतुडानुनाममय्यें नीतनिकि;
१५९०

वीरलंदरुनु बृथ्वीतलंबेल्ल । वारक यौक्किकत वडि गेल्चुवार;
लिट्टि कपींद्रु लनेकुलु देव ! । येंट्टनि संख्य दानेंन्नंग वच्चु ?"
ननि सारणुडु वल्क नसुरेंद्रुजूचि । सुनिशितमतियैन शुकु डर्थि
बलिकें: १५९३

शुकुडु श्रीरामुनि तेजोविशेषमुलदेलपुट

"वारल कैल्ल जीवनमैनयट्टि । यारामु जेप्पेद नसुरेश ! विनुमु:

---

को लांघकर, तुम्हें और तुम्हारी सेना की परवाह किए बिना आकर, वन में जानकी के दर्शन कर, समस्त वन को उखाड़कर, तुम्हारे श्रेष्ठ सुत का वध कर, लंका को भस्म कर, लंकिणि का दमन कर, त्रास देकर लौट जानेवाला (साहसी) है, उसे देखो। हे निर्जरारातीं ! उस वायुपुत्र का हनुमान होना तुम भी जानते हो। सुनो, एक विचित्र (बात) है। यह बाल्य में उदित होते इनमण्डल (सूर्य) को देख, क्षुधा के आधिक्य के कारण, उसे फल समझ, पकड़ने की कोशिश कर, वेग से तीन हज़ार योजन तक आकाश में अतिशयता से उड़कर, वहाँ से अतिशीघ्रता से पूर्वाद्रि पर गिर पड़ा। (तब) इस वानर का हनु (ठुड्ढी) टूट गया। तब से इसका नाम हनुमान हो गया। ॥ १५९० ॥

ये सब समस्त पृथ्वी-तल को अतिशीघ्रता से जीत लेनेवाले हैं। हे देव ! ऐसे कपीन्द्र अनेक हैं। इनकी संख्या को कैसे गिन सकें ?" ऐसा सारण के कहने पर, असुरेन्द्र को देखकर, सुनिशितमति से शुक चाहकर बोला— ॥ १५९३ ॥

शुक का श्रीराम का तेजोविशेष बताना

—"हे असुरेश ! उन सबके लिए जीवन (प्राण) बने उस श्रीराम के बारे

नयरीति हरिनील रत्नप्रभाति । मेयिचाय नेंतयु मेऽसिनवाड्डु
गमलंबुलनु बोलु कन्नुलवाड्डु । विमल नीतिस्थिति वेलसिनवाड्डु
आजानुबाहुंड्डु नखिलेश्वरुंड्डु । राजतेजोनिधि रघुकुलोत्तमुड्डु
सत्यंबुलोपलि सारमौवाड्डु । नित्यधर्मबुन नेगडिनवाड्डु
शस्त्रास्त्र विद्य विशारदुंडखिल । शास्त्रज्ञु डुरुकीर्तिसम्पदवाड्डु
दपनुनिनैननु दम तात यनक । तपियिंपजेयु प्रतापंबुवाड्डु; १६००
जक्काड्डु नभमैन शरजालमुलनु; । व्रक्कलुगा जेयु वसुमतिनैनं;
नलिगिन नातनि यलुक वेंरुलकु । दलपंग मृत्युवु दशकंठ ! विनुमु;
तेगुव नीवा सीत देच्चिचति गान । जगतीशु डिब्भंगि जनुदेंचे ननिकि
वरशरणागत वज्रपंजरुड्डु । बिरुदुल केल्लनु बिरुदैनवाड्डु
शरणन्न गानि येचंदंबुलंदु । दौरकोन्न यलुककु दुदि लेनिवाड्डु
मिक्किलियैन नीमीदिकोपमुन । नवकन्नुलंदेर्रे यमरिनवाड्डु
मूड्डुलोकमुल निम्मुल नेलुवाड्डु । वाडे पो रामुंड्डु वनजाप्तकुलुड्डु;
वारक शुद्धसुवर्णवर्णांगु । डारामुवलपट नट नुन्नवाड्डु
ब्रलमुन नीरेड्डुजगमुलनैन । नलुकतो निर्जिंचु नतिशक्तिवाड्डु

---

में कहूँगा। सुनो, नयरीति से हरिनील रत्न प्रभा के सम शरीरवर्ण से अति प्रकाशित है (वह)। कमल के समान नेत्रोंवाला है, विमल नीति स्थिति से विलसित है, आजानुबाहुओं वाला है, अखिलेश्वर है, रघुकुलोत्तम राजतेज का निधि है। सत्य के भीतर का सार है वह, नित्यधर्म से शोभित है। शस्त्र-अस्त्र विद्या में विशारद है, अखिल शास्त्रज्ञ है, उरुकीर्ति-सम्पत्ति से युक्त है। तपन (सूर्य) को भी अपना तात (दादा) न मानकर तप्त करनेवाले प्रताप से युक्त है। ॥ १६०० ॥

शरजाल से नभ को टुकड़े-टुकड़े कर सकता है, वसुमति के भी टुकड़े कर सकता है। हे दशकण्ठ ! सुनो, क्रुद्ध होने पर उसका क्रोध, सोचें तो, शत्रुओं के लिए मृत्यु ही है। साहस कर तुम उस सीता को लाए हो, इसीलिए जगदीश इस प्रकार युद्ध करने के लिए आया है। शरणागतों के लिए वह वर वज्रपंजर है, समस्त बिरुदों के लिए बिरुद है। शरणागति के अतिरिक्त और किसी प्रकार से कम न होनेवाला अनन्त क्रोधवाला है। तुम पर अधिक क्रोध के कारण उन आँखों में लालिमा से युक्त है तीनों लोकों पर प्रेम से शासन करनेवाला है। वही तो राम, वनजाप्तकुल वाला है। नित्य शुद्ध सुवर्ण वर्ण-अंग (शरीर) वाला है वह जो राम के दाहिनी ओर स्थित है। मारे हठ के चौदह जगों को भी क्रोध

आरामुनकु ब्राणमैनट्टिवाडु । आरामुतम्मु डुदग्रविक्रमुडु १६१०
भाविंप नस्मेंर्चि पट्टिनवाडु । देव ! यालक्ष्मणदेवर जूडु;
मलुकमै तिन्नु नुगाजिलो गेलिचि । ब्रलमोंप्प लंक निश्शंक नेलुटकु
बट्टंबु रामभूपालुनिचेत । गट्टिचुकोंनि प्रीति ग्रालुचुन्नाडु
महनीयवर धर्म मार्गंबुवाडु । महित नीतिस्थिति मरगिनवाडु
आविभीषणु जूडु मसुराधिनाथ ! । भूवरु वेंनुक नेपुननुन्नवाडु
आरामुतम्मुनि याविभीषणुनि । चेरुव नव्वल जेरियुन्नाडु
मानगुणाधीन मति नोंप्पुवाडु । पूनि किष्किंध नेंप्पुडु नेलुवाडु
चिरकपिराज्याभिषेचनहेतु । कर हेममालिकाकलितवक्षुंडे
गुरुभुजुडत्यंत घोर विक्रमुडु । सुरवैरि ! चूचिते सुग्रीवुडतडु;
वीनिकि गल सेन विवरंबु विनुमु । दानवनाथ ! चित्तंबुन दैलियः
१६२०
संख्य वेगोटुल चन नूरुवेल । संख्यलु मरि महाशंखु नाबरगु;
नवि लक्ष गूड महाबृंद संख्य; । यवि लक्षगूडिन नगु पद्म संख्य;
यवि लक्षगूडिन नगु महापद्म संख्य; । यवि लक्ष गूडिन नगु खर्वगणन;

---

से जीत सकने की अतिशक्ति से युक्त है। वह उस राम के लिए प्राण-सम है। राम का वह अनुज उदग्र विक्रम वाला है। ॥ १६१० ॥

सोचने पर बाण का सन्धान किए हुए हैं।' हे देव ! उस प्रभु लक्ष्मण को देखो। क्रोध के मारे तुम्हें उग्र-युद्ध में जीतकर, हठ से लंका पर निस्सन्देह शासन करने के लिए रामभूपाल से पट्टाभिषिक्त होकर, प्रेम से विलसित होनेवाले, महनीय-वर-धर्म-मार्ग वाले (तथा) महित-नीति-स्थिति से विलसित, उस विभीषण को देखो। हे असुराधिनाथ ! वह भूवर (राजाराम) के पीछे शोभा से वैठा है। उस राम के अनुज (तथा) उस विभीषण के पास, उस ओर उपस्थित है, मानगुणाधीन-मति वाला (तथा) सप्रयत्न सदा किष्किन्धा पर शासन करनेवाला, चिरकपि-राज्य के अभिषेक के कारणभूत हेम मालिका से कलित वक्ष वाला, गुरु (बड़ी) भुजाओं वाला, अत्यन्त घोर विक्रम वाला, सुग्रीव है। हे सुरवैरी ! देखा है न उसे। हे दानवनाथ ! चित्त (मन) को मालूम हो जाए (इस प्रकार) इसकी सेना के विवरण को सुनो, ॥ १६२० ॥

—संख्याओं में हज़ार करोड़ों के बाद लाख करोड़ की संख्या महाशंख कहलाती है। वे एक लाख हों तो उस संख्या का नाम महावृन्द है। वे एक लाख हों तो पद्म कहलाती है। वे एक लाख मिलकर महापद्म कहलाते हैं। वे एक लाख हों तो गणना में खर्व होता है।

यवि लक्षगूडिननगु महाखर्वं। मवि लव गूडिन नगु समुद्रंबु;
अवि लक्षगूड महसमुद्रंबु; । नवि लक्षतो महदाख्यमै परगु;
नवि कोटि वो वालियनुजुनि बलमु; । विवरिंचि चूडुमु विशदंबु गाग;
निदि तुद मोदलनि यॆन्नंगरादु; । चदुरुदनंबुन संख्य देरादु;
कावुन रामुतो गदिसि पोराड । रावण! रादु; दुर्वार माबलमु"
अनि शुकुं डॆरिंगिप नारावणुंडु । घनमैन कपिसेन गलयंग जूचि
तनलोन बडबाग्नि दरिकॊनुचुंड । दनरारु बाधिचंदंबुनु नपुडु १६३०

वॆरचियु दनलोनि वेरपडगिंचि । वॆरवनिगति गोपविवशुडैपलिके:
"मंत्रि येलिकचित्तमार्गंबु विडिचि । मंत्रंबु जॆप्पुने मनसॆल्लविरुग?
नेतॆरंगॆरुगक मैदिरि नायॆदुर । नीतॆरंगुन बल्कुटिदि मीकु दगुनॆ?"
यनवुडु दललॆत्त कच्चोटु वासि । चनिरि भीतिलि शुकसारणुलंत;
जनिन पिम्मट नाप्तसचिवुलु दानु । दनुजाधिनाथुडॆन्तयुनु र्जितिंचि
वारि वीड्कॊल्पि दुर्वारुडै वैर । मार विद्युज्जिह्वुडनुवानि बिलिचि

---

वे एक लाख हों तो महाखर्व होता है। वे एक लाख हो जाएँ तो समुद्र होता है। वे लाख हों तो महासमुद्र होता है। वे एक लाख हों तो महत् नाम होता है। ऐसे महत् (संख्या में) करोड़ (कपियों) का है वालि के अनुज का बल (सेना)। विवरण कर, विशद हो जाए, (ऐसा) देख लो। यह अन्त है, यह आदि है, ऐसा नहीं कह सकते (अनन्त सेना है)। निपुणता से भी (किसी भी संख्या से) गिनती नहीं कर सकते। हे रावण! अतः राम का सामना कर लड़ नहीं सकते। वह सेना दुर्वार है।" ऐसा शुक के बताने पर, उस रावण ने कपिसेना को समग्रता से देख, अपने में बलनेवाली बाडबाग्नि से युक्त हो शोभित समुद्र के समान ॥ १६३० ॥

—तब भीत होकर भी, अपने भीतर के भय का दमन कर, मानों भीत न हुआ हो, ऐसा कोपविवश हो, कहा—"स्वामी के चित्तमार्ग (मानसिक प्रवृत्ति) को छोड़ (उसके विरुद्ध), मन टूट जाए, ऐसा भी कोई मन्त्री मन्त्रणा देता है क्या? कोई भी पद्धति न जानकर, मेरे समक्ष इस प्रकार कहना क्या आपके लिए उचित है?" ऐसा कहने पर तब सिर न उठाकर, भीत हो, उस स्थान को छोड़ शुक-सारण चले गए। (उनके) जाने के बाद आप्त सचिवों के साथ दानवनाथ ने अधिक चिन्तन कर, उन्हें विदा कर, दुर्वार हो, वैर-भाव को ले, विद्युजिह्व नामक (राक्षस) को बुलाकर, (कहा)—

### रामुनि मायशिरस्सुजूपि रावणुडु सीतनु वेंद्रपिंचुट

"रामुनि धनुवु शिरंबुनु बोले । नीमाय नतिवेग निर्मिंचि तेम्म"
यनवुडु वाडुनु नप्पुड पोयि । तन नेर्पुमीऱ नाधनुवुनु शिरमु
नतिवेग निर्मिंचि यर्थि देच्चुटयु । नतनिकि मेच्चु प्रियंबुन नोसगि
सुरुचिरमैन यशोकवनमुन ।करिगि यादशकंठु डवनिज गनियें;
१६४०
"वेल्लगु नीवग वेंट्टने कंटि । तल्लि! न"न्ननि वसुंधर दूरुकरणि
दल वंचुकोनि विन्नदनमुन दूलि । सोलवक धात्रि जूचुचुनुन्नदानि
नोडल जित्तमुन बेंपोंदु तापाग्नि । नुडिकि पोंगुंचु वेलिकुरुकुचुनुन्न
राक्षसुपै रोषरसधार लनग । नक्षीणबाष्पधारावळिदानि
"बुत्रि ! यीदुरवस्थ बोंदितें" यनुचु । धात्रि दानुनु बरितापंबु नोंदि
यालिंगनमु सेसिनट्टिचंदमुन । धूलि गप्पिन मेनितोनुन्नदानि
"रावण ! निन्नु नीराक्षसकोटि । नेविधंबुन द्रुंप केलपोनित्तु ?"
ननि वानि क्रूरकर्माधि दैवंबु । गोनकोन्नकैवडि गूर्चुन्नदानि

---

#### राम के माया शिर को दिखाकर रावण का सीता को डराना

"अपनी माया से अतिशीघ्र राम के धनु और शिर के समान (धनु और शिर का) निर्माण कर लाओ।" ऐसा कहने पर वह भी तभी जाकर, अपनी निपुणता के आधिक्य से उस (प्रकार के) धनुष और शिर का अतिशीघ्र निर्माण कर, प्रेम से ले आया। उसे प्रेम से पुरस्कृत कर सुरुचिर अशोकवन को जाकर, उस दशकण्ठ ने अवनिजा (सीता) को देखा। ॥ १६४० ॥

सिर झुकाकर, विवर्णता से लड़खड़ाकर, निरन्तर मानों यह कहते कि 'हे माता ! मुझे इस प्रकार व्यथित होते (कैसे) देख रही हो ?" (सीता) धरती को देख रही थी, वह अक्षीण (बहुत अधिक) बाष्प (अश्रु) धारावली से युक्त थी। वह अश्रु-प्रवाह ऐसा लग रहा था मानों शरीर और चित्त में वर्धित होनेवाली तापाग्नि के खौलकर, उबलकर, बाहर निकल पड़ने वाली राक्षस के प्रति-रोषरस की धाराएँ हैं। वह धूल से आवृत शरीर वाली थी। मानों धरती स्वयं भी परितप्त होकर यह कहते कि 'हे पुत्री ! (हाय) कैसी दुरवस्था को प्राप्त हुई हो ?' उसका आलिंगन कर रही हो। वह ऐसी बैठी थी, मानों उसका (रावण) का क्रूरकर्मों का अधिदेवता यह कहते कि "हे रावण ! तुम्हें और तुम्हारी राक्षसकोटि को किसी भी प्रकार नष्ट किए बिना कैसे जाने

नमरारुलनु नीरसावनीजमुल । दमर्किचि ता विटताटंबुसेय
ननि दरिकौनु विलयानिलुपगिदि ।दनस निट्टूर्पुलु दरुचैनदानि१६५०
गनि चेंड दलचि या कष्टदानवुडु । तनदिक्कु जूडनि धरणिज कनियें:
"वेरवु चालनि यविवेकि दानवुल । खरधूषणादुल खंडिचें ननुचु
जनकनंदन ! रामु शौर्यंबु नम्मि । ननु गणुतिपवेन्नडु जित्तमुननु:
नसमुन गपुलतो नत डब्धि दाटि । यसमुडै यासुवेलाद्रिपै नुंडि
यलसि निद्रिपंग, नगचरसेन । नलमि यीरात्रि प्रहस्तुडन्वाडु
नाकूर्चुबंटु चूर्णबुगा जेसि । काकुत्स्थुनुरुकार्मुकंबुनु शिरमु
गौनिवच्चे; रामुनि कूर्मितम्मुडुनु। वनचराधिपुडुनु वगचुचुनुंड
दप्पिचुकौनि पारॆ दा विभीषणुडु; । चुप्पनातिनि मुक्कुसुरियचेगोयु
नापापमुन वारॆ नपुडु नीमरदि; । वापोवुचुनु जांबवंतुडु परचे;
नूरक यंगदुंडूडंग वारॆ; । दारितप्पुन बोयॆ दारुंडु भीति;
१६६०
नीलुंडु शरभुंडु निलिचि पोराडि । व्रालिरि सेनुलु व्रय्यलै जगति;

---

दूंगा।" सयत्न बैठा हो। अमरारी राक्षस (रूपी) नीरस (शुष्क) अवनीजों (वृक्षों) को ससंभ्रम तितर-बितर करने के लिए प्रयत्नशील विलय (प्रलयकाल के)-अनिल के समान शोभित दीर्घ नि:श्वासों से (सीता) युक्त थी। ॥ १६५० ॥

(ऐसी सीता को) देख, नष्ट होना चाहकर, उस दुष्ट राक्षस ने अपनी ओर न देखनेवाली धरणिजा से कहा—"हे जनकनन्दने ! उपायहीन (तथा) अविवेकी दानवों (तथा) खरदूषणादियों का खण्डन (वध) किया, ऐसा (सोच) राम के शौर्य पर विश्वास कर, मन में मेरी गिनती तक नहीं करती हो। दर्प के साथ, कपियों के साथ वह (राम) अब्धि पार कर, असमान हो, उस सुवेलाद्रि पर रहकर, थककर सो रहा था। (तब) अगचर सेनाओं का दमन कर, इस रात को प्रहस्त नामक (राक्षस) जो मेरा प्रिय सेवक है, (कपि सेना को) चूर्णकर, काकुत्स्थ (राम) का उरु-कार्मुक (बड़े धनुष) तथा शिर ले आया। राम के लाड़ले अनुज तथा वनचराधिप के व्यथित होते समय, बचकर विभीषण भाग गया। शूर्पणखा की नाक को छुरी से काट देने के पाप के कारण तुम्हारा देवर भी भाग गया। रोदन करते हुए जांबवान भाग गया। अंगद यूँही (विरोध किए बिना) (लंगोट के) छूट जाने पर भाग गया। मारे भय के तार रास्ता भटक कर भागा। ॥ १६६० ॥

नील और शरभ डटकर लड़े और शरीर के टुकड़े होने पर धरती

बोक निलिचि समीरपुत्रुंडु वडियें । मोकाळ्ळु विडिगि रामुनि बायलेक
नेत्तुरु ग्रक्कुचु नेगे सुषेणु; । डुत्तलंबुन धूम्रुडुदधिलो बडियें;
जेयेत्ति म्रोक्क गूलिचरि दधिमुखुनि;। मायचे गेसरि मयि दाचिपोयें;
गुमुदुंडु तल देगगोट्टिन बडियें; । समसें मैंदुडु; वीगि चनियेनु नलुडु;
पनसुडेड्रिगि दब्बर वच्चे ननुचु । बनसचेट्टुनु बोलि भ्रमसि ता निलिचें;
नालंबुलोपल नखिलवीरुलुनु । गूलुट ता जूचि कूडिनभीति
जिव्वजालिंचि वच्चिनकपुलेल्ल । नव्वंग बरुगेत्ते नलिनाप्तसुतुडु;
सेतुवु जूड वच्चिन कपुलेल्ल । भीतिचे निल्लांड्र बिड्डुल दलचि
मुगिसे कार्यंबनि मोदलि टेंकुलकु । दग गोट्ट बारिरि दैत्युलु दरुम; १६७०
गान गंजास्य! राघवुनास विडिचि । ना नारुलकु नाकु नाथवै युंडु;
नायिंट दासीजनमु लैदुवेलु । पायक मणिमयाभरणमुल् दाल्चि
यच्चरलुन्नवारतिव ! नीसेव । किच्चेद; नीमनसिम्मु ना किपुडु:
विरिदोटलो गल्पवृक्षंबु लैदु । तरुणि! नीमुडिपुव्वुदंडलकित्तु;
नमरभूधररोहणाचल मणुलु । रमणि! नी कित्तु, नन् रतुल देलिपु;

---

पर गिर गए। राम को छोड़ न जा सके, खड़े रहकर, समीरपुत्र घुटनों के टूट जाने पर गिर गया। सुषेण रक्त उगलता हुआ चला गया। मारे व्याकुलता के धूम्र उदधि (समुद्र) में गिर गया। हाथ उठाकर प्रणाम करने पर भी दधिमुख को (राक्षसों ने) गिरा दिया। केसरी माया से शरीर छिपाकर चला गया। सिर काट गिराने से कुमुद गिर गया। मैंद मर गया, नल हिल-डुलकर चला (समाप्त हो) गया। आफ़त आई यह जानकर पनस पनसवृक्ष के समान हो (राक्षसों को) भ्रम में डालते रह गया। युद्ध में समस्त वीरों के गिरते स्वयं देख, भीतियुक्त हो, ॥१६७०॥ —युद्ध करना छोड़कर, (साथ) आए समस्त कपियों के हँसने पर नलिनाप्तसुत (सुग्रीव) भाग गया। सेतु को देखने आए समस्त कपि, मारे भय के पत्नी-बच्चों का स्मरण कर, कार्य समाप्त हो गया यह जानकर, सिर पर मार कर, दैत्यों का पीछा करने पर भाग गए। अतः हे कंजास्या (कमलमुखी)! राघव की आशा छोड़कर मेरी नारियों के लिए तथा मेरे लिए नाथ (अधीश्वरी) बनकर रहो। हे नारी! मेरे घर में निरन्तर मणिमय आभरण धारण कर पाँच हजार अप्सराएँ दासीजन बनकर हैं। उन्हें तुम्हारी सेवा में दूँगा। तुम अब मुझे अपना मन दे दो। हे तरुणी! फुलवाड़ी के पाँच कल्पवृक्षों को तुम्हारे जूड़े की पुष्पमालाओं के लिए दे

मामीद गामधेन्वादिधेनुवुल । भामिनि! नीयिंटि पाडि के नित्तु;
नाबलंबेल्ल नीयड्गुलु गोलिचि । योवाल ! यिटमीद नुप्पोंगगतुं"
ननुचु विद्युज्जिह्वु डनुवानि बिलिचि । वनजाक्षिमुंदर वेंव बंचुटयु
"दनुमध्य! यिदे रामुतलयुनु विल्लु" । ननि यट्टुवैचि वा डरिगे
नव्वुचुनु;
दलकोंनि रामभूतलपति वच्चि । तलरु नय्याहव-तलमुन नसुर
१६८०
तल द्रेंचुननि वियत्तलवाणि वीचें । 'दलककु; नी विभु तलचोप्पुगादु;
साधिचु श्रीरामचंद्रुडु नेडु । नी धर्मगुणमुतो निक' नन् माड्कि
दरलाक्षि यातल तप्पक चूचि । करमोप्पु रामुनि कन्नुलु मोमु
दलकट्टु मौळिरत्नप्रभावळियु । बलुवरुसयु गर्णभातियु मोवि
तलपोसि रामुनि तलयका दलचि । बलुमूर्छ पालपडि पडियें धरित्रि
'निदि बोंकु, नीपति केमियु गादु; । सुदति! नी कीमाय चूडगा' दनुचु
दन युरस्थलिकि नातन्वंगि दिविचि ।कोंनियेंनो काक याकुंभिनि यनग;

---

दूंगा । हे रमणी ! सुन्दरता से भूधर-रोहणाचल की मणियाँ तुम्हें दे दूंगा । मुझे रतियों से प्रसन्न करो । उसके बाद हे भामिनी ! कामधेनु आदि धेनुओं को तुम्हारे घर दूध आदि (दुग्ध विकार) के लिए दे दूंगा । हे बाला ! अब आगे मेरा समस्त बल (सेना, परिवार) तुम्हारे चरणों की सेवा करे, ऐसी व्यवस्था करूँगा ।" (ऐसा) कहते हुए विद्युज्जिह्व नामक (राक्षस को) बुलाकर, वनजाक्षी के समक्ष डालने का आदेश देने पर, वह यह कहते कि 'हे तनुमध्ये ! ये ही राम के सिर तथा धनुष हैं ।' उधर डालकर हँसते हुए चला गया । लगकर राम-भूतलपति (राजा) आकर, शोभायमान आहवतल (युद्धभूमि) में असुर का सिर काट देगा, ॥ १६८० ॥

—ऐसा कहते वियत्तलवाणी (आकाशवाणी) हुई मानों यह कह रही हो कि "विचलित मत बनो । यह तुम्हारे विभु के सिर का ढंग नहीं है । अब आगे तुम्हारे धर्मगुण के कारण श्रीरामचन्द्र आज तुम्हें जीत ले जाएँगे ।' (फिर भी) तरलाक्षी (चंचलाक्षी, सीता) ने उस सिर को अवश्य देखकर, अधिक सुन्दर राम की आँखें, मुख, किरीट, मौलि-रत्न की प्रभा का समूह, दन्त-पंक्ति, कर्ण-सौंदर्य, अधरों का स्मरण कर, (उसे) राम का ही सिर मानकर, अधिक मूर्छित हो धरती पर गिर पड़ी । मानों कुंभिनी (धरती) ने उस तन्वंगी (सीता) को अपने उरः स्थल पर, यह कहते कि 'हे नारी ! यह झूठ है, तुम्हारे पति को कुछ भी (हानि) नहीं होगी । इस माया को तुम देख नहीं सकती हो' खींच लिया हो । गिरकर,

बडि यंत दनलोन बडतुक देलिसि । यडरेंडु शोकाग्नि नलयुचु वलिकें;
"गटकटा! कैकेयि! कलहंबु वन्नि । यिटु द्रुंगजेसिते यिक्ष्वाकुकुलमु!
नीराघवेश्वरुंडेंगेमि सेसें । नूरक यडवुल नुंडंग बनुप?" १६९०
"वननिधि बंधिचि वच्चिचति; नन्नु । गौनिपोयेंदनि येनु गोर्कि दीपिंप
बेंद्द नम्मितिगदे पृथिवीश! निन्नु! । निट्टेंस नादैवमिट्टु सेयु टेंरुंग;
नाकुनु नीकु ब्राणमु लोकटगुट । काकुत्स्थ! यिटु बोंकुगा जेय दगुनें?
पतिकंटें मुंदर ब्राणमुल् विडुचु । नतिव गानैतिने? यर्ककुलेश!
यरुगुदु गाकेमि; यडरु नीकडकु । नरनाथ! पुत्तेंतु नादुप्राणमुलु;
वसुध नातल्लि; ना वरुडवु नीवु; । वसुध गौगिट जेर्प वाविये नीकु?
जनकुचे नन्नग्निसाक्षि जेपट्टि । कोंनिवच्चि यिटु पायगूडुने नीकु?
नेंट्टोंको राम! नी विट्लुन्न नादु । कट्टिडिप्राणमुल् ग्रागवय्येडिनि;
ग्रागनि यप्पुडे काकुत्स्थ! नीवु । ग्रागुट निक्कंबु गाकुंडु" ननुचु
नीविधंबुन सीत येड्चुचुनुंड । दौवारिकुलु वच्चि दनुजेशु गांचि
१७००

इतने में अपने में होश में आकर, बढ़ती शोकाग्नि के कारण व्यथित होते हुए, उस स्त्री (सीता) ने कहा—"हायहाय! हे कैकेयी! कलह (का जाल) फैलाकर इस प्रकार इक्ष्वाकु वंश का नाश कर दिया है न! जंगलों में रहने के लिए भेजने के लिए इस राघवेश्वर ने (तुम्हारा) क्या बिगाड़ा था?" ॥ १६९० ॥

—"वननिधि (समुद्र) को बाँधकर आये हो। कामना के दीप्त होने पर हे पृथ्वीश! मैं यह बड़ा विश्वास लेकर (बैठी) थी कि आप मुझे ले जाएँगे। हाय, यह नहीं जानती थी कि भगवान मेरी ऐसी स्थिति करेंगे। हे काकुत्स्थ! तुम्हारे और मेरे प्राण एक हैं न! उसे आज यों मिथ्या क्यों कर दिया? हे अर्ककुलेश! पति से पहले प्राण त्याग कर देनेवाली स्त्री नहीं बन सकी न! जाओगे तो क्या हुआ? हे नरनाथ! अतिशय शोभित तुम्हारे पास अपने प्राणों को भेज दूँगी। वसुधा मेरी माता है, तुम मेरे वर (पति) हो। वसुधा को गले से लगाना क्या तुम्हारे लिए न्यायसंगत है? जनक के यहाँ अग्नि को साक्षी बनाकर, पाणिग्रहण कर, ले आकर, इस प्रकार बिछुड़ना तुम्हें उचित है? हाय राम! तुम्हारे इस प्रकार रहते भी मेरे कठोर प्राण तप्त नहीं हो रहे हैं। जब (मेरे प्राण) उत्तप्त नहीं होते तब हे काकुत्स्थ! तुम्हारा तप्त होना सच न हो।' (ऐसा) कहते इस प्रकार सीता के रोते रहते समय द्वारपाल आकर दनुजेश को देखकर, ॥ १७०० ॥

"देव! कार्यंबु लेंतेनि बुट्टुटयु। नी वरमंत्रुलु निनु सभास्थलिकि
नरुगुदेंडनि प्रहस्तादुलु वच्चि। तरमिडि युन्नारु द्वारदेशमुन"
ननि विन्नविंचिन नारावणुंडु। चनियें शीघ्रंबुन सभकुनत्तरिनि;
दनुजुंडु सनग ना तलयुनु विल्लु। विन विस्मयंबुग वेंस मायमय्यें
ना रावणुनि लक्ष्मि यंतलोपलने। वोरन मायमै पोवुनन्नट्टु;
लिदे वच्चें राघवुंडेत्तिपै ननुचु। द्रिदशारि येंतयु धीरुडै कडगि
वेगुल वारिचे विन्न वार्तलकु। वेग निस्साणंबु व्रेयंग वनिचि
तन सेन गूर्प नद्दलवारि बंनिचें; । जनकनंदन नंत सरम वीक्षिंचि
"येल मायम्म! नी विट्टु प्रलापिंप?। वोलवीसाटलु, बोंकुगा दलपु;
वनित! नीमुंदर वैचिन शिरमु। दनुजुनि मायगा दलपोय वलदे?
१७१०

वनजाक्षि! यसुर दुर्वाक्यंबुलेल्ल। विनि येनु बोयिति वेंनुकने यरय;
नावार्त विनु; रामुडनि केत्तें ननुचु। देवारि येंतयु दिरुगुडुपडियें:
नदें विनु निस्साणहननघोषंबु; । नदें विनुमा राक्षसावळियुग्र
रथमुल म्रोतयु; रथिकसारथुल। पृथुलभाषणमुलु पेल्लुगा म्रोसें;

---

—बोले, "हे देव! अत्यावश्यक कार्यों के उत्पन्न होने से तुम्हारे वरमन्त्रियों ने तुम्हें सभास्थल में बुलाया है। (यह समाचार लेकर) प्रहस्त आदि आकर, शीघ्रता से द्वारदेश पर खड़े हैं।" ऐसा निवेदन करने पर, उस अवसर पर वह रावण शीघ्र सभा में गया। दनुज (रावण) के चले जाने पर वह सिर और धनुष झट विस्मयप्रद रूप से अदृश्य हो गए मानों उस रावण की लक्ष्मी (ऐश्वर्य) अनतिकाल में शीघ्र (इसी प्रकार) अदृश्य हो जाएगी। यह आया, राघव चढ़ आया है, यह कहते हुए गुप्तचरों द्वारा सुने समाचारों के कारण त्रिदशारी (रावण) ने अधिक धीर होकर, सप्रयत्न झट निस्साण बजाने के लिए भेजकर, वेत्रधरों को अपनी सेना एकत्र करने भेजा। तब जनकनन्दना को देख सरमा बोली—"हे मेरी मैया! तुम्हें इस प्रकार विलाप करना क्यों? ये बातें उचित नहीं हैं, (उन्हें) असत्य मान लो। हे वनिते! तुम्हारे समक्ष जो सिर डाला गया, (उसे) दनुज की माया नहीं समझनी चाहिए? हे वनजाक्षी! असुर के समस्त दुर्वाक्य सुन, मैं पता लगाने पीछे गई थी, ॥ १७१० ॥

—वह समाचार सुनो। राम चढ़ आया है, यह जानकर देवारी अत्यन्त विचलित हो उठा है। वही सुनो, निस्साण-हनन (बजाने का) घोष। वही सुनो, राक्षसावली के उग्र रथों की ध्वनियाँ। रथिक और सारथियों के पृथुल (अधिक)-भाषण (संभाषण) अत्यधिक मुखरित हो रहे हैं।

नटु गान रामुन गापद लेदु; । कुटिलकुंतुल! नीवु गुंदंग वलव"
दनि चेप्पुचो लंक यगल नार्चुचुनु । वनचरसेनलु वच्चुट सूचि
यंतरंगमुन बिट्टदरि रावणुडु । चिंतिचि मंत्रुल जेन्चेर बिलिचि
"यदे राघवुंडेत्तेननिकि; मी रिपुडु । विदित विक्रमशक्ति वेगंबे पोयि
मनुजुल निद्दरु मर्डियिंचि रंडु; । वनचरसेनल वधियिंचु डोलि;
नरुगुडु; लें" डन्न नारावणुनकु । वरनीतिमति माल्यवंतु
डिट्लनियें: १७२०

रावणुनिकि माल्यवंतुनि हितोपदेशमु

"नुचितकालंबुन नोप्पुनु संधिः । युचितकालंबुन नोप्पु वैरंबु;
गान नयोचितकार्यंबु सेयु । वानिकि राज्यंबु वर्धिल्लुचुंडु;
नधमुतो विग्रह, मधिकुतो संधि । बुधुल मतंबु नेप्पुडु सेयुटोप्पु;
वलवदु; मनकंटे वनजाप्तकुलुडु । बलवंतुडगुवाडु बलवैरि-वैरि !
दैवकार्यंबुगा धर बुट्टिनाडु; । दैवबलंबु नातनियंदे कलदु;
आरय धर्मात्मुडनि चेप्पनेल ? । वारक ऋषुल दीवनलु गोन्नाडु;

---

अतः राम को कोई विपत्ति नहीं है। हे कुटिलकुंतले ! तुम्हें चिन्ता करने की आवश्यकता नहीं है।" ऐसा (सरमा के) कहते समय, लंका फट जाए ऐसा सिंहनाद करते हुए, वनचर सेनाओं को आते देख, रावण ने अन्तरंग में अधिक भीत होकर, चिंतित हो, मन्त्रियों को शीघ्र बुलाकर (कहा)— "वही राघव युद्ध के लिए चढ़ आया है। तुम लोग अब विदित (प्रकट)-विक्रमशक्ति से शीघ्र ही जाकर (उन) दोनों मनुजों का वध कर आओ। क्रम से वनचर-सेनाओं का वध करो। जाओ, उठो।" कहने पर उस रावण से वर नीतिमति वाला माल्यवान यों बोला— ॥ १७२० ॥

रावण को माल्यवान का हितोपदेश

—"उचित समय में सन्धि (कर लेना) शोभा देता है, उचित समय में वैर शोभा देता है। अतः नय (नीति)-उचित कार्य करनेवाले के राज्य की वृद्धि होती रहती है। अधम (व्यक्ति) से विग्रह और अधिक (बलवान) से सन्धि, बुधजनों के मत से, समुचित है। हे बलवैरि (इन्द्र-वैरी) ! हमारी अपेक्षा वनजाप्तकुल वाला बलवान् है। अतः (विग्रह) नहीं चाहिए। (वह) दैवकार्य के रूप में धरा पर उत्पन्न हुआ है, दैवबल उसी में है। सोच-विचार कर, उसे धर्मात्मा क्यों (न) कहें ? सतत ऋषियों के आशीर्वाद प्राप्त किये हैं। सुरों को पीड़ित कर, भूसुरों का मर्दन कर,

सुरुल बाधिंचि भूसुरुल मर्दिंचि। युरुपापबुद्धिवै युंड्डुवीवु;
गेलुपु धर्ममुदेस गोल्कोनु गानि। यिल नधर्ममुदेस नेल वर्तिंचु ?
नक्कमलजुचेत नट्टु नाडु वरमु। तविकनवारिचेतनु जावकुंड
बडसिति गानि यिब्भंगि नीमीद।नडतेंचु नरुल वानरुलनु गेलुव १७३०
बडमवु नी; वेन्नि भंगुल नैन। जेंडुट तथ्यमु वारिचेतनु नीवु;
दानि कंतटिकि ब्रत्यक्षंबु सूडु;। मानैन विपुलहोममुल धूममुलु
जडिसे; राक्षसुल तेजंबुलु मासे;। नुडुगक मन वीट नोप्पमुल् वुट्टे;
नट्टुगान नादिनारायणुंडात;। डिट्टुसेयुटकु बुट्टै निद्धरमीद;
रामुनितोड विग्रह मोप्प; दुडुगु;। रामुनि बाणपरंपरल् बेंट्टु;
वलवदु; रामुनि वनित नोप्पिंचि। कुलमेल्ल रक्षिचुकोनु दानवेंद्र!"
यनवुडु दशकंठुडम्मालयवंतु। गनुगोनि रोषसंकलितुडै पलिकें;
"मिगुल देजंबुन मेटिनै येंदु। नेंगडिन नायोद्दने पगवानि
जेप्पेंदु; निन्नेमि सेयुदु निंक ?। नेप्पुडु मानवय्येंदु पंदतनमु;
सीत नेमिटि कित्तु ? सीतनिय्युटकु। भीति नाकेटिकि बेर्चु नितटने?"
१७४०

तुम उरु-पाप-बुद्धि-युक्त हो रहते हो। धर्म की ओर विजय लगा रहता है किन्तु धरती पर अधर्म की तरफ़ क्यों रहता है ? उस दिन उस कमलज (ब्रह्मा) से अन्य (सभी) जनों से न मरने का वर प्राप्त किया था किन्तु इस प्रकार तुम पर चढ़ आनेवाले नरों और वानरों को जीतने का (वर), ॥ १७३० ॥

—प्राप्त नहीं किया था। उनके हाथ तुम्हारा नष्ट होना हर तरह से तथ्य (निश्चित) है। उस समस्त (विषय) के लिए प्रत्यक्ष (प्रमाण) देखो। श्रेष्ठ विपुल होम (कुण्डों) में धूम भीत (निस्तेज) हो गया है। राक्षसों के तेज धूमिल पड़ गये हैं। हमारे यहाँ निरन्तर अमंगल (अपशकुन) उत्पन्न हुए हैं। अतः वह (राम) आदिनारायण है। इस प्रकार करने के लिए इस धरती पर जन्मा है। राम के साथ विग्रह उचित नहीं है। (विरोध) छोड़ दो। राम की बाण-परम्पराएँ दुर्निवार हैं। (ऐसा करना) नहीं चाहिए। हे दानवेन्द्र ! राम की वनिता (स्त्री) को मनाकर समस्त कुल की रक्षा कर लो।" ऐसा कहने पर दशकण्ठ ने उस माल्यवन्त को देखकर रोषसंकलित हो कहा— "अत्यधिक तेज से सर्वत्र श्रेष्ठ हो शोभित मेरे समक्ष ही शत्रु का वर्णन करते हो ! अब तुम्हें क्या करूँ ? (अपनी) कायरता को कभी नहीं छोड़ते हो। सीता को क्यों दूँगा ? अभी मुझे क्या भय कि मैं सीता को दे दूँ ?" ॥ १७४० ॥

यनि मीरि पलिकिन नम्मालयवंतु । डनियें; "ना माट नी वात्मगैकोनक
यारामचंद्रुनि नालंबुलोन । शूरत गेलुवंग जूतुमु गाक !
येंदु बोयेंद" मनि हेंच्चि कंटकमु । लंदंद पलुकुचु नलुकमै बोयें;
बोयिनपिम्मट बुद्धिलो दलचि । यायसुरेश्वरुंडप्पुडे कडगि
यलघुबलाढ्यु ब्रहस्तुनि बनिचें । दोलितोलि बलुकापु दूर्पुवाकिटिकि;
दक्षिणंबुन महोदरमहापार्श्वु । लक्षीणबलयुतुलैयुंड बनिचें;
वारक पडुमटि वाकिट नुंड । शूरत नट्टु पंचे सुतु निंद्रजित्तु;
दनमारुगाग नुत्तरपुवाकिटिकि । जनियुंडुडनि पंचे सारणशुकुल;
नंदरकुनु मुख्युडै पुरमध्य । मंदुंडगा विरूपाक्षुनि बनिचें;
नीविधंबुन लंककेल्ल गापिडुचु । रावणुंडंतःपुरंबुन करिगें; १७५०
नंत नक्कड रामु डनुजु नर्कजुनि । नंतकंटेनु हितुंडगु विभीषणुनि
वालितनूजुनि वायुनंदनुनि । वालिन याजांबवंतु सुषेणु
नालोन रप्पिंचि यंदरितोड । नालोचनंबुनकै कूर्चि पलिकें:
"नवगुणंबुलकेल्ल नालयंबैन । दिविजारिलंक येतेरगोको यिक
जूतमा येर्पड; जूडुडा योकनि । चेत दत्कुलमेल्ल जेडुट सिद्धंबु"

---

—ऐसा (सीमा का) अतिक्रमण कर कहने पर वह माल्यवन्त बोला—"मेरी बात को अपने मन में न लेकर, उस रामचन्द्र को ही युद्ध में शूरता-पूर्वक जीतना चाहते हो न ! जाएँगे कहाँ (देखे बिना) ?" ऐसा अधिक कंटक (पुरुषवचन) कहते (वह) क्रोध से चला गया। (उसके) जाने के बाद मन में सोचकर, उस असुरेश्वर ने तभी सप्रयत्न अलघु-बलाढ्य प्रहस्त को प्रथमतः पूर्वद्वार पर रक्षार्थ भेजा। दक्षिण (द्वार) पर महोदर (तथा) महापार्श्व को अक्षीण बलयुत हो रहने भेजा। पश्चिम-द्वार पर सतत शूरता से रहने के लिए (अपने) पुत्र इन्द्रजीत को भेजा। अपने बदले में उत्तर-द्वार पर जाकर रहने के लिए सारण (तथा) शुक को भेजा। सबके लिए प्रधान होकर पुरमध्य में रहने के लिए विरूपाक्ष को भेजा। इस प्रकार समस्त लंका के लिए पहरा रखते हुए (रक्षण की व्यवस्था करते हुए), रावण अन्तःपुर में गया ॥ १७५० ॥

तब वहाँ राम ने अनुज, अर्कज, उससे बढ़कर हितू विभीषण, वालि-तनूज, वायुनन्दन, बली जांबवान, सुषेण (आदि) को उस अन्तर में बुलवाकर, सबके साथ आलोचना (मन्त्रणा) के लिए, (उन सबको) एकत्र कर, कहा—"समस्त अवगुणों के लिए आलय (आकर) दिवजारि की लंका किस विधान से है, अब ठीक ढंग से देखेंगे। देखिए, उस एक (रावण) के कारण उसके समस्त कुल का नष्ट होना सिद्ध (निश्चित) है।"

## श्रीरामुडु लंकापुरवैभवमु जूचुट

ननि पलिक यारामु डनुजुंडु दानु । निनसुतु डादिगा नेल्लवानरुलु
गोलुवंग वच्चि नेक्कोनु वेड्कतोड । नलरुचु नासुवेलाचलंबेक्कि
गुणमुलु गलवाडु गोत्रंबुनंदु । ब्रणुतिकि नेक्कु निब्भंगि नन्माड्कि
गनियें राघवुडु लंकापुरंबपुडु । दनचेत गडकु साध्यंबगुदानि
ननिलजु पेट्टिन यंतनुंडियुनु । दनरार लोपल दरिकोन्न चिच्चु १७६०
नाडु नेडुनु मंडु नामणिप्रभल । पोडिमि गलुगु गोपुरमुलदानि
गडु नेरुपुन रामु घातकु नुलिकि । मिडिकेंडु रावणमृगमु बोनीक
विलयकालुंडनु वेटकाडर्थि । वैलिवारु वाग्नि विधमुन जूड
दनरारु पेद्द कोत्तळमुलतोड । गनुगोन नोप्पु प्राकारंबुदानि
रावणु बोरिगोंदु, राम! र' म्मनुचु । जेवीचुगतिनि विचित्रध्वजमुल
महनीयतोरण मंगळसूत्र । महिमतो नंवरमणिसंगममुन
दळतळ वेलुगु नद्दंबुल नोप्पि । चेलुवारगा दट्टु चेतुलु गलिगि
पगलुनु रेयुनु बायक कूड्ड । मगलचे नोप्पु कोम्मलु गलदानि

---

### श्रीराम का लंकापुर के वैभव को देखना

ऐसा कहकर, राम अपने अनुज, इनसुत आदि समस्त वानरों के सेवाएँ करते रहने पर, आकर, विजय (भाव) से होनेवाले उत्साह से प्रसन्न होते हुए, उस सुवेलाचल पर चढ़ा, मानों गुणों से युक्त (व्यक्ति) इसी प्रकार (अपने) गोत्र (वंश) में प्रसिद्ध हो जाता है । तब राघव ने अन्त में अपने हाथों अधीन हो जाने वाले लंकापुर को देखा ।। १७६० ।।

वह (लंका) मणिप्रभाओं से युक्त गोपुरों से ऐसे लग रही थी मानों अनिलज के लगाए समय से लेकर, शोभा से उसके भीतर तब और अब आग सुलग रही थी । (मणिप्रभाएँ अग्निशिखाओं के समान थीं ।) (वह नगर) राम के आघात से चौंककर, उछलने वाले रावण-रूपी मृग को अतिनिपुणता से जाने न देकर, विलयकाल-रूपी शिकारी ने चाहकर मानों फंदा फैलाया हो, इस प्रकार देखने में शोभायमान गुंबजों से युक्त द्रष्टव्य प्रकारों वाला था । 'रावण का संहार करो, राम ! आओ' कहते हुए फहरने वाली विचित्र ध्वजाओं से तथा महनीय तोरणरूपी मंगलसूत्रों की महिमा से, अंबरमणि (सूर्य) के संगम के कारण झिलमिल चमकानेवाले शीशे के टुकड़ों से युक्त हो, सुन्दरता से हिलाते हुए, रात दिन सतत पति से मिली रहनेवाली रमणी के समान थी (वह पुरी) । (चारों तरफ़)

नैसगिन रामु कट्टेदुटिकि गालु । डसुरेशुडनु लुलायमु बट्टितेर
नीरुपुगा द्रव्विन योदंबुलनग । नेरसिन परिखल नेलकोन्नदानि १७७०
गैलास ममरारि क्रम्मर बैरिकि । मेलैन पेमि निर्मिंचिन माड्कि
दनरारि यल मिन्नु दाकि तेल्पुननु । गनुपट्टु मेडलु गलिगिनदानि
घनलक्षि येदुरुको गडगे रामुनकु । ननि चेप्पुनट्टि तूर्यध्वनिदानि
जिलुकलपलुकुल चेलुवु वहिंचि । यलुल नादंबुल नानंदमंदि
कलकंठरवमुल गडु ब्रीति जेसि । पलिकेंडि शारिकास्फारत मेरसि
पल्लवचयमनःपल्लवंबिचु । पल्लवंबुल रागभरितंबुलगुचु
गडिवोनि पूवुल गंधंबुवलन । नेडपक यंदंद यिपुलु सूप
जेप्प बेक्कगुचु नेचिनयट्टितरुल । नोप्पेडिवनमुल नोप्पारुदानि
गमल केंदुनु मनःकमलंबुलैन । कमलाकरंबुल गरमोप्पुदानि
नटु चोद्यपडि चूचु नाराघवुनकु । बटुतरोद्यत्प्रभाभाति दा नोसगि १७८०
याकाशमणि ग्रुंके नपराब्धिलोन । गाकुत्स्थमणि नमस्कारंबु सेय;
नाराघवुडु सुवेलाद्रिपैनुंडि । याराति गडतेंचि यंत वेगुटयु

---

विलसित परिखाएँ ऐसी थीं मानों सुशोभित राम के समक्ष असुरेश-रूपी लुलाय (भैंसे) को पकड़ लाने के लिए काल (पुरुष) के चतुरता से खोदे गए खड्डे हों ।। १७७० ।।

सुशोभित गगनचुंबी श्वेतवर्ण वाले सौधों से युक्त लंका ऐसी थी मानों अमरारी (रावण)ने दुबारा कैलासपर्वत को उखाड़कर, श्रेष्ठ पद्धति से यहाँ लाकर निर्मित कर दिया हो । तूर्यध्वनि ऐसी थी मानों घन (महान्) लक्ष्मी (राम का) स्वागत करने लगी है । शुकालापों से मनोज्ञ बने, अलियों के नाद (गुंजार) से आनन्दित बने, कलकंठियों (कोयलों) के रव से अधिक प्रीत बने, मुखर सारिकाओं की स्फूर्ति से प्रकाशित बन, पल्लव-चय (समूह) से मन को पल्लवित करनेवाले पल्लवों से राग भरित होते हुए, पुष्पों के अमित सुगन्धों के कारण जहाँ-तहाँ सुन्दर लगते हुए, अगणित (तथा) शोभायमान तरुओं से शोभित वनों से विलसित था (वह नगर) । कमला (लक्ष्मी) के मनः कमल बने कमलाकरों (सरोवरों) से युक्त था (वह नगर) । ऐसी लंका को चकित हो देखनेवाले उस राघव को स्वयं पटुवर-उद्यत-प्रभाभाति प्रदान कर, ।। १७८० ।।

—काकुत्स्थमणि (राम) के नमस्कार करने पर, आकाशमणि (सूर्य) अपराब्धि में डूब गया । राघव ने सुवेलाद्रि पर रहकर, वह रात बिताई ।

गपुलु विनोदंबुगा बॆल्लु रेगि । विपिनंबुलंदॆल्ल वॆस जॊच्चिच चॊच्चिच
यंदलि शरभसिंहादुलनॆल्ल । नंदंद तोलुचु नार्चुचु जॆलग
नट्टिटकोलाहलं बंतयु लंक । मुट्टॆ राक्षसुल यॆम्मुलु वगिलिप;
नदि विनि रावणुं "डदि येमि रवमु? ।पॊद" डनि वच्चिच गोपुर मॆक्कि चूचॆ;
नप्पुडु गोपुरं बतनितो गूड । नॊप्पॆ जूपऱकुनु नुज्ज्वलंबगुचु;
धवळातपत्रमुल् दऱुचुगा बट्ट । धवळचामरमुलु दऱुचुगा वीव
बॊरि बॊरि सुरदंति पोटुल नमरु । नुरमुन वदकंबु लॊरयुचु ग्राल
नायत रत्न सिंहासनासीसु । डॆयुंडॆ नंत बॆंपलर रावणुडु १७९०
बहुविध राक्षसपरिवृतुंडगुचु । महितायुधप्रभामंडलंबुनन‍ु
नपराचलमु मीदि यर्कुनितोडि । युपमकु बात्रुडॆ युज्ज्वलुंडगुचु;
मॆऱुपुलु गल नीलमेघंबु वोलॆ । दऱुचुगा मॆऱसि मदंबुलु गुरिय
नॆसगिन यादानवेश्वरुंडप्पु । डसमानुडैयुंडॆ नागोपुरमुन;
महनीयरावण महिमचे जेसि । महितविद्युत्प्रभामंडलंबैन
गोपुरस्थलमु दृग्गोचरंबैन । भूपालतिलकुडद्भुतमु बॊंदुचुनु
आ विभीषणु जूचि यल्लन बलिकॆ: । "रा विभीषण ! गोपुरंबुन वच्चिं

---

तब प्रातः होने से, कपि विनोद से अति विजृंभित होकर, समस्त विपिनों में झट प्रवेशकर-कर, वहाँ के समस्त शरभ-सिंह आदियों को जहाँ-तहाँ भगाते हुए सिंहनाद करते हुए विलसित हुए । वह समस्त कोलाहल लंका में व्याप्त हुआ जिससे राक्षसों की हड्डियाँ हिल (काँप) उठीं । उसे सुन, रावण ने 'यह क्या रव है ? चलिए (देखें) ।' (यह) कहते आकर, गोपुर पर चढ़कर देखा । तब उसके साथ गोपुर, दर्शकों को उज्ज्वल हो, शोभित हुआ । अधिकता से धवल-आतपत्रों (छत्रों) के धारण करने पर, अधिकता से धवल-चामरों के डुलाने पर, सुरदन्ति (देवतागज) के प्रहारों से शोभित उरः स्थल पर पुनः पुनः (अनेक) पदकों (तमगों) के रगड़ खाते हुए विलसित होने पर, अधिक शोभा के व्याप्त होने पर आयत (विशाल)-रत्न सिंहासन पर आसीन हो रहा ॥ १७९० ॥

तब वह दानवेश्वर असमान (अप्रतिम) होते हुए, बहुविध राक्षस परिवृत होते हुए, अपराचल (अस्ताचल) पर स्थित अर्क (सूर्य) के साथ उपमा देने पात्र (योग्य होते हुए) महित-आयुध-प्रभामण्डल में उज्ज्वल हो रहा है । चंचलाओं से युक्त हो अक्सर चमककर, मद (जल) बरसानेवाले नीलमेघ के समान शोभित हुआ । महनीय रावण की महिमा से, महित विद्युत् प्रभामण्डल बने गोपुरस्थल के दृग्गोचर होने पर, भूपालतिलक विस्मित होते हुए, उस विभीषण को देख धीरे से बोला—"आओ विभीषण !

भाविप नरुदैन प्राभवंबुननु । ई विधंबुन नुन्नयितडेव्वडोक्को ?
प्रळयकालमुनाटि भानुबिंबमुल । वेलुगुलपोदि बोलि वेलुगुचुन्नाडु"
अनिन विभीषणुंडारामुतोड । ननियें: "नातंडु मा यन्न रावणुड; १८००
सुरनाथु सुरलनु स्रुक्किंचिनाडु । सुरकामिनुल जेरु जौनिपिनवाडु
मुल्लोकमुल नुग्रमूर्तिचे हल्ल । कल्लोलमुग वडि गारिंचिनाडु"

## रावण सुग्रीवुल मल्लयुद्धमु

अनवुडु सुग्रीवु डारामुतोड । ननियें: "मीयेदुट नीयसुर गर्विंचि
वैभवंबिट्टु चूपुवाडे श्रीराम ! । यीभंगि नुंड ने नेट्लोर्तु" ननुचु
गुटिलवर्तनुडुनु ग्रूरुंडु नगुचु । नट्टु तल लेत्तिन यसुराहिमीद
नकुटिल शौर्यसमग्रुडैनट्टि । प्रकट दिव्यांगसुपर्णुडै पेर्चि
सकलेशुडगु रामचंद्रुनि येदुर । नकलंक साहसव्याप्तिचे बोदलि
मस्तककोटीर महितश्रृंगमुल । विस्तरोरस्थल विपुलसानुवुल
गुरुकोनि वाडोक्क कोंडयै युन्न । बिरुबिरु बडवच्चु पिडुगुचंदमुन
वेस नग्गलमुग सुवेलाद्रिनुंडि । यसुरेश्वरुनिमीदि कर्कजुंडैगसि १८१०

---

गोपुर पर आकर, सोचने में भी विरल प्राभव से इस प्रकार स्थित (यह व्यक्ति) पता नहीं कौन है ? प्रलयकाल के भानुबिंब के प्रकाश-पुंज-सा प्रकाशित हो रहा है।" (ऐसा) कहने पर विभीषण ने उस राम से कहा—"वह मेरा अग्रज रावण है ॥ १८०० ॥

सुरनाथ और सुरों को पीड़ित किया है, सुरकामिनियों को बन्दी बनाया है, तीनों लोकों को, उग्रमूर्ति हो, होहुल्लड़ करते झट पीड़ित किया है।"

## रावण और सुग्रीव का द्वन्द्व युद्ध

ऐसा कहने पर सुग्रीव ने उस राम से कहा—"हे श्रीराम ! आपके समक्ष यह असुर गर्वीला हो (अपने) वैभव को इस प्रकार दिखाए ! इस विधान से रहना मैं कैसे सह सकूँगा ?" (ऐसा) कहते हुए कुटिल वर्तनवाला तथा क्रूर होते हुए, उधर सिर उठाए असुराहि (असुर-रूपी सर्प) पर अकुटिल शौर्य समग्रता (से) प्रकट-दिव्यांग वाला सुपर्ण (गरुड़) हो, क्रम से, सकलेश रामचन्द्र के समक्ष अकलंक-साहस-व्याप्ति- से वर्धित हो, मस्तक-कोटीर (किरीट) के महित श्रृंगों (तथा) विस्तृत-उर:स्थल -रूपी विपुल सानुओं से उसके (रावण के) एक पर्वत-सम होने पर

देवारि रावणु दृणमुगा जूचि । "रावण! विनु मेनु रामुनि बंट;
माकु नीवैभवमा चूपे" दनुचु । वीकतो मकुटमुल् वेस डोल्ल व्रेसे;
व्रेसिन नुरुमुलै वेलुगुचु रालु । भासुरकोटीरपंक्ति योप्पारे
गालरुद्रुडु मिन्नु गदगोनि व्रेय । रालु ताराग्रहराजि चंदमुन;
जाल गोपिंचि दशग्रीवुडंत । वालितम्मुनि बट्टि वडि वडवैचे;
नंतटिलोन नय्यर्कतनूजु । डेंतयु रयमुन नेचि पेल्लेगसि
यसुर जेतुलतोड नंटंग बट्टि । देसलु गंपिपंग धृति दूल वैचे;
गटमुलु नुदुरुलु गंधरंबुलुनु । विटताटमुलु सेसि वीपेल्ल जीरि
कडकाळ्ळु मेडलतो गदियंग बट्टि । वडि गोपुरंबुतो वैचि नोप्पिंचे;
निट्टु पोरुचो वारलिद्दरु दप्पि । पटुगति नेलपै बड वच्चि वच्चि
१८२०
यानेल मोवक यतिलाघवमुन । बूनिक नेगसि गोपुरमुमीदटनु
बेनगिरि; पेनगुचो बृथुलसत्वमुल । गोनिनि विन्नाणमुल् गोनक त्रोयुचुनु
डासि मोकाळ्ळ दट्टनलु सेयुचुनु । बासि क्रम्मर वच्चि बलमु सूपुचुनु

(उस पर्वत पर) अतिवेग से गिरनेवाली गाज के समान, झट अतिशयता से सुवेलाद्रि से अर्कज ने, असुरेश्वर पर छलांग मारी ।। १८१० ।।

(सुग्रीव ने) देवारि रावण को तृण-सा देखकर (कहा)—"हे रावण! सुनो, मैं राम का सेवक हूँ। हमें अपना वैभव दिखाते हो ? (इतना साहस ?)" (यह) कहते साहस से (रावण के) मुकुटों को झट से लुढ़का दिया। गिरा देने पर चंचलाओं के समान प्रकाशित होनेवाली भासुर-कोटीर-पंक्ति ऐसे शोभित हुई मानों कालरुद्र के गदा लेकर आकाश पर आघात करने से टूट गिरनेवाली तारा-(और) ग्रह-राजि (-समूह) हो। अधिक क्रुद्ध हो दशग्रीव ने तब वालि के अनुज को पकड़कर झट पटक दिया। उतने में वह अर्कतनूज अधिक शीघ्र ऊपर उठकर, वर्धित हो, असुर को हाथों के साथ पकड़कर, दिशाओं के कम्पित होने पर, धृति छूट जाए, ऐसा फेंक दिया। कनपटियों, ललाटों (और) कन्धों पर तमाचे जड़कर, समस्त पीठ को नोचकर, पैरों और गर्दनों को एक साथ पकड़कर, झट गोपुर से दे मारा। इस प्रकार, संघर्ष करते हुए वे दोनों (पकड़ के) छूटने से पटुगति से धरती पर गिरने लगे (किन्तु), ।। १८२० ।।

—उस धरती का स्पर्श न कर, अति लाघव (फुर्ती) से सप्रयत्न, ऊपर उड़कर, गोपुर पर ही जूझ पड़े। जूझते समय पृथुलसत्त्वों से पैंतरे बदलते हुए, ढकेलते हुए, नियराकर घुटनों से आघात करते हुए, दूर होकर फिर नियराकर, बल प्रदर्शन करते हुए, चरणों से छाती पर लात मारते हुए

बदमुल गुंडेलु पगुल दन्नुचुनु । गदिसि मोचेतु लंगमुल नोत्तुचुनु
गरवलयंबुल गडगि यौदललु । पोरिबोरि नेत्तुरुलू पोंडम ब्रेयुचुनु
दडबड बेक्कु विधंबुल बेनगि । कडगि येप्पटि तानकमुलु गैकोनुचु
नुब्बुनूर्पुलतोड नोककोंतसेपु । नुब्बरिपक पट्टि यूरकुंडुचुनु
निम्मेयि बोरुचो निद्दरु मेन । ग्रम्मि पेल्लेगयु रक्तप्रपूरमुल
जेगुरुटेरुल जेलुवैन गिरुल । बागुन नेंतयु भास्वरुलगुचु
नुन्नचो रावणुंडुरुवडि माय । बन्नि तन्नप्पुडु पट्ट जूचुटयु १८३०
नेरिगि याकसमुन केगिसि वेगमुन । गरकु राक्षसुलु वेक्कसमंदि चूड
गपुलेल्ल नार्व नुत्कटसंभ्रममुन । गपिराजु वच्चि राघवुनकु म्रोक्क
भक्तिमै रणरजः पटलसम्मिळित । रक्तपंकमु निजोरस्थलं बंट
गपिराजु रामुडु गौगिट जेर्चि । कृप दळुकोत्त वीक्षिचुचु बलिकें
"वासवांतकुनि रावणुनि गैकोनक । यीसाहसमुसेय निटु नीकु जेल्लु;
'ने वानि जंपेद: नी विभीषणुनि । नावीट निलिपेद' ननु बास कोरकु
वानि जंपक नीवु वच्चुट लेस्स; । येनु मेच्चिचति निन्नु निनसूति! नीवु

---

जिससे छाती फट जाए, निकट आकर कुहनियों से (एक दूसरे के) अंगों को दबाते हुए, सप्रयत्न कर-वलयों से ललाट पर ऐसा मारते हुए कि क्रम से रक्त बह निकले, लड़खड़ाते हुए अनेक प्रकार से जूझने के बाद फिर पुराने पैंतरे ग्रहण कर, फूलती हुई साँसों के कारण थोड़ी देर तक साँस न फुलाते हुए (न हाँफ कर) चुप खड़े रहते, इस प्रकार संघर्ष करते समय दोनों के शरीरों पर व्याप्त हो, अधिक उमड़ने वाले रक्त-प्रवाहों से, लाल रंग की नदियों से शोभित गिरियों के समान भास्वर (प्रकाशमान) हुए। ऐसी स्थिति में रावण के द्रुतगति से माया फैलाकर, अपने को बाँध डालने की (बात) सोचने पर, ॥ १८३० ॥

—उसे जानकर, आकाश में उड़कर, वेग से, अनेक क्रूर राक्षसों के आश्चर्य-चकित हो देखते रहने पर, समस्त कपियों के उत्कट-संभ्रम के साथ सिंहनाद करने पर, कपिराज ने आकर राघव को प्रणाम किया। भक्ति के कारण रणरज-पटल (समूह) से सम्मिलित रक्तपंक के निज उर:स्थल पर लगने पर कपिराज को राम ने गले से लगाकर, कृपा (भाव) के प्रकाशित होने पर देखते हुए, कहा—"वासवान्तक (इन्द्रान्तक) रावण की परवाह किए बिना इस प्रकार साहस करना यहाँ तुम्हें शोभा देता है। मेरे इस वचन के लिए कि 'मैं उसका वध करूँगा, इस विभीषण को उस स्थान पर प्रतिष्ठित करूँगा' उसका (रावण का) वध किए बिना तुम्हारा आना उत्तम है। हे इनसूति! मैं तुम पर प्रसन्न हूँ। तुम वालि के अनुज हो,

वालितम्मुडवु, रावणुनि निर्जिप। जालवे ? तलपंग सैरिंचुटेल्ल
नदि नाकु वालिडि यवनि नाकीर्ति। वदलक चेल्लिप वच्चिचति" वनुड्डु
"देव ! याद्रोहिनि देऱगोप्प जूचि। येविधंबुन गोपमेनु सैरिंतु" १८४०
ननि यर्कजुड्डु वल्क नतनि माटलकु। मनमुन हर्षिचि मऱि यिट्टुलनियें:
"स्फुरिततारकमु भासुरकृष्णरक्त। परिवेषमुनु नगु भानुमंडलमु
वलन मंटलु देंगि व्रालुचुन्नवियु; । जलदमुल् वेक्कु राक्षसरूपमुलनु
जेलगुचु नेत्तुरुल् सिलुकुचुन्नवियु;। गलयंग नोकट भूकंपमय्येडिनि;
मेटिगाड्पुलनु भूमीधरकोटि। कूटमुल् धरणिपै गूलुचुन्नवियु;
बेगडक दिनकराभिमुखंबुलगुचु। निगिडि वापोयेडि नेऱि जंबुकमुलु;
सारेकु निट्लु राक्षसकुलप्रळय। कारणोत्पातमुल् गानंगबडियें;
दिरमुगा नांगिकास्त्रिकशुभप्रकर। वरसूचकंबु लीवलन गन्पट्टें;
मनकु जयंबनुमानंबु लेक। योनगूडु; निक दडयुट गा" दटंचु
गरुवलिसुतुनिपै गरमोप्प नेक्कि। वरपुण्यनिधि जांबवंतु डंगदुडु
१८५०
सौमित्रिमुनु विभीषणुड्डु नलुंडु। भीमविक्रमकळाभेद्युलै कोलुव

रावण को मार नहीं सकते थे ? सोचने पर सब कुछ सहन कर लेना, उसे (रावण-वध) मेरे हिस्से छोड़, धरती पर मेरी (प्राप्य) कीर्ति मुझे देने के लिए है।" (ऐसा) कहने पर अर्कज ने कहा—"हे देव ! उस द्रोही को समुचित विधि से देखकर भी, किस प्रकार मैं क्रोध को सह लूँ ?" ॥१८४०॥

—उसकी बातों से मन में हर्षित हो फिर यों कहा—"स्फुरित (विलसित)-तारक (ताराओं से युक्त) (तथा) भासुर कृष्ण रक्त परिवेष (परिवेषण) युक्त भानुमण्डल से ज्वालाएँ टूट गिर रही हैं, अनेक जलद राक्षसरूपों से विजृंभित होकर रक्त बरसा रहे हैं। लगता है, एक बार भूकम्प हो जाएगा। प्रचण्ड वायु के कारण भूमीधर (पर्वत) कोटि-कूट (समूह) धरणी पर गिर रहे है। भीत न होकर, दिनकर के अभिमुख हो, तनकर, सुन्दर जंबुक रोदन कर रहे हैं। इस प्रकार बार-बार राक्षस-कुल के प्रलय-कारण-उत्पात दिखाई पड़ रहे हैं। स्थिरता से इस ओर आंगिक-अस्त्रिक-शुभ-प्रकर-वर-सूचक (लक्षण) दिखाई पड़े। हमें निस्सन्देह विजय प्राप्त होगी। अब विलम्ब नहीं करना चाहिए।" (ऐसा) कहते हुए वायुपुत्र के (कन्धे पर) अधिक शोभा से चढ़ (आसीन हो) कर, वर पुण्यनिधि जांबवान, अंगद, ॥ १८५० ॥

—सौमित्र, विभीषण, नल (आदि के) भीम-विक्रम-कला से अभेद्य होते हुए सेवाएँ करते रहने पर, उस नगस्थल से उतर गया। वह अतुल विक्रम

ना नगस्थलि डिगें; नतुलविक्रमुडु । वानरसेनलु वडि दोडुसूप
दानु मुंदर धनुर्धारियै नडचें । दोन यालक्ष्मणादुलु चेरि कॊलुव;
दक्किन सेन लुद्दंडवेगमुन । बॆक्कुभंगुल नॊक्क पॆल्लुगा दोड
नडव नॆंतयुबेर्चि नलिनाप्तकुलुडु । गडुघोरमैन राक्षसकोटिचेत
दनरिन लंकयुत्तरपुवाकिटनु । विन विस्मयंबुगा विडिसॆं राघवुडु;

श्रीरामुडु वानरुलचे लंक मुट्टडि वेयिंचुट

द्विविदमैंदुलतोड दिविरि नीलुंडु । नविरळभुजशक्ति नमरुलु पॊगड
बरुवडि गपिसेन बलसि तन् गॊलुव । वरमति विडिसॆं बूर्वद्वारमुननु;
गजुडु गवाक्षुंडु गवयुंडु भूरि । भुजुडैन ऋषभुंडु बॊंकंबुतोड
दनतोड गूडिरा दक्षिणद्वार । मुन वालिपुत्तुंडु मुदमॊप्प विडिसॆं;
१८६०
बसतो सुषेणुनि बवननंदनुडु । वॆस गूर्चुकॊनि बाहुविक्रमंबॊप्प
वाडॆ पो यीलंक वडि गाल्चिनट्टि । वाडुना बडुमटि वाकिट विडिसॆं;
मेट्टुलु पॆद्दनम्मिन मुप्पदारु । कोट्टुलु कपिनायकुलु तन्नु गॊलुव

वाला (राम) वानरसेनाओं के झट साथ देने पर, स्वयं आगे (-आगे) धनुष धारण कर, पीछे (-पीछे) लक्ष्मण आदियों के एकत्र होकर सेवाएँ करने पर, चल पड़ा। शेष सेनाओं के उद्धंडवेग से अनेक प्रकार से एक साथ, आधिक्य के साथ चलने पर अधिक औन्नत्य से नलिनाप्तकुल वाला (राम) अतिघोर राक्षसकोटि से शोभित लंका के उत्तर द्वार पर, सुनने में आश्चर्यप्रद रूप से, राघव ने पड़ाव डाला ॥ १८५६ ॥

श्रीराम का वानरों से लंका का घेरा डलवाना

द्विविद (और) मैंद के साथ नल ने शीघ्र अविरल भुजशक्ति से, अमरों की प्रशंसा करने पर, क्रम से कपिसेना के बली हो अपनी सेवाएँ करने पर, वरमति से पूर्वद्वार पर पड़ाव (घेरा) डाला। गज, गवाक्ष, गवय (और) भूरिभुज (शक्ति)-युक्त ऋषभ के सुघड़ता से अपने साथ मिलकर आने पर, मोद की अतिशयता से वालिपुत्र ने दक्षिण द्वार पर पड़ाव डाला ॥ १८६० ॥

समर्थता से सुषेण को झट साथ लेकर पवननन्दन ने बाहुविक्रम के शोभित होने पर, 'यही तो है इस लंका को झट जला डालनेवाला' ऐसा (दीखते हुए) पश्चिम द्वार पर घेरा डाला। श्रेष्ठ और अधिक विश्वसनीय छत्तीस करोड़ कपिनायकों की अपनी सेवाएँ करने पर, अर्कज ने झट राम

नसमानबलयुतुंडै ऋक्षविभुडु । वसुधेशुनकु दूर्पुवंकनु विडिसे;
नेक्कड नेमियु नेमरकुंड । मिक्किलि कडिमिमै मेरसिराघनुलु;
मनुजेशुडपुडु लक्ष्मण विभीषणुल । गनुगोनि पलिकें नुत्कंठ दीपिंप;
"वनचरपतुल नवारित बलुल । वनुपुडु मरियुनु बैदळंबुगनु
नेक्कड नेमियु नेमरकुंड । नोक्कोक्क पद्म मोक्कोक्क वाकिटिकि ।"
ननवुडु श्रीरामुनानतिजेसि । पनिचिरि यट्टुले पटुसत्त्वधनुल;
१८७०
बंपिन रामभूपालुंडु सौरि । निपारगनुगोनि यिट्लनि पलिकें:
"ननलुंडु नलुडुनु हरुडु संपाति । मनमु मूवुरमुनु मार्तुरतोड.
मिगिलि राक्षसकोटिमीद बेल्लेंगसि। तगिलि यिक्कडने यद्धंबु सेयुदमु;
क्रंदैन संदडि कय्यंबुनंदु । निदु नंदुनु मन केरुगंगवलयु"
ननि पलिक रामु डायगचराधिपुल । गनगोनि यपुडोक्क कट्टड सेसे;
"गपिरूपमुले कानि कामरूपमुलु । गपटरुपंबुलु गाकुंडु" डनुचु;
निट्टु रामुनानति नेल्लवानरुलु । नट लंकचुट्टु नत्यंतवेगमुन
निश्चलसत्वुलै नेलकोनि पूर्व । पश्चिमोत्तरयाम्यभागमुल् निंडि

---

की पश्चिम (दिशा में) पड़ाव डाला । समर्थ भल्लूक सेना के सेवाएँ करने पर, असमान बलयुत हो, ऋक्षविभु (भल्लूक राजा) ने वसुधेश (राम) की पूर्वदिशा में पड़ाव डाला । कहीं भी, कुछ भी असावधान न रहते हुए, अति साहस से वे महान् (योद्धा) प्रकाशित हुए । तब मनुजेश (राम) ने उत्कंठा के दीप्त होने पर, लक्ष्मण और विभीषण को देखकर कहा—"इनके अतिरिक्त अवारित बलवाले वनचरपतियों को, कहीं भी, कुछ भी असावधान रहे बिना एक-एक द्वार पर, एक-एक पद्म (एक संख्या) (की संख्या में) अतिरिक्त दल (सेना) के रूप में भेज दो ।" ऐसा कहने पर श्रीराम के आदेश पर पटुसत्त्व-धनवालों को (उन्होंने) उसी प्रकार भेजा ।। १८७० ।।

भेजने पर रामभूपाल ने सौरि (सुग्रीव) को प्रेम से देखकर यों कहा—"अनल, नल, हरि, संपाति (और) हम तीनों शत्रुओं (तथा) शेष राक्षस समूह पर अधिक विजृंभित हो, लगकर यहीं युद्ध करेंगे । घमासान युद्ध में हमें यहाँ की और वहाँ की (अपने और परायों की) जानकारी रखनी चाहिए ।" ऐसा कहकर राम ने उन अगचर-अधिपों को देखकर तब एक नियम बनाया कि "कपि रूप ही धारण कर रहो, कामरूप (और) कपटरूप धारण मत करो ।" इस प्रकार राम के आदेश पर समस्त वानर, उधर लंका के चारों तरफ़ अत्यन्त वेग से, निश्चल सत्त्ववाले हो, जम गए

पदियोजनंबुल परपुन विडिसि । पदिलमैयुंडि यप्रतिमविक्रमुलु
विकृतवालंबुलु विकृताननमुलु । विकृतदंष्ट्रंबुलु विकृतकायमुलु
१८८०
नमरंग दरुशैलहस्तुलै पेंचि । समरंबु सेयंग सन्नद्धुलैरि;
वारि यदल्पुलु वारि यार्पुलुनु । वारि हुंकाररवंबुलु जेलग
भीममै लंकलो बेंचि यादैत्य । भामिनी-जनुल गर्भंबुलु गलगॆ;
नट्टि कोलाहलंबंतयु जूचि । नेंट्टन राक्षसनिकरंबु बेंदरॆ;
कमलाप्तकुलुडण्डु कल्याणरामु । डमितसत्त्वोन्नतुं डतिदयाशालि
"रावणुनोद्दिकि रायबारंबु । पोवनु नेंव्वनि बुत्तेंत" मनुचु
"गपिकुलोत्तमुडैन कंजाप्तसुतुनि । गपिराजु बंपुट कार्यंबु गादु;
बलिलदुंडगु जांबवंतु बंपुटकु । नेंल्लविधंबुल नेंरुगडु वाड्डु;
परमविक्रमशालि बवमानसुतुनि । मरलनु बंपुट मर्याद गादु;
भुजविक्रमंबुन भूरिवेगमुन । भुजगवैरिकि सरिपोलु नंगदुनि १८९०
नंपुट मे" लनि यतिवेड्क नेंचि । संपद वेलयंग सर्वज्ञुडैन
मनुजेशु डंतट मंत्रुलतोड । ननुमति गैकोनि यंगदु बिलिचि १८९२

---

(और) पूर्व, पश्चिम, उत्तर, याम्य भागों में फैलकर, दस योजन की चौड़ाई में पड़ाव डालकर, सुरक्षित रूप से रह गए। (वे) अप्रतिम विक्रम वाले, विकृत-वाल, (पूंछ) विकृत-आनन, विकृत-दंष्ट्राएँ, विकृतकाय, ।। १८८० ।।

—वाले होकर, शोभा से तरु शैलों को हाथों में धारणकर, समर करने के लिए सन्नद्ध (तैयार) हो गए। उनके गर्जन, उनके सिंहनाद (तथा) उनके हुंकार-रवों के व्याप्त हो भयंकर होने पर, क्रम से उन दैत्यों की भामिनी-जनों के गर्भ संचलित हुए। उस समस्त कोलाहल को देखकर राक्षस-निकर (समूह) एकदम सहम गया। तब कमलाप्त-कुलवाला, कल्यणराम, अमितसत्त्व-उन्नति वाला, अतिदयाशाली, यह सोचते कि "रावण के पास दूतकार्य के लिए किसे भेजें", "कपिकुलोत्तम, कंजाप्तसुत (सुग्रीव) कपिराज को भेजना समुचित कार्य नहीं है, बलवान जांबवान को भेजने के लिए, वह कुछ भी (राजनीति) नहीं जानता, परम-विक्रमशाली पवमानपुत्र को फिर से भेजना सभ्यता नहीं है, भुजविक्रम में (तथा) भूरि वेग में भुजगवैरी के बराबर अंगद को, ।। १८९० ।।

—भेजना श्रेष्ठ है।" ऐसा अति उत्साह से सोच, संपत्ति (ऐश्वर्य) से शोभित हो, तब सर्वज्ञ मनुजेश ने मन्त्रियों से अनुमति लेकर, अंगद को बुलाकर,

### अंगदु रायबारमु

यॆलमि वहिंचुचु निट्लनि पलिकॆः । "दलगक नीवेगि दशकंठुतोड
"यरसि रावण! नीवु नजुनिचे गॊन्न । वरगर्वमुन मुनिवरुल देवतल
नडचि बाधिंचिनयट्टुगादु; नेडु । विडिसॆ नीपैं रामविभु"डनि पल्कु;
"मेलावु नम्मि नी वॆलनाग दॆच्चि । तालावु जूप र"म्मनुमाजिलोन;
"बंटवै श्रीरामु बाणघट्टनल । गॆंटक रणमुलो गील्कॊनु" मनुमु;
"अट्टु चेय वॆरचिते नवनिज दॆच्चि । यिट निच्चि ब्रतुकुट यिदिबुद्धि"
यनुमु;
"परग लंकाराज्यपट्टंबुनकुनु । गरुण विभीषणु गट्टिना" डनुमुः
"चंपॆडु राघवेश्वरु डिदॆ निन्नु; । जंपक मुंदर सकलबांधवुल १९००
जूडुमु; लंकयु जूडु मेर्पडग; । जूडुमु नीकूर्चुसुंदरीजनुल;
दनयुलु दम्मुलु दग बंधुजनुलु । ननि जावकुंडगा नट्टु कावु"मनुमु;
"नीवु नीबंधुवुल् निरवशेषमुग । जावंगगलवारु; चच्चिन मीद
कार्यंबु लिप्पुडु गाविंचुकॊनुमु; । कार्यमिट्टिदि दशकंठ! नी"कनुमु ।
अनि यिट्लु श्रीरामु डानतिच्चुटयु । मनमुन हर्षिंचि मर्कटोत्तमुडु

---

### अंगद का दूतकार्य

—प्रेम (भाव) धारण करते हुए इस प्रकार कहा—"विचलित न होकर तुम जाकर दशकण्ठ से कहो कि 'हे रावण! सोचो तो तुम अज से प्राप्त वरों के गर्व से मुनिवरों (तथा) देवताओं का दमन कर पीड़ित करने के समान नहीं है (राम के साथ लड़ना)। आज तुम पर (आक्रमण करने के लिए) विभु राम ने पड़ाव डाला है।' कहो कि 'जिस सामर्थ्य पर विश्वास कर तुम सुन्दरी (सीता) को लाए थे, उस सामर्थ्य को दिखाने के लिए युद्ध (भूमि) में आ जाओ।' कहो कि 'योद्धा वन श्रीराम के बाणाघातों से विचलित न होकर रण में लग जाओ'। कहो कि 'ऐसा (युद्ध) करने से डरोगे तो अवनिजा को लाकर, यहाँ देकर जीवित रहना नीति संगत है।' कहो कि 'शोभा से लंकाराज्य पदवी को करुणा से विभीषण को (राम ने) प्रदान किया है।' कहो कि 'यही (अभी) राघवेश्वर तुम्हारा वध कर देगा। मरने से पूर्व समस्त बान्धवों (रिश्तेदारों) को, ॥१९००॥

—देख लो, लंका को खूब देख लो, अपनी प्रिय सुन्दरियों को देख लो, तनय, अनुज, योग्य बन्धुजनों को युद्ध में मर जाने से बचा लो।' कहो कि 'तुम और तुम्हारे सम्बन्धी निरवशेष (निःशेष) रूप से मर जाने वाले हैं। मरने के बाद किए जानेवाले कार्यों को अब कर लो। हे दशकण्ठ!

विनयंबुतो रामविभुनकु म्रोक्कि । यनुरागमुन नेगे; नम्महाबलुडु
घनतरपर्वताकारंबुतोड । ननिमिषुल् पोगडंग नालंक जोच्चे
गड्डुदुष्टराक्षसगहनमुल् गालप । नडरेंडु विलयकालाग्नियु बोले
नेगसि यासभलोन निंद्रारि जंप । दगिलिन मृत्युदूतयु बोले नपुडु
दशरथात्मजुनाज्ञ दल मोचिकोनुचु । दशकंठुमुंदर दडयक निलुव
१९१०
गनुगोनि यपुडु राक्षसकोटि येल्ल । "निनजुंडु क्रम्मर नेतेंचे" ननुचु
नायोधनोद्युक्तुलै संभ्रमिंप । नायसुरुल नेल्ल हस्तमुल् साचि
'वलव दोहो !' यनि वारण सेसि । पलिके नंगदुनितो बंक्तिकंधरुडु:
"क्रोव्वि वानरुड! यी कोलुवुलोपलिकि । नेव्वग नोंदक नेडुवच्चितिवि,
ऐवरु निन् बंचिना ? रेव्वंडवीवु ? । एव्वनि तनयुंड ? वेमि नीपेरु ?
निव्वटिल्लेंडु लंक नीविट्टु चोच्चि । येव्वरिपनि बूनि येगुदेंचितिवि ?
वनचर! चेप्पर वच्चिनकार्य ।" । मनि रावणुंडिट्टुलदलिंचि पलुक
विनि क्रोधविवशुडै विकृतास्युडगुचु । वनचरपति यंतवानि किट्लनियै
"नी वेव्वडनिपल्कु, देरुगवे नन्नु ! । रावण ! येनु रा रामुनिबंट ।"

---

यह कार्य ही ऐसा है ।" (ऐसा) कह इस प्रकार श्रीराम के आदेश देने पर, मन में हर्षित हो, मर्कटोत्तम (वानरश्रेष्ठ) विनय से विभुराम को प्रणामकर अनुराग से गया । वह महाबली घनतर-पर्वताकार से अनिमिषों (देवताओं) के प्रशंसाएँ करने पर, उस लंका में प्रविष्ट हुआ । अत्यन्त दुष्ट राक्षस-गहनों (वनों) को जलाने के लिए विजृंभित विलय कालाग्नि के समान, उड़कर, उस सभा में इन्द्रारि (रावण) को मारने के लिए उद्यत मृत्युदूत के समान तब दशरथात्मज की आज्ञा को सिर पर धारण करते हुए, दशकण्ठ के समक्ष अविलम्ब खड़ा हो गया ।। १९१० ।।

(उसे) देख, तब समस्त राक्षस-समूह के यह सोच कि "इनज (सुग्रीव) फिर से आया है" आयोधन (युद्ध) के लिए उद्युक्त हो जल्दबाजी करने पर, हाथ फैलाकर उन समस्त असुरों को "न न, रुको" कह, मना कर, पंक्तिकंधर ने अंगद से कहा—"हे वानर ! चर्बी चढ़ गई जो इस सभा में किसी प्रकार की बाधा को न पाकर आज आए हो ? तुम्हें किसने भेजा है ? कौन हो तुम ? किसके पुत्र हो ? क्या है नाम तुम्हारा ? अधिक शोभायमान लंका में इस प्रकार प्रवेशकर, किनके काम को लेकर आए हो ? हे वनचर ! बोलो रे ! क्या काम है ?" ऐसा रावण के धमकाकर कहने पर, सुनकर, क्रोधविवश हो, विकृतास्य (विकृत-आनन) वाला होता हुआ, वनचरपति ने उससे यों कहा—"यह पूछते हो कि तुम कौन हो ? मुझे नहीं

"रामुडेव्वडु?" "पराक्रममुन बरशु। रामुनि गेलिचिन रणविचक्षणुडु" १९२०

"अतडेव्व ?" "डुद्धतुंडै कार्तवीर्यु । नतिवीरु द्रुंचिन यतुल विक्रमुडु।
"अतडेव्व? डेरुगवा याजिलो निन्नु। जितु जेसिकौनि पोयि चेरनिडनतडु"
"एव्वनि तनयुड ?" वेरुगवा नन्नु ? । निव्वटिल्लग बट्टि निनु दोकगट्टि
मौरपेट्ट वार्धुल मुंचि मुंचीड्चि । करुणिंचि विडुवडे घनुडैन वालि!
यावालि मरचिते यकट! यितटने? । ये वालिसुतुडौट येरुगवा योरि !
यंगदुंडनुवाड; नाहववार्धि । नंगद निनु मुंतु नातंड्रिवोले;
मातंड्रि येरुगक मरि निन्नु बट्टि । यातंबुग नीट नट्टु मुंचेगाक !"
यनवुडु गोपिंचि यसुरेशुडनियें: । "वनचराधम! योरि! वच्चिनदूत
जैनकि निन्निट शिक्ष सेयरादनुचु । घनमुगा बेंडिदंपु गारुलाडेदवु;
मन्निपगा नीवु मम्मु गैकौनक । यिन्नीचवाक्यंबु लेल पल्केदवु ? १९३०

वलनुगा निट मुन्नु वच्चिन दूत । यलरग दनपेरु हनुमंतुडनुचु
वलनोप्प निट वच्चि वैदेहितोड । गलवि लेनिवि कौन्नि कारुलु बल्कि

---

जानते हो ? हे रावण ! मैं हूँ रे राम का सेवक ।" "राम कौन है ?"
"पराक्रम से परशुराम को जीतनेवाला रणविचक्षण (कुशल) है" ॥ १९२० ॥
—"वह कौन है ?" "उद्धत बन अतिवीर कार्त्तवीर्य का संहार करनेवाला
अतुलविक्रमी है ।" "वह कौन है ?" "नहीं जानते (उसे) ? युद्ध में तुम्हें
हरा ले जाकर बन्दी बनानेवाला वह ।" "किसके पुत्र हो ?" "नहीं
जानते हो मुझे ? अतिशयता से पकड़कर तुम्हें पूँछ से बाँधकर, (तुम्हारे)
मिन्नतें करते रहने पर वारिधियों में (तुम्हें) डुबो-डुबोकर, (अन्त में)
करुणा कर नहीं छोड़ दिया था उस महान् वालि ने । हाय उस वालि को
इतने में ही भूल गए ? रे, यह नहीं जानते कि मैं वालि का पुत्र हूँ । मैं
अंगद हूँ । आहव (युद्ध) रूपी वारिधि में उत्साह के साथ मेरे पिता के
समान तुम्हें डुबो दूँगा । मेरे पिता ने न जानकर तुम्हें पकड़कर, उस
समय केवल पानी में डुबोया था ।" ऐसा कहने पर क्रुद्ध हो असुरेश ने
कहा—"हे वनचराधम ! रे ! आए हुए दूत को छेड़कर दण्डित नहीं करना
चाहिए, (ऐसा हमारे) सोचने से, बढ़-बढ़कर परुष निंदा वाक्य कहते हो ।
(तुम्हारा) मान करने पर हमारी परवाह न करके तुम ये नीच वाक्य क्यों
कहते हो ? ॥ १९३० ॥

यहाँ पहले आए दूत ने औचित्य से अपना नाम हनुमान बताया ।
औचित्य से यहाँ आया (और) वैदेही (सीता) से अनेक व्यर्थवचन कह,

यीचतुरोक्तुलनेकंबु लाडि । माचेत दंडन मडि पौंदि पोये;
नोरि! यावानरुडुन्नाडो ? लेडो? । वेरवारगा नाकु विवरिंचि चेप्पु।"
मनवुंडु नंगदुंडसुर किट्लनियें: ।"घनुलु रामुनिसेन गपुलेल्ल गिनिसि
बलिमि नहंकार पटुशक्ति मेडसि । चेलगि याहनुमंतु चेंपलु गोट्टि
यनिरि 'रामुनितोड नट्टु माटलाडि। पनिपूनि लंककु बंटवै पोयि
यडरि यिंद्रारिचे नालंबुलोन । वडि बट्टुवडि चिक्कि वनचर! नीवु
तोक गाल्पिचुक तोलगिवच्चितिवि;। वीकतो रामुनि वीटिलोपलनु
सरवि नंदर कपसडि तेच्चि' तनुचु । वेरविडि तोलिन वीटिकिबासि
१९४०
यट बंपकड केगें नावानरुंडु । इट रामुसेनलो निद्दर मम्मु
निनजुंडु वानरहीनुल नेर्चि । पनुपड निट्टुवंटि पनुलु सेयिंचु"
ननि यंगदुडु वल्क नसुरेशु डंत । मनमुन विस्मयमग्नुडै युंडै;
मलयुचु जलमु क्रम्मर नूलुकोलिपि । यलघुडै यंगदुंडप्पुडु पलिकें:
"नेर रावण! रामु नेरुगवा योरि! । यीरीति गर्विप नेटिकि नीकु ?
लोकविक्रमुडु त्रिलोकभीकरुडु । लोकशरण्युंडु लोकैकनुतुडु
लोकरक्षकुडुनु लोकशिक्षकुडु । प्राकटचंद्रमोभानुवीक्षणुडु
वेदांतवेद्युंडु वेदगोचरुडु । नादिनारायणुं डतिसत्त्वधनुडु

---

इस प्रकार के अनेक चतुर वचन कह, हमारे हाथ दण्डित होकर चला गया था। अरे, वह वानर (अभी) जीवित है या नहीं? ठीक ढंग से मुझे सविवरण बताओ।" ऐसा कहने पर अंगद ने असुर से कहा—"राम की सेना के समस्त वीर कपियों ने क्रुद्ध हो, बल (तथा) अहंकार की पटुशक्ति से दीप्त हो, विजृंभित हो उस हनुमान को तमाचे जड़कर कहा 'हे वनचर! राम से बात करके (वचन देकर), सप्रयत्न लंका को वीर बन जाकर, शोभित हो, इन्द्रारि से युद्ध में झट बन्दी बन, अपनी पूँछ जलवाकर, वापिस आए हो? क्रम से राम के यहाँ के सबको अपकीर्ति लाए हो।' (ऐसा) कहते औचित्य को छोड़, भगाने पर, स्थान से बिछुड़कर, ॥ १९४० ॥

—वह वानर उधर पम्पा (सरोवर) के पास गया है। राम की सेना में हम दो हीन वानर हैं। इनज (सुग्रीव) हमें तैयार कर इस प्रकार के (नीच) कार्य करवाता है।" ऐसा अंगद के कहने पर तब असुरेश (थोड़ी देर) मन में विस्मयमग्न हो रहा। घूमते हुए हठ से फिर भड़काकर, अलघु होते हुए, तब अंगद ने कहा—"अरे रावण! राम को नहीं जानते? इस प्रकार का गर्व तुम्हें क्यों? लोकविक्रमी, त्रिलोकभीकर, लोक-शरण्य, लोकैक-विनुत, लोकरक्षक, लोकशिक्षक (दण्डित करनेवाला), प्रकट

यसदृशुं डारामु डभिरामु डनघु । डसहायशूरुडुं नतुलबिक्रमुडु
अडरि नीच्चेलिय लत्यासक्ति डाय । नडच्चिन नाशूर्पणखमुक्कु सेवुलु
१९५०
वडि बट्टि कोसिन वरखड्गधार । वडियु नेत्तुरु दुडुवग रोसिरोसि
खरदूषणांगरक्तंबुल गडिगि । करमोप्प जेसिन काकुत्स्थतिलकु
नेरुगवा रामुनि? नेटिकि ब्रेलें ? । देरिगेदु का केमि? येंदु बोयेदवु?
मूडु लोकंबुलु मुट्टि गर्वमुन । माडिच्चि निन्नु नम्मनुजवल्लभुडु
दुनिमेडि, नुग्रत दोलगक निलिच्चि । यनिसेयु बंटवै; यंतिय चालु;
लंक नीविक नेलगलेवु विनुमु; । लंककु बति सुम्मु ललि विभीषणुडु;
तडयक नीमीद दयगलिग विभुडु । कडुवेगमुन निट्टि क्रममुन मंचि
बुद्धि नीकुनु जेप्प बुत्तेंचे नन्नु; । वद्दुरा ! राक्षस! वैदेहि निम्मु;
तोडरिन बलवंतुतो संधियगुट । पुडमि राजुलकेल्ल बुद्धियें सुम्मु!
मदि मदि नुंडि रामाधिपुतोड । गदिसि कय्यमुनकु गालु द्रुव्वकुमु;
१९६०
राक्षसाधम! योरि ! रामुनि देवि । नीक्षिति मोरगि नी विट्लु
तेदगुने ?

चन्द्रमुखवाला, भानुवीक्षण (सूर्यसम नेत्रवाला), वेदान्तवेद्य, वेदगोचर, आदिनारायण, अतिसत्त्वधनी, असदृश अभिराम, अनघ, असहायशूर, अतुल विक्रमवाला है वह राम। अतिशयता से तुम्हारी बहन (शूर्पणखा) के निकट आने पर, उस शूर्पणखा के नाक कान, ॥ १९५० ॥

—अतिशयता से झट पकड़कर काट देने पर, वर खड्ग की धारा से स्रवित होनेवाले रक्त को पोंछने को घृणित मानकर, खरदूषण के अंगरक्त से (खड्ग) को धोकर, उचित कार्य करनेवाले काकुत्स्थतिलक राम को नहीं जानते हो ? क्यों बकते हो ? अब नहीं जानोगे (उन्हें) ? कहाँ जाओगे ? त्रिलोकों को स्पर्श कर (तुम कहीं भी छिपो, पकड़कर) गर्व से दग्ध कर, तुम्हें वह मनुजवल्लभ (राम) मार डालेगा। उग्रता से न हटकर, खड़े रहकर, वीरता से युद्ध करो। इतना ही बस है। सुनो, अब तुम लंका पर शासन नहीं कर सकते। अब तो लंका का पति विभीषण है। विलम्ब न कर तुम पर दयालु हो विभु (राम) ने अतिशीघ्र इस प्रकार से तुम्हें अच्छी बुद्धि (की बातें) बताने के लिए मुझे भेजा है। यह छोड़ दो रे राक्षस ! वैदेही को दे दो। समक्ष आए बलवान (राजा) से सन्धि कर लेना, धरती पर सभी राजाओं के लिए उचित ही है। प्रशान्त मन से रहकर, राम-अधिप (राजा राम) से युद्ध मत छेड़ो ॥ १९६० ॥

लोकपावन सीत लोकैकमात । नीकु देदगु नोरि! नीच राक्षसुड!
निनु जूड दोषंबु निनु जूडरादु; । घनतर दुष्पापकर्मुंड वीवु;
लोकंबुलकु दल्लि लोलाक्षि सीत । नीकु दल्लियकादे ? निर्भाग्य दनुज!
एदिरि दन्नेरुगवे; येमंदु गिन्नु? । मदिराक्षि नटु पोयि मायचे देच्चु
टिवि बंटुतनमुला येरुगंग नीकु ? । निवि राजसंबुला येन्नंग नीकु?
निवि कीर्तुला नीकु? नेरुगलेवैति; । ववविवेकमुनजेसि यपसडिवडिति;
विहपरदूरुड वी वेपुमीरि । विहितमार्गबित विवरिंपवैति;
वेडपक रघुरामुडेंगेमि सेसे ? । गडुगर्वमुन मीदु गानलेवैति;
वुडुगक बडवाग्नि नोंडिगट्टुकोंटि । पुडमिपै भस्ममै पोयेडिकोरकु; १९७०
नीपालि विधि पट्टि नीमेंड गट्टि । यीपाटु सेसे निन्नीरसमेत्ति
नीवेमिसेयुदु; नीव्रातफलमु । गाविप नजुडिट्लु कट्टडसेसे;
गडिदि रामुनि यंप कार्चिच्चुलोन । वडि शलभंबवै व्रालेदवेल्लि;

हे राक्षसाधम ! अरे ! राम की देवी को इस क्षिति (लोक) में वंचना से इस प्रकार तुम्हारा लाना उचित है ? अरे, नीच राक्षस ! लोकपावनी, लोकैकमाता (सीता) को तुम्हें लाना चाहिए था ? तुम्हें देखना ही दोषप्रद है, तुम्हें नहीं देखना चाहिए। घनतर दुष्पाप-कर्म वाले हो। लोलाक्षी सीता समस्त लोकों की माता है (तो) हे निर्भाग्य दनुज ! तुम्हारे लिए भी माता नहीं है ? प्रतिपक्षी और अपनी (सामर्थ्य) को नहीं जानते। क्या कहें ? उधर जाकर मदिराक्षी को धोखे से लाना कैसी वीरता है ? सोचने पर यह तुम्हारे लिए राजस (राजा सा कार्य) है क्या ? क्या यह तुम्हारे लिए कीर्ति (-प्रद) है ? नहीं समझ सके। अविवेक के कारण अपकीर्ति के भागी बने। इह (लोक) तथा पर (लोक) से दूर होकर तुम अतिशय गर्व से विहित मार्ग को समझ नहीं सके। रघुराम ने सतत ही तुम्हारा क्या बिगाड़ा है ? अधिक गर्व से ऊँच (-नीच) को नहीं जान सके। पृथ्वी (लोक) पर भस्म हो जाने के लिए, न रुककर (आगे-पीछे न सोचकर) बड़बाग्नि को गोद में भर लिया है ॥ १९७० ॥

तुम्हारी विधि (नियति) ने तुम्हें इस प्रकार उभाड़कर, (यह सब) तुम्हारे गले मढ़ दिया है तो तुम क्या कर सकोगे ? तुम्हारे विधि-विधान को कार्यान्वित करने के लिए आज (ब्रह्मा) ने ऐसा नियम बनाया है। परसों सप्रयत्न राम की बाणाग्नि में पड़ शलभ बनकर मर जाओगे। अधिक

चाल नौप्पिनयट्टि सौख्यत लंक । येलु भाग्यंबु ले; देमंदु निन्नु ?
सडिवोक रघुरामु शरणंबु सोरुमु । पुडमिलो नीप्राणमुलु गाचिकोनुमु
नी पुत्रमित्रादिनिखिलराक्षसुलु । नेपद्रि रामुचे नीलुगकमुन्ने ।
कार्यबु मनुपड गैकोनि ब्रतुकु । कार्य मोल्लक पोरु गैकोंटिवेनि
चुट्टाल नितुल सुतुल सोदरुल । निट्टै यिदरु जूडु, मिक जूडलेवु;
एलमि नीमोहंपुटिंतुल नेल्ल । गलय भोगिपुमु कांक्षलु दीर;
वेलयंग नीराज्यविभवंबु लेल्ल । वलुदेरंगुल नेडे पाटिंचि चूडु;
१९८०
हरिहरब्रह्मादुलड्डुगिंचिननु । दुरमुलोपल निन्नु द्रुंचु राघवुडु;
इन्नियु नेटिकि निनकुलेश्वरुनि । कुन्नतमति सीत नोप्पिचि ब्रतुकु;
मिटु रामुनानति येरुग जेप्पितिनि । गुटिलराक्षस ! येमि ? गोब्बुन
जेप्पु"

## रावणु डंगदुनितो दन पराक्रममु सेप्पुट

मन रोषचित्तुडै यद्दशाननुडु । ननियें नंगदुतोड नप्पुडु किनिसि
"रामु जेप्पेंदु, पराक्रमशालि नन्नु । रामु डेरुंगडा रणविजयुडुग ?

---

शोभायमान सुख से लंका पर शासन करने का सौभाग्य नहीं है। तो तुम्हें (अधिक) क्या कहूँ ? अपने पुत्र-मित्र आदि निखिल राक्षसों के शोभा रहित हो राम के हाथ मरने से पहले ही, अपकीर्ति के भागी न बन, रघुराम की शरण में जाओ, पृथ्वी (लोक) पर अपने प्राणों की रक्षा कर लो। कार्य ठीक करके प्राण बचा लो, यह न चाहकर युद्ध को अपनाना चाहो तो बन्धुवर्ग, स्त्रियाँ, सुत, सहोदरों को सभी को अभी देख लो, आगे (उन्हें) नहीं देख सकोगे। प्रेम से अपनी समस्त लाड़ली स्त्रियों का, आकांक्षाएँ पूरी हो, ऐसा उपभोग करो। शोभा से अपने समस्त राज्य वैभव का अनेक प्रकार से निर्वाह (भोग) कर देख लो ॥ १९८० ॥

हरिहर ब्रह्मा आदि बीच में (रोकने) आवें तो भी युद्ध में राघव तुम्हारा वध करके रहेगा। ये सब क्यों ? इनकुलेश्वर (राम) को उन्नत मति वाली सीता देकर जीवित रहो। हे कुटिलराक्षस ! यह राम के आदेश से (तुम्हें) समझाकर बताया है। क्या (जवाब देते हो), झट कह दो।" ॥ १९८३ ॥

## रावण का अंगद से अपने पराक्रम के बारे में बताना

(ऐसा) कहने पर रोषचित्त वाला हो, दशानन ने क्रुद्ध हो, अंगद से तब (यों कहा)—"राम के बारे में (इतना क्या) कहते हो ? मुझ

दिविजेंद्रु डादिगा देवसंघमुल । बवरंबुलो दोंडरि परपिनवाड
हरुडुन्न कैलास मगलिंचिनाड । नेरियंग गालुनि नेदिरिंचिनाड
वरुसतो जगमुलु वर्णिप नलरि । सरवि लोकमलेल्ल साधिंचिनाड
वनजासनुनिचेत वरमु गोन्नाड । मोनसि दिव्यायुधंबुलु गलवाड;
निट्टिपिम्मटनु ने नीरामुमरुगु । बट्टिन नलुगुरु पकपक नगरे ?
१९९०
यनुजुंडु नातोड नलिगटुपोयि । जननाथु मरुगु वंचन जोच्चेंगाक!
येनेनु जोच्चिन हीनत गादे । वानराधम! नाकु वसुमतिलोन ?
मगपाडि दिगनाडि मानंबु वीडि । पगवानि गोल्चुट पंतमे नाकु ?
बगवाडु दंडेत्ति पैवच्चिनपुडु । मगटिमि चेडि संधि मरि चेसिनंत
जगति राजुलु नन्नु सरकुसेयुदुरे? । तगदुरा! संधि यित्तरि वानरुंड !"
यनिन दशास्युनिकनिये नंगदुडु: । "घनपराक्रमुतोड गय्यंबु दगदु;
दानव ! रघुरामु तरमेरुंगकय । पूनि युन्नाड विप्पुडु कावरमुन;
सुरल गेल्चिनमाड्कि शूरु राघवुनि । दुरमुलो नेदिरिंचि तोडरुट-
येट्लु ?
बलमेदि रघुरामपार्थिवुनेदुर । बलुमुष्टि विल्लेट्लु पट्टंगवच्चु ?

---

पराक्रमशाली को रणविजयी के रूप में राम नहीं जानता ? दिविजेन्द्र के साथ देवसमूहों को युद्ध में हराकर भगा दिया है, हर के कैलास को उखाड़ डाला है, काल (यम) को दुखी कर सामना किया है, क्रम से सभी जग वर्णन करें, ऐसा आनन्द से समस्त लोकों को जीत लिया है, वनजासन से वर प्राप्त किया है, श्रेष्ठ दिव्य-आयुधों वाला हूँ। इतना सब होने पर मैं राम की शरण जाऊँ तो सभी लोग खिल-खिलकर नहीं हँसेंगे ? ॥ १९९० ॥

अनुज मुझपर रूठकर, उधर जाकर जननाथ (राम) की शरण में (मुझे) वंचित कर गया तो गया। हे वानराधम ! मेरा भी (राम की) शरण में जाना, वसुमति (लोक) में हीनता नहीं होगी ? पौरुष को छोड़, मान को छोड़, शत्रु की सेवा करना मेरे लिए पौरुष है ? शत्रु के चढ़ आने पर, पौरुष को छोड़, फिर सन्धि कर लेने पर, जगत में (आगे अन्य) राजा मेरी परवाह करेंगे ? हे वानर ! इस अवसर पर (मेरे लिए) सन्धि उचित नहीं है।" (ऐसा) कहने पर अंगद ने दशास्य से कहा—"घन पराक्रम वाले से युद्ध नहीं करना चाहिए। हे दानव ! रघुराम के स्तर को न जानकर, अब घमण्ड से युद्ध के लिए तैयार हो गए हो। सुरों को जीतने के समान, शूर राघव का, युद्ध में सामना कर कैसे टिक सकोगे ? बल खोकर रघुराम-पार्थिव (राजा) के समक्ष दृढ़ मुष्टि से धनुष कैसे

नोरुल गेलि्चन माड्कि नोर्चि राघवुनि। शरमुलमुंदर जरियिचु-
टेट्लु ? २०००
कणकतो नीवेत्तगा लेनि विल्लु । दृणलील विरुवडे त्रिजगंबुलेरुग?
वेउवेदि रघुरामु विक्रमस्फुरण । मेरुगनि यविवेकि, वेमंदुनिन्नु ?
जनकनंदन निच्चि शरणंट लेस्स" । यनि यंगदुडु वल्क नसुरेशुडनियै:
"नोरि! वानरुड! नी वोडक निल्चि। सारेकु रघुरामु शौर्यमेन्नेंदवु,
आरामु विक्रम मा रामु कडिमि । या रामु भुजशक्ति यदि येंतपेद्द?
चलमुन दाटक जंपेनंटेनि । तलपोय, नाटदि, दानि पेंपेंत?
जनकुनि विल द्रुंचि जनकतनूज । घनत जेकोन्नट्टि घनुडंटिवेनि
नाविल्लु नेटिदे, यदि येंचनेल ? । आविल्लु चिवुकुदि; अदि येमि-
दोड्डु ?
जमदग्नि रामुनि समरमध्यमुन । ग्रममुन गेलिचिन घनुडंटिवेनि
अनि ब्राह्मणुनि गेल्चुटदि वंटुतनमे?। विन बोलदीमाट; वीरत्व-
मगुने ? २०१०
नलपुन खरदूषणादिराक्षसुल । जलमुन नोक्कडे चंपेनंटेनि

---

धारण कर सकोगे ? अन्यों को जीतने के समान, राघव के वाणों को सहन कर कैसे विचरण कर सकोगे ? ॥ २००० ॥

प्रयत्न करके भी तुम जिस धनुष को उठा नहीं सके, उसे त्रिलोक जानें ऐसा तृण के समान तोड़ा नहीं था ? उपाय (युक्ति) को खोकर, रघुराम की विक्रम-स्फूर्ति को न जान सकनेवाले अविवेकी हो । क्या कहूँ तुम्हें ? जनकनन्दना को देकर शरण माँगना ही समुचित है।" ऐसा अंगद के कहने पर असुरेश ने कहा—"अरे ! वानर ! तुम हारे (थके) विना रहकर, वार-वार रघुराम के शौर्य की स्तुति करते हो। उस राम का विक्रम, उस राम का साहस, उस राम की भुजशक्ति —वह कितनी बड़ी है ? कहोगे कि हठ से ताड़का का वध किया है तो सोचने पर वह अवला है, उसकी शक्ति कितनी है ? कहोगे कि जनक के धनुष को तोड़कर जनकतनूजा को बड़प्पन के साथ स्वीकारनेवाला महान् (व्यक्ति) है तो क्या वह धनुष आज का है, उसकी गिनती क्यों करते हो ? वह धनुष जीर्ण हो गया है। (उस धनुष को तोड़ना) वह कौन-सी बड़ी वात है ? कहोगे कि जमदग्नि-राम (परशुराम) को युद्ध में क्रम से जीतनेवाला महान् (व्यक्ति) है तो युद्ध में ब्राह्मण को जीतना भी कोई वीरता है? यह बात तो सुनने भी योग्य नहीं है। यह वीरता है ? (नहीं) ॥ २०१० ॥

कहोगे कि अथक हो, खरदूषण आदि राक्षसों को हठ से अकेले ही

नलर वारलु वृद्धु, लदि चेप्पनेल ?। तलपोय कैंचिति तप्पक नीवु;
तेगुव मारीचु मर्दिचेनंटेनि। मृगमात्र, मदियेमि मेलपु वेग्गलमु ?
ऐसग वालिनि गूलनेसें नंटेनि। वसुधलोपल गोति, वाडेंतदोड्डु ?
जवसत्त्वमुन वार्धि शरमुखंबुनकु। गवगोनदेच्चिन घनुडंटिवेनि
नावार्धि जलमात्र, मदि येमि बलिमि ?। एविधंबुन रामुनेन्नेदवुब्बि ?
इवि बंटुतनमुला यी राघवुनकु ?। निवि यीक्क गेलुपुला यी रामुनकुनु ?
बूनि नामुंदर बोंड्वुलु सेसि। वानराधम ! रामु वर्णिचेदीवु"
अनि दशास्युडु वल्क ननियें नंगदुडु:। "पनिगोन निर्घातबाणु राघवुनि
सकललोकाराध्यु जगदभिरामु। सकलजगन्नुत जयशालि रामु २०२०
नकलंकविक्रमोन्नतशौर्यु रामु। नकट! तूलगनाड नर्हमे नीकु ?
जेलगु नारघुरामु शौर्यबुनकुनु। तोलिमुद्दयगु खरदूषणुल् साक्षि;
गोनकोनि वालिनि गोतंटिवकट !। अनघुडावालि कोतौट गाकुंट
कॅनसिन यंबुधु लेडुनु साक्षि। किनुकमै नी दशग्रीवमुल् साक्षि;
अलघुविक्रमशालियैन राघवुनि। जेलगि दूषिंचिन जननाथुपोमि

---

मार डाला है तो वे वृद्ध हैं। (उनकी बात) कहना ही क्यों ? यह सोचे बिना ही तुमने इन्हें गिना है। कहोगे कि साहस से मारीच का मर्दन किया है तो वह तो मृगमात्र है। वह कौन बड़ा आधिक्य है ? कहोगे कि शोभा से वालि को गिराया है तो वह तो वसुधा पर वानर है। वह कितना बड़ा है ? कहोगे कि जव-सत्त्व से वारिधि को शरमुख से एकत्र ला सकनेवाला महान् (व्यक्ति) है तो वह वारिधि जल-मात्र है। वह कौन-सी सामर्थ्य है ? फूलकर राम कि किस प्रकार स्तुति करोगे ? ये राघव के लिए (कोई) वीर (कार्य) हैं ? ये भी राम के लिए (कोई) विजय हैं ? हे वानराधम ! चाहकर मेरे समक्ष बड़ा बनाकर राम का वर्णन करते हो !" ऐसा दशास्य के कहने पर अंगद ने कहा— निर्घात बाण वाले, राघव की, सकल लोकाराध्य, जगदभिराम, सकल जगन्नत, जयशाली राम की, ॥ २०२० ॥

—अकलंक विक्रम से उन्नत शौर्य वाले राम की हाय, निन्दा करना तुम्हारे लिए योग्य है ? विजृंभित उस रघुराम के शौर्य के प्रथमकवल बने खरदूषण ही साक्षी हैं। जान-बूझकर वालि को वानर कहा है। हाय, अनघ उस वालि के वानर होने या न होने के परिव्याप्त सात समुद्र साक्षी हैं, क्रुद्ध बने तुम्हारे दशग्रीव ही साक्षी हैं। अलघु विक्रमशाली राघव का

दप्पुने ? नीकेमि धन्यत वौडमें? । निप्पुडु रघुरामु निट्लु दूषिप
नी राजसंबुनु नीदु भोगंबु । दूरमौ; नायुवु दोलगुनु सिरियु;
दनरंग रामुनि दलचिनंतटनें । घनमैन पापंबु ग्रक्कुन बायु;
रामु पादमु सोकि इा यितियय्यें; । रामरामनि बोय राशिकि नॅक्कें;
रामयन् कीरंबु रमण डा बिलिचि । यामेटि सायुज्य मायिति वडसें;
२०३०
नट्टि श्रीरामुनि यसुरेश ! नीवु । नॅट्टन दूषितु; नी केदि गतियौ ?
रामनामस्तुति रावण ! नीकु । नेमि पापमुननो यॅरुगजोंप्पडदु !"
अनि यंगदुडु वल्क नसुरेशुडनियें: । "वनचर! रघुरामवसुधेशु शक्ति
यॅरुगुदु; जॅप्पगा नेल ? यास्वामि । परमैन तारकब्रह्मंबनंग;
नाडवलसि माटलाडिति गाक ! । पोडिमि रामुतो बुरुणिप गलदे?
व्रलपट्टि रामुतो समरंबु सेय । गलुगुनो यनिचाल ग्रालुचुन्नाड;
निंदु नंदुनु मेच्च निनवंश्युतोड । जेंदि कय्यमु सेतु शिवु डेरुंदगनु;
अतनितो बोराडि यतनिचे जच्चि । प्रतिलेनि वैकुंठपदवि गैकोंदु;
नीलोकसौख्यंबु लितिय चालु; । नॅलमि जॅप्पगनेल ? यॅरुगुदंतयुनु;

विजृंभित हो (बढ़-बढ़कर) दूषण करने से जननाथ (राम) के वैभव में कमी आएगी ? तुम्हें कुछ धन्यता प्राप्त होगी ? (नहीं) अब रघुराम का इस प्रकार दूषण करने से तुम्हारा राजत्व, तुम्हारा भोग दूर होगा। आयु और श्री दूर होंगे। शोभा से राम का स्मरण करने से घन (महान्) पाप झट दूर हो जाएगा। राम के चरण का स्पर्श पाकर पत्थर स्त्री बन गया। राम राम कहकर बहेलिया प्रसिद्ध हुआ। सुन्दरता से कीर को राम कह कर बुलाकर उस स्त्री ने श्रेष्ठ सायुज्य को प्राप्त किया ॥ २०३० ॥

ऐसे श्रीराम का हे असुरेश ! तुम ऐसा घोर दूषण करते हो ? पता नहीं तुम्हारी कैसी गति होगी ! हे रावण ! पता नहीं किस पाप के कारण तुम्हें राम-नाम स्तुति (का महत्व) समझ में नहीं आती।" ऐसा अंगद के कहने पर असुरेश ने कहा—"हे वनचर ! रघुराम-वसुधेश की शक्ति को जानता हूँ। (तुम्हारे) कहने की क्या ज़रूरत है ? (जानता हूँ कि) वह स्वामी परम तारक-ब्रह्म है। मैंने कहने योग्य बातें कह दीं। (किन्तु) उचित रूप से कोई राम की समता कर सकता है ? हठ करके राम से समर करने के अवसर के लिए अधिक व्यथित हो रहा हूँ। यहाँ-वहाँ सब (लोग) प्रशंसा करें, (ऐसा) इनवंश वाले से युद्ध करूँगा जिसे देख शिव भी चकित हो जाए। उसके साथ लड़कर, उसके हाथ मरकर, अप्रतिम वैकुंठपद को प्राप्त करूँगा। इस लोक के सुख अब पर्याप्त हो

बलवंतुडगु रामु प्राभवोन्नतुलु । दैलिय चित्तंबुलो दिवुरुचुन्नाड"
२०४०
ननि चेप्पि दशकंठु डनियें ग्रम्मरनु । दन विवेकमु सेंडि तामसुंडगुचु:
"धरणीतलं बेल्ल दम्मुनिचेत । बरगंग गोल्पोयि पडतियु दानु
ननुजुंडु गूडंग नडवुल बडुचु । दनसति नौकनिचे दा गोलुपोयि
वच्चि सुग्रीवादि वानरवरुल । जौच्चियु नटमीद शूरत जूप
जनुदेंचे रामुडु संगरस्थलिनि । ननु दाक नेर्चुने नरनायकुंडु ?
अटुगान रघुरामु डालंबुलोन । बटुतरशौर्यसंपन्नुंडु गाडु
मनुजुलु कोतुलु मगटिमिचेत । तनयौद्द जेप्पकु तरुचराधमुड !
वनचराधम! योरि! वालिकि नीवु । तनयुंडवै युंडि दशरथात्मजुनि
गोलिचिति बंटवै; कौल यीगवैति; । चलमुन मीतंड्रि जंपिनाडतडु;
अट्टि रामुनि गोल्चितधमवानरुड ! । पुट्टिति वालिकड्पुन वृथा नीवु;
२०५०
चंपक मीतंड्रि जंपिन रामु । पंपुसेयुचु निट्लु बंटवै तिरुगु;
दैलमितो गोलुवंग नीराजे कानि । तलपोय राजुलु धरणिपै लेरे ?

---

गए हैं। शोभा से (तुम्हारा) कहना क्यों ? मैं सब कुछ जानता हूँ। बलवान राम के प्राभव (तथा) औन्नत्य को जानने के लिए प्रयास कर रहा हूँ।" ॥ २०४० ॥

ऐसा कहकर, अपने विवेक को खोकर, तामसी (तामस गुणवाला) होता हुआ दुबारा दशकंठ ने यों कहा—"समस्त धरणीतल (पृथ्वी) को अनुज के हाथ शोभा से खोकर, स्त्री (तथा) अनुज के साथ स्वयं जंगलों में घूमते हुए, अपनी सती को किसी के हाथ खोकर, आकर, सुग्रीव आदि वानर-वरों के (आश्रय में) आकर, उसके बाद (इतनी कायरता के बाद) अब शूरता दिखाने राम संगर-स्थल में आया है। वह नरनायक मेरा सामना कर सकता है ? रघुराम युद्ध में पटुतर-शौर्य-सम्पन्न नहीं है। हे तरुचर-अधम ! मनुज और वानरों के पौरुष के बारे में मेरे सामने मत कहो। रे ! वनचराधम ! वालि के पुत्र होकर दशरथात्मज के दास होकर (उसकी) सेवा कर रहे हो ? (अपने पिता के वध का) बदला नहीं ले सके। हठ से उसने तुम्हारे पिता का वध किया है। हे अधमवानर ! ऐसे राम की सेवा कर रहे हो ? वालि के गर्भ से व्यर्थ ही उत्पन्न हुए हो ॥ २०५० ॥

(उस राम को) न मारकर, पिता का वध करनेवाले राम के आदेश का पालन करते हुए, ऐसा दास हो विचरण कर रहे हो। शोभा से सेवा

गौनकौनि पगवानि गौलिचिन वानि। निनुगानि येव्वनि ने नेंदु गान;
नीमगटिमिकिन नीदुपेंपुनकु । सीमवारेल्लरु सीयनि नगरे ?
कौडुकैन पिम्मट गुलपगलेल्ल । वडितोड नीगनिवाडेट्टिकौडुकु ?
ईरीति बंदवै हीनमानवुनि । जेड्रि कौल्चुट येट्लु चेवयु लेक?
निनु वालि कौडुकन्न नेंटु नम्मवच्चु?। वनचर ! येव्वरिवाडवो काक?
विनु, बुद्धिसेप्पेद, विवरंबु गाग: । मनुजुल गौलुतुरे? मनुजुलु नाकु
बगवारु; नीकुनु बगवारुगाक ! । नौगि दैत्य मिट्टु सेयुचुंडुट दक्कि
नन्नु गौल्चिन निन्नु नंगद! यिपुडु । वनचरुलकु नेल्ल वरप्रभुगाग
२०६०
घनभूषणंबुल घनवाहनमुल । मन जेतु निप्पुडु महिमीद" ननिन
दनुजाधिपति जूचि तारासुतुंडु । घनकोपमुन जाल गरिमनिट्लनियें:
"नगणितोन्नतशक्तुडैन राघवुडु । तग नादु तलि दंड्रि दात दैवंबु;
एमि गर्वमु नीकु ? नेरुक चौप्पडदु;। भूमीशुतो रिपुल् पुरणिपगलरे ?
यरयलेक विवेकु ला रामविभुनि । नरुडंचु नेंतुरु नक्तंचरेंद्र !

---

करने के लिए इस राजा को छोड़, धरणी पर अन्य राजा नहीं हैं ? तुम्हें छोड़कर, चाहकर शत्रु की सेवा करनेवाले अन्य किसी को नहीं देखा है। तुम्हारे पौरुष (तथा) तुम्हारे औन्नत्य को देख तुम्हारे देश के लोग छिः कहकर अवहेलना नहीं करेंगे ? पुत्र हो जनमने के बाद वंश के प्रति (किए गए कार्यों का) बदला न लेनेवाला भी कोई पुत्र है ? यह क्या ? कायर होकर, सामर्थ्यहीन होकर, एक हीन मानव की सेवा कर रहे हो ? तुम्हें वालि का पुत्र कैसे मानूं ? हे वनचर ! तुम और किसी के (पुत्र) हो। (वालि का पुत्र ऐसा नहीं कर सकता।) सुनो, सविवरण बुद्धि की बातें कहूँगा। कहीं मनुष्यों की सेवा की जाती है। मनुज मेरे लिए शत्रु है। तुम्हारे लिए भी तो शत्रु हैं। क्रम से इस प्रकार दौत्य (दूतकार्य) करना तजकर मेरी सेवा करोगे तो तुम्हें हे अंगद ! अब समस्त वनचरों का वर (श्रेष्ठ)-प्रभु, ॥ २०६० ॥

—बनाकर घन (महान्) भूषणों (तथा) घन-वाहनों से युक्त कर, अब महि पर जीवन-निर्वाह करने दूंगा।" (ऐसा) कहने पर, दनुजाधिपति को देखकर, तारासुत ने महाकोप से (तथा) अधिक गरिमा से यों कहा— "अगणित उन्नत शक्तिवाला राघव मेरे लिए माता, पिता, दाता (तथा) दैव (भगवान) है। कैसा गर्व है तुम्हारा ? (बात) समझ में नहीं आती। भूमीश (राजाराम) के साथ रिपु (शत्रुजन) अपनी तुलना कर सकते हैं ? हे नक्तंचरेन्द्र ! जान न सक, अविवेकी-जन उस विभु राम को नर (मात्र)

यतडु मानवमात्रुडा यसुरेश ! । यतडु लोकाराध्यु डत डप्रमेयु
डतडु श्रीविष्णुंडु नत डादिमूर्ति; ।यितनिकि सरिपोल नेव्वरुगलरु?
सनकादुलुनु गूडि चर्चिपलेरु; । वनजासनादुलु वर्णिपलेरु;
दानवांतकुडुनै दशरथेंद्रुनकु । बूनि जन्मिचिन पुरुषोत्तमुंडु;
नितनि कोपाग्निनकि नेव्वडु निल्चु ?। नितनितो डीकोनि येव्वडु पोरु?
२०७०

नितनि बाणाहति कॆव्वडु नोर्चु ? । नितनि नेन्न वशंबे यिंद्रादुलकुनु?
नी वेरुंगवु रामु निपुणविक्रममु; । कावरंबुन नेल कारुलाडेदवु?
वररामु नेरिगेदु दुरुमुलो नेल्लि; । कर मर्थि दुरमुन गदलक निलुमु;
कर्मपंकंबुलु गडतेरि वालि । निर्मलात्मुडु रामनृपतिचे जच्चि
पदपडि वैकुंठपदमु गैकोंये; । निदि कीडुगा मम्मु नेन्न नेमिटिकि?
नितनि गोल्चिन नाकु निहमुनु बरमु। नतुलितंबुग गल्गुनवनीशु सेव;
नीमदंबुनु नुब्बु नीराजसंबु । रामचंद्रुनि घोररणरंगमंदु
बोयेंडु भुवि ग्रुंगि पोलुपेल्ल द्रुंगि; । वेयु जेप्पग नेल? विधि निन्नुबट्टि

---

समझते हैं। हे असुरेश ! क्या वह मानवमात्र है ? वह लोकाराध्य है, वह अप्रमेय है, वह श्रीविष्णु है, वह आदिमूर्ति है। उसकी बराबरी करनेवाला (और) कौन है ? सनकादि भी मिलकर (उसकी) चर्चा (वर्णन) नहीं कर सकते। वनजासन आदि वर्णन नहीं कर सकते। (वह) दानवान्तक होकर दशरथेन्द्र के यहाँ सप्रयत्न उत्पन्न पुरुषोत्तम है। उसकी कोपाग्नि के (समक्ष) कौन टिक सकता है ? उसका सामना कर कौन जूझ सकता है ? ॥ २०७० ॥

—उसके बाण के आघात को कौन सह सकता है ? इन्द्र आदि भी उसका वर्णन कर सकते हैं ? तुम राम के निपुण-विक्रम को नहीं जानते हो। मस्ती के कारण क्यों बुरे वचन कहते हो ? परसों युद्ध में श्रेष्ठ राम को जान सकोगे। युद्ध में अधिक इच्छा से अचल हो खड़े रहो। कर्मपंकों से निवृत्त होकर निर्मलात्मक वालि ने नृपति-राम के हाथ मरकर, तदनन्तर वैकुंठ पद को प्राप्त किया। इसे अशुभ के रूप में मानकर, हमारी निंदा क्यों करते हो ? इसकी (राम की) सेवा करने पर मुझे इह (लोक-सुख) तथा पर (लोक) अतुलित रूप से अवनीश की सेवा से प्राप्त होगा। तुम्हारा मद, गर्व, तुम्हारा राजस (ये सब) रामचन्द्र के साथ घोर रणरंग में, धरती के दब जाने पर, समस्त वैभव को खोकर, नष्ट हो जाएँगे। हज़ार (बातें) कहना क्यों ? हे कुटिल राक्षस ! विधि (नियति) तुम्हें पकड़कर (इस मार्ग पर) ले जा रही है। (तुम्हारे) पूर्व के वरगर्व अब

कौनिपोवुचुन्नदि कुटिलराक्षसुड ! । मुनुपटि वरगर्वमुलु चेल्लविक;
निन्नियु नेटि कायिनकुलेश्वरुन । कुन्नतमति सीत नोप्पिचि ब्रतुकु"
२०८०

अंगदुनि बट्टि कट्टुंडनि रावणुडु तन भटुल नियमिंचुट

अनवुडु गोपिंच या रावणुंडु । घनबाहुबलुनि नंगदु बट्टि कट्ट
बनिचिन गोंदरु वलितंपुटसुरु । लनयंबु नुद्धतुलयि पट्टुटयुनु
सोलवक तन शक्ति सूपेडिकोरकु । दोलग नोल्लक यंगदुडु वट्टुवडियें;
नट्टु पट्टुवडि यत डाकसंबुनकु । बट्टुशक्ति नेगसि युद्भटवृत्ति मेरसि
विद्रिचिन बदिवेल वीरुलु धात्रि । यद्रुवंग नुग्गुनूचै त्रोळ्ळि; रंत
नलिगि यंतट बोक यंगदुं डसुर । कोलुवुन्न यम्मेड गूल दन्नुटयु
नदि वज्रहति दुहिनावनीधरमु । तुदि गूलुपगिदि दुत्तुनियलै कूले
वेंडियु "नंगदु विड्वक पट्टु । बो" डनि दैत्युल बुच्चे रावणुडु;
पुच्चिन वारुनु बोदिवि यंगदुनि । नच्चेरु वडरंग नाकाशमुननु
बरशुबट्टिसभिंडिवालशूलमुल । गरवालतोमरगदल नोप्पिप२०९०

काम नहीं देंगे। ये सब क्यों? उस इनकुलेश्वर (राम) को उन्नत मति से सीता देकर, मनाकर, जीवित रह जाओ।" ॥ २०८० ॥

**अंगद को पकड़ बाँधने के लिए रावण का अपने सैनिकों को आदेश देना**

ऐसा कहने पर क्रुद्ध होकर उस रावण ने घन-बाहुबल वाले अंगद को पकड़, बाँधने का आदेश दिया। (तब) कुछ बली असुरों ने अनारत उद्धत हो पकड़ लिया। (तब) थके बिना अपनी शक्ति दिखाने के लिए, हट जाना न चाहकर, अंगद बन्दी हो गया। ऐसा पकड़ा जाकर, उसने आकाश में पटुशक्ति से उड़कर, उद्भट वृत्ति से प्रकाशित होकर, (राक्षस वीरों को) बिखेर दिया तो दस हज़ार वीर, धरती के सहम जाने पर, चूर-चूर हो गिर पड़े। तब क्रुद्ध हो, उतने से न जाकर, अंगद ने उस सौध को लात मार गिरा दिया, जिसमें राक्षस (रावण) सभा लगाए बैठा था। वह (सौध) वज्रहति से समूल गिरनेवाले तुहिन-अवनीधर (हिमालय) के ढहने के समान, टुकड़े-टुकड़े हो गिर गया। आगे (उसके बाद) रावण ने यह कह कि 'अंगद को न छोड़ पकड़ लो, जाओ', दैत्यों को भेजा। भेजने पर उन्होंने भी घेरकर, अंगद आश्चर्यचकित हो जाए, (इस प्रकार) आकाश में परशु, पट्टिस, भिंडिवाल, शूल, करवाल, तोमर, गदाओं से बहुत पीड़ित किया ॥ २०९० ॥

बिडिकिळ्ळतोडने प्रेवुलु वेंडल । बेंडिदंबुगा नोंचि पृथिविपैगूल्चि
यरुगुचुनुन्न यायंगदु जूचि । खरसूति सुकरुंडु कार्मुकं बेत्ति
"निलु निलु यंगद ! नी वेंदु बोव । गल" वनि पेल्लार्चि कांडंबुलैदु
नुदुरु गाडग नेसि नोंप्पिंचि मरियु । बदि तीव्रशरमुल बाहुवु लेय
नलुकतो बिडिकिट नंगदुंडसुर । तल पेक्कु व्रय्यलै धरगूल बोडिचें;
दानिकि दैत्युलु तल्लडपडग । दानवेश्वरुडु चिंतामग्नुडय्यें;
दारातनूजु डत्तरि नेगुदेंचि । यारामुनकु म्रोक्कि यंजलि मोड्चि
"योजगदाराध्य ! योरामचंद्र ! । भूजननुत ! रामभूपालतिलक !
देव ! मीयानति तेंरगुन नेनु । रावणुनोद्दिकि रयमुन बोयि
चेप्पगा गल वेल्ल जेप्पिति देव ! । चेप्पिनमाटलु चेवि बेट्टडय्यें;
२१००
गट्टिगा जावुकु गडु देंपुसेसि । युट्टिगट्टुक यूगुचुन्नाडु देव !
दिनमुलन्नियु दीरें दिविजांतकुनकु; । निनकुलनाथ ! नी वी दशग्रीवु
ननिलोन मडियिंपु मखिललोकेश ! । यनघात्म ! सकलसुरादुलुप्पोंग"
ननुचु नावृत्तांतमंतयु देलिय । विनुपिचें नेंतयु विशदंबुगाग;

—(तो उन्हें) मुष्ठियों से ही भयंकर रूप से मारकर जिससे उनकी आंतड़ियाँ बाहर निकल आवें, (उन्हें) पृथ्वी पर गिराकर, जाते हुए उस अंगद को देखकर, खर का पुत्र सुकर ने कार्मुक (धनुष) उठाकर, सिंहनाद कर कि "रुक रे रुक अंगद ! तुम कहाँ जा सकोगे ?" पाँच बाणों को ललाट में गड़ाकर, पीड़ित कर और दस तीव्र शरों को बाहुओं पर चलाया । (तब) क्रोध से अंगद ने मुष्टि से ही असुर के सिर पर दे मारा, जिससे (उसके सिर के) अनेक टुकड़े होकर, वह धरती पर गिर गया । उसपर दैत्य क्षुब्ध हो गए, (और) दानवेश्वर चिन्तामग्न हो गया । उस अवसर पर तारातनूज ने आकर, राम को प्रणाम कर, हाथ जोड़कर (कहा)—"हे जगदाराध्य ! हे रामचन्द्र ! हे भूजन-नुत ! हे रामभूपाल-तिलक ! हे देव ! आपकी आनति के विधान से मैं रावण के पास शीघ्र गया, जो कुछ कहना था, वह सब कह सुनाया । हे देव ! मेरी कही बातों को (उसने) कानों से धारण नहीं किया ॥ २१०० ॥

हे देव ! दृढ़ता से मृत्यु के लिए, अधिक साहस कर, वह मस्ती से झूम रहा है । हे इनकुलनाथ ! दिविजान्तक के सभी दिन पूरे हुए हैं । हे अखिल लोकेश ! तुम इस दशग्रीव का युद्ध में वध कर दो । हे अनघात्म ! (इससे) समस्त सुर आदि प्रसन्न हो जायँगे ।" (ऐसा) कहते अधिक विशद रूप से (अंगद ने) वह समस्त वृत्तान्त समझाकर

जननायकुंडुनु　संतसंबंदें । घनतरंबैन यंगदु सत्त्वमुनकु;
नट रावणुनितोड नसुरुलंदरुनु । बटुतरवाक्कुलै पलिकिरय्येडनु;
"इदि येमि देव! नी विट्लूरकुनिकि ? । यदें! कंपिसेनतो न राघवुंडु
विडिसिनाडीलंक; वेधिंचु निक; । गडिमि येन्नडु चूपगलवाड वीवु?
ममु बंपु रामलक्ष्मणुल वानरुल । समरंबुलो गेलिच चनुदेंतु" मनुडु

रावणुडु तन वैभवमुनु मेरयिंचुट

वीनुल करुदुगा विनि दशाननुडु । भानुजादुलकुनु भयमु वुट्टंग२११०
दन वैभवमु रामधरणीशुनकुनु । घनमुगा जूपेंदगा ! कंचु दलचि
सांद्रप्रतापनिस्तंद्रुडै तोंल्लि । यिंद्र नागेंद्र धनेंद्रुल गेलिचि
कप्पमुल् गैकोंन्न घनवस्तुवितति । देप्पिंचि मेलैन दीधितुल् निगुड
जीनांबरंबुलु चेलुवार गट्टि । नानादिशल वासनलु वेदचल्लु
मृगमदघनसारमिळितमनोज्ञ । मगु दिव्यचंदन मर्थितो नलदि
सरसमंजुळ पारिजातप्रसून । विरचितमालिकाविततुलु मुडिचि

---

सुनाया । अंगद के घनतर-सत्त्व को (जानकर) जननायक (राम) प्रसन्न हुए। वहाँ रावण से समस्त असुरों ने पटुतर-वाक्यों से (युक्त हो) उस अवसर पर यों कहा—"यह क्या देव! ऐसे आप चुप क्यों हैं ? वही कपिसेना के साथ उस राघव ने लंका के पास पड़ाव डाला है। अब (तुम्हें) व्यथित करेगा। तुम अपना साहस कब दिखाओगे ? हमें भेजो। रामलक्ष्मणों (तथा) वानरों को समर में जीतकर आ जायँगे।" (ऐसा) कहने पर, ॥ २१०८ ॥

रावण का अपने वैभव का प्रदर्शन करना

—कानों के लिए विरल रूप में (इन वचनों को) सुनकर दशानन ने 'भानुज आदियों को भय उत्पन्न हो, ॥ २११० ॥

—(ऐसा) अपना वैभव राम-धरणीश को घनता से दिखाऊँगा', ऐसा सोचकर, सान्द्र प्रताप से निस्तन्द्र होकर, पूर्व में इन्द्र, नागेन्द्र, धनेन्द्र को जीतकर, शुल्क या कर के रूप में प्राप्त की गई घन-वस्तु-वितति को मँगाया। श्रेष्ठ दीधितियों के दीप्त होने पर चीनांबरों (कौशेय-वस्त्रों) को सुन्दरता से धारणकर, नाना दिशाओं में सुगन्धियों को बिखेरने वाले मृगमद (कस्तूरि) (तथा) घनसार (कर्पूर) से मिलित मनोज्ञ दिव्य चन्दन को चाहकर लेपन कर, सरस-मंजुल-पारिजात-प्रसूनों से विरचित मालिका विततियों को धारणकर, पंकजराग (पद्मराग) आदि बहुरत्न कलित कंकण,

पंकजरागादि बहुरत्नकलित । कंकणमुद्रिकांगद भुजाभरण
घनतरग्रैवेय घंटिकानेक । विनुतहारंबुलु विपुलंबुलैन
पदकंबु लादिगा बहुभूषणमुलु । पदकशुद्धिग वर्न्नै पर्चरिप दल्चि
कुंडलंबुल मेंडुकोनु मणिप्रभलु । गंडमंडलमुल गडलुकोनंग २१२०
चंडांशुमंडलोज्ज्वलमुलै दिक्कु । लोंडोंड वेलिगिचु नुरुकिरीटमुलु
दशशिरंबुल मिंचु दहनुडो यनग ।दशशिरंबुल लील धरियिंचि मिंचि
सुरवरानलयमासुरनाथ वरुण । मरुदर्थनायक स्मरसंहरुलनु
गंडडंचि जयिंचि कैकोन्न बिरुदु । गंडपेंडेंबु डाकाल धरिंचि
शर शरासन पट्टिस प्रास चक्र । परशु तोमर भिंडिवाल त्रिशूल
करवाल पाश मुद्गर चंद्रहास । परिघादुलगु वरप्रहरणश्रेणु
लिरुवदिकरमुल नेपार बट्टि । परिचारकुलु वेंट बलिसि येतेर
गोब्बुन नुत्तर गोपुरंबुनकु । गब्बु नुब्बुनु मीऱ गदलि शूलादि
हस्तुलै येंडगल्गि याप्तराक्षसुलु । विस्तरंबुग बरिवेष्टिंचि कोलुव
स्फुरितभूषणवस्त्र भूषितुलगुचु । निरुवंक मंत्रुलनेकुलु गोलुव २१३०

---

मुद्रिका, अंगद (एक प्रकार का आभरण), भुजाभरण, घनतर ग्रैवेय (कण्ठाभरण) घंटिका आदि अनेक विनुत (स्तुत्य) हार, विपुल (बहुल)-पदक आदि बहुभूषणों को पदकशुद्धि से, वर्णो के व्याप्त होने पर धारणकर, कुंडलों से मणिप्रभाओं के अधिकता से गंडस्थलों पर व्याप्त होने पर, ॥ २१२० ॥

—चंडांशु मण्डल (सूर्यबिंब) (के समान) उज्ज्वल हो, जहाँ-तहाँ दिशाओं को प्रकाशित करनेवाले उरु-किरीटों को, मानों दस सिरों से समुन्नत बने दहन (अग्निदेव) हों, ऐसा दस सिरों पर लीला से धारणकर, समुन्नत बना। सुरवर, अनल, यम, असुरनाथ, वरुण, मरुत् (पवन), अर्थनायक (कुबेर), स्मर-संहारक (शिव) (आदि) के पौरुष का दमनकर, जीतकर, ग्रहण किए प्रसिद्ध तोड़े को वामचरण में धारण किया। शर, शरासन (धनुष), पट्टिस, प्रास, चक्र, परशु, तोमर, भिंडिवाल, त्रिशूल, करवाल, पाश, मुद्गर, चन्द्रहास, परिघा आदि वरप्रहरण (आयुध)-श्रेणियों को बीसों हाथों में शोभा से धारणकर, परिचारकों (सेवकों) के साथ विवर्धित होते आने पर, झट से उत्तर के गोपुर की ओर दर्प और उत्कर्ष के अधिक होने पर, निकलकर, शूल आदि को हाथों में धारणकर, आप्त (प्रिय) राक्षसों के विस्तार से घेरकर, सेवाएँ करते रहने पर, स्फुरित-भूषण (और) वस्त्रों से भूषित होकर, दोनों तरफ़ अनेक मन्त्रियों के सेवाएँ करते रहने पर, ॥ २१३० ॥

दुद लेनि रत्नपंक्तुलु दापिनट्टि । पैदपेद्द पसिडिकुप्पेलु मीद नोप्प
विवरिंप नेनुबदिवेल संख्यलगु । धवळातपत्रमुल् दनुजुलु वट्ट
नल शेषफणमुलो यन नन्निवेल । सललित व्यजनमुल् सकियलु वून
निंदुरश्मुल बोलु नेनुबदिवेलु । चंदनगंधु लप्सरस लिरुवंक
दळुकुवेन्नेलल चंदमुन नासंख्य । गल चामरंबुलु गडुसंभ्रममुन
गंकणझणझणत्कारमुल् मेरय । नंकिंचि वेडुक नल्लन वीव
सुरल गेल्चिन जयस्फुरणलु मेरय । बिरुदु लेत्तुचु वंदिबृंदंबु वोगड
मंद्रमध्यमतारमान भेदमुल । जंद्रास्य लेदुर नेच्चचरिकलु पाड
सन्नुतमाणिक्य जालप्रभा स । मुन्नत सिंहासनोपरिस्थलिनि
नपराचलमु मीदि यर्कुनितोडि । युपमकु बात्रुडै योगि रावणुंडु
२१४०
वलनैन तन वैभवंबेल्ल मेरसि । कोलुवुंडे नुत्तरगोपुरंबुननु;
ना गोडुगुलनीड यादित्यु गप्प । वेगंबे चीकटि विलसिल्लुटयुनु
नावेळ मायामृगाजिनंबुननु । देवेंद्रमणिकांति दीपिंचु मेनि
वामभागमु मोपि वामभुजाग्र । सीम गपोलमूर्जितमुगा जेर्चि

—अन्तहीन रत्नपंक्तियों से जड़ित बड़े-बड़े स्वर्णपात्रों के ऊपर शोभित अस्सी हज़ार संख्या में धवल-आतपत्रों (छतरियों) के (सेवकों द्वारा) धारण किए जाने पर, शेषफण के समान, उतने हज़ार (अस्सी हज़ार) सललित व्यजनों को सखियों के धारण करने पर, इन्दुरश्मियों (चन्द्रकिरणों) के सम अस्सी हज़ार चन्दनगन्धी अप्सराओं के दोनों तरफ़ उज्ज्वल चन्द्रिकाओं के सम, उस संख्या के (अस्सी हज़ार) चामरों को अधिक संभ्रम से, कंकण-झनझनाकारों के मुखरित होने पर, उल्लसित हो, उत्साह से, धीरे-धीरे डुलाने पर, देवताओं पर विजय की स्फूर्ति को दीप्त करते हुए, वंदिवृन्द के बिरुदों का उल्लेख करते हुए स्तुति करने पर, समक्ष चन्द्रास्याओं (चन्द्रमुखियों) के मन्द्र-मध्यम-तारमान भेदों से प्रबोधगीत गाने पर, सन्नुत (स्तुत्य)-माणिक्य-जाल (समूह)-प्रभा से समुन्नत सिंहासन के उपरिस्थल पर, अपराचल पर अर्क के साथ उपमा के पात्र होते हुए क्रम से रावण, ॥ २१४० ॥

—अपने श्रेष्ठ वैभव के साथ समुज्ज्वल होते हुए, उत्तर गोपुर पर सभा में विराजमान हुआ। उन छतरियों के आदित्य को ढक देने पर, शीघ्र ही अन्धकार विलसित हुआ। उस समय माया-मृग के अजिन (चर्म) पर देवेन्द्रमणि की कान्ति से दीप्त शरीर के वाम भाग को टेककर, वाम भुजाग्र प्रदेश पर कपोल को उत्कृष्टता से टेककर, उग्रांशु (सूर्य)-बिंब के

यग्रांशुबिंबसमुज्ज्वलुंडयिन । सुग्रीवु तोंडलपै सौरिदि सौंदर्य
संपदलोलुक राजसमोप्प नोरगि । पेंपारु महिमचे ब्रियभक्तुडैन
पवनजु तोंडलपै बादपद्ममुलु । सवरण जाप निश्चलभक्ति नतडु
मृदुरीति नोत्त नर्मिलि नंगदुंडु । कदिसि दक्षिणभुजाग्रंबिरुगेल
नंदि यंगुळमुलोय्यन बट्टुचुंड । वंदिबृंदम्मुल वैखरि निलिचि
नल नील भूल्लूकनायकप्रमुखु । ललरुचु सकललोकाराध्यचरण !
२१५०
जानकीहृदयांबुजातषट्चरण ! । दीनार्तिहरण! कीर्तितकृपाभरण!
हरनुतनाम! सूर्यकुलाब्धिसोम ! । यरिभीम! रघुराम! " यनि सन्नुतिंप
गंदनिपूर्ण राकाचंद्रु बोलु । मंदस्मितानन मंडलंबुननु
नविरळकरुणामृतापूर्ण मगुचु । धवळारविंद-सौंदर्यंबु देगडु
तेलिगन्नुगवकांति देसलेल्लनिंड । ललितावलोकविलासचंद्रिकलु
वेदचल्लगा गरद्वितयसन्निहित । वदनुंडु राक्षसवरमर्मविदुडु
नगु विभीषणुतोड नतिरहस्यंबु । लगु माटलाडुचु नप्पटप्पटिकि
रमणीयलील श्रीराघवेश्वरुडु । नमर दक्षिणमुखमै युन्नवाडु
गावुन गोपुराग्रमुन गोल्वुन्न ।रावणु बोडगांचि रमण निट्लनियै:

---

समान समुज्ज्वल सुग्रीव की जाँघों पर, क्रम से सौंदर्य की सम्पदाओं के उमड़ने पर, राजसी ठाठ से टेककर, (राम) अतिशय महिमा से प्रियभक्त पवनज की जाँघों पर, पदपद्मों को समुचित विधि से पसारे रहे । वह (हनुमान) निश्चल भक्ति से, मृदुरीति से (चरणों को) दबाता रहा । प्रेम से अंगद (उनके) नियराकर दक्षिण भुजाग्र को दोनों हाथों से पकड़कर, उँगलियों को दबा रहा था । नल, नील, भल्लूकनायक आदि शोभा से वंदिबृन्दों के समान खड़े होकर, (यह कहते) "हे सकल लोकाराध्य चरणवाले ! ॥ २१५० ॥

—जानकी हृदय-रूपी अंबुजात (कमल) के षट्चरण (भ्रमर)! दीनार्तिहरण! कीर्तितकृपाभरणवाले ! हरनुत नाम वाले ! सूर्यकुलाब्धि सोम (चन्द्र) ! अरिभीम ! हे रघुराम !" प्रशंसा कर रहे थे । अमलिन पूर्ण-राकाचन्द्र सम मन्दस्मित-आननमण्डल को अविरल करुणामृतपूर्ण बनाते हुए, धवल-अरविन्द के सौन्दर्य की अवहेलना करनेवाले स्वच्छ नेत्रद्वय की कान्ति को दिशाओं में भरते हुए, ललित-अवलोकन-विलास-चन्द्रिकाओं को बिखेरते हुए, कर-द्वितय (युग्म) को वदन के सन्निहित रखनेवाले (हाथ जोड़नेवाले) (तथा) राक्षसवरों के मर्म को जाननेवाले विभीषण से अति रहस्यपूर्ण बातें करते हुए भी रमणीय लीला से श्री राघवेश्वर ने समुचित रूप से दक्षिण की ओर मुख रखे रहने के कारण, गोपुराग्र पर सभा लगाए (बैठे) रावण

"नो विभीषण ! चूडुमुन्नतंबैन । या विशालपु गोपुराग्रंबुनंदु २१६०
भोगियै यॆंतयु बॊगडॊंदुवाडु । बागॊप्प वानिकि बट्टिनयट्टि
शरदभ्र विभ्रमच्छत्र संघमुल । बरगॆडु नीड भूभागंबु गप्प;
नारूढवैभवायतवृत्तितोड । नीरीति नुन्नवाडितडॆव्व" डनिन
नारामु जूचि यिट्लनि विन्नविंचॆ । नारावणुनि तम्मुडगु विभीषणुडु:
"देव ! राघव ! वीडु देवारियैन । रावणु डमरविद्रावणुं; डखिल
दिविजुलचे गॊन्न दिव्यभूषणमु । लविरळंबुग बूनि याप्तुलैनट्टि
दनुजमुख्युलु गॊलव दनकु निंडार । बनुपडगा नॆनुबदिवेल संख्य
गल गॊडुगुलु वट्ट घनचामरंबु । ललवुमै वीवंग नालवट्टमुलु
पूनंग दनदु पॆंपुनु राजसमुनु । दा निट्टि दनुचु मोदमुन मीयॆदुर
जूपंग दलचि भासुरवैभवमुन । गोपुरोपरिसीम गॊलुवुन्नवाडु" २१७०
ना विनि नव्वि मानवकुलेश्वरुडु । देवारिगर्वंबु दीपंग दलचि

श्रीरामुडु रावणुनि छत्रचामरमुलु दॆगनेयुट

वॆनुकॊनि "लक्ष्मण! विल्लु दॆ"म्मनुचु। दनकु बिम्मट नुन्न तम्मुनिचेति

---

को देखकर सुन्दरता से यों कहा—"हे विभीषण ! देखो, उन्नत बने उस विशाल गोपुराग्र पर, ॥ २१६० ॥

—भोगी बन अधिक सराहनीय स्थिति में रहकर, बड़ी खूबी से उसके लिए धारण किए गए शरदभ्र का विभ्रम (उत्पन्न करनेवाले)-छत्र-संघों (समूहों) से व्याप्त छाया के भूभाग को आच्छादित करने पर, आरूढ़-वैभव-आयत-वृत्ति से इस प्रकार स्थित वह कौन है ?" (ऐसा) कहने पर राम को देखकर, रावण के अनुज विभीषण ने इस प्रकार निवेदन किया—"हे देव ! हे राघव ! यह देवारि रावण है, अमरों का विद्रावण (रुलानेवाला) है। अखिल दिविजों से प्राप्त दिव्यभूषणों को अविरलता से धारणकर, आप्त दनुज-मुख्यों के सेवाएँ करने पर, अपने को पूर्णता से विराजमान अस्सी हज़ार की संख्या में छत्रों को धारण करने पर, घन-चामरों को सुन्दरता से झलने पर, व्यजनों के धारण करने पर, अपनी शोभा तथा राजस को आपके समक्ष दिखाना चाहकर, भासुर वैभव के साथ गोपुर की उपरि-सीमा (ऊपर के भाग) पर दरबार लगाए (बैठा) है ॥ २१७० ॥

ऐसा कहने पर सुनकर, हँसकर, मानव-कुलेश्वर ने देवारि (रावण) के गर्व का भंग करने का सोचकर,

**श्रीराम का रावण के छत्र-चामरों का खण्डन कर देना**

'हे लक्ष्मण ! धनुष लाओ' कहते हुए, अपने पीछे स्थित अनुज के हाथ

धनुवु डाचेत नेंतयु वेड्क नंदि । कोंनि दक्षिणांघ्रियंगुष्ठान विंटि
गोंनयंबु बूनि ग्रक्कुन नेक्कुवेट्टि । कनदर्धचंद्रमार्गण मरिबोसि
धीलक्षितोल्लासि तेंगनिड दिगिच्चि । यालील नोंड्रगिनयट्लने युंडि
यल चामरव्यजनातपत्रौघ । मुलमीद नेसें नद्भुतवृत्ति मेंड्रय;
शरमोंक्कटियु बदिशरमुलै नूरु । शरमुलै बदिवेलशरमुलै मरियु
लक्षयै कोटियै लक्षिंचि चूड । नक्षणंबुन संख्यलन्नियु गडचि
तालवृंतंबुलु दालुचु चेडियल । मेलिचामरमुलु मेड्रयिचु सतुल
संगीतमुलु सेयु सरसिजमुखुल ।बोंगुचु गैवारमुलु सेयु बोंट्ल २१८०
धवळातपत्रमुल् धरियिंचु दैत्य । निवहंबुलनु गोंल्चि निल्चन भट्रुल
गरमुलु द्रुंपक गळमुलु द्रेंप । कुरमुलु नाटक युरुकिरीटमुलु
धर डोंल्लजेयक तललु खंडिप । 'करु दरु दिदि' यनि यमरुलु वोंगड
नालवट्टंबुलु नातपत्रमुलु । देलुचु जल्लन दिविनिंड नेंगसि
कोंलुवुलो गोंन्नि दिक्कुलयंदु गोंन्नि । कोंलुवुलोपलि दैत्यकोटिपै गोंन्नि
लंकलो गोंन्नि यालवणाब्धि गोंन्नि । लंकेशुपै गोंन्नि लघुलील बडियै
नलवुमै नट्टुचेसि यादिव्यशरमु । तोंलगक रघुरामुदोंन जोंच्चें; नंत

के धनुष को, वाम कर में अधिक उत्साह से ग्रहण कर, दक्षिण-अंघ्रि (चरण) के अँगूठे से धनुष की प्रत्यंचा पकड़कर, शीघ्र (उसे) चढ़ाकर, अर्द्धचन्द्र-मार्गण (बाण) का संधान कर, धी-लक्षित-उल्लास से, पूरी तरह से खींचकर, उसी प्रकार लेटे ही रहकर, अद्भुत वृत्ति से प्रकाशित होकर, उन चामर-व्यजन-आतपत्र-ओघ (-समूह) पर, छोड़ दिया। वह एक शर दस शर हो, सौ शर हो, दस हज़ार शर हो और लाख हो, करोड़ हो, ध्यान से देखने पर उसी क्षण सभी संख्याओं को पारकर, तालवृन्तों को धारण करनेवाली सुन्दरियों, श्रेष्ठ चामरों को डुलानेवाली सतियों, संगीत गानेवाली सरसिजमुखियों, फूलकर कीर्तिगान करनेवाली लतांगियों, ॥ २१८० ॥

—धवल आतपत्रों को धारण करनेवाले दैत्य-निवहों (समूहों) की सेवाएँ करते स्थित भटों के हाथों को काटे बिना, कण्ठों को काटे बिना, उर (स्थलों) में गाड़े बिना, उरु-किरीटों को धरा पर डुलाए बिना, सिर काटे बिना ही, 'विरल है, विरल है' ऐसा अमरों के स्तुति करने पर, (छत्र-चामर आदि के) कण्ठ-सूत्रों को काटता चला गया। उस अवसर पर कट गिरे वे चामर, आलावर्त (छत्र), आतपत्र (छत्र) उड़ते हुए, बिखरकर, समस्त आकाश में व्याप्त हो, उस सभा में कुछ, दिशाओं में कुछ, सभा की दैत्य-कोटि पर कुछ, लंका में कुछ, उस लवण समुद्र में कुछ, लंकेश पर कुछ, लघुलीला (सरलता) से गिर पड़े। सरलता से ऐसा करके वह दिव्यशर फिर

महितातपत्र चामर तलावृंत । रहित दंडधरासुरश्रेणि नडुम
नुन्न रावणु डप्पुडॉप्परि चूड ।दन्नु गॉंपोव नुद्धति वच्चियुन्न२१९०
दुर्वारुलगु यमदूतल नडुम । गर्वबु चेंडियुन्न गति नुंडि चाल
वेंरिगंदि रघुरामु विलुविद्यपेंपु ।तरिगॉनि तलपोसि तललूचियूचि
बट्टु कैंवडि मैंच्चिच पटुतरध्वनुल । बेंट्टेत्ति रघुरामु बेंकॉंनि पॉंगडें:

## रावणुडु रामुनि धनुर्विध्याकौशलमुनु गॉनियाडुट

"नल्लवो रघुराम ! नयनाभिराम! । विल्लुविद्यगुरुव ! वीरावतार!
करशरलाघवक्रमकळानिपुण ! । स्फुरदुरुचापसंशोषित कृपण !
भुजसार दृढ़मुष्टि! भुवनविख्यात! । विजितरिपुव्रात ! विजयसमेत!
मानव राजकुमारकंठीर । वा.! नव्यदिव्यशस्त्रास्त्रसंपन्न!
स्फारघोराक्षयबाणतूणीर ! । वीराग्रगण्य ! यो विश्वशरण्य !
बापुरे ! रामभूपाल ! लोकमुल । नीपाटि विलुकाडु नेर्चुने कलुग ?
बाटिंचि पुरमुलपै बड्डु हरुनि । येटॉप्पु,निंदु नी येटॉप्पुगाक! "२२००

रघुराम के तूणीर में प्रविष्ट हो गया। तब महित आतपत्र, चामर, तालवृन्त से रहित दंडधर (दंडों को धारण किए) असुर श्रेणी के बीच स्थित रावण तब शोभारहित हो इस गति से था, मानों उद्धत गति से अपने को ले जाने के लिए आए हुए, ॥ २१९० ॥

—दुर्वार (दुर्निवार) यमदूतों के बीच गर्व को खोए बैठा हो। अधिक आश्चर्यचकित हो रघुराम की धनुर्विद्या के महत्त्व के बारे में सोचकर, सिर हिला-हिलाकर (सराहना कर) भट्ट (वन्दीजन) के समान प्रशंसाकर, पटुतर ध्वनियों से रघुराम का नाम लेकर, (उसने) प्रशंसा की।

## रावण का राम के धनुर्विद्या-कौशल की प्रशंसा करना

"वाह रे ! हे रघुराम ! हे नयनाभिराम ! हे धनुर्विद्या गुरु ! हे वीरावतार ! हे कर-शर-लाघव के क्रम में कलानिपुण ! स्फुरत्-उरु-चाप से संशोषित कृपण (समुद्र) वाले ! भुजसार-दृढ़ मुष्टि वाले ! हे भुवन विख्यात ! हे विजित-रिपु-व्रात (समूह) वाले ! हे विजयसमेत ! हे मानव-राजकुमारों में कंठीरव (सिंह) ! हे नव्य-दिव्य-शस्त्र-अस्त्रों से सम्पन्न ! हे स्फार-घोर-अक्षय-बाण-तूणीर वाले ! हे वीराग्रगण्य ! हे विश्वशरण्य ! बापरे ! हे रामभूपाल ! लोकों में तुम्हारे समान धनुर्धारी कोई हो सकता है ? सोचकर पुरों (त्रिपुरों) पर गिरा हर (शिव) का आघात मानने योग्य है और अब तुम्हारा आघात मान्य है।' ॥ २२०० ॥

यनि यनि पदिनोळ्ळ नंदंद पौगड । विनि मंत्रु लादैत्यविभुन
किट्लनिरि:
"पगवानि नीरीति बंतंबु विडिचि । पौगडुदुरे दैत्यपुंगव ! यिट्लु ?
पौगडिन भय मंदबोलुनटंचु । बगवारु दनवारु बलुचगा जूतु;
रदिगाक राचकार्यमुगा" दटन्न । मदि नव्वि यमरारि मंत्रुल कनियें:
"विलुविद्यपेंपुनु विक्रमक्रममु । गलितनंबुनु बाहुगर्वराजसमु
लादियौ गुणमुल नधिकुडैनट्टि । कोदंडदीक्षादिगुरुनितो राज
वरुनितो रामभूवरुनितो नौरुलु । परिकिंचि चूड नेपट्टुननैन
साटिये यिम्मूडु जगमुलयंदु ? । मेटिशूरुल पेंपु मेच्चंग वलदे ?"
यनि नीति सेप्पुचु नच्चोटु वासि । दनुजेश्वरुडु वोय; दनुजनायकुलु
तेगिपडु गोडुगुल तेऱगोप्प जूचि । मिगिलिन भीतिमै मेल्लन जनुचु
२२१०
नट्टु रामु शौर्यंबु नतुल विक्रममु । बट्टुगति वोगडुचु बलुतेऱंगुलनु
"ना राघवुडु करुणांबुधिगान । घोरबाणंबुन गोडुगुले त्रुंचे;
नट्टुवंचि येसिन नंदऱ तललु । पट्टुतरंबुग नुच्चि पाऱवे?" यनिरि;

---

(इस प्रकार) बार-बार कहकर, दसों मुँहों से निरन्तर सराहने पर, मन्त्रियों ने दैत्यविभु से यों कहा—"हे दैत्यपुंगव ! इस प्रकार अहंकार को छोड़कर, कहीं शत्रु को सराहते हैं ? सराहने पर शत्रु और अपने लोग यह सोच कि यह भीत हो गया है, (सराहनेवाले को) उपेक्षा की दृष्टि से देखते हैं। यही नहीं, यह राजा के (योग्य) कार्य नहीं है।" ऐसा कहने पर मन में हँसकर अमरारि (रावण) ने मन्त्रियों से कहा—"धनुर्विद्या का आधिक्य, विक्रम का क्रम, तेज, बाहु-गर्व, राजस आदि गुणों में (सबसे) अधिक बने कोदण्ड-दीक्षा-गुरु, राज-वर (राजश्रेष्ठ) राम-भूवर के साथ दूसरों की (तुलना कर) देखें, तो इन तीनों जगों में किसी भी प्रकार से (उनकी) समता कौन कर सकता है ? श्रेष्ठ शूरों के आधिक्य की प्रशंसा नहीं करनी चाहिए ?" ऐसा नीति (-वाक्यों) को कहते हुए, उस जगह को छोड़, दनुजेश्वर चला गया। दनुज-नायकों ने कटकर गिरे छत्रों के विधान को ढँग से देखकर, अत्यन्त भीति से हौले-हौले जाते हुए, ॥ २२१० ॥

—राम के शौर्य, अतुल-विक्रम (तथा) पटुगति को अनेक प्रकार से सराहते हुए, कहा—"वह राघव करुणासागर है अतः घोर बाण से केवल छत्र ही काट डाला। ऐसा न कर, (अस्त्र-) संधान कर डालता तो सब के सिर महत्तर रूप से फूट न गिरते ?"

### वानरुलु लंकनु ध्वंसपटलमु गाविंचुट

इट नंत मरि राघवेंद्रुंडु गार्य । घटनाप्रयत्नसंगतचित्तु डगुचु
ननुजविभीषणार्यमजादुलेन । तनवारि यनुमति दगुमुहूर्तमुन
बनिचे लंककु लग्गपट्ट वानरुल; । बनिचिन वानरबलमुलु लंक
घनगति निक्कडक्कड बड नार्चि । वनजाप्तकुलु रामवल्लभु जूचि
"देव ! माशौर्यंबु तेंऽगोप्प जूडु: । येविधि व्राणंबुलित्तुमु नीकु"
ननि पर्वतंबुलु नवनीरुहमुलु । गौनि वेलु लक्षलु कोटानकोट्टु
लक्षौहिणुलु गुमुले कूडिवच्चि । याक्षणंबुन मुट्टिरा लंककोट; २२२०
मुट्टिन "गेलुपु रामुनकु नौ" ननुचु । दट्टिंचि पेर्चि युदग्रुलै कविसि
वहुकाष्ठपाषाण पादपावळुल । नहितदुर्वारुलै यंदंद पेर्चि
तरमिडि यायगड्तलु पूड्चुनप्पु । डुरुशक्ति गपिवीरु लुन्नविधंबु
पौलुपार नपुडु चंपुडु गट्टुमीद । दलमुगा नुन्नचंदमु निव्वटिल्ले;
गुमुदु डत्तरि बदिकोटुलतोड । समदुडै तूर्पुमोसालकु नरिगे;
वै दळंबै युंडि बलसि राक्षसुलु । पै द्रोचि राकुंड बलिमि जूपुचुनु

---

### वानरों का लंका को ध्वंसपटल करना

यहाँ पर तब राघवेन्द्र कार्य-घटना के प्रयत्न में संगत-चित्तवाला होता हुआ, अनुज, विभीषण, सूर्यपुत्र आदि अपने लोगों की अनुमति से, उचित मुहूर्त में लंका पर आक्रमण करने वानरों को भेजा। भेजने पर वानर-सेनाओं ने घनगति से गर्जन किया जिससे लंका जहाँ-तहाँ धँस गई। (उन्होंने) वनजाप्तकुल (सूर्यवंश) वाले राम-वल्लभ को देखकर कहा— "हे देव ! हमारे शौर्य को उचित विधि से देखिए। देखिए हम किस प्रकार आपके लिए प्राण देंगे।" (ऐसा) कह, पर्वतों, वृक्षों को लेकर, हजारों, लाखों, करोड़ों, अक्षौहिणियों में झुंड बाँधकर, उसी क्षण लंका को घेर लिया ॥ २२२० ॥

घेर लेने पर, 'विजय राम की होगी' कहते, भर्त्सना करते, क्रम से उदग्र हो, व्याप्त हो, अनेक काष्ठ, पाषाण, पादप समूहों के साथ, अहित (शत्रु भाव) से दुर्वार वन, जहाँ-तहाँ क्रम से उन परिखाओं को पाटने लगे। तब उरु-शक्तियुत हो कपिवीर शोभा से इस प्रकार दीख रहे थे मानों वध्यभूमि पर वधिक हों। उस अवसर पर कुमुद दसकरोड़ (वानरों) के साथ, समद हो, पूर्व की ड्योढ़ी की ओर गया। वली हो महान् वाहुवलवाला शतबली अस्सी करोड़ कपियों के अपने साथ क्रम से

गौनकौनि यॆनुबदिकोट्ल कपुलु । तनतोड बेंचि युद्दंडत नडव
घनबाहुबलुडु लंककु दक्षिणमुन । जनियुंडे बलियुडै शतबलि; यंत
बडुमटिदेसकुनु बदिकोट्ल कपुलु । नडव सुषेणु डुन्नति नेगियुंडेः
रामलक्ष्मणुलुनु राक्षसेश्वरुडु । नामर्कटेश्वरुं डायुत्तरंपु २२३०
वाकिट नुंडिरि; वनचरोत्तमुल । नाकोट लॆक्किंचि यडरि यार्चुचुनु
गजुडुनु गवयुंडु गंधमादनुडु । भुजबलाढ्युडु शरभुडु नुग्रवृत्ति
दट्टिंचि कोट यंतटिकिनि लग्ग । पट्टिंचुचुंडिरि पलुमारु दिरिगिः
कोपिंचि वानरकोट्लु गविसि । योपिनंतंत नॊंडोरुल द्रोयुचुनु
इदि कौत्तडमुकोट यिदि दनि कॊम्म । यिदि यदि यनि येमि यॆरुगराकुंड
वडि गोट लॆक्कि याळ्वारुलपै कुरिकि । पॆंडबॊब्बलिडि तमपेरु वाडुचुनु
नुडुगक तमतोक लॊडिसॆलल् सेसि । वडि ड्रालु लोनिकि वैचि यार्चुचुनु
म्राकुल तुदलु समंबुगा बट्टि । वीक लोपलियिड्लु विरुगवैचुचुनु,
गुडुलु नट्टळ्ळुनु गोपुरंबुलुनु । बडदन्नि कोटपै बरुवुलॆत्तुचुनु
नट्टळ्ळतोडन यसुरवर्गंबु । नॆट्टन गूलिन निलिचि नव्वुचुनु २२४०
निम्मुल रूपिंचि यिदे चूडुडनुचु । गॊम्मुलु विरुगंग गुंड्लु वैचुचुनु

उद्दंडता से चलने पर, ऊपर से बलयुत हो आनेवाले राक्षसों को रोकते हुए, बलप्रदर्शन करते हुए, लंका के दक्षिण की ओर गया। तब दस करोड़ कपियों के (साथ) चलने पर, उन्नति (आधिक्य) से सुषेण पश्चिम दिशा में गया। रामलक्ष्मण, राक्षसेश्वर (विभीषण), मर्कटेश्वर उस उत्तर के, ॥ २२३० ॥

—द्वार पर रहे। वनचरोत्तमों को उन प्राकारों पर चढ़ाकर अतिशयता से सिंहनाद करते हुए, गज, गवय, गन्धमादन, भुजबलाढ्य शरभ कई बार घूमकर, उग्रवृत्ति से डाँटते-फटकारते हुए, समस्त दुर्ग का अधिरोहण करा रहे थे। क्रुद्ध हो वानर-कोटि (-समूह) व्याप्त होकर, भरसक एक-दूसरे को ढकेलते हुए, यह गुंबजवाला दुर्ग है, यह उसका भाग है, ऐसा कुछ समझ में न आए, इस प्रकार शीघ्र प्राकारों पर चढ़कर, मन्दिरों पर कूदकर, अपना नाम लेते हुए घोर-गर्जन करते हुए, वहीं न रुककर, अपनी पूँछों को गोफन बनाकर, झट से पत्थर (दुर्ग के) भीतर फेंककर सिंहनाद करते हुए, वृक्षों के मूल भागों को समरूप से पकड़कर, उत्साह से ऐसा फेंकते हुए जिससे (दुर्ग के) भीतर के मकान ढह जाएँ, गृह, अट्टालिकाएं (तथा) गोपुरों को मार गिराकर, प्राकारों पर दौड़ते हुए, अट्टालिकाओं के साथ असुरवर्ग के अतिशयता से गिरने पर हँसते हुए, ॥ २२४० ॥

—मनोज्ञता से निरूपित करते हुए, 'यही देखो' कहते हुए, चट्टान ऐसे फेंक

दोरणावळुलु गैदुवुलु राक्षसुलु । जारुपताकाध्वजच्छत्रमुलुनु
गोटलु गोम्मुलु गूलुट चूचि । व्रेट्टुन दिक्कुलु व्रील नार्चुचुनु
मुंचि कोंडलु करम्मुल बिट्टु वट्टि । दंचनंबुलकिवि दंचनालनुचु
ग्रच्चर नट्टु विरुगंग वैचुचुनु । मच्चरंबुन बलुमारुनु गपुलु
वडि निट्लु तमचेति नाटुलचेत । गुड्डु बेट्टिदमुग लंकापुरिलोन
गूलेडु मेडलु ग्रंगु वाडलुनु । व्रीलेडु गोडलु विरुगु माडुवुलु
नुरुमैन यिड्लुनु नुग्गुनूच्चैन । तरुचु गुळ्ळुनु ननंतंबुलै पडग
दानवक्षयकरोत्पातंबु लनग । वूनि यैंतयु भीति बुट्टिचुटयुनु
"इट्टु गनि यॆरुगमे यॆन्नडु" ननुचु ।जटुलतराट्टहासमुलु सेयुचुनु २२५०
नार्चु वानरुलपै नादैत्युलेल्ल । बेर्चि यॆंतयुनु गोपिंचि शूलमुल
बोंडिचियु गरवालमुलनु व्रेसियुनु । गड्डुवेट्टिदंबुगा गदल मोदियुनु
जोच्चि तन्नियु बरशुवुल व्रच्चियुनु । ग्रुच्चि यगड्तल गूल द्रोचियुनु
दंचैनगुंड्लचे दार्टिचि कडिमे । मुंचिन लग्ग यिम्मुल विडिपिंचि
यलरि राक्षसुलार्व नाकपुलार्व । निलयु दिक्कुलु जलियिचै नैंतयुनु;

रहे थे जिससे गुंबज टूट जाएँ। तोरण-समूह, हथियार, राक्षस (तथा) चारु (सुंदर) पताकाएँ, ध्वज, छत्र, दुर्ग, गुंबज (आदि के) गिरते देख, एक साथ दिशाओं के बेध डालनेवाली गर्जनाएँ करते हुए, वड़े पर्वतों को हाथों में दृढ़ता से धारणकर महान् गोलायुधों से बढकर ये गोलायुध हैं, ऐसा कहते वेग से उन्हें ऐसा फेंक रहे थे जिससे (लंका) टूट गिर जाए। मात्सर्य से कई बार कपि इस प्रकार झट अपने हाथ के प्रहारों से अधिक भयद रूप से प्रहार करने लगे। (तब) लंकापुरी में ढहनेवाले सौध, धँसनेवाले मोहल्ले, गिरनेवाली दीवारें, टूटनेवाले भवन, चूर-चूर बने मकान, चूर्ण-चूर्ण बने असंख्य मन्दिर, (ये सब) अनंत (असंख्य) हो गिरने पर मानों वे दानव-क्षयकर-उत्पात हों, ऐसा अधिक भीति को उत्पन्न करने पर, 'ऐसा हमने कभी देखा नहीं है' कहते हुए, चटुलतर-अट्टहास करते हुए, ॥ २२५० ॥

—सिंहनाद करनेवाले वानरों पर, वे सभी दैत्य क्रम से अत्यधिक क्रुद्ध हो, शूलों से भोंककर, करवाल चलाकर, अतिभयंकरता से गदाओं से प्रहार कर, घुसकर लात मारकर, परशुओं से चीरकर, घुसेड़कर, खंदकों में गिरा-ढकेलकर, महान् गोलायुधों से आहतकर, साहस से प्राकारों को (वानरों से) मुक्त करने पर, प्रसन्न हो राक्षसों ने सिंहनाद किया। उन कपियों के भी सिंहनाद करने पर भूमि तथा दिशाएँ अधिक विचलित हुईं। व्याकुल हो दिग्गज चिंघाड़ उठे। आकाश भी फट गया। खौलते अदहन के समान

गलगि दिक्करुलु घींकारंबुलिच्चे; । वेलुकुडि या निंगि बीटलु वारे;
ग्रागिन येसरुलगति नब्धुलुडिके; । वेगे भूभागंबु; वेंड्रचे भूतमुलु;
गुलगिरुलच्चनगुंडुल माड्कि । निलमीद नंदंद येत्तेत्ति पडिये;
नुरगाधिपति विषं बोलिके; गूर्मंबु । गिरियु नोंडोंटितो ग्रिंदुमीदय्ये;
नाकारि यप्पुडु नडुचक्कि नुन्न । भीकरसैन्यंबु बिलिचि युब्बिच्चि २२६०
"कडिमि सोंपारंग गपिसेन लंक । वेडल दाकुं" डनि वेस बुरिकोलुप
भेरीरवंबुलु भीकरकाह । ळारवंलुनु शंखारवंबुलुनु
बटहारवबुलु बहुतूर्यरवमु । बटुतरनिस्साण भांकारमुलुनु
दुरगहेषितमुलु दोरंबुलैन । करिबृंहितंबुलु घननेमिरवमु
लत्तरि जेलगु भुजास्फालनमुलु । जित्तंबु लगलिचु सिंहनादमुलु
नडरि योंडोंड ब्रह्मांडंबु लविय । सडलि दिग्देवतासमिति भीतिल्ल
बलुविडि राक्षसप्रवरसैन्यमुलु । वलनोप्प नालुगुवाकिंड्ल वेडले
नटु शांतवक्त्रंबुनंदु दक्कंग । बटुभीषणाकृति ब्रळयरुद्रुनकु
नुन्न मुखंबुल नुडुगक वेडलु । चुन्न मंटलमाड्कि नोक्कट मेरिसि;

समुद्र खौल उठे। भूभाग पीड़ित हो उठा। भूत भीत हुए। कुलपर्वत अच्चन-गुंडु[1] के समान जहाँ-तहाँ उछल-उछल गिर पड़े। उरगाधिपति (सर्पराज) ने विष उगल दिया। कूर्म और गिरि (मंदर पर्वत) आपस में नीचे-ऊपर हो गए। नाकारि (राक्षस राजा) तब बीचोंबीच स्थित भीकर सैन्य को बुलाकर, (उन्हें) सराहकर, ॥ २२६० ॥

—'साहस के शोभित होने पर कपिसेनाओं को लंका के बाहर भगा दो।' यह कह झट भड़काया। (तब) भेरियों के रव, भीकर-काहलों के रव, शंखों के रव, पटहों के रव, बहुतूर्यों के रव, पटुतर-निस्साणों के भांकार, तुरगों के हेषित (हिनहिनाहट), महत्तर करियों के बृंहित (चिंघाड़), घन नेमियों (रथ-चक्रों) के रव, (तथा) उस अवसर पर विवर्धित भुजाओं के आस्फालन, चित्त को विकल बना देनेवाले सिंहनाद (आदि) विजृंभित होकर, ब्रह्माण्डों के फट जाने पर, दिग्देवतासमिति के भीत होने पर, राक्षस-प्रवर की सेनाएँ शोभा से चारों द्वारों से निकल पड़ीं। एक साथ वे ऐसे चमक उठे मानों शांतवक्त्र को छोड़ पटुभीषणाकृति वाले प्रलयकाल रुद्र के सभी मुखों से अनारत निकलनेवाली ज्वालाएँ हों।

1. बालिकाओं के एक खेल में प्रयुक्त गोलाकर छोटे पत्थर।

## वानरराक्षसुल द्वंद्वयुद्धमु

वेंडलि वानरसेन वेंस दाकुनपुडु । तडयक द्वंद्वयुद्धमुनकु जोच्चि २२७०
कडिमिमै नप्पुडंगदु निंद्रजित्तु । गडु बेट्टिदवुगा गद गोंनि व्रेसे
वज्रंबु बट्टि पर्वतमुन कोंगसि । वज्रि वेसिनक्रिय वारणलेक;
यंगदुंडुनु बेंचि यायिंद्रजित्तु । संगरंबुन गिट्टि समशक्ति मेंरसि
भूरिभूधरशृंगमुन वेंचि वैंचि । सारथिरथरथ्यचयमुल जदिपें;
वारक येसें दुर्वारुडै मूडु । क्रूरास्त्रमुल ब्रजंघुंडु संपाति;
विजयुडै यतडुनु वेंस नश्वकर्ण । कुज मेत्तुकोंनि प्रजंघुनि बडवैचें;
विनतुनि रंभुनि वेंस नोंचि पेंक्कु । घनबाणमुल नतिकायुंडु पेचें;
बूनि यय्यिद्दरु भूरिशैलमुल । वानिसेननु वानि वडि नोंचिरपुडु;
दट्टिपुचुनु महोदरुडु सुषेणु । गिट्टि यातनिमीदि किनुकच्चुपडग
नडरिंचें बाणंबु लैदुनु मूडु । वेंडदवक्षंबुन विपुलफालमुन; २२८०
वानि रथ्यंबुल वानि सारथिनि । वानि रथंबु बर्वत मोंक्कटेत्ति
नलियंग जाव जूर्णंबुलै पोव । जेलगि यार्चुचु नासुपेणुंडु वैचें;

## वानर और राक्षसों का द्वन्द्वयुद्ध

(ऐसा) निकलकर झट वानरसेना से भिड़कर, अविलम्ब द्वन्द्वयुद्ध करने लगे ॥ २२७० ॥

साहस से तब अंगद पर इन्द्रजित्त ने अधिक काठिन्य से गदा ले प्रहार किया, मानों वज्र को लेकर उछलकर वज्री (इन्द्र) ने पर्वत पर दुर्निवार रूप से प्रहार किया हो। अंगद ने क्रम से उस इन्द्रजित्त के नियराकर, समशक्ति से प्रकाशित होकर, भूरिभूधर शृंग को क्रम से डालकर, सारथी, रथ और रथ्यचय को चूर-चूर कर दिया। प्रजंघ ने दुर्वार हो, न रुककर, तीन क्रूर अस्त्र सम्पाति पर डाले। वह भी विजयी हो झट अश्वकर्ण (नामक) कुज (वृक्ष) को उठाकर प्रजंघ को गिरा दिया। अतिकाय ने विनत और रंभ पर झट अनेक घन-बाण डालकर सिंहनाद किया। लगकर उन दोनों ने तब भूरि शैलों से उसकी सेनाओं का नाश कर दिया। महोदर भर्त्सना करते हुए सुषेण के निकट जाकर, उसपर का क्रोध प्रकट होने पर, विशाल वक्ष पर पाँच और विपुल फाल (ललाट) पर तीन अस्त्र चलाकर शोभित हुआ ॥ २२८० ॥

सुषेण ने विजृंभित होकर, सिंहनाद करते हुए, एक पर्वत को उठाकर (हाथ में लेकर) उसके रथ्यों तथा सारथी पर डाल दिया जिससे वे दबकर, चूर होकर मर गए। और जांबवान ने विशाल वृक्ष को ज़ोर से घुमाते

मरि जांबवंतुंडु मकराक्षुमीद । बिरबिर द्रिप्पुचु बैनुम्राकु वैचें;
नडुमने यदि द्रुंचि नाटिंचें नतडु । कडुबेंक्कुशरमु लुग्रस्फूर्ति मेंरय
नतनि भुजंबुल नतनि फालमुन । नतनि वक्षंबुन नतिलाघवमुन
नाजांबवंतुंडु नलुकमै वानि । भाजनंबुग जेय बर्वतंबोंकटि
वैचिन रथमुनु वररथाश्वमुलु । जूचेंडुनंतलो जूर्णबुलय्यें;
शरमुलु पेंक्किट शतबलि गिट्टि । युरुलाघवमुन विद्युज्जिह्वुडेय
नतनि वक्षमु गाड नत्युग्रभाति । शतबलि यॊक्कवृक्षंबुन वैचें;
बेंक्कंड्रु दैत्युल पीचंबु लणचि । पेंक्कुचंदंबुल बेंचिन गजुनि २२९०
दप्पक प्रमदुडत्तरि जूचि किनिसि । विप्पैन वनचरविभुनि वक्षंबु
शूलंबु गोनि पॊडुचुटयुनु जूचि । सालवृक्षमुन राक्षसुनि नागजुडु
व्रेयंग नतडुनु वेस मृतुंडय्ये । नायेंड नगचरु लार्चि मोदिप;
ननि गुंभकर्णुनि यग्रनंदनुडु । घनुडु कुंभुडु प्लवंगमुल बेंल्लडरि
कुत्तुकलो वैचिकोनग धूम्रुंडु । नेंत्ति वक्षमुबट्टि येपुतो वैचें;
ग्रूरुडै देवांतकुंडु गवाक्षु । चारुतरोरुवक्षस्स्थलं बैदु
शरमुल नेसिन जालंग नॊच्चि । सरभसवृत्तिमै सालवृक्षमुन
वैचिन वाडेडु वाडिबाणमुल । जूचुनंतनै दानि जूर्णबु सेसि

---

हुए मकराक्ष पर डाल दिया। उसने उसे (वृक्ष को) बीच में ही काट देकर, अति उग्र-स्फूर्ति से प्रकाशित होते हुए, अनेक शर उसकी (जांबवान) भुजाओं, उसके फाल, उसके वक्ष पर अति-लाघव (शीघ्रता) से फेंके। वह जांबवान भी क्रोध से उसको निशान बनाकर, एक पर्वत फेंका जिससे देखते-देखते रथ और श्रेष्ठ रथाश्व चूर-चूर हो गए। विद्युज्जिह्व ने उरु-लाघव से शतबली को घेरकर अनेक शर फेंके। शतबली ने अत्युग्रता से एक वृक्ष फेंका जो उसके वक्ष में गड़ गया। अनेक दैत्यों के छक्के छुड़ाकर, अनेक प्रकार से शोभित होनेवाले गज को, ॥ २२९० ॥

—उस अवसर पर देख प्रमद ने क्रुद्ध होकर, वनचर-विभु (गज) के विशाल वक्ष पर शूल चलाया। वह देख, उस राक्षस पर गज ने सालवृक्ष फेंका (जिससे) वह झट मृत हो गया। उस समय नगचरों (वानर) ने मुदित हो सिंहनाद किया। युद्ध में कुंभकर्ण के अग्रनन्दन महान् कुंभ अधिक विजृंभित हो प्लवंगों (वानरों) को मुँह में डालने (निगलने) लगा। धूम्र ने अति पराक्रम से उसके वक्ष पर दे मारा। क्रूर बन देवांतक ने गवाक्ष के चारुतर-उरु-वक्षस्थल पर पाँच शर डाले। अधिक पीड़ित हो अधिक शीघ्रता से (गवाक्ष ने) सालवृक्ष फेंक दिया। उसने देखते-देखते सात पैने बाणों से उसे चूर्ण कर, नौ बाणों से उसे संचलित कर दिया।

तोम्मिदियम्मुल द्रूलिप वानि । 'गों' म्मनि गिरि येत्तिकोनि वैचें नतडु;
ऋषभुनि मुसलान नेसें सारणुडु; । वृषभुंडु सारणु विपुलवक्षंबु २३००
वृक्षंबु गोनि वैव विल्लुनम्मुलुनु । नक्षणंबुन वैचि यतडु मूर्छिल्लें;
गिरिवोनि गजमु नेक्किन त्रिशिरुंडु। शरभुनि तलव्रेसें जनि तोमरमुन
शरभुंडु गोपिंचि सालवृक्षमुन । हरि गिरि व्रेसिनट्ला त्रिमस्तकुनि
व्रेसि तद्गजमुनु व्रेसें गूलंग;। रारि राक्षसुलकु राक्षसुंडगुचु
ननयंबु वेचि नरांतकुंडपुडु । पनसुनिपै दीव्रबाणंबु लेय
बनसुंडु नातनिपै वृक्षवृष्टि । घनमुगा गुरिसि युग्रत जूपें नंत;
वरिघंबु गोनि यकंपनुडु व्रेयुटयु । धरणिपै म्रोग्गि यद्धतशक्ति नेंगसि
कुमुदुंडु पिडिकिट गुपितुडै पोडुव । भ्रमसि चय्यननकंपनुडु मूर्छिल्लें;
गिट्टि धूम्राक्षुंडु केसरिमीद । नेंट्टन नंप पेन्निटंनु मुंप
वानि सेनलमीद वडि बर्वतमुलु । मानक कुरियिप मरि वाडु विरिगें:
२३१०
मंडितभुजु गंधमादनु गिट्टि । भंडनंबुन महापार्श्वुंडु दाक
दरुलनु गिरुलनु दंष्ट्रल वानि । गरमोप्प नोंप्पिचें गंधमादनुडु;

तब उसने 'यह ले' कहते पर्वत उठाकर उस पर डाल दिया। सारण ने ऋषभ पर मूसल डाल दिया। वृषभ ने सारण के विपुल वक्ष पर, ।। २३०० ।।

—वृक्ष लेकर डालने पर, धनुष-बाणों को झट फेंककर, वह मूर्छित हो गया। गिरि-सम गज पर सवार त्रिशिर ने तोमर से शरभ के सिर पर मारा। शरभ ने क्रुद्ध होकर सालवृक्ष से उस त्रिमस्तक वाले को मारा, जैसे हरि (इन्द्र) ने गिरि को गिराया था। उसके गज को भी गिरा दिया। वह राक्षसों का राक्षस बन शोभित हुआ। निरन्तर गरजते हुए नरान्तक ने तब पनस पर तीव्र बाण डाले। पनस ने उस पर अतिशयता से वृक्षों की वर्षा कर, उग्रता दरसाई। परिघा लेकर अकंपन ने उसपर फेंका। वह (कुमुद) धरणी पर झुककर, उद्धतशक्ति से ऊपर उड़कर, क्रुद्ध हो मुट्ठी से मारने पर, भ्रमित हो झट अकंपन मूर्छित हो गया। धूम्राक्ष ने केसरी के निकट आकर, उसे क्रूर बाणों की बाढ़ में डुबो दिया। वह (केसरी) भी उसकी सेनाओं पर टूट गिरकर, अनवरत पर्वतों को बरसाने पर वह भी टूट गिर गया ।। २३१० ।।

मंडित भुजाओंवाले गन्धमादन के निकट आकर, भंडन (युद्ध) के लिए महापार्श्व ने सामना किया। गन्धमादन ने तरुओं (और) गिरियों (और) दंष्ट्राओं से उसे (महापार्श्व को) बहुत पीड़ित किया। वेगदर्शी

तरचुगा ना वेगदर्शिपै शुकुडु । नॆरिनाट नम्मुलु निगुडिंचुटयुनु
वानि रथंबु दुर्वारुडै वाडु । पूनिकमै द्रौक्कि पॊडिपॊडि सेसॆ;
नडुकक तपनुंडु नलुनकु नॆदुर । नडतेरगा दॊड्डनगमुन नतडु
नुरुवडितोड ग्रुड्लुरुकुनट्लुगनु । बॆरिगि यातनि गिट्टि बॆट्टुगा वैव
वाडि बाणंबुलु वडि नलुमीद । वाडेयुटयु व्रेसै वानि सालमुन;
गुरुतरंबगु शक्ति गौनि जंबुमालि । यरुदुगा नुरमंट हनुमंतु नेय
नॆरि जवंबुन नांजनेयुंड गिनिसि । युरक रथंबुपै नुरिकि युग्रतनु
गिरिशिखरंबनु क्रिय नुन्न वानि । शिर मरचेत व्रेसॆनु व्रय्यलुगनु;
२३२०

शरपरंपर विभीषणुनि मित्रघ्नु । डुरुवडि नॆत्तुरु लुरल नेयुटयु
गलुषिंचि यातडु गदगौनि व्रेय । दलकि मूर्छिल्लॆ मित्रघ्नु डॆतयुनु;
वनचरसेनल वारक पट्टि । कौनि यवलील मिंग्रुडु नाप्रहस्तु
घूर्णितारुणकटाक्षुंडुनै सप्त । पर्णवृक्षंबुन भानुजुं डडचॆ;
मौनसि युद्धति वज्रमुष्टि यन्वानि । बॆनुपार मैंदुंडु पिडिकिट बॊडुव
नालंकगोपुरं बबनीस्थलमुन । गूलॆनो यन दन्नुकॊनि कूलॆ वाडु;

---

पर शुक ने लगातार बाण चलाए जो (उसके शरीर में) गड़ गए। वह भी दुर्वार हो, सप्रयत्न उसके रथ को कुचलकर चूर्ण कर दिया। कम्पित हुए बिना तपन नल के समक्ष आया तो उसने बड़े पर्वत को ले, द्रुतगति से ऐसा बढ़कर कि उसकी आँखें फूट जाएँ, उसके निकट जाकर, (उस पर्वत को) जबरदस्ती डाल दिया। उसने (तपन ने) भी झट नल पर पैने बाण चलाए। उसपर (नल ने) साल (-वृक्ष) डाल दिया। गुरुतर-शक्ति को ले जंबुमालि ने आश्चर्यप्रद रूप से ऐसा फेंका कि वह हनुमान के उर में गड़ गया। श्रेष्ठ जव (वेग)-से हनुमान क्रुद्ध हो एकदम (उसके) रथ पर छलाँग मारकर, उग्रता से, गिरिशिखर के समान शोभित उसके सिर को हथेली से मारा जिससे वह फूट गया ॥ २३२० ॥

मित्रघ्न ने विभीषण पर शरपरम्परा चलाई, जिससे झट विभीषण ने रक्त उगला। क्रुद्ध होकर उसने (विभीषण ने) गदा लेकर फेंका तो मित्रघ्न एकदम मूर्च्छित हो गया। प्रहस्त दुर्निवार रूप से वनचर-सेनाओं को सरलता से निगलने लगा। (तब) भानुज (सुग्रीव) ने घूर्णित-अरुण-कटाक्ष (उद्भ्रान्त लाल चितवनों) वाला होता हुआ सप्त-पर्ण-वृक्ष से (उसका) दमन किया। लगकर उद्धतभाव से वज्रमुष्टि नामक (राक्षस) को, वर्द्धित हो मैंद ने मुट्ठी से मारा तो वह छटपटाकर धराशायी हो गया, मानों लंका का गोपुर ही अवनीस्थल पर गिरा हो। द्विविद ने अशनि-प्रभु

विनुवीथि सुरलार्व द्विविदुंडु शैल । मुन नशनिप्रभु मोंगि गूल नेसें;
गरमल्क नीलमेघमु सूर्युं गप्पु । करणि नंदंद युग्रप्रतापमुन
बरग दिव्यास्त्र संपदलचे नीलु । गुरुभुजुंडैन निकुंभुंडु गप्पें;
गप्पिन नीलुंडु गदिसि निकुंभु । जप्परिंचुचु रथचक्रंबु बुच्चि २३३०
रयमुन वैचि सारथि तल द्रुंचें । भयमंदि वाडु विभ्रांतुडै चूड;
शरवर्ष मप्पुडु सौमित्रिमीद । गुरियु विरूपाक्षु गोंनक सौमित्रि
योक्कबाणंवेय नोंगि वाडु शक्ति । दक्कि मूर्छिल्लें नुद्दंडत धरणि;
रामुपै सुप्तघ्नु रश्मि केतुवुल । नामेयि नग्निकोपाग्नि केतुवुलु
भीमप्रतापुलै पेर्चि यंतंत । वेमरु गर्जिंचि वेंस विजृंभिंचि
कोंरलि मेघंबुल क्रिय नंपसोन । गुरिसिरि गुणरावघोरगर्जनल;
नलिनाप्तकुलुडंत नालुगुबाणमुल । नलुवुरि तललनु नलि द्रुंचिवैचें;

युद्धभूमिवर्णनमु

नेंक्कटिकय्यंबु लिट्टु चेंल्लुचुंड । दक्कक विरिगिन तरुचैन विंड्लु
जिदिसिन करमुलु जिद्रुपलै पडिन । गदलुनु दुनिसिन करवालमुलुनु

---

(नामक राक्षस) को शैल से मार गिराया, जिसे देख विनुवीथि (आकाश-मार्ग) पर देवताओं ने हर्षनाद किया। अधिक क्रोध से, नीलमेघ के सूर्य को ढँकने के समान, उग्रप्रताप से शोभित हो, दिव्यास्त्र-सम्पत्ति से गुरु-भुजाओंवाले निकुंभ ने नील को ढँक दिया। ढँक देने पर नील निकट पहुँच, निकुंभ को चुबलाकर, रथचक्र को हाथ में ले, ।। २३३० ।।
—झट फेंककर, सारथी के सिर को काट दिया, जिसे वह (निकुंभ) डरकर, विभ्रान्त हो देखता रह गया। तब विरूपाक्ष ने सौमित्र पर बाणों की वर्षा की। उसकी परवाह न कर सौमित्र ने एक बाण फेंका, जिससे वह शक्ति को खोकर, उद्दंडता से धरणी पर मूर्छित हो गिर गया। सुप्तघ्न, रश्मिकेतु, अग्निकेतु, कोपाग्नि केतु (नामक राक्षसों ने) भीम (भयंकर) प्रताप से युक्त होकर, बार-बार गरजकर, झट विजृंभित होकर, औद्धत्य से मेघों के समान, गुण (ज्या)-रव की घोर-गर्जनाओं के साथ, राम पर बाण बरसाए। तब नलिनाप्तकुल वाले ने चारों के सिर चार बाणों से सलील काट फेंक दिया।

**युद्धभूमि का वर्णन**

इस प्रकार घोर युद्ध के चलते रहने पर, (युद्ध भूमि में) टूटे हुए असंख्य धनुष, टूटे बाण, तिनके-तिनके बनी गदाएँ, खण्डित करवाल

मुरिसिन शक्तुलु मुद्गरंबुलुनु । बरिसिन परिघलु बट्टिसंबुलुनु २३४०
गडिकंडलैन चक्रप्रासमुलुनु । बौडियैन सुरियलु भूरिशूलमुलु
दुमुरुलै पडियुन्न तोमरंबुलुनु । रमण जूर्णबैन रथचक्रमुलुनु
गूलि पेल्लुग दन्नुकौनु घोटकमुलु । व्रालि मन्नगरुच्चिन रथचोदकुलुनु
रालिन कोटीररत्न पुंजमुलु । नेल बट्टिन बाहु निचयखंडमुलु
जच्चिन यसुरुल समरभूभाग । मच्चेरु वयियुंडे नप्पुडु चूड
र्मदितारार्ति रामक्षितीश्वरुडु । दुर्दातशरमुल द्रुळ्ळडंचुटयु
मलगौन्न युरुमीन मकरोरगादि । जलचरंबुलु सिक्क जलमेल्ल निगिरि
वशगतंबै रामवल्लभुनेंदुरु । गृशमैन यंबुधि क्रियनुंडे रणमु;
नट्टिविधंबुन नवनिज देच्चि । नट्टि रावणुनकु नट्टपै शिरमु
लट्टेल निलुचु नन्नट्टि चंदमुन । नट्ट लाकसमुनंदाडंग दोडगे; २३५०
नेंरिगलु मज्जंबु नेरसिन शौंपि । तरुचैन वेंड्रुकतंडंबु नाचु
बुनुकलु चिप्पलु बौरिबौरि नुन्न । घनमुलौ पलकलु कमठतंडमुलु
दुमुरुलै पडिन कैदुवुलु मीनमुलु । रमणीयतरचामरमुलु हंसमुलु

(तलवार), फटी शक्तियाँ और मुद्गर, (ज़मीन में) दबी परिघाएँ और पट्टिस, ॥ २३४० ॥

—खण्ड-खण्ड बने चक्र और प्रास, चूर-चूर बनी छुरिकाएँ और भूरि (महान्) शूल, सूक्ष्म खण्ड बन पड़े हुए तोमर, रमणीय चूर्ण बने रथचक्र, गिरकर अतिशयता से छटपटाने वाले अश्व, गिरकर मिट्टी चाटनेवाले रथ-चोदक (सारथी), ढुलक गिरे किरीटों के रत्न-समूह, ज़मीन पर पड़े बाहुओं के समूहों के खण्ड, मरे हुए असुर (आदि से भरकर) समर भूभाग तब आश्चर्यप्रद दिखाई पड़ा। मर्दित-आराति (शत्रुओं का दमन करनेवाले) राम-क्षितीश्वर के दुर्दान्त शरों का (अपना) गर्व भंग कर देने पर, समस्त जल के सूख जाने पर, असंख्य उरु (बृहद) मीन-मकर-उरग आदि जलचरों के फँस ज़ाने पर, (राम के) वशीभूत होकर, राम-वल्लभ के समक्ष कृश बने अंबुधि (समुद्र) के समान था रण (-स्थल)। शून्य में (उस युद्धभूमि में) धड़ इस प्रकार नाच रहे थे मानों कह रहे हों कि उस प्रकार (अत्याचार कर) अवनिजा को लानेवाले रावण के धड़ पर सिर कैसे टिक कर रह सकेंगे ? ॥ २३५० ॥

(कटकर गिरे वीरों की) शोभायुक्त मज्जा रूपी कीचड़, अतिशय केशसमूह-रूपी सेवार, खोपड़ी-रूपी सीप, खण्डित होकर गिरे हुए ढाल-रूपी कमठ-समूह, खण्डित हो पड़े हुए खड्ग-रूपी मीन, रमणीयतर-चामर-रूपी

गौमरारु तैल्लनि गौड्डुगुलु नुरुवु । नमरु भूषणचूर्ण मंदलि यिसुक
यौड्डुनंबुलु नैगळ्ळुरुदंतिशवमु । लौड्डि पेंपारिन यौड्डुयिन गिरुलु
दुरुचरासुर देहततुलु वृक्षमुलु । दौरिगिन प्रेवुलु दुष्टसर्पमुलु
गौऽप्राणमुलतोड गुंभिनियंदु । नौऽगिन राक्षसु लौरलुट श्रोत
गलगौन्न घनतुरंगमुलु ग्राहमुलु । नलि दूलु पडग लुन्नति नंदु तैरलु
नव्विधंबुन मीऽि येरुल नैल्ल । नव्वुचु बट्टुरक्तनदुलुब्बि पाऽे;
नारय बापात्मु डगुगाक, येमि? । यारामुनकु द्रोहि यगु गाक, येमि?
२३६०
यतिलोककंटकुंडगु गाक, येमि ? । यतडु नीचात्मकुंडगु गाक, येमि?
यतुल जंपिन पापि यगुगाक, येमि? । सतुल जंपिन दुरासदुडुगा, केमि ?
हितमतिनै यिप्पु डीडेर्प दलचि । प्रतिलेनि रघुरामु बाणजालमुल
धृति दूल गट्टि या देवकंटकुनि । हितमति नीदेह मिट्टु विडिपिंचि,
लोगौनि वानि नालोपल मुंचि । बागौप्प गलुषमुल् वापि रक्षिंचि
खलुडैन यट्टि युक्कलुनि रावणुनि । वौलुपार मुक्तिकि बुत्तु नन्माड्कि
संगति नौप्पारु जाह्नवि यनग । संगरस्थलि महाश्चर्यमै यौप्पे;

---

हंस, शोभायमान श्वेत-छत्र-रूपी फेन, विराजमान भूषण चूर्ण-रूपी सैकत, ढाल-रूपी जलग्रह, विशालकाय दंतियों (हाथियों) के शवरूपी विपुल पर्वत, तरुचर (तथा) असुरों के देह-समूह-रूपी वृक्ष, बाहर कढ़े आंत-रूपी दुष्ट सर्प, मरणासन्न हो धराशायी बने राक्षसों के कराह-रूपी घोष, क्षुब्ध घन तुरंग (घोड़े) रूपी ग्राह (मकर), गिर-गिर पड़नेवाली पताकाएँ रूपी ऊँची लहरें, इस प्रकार इन सबसे अतिशयता से युक्त हो, समस्त नदियों का उपहास करती हुई, पटु रक्त-नदियाँ फूलकर बह उठीं। सोचने पर पापात्मा हुआ तो क्या ? उस राम के प्रति द्रोही बना तो क्या हुआ ? ॥ २२६० ॥

—अतिलोक-कंटक हुआ तो क्या ? वह-नीच आत्मावाला है तो क्या हुआ ? यतियों को मार डालनेवाला पापी हुआ तो क्या ? सतियों (साध्वी-स्त्रियों) को मार डालनेवाला नीच है तो क्या हुआ ? मैं हितमति हो अब उसे तार देना चाहकर, अनुपम रघुराम के बाण-समूह से धृति (धैर्य) को छुड़ाकर, उस देवकंटक (रावण) को देह से हितमति से मुक्तकर, उसे अपने भीतर ले, अपने में खूब डुबोकर, अच्छी तरह उसके कलुष (पाप) धो डालकर, रक्षाकर, खल (दुष्ट) और धुरंधर नेता बने रावण को शोभा से मुक्ति प्रदान करूंगी, मानों इस प्रकार कहनेवाली शोभायमान जाह्नवी (गंगा) के समान संगरस्थली महाश्चर्यप्रद रूप शोभित हुई ।

## सायंकालादिरात्रि वर्णनमु

नप्पुडु लंकलो नादैत्यकांत । लुप्पोंगु शोकपयोधिलो मुनिगि
"ग्रहन जेयु नक्कय्यंबु दक्कि । प्रोद्दु ग्रुंकिन गानि पोडु राघवुडु;
एप्पुडु ग्रुंकुनो यिनुडिक" ननुचु । नप्पटप्पटिकि बिट्टरयुचु नुंड२३७०
नंचितकठिनपुंखास्त्रांशु समिति । मुंचि रावणुनि तमोगुणं बणप
भीमप्रतापसंस्फीतुडै युन्न । रामुडे चालु दुर्वारु डन्माड्कि
घनतरंबगु तन करमुलु मोड्चि । वनजाप्तु डपरदिग्वनधिलो मुनिगे।
खलुडैन यादशकंठुनि चेटु । देलुपुटकै निशीथिनि कचभरमु
विरळमै जल्लन विरिसेनो यनग । बरपोंदि चीकटि प्रबलमै पर्वे;
नप्पुडु बोब्बलु नार्पुलु वेट्टु । चप्पुळ्ळु मल्ललु सरचु बेडिदमु
लट्टहासंबुलु नडरि योंडोरुलु । दिट्टुडुनेलुगुलु दीर्घ हुंकृतुलु
झंकाररवमुलु जप्परिचुटलु । नंकिचुपलुकुलु नाह्वानमुलुनु
रथनेमिरवमुलु रथिकसारथुल । पृथुलवाक्योद्भूतभीमनादमुलु
गुणनिस्स्वनंबुलु गुंजरांगमुल । घणिघणिल्लनि म्रोयु घंटास्वनमुलु २३८०

---

## सायंकाल तथा रात्रि का वर्णन

तब लंका में दैत्यकान्ताएँ उमड़नेवाली शोक-पयोधि में ऊभ-चूभ होकर, यह कहते हुए कि 'सूर्यास्त होने से पहले इस भीषण संघर्ष को छोड़कर राघव नहीं जाएगा। अब कब सूर्य का अस्त होगा ?' बार-बार (आकाश की ओर) देख रही थीं ॥ २३७० ॥

अंचित (श्रेष्ठ)-कठिन-शर-किरण-समूह में डुबोकर, रावण के तमोगुण का दमन करने के लिए, भीमप्रताप से संस्फीत और दुर्निवार राम ही पर्याप्त है, मानों ऐसा सोच अपने घनतर-करों को समेटकर, वनजाप्त (सूर्य) अपर (पश्चिमी)-दिग्वनधि (दिशा-समुद्र) में डूब गया। खल बने उस दशकंठ की हानि (नाश) को सूचित करने के लिए मानों निशीथिनी (निशिकान्ता) ने अपने कच-भार (केश-समूह) को अविरल रूप से चारों दिशाओं में फैला दिया हो, इस प्रकार प्रसरित हो, अंधकार घना हो, व्याप्त हो गया। तब (सूर्यास्त होने पर भी) गर्जन और सिंहनाद, भुजास्फालन, परुषवचन, एक-दूसरे को कोसने के शब्द, दीर्घ-हुंकार, झंकार-रव, चुवलाने की ध्वनियाँ, उल्लसित वचन, आह्वान पूर्वक शब्द, रथनेमि के रव, रथिक और सारथियों के पृथुल (अत्यधिक) वाक्यों से उद्भूत भीमनाद, गुण (ज्या) के निस्वन, कुंजर (हाथियों) के शरीरों पर की घंटाओं के स्वन, ॥ २३८० ॥

गरिबृंहितंबुलु घनतूर्यरवमु । दुरगोग्रहेषलु दोरमै निगुड
बौद्दु ग्रुंकिन नैन बोवक चलमु । पेद्दयै कपुलुनु वेचि राक्षसुलु
नतिभयंकरमैन यनि सेयुनप्पु । डतिनिबिडंबैन यंधकारमुन
बौडु पौडु पौडु; पोकु पोकु डन्माट । विडु विडु विडु; व्रेयु व्रेयु डन्माट
व्रलमु डिपक चंपु चंपु डन्माट । तौलगक तल द्रुंपु त्रुंपु डन्माट
येंदुन्नवाडेडि येडि यन्माट । यिदु रानिम्मु रानिम्मनुमाट
यटमीद हुंकृतुल् हासमुल् सेलग । निटु चेल्लुमाटल निक्कुव लेरिगि
पोरुचो गेंधूळि बोरन नेगय । बेरि याचीकटि पेद्द यौटयुनु
भ्रमयुटजेसि येर्परुपंगराक । तमतमवारल दामे चंपुदुरु;
कोपिंचि वानरकोटुलु गविसि । यापापकर्मुल नसुरुलगिट्टि २३९०
रथिकुल जंपि सारथुल जेंडाडि । पृथुलरथ्यंबुल पीचंबु लणचि
कडनौग ललमि म्रोग्गग देरुलेत्ति । यडतुरु नुग्गुनूचै नेल गूल;
दुमुरुगा जोदुल त्रुळ्ळडगिंचि । समदवारणमुल चरणंबु लेत्ति
मिरुगेल नमरिंचि येचि तार्टिचि । वरुस नल्लटु पाऱवैतुरु चंपि;
चिदुरलै देसलंदु जेंदरुगुर्रमुल । गदिसि तोकलतोड गडकाळु लोडिसि

—करियों की चिघाड़े, घन तूर्य के रव, तुरगों की उग्र हिनहिनाहटें—आदि अतिशयता से व्याप्त होने पर, सूर्यास्त होने पर भी वापिस न जाकर, अधिक हठ से कपि और राक्षस अतिभयंकर युद्ध करने लगे। उस समय अति निबिड़ अन्धकार में 'मारो, मारो, मारो', 'जाओ मत, जाओ मत', 'छोड़ो, छोड़ो, छोड़ो', 'मारो, मारो', 'हठ न छोड़कर मार डालो, मार डालो', 'न हटकर सिर काट दो, काट दो', 'कहाँ है कहाँ कहाँ ?' 'यहाँ आने दो, आने दो'—ऐसी बातों के उपरान्त हुंकार, अट्टहास के विजृंभित होने पर, इस प्रकार की बातों के यथार्थ्य को जानकर युद्ध करने लगे तो अधिकता से उड़ी धूल ने, जमकर, उस अन्धकार को और घना बना दिया। उससे भ्रमित होकर, (एक-दूसरे को) पहचान न सक, अपने-अपने लोगों को आप ही मारने लगे। क्रुद्ध हो वानर-समूह पापकर्मवाले असुरों के पास पहुँच, जूझकर, ॥ २३९० ॥

—रथिकों को मारकर, सारथियों को चीर डालकर, पृथुल रथ्यों (अश्वों) के गर्व का दमनकर, शोभा से रथों को अनायास ऊपर उठाकर ऐसे पटक देते थे कि उनके टुकड़े-टुकड़े हो जाते थे। फिर योद्धाओं के अहंकार का दमनकर, मदयुक्त वारणों (गजों) को चरणों से उठाकर, दोनों हाथों में समा लेकर एक-दूसरे से टकराकर, मारकर, क्रम से फेंक देते थे। तितर-बितर होकर, दिशाओं में (इधर-उधर) भागनेवाले अश्वों के पास जा,

पट्टि बॅट्टुग द्रिप्पि पडवैतुरॅलमि । नॅट्टन नेल वॅन्नॅत्तुरु लोलुक
गोलॅम्मु लुरमुलु गुंडॅलु बरुलु । वालिन भुजमुलु वदनदंष्ट्रमुलु
बुनुकलु मॅदडुनु भुविमीद जॅदर । गनुकनि गाल्वुर गडगि चंपुदुरुः
अरदाल पॅल्लुन नडरु धूळियुनु । दुरगखुरोद्धूतधूळियु नॅगसि
दानवानीकंबु तलपुलोनुन्न । काननि मॅल्लनु ग्रम्मि वॅलिविरिसॅ
२४००
ननग जीकटि कूडि यग्गलंबगुचु ।विनुवीथि नडुमॅल्ल विपुलमै निंडॅ;
नसुरुल यसुवुलु नगचराधिपुल । यसुवुलु नॉक्कट नपहरिंचुटकु
नामॅयि नारात्रि यसुरेशुचेत । रामुनिचे गाळरात्रियै तोचॅ;
दमवेळ यगुटयु दैत्यु लंदंद । गुमिगूडि मुट्टि त्रिकूटाचलंबु
दम यार्पुलकु ब्रतिध्वनु लिच्चुचुंड । समरसन्नद्धुलै सरभसवृत्ति
मिगिलि याराघवुमीदनु गविसि । गगनंबु निंड मार्गणमु लेयुटयु
नारामविभु डप्पु डग्निबाणमुन । बेरिन चीकटि पॅपॅल्ल नणचि
तन्नु गिट्टिन महोदरु महापार्श्वु । सन्नुतबलुलैन सारणशुकुल
नट्टु वज्रदंष्ट्रु महाकायु नेसॅ । बटुवेगमुन नारुबाणमुल् दॉडिगि

---

पूँछ के साथ पिछले पैर पकड़कर, ज़ोर से घुमाकर, ज़मीन पर पटक देते जिससे वे खून उगलते। पैदल सैनिकों को झट ऐसा मार डालते कि उनकी रीढ़ (की हड्डियाँ), वक्ष, कलेजा, पसलियाँ, भुजाएँ, वदन, दंष्ट्राएँ, खोपड़ी, भेजा (आदि) छिन्न-भिन्न होकर चारों ओर फैल जाएँ। रथों की अतिशयता से (उड़ी) धूल और तुरगों के खुरों से उद्धूत धूल (दोनों) उड़कर, ऐसे फैलकर व्याप्त हो गईं मानों दानवानीक (राक्षस सेना) के मन का अज्ञान हो ।। २४०० ।।

यह (धूलन) अन्धकार से मिलकर घनीभूत होते हुए, विनुवीथि (आकाश) के मध्य में विपुलता से भर गयी। असुरों के प्राणों तथा नगचराधिपों के प्राणों का एक साथ अपहरण करने के लिए, उस समय वह रात असुरेश तथा राम द्वारा प्रवर्तित कालरात्रि (प्रलयकाल की रात) के समान प्रतीत हुई। अपना समय होने के कारण (रात का अपने लिए अनुकूल होने के कारण) दैत्य जहाँ-तहाँ झुंड बाँधकर, अपने गर्जनों से त्रिकूटाचल को गुंजायमान करते हुए, समर-सन्नद्ध हुए और संरंभ के साथ, अतिशयता से राघव को घेरकर, (अपने) मार्गणों (बाणों) से गगन को भर दिया। तब प्रभुराम ने अग्निबाण से, घनीभूत बने अन्धकार के औद्धत्य का नाश कर, अपने को घेरे हुए महोदर, महापार्श्व, सन्नुत (प्रशंसित) बलवाले सारण और शुक, वज्रदंष्ट्र तथा महाकाय पर पटुवेग

यार्वुरु दैत्युलु नवि नोव्वनाट । बविन भीतियै बारिरि दिशल;
२४१०
कट नुन्न राक्षसु लारामविभुनि । पटुबाणशिखि शलभंबुलै पडिरि।

इंद्रजित्तु मायायुद्धमु

अरदंबु सूतुंडु हरुलु नंगदुनि । करमुक्त गिरिश्रृंगकठिन पातमुन
नवनिपै गूलिन नाजि वर्जिंचि । सवनशालकु वेग चनि यिंद्रजित्तु
तगु होमसाधनततुलु राक्षसुलु । मोगि देर गैकोनि मुख्यमार्गमुन
वलनोप्पगा रक्तवर्णबुलैन । तलचुट्टु नुभयवस्त्रमुलु माल्यमुलु
धरियिंचि वह्निनकि दग बरिस्तरण मुरुतोमरंबुलु नुग्रशस्त्रमुलु
गरिलेनि शरमुलु गाविंचि नलुपु । गरिगोन्न घनमेषकंठरक्तंबु
नोगि दाडिसमिधलु होमंबु सेय । बोग लेक मंडुचु बोडवुगा निक्कि
येलमिमै विजयंबु लेरिगिंप जाल । वलतियै दक्षिण वलमानशिखल
नोप्पुचु ननलुडाहुतुलु गैकोनियै; । नप्पुडु निष्ठतो नायिंद्रजित्तु२४२०

से छः बाणों का संधान कर चलाया । वे छः दैत्य, उन बाणों के गड़कर पीड़ित करने पर, दिशाओं में (चारो तरफ़) भाग गए ॥ २४१० ॥

वहाँ स्थित राक्षस विभुराम की पटु-बाण-शिखाओं में शलभ हो गए । (जलकर मर गए ।)

इन्द्रजित का माया-युद्ध

अंगद के कर-मुक्त (हाथों से फेंके गए) गिरि-श्रृंग के कठिन-पात से रथ, सारथी, (तथा) अश्वों के धराशायी होने पर, युद्ध से निरस्त होकर, इन्द्रजित शीघ्रगति से सवनशाला (यज्ञ-शाला) में गया । उपयुक्त होम-साधन-ततियों (होम के लिए सामग्री-समूहों) को क्रम से राक्षसों के लाने पर, (उन्हें) लेकर मुख्यमार्ग से शोभा से चल पड़ा । रक्तवर्ण का शिरोवेष्टन (पगड़ी), उभयवस्त्र (अधोवस्त्र (धोती) और उत्तरीय) तथा मालाएँ पहनकर, वह्नि के लिए योग्य परिस्तरण (होमकुंड के चारों ओर रखे जानेवाले कुश) के रूप में उरु (बड़े-बड़े) तोमर, उग्रशस्त्र (और) असम शर रखकर, घने कालेवर्ण के घन (बड़े) मेषों (बकरों) के कण्ठरक्त (तथा) क्रम से समिधाओं से होम करने लगा, तव निर्धूम हो बलते हुए, ऊँचे बनकर, शोभा से विजय की सूचना देने में समर्थ दक्षिणाग्नि की भ्रमणशील शिखाओं से युक्त हो अनल ने आहुतियाँ ग्रहण की । तब निष्ठा के साथ उस इन्द्रजित ने, ॥ २४२० ॥

युक्तक्रमंबुन होम मोंप्पार । भक्तितो नोंनरिंचि पावकुवलन
नालुगु हयमुलु नानास्त्रशस्त्र । जालंबु गलुगु कांचनमयरथमु
बडसें; नारथमेक्कि ब्रह्मांड मगल । गडुवडि नाचि युत्कटकोपुडगुचु
निंद्रादिदेवतलेल्ल भीतिल्ल । निंद्रजित्तुडु मरि येपुदीपिंचि
चेंच्चेर दानवसेनलतोड । वच्चि यदृश्युडै वडि दिविनुंडि
मसलक रामलक्ष्मणुलपै नेसें । ससदृशकांडंबु लंदंद पेक्कु;
ला रामलक्ष्मणु लाकसंबुनकु । भूरिशरंबुलु पोवनेयुटयु
नंदोक्कटैननु नायिंद्रजित्तु । नंदु दाकमि मरि यादैत्यवरुडु
तनु गानराकुंड दर्पंबु मेरसि । विनुवीथि गडु वेवकुविधमुल दिरिगि
कविसि यंतट बोक घनुलैन कपुल । नवलील दुनुमाडि यंदंद पेंचि
२४३०
नलुदेस नेयुचो नगचरुलकुनु । नलिनाप्तकुलुनकु नलिनाप्तकिरण
निभमुलै परतेंचु निष्ठुरास्त्रमुलु । नभमुनयंदु गानगवच्चु गानि
यरदंबु म्रोतयु नाघोटकमुल । खुरमुल म्रोतयु गुणमु म्रोतयुनु
सारथिपलुकु कशाघातरवमु । ला रथिकुनि यार्पु लतनि मूर्तियुनु
नारथंबुनु दानि यधिककध्वजंबु । लीरुपु लनि कन नेंन्नंगबडव;

—युक्तक्रम से शोभित भक्ति के साथ होम कर (हवन-कार्य पूरा कर), पावक (अग्नि) द्वारा चार हय (अश्व), नाना-अस्त्र-शस्त्र-जाल (समूह) से युक्त कांचनमय रथ को प्राप्त किया। उस रथ पर सवार होकर ब्रह्मांड को विदीर्ण करनेवाला सिंहनाद कर, उत्कट कोपवाला होता हुआ, इन्द्र आदि समस्त देवताओं के भयभीत होने पर, इन्द्रजित और अधिक पराक्रम से युक्त हो, झट दानव सेनाओं के साथ आकर, अदृश्य रूप से, आकाश से जहाँ-तहाँ से लगातार असदृश बाण रामलक्ष्मण पर चलाए। रामलक्ष्मणों ने आकाश में भूरि-शर चलाए किन्तु उनमें से एक भी उस इन्द्रजित को नहीं लगा। फिर वह दैत्यवर (इन्द्रजित) ने स्वयं दिखाई न पड़ते हुए, बड़े दर्प के साथ, विनुवीथि में अनेक प्रकार से संचरण कर, व्याप्त हो, महान् कपियों का अनायास ही संहार किया। जहाँ-तहाँ रहकर क्रम से, ।। २४३० ।।

—चारों दिशाओं में (बाण) फेंकने लगा। नगचरों को, (तथा) नलिनाप्तकुल वाले को नलिनाप्त (सूर्य)-किरण सम हो आनेवाले निष्ठुर अस्त्र नभ में तो दीख रहे थे, किन्तु रथ की ध्वनि, उन घोटकों के खुरों की ध्वनि, गुण (ज्या) की ध्वनि, सारथी के वचन, कशाघात का रव, रथिक के सिंहनाद, उसकी मूर्ति (रूप), उसका रथ, उसका महत्तर ध्वज—ये सभी रूप बिलकुल दिखाई

याविधमासेन कप्पुडु दोचें; । नावालि दुनुमाडि यसमुन बेर्चु
रामुनि मीद सुरप्रभुं डलिगि । रामणीयकमहोग्रप्रकांडमुल
नातनूजुनि गूल्चिनाडंचु बेचि । यीतेरंगुन मिंचि येसैनो यनग;
नप्पुडु कपिसेनयंगंबु लेल्ल । जिप्पलु चिद्रुपलै चेंदरंग जूचि
जनलोकपतितोड सौमित्रि पलिकें: । विनुवीथि डागिन वीनिचे निट्लु
२४४०
मनुजेंद्र ! चूचिते मर्कटोत्तमुलु । मनकोडकै वच्चि मडियुचुन्नारु;
विस्मयंबुग निक वीनि वंशंबु । भस्मंबु सेयुदु ब्रह्मास्त्र मेसि"
यनवुडु रघरामु डनुजुतो ननियें; । "जनुनें योक्करुनिकै चंप बल्वुरनु?
ऎरुगवे रणधर्म ! मेंदु राजुलक । वेंरचि डागिनवारि वेंन्निच्चुवारि
मुकुळितहस्तुलै म्रोक्केंडुवारि । जकितात्मुलै वच्चि शरणन्नवारि
गदनंबुलो बूरि गरचिनवारि । बिदप नायुधमुलु ब्रिदिलिनवारि
निद्रवोयिनवारि निर्जिप दगुनें । भद्रंबु गोरु ना परमपुण्युलकु ?
नधिकमायल बेर्चु नायिंद्रजित्तु । वधियिंपनोपेंडु वानरोत्तमुल
गामचारुल बंप गालंबु गानि । सौमित्रि ! ब्रह्मास्त्रसमयंबु गादु"
अनि नलु नंगदु ननिलनंदनुनि । घनुनि गवाक्षुनि गंधमादनुनि २४५०

नहीं पड़ रहे थे । तब यह विधान उस (कपि) सेना को ऐसा दीखा मानों उस वालि का संहार कर दर्प से शोभित राम पर सुरप्रभु (इन्द्र) क्रुद्ध होकर, रमणीय महोग्र प्रकांडों से मेरे तनूज को गिराया, ऐसा सोचकर इस प्रकार अतिशयता से (इन्द्र) बाण-वर्षा कर रहा हो। तब कपिसेना के (सैनिकों के) अंग खण्ड-खण्ड होकर बिखर पड़े । इसे देख जनलोकपति (राम) से सौमित्र ने कहा—'विनुवीथि में छिपे इस (राक्षस) से इस प्रकार, ॥ २४४० ॥

—हे मनुजेन्द्र ! देखा, हमारे लिए आए हुए मर्कटोत्तम मर रहे हैं। अब ब्रह्मास्त्र का प्रयोग कर, आश्चर्यप्रद रूप से, इसके वंश का नाश कर दूंगा।' ऐसा कहने पर रघुराम ने अनुज से कहा—'एक के लिए अनेकों को मारना कहाँ उचित है ? रणधर्म को नहीं जानते हो ? भीत हो छिपे हुए लोगों को, पीठ दिखानेवालों को, मुकुलित करों से प्रणाम करनेवालों को, चकितात्मा हो शरण में आए लोगों को, कदन (युद्ध) में फूस खानेवालों को (पराजितों को), फिर शिथिल बने आयुध वालों को, सोनेवालों को निर्जित करना (मार डालना) कल्याणकामी (तथा) पुण्यात्मा राजाओं के लिए क्या उचित है ? अधिक मायाओं से विलसित उस इन्द्रजित का वध करने में समर्थ वानरोत्तमों को, कामचारियों को भेजने के लिए (उचित)

भरितविक्रमधामु बनसु गेसरिनि । शरभुनि ऋषभुनि सन्नाथु गजुनि
मरि गवयुनि नीलु मैंदुनि द्विविदु । नरिमुरि गोपिंचि यसुरुपै बनिचें;
नटु राघवुडु वंप नगचराधिपुलु । पटुगति मिन्नुलपै कप्पु डेगसि
तरुशैलमुलु वैव दर्पिंचि क्रूर । शरपरंपरल राक्षसराजसुतुडु
वारि नोप्पिंपिचिन वार लादैत्यु । नेरूपमुन गान कॅप्पटिपगिदि
वच्चिरि रयमुन वसुमतीस्थलिकि । नच्चेरुवोंदि यिंद्रादुलु सूड;
विलयमेघश्याम विपुलगात्रंबु । नलुक गेंजायल नडरु नेत्रमुलु
गल घोररूपंबु गानराकुंड । मॅलगुचु बलिकें नम्मेघनादुंडु:

रामलक्ष्मणुलु नागपाशमुलचे गट्टुवडुट

"नरनाथसुतुलार ! नम्नु गय्यमुन । नरुदु लक्षिप सहस्त्राक्षुनकुनु;
मीरेंतवा;" रनि मिन्नेल्ल नद्रुव । घोरम्मुगा धनुर्गुणमु म्रोयिंच २४६०
यशनिसंकाशंबुलगु सायकमुलु । दशरथात्मजुलपै दरचुगा बरपि

समय है। सौमित्र ! यह ब्रह्मास्त्र के लिए (अवसर) नहीं है।' (ऐसा) कहकर नल, अंगद, अनिलनन्दन, घन, गवाक्ष, गन्धमादन, ।।२४५०।।

—भरित-विक्रम-धाम पनस, केसरी, शरभ, ऋषभ, सन्नाथगज, और गवय, नील, मैंद, द्विविद (आदि) को झट क्रुद्ध हो (राम ने) असुर पर भेजा। ऐसा राघव के भेजने पर, तब नगचराधियों ने पटुगति से आकाश में उड़कर, तरुशैल फेंके। दर्प से राक्षसराजसुत ने शर-परम्पराओं से उन्हें खूब पीड़ित किया। वे उस दैत्य के रूप को न देख सक, यथापूर्व-रीति से शीघ्रगति से वसुधा पर आ गए। इसे इन्द्र-आदि (देवता) आश्चर्य से देखते रह गए। विलय (प्रलयकाल के) श्याम-मेघ के सम विपुल गात्र (शरीर) तथा क्रोध से (उत्पन्न) अरुणिमा से शोभित नेत्रों से युक्त घोर रूप को (अन्यों की) दृष्टि से बचाकर विचरण करते हुए उस मेघनाद ने कहा—

रामलक्ष्मण का नागपाशों में बद्ध हो जाना

'हे नरनाथसुतो ! युद्ध में मेरा सामना कर सकना या देख पाना सहस्राक्ष के लिए भी असम्भव है। तुम किस गिनती के हो ?' (ऐसा) कह समस्त आकाश को फ़ोड़ देनेवाले रूप में, अति घोर रूप में धनुष की ज्या का टंकार कर, ।। २४६० ।।

—अशनि (बिजली) के संकाश (समान) बाणों को लगातार दशरथात्मजों पर सायक (बाण) चलाये और जहाँ-तहाँ मर्म-स्थान छिन्न-भिन्न हो जाएँ

मऱियुनु नंदंद मर्मबुलंदु । गरुलुच्चिपो बैक्कुकांडंबु लेसि
यंतट बोवक यायिंद्रजित्तु । डंतकाकारुडै याग्रहंबुननु
बटुतरनिर्घातपात भीकरत । जटुलतरक्रूर सर्पबाणमुल
निनकुलेश्वरुलपै नेयग वारु । घनबाणमुल वानि खंडिंचि वैचि
वानिमीदिकि मऱि वरसायकमुलु । पोनेय वानिनि बोंडिसेसि यसुर
वेंडियु नंदंद वेगंबु मेंऱसि । दंडि शस्त्रावळि दरुचुगा बऱप
"निदें वच्चें बाणंबु लिदेयु" मनुचु । "नदें वच्चें बाणंबु लंदेयु" मनुचु
नेदेंस बाणंबु लेतेंचुचुंडु । नादेंस ब्रतिबाण मंदंद येय
"नुरगसमेतु लैयुंडुट मीकु । गरमोप्प दोंल्लियु गल; दटुगान २४७०
दरणिवंशजुलार ! तप्पक यिपुडु । नुरगसमेतुलै युंडु" डन् करणि
बंधुरंबुग नब्जबांधवकुलुल । बंधिचें वेंस नागपाशसंततुल;
वारुनु नाब्रह्मवरमु मन्निंचि । तारु राक्षसुनिचे दद्दयु दूलि
यादिनारायणुनंशजुलैन । मेदिनीपतुलु निम्मैयि गट्टुवडिरि;
"नेडु रामुडु गाक निक्क मूहिंप । ना डितडे वामनस्वरूपंबु
नटु दाल्चि भूदान मडिगि याबलिनि । बटुकृतघ्नत बट्टिबंधिचें; नट्टि

---

इस प्रकार अनेक बाण चलाये। उतने से न जाने देकर (सन्तुष्ट न होकर) इन्द्रजित ने अंतक (यम) का आकारवाला होता हुआ, आग्रह (क्रोध) से पटुतर-निर्घातपात (वज्रपात) की भयंकरता से युक्त चटुलतर क्रूर सर्प-बाण इनकुलेश्वरों पर चलाए। उन्होंने भी घन-बाणों से उनका खंडन कर, उसपर और भी श्रेष्ठ सायक चलाए। उन्हें चूर-चूर कर असुर ने फिर जहाँ-तहाँ शीघ्रता से प्रकाशित होकर, अधिक शस्त्र-समूह को अनवरत चलाया। 'ये ही बाण आए, इधर बाण चलाओ', 'वे ही बाण आए, उधर बाण चलाओ' कहते हुए जिस ओर से (मेघनाद के) बाण आते, उस ओर प्रति-बाण चलाने लगे। 'उरग (सर्प) समेत होकर रहना तुमको पूर्व में भी अधिक शोभा देता था। ऐसा होने से, ॥ २४७० ॥

—हे तरणि (सूर्य) वंशजो ! अब अवश्य ही उरगसमेत होकर रहो।' मानों इस प्रकार कहते अब्ज-बांधव-(सूर्य) कुल वालों को बन्धुरता से झट नागपाश समूह से बाँध दिया। उन्होंने भी उस ब्रह्मा के वर को मानकर, स्वयं उस राक्षस के हाथ विचलित होकर, आदि-नारायण के अंश वाले वे मेदिनीपति (राजा) इस प्रकार बंधित हुए।' आज वास्तव में उस समय में वामनस्वरूप को धारणकर भूमिदान माँगकर, उस बलि को पटुकृतघ्नता से पकड़ बाँध देने का फल राम को प्राप्त होकर क्यों नहीं रहेगा ? नहीं

फलमु रामुन किट्लु प्राप्तंबु गाक । पौलयुने मनुजुडै पुट्टि युंडगनु"
ननि लोकमुन बुट्टु नपवादमुनकु । दनु सृजिच्चिनमाय दागट्टवडियें;
बन्नुगा मायाविबंधंबुवलन । दन्नु दामरचिन धरणीशु नपुडु
कनुगोनि दिविजुलु गडु विन्ननैरि; । वनचरोत्तमुलेल्ल वडि
खिन्नुलैरि; २४८०
खिन्नुडै युन्न सुग्रीवुन कपुडु । सन्नुतमति विभीषणुडिट्टुलनियें:
"निदि येल चिंतिप! नेट्टि वारलकु । नौदववे यापद लोक्कोक्कवेळ ?
निनकुलेश्वरुलकु नेमय्ये निपुडु । घननागपाशमुल् गट्टिनंतटनें"
यनि पल्कि यतडु मायादृष्टि जूचि । कनियें रावणसुतु गगनमार्गमुन;
गनि नीरु मंत्रिंचि कन्नुलु दुडिचि । वनजाप्तसुतुनकु वलनोप्प जूपे;
नारविजुंडुनु नाविभीषणुनि । चारुमहामंत्रशक्तिचे जेसि
यायिंद्रजित्तुनि नप्पुडु कांचि । यायतोन्नतमगु नचलंबु बेंरिकि
येंगसि व्रेयग द्रुंचि यिंद्रजित्तुंडु । मौगि दिरिगिंचें नम्मुलवेल्लि
वरपि;
मिनजुंडु तिरिगिन निनजुनि डाक । गनि मुन्नु वेंरचु राक्षसुलु मोदिप
नप्पुडु विजयुडै यायिंद्रजित्तु ।मुप्पिरिगोनु मुदंबुन दन्नु गोलुचु २४९०

---

तो मनुष्य होकर जनमकर, (राम) ऐसा क्यों मरेगा ?' इस प्रकार लोक में उत्पन्न अपवाद को स्थान देकर स्वयं अपने द्वारा सृजन की गई माया में स्वयं बंध गया। शोभा से मायाविबंधन में स्वयं अपने आपको भूले हुए धरणीश को देख तब दिविज अति उदास हो गए। समस्त वनचरोत्तम खिन्न हो गए ॥ २४८० ॥

खिन्न बने हुए सुग्रीव से तब सन्नुतमति वाले विभीषण ने यों कहा—'यह चिंता करना क्यों ? चाहे कैसा भी व्यक्ति क्यों न हो, किसी-किसी समय में विपत्तियाँ क्यों नहीं आएँगी ? घन नागपाशों से आवद्ध कर देने पर इनकुलेश्वरों का अब क्या हुआ ?' ऐसा कहकर, उसने मायादृष्टि से रावण-सुत को गगनमार्ग में देखा। देखकर जल को मंत्रित कर, आँख पोंछकर वनजाप्तसुत को शोभा से दिखाया। रविज ने भी उस विभीषण की चारु-महा-मन्त्रशक्ति के कारण उस इन्द्रजित को तव देख, आयत (विशाल) तथा उन्नत अचल को उखाड़कर, उछलकर फेंक दिया। उसे काटकर वाणवर्षा कर उसे फिर लौटाया। उससे इनज (सुग्रीव) ने पीठ दिखाई तो इनज के विधान को देख, इतःपूर्व भीत होनेवाले राक्षस मुदित हुए। तब विजयी हो इन्द्रजित ने अत्यधिक मोद से अपनी सेवाएँ करनेवाले ॥ २४९० ॥

वारुनु दानुनु वडि लंक करिगि । यारावणुनि गांचि यप्पुडिट्लनियें:
"जंपिति गपुलनु; सर्पबाणमुल । गंपिप जेसितिक्ष्वाकुवल्लभुल"
ननि यौप्प जेंप्पिन नंतरंगमुन । दनयुनि चेतकेंतयु संतसिंचि
रावणुडप्पुडु रयमुन द्रिजट । रार्विचि यनियें: "धरापुत्रि नन्नु
नौल्लदु रामुनि नौडगूडुकौनुट । युल्लंबुलो नम्मियुंडुट जेसि;
ने डिंद्रजित्तुचे नेलकु नौरगि । पोडिमि चेंडिन या भूपालुनिकि
सीत दोड्कौनिपोयि चेंच्चेर जूपु । मीतरि बुष्पकमेंक्किंचि नीवु;
अंत रामुनिमीदि यासलु दक्कि । चिंतिपकिट नन्नु जेकौनु सीत"
यनवुडु रावणुनानति द्रिजट । दनुजांगनलु दानु धरणीतनूज
नेंनय बुष्पकमुपै नेंक्किंचि वेग । चनुदेंचि संगरस्थलि बडियुन्न
२५००

नागपाशबद्धुलैयुन्न रामलक्ष्मणुलजूचि सीत शोकिंचुट

कपुलनु रामलक्ष्मणुलनु जूप । जपलाक्षियुनु नट्टिचंदंबु सूचि
कन्नीरुधारलै क्रम्म नंदंद । विन्ननै कडु दूलि विलपिंपदौडगें:
"गटकटा! राम! नीकार्मुकविद्य । येंट्टु पोयें? नीयंदे येपारियुंडु

---

—लोगों के साथ स्वयं शीघ्रता से लंका में जाकर उस रावण को देख तब यों बोला—'कपियों को मार डाला है, सर्पबाणों से इक्ष्वाकु-वल्लभों (राजाओं) को कम्पित कर दिया है।' ऐसा शोभा से कहने पर, अन्तरंग में तनय (पुत्र) के कार्य पर अधिक प्रसन्न हो, रावण ने तब झट त्रिजटा को बुलवाकर, कहा—'मन से राम के मिलन पर विश्वास रखे रहने के कारण, धरापुत्री (सीता) मुझे नहीं चाहती। आज इन्द्रजित के हाथ, धरती पर गिरकर, शोभाहीन बने उस भूपालक (राजाराम) के पास सीता को पुष्पक पर आरूढ़ कराकर, ले जाकर, शीघ्र दिखा दो। तब (उस मृत बने राम को देखकर) राम पर आशाएँ छोड़, चिन्ता किए बिना अब सीता मुझे ग्रहण करेगी।' ऐसा कहने पर, रावण के आदेश पर त्रिजटा दनुज-अंगनाओं के साथ स्वयं धरणीतनूजा को शोभा से पुष्पक पर आरूढ कराकर, शीघ्र आकर, संगरस्थल पर पड़े हुए ॥ २५०० ॥

नागपाशबद्ध बने हुए रामलक्ष्मण को देख सीता का दुखी होना

—कपियों (तथा) रामलक्ष्मण को दिखाया। चपलाक्षी (चंचल आँखों वाली सीता) उस विधान को देख, अश्रुओं की धाराओं के उमड़ने पर, जहाँ-तहाँ विवर्ण होकर, अधिक विचलित हो, विलाप करने लगी—'हाय हाय! हे राम! तुम्हारी कार्मुक-विद्या (धनुर्विद्या) कहाँ चली गई?

हरिहरादुलनैन नदलिचु नीदु। शरमुल शक्तियु समसैने नेडु ?
जामदग्न्युनिनैन सरकुगा गोनवु। नीमेयि लावुन नीभुवि नीवु !
सकलमुनींद्रुलु सर्पमुल् नीकु। प्रकटितशय्यगा बलुकुचुंडुदुरु;
नट्टिसर्पंबुले यवनीश ! निन्नु। गट्टंग द्राडुलै कविसेनु नेडु !
लाक्षणिकुलु नन्नु लक्षिंचि "सकल। लक्षणंबुलु मेन ललितंबुलरय
विलसित रेखारविंदंबुलंघ्रि। तलमुन गलुगुट दरळायताक्षि !
पट्टाभिषेकंबु पतितोड़ गल्गु। बुट्टुदु रिपार बुत्रुलु नीकु; २५१०
नैदुवयै युंदु" वनु माटलेल्ल। नादित्यकुलज ! नेडवि बोंकुलय्यें;
"रोलंबकुलनीलरुचिशिरोजमुलु। व्राल जेन्नारेडु; सन्नंबु नडुमु;
गदिय वोंडोंटितो गरिवंकबोमलु;। कदिसियुन्नवि वज्रकांतिदंतमुलु;
तोंगलिचुकयु लेक तोरमुल् गाक। मिगुल वट्रूवलुनै मिंचु पेंदोडलु;
करमुलु निटलंबु गन्नुलु मोमु। जरणमुल् रुचिरलक्षणसमेतमुलु;
वरकांति नुनुपारि वट्रूव लगुचु। सरिनोप्पु नखमुलु संगतांगुळुलु;
एचि वृत्ताकृति नेनसि क्रिक्किरिसि। नीचाग्रमैनदि नीकुचद्वयमु;

---

तुम्हीं में शोभित रहनेवाली (तथा) हरिहर आदियों को भी भर्त्सना करनेवाली तुम्हारी शर-संचालन-शक्ति आज नष्ट हो गई क्या ? इस पृथ्वी में अपने शरीर-बल के कारण तुम जामदग्न्य (परशुराम) की भी परवाह नहीं करते हो। सकल मुनींद्र प्रकट रूप से कहते रहते हैं कि सर्प तुम्हारे लिए शय्या हैं। हे अवनीश ! वे सर्प ही तुम्हारे लिए रस्से बन आज आ जुटे न ! लाक्षणिकों (सामुद्रिकों) ने मुझे देखकर (कहा था)—'ललितरूप से शरीर पर समस्त लक्षणों के होने पर, अंघ्रितल (चरणतल) में अरविन्द-रेखाओं के विलसित होने पर हे तरलायताक्षी (चंचल और विशाल नेत्र वाली) ! पति के साथ तुम्हारा पट्टाभिषेक (राजतिलक) होगा। शोभा से पुत्रों का जन्म होगा ॥ २५१० ॥

—(सदा) सुहागिन होकर रहोगी।' हे आदित्यकुलज ! वे सभी बातें आज झूठी हो गईं न ! रोलंब-कुल (भ्रमर-समूह) की नील-रुचि (-कांति) से युक्त शिरोज (केश) अधिक शोभायुक्त हैं। कमर पतली है, काली और बंकिम भौंहें (एक दूसरे से) मिलती नहीं हैं; वज्रकांति से युक्त दाँतावलि (एक दूसरे से) जुड़ी हुई हैं, विकृतिहीन, मंजुल वर्तुलाकार वाली बड़ी-बड़ी जाँघें शोभा से युक्त हैं; कर, निटल (ललाट), नेत्र, मुख, चरण रुचिर-लक्षण-समेत हैं। वरकांति से स्निग्ध तथा वर्तुल बनकर उंगलियों के साथ नख शोभायमान हैं, घने (पीन) (तथा) वर्तुल आकार से विवर्धित बन, तुम्हारा कुचद्वय नीच (झुके हुए)-अग्र भाग से युक्त है। उदर के पार्श्व

उरुतरस्निग्धंबु लुदरपार्श्वमुलु; । गरमोप्पुचुन्नदि गंभीरनाभि;
कमनीयतरदिव्य कांति जेन्नोंदि । रमणीयमैनदि रमणि! नीमेनु;
सौभाग्यमुन नीकु सरियेव्व" रनिरि; । ना भाग्य मिट्लय्ये नरनाथ!
नेडु; २५२०

"ललन लीपदियेनु लक्षणंबुलनु । गलवारलत्यंत कल्याणवतुलु"
अनि चेप्पु नार्योक्तुलवियेल्ल दप्पे; ।मनुजेश! नापुण्यमहिम गाकिदियु;
"गेंदामरलभंगि गेंजाय मेरसि यंदंबुलैयोप्पु नरचेतुलेन्न;
बल्लवारुणकांति बरगु पादाग्र । पल्लवंबुलु समस्पर्शबुलरय;
नडुमोप्पु नेलुगोप्पु नगुमोगंबोप्पु । गडुनोप्पु निवि कन्यकालक्षणमुलु
परिकिंप" ननि पल्कु पलुकुलु दप्पे; ' नरनाथ! चूचिते नानोमुफलमु!
तलपुलु दैवंबु तलकूडनीक । वेलयग निट्टु संभविंचेने नाकु?
धरणीश! ननु जनस्थानंबुनंदु । नुरुवडि गोनिपोवु नुग्रदानवुनि
बोरिबोरि वेदकि नापोयिनजाड । करमोप्प देलिसि या कपिसेन गूडि
जलनिधि बंधिंचि चनुदेंचि पिदप । बोलुपेदि गोष्पदंबुन मुनिगितिवे?
२५३०

भाग उरुतर-स्निग्ध हैं, गम्भीर नाभि अधिक शोभा दे रही है। तुम्हारा शरीर हे रमणी! कमनीयतर दिव्य-कांति से शोभित हो रमणीय है। उन्होंने कहा कि सौभाग्य में तुम्हारे समान (और) कौन हैं। हे नरनाथ! मेरा भाग्य आज ऐसा हो गया न! ॥ २५२० ॥

—'इन पन्द्रह लक्षणों से युक्त ललनाएँ अत्यन्त कल्याणवती होती हैं' ऐसा कहनेवाली समस्त आर्योक्तियाँ भी झूठी हुईं। हे मनुजेश! यह तो मेरी पुण्य-महिमा ही होगी। (मेरा दुर्भाग्य है।) 'लाल कमल के समान, लालिमा से प्रकाशित हो, सुन्दर बनी शोभित हथेलियाँ, पल्लव-अरुण कांति से विराजमान पादाग्र-पल्लव (चरणतल) जो देखने पर समस्पर्श वाले हों (पृथ्वी को समरूप से स्पर्श करनेवाले हों), शोभित कमर, शोभा से युक्त कण्ठ-स्वर, शोभित प्रसन्न वदन—सोचने पर अधिक शोभा से युक्त ये कन्यका-लक्षण हैं।' ऐसे सभी वचन झूठे हुए न? हे नरनाथ! देखा न मेरे व्रतों का फल! (मन के) विचारों के सफल न होने देकर भगवान ने मेरे प्रति ऐसा किया है न! हे धरणीश! मुझे जनस्थान से बरजोरी ले जानेवाले उग्रदानव को निरन्तर ढूँढकर, मेरे गए मार्ग को अच्छी तरह जानकर, कपिसेना के साथ मिलकर, जलनिधि को बाँधकर, (यहाँ) आकर, शोभा को खोकर (अब) गोष्पद (छोटा गड्ढा, पगार, गोपद) में डूब गए क्या? ॥ २५३० ॥

आरय नतिघोरमगु याम्यशरमु । वारुणबाणंबु वह्नि-सायकमु
नेरय ब्रह्मास्त्रंबु नेरि प्रयोगिंप । मरचितिवे ? नेडु मनुजलोकेश ?
पगवाडु मीदृष्टिपथमुन बडिन । दैगि नेल बडुगाक! तिरिगि पोगलडे ?
यिदि दैवकृतमु गाकेल्लचंदमुल । नेदुरंग शक्तुले येवरैन निन्नु ?
मेघनादुडु मायमैरसि मिम्माजि । नीघोरशरमुल निट्टु कट्टे ननिन
गालंबु गडिमिमै गडव नेव्वरिकि । बोलुने तलपोय ? भूलोकनाथ !
हा नाथ! हा वीर! हा रामचंद्र ! । ये नाकु शोकिंप; निट नीकु वगव;
नीकु प्राणमुलिच्चि निर्मलुंडैन । काकुत्स्थमणिकि लक्ष्मणुनकु वगव;
मनसु गंदग नाकु मरुगुचुनुन्न । जननिकि दुःखिप; सततंबु नीकु
जित्तंबुलोपल जिंतिचुचुन्न । यत्त कौसल्यकै यडलेद नधिप! २५४०
"ऍप्पुडु पदुनालुगेड्लु चनुनो ! । ऍप्पुडु वच्चुनो यिटु रामु" डनुचु
नीतेरंगुन नीकु नेदुरुलु सूचु । नीतल्लियाशलु निलिचेने नेडु ?
नीदिव्यशक्तियु नीबाहुबलमु । नीदुर्दमक्रम निपुणविक्रममु
नेक्कड बोयेनो ? येमंदु निक ? । नक्कटा ! विधि ! नीकु नलगेने नेडु?
चेलुवोंद नेनु नोचिन नोयुलेल्ल । फलियिंचे, नेमनि पलवितु विधिकि"?

---

—विचार करने पर अतिघोर याम्यशर, वारुणबाण, वह्नि सायक, शोभित ब्रह्मास्त्र (आदि) का क्रम से प्रयोग करना क्या आज हे मनुजलोकेश ! भूल गए ? शत्रु यदि आपके दृष्टिपथ में आ जाए तो कटकर ज़मीन पर गिर न पड़ेगा ! (कहीं) बचकर जा सकता है ? (नहीं) यह तो दैवकृत है वरन् किसी प्रकार से तुम्हारा सामना करने में कोई समर्थ है ? मेघनाद ने माया से प्रकाशित होकर, आपको आजि (युद्ध) में इन घोर शरों से बाँध दिया। यह (इस बात को स्पष्ट करता है कि) साहस से भी काल (नियति) का अतिक्रमण नहीं किया जा सकता है। हे भूलोकनाथ ! हा नाथ ! हा वीर ! हा रामचन्द्र ! मैं अपने लिए शोक नहीं करती, यहाँ तुम्हारे लिए दुखी नहीं होती, तुम्हारे लिए प्राण देकर निर्मल बने काकुत्स्थमणि लक्ष्मण के लिए दुखी नहीं होती, मन के विकल होने पर मेरे लिए तप्त होनेवाली (अपनी) जननी के लिए दुखी नहीं होती। (किन्तु) सतत ही तुम्हारे लिए चित्त में चिन्तित होनेवाली सास कौसल्या के लिए हे अधिप ! व्यथित होती हूँ ॥ २५४० ॥

'कब चौदह वर्ष बीत जाएंगे, कब राम इस ओर आएगा' ऐसा सोचते हुए तुम्हारे लिए प्रतीक्षा करनेवाली तुम्हारी माता की आशाएँ बनी रह सकीं ? (नहीं।) तुम्हारी दिव्यशक्ति, तुम्हारा बाहुबल, तुम्हारा दुर्दमनीय निपुण-विक्रम-क्रम कहाँ चले गए ? मैं अब क्या कहूँ ? हाय ! नियति !

### त्रिजट सीत नूरडिंचुट

ननि प्रलापिंपग ननियें नात्रिजट । जनकज नूरार्चि सदयचित्तयुनः
"रामुनकोक कीडु रादु; नीकेल । नीमेंयि शोकिंप निंदीवराक्षि !
यट्टिदयेन नीयगचरसेन । यिट्टेल पेंद्यु नेंचि वर्तिंचु ?
नदें चूडुमा देवि ! यगचरेश्वरुलु । पदिलुलै नीविभु बलसियुन्नारु;
कादु पो, यीपुष्पकंबेल निलुचु । मेदिनीतनय ! यिम्मेदिनि बडक ?
२५५०
विधवलमोवनि विधि दीनियंदु । वृथयौनें, निक्कमै विलसिल्लुगाक !
कान रामुन कीडु गादु चिंतिप; । माननि ! नामाट मनसुन नम्मु;
लंकेशु जंपि यी लंक साधिंचि । पंकजानन ! निन्नु भानुवंशजुडु
नलि दोडुकोनिपोवु; नम्मु नामाट; । कलगकुमिक नो कल्याणि! नीवु"
अनवुडु सीत "मायामस्तकंबु । ननुवुगावो" लनियात्मलो नम्में;
सुंदरि त्रिजट यशोकवनंबु । नंदु ग्रम्मर देंच्चि यवनिज नुनिचें;

---

आज तुमने (राम को) क्षुब्ध कर दिया न ? शोभा से मेरे किए सभी व्रत (इस प्रकार) सफल हुए न ? अब किस मुँह से नियति को देख रोऊँ ?"

#### त्रिजटा का सीता को सान्त्वना देना

ऐसा प्रलाप (विलाप) करने पर त्रिजटा ने सदयचित्त से जनकजा को सान्त्वना देकर कहा—"हे इन्दीवराक्षी ! तुम्हें इस प्रकार शोक करना क्यों ? राम पर कोई विपत्ति नहीं आ सकती। यदि (राम पर कोई विपत्ति आई होती तो) यह ऐसा है तो यह अगचरसेना इस प्रकार अधिक विजृंभित होकर कैसे प्रवर्तित होती ? वही देखो देवी ! अगचरेश्वर सावधानी से तुम्हारे विभु को परिवेष्टित किए हुए हैं। ऐसा नहीं तो, इस मेदिनी (पृथ्वी) पर गिरे बिना यह पुष्पक (आकाश में) कैसे रहेगा ? ॥ २५५० ॥

—विधवाओं को वहन न करनेवाली बात (पुष्पक के बारे में) क्या व्यर्थ होगी ? (नहीं होगी।) तथ्य होकर रहेगी। अतः हे मानिनी ! सोचने पर राम के प्रति अन्यथा (कुशल के अतिरिक्त अन्य प्रकार) नहीं हो सकता। मेरी बात पर मन से विश्वास करो। हे पंकजानने ! लंकेश का वध कर, इस लंका को जीतकर भानुवंशज (राम) तुम्हें शोभा से साथ ले जाएगा। मेरी बात पर विश्वास करो। हे कल्याणी ! अब आगे व्यथित मत होना।" ऐसा कहने पर सीता ने आत्मा (मन) में विश्वास किया कि "माया मस्तक (राम का) (राक्षसों की माया के) अनुकूल है।" सुन्दरी त्रिजटा ने फिर से लाकर अवनिजा को अशोकवन में रख दिया।

नंत नप्पुडु कपुलार्तुलै मिगुल। जितनोंदुचु दमु जेरि शोकिंप
मनुवंशतिलकुंडु मदि देलिवोंदि। तनकु जेरुवनुन्न तम्मुनि जूचि

रामुडु मूर्छ देरि लक्ष्मणुनिकै वापोवुट

"नातम्मु जूचिते नलिनाप्ततनय!। यीतेरंगुन वोंदि यिट्लुन्नवाडु;
सीत गोल्पडि सीतचेरु माम्पलेक। यीतनि गोल्पोवुटिट्टु संभविंचे; २५६०
सौमित्रि गोल्पडि जनकज नाकु। नेमिटि? किटमीद नेल नाब्रतुकु?
यत्नंबु सेसिन नवनिज बोलु। पत्नि नोंडोकचोट बडयंग वच्चु;
गलरु कांतलु; सुतुल् गलरु; बांधवुलु। गलरुगा; कोंदुनु गलरे सोदरुलु?
तम्मुडम्मात्रमे तलपोसि चूड; । निम्मुल ननु गोल्चु निम्महाभुजुडु;
अरय गौसल्यकु नासुमित्रकुनु। सरिय कावर्तिचु सद्भक्ति तोड;
दग लक्ष्मणुनिकंटे दयतोड नन्नु। मिगुल मन्निंचु सुमित्र; नावलन
वात्सल्यमेप्पुडु वदल; दापुत्र। वत्सलयगु तल्लि वगबेट्टवलसे!
बुरि कयोध्यकु नेनु बोयितिनेनि। भरतशत्रुघ्नुलु भातृवत्सलुलु

---

तब कपिओं के आर्त हो, अधिक चिंतित होते हुए, अपने पास आकर शोक करने पर मनुवंशतिलक (राम) मन से होश में आकर, अपने पास पड़े हुए अनुज को देख, (बोले)—

**राम का होश में आकर लक्ष्मण के लिए विलाप करना**

—"हे नलिनाप्ततनय (सुग्रीव)! देखा है न मेरे अनुज को जो इस विधि को प्राप्त हो ऐसा पड़ा हुआ है। सीता को खोकर, सीता को क़ैद से छुड़ा न सक, इसको भी खो देना सम्भव (सम्प्राप्त) हुआ न! ॥ २५६० ॥
—सौमित्र को खोकर अब मुझे जनकजा क्यों (सीता की क्या आवश्यकता है)? अब मेरा जीना ही किसलिए? यत्न करने पर, अवनिजा के समान पत्नी को किसी और जगह प्राप्त कर सकते हैं। कान्ताएं (प्राप्त की जा सकती) हैं, सुत (हो सकते) हैं, बांधव (रिश्तेदार) (हो सकते) हैं, कहीं सहोदर मिल सकते हैं? सोच देखने पर मनोज्ञता से मेरी सेवा करनेवाला यह महाभुज (वाला) मात्र अनुज ही है? (बढ़कर है।) विचार करने पर कौशल्या के प्रति, सुमित्रा के समान ही, सद्भक्तियुत हो आचरण करता है। लक्ष्मण की अपेक्षा मुझे अधिक मानती है सुमित्रा। मेरे प्रति वात्सल्य भाव को कभी नहीं छोड़ती है। (ऐसी) उस पुत्र-वत्सल माता को शोकाकुल करना पड़ा न! मैं यदि पुरी (अयोध्या) को जाऊँ तो भातृ-वत्सल भरत-शत्रुघ्न पूछें कि 'लक्ष्मण कहाँ फँस गया है?

"अँट चिक्के लक्ष्मणुं ? डेल रा ?" डनिन । नट नेमि चेप्पुदु नकट ! तम्मुलकु ?
"वनटमै नीवोंटि वच्चुट चूचि । मनमुलु गलगेंडु माकु नो तनय ! २५७०
सौमित्रितो नेल चनुदेर" वनिन । नेमनि युत्तरंबित्तु दल्लुलकु ?
नेमनि यूरार्तु नीमोमुतोड ? । नेमनि यट्टुपोदु नीमेनितोड ?
ब्रालेथशैलंबु वगिलिन, निनुडु । नेल गूलिन, नीरु निश्चलंबैन,
वनधुलिकिव, गालि वर्तिप्रकुन्न, । ननलुंडु कडु जल्लनैयुन्ननैन
नामाट गडवडु; नाकु नप्रियमु । लेमाटलुनु नाडडेन्नडु नीत;
डितनि चित्तंबु नायेंड नोक्कचंद; । मितनि बोलेंडि तम्युडेंदैन गलडे ?
यितडु नाप्राणंबु; लितडु नाबंधु; । डितनि नोक्कनि वुच्चि ये नोंटिनुंड;
नित डेंदु बोयिन ने नंदु बोदु; । नितनि तोडिदेलोक; मीलोक मोलल;
जनुदेंचे ना तोड सौमित्रि नाडु; । चनियेंद ने नेडु सौमित्रितोड;
हितबुद्धि गार्यंबु लेंडपक सेसि; । ततुलविक्रमशालि; ववि नाकु दक्के २५८०

---

क्यों नहीं आया है ?' तो हाय, अनुजों को क्या जवाब दूंगा ? 'दुखी होते तुम्हारा अकेले ही वापिस आना देख हे तनय ! हमारे मन व्यथित हो रहे हैं, ॥ २५७० ॥

—सौमित्र के साथ क्यों नहीं आए हो ?" ऐसा माताएँ पूछें तो उन्हें क्या जवाब दूं ? यह मुख लेकर कैसे उन्हें सान्त्वना दूं ? इस शरीर को लेकर उस ओर (अयोध्या में) कैसे जाऊँ ? प्रालेय शैल (हिमपर्वत) फूट जाए, सूर्य पृथ्वी पर गिर जाए, जल निश्चल हो जाए, वनधियाँ सूख जाएँ, पवन अचंचल बनकर रह जाए, अनल अधिक शीतल बना रह जाए, तो भी (लक्ष्मण) मेरी बात का उल्लंघन नहीं करता । यह मुझे अप्रिय लगनेवाली बातें कभी नहीं कहता है । इसका चित्त मेरे प्रति सदा एकरस रहता है । इसके समान अनुज और कहीं है ? (नहीं है ।) यह मेरा प्राण है, यह मेरा बंधु है; इसे अकेले भेजकर, मैं अकेले नहीं रह सकता । यह जहाँ जाएगा, मैं वहाँ जाऊँगा । इसके साथ ही मेरे लिए लोक है । मैं इस संसार को नहीं चाहता । उस दिन सौमित्र मेरे साथ आया था; आज मैं सौमित्र के साथ जाऊँगा । हे तरुचराधिप ! हितबुद्धि से, अविलम्ब तुमने कार्य किए थे । तुम अतुल विक्रमशाली हो । वे कार्य मुझे संप्राप्त हुए ॥ २५८० ॥

दशचराधिप ! वालितनयु दोड्कौनुचु । गिरिचरसेनतो गिष्किंधकरुगु;
मे लक्ष्मणुनितोड नेगिनपिदप । बौलस्त्यजुडु मिम्मु बाधिपगलडु;
जयशालि यगुचुन्न सौमित्रिलेनि । जयमु ना कंधुनि चंद्रोदयंबु;
मद्भक्तुडै पूनि मारुतपुत्रु । डद्भुतकार्यंबुलवि पेक्कु सेसे;
जलनिधि लंघिंचि जनकज गांचि । कलन बेंवकंड्रु राक्षसुल मर्दिंचे;
नी यंगदुंडुनु नी सुषेणुंडु । धीयुतुलैन यी द्विवद मैंदुलुनु
नी गवयुंडुनु नी गवाक्षुंडु । नी गजुंडुनु शक्ति नेनयु नीलुंडु
मेंऱयु संपातियु मेटि केसरियु । मरियु दक्किन वीरमर्कटोत्तमुलु
नाकौंरकै वच्चि नलिनाप्ततनय ! । चेकोंनि लावुलु सेसि रंदरुनु;
निक्काल मिक्कड निब्भंगि मिम्मु । द्रेक्कोंन्न विधि दाट दीरदेव्वरिकि;
२५९०
रणभूमि बलुवुर राक्षसपतुलु । दृणलील बोंलियिंचि तीव्रबाणमुल
बगतुचे निब्भंगि बडि लोचनमुलु । मोंगियुचु भूरजंबुन ब्रुंगिनाडु !
वरतल्पमुन नुंडुवाडु नेडकट ! । शरतल्पमुन रणस्थलि नुन्नवाडु!
संकीर्ण रविकुल जलधिपोंगडचि । क्रुंकेने लक्ष्मणकुवलयप्रियुडु ?"
अनुचु विलापिंप नखिलवानरुलु । मनमुल शोकाब्धिमग्नुलै; रंत

—वालितनय को साथ लेकर, गिरिचरसेना के साथ किष्किन्धा को जाओ। मेरे लक्ष्मण के साथ चल बसने के बाद पौलस्त्यज (रावण) तुम्हें पीड़ित करेगा। जयशाली सौमित्र न हो तो मेरे लिए विजय अन्धे के लिए चन्द्रोदय (के समान) है। मद्भक्त हो, लगकर, मारुतपुत्र ने अनेक अद्भुत कार्य किए हैं। जलनिधि को लाँघकर, जनकजा को देख, युद्ध में कई शत्रुओं का मर्दन कर दिया। यह अंगद, यह सुषेण, धीयुत ये द्विविद, मैंद, यह गवय, यह गवाक्ष, यह गज, शक्ति से विलसित नील, प्रकाशमान सम्पाति, श्रेष्ठ केसरी, और भी शेष वीर मर्कटोत्तम मेरे लिए आकर हे नलिनाप्ततनय ! जान-बूझकर सभी ने समर्थ कार्य किए हैं। इस समय, यहाँ इस प्रकार हम पर आए विधि का उल्लंघन कैसे किया जा सकता है ? ।। २५९० ।।

—रणभूमि में अनेक राक्षसपतियों को, तीव्र बाणों से तृण के समान मारकर, शत्रु के हाथ इस प्रकार गिरकर, आँखें मूँदकर, भूरज (धूल) में लोट रहा है। वरतल्प में रहनेवाला, हाय, आज रणस्थल में शरतल्प पर पड़ा हुआ है। संकीर्ण-रविकुल-जलधि की ज्वार को शान्त कर, लक्ष्मण-रूपी कुवलयप्रिय (चन्द्र) अस्त हो गया न ?" ऐसा कहते विलाप करने पर समस्त वानर मन से शोकाब्धि में मग्न हो गए। तब,

विभीषणांगदुलु वानरुलकु धर्यमुगोलुपुट

ननिकि ग्रम्मर वच्चें नामेघनादु । डनुवुद्धि दूरस्थुलैन वानरुलु
घनतरांजन शैलकल्पुडैयुन्न । तेनु जूचि वेरव गदापाणि यगुचु
सैन्यमध्यंबुन जरियिंचु कपुल । दैन्यंबु वापुचु दग विभीषणुडु
तेंएचि रविसूति नीक्षिचि पलिके— । "नीतेरंगुन मीकु नेल शोकिंप?
गैकोनि यिदि युद्धकालंबु गानि । शोकिंप वेळये सुग्रीव ! मनकु ! २६००
दुर्णिवारोर्मिबंधुरमैन जलधि । गर्णधारुडु लेक कलमु चंदमुन
मन सैन्यमुन्नदि; मन किक वेग । ननिकि नुद्योगिंचुटदियें कार्यंबु"
अन विनि यंगदुंडाविभीषणुनि । गनुगोनि "नीमाट कडुनुत्तमंबु;
नरनाथतनयुलु नागपाशम्मु । लुरुवडि वेनगोन नुर्विपै नोरगि
बाणक्षतंबुल वलुविडि वेंडलु । शोणितंबुल ब्रुंगि सोलियुन्नार;
लीदाशरथुल मीरेमरकुंडु; । डादित्युडु दयाद्रि करुदेरक मुन्न
येनु राक्षसकोटि नेल्ल निर्जिंचि । जानकि देच्चेद जननाथु कडकु;
हनुमंतुडादिगा नखिलवानरुल । गौनि कवाटमुलतो गोटलतोड
दोरणश्रेणुलतो गूड लंक । दोरंपुविडिकिळ्ळ दुमुरु सेसेदनु;

---

विभीषण (तथा) अंगद का वानरों को धैर्य देना

—दूरस्थ वानरों के 'युद्ध के लिए फिर मेघनाद आया है' ऐसा सोच, घनतर-अंजन-शैल के समान अपने को देख डरने पर, गदापाणी होते हुए, सैन्यमध्य में विचरण करते हुए, कपियों के दैन्य को दूर करते हुए आकर, विभीषण ने रविसूति (सुग्रीव) को देखकर कहा—'इस तरह से तुम्हें दुखी क्यों होना चाहिए ? यह तो लगकर युद्ध करने का समय है, हे सुग्रीव ! क्या यह हमारे लिए शोक करने का समय है ? ।। २६०० ।।

—दुर्निवार-ऊर्मि-बंधुर (दुर्निवार तरंगों से पूर्ण) जलधि में कर्णधार रहित नौका के समान हमारी सेना (की दशा) है । अब हमारा कार्य है कि शीघ्र युद्ध के लिए प्रयत्न करें ।" (ऐसा) कहने पर सुनकर, अंगद ने उस विभीषण को देख (कहा)—"तुम्हारी बात बहुत उत्तम है । नरनाथ-तनय (राजकुमार) नागपाशों के बरबस बाँध डालने पर, उर्वी (पृथ्वी) पर गिरकर, बाण-क्षतों से अविरत निकलनेवाले रक्त में डूबकर, मूच्छित पड़े हैं । इन दाशरथियों के प्रति असावधानी मत बरतो । आदित्य के उदयाद्रि पर आने से पहले मैं समस्त राक्षसकोटि को जीतकर जननाथ के पास जानकी को लाऊँगा । हनुमान आदि अखिल वानरों को साथ लेकर

विस्मयंबुग बंधुवितितितो गूड । भस्मंबु सेसेंद बंक्तिकंधरुनि; २६१०
नाविक्रमंबुनु नाभुजाबलमु । भूवरुवलन नापूनुभक्तियुनु
देल्लंबु सेयुदु देगुवतो नेल्लि; । येल्लभूतंबुलु नीक्षिपनिम्मु;
मलयजकेयूर महितानुभूति । बलुमारु गन्न नाबाहुदंडम्मु
लनवरतंबुनु नधिकदर्पमुन । दनरुचुन्न रघूत्तमु कार्यमुनकु;
रावणु निर्जिंचि रघुवीरुडलर । नीविभीषणु लंक नेलमि निल्पेदनु;
गादेनि नाजि राक्षसुनिचे जच्चि । पोदुनु सौमित्रि पोयिन त्रोव"
नन विनि सुग्रीवुडंगदु जूचि । "तनय ! नी विंक नीदशरथात्मजुल
गौनिपोम्मु किष्किंधकुनु वेग; मेनु । जनि यिंद्रजित्तुनि सकलराक्षसुल
रावणु निर्जिंचि रघुरामु देवि । नेविधंबुननैन ने देत्तु वेग"
ननिन सुग्रीवुनि नारामविभुनि । गनुगौनि खिन्नुलै कपुलु भीतिल्लि २६२०
मुनुकोनि शोकाब्धि मुनुग सुषेणु । डनुवाडु वलिकें नय्यंदर जूचि:
"यीनागपशंबुलेल्ल बायुटकु । वानरेश्वरुलार ! वलनु सेप्पेदनु;

कवाट, दुर्ग, तोरण श्रेणियों के साथ लंका को अपने दृढ़ मुष्टि प्रहारों से चूर-चूर कर दूँगा। आश्चर्यजनक रूप से, बन्धु-वितति (समूह) के साथ पंक्ति-कंधर को भस्म कर दूँगा ।। २६१० ।।

मेरे विक्रम को, मेरे भुजबल को, भूवर के प्रति मेरी अनन्य भक्ति को साहस के साथ आज स्पष्ट (अभिव्यक्त) कर दूँगा। (इसे) समस्त भूतों को देखने दो। मलयज (चन्दन) (तथा) केयूर की महितानुभूति को कई बार प्राप्त मेरे बाहुदण्ड अनारत, अधिक दर्प के साथ रघूत्तम के कार्य के लिए फड़क रहे हैं। रावण को जीतकर (या मारकर), रघुवीर के प्रसन्न होने पर, इस विभीषण को लंका (के सिंहासन) पर शोभा से प्रतिष्ठित करूँगा। नहीं तो आजि (युद्ध) में राक्षस के हाथ मरकर, लक्ष्मण जिस-मार्ग से गया, उसी मार्ग से जाऊँगा।" (ऐसा) कहने पर, सुनकर सुग्रीव ने अंगद से (कहा)—"हे तनय ! अब तुम इन दशरथात्मजों को शीघ्र किष्किन्धा ले जाओ। मैं जाकर इन्द्रजित को, सकल राक्षसों को, रावण को जीतकर (या मारकर), रघुराम की देवी को किसी प्रकार शीघ्र लाऊँगा।" (ऐसा) कहने पर, सुग्रीव को (तथा) विभुराम को देख, खिन्न हो कपि भीत होकर, ।। २६२० ।।

—शोकाब्धि (दुःख समुद्र) में डूब गए। सुषेण नामक (वानर ने) सबको देखकर कहा—"हे वानरेश्वरो ! इन समस्त नागपाशों से मुक्त होने के लिए उपाय बताऊँगा। पूर्व में देवासुरों के उद्धर-संगर में, समस्त देवताओं को

दॊल्लि देवासुरोद्धुरसंगरमुन । नॆल्लदेवतलकु निवि गट्टियुन्न
देवतलप्पुडु दिव्यौषधमुल । चे वानि बाध बासिरि कट्लु वीडि;
यायौषधमु लिप्पुडमृताब्धिकवल । बायकुन्नवि द्रोणपर्वतस्थलिनि;
हनुमंतु बुच्चुडी यातडु वोयि । कॊनिवच्चु; मीरिट्टु कुंदंग वलव।"

### नारदागमनमु

दनुनंत सूर्यसहस्रसंकाशु । डननॊप्पि कृष्णमृगाजिनं बमर
मॆरुगुलुगल शुभ्रमेघंबु बोलॆ । नॆऱयु पिंगलजटानिचयंबु वॆलुग
बॊनर नुदुट नूर्ध्वपुंड्रंबु वॆट्टि । तनरंग गौपीनदंडमुल् दाल्चि
रमणमै नॊप्पु नारायणमंत्र । ममलमै तनवीणयंदॊप्प म्रोय २६३०
दनतोडि योगींद्रतति नाकसमुन । नुनिचि, चित्तंबुन नुल्लासमॊदव
बरमयोगींद्रुंडु परतत्त्ववेदि । परमपावनमूर्ति परमवैष्णवुडु
नारदुडारामनरनाथु गान । गारवंबुन वच्चि करमुलु मॊगिचि
वलगॊनि यारामवसुमतीशुनकु । दलकॊन्न भक्तितो दग विन्नविंचॆः
"देव ! निन् ब्रह्मादि देवतलॆल्ल । नावार्धिमध्यंबुनंदॊप्प गांचि

---

इन (नागपाशों) ने बाँध डाल दिया था । तब देवता दिव्य-औषधों से बन्धनों से मुक्त हो, पीड़ा से मुक्त हुए । वे औषध अब अमृताब्धि के उस पार द्रोण-पर्वतस्थल पर हैं । हनुमान को भेजिए, वह जाकर (उन्हें) ला लेगा । इस प्रकार आप व्यथित मत होइए ।"

### नारद का आगमन

(ऐसा) कहने तक सहस्र-सूर्य-संकाश (समान) हो शोभित होकर, कृष्णमृग के अजिन (चर्म) के शोभित होने पर, चपलाओं से युक्त शुभ्रमेघ के समान शोभित पिंगल (वर्ण के) जटा-समूह के प्रकाशित होने पर, ललाट पर ऊर्ध्वपुंड्र लगाकर, शोभा से कौपीन (तथा) दण्ड धारण कर, रमणीयता से शोभित नारायणमन्त्र के अमलता से अपनी वीणा पर शोभा से झंकृत होने पर, ।। २६३० ।।

—अपने साथी योगीन्द्र समूह को आकाश में ही ठहरा देकर, चित्त में उल्लास के उत्पन्न होने पर, परमयोगीन्द्र, परतत्त्ववेदी, परम-पावनमूर्ति, परम-वैष्णव नारद ने राम-नरनाथ (राजाराम) के दर्शनार्थ गौरव से आकर हाथ जोड़कर, प्रदक्षिणा कर, उस राम-वसुमतीश (-राजा) को अनन्य भक्ति से (यों) निवेदन किया—"हे देव ! वारिधि के मध्य में तुम्हें शोभा से ब्रह्मादि समस्त देवताओं ने देखकर, रावण के द्वारा दी गई बाधा

रावणबाधापरंपरल् सेप्प । गा विनि वारिपै गरुणिंचि नीवु
वारि ब्रोचुटकु रावणुनि द्रुंचुटकु । धारुणि बुट्टिति दशरथेशुनकु;
नट्टु गान नीविट्टुललमट नोंद । निट्टु तगुनय्य! महीपालवर्य!
नीनाममात्मलो निलिपिनंतटने । भूनाथ! यज्ञानमुलु पोंदवनिन,
नीकु नज्ञानंबु नेपमैन गलदे ? । चेकोनि निनु नीवु चिंतितु गाक! २६४०

नारायणुडवु; पूर्णज्ञाननिधिवि;। चारुकौस्तुभरत्नसहितवक्षुडवु;
ननिशंबु लक्ष्मिकि नाटपट्टयिन । घनतरांगंबुलु गलुगु देवुडवु;
नादिदेवुडवु, सर्वांतरात्मुडवु; । वेदवेद्युंडवु; विश्वरूपुडवु;
दलचु योगींद्रुल ध्यानंबुनंदु । नलुवोंदु सच्चिदानंदरूपुडवु;
धरणि यंघ्रलु; वियत्तलमु मस्तकमु;। परपैन निटलंबु पद्मासनुंडु;
कन्नुलु चंद्रुंडु गमलमित्रुंडु; । नुन्नतंबगुचुन्न यूर्पु मारुतमु;
वदनंबु शिखि; सरस्वति जिह्व योप्पु; । रदनप्रतति वेदराशि चिंतिप;
जेलुवैन गायत्रि शिख; प्रणवंबु । वेलसिन हृदयंबु; वीनुलु दिशलु;
महनीयधर्मंबु मनसु; देवतलु । बहुजयस्थितिगल्गु बाहुसमृद्धि;

---

(पीड़ा) की परम्पराओं को कह सुनाया। (तो उन्हें) सुनकर उनपर करुणा करके तुम उनकी रक्षा करने के लिए तथा रावण का संहार करने के लिए, धरणी पर, दशरथेश के यहाँ पैदा हुए हो। हे महीपालवर! ऐसा होने पर, इस प्रकार व्याकुल होना क्या तुम्हारे लिए उचित है? हे भूनाथ! कहते हैं कि तुम्हारा नाम आत्मा में स्थिर रखते ही अज्ञान संप्राप्त नहीं होते। तो तुम्हारे अज्ञान का कोई कारण हो सकता है? (नहीं।) चाहकर तुम अपने बारे में चिन्तन करो तो सही ॥ २६४० ॥

(तुम) नारायण हो, पूर्ण ज्ञान-निधि हो, चारु-कौस्तुभ-रत्न-सहित वक्षवाले हो, सदा लक्ष्मी (शोभा) के निवास-स्थान बने घनतर (महत्तर) अंगों वाले भगवान हो, आदि देव हो, सर्वान्तरात्मा हो, वेदवेद्य हो, विश्वरूप वाले हो, चिन्तन करनेवाले योगीन्द्रों के ध्यान में विराजमान रहनेवाले सच्चिदानन्द रूपवाले हो। (तुम्हारे लिए) धरणी अंघ्रि (चरण) हैं, वियत्तल (आकाश) मस्तक है, पद्मासन (ब्रह्मा) विशाल ललाट है, चन्द्र और कमलमित्र (सूर्य) आँखें हैं, मारुत समुन्नत बना हुआ श्वास है, शिखि (अग्नि) वदन (मुँह) है, सरस्वती जिह्वा हो शोभित है, सोचने पर वेद-राशि रदन-प्रतति (दन्त-समूह) है, सुशोभित गायत्री ही शिखा है, प्रणव (ओंकार) ही विराजमान हृदय है, दिशाएँ कान हैं, महनीय धर्म ही मन है, देवताजन बहुजयस्थिति से सम्पन्न बाहुओं की सम्पन्नता (बाहुबल) हैं,

गौनकौन्न ब्रह्मांडकोट्लु गुक्षि; । तनराउ तौडलु मित्रावरुणलुनु; २६५०
नश्वुलु नौगि जानुलात्मलो जूड;। विश्वंबु नीरोमवितति चिंतिप;
निर्दे चूडुमा देव! येल्लदेवतलु । गदिसि किन्नर यक्षगंधर्ववरुलु
नादिगा वच्चि जयंबु नीदेसकु । मेदिनीश्वर! कोरि मिटनुन्नार;
लकलंकमतिवि गम्मज्ञान मुडिगि;। सकलराक्षसुलनु समयिपु वेग;
वारक नरुलैनवारु संसार । पारंबु जेरु तुपायंबु लेक
बाळि नाशापाशबद्धुलैरेनि । नीलील नटियिंचुटितियकाक !
नीवेल यीसर्पनिकरंबुचेत । भाविपगा गट्टुपडुदु श्रीराम !
नी वादिमूर्तिवि; नीमूर्ति दुलपु;। नीवाहनंबैन नीकेतु वैन
गरुडुंडु वच्चिन गरुडुनिचेत । नुरगपाशमुलेल्ल नूडु नीक्षणमे"
यनि चेप्पि दीविंचि यानारदुंडु । चनियॆ नम्मरु सुधासागरंबुनकु; २६६०

### गरुडुनि राकतो राघवुलु नागपाश विमुक्तुलगुट

नानारदुडु सेप्पिनट्लु राघवुडु । ता नादिहरियौट दलपोसि चूचि

---

ब्रह्माण्ड-कोटियाँ (-समूह) ही कुक्षि हैं, मित्र (तथा) वरुण— ॥ २६५० ॥
—शोभायमान जाँघें हैं, आत्मा से सोचने पर अश्वनी (देवता) शोभा से जानु हैं, चिन्तन करने पर विश्व तुम्हारा रोम-वितति (-समूह) है। हे देव ! यही देखो, समस्त देवता किन्नर, यक्ष गन्धर्ववर आदि जुटकर तुम्हारी जय की कांक्षा करते हुए हे मेदिनीश्वर ! आकाश पर स्थित हैं। अज्ञान से मुक्त हो अकलंकमति वाले बन जाओ। शीघ्र समस्त राक्षसों का संहार करो। निरन्तर ही मानव संसार को पार करने के उपाय के न होने पर, कांक्षा (और) आशा-पाशों से आबद्ध हो, इसी प्रकार पड़े रहते हैं, (शायद यही दिखाने के लिए) तुम लीला से अभिनय कर रहे हो। हे श्रीराम ! नहीं तो तुम इस सर्पनिकर से क्यों आबद्ध रह जाओगे ? तुम आदिमूर्ति हो, अपने (असली) रूप को सोचो। (तुम्हारा) अपना वाहन (तथा) अपना केतन गरुड़ आ जाए तो गरुड़ के कारण इसी क्षण समस्त उरग पाश छूट जाएंगे।" ऐसा कहकर, आसीस कर, नारद फिर से सुधासागर में चला गया ॥ २६६० ॥

### गरुड़ के आगमन पर राघवों का नागपाशों से विमुक्त होना

उस नारद के कथन के अनुकूल राघव ने यह सोचकर कि मैं आदिहरि हूँ, होश में आकर, धीर वैनतेय (गरुड़) का स्मरण किया।

तेलिसि धीरुनि वैनतेयुनि दलचे; । दलचिन नप्पुडु तलपुतो गूड
नारुढ़मगु नमृताब्धियुत्तरपु । दीरंबुनंदुंडि दिग्गन नेगसि
यूदि मेट्टिन पादयुगमुचे बयलु । पादैन धरणि लोपलिशेषुड़ुलुक
गड़ुबेट्टयैन रेक्कलगालि मिन्नु । सुडिवडि रिक्कलु सुरियलै तूल
नाम्रोतपेल्लुन नखिललोकमुलु । नाम्रेडितमगु भयंबुन स्रुक्क
नेरकलु विद्रिचिन नेगसिन धूळि । नेरसि चीकट्लुगा निखिलंबुगप्प
जनुदेंचु नुरुवडि शैलंबुलुरुल । वननिधुल् पिडितवारुलै कलग
बदिवेल सूर्युल प्रभलेल्ल गूर्चि । मेदिपि चेसिनक्रिय मेयिप्रकाशिप
मेरयु रेक्कलतोडि मेरुवोयनग । बरतेंचे गरुडुडंबरवीथि बेचि;
२६७०
परतेंचुटयु नागपाशंबुलेल्ल । वेरचि यानृपतुल विडिचि पेल्लुरिके;
नदि यट्टिदय कादे ? यतनि जिंतिप । वदलु बंधंबुलेव्वारलकैन;
दनुदानु चिंतिचि तनदु बंधमुलु । चन द्रोव रामुंडु सालडे तलप ?
निनसतु डादिगा नेल्लवानरुलु । विन विस्मयंबनि वेरगंदि चूड
भानुकोटिप्रभाभव्य तेजमुन । नानंदकरमूर्ति यमरुलु पोगड

---

स्मरण करने पर, स्मरण करते ही आरूढ़ अमृताब्धि के उत्तर तीर से झट उछल (उड़) कर, दबाकर रखे पादयुग से (उस स्थान पर) गड्ढा बनने पर, धरणी के भीतर (नीचे) रहनेवाला शेष चौंक पड़ा। उसके बृहद् पंखों से उत्पन्न पवन से आकाश आलोड़ित हो गया और टुकड़े-टुकड़े होकर नक्षत्र गिरने लगे। उस ध्वनि (पंखों की फड़फड़ाहट) की अधिकता के कारण समस्त लोक आम्रेडित (द्विगुणित) भय से कमज़ोर हो उठे। पंखों के फड़फड़ाने से उठी हुई धूल ने व्याप्त होकर समस्त (लोक) को अंधकार-सा ढक लिया। आगमन की प्रबलता के कारण शैल लुढ़कने लगे, वननिधि (समुद्र) आलोड़ित हो उठे। दस हज़ार सूर्यों की समस्त प्रभाओं को गूँथकर एक बनाया हो, इस प्रकार शरीर के प्रकाशित होने पर, मानों चमकते हुए पंखोंवाला मेरु (पर्वत) हो, गरुड़ अम्बर-वीथि से आया ॥ २६७० ॥

आने पर समस्त नागपाश भीत हो, उन नृपतियों को छोड़ शीघ्र भाग गए। यह ऐसा ही है न! उसका चिंतन करने पर किसी के भी हों, बन्धन छूट जाएँगे। स्वयं अपने आप चिंतन कर अपने बन्धनों को काट देने में क्या राम समर्थ नहीं हैं? (हैं, फिर भी उन्होंने यह श्रेय गरुड़ को दिया।) इनसुत (सुग्रीव) आदि समस्त वानरों के विस्मय से देखते रह जाने पर, भानुकोटि-प्रभा दिव्यतेज से, अमरों द्वारा प्रशंसित आनन्दकर

हीरकिरीटंबु हेमांबरंबु । गारुत्मतोज्ज्वलग्रैवेयकंबु
रत्नकुंडलमुलु राजीवराग । नूत्नमंजीरमनोहरांघ्रुलुनु
मौक्तिकमालिकल् माणिक्यकवच । सक्तमै मिंचु विशालवक्षंबु
मरकतकेयूर मंजुबाहुवुलु । नरुण पक्षमुलु चंद्राननाब्जंबु
करुणावलोकमुल् कंबुकंधरमु । नरुणपल्लवकोमलाग्रहस्तमुलु २६८०
दुंदुभिस्वनमु लत्तुकचाय मेनु । मंदरमेरुसमानगात्रंबु
ललितोर्ध्वपुंड्र ललाटपट्टिकयु । सॆलवुल देरॆंडु चिरुनव्वुलॊलुक
वैनतेयुंडुनु वलगॊनि वच्चि । यानरपतुलकु नंदंद म्रॊक्कि
मॆरुगारु रॆक्कल मेनुलु दुडिचि । नॆरि गरंबुलु मोड्चि निलिचि-
यिट्लनियॆ :
"बासॆ मीकीनागपाशबंधमुलु; । वासवांतकुनि रावणु द्रुंचि वेचि
धरणिज गॊनि ययोध्यकु नेगु वेग; । धरणीश ! यसुरुल दंडिचुनपुडु
मायलु वॆंद्; येमरक वर्तिपु; । मेयुपायंबुल निक मोसपोकु"
मनि प्रदक्षिणमुगा नरिगि यानृपुल । विनुतिंचि दीविंचि वॆस गौगिलिंचि
म्रॊक्कि यायमृतसमुद्रंबुकडकु । ग्रक्कुन गमनिंचॆ गश्यपात्मजुडु;

---

मूर्ति (रूप) से, हीरकिरीट, हेमांबर (स्वर्णिम वस्त्र), गारुत्मत्-उज्ज्वल-ग्रैवेयक (कण्ठमाला), रत्नकुण्डल, राजीवराग (कमल की कान्ति से युक्त) नूत्न मंजीर से युक्त मनोहर-अंघ्रि (चरण), मौक्तिक मालिकाएँ, माणिक्य-कवच से लगा हुआ विशाल वक्ष, मरकत-केयूर से युक्त मंजु बाहु, अरुण पक्ष, चन्द्र-आनन-अब्ज (चन्द्र और कमल-सा मुख), करुणावलोकन, कंबु-कंधर, अरुणपल्लव के समान कोमल अग्रहस्त (हथेलियाँ), ॥ २६८० ॥ —दुंदुभि के समान स्वर, लाख के वर्ण से युक्त शरीर, सुन्दर मेरु समान गात्र (शरीर), ललित ऊर्ध्वपुंड्र से युक्त ललाट-पट्टिका, होंठों के कोरों पर विराजमान मन्दहास के उमड़ने पर, वैनतेय ने परिक्रमा करके आकर, उन नरपतियों को बार-बार प्रणामकर, कान्तिमान पंखों से शरीर पोंछकर, हाथ जोड़कर खड़े होकर यों कहा—"आपके ये नागपाश-बन्धन छूट गए। हे धरणीश ! वासवांतक (इन्द्र का अन्त करनेवाले) रावण का संहार कर, शीघ्र धरणिजा को लेकर अयोध्या जाओ। असुरों को दण्डित करने पर अधिक मायाएँ होती हैं, सावधानी से आचरण करो, किसी भी उपाय से अब धोखे में मत आओ।" (ऐसा) कह, प्रदक्षिणा कर, उन नृपों की विनुति (प्रशंसा) कर, आसीस कर, झट गले मिलकर, प्रणामकर, झट से कश्यपात्मज (गरुड़) अमृतसमुद्र से पास चला गया। सर्प-बन्धनों से मुक्त हो जाने पर राम और लक्ष्मण प्रसन्न हुए। तब, ॥ २६९० ॥

पामुल कट्लॆल्ल बायुट जेसि । रामलक्ष्मणुलुनु रागिल्लि; रपुडु
वनचरु लारामवल्लभु नॆदुर । ननुरागरसमुन नंदंद तेलि
तनरुचु सिंहनादमुलु सेयुचुनु । विनुवीथि दोकलु विसरि याडुचुनु
गुरुवुलुवारुचु गुनिसि याडुचुनु । नुरवडि बारुचु नुब्बि नव्वुचुनु
घाटिंचि शैलवृक्षमुलॆत्ति लंक । कोट लुव्वॆत्तुगा गौनदलंचुचुनु
मिगिलिनवारि या मिक्किलि रभस । मर्गलिंचॆ लंक; बॆल्लगलिंचॆ नभमु;
नंत सूर्योदयंबगुटयु जरुल । नंतयु नरय दशास्युंडु वनिचॆ;
बनिचिन नक्कोटपैनुंडि वारु । गनिरि सुग्रीवुंडु कदिसियुंडगनु
सविनयुंडै विभीषणुडु गॊल्वगनु । प्रविमलमति गपिबलमु सेविंप
बोरिकि सेनल बुरिकॊल्पुकॊनुचु । जारुविश्रृंखल समदेभयुगमु
गतिनुन्न रामलक्ष्मणुल निक्ष्वाकु । पतुल बंधंबुलु वासिनवारि;
गनि विन्ननै वारु ग्रम्मर बोयि । दनुजेश्वरुनकव्विधं बॆरिगिंप
विनि खिन्नुडै कडु वॆरगंदि यपुडु । तन मंत्रिवरुलतो दशकंठुडनियॆः
"बन्नगपाशमुल् पायंग मगुड । गन्न यारामलक्ष्मणुलचे निक
जॆडगलदीलंक सिद्धंबुगाग;। बडयवच्चुनॆ नागपाशंबुलूड ?

—वनचर राम-वल्लभ के समक्ष, अनुराग रस में बार-बार ऊभचूभ होते हुए, शोभित हुए। सिंहनाद करते हुए, विनुवीथि (आकाश) में पूँछ फेंककर खेलते हुए, अतिशयता से शोभित होते हुए, इठलाते हुए, शीघ्रता से दौड़ते हुए, फूलकर हँसते हुए, बरजोरी शैल (और) वृक्ष उठाकर, लंका के दुर्ग को एकदम आक्रांत करने की सोचते रहे, (इस प्रकार) शेष सभी लोगों के उस संरंभ ने लंका को हिला दिया, नभ को अधिकता से हिला दिया। तब सूर्योदय होने पर, सब कुछ जानकर आने के लिए दशास्य (रावण) ने चरों (गुप्तचरों) को भेजा। भेजने पर, उस दुर्ग पर से ही उन्होंने सुग्रीव के निकट रहने पर, सविनय विभीषण के सेवाएँ करते रहने पर, प्रविमल गति से कपिबल के सेवाएँ करते रहने पर, युद्ध के लिए सेनाओं को प्रेरित करते हुए, चारु-विश्रृंखल-समद-इभ (गज)-युग के समान स्थित रामलक्ष्मण को, इक्ष्वाकुपतियों को जो बन्धन-रहित हो गए थे, देखा ॥ २७०० ॥

देखकर, उदास बन, उन्होंने लौटकर, दनुजेश्वर को वह विधान बताया। (बताने पर) सुनकर, खिन्न हो, अति भीत हो (अथवा चकित हो), तब अपने मन्त्रिवरों से दशकण्ठ ने कहा—"पन्नगपाशों से मुक्त बने उन रामलक्ष्मण से अब यह लंका नष्ट हो जाएगी। यह सिद्ध

जयमॆक्कडिदि नाकु ? समरंबुलोन। रयमुन जॆंडुगाक राक्षसलक्ष्मि !
गरुडुंडु वच्चॆनो काक, लेकुन्न। नुरगपाशमुलॆट्टुलूडु वारलकु ?
गरुडुंडु ननु गॆल्चॆ गाक, लेकुन्न। नरुलॆंतवारु ? वानरुलॆंतवारु ?"
अनुचु मत्तेभ मुरवानुकारमुग। घनमैन निट्टूर्पु ग्रम्म धूम्राक्षु

धूम्राक्षुडुयुद्धमुनकु वच्चुट

बनिचॆ "नग्गलमैन बलमुल गॊनुचु। जनु वेग रामलक्ष्मणुलपै" ननुचु;
बनिचिन नादैत्यपतिकि म्रॊक्कुचुनु। ननिकॆत्ति धूम्राक्षुडप्पुडु वॆडलॆ; २७१०

वानि बलंबु वॆल्वड जॊच्चॆ नपुडु। नानाविधंबुल नलुगडलंदु;
वृकसिंहमुखमुल वॆलसिनयट्टि। प्रकटितस्फूर्तितुरंगंबुलॊप्प
बटपटार्भटि जॆवुल् पगिलिचुनट्टि। पटुरवंबुल दिशापटलंबु लद्रुव
वडि भयंकरमु दिव्यंबैन दीप्ति। यडर धूम्राक्षुनि यरदमॊप्पारॆ;
भेरुलु शंखमुल् पृथुमृदंगमुलु। भूरि घोषणमुलद्भुतमुगा म्रोय
दुरमुन कट्टु वच्चु धूम्राक्षुनकुनु। बरुवडि दोचॆ नॊप्पनि शकुनमुलु;

(अवश्यंभावी) है। नागपाशों से मुक्त होना किसी के लिए सम्भव है ? मेरे लिए अब जय कहाँ ? समर में शीघ्र ही राक्षसलक्ष्मी नष्ट हो जाएगी। शायद गरुड़ आया था, नहीं तो उनके उरगपाश कैसे छूटेंगे ? गरुड़ ने मुझे जीता है, नहीं तो नर कितने समर्थ है ? वानर कितने समर्थ हैं ?" (ऐसा) कहते हुए मत्तेभ (गज) के रव (चिंघाड़) का अनुकरण करनेवाली लम्बी आह छोड़कर, धूम्राक्ष को—

धूम्राक्ष का युद्ध के लिए आना

—यह कहते भेजा कि "दुर्निवार बलों (सेनाओं) को साथ लेते हुए, रामलक्ष्मण पर शीघ्र जाओ।" भेजने पर, उस दैत्यपति को प्रणाम करते हुए, युद्ध के लिए सन्नद्ध हो धूम्राक्ष तब निकल पड़ा ॥ २७१० ॥

तब उसकी सेनाएँ अनेक प्रकारों से, चारों तरफ़ से निकल पड़ने लगीं। वृक (भेड़िया) (तथा) सिंह जैसे मुखों से सुशोभित प्रकटित स्फूर्ति वाले तुरंगों के शोभित होने पर, पट-पट आरभटी (घोर रव) के कानों को फोड़ देनेवाले पटुरव के दिशापटलों के फट जाने पर, शीघ्रगति से भयंकर (तथा) दिव्यदीप्ति की अतिशयता के साथ धूम्राक्ष का रथ शोभित हुआ। भेरियाँ, शंख, पृथु (अधिक, बहुत) मृदंग (आदि के) भूरि-घोष के अद्भुत रूप से मुखरित होने पर युद्ध के लिए आनेवाले धूम्राक्ष को बरबस कुछ अपशकुन दिखाई पड़े। (उन्हें देख) शोभा से

नलि नार्चि मुंदर नडचु राक्षसुलु । निलिचि यँतयु भीति निश्चेष्टुलैरि;
अय्युनु निलुवक यग्गलंबैन । कय्यंबुमीदनु गविसि यार्चुचुनु
वच्चि धूम्राक्षुंडु वारिधिवोलँ । नच्चैरुवैयुन्न यगचरसेन
दाकिन नसुरुल दरुचरेश्वरुलु । दाकिरि मिन्नुलु दाक नार्चुचुनु; २७२०

नंगदादुलकुनु नसुरुल कपुडु । संगर मतिघोरसंकुलंबय्यॆ;
दानवावलि यडिदंबुलु व्रेय, । वानरावलि व्रेयु वारि वृक्षमुल;
दानवेश्वरुलु कुंतंबुल बॊडुव, । वानरुल् पॊडुतुरु वडि बिडिकिळ्ळ;
दानवुल् हरुल बंतंबुल द्रोल, । वानरुल् वानिनि व्रत्तुरु गोळ्ळ;
दानवोत्तमुलु रथंबुलु वरप, । वानरुल् वानिनि व्रय्य द्रॊक्कुदुरु;
दाववुल् मदकरिततुल डीकॊलुप, । वानरुल् वानि नुर्वर गूल्तुरलुक;
नव्विधंबुन बॆर्चि यिरुवागु बोर । नव्वनचरवीरुलसुरुल गिट्टि,
यंतकाकृति गाळ्ळ नलमि मदोग्र । दंतुल नेलतो दाटिंचि चंपि,
वानि जेकॊनि कडुवडि व्रेसि डासि । दानवानीकंबु दर्पबु मापि
गॆडपि काळ्ळीडिसि पक्कॆरलतो बट्टि । पुडमि बॆट्टुग गुद्दमुल व्रेसि
चंपि २७३०

सिंहनाद कर आगे-आगे चलनेवाले राक्षस अत्यन्त भीति से निष्चेट होकर रुक गए। ऐसा होने पर न रुककर घमासान युद्ध के लिए लालायित होते हुए, सिंहनाद करते हुए, आकर धूम्राक्ष वारिधि के समान आश्चर्य-प्रद अगचर-सेना के साथ भिड़ गया। भिड़ जाने पर तरुचरेश्वर आकाश को छूनेवाले सिंहनाद करते हुए असुरों के साथ भिड़ गए ।। २७२० ।।

तब अंगद आदियों और असुरों में संगर (युद्ध) अतिघोर संकुल हो गया। दानवावली (राक्षस-समूह) खड्ग फेंकते तो वानरावली उनपर वृक्ष फेंकती। दानवेश्वरों के भाले भोंकने पर, वानर झट मुष्टिघात करते। दानव हठ करके घोड़ों को चलाते तो वानर उन्हें नखों से चीर डालते। दानवोत्तम रथ चलाते तो वानर उन्हें कुचलकर चूर कर देते। दानव मद-करि-ततियों (मदगज-समूहों) से टकराते तो वानर क्रोध से (उन्हें) विचलित कर गिरा देते। इस प्रकार क्रम से दोनों पक्षों के लोग युद्ध करने लगे। (उस समय) वनचरवीरों ने असुरों को घेरकर, अन्तक (यम) की आकृति से चरणों से कुचलकर, मद से उग्र दंतियों (गजों) को पृथ्वी पर पटककर मारकर, उन्हें (मृत गजों को) हाथों में ले अतिशीघ्रता से फेंक, दानवानीक के दर्प को नष्ट किया, लगकर घोड़ों के चरणों को कवचों के साथ पकड़कर, ज़मीन पर ज़ोर से पटक मार डालकर, ।।२७३०।।

व्रेसिन धूम्राक्षु वीकयु लावु । नीसुनु शौर्यबु नित गैकोनक २७६०
हनुमंतु डुग्रत नरचेत नुन्न । घनतरशैलश्रृंगंबेत्ति यांचि
येचि यद्दानवु नेपेल्ल दूल । वैचिन दल रेंडु व्रय्यलै कूलें;
नप्पुडु कोंड वज्राहति गूलु । चप्पुडु दोचेनु जगमुल नेल्ल;
नट्टु वाडु मृतुडैन हतशेषुलैन । कुटिलदैत्युलु गालिकोडुकुन कुलिकि
भूचक्रमगलंग बोरि बोरि मगिडि । चूचुचु वेस लंक सोच्चिरि पारि;

अकंपनुडु युद्धमुनकु वच्चुट

यंत रावणुडु धूम्राक्षुडु वडुट । यंतरंगमु नेरियंग जेयुटयु
गलन देवतलकु गंपिपकुनिकि । गलिगिनवानि नकंपनाह्वयुनि
दिव्यास्त्रशस्त्रप्रदीप्तुलवानि । दिव्यरथोपरिस्थिति नोप्पुवानि
बडिबडि नाजिकि बडवाळ्ळ बनिचि । वेंडलिंचे बहुबलविततितो गूड;
मोनसि कालांबुदमूर्तियै वाडु । तनरि भूषणदीप्तिधामंबु लडर २७७०
मणिदीधितुल सूर्यमंडलंबगुचु । व्रणुति गांचिन हेमरथमुपै निलिचि

उसने गदा लेकर 'मर जा' कहते हुए हनुमान के मस्तक पर फेंका। फेंकने पर धूम्राक्ष के साहस, सामर्थ्य, ईर्ष्या, शौर्य (आदि) की किंचित् परवाह न कर, ॥ २७६० ॥

—हनुमान ने उग्रता से हथेली पर स्थित घनतर-शैलश्रृंग को उठाकर, सिंहनाद कर फेंका। फेंकने पर समस्त शोभा को खोकर, सिर के दो फाँकें होने पर वह दानव गिर पड़ा। तब समस्त जगों में ऐसी ध्वनि सुनाई पड़ी मानों वज्र के आघात से पर्वत गिर पड़ा हो। तब उसके मर जाने पर, हतशेष (मरने से बचे) कुटिल दैत्य पवनसुत से भीत होकर, भूचक्र के विचलित होने पर क्रम से, पीछे मुड़कर देखते हुए, भागकर लंका में घुस गए।

अकंपन का युद्ध के लिए आना

तब रावण धूम्राक्ष के पतन से अन्तरंग के फट जाने पर, युद्ध में देवताओं के समक्ष अकंपित रहने के कारण प्राप्त अकंपन नाम वाले को, दिव्य-अस्त्र-शस्त्र-प्रदीप्तियों वाले को, दिव्यरथ के ऊपर शोभित रहनेवाले (अकंपन) को, दूतों को भेज जल्दी बुलाकर, बहुबल (अधिक सेना के)-वितति (-समूह) के साथ युद्ध के लिए भेजा। वह कालांबुद-मूर्ति बनकर, भूषणों के दीप्ति-धाम से विराजमान होकर, ॥ २७७० ॥

मणिदीप्तियों से सूर्यमण्डल सम होता हुआ, प्रसिद्ध हेमरथ पर खड़े

'यिदि वच्चॆ नाजिकि नित' डनि तॆल्पु । चदुरुन गेतुवु च्चदल बॆल्लडर
गुर्टिलराक्षसवीरघोरनिस्साण । पटहभेरिभूरिभांकृतुल् सॆलग
विततंबुगा लंक वॆडलंग दोन । चतुरंगबलमु लसंख्यमै वॆडल
नगचरसेनयु नार्चुचु दार्कॆ । गगनंबु वगुल राक्षससेनतोडः
नुभयबलंबुलिट्लुग्रत बेंचि । रभसंबुतो दाकि रणमोनर्पिप
नॆगसिन कॆंधूळि यॆल्लदिक्कुलनु । गगनभूभागमुल् गप्प नालोन
जीकटि मिगुल बॆचिनचंदमय्यॆ । नाकपिसेनकु नसुरसेनकुनु;
नप्पुडु तमतम यडियालमुलनु । दप्पक रणमु गॊंदरु सेयुवारु;
पलुकुल सन्नल बरुलनि यॆरिगि । तलकॊनि पेचि कॊंदरु पोरुवारु; २७८०
वारु वीरनक यॆव्वरिनैन दाकि । दारुणाकृतिनि गॊंदरु पोरुवारु;
तरुचरावलि वैचु तरुलुनु गिरुलु । नुरुदैत्युलर्डरिंचु नुग्रशस्त्रमुलु
बॆरसि नल्दॆसलकु बॆल्लुगा बरचि । पॊरिबॊरि जलचरंबुलभंगि नॊंद
मानैन धूळितमःपटलंबु । मानितांभोनिधि माड्कि गाविंचॆ ।
नप्पुडायुभयसैन्यंबुल नडुम । नुप्पॊंगु तनुवुल नुरुलु रक्तमुन

होकर, 'यहीं यह आया युद्ध के लिए' इस बात को प्रकट करने के समान प्रताकाओं के आकाश में फहरने पर, कुटिल राक्षसवीरों के घोर-निस्साण, पटह, भेरी के भूरि-भांकृतियों के मुखरित होने पर, वितत रूप से लंका से निकल पड़ा, तो उसके साथ असंख्य चतुरंग-बल (सेना) के निकल पड़ने पर, गगन को फाड़ देनेवाला सिंहनाद करती हुई वानर सेना भी राक्षस सेना से भिड़ गई। इस प्रकार उभय बल उग्रता से सरभसवृत्ति से भिड़कर रण करने पर, उड़ी हुई लाल धूल ने समस्त दिशाओं तथा गगन-भूभाग को आच्छादित कर दिया, मानों उस कपिसेना तथा असुरसेना के मध्य अधिक अन्धकार व्याप्त हो गया। तब कुछ अपने-अपने (पक्ष के) चिह्नों को अवश्य पहचानकर युद्ध कर रहे थे, बोली के ढंग से ये पराये हैं, ऐसा जानकर, लगकर युद्ध कर रहे थे ॥ २७८० ॥

—कुछ ये और वे (अपने और पराये) न कहकर हर किसी से भिड़कर दारुण-आकृति से लड़ रहे थे। तरुचर-समूह के द्वारा फेंके जानेवाले तरु और गिरि, उरुदैत्यों के द्वारा फेंके जानेवाले उग्र शस्त्र—ये सब चारों दिशाओं में अतिशयता से फैलकर, क्रमशः जलचरों के समान दीखने पर, धूल के तमःपटल को मान्य अंबोनिधि के समान कर दिया। तब उभय-सैन्यों के बीच दैत्य-तरुचरपतियों के उत्साह से युद्ध करने पर, उमंग से भरे शरीरों से उमड़नेवाले रक्त से धरणी-पराग (धूल) (तर होकर) कम हो

यूपाक्षु नतिकायु नोंगि माल्यवंतु । भूपालु पालिकि बुच्चु संधिकिनि;
मतिमंतुडगुचुन्न मन विभीषणुडु । हितबुद्धि गाविंचु नीसंधि मनकुः
वेयुनेटिकि? गार्तवीर्युतो संधि । सेयवे ? यतनि गेलिचन भृगुरामु
गेलिचिन रामुडु कीर्तिधामुंडु । तलपोय संधिकि दगडे चर्चिंप ?

मंदोदरि हितोपदेशमुनु रावणुडु तिरस्करिंचुट

ननि दैन्यपाटुतो नाडु वाक्यमुलु । विनि रावणुडु कडुवेडियूर्पडर
गलयंग नेत्रंनि कनुल गोप । मोलुकुचुनुंड मंदोदरि जूचि
"हितमतिवै नाकु निन्नियु जेप्पि । ततिव ! नी माटलयंदोक्कटैन
मनसुन बट्टदु; मगटिमि कलिमि । घनुडवै मूडु लोकंबुलु गेलिचि
दानवयक्षगंधर्व देवादु । लैननु वेट्टि सेयगनुन्न नन्नु ३१६०
दुदिबोयि यिंक गोतुल मरुवु सोच्चि । ब्रदिकेडु नरुनकु ब्रणमिल्लु मनुचु
निदि येट्टि माटगा नीसभ नाडि ? । तिदि नीकु बाडिये ? यिक्ष्वाकु कुलजु
डेरिंगि येरिंगि मुन्नेग्गोनरिंप । मरिकदा तेच्चिचति मनुजेशु देवि?
जडमतिनै पोयि संधिगाविंचि । कडगि खरादुल गडतेर्चिनट्टि

(राजा राम) के पास भेजो। मतिमान बना हमारा विभीषण हितबुद्धि से यह संधि करा देगा। हज़ार (बातें) क्यों ? कार्तवीर्य से संधि नहीं किया था ? उसे जीतनेवाले भृगुराम को जीतनेवाला कीर्तिधाम राम क्या सोचने पर संधि के लिए योग्य नहीं है ?"

मन्दोदरी के हितोपदेश को रावण का तिरस्कार करना

इस प्रकार दीनता से युक्त वाक्यों को सुनकर, रावण ने अति उष्ण साँस के चलने पर, सुन्दर अरुण नेत्रों में क्रोध के उमड़ने पर, मन्दोदरी को देख (बोला)—'हे अतिवे (नारी) ! हितमति से मुझे ये सब बताया। तुम्हारी बातों में एक भी मन में नहीं बैठती। पौरुषसंपत्ति से महान् बन तीन लोकों को जीतकर, देव, यक्ष, गन्धर्व देवादियों से भी बेगार करानेवाले मुझसे, ॥ ३१६० ॥

—अन्त में जाकर अब वानरों की आड़ (शरण) में जाकर जीनेवाले एक नर को प्रणाम करने की बात तुम इस सभा में कैसे कह सकी ? यह क्या तुम्हारे लिए न्याय है ? पूर्व में इक्ष्वाकु-कुलज के जानबूझकर अहित करने पर ही तो मनुजेश की देवी को लाया था ? यदि जड़मति हो जाकर, संधि कर लूं तो खर आदियों के वध का प्रतीकार तथा तुम्हारी ननद के अपमान (के प्रतीकार) को कैसे चुका सकूँ ? (ऐसा) नहीं हो सकता। ऐसा होने

पगयु नीमरद्दलि बन्नंबु नेट्टि। पगिदि नीगुदुनु; जोप्पड; दट्टुगान
भीम बाणमुल विभीषणु निनजु। राम लक्ष्मणुल मर्कटुलनु द्रुंचि
गेलुत, नवश्यंबु; गेलुपु लेदेनि। ज्रलमोप्प दुरमुन समयुदु गानि;
मानवेश्वरु तोड मरि चेय संधि,। जानकि नीनु; निश्चयमिट्टि दतिव!
यायिंद्रजित्तुडुदात्त विक्रमुडु। नीयग्र सुतुडुंड नीकेल वेरपु?
नाकेंदुरेव्वरु? नातनूभवुलु। भीकराकारु लभेद्यविक्रमुलु!" ३१७०
अन विनि चिंतिंचि यवनत यगुचु। जनियें मंदोदरि सभनेंडबासि
नीचमैनट्टि दुर्नीति चेपट्टि। येचंदमुन दन्नु नेरुगडटंचु
रमणीयतरमैन रावणु लक्ष्मि। क्रममेदि तोलगेडि कैवडिदोप;

### रावणुनि प्रथम युद्धमु

नारावणुंडुनु नप्पुडु गडगि। वारक तन पडवाळ्ळकु ननियें;
"जिरकाल मेनु नाचित्तंबुलोन। दोरकोन्न यलुककु दुदिसेयुवाड;
नातनि पालिकेनल्ल रुद्रुंड;। नातडु नापालि कंधकासुरुडु;
मुनुकोनि तूणीरमुल वेलुवडुचु। दनरारु नायंपतंडमूहिप
गुपसंबु लूड्चिन क्रूर सर्पमुल। नुपमिप ननुवुलै योडियु राघवुनि;

---

से भीम-(भयंकर) बाणों से विभीषण, इनज, रामलक्ष्मण, मर्कटों का संहार कर अवश्य जीतूंगा। विजय न मिले तो हठ से समर में मर जाऊँगा किन्तु मानवेश्वर से संधि नहीं करूँगा। जानकी नहीं दूंगा। हे नारी! यह निश्चय ऐसा है। उदात्तविक्रमवाले तुम्हारे अग्रसुत इन्द्रजित के रहते तुम्हें भय क्यों? मेरा सामना कौन कर सकता है? मेरे तनूभव भीकर-आकारवाले तथा अभेद्यविक्रमवाले हैं।" ॥ ३१७० ॥

(ऐसा) कहने पर, सुनकर, चिंतित हो, अवनत होते हुए मन्दोदरी सभा छोड़कर चली गई; मानों नीच दुर्नीति को धारणकर, किसी भी तरह अपने को न जाननेवाले रावण की रमणीयतर-लक्ष्मी शोभाहीन हो चली जा रही हो।

### रावण का प्रथम युद्ध

वह रावण तब सयत्न, अविलंब अपने सरदारों से बोला—"मैं अपने चित्त में चिरकाल से स्थित क्रोध को समाप्त कर दूंगा। उसके लिए मैं कालरुद्र हूँ। वह मेरे लिए अंधकासुर है। लगकर तूणीरों से निकलते हुए विराजमान मेरे बाण-समूह, सोचने पर केंचुली से मुक्त बने क्रूर सर्पों से उपमित होने योग्य होते हुए, राघव को घेर लेंगे। काल (मृत्यु)

गालंबु प्रेरेप गपिसेन नम्मि । वालिन मगटिमि वच्चियुन्नाडु;
उरुदिव्य शस्त्रास्त्र युक्तंबुगाग । नरदंबु देंडु कय्यंबुन" कनुडु ३१८०
वारु नर्क-प्रभावर-रथंबप्पु । डारुढ़गति बन्नि यर्थि देच्चुटयु
दोलगक तनदेन दुर्मनोरथमु । नेलमि नेक्किन क्रियनेक्कि रावणुडु
दिक्कुल मिटनु दीप्तिजालंबु । लक्कजंबयि पर्व नरदंबु मीद
मेरसिन तोडवुल मेरुगुल तोड । देड़गोप्प नप्पुडु देवारि योप्पे
नाराम बाणानलार्चुल चेत । नारथंबुनु दानु ननि गूलु करणि;
बटुतर निस्साण भांकारमुलुनु । बटह भेरिशंख भयदरावमुलु
हस्ति बृंहितमुलु नश्वहेषलुनु । ब्रस्तुति पाठक प्रकटरावमुलु
नरदाल म्रोतयु नार्पुल रवमु । धरपगिलेंडु पदताडन-ध्वनुलु
नडरि योंडोंड ब्रह्मांडंबु निंड । गडु भीकरंबुलै कलयंग बर्वे
"नल समुद्रमुनकु नलुगु चंदमुन नलिगे । निप्पुडु राघवाधीशु" डनुचु ३१९०
मुनुकोनि लंका समुद्रंबुलोन । ननुवेदि जीवंबुलरुचु चंदमुन;
"गोनि वच्चितिमि दैत्य कोटि श्रीराम ! । कोनु" मनि योप्पिप गोनि पोवु करणि

से प्रेरित होकर, कपिसेना पर विश्वास करके, (राम) उत्तुंग पौरुष से आया हुआ है। दिव्य-शस्त्र-अस्त्र से युक्त रूप में युद्ध के लिए रथ लाइए।" ऐसा कहने पर— ॥ ३१८० ॥

—वे अर्कप्रभा से युक्त वर-रथ को तब आरूढगति से, चाहकर लाए। न हटकर, अपने दुर्-मनोरथ पर शोभा से सवार होने के समान, (उस रथ) पर सवार होकर रावण, दिशाओं में आकाश में दीप्तिजाल के आश्चर्यप्रद रूप से व्याप्त होने पर, रथ पर प्रकाशवान आभूषणों की दीप्तियों के साथ ढंग से तब देवारि (रावण) शोभित हुआ मानों उस राम की बाणानल अर्चियों से उस रथ के साथ स्वयं युद्ध में गिरनेवाला हो। पटुतर-निस्साण भांकार, पटह-भेरी-शंख के भयदराव, हस्ति के बृंहित, अश्व-हेषाएँ, प्रस्तुति-पाठकों (चारणों) के प्रकटराव, रथों की ध्वनियाँ, हुंकार-रव, धरा को विदीर्ण करनेवाले पद-ताड़न की ध्वनियाँ, (आदि के) विजृंभित हो, परस्पर ब्रह्मांड को भर देने पर, (वे ध्वनियाँ) अतिभीकर रूप से फैल गईं। 'तब समुद्र से विचलित होने के समान अब राघवाधीश विचलित हुए' (ऐसा) कहते हुए, ॥ ३१९० ॥

—लंका-समुद्र के जीव (जलचर) चीख रहे थे। 'हे श्रीराम ! यह लो, दैत्यकोटि को लाए हैं। स्वीकारो' कह समझाकर ले जाने के समान

भीम रथंबुलु पेर्चि यंदंद, । रामचंद्रुनि मनोरथमुलै नडचे;
"रामशिलीमुखराजी मै नाटि । यीमदंबुडिपेंडु; नितलोपलनें
द्रागुद मिम्मद धार" लन्माड्कि । मूगि यार्डेडि शिलीमुखमुलतोड
गरमुलु गडु भयंकरमुलै रामु । करमुल किदु दुष्करमुलु गाक
करमोप्पगा समुत्करमुलै यपुडु । करिकोट्लु वसुमति गंपिप नडचें;
"वलनेल्ल दप्पे; रावणुनकु रणमु । वलनि जयंबु मावलन नेक्कडिदि;
वलनेदि कूलु रावणु" डनुमाड्कि । वलनोप्प हयमुलु व्रालुचु नडचें;
"व्रालिन राघवेश्वरुनि बाणाग्नि । ग्रालु वलंबेल्ल गालु वलंबु" ३२००
ननिन चंदंबुन नार्चुचु नडचें । घनतरंबयिनट्टि कालुवलंबु;
कालमेघंबुल करणि नोप्पगुचु । शैलंबुलोयन जतुरत मेरसि
प्रळयकालमु नाटि भानु बिंबंबु । कोंलदि मीरिन मिडिगुड्डुलतोड
गटमुलु नुदुरुलु घनदंष्ट्रमुलुनु । बटुकेश चयमु नोप्पगा जूडनपुडु
प्रळयकालुनिकेन भयमु बुट्टिंचु । व्रलमुनु विकृत वेषमुलुनु मेरय
बेक्कायुधंबुल बेक्कु मायलुनु । बेक्कु तेजंबुलु ब्रेक्कुव गलिगि
"येमेमे रामु जयिंचेद माजि । नेमेमे" यनि यसमेविकन वारु

भीमरथ, क्रम से जहाँ-तहाँ रामचंद्र के मनोरथ सम, चल पड़े। राम की शिलीमुख (बाण)-राजि (समूह) इस मद को सुखा देगी। इस बीच ही इन मद-धाराओं का पान करेंगे।' इस प्रकार, घेरकर, चक्कर लगाने वाले शिलीमुखों के साथ करि (हाथी) अति भयंकर हो, राम के करों (बाणों) को किसी भी प्रकार से दुष्कर न होकर, बड़ी शोभा से समुत्कर होकर, तब करि-कोटियाँ (-समूह) पृथ्वी को कंपाते हुए चल पड़ीं। 'समस्त उपाय व्यर्थ हो गए हैं। हमारे कारण रण में रावण को जय कहाँ से होगा! शोभा को खोकर रावण गिरेगा' मानों इस प्रकार हय (घोड़े) झुककर चल पड़े। 'शोभायमान राघवेश्वर की बाणाग्नि में सुशोभित (रावण का) समस्त बल (सेना) दग्ध हो जाएगा।' ॥ ३२०० ॥

मानों यह कहने के समान घनतर (महत्तर) पैदल सेना हुंकार भरती हुई चल पड़ी। कालमेघ के समान शोभित होते हुए, मानों शैल हों, ऐसी चतुरता से दीप्त होकर, प्रलयकाल के समय के भानुबिंब से भी अधिक (भयंकर) उभरी हुई आँखों के साथ, कट (गंडस्थल), ललाट, बड़ी दंष्ट्राएँ, पटु-केशचय (आदि) के शोभित हो दीखने पर तब प्रलयकाल (-पुरुष) को भी भीत करने वाले हठ तथा विकृत वेषों के दीप्त होने पर, अनेक आयुध, अनेक मायाएँ, अनेक तेज के अधिकता से युक्त होकर

राक्षसवीरुलु राक्षसाधिपुलु । राक्षसेश्वरुनितो रणबासलिच्चि
परगंग नार्चुचु बटहनादमुलु । नुरुवडि म्रोयंग नुरुबलोन्नतिनि
नडवंग नप्पुडुन्नत शक्ति मेरसि । नडुनड नडुकि वानरुलेल्ल गलग

निनवंशुनकु द्रोव निच्चुट कलिगि । वननिधि निंकिप वडि नेगु करणि
"निनुड ! नीतनयुंडु नीरामु गूडे" । ननि यर्कु गबळिप नरिगेडु माड्कि
दन युरुवडि समुद्रंबुलु गलग । दन प्रतापंबुन दपनुंडु माय
देगुव येल्लनु मुख दीप्तुल दोप । मगटिमि जयलक्ष्मि मरि पोंदुवाय
नारवंबुन दानु नाजिकि वेडले । नारावणुंडट्टहासंबु चेलग;
बेक्कायुधंबुल बेर्चि दीधितुलु । मिक्किलि कांतुलु मिरुमिट्लु गोलुप
बंबि वायुवुलचे पडगलु टेक्कि । यंबुलु मिन्नंदि यदंद क्राल
घनतर भीषणाकारंबु तोड । ननयंबु नंदंद यार्चुचु रामु
बाणानलंबुन बाल्पडनुन्न । प्राणंबुलनु दृणप्रायंबु सेसि
वारण लेकट्टु वच्चुचुनुन्न । दारुणासुरसेन दप्पक चूचि
रावणानुजु तोड रघुरामुडनियें: । "नीवच्चुचुन्नवाडेव्वडो ? वीडु

'हमीं राम को आजि (युद्ध) में जीतेंगे' ऐसे दर्प से युक्त राक्षसवीर (और) राक्षसाधिप राक्षसेश्वर को रण-वचन देकर, शोभा से सिंहनाद करते हुए, पटहनादों के शीघ्रगति से मुखरित होने पर, उरु-बल-उन्नति से चल पड़े। तब उन्नतशक्ति से दीप्त होकर चल पड़ने पर भीत हो समस्त वानरों के व्याकुल होने पर, ॥ ३२१० ॥

—इनवंश्य (राम) को मार्ग देने के कारण क्रुद्ध हो, वननिधि को सुखाने के लिए जाने के समान, 'हे सूर्य ! तुम्हारा पुत्र इस राम से मिल गया' (यह) कहते अर्क (सूर्य) को निगलने के लिए जाने के समान, (ऐसा) अपनी शीघ्रगति से समुद्र के व्याकुल होने पर, अपने प्रताप के समक्ष तपन (सूर्य) के उदास होने पर, (सूर्य की प्रभा को निस्तेज करते हुए), समस्त साहस के मुखदीप्तियों में प्रस्फुटित होने पर, पौरुष से जयलक्ष्मी को प्राप्त करने के लिए स्वयं रावण, अट्टहास के व्याप्त होने पर, आरव (बड़ी ध्वनि) के साथ चल पड़ा। अनेक आयुधों की दीधितियों (दीप्तियों) के क्रम से आँखों को चकाचौंध कर देने पर, विजृंभित पवन के कारण छत्र-चामरों के आकाश को छूकर जहाँ-तहाँ शोभायमान होने पर, घनतर-भीषण आकार से निरंतर जहाँ-तहाँ सिंहनाद करते हुए, राम के बाणानल के भागी बनने वाले प्राणों को तृणप्राय करके, दुर्निवार रूप से उस प्रकार आनेवाली दारुण-असुर सेना को अवश्य देखकर, ॥३२२०॥

मिक्किलि सत्त्व समेतुडै कडिमि । पेक्कुव नेंतयु बेंचिन वाडु"

विभीषणुडु दनुज नायकुलनु वर्वेर रामुन केरिगिंचुट

अनिन विभीषणुंडारामु जूचि । "दनुज नायकुल नंदरु वेरुवेर
विनुमु श्रीरघुराम ! विन्नविंचेदनु । दनरंग" ननि वारि दग जेप्प
दोडुगे
"वाडे बंधुरगंध वारणेन्द्रंबु । वाडिमि नेक्कि युज्ज्वलुडैनवाडु
उदयार्कबिंब समुज्ज्वलास्यमुन । नोदविन घनरोषमोप्पिनवाडु
पौरि बौरि नंकुशंबुन नियमिंचि । करि जाळि सेयिप गडगेडुवाडु
उरुवडि जनुदेंचुचुन्नट्टि वीरु । डुरुबलाढ्युनि गंटे, यूपाक्षुडतडु;
कडुनोप्पु भीकर घंटारवंबु । लडरेडु रथमेक्कि यावच्चुवाडु
पोरुल बेक्कंड्र बौरिगोन्नवाडु । धारुणीश्वर ! महोदरुडनुवाडु
३२३०
भरित-रत्न-प्रभा पटलंबुतोड । बरपैन यरुणंपु बक्कैर वेट्टि
गरुड वेगंबुचे घनमैन यट्टि । तुरगंबु नेक्कि युद्धुरवृत्ति तोड

---

—रावणानुज से रघुराम ने कहा— "यह आनेवाला कौन है ? यह अधिक सत्त्वसमेत हो, साहस के आधिक्य से शोभायमान है ।"

विभीषण का दनुजनायकों का अलग-अलग से परिचित कराना

(ऐसा) कहने पर विभीषण राम को देख (बोला)—"समस्त दनुज-नायकों को (एक-एक के) नाम-नाम से (अलग-अलग से) सुनो (जान लो) ! हे श्रीरघुराम ! शोभा से निवेदन करता हूँ ।" (ऐसा) कह उचित रूप से उनके बारे में कहने लगा—"बंधुरगंध (अधिक मद से युक्त) वारणेंद्र (गजेन्द्र) पर पौरुष से सवार हो, उज्ज्वल बने हुए, उदयार्कबिंब के समान समुज्ज्वलास्य (समुज्ज्वल मुख) में उत्पन्न घनरोष से युक्त, बार-बार अंकुश से नियमन कर, करि को प्रेरितकर सकनेवाले, शीघ्रता से आनेवाले, उस वीर को, उरु-बलाढ्य को देखा है न, वह यूपाक्ष है । अधिक शोभायमान भीकर-घंटारव के उत्कर्ष से युक्त रथ पर सवार हो आनेवाला वह, जिसने युद्धों में कई लोगों का वध किया था, हे धारुणीश्वर ! महोदर नामवाला है ।। ३२३० ।।

भरित-रत्नप्रभा-पटल से युक्त, विशाल (तथा) अरुण जीन (चारजामा) से सज्जित, गरुडवेग से महान् बने तुरग पर सवार हो, उद्धुर वृत्ति (उद्दंडता) से आनेवाला वह पिशाचनाथ है । युद्ध में उसका

जनुदेंचुवाडु पिशाचनाथुंडु; । ननिकि नीतनि केदुरगु वारु लेरु;
मिक्किलि कडिमिमै मेरसि सिंहंबु । नेक्कि शूलमु बट्टि येतेंचुवाडु
अनिमीदि वेडुक नलरिनवाडु । दिनकरकुलनाथ ! त्रिशिरुडनुवाडु;
पृथुल घंटारवस्फीतमैनट्टि । रथमेक्कि वडि गुणारवमु सेयुचुनु
घन सर्प केतुवु गलिगिन वाडु । घन नीलतनुडु राक्षसुडु कुंभुंडु;
कनक महामणि खचितमौ पडग । दनरारु चित्ररथंबुपै नेक्कि
यरुगुदेंचुचुनुन्न याराक्षसुंडु । गुरुभुजबलुडु निकुंभुंडु देव;
यनल सन्निभमैन यरदंबु नेक्कि । घन गर्वमुन मीरि कय्यंबुसेय ३२४०

गलवाडु वाडे यीकपिसेन दिक्कु । सोलवक विषदृष्टि जूचुचुन्नाडु
शरमट्टु विंटितो संधिचु कोनुचु । नरुदेंचुवाडु नरांतकुंडधिप !
भीषण रूपमै पेर्चु वाक्यमुल । रोषमोल्केडु मिडिग्रुड्डुलतोड
गरि वक्त्रमुल घोटकमुल वक्त्रमुल । हरि वक्त्रमुल गिटिव्याघ्र वक्त्रमुल
नुरग वक्त्रमुल नुष्ट्रवक्त्रमुल । गरमुग्रुलैन राक्षसुलुत्सहिंचि

---

सामना करनेवाला कोई नहीं है। अधिक साहस से दीप्त होकर, सिंह पर सवार हो शूल को हाथ में लिए आनेवाला, युद्ध (भूमि) में उत्साह से शोभित वह, हे दिनकरकुलनाथ ! त्रिशिर नामवाला है। पृथुल (विपुल) घंटारव से स्फीत बने रथ पर सवार हो, झट गुणारव (धनुष्टंकार) करते हुए, घनसर्प-केतु (-पताका) से युक्त (तथा) घननील तन वाला राक्षस कुंभ (नाम वाला) है। कनक-महामणि-खचित पताका से शोभित चित्ररथ पर चढ़कर आनेवाला वह राक्षस, गुरु-भुज-बल वाला हे देव ! निकुंभ है। अनल-सन्निभ (-समान) रथ पर चढ़कर, घन-गर्व से उत्कर्ष को प्राप्त कर, युद्ध कर, ॥ ३२४० ॥

—सकनेवाला वही इस कपिसेना की ओर अथक विषदृष्टि से देख रहा है। हे अधिप ! शर का धनुष से संधान करते हुए आने वाला वह नरांतक है। भीषण रूप वाले वाक्यों से, रोष से उमड़ती उभरी आँखों वाला, करि-वक्त्र (-मुख) वाले, घोटक-वक्त्र वाले, हरि (सिंह)-वक्त्र वाले, किटि (वराह) (तथा) व्याघ्र वक्त्र वाले, उरग (सर्प)-वक्त्र वाले, उष्ट्र (ऊँट)-वक्त्र वाले तथा अधिक उग्र राक्षसों के उत्साहित होकर सेवाएँ करते रहने पर, भूतों के सेवाएँ करते रहने पर, फालाक्ष (शिव) की समता करनेवाला वह हे अधिप ! देवांतक है। घन (महान्) घोष (ध्वनि) वाले स्वर्ण-

कौलुव भूतंबुलु गौलुचु पालाक्षु । नलनौप्पुवाडु देवांतकुंडधिप;
घनमैन घोषंबु गल पैडिरथमु । दनरार नैक्कि युद्दंड चापम्मु
नति तृणीकृतलोकुडै गुणाराव । मतिशयिल्लग बट्टि नंतनुंडियुनु
नेन्नडु नोटमि नैरुगनि वीरु । इन्नर भोजनु नात्मसंभवुडु
अरुणचंदनमु मैनलदिन वाडु । तिरमैन यरुणंपु दृक्कुलवाडु ३२५०
संध्यांबुदमु वंटि चंदंबुवाडु । विंध्याचलमु बोलि विलसिल्लुवाडु
कोटानगोट्टुलु गौडुगुल चेत । मेटि चामरमुल मैरसिनवाडु
अवधरिंपुमु देव ! यतिकायुडात । डवनीश याजिकि नधिकशूरुंडु;
भूरिसितच्छत्रमुलु पदिवेलु । जारु चामीकर चामरावळुलु
बरगंग सिंगंपु बडगयु ग्राल । बरपैन घोटक-प्रततुल नौप्पु
नरदंबु मीद गुणारवंबैसग । भरित शस्त्रास्त्रसंपद देजरिल्ल
नजुनि वरंबुन नखिल देवतल । भुजबलस्फीतुडै पोरिलो नौंचि
सुरपति जैरपट्टि सौंपारुनट्टि । वरगर्वमुन गडु वालिनवाडु
निच्चलो मनमीद निडिन चूपडर । वच्चुचुनुन्नाडु वांडिद्रजित्तु;
इंक जूपैद जूडु मिनकुलाधीश ! । लंकाधिनाथु नुल्लसित प्रतापु;
३२६०
गनकरत्न प्रभाकलित दंडमुल । बोनरिन चामरंबुल नुल्लसिल्ल

रथ पर शोभा से चढ़कर, उद्दंडचाप से अति-तृणीकृत-लोक वाला (लोक को अति ही तुच्छ मानने वाला) हो, गुणारव के अधिक होने पर, जबसे (धनुष हाथ में) पकड़ लिया था तबसे अपजय को न जाननेवाला वीर, उस नर-भोजन (राक्षस रावण) का आत्मसंभव (पुत्र), अरुणचंदन का शरीर पर लेपकर, स्थिर अरुण दृष्टियों वाला, ॥ ३२५० ॥

—संध्यांबुद (संध्या-मेघ) के समान, विंध्याचल के समान विराजमान, करोड़ों छत्रों के साथ (तथा) श्रेष्ठ चामरों से प्रकाशमान वह अतिकाय है। हे देव ! हे अवनीश ! ध्यान दो कि वह आजि (युद्ध) में अधिक शूर है। दस हज़ार भूरि-सित-छत्र, चारु-चामीकर-चामर-समूह, शोभित सिंह-पताका, विशाल घोटक-प्रततियों से शोभित रथ पर, गुणारव के मुखरित होने पर, भरित-शस्त्र-अस्त्र-संपत्ति के दीप्त होने पर, अज के वर से, अखिल देवताओं को, भुजबल-स्फीत हो, युद्ध में पराजित कर, सुरपति को बंदी बनाकर, मनोज्ञ-वर-गर्व से शोभित तथा मन से हम पर दृष्टि गड़ाकर वह इन्द्रजित आ रहा है। और दिखाऊँगा, देखो हे इनकुलाधीश! लंकाधिनाथ, उल्लसित प्रतापवाला, ॥ ३२६० ॥

—कनकरत्नप्रभा से कलित दंडों से शोभित चामरों से उल्लसित हो,

सौलवक पंड्रेंडु सूर्यबिंबमुल । गलयंग दशकंबुगा गरगिंचि
चेसिन पगिदि विचित्र रत्नांशु । भासुर कोटीर पंक्ति नोप्पारि
महनीयतरमैन मणिकुंडलमुल । महिम दिक्कुल नेल्ल मट्टाडुचुंड
रोष महादृष्टि रोचुल जाल । भीषणाकारत बेचिनवाडु
हरुडुन्न कैलास मर्गलिचिनाडु । सुर कामिनुल जेर जोनिपिनवाडु
लोकंबुलेल्ल बेल्लुग गेलिचनाडु । पाकशासनु ननि बरपिनवाडु
ऐरावतमु दंतमानिन युरमु । तो रमणीयमै तोचिनवाडु
मुल्लोकमुल दन मूर्तिचे हल्ल । कल्लोलमैपड गलचिनवाडु
वाडे सेनामध्यवर्तियैनाडु । वाडु वोदेव! रावणुडनुवाडु" ३२७०
अनि विभीषणु डोलि नंदर जेप्प । विनि राघवुडु कडु विस्मयंबंदि
"यारय जित्रमी यसुरेश्वरुंडु । सारमैनट्टि तेजंबु रूपैन
यट्टि चंदंबुवा, डसुरुल यंदु । निट्टि तेजोधनुंडेव्वडु गलडु ?
कडु ग्रूरकर्मुडु गाकुंडेनेनि । बुडिम कंतटिकिनि बूज्युंडु गाडे!
परिकिंप नंदरु बर्वताकृतुलु । नुरु शक्ति गलिगिन योधुलु ग्रूर
चरितुलु मरिवीनि सैनिकुलेल्ल । गरमु भीषणुलु राक्षसवीरु" लनुचु
नुग्रलोचनु पिनाकोग्र चापंबु । निग्रह क्रम कळानिपुणुडै नृपुडु

---

लगातार बारह सूर्यबिंबों को शोभा से दशक में पिघलाकर बनाए हों, ऐसे विचित्र-रत्न-अंशु (-किरणों से) भासुर-कोटीर-पंक्ति से शोभित होकर, महनीयतर मणिकुंडलों की महिमा के समस्त दिशाओं में प्रदीप्त होने पर, रोषमहादृष्टि-रोचियों (कांतियों) से अधिक भीषण आकार से विजृंभित, हर के स्थित कैलास को हिलाने वाला, सुरकामिनियों को बंदी बनानेवाला, ऐरावत के दाँत के गड़े उर (स्थल) से रमणीय दीखने वाला, तीनों लोकों में अपनी मूर्ति से हलचल मचानेवाला, वही सेना के मध्यवर्ती हो स्थित वह हे देव ! रावण नामक है।" ।। ३२७० ।।

ऐसा विभीषण के क्रम से सबके बारे में कहते सुन, राघव अति विस्मित हो (बोले)— 'देखने पर यह असुरेश्वर विचित्र (लगता) है। मानों तेज का सार ही रूप बन गया हो, ऐसा है यह। असुरों में ऐसा तेजोधन (और) कौन है ? अति क्रूरकर्म वाला न होता तो समस्त पृथ्वी के लिए पूज्य न होता ! परिशीलन करने पर सभी राक्षसवीर पर्वताकार वाले हैं, उरुशक्तियुत योद्धा हैं, क्रूर चरित (स्वभाव) वाले हैं। इसके सभी सैनिक अधिक भीषण हैं।' (ऐसा) कहते हुए उग्रलोचनवाले तथा पिनाक (शिव) के उग्रचाप को, निग्रह-क्रम-कला से निपुण हो नृप (राम) ने साहस से धारण किया। स्वयं और लक्ष्मण के वर-त्राण-चय के क्रम

धरियिंचे गडकतो दानु, लक्ष्मणुडु । वरबाणचयमुलु वरुस नुप्पोंग
"गोपिंचयुनु धर्म गुणमें चेपट्टि । री पार्थिवुलकु नीडेव्व" रनंग;
नारावणुंडप्पु डखिलनिशाट । वीरुल वीक्षिचि 'विनु' डनि पल्कें:
३२८०

"नगरि वाकिड्ल नुन्नति तोड बेंट्ट । मोंगसालयंदुनु मोसंबु लेक
कडु सुरक्षितमुगा गावलियुंडु । डडरि यीलंकलो नंदरु ब्रीति;
नेननु मीरुनु निटुकय्यमुनकु । मानुगा बोयिन मरि वलीमुखुलु
लंक जोंच्चिन मन लावेमि सेयु ? । शंकिप वलवदु; चनु" डन्नवारु
चनिरि; रावणुडुनु जटुल वेगमुन । धनुवुनु नस्त्रमुलु धरियिंचि मिंचि
कार्चिच्चु वनमुलुग्रंबुगा गिट्टि । येर्चु कैवडि दोप निम्मुल गदिसि
जगतीतलमु नाकसमु दाकुकरिणि । नगचर सैन्यंबु नदरंट दाकि
यिदि धरणीभाग; मिदि वियत्तलमु; । इदि दिशावळि यनि येर्पडकुंड
नतिनिशितास्त्रंबु लंदंद परपि । यतुल बलोदग्रुडै दशाननुडु
कलचि कोंदल मदगा जेसि कपुल । जुलुकन खंडिचि चूर्णबु सेसि
३२९०

---

से उमड़ने पर, कहा जा सकता है कि 'क्रुद्ध होकर भी धर्मगुण को ही धारण करनेवाले इन पार्थिवों का सानी कौन है ?' तब रावण अखिल-निशाट (राक्षस)-वीरों को देखकर 'सुनो' कह, (यों) बोला—।। ३२८० ।।

—"नगर के द्वारों पर औन्नत्य के साथ (तथा) प्रथम द्वार के समीप के बड़े-बड़े आंगनों में, बिना किसी प्रवंचना के, अधिक सुरक्षा से रक्षणार्थ रहिए। लंका के भीतर सभी प्रीति से रहिए। मैं और आप (लोग) इधर युद्ध के लिए शोभा से जाएँ और यदि वलीमुख (वानर) लंका में घुस आएं तो हमारी शक्ति किस काम की होगी ! शंका (संकोच) करने की आवश्यकता नहीं है। चलिए।" (ऐसा) कहने पर वे चले गए। रावण भी चटुल वेग से धनुष और अस्त्र धारणकर, उत्कर्ष को प्राप्त कर, दावाग्नि के वनों को उग्ररूप से नियराकर जलाने के समान दीखनेपर, शोभा से नियराकर, जगतीतल के आकास से भिड़ जाने के समान अगचर सैन्य पर आक्रमण किया। यह धरणीभाग है, यह वियत्तल है, यह दिशावलि है, ऐसा समझ में न आए, इस प्रकार जहाँ-तहाँ निशित अस्त्र चलाकर, अतिवल से उदग्र बन, दशानन (रावण) (वानरों को) व्याकुलकर, परेशान कर, कपियों को सरलता से खंडितकर, चूर्ण कर, ।। ३२९० ।।

येम्मुलु मज्जंबु नॆऱचियु मॆदडु । ग्रम्मि नॆत्तुरु नेल गलयंग निंचि
तनरि यार्चुचु गुणध्वनि दिक्कुळंबु । निनिचि घोराजिलो नॆऱय बेर्चुटयु
बडियॆडु वानरुल् भ्रमयु वानरुलु । मडियु वानरुलुनु अग्गु वानरुलु
नोऱलु वानरुलुनु नुलुकु वानरुलु । नऱचु वानरुलु रूपऱिन वानरुलु
गलिगिन संगरागण भूमि जूचि । तलकिरि सुरलु चित्तंबुलु सॆदर;
गालकालानल काल दुर्वार । केळीकराळु डक्षीणुडै यपुडु
पेर्चु कोपंबुन भीषणुंडगुचु । नार्चुचु नुन्न दशाननु जूचि
यतनिकि नॆदुरुगा नरिगि सुग्रीवु । डतिरयंबुन नॊक्क यग मॆत्तिवैव
नारावणुंडुनु नदि मध्यमुननु । भूरि शरंबुल बॊडि सेसि मऱियु
नॊडॊंड घनदीप्तु लॊदव नाकसमु । निंडि मंडुचु नुंडु निशितास्त्र मिनजु
३३००
नुरमाड नेसिन नुच्चि यायम्मु । धरगाडॆ; नत्तऱि दानवु लार्व
दरुचरु लॆल्ल नुद्गत बाष्पधार । लुरलिप नर्कजु डॊऱलुचु गूले;
भुजबलाढ्युलु ऋषभुडु सुदंष्ट्रुडु । गजुडु गवाक्षुंडु गवयुंडु नलुडु
ज्योतिर्मुखुंडदि चूचि कोपमुन । नाततगति बर्वतावनीजम्मु

---

—हड्डियों, मज्जा, मस्तिष्क, रक्त से, भूमि को भर देकर, सन्तुष्ट हो सिंहनाद करते हुए, गुणध्वनि से दिशाओं को भरते हुए, घोराति घोर युद्ध (भूमि) में शोभा से दीप्त हुआ। गिरने वाले वानर, भ्रमित होने वाले वानर, मरने वाले वानर, नष्ट होने वाले वानर, चीखने वाले वानर, भयभीत होने वाले वानर, चिल्लाने वाले वानर, विकृत रूपी बने वानर—इनसे युक्त संगर-आंगन भूमि को देख, चित्तों के चकराने पर सुर विकल हो गए। कालकालानल (प्रलयकाल की अग्नि) (और) काल (मृत्यु) की दुर्वार-केलि-सम कराल बन, अक्षीण हो तब दीप्त होने वाले क्रोध से भीषण बनकर सिंहनाद करने वाले दशानन (रावण) को देखकर, उसके समक्ष जाकर, सुग्रीव ने अतिशीघ्रता से एक पर्वत उठाकर डाल दिया। रावण ने भी उसे बीच में ही भूरिशरों से चूरकर, तिसपर जहाँ-तहाँ घनदीप्तियों को उत्पन्न कर, समस्त आकाश में भरकर जलने वाले निशित-अस्त्र को इनज के, ॥ ३३०० ॥

—उर पर चलाया तो आर-पार हो, वह बाण धरा में गड़ गया। उस अवसर पर दानवों के सिंहनाद करने पर, समस्त तरुचरों की (आँखों से) उद्गत-बाष्प-धाराओं के उमड़ने पर अर्कज आर्तनाद करता हुआ (धरापर) गिर गया। भुजबल से आढ्य ऋषभ, सुदंष्ट्र, गज, गवाक्ष, गवय, नल, ज्योतिर्मुख (आदि वानर-नायकों) ने उसे देख अति कोप से आततगति से

लर्डरिंचि रतनिपै; नविर्येल्ल नतडु। नडुमनै तुनिमि वानरुल नेड्वुरनु नॊक्कॊक्क यम्मुन नुर्वर मीद। ग्रक्कुन जच्चिचन गति नुंड नेसॆ।

### हनुम रावणुनितो युद्धमॊनर्चि मूर्छिल्लुट

नालोन हनुमंतु डायूधपतुलु। गूलुट गनुगॊनि कोपंबुतोड नसुराधिनाथुनि यरदंबुमीदि। कसमुन लंघिंचि यतनितो ननियॆ; "देवेन्द्रु डादिगा दिविजुल नॆल्ल। रावण! मरि यक्षराक्षस कोटि द्रुळ्ळडंचिति ननि व्रुळ्ळॆद वीवु;। चॆल्लदुरोरि; नी चेवडगिंतु; ३३१०

नुन्नति जिरकाल मुर्विपै ब्रदिकि। युन्न नीमीद नायुन्नतंबैन वलकेलु नेडु रावण! यिदॆ चूडु। मलमि सागेडु दनयंतन पेर्चि; यिदॆ निन्नु बॊरिगॊनि येचि यंतकुनि। सदनंबु जेर्पक सैपदु; निजमु" अनि पेर्चि पलिकिन हनुमंतु माट। विनि रावणुडु क्रोधविकृतास्युडगुचु "गलितनंबुनु लावु गलदेनि नीवु। नलुवॊप्पनुप्पॊंगि ननु मुन्नु बॊडिचि पेरुकॊम्मटमीद बेंचिन नीदु। शूरतयुनु लावु जूचि ये नेचि

---

उस (रावण) पर पर्वत और अवनीज (वृक्ष) फेंक दिए। उन सबको बीच में ही तोड़देकर सात वानरों को एक-एक बाण से झट मृतप्राय कर दिया।

### हनुमान का रावण से युद्धकर मूर्च्छित होना

इतने में हनुमान ने उन यूथपतियों (सेनापतियों) को गिरते देख, क्रोध से, असुराधिनाथ के रथ पर दर्प से लाँघकर उससे कहा—"हे रावण! देवेन्द्र आदि समस्त दिविजों को और यक्ष-राक्षस-कोटि के गर्व का दमन किया, यह सोच दर्पित होते हो। रे, यह (आगे) नहीं चलेगा। तुम्हारी सामर्थ्य का दमन करूँगा॥ ३३१०॥

औन्नत्य से चिरकाल तक उर्वी पर जीवित तुम पर मेरा वाम कर अपने आप ही विजृंभित हो उठ रहा है। हे रावण! यही देख लो। यही तुम्हें आक्रांत कर, दमनकर, अंतक के सदन को पहुँचाकर रहेगा। (यह) सच है।" ऐसा विजृंभित हो कही हनुमान की बात सुनकर, रावण क्रोध से विकृत-आस्य (आनन) वाला होता हुआ, (बोला)— "सामर्थ्य और शक्ति है तो तुम शोभा से उत्साहित हो पहले मुझ पर आघात करके, अपनी प्रशंसा कर लो। विजृंभित तुम्हारी शूरता एवं शक्ति को देखकर, मैं भी विजृंभित हो, तुम पर प्रहार करूँगा।" ऐसा

पोंडिचेंद" ननुडु नद्भुत शौर्युंडगुचु । गडगि मारुति दशकंठुनि जूचि
"देवदेवुडु रामदेवुंडु वनुप । नीवीटिलो मेदिनीपुत्रि वेंदकि
तडयक पोंडगांचि तग विन्नविंचि । वेंडलि ये बोवुचो विक्रमस्फुरण
नीतोट नुग्गाडि नीलंक गाल्चि । नीतनूभवु जंपि निन्नु दट्टिंचि ३३२०
युक्करि निल्चि दैत्युलु सूचुचुंड । जक्क नेप्पटि त्रोव जन्न नालावु
'नेडु चूचेंद' ननि नीवाडे दुब्बि: । नाडेंदु बोयिति नाकारि नीवु ?"
अनवुडु गोपिंचि हनुमंतु वक्ष । मनुवोप्प बोडिचें नय्यसुरेश्वरुंडु;
पोंडिचिन स्रुक्कियु बोवक यतडु । बिडिकिट रावणु बेट्टुगा बोडिचें;
बेनुगालि पोंदविन बेंद्द कंपिचु । घनवृक्षमुनु बोले गंपिचें नसुर;
यंतट नोच्चिन यसरेशु जूचि । येंतयु नार्चि रय्यिद्रादु लेल्ल;
दनुजाधिपतियु नंतट मूर्छ देलिसि । हनुमंतु जूचि यिट्लनु: "नी बलंबु
कडु मेंच्चुवच्चु; नी घनमुष्टि हतिनि । गडकतो प्रेतलोकमु जूचि वच्चें
देवारि।" यनुडु नद्धीरात्मुडनियें—। "रावण! विनु मीवु प्राणंबुतोड
नुन्नवाड! विदेल युरक नालावु । सन्नुतिचोंदु! लज्ज जनियिचें नाकु"
३३३०

कहने पर, अद्भुत शौर्यवाला होता हुआ, लगकर, मारुति ने दशकंठ को देख (कहा)—"देवदेव रामदेव के भेजने पर, तुम्हारे यहाँ मेदिनीपुत्री (सीता) को खोजकर, अविलंब पता लगाकर, औचित्य से निवेदन कर, जाते समय विक्रम की स्फूर्ति से तुम्हारे उपवन का नाशकर, तुम्हारी लंका को जलाकर, तुम्हारे तनूभव (पुत्र) का वधकर, तुम्हें फटकारकर ॥ ३३२० ॥
—निर्वीर्य बने दैत्यों के देखते रहने पर, ठीक तरह से अपने मार्ग से जाने वाले मेरी सामर्थ्य को, फूलकर कहते हो कि 'आज देखूँगा'। हे नाकारि! उस दिन कहाँ गए थे ?" ऐसा कहने पर क्रुद्ध हो हनुमान के वक्ष पर उस असुरेश्वर ने उपाय से (मुष्टि से) प्रहार किया। प्रहार करने पर, कमज़ोर बनकर भी, न हटकर, मुष्टि से रावण को ज़ोर से मारा। वह असुर, झंझा के उत्पन्न होने पर अधिक कंपित होने वाले घनवृक्ष के समान कंपित हो उठा। तब पीड़ित हुए उस असुरेश्वर को देख उन इन्द्र आदियों ने अधिक सिंहनाद किया। दनुजाधिपति भी फिर होश में आकर, हनुमान को देख यों कहा—"तुम्हारे बल को अधिक सराहा जा सकता है। तुम्हारे महान्-मुष्टि-प्रहार से, साहस से देवारि (राक्षस-रावण) प्रेतलोक को देखकर आया है।" (ऐसा) कहने पर उस धीरात्मा ने कहा—"हे रावण! सुनो, तुम प्राण से बच गए हो। यह क्या बेकार मेरी शक्ति की प्रशंसा करते हो ? मुझे तो लज्जा का अनुभव हो रहा है।" ॥ ३३३० ॥

ननि पल्कि "नीवु नन्नट्टु पिडिकिय्नु। गॊनुमॊक्कपो" टन्न "गॊनु" मनि यतडु

ननयंबु गॊपिंचि यनिलनंदनुनि। ननुपमाशनिकल्पमगु मुष्टि नार्चि
वक्षंबु बॊडिचिन वडि मूर्छ नॊंदि। यक्षणंबुन द्रॆळ्ळॆ नवनिपै नात;

## नीलुडु रावणुनितो बोरुट

डग्गिमुग्गि हनुमंतुडट्टु कूलुटयुनु। नॆऱसि रावणुडंत नीलुपै गविसॆ;
हनुमंतुसनु मूर्छ यंतलो दॆलिडु। दनुजुंडु नीलुपै दरुमुट सूचि
"यॆट्टु पोयॆ" दनि पिल्चि यॆदुरुगा निलिचॆ;। नट्टु तन्नु गिट्टि पॆल्लार्चुचुनुन्न
मनुजाशनुनि मीद मलय शृंगंबु। गॊनिवच्चि नीलुंडु गॊपिंचि वैव
नडुमनॆ तुनुमाडॆ नाकारि दानि। नॆडपनि कडकतो नेडम्मु लेसि;
वॆंडियु नीलुंडु विपुल कोपमुन। गॊंडलु दरुवुलु गॊनि वैचुटयुनु
वानि नन्निंटि रावणुडु चूर्णंबु। गा निशितास्त्र संघंबुल दुनिमि ३३४०
नीलुनि मेन ग्रॊन्नॆत्तुरुलॊलुक। वालिन यम्मुलु वडि बॆक्कु लेसॆ;
नेसिन नॊच्चियु नित गैकॊनक। गासिलल नीलुंडु गडु लाघवमुन
धारुणि दैत्युलु दल्लडंबंद। वीरुडै दानवविभु तॆरि कुग्गिकि

फिर ऐसा कहा, 'तुम मेरी मुट्ठी का एक और प्रहार लो।' 'लो' कहते वह (रावण) ने अधिक क्रुद्ध हो अनिलनन्दन को अनुपम-अशनि-कल्प (-सम)-मुष्टि से, सिंहनाद करके, वक्ष पर मारा तो झट मूर्छित हो, उसी क्षण अवनि पर वह (हनुमान) गिर पड़ा।

## नील का रावण से युद्ध करना

शीघ्रता से हनुमान के उस प्रकार गिरते देख, रावण तब नील से भिड़ गया। इतने में हनुमान मूर्छा से होश में आकर, दनुज (रावण) को नील का पीछा करते देख 'किधर जाओगे!' कहते बुलाकर, सामने डट गया। उस प्रकार अपने निकट पहुँच, अधिक सिंहनाद करनेवाले मनुजाशन (नरभोजी) पर नील ने क्रुद्ध हो मलयशृंग ला डाल दिया। नाकारि ने उसे बीच में ही, विलम्ब किए बिना, साहस से, सात बाण छोड़कर बीच में टुकड़े कर दिया। और भी नील के विपुल कोप से पर्वत और तरु ला डालने पर, उन सबको रावण ने निशित-अस्त्रसंघ से चूर्ण कर दिया॥ ३३४०॥

नील के शरीर से नवरक्त उमड़ पड़े, ऐसे कई तेज़ बाण फेंके। फेंकने पर पीडित होकर भी, ज़रा भी परवाह न करके, नील अतिलाघव

पौलुपोंद नप्पुडद्भुत शक्ति मॆरसि । निलिचि यच्चलमुन निगुडि युप्पोंगि
वड बेंचि यारथध्वजमुन कॆगसि । पौडि चेसि चापाग्रमुनकु लागोप्प
नॆगसि ग्रलंबुन नॆक्कॆडलिंचि । मगुडि रावणु घनमकुटमुल् द्रोक्कि
युरुभुज निज विक्रमोन्नति मॆरसि । सुरसिद्ध साध्युलु सोद्दॆंबु नोंद
नोक मौळिपैनुंडि योक मौळि व्रेसि ।योक मौळिपै नुंडि योक मौळि यूचि
योक मौळिपै नुंडि योक मौळि डुलिच। योक मौळिपै नुंडि योक मौळि दन्नि
मकुटंबुलन्नियु मट्टि मल्लाडि । यकलंकुडै नीलुडंतट बोक ३३५०
वारक तनुबट्ट वच्चिन सूक्ष्म । मै रावणुनि जूचि यंदंद नगुचु
गोडगुलु सिंचि ग्रक्कुन मीद द्रोचि । पौडिगाग जामरंबुलु द्रुंचि वैचि
विरुगंग नरदंबु वीक दार्टिचि । करकरि तोड नुत्कंठ दीपिंप
दनुजेशु नुरुमुष्टि दाचि हारमुलु । पैनचिरा दिगिचि यापृथुल वक्षंबु
जरचि यंदंद युत्साहंबु मॆरसि । युरक यीगति नाडुचुंडुट जूचि
तरुचर सेनलु दैत्य सेनलुनु । बोरि बोरि नद्भुतंबुग जूचुचुंड

---

से, धारुणि पर दैत्य विकल हो जाएं, ऐसा वीर हो, दानवविभु के रथ पर कूदकर, सुशोभित हो, तब, अद्भुतशक्ति से दीप्त हो, अधिक हठ से उमड़कर, झट सिंहनाद कर, उस रथ के ध्वज पर छलांग भरकर, (उसे) चूरकर, चापाग्र (-भाग) पर पूरी शक्ति से कूदकर, हठ से, उस (धनुष की डोरी) को ढीली कर, फिर से रावण के घनमकुटों को कुचलकर, उरु-भुज-निज-विक्रम-उन्नति से दीप्त होकर, सुर-सिद्ध-साध्य (आदि) चकित रह जाएँ, ऐसा एक मौलि (सिर) पर खड़े रहकर दूसरे पर प्रहार करके, एक सिर पर रहकर दूसरे को हिलाकर, एक सिर पर रहकर दूसरे को झकझोर कर, एक सिर पर रहकर दूसरे को लात मारकर, सभी मकुटों को धूल में मिलाकर, अकलंक हो रहा। उतने से न जाने देकर, ।। ३३५० ।।

—अपने को पकड़ने के लिए आने पर सूक्ष्म होकर (सूक्ष्म रूप को धारण कर), (रावण की पकड़ में न आकर) रावण को देख जहाँ-तहाँ हंसते हुए, छत्र फाड़कर, झट (रावण के) ऊपर लुढकाकर, चामर चूर हो जाएँ ऐसा गिरा देकर, पराक्रम से रथ को खंड-खंड करके, बलयुत हो उत्कंठा के दीप्त होने पर, दनुजेश को उरु-मुष्टि से प्रहार कर, हारों को उलझाकर, खींच फेंककर, उस (के) पृथुलवक्ष पर (हथेली से) प्रहारकर, जहाँ-तहाँ उत्साह से दीप्त होकर, इस गति से क्रीडा करते देख, तरुचर-सेनाओं तथा दैत्य-सेनाओं के बार-बार चकित हो देखते रहने पर, वे राजाराम

वेरगंदि रा रामविभुडु लक्ष्मणुडु । मरि रावणुंडुनु महिताग्नि शरमु
नय्येड नारितो नलुक संधिंचि । यय्यग्नि सुतु तोड ननिये मंडुचुनु;
"नी लाघवमु लेस्सः निन्नु मेच्चितिनि; । नी लाघवमे नाकु नेंडयक चूपु;
मिदे वच्चे नाबाणमिनवह्नि रुचुल; । ब्रदिकेडु चंदंबु वरिकिंचु
कोनुम" ३३६०
यनि येयुटयु नीलु डग्नि बाणमुन । दनुवेल्ल मंडुचु धरणिपै बडियें;
नग्निपुत्रुडु गान नातीव्र शरमु । नग्निचे जावक यवशुडै युंडे;

रावणुडु ब्रह्म शक्तिचे लक्ष्मणु गूलनेयुट

नंत धनुर्घोष मडर सौमित्रि । यंतकंतकु बेर्चि यद्दैत्यु दाक
नग्गुणारावंबु नतनि साहसमु । नग्गिच्चि यतनितो ननिये रावणुडु
"पिन्नवै युंडियु बेर्चुचु ननिकि । सन्नद्ध गति नीवु चनुदेंचुटोप्पु;
बुच्चेद नंतकु पुरिकि लक्ष्मणुड! । यिच्चंदमुन निल्वु मिचुक तडवु"
अनवुडु विनि राघवानुजुंडनियें । "दनुजाधमुड! यीवृथा गर्वमेल?
डासिनवाड; माटलु पेक्कुलुडिगि । चेसि चूपुदु गाक! चेलगि नीलावु"

---

और लक्ष्मण विस्मित हुए। फिर रावण ने महित-अग्नि शर को, उस अवसर पर, क्रोध से धनुष की डोरी का संधानकर, (क्रोध से) जलते हुए उस अग्निसुत से यों बोला—"तुम्हारा लाघव (कौशल) श्रेष्ठ है। तुम्हें प्रशंसित करता हूँ। अपने लाघव को ही सर्वदा दिखाते रहो, यह देखो मेरा बाण इन-वह्नि-रुचियों (सूर्य और अग्नि की कांतियों) से आ रहा है। जीवित रहने के विधान को देख लो।" ॥ ३३६० ॥

(ऐसा) कह डालने पर नील अग्निबाण से समस्त शरीर के जलते रहने पर धरणि पर गिर पड़ा। अग्निपुत्र होने के कारण उस तीव्र शर की अग्नि से न मरकर अवश हो रहा।

**रावण का ब्रह्मशक्ति से लक्ष्मण को गिरा देना**

तब धनुर्घोष के अधिक होने पर, सौमित्र ने् अधिकाधिक सिंहनाद कर, उस दैत्य का सामना किया। उस गुणारव (ध्वनि) (तथा) उसके साहस की प्रशंसा कर, उससे रावण ने कहा—"छोटे होते हुए भी सिंहनाद करते हुए, युद्ध के लिए सन्नद्धगति से तुम्हारा आना समुचित है। हे लक्ष्मण! तुम्हें अंतक-पुरी को भेजूंगा। इसी प्रकार थोड़ी देर खड़े रहो।" ऐसा कहने पर सुनकर राघवानुज ने कहा—"हे दनुजाधम! यह वृथा गर्व क्यों? (तुम्हारे) निकट आया हूँ। अनेक बातों को छोड़कर, उत्साहित

ननिन सौमित्रि नेडम्मुल नेसें; । दनुजुनि यम्मु लुद्धति लक्ष्मणुंडु
नडुमनें त्रुंचेनु; नाकारि यप्पु । डडरेंडु क्रोधमुदग्रमै पर्वं ३३७०
घनतरज्यानाद कलितंबुगाग । ननयम्मु निगुडिचें नम्मुलवान;
नायंपतंडबु लंदंद त्रुंचि । वेयेसि शरमुलु वेंस नेसें नात;
डायस्त्रमुलकु मारैन यस्त्रंबु । लेय नेरक दानवेश्वरुंडपुडु
तलकोंनि योंक ब्रह्मदत्त बाणमुन । ललित वक्षंबेय लावेंल्ल दूलि
विल्लूतगा निलिच वेगंबें तेंलिसि । पेंल्लुगा नार्चुचु बेंचि लक्ष्मणुडु
घनबाण माकट राक्षसनाथु विल्लु । दुनिमि यंतट बोक दोर्बलंबेंसग
मू डग्नुलन बोलु मूडु बाणमुल । वाडिमि मिगुलंग वक्षंबु नेसें;

## लक्ष्मण मूर्छ

नेसिन मूर्छिल्लि यिंतलो देंलिसि । यासन्न-सत्त्व-समग्रुडै कदिसि
तनविल्लु विरिचिन दानिकि नसुर । मनमुन जाल विस्मयमुन बोंदि
कलुषिंचि निच्चलु गंध पुष्पमुल । नलवड बूजिप नमरिन दानि ३३८०

---

हो अपनी शक्ति को (कार्य रूप में) करके दिखाओ।" (ऐसा) कहने वाले सौमित्रि पर सात बाण डाले। दनुज के बाणों को औद्धत्य से लक्ष्मण ने बीच में ही तोड़ दिया। नाकारि तब उत्कर्ष को प्राप्त क्रोध के उदग्र हो, व्याप्त होने पर, ॥ ३३७० ॥

—घनतर-ज्या-नाद से कलित होने पर, निरन्तर बाणों की वर्षा की। उस बाणसमूह को जहाँ-तहाँ नष्टकर, उसने हजारों शर चलाए। उन अस्त्रों के लिए प्रति-अस्त्र चला न सक दानवेश्वर ने तब लगकर ब्रह्मदत्त एक बाण को (लक्ष्मण के) ललित वक्ष पर चलाया। समस्त शक्ति को खोकर, धनुष के सहारे खड़े होकर, झट होश में आकर, अधिकता से सिंहनाद करते हुए लक्ष्मण ने एक घनबाण से राक्षसनाथ के धनुष को काट देकर, उतने से न जाने देकर, दोर्बल (बाहुबल) के उमडने पर, त्रेताग्नियों के सम तीन बाण, नैशित्य से (रावण के) वक्ष पर चलाये।

## लक्ष्मण की मूर्छा

चलाने पर, मूर्छित हो, उतने में होश में आकर, आसन्न-सत्त्व से समग्र हो, अपने धनुष के तोड़े जाने पर असुर ने मन में अधिक विस्मित हो, कलुषित (संतप्त) होकर, नित्य गन्धपुष्पों से औचित्य से पूजित होकर सुशोभित बनी थी, ॥ ३३८० ॥

निलयु ब्रह्माण्डंबु नेल्ल दिक्कुलुनु । वेलुगोंदु मंटल विलसिल्लु दानि
नडरेंडु पदि कोट्टु लशनुल बोलि । कडु बेट्टिदपु म्रोत गलिगिन दानि
नलिनमित्रुनि किरणंबुल कंटे । वेलुगोंदु नुग्रंपु वेडिमि दानि
ननिमिषुल् वेरगंद ना ब्रह्मशक्ति । गोनि लक्ष्मणुनि मीद ग्ररुडै वैचे;
वैचिन गालाग्नि वडुवुन बेद्द । येचि वज्रमुनकु नेक्कुडै निगुडि
यनिमिषावलि येल्ल नाहारवंबु । लोनरिप बरतेंचु नुग्रत सूचि
वारिप नम्मुलवान लक्ष्मणुडु । घोरतरंबुगा गुरियंग गोनक
यदि वच्चिच भुज-मध्यमंदु लक्ष्मणुनि। वदलक ताकिन वसुधपै वडियें;
नरिगि दशाननुंडंत लक्ष्मणुनि । निरुवदि चेतुल नेत्त बूनुटयु
नातडु विष्णुनि यंशजुडगुट । नेतेरंगुन वानि केत्त रादय्ये; ३३९०
नेत्त राकुंडिन "नेनु कैलास । मेत्तिति नगलिचि ये नट्टुलडरि;
मरि मेरुवैननु मंदरंबैन ।नेरय नेत्तग नोपु निज शक्ति नाकु;
वीडित व्रेगौट विस्मय" बनुचु । बोडिगा गरमुल बून्चि रावणुडु
अतुल सत्त्वोन्नति नंदंद येत्त । मतिलोन गोपिंचि मारुति गडगि
परतेंचि निर्घात पटुमुष्टि नार्चि । करकुराक्षसुनि वक्षस्थल मगल

—पृथ्वी, ब्रह्मांड (तथा) समस्त दिशाओं में प्रज्वलित वह्नियों से युक्त थी, दस हज़ार अशनियों के समान अति भयंकर घोष से युक्त थी, नलिनमित्र (सूर्य) की किरणों से भी अधिक प्रदीप्त उग्र-उष्णता से युक्त थी, ऐसी उस ब्रह्मशक्ति को, अनिमिषों के चकित होने पर, क्रूर बन, लक्ष्मण पर चलाया। उसके डालने (चलाने) पर कालाग्नि के समान विजृंभित हो, वज्र की अपेक्षा अधिक होकर, समस्त अनिमिषावली के हाहाकार करते रहने पर आनेवाली उस (शक्ति) की उग्रता को देख, उसका निवारण करने के लिए लक्ष्मण ने बाणवर्षा घोरतर रूप से की। उसकी परवाह न कर वह (शक्ति) आकर, लक्ष्मण के भुजमध्य (वक्ष) में अनिवार्य रूप से लगी तो (लक्ष्मण) वसुधा पर गिर पड़ा। तब जाकर दशानन, लक्ष्मण को बीसियों हाथों से उठाने का प्रयत्न करने पर, उसके (लक्ष्मण के) विष्णु-अंशज होने पर, किसी भी तरह से उठा न सका ।। ३३९० ।।

उठा न सकने पर "मैं अतिशयता से कैलाश (पर्वत) को उखाड़कर उठा सका। यही नहीं, मेरु हो या मन्दर, उठाने की मेरी अपनी शक्ति है। इसका इतना भारी होना विस्मयप्रद है।" (ऐसा) सोचते, सुघड़ता से हाथ लगाकर रावण ने अतुल-सत्त्व-उन्नति से जहाँ-तहाँ उठाने का प्रयत्न किया तो मन में क्रुद्ध हो मारुति ने सप्रयत्न आकर, निर्घात

बौड्डुचुटयुनु मूर्छ बौंदि रावणुडु । कडु दूलि यंत मोकाळ्ळु मोवंग
बडियें बिरि्रदिकि बद मिडलेक: । पडिन रावणुनि यप्पटि भंगि जूचि
यार्चिरि देवत; लप्पुडु कपुलु ।पेर्चिरि; दैत्युलु भीति गीड्वडिरि;
पावनि यट विष्णु भक्तुंडु गान । रावणुनकु नैत्तरानि लक्ष्मणुनि
गुरुसत्त्वमुन नैत्तुकौनि पोयि राम । धरणीतलेशु मुंदर बेट्टै नपुडु
३४००
रामु तेजमुन बराजित मगुचु । सौमित्रि नाटिन शक्तियु नूडि
यसरेशु रथमुन करिगें; सौमित्रि । यसमान बलशालियै मूर्छ देरें;
नट रावणुंडुनु नम्मूर्छ दैलिसि । चटुल बाणासन सन्नद्धुडय्यें;

### राम रावणुल प्रथम युद्धमु

सौमित्रि यट्टु परिश्रांति नौंदुटकु । नामर्कटुलु भीति नलिकि पारुटकु
रावणुडेचि पैराककु राम । देवुंडु गोपंबु दीपिंप बेचि
भीकरगुण रवस्फीतुडै वेग । नाकारि कैदुरुगा नडचुट सूचि
यनिलतनूभवुंडनियें रामुनकु । "निनकुलाधीश्वर ! यीरावणुंडु

---

(वज्र)-पटुमुष्टि ले, सिंहनाद कर, क्रूरराक्षस का वक्षस्थल फट जाए, ऐसा प्रहार करने पर, रावण मूर्च्छित हो, लड़खड़ाकर, घुटनों के बल, पीछे पैर न रख सक, गिर पड़ा। गिरे हुए रावण के उस विधान को देख देवताओं ने सिंहनाद किया। तब कपियों ने सिंहनाद किया। दैत्य भीति से त्रस्त हो उठे। पावनी (हनुमान) के विष्णुभक्त होने के कारण रावण के लिए दुर्वह लक्ष्मण को गुरुसत्त्व से उठा ले जाकर तब राम-धरणीतलेश (राजा राम) के समक्ष रखा, ॥ ३४०० ।

—राम के तेज से पराजित होकर, सौमित्री के शरीर में गड़ी शक्ति छूटकर, असुरेश के रथ की ओर गयी। सौमित्र भी असमान बलशाली हो मूर्च्छा से सचेत हो गया। उधर रावण भी मूर्च्छा से होश में आकर, चटुल-बाणासन ले सन्नद्ध हो गया।

### राम-रावण का प्रथम युद्ध

सौमित्री के उस प्रकार मूर्च्छित होने पर, उन मर्कटों के भी भीत हो भाग आने पर, रावण के विजृंभित होकर आक्रमण करने के लिए आने पर, रामदेव के कोप दीप्त होने पर, उत्साहित हो, भीकरगुणरवस्फीत हो, झट नाकारी के समक्ष चल पड़ते देख, राम से अनिलतनूभव ने कहा—"हे इनकुलाधीश्वर ! इस रावण के रथ पर रह युद्ध करते समय तुम्हारा

अरदंबुपै नुंडि यालंबु सेय। वेरवगुने नीकु विभुड! कालनडव?
नामीद वडि नेक्कि नाकारि कॅदुर। राम! विच्चेयुट राजधर्मबु"
अनवुडु गडकतो हनुमंतु नेक्कि। यनिमिषकरिमीदि यमरेन्द्रु करणि ३४१०
नोप्पि गुणध्वनि योप्पार जेसे। नप्पुडु कोपिंचि याटोपमोप्प;
रावणुडुग्रुडै रामु नीक्षिंचि। पावक-ज्वालोग्र-बाण-जालमुल
गुरिसिन राघवक्षोणीशु डलिगि। युरु बाणमुल नेसे; नुरुवडि वानि
निंद्रारि देंगनेसे; नेसिन राम। चंद्रुडुद्धति नर्धचंद्र बाणमुन
दनुजेशु कोदंड दंडंबु द्रुनिमि। सुनिशित भीकराशुग पंचकमुन
मर्ममुल् नोंप्पिप मरियुनु नोक्क। धर्मबु गोनि याचि दशकंधरुडु
पट्टु बाण मोक्कट बवन नंदनुनि। निटलतटंबेसे निपुणुडै मेंडसि;
यनिलजु फाल मुग्रास्त्रंबु दाक।गनुगोनि कोपिंचि काकुत्स्थकुलुडु
भल्लंबु दोडिगि यापंक्तिकंधरुनि। विल्लंत लोपल विरुगंग नेसि
योक्कट सारथि नोकट यश्वमुल।नोक्कट नरदंबु नोकट वताक३४२०
नोक्कट गोडुगुनु नोकट नस्त्रमुल। ग्रक्कुन नेसि चूर्णबु गाविंचि
मनुज नायकुडु समंत्रक शरमु। दनुजुनि वक्षंबु दाक नेयुटयु

---

पैदल रहना क्या समुचित होगा? हे राम! मुझपर झट सवार होकर, नाकारी के समक्ष पधारना राजधर्म है।" ऐसा कहने पर, साहस से युक्त हो, हनुमान (के कंधों) पर चढ़कर, अनिमिष-करि (ऐरावत) पर अमरेन्द्र के समान, ॥ ३४१० ॥

—शोभित हो, तब क्रुद्ध हो, आटोप की शोभा से गुण-ध्वनि की। रावण ने उग्र हो राम को देख पावक-ज्वाला-उग्र बाण बरसाए। राघव-क्षोणीश (-राजा) ने क्रुद्ध हो उरुबाण चलाए। शीघ्रता से उन्हें इंद्रारि ने काट दिए। (काट) देने पर रामचन्द्र ने उद्धति से अर्द्धचंद्र बाण से दनुजेश के कोदड-दंड को काटकर, सुनिशित-भीकर-आशुग (-बाण) -पंचक से मर्मस्थानों को पीडित किया। और एक धनुष को लेकर, सिंहनादकर दशकंधर ने एक पट्टुबाण को पवननंदन के निटलतट (ललाट) पर चलाया (और) प्रवीण हो प्रकाशित हुआ। उस उग्र-अस्त्र के अनिलज के फालभाग पर लगते देख, काकुत्स्थकुलज ने क्रुद्ध हो, भल्ल (भाले) का संधानकर, उस पंक्तिकंधर के धनुष को झट काटकर, और एक से सारथी, अन्य से अश्व, एक से रथ, एक से पताका, ॥ ३४२० ॥

—एक से छत्र, एक से अस्त्रों को झट चूर्णकर, मनुजनायक ने समंत्रशर को दनुज के वक्ष को लगे, ऐसा चलाया। उस राम के शर से रावण

नारामु शरमुन नारावणुंडु । वारक कडुनोच्चि वडवड वडकि
यनिकि निश्चेष्टितुंडगु दशकंठु । गनि यर्थ-चंद्र-मार्गण मरिवोसि
दश दिशलंदुनु दनरिन दैत्यु । दश यडगिंचु चंदमु जूपु करणि-
द्रिदशुलु मेच्च नुद्दीप्त कोपमुन । बदि मकुटंबुलु बडि डोंल्ल नेसें;
नेसिन मदिलोन नेंतयु स्रुक्कि । भासुर मकुट प्रभावळि बासि
ग्रद्दन जेयु नक्कय्यंबु दक्कि । तद्दयु निश्चेष्ट दशकंठु डुंडे;
नप्पुडु राघवुंडनियें रावणुनः । "किप्पुडु कपुलतो निब्भंगि बोरि
कडु डप्पिनाडवु; कान निन् जंप । विडिचिति; नीविक वेगंबु मरलि
३४३०

### रावणुडु चिन्नवोयि लंककु मरलुट

पो लंक" कनुडु नप्पुडु चिन्नवोयि । योलिन वेडिनिट्टूर्पुलु निगुड
मंडेडि कोपंबु मलिपि चित्तमुन । दंडि गर्वमु दक्कि दशकंधरुंडु
बलमेल्ल बोंलिसि दर्पमु पेर्मि दूलि । वेंलवेंल बारुचु विरथुडै नडचि
पेंदवुलु दडपुचु बिम्मिटि गोंनुचु । गदरिन भीति गद्गद कंठुडगुचु
जेरि योंडोरुवुल चेतुलु सरचि । बोरन नव्वुचु भूतंबु लार्व

---

दुर्निवार रूप से अधिक पीड़ित हो, थरथर काँप उठा। युद्ध के लिए निश्चेष्टित बने दशकंठ को देख, अर्द्धचंद्रमार्गण का संधानकर, दशदिशाओं में विलसित दैत्य की (महा) दशा का दमन करने के विधान को दिखाने के समान, त्रिदशों (देवताओं) की प्रशंसा करने पर, उद्दीप्त कोप से दसों मकुट (धरा पर) लुढका दिए। (ऐसा) चलाने पर मन में अधिक कमजोर बन, भासुर-मकुट-प्रभावली से रहित हो, जल्दबाजी से किए जाने वाले उस युद्ध से विरत हो, दशकंठ अधिक निश्चेष्ट हो, खड़ा रह गया। तब राघव ने रावण से कहा—"अब कपियों से इस प्रकार जूझकर अधिक थक गए हो। अतः तुम्हें मार डाले बिना छोड़ दिया है। अब तुम शीघ्र ही लौटकर, ॥ ३४३० ॥

### रावण का खिन्न हो लंका को लौटना

—लंका जाओ।" (ऐसा) कहने पर तब खिन्न होकर, उद्गत होने वाले उष्ण निश्वासों के बढ़ते रहने पर प्रज्वलित क्रोध को बुझाकर, मन में अधिक गर्व को खोकर, दशकंधर समस्त बल खोकर, दर्प के उत्कर्ष को खोकर, विवर्ण होते हुए, विरथ हो, पैदल चलते हुए, होंठ चाटते हुए, बेहोश होते हुए, अधिक बने भय से गद्गदकंठ वाला होते हुए, सभी (मर्कटों) के मिलकर तालियाँ बजाते हुए, भूत चीख उठें ऐसा अट्टहास करते हुए,

गुरुवुलु वारुचु गुनिसि याडुचुनु । गेरलि वानर कोटि गेलि सेयंग
गड़कॅल्ल नुडिगि यॉक्करुडुनु वेग । पड़चि यालंक लोपल जॊच्चॆं नप्पु;
डट्टु लंकलोपलि करिगि रावणुडु । पट्टुतरंबगु चिंतबडि तल्लडिलुचु
बंचाननंबुचे बडियु जावुनकु । निचुक तप्पिन येनुगु पगिदि,
गरुडुनिचे बडि क्रम्मर ब्रदिकि । सुरिगि पोयिन दंद शूकंबु वोलॆं ३४४०
स्फीत विद्युत् प्रभाभील कीलमुल । नातत ब्रह्म-दंडातिशयंबु
लगु रामु बाणंबु लडरि प्राणमुल । दॆगटार्चुचुनिकि जिंतिंचि चिंतिंचि
युडुगनि वेडि निट्टूर्पुल बॆल्लु । वडगालि बोलॆं नॆव्वलनैन सुडिय
दलकॊन्न सिग्गुन धैर्यंबु वदलि । कॊलुवुलो गल दैत्य कोटि नीक्षिचि
"नालावु कलिमि दानव वीरुलार! । नेलतो गलियुट नेडुवो कलिगॆं !
सहज पराक्रम शालि यॊक्करुडु । महिमीद बुट्टॆ रामक्षितीश्वरुडु;
सॊरिदि युद्धंबुल सुरसिद्धसाध्य । गरुड गंधर्व राक्षस पक्षि यक्ष
किन्नरोरगवर किंपुरुषुलुनु । नन्नु जयिंचुटॆन्नडु लेक युंड
वरमु गांचिति ब्रह्म वलन ने; । नपुडु सरकु सेयनु नरसमिति मोसमुन;
नामोसमॆल्लनु नाकु बैवच्चॆं; । नेमनि चॆप्पुदु नीदुरवस्थ! ३४५०

शीघ्र दौड़ते इठलाते, उद्धत हो वानरकोटि के अपहास करते रहने पर, समस्त क्रौर्य को खोकर, अकेले ही शीघ्रता से तब उस लंका में प्रवेश किया। तब लंका के भीतर जाकर रावण पट्टुतर-चिन्तामग्न हो, विकल होते हुए, पंचानन (सिंह) के हाथ पड़कर भी, बाल-बाल बच निकल जानेवाले हाथी की तरह, गरुड के हाथ पकड़कर भी, फिर जीवित हो, अदृश्य हो जानेवाले दंदशूक (सर्प, राक्षस) की तरह, ।। ३४४० ।।

—स्फीत-विद्युत्-प्रभा-आभील-कील (-ज्वालायुत) हो, आतत-ब्रह्मा के दंड (अस्त्र) से भी अतिशय राम के बाणों का, विजृंभित हो, अपने प्राणों को मार डालने की (बात) सोच-सोचकर, कम न होने वाली गरम साँसों के तीव्र लू के समान होने पर, कहीं जा छिप जाने की बात से उत्पन्न लज्जा के कारण, साहस खोकर, सभा में स्थित दैत्यकोटि को देखकर (बोला)— "हे दानव वीरो ! मेरी सामर्थ्य की संपत्ति (अतिशयता) का मिट्टी में मिल जाना आज संभव हुआ न ! एक सहज पराक्रमशाली राम-क्षितीश्वर महि पर जन्मा। क्रम से युद्धों में सुर, सिद्ध, साध्य, गंधर्व, राक्षस, पक्षि, यक्ष, किन्नर, उरगवर, किंपुरुषों के हाथ कभी न हारने का वर मैंने ब्रह्मा से प्राप्त किया। तब भूल से नर-समिति की उपेक्षा कर दी। वह समस्त भूल (आज) मेरे (सिर पर) आयी है। इस दुर्दशा के बारे में क्या कहूँ ? ।। ३४५० ।।

कोट मीरेमरु कुंडि वाकिळ्ळ । बाटिंचि यँतयु बलुकापुलिड्डु;
दुरमुलोपल ब्रहस्तुडु मोदलैन । युरुवीरु लंदरु नोगि बोरि पडिरि;
मरि यिक रामलक्ष्मणुल जयिंप । नेरिबिरुदेव्वडु निजमुगा निंदु;
बहुसंगरांगण परिणतुंडैन । सहज शूरुडु रामजनपालु मीद
नडव नेर्चिन यट्टि नातम्मुडैन । कडिदि वीरुडु कुंभकर्णुडु गाक
विनुतिंप मरि योंडु वीरुंडु गलडे" । यनुचु नद्दशकंठु डंदरु जूचि
"नेरयंग निरुमूडु नेललु निद्रिंचि । मरि मेलुकनि सभामंटपंबुनकु
नलरि येतेंचि मंत्रालोचनंबु । पोलुपार गाविंचि पोयि क्रम्मरनु
नेडु तोम्मिदि नाळ्ळ निद्रमै नुन्न । वाडु; शत्रुलनेल्ल वधियिंपगलडु
अतनि मेल्कोल्पि यतुल विक्रमुनि । नेतेरंगुन नैन निटकुदें" डनिन
३४६०

राक्षसुलु कुंभकर्णुनि निद्र मेल्कोल्पुट

बहु गंधपुष्पमुल् भक्ष्य भोज्यमुलु । बहु विधंबुल गोनि परचि राक्षसुलु
नाततानंत भोगास्पदंबगुचु । बाताळमुनु बोलें बरगेंडु दानि
महनीय शतकोटि महिमचे निंद्रु । महितालयमु बोलें मानैनदानि

---

तुम लोग असावधान न बन, दुर्गद्वारों पर अधिक रक्षा की व्यवस्था करो। युद्ध में प्रहस्त आदि उरु-वीर लगन के साथ युद्ध कर मर गये। अब सचमुच राम-लक्ष्मणों को जीत सकनेवाला उत्तम वीर यहाँ कौन है? बहु समरांगणों में परिणत (अनुभवी) (तथा) सहजशूर, साहसी वीर मेरे अनुज कुंभकर्ण को छोड़, राम-जनपाल (राजाराम) का सामना कर सकनेवाला और कौन है?" (ऐसा) कहते वह दशकंठ सबको देख (यों बोला)—"शोभा से छः मास सोकर, फिर जागकर, सभामंडप में आनन्द से आकर, मंत्रालोचन कर, फिर आज से नौ दिन पहले जाकर, सो रहा है। वह समस्त शत्रुओं का वध कर सकता है। उसे जगाकर, उस अतुल विक्रम वाले को किसी भी तरह यहाँ लाओ।" ऐसा कहने पर, ॥ ३४६० ॥

**राक्षसों का कुंभकर्ण को नींद से जगाना**

—बहुगंधपुष्प, बहुविध भक्ष्यभोज्य लेकर जाकर, राक्षस, आतत-अनंत-भोग (सर्प और भोग) का आस्पद हो पाताल के समान शोभायमान, महनीय शतकोटि-(शत करोड़ और वज्रायुध) महिमा से इन्द्र के महितालय (स्वर्ग) के समान मान्य, निखिल (समस्त लोक) में व्याप्त तेज के

निखिलंबुनंदुनु नेगडु तेजमुन । शिखिनिवासमु वोलें जेलुवैनदानि
समधिकंबैन भीषण वृत्ति गलिगि । यमनिवासमु वोलें नमरिन दानि
विविध मेदो मांस वितति ग्रव्यादु । भवनांगणमु वोलें भासिल्लु दानि
निरुपमतर वारुणीयुक्तमगुचु । वरुणालयमु बोलें वालिन दानि
दिरमैन यासुगंधिश्वसनमुल । मरुदालयमु वोलें मलसेंडुदानि
विलसित निधुलचे वेलसि कुवेरु । नेलवुनु वोलें वर्णितमैन दानि
नुरुविभूतिकि नेल्ल नुनिकिपट्टगुचु। हरुनिवासमु वोलें नलरिनदानि
३४७०

गलिगिन पद्मराग प्रभावळुल । नलुव युन्नेड बोलें नलुवैन दानि
नखिलाशल द्रियोजनायतंबगुचु । सुखतरंवगु गुह सोच्चि यच्चोट
नावीरु निट्टूर्पु लडरिन दूलि । लाबुन नेंट्ट केलकु जेर बोयि
कडुनोप्प नेंतयु गरगरनैन । वेंडलुपु गल हेम-वेदिक मीद
नंसंबुतो गपोलांकंबु जेर्चि । हंस-तूलिक-तलपमंदु शयिंचि
युडुगक तरचैन यूर्पुल तोड । बेंडगैन या घर्मविदुलतोड
गरमोप्प मोड्चिन कन्नुल तोड । दरमैन कपुर गंदपु बूत तोड

---

कारण शिखि (अग्नि) निवास के समान सुन्दर, समधिक भीषणवृत्ति से युक्त हो यम-निवास के समान विलसित, विविधमेदोमांस-वितति के कारण क्रव्याद (मांसभोजी राक्षस) के भवनांगण के समान भासित, निरुपमतर वारुणी (मदिरा और जल) से युक्त हो वरुणालय के समान विलसित, स्थिर बने सुगंधयुक्त श्वसनों से मरुदालय के समान शोभित, श्रेष्ठ-निधियों से विलसित हो, कुबेर के निलय के समान वर्णित, उरु-विभूति (ऐश्वर्य और राख) के लिए आकर (स्थान) होते हुए, हर के निवास के समान शोभित, ।। ३४७० ।।

—पद्मराग प्रभावलियों से युक्त हो ब्रह्मा के निवासस्थान के समान मनोहर, (इस प्रकार) अखिल-आशाओं (दिशाओं) में त्रियोजन-आयत (विशाल) होते हुए, सुखतर बनी गुफा में प्रवेशकर, वहाँ उस वीर (कुंभकर्ण) के निश्वासों के मारे लढ़खड़ा जाकर, शक्ति के कारण किसी भी प्रकार निकट पहुँच, अधिक शोभित स्वच्छ (अथवा श्वेत), चौड़ी हेम-वेदिका पर, अंश (कंधा) भाग को कपोलांक (कपोल) जोड़कर, हंस-तूलिकातल्प पर शयन कर, न रुककर अधिक बने निश्वासों के साथ, विलसित धर्म-(पसीने की) बिन्दुओं के साथ, अधिक मनोज्ञता से मूँदी आँखों के साथ, घने कर्पूर-चंदन के लेप के साथ, उर पर अधिक उज्ज्वलता से प्रकाशित मणिहार-निकर (-समूह) के साथ, सल्ललित-आनंद-संपत्ति

नुरमुन नेंतयु नुज्ज्वलंबगुचु । नेरसिन मणिहार निकरंबु तोड
सल्ललितानंद संपद तोड । नेल्लप्पुडुनु दन्नु नेरुगमितोड
सरस निद्रांगना संभोगकेळि । बरिणमिंचिन भंगि भासिल्लुवानि ३४८०
बलुमारु दिविजुल भंजिचु नट्टि । कल लर्थि गनु कुंभकर्णुनि गनिरि;
कनि "यिट्टिवानि की घन निद्र यिच्चे । वनरुहासनु" डनिवगचुचुनप्पु
डातनि मुंदर नन्नरासुलुनु । ब्रातिगा महिष वराह मांसमुलु
बोसि यंचित गंधपुष्पार्चनमुलु । सेसि धूपंबुलु चेलुवोप्प निच्चि
पोरि बोरि बहुदीपमुलु निवाळिंचि । करमुलु मोगिचि पोगड्तलनेरपि
पिडुगुलु म्रोसिन पेक्कुव कंटे । नेडपकार्चुचु बोब्बलिडुचु जीरुचुनु
नुरुवडि शंखंबु लूदुचु बेट्टु । मोरयंग निस्साणमुलुनु भेरुलुनु
जेंदि व्रेयुचु दोन सिंहनादमुलु । नंदंद चेलगिंप नम्महारवमु
दक्षत बाताळ तलमु दिक्कुलुनु । नक्षत्र-पथमुनु नाकंबु निंडे;
नंतक देलियक याकुंभकर्णु । डंतकंतकु गडु नग्गलंबैन ३४९०
निदुर वोवग जूचि,निखिल राक्षसुलु । गदलुनु मुसलमुल् घनमुद्गरमुलु
बेनुपारु पट्टिस भिडिवालमुलु । मुनुमिडि यंदरु मुसरि व्रेयुचुनु

के साथ, सदा अपने को न जानकर (अपने को भूलकर), सरस-निद्रा-अंगना की संभोगकेली के परिणाम-स्वरूप प्राप्त स्थिति के समान भासित होनेवाले, ॥ ३४८० ॥

—अनेक बार दिविजों को पराजित करने के स्वप्न प्रेम से देखनेवाले कुंभकर्ण को देखा। देख 'ऐसे व्यक्ति को यह महानिद्रा दी है न वनरुह-आसन (ब्रह्मा) ने,' (ऐसा) सोच दुःखी होते हुए तब उसके सामने अन्न (भात) की राशियाँ, प्रेम से महिष-वराह मांस (का ढ़ेर) लगाकर, अंचित (पूज्य) गंध-पुष्पों से अर्चनाएँ कर, मनोहरता से धूप जलाकर, बार-बार बहुदीपों की आरती उतारकर, हाथ जोड़कर, स्तुतिपाठ कर, अशनि-घोष से भी अधिक भयंकर (ध्वनि से) निरंतर सिंहनाद कर, पुकारते हुए, शीघ्रता से शंख बजाते हुए, निसानों तथा भेरियों को अधिकता से मुखरित कर, उन (ध्वनियों) के साथ-साथ सिंहनाद कर, (इस प्रकार) लगातार महारव को करने पर, (वह रव) दक्षता से पाताल-तल, दिशाओं, नक्षत्रपथ (और) नाक (स्वर्ग) में भर गया। इतने पर न जानकर (होश में न आकर) कुंभकर्ण के क्रमशः अति गाढ़, ॥ ३४९० ॥

—निद्रामग्न होने पर, (उसे) देख समस्त राक्षस गदाएँ, मूसल, घनमुद्गर, शोभित पट्टिस, भिंडिवाल, क्रम से सबके घेरकर डालते हुए, दस हज़ार

बदिवेल कुंतमुल् बरुल ग्रुम्मियुनु । वदलक कोंडलु वैचियु बोक
युरमुपै नंदंद युर्रिकि पादमुल । गरमु मेट्टियु मेलुकान्पंग लेक
तडबड सिंहनादमुलु सेयुचुनु । गड्डु बेट्टुगाग शंखंबु लूदुचुनु
बट्टु नादमुलु ग्रंदुबड गुंभ वाद्य । पटह भेरी भूरि बहु तूर्यमुलुनु
दोंडरि म्रोयिंपुचु दोडन मर्रियु । नुड्डुगक पदिवेवुरुग्र राक्षसुलु
क्रंदुगा निस्साण घनतराराव । मंदंद चेलंगिप ना रभसमुन
नीलाद्रियुनु बोलि निश्चलुंडगुचु । नालोन देलियक यतडुन्न जूचि
करुल हयंबुल घनतरोष्ट्रमुल । नुरुलुलायमुलचे नुर्रक द्रोक्किंचि ३५००
कोंकक -मेनेल्ल गुदियल मोदि । यंकिंचि सकलवाद्यमुलु वायिंप
लंक गंपिंचि कोलाहलंबय्ये; । शंकिंचे नव्वनचर सेन येल्ल;
निट्टु चेयुनप्पुडु नेमियु देलिय । कट्टु निद्र वोवंग नखिल राक्षसुलु
कोंदरु दिक्कुलु घूर्णिल्ल भेरु । लंदंद म्रेयुचु नधिक दर्पमुन,
गोंदरु पर्वत गुहलेल्ल नद्रुव । दंदडि सिंहनादमुलु सेयुचुन,
गलयंग गोंदरु करमुल बेनचि । पेलुच्च शिरोजमुल् वेर्रिकि वैचुचुनु,
गोंदरु घनकर्ण-कुहरमुल् सोच्चि । क्रंदुगा गूबलु गर्रचि पट्टियुनु,

---

कुंत (भाले) तथा अंकुशों से मारकर, न छोड़कर पर्वत (तक) डालकर, (उतने से) न जगा सक, उर (वक्ष) पर जगह-जगह कूदकर, चरणों से अधिक दबाकर, (उसे) जगा न सक, लड़खड़ाए ऐसा सिंहनाद करते हुए, बहुत भीकरता से शंख फूंकते (बजाते) हुए, पटुनादों से हल्ला मचाते हुए, कुंभवाद्य पटह, भेरी, भूरि, बहुतूर्यो को विजृंभित हो बजाते हुए, और न रुककर दस हज़ार उग्र राक्षसों के अधिकता से निस्साण-घनतर-आरव (ध्वनि) को निरंतर करने पर, उस रभरु (हो-हल्ला) में भी नीलाद्रि के समान निश्चल होते हुए, अपने आपको न जानते हुए (होश में न आकर) पड़े हुए उसे देख, करियों, हयों, घनतर-उष्ट्रों से, उरु-लूलायों (भैंसों) से लगातार रौंदवाकर, ।। ३५०० ।।

—संकोच न कर, सारे शरीर को बड़े लट्ठों से मारकर, लगकर सकल वाद्यों को (एक साथ) बजाने पर, लंका कंपित हुई और कोलाहल हुआ। समस्त वनचर-सेना शंकित हुई। (राक्षसों के) ऐसा करने पर कुछ भी न जानकर (कुंभकर्ण के) उस प्रकार सोने पर, समस्त राक्षसों में कुछ लोग, दिशाएँ घूर्णित हो जाएँ ऐसा अधिक दर्प से निरंतर भेरियाँ बजाते हुए, कुछ समस्त पर्वतगुफाएं उखड़ जाएँ ऐसा घोर रूप से सिंहनाद करते हुए, कुछ हाथ मरोड़कर, अधिकतर शिरोज उखाड़ डालते हुए, कुछ घन कर्ण-कुहरों में प्रवेशकर, जबरदस्ती कान के परदे

नट्टु घोरमगु बाधलडरिंचि मर्रियु । बट्टुगदा मुद्गर प्रास खड्गमुल
मुसलंबुलनु बैट्टु मोंगमु नुरंबु । मसलकंदरु बलुमरु व्रेय व्रेय
दननिद्र यिंचुक दर्रिगि यंतटनु । मनुजाशनुंडोक्क मर्रियावुलिप
दर्रचुगा सम्मेट लुर:स्थलमुन वैच्चि । यिर्रिय म्रोकुल संधुलेल्ल बिगिंचि
तेरल ग्रागिन नूनै दैच्चिच कर्णमुल । गरमुग्रमुग वेयु घटमुलु वोसि
मुनुकोंनि यातनि मुकुगोळ्ळयंदु । ननलतप्तशलाक लंदंद पेट्टि
येक यत्नंबुन हेम दंडमुल । भीकर गति म्रोय भेरुल व्रेय
विडुवक करिहय वितति नुरंबु । गडिगि त्रोक्किप राक्षसुडु स्रुक्कियुनु
चक्क शेषोग्रहस्तंबुलु साचि । योंक्कित मेल्कनि हुम्मनि नीलिग
बडबामुखाभमै परगिन नोरु । कड्डूड विकृतंबुग नावुलिंचि
"गुर्रुवैनयट्टि सायुज्य पदंबु । नेर्रयंग रामुंडु नेडु नाकिच्चु;
नी रित्त निद्र नाके" लनि दानि । दूरंबुगा बैड द्रोचैनो यनग
गनुविच्चि यसुरुलु गंपिप मेलु ।कनि कुंभकर्णुडुग्रत गूरुचुंडे
प्रळयकालमु नाटि भानु बिबंबु । चैलुवंबुतो मोमु जेवुरिंपगनु
बट्टु विंध्य गुहल लोपल नुंडि वच्चु । चटुलानिलंबुल सरि यूर्पु लेसग

को नोच पकड़कर, इस प्रकार घोर-बाधाओं (पीड़ाओं) को देकर, और पट्टु-गदा-मुद्गर-प्रास-खड्ग-मूसलों से जोर से मुख पर (तथा) उर पर अविराम गति से कई बार मारने पर, अपनी निद्रा के थोड़ा उचटकर, मनुजाशन (राक्षस, कुंभकर्ण) के एक बार जंभाई लेने पर, ।। ३५१० ।।

—अक्सर उरस्थल पर हथौड़ों से मारकर, रस्सों की गाँठों को निकट से कसकर, उबलते हुए तेल के एक हज़ार घड़े लाकर उग्रता से उसके कानों में डालकर, सयत्न उसके नथुनों में लगातार अनलतप्त-शलाकाएँ रखकर, एक साथ हेमदंडों से भीकरगति से भेरियाँ बजाकर, लगातार करि-हय-वितति से सप्रयत्न उर को रौंदवाने लगने पर, राक्षस (कुंभकर्ण) ने थककर, शेष (सर्प) के समान उग्र-हस्तों को फैलाकर, थोड़ा जागकर, 'हुम्' कहकर हुंकार भरी, बड़ब-मुख-आभ (-समान) बन-विलसित मुख को अति विकृत बना, जंभाई लेकर, 'श्रेष्ठ सायुज्यपद को शोभा से राम आज मुझे प्रदान करेगा। यह रिक्त ('व्यर्थ') की नींद मुझे क्यों ?', ऐसा मान उसे दूर हटा दिया हो, इस प्रकार आँख खोलकर, असुरों को कंपित करते हुए जागकर कुंभकर्ण उग्रता के साथ बैठ गया ।। ३५२० ।।

प्रलयकाल के समय के भानुबिंब की मनोज्ञता के साथ मुख के लाल बनने पर, पट्टु-विंध्य की गुफाओं से आनेवाले चटुल-अनिल के सम निश्वासों के वर्द्धित होने पर, प्रलयकाल के अर्कबिंबों के समान सुन्दर

ब्रळय कालार्क बिंबंबुलु बोलें। गलयंग नेंऱ्ंनि कन्नलु मेंऱ्य;
दानवु लिट्टु लातडु मेलुकौंनग। दानमेश्वरुनि योद्दकु बोयिनिलिचि
"देव! नीतम्मु डेंतेनियु बाध। गाविंपगा मेलुकनिये; नितटनु
नट्टु कय्यमुनकु बोंम्मंदुमो, काक। यिट्टु तोडि तेंत्तुमो येतेंऱ्" गनुडु
रागिल्लि "तोड्कोंनि रंडु" नावुडुनु। वेगंबे यादैत्यविभुनाज्ञ वच्चि
तन कट्टेदुर नुन्न दानव प्रतति। गनुगोंनि याकुंभकर्णुंडु वलिकें:

राघवुल येंत्तिराक विनि कुंभकर्णुंडु कुपितुडगुट

"मीरेल नन्निट्टु मेलुकोंल्पितिरि। यारावणुनकु गार्यबेमि पुट्टें?
नदि येमि चेंप्पुडी" यनवुडु वारु। "त्रिदशारि चेतने तेंलियुमु नीवु;
३५३०
निनु दोडि तेंम्मनि निर्जरारातिं। वनिचें, नितिय कानि पनियेमों
तेंलिय"
दनवुडु जलकंमिपारगा नाडि। चनुदेंचि येंतयु जतुरत मेंऱ्सि
चारु वस्त्रमुलु भूषणमुलु दाल्चि। भूरिकोटीर दीप्तुल नोंप्पुचुंड
नति मुंदंबुन नप्पुडादैत्युलेल्ल। नतनि कनेक भक्ष्यमुलु भोज्यमुलु

---

अरुण नेत्रों के प्रकाशित होने पर, (वह उठ बैठा)। उसके इस प्रकार जाग पड़ने पर दानव तब दानवेश्वर के पास जाकर, खड़े होकर, 'हे देव! बहुत अधिक पीड़ित करने पर तुम्हारा अनुज जाग पड़ा है। अब उधर युद्ध के लिए जाने के लिए कह दें या इधर लावें। जो विधान है, बता दो।' कहने पर, प्रसन्न हो "साथ ले आओ" कहने पर, शीघ्र ही उस दैत्यविभु की आज्ञा से आकर अपने समक्ष स्थित दानव-प्रतति को देख उस कुंभकर्ण ने कहा—

राघवों की युद्ध-यात्रा को सुन कुंभकर्ण का कुपित होना

—"तुमने इस प्रकार मुझे क्यों जगाया है? उस रावण को क्या कार्य (ज़रूरत) आ पड़ा है? वह (कार्य) क्या है, कहो।" ऐसा कहने पर उन्होंने कहा—"तुम त्रिदशारि (देवताओं के शत्रु, रावण) से ही जान लो, ॥ ३५३० ॥

—तुम्हें लिवा लाने के लिए निर्जराराति ने (हमें) भेजा है। इससे अधिक हम नहीं जानते।" ऐसा कहने पर, जी भरकर स्नान कर, आकर अधिक चतुरता से दीप्त होकर, चारु वस्त्र (तथा) भूषण धारण कर, भूरि-कोटीर-दीप्तियों के शोभा देने पर, तब उन समस्त दैत्यों के

मधुवुनु सूकर महिष मांसमुलु । नधिकमौ मेंदडुनु नाज्य भांडमुलु
मुदमुतो गोनिनिच्चि मुंदर निडिन । मोदल मेदोमांसमुल प्रीतिनमलि
रुधिरंबु मद्यंबु रूढ़िगा ग्रोलि । यधिक संतुष्टुडै यतडुन्न जूचि
म्रोक्कि निशाचरुल् मुंदर निलुव । नक्कुंभकर्णु डिट्लनियें वारलकुः
"मीरिन सुतुलकु मेटि बंधुलकु । वारक राक्षसेश्वरुनकु शुभमे ?
येंडरु पुट्टदुगदा येव्वरिवलन । नडरि यीलंककु? नट्लयिननिपुड
३५४०

यडचेंद नाभयं; बमरेंद्रुनैन । वडिगिट्टि नाकंबु वलन बापेंदनु;
नाचेंद गालाग्नि नैननु बोंदिवि; । तीचेंद बगवारि तीव्र दर्पमुलु"
ननिन यूपाक्षुंडु हस्तमुल् मोगिचि । कनुगोनि याकुंभकर्णुतो ननियेः
"विनु निशाचरवीर! विबुधुल वलन । दनुजुल वलन गंधर्वुल वलन
नेभयं बेन्नडु नेरुगमु; माकु । नीभीति बुट्टिचिरिप्पुडु नरुलु;
दिविजारि जानकि तेंच्चुट कलिगि । रविकुलोत्तमुडैन रामचंद्रुंडु
कडिदि विक्रमुलैन कपुलतो गूडि । विडिसिना डीलंक वेडिंचि यिप्पु;
डगचरुंडोक्कडे यक्षकुमारु । मोगि सेनतो गूड मुन्नु निर्जिचि

---

अति मोद से उसे अनेक भक्ष्य, भोज्य, मधु, सूकर-महिष-मांस, बहुत-सा भेजा (तथा) आज्य (घी) की हाँडियाँ (आदि) मोद से ले आकर सामने रखीं। (रखने पर) पहले मेदा, मांस को प्रीति से चबाकर, रुधिर और मद्य को खूब पीकर, अधिक संतुष्ट हुआ। वैसे (संतुष्ट बने) उसको स्थित होते देख, निशाचर प्रणाम कर समक्ष खड़े हो गए। तब कुंभकर्ण ने उनसे यों कहा—"विवर्धित सुतों, श्रेष्ठ बंधुजनों (तथा) राक्षसेश्वर को निरंतर शुभ है न ? उत्कर्ष को प्राप्त इस लंका को किसी से भय तो उत्पन्न नहीं हुआ न ? ऐसा है तो अभी, ॥ ३५४० ॥

—उस भय को दमन कर दूँगा। अमरेन्द्र भी हो तो झट निकट पहुँच, उसे स्वर्ग भगा दूँगा। कालाग्नि को भी गोद में ले बुझा दूँगा। शत्रुओं के तीव्रदर्प का भंग कर दूँगा।" (ऐसा) कहने पर यूपाक्ष ने हाथ जोड़कर, उस कुंभकर्ण को देख कहा—"सुनो निशाचरवीर! विबुधों (देवताओं) द्वारा, दनुजों द्वारा, गंधर्वों द्वारा, हम कभी किसी प्रकार के भय को नहीं जानते थे। अब हममें नरों ने भीति उत्पन्न कर दी है। दिविज-अरि (देवताओं का शत्रु, रावण) के जानकी को लाने पर, क्रुद्ध हो रविकुलोत्तम रामचन्द्र ने साहसी (तथा) विक्रमी कपियों के साथ अब इस लंका को घेरकर पड़ाव डाला है। अकेला एक अगचर, यक्षकुमार को क्रम से सेना के साथ निर्जित कर लंका को भस्म कर,

लंक भस्ममु जेसि लावुमै जनियें; । निक नेंव्वडु गेल्चु नीमहाकपुल?
ननिलोन देवासुरादुल कंटें । घन विक्रमख्याति गल रामुतोड ३५५०
नुऽक कय्यमु सेसि योडि रावणुडु । वेंऽपुन वऽतेंचि वेंस लंक जोंच्चें"
ननि विन्नविंचिन ना निशाचरुडु । कनुगव विस्फुलिंगंबुलु सेंदर
यूपाक्षु नीक्षिंचि युग्र कोपंबु । दीपिप नौडुल दीडुचु वलिकें;
"समरंबुलो नेडु सकल वानरुल । नमित विक्रमुलैन यादाशरथुल
मडियिंचि कपि वीर मांस रक्तमुल ।दोंडरि राक्षस कोटि दृप्ति वोंदिंचि
राम लक्ष्मणुल यारक्तमुल् ग्रोल । केमनि वत्तुने निंद्रारि कडकु ?
नटु चेसि वच्चेंद" नन महोदरुडु । नट म्रोंक्कि मुकिळित हस्तुडै पलिकें;
"घनुड दशग्रीवु गनि चेयवलयु । पनियेंल्ल विनि पोयि पगवारि गेलुवु
मनवु 'डौ गा' कनि, याहार कांक्ष । दनयोंद्दि राक्षसतति जूड वार
लिरवोंदगा नप्पु डिरुवदि योंक्क ।पुरुषुल मांसंबु ब्रोवुगा बोसि ३५६०
येंनुबदि महिषंबु लेनू ऽजंबु । लुनु वेयु ग्रोडंबुलुनु नालुगु वेलु

सामर्थ्य के साथ चला गया। अब इन महाकपियों को कौन जीत सकता है ? युद्ध में देवासुरादियों की अपेक्षा घन-विक्रम-विख्याति से युक्त राम के साथ, ॥ ३५५० ॥

—यों ही युद्धकर, हारकर भीति से रावण आकर लंका में घुस गया है।" ऐसा निवेदन करने पर वह निशाचर, नेत्रद्वय से विस्फुलिंगों (चिनगारियों) के निकलने पर, यूपाक्ष को देखकर, उग्रकोप के दीप्त होने पर, होंठ काटते हुए बोला—"आज समर में सकल वानरों (तथा) अमित विक्रम वाले उन दाशरथियों को मारकर, कपिवीरों के मांस-रक्तों से उत्साह से राक्षस-कोटि को संतुष्ट कर, राम-लक्ष्मणों के रक्त का पान किए बिना मैं इन्द्रारि (रावण) के पास कैसे आऊँ ? वैसा ही करके आऊंगा।" (ऐसा) कहने पर महोदर ने तब प्रणाम कर, मुकुलित हस्त होते हुए कहा—"हे महान् (वीर) ! समस्त कार्य दशग्रीव को देखने के बाद ही करना चाहिए। (उनका आदेश) सुनकर ही जाकर, शत्रुओं को जीतो।" ऐसा कहने पर 'ऐसा ही हो' कहकर, आहार-कांक्षा से अपने पास के राक्षसतति (-समूह) को देखने पर, उनके शोभा से तब इक्कीस पुरुषों के मांस का ढेर लगाकर, ॥ ३५६० ॥

—अस्सी महिष, दो सौ अज (बकरियाँ), हजार क्रोड (वराह), चार हजार शश (हिरन), छः सौ मृगों को ढंग से लाकर, उन्हें अलग-अलग

घनशशंबुलुनु मृगंबु लार्नूरु। ननुवोंदगा देंच्चि यावि वेरु वेरु
चंपि सुपक्व मांसंबुलु सेसि। यिपार नातनि येंदुट बोयुटयु
दनिवोव गुडिच्चि युद्धति रेंडुवेलु। घन घटंबुल निंड गल मद्यमानि
पट पट दिक्कुलु बगुल द्रेन्चुचुनु। जटुलंबुलेन मीसमुलु दीटुचुनु
जनुदेंचु नुरुवडि जगति गंपिप। गनुदोयि घूर्णिल्लगा गुह वेंडले
नल राहु वदन गह्वरमुन नुंडि। विलय कालाकुंडु वेंडलिन माड्कि,
बलि गिट्टि धात्रियु ब्रह्मांडतलमु। वेलय दट्टिचु त्रिविक्रमुपगिदि;
नाचंदमुन विकृताकारुडगुचु। नेच्चिन पोंडवुतो नेतेंचुनपुडु
कोट यव्वलि कपि कोटु लन्नियुनु। मेटि राक्षसु जूचि मिंगिलिन भीति
३५७०
गोंदरु वेरुगंद गोंदलु डाग,। गोंदरट्टिटुवड, गोंदरु वेरुव,
गोंदरु मूर्छिल्ल, गोंदरु जलधि। यंदुरुकग, गोंदरह्रिरा! यनग
गोंदरु रामुदिक्कुन कोंदुगंग,। नंदरु गनुगोनि यासमयमुन
"सौमित्रि! विल्लुनु शरमु" देम्मनुचु। रामुडु वलिकि यारावणानुजुनि
"नदे याकसंबुनु नवनीतलंबु। गदिसिन देहंबु गलिगिन वाडु
प्रळयांबुधर तटित्पटलंबु वोले। बोलयु भूषणरुचि बोलुपेन वाडु

मारकर, सुपक्व मांस बनाकर, प्रेम से उसके सामने ढेर लगा देने पर, छककर खाकर, उद्धति से दो हज़ार घन (बड़ी) घटाओं (घड़ों) भर मद्य पीकर, फट-फट दिशाएँ फट जाएँ ऐसा डकार लेकर, चटुल बनी मूँछों पर ताव देते हुए, आगमन के संभ्रम के कारण जगति के कंपित होने हेतु नेत्रद्वय के घूर्णित होने पर, गुफा से (ऐसे) निकल पड़ा मानों राहुवदन रूपी गह्वर से विलय-काल का अर्क निकला हो, (अथवा) बलि के निकट पहुँच धात्री और ब्रह्मांडतल में सुन्दरता से परिव्याप्त होने वाला त्रिविक्रम हो, उस प्रकार विकृताकार होता हुआ, अतिशय औन्नत्य से आते समय, दुर्ग के बाहर की समस्त कपिकोटियाँ, श्रेष्ठ राक्षस को देख, अधिक भीति से, ३५७० ॥

—कुछ के चकित होने पर, कुछ के छिप जाने पर, कुछ के इधर-उधर होने पर, कुछ के भीत होने पर, कुछ के मूर्च्छित होने पर, कुछ के जलधि में कूद पड़ने पर, कुछ के 'वाह रे!' कहने पर, कुछ के राम की आड़ में जाने पर, (उन) सब (वानरों) को देखकर उस समय राम ने कहा—"सौमित्री! धनुष और शर लाओ।" कहकर उस रावणानुज को देख (विभीषण से पूछा)—"वही आकाश तथा अवनीतल को मिलाती हुई देह वाला, प्रलयांबुधर (प्रलय मेघ) की तटित् पटल (बिजलियों के

मूडु लोकमुलु निम्मुल म्रिगु नट्टि । वाडिमि देरचिन वदनंबु वाडु;
कालुंडो ? यट्टुगाक कालानलुंडो? । काल रुद्रुडो? लयकाल मारुतुडो?
कालार्कुडो? महा कालाहिपतियो?। कालमृत्युवो ? लयकालाब्धि
विभुडो ?
काल कालुडो ? लयकाल भैरवुडो?। कालरुद्रुनकुनु गालरुद्रुंडो! ३५८०
भीमंपुरूपु विभीषण ! यिट्टि । दे मेन्नडुनु जूचि येरुगमु मुन्नु;
दानवुडो ? वीडु दैत्युडो ? काक । वीनि कुलंबेमि ? वीडेव्व ? डिदु
वाडे? यापुर वीथि वडि नेगुचुन्न । वाडेव्व ? डेरिंगिपु; वानि पेरेमि?
वीनि गनुंगोनि वेरचिरि कपुलु; । वीनि चंदमु गडु वेरगय्ये'' ननुडु

कुंभकर्णुनि शाप वृत्तांतमु

ना विभीषणुडु रामाधिपु जूचि । "देव यी दैत्युनि तेरगेल्ल विनुमु;
वरनंदनुडु विश्रवसुनकु नितडु; । करमु ग्रूरुडु; कुंभकर्णुडन्वाडु;
रावणु तम्मुडु; रणवीथि गिट्टि । देवसंघंबुल दिक्पालकुलनु
बलुमरु दोलिन बाहु बलाढ्युडु; । डलगु शूलायुदोद्धत सत्व धनुडु;

---

समूह) के समान विलसित भूषण-रुचि (कांति) से मनोज्ञ, तीनों लोकों को प्रीति से खा जाने वाली प्रबलता से खुला मुँह वाला, (यह राक्षस पता नहीं) काल (मृत्यु) है ? या नहीं तो कालानल है ? या कालरुद्र है ? या लयकाल मारुत है ? या कालार्क है ? या महा-कालाहिपति या कालमृत्यु है ? या लयकाल-अब्धिविभु (वरुण) है ? या कालकाल है ? या लयकाल भैरव है ? या कालरुद्र के लिए कालरुद्र है ? ॥ ३५८० ॥

—हे भीमरूप वाले विभीषण ! पूर्व में ऐसा हमने कभी नहीं देखा है। (यह) दानव है ? अथवा यह दैत्य है ? इसका कुल क्या है ? यह कौन है ? यहीं का है ? उस पुरवीथि से शीघ्र जानेवाला वह कौन है ? बताओ, उसका नाम क्या है ? इसे देख कपि भयभीत हुए हैं। इसके विधान को देख अति आश्चर्य हुआ है।" (ऐसा) कहने पर,

कुंभकर्ण का शाप-वृत्तान्त

—वह विभीषण राम-अधिप को देख (बोला)—'हे देव ! इस दैत्य के समस्त विधान को सुनो। यह विश्रवसु का वरनन्दन है। अधिक क्रूर है। कुंभकर्ण नाम वाला है। रावण का भाई है। रण-वीथि में सामना कर देवसंघों (और) दिक्पालकों को कई बार भगाने वाला बाहुबलाढ्य है। अलघु शूलायुध से युक्त उद्धत सत्त्वधन वाला है।

ब्रह्मांड मयिननु बगुलिप नोपु; । ब्रह्मादुलकु वट्रपडडु सत्त्वमुन;
वीडु पुट्टिन यप्डे विकृतंपु नोर । बोडिमि चेंड जीवमुल म्रिंग
जोच्चें ३५९०

मुनुमिडि यट्टु जीवमुल म्रिंग म्रिंग । विनि वज्रि कोपिंचि विपुल वज्रंबु
वीनिपै वेंचिन वीडु गैकोनक । या नाक गजदंत मगलिंचि पेरिकि
सुरपति नेसिन सुरसुर स्रुक्कि । सुरपति यप्पुडु सुरुलतो वच्चि
यंभोज भवु गांचि हस्तमुल् मोगिचि। "कुंभकर्णुडनु घोर राक्षसुडु
पोलुपार ब्रजल जंपुचु नुन्नवाडु; । सोलवक सुरल नेचुचुन्नवाडु;
कडगि परस्त्रील गवयुचुन्नाडु; । तोंडरि लोकमुलेल्ल द्रुंचुचुन्नाडु;
ईनीचु डीक्रिय निट मीद नुन्न । वीनि निग्रहमुन विश्वंबु वोलियु"
ननवुडु विनि यप्पु डंबुजासनुडु । तन मनंबुन नल्क दद्दयु मिगुल
राक्षसावळि नेल्ल रप्पिंचि यंदु । वीक्षिंचे दप्पक वीनि रूपंबु;
वीक्षिचि येंतयु वेरगंदि "वीडु । भक्षिचु बोवेस ब्रह्मांडमैन; ३६००
वीनि चंदमु जूड वेरपु नायंदु । नूनेडु; वीडित युग्रुडै युन्न
वीडाजिलोपल विदळिपकुन्ने । मूडु गन्नुल वेल्पु मुट्टिन नैन"

---

ब्रह्मांड को भी फोड़ सकता है। ब्रह्मादियों से भी (अपने) सत्त्व के कारण पराजित नही होता। यह पैदा होते ही विकृतमुख से जीवों को निगलने लगा जिससे (सृष्टि की) सुघड़ाई नष्ट हो जाए ॥ ३५९० ॥

क्रम से ऐसा जीवों को निगलने लगने पर, सुनकर वज्रि (इन्द्र) ने क्रुद्ध हो, विपुल वज्र को इस पर फेंक दिया। डालने पर इसने उसकी परवाह न करके उस नाकगज के दाँत को उखाड़कर, सुरपति पर डाल दिया तो वह तत्काल अधिक कमज़ोर हो गया। तब सुरपति सुरों के साथ आकर अंभोजभव को देख, हाथ जोड़ (बोला)—'कुंभकर्ण नामक घोर राक्षस, ढंग से प्रजा को मार डाल रहा है, थके बिना सुरों को पीड़ित कर रहा है। लगकर परस्त्रियों का बलात्कार कर रहा है। समस्त लोकों को तोड़ रहा है। यह नीच इस क्रिया (विधान) को करता रहा तो इसके निग्रह से विश्व नष्ट हो जाएगा।' ऐसा कहने पर, सुनकर तब अंबुजासन ने अपने में अधिक क्रोध के उत्पन्न होने पर, समस्त राक्षसवली को बुलाकर, उनमें इसके रूप को ध्यान से देखा। देखकर अधिक चकित होकर, (यह सोच कि) 'यह ब्रह्मांड को भी झट खा जाएगा, ॥ ३६०० ॥

—इसके विधान को देखने पर मेरे मन में ही भीति उत्पन्न हो रही है। (यह अभी) इतना उग्र होकर है तो (भविष्य में) यह तीन आँखों

ननि वीनितो नप्पुडनियें नाब्रह्म । 'चन' दनि मिगुल नाज्ञापिप दलचि
"यापुलस्त्युनि युत्तमान्वयंबुननु । नी पुट्टुटेल्लनु निखिल भूतमुल
बोलियिंचु कोऽकुना! भुवनंबुलेल्ल । नलकंग निट्टि शौर्यमु जूपे" दनुचु
जावुतो सरियैन शापंबु निच्चे । "नीवुडुगनि यट्टिनिदुर बो"म्मनुचु;
जलिपिडुगुनु बोले शापंबु दाकि । निलुवले कैंतयु निद्रितुंडय्ये;
रावणुंडप्पु डाब्रह्मकु म्रोक्कि । "देव! चूडुमु कृपा दृष्टितो वीनि;
दाख पैट्टिन चेट्टु दारे त्रुंपुदुरे? । येरूपमुन नित डेंत कीडैन
दगु बुद्धि सेप्पुट तगवगु गानि । तगदिट्टु वले शापतप्तुनि जेय; ३६१०
वीनि निद्रकु दुदि विवरिंपु" मनुडु । दानवु तोड नुत्तर मिच्चे नजुडु;
"अक्कजंबुग निद्र याऽेसि नेललु; । नोक्क नाडेरुकचेनुंडु बोम्मेपुडु;
नेललारु निडक नेरि मेलुकोल्प । गडुनद्दिदनंबुन गडतेरु" ननियें;
नंत नुंडियुनु वीडव्विधंबुननु । जित सेयक निद्र जेंदि मेल्कांचु;
देव! यिप्पुडु नीदु दिव्य बाणोग्र । पावक शिखल बालपडि सैप लेक
यनि नोडि चनि यट नारावणुंडु । तनु मेलुकोल्पंग दैत्युल बनुप

---

वाले देवता (शिव) भी आ जाए तो उसे भी युद्ध में हरा देगा।' उससे तब ब्रह्मा ने 'ऐसा मत करो' कह विशेष आज्ञा (आदेश) देने का सोचकर कहा—उस पुलस्त्य के उत्तम अन्वय (वंश) में तुम्हारा पैदा होना क्या समस्त भूतों को मार डालने के लिए है ? समस्त भुवन कंपित हो जाए, ऐसा शौर्य दिखाते हो ! 'तुम कभी कम न होने वाली निद्रा से सो जाओ' कहकर मृत्यु के समान शाप दिया। भयंकर अशनि के समान शाप के लगते ही, टिक न सका, वह अधिक निद्रित हो गया। तव रावण ने उस ब्रह्मा को प्रणाम कर—"हे देव ! इसे कृपादृष्टि से देखो न। स्वयं पौधा लगाकर उसे कहीं स्वयं ही काट देते हैं ? किसी रूप से यह कितना ही हानिप्रद क्यों न हो, उसे उचित बुद्धि (उपदेश) देना न्यायसंगत होगा। ऐसा शापतप्त करना उचित नहीं है, ॥ ३६१० ॥

—इसकी निद्रा का अन्त बताओ।' (ऐसा) कहने पर अज ने दानव को उत्तर दिया 'जाओ, यह आश्चर्यप्रद रूप से छः छः मास निद्रा में रहेगा और एक दिन जागृत रहेगा। छः महीने पूरे होने से पहले अगर जगाया जाए, तो उस दिन मरेगा।' तब से लेकर यह उस विधि से निश्चित हो सोता है और जागता है। हे देव ! अब तुम्हारी दिव्य बाम-उग्र-पावक-शिखाओं का भागी बन, सहन न कर सक, युद्ध में हारकर, जाकर, वहाँ रावण के जागृत करने के लिए दैत्यों को भेजने पर, स्वयं भी

दानुनु बेंचि युद्ध प्रसन्नद्धु । डै नेडु नगरिकि नरुगुचुन्नाडु ।
वेंस वीडु रावणु वीड्कोनि वच्चु । नसमुन मनमीद; नंतकु मुन्ने
वीनि याकृति जूचि वेंरवक युंड । वानर सेनलो वडि जाट बनुपु;
'दनुजुंडु गाडिटु दारु यंत्रमुन ।नोनरंग जेसिन युग्ररू' पनुचु; ३६२०
निटु चाटगा बंचि येल्ल वानरुल । बटु भीतियुनु बापि भंडनंबुनकु
सन्नद्धुलुग जेय सकलाधिनाथ ! । मुन्ने यानति यिम्मु मोहरिपंग"
ननवुडु नीलुन कानति यिच्चि । जननाथु डब्भंगि जाटंग बनिचे;
ना कुंभकर्णुंडु नट बुरांगनलु । चेकोनि पूवुल सेसलु चल्ल
जनि निंडु वेंन्नेल सदनमो यनग । दनरारुचुन्न यास्थानंबु सोच्चे
बरगिन धवळाभ्र पटलंबु सोच्चु । सुरुचिरकरुडैन सूर्युनि भंगि;
जोच्चि यन्नकु म्रोक्कि सोंपार नतडु । ग्रुच्चि कौगिट जेंचि कूर्मि दीपिंप
गनकासनंबिडगा बंचुटयुनु । दनुजाधिनाथुनि तम्मु डंदुंडि
यन्न नालोकिंचि "यसुराधिनाथ! । नन्नु दें लिपन कारणंबेमि नेडु ?
एव्वडु नीदेंस नेंग्गोनिरिंचे ? । नेव्वनि जंपुदु ? नेतेंरं" गनुडु ३६३०
नाकुंभकर्णुन कनियें रावणुडु: । "नीकु बेंल्लगुचुन्न निद्र पेंपुननु

विजृंभित हो युद्ध के लिए प्रसन्नद्ध हो आज (कुंभकर्ण) नगरी को जा रहा है। झट यह रावण से विदा लेकर, दर्प से हम पर चढ़ आएगा। इससे पहले ही झट वानर-सेना में यह घोषणा करने भेज दो कि इसकी आकृति देखकर (कोई) न डरे। यह कहला दो कि यह दनुज नहीं है, उग्ररूप से तैयार किया हुआ दारु-यंत्र है ॥ ३६२० ॥

इस प्रकार घोषणा करने भेजकर, समस्त वानरों की पटुभीति को दूरकर, भंडन (युद्ध) के लिए सन्नद्ध करने के लिए हे सकलाधिनाथ ! पहले ही मोर्चा लेने के लिए आज्ञा दे दो।" ऐसा कहने पर जननाथ (राम) ने नील को आनति (आदेश) देकर, उस प्रकार घोषणा करने भेजा। वहाँ उस कुंभकर्ण ने, पुरांगनाओं के चाहकर पुष्पों के अक्षत बिखेरनेपर, जाकर, पूर्ण-ज्योत्स्ना का सदन रूप हो शोभित दरबार में, सुशोभित धवल-अभ्रपटल में प्रवेश करनेवाले सुरुचिकर (किरण) वाले सूर्य के समान, प्रवेश किया। प्रवेश कर अग्रज को प्रणाम करने पर, उसने गाढ़ आलिंगन कर, प्रेम के दीप्त होने पर, कनकासन डालने की आज्ञा दी। तब दनुजाधिनाथ का अनुज उस पर बैठकर, अग्रज को देख (बोला)—"हे असुराधिनाथ ! मुझे स्मरण करने का आज कारण क्या है ? किसने तुम्हारे प्रति अहित किया है ? किसे मार डालूँ ? क्या विधान है ?" (ऐसा) कहने पर, ॥ ३६३० ॥

नेकार्य गतियुनु नेरुगवु गान । जेकोनि यंतयु जेप्पेद विनुमु;
रामुडु दशराथ-राज-नंदनुडु । सोमिंचि नामीद सुग्रीवु गूडि
वननिधि बंधिंचि वच्चि यीकोट ।वेनुकोनि बलुविड़ि विडिसि युन्नाडु
अनिकि जोच्चुटयु ब्रहस्तादि वीर । दनुजुल नंदरू धरमीद गूल्चे;
वानर-वीरु लेव्वरु जावरंदु; । गांन नारामलक्ष्मणुल भंजिंचि
या वालिसुत रविजादुल जंपि । लावुनु जेंडकुंड लंक रक्षिपु,"३६३७

रावणुनकु गुंभकर्णुडु नीति सेप्पुट

मनि पेद्द कृप वुट्टनाडु वाक्यमुलु । विनि कुंभकर्णुडाविबुधारि कनियें;
"मुनु नाटि येकांतमुन मंत्रलेल्ल । गनुगोन्न याकीडे काक चिंतिप
वारक यिदि नेडु वच्चिन कीडे? । येरूपमुन निदि येटिकि दप्पु ?
३६४०
मदमु पेंपुन जेसि मरि येव्वडैन । दुदि मोदलेरुगक तोडरु गार्यंबु
वाडु गदा येल वलन जेटोंदु; । वाडनि चेप्प नेव्वडु नीवे काक ।

---

—उस कुंभकर्ण से रावण ने कहा—"तुम अधिक निद्रावश हो, किसी भी कार्य की गति को नहीं जानते हो अतः आरम्भ से सब कुछ कहता हूँ, सुनो। दशरथराजनंदन राम पराक्रमी हो, तब सुग्रीव से मिलकर, वननिधि (समुद्र) को बाँधकर आकर, इस दुर्ग को खोजकर, सबल हो, घेरा डाले हुए है। युद्ध आरंभ कर प्रहस्त आदि समस्त वीर दनुजों को धरा पर गिरा दिया। उनमें कोई भी वानर-वीर नहीं मरा। अतः उन रामलक्ष्मणों का संहार कर, उन वालिसुत, रविज आदि को मारकर, (लंका की) सामर्थ्य (नाम) न बिगड़े, ऐसा लंका की रक्षा करो" ॥ ३६३७ ॥

रावण को कुंभकर्ण का हितोपदेश

—ऐसा अधिक करुणोत्पादक वाक्य सुनकर कुंभकर्ण ने उस विबुधारि (रावण) से कहा—"यह उसी दिन एकान्त में समस्त मंत्रियों द्वारा जानबूझ कर किया गया अहित ही है। नहीं तो (समझदारी से) चिन्तन करने पर यह अनिवार्य रूप से आज आया हुआ अहित है क्या ? किसी भी रूप में यह अब कैसे निवारित हो सकता है ? (नहीं) ॥ ३६४० ॥

—मद के आधिक्य से कोई भी हो, आदि-अन्त न जानकर (आगे-पीछे न सोचकर) किए गए कार्य के कारण, जरा से दोष से, हानि प्राप्त करता है। ऐसा व्यक्ति तुम्हारे सिवा और कौन है ? मतिमान मंत्रियों की

मति गल मंत्रुल मंत्रानुमतुल । ग्रुत कार्यमुलु पचरिंचु नेविभुडु
औंगि ब्रभुमंत्र समुत्साह शक्तु । लगणित फलदंबुलै वानिकमरु;
बति देशकाल विभागंबु लेरिंगि । चतुरजन द्रव्य संपद गलिगि
कार्यबुनकु मरि कार्यमूहिंचि । कार्य विघ्न प्रतीकारंबु सेसि
फलसिद्धि गैकोनि बहुराज्य भोग । मुल नित्युडै युर्वि मोदिप वलयु;
बगवानि बलशक्ति बाटिंचि संधि । तगुबुद्धियै जेय दलकोनवलयु;
रूपिप समबलारूढुनि तोड । नेपुमै जनि निग्रहिपंगवलयु;
नटुकाक बलशून्युडगुट चिंतिंचि । पटुसत्त्वुडै शत्रुपै नेत्तवलयु; ३६५०
विडिसिन बलिमि विवेकिंचि मीद । विडिसि मार्तुर गेल्व वेरवूनवलयु;
वैरुलसाध्युलै वालिन वारि । लो रैंडु वुट्ट नालोचिंप वलयु;
नतिसत्त्वुलै वैरुलजितुलैरेनि । हितबुद्धिमै नाश्रयिंपंगवलयु;
नीयारुगुणमुल नेरिंगि वर्तिंचु । नायवनीश्वरुडभिवृद्धि बोंदु;
बूनि ये पुरुषुडेप्पुडु साम भेद । दान दंडमु लुचितिमु दप्प जेयु
नेरय वानिकि गल नीति शास्त्रमुलु । कोरमालियुंडु निक्कुव मिव्विधंबु;

---

मंत्रणा से कृत (योग्य)-कार्यों को करने वाले विभु (राजा) को, क्रम से प्रभुता (और) मंत्र (मंत्रणा) की समुत्साहित शक्तियों के कारण (कार्य) अगणित-फलत होकर प्राप्त होते हैं। पति (राजा) को देशकाल-विभाग को जानकर, चतुरजन (तथा) द्रव्यसंपत्ति से युक्त हो, कार्य के लिए प्रतिकार्य के बारे में सोचकर, कार्य-विघ्न का प्रतीकार कर, फलसिद्धि (कार्य की सफलता) को प्राप्तकर, बहुराज्यभोगों से नित्य (शाश्वत) होते हुए, उर्वी (पृथ्वी) पर मुदित होना चाहिए। शत्रु की बल-शक्तियों को मानकर, उचित बुद्धि से संधि के लिए प्रयत्न करना चाहिए। समबल से आरूढ़ (संपन्न) व्यक्ति से उत्कर्ष के साथ निग्रह (युद्ध) करना चाहिए। ऐसा न होकर (शत्रु का) बल से शून्य होने की चिन्ता कर, पटुसत्त्व युक्त हो शत्रु पर आक्रमण करना चाहिए ।। ३६५० ।।

—(शत्रु के) पडाव डालने पर (उसके) बल का विवेक (सोच) कर, उसके बाद शत्रु को जीतने का उपाय सोचना चाहिए। वैरी असाध्य (अजेय) होकर विराजें तो उनमें फूट डालने का उपाय सोचना चाहिए। अतिसत्त्वयुक्त हो, वैरी अजेय (सिद्ध) हों तो हितबुद्धि से उनके आश्रय (शरण) में जाना चाहिए। इन छः गुणों को जानकर व्यवहार करने वाला अवनीश्वर (राजा) अभिवृद्धि (उन्नति) को प्राप्त करेगा। यह विधि (विधान) तथ्य है कि जो पुरुष लगकर (जानबूझकर), सदा साम, भेद, दान, दंड (इन चारों) उपायों को उचित विधि से काम में नहीं

परधन परदार परचित्तु डॆव्व । डरय नातडु कुलंबंतयु जॆरुचु"
ननि कुंभकर्णु डिट्लाडु वाक्यमुलु । विनि रावणुडु क्रोध विवशुडै पलिकॆ;
"ननु नन्न यनुचु मनंबुन गोनक । किनिसि यिब्भंगि शिक्षिचॆदु वच्चि;
यी वृथाजल्पंबु लिक नेमिटिकि ?। ने विधंबुन नैन नी कार्य मेनु
३६६०
गडवंग जेसिति; गादन कीवु । कडिमि मै निदि चक्कगा जेयु मिक"
ननवुडु विनि यप्पुडा कुंभकर्णु । "डनि सेय बोयॆद; नैन निंकोकटि
विनु दानवेश्वर! वेडुक नॊक्क । दिनमुन ने निद्र दॆलिसिन नाडु
चेकॊनि कडु बॆक्कु जीवुल म्रिंगि । येकांतमुन नॆम्मि ने नुन्नचोट
कनघुडु नारदुंडरुदेर नॆदुरु । चनि विन्नविंचिति संयमि तोड;
"नॆक्कड नुंडि ? नीविटु संभ्रममुन । नॆक्कड वोयॆद ? वॆड्रिंगिपु नाकु"
ननवुडु "गनकाद्रियंदुंडि राक; । विनु वार्तलन्नियु विनुपिंतु नीकु;
बंकजनाभुंडु फाललोचनुडु । बंकजासनुडुनु बाकशासनुडु
ननलुंडु यमुडुनु नंबुधीश्वरुडु । ननिलुंडु यक्षेशुडौ कुवेरुंडु
नोषधीपतियुनु नुष्णकरुंडु । शेष ग्रहंबुलु सिद्धुलु मुनुलु ३६७०

लाता, उसके लिए नीतिशास्त्र व्यर्थ ही होंगे। परधन (तथा) पर-दारा में चित्त लगाने वाला व्यक्ति समस्त कुल को नष्ट करता है।" ऐसे कुंभकर्ण के वाक्यों को सुनकर रावण क्रोध-विवश हो बोला—"मुझे अग्रज न मानकर (सम्मान न देकर), (यहाँ) आकर, नाराज़ हो (मुझे) शिक्षा (उपदेश) देते हो ? अब यह वृथा-जल्प (बकवास) क्यों ? किसी भी रूप में हो, मैंने यह कार्य किया है ॥ ३६६० ॥

—(मेरी बात को) नकार न कर, साहस से इस कार्य को ठीक कर दो।" ऐसा कहने पर सुनकर तब कुंभकर्ण (बोला)—'युद्ध करने के लिए जाऊँगा। फिर एक बात और सुन लो। हे दानवेश्वर! उत्साह से एक दिन जागृत होकर, चाहकर अत्यधिक प्राणियों को निगलकर, एकांत में प्रेम से बैठा था (उस समय) वहाँ पर अनघ नारद आए। उनकी अगवानी कर (मैंने) संयमी (नारद मुनि) से निवेदन किया—"कहाँ से (आए हैं) ? इस प्रकार संभ्रम (शीघ्रता) से कहाँ जा रहे हैं ? मुझे बताइए।" ऐसा कहने पर (नारद बोले)—'कनकाद्रि से (मेरा) आगमन है। सुनो, सभी समाचार तुम्हें सुनाऊँगा। पंकज-नाभ (विष्णु), फाल-लोचन (शिव), पंकजासन (ब्रह्मा), पाकशासन (इन्द्र), अनल, यम, अंबुधीश्वर, (वरुण) अनिल, यक्षेश, कुबेर, ओषधिपति (चन्द्र), उष्णकर (सूर्य), शेष ग्रह, सिद्ध, मुनि, ॥ ३६७० ॥

गिन्नर गंधर्व गीर्वाण गरुड । पन्नग गुह्यक प्रमुख संघमुलु
सभ गूडि मंत्र विचारंबु सेय । शुभमति नूहिंचि सुरगुरुंडनियें:
"ग्रोधिंचि मनल गैकोनक लोकमुलु। बाधिंचुचुन्नाडु पंक्तिकंधरुडु:
शुंभद्बलंबुन सुडिवड जेसि । जंभारि भंजिंचें समरंबु लोन;
वडि नंतकुनि दोलें; वरुणु गारिंचें; । नोंडिचें गुबेरुनि नुरुबलोज्वलुनि;
गट्टलुकतो नति गर्वबु मेंरसि । पट्टि धर्मात्मुल बलुवुर जंपें;
दिनकर चंद्रुल तेजंबु लणचि । तन याज्ञ नडवंग दट्टिंचि पनिचें;
ग्रहमुल नंदंद कारिंचें; मंत्र । महितंबुलगुचुन्न मखमुलु सेंरिचें;
वरलु महोद्यान वाटिकल् वेंरिकें;। जेंरवट्टे नुत्तम स्त्रील बेंक्कंड्र;
निवि लोनुगा बाधलिट्लु सेयुचुनु । भुवनंबुलकु भीति बुट्टिंचें गान
३६८०
नडरि राक्षसुलतो नद्दशाननुडु । चेंडुनुपायमु मीरु चिंतिंपुडिक"
ननि बृहस्पति वल्क ना माटलेल्ल ।विनि ब्रह्म वल्के नाविबुधुल तोड;
"वरमिच्चिनाड नेवानिकि मुन्नु । सुरगरुडोरगासुर यक्ष वरुल

---

—किन्नर, गंधर्व, गीर्वाण, गरुड़, पन्नग, गुह्यक प्रमुख (आदि का) समूह के सभा करके, मंत्र विचार (सलाह-मशविरा) करने पर, शुभमति से सोचकर सुरगुरु ने कहा—"क्रुद्ध हो, हमारी परवाह न करके, पंक्तिकंधर (रावण) लोकों को पीडित कर रहा है। शुंभत्-बल (प्रचंड शक्ति) से घेरकर, जंभारि (इन्द्र) को समर में परास्त किया। शीघ्रता से अंतक (यम) को भगाया, वरुण को पीडित किया, उरु-बलोज्ज्वल कुबेर को (अपने) अधीन किया, अधिक क्रोध से, अतिगर्व से प्रकाशित होकर, पकड़ (पकड़) कर अनेक धर्मात्माओं का बध किया। दिनकर (तथा) चन्द्र के तेज का दमन कर, अपनी आज्ञा के अनुसार चलने के लिए डाँट सुनाई। जहाँ-तहाँ ग्रहों को सताया, मंत्र-महित होनेवाले मखों (यज्ञों) को नष्ट कर दिया। शोभायमान महान् उद्यान-वाटिकाओं को उखाड़ दिया, अनेक उत्तम स्त्रियों को बंदी बनाया। इस प्रकार से पीड़ित करते हुए भुवनों को भीत कर दिया। अतः, ॥ ३६८० ॥

—अब आप लोग विजृंभित राक्षसों के साथ दशानन के नाश के उपाय का विचार कीजिए।" ऐसा बृहस्पति के कहने पर, वे सब बातें सुनकर, उन विबुधों (अमरों) से ब्रह्मा ने कहा—"मैंने उसे पूर्व में सुर, गरुड़, उरग, असुर, यक्षवरों से अवश्य अमृत्यु का वर दिया है। उसका प्रति-विधान भी सोचा है, सुनिए। दैत्य ने मनुजों की चर्चा नहीं की, अतः मैंने भी वरदान (करते) समय में चर्चा नहीं की। अतः रावण को

चे नैन जावमि सिद्धंबु गाग; । दीनिकि मारु चिंतिंचिति, विनुडु;
तडवडु मनुजुल दैत्युंडु; गान । दडव नेनुनु वरदान कालमुन;
गान रावणुनि संगर रंगमंदु । मानवु लोर्तुरु; मनुज लोकमुन
जनियिंप ब्रार्थिप जनु डादि विष्णु । वनजनाभुनि लोकवंद्यु मुकुंदु"
ननवुडु सुर मुनुलट्ल काविंचि; । रनघुंडु हरियु मर्त्यबुंन बुट्टे"
ननि जेप्पि नारदुंडरिगे दैत्येश । दिनकरकुलु डादि देवुंडु गानि
मनुजुंडु गाडु रामक्षितीश्वरुडु; । जनक नंदन निम्मु; शरणनु वेग; ३६९०
वनचरुलेल्ल देवतलुगा दलपु; । दनुजेश! नामाट तथ्यंबु; नम्मु"
मनिन माटलु विनि यद्दशाननुंडु । तनलोन नधिक संतापाग्नि गुंदि
योक कोंततड वूरकुंडि निट्टूर्पु । प्रकटंबुगा बुच्चि बहु चिंत नोंदि
वेरचियु वेरवनि विधमुन नप्पु । डरिमुरि गोपिंचि यनुजन्मु जूचि

रावणुडु कुंभकर्णुनि हितवुनु दिरस्करिंचुट

"सोलवक येंपुडु विष्णुडु विष्णुडनुचु । बलिकेदु; नी किंत भयमेल पुट्टे
विष्णुडै युन्ननु वेरवनि नेनु । विष्णुंडु मानव वेषुडै युन्न
वेरतुने? नन्नेल वेरपिंचे दिट्लु?। वेरचे देनियु नीवु वेरतुगा केमि

संगर-रंग (युद्धभूमि) में मानव पराजित करेंगे। आदि विष्णु, वनजनाभ, लोकवंद्य, मुकुंद से प्रार्थना करने जाइए कि वे मनुजलोक में जन्म लें।" ऐसा कहने पर सुर-मुनियों ने वैसा ही किया। अनघ हरि भी मर्त्य (लोक) में जन्मा। ऐसा कहकर—नारद चला गया। हे दैत्येश! दिनकरकुल वाला आदिदेव है, राम-क्षितीश्वर (राजाराम) मानव नहीं है। जनकनंदना को दे दो और शीघ्र शरण माँग लो ॥ ३६९० ॥

समस्त वनचरों को देवता जान लो। हे दनुजेश! मेरी बात सत्य है। विश्वास करो।" (ऐसा) कहने पर (वे) बातें सुनकर, वह दशानन अपने (मन) में अधिक-संताप-अग्नि से व्याकुल हो, थोड़ी देर चुप रहकर, प्रकट रूप से लम्बी-आह छोड़कर, अधिक चिंतित हो, भीत होकर भी भीत हुए जैसा न दीखकर, तब शीघ्र क्रुद्ध हो, अनुजन्म (अनुज) को देखकर (बोला)—

रावण का कुंभकर्ण के हितवचनों का तिरस्कार करना

"न थककर, बारबार 'विष्णु' 'विष्णु' क्यों कहते हो? तुम्हें इतना भय क्यों होने लगा? (साक्षात्) विष्णु से भी न डरनेवाला मैं विष्णु के

याराघवुडु विष्णुडौगाक! येमि?। यारामुनकु दम्मुडैन सौमित्रि
यारय शर्वुँडे यगु गाक; येमि? । यारविसुतु डिंद्रु डगुगाक; येमि?
सुरलयै युंडग सौरिदि ने वेँऱव; । निरवोंद वीरिकि नेनेल वेँऱतु?
३७००
नेँऱयंग नीवेल्ल नीति शास्त्रमुलु । नेँऱुगुट निष्फलंबिट्टु विचारिंप;
नति विरोधमु गौन्न यारामुतोड । नति हीन मैत्रिकि नास चेसेँदवु;
समरोर्वि मनलनु समयिंप, मुनुल । नमरुल रक्षिप ननि विचारिंचि
यंचित देवत्व मट्टु मानि वच्चि । वंचन निट्टु मानवत्वंबु नौंदि
जगदेकरक्षकै सरसिजोदरुडु । जगतिपै रामुडै जन्मिंचि नाडु;
वैरंबु गौनि मन वध कोरकैन । यारामुतो संधि यदि येल पौसगु?
वालि दूलग बोयि वानराश्रितुनि । नीसमयंबुन नेमनि कांतु?
बलिजन्नमुमकु नी पंकजोदरुडु । पौलुचु वामन मूर्ति बौंदि ता नरिगि
धरणि मूडडुगुलु दानंबु वेडि । यरुदारगा गौनि यतनि बंधिंचे;
नौप्पार नुपकार मौनरिंचु नतनि । कप्पुडे काविंचे नपकार मितडु;
३७१०

मानव-वेष में रहने से डरूँगा? मुझे ऐसा क्यों भयभीत करते हो? (भले ही) तुम डरो तो डरो। वह राघव विष्णु ही होगा तो क्या? उस राम का अनुज सौमित्र सोचने पर शर्व (इंद्र) ही होगा तो क्या? रविसुत (सुग्रीव) इंद्र ही होगा तो क्या? ये सब देवता ही थे तब भी क्रम से मैं इनसे नहीं डरता था। अब मैं इनसे क्यों डरूँगा? ।। ३७०० ।।

तुम्हारा सभी नीतिशास्त्रों को जानना, विचार करने पर, निष्फल है। अति विरोध करनेवाले उस राम से अतिहीन मैत्री के लिए इच्छा करते हो? समर-उर्वी (युद्ध-भूमि) में हमारा संहार करने, मुनियों और अमरों की रक्षा करने का विचार कर, अंचित (पूजनीय) देवत्व को उधर छोड़, वंचना से इधर मानवत्त्व को ग्रहणकर, जगदेकरक्षा के लिए सरसिजोदर (विष्णु) जगति पर राम हो जन्मा है। वैर को ग्रहणकर, हमारा वध करना चाहनेवाले उस राम से संधि कैसे संभव हो सकेगी? (अपने) गर्व को छोड़, उस वानराश्रित (वानरों से आश्रित अथवा वानरों के आश्रय में रहनेवाले) को इस समय कैसे देखूँ (जाऊँ)? बलि के यज्ञ में इस पंकजोदर ने शोभित वामन-मूर्ति (-आकार) को धारणकर स्वयं जाकर, तीन चरण धरणि का दान माँगकर, विरलरूप से बंदी बनाया। शोभा से उपकार करनेवाले का तभी अपकार किया है इसने ।। ३७१० ।।

पग गोन्न मनलनु बरिमार्प केल । मगुडु ? नेक्कडि संधि मनकु रामुनकु?
नेनुनु नीवु ना यिद्र लोकंबु । पै नेत्ति चनि भुजाबलेमु लिपार
निबिड विक्रमुलैन निर्जरेंद्रादि । विबुधुल दोल ना विष्णु डेंदरिगे ?
निनु मेलुकोल्पुट नीति नीचेत । विन गोरिये ? नीकु वेरपेल पुट्टे ?
ब्राण भयंबुन बलुमाट लेल ? । प्राणंबु तीपैन ब्रदुकु नेम्मदिनि;
घनमैन यायुवु गरमर्थि गंटि; । मुनुमिडि गेलिचिति मूडु लोकमुलु;
ननुभविंचिति बेक्कुलगु राज्य सुखमु । लनुपमंबगु तेज मंतंत केसग;
नति हीन विक्रमुडैन रामुनकु । नितरुल गति;निक ने म्रोक्क जाल;
बोरिकि जनु मन्न बोनोप किपुडु । वारक याडेदु वक्रोक्तु लिट्लु;
निद्र वोवने पोम्मु नेम्मदि नीवु; । निंद्र वोयेडि वानि निजिपररुलु;
३७२०

रामलक्ष्मणुलनु रवि तनूभवुनि । भीम विक्रमुलैव बिरुदु वानरुल
नेने चंपेद; बेल्च नेल्ल देवतल । नेने चंपेद; विष्णु नेने चंपेदनु;
नोलि यव्विष्णुनि योद्दि शूरुलनु । नालंबुलोपल नधिक दर्पमुन
नेद्देस गदिसिन नेने चंपेदनु; । बेद्दकालमु नीवु पिरिकिवै मनुमु"

---

विरोध धारण कर यह हमारा संहार किए बिना क्यों लौट जाएगा ? हमारे और राम के मध्य कहाँ की सधि ? मैंने और तुमने उस इंद्रलोक पर धावा बोलकर, भुजबल के उत्कर्ष से निबिड-विक्रम वाले निर्जर, इन्द्र आदि विबुधों (देवताओं) को भगाया था। उस समय वह विष्णु कहाँ गया था ? तुम्हें जगाना क्या तुम्हारे मुख से नीति (की बातें) सुनने के लिए है ? तुम्हें भय क्यों हुआ ? प्राणभय के कारण अनेक बातें क्यों (कहते हो) ? प्राण प्रिय हैं तो शांति के साथ जीते रहो। बड़ी इच्छा से महान् आयु को प्राप्त किया है। क्रम से तीनों लोकों को जीता है। अनुपम तेज के सदा व्याप्त रहने पर अनेक राज्यसुखों का उपभोग किया है। अतिहीन विक्रम वाले राम को, अन्य-जनों के समान, प्रणाम नहीं कर सकता। युद्ध के लिए जाने के लिए कहने पर, जाने में समर्थ न बन निरन्तर ये वक्रोक्तियाँ अब क्यों कहते हो ? तुम जाकर सुख से सो ही जाओ। शत्रु सोनेवाले को नहीं मारते ॥ ३७२० ॥

रामलक्ष्मणों को, रवितनूभव को, भीमविक्रम वाले प्रसिद्ध वानरों को मैं ही मार डालूँगा। अतिशयता से समस्त देवताओं को मैं ही मार डालूँगा। विष्णु को मैं ही मार डालूँगा। क्रम से उस विष्णु के पास के शूरों को युद्ध में, अधिक दर्प से जिधर भी जावें, मैं ही मार डालूँगा। तुम चिरकाल कायर बन जीवित रहो।" ऐसा कहकर फिर उस दशानन

अनि पलिक वेंडियु नद्दशाननुडु । कनुगोनि याकुंभकर्णुतो ननियै;
"जैलुवारगा निट्टु सीतयै लक्ष्मि । यिलकु जनिचुट ये नेरुंगुदुनु;
अस्यंग रघुरामु डाविष्णु डगुट । परिक्ळिचि येरुगुदु भावंबु लोन;
वलनोप्प देवतल् वानरुलगुचु । निलमीद जन्मिचुटे नेरुंगुदुनु;
रामुचे मरणंबु रणमुलो नाकु । नीमेंयि सिद्धिचुटे नेरुंगुदुनु;
नेलमि गामंबुन ने सीत देनु; । बलिमि ग्रोधंबुन बट्टि ये देनु; ३७३०
रणमु लोपल रघुरामुचे नीलिग । प्रणुतिप विष्णुनि परम पदंबु
दक्कक पोंदंग दलचिये सीत । निक्कंबु देच्चिचति नीकेल दाप ?"
ननि पेक्कु भंगुल नाडु रावणुनि । गनुगोनि याकुंभकर्णुडिट्लनियै;
"ने नीकु गलुगंग नेल तूलेदवु ? । दानवनाथ ! मोदंबुन नुंडु;
पग यडचेंद" ननि पलिकि यास्थान ।मोगि नंतयुनु जूचि युचित वाक्यमुल
"ने डिदुलो लेडु निर्मलाचारु । डेडि विभीषणुंडेट केगे" ननिन
"मनमीद रामलक्ष्मणुलेत्ति वच्चि । रनुवार्त विनि सभ नंदरु गूडि
यालोचनमु सेय नंतलो नीवु । वालिन निद्रवो वडि नेगुटयुनु
निष्ठतो रघुरामुनिकि गाग बेंद्द । निष्टुरंबुलु नन्नु नेरि नाटनाडे;

---

ने उस कुंभकर्ण को देख कहा—"इधर शोभा से लक्ष्मी का सीता बन धरती पर जन्म लेने की बात को मैं जानता हूँ। विचारने पर उस विष्णु का रघुराम बनना मैं आत्मा से जानता हूँ। शोभा से देवताओं का वानरों के रूप में पृथ्वी पर जन्म लेना मैं जानता हूँ। राम के हाथ रण में मुझे इस प्रकार मरण की प्राप्ति को मैं जानता हूँ। मैं कामभाव से सीता को नहीं लाया हूँ। बलात् क्रोध के कारण नहीं लाया हूँ ॥ ३७३० ॥

रण में रघुराम के हाथ मरकर, सराहनीय विष्णु के परमपद (मोक्ष) को अवश्य प्राप्त करने की इच्छा से ही सीता को सचमुच लाया हूँ। (अब) तुमसे क्या छिपाऊँ ?" ऐसा अनेक प्रकार से कहने पर रावण को देख कुंभकर्ण ने यों कहा—"मैं जब तुम्हारे पास हूँ तो क्यों विकल होते हो ? हे दानवनाथ ! मोद से रहो। शत्रुता को दमन कर दूँगा।" ऐसा कहकर समस्त सभा को क्रम से देखकर, उचित वाक्यों से (कहा)—"यहाँ निर्मल-आचारवाला विभीषण नहीं है। कहाँ गया ?" (ऐसा) कहने पर (कहा)—"हम पर रामलक्ष्मणों के आक्रमण के समाचार को सुनकर, सभा में सभी एकत्र होकर सोच-विचार कर रहे थे। इतने में तुम अधिक निद्रा के वशीभूत हो, शीघ्र चले गए थे। (तब विभीषण ने) रघुराम के प्रति निष्ठा से, मेरे मन में चुभ जाएँ ऐसे निष्ठुर वचन कहे

नाडिन दन्निति ना विभीषणुनि । गूडदु नाकनु कोपंबु पेर्मि; ३७४०
दन्नि यंतट बोक तालिमि दक्कि । "युन्न जंपुदु" ननि योटलेकंटि;
ननवुडु ननु बासि यारामु कडकु । जनि यिप्पु डाविभीषणुडुन्नवाडु"
अनि चेप्पुटयु "गार्यमदि तुद मुट्टेः।ननिकि बोवुट युक्त" मनि विचारिंचि
"यिंक बोरा" दनि यिंद्रारि येदुट । नंककाडुनु बोलें नतडिच्चें बास;

कुंभकर्णु डु प्रगल्भमुलाडुट

"किट्टि भंजिचेंद गीनाशु नैन; । बट्टि मर्दिचेंद बद्मजु नैन;
जिरु जिरु द्रिप्पेंद शेषुनि नैन; । व्रलमुन ग्रोलेंद व्रलनिधि नैन;
वे'पारु द्रोलेंद विष्णुवु नैन; । रूपरु जेसेंद रुद्रुनि नैन;
गडगि खंडिचेंद ग्रव्यादु नैन; । मेंड नुल्चि वैचेंद मृत्युवुनैन;
वडिचेंड जेसेंद वरुणुनि नैन; । गडुपु सिचेंद नलकापति नैन; ३७५०
बिडिकिलिचेंद रविबिंबंबु नैन;। बडद्रोचि पुच्चेंद ब्रह्मांडमैन;

थे । कहने पर क्रोध के उत्कर्ष में 'ऐसा कहना उचित नहीं है' कहते (हुए मैंने) लात मारी थी ।। ३७४० ।।

लात मारकर, उतने से न जाने देकर (संतुष्ट न होकर), सहनशीलता को खोकर, 'यहाँ रहोगे तो मार डालूँगा' कह दिया। ऐसा कहने पर मुझे छोड़ उस राम के पास जाकर, विभीषण अब वहीं है।" ऐसा कहने पर 'अब तो कार्य समाप्त हो गया है। युद्ध में जाना ही उपयुक्त है,' ऐसा विचारकर कि अब (घर) नहीं जाना चाहिए, (ऐसा) सोच, इंद्रारि (रावण) के समक्ष उसने जिद्दी व्यक्ति के समान वचन दिया।

**कुंभकर्ण के प्रगल्भ वचन**

(कहा)—"आक्रमण कर कीनाश (यमराज) को भी नष्ट कर दूँगा, पकड़कर पद्मज हो तो भी मर्दन कर दूँगा। शेष को भी घुमा दूँगा, विहगेंद्र हो तो भी भीत कर दूँगा, प्रलयाग्नि हो तो भी बरबस निगल जाऊँगा, हठकर जलनिधि को भी पी जाऊँगा, विष्णु हो तो भी शीघ्र भगा दूँगा, रुद्र हो तो भी नाश कर दूँगा, क्रव्याद (नैऋत) हो तो भी लगकर खंडित कर दूँगा, मृत्यु हो तो भी गला घोंट दूँगा, वरुण हो तो भी शीघ्र नष्ट कर दूँगा, अलकापति (कुबेर) हो तो भी पेट चीर डालूँगा, ।। ३७५० ।।

—रविबिंब हो तो भी मुट्ठी में कस लूँगा, ब्रह्मांड हो तो ढकेल दूँगा। (ऐसे मुझ शक्तिशाली को) मेरी समरकेलि के समौद्धत्य के लिए कपियों

गोतुल बट्टि म्रिगुदु ननुटेंत । लेत नासमर-केळी-समुद्धतिकि;
नामर्कटुल नेल्ल नद्रुल कनिचि । यामनुजुल द्रुंतु नसुराधिनाथ !
नी मनंबलरंग नेम्मदि नुंडु; । रामुड्डु नाचेत रणमुलो बडिन
सीत यनाथयै चिक्कु; नंतटनु । नी तलंचिन कोर्कि नीकु सिद्धिंचु"
ननिन महोदरुंडावाक्यमुलकु । घनभुजुंडगु कुंभकर्णुनो ननियें;
"सत्कुलंबुन नीवु जनियिंचिनाड; । वुत्कटंबगु गर्व मुचितमे नीकु ?
दगु नयानयमुलु दलपोय किट्लु । पगतु जंपुदु ननि पलुकुने घनुड्डु ?
कोपंबु दीपिंप घोर सिंहंबु । नेपुन नुन्न वाडेसगु तेजमुन;
गेवलमानवाकृति गाडु रामु; । डाविष्णु डीरूपमै वच्चि नाडु; ३७६०
आवालि नोक कोल नणचिन शूरु; । डावीरवरु गेल्व नलवियें नीकु ?
ब्रकट विक्रमुलैन पगवारि मीद । नोंकड पोवुट माकु नोडबाटु गादु;
बलमुतो जनि महाबलुडैन रामु । गेलु" मनि मरि दशग्रीवुतो ननियें;
"नेमु गलगग नीकु नेल चिंतिंप ? । नी मनोरथसिद्धि नेरपंग लेमे ?
जानकि कोरकु विचार मेमिटिकि? । नेनु संपातियुनु नीद्विजिह्वुंडु

---

को पकड़कर निगलजाना कौन बड़ी बात है ? उन सभी मर्कटों को अद्रियों में भेजकर (भगाकर) उन मनुजों का संहार कर दूँगा, हे असुराधिनाथ ! तुम्हारा मन प्रसन्न हो, (ऐसा) शान्ति से रहो। राम मेरे हाथ रण में गिर (मर) जाए तो सीता अनाथ हो फँस जाएगी। और तुम्हारी मनोकामना तुम्हें सिद्ध हो जाएँगी।" (ऐसा) कहने पर महोदर ने उन वाक्यों को (प्रति-उत्तर देते हुए) घनभुजवाले कुंभकर्ण से कहा—"तुमने सत्कुल में जन्म लिया है। क्या तुम्हारे लिए उत्कट गर्व उचित है ? समुचित नय-अनय के बारे में सोचे बिना कोई महान् व्यक्ति शत्रुवध की (बात) कहता है ? कोप के दीप्त होने पर, विजृंभित तेज से युक्त हो, औन्नत्य में (राम) घोर सिंह के समान है। राम केवल मानवाकार वाला नहीं है, वह विष्णु ही इस रूप में आया है, ॥ ३७६० ॥ —उस वालि का एक ही बाण से दमन करनेवाला शूर है, उस वीरवर का दमन तुमसे हो सकेगा ? प्रकट-विक्रम वाले शत्रुओं पर (तुम्हारा) अकेले जाना हमारे लिए स्वीकार्य नहीं है। सेना के साथ जाकर, महा-बली राम को जीतो।" (ऐसा) कह (उसने) पुनः दशग्रीव से कहा—"हमारे रहते तुम्हें चिन्ता करना क्यों ? तुम्हारे मनोरथ को (हम) सफल नहीं बना सकेंगे ? जानकी के लिए विचार (चिंता) क्यों ? मैं संपाति और इस द्विजिह्व और गंभीर विक्रम से कलित बाहुओं वाला कुंभकर्ण, मिलकर जाकर, राम को आनन्द से किसी भी उपाय से जीत लें,

गंभीर विक्रम कलित बाहुंडु। कुंभकर्णुडु गूडि कौनिपोयि रामु
नेलमि गेलिचति मेनि नेयुपायमुल। वलनोप्प सिद्धिचु वैदेहि नीकु;
नटुकाक राम नामांकित बाण। चटुलोग्र पातंबु सैरिप लेक
वडि भिन्न तनुलमै वच्चितिमेनि ?। नडरंग नेमु नीयडुगुल कैरगि
"प्रणुतोग्र वानर बलमुतो गुड। रणभूमि लोपल रामलक्ष्मणुल ३७७०
वधियिंचि भक्षिंचि वच्चिति" मनुचु।नधिप जेप्पिन मम्मु नधिकमोदमुन
नालिगनमु सेसि यर्थि मन्निंचि। पोलंग नीवार्त पुरमुन नेल्ल
नीवु सार्टिचिन निजमुगा सीत।भाविंचि यटमीद बतियास विडिचि
मतिबूनि नी माट मरिचेयु" ननिन। नतनि गोपिंचि यय्यमरारि जूचि
"यी बोंकु लगु माट लेल्ल नेमिटिकि ?। नाबाहुबलमेचि ननुजूतु गाक !
निश्चयंबुग रामु निर्जितु नेनु;। निश्चितमुग नुंडु नीविट्टु मीद"
ननि कुंभकर्णुडुदग्रुडै पलुक। विनि रावणुडु गडुवेड्क दीपिंप
दनकु बुनर्जन्मतासिद्धि गलिगे। ननि चाल मोदिंचि यनुजन्मु जूचि
"चनि याजि रामलक्ष्मणुल निर्जितु। वनि नम्मिनाड नीयतुल सत्त्वंबु;
शौर्यंबु नंदु नी सरियैन वीर। वर्युलु लेरु; ध्रुवंबिव्विधंबु; ३७८०

तो वैदेही शोभा से तुम्हें प्राप्त होगी। ऐसा न होकर राम-नामांकित बाणों के चटुल-उग्रपात को सह न सक, झट भिन्न-तन (खंडित-शरीर घायल) वाले होकर भी यदि आएंगे तो सोत्कर्ष तुम्हारे चरणों में नत होकर (कहेंगे कि)—"प्रणुत (प्रशंसित)-उग्र वानर-बल (-सेना) के साथ रणभूमि में राम-लक्ष्मण का, ।। ३७७० ।।

—वधकर, भक्षणकर आए हैं।' हे अधिप ! ऐसा कहने पर, अधिक मोद से आलिंगित कर, प्रेम से सम्मानकर, शोभा से इस समाचार की घोषणा समस्त नगर में घोषित करा दोगे तो सीता (उसे) सच मानकर, उसके बाद पति की आशा छोड़कर, मति (अच्छी बुद्धि) धरकर, तुम्हारे वचन के अनुसार करेगी।" (ऐसा) कहने पर, उस पर क्रुद्ध हो, उस अमरारि (रावण) को देख कुंभकर्ण ने उदग्र हो कहा—"ये सर्व झूठी बातें क्यों ? विजृंभित बाहुबल से युक्त मुझे देख लेना। निश्चित रूप से मैं राम को परास्त कर दूंगा। अब आगे तुम निश्चिन्त होकर रहो।" (इसे) सुन, रावण अति उत्साह के दीप्त होने पर, यह सोच कि मुझे पुनर्जन्म प्राप्त हुआ है, अधिक मुदित हो, अनुजन्म को देखकर (बोला)—"तुम्हारे अतुल सत्त्व के कारण यह विश्वास करके निश्चित हूँ कि तुम युद्ध में जाकर रामलक्ष्मणों को परास्त कर दोगे। शौर्य में तुम्हारी बराबरी करनेवाले वीरवर्य (अन्य) नहीं हैं। यह विधान ध्रुव (अटल सत्य) है ।। ३७८० ।।

मुनुकोनि शूलंबु मोदलुगा गलुगु । घनतरायुधमुल गय्यंबु सेयु''
मनि प्रीति रेट्टिंप नतनिकि निच्चे । ननुपम रत्न मयाभरणमुलु;
नारावणुनि तम्मु डाभूषणुमुलु । वारक तालिच प्रज्वलितांगुडगुचु
दनरारें बसिडि कत्तळमोप्प दोडिगि । विनुत संध्यंबुदावृत गिरिवोलें;
बहु रत्न मेखलाबद्धुडै योप्पे । नहिराज बद्ध मंथाद्रि चंदमुन;
नोप्पि रणोत्साह मुप्पोंगि पोंगि । यप्पुडु च्चनुदेंचि यसुरपुंगवुडु
त्रिजगद्भयंकर दीप्तमै पर्व । विजय सूचक भेरि व्रेयंग बनिचि,

कुंभकर्णुडु युद्धमुनकु वेडलुट

शूलि शूलमु कंटे सोंपारि मोनल । वालिन मंटलुज्ज्वलमुलै निगुड
निप्पुलु सेंदर मानितमैन पूज । नोप्पि रत्न प्रभ नुज्ज्वलंबगुचु
व्रतिवीर शोणित भ्राजितंबैन । यतुल शूलमु बट्टि यन्नकु म्रोक्कि ३७९०
यतनि दीवनलतो ना सभांतरमु । वितत समुद्योग वेगुडै वेडलें
''नी कष्ट तनुवुलो नेमेल निलुत्तु । मोकुंभकर्ण ! रणोर्बर दीनि

—शूल आदि घनतर-आयुधों से युद्ध करो।'' (ऐसा) कह प्रीति के द्विगुणित होने पर, उसे अनुपम रत्नमय आभरण दिए। उस रावण का भाई उन आभूषणों को अवश्य धारणकर, प्रज्वलित-अंग (-शरीर) वाला होता हुआ, स्वर्ण-कवच को पहनकर, विनुत-(-प्रशंसित) संध्यांबुद से आवृत-गिरि के समान शोभित हुआ। बहुरत्नों से युक्त मेखला से आबद्ध हो, अहिराज से बद्ध मंथाद्रि (मन्दराचल) के समान विराजमान हुआ। शोभित होकर, रणोत्साह से उमड़-उमड़कर, तब आकर असुर-पुंगव (-श्रेष्ठ) ने त्रिजगद् भयंकर-दीप्त होकर व्याप्त होने के लिए, विजय-सूचक भेरी ध्वनित कराने को (सेवकों को) भेजकर,

कुंभकर्ण का युद्ध के लिए निकल पड़ना

—शूली (शिव) के शूल से भी (अधिक) शोभित होकर, नोकों से निकलने वाली ज्वालाओं के उज्ज्वल हो, चिनगारियों को बिखेरते हुए, मान्य पूजा से विराजित होकर, रत्नप्रभावों से उज्ज्वल होते हुए, प्रतिवीर-शोणित से भ्राजित (प्रकाशमान) अतुल-शूल को धारणकर, अग्रज को प्रणाम कर, ॥ ३७९० ॥

—उसके आशीसों को लेकर, उस सभा के मध्य से विगत-समुद्योग के वेग से युक्त हो निकल पड़ा। मानों उसके प्राण यह कहते उसे

वैतुवु र''म्मनि वानि प्राणंबु । लातत गति नीड्व नरुगु चंदमुन;
नंत राक्षस कोटि याकुंभकर्णु । नंतंत गूडि कय्यंबुन करिगें;
दुरगंबु लेक्कि सिंधुरमुल नेक्कि । यरदंबु लेक्कि सिंहंबुल नेक्कि
काटुक कोंडलगति दनरारि । मेटि दंष्ट्रंबुल मेरुगुल सेंदर
ग्रौर्यमंतयु गूर्चि करुविडुकरणि । शौर्यबु रूपुलै चरियिंचु भंगि
गय्यंबु सेतयै कार्यंबु गाग । नय्यै तेरंगुल नाटोप मोप्प
बरिघ पट्टिस गदा प्रास कोदंड । करवाल कुंत मुद्गर भिंडिवाल
परशु चक्रादिक प्रथितायुधमुल । बरगि पदाति युद्भट वृत्ति नडचें; ३८००
नीचंदमुन गूडि येल्ल सैन्यमुलु । वे चनुदेर गर्वित चित्तुडगुचु
बुरकामिनीतति पुष्प वर्षमुलु । गुरिय रणोद्योगि कुंभकर्णुंडु
चंद्र मंडल निभच्छत्रंबु लोप्प । जंद्र बिंबास्यलु चामरल् वीव
दुरग हेषलुनु सिंधुर बृंहितमुलु । वररथ नेमि निस्वन परंपरलु
बटुतर निस्साण भांकारमुलुनु । बटहभेरीशंख पणवनादमुलु
घंटामृदंगढ़क्कारवंबुलुनु । मिंट दिक्कुलं निंड मिगुल म्रोयंग

---

आततगति से खींच ले जा रहे हों कि "इस क्रूर तन में हम क्यों रहेंगे ? हे कुंभकर्ण ! रण-उर्वी (रणभूमि) में इसे त्याग दो, चलो।" तब राक्षसकोटि उस कुंभकर्ण के साथ मिलकर युद्ध के लिए चल पड़ी। (वे सब) तुरगों पर चढ़कर, काजल के पर्वतों के समान शोभित होकर, श्रेष्ठ दंष्ट्राओं की चमक के चारों ओर फैलने पर, समस्त क्रूरता को एक स्थान पर एकत्रित करने के समान, मानों शौर्य ही रूप धारण कर विचर रहा हो, युद्ध करना ही अपना कर्तव्य हो, (ऐसा समझ) अनेक प्रकारों से आडम्बर के विलसित होने पर, परिघ, पट्टिस, गदा, प्रास, कोदंड, करवाल, कुंत, मुद्गर, भिंडिवाल, परशु, चक्र आदि प्रथित (प्रसिद्ध) आयुधों से सज्जित होकर, पदाति (पैदल) सेना उद्भट वृत्ति से चल पड़ी ।।३८००।।

इस प्रकार से मिलकर समस्त सेनाओं के शीघ्र चल देने पर, गर्वितचित्त वाला होते हुए, पुर-कामिनीतति (-स्त्रीसमूह) के पुष्पवर्षा करने पर, रणोद्योगी (रण करने में प्रयत्नशील) कुंभकर्ण के चंद्रमण्डल के सम छत्रों के शोभित होने पर, चंद्रबिंबास्याओं (चंद्रमुखियों) के चामर डुलाने पर, घोड़ों की हिनहिनाहटों, सिंधुरों की चिंघाड़ों, वर रथों के नेमिस्वनों की परंपराओं, पटुतर निस्साणों के भाँकारों, पटह-भेरी-शंख-पणव के निनादों, घण्टा-मृदंग-ढक्का के रवों के आकाश तथा दिशाओं में अधिक व्याप्त होकर मुखरित होने पर (वह चल पड़ा।)

### कुंभकर्णुनकु दुश्शकुनमुलु पॉडसूपुट

वेडलिन यपुडु पृथ्वीभाग मगलें; । जडधुलु गलगें; दिशावलि वगिलें;
गगनंबु वडकें; दिग्गजमुलु म्रोंग्गे; । जगमुलु बेंगडोंदें; शैलंबु लुरिलें;
"दौर्जन्यमुन दुष्टदानव ! नीवु । पर्जन्यु नेचिन फलमेल्ल गुडुवु"
मनि राघवुनकु दोडै वच्चि पेर्चि । ननरार वानि नदल्चिन माड्कि ३८१०
गलयंग नप्पुडकालमेघमुलु । पलुमारु बिडुगुलु परगिचि म्रोसें;
"दोरंबुगा नार्चि व्रुळ्ळेडु वीडु; । घोराहवक्षोणि गुपितुडैनट्टि
ताराधिपतिचेत दारुपरुटकु । नीराजवरुनिचे निट गूलुटकुनु
दारु साक्षुल" मनि तग जेप्पु करणि। दारलु मंडुचु धरणिपै बडियें;
"दनु मुन्नु नोंचिन दानिकै यनिलु। डनयंबु रामुनि यान नीयसुर
बडवैतु" ननि पेर्चि परगिन माड्कि। वडिगोनि प्रतिकूल वायुवुल् वीचें;
"रामुडु संप नीराक्षसाधमुडु । नामीद बडुनपुडु नाकेंत व्रेगु
पुट्टुनो" यनि भीति पुट्टि कंपिंचि । नट्टि चंदंबुन नवनि गंपिचें;

---

### कुंभकर्ण को दुःशकुन दिखाई पड़ना

चल पड़ने पर, पृथ्वीभाग उखड़ (विदीर्ण हो) गया, जड़धियाँ (समुद्र) आलोडित हुईं, दिशावली फट गई, गगन कंपित हो उठा, दिग्गज धँस गए, जग भयभीत हुए, शैल लुढक गये। 'हे दुष्ट दानव ! दुर्जनता से तुमने पर्जन्य को जो सताया था, उसका पूरा फल भुगतो' मानों ऐसा कहते राघव का साथ देते हुए आकर, विजृंभित हो शोभा से उसे डाँट रहे हों ॥ ३८१० ॥

—(ऐसा) चारों तरफ़ से तब अकालमेघ कई वार गाज गिराकर, गरज उठे। "अत्यधिक रूप से सिंहनाद कर दर्पित होनेवाला यह (राक्षस) घोर-आहव-क्षोणि (युद्धभूमि) में क्रुद्ध बने तारा के अधिपति (सुग्रीव) के हाथों नष्ट होने तथा इस राजवर से यहाँ मर जाने के साक्षी है" (ऐसा) ढंग से कहने के समान नक्षत्र जलते हुए धरणी पर गिर पड़े। 'पूर्व में उसका दमन किया था, उसके लिए (प्रतीकार रूप) अनल निरन्तर राम की शपथ लेकर इस असुर को गिरा देगा' ऐसा (अनल के) विजृंभित हो चलने के समान, झट से प्रतिकूल वायु चलने लगी। 'राम के मार डालने पर, इस राक्षसाधम के मेरे ऊपर गिर पड़ने पर, मुझे कितना बोझ मालूम होगा' मानों ऐसी भीति के उत्पन्न होने पर, कंपित होने के समान अवनि कंपति हो उठी। 'हे राक्षसाधम ! हमें पक्षपाती (पंखों के बल उड़नेवाले

"बक्षपातुल मनि परिकिंप वलदु । राक्षसाधम ! नीवु राघवेश्वरुनि
खगमुलचे जावगल" वनु करणि । खगमुलु सुडिवडगा बारु जौच्चे;
३८२०
नवि यॆल्ल गौनक साहसमु रॆट्टिप । सवरण युडुग कुत्साहंबु मिगुल
"जूपुल चेतने चूर्ण बौनर्तु । गोपिंचि वानर कुलमॆल्ल" ननुचु
मेटियै वच्चुचु मीरि कन्गौनियॆ । गोट यव्वलि कपि कोट्ल नॆल्ल;
गपुलुनु नाकुंभकर्णुनि जूचि । विपरीत मारुत विहृत मेघमुल
करणि बारुग गुंभकर्णुंडु लंक । युरुवडि वॆडकि मिन्नु लिय्यंग नार्चॆ;
नायार्पु विनि वानरावळि यॆल्ल । बायनि मूर्छ पाल्पडि भुवि द्रॆळ्ळॆ;
शरनिधि गलगॆ; भूस्थलि गंप मॊंदॆ; ।सुरलकु गडु भीति सॊच्चॆ जित्तमुल;

वानर कुंभकर्णुल युद्धमु

नंत वानरवीरु लंतलो दॆलिसि । यंतकाकृति गल याकुंभकर्णु
गिट्टि पादपमुलु गिरुल श्रृंगमुलु । पट्टि बॆट्टुग नॆदुर्पडि यार्चि पेर्चि

---

और पक्षपात करनेवाले) मत समझो । तुम राघवेश्वर के खगों (बाणों) से अवश्य मर जाओगे' मानों (यह कहते हुए) खग (पक्षी) घिरकर उड़ने (मँडराने) लगे ।। ३८२० ।।

उन सबकी परवाह न कर, साहस के द्विगुणित होने पर, सुघड़ाई के कम न होकर, उत्साह के बढ़ने पर, 'क्रुद्ध होकर दृष्टियों से ही समस्त वानरकुल को चूर्ण कर दूँगा' (ऐसा) कहते श्रेष्ठ बन कर आते हुए, उत्कर्ष से उसने दुर्ग के उस पार के समस्त कपि-कोटियों को देखा । कपियों ने भी उस कुंभकर्ण को देखा, वे विपरीत-मारुत से विहृत-मेघों के समान भाग निकले । कुंभकर्ण ने शीघ्र लंका से निकलकर सिंहनाद किया, जिससे आकाश फट जाए । उस सिंहनाद को सुनकर समस्त वानर-समूह अत्यधिक मूर्च्छित हो जमीन पर गिर पड़ा । शरनिधि (समुद्र) आलोड़ित हुआ, भूस्थली (पृथ्वी) कंपित हुई, सुरों के चित्तों में अधिक भीति ने प्रवेश किया ।

वानरों और कुंभकर्ण का युद्ध

तब वानरवीर इतने में होश में आकर, अंतक-आकृति वाले उस कुंभकर्ण के निकट पहुँच पादप, गिरि (और) श्रृंग पकड़कर (हाथ में लेकर), भीकरता से सामना कर, विजृंभित हो सिंहनाद कर बार-बार (लगातार) युद्ध करने लगे । तो उन्हें जाने न देकर, पकड़कर, तरुचर से दानव सेना, ।। ३८३० ।।

पौरि बौरि बोरुचो बोनीक पौदिवि । तरुचर सेनपै दानव सेन ३८३०
युरुवडि गदियनिट्लुभय सैन्यमुलु । बरवसंबुन दलपडियें नावेळ
ब्रळय कालमुनाटि पट्टु सागरमुलु । दलकोंनि यौंडोंटि दाकोंन्नि करणि;
नौंडळुलु नेम्मुलु नूरुलु बरुलु । बौंडि पौंडिगा जेसि पोनीक मरियु
दविलि प्रेवुलु मेडलु दललु फालमुलु । नवियंग बेट्टु रथ्यमुल द्रौक्किंचि
कडलगलिचिन कत्तुलचेत । गडि कंडलुग जेसि कट्लक तोड
नंत बोवक भूनभोंतराळंबु । नंतयु गडुवाडि यम्मुल गप्पि
वडि बेर्चि रथमुलवार लिब्भंगि । गडिमि जंपिरि महोग्रमुग वानरुल;
वानरुलुनु रथावळुलपै कुरिकि । पूनिचि वेंनुककु बोव दन्नियुनु
गडुनौग ललमि ब्रग्गन नेल तोड । नडिचियु विरिचि यल्लंत वैचियुनु
भयदंबुगा वच्चि पादयुग्ममुल रयमुन । जदिय सारथुल द्रौक्कियुनु
३८४०
बेंळ पेंळ नरमुलु पेंनचि रादिगिचि । तल लुरुवडि द्रेंचि धात्रि वैचियुनु
रथिकुलै पेर्चिन राक्षसाधिपुल । वृथुगति जंपिरि पेंक्कु चंदमुल;
नदि गनि राक्षसु लधिक रोषमुन । वदलक वानरावळि जुट्टु मुट्टि

—द्रुतगति से जूझ पड़ी। उस समय तत्परता से उभयसैन्य आपस में प्रलयकाल के समय के पट्टसागरों के लगकर एक दूसरे से भिड़ जाने के समान, भिड़ गए। शरीरों, हड्डियों, ऊरुओं (तथा) पसलियों को चूर-चूरकर उतने से न जाने देकर, और भी तत्पर हो, आंतड़ियों, कण्ठों, सिरों (तथा) फालों (ललाटों) को भीकरता से रथ्यों (अश्वों) से कुचलवाकर, लहराती तलवारों से (तथा) अधिक क्रोध से (शत्रुओं को) खण्ड-खण्ड कर, उतने से न जाकर (तृप्त न होकर), भू-नभ के अंतराल (मध्यभाग) को अधिक पैने बाणों से आच्छादित कर, झट विजृंभित हो रथिकों ने इस प्रकार साहस से (तथा) महोग्ररूप से वानरों को मार डाला। वानरों ने भी रथावलियों पर कूदकर, जोर से लातें मारीं, जिससे वे पीछे की ओर चले जाएं। उनके लगामों को सरलता से पकड़कर, ज़मीन पर पटककर, तोड़कर, दूर फेंक दिया, भयद रूप से आकर, पदयुग्मों से झट दबाकर, सारथियों को कुचल डाला, ।। ३८४० ।।

—नसों को पकड़ खींच सिरों को झट काटकर ज़मीन पर फेंक दिया, (इस प्रकार) रथिक बने, विजृंभित राक्षसाधिपों को पृथुगति से, अनेक प्रकार से मार डाला। उसे देख राक्षस अधिक रोष से, न छोड़कर, वानरावली को घेरकर, मद के उत्कर्ष से, बल के क्षीण होनेवाली करिघटाओं (मेघसम गजों) को, चरणों के संकेतों से, (वानरों पर)

मदमु पेंपुन बलमरु गरिघटल । बदमुल सन्नल बै गदियिंचि
कडकाळु लौडियिंचि करमुल वलन। नेंडपक नेलतो नैत्ति व्रेयिंचि
मेंदडुनु बुनुकल मेदिनि गलय । बदमुल द्रोक्किंचि भयदंबु गाग
नोलि जूर्णबुलै युर्वि नंदंद । राल नुग्र प्रदरमुल नेसियुनु
गरुलपै नुन्न राक्षसु लेपु मीरि । युरुवडि गेंडपि रत्युग्रत गपुल;
गपुलु नुग्रंबुगा गबिसि येंतंयुनु । गुपितुलै गजमुल कौम्मुलु वट्टि
कुदिंचि रूपणचियु गुंभस्थलमुलु । पदमुल बरियलु वार दन्नियुनु
३८५०

बललंबु रक्तंबु बहुळास्थिचयमु । गलय गाळ्ळौगि पट्टि कडक व्रेसियुनु
ना येनुगुल मीद नलवु ज्रलंबु । वेयु भंगुल जूपि वेगंबु मेंरसि
पट्टिन विड्लुनु बाहुवुल् तललु । नट्टलु मरुवुलु नवनि गूल्चियुनु
नसमुन गपुलु गजारूढुलैन । यसुरुल जंपि रत्यंत रौद्रमुन;
गूडि दट्टमु चेसिकौनियु बीरंबु । लाडुचु हरुल ग्रोव्वंडरंग दरिमि
पलुदेरंगुल बाण पंक्तु लेसियुनु । नलि सैलकट्टियल् नाट नेसियुनु
सुनिशित खड्ग विस्फुरण शोभिलल ।मौन सौच्चि कडिकंडमुलुग व्रेसियुनु

---

भिड़ाकर, पीछे के पैरों को दबाकर, सूंड़ों से उठवाकर, लगातार (वानरों को) ज़मीन पर पटकवा दिया। मस्तिष्क (भेजा) और हड्डियाँ मेदिनी पर व्याप्त हों, (ऐसा) कुचलवाकर (युद्धभूमि को) भयंकर बना दिया। क्रम से चूर्ण बन उर्वी पर जगह-जगह गिर पड़ें, (ऐसा) उग्रप्रदरों से प्रहार कर, करियों पर स्थित राक्षसों ने विजृंभित हो, शीघ्र अत्युग्रता से कपियों का संहार किया। (तब) कपि उग्रता से भिड़कर, अधिक कुपित हो, गजों के दांतों को पकड़कर, झकझोर कर, रूप को नष्ट कर, कुंभस्थल फट जाएँ, ऐसे लात मारकर, ॥ ३८५० ॥

—मांस, रक्त, बहुल-अस्थिचय से युक्त लोधा बन जाएँ, ऐसा (उन गजों को) टाँगों से पकड़कर सप्रयत्न (ज़मीन पर) पटककर, उन हाथियों पर बल (तथा) हठ को सहस्रविधियों से दिखाकर, वेग से दीप्त होकर, (राक्षसों के) धारण किए धनुषों, बाहुओं, सिरों, धड़ों, कवचों को अवनि पर गिराकर, दर्प से कपियों ने गजारूढ़ बने असुरों को अतिरौद्रता से मार डाला। एकत्र हो, घने बन, डींग हाँकते हुए, हरियों (अश्वों) को, चर्बी (मद) के उत्कर्षित होने पर, दौड़ाकर, अनेक प्रकार से बाणपंक्तियाँ चलाकर, शोभा से बाण चलाकर जिससे वे चुभ जाएँ, सुनिशित-खड्ग के विस्फुरण के शोभित होने पर, युद्धभूमि में प्रवेशकर, खण्ड-खण्ड कर, शूरवीर राहुतों (घुड़सवार) ने निजृंभित होकर, गिरिचरों को अनारत

करणि नेंतयु भुजागर्वंबु मीरि । यिरवोंदगा दोंडि येडम्मुलेसें;
नवि वेग लक्ष्मणुंडंत लोपलनें । विविध खंडमुलु गाविंचि पेल्लार्चि
४५७०
यतिकायुपै नेसें नाग्नेय बाण; । मतडु माऱेसें सौरास्त्रंबु दोडिगि;
यारेंडु शरमुलु नडरि योंडोंटि । तो रणंबोनरिंचि तुनियलै रालै;
जेकोनि दनुजु डैषिक बाण मेसें । गाकुत्स्थ तिलकु डाकंपंबु नोंद;
नदि यैंद्रमुन द्रुंचें नडरि लक्ष्मणुडु; । अदि गनि दैत्युंडु याम्यास्त्र मेसें;
नदि द्रुंचें नतडु वायव्यास्त्र मेसि; । यदिगाक पेक्कम्मु लसुरपै नेय
नवि वानि मैमरु वट्टुताकि विऱिगि । भुवि मीद बडिन नप्पुडु लक्ष्मणुंडु
वेंडियु बेक्केय विसगुट सूचि । "कांडंबु लेमोको काडवु वीनि"
ननि यनि चिंतिंचि यलयुचुनुंडें; । "नेन लेनि यीमर्म मेऱिंगितु" ननुचु
नप्पुडातनितोड ननिलुंडु वच्चि । चेप्पें; "लक्ष्मण ! ब्रह्मचे वीडु वडसें
वरमु दा गोरि यी वज्र वर्मंबु । शरमु लेव्वियु वीनि जालवु नाट;
४५८०
बलु तुनियलु गाग ब्रह्मास्त्र मेसि । पोलियिंपु" मनवु डुप्पोंगि लक्ष्मणुडु

---

ऐसा कहने के समान भुजगर्व से अधिक उत्कर्षित हो स्थिरता से संधान कर सात बाण चलाए। उन्हें इतने में ही शीघ्रता से लक्ष्मण ने अनेक खंड-खंड करके अधिक सिंहनाद कर, ॥ ४५७० ॥

—अतिकाय पर आग्नेय बाण चलाया। उसने सौरास्त्र का संधान कर प्रति-अस्त्र चलाया। वे दोनों शर उत्कर्षित हो एक दूसरे से जूझकर तिनके-तिनके बन गए। दनुज ने लगकर ऐषिक बाण चलाया जिससे काकुत्स्थतिलक (लक्ष्मण) आकंपित हो जाए। उत्कर्षित हो लक्ष्मण ने उसे ऐन्द्र से टुकड़े कर दिया। उसे देख दैत्य ने याम्यास्त्र चलाया। उसे वायव्यास्त डाल टुकड़े कर दिया। उसके अतिरिक्त असुर पर अनेक बाण चलाए। वे भी उसके कवच से लगकर, टूटकर ज़मीन पर गिर पड़े। तब लक्ष्मण ने और भी कई बाण चलाए, उनके भी टूटते देख 'बाण इसके शरीर में गड़ते ही नहीं। क्या बात है?' ऐसा सोच चिंतित हो लक्ष्मण थका रह गया। 'इस अप्रतिम रहस्य को बताऊँगा' कहते हुए तब अनिल ने उसके पास आकर कहा—'हे लक्ष्मण ! इसने वर की इच्छा कर ब्रह्मा से वज्र-वर्म प्राप्त किया है। (इसके कारण) कोई भी शर इसके (शरीर) में गड़ नहीं सकता ॥ ४५८० ॥

—अनेक टुकड़े बन जाए ऐसा ब्रह्मास्त्र चलाकर संहार कर दो।' ऐसा

नदि समंत्रकमुगा नार्चुचु दोडगि । त्रिदशारि सुतु मीद देग गोनि येसें;
नेसिन ब्रह्मांड मॆल्लनु बगुल । वासवुंडदर देवतलु गंपिप
धरणि वडक दिक्तटमुलल्लाड । शरधुलु घूर्णिल्ल शैलमुल् वडक
धरणि चंद्रुलु गति दप्पंग जुक्क । लुरलंग रत्नपुंखोज्वलंबगुचु
प्रळयकालमु नाटि पावकु भंगि । नेलकोनि लोकमुल् निंडि मंडुचुनु
यमदंडमुनु बोलॆ ननिल वेगमुन । क्रममोप्प नॆंतयु गडु रभसमुन
नम्मेयि ब्रह्मास्त्र मरुदेर दैत्यु । डम्मुलु निगुडिप नवियु गैकोनक
वच्चुटयुनु शक्ति वैचें; वैचुटयु । जॆच्चॆर ना शक्ति जॆकोन कदियु
लावुन राग शूलंबुन बोडिचें; । ना विधंबुनु गोनकदि मीरिराग
४५९०

गद व्रेसें; वेसिन गदयुनु द्रोचि । यदि वच्चुटयु जूचि यडिदान व्रेसें;
नदि दाटि रा बरश्वायुधं बॆत्ति । वदलक व्रेय दीव्रंबुन नदियु
गडचि येतेरंग गडक गटारि । बोडिचें; नंदुन बोक बोरन राग
वलनोप्प मोल नुन्न वंकिनि बोडिचें; । ज्ञलमुन नदि मीरि चटुल वेगमुन

कहने पर फूलकर लक्ष्मण ने सिंहनाद करते हुए उसका समंत्रक संधान कर, त्रिदशारि-सुत पर प्रचंडता से चलाया। चलाने पर, समस्त ब्रह्मांड विदीर्ण हो जाए, वासव सहम जाए, देवता कंपित हो जाएँ, धरणी काँप जाए, दिक्तट तड़प उठें, शरधियाँ आलोड़ित हो जाएं, शैल काँप उठें, तरणि (सूर्य) और चंद्र पथभ्रष्ट हो जाएँ, तारे टूट गिरे, रत्न-पुंखों (-तीर की मूँठ) से उज्ज्वल बनते हुए, प्रलयकाल के पावक के समान, स्थिरता से (समस्त) लोकों में भरकर, प्रज्ज्वलित होते हुए, यमदंड के समान, अनिल वेग से, क्रम से अधिक रभस (वेग) से, उस प्रकार ब्रह्मास्त्र के आने पर दैत्य ने बाण चलाए तो उनकी परवाह न कर आने पर शक्ति को चलाया, चलाने पर झट उस शक्ति की भी परवाह न कर, समर्थता से आने पर (उसे) शूल से चुभोया। उस विधान की परवाह न कर उसके आगे बढ़ आने पर, ॥ ४५९० ॥

—गदा फेंक दी। डालने पर गदा को भी ढकेलकर उसके आते देख, करवाल से मारा। उसे भी पार कर आने पर परशु-आयुध उठाकर अवश्य डालने पर, उसे भी तीव्रता से पार कर आने पर, कटार से मारा, उससे भी न रुककर झट से आने पर, शोभा से अपनी कमर के वक्र कौक्षेयक से मारा। हठ से उसको भी पारकर चटुल वेग से,

अतिकायुडु लक्ष्मणुनिचे जच्चुट

बोव केतेंचिन बोडिचें बिडिकिटनु;। देवतल् दललूप दिविरि याशरमु
मंडित कोटीर मंडलि तोड। गुंडलंबुलतोड गूल्चें दच्छिरमु;
नट्टु वज्रहति रोहणाद्रिश्रृंगंबु। चट्टुलत गूलिन चाड्पुन बडिन
यतिकायु तल जूचि यति भीति बोंदि। हत शेषुलैन दैत्याधमुल् परचि
लंक जोच्चुटयु गेलंकुल गपुलु। नंकिंचि रेंतयु; नारामु तम्मु
डरुदेंचि श्रीरामु नडुगुल केरग। गरमु संतोषिंचि कौगिट जेर्चि, ४६००

विनुत्तिचि याकपिवीरुल तोड। ननयंबु हर्षिचें नवनीशु; डंत
ना दैत्यनाथुंडु नय्यतिकायु। डादिगा गल दैत्यु लावृ‍रु वडुट
विनि मूर्छ पालपडि वेगंबे तेलिसि। घनमुगा गन्नीरु ग्रम्म नंदंद
यति दुःखमुन जाल नडलुचु नुन्न। पति जेरि मयु पुत्रि पलिकें निट्लनुचु;
"नसुरेश! लोकंबु लन्निटिलोन। नसमान सत्त्वुडवैन नीकिट्लु
पाडिये शोकिंप? बंटवै नीवु। नाडेल तेच्चिचति नरनाथु देवि?
नोप्पिप नेरवै; तुचित कालंबु। दप्पे; नारामुनि दलपडु दैत्यु

---

अतिकाय का लक्ष्मण के हाथ मरना

—आ जाने पर मुष्टि से मारा। देवताओं के (प्रसन्नता से) सिर हिलाने पर, शीघ्रता से उस शर ने मंडित-कोटीर-मंडलि के साथ, कुंडलों के साथ उसके शिर को गिरा दिया। तब वज्र के आघात से रोहणाद्रि के श्रृंग के चट्टुलता से गिर पड़ने के समान, गिरे हुए अतिकाय के सिर को देख अतिभीत हो, हतशेष दैत्याधम भागकर लंका में घुस गए। (उसे) देख कपि अत्यन्त उल्लसित हुए। राम के अनुज ने आकर श्रीराम के चरण छुए। (उस पर) अधिक प्रसन्न हो, (उसे) गले लगाकर, ॥ ४६०० ॥

—विनुति (प्रशंसा) कर, उन कपिवीरों के साथ अवनीश (राजा राम) अनारत हर्षित हुए। तब वह दैत्यनाथ अतिकाय आदि छहों दैत्यों के गिरने (मरने) की बात सुनकर मूर्च्छित हुआ। शीघ्र होश में आकर, अधिकता से आँसुओं के घिर आने पर, जहाँ-तहाँ अति दुख से अधिक विकल बनने पर, पति के निकट जा मयपुत्री (मन्दोदरी) ने इस प्रकार कहा—"हे असुरेश! समस्त लोकों में असमान सत्त्ववाले हो। तुम्हें इस प्रकार शोक करना संगत है क्या? शूर के समान तुम नरनाथ की देवी क्यों लाए थे? (उसे) समझा नहीं सके। उचित समय भी बीत गया। उस राम का सामना करनेवाले दैत्यों के वापिस लौट आने की बात छोड़

लरुदेंतुरनु माट लवियु बोविड्वु;। सुरवैरि! याजिलो जूपु नी कडिमि"
ननु माट लालिंचि यात्म जिंतिंचि। वनित नंतःपुरवासंबु कनिचि
निनिचिन वगपुतो निट्टूर्पु वुच्चि। तन मंत्रिवरुलतो दशकंठु डनियें ४६१०
"गटकटा! तम्मुलु गादिलि सुतुलु। निटुवलें गूलि; रिंकेमन गलदु?
विबुधुल कैनन्नु विडिपिंप रानि। प्रबलंबुलगु नागपाश बंधमुलु
पासिर मायनो बलिमिनो मनुजु;। लास सेसिन जेल्ल ददि नाकु विजय
मारामु तम्मुनि नाजिलो गेलुचु। वीरुनि नेव्वनि वेंदकियु गान;
भयमेंन्नडुनु लेक परगु नीलंक। भयमुन बोंदें ना बलियुर वलन;
ना राम विभुनि पराक्रमंबुनकु। मेर येंय्यदि? यिट मीद नी लंक
यतनिचे बडकुंड नरसि येमऱक। प्रति दिनंबुनु गाव बंपुडी" यनुचु
नंतःपुरंबुन करिगि योंक्करुड। नंतरंगमुन नडलुचु नुंडें;
नप्पुडु चनुदेंचि या मेघनाधु। डप्पंक्ति कंठुतो ननियें नोंप्पार;
"ने नीकु गलुगंग निटु वगपेल?। दानवाधीश्वर! तगदु चिंतिप; ४६२०
बटुतरंबैन नाबाण संहतिकि। नेंटु सहिंपग जालु नीश्वरुंडैन?

---

दो। हे सुर-वैरी! युद्ध में अपना साहस दिखाओ।" ऐसी बातें सुनकर, मन में चिंतन कर, वनिता को अन्तःपुर में भेजकर, पूर्ण दुख से लम्बी साँस छोड़, दशकंठ ने अपने मन्त्रिवरों से कहा— ॥ ४६१० ॥

—"हाय! अनुज और लाड़ले पुत्र यों गिर गए। अब कहने को क्या है? विबुधों (देवताओं) के लिए असाध्य और प्रबल नागपाश के बंधनों से, माया से हो या बल से हो, मनुज विमुक्त हुए। अब विजय की आशा मेरे लिए असंभव है। उस राम के अनुज को युद्ध में जीतनेवाले वीर को खोजने पर भी नहीं पा रहा हूँ। निर्भय हो शोभित होनेवाली लंका को उन बलवानों से भय उत्पन्न हुआ है। उस विभुराम के पराक्रम की सीमा कहाँ है? अब आगे लंका उसके हाथ न पड़े, ऐसा प्रतिदिन सावधानी से रक्षा करते रहो।" (ऐसा) कहते अंतःपुर जाकर, एकांत में, मन ही मन व्याकुल होता रहा। तब मेघनाद आकर उस पंक्तिकण्ठ से मनोज्ञता से बोला—"मेरे रहते तुम्हें शोक करना क्यों? हे दानवाधीश्वर! (तुम्हें) चिंता नहीं करनी चाहिए ॥ ४६२० ॥

पटुतर मेरे बाण-संहति (आघात) को ईश्वर भी कैसे सहन कर सकेगा? उधर देखो, राम को (और) उसके अनुज को चटुल-अंबकों से

नट्टु चूडु रामुनि नातनि तम्मु । जट्टु लांबकमुल जर्जरितुल जेसि
यसुवुलु वेरि्कि यय्यगचरावळुल । वसुमति पै गूल्चि वच्चेद गडिमि;
विबुध कंटक ! नेडु विनुमु ना प्रतिन;। विबुध लोकेशुंडु विष्णुंडु यमुडु
शिखियुनु रुद्रुंडु सितकरार्कुलुनु । नखिल साध्युलु बलि यज्ञ वाटमुन
नेचि विजृंभिचु नेंड द्रिविक्रमुनि। जूचिन गति नन्नु जूतुरु गाक" !

इंद्रजित्तु रेंडव मारु युद्धमुनकु वेडलुट

यनि वीडुकोनि दिव्यमगु रथंबेक्कि। दनुजेन्द्र तनयु डेंतयु सोंपु मीरि
नडवंग नप्पुडु नाना मुखमुल । गडु वेगमुन नुर्वि गदलगा गदलि
वेडले रथंबुलु; वेडले नेनुगुलु; । वेडले गुर्र्रंबुलु; वेडले गाल्बलमु;
पुंडरीकंबुल बोलुपारु वारु । बुंडरीकाक्षुल बोलुपारु वारु ४६३०
बुंडरीकच्छाय बोलुपारु वारु । बुंडरीकोन्नति बोलुपारु वारु
बुंडरीकोग्रत बोलुपारु वारु । बुंडरीकमु शक्ति बोलुपारु वारु
नप्पुडुग्रत जतुरंग सैन्येमुल । नोप्पिरि दानवु लुग्राननमुल;
नार्पुलु बोब्बलु नतुल हुंकृतुलु । दर्पित सिंह नादस्फरणमुलु

---

जर्जरित कर, प्राण उखाड़कर (संहार कर) अगचर-अवलियों को, साहस से वसुमति पर गिराकर आऊँगा। हे विबुध-कंटक ! आज सुनो मेरी प्रतिज्ञा। विबुध-लोकेश (इन्द्र), विष्णु, यम, शिखि (अग्नि), रुद्र, सितकर (चंद्र), अर्क, अखिल साध्य (आदि) मुझे बलि की यज्ञशाला में विजृंभित होनेवाले त्रिविक्रम की भाँति देख लेंगे।"

### इन्द्रजित का दूसरी बार युद्ध के लिए निकल पड़ना

—(ऐसा) कह बिदा लेकर, दनुजेन्द्रतनय दिव्य रथ पर आरूढ़ होकर, अधिक मनोज्ञता से चल पड़ा। तब नानामुखों से (चौरतफ़ से) रथ अतिवेग से चल पड़े जिससे उर्वी कंपित हो उठी। हाथी चल पड़े, घोड़े चल पड़े, पैदल सेना चल पड़ी। पुंडरीकों (कमल और श्वेतछत्र) के समान शोभित होनेवाले, पुंडरीकाक्ष (व्याघ्र और विष्णु) के समान शोभित होनेवाले, ॥ ४६३० ॥

—पुंडरीक (श्वेतछत्र) की छाया से शोभित होनेवाले, पुंडरीकों (के व्याघ्र के औन्नत्य से शोभित) होनेवाले, पुंडरीकों (आग्नेय दिशा का दिग्गज) की उग्रता से शोभित होनेवाले, पुंडरीक (व्याघ्र) की शक्ति से शोभित होनेवाले, ऐसे दानव तब उग्रता से, उग्र आननों से चतुरंगसेना में विलसित हुए। सिंहनाद, गर्जनाएँ, अतुल हुंकार, दर्पित सिंहनाद, नेमीरव,

नेमीरवंबुलु निस्साणरवमु। रामणीयकमु नुग्रंबुनै यमर
भासुर धावळातपत्र मॊप्पार। नासुधाकरु तोडि याकाश मनग
गमललोचनमुलु ग्राल नंदंद। प्रमदाजनमु चामरंबुलु वीव
बहु भूषण प्रभा पटलंबु वॆलुग। सहज वैभव महोज्ज्वलु डिंद्रजित्तु
चनुदेंचि रण महीस्थलमुन निलिचि। घन भुजु डत्यंत कौतूहलमुन
रक्त वस्त्रंबुल रक्त माल्यमुल। रक्त गंधंबुल राजितुंडगुचु ४६४०
वर मंत्रमुल हुतवहु ब्रतिष्टिंचि। शरमुलु दोमर चयमुलु वरुस
बरिधुलु सेसि यॊप्पग स्रुक्स्रुवमुलु। कर मॆधि लोहमुलुगा संघटिंचि
तनलोन निष्ठ युदात्तमै यॊप्प। दनुजेन्द्र तनयु डथर्वणोक्तमुगा
जदुरुडै नेय्यि लाजलु दाडि समिध। लोदवंग वेल्चुचु होमांत वेळ
गडगि कृष्णच्छाग कंठरक्तंबु। नडरेडु वह्नि बूर्णाहुति वेल्व
ननलुंडु वॊडसूपि हव्यमुल् गॊनियॆ; ननलुनि करुण ब्रह्मास्त्रंबु रथमु
धनुवुनु गवचंबु दद्दयु ब्रीति। गॊनि यार्चुकॊनुचु दिवकुलु पॆल्लगिल्ल
दानवुंडर्कॆंदु तारका समिति। तो नभंबगलंग दुर्दांतुडगुचु
रथ रथ्य केतु सारथुलतो नॆगसि। प्रथित वेगमुन नंबर वीथि डागि

निस्साणरव—(ये सब) रमणीय तथा उग्र हो शोभित हुए। भासुर-धवल-आतपत्र के शोभित होने पर, मानों उस सुधाकर से युक्त आकाश के सम होनेपर, कमललोचनों से विराजित प्रमदाजनो के जहाँ-तहाँ चामर डुलाने पर, बहुभूषण-प्रभा-पटल के प्रकाशित होने पर, सहज-वैभव से महोज्ज्वल बना इंद्रजित आया और रण-महीस्थल पर खड़ा हो गया। वह घन-भुजाओं वाला अत्यन्त कुतूहल से रक्त-वस्त्र, रक्त-माल्य, रक्त-गंधों से विराजित होते हुए, ॥ ४६४० ॥

—वर मन्त्रों से हुतवह (अग्नि) को प्रतिष्ठित कर, शरों और तोमरचयों को क्रम से परिधियाँ बनाकर, शोभा से, बड़ी इच्छा से, लोहे के स्रुक और स्रुवों को एकत्रकर, अपने (मन) में निष्ठा के उदात्त हो शोभित होने पर, दनुजेन्द्रतनय ने अथर्वण के अनुसार, स्थित हो, घी, खील, ताड़ की समिधाओं का हवन करते हुए, होम की अन्तिम-वेला में, सयत्न कृष्ण-छाग (काले बकरे) के कंठरक्त को प्रज्वलित वह्नि में पूर्णाहुति के रूप में हवन करने पर, अनल ने दिखाई पड़कर हव्य ग्रहण किए। अनल की करुणा (अनुग्रह) से ब्रह्मास्त्र, रथ, धनुष, कवच को अधिक प्रीति से प्राप्त कर, दिशाओं को विदीर्ण करते, सिंहनाद करते हुए, दानव अर्क-इन्दु-तारक-समिति से आकाश विदीर्ण हो जाए ऐसा दुर्दान्त बनते हुए, रथ-रथ्य-केतु सारथियों के साथ उछलकर, प्रथितवेग से अंबर में छिपकर, अगणित

यगणित विक्रमुडै यॊप्प बलिकॆं। दगियॆडु बुद्धिगा दन सेनतोड ४६५०
"दरलक निलिचि युद्धमु सेयु चुंडु; । डुरक येनुनु दिवि नुंडि घोरमुग
रण मॊनरिंचि याराम लक्ष्मणुल । गणुतिप किंत वेगमुन जंपॆदनु"
अनिन युत्साहवाक्यमु विनि पॆर्चि । दंनुजुलु सेनावितानंबुतोड
दरुचर सेनल दाकि यंदंद । परवसंबुन बॆक्कु भंगुल बोर
ना समयंबुन नादानवुंडु । भासुरंबुग दन प्रभ गाननीक
यादिवि नुंडि दिव्यास्त्रंबु लेय । नादानवुनि दॆस कगचरु लॆगसि
यगमुलु वैवंग नवि द्रुंचि गुंडॆ । लगलिंचि पॆक्कंड्र नवनिपै गूल्चि
वेगंबॆ यॊक्कॊक्क विषम बाणमुन । नेगुर दॊम्मंड्र नेड्गुर नेसॆं;
मऱियुनु गडिमिमै मर्कटेश्वरुलु । नॆऱयंग गिरि धरणीजंबु लॆत्ति
या यिंद्रजित्तुपै नर्डरिप नतडु । सायकंबुल वानि जतुरुडै त्रुंचि ४६६०
पदियु नॆन्मिदि तीव्र बाणंबु लेसॆ । मद मॆल्ल जॆड गंधमादनु; गडिमि
दीपिंप नलु दॊम्मिदिट रूपुमापॆ; । नेपार मैंदुनि नेडिट नॊंचॆ;
गदिसि पंचकमुन गजु बॊलियिंचॆ; । बदियिट भल्लूकपति गूलनेसॆ;

---

विक्रमवाला होता हुआ, उचित बुद्धि से विराजते हुए अपनी सेना से (यों) बोला— ॥ ४६५० ॥

—"न हटकर, खड़े रहकर, यों ही युद्ध करते रहिए। मैं भी आकाश से घोर रूप में रण करके, उन राम-लक्ष्मणों की गिनती (परवाह) किए बिना, अतिशीघ्र मार डालूँगा।" (ऐसा) कहने पर (उस) उत्साह वाक्य को सुनकर, विजृंभित हो, दनुज सेनावितान के साथ तरुचर-सेनाओं पर टूट पड़कर, जहाँ-तहाँ (सर्वत्र) परवश होकर, अनेक प्रकार से जूझते रहे। उस समय उस दानव ने भासुरता से (प्रकट रूप से) अपनी प्रभा को दिखाई पड़ने न देकर, उस आकाश से दिव्य अस्त्र चलाए। उस दानव की ओर अगचर उछलकर, अगों (पर्वतों) को डालने पर, उन्हें तोड़कर, वक्षों को विदीर्ण कर, अनेक (वानरों) को अवनि पर गिराकर, वेग से एक-एक विषम बाण से (एक साथ) पाँचों, नौओं, सातों को (मार) गिराया। तब साहस से मर्कटेश्वरों ने उत्कर्ष से गिरियों (और) धरणीजों को उठाकर उस इन्द्रजित पर फेंका तो उसने चतुर बन उन्हें सायकों (बाणों) से तोड़कर, ॥ ४६६० ॥

—गंधमादन पर दश और आठ (अठारह) तीव्रबाण चलाये जिससे उसका समस्त मद चूर हो गया। साहस के दीप्त होने पर (इन्द्रजित ने) नौ (बाणों) से नल को विरूप कर दिया, उत्कर्ष से मैन्द को सात (बाणों) से

नूटनु हनुमंतु नॊप्पिंचि मिंचें; । मूट गवाक्षुनि मॊगि गाड नेसें;
बदियिट हरिरोमु प्राणमुल् गॊनियें; । नद टणंगग रंभु नारिंट नेसें;
दगिलि यारिंट वेगदर्शि भंजिंचें । दॆगि सुषेणुनि नॆन्मिदिट नॊप्पिंचें;
ननयंबु बदिट सूर्यप्रभु नोंचें; । बनसुनि यंगंबु बदुमूट ग्रुच्चें;
घनतर बाणाष्टकंबुन गुमुदु । नॆनसि नीलुनि मुप्पदिटनु मुंचें;
मसलक मरि पॆक्कु मार्गणंबुलनु । रसिकत दूल दारातनूभवुनि
सुनिशितंबैन याशुगमुल मूट । दिनकर तनयु नैदिट निंद्रजालु ४६७०
गिरिभेदि रॆंटनु गॆडपि यात्रृषभु । निरुवदि शरमुल निल ग्रेळ्ळनेसें;
गेसरि बदुनालुगिंट दधिमुखुनि । भासुरंबगु बाणपंचकंबुननु
सुमुखुनि ग्रथनुनि सॊरिदि नारिंट । विमुखुनि नारिंट द्विविदु नेडिंट
शरभु नेडिंटनु शतबलि बदिट । सरि नॆन्मिदिट हरु सन्नादु मूट
नरुदुगा दक्किन यखिल यूथपुल । वरदिव्य शस्त्रास्त्र-वर्षंबु गुरिसि
कडु भिन्न-गात्रुल गाविंचि नेल । वडवैचि मरि गतप्राणुल जेसि
कॊंदरु नम्मुलु गॊनि काड नेसि । कॊंदरु-गद लॆत्तुकॊनि विट्टु व्रेसि
कॊंदरु शूलमुल् गॊनि तूरबॊडिचि । कॊंदरु शक्तुलु गॊनि निर्गुडिचि

---

पीडित किया, नियराकर पंचक (पाँच बाणों) से गज का संहार किया, दस (बाणों) से भल्लूकपति को मार गिराया, सौ से हनुमान को पीड़ित कर शोभित हुआ, तीन (बाण) गवाक्ष पर क्रम से धाँस दिए, दस से हरिरोम के प्राण लिए, गव का दमन हो जाए ऐसे रंभ पर छः बाण चलाए, लगकर छः से वेगदर्शी को मारा, सुषेण को आठ से पीड़ित किया, अनारत दस से सूर्यप्रभ का दमन किया, पनस के शरीर में तेरह (बाण) घुसेड़ दिए, घनतर बाणाष्टक से कुमुद को (तथा) विवर्द्धित हो नील को तीस (बाणों) से डुबो दिया। बिना विश्राम किए अनेक मार्गणों को चलाकर रसिकता छूट जाए ऐसा तारातनूभव को, सुनिशित तीन आशुगों से दिनकरतनय को, पाँच से इन्द्राजात को, ॥ ४६७० ॥

—गिरिभेदी को दो से गिरा देकर, उस ऋषभ को बीस शरों से पृथ्वी पर गिरा दिया। केसरी को चौदह से, दधिमुख को भासुर बाणपंचक से क्रम से सुमुख और क्रथन को छः से, द्विविद को सात से, शरभ को सात से, आठ से हर को, सन्नाद को तीन से, विरल रूप से शेष समस्त यूथपों (सेनापतियों) पर वर-दिव्य-शस्त्र-वर्षा बरसाकर, अधिक भिन्न (छिन्न)-गात्र वाले कर, पृथ्वी पर गिराकर, फिर (उन्हें) गतप्राण कर, कुछ पर बाण चलाकर, कुछ को गदाओं से खूब मारकर, कुछ को शूलों से भोंककर, कुछ पर शक्तियाँ खूब चलाकर, सबको इस प्रकार अवनी पर गिराकर, जहाँ-तहाँ

यंदऱ नीक्रिय नवनिपै गूल्चि । यंदंद पेर्चि तीव्रास्त्र घट्टनल
निग्रहिंचुचु नुंड नॆऱि निंद्रजित्तु । नुग्र बाणंबुल कोर्वनि कपुलु
गलग बाऱॆडु कपुल् कंपिंचु कपुलु । दलकॆडु कपुलुनु दागॆडु कपुलु
गलिगि यप्पुडु चूड गपिसेन कॆल्ल । प्रळय कालंबैन भंगियै तोचॆ;
दनुजेन्द्र तनयु डैंतयु नतिलेक । तनरु ब्रह्मास्त्रमंत्र प्रभावमुन
नुन्न वानर सेनयुनु जंपि वैचि । युन्नत जयमुन नुग्रुडै यार्चॆ;
गपि कोटि नॊच्चिन गडगि सौमित्रि । कुपितुडै यन्न गन्गॊनि विन्नविंचॆ
"देव ! ब्रह्मास्त्रंबु दीपिंप जेसि । रावण सहित मीराक्षस कोटि
नंतयु जंपॆद, नानति यिम्मु, । चिंतिंप नेटिकि जॆच्चॆर" ननुड
"वीनि मायल जेसि वीनि रूपंबु । गाननि यप्पुडु कडगि लोकमुलु
भस्मंबु सेयुचु ब्रह्मास्त्र मरुगु । विस्मयंबुग बलाविर्भाव मॊप्प;
गावुन वीनिकै कडगि लोकमुल । नीवेल काल्चॆदु निष्ठुर वृत्ति ?
नीराक्षसुडु ब्रह्म यिच्चिन वरमु । कारणंबुन जेसि कपिकोटि जंपॆ;
ननयंबु मनमिक नाब्रह्म वरमु । मनमुन नॊककॊंत मन्निप वलयु"

---

विजृंभित होकर, तीव्र अस्त्रों के आघातों से (वह प्रतिपक्षियों का) निग्रह करता रहा। क्रम से इन्द्रजित के उग्र बाणों को सह न सकनेवाले कपि, ।। ४६८० ।।
—विकल हो भागनेवाले कपि, कंपित होनेवाले कपि, तितर-बितर होनेवाले कपि, छिपनेवाले कपि—(इन सबसे) युक्त हो, देखने पर, वह समय समस्त कपि-सेना के लिए प्रलयकाल की भाँति दीख पड़ा। दनुजेंद्रतनय अत्यधिक अप्रतिम हो विजाजमान ब्रह्मास्त्र के मन्त्रप्रभाव से, वानरसेना का संहार कर, उन्नत-जय से उग्र बन सिंहनाद किया। कपिकोटि के पीड़ित होनेपर, सयत्न सौमित्र ने कुपित होकर, अग्रज को देख (यों) निवेदन किया— "हे देव ! ब्रह्मास्त्र को प्रदीप्त कर, रावण सहित इस समस्त राक्षसकोटि को मार डालूँगा। आदेश दीजिए झट से। चिंता करने की क्या आवश्यकता है ?" (ऐसा) कहने पर "इसकी मायाओं के कारण इसके स्वरूप के न दिखाई पड़ने पर, लगकर लोकों को भस्म करते हुए, बलाविर्भाव के शोभित होने पर ब्रह्मास्त्र चला जाएगा। अतः इस (एक राक्षस) के लिए तुम निष्ठुरवृत्ति से लोकों को क्यों जला दोगे ? ।। ४६९० ।।
—इस राक्षस ने ब्रह्मा के दिए वर के कारण से कपिकोटि का संहार किया। अब हमें उस ब्रह्मा के वर का थोड़ी देर तक मान करना चाहिए।"

## इन्द्रजित्तु ब्रह्मास्त्रमुचे रामादुल मूर्छ नोंदिंचुट

ननुचुंड निंद्रजित्तारघुकुलुल । गनुदेरवनि मूर्छ गदुरंग नेसे;
गर्वितुंडगु दशकंठनंदनुडु । पर्विन नीलाभ्र पटलंबुगाग
नडरिंचु कार्मुकज्यानिनादंबु । लुड्डुगक वेसम्रोयु नुरुमुलु गाग
वडि बून्चि दैत्युडु वैचुचुनुन्न । बेडिदंपु शक्तुलु पिडुगुलु गाग
नगणित दिव्य शस्त्रावळि यंदु । मिगिलिन दीप्तुलु मेरुगुलु गाग
बोरि बोरि बुंखानुपुंखंबुलगुचु । नरुदेंचु बाणम्मु लतिवृष्टि गाग
गरुल नोप्पिन सेलकट्टिय लेल्ल । दरचुगा नाडु चातकमुलु गाग
गनक रत्न प्रभा कलितमौ चाप । मनुवोंद निंद्र शरासंबु गाग४७००
नसुरुलयंदुनु नगचरुलंदु । वेसग्रम्मु नेत्तुरु वेल्लुव गाग
बंबि हारमुलकु बासिन मौक्ति । कंबुलु नेरि वडगंड्लुनु गाग
नुरलिन मकुट महोज्ज्वल मणुलु । परगिन यिंद्र गोपंबुलु गाग
लालितंबगु काहळा निनादमुलु । वालिन केकारवंबुलु गाग
समधिक पटहोग्र सन्नाह रवमु । रमणीय मंडूकरावंबु गाग
नसमुन रघुपति हालिकुडै पेर्चि । यसुरेशु विपुल देह क्षेत्रमुननु

---

### इन्द्रजित का ब्रह्मास्त्र से राम आदियों को मूर्च्छित करना

—(ऐसा) कहते समय इन्द्रजित ने उन रघुकुलवालों को ऐसी मूर्च्छा में डाल दिया कि वे आँखें भी खोल न सके। (तब) गर्वित बने दशकंठ-नंदन के व्याप्त नीलाभ्र-पटल के समान होकर, उत्कर्षित कार्मुक-ज्या (धनुष की डोरी) का निनाद अनारत मुखरित होनेवाले मेघगर्जन होने पर, झट सप्रयत्न दैत्य की चलायी भयंकर शक्तियाँ अशनियाँ होने पर, अगणित दिव्य शस्त्रावली की अधिक दीप्तियाँ बिजलियाँ होने पर, वार-बार पुंखानुपुंख हो (लगातार) आनेवाले बाणों के अतिवृष्टि (सम) होने पर, पंखवाले बाणों के चातक होने पर, कनक-रत्न-प्रभा-कलित चाप के शोभा से इन्द्रशरासन (इन्द्रधनुष) होने पर, ।। ४७०० ।।

—असुरों तथा अगचरों (के शरीरों) से झट फूट निकलनेवाले रक्त की बाढ़ होने पर, परिव्याप्त हारों से छूटे मोतियों के ओले सरिस होने पर, लुढक पड़े मकुटों के महोज्ज्वल मणियों के शोभित इन्द्रगोप होने पर, लालित काहल के निनादों की शोभित मयूर-ध्वनियाँ होने पर, समधिक-पटह-उग्र सन्नाह-रव के रमणीय मंडूक-रव होने पर, वह समय, पहली वर्षा के समय के समान ऐसा शोभित हुआ मानों दर्प से रघुपति, हालिक (किसान) बन विजृंभित हो, असुरेश की विपुलदेह रूपी क्षेत्र में अवश्य बाण रूपी बीज

नडरि लोकंबेल्ल नलरंग मुट्टि । विडुवक यम्मुलु वेंदवेट्टु कोरकु
वच्चिन तोलकरि वानकालंबु । नच्चुन नोप्पारे ना समयंबु;
"कान गदा यिक गडगि राघवुडु । मानक बाहु समग्रत मेरसि
कलनिकि नद्दशकंठुनि देच्चि । तलकोत कोसि युद्दंडत नुरिय
४७१०
दलपोयु" ननिन चंदमुन जित्तंबु । वेलय डेब्बदि रेंडु वेल्लुवलैन
वनचरवरुल भूवरुल जयिंचि । घनतर ज्यानाद कलितुडै मगुडि
यालंबु सालिंचि यायिंद्रजित्तु । डालंक लोनिकि नरिगे नव्वुचुनु;
मनुजेशु दुरवस्थ मदि विचारिंचि । कनुगोन जालक कन्नुलु मोगिंचि
कोनि तोलंगिन माड्कि ग्रुंकें नर्कुंडु । वनचरवर-मुख-वनजमुल् मुडुग;
गपि कोटिचे लंक गालुचो धूम । मुपमिप नीगति नुंडु नन्माड्कि
गडु नग्गलमुग लोकंबेल्ल निंडि । तडय केंतयु नंधतमसंबु ववें;

हनुमद्विभीषणुलु ब्रह्मास्त्रमु बारि बडक सैन्यमुनु वरीक्षिंचुट

नप्पुडु तोंडगि ब्रह्मास्त्र मंत्रंबु । नोप्प जपिपंग नोकटियु गाक
युन्न बिभीषणुंडुर्वर गूलि । युन्न सुग्रीवादि योधुल जूचि
"वनचरुलार ! गीर्वाणारिसुतुडु । वनरुह गर्भुनि वरमुन जेसि ४७२०

---

रोपने के लिए आया हो जिससे समस्त लोक हर्षित हों। ऐसा होने पर अब सयत्न राघव, न छोड़कर बाहु समग्रता (बाहुबल) से दीप्त हो, युद्ध-भूमि में उस दशकंठ को लाकर, उसका सिर काटकर, ।। ४७१० ।।
—उद्दंडता से दृढ़ता से दंवरी कराना चाहते हों। अतिविचित्र रूप से बहत्तर बाढ़ों के रूप में विलसित वनचर-वरों (तथा) भूवरों को जीतकर, घनतर-ज्या-नाद से कलित हो, युद्ध स्थगित कर, लौटकर वह इन्द्रजित हँसते हुए लंका में गया। मनुजेश (राम) की दुरवस्था के लिए मन में दुखी हो, न देख सक, आँखें मूंदकर, हट जाने के समान सूर्य अस्तंगत हुआ जिससे वनचर-वर-मुखी रूपी वनज मुरझा गए। कपिकोटि के हाथ लंका के जलते समय (उठने वाला) धुआँ मानों इस प्रकार फैलेगा, इस प्रकार अधिक अंधतमस (अन्धकार) समस्त लोक में घने रूप में व्याप्त हो गया।

**हनुमान और विभीषण का ब्रह्मास्त्र का शिकार न बनकर, सेना का निरीक्षण करना**

तब उपक्रम कर, ब्रह्मास्त्रमन्त्र को शोभा से जपने पर, (अपने को) कुछ भी (हानि) न होने पर विभीषण ने भूमि पर गिरे हुए सुग्रीव आदि योद्धाओं को देखकर (कहा) "हे वनचरो ! गीर्वाण-अरि-सुत के वनरुहगर्भ (ब्रह्मा) के वर के कारण से, ।। ४७२० ।।

पन्नियेयुटयुनु 'ब्रह्मास्त्र शक्ति। मन्निप दगु' ननि मनमुन दलचि
वंचिचि याराम वसुमतीनाथु। डिचुक सैचिनाडितियकानि
मरि यॊंडुगा" दनि महित वाक्यमुल। वॆरवॊप्प बलुकंग बिनि यंतलोन
वायुसूनुडु ब्रह्म वरमुन जेसि। या यिद्रजित्तु दिव्यास्त्र संततुल
जावकुंडुट विभीषणु तोड ननियॆ। "भाविंत मिप्पुडु भंडन भूमि
निट्टु पड्ड वारिलो नॆव्वरु गलरॊ। पटु बाण हतुलय्यु ब्रतिकिन वार"
लनि यिद्दरुनु गूडि यंधकारमुन। गॊनकॊनि मंडॆडु कॊरवुलु वट्टि
कॊनि कलनॆल्लनु ग्रुम्मरुनपुडु। ननयंबु ना संगरावनिलोन
नंदंद युडुगक याडु नट्टलुनु। ग्रंदुगा मांसमुल् गरचु भूतमुलु
बॆडिदंबुगा नार्चु बेताळमुलुनु। नडरॆडु रक्तंबुलानु डाकिनुलु४७३०
गंडलु गबळिचु कंक गृध्रमुलु। नॊंडॊंड यॆलुगिचु नुरु सृगालमुलु
गॆडसि नॆत्तुरुलु ग्रक्कॆडु भल्लूकमुलु। नुडुगक यंदंद यॊरलु कोतुलुनु
गुदिसि काळुलु दन्निकॊनु वलीमुखुलु। गदिसिन दंतमुल् गल प्लवंगमुलु
लावरि वडिन गोलांगूलमुलुनु। भाविपरानि रूपमुल वानरुलु
गीलाल वारि दोगिन यद्रिचरुलु। गेलिमै दूलि बृंगिन नगचरुलु

---

—चाहकर (ब्रह्मास्त्र) चलाने पर 'ब्रह्मास्त्र की शक्ति का मान करना चाहिए' ऐसा मन में सोचकर, (शत्रु की) वंचना कर, राम-वसुमतीनाथ ने थोड़ा उसको सहन किया है। इसके अतिरिक्त और कुछ नहीं है।" ऐसे महित वाक्यों को शोभा से कहने पर, सुनकर, इतने में वायुसून ने ब्रह्मा के वर से उस इन्द्रजित के दिव्य-अस्त्र-समूहों से न मरने के कारण, विभीषण से कहा—"अब देखें कि भंडन (युद्ध)-भूमि में ऐसा गिरे हुए लोगों में, पटु बाणों से आहत होकर भी कितने लोग जीवित हैं ?" (ऐसा) कह दोनों मिलकर, अंधकार में, लगकर जलनेवाले अलावों को पकड़कर युद्धभूमि में घूमते रहे। तब सदा उस संगर-अवनी में जहाँ-तहाँ (सर्वत्र) रुके बिना (निरन्तर) नाचनेवाले रुंड, खूब मांस खानेवाले भूत, भीकरता से सिंहनाद करनेवाले बेताल, अधिक रक्त का पान करनेवाली डाकिनियाँ, ॥ ४७३० ॥

—मांस-पेशियों को निगलनेवाले कंकगृद्ध, परस्पर शब्द करनेवाले बड़े शृगाल, नियराकर रक्त उगलनेवाले भल्लूक, न रुककर जहाँ-तहाँ चीखने (कराहने) वाले वानर, सिकुड़कर पैरों से छटपटानेवाले वलीमुख, गड़े दाँत वाले प्लवंग, सामर्थ्य को खो गिर पड़े गोलांगूल, कल्पना से अतीत (विकृत) रूपवाले वानर, रक्तप्रवाह में ऊभचूभ अद्रिचर, लीला से धूल

नोंदिगि यूरक पडियुन्न वानरुलु । बदमु लाडक तोंट्रु पडु वनचरुलु
बदुर नेबंड्रनु ब्रदर सोक्कटनु । गुदुलु ग्रुच्चिन क्रिय गूलिन कपुलु
नंतंत दुत्तुमुरैन शैलमुलु । निर्तितलैन महीरुहमुलुनु
खंडंबुलैन राक्षसुल शूलमुलु । दंडिगा दुनुकलै धरबड्ड गदलु
निडंग सामजनिकरमुल समर । मंडलि बडियुन्न मरिवेरुगंदि ४७४०

कनुगोनि खिन्नुलै कडु दुःखमडर । ननिरि विभीषण हनुमंतु लपुडु;
"वलयु कार्यमु जांबवंतुनि नडुग । वलयु; गार्यबुल वलनातडेरुगु;
नतडुन्नयेंड निक नरयुद; मरसि । यतडु सेप्पिन त्रोव नरुगुद मनुचु
गलनेल्ल वेदकुचु गनुगोनि रपुडु । बलितंपु शरशय्य बडियुन्न वानि
गनि जांबवंतु डग्गरि दैत्यनाथु । डनियेनु वेंद्दयु नार्तुडै यपुडु;
"ब्रतिकि युन्नाडवे ? पलुकंग गलवे ? । यिदे ऋक्षराज! मम्मेरुगुदे ?"
यनिन

दानवु शरहति दर्पंबु दूलि । हीन स्वरमुन ऋक्षेशु डिट्लनियेः
"सर्व विशेषंबु विचारिंचि बुद्धि । बरिकिंचि नीवनि पलिकेद गानि
कन्नुल नम्मुलु गाडुट जेसि । सन्न दृष्टुलु, विभीषण! कानरावु;

---

में डूबे नगचर, सिकुड़कर यूँही पडे हुए वानर, चल न सक लड़खड़ाते वनचर, एक ही प्रदर (बाण) से दसों, पचासों को झुंड में गूँथने के समान गिर पड़े कपि, जहाँ-तहाँ चूर-चूर बने शैल, छोटे-छोटे टुकड़े बने महीरुह, खंड बने राक्षसों के शूल, खूब तिनके बन धरा पर गिरी गदाएँ, सामज-निकर (गजसमूह) के समर-भूमि में खूब भरे रहने पर और भी चकित (अथवा भीत) होकर, ।। ४७४० ।।

—देखकर, खिन्न हो, अधिक दुख के विवर्द्धित होने पर, तब विभीषण (तथा) हनुमान ने (यों) कहा—"होने वाले कार्य के बारे में जांबवान से पूछना चाहिए। आवश्यक कार्यों के विधान को वह जानता है। यह खोजें कि वह कहाँ है। उसे देख उसके कहे मार्ग (विधान) का अनुसरण करेंगे।" (ऐसा) कहते हुए, समस्त युद्धभूमि में खोजते हुए, भीकर शरशय्या पर पड़े हुए उस (जांबवान) को देखा। देखकर, जांबवान के निकट जाकर अधिक आर्त बन दैत्यनाथ (विभीषण) ने कहा—"जीवित तो हो ? बोल सकते हो ? हे ऋषभराज ! यह हमें जानते हो ?" (ऐसा) कहने पर, दानव (मेघनाद) के शराघात से दर्प को खोकर, हीन स्वर से ऋक्षेश ने यों कहा—"स्वर-विशेष का विचारकर, बुद्धि से देखकर कहता हूँ कि तुम हो। आँखों में वाणों के गड़ जाने से हे विभीषण ! कुछ नहीं

चेवुलकु निपुगा जेप्पुमु नाकु; । बवमान सूनुंडु ब्रदिकि युन्नाडे?"
४७५०

यनवुडु वेंड्रगंदि याजांबवंतु । कनियें विभीषणु डति संभ्रममुन;
"गडुवेंड्रगय्येंडु; घनुडैन रामु । नडुगक, लक्ष्मणु नडुगक, यिनजु
नडुगक, यंगदु नडुगक, यतनि । नडुगुट येतलंपगु ? ऋक्षराजु!"
यनुडु "विभीषण! हनुमंतुडोकडु । तनुवुतो नुंडिन दरुचरु लेल्ल
ब्रदुकुदु; रातडु ब्रदुक डेनियुनु । ब्रदिकि युंडिननैन ब्रदुकरु कपुलु"
ननुमाट विनि मुदंबंदि वायुजुडु । दनपेरु सेप्पि पादमुलकु म्रोक्कें;
म्रोक्किन नेंड्रिगि यिम्मुल ऋक्षराजु । तक्वक यात्ममुदंबुनु वोंदि
तनु बुनर्जातुगा दलपोसि यनियें । ननिल-नंदनु तोड नर्थि दीपिंप;
"दलपोय वायुनंदन! नीवु दक्क । गलुगुने योक्कडी कपुलकु दिक्कु!
अदि गान नी विप्पु डंबुधि दाटि । वदलक याहिमवंतंवु गडचि ४७६०

हेम कूटंबुनु ऋषभ पर्वतमु । नामेरुवुनु रजताद्रियु गडचि
श्वेताचलमु दाटि शीघ्रत मेंड्रसि । याततमगु लवणांबुधि गडचि
यरिगि शाकद्वीप मव्वलि केगि । तरगल नोप्पु सुधा वार्धि दाटि
चन्द्रशैल द्रोण शैल मध्यमुन । सांद्रदीधितुल नुज्ज्वलत वहिंचि

---

देख पा रहा हूँ। कर्णप्रिय रूप में कहो कि क्या पवमानसून जीवित ही है ?" ॥ ४७५० ॥

—ऐसा कहने पर चकित हो, अति संभ्रम से जांबवान से विभीषण ने कहा—"बड़ा आश्चर्य हो रहा है। महान् राम के बारे में न पूछकर, लक्ष्मण के बारे में न पूछकर, इनज के बारे में न पूछकर, अंगद के बारे में न पूछकर, उसके बारे में पूछने में हे ऋक्षराज ! तुम्हारा मतलब क्या है ?" (ऐसा) कहने पर (जांबवान ने कहा) —" हे विभीषण ! एक हनुमान जीवित रहेगा तो समस्त तरुचर जीवित रहेंगे। वह जीवित नहीं रहेगा तो जीवित रहते हुए भी कपि जिन्दा नहीं रहेंगे।" यह बात सुनकर मुदित होकर वायुज ने अपना नाम बताकर, चरणों में प्रणाम किया। प्रणाम करने पर (हनुमान को) जानकर, प्रेम से ऋक्षराज, आत्मा में मोद को प्राप्तकर (कहा—) "न रुककर उस हिमवान को पार कर, ॥ ४७६० ॥

—हेमकूट और ऋषभपर्वत, उस मेरु को तथा रजताद्रि को पारकर, श्वेताचल को पारकर, शीघ्रगति से दीप्त होकर, आतत-लवणांबुधि को पारकर, शाकद्वीप के उस पार जाकर, तरंगों से शोभित सुधावारिधि को

तिरमैन यायौषधीशैल मक्कि । करमॊप्प संजीव करणि विशल्य
करणियु संधान करणि सौवर्ण । करणियु नानाल्गु गलवौषधम्मु;
लवि तॆच्चि यीवानरावळि नॆल्ल । बवनतनूभव ! ब्रतुकंग जेसि
रागंबु नॊंदिपु रामलक्ष्मणुल । वेगंबे" यनवुड्डु विनि वायुजुंडु

आंजनेयु डोषधीशैलमु दॆच्चि रामादुल मूर्छ देलिचुट

ननि वीड्कॊनि सुवेलाचलं बॆक्कि । चतुरुडै पदमुलु सममुगा मॆट्टि
ललित शेषाभ वालमु मीदि कॆत्ति । नॆलकॊनि भुजमुलु निक्किंचि पॊंगि
४७७०

रामुनि दलचुचु रयमुन नॆगय । नामहनीयाद्रि यवनिलो ग्रुंगॆ;
दॆसलु गंपिंचॆ; दिर्दिर धात्रि दिरिगॆ। नसमानमैनट्टि यारभसमुन;
ततडट्टु लॆगसि यय्याकाश वीथि । नति भीषणंबैन यंबुधि दाटि
हरि चक्रमुनु बोलॆ नरुगुचु नड्डुम । दरमिडि पॆक्कु चोद्यमुलु सूचुचुनु
सांद्र फेनामृत जलनिधि दाटि । चन्द्रशैल द्रोण शैल मध्यमुन
दिरमैन यायोषधीशैल मॆक्कि । यरयुचु वच्चुचो नायोषधुलुनु
गामरूपुलु गान गपि शेखरुनकु । नेमियु बॊडसूप नीवय्यॆ दम्मु;

---

पारकर, चन्द्रशैल और द्रोणशैल के मध्य, सांद्र-दीधितियों के कारण उज्ज्वल बन, स्थिर बने उस औषधीशैल पर चढ़कर, अधिक मनोज्ञ संजीवकरणी, विशल्यकरणी, संधानकरणी, सौवर्णकरणी नामक चार औषधियों को लाकर, इस समस्त वानरावली को हे पवनतनूभव ! जीवित कर, वेग ही राम-लक्ष्मणों का प्रिय करो ।" ऐसा कहने पर, सुनकर वायुज,

**आंजनेय का ओषधीशैल लाकर राम आदियों की मूर्च्छा दूर करना**

—उससे विदा लेकर, सुवेलाचल पर चढ़कर, चरणों को समान रूप से टेककर, ललित-शेषाभ-वाल को ऊपर उठाकर, स्थिरता से भुजाओं को उचकाकर, फूलकर, ।। ४७७० ।।

—राम का स्मरण करते हुए, शीघ्र उछल पड़ा तो उस असमान रभस के कारण वह महनीय अद्रि पृथ्वी में धँस गई, दिशाएँ कंपित हो गईं, धात्री चक्कर खा गई । वह उस तरह उड़कर आकाश-वीथि से अतिभीषण अंबुधि को पारकर, हरिचक्र के समान जाते हुए, बीच में क्रम से अनेक विचित्रताओं को देखते हुए सांद्र फेन से युक्त अमृत-जलनिधि को पारकर, चंद्रशैल और द्रोणशैल के मध्य में स्थिर बने उस, ओषधीशैल पर चढ़कर, खोजने पर उन ओषधियों ने कामरूपवाले होने से अपने आपको कपिशेखर

ननिलनंदनुडुनु नवि गानकुंडि । तनलोन नंदंद तलपोसि चूचि
यति विनयंबुन नापर्वतंबु । नतुल गुणोदात्तुडै वेड दोडगॆ;
"प्रालेय गिरियुनु बर्जन्य गिरियु । गैलास गिरियुनु गैकोनकेनु ४७८०
ग्रन्नन वच्चिति, गार्यातुरुंड, । निन्नु नुद्देशिचि निखिलाद्रि नाथ;
नीयंदु निर्जरुल् नॆरि दाचियुन्न । यायौषधमु लॆव्वि ? यवि नाकु जूपु;
माराघवुनकु गार्यमु वुट्टि युन्न; । देरूपमुन नैन निच्चुट लॆस्स"
यनिन नगिगरि यट्टहासंबु सेसि । यनिल नंदनुतोड ननियॆ गर्विंचि;
"पॆलुच नीविटु वच्चि पॆक्कुलाडेदवु; । तलकक यी यौषधमुलु नन्नडुग
नीवॆंत वाडवु ? निन्नु देम्मनग । नेविधंबुन रामुडॆंतटि वाडु ?
चेकॊनि सुरलु दाचिन यौषधमुलु । नीकु निच्चुट कंटॆ नेरमि गलदॆ ?"
यनि गर्व माडिन ननिल नंदनुडु । किनुकतो ननियॆ नगिगरि तोड बॆंचि;
"ये निन्नु वलॆननि यिटु वेडुकॊनिन । दानि विचारिंप दगदॊको नीकु ?
नगलिंचि ना भुजायत शक्ति निन्नु । नगम ! मूलोन्मूलनंबुगा बॆरिकि ४७९०
यिदॆ कॊनिपोयॆद; नॆरुगनि रामु । हृदयंबुलो नप्पु डॆरिगॆदु गाक ?"

की नजरों से बचाए रखा। अनिलनन्दन ने भी उन्हें देख न पाकर, अपने में निरन्तर सोचकर, अतिविनय से अतुलगुणोद्दात्त होकर उस पर्वत से निवेदन किया—"प्रालेय गिरि की, पर्जन्यगिरि की, कैलासगिरि की परवाह किए बिना, ॥ ४७८० ॥

—मैं झट से कार्यातुर होने से, तुम्हारे पास आया हूँ। क्रम से तुम में निर्जरों की छिपाई ओषधियाँ कहाँ हैं ? उन्हें मुझे बता दो। हमारे राघव को उनकी आवश्यकता पड़ी है। अतः किसी भी रूप से हो, दे देना श्रेष्ठ है।" (ऐसा) कहने पर उस गिरि ने अट्टहास कर, गर्वित हो अनिलनन्दन से कहा—"अतिशयता से तुम यहाँ आकर बढ़बढ़ कर बातें करते हो ? विकल हुए बिना इन ओषधियों को माँगने के लिए तुम हो कितने (बडे) ? ले आने के लिए तुम से कहने के लिए वह राम ही कितना बड़ा है ? चाहकर देवताओं के छिपा लिए ओषधियों को तुम्हें देने से बढ़कर अपराध हो सकता है ?' ऐसा गर्व से बोलने पर अनिलदन्दन ने विजृंभित होकर क्रोध से उस गिरि से (यों) कहा—"मैंने चाहकर तुमसे निवेदन किया था तो तुमको उस पर विचार नहीं करना चाहिए ? हे नग ! अपनी भुजायत शक्ति से तुम्हें विदीर्ण कर, मूल दिखाई पड़े ऐसा उखाड़कर, ॥ ४७९० ॥

यनि भीषणंबुगा हनुमंतु डद्रि । ननुवारगा बट्टि यगिलिंचि पेर्चि
पेंद्रिकि गंधर्वुल बेंदरंग द्रोलि । गुरु तिड राकुंड गोनिराग दोडगे;
ननिल नंदनुडु सहस्र धारलनु । घनमुगा वेलुगु चक्रमु तोडि विष्णु
करणि नेतेर राक्षस वीरमुक्त । शरहति नोच्चि मूर्छल नुन्न कपुलु
वर महौषध वात वशतचे देलिसि । करमु संप्रीतितो गडगि यार्चुचुनु
ननिमोन बडिन दैत्यावळि गिट्टि । वनधि लोपल बारु वैचिरि चेलगि
हनुमंतुडुनु सुवेलाद्रि वे कडचि । चनुदेंचि याकपि सैन्यंबु नडुम
महनीयमैनट्टि मंदुल कोंड । मिहिर प्रतापुडै मेल्लनडिंचि
तपन वंशजुलकु दपन सुतादि । कपि मुख्युलकुनु नोक्कट ब्रयोगिंप ४८००
धीयुक्ति नट मूर्छ देलिसिरि वारु । ना यौषधमुल महत्त्वंबु वलन;
ननिलोन दुनकलैनट्टि देहमुलु । घनमैन संधान करणिचे गदिसे;
शरपुंज मुरुशस्त्र चयमु विशल्य । करणिचे नपुडूडि गंटुलु पूडे;
सौवर्ण करणिचे सकलांगकमुलु । सौवर्ण कांति नुज्ज्वलमुल मिंचे;
गलयंग संजीव करणिचे ब्राण । मुलु वच्चि चेलगुचु मुनुपटिकंटे

—यहीं ले जाऊँगा। जिस राम को नहीं जानते थे उस राम को अब हृदय से जान लोगे।' (ऐसा) कह भीषण रूप से हनुमान, अद्रि को ढंग से पकड़कर, विदीर्णकर, विजृंभित होकर, उखाड़कर, गन्धर्वों को धमका-भगाकर, साथ ले आने लगा, जिसे कोई पहचान न सके। अनिलनन्दन के सहस्रधाराओं से युक्त हो महत्तर रूप से प्रकाशित (सुदर्शन) चक्र के साथ विष्णु की भाँति आने पर, राक्षसवीरों के छोड़े बाणों के आघात से पीड़ित होकर, मूर्च्छित कपि, वर महौषध के वात-बश होश में आकर, अधिक संप्रीति से सिंहनाद करने लगे। युद्धभूमि में पड़े दैत्यसमूह के पास जाकर, विजृंभित हो (उन्हें) वनधि में फेंक दिया। हनुमान ने भी वेग से सुवेलाद्रि को पारकर, आकर, उस कपि-सैन्य के मध्य महनीय ओषधि-पर्वत को, मिहिर के समान प्रतापयुक्त होते हुए, धीरे से उतारा। तपन (सूर्य)-वंशवालों पर, तपनसुत (सुग्रीव) आदि कपिप्रमुखों पर एक साथ (ओषधियों का) प्रयोग करने पर, ॥ ४८०० ॥

—उन औषधों के महत्त्व से, धीयुक्ति से वे मूर्छा से होश में आ गए। युद्ध में टुकड़े-टुकड़े बने शरीर महान् संधानकरणी से जुड़ गए। शरपुंज तथा उरु-शस्त्र-चय विशल्यकरणी के कारण तब छूट गए और घाव भर गए। सौवर्णकरणी के कारण सभी अवयव सौवर्ण-कांति से उज्ज्वल हो भासित हुए। शोभा से संजीवकरणी से प्राणों के संचार से समस्त कपिवीर पूर्व

गडु नॉप्पिरॆंतयु गप्पि वीरुलॆल्ल । गडकतो निद्र मेल्कनिन चंदमुन;
नप्पुडु कपिवीरु लनिल नंदनुनि । नॊप्पार नग्गिंचिरुत्साह मॊदव;
ननिमोन जच्चिन यसुरुल गपुलु । वनधि नंतकु मुन्ने वैचुट जेसि
कदनंबुलोनि राक्षसु डॊक्कडैन । ब्रतुकुट लेद यप्पर मौषधमुल;
नंत सुग्रीवादुलैन वानरुलु । संतसंबुन सूर्य चंद्रुल भंगि४८१०
गरमॊप्पु रामलक्ष्मणुलकु म्रॊक्कि । यरुदार नुतियिंचि रनिलनंदनुनि;
नप्पुडु म्रॊक्कॆडु नांजनेयुनकु । नुप्पॊंग विबुधाळि युर्वीशु डनियॆ;
"मनकु वासवु नाज्ञ मन्निंप वलयु । ननयंबु; गावुन नमरुलु मॆच्च
नीयोषधीशैल मॆप्पटि चोट । वायूतनूभव ! वैचि र"म्मनुडु
मारुतात्मजु डसमान वेगमुन । नाराघवुडु मॆच्च नग्गिरींद्रंबु
नॆनय नॆप्पटि चोट निरवॊंद नुनिचि । चनुदेंचॆ रयमुन संगर स्थलिकि;
नंत सूर्योदयंबय्यॆ; राघवुनि । चिंत तोडने कूड जीकटि वासॆ;
नप्पुडु सुग्रीवु डारामचंद्रु । नॊप्पार गनुगॊनि युल्लास मॆसग
"वसुधेश! पॊलिसॆ रावणु बलंबॆल्ल । नसम साहस बलाहव केळि बालि;
गुदुलु ग्रुच्चिन क्रिय गुंभकर्णुंडु । मॊदलगु राक्षस मुख्युल वडिरि
४८२०

से अधिक शोभायमान हुए मानों निद्रा से जाग उठे हों। तब कपिवीरों ने उत्साह के उत्पन्न होने पर, शोभा से अनिलनन्दन की प्रशंसा की। युद्ध-भूमि में मरे हुए असुरों को इससे पूर्व ही कपियों के वनधि में डाल देने से, उन परम औषधों के बल से युद्धभूमि में एक भी राक्षस पुनर्जीवित नहीं हुआ। तब सुग्रीव आदि वानर प्रसन्नता से सूर्य और चन्द्र के समान, ॥ ४८१० ॥

—अधिक मनोज्ञ बने रामलक्ष्मणों को प्रणामकर, अनिलनन्दन की भूरि-भूरि प्रशंसा करने लगे। तब प्रणाम करनेवाले आंजनेय से उर्वीश ने कहा जिसे सुन विबुधावली फूल उठी—"हमें सतत वासव की आज्ञा को मानना चाहिए। अतः हे वायुतनूभव! अमर प्रशंसा करें, ऐसा इस ओषधीशैल को यथास्थान रखकर आओ।" (ऐसा) कहने पर, मारुतात्मज असमानवेग से, राघव सराहें ऐसा उस गिरींद्र को शोभा से यथास्थान स्थिरता से रखकर, संगरस्थल को शीघ्र आ गया। तब सूर्योदय हुआ, राघव की चिन्ता के साथ ही अन्धकार भी दूर हो गया। तब सुग्रीव ने रामचन्द्र को मनोज्ञता से देख उल्लास से फूलकर (कहा)—"हे वसुधेश! असम-साहस-बल से आहव (युद्ध)-केली में दबकर रावण का समस्त बल नष्ट हो गया। कुम्भकर्ण आदि प्रमुख राक्षस झुंड के झुंड गिर (मर) गए। ॥ ४८२० ॥

यदिगान दन सत्त्वमंतयु दग्गिे; । द्रिदशारि कय्यंबु तेंरुगोल्लडिक;
लंक गाल्पंग गोलांगूल बलमु । बंकजहित वंश ! पनुपु मीराल्रि"
यनुमाट विनि कपु लंदरु गूडि । "यिन मंडलमु ग्रुंकु टेप्पुडो" यनुचु

वानरुलु लंक गाल्चुट

दमकिंचु चुंडंग दरणि ग्रुंकुटयु । दममुनु बेंद्दयै दट्टमै पर्व
नप्पुडु कपिवीरु लधिक रोषमुन । नुप्पोंगि धीरत नुग्रुलै चेलगि
गुनिसि याडुचु मंडु कोरुवुलु वट्टि । कोनि जवंबुलु मीरु गुप्पिचि दाटि
वडि लंक मुट्टि या वाकिळ्ळवारु । कडु भयंबुन बारुगा लंक जोच्चि
"यारावणुनि पुरि यडरि काल्चुटकु । ना राम विभुनि कोपाग्नि येमिटिकि
नीयनलमु सालदे ?" यनु माड्कि । बायक लंक गाल्पंग जोच्चुटयु
ननलुडु दरिकोनि यंदंद येचि । विनुवीथि दाकि दिग्विवरमुल्
निंडे । ४८३०
नायग्नि बडबाग्नि यै धूम पटलि । तोयमै मिन्नंदि तोयधि बोले;
विस्मयंबुग माणि विततुलु सेंदर । भस्मंबुगा गाले ब्रासाद ततुलु;

---

अतः (रावण का) समस्त सत्त्व घट गया। त्रिदशारि (रावण) अब युद्ध करना भी नहीं चाहता। हे पंकजहितवंशवाले ! आज रात को लंका को जला देने के लिए गोलांगूल-बल (वानर-सेना) को भेजो।" यह बात सुनकर समस्त कपि मिलकर 'इनमंडल कब अस्त होगा' (ऐसा) सोचते,

वानरों का लंका जलाना

—चाहते रहने पर तरुणि (सूर्य) का अस्त होना और अन्धकार के अधिक निबिड होकर व्याप्त होने पर, तब कपिवीर अधिक रोष से फूलकर, धैर्य से उग्र हो, विजृंभित हो, नाचते हुए जलती हुई लूकाओं को पकड़कर, बड़े वेग से छलांग भरकर, पारकर, झट लंका को घेरकर, उन द्वारों पर रहनेवालों के (द्वारपालकों के) अति भय से भाग उठने पर, लंका में घुस गये। "उस रावण की पुरी को अतिशायता से जलाने के लिए उस रामविभु की क्या आवश्यकता है ? यह अनल पर्याप्त नहीं है क्या ?" मानों इस प्रकार लंका को जलाने लगे। अनल लगकर जहाँ-तहाँ विजृंभित हो, विनुवीथि (आकाश) को छूकर दिक्-विवरों में भर गया ॥ ४८३० ॥

—वह अग्नि बडवाग्नि होकर, धूमपटल के जल रूप होने पर आकाश तक फैलकर, तोयधि (समुद्र) के समान लगा। आश्चर्यप्रद रूप से

पोंडि पोंडिगा गालि पोंडवेल्ल नडगि। पुडमि गंपिप गोपुरमुलु गूलें;
ग्रक्कुन मंटलुग्रंबुगा नेंगय। नक्कजंबुग गालि यट्टळ्ळु व्रालें;
महनीय कांचन मंटपंबुलुनु। बहु-रत्नमय-गृह-पंक्तुलु गालें;
निंडिन सोंम्मुलु निंडि नट्लुंड। भंडारगृहमुलु भस्मंबु लय्यें;
वेंललिडगा रानि विविधांबरमुलु। दलप बेंक्कैन गंध द्रव्यमुलुनु
बहुविध रत्न कंबळ चयंबुलुनु। महनीय मरकत मौक्तिकादुलुनु
नगरु कुंकुम मलयज घनसार। मृगमदंबादिगा मेलि वस्तुवुलु
दऱगनि बहुविध धान्य-रासुलुनु। मऱियुनु गलिगिन महित वस्तुवुलु ४८४०

गड्डु नोंप्पु करि तुरंगमुल पक्कॆरलु। नेंड-नेंड ब्रोवुगा निडिनट्टि जोंळ्ळु
दोंरल ननेक वस्तुवुलु दैत्युलकु। गरकरि जित्तमुल् गंदंग गालें;
दडयक पैंडि कत्तळमुलु दोंडिगि। वडि नायुधमुलु दुर्वारुलै पूनि
'कपुल जंपेंद' मनि कडुगेंडु वारि। गपुलपै बऱतेंचि कदिसिन वारि
बोंलतुलतो सुखंबुन नुन्न वारि। दोंलगंग नेरक तूगेंडु वारि
बोंलिप गड्डुनिद्र पोयेंडु वारि। बालुर गोंनि भीति बाऱेंडु वारि
नालुगु देंसलकु नलि नेगुवारि। जाल रोदनमुलु सल्पेंडु वारि

---

मणि-विततियों के बिखर जाने पर, प्रासादततियों को भस्मकर जल उठा। चूर-चूर हो जलकर, औन्नत्य खोकर, पृथ्वी को कम्पित करते हुए गोपुर ढह गिरे। झट ज्वालाओं के उग्रता से फैलने पर, आश्चर्यप्रद रूप से जलकर मकान गिर पड़े। महनीय-कांचन-मंडप तथा बहुरत्नमय गृह-पंक्तियाँ जल गईं। भूरी सामग्री से भरे रहकर, भांडार-गृह भस्म हो गए। अमूल्य विविध-अम्बर (वस्त्र), सोचने पर अत्यधिक गंध-द्रव्य, बहुविधि-रत्न-कंबल (कालीन)-चय (समूह), महनीय मरकत-मौक्तिक-आदि, और अगरु-कुंकुम-मलयज (चन्दन), घनसार (कर्पूर), मृगमद (कस्तूरि) आदि श्रेष्ठ वस्तुएँ, अक्षय-बहुविध-धान्य-राशियाँ, और भी महित वस्तुएँ, ।। ८४४० ।।

—अधिक शोभित करि (और) तुरंगों के ज़ीन (झूलें), जहाँ-तहाँ राशियों में रखे कवच, और भी अनेक वस्तुएँ क्रूरता से दैत्यों के चित्तों को पीडित करती हुई जल गईं। अविलम्ब स्वर्ण-कवच पहनकर, झट दुर्निवार हो आयुध धारणकर, 'कपियों को मार डालेंगे' ऐसा कहते यत्न करनेवालों, (शय्याओं से) न हट सक ऊँघनेवालों, अधिक निद्रा में रत रहनेवालों, बच्चों को ले भय से भागनेवालों, चौतरफ़ क्रम से भागनेवालों, अधिक रोदन

विड्वक धनमुलु वेंडलंग बेट्टि । कडु संभ्रमंबुन गदिसेडु वारि
द्रोवलु गानक धूमंबु चेत । नावुलिंचुचु वडि नलदुरु वारि
नार्पंग नुरु मंदिराग्रंबु लेक्कि । नेर्पुन मरि दिग नेरनि वारि४८५०
गूडि निव्वेर गंदि गुमुरुलु गट्टि । वाड वाडल यंदु वनरेडु वारि
नप्पुडु चूड गालग्नि चंदमुन । निप्पुलु मंटलु नेरय नप्पुरमु
कालुचु नंदंद कडु रभसमुन । गालिचे नग्नि पेक्कंडू राक्षसुल;
ललनल मणि मेखलारवंबुलुनु । गलय जेन्नोंदु कंकण रवंबुलुनु
बोलुपारु रत्न नूपुर रवंबुलुनु । जेलगेंडु नाविपंची रवंबुलुनु
सुरुचिर मधुर वचोरवंबुलुनु । नरुदैन नृत्तगीतारवंबुलुनु
गर्रमिपु गुलुकु केकारवंबुलुनु । जरियिंचु चुंडु हंसल रवंबुलुनु
सोंपारु पंजर शुकरवंबुलुनु । निपारुटेंतयु निललोन गलिपि
सललितंबैनट्टि चंद्रिककंटे । देलुपुन नोंदिन दीधितुल् दरिगि
प्रणुतिकि नेक्किन पद्मरागादि । मणुलचे नोप्पिन महिमलु वासि
४८६०
कालेडि रवमुल गप्पेडि पोगल । व्रीलि पेल्लेगसेडि विस्फुलिंगमुल
नालंक लोपलि हर्म्यबुलेल्ल । जाल भीषणमुगा समसे नन्नियुनु

---

करनेवालों, न छोड़कर (घर के भीतर की) संपत्ति को बाहर निकालकर अति संभ्रम से नियरानेवालों, धूप के कारण मार्ग न पाकर, जंभाई लेते हुए झट दग्ध होनेवालों, (अग्नि को) बुझाने के लिए उरु-मन्दिरों के अग्र भागों पर चढ़कर, चतुरता से फिर उतर न सकनेवालों, ॥ ४८५० ॥

—चकित हो झुंड बाँधकर मुहल्ले-मुहल्ले में दुखी होनेवालों, (ऐसे राक्षसों से युक्त लंका नगर को) तब देखने में कालाग्नि के समान, अंगारे और ज्वालाओं के व्याप्त होने पर, उस पुर को जलाते हुए, अतिरभस (आटोप) से अग्नि ने कई राक्षसों को जला दिया। ललनाओं के मणि-मेखलाओं की ध्वनियाँ, शोभा से विराजित कंकण-रव, शोभित रत्ननूपरों के रव, परिव्याप्त विपंची-रव, सुरुचिर-मधुर-वचनों के रव, विरल (अद्वितीय) नृत्त-गीतों के रव, अधिक मनोज्ञ बने केका (मयूर-) रव, विहार करते हंसों के रव, शोभित पंजरस्थ शुकों के रव, (आदि की) अधिक शोभा को मिट्टी में मिलाकर, सललित चन्द्रिका की अपेक्षा श्वेत बनी दीधितियों (काँतियों) को खोकर, प्रसिद्ध बनी पद्मराग आदि मणियों से शोभित महत्त्व को खोकर, ॥ ४८६० ॥

—जलने की ध्वनियों, व्याप्त होनेवाले धूम्रों, टूटकर अधिक बिखरने वाले विस्फुलिंगों से (युक्त हो) लंका के भीतर के सभी हर्म्यों (भवनों)

गान सुखंबेल्ल ग्रागि नीरैरि । मानिनीमणु लभिमानंबु दूलि;
चंड तरंबैन शब्दंबुतोड । मंडुचु नुंडेडि मंटल तोड
नेरपैन तोरण निकरंबु लोप्पे । मेरुगुल वेलुगोंदु मेघंबु लनग;
विनुवारि गुंडेलु वीनुलु बगुल । ननयंबु बेट्टुगा ना पुरंबंदु
दरमिडि यंदंद दंदह्यमान । वरवधूरोदनंबुलु विन वच्चें;
गालि कालनि तम कट्टुलु द्रेंव्व । नीलिगि विडिवड नेरनि करुल
हयमुल क्रंदुन नालंक युंडे । रयमुन मुनु रघुरामु बाणाग्नि
दलकोनि जलचर ततुलु सम्मर्द । मुल ब्रघोषिंचु समुद्रंबु वोलें; ४८७०
बारेडु वारिनि बरतेंचुवारि । गूरिन वगलतो गुंदेडु वारि
नोंदिगेंडु वारिनि नोक कोंत गालि । विदिरिंचि कोनुचुनु वेडलेडु वारि
लंघिंचु वारि विलापिंचु वारि । संघंबुलै नीरु सल्लेडु वारि
बट्टि यामंटलो बड द्रोसि त्रोसि । नेट्टन नार्तुरु नेरयंग गपुलु;
अट्टु लंक विकलत नंद राघवुडु । पटुतर कोदंड पाणियै कदिसि
त्रिपुरमुल् साधिंप द्रिणयनु डलिगि । विपुल पिनाकंबु वीक म्रोयिंचु
करणि निर्विक्र विक्रम शालि रामु । डुरुतर ज्याघोष मोनरिंचुटयुनु
वसुधा तलंबुन वडि जुक्क लुरिलें; । वसुमति गंपिंचें; वार्धुलु गलगें;

---

के अति भीषणता से नष्ट होने पर, मानिनीमणियाँ (मानवती स्त्रियाँ), अभिमान के नष्ट होने पर राख बन गईं। चंडतर ध्वनि के साथ बलनेवाली ज्वालाओं के साथ विशाल तोरण-निकर ऐसा शोभित हुआ मानों वे चपलाओं से युक्त प्रकाशित मेघ हों। सुननेवालों के दिल और कान फट जाएँ, ऐसा लगातार भीकरता से उस पुर से क्रम से जहाँ-तहाँ (सर्वत्र) दंदह्यमान (जल रहे) वर-वधुओं के रोदन सुनाई पड़े। जले-अधजले (पूरी तरह से न जले) अपने बंधनों से मुक्त न हो पानेवाले करि और हयों के क्रंदनों से वह लंका युक्त रही, मानों शीघ्रगति से पूर्व में रघुराम की बाणाग्नि से परेशान जलचरततियों की भीड़ से गरजनेवाला समुद्र हो ॥ ४८७० ॥

—भागनेवालों, आनेवालों, अधिक वेदनाओं से व्यथित होनेवालों, सिकुड़नेवालों, कुछ हवा को हटाते हुए निकल पड़नेवालों, लाँघनेवालों, विलाप करनेवालों, झुंड बन पानी बिखेरनेवालों, (ऐसे राक्षसों को) पकड़कर उस अग्नि में ढकेल-ढकेलकर भीकरता से कपि सिंहनाद कर उठे। उस प्रकार लंका के विकल होने पर, राघव ने पटुतर-कोदंडपाणी हो, नियराकर, त्रिपुरों को जीतने के लिए त्रिनयन (शिव) के रुष्ट होकर, विपुल पिनाक के गर्व से मुखरित करने के समान, निर्वक्र विक्रमशाली राम ने उरुतर-ज्या-घोष

देस दर्पिरिन शशुलु; दिविजाद्रि यौरगे; । दैसल संधुलु त्रीले;
दिक्करुलु गूले;
त्रसमाक्षु डति विस्मयंबंदे, भूत । विसरंबु घूर्णिल्ले; विधि तल्ल-
डिल्ले; ४८८०

रयमुन रोद्रोंतराळंबु म्रोसे । भयमंदि रैंतयु बौलस्त्यु लेल्ल;
गोदंड रवमु रक्षोभटसिंह । नादंबु वीर वानरुल यार्पुलुनु
दिक्कु लौक्कट निंडे; दिविजारि पुरमु । दिक्कु गोपिचुचु दीव्रवेगमुन
गैलास शिखरंबु करणि जेन्नोंदु । नालंक गोपुरं बैदु बाणमुल
वडि नूरु तुनियलै वसुधपै गूल । वडनेसि मरियुनु बहु सायकमुल
तेसें गेहमुलपै; नेसें सौधमुल; । नेसें देरुलमीद; नेयुट सूचि
याराक्षसुलु पोरि कायत्त पडग । नाराव्रि वर्तिचें नति घोर लील;
नप्पुडु सुग्रीवु डखिल वानरुल । दप्पक चूचि युदग्रुडै पलिकें;
"लावु नोप्पारंग लंक वाकिडल । गावलि युंडु राक्षसु डव्वडैन
वेडलिन जंपुडु; वेरचिति रेनि । गडु दप्पु; सैरिप गपि वीरुलार!"
४८९०

---

क्रिया। (करने पर) झट वसुधातल पर नक्षत्र लुढक पड़े, वसुमति कंपित हुई, वारिधियाँ आलोड़ित हुईं, इन (सूर्य) और शशि दिशाओं में भटके गए, दिविज-अद्रि झुक गई, दिशाओं की संधियाँ टूट गईं, दिक्-करियाँ गिर पड़ीं, असमाक्ष (शिव) अति चकित हो गया, भूतसमूह घूर्णित हुआ, विधि (ब्रह्मा) विकल हो गया, ।। ४८८० ।।

—शीघ्रगति से रोदोन्तराल गूँज उठा, समस्त पौलस्त्य (रावण आदि राक्षस) अत्यधिक भीत हुए। कोदंड की ध्वनि, रक्षोभट-सिंहनाद, (तथा) वीर वानरों के गर्जन एक साथ दिशाओं में भर गए। दिविज-अरि (राक्षस) के पुर की ओर क्रुद्ध हो तीव्रवेग से, कैलास शिखर के समान सुशोभित उस लंका के गोपुर को पाँच बाणों से, झट सौ खंड कर वसुधा पर गिरा दिया और बहु-सायकों को गृहों पर चलाया, सौधों पर चलाया, रथों पर चलाया। (बाण) डालते (चलाते) देखकर राक्षसों के युद्ध के लिए सन्नद्ध होने पर, वह रात अतिघोर-लीला से प्रवर्तित हुई। तब सुग्रीव ने अखिल वानरों को अवश्य देखकर, उदग्र हो कहा—"सामर्थ्य के शोभित होने पर लंका के द्वारों की रक्षा करनेवाला कोई राक्षस (बाहर) निकल पड़े तो (उसे) मार डालो। भीत हो जाना बड़ा अपराध है। हे कपिवीरो! (उसे) सहन नहीं करूँगा" ।। ४८९० ।।

यनवुड्डु गपिवीरु लंदरु पेंचि । कनलुचु गुजमुलु घन शैलमुलुनु
जारु भीषण रणोत्साहुलै पूनि । वारक यक्कोट वाकिड्ल नुंडि
दर्पिंचि यार्चिन दरुचरावळुल । यार्पुलु सैरिप कसुर वल्लभुड्डु

## कुंभ निकुंभुलु युद्धमुनकु वेडलुट

कुंभकर्णुनि कोडुकुल ननि कनिचें । गुंभ निकुंभुल घोर विक्रमुल;
बनिचें वेंडियुनु गंपनुनि ब्रजंघु । ननिकि दोडुग शोणिताक्षु यूपाक्षु;
नाराक्षसुलुनु गजाश्वरथंबु । लारसि युद्धति नडरि तो नडव
बरिघ गदा प्रास पट्टिस शूल । करवाल कुंत मुद्गर भिंडिवाल
शरशरासनमु लुज्ज्वल भंगि दाल्चि । गुरु शक्ति दानव कोट्टुलु नडव
जारु पताका निचयमुलु ग्राल । भूरि भूषण दीप्तिपुंजमुल् वेलुग
नधिक मैनट्टि तूर्यंबुलु म्रोय । गुधरंबु लगल दिक्कुलु निंडनार्चि
४९००
पखवडि गल्पांत पवन संघमुलु । दरमिडि कालांबुदंबुल दाकि
विरुच्चु तेरंगुन वीडेल्ल गाल्चि । यरिमुरि विहरिंचु नगचरावळुल
नुरुवडि दाकि महोग्रुलै निलिचि । तेरलिंचि नोंचि युदीर्ण विक्रमुलु

---

—कहने पर समस्त कपिवीर विजृंभित हो, क्रुद्ध होते हुए, कुज (वृक्ष) (तथा) घन-शैलों से चारु-भीषण-रण-उत्साह से युक्त हो, निरन्तर उस दुर्ग के द्वारों पर रहकर, दर्पित हो सिंहनाद करने लगे। तरुचर-समूह के सिंहनादों को सह न सक असुरवल्लभ ने—

### कुम्भ-निकुंभ का युद्ध के लिए निकल पड़ना

—कुम्भकर्ण के पुत्र, घोर विक्रमवाले कुम्भ (और) निकुम्भ को युद्ध के लिए भेजा। (उनके अतिरिक्त) फिर कम्पन, प्रजंघ, शोणिताक्ष, यूपाक्ष को (उनके) साथ युद्ध में भेजा। वे राक्षस गज, अश्व, रथों के औद्धत्य के औन्नत्य से चल पड़े। परिघा, गदा, प्रास, पट्टिस, शूल, करवाल, कुंत, मुद्गर, भिंडिवाल, शर-शरासन (आदि) उज्ज्वलता से धारणकर, गुरु-शक्ति के साथ दानव-समूह चल पड़ा। चारु-पताका-निचयों के प्रकाशित होने पर भूरि-भूषणों के दीप्ति-पुंजों के दीप्त होने पर, अधिक (संख्या में) तूर्यों के बज उठने पर, कुधरों (पर्वतों) के विदीर्ण होने पर, दिशाओं को गर्जनाओं से भरकर, ॥ ४९०० ॥

—क्रम से कल्पांत-पवन-संघों के अतीव रूप से कालांबुदों से टकराकर (उन्हें) तोड़ (विखरा) देने के समान, समस्त गृहों को जलाकर, शीघ्रगति

वाकिड्ल यंदु दुर्वारुलै युन्न । याकपिसेनल नंदंद तोलि
यालंक वेंडलिप नगचरसेन । लोलि वीगुट सूचि 'योडकुं' डनुचु
नुरु बाहु सत्त्वपयोधुलै पेर्चि । हरि रोम केसरु लादिगा गल्गु
वानरु लादैत्य वर्गंबु तोड । मानक रोष समग्रुलै कदिसि
तरुलुनु गिरुलुनु दरुचुगा वैव । गरवालमुल नुरुगदल शूलमुल
बरिघ पट्टिसभिंडिवाल चक्रादि । वर शस्त्रमुल नोंचि वालिन नंत
वारु नखंबुल वक्षस्थलमुलु । जीरियु गर्ण नासिक लोलि द्रेंव्व४९१०
गडिमिमै बंड्लनु गऱचियु, दललु । पिडिकिळ्ळ बोडिचियु बेकोंनि यप्पु
डोक वानरुडु वच्चि योक दैत्यु बोडव । नोक दानवुडु वानि नुद्धृति बोडुचु;
नोक राक्षसुडु वच्चि योककपि जंप । नोककपि या दैत्यु नुग्रत जंपु;
नोक कपि सनुदेंचि योक दैत्यु बट्ट । नोक दैत्यु डाकपि नुरुवडि बट्टु;
नोक दैत्यु डोक कपि 'युद्धमि'म्मनिन । नोक कपि वानितो युद्धंबु सेयु
नेडपक येड्गुरु नेनमंड्रु गूडि । पिडिकिळ्ळ नोक्कनि बेरणगिप
नंदिदु गूलुदु रसुरुलु गपुलु; । नंदरु नुग्रुलै यार्चुचु बेर्चि

---

से विहार करनेवाले नगचर-समूहों पर अविलम्ब आक्रमण कर, महोग्र हो टिककर, पीछे ढकेल, दबाकर, उदीर्ण विक्रमवाले बन, (दुर्ग) द्वारों पर दुर्निवार बने हुए कपि-सेनाओं को जहाँ-तहाँ भगाकर, उस लंका से निकाल (भगा) दिया। नगचर-सेनाओं के क्रम से हटते देख 'मत डरो' कहते हुए उरु-बाहुबलसत्त्व के पयोधि बन, विजृंभित हो, हरिरोम, केसरी आदि वानर, उस दैत्यवर्ग से रोषसमग्र हो भिड़ गए। (और) तरु और गिरि अधिकता से फेंके तो (राक्षस) करवालों, उरु-गदाओं, शूलों, परिघाओं, पट्टिसों, भिंडिवालों, चक्रों आदि वर शस्त्रों से उन्हें रोककर प्रकाशित हुए। तब वे नखों से (राक्षसों के) वक्षस्थलों को चीरकर, कान और नासिकाएँ कट जाएँ, ॥ ४९१० ॥

—ऐसा साहस से दाँतों से कुतरकर, सिरों पर मुष्टिघात करने लगे। तब एक वानर के आकर एक दैत्य पर प्रहार करने पर, एक दानव उसे (वानर को) औद्धत्य से मारता। एक राक्षस के आकर एक कपि को मार डालने पर, एक कपि उस दैत्य को उग्रता से मार डालता। एक कपि के आकर एक दैत्य को पकड़ने पर, एक दैत्य अतिशीघ्र उस कपि को पकड़ लेता। एक कपि से 'युद्ध हो' (लड़ने के लिए आओ) कहता तो एक कपि उससे युद्ध करता। न छोड़कर सात-आठ लोग मिलकर एक को मुष्टियों से मार डालते। (इस प्रकार) इस ओर और उस ओर

यिरुवागु बोरंग निर्तितलैन। तरुमहीधर शृंग तरुचरांगमुल
गरिहयदनुजनिकाय कायमुल। वरशस्त्रमुल रणोर्वर घोरमय्ये;
गडिमिमै नप्पु डंगदुनितो बेर्चि। कडगि कंपनु डुग्र गदयेत्ति वैचे; ४९२०

नंगदुंडुनु नोच्चि यंतलो देलिसि। तुंग शैलमुन दैत्युनि व्रेयुटयुनु
नाकंपनुडु चूर्णमै नेल गलिसे। नाकपि-नायकु डार्चुचु नुंड;
नतडु सच्चिन शोणिताक्षुंडु गिनिसि। गति दर्प नरद मंगदुमीद बरपि
यक्षतास्त्रमु लेय नडरि यंगदुडु। राक्षसुडुन्न या रथमुपै कुरिकि
विल्लु द्रुंचुटयुनु वैस नोड्ड नम्मु। नुल्लसितासियु नुग्रत गोनुचु
नाकाशमुनकु नय्यसुर लंघिप। नाकपिवीरुंडु नतनितो नेगसि
याराक्षसुनि चेति यडिदबु बुच्चि। याराक्षसुनि व्रेय नतडु मूछिल्ले;
नंतकुडै राक्षसावळि दुनुम। नंतलोनने शोणिताक्षुंडु देलिसि
गद बुच्चिकोनुचु नंगदु मीद बार। गदिसे नप्पुडु तोडुगा व्रजवुडु;
यूपाक्षुडुनुगूड नोगि राग जूचि। येपुन द्विविदुडु नेचि मैंदुडु ४९३०

असुर और कपि मर जाते। सभी उग्र हो सिंहनाद करते हुए विजृंभित हो दोनों पक्षवालों के लड़ने पर, अत्यधिक तरु-महीधर-शृंग तथा तरुचर-अंग और करि-हय-दनुज-निकाय के काय और वर-शस्त्रों से रणभूमि घोर (भयंकर) हुई। साहस से विजृंभित तब कंपन ने लगकर उग्र गदा उठाकर अंगद पर डाल दिया॥ ४९२०॥

अंगद भी पीड़ित होकर, इतने में (शीघ्र) होश में आकर, तुंग-शैल लाकर दैत्य पर डाल दिया। उस कपिनायक के सिंहनाद करते समय अकंपन चूर्ण हो मिट्टी में मिल गया। उसके मरने पर शोणिताक्ष ने क्रुद्ध हो गतिहीन हो (अपने) रथ को अंगद पर चलाकर, अक्षत-अस्त्र चलाए। उत्कर्षित हो अंगद ने राक्षस के रथ पर छलांग भरकर, धनुष तोड़ दिया, तो झट मेखला से उल्लसित-असि को उग्रता से लेकर, आकाश की ओर वह असुर उछल पड़ा। वह कपिवीर भी उसी के साथ उछलकर, उस राक्षस के हाथ के खड्ग को लेकर (उसी से) राक्षस को दे मारा, तो वह मूर्च्छित हो गया। (अंगद) अंतक (यम) के समान राक्षसावली का संहार करने पर, इतने में ही शोणिताक्ष ने होश में आकर, गदा लेकर अंगद पर आक्रमण किया, तो प्रजंघ ने उसका साथ दिया। क्रम से यूपाक्ष को भी आते देख, दर्प से द्विविद (और) विजृंभित हो मैन्द॥ ४९३०॥

सरिनॉप्पु निरुवुर शरलाघवमुल । गरलाघवंबुल करणि नॉडॊरुल
मॆच्चुचु नॉडॊरु मीरु वैचित्रि । कच्चॆरुवंदुचु ननि सेयुनपुडु
क्षोणीशुपै नॊक्क घोरतमिस्र । बाणंबु निगुडिचॆ बंक्तिकंधरुडु
६४००
आ कांडमरिन नखिल वानरुलु । जीकटि गप्पि निश्चेष्टितुलैरि;
अप्पुडु कन्नुल नलुक गॆंजाय । लॊप्पार रघुरामुडुग्रबाणमुलु
पदिपदुलेसिन बटुभल्ल समिति । द्रिदशारि वानिनि दॆगनेसि मरियु
निशित बाणमुलेय नृपुडर्धचंद्र । विशिखंबुलडरिचि वेगंबॆ त्रुंचि
यसुरेशु निखिलावयवमुलु दूर । नसदृशंबुग ननेकास्त्रमुल् वरपे;
रौद्रबाणंबंत रावणुंडेय । रौद्रबाणंबुन रघुरामुडेसॆ;
नवि रॆंडु नन्योन्यहतमुलै पडग । नवनीश दनुजेशुलालोन गिनुक
दिविरि यॊंडॊरुलेयु तीव्र बाणमुलु । दिवि निंड गप्पिन दिमिरंबु गप्पॆ;
रणमुलो नप्पुडु रयमुन म्रोयु । गुणरावमुलचेत घूर्णिल्लुचुन्न
युरुचापसागरयुगमुन नॆगयु । शरवीचुलॊगि बरस्परघट्टनमुल ६४१०
यिरियंग दैतेयविभुडु कोपिंचि । नरनाथुनुरमेसॆ नाराच-समिति;

---

नभोमंडलि में भर जाने पर, समरूप से शोभित होने वाले दोनों के शरलाघव, करलाघव के विधान को दोनों सराहते हुए, एक दूसरे से बढ़ जाने की विचित्रता पर चकित होते हुए, युद्ध किया (उस)समय, पंक्तिकंधर ने क्षोणीश पर एक घोर-तमिस्र-बाण चलाया, ।। ६४०० ।।

—उस काँड (बाण) के विजृंभित होने पर, अन्धकार से आच्छादित हो, अखिल वानर निश्चेष्टित हो(पथरा)गए। तब आँखों से क्रोध की लालिमा के शोभित होने पर रघुराम ने सौ उग्रबाण चलाए (तो) त्रिदशारी ने पटु-भल्लसमिति से उन्हें खंडित कर और भी निशित बाण चलाए। नृप (राजा राम) ने अर्द्धचंद्र-विशिख चलाकर, झट उन्हें काट देकर, असुरेश के निखिल-अवयवों में घुस जाएँ, ऐसे असदृश अनेक अस्त्र चलाए। तब रावण के रौद्र बाण चलाने पर रघुराम ने उस पर रौद्रबाण चलाया। वे दोनों अन्योन्य-हत हो (परस्पर टकराकर) गिर पड़े। (तव) अवनीश और दनुजेश इतने में क्रोध से लगकर, (दोनों के) परस्पर चलाए तीव्र बाणों ने आकाश को ढँक दिया, अन्धकार ने (सबको) ढँक दिया। रण में तब (उस समय) झट से मुखरित होने वाले गुणारवों से घूर्णित होने वाले उरु-चाप-सागर-युग में उठनेवाली शरवीचियाँ परस्पर-घट्टन (-टकराहट) से फैल गई, ।। ६४१० ।।

—फैल जाने पर दैतेय-विभु ने कुपित हो नरनाथ के उर पर नाराच समिति

नदियौप्पें नीलोत्पलावलि करणि । गदिसि रामुडु चंडकांडमुल् दौडिगि
कवचंबु सिंचि वक्षमु गाडनेय । दिविजारि यप्पुडैंतेनियु नौच्चि
यहिशिलीमुखमुल नडरिंप दोन । यहिमांशुकुलनाथुडवि द्रैव्वनेसें;
नासमयंबुन नमरेंद्रवैरि । या सुरसायकंबडरिंप बैक्कु
मुखमुल शार्दूल मुखमुलु नुष्ट्र । मुखमुलु सूकरमुखमुलु नुरग
मुखमुलु घनदंतिमुखमुलु गृध्र । मुखमुलु गरिवैरिमुखमुलु दनरु
घनशिलीमुखमुलु कडु बैक्कु निगुड । गनि वानि दुनियलुगा नेसि मरियु
जननाथु डाग्नेयसायकंबेय । गनुगोन नंदु नुल्कामुखास्त्रमुलु
महितविद्युन्मुख मार्गणंबुलुनु । ग्रहमुखंबुलु गलगु घनसायकमुलु ६४२०
मिहिर मुखंबुलु मैरयु बाणमुलु । दहनमुखंबुलु दनरु शस्त्रमुलु
नगुचु नच्चेरुवुगा नडरंग वानि । दैगनेसि यपुडु दैतेयवल्लभुडु
मयुनिचे बडसिन मायाशरंबु । रयमुन संधिंचि रामुपैनेसें;
नेसिन दाननेकंबुलगुचु । ब्रास तोमर गदा परिघंबुलडरें;
गांधर्वशरमंत घनकार्मुकमुन । संधिंचि निगुडिंचे जनलोकविभुडु

---

(बाण-समूह) का प्रयोग किया। वह नीलोत्पल-अवलि की भाँति शोभित हुआ। सन्नद्ध हो राम ने चंड-कांडों का संधान कर, कवच फाड़ देकर, वक्ष में गड़ जाएँ, (ऐसा बाण) प्रयोग किया। तब दिविजारि के अधिक पीड़ित हो अहि-शिलीमुखों (सर्प-बाणों) से विजृंभित होने पर, एक साथ अहिमांशु-कुल (सूर्यवंश)-नाथ ने उन्हें खंडित कर दिया। उस समय अमरेन्द्र-वैरी ने आसुर सायक का प्रयोग किया। (करने पर) कई मुखों से, शार्दूलमुख, उष्ट्रमुख, सूकरमुख, उरगमुख, घन-दंतिमुख, गृध्रमुख, करि-वैरि (सिंह) -मुख (आदि) से शोभित अनेक घनशिलीमुख बहुत अधिक संख्या में विजृंभित हुए। (उन्हें) देख उन्हें टुकड़े-टुकड़े कर फिर जननाथ ने आग्नेयसायक का प्रयोग किया। देखने पर उसमें से उल्कामुख वाले अस्त्र, महित विद्युन्मुखवाले मार्गण (अस्त्र), ग्रहमुख से युक्त घन-सायक, ॥ ६४२० ॥

—मिहिर-मुखों से प्रकाशित बाण, दहनमुखों से शोभित शस्त्र—होते हुए, आश्चर्य के बढ़ जाने पर, उन्हें खंडित कर तब दैतेयवल्लभ ने मय से प्राप्त मायाशर का झट संधानकर राम पर चलाया। चलाने पर वह अनेक होता हुआ प्रास, तोमर, गदा, परिघाओं के रूप में विजृंभित हुआ।

नादित्यतुलितंबुलैन चक्रंबु । ला दिव्यबाणंबुनंदनेकमुलु
जगमुलु भयमंद जनियिंचि रुचुलु । निगुडि याकसमेल्ल निंड बेल्लडरि
या मार्गणंबुन नडरि परिघ । तोमरादुलनेल्ल दुनियलु सेय
दशकंठुडंत ना धरणीशुमीद । निशित नाराचमुल् निगुडिंचे नलुक
बौरि बौरि बुंखानुपुंखमुल् गाग । बरगिंचे नृपुडुनु ब्रतिसायकमुलु;
६४३०

जगतीश दनुजेश शरपरंपरलु । गगन-भागंबेल्ल गप्पें: नालोन
नेंडसोच्चि लक्ष्मणुंडेडु बाणमुल । बडगयु विल्लोक्क पटुसायकमुन
सारथिशिरमोक्क शरमुन द्रुंचि । या रावणुनि वक्षमेंदिटनेसें;
नीलधराधर निभतुरंगमुल । गूलंग नेसें मार्कोनि विभीषणुडु;
विरथुडै दैतेयविभुडंतलोन । धरणिकि लंघिंचि तरुचरुल् बेंदर
भ्रूकुटि दशकविस्फुरितास्युडगुचु । भीकर शक्ति विभीषणुवैव
नडुमने मूडु बाणंबुल दानि । मिडुगुरुल् मंटलु मिंट बेल्लेगय
धरणि पै बडनेसें दरचरुलार्व । धरणीशुननुजुंडु दशकंठुडंत
गडुनलिग मयुनिचे गन्न या शक्ति । वडि विभीषणुमीद वैव नंकिप

---

तब जनलोक-विभु ने घनकार्मुक पर गांधर्व शर का संधान कर प्रयोग किया। उस दिव्यबाण से आदित्य-सम अनेक चक्र उत्पन्न होकर, जिससे जग भीत हो जाएँ, रुचियों (कांतियों) से विजृंभित हो, समस्त आकाश में भरकर, अधिक विजृंभित हो, उस मार्गण (मय से प्राप्त बाण) से उत्पन्न परिघा, तोमर आदि सभी को विखण्डित कर दिया। तब दशकंठ ने क्रोध से उस धरणीश पर निशित-नाराच चलाए। क्रम से उनके पुंखानुपुंख होने पर नृप ने प्रतिसायक चलाए ।। ६४३० ।।
—जगदीश और दनुजेश की शर-परम्पराओं ने समस्त गगनभाग को आच्छादित कर दिया। इतने में बीच में आकर लक्ष्मण ने सात बाणों से केतन, एक पटुसायक से धनुष, एक शर से सारथी का सिर काट देकर, रावण के वक्ष पर पाँच (बाण) चलाए। विभीषण ने सामना कर नील-धराधर-निभ (-सम)-तुरंगों को गिरा दिया। इतने में विरथ हो दैतेयविभु ने धरणी पर कूदकर, तरुचर भीत हो जाएँ, ऐसा दश-भ्रुकुटियों के विस्फारित बने आस्य (आनन) वाला होता हुआ, विभीषण पर भीकर शक्ति चलाई। बीच में ही उसे तीन बाणों से, चिनगारियों और ज्वालाओं के आकाश में अधिकता से बिखरने पर, तरुचरों के सिंहनाद करने पर, धरणीश के अनुज ने धरणी पर गिरा दिया। तब दशकंठ के अधिक क्रोध से, मय से गृहीत उस शक्ति को झट विभीषण पर डालने को उद्यत होने पर,

"शरणागतत्राण सद्धर्मपरुलु । शरणागतुल चावु सैतुरे "यनुचु ६४४०
दनुजेशु तम्मुनि दन वेन्क दिगिचि । कौनि रामुतम्मुडु क्रूरबाणमुलु
परगिचे; नप्पुडु पंक्तिकंधरुडु । "बिरुदवै वच्चि विभीषणु वेनुक

### रावणुनि शक्तिचे लक्ष्मणुडु मूर्छिल्लुट

निडुकौंटि लक्ष्मण! यी शक्ति हतिकि । गडिमिमै नीवोर्तु गाकंचु" बलिकि
प्रळयकालादित्य परिवेष घोर । वलयमै दीपिप वडि द्रिप्पि वैचे;
नदि किंकिणीघंटिकानेक रवमु । लौदवंग श्रोयुचु नुदधुलु गलग
वडि गुलाचलमुलु वडकाड दिशल । बेडक दिवाकर-बिंबंबु गदल
बिडुगुल दौरुगंग बृथिवि गंपिप । नुडुपथंबवियंग नुडुपंक्ति सेदर
मिडुगुरुलेगयंग मिटवेल्मंट । लडरंग शेषजिह्वाकारमगुचु
रयमुन बरतेंचि, रामु 'डा लोक । भयद साधनमुचे ब्राणभयंबु
समकौनकुंडेडु सौमित्र' कनग । नमरुलु मिंट हाहाकृतुल् सेय ६४५०

---

यह कहते कि 'शरणागत-सद्धर्म-पर (शरणागत की रक्षा नामक सद्धर्म के पालन में रत) शरणागतों की मृत्यु को (कहीं) सहन कर सकेंगे?' ॥६४४०॥
—दनुजेश को अपने पीछे खींच लेकर, राम के अनुज ने क्रूर बाण चलाए। तब पंक्तिकंधर ने 'वीर बनकर विभीषण को (अपने) पीछे—

### रावण की शक्ति के हाथ लक्ष्मण का मूर्च्छित होना

—रख (छिपा) लिया न हे लक्ष्मण ! इस शक्ति के आघात को साहस से सहन कर लो', ऐसा कहते हुए, प्रलय-काल के आदित्य के परिवेश के समान घोर-वलय रूप हो दीप्त होने पर, झट (उस शक्ति को) घुमाकर फेंक दिया। वह किंकणी-घंटिका (आदि) अनेक-रवों के उत्पन्न होने पर मुखरित होते हुए, उदधियों के क्षुब्ध होने पर, झट कुल-अचलों के कंपित होने पर, दिशाओं के कंपित होने पर, दिवाकर बिंब के विचलित होने पर बिजलियों के गिरने पर, पृथ्वी के कंपित होने पर, आकाश-पथ के विदीर्ण होने पर, उडु-पंक्ति के बिखर जाने पर, चिनगारियों के व्याप्त होने पर आकाश में बड़ी ज्वालाओं के विजृंभित होने पर, शेष के जिह्वा के आकार-युक्त हो, वेग से आकर राम के यह कहते रहने परक 'इस लोक-भयद साधन से सौमित्र को प्राणभय संप्राप्त न हो', (तथा) आकाश में अमरों के हाहाकार करने पर, ॥ ६४५० ॥

नेडनेड वडिनेयु निषुपंक्ति जदिपि । वडिवच्चि लक्ष्मणु वक्षस्थलंबु
भीकरतरशक्ति बेल्लुगा गाड । राकुमरुडु दूलि रणभूमि व्राल
गालावसानंबु गदिय बेंपेदि कूलु । महामेरुकुधरंबु पगिदि;
धरणिपै बडियुन्न तम्मुनि जूचि । दरिकोन्न शोकाग्नि दनचित्तमेरिय
गनुगव वाष्पमुल् ग्रम्म बै निगुडु । दनुजेश पटुवाणततुलु गैकोनक
पृथुतरवक्षंबु पेल्लुगा नाटि । पृथिवि गाडिनयट्टि भीकर शक्ति
बरुतेंचि वनचरपतुलेल्ल गूडि । पेरुक जालकयुन्न वेरिकि पोवैचि
यर्कजानिलसुतुलादिगा गलुगु । मर्कटेशुल जूचि मनुजेशुडनियै;
"शौर्यंबु सलिपेडि समयंबुगानि । कार्यंबुलडचु शोकपुवेळ गादु;
घनुलार! मीरु लक्ष्मणु गाचिकोनुडु । विनुडु ना पलिकेडु वीर प्रतिज्ञ
६४६०

वेनककु राज्यंबु विडुचुट, बंधु । जनुल् वायुट, वनस्थलुल ग्रुम्मरुट
बाणबाणासनपाणिनै युंडि । प्राणंबु दानैन पत्नि गोलपडुट;
कडिदि मायावि राक्षसुलतो ननिकि । दोडरुट मोदलैन दुःखंबुलेल्ल
घोराजिलो बापुकोनुवाड नेडु । दारुणकर्मु नीदशकंठु दुनिमि;

---

—जब-तब डाले जानेवाले बाण-समूह को नष्टकर, झट आकर लक्ष्मण के वक्षस्थल में उस भीकरतर शक्ति के अधिकता से गड़ जाने पर, राजकुमार, लड़खड़ाकर रणभूमि में कालावसान के नियराने पर औन्नत्य को खोकर गिर पड़नेवाले महाकुधर के समान, गिर गया। धरणी पर गिर पड़े हुए अनुज को देख, परिव्याप्त शोकाग्नि से अपने चित्त के विदीर्ण होने पर नेत्रद्वय में बाष्पों के उमड़ने पर, ऊपर से आक्रांत करने वाले दनुजेश के पटु-बाण समूहों की परवाह न कर, पृथुतर वक्ष में अधिकता से गड़कर, पृथ्वी में गड़ गई भीकर शक्ति को (वहाँ) आए हुए सभी वनचरपतियों के सब मिलकर भी उखाड़ न सकने पर, (उस शक्ति को) उखाड़ फेंक अर्कज, अनिलसुत आदि मर्कटेशों को देख मनुजेश ने कहा—"शौर्य प्रदर्शित करने का यह समय है, कार्य (कर्तव्य) का दमन कर देनेवाले शोक का समय नहीं है। हे महान व्यक्तियो ! आप लक्ष्मण की रक्षा कर लो। सुनो, यह मेरी वीर प्रतिज्ञा— ।। ६४६० ।।

—पूर्व में राज्य तज देना, बंधुजनों को छोड़ देना, वनस्थलियों में घूमना, बाण-बाणासन-पाणि होकर भी, प्राणसम पत्नी को खो देना, क्रूर मायावी राक्षसों से युद्ध के लिए उद्यत हो जाना आदि समस्त दुःखों का आज घोराजि (घोर युद्ध) में दारुण कर्म वाले इस दशकंठ का संहारकर बदला ले लूंगा। समर-उर्वी (युद्धभूमि) में इसका संहार करने के लिए अमित

समरोर्वि नीतनि जंपेंडिकोंडकु । नमित विक्रमुडैन या वालि गूल्चि
कपिसेनकै दिनकरतनूभवुनि । गपिराज्यपट्टबु गट्टिति ब्रीति;
जंडतरग्राहसंकुलंबगुचु । नोंडोंड मिन्नंदु नूर्मुलु गलिगि
कडलेनि वारधि गट्ट गार्विचि । कडचि वच्चिति महाकपिसेनतोड;
वच्चि लंकापुरवरमु वेष्टिंचि । यिच्चट सौमित्रिनिट्टु कोलुपडिति
ना दशाननुडेचि यालंबुलोन । ना दृष्टिमार्गंबुनकु वच्चेनेनि ६४७०

दृष्टिविषंबुन दीव्रसर्पंबु । दुष्टजंतुवु गाल्चु तेरगु सूपेदनु;
व्रदिकिपोनी निक बंक्तिकंधरुनि । व्रदरपरंपर पालु सेसेदनु;
गिरुलेक्कि नेडिक गिरिचरवरुलु । सोरिदि मारणकेळि जूतुर गाक;
लोकपालुर नेल्ल लोकमुल् नेडु । ना कार्मुक प्रौढि नलुवार जूचि
रणमुलोपल नेनु रघुरामुडगुट । प्रणुतविक्रमलील बरिकिंपनिडु;
सुरकंटकुडु डागि सुरलोकमुनकु । नरिगिन, नब्धिमध्यमुन ग्रुंकिननु,
धरणि दूरिन, रसातलमुन जोच्चिननु । बोरिवुत्तुगाकेल पोनित्तुनिक?
भुवि नर्ककुलमुन बुट्टितिनेनि । रवितेजुडगु दशरथु तनूजुंड
नैतिने, रामुडनैतिने निक । दैतेयपति रणस्थलि निलचेनेनि

---

विक्रमवाले उस वालि का वध, कपिसेना के लिए, कपिराज्य का दिनकर-तनूभव का, प्रेम से राजतिलक किया। चंडतर-ग्राह-संकुल होते हुए, सर्वत्र आकाशचुम्बी ऊर्मियों से युक्त अपार वारिधि पर सेतु बाँधकर, महाकपिसेना के साथ (उस समुद्र को) पार कर आया हूँ। आकर लंकापुर-वर को वेष्टित कर (घेरकर), यहाँ सौमित्र को इस प्रकार खो बैठा हूँ। वह दशानन विजृंभित हो, युद्ध में, मेरे दृष्टिमार्ग में आए तो, ॥ ६४७० ॥

—तीव्र सर्प के दृष्टि-विष से दुष्ट जन्तुओं को जला देने के विधान को प्रदर्शित करूँगा। अब पंक्तिकंधर को जीवित नहीं जाने दूँगा। प्रदर (बाण)-परम्परा का भागी बना दूँगा। गिरियों पर आरूढ़ हो आज अब गिरिचरवर क्रम से मारणकेलि को देखें। लोकपाल (तथा) समस्त लोक आज मेरी कार्मुक प्रौढ़ि को मनोज्ञता से देख, रण में मेरे रघुराम होने की प्रणुत (स्तुत्य)-विक्रमलीला को देखें। सुरकंटक छिपकर सुरलोक में चला जाए, अब्धिमध्य में डूब जाए, धरणि में घुस जाए, रसातल में पैठ जाए, तो भी वध कर दूंगा। जाने क्यों दूंगा? भुवि पर अर्ककुल में पैदा हुआ हूँ, रवितेज वाले दशरथ का पुत्र होऊँ, राम होऊं तो अब दैतेयपति रणस्थल में खड़ा रहा तो किसी भी प्रकार से अब निर्जित कर

नेविधंबुननैन निपुड निर्जितु; । रावणुंडय्येडि रामुडय्येडिनि ६४८०
निल रामरावणुलिरुवुरियुनिकि । गलुगंग नेरदी कदनरंगमुन"
ननुचु नाराचमुलंदंद तिगिचि । दनुजेशपै नेय दशकंधरुंडु
प्रतिशिलीमुखपरंपरलु पैबरप । नितरेतराशुगानेकसंघमुलु
मंडु मंटलु नभोमंडलि निंड । नोंडोंटितो दाकु नुग्ररावंबु
गुरुतर कोदंड गुणनिनादमुलु । बैरसें नोक्कट लोकभीकर गतुल;

### रावणुडु विभीषणादुल माट दलंचि चिंतिचुट

नंत जर्जरितांगुडै रामु विशिख । संतानवेगंबु सैरिपलेक
गजवैरि गनि पारु गजमुचंदमुन । रजनीचरेंद्रुंडु रणभूमि विडिचि
कचभारमुलु वीड गमनीयरत्न । खचितभूषणमुलु गनुकनि बेंदर
जेरि योंडोरुवुल जेतुलु सरचि । बोरन नव्वुचु भूतंबुलावं
घनपादहति नेल गंपिप बारि । वनचरुलार्वग वडि लंक जोच्चि ६४९०
कोलुवुकूटंबुन गूर्चुंडि बुद्धि । दलपोसि तनकु मुंदर विभीषणुडु

---

दूंगा। रावण रहे (या) राम ! ॥ ६४८० ॥
—अब कदनरंग में, भुवि में राम-रावण दोनों का अस्तित्व (एक साथ) नहीं रहेगा।" (ऐसा) कहते निरन्तर नाराचों का संधानकर दनुजेश पर चलाया (तो) दशकंधर ने प्रतिशिलीमुख-परम्पराएं (समूह) चलाईं। इतरेतर-अनेक-आशुग-संघों के कारण बलने वाली ज्वालाओं के नभोमंडलि में भर जाने पर, (उनके) एक दूसरे से टकराने वाले उग्र-रव (तथा) गुरुतर कोदंड-गुण-निनाद (आदि) एक साथ लोकभीकर गति से व्याप्त हुए।

### रावण का विभीषणादि की बातें सोचकर चिंतित होना

तब जर्जरित-अंग वाला बन, राम के विशिख-संतान (-समूह) के वेग को सहन न कर सक, गज-वैरि (सिंह) को देख भागनेवाले गज के समान, रजनीचरेन्द्र रणभूमि को छोड, कचभार के स्रस्त होने (खुल जाने) पर, कमनीय रत्न-खचित भूषणों के संभ्रम के कारण बिखर जाने पर, भूतों के मिलकर परस्पर हाथ (तालियाँ) बजाकर, अट्टहास करने पर, घनपादहति से भूमि के कंपित होने पर भागकर, वनचरों के सिंहनाद करते समय, झट लंका में घुसकर, ॥ ६४९० ॥
—सभाभवन में बैठकर, मन में सोचकर, अपने को पूर्व में विभीषण

चेंप्पिन बुद्धलु चित्तंबुलोन। नप्पुडु तलचुचु ना रामुडेयु
नेटुलु दलचुचु नेल्लंदु सुभट। कोटुलु गोनियाड गुंभकर्णुंडु
नतिकायुडुनु घनुडाइंद्रजित्तु। मृतुलौट दलपोसि मिगुल जित्तमुन
गविसिन शोकांधकारंबुवलन। नवशभावमु बोंदि यालोन देलिसि
यंत:पुरंबुन कंत नेतेंचि। यंतरंगमुन जिताक्रांतुडगुचु
दन सति राविचि तलवांचि पलिकें। "विनु रामु जगदेकविक्रमक्रमम्
एमनि चेंप्पुदु ? निदें नाकुनेंदुर। रामसहस्रमुल् रमणि! तोचेंडिनि
नेंक्कड जूचिन नीलंकलोन। नक्कड रघुरामुडै युन्नवाडु;
इंक जयोपायमेमियुलेदु। शंकरु चरणमुल् शरणंबु नाकु; ६५००
द्रिपुरंबु लेदेवु दिव्योग्र बाण। विपुलाग्नि तीऱ्ऱ्ये विस्मयं बेसग,
निंदुखंडंबुन ने देवु मकुट। मंदमै विलसिल्लु नभिनवस्फुरण,
दनर ने देवु हस्तमुल बिनाक। सुनिशित खड्ग त्रिशूलमुल् मेऱ्ऱयु,
ने देवुडखिललोकेशु, डे देवु,। डा दक्षु मर्दिंचि यागंबु सेंऱ्ऱिचें,
नलुकतो ने देवु डंधकासुरुनि। बोलियिंचें, ने देवु बोगडु वेदमुलु
दैलिय ने देवुंडु देवादिदेवु,। डेलमि ना देवुनि ने भजियिंतु"

के बताए नीति-वचनों को चित्त में तब स्मरण करते हुए, उस राम के आघातों का स्मरण करते हुए, सर्वत्र सुभट-कोटियों के सराहने पर कुम्भकर्ण, अतिकाय, महान् इन्द्रजित के मृत होने की बात सोचकर, चित्त में अधिक परिव्याप्त शोकांधकार-भाव से (रावण) अवश हो गया। उतने में होश में आकर अन्त:पुर में तब आकर, अंतरंग में चिन्ताक्रांत होते हुए, अपनी सती को बुलाकर सिर झुकाकर बोला— "सुनो, राम के जगदेक-विक्रम-क्रम को कैसे कहूँ ? हे रमणी ! यहीं मेरे समक्ष हजार राम दिखाई पड़ रहे हैं। इस लंका में जहाँ देखो, वहीं रघुराम ही (अवस्थित) हैं। अब जय (प्राप्त करने का) कोई उपाय नहीं है। शंकर के चरण ही मेरे लिए शरण्य हैं॥ ६५००॥

—जिस देव के दिव्य-उग्र-बाण-विपुलाग्नि से आश्चर्यप्रद रूप से त्रिपुर नष्ट हुए, जिस देव का मकुट (ललाट) इन्दुखंड के अभिनव-स्फुरण से सुन्दर हो विलसित है, जिस देव के हाथों में पिनाक, सुनिशित खड्ग, त्रिशूल शोभा से विराजमान हैं, जो देव अखिलेश है, जिस देव ने दक्ष का मर्दन कर याग को विनष्ट कर दिया, जिस देव ने क्रोध से अन्धकासुर का वध किया, वेद जिस की स्तुति करते हैं, जानने पर जो देव देवादिदेव है, प्रेम से उसी देव का भजन (भक्ति) करूँगा।" (ऐसा) कह कृत-स्नान हो, अग्रजन्म (ब्राह्मण) संतृप्त हों, ऐसा बहुविध दान देकर, मन से मद, दर्प, मान तजकर,

ननि कृतस्नानुडै यग्रजन्मुलकु । दनियंग बहुविध दानंबुलॊसगि
मदि लोन मद दर्पमानमुल् विडिचि । पदिलुडै सात्विकभावंबु पूनि
रक्तांबरंबुलु रक्तमाल्यमुलु । रक्तोपवीतमुल् रक्तगंधंबु
रक्ताक्षसूत्रमुल् राजिल्ल बरम । भक्तितो मन्त्रजपंबु सेयुचुन ६५१०
नीश्वरालयमुनकेतेंचि राक्ष । सेश्वरुंडचलितहृदयुडै यचट
दग वेदि गाविंचि दर्भांकुरंबु । लॊगि जेचि तनकुगा नुग्रदानवुल
'नन्निदिक्कुल नुंडु' डनि पंचि वेल्व। नुन्नंत नॆरिगि मन्दोदरि वच्चि
कनुकॊनि "यो पंक्तिकंधर! नीकु । जनुनॆ दीनुनिभंगि शौर्यबु विडुव?
नुरक नीवलिगिन नुदधुलु ग्रोय । वॆरचु; समीरंबु वीवंग वॆरचु;
ननलंडु तीव्रार्चुलडरिप नोडु । विनुवीथि नर्कुंडु वॆलुगु शंकिचु;
जगमुलु नीवन्न जलियिंचु; नेल । मगटिमि सॆडि यिट्टिमतमु गैकॊंटि
नॆंडित धैर्यंबु नीकु लेकुन्न । नाडेल तॆच्चिचति नरनाथु देवि ?
मारीचु माटलु मदिलोन नाडु । नेरमुलुग गॊंटि; नीति गावंटि;
नीति विचारिंचि नी चेटु सैप । कातत धर्मात्मुडगु विभीषणुडु ६५२०
तॊडरि पल्मारुनु 'दोषाचरेंद्र! । चॆडुन्नोवलेटिकि ? सीत नीपैनि

---

स्वस्थचित्त हो, सात्त्विक भाव धारणकर, रक्तांबर, रक्तमाल्य, रक्त-उपवीत, रक्तगंध, रक्त-अक्षसूत्र (जपमाला) से विराजित होते हुए, परमभक्ति से मन्त्र जप करते हुए, ।। ६५१० ।।

—ईश्वरालय में आकर, राक्षसेश्वर अचलित (निश्चल) हृदय से, वहाँ समुचित विधि से वेदिका बनाकर, क्रम से दर्भांकुर रख, अपने लिए (रक्षार्थ) उग्रदानवों को सब दिशाओं में रहने का आदेश देकर, होम करनेवाला ही था कि सब कुछ जानकर मन्दोदरी आई और देखकर (यों) बोली—"हे पंक्तिकंधर ! दीन के समान शौर्य को खो देना तुम्हारे लिए समुचित है ? सामान्य रूप से ही तुम क्रुद्ध बनोगे तो उदधि गरजने से डरता है, समीर चलने में डरता है, अनल तीव्र-अर्चियों से विजृंभित होने में डरता है, सूर्य आकाश में प्रकाशित होने में शंकालु बन जाता है। तुम्हारा नाम लेने पर जग संचलित हो जाते हैं। पौरुष के भंग हो जाने पर ऐसा विचार क्यों धारण किया ? आज तुम्हें इतना धैर्य नहीं है तो उस दिन नरनाथ की देवी को क्यों लाए थे ? मारीच के वचनों को उस दिन अपराध माना था, नीति नहीं माना था। नीति का विचार कर, तुम्हारा बुरा न सह सक, आतत-धर्मात्मा विभीषण, ।। ६५२० ।।

विडुचुट गडुमेलु, विडु' मंचु नीकु । विडुवक चेप्पडे? विनवैति गाक !
मातामहुडैन माल्यवंतुंडु । नीतिगा जेप्पिन नीवु गैकोंटे ?
तप्पक मी तल्लि तगवु सिंतिंचि । चेप्पिन माटलु सेवियोग्गि विटे ?
'जननाथुतो नेल शात्रवं' बनिन । गनलवे मरि कुंभकर्णु माटलकु ?
वलदनि चेप्पिनवारि वाक्यमुलु । तलकूडेने नेडु दनुजलोकेश !
भुजविक्रमंबेल्ल बोवंग विडिचि । निजमुगा मुनिवृत्ति नीवु गैकोंटि!
विद्रुंडे यनि नोडनेरुगवु राम । चंद्रु गेल्वकयुन्न जनुलेल्लनगरे ?
यनि चेसि गेल्तुगाकसुरेश! नीवु । ननदचंदमुलेल" यनि तूलवलुक
नेलकोन्न सिग्गुन निट्टूर्पु वुच्चि । "नेलत! नीमाटलु निजमगु : नैव

६५३०

रामचंद्रुनिकिक रमणि! ने वेरव । होमंबु गाविचि युद्धरंगमुन
जननाथसुतुलनु जंपेद : नीवु । चनु" मन्न म्रोक्कि बाष्पंबुलंदंद
तोरुग मंदोदरि दुःखिचि लोनि । करुगुचो नाडिन यार्द्रवाक्यमुलु
विनि सिग्गुपडि वेल्मि विडिचि रावणुडु । चनियें सेज्जकु : नंत

जननाथुडिचट

—का (तुम्हारे) समक्ष कई बार यह कह कि 'हे दोषाचरेन्द्र ! कुमार्ग क्यों ? आगे सीता को छोड़ देना अच्छा है, छोड़ दो, तुम्हें निरन्तर बुद्धि नहीं सिखाई थी ? (तुमने) सुना था ! मातामह माल्यवंत के नीति (की बातें) कहने पर तुमने स्वीकारा था ? तुम्हारी माता के न्याय का चिंतन कर कही बातों को कानों में जगह दी थी ? 'जननाथ से शत्रुता क्यों ?' कहने पर, कुम्भकर्ण की बातों पर क्रुद्ध नहीं हुए थे ? हे दनुजलोकेश ! (तुम्हें) मना करनेवालों के वाक्य आज बर आए न ! समस्त भुज-विक्रम को छोड़कर, तुमने सचमुच मुनिवृत्ति को ग्रहण किया न ! इन्द्र के हाथ भी हारना नहीं जानते थे, ऐसे तुम रामचन्द्र को नहीं जीतोगे तो लोग अपहास्य नहीं करेंगे ? हे असुरेश ! युद्ध कर जीतना चाहिए । अनाथ जैसा यह व्यवहार क्यों ?' ऐसा अपमान करते बोलने पर, स्थिर बनी लज्जा से लम्बी आह छोड़कर (लंकेश ने कहा) —"हे नारी ! तुम्हारी बातें सच हैं । फिर भी, ॥ ६५३० ॥

—हे रमणी ! अब रामचन्द्र से डरूँगा नहीं । होम करके युद्धरंग में जननाथ-सुतों का वध करूँगा । तुम चली जाओ ।" (ऐसा) कहने पर प्रणाम कर, निरन्तर बाष्पों के प्रवाहित होने पर, मन्दोदरी दुखी हो, भीतर चली गई । (उसके) कहे आर्द्र वाक्य सुन, लज्जित हो, हवन करना छोड़ रावण शय्या को गया । तब यहाँ जननाथ,

लक्ष्मणुनि मूर्छकु श्रीरामुडु शोकिंचुट

नेंडलुनेत्तुट दोगि यूर्पुल सडलि । पडियुन्न शेषाहिपति बोलियुन्न
यनुगुदम्मुनि जूचि यालोन धृतिकि । जोनुपनि मतितोड शोकिंपदोडगे
"निब्भंगि सौमित्रि यिलमीद नुंड । नेंब्भंगि ब्राणंबुलेनु निल्पुदुन ?
ललि रणंबोनरिप लावेट्लु गलुगु ? । बलुमुष्टि विल्लेट्लु पट्टंगवच्चु ?
गन्नुल बाष्पमुल् ग्रम्मंगनेट्लु । पन्नि पैबरतेंचु परिपंथि जूतु ?
ना कन्नलेदुटनु ना सहोदरुडु । ना कूमिबंधुंडु ना प्राणसखुडु ६५४०
नाकु ब्राणमुलिच्चि ननु डिंचिपोयें ? । नाकु सिग्गय्येंडि ना शौर्यमुनकु ?
नाकेल रणमिक? नाकेल जयमु ? । नाकेल राज्यंबु? नाकेल सीत ?
नाकेल शौर्यंबु? नाकेल ब्रदुकु ? । नाकु नीतोडिद नाकंबुगाक !
जयशालिवै मुन्नु शरभ शार्दूल । भयदाटवुललोन बाटिंचि तेंच्चि
यरुदैन तुच्छ दैत्याटविलोन । बरुनिकैवडि गाडुपरचिते नन्नु !
नुन्नतोन्नतशक्ति नोरंत प्रौद्दु । नन्नु गाचुटकु गाननभूमुलंदु
निद्रवोवेन्नडु नेडिट्लु दीर्घ । निद्रवोवुट नीकु नीतिये तंड्रि !

---

लक्ष्मण की मूर्च्छा पर श्रीराम का शोक करना

—शरीर के रक्त में लथपथ बन, साँसों से रहित हो, गिर पड़े हुए शेषाहिपति-सम प्रिय-अनुज को देख, उस अन्तर में धृतिहीन मति से यों शोक करने लगा—"इस प्रकार सौमित्र के ज़मीन पर पड़े रहते समय मैं किस प्रकार प्राणों को रख सकूँगा ? फिर रण करने के लिए सामर्थ्य कहाँ से आएगी ? दृढ़ मुष्टि से धनुष को कैसे पकड़ा जा सकेगा ? आँखों में बाष्पों के घुमड़ आने पर, व्यूह रचकर ऊपर आने (टूट पड़ने) वाले परिपंथी (शत्रु) को कैसे देख सकूँगा ? मेरी आँखों के सामने (मेरे देखते हुए) मेरा सहोदर, मेरा लाडला बन्धु, मेरा प्राणसखा, ।। ६५४० ।।
—मेरे लिए प्राण दे, मुझे छोड़ चला गया न ! मेरे शौर्य पर मुझे लज्जा हो रही है । अब मुझे रण क्यों ? मुझे जय क्यों ? मुझे राज्य क्यों ? मुझे सीता क्यों ? (इन सबकी आवश्यकता नहीं है ।) मुझे शौर्य क्यों ? मुझे जीवन क्यों ? मुझे तो तुम्हारे साथ ही नाक (स्वर्ग) चाहिए । जयशाली हो पूर्व में शरभ-शार्दूल (युक्त) -भयद-अटवियों का ध्यान रख, लाकर, अनुपम तुच्छ दैत्याटवि में अन्य (शत्रु) के समान मुझे क्षुब्ध कर दिया न ! उन्नत से उन्नत-शक्ति युक्त हो, दिन भर, मेरी रक्षा करने के

पलुमारु निब्भंगि बनवुचु बिलुव। नेलुगेत्ति 'यो' यनवेमि? लक्ष्मणुड !
यिक नेव्वरु गल ? रे नेंदु जोत्तु? । निंक बालयितिगा यी शोक वह्नि
शुभ लक्षणोपेत सुरुचिराकारु । डभिरामबलुडु नाकतिभक्तिपरुडु ६५५०
प्रियसहोदरुडु गंभीरुंडु समर । जयशालि ना प्राणसखुडु लक्ष्मणुडु
इतडु नातो गानकेतेंचे निप्पु । डितनितो नेगेद नेनिंद्रपुरिकि
गलरेंदु बंधुलु गलरेंदु नितु; । लिल निट्टिसोदरुलेक्कड गलरु ?
यत्नंबु सेसिन नवनिजबोलु । पत्नि नोंडोकचोट बडय जोप्पडुनु
निट्टि सद्गुणशीलुडिट्टि दयाळु । महाबलुंडिक नेंदु गलडु ?
तम्मुडन्मात्रमे तलपोसि चूड ! । निम्मुल ननु गोल्चु निम्महाभुजुडु;
इतडे ना पौरुषं; बितडे ना शांत;। मितडे ना कीर्तियु : नितडे ना स्फूर्ति;
यितडे ना शौर्यंबु: नितडे ना धैर्य : । मितडे ना नयमुनु; नितडे ना जयमु
भाविप ना पालि भाग्यंबु नितडे । पावनंबगु राज्यपदवियु नितडे"
यनि पेक्कु भंगुल नडलुचुनुंड । विनि सुषेणुडु राम विभु जूचि पलिकेः ६५६०

---

लिए, कानन-भूमियों में कभी सोते ही नहीं थे। हे तात ! आज ऐसी दीर्घ निद्रा तुम्हारे लिए उचित है ? कई बार इस प्रकार व्यथित होते हुए उच्च स्वर से तुम्हें बुलाने पर भी हे लक्ष्मण ! 'ओ' (जी) क्यों नहीं कहते हो ? अब मेरा कौन है ? मैं कहाँ जाऊँ ? अब तो शोकवह्नि का भागी बन गया हूँ। शुभलक्षण-उपेत (-युक्त), सुरुचिराकार वाला, अभिराम बली, मेरा अतिभक्तपर, ।। ६५५० ।।

—प्रिय सहोदर, गम्भीर, समर (में) जयशाली, मेरा प्राणसखा, (ऐसा) यह लक्ष्मण मेरे साथ कानन में आया, अब इसके साथ मैं इंद्रपुरी जाऊँगा। (ऐसे तो) सर्वत्र बन्धु हैं, स्त्रियाँ हैं, किन्तु दुनियाँ में ऐसा सहोदर कहाँ है ? यत्न करने पर अवनिजा के समान पत्नी को किसी जगह प्राप्त किया जा सकता है। (किन्तु) ऐसा सद्गुणशील, ऐसा दयालु, ऐसा महाबली अब और कहाँ है ? सोचकर देखने पर यह मात्र अनुज ही है ? (नहीं) यह महाभुज वाला प्रेम से मेरी सेवाएँ करता रहता है। यही मेरा पौरुष है, यही मेरी शक्ति है, यही मेरी कीर्ति है, यही मेरा शौर्य है, यही मेरा धैर्य है, यही मेरा नय और यही मेरी जय है। विचारने पर यह मेरे प्रति भाग्य है, पावन राज्यपद भी यही है।" ऐसा अनेक प्रकार से (राम को) व्याकुल

"निदि येमि देव! नीकित शोकिंप? । हृदयंबु गुंदिप किंदे चूडुमितनि:
नोंडल प्राणमुलु लेकुन्न नाननमु । कडु नोप्पियुंडने कळलु देरुचुनु ?
गन्नुलिंदीवर कमनीयकांति । जेन्नोंदि युंडुने चेलुवंबु मिगिलि ?
यंदंबुलैयुन्न वरचेतुलेलमि । गेंदामरल भंगि गेंजाय मेरसि"
यनि पलिकि रघुरामुनडलु वारिंचि । हनुमंतु गनुगोनि यतनितो ननियें;
"मुनु जांबवंतुंडु मुदमुतो जेप्प । विनिनाड वौषधविधमेल्ल देलिय;
बोलुचु महाद्रोण भूधरंबुननु । जेलुवोंदु दक्षिण शिखरंबुनंदु
बरिकिंप दीप्तुल बरगु विशल्य । करणियु, सौवर्ण करणियु, मरियु
संधानकरणियु, संजीवकरणि । बंधुरतर शुभप्रभ नोप्पुचुंडु;
नालुगौषधमुलु नलि देम्मु वेग । मी लक्ष्मणुनि प्राणमेत्तंगवलयु;
६५७०

बंबि देवासुरुल् बलुविडि तोल्लि । यंबुधि मथियिंचि यमृतंबु वडसि
यंदु दाचुट जेसि यमृतंबुवलन । नंदु जनिंचे ना यौषधलतलु;
लवणसमुद्रंबु लंघिंचिपोयि । यवल गुश द्वीपमवलील गडचि
वडिनेगि दुग्धार्णवमु नाक्रमिंचि । तडयक पोयि चंद्रद्रोणगिरुल

---

होते हुए, सुनकर सुषेण ने रामविभु को देखकर कहा— ॥ ६५६० ॥
"यह क्या देव ? तुम्हें इतना शोक क्यों ? हृदय को क्षुब्ध किए बिना इसे यहीं देखो । शरीर में प्राण न हों तो कलाओं से युक्त हो, आनन ऐसा शोभित रह सकेगा ? आँखें इंदीवर के समान कमनीय कान्ति से अधिक सौन्दर्ययुक्त हो शोभित रह सकेंगी ? हथेलियाँ शोभा से अरुण कमलों के सम ललाई से प्रकाशित होते हुए सुन्दर हैं ।" ऐसा कहकर रघुराम की व्याकुलता का निवारण कर हनुमान को देख उससे कहा—"पूर्व में जांबवान के मोद से कहते समय औषधियों के समस्त विधान को सुनकर जान लिया है । विराजमान महाद्रोण भूधर में सुशोभित दक्षिण शिखर पर देखने पर दीप्तियों से विलसित विशल्यकरणि, सौवर्णकरणि, और सन्धानकरणि, संजीवकरणि बंधुरतर शुभप्रभा से शोभित होती रहती हैं । चार औषधियों को झट ले आओ । इस लक्ष्मण के प्राणों का उद्धार करना चाहिए ॥ ६५७० ॥

—विजृंभित हो देवासुरों के पूर्व में वरजोरी अंबुधि का मंथन कर, अमृत प्राप्त कर, उसमें (पर्वतशिखर में) छिपा रखने से अमृत के कारण वहाँ औषधलताएँ उत्पन्न हुई । लवण-समुद्र लांघकर जाकर, आगे कुशद्वीप को सरलता से पारकर, झट जाकर, दुग्धार्णव को पारकर,

गंदु: देवेंद्रुनि यनुमतंबुननु। मंदरंबुनु बोलु महनीयतनुलु
गंधर्वुलोगि वानि गाचियुंड्डुरु:। गंधर्वुलकु नीकु गलुगु गय्यंबु;
तेरुवुन राक्षसुल् दिरुगुचुंड्डुरु;। वरुस मायावुलु: वारि नेमरकु
द्रोणाद्रिकवलीलतो नेगि यितनि। प्राणमॆत्तुमु रघुपति संतसिप
निरुमूडुलक्षलु निरुवदिवेलु। बरिकिंप निन्नूटपदियोजनमुलु
वायुनंदन! नीवु वायुवेगमुन। बोयिरम्मिमट ब्रोद्दु पोड्वक मुन्ने
६५८०;

भानुंडुवोडिचिन ब्रभ दूलि शक्ति। हीनंबुलै पोवु नी यौषधम्मु
लटमीद लक्ष्मणु नायुवॆत्तुटकु। घटियिल्लनेरदु, गान ना लोन
वानरोत्तम! नीवु वडि बोयिरम्मु। वानि लक्षणमुलु वलयु नीकॆरुग
हरित फलंबुलु नरुणपुष्पमुलु। नरुदार दॆल्लनि याकुल नमरु;
जननाथसुतु विभीषणु जांबवंतु। निनसूनु नंगदु नॆलमि वीड्कोनुमु"
अनि सुषेणुडु वल्क "नॊगाक" यन्न। यनिलनंदनु जूचि यवनीशुडनियॆ
बडियुन्न लक्ष्मणु प्राणंबुलॆत्ति। पडयुमु त्रिभुवन प्रख्यात कीर्ति;
ननुजुलु मुनु मुव्वुररय नाकिप्पु। डनिलनंदन। नल्वुरैरि नी तोड।"

---

अविलम्ब जाकर चन्द्रद्रोण गिरियों को देख सकोगे। देवेन्द्र की अनुमति से मन्दर-सम महनीय तनु वाले गन्धर्व क्रम से उसकी रक्षा करते रहते हैं। गन्धर्वो और तुममें युद्ध छिड़ जाएगा। मार्ग में राक्षस विचरते रहते हैं। क्रम से वे मायावी होते हैं। असावधान मत रहना। द्रोणाद्रि को सरलता से जाकर, इसके प्राणों का उद्धार करो जिससे रघुपति प्रसन्न हो जाएँ। हे वायुनन्दन! सोचने पर तुम छः लाख बीस हजार दो सौ दस योजन वायुवेग से जाकर, सूर्योदय से पहले ही आ जाओ॥ ६५८०॥

—भानु के उदय होने पर, प्रभा खोकर ये औषध शक्तिहीन हो जाते हैं। उसके बाद लक्ष्मण की आयु का उद्धार करना घटित नहीं हो सकता। अतः इतने में ही हे वानरोत्तम। तुम शीघ्र जाकर आओ। उन (औषधियों) के लक्षण तुम्हें जानने चाहिए। (वे) हरित फलों, अरुण पुष्पों, अनुपम श्वेत पत्रों से शोभित हो रहते हैं। जननाथसुत, विभीषण, जांबवान, इनसून, अंगद से प्रेम से विदा लो।" ऐसा सुषेण के कहने पर 'ऐसा ही हो' कहनेवाले अनिलनन्दन को देख अवनीश ने कहा—"गिर पड़े हुए लक्ष्मण के प्राणों का उद्धार कर, त्रिभुवन-प्रख्यातकीर्ति प्राप्त करो। हे अनिलनन्दन! पूर्व में मेरे तीन अनुज थे। सोचने पर तुम्हारे साथ चार हुए हैं।"

## संजीवकरणिकै हनुमंतुडु द्रोणाद्रिकि बोवुट

नन विनि "नी बंटु हनुमंतुडुंड । निनकुलोत्तम ! नीकु नेल चिंतिप?
नी याज्ञ दलमोचि नृपसिंह वेग ! । ना येडुदीवुल कवल नुंडिननु !
६५९०
निनुडुदयाद्रिकि नेतेरकमुनु । कौनिवत्तु नौषधकुधर मे" ननुचु
नडुगुलकेरगिन हनुमंतुनेत्ति । नडु ग्रुच्चि यालिंगनमु सेसि विभुडु
"इंद्रुडु नी शिर, मिनुडु नीमुखमु । जंद्रुडु नी मदि, शक्ति नी पिरुदु,
लनिलुंडु नी वेन्नु, हरुडु नी वाल । मनलुंडु नी यंघ्रु, लजुडु नी बुद्धि,
वरुणुंडु नी शक्ति, वाणि नी वाणि । गरुडकेतनुडु नी घन बाहुयुगमु,
गुंजराननुडु नी कुक्षि रक्षितु; । रंजनासुत! वेग यरिगिर" म्मनिन
सरवि नर्कज विभीषण ऋक्षराज । पुरुहूतपौत्रुलप्पुडु वीडुकोल्प
मेदिनि वडि व्रय्यमेट्टिन नगमु । पादंबुलूदिन बलुवडि ग्रुंग
मेयिगालि मुन्नेरु, मिन्नेरु गलग । रयमुन लंकापुरमु गोपुरमुलु
वेसगूल गुप्पिंचि विनुवीथि कैगसि । लसित विद्युन्निभलांगूललतयु
६६००

---

### संजीवकरणि के लिए हनुमान का द्रोणाद्रि जाना

(ऐसा) कहने पर सुनकर (हनुमान ने कहा) —"हे इनकुलोत्तम ! तुम्हारे सेवक हनुमान के रहते, तुम्हें चिन्ता करना क्यों ? हे नृपसिंह ! तुम्हारी आज्ञा को सिर पर धारण कर, झट (जाकर) चाहे सात द्वीपों के उस पार क्यों न हो, ॥ ६५९० ॥

—सूर्य के उदयाद्रि पर आने से पहले ही, मैं औषध-कुधर को ले आऊँगा।" (ऐसा) कहते हुए चरणों में नत होनेवाले हनुमान को उठाकर, कसकर आलिंगन कर, विभु (राम) (ने कहा) —"इन्द्र तुम्हारे सिर की, इन (सूर्य) तुम्हारे मुख की, चन्द्र तुम्हारे मन की, शक्ति तुम्हारे नितम्बों की, अनिल तुम्हारे पीठ की, हर (शिव) तुम्हारे वाल (पूँछ) की, अनल तुम्हारे अंध्रियों की, अज तुम्हारी बुद्धि की, वरुण तुम्हारी शक्ति की, वाणी तुम्हारी वाणी की, गरुडकेतनवाला (विष्णु) तुम्हारे घनबाहुयुग की, कुंजराननवाला (गणेश) तुम्हारी कुक्षि की रक्षा करेंगे। हे अंजनासुत ! शीघ्र जाकर आओ।" (ऐसा) कहने पर, क्रम से अर्कज, विभीषण, ऋक्षराज, पुरुहूत (इन्द्र) पुत्र के तब बिदा करने पर मेदिनी झट विदीर्ण हो जाए, बरजोरी चरण दबाने पर नग (पर्वत) के दब जाने पर, शरीर से निकले पवन से समुद्र और आकाश-गंगा

नुग्र बाहार्गळयुगळंबु नेत्ति । युग्रांशुपटुमंडलोदग्रलील
वदनंबु गड्डु समुज्ज्वललील वेलुग । बदकर्णसंकोचभंगि जेन्नगुचु
बहुपर्वतंबुलु बहुदेशमुलुनु । बहुनदीनदमुलु बहुवनंबुलनु
बुरमुलु सागरंबुलु गनुंगोनुचु । नरुदार दुहिनाद्रि नवलील गडचि
देरुलु घूर्णिल्लंग, दिग्भागमगल । नसहायशूरुडै हनुमंतुडरिगॆ ।
वेवुलवारलाविधमेल्ल जॆप्प । गा विनि विघ्नंबु गाविंचुकोरकु

## कालनेमि वृत्तांतबु

नोंटिमै रावणुडोगि गालनेमि । यिटिकि नडुरेयि नेगुदेंचुटयु
भक्तितोडुत नर्घ्यपाद्यादुलिच्चि । नक्तंचरेश्वरुनुकु नातडनियॆ;
"नी मध्यरात्रि मीरिटकु विच्चेयु । टेमि कारण ? मानतिडु ना' कनिन
"ननि नेडु ना शक्ति हति मृतुंडैन । युनुजुनिकै रामुडट्टु तन्नु बनुप ६६१०
संजीवकरणिचे सौमित्र बडय । नंजनासुतुडिप्पुडरुगुचुन्नाडु;
चनि वेग हनुमंतु जंपु, कादेनि । विनु भानु गनुदाक विघ्नंबु सेयु,

---

के क्षुब्ध होने पर, शीघ्र लंकापुर के गोपुर ढह जाएँ ऐसा लाँघ कर, आकाश-वीथि में उड़कर, लसित-विद्युत्-निभ-गोलांगूल-लता को, (तथा) ।। ६६००।।

—उग्र-बाहु-रूपी अर्गलायुग को ऊपर उठाकर, उग्रांशु के पटु-मंडल के समान उदग्रलीला से वदन के अधिक समुज्ज्वल लीला से प्रकाशित होने पर, पद (तथा) कर्णों को कुंचित कर बहुपर्वत, बहुदेश, बहुनद-नदियाँ, बहुवन, पुर, सागर (आदि) को देखते हुए, अनुपम रूप से तुहिनाद्रि को सरलता से पारकर, दिशाओं के घूर्णित होने पर, दिग्भाग के विदीर्ण होने पर, असहायशूर बन हनुमान चला । गुप्तचरों के वह समस्त विधान बताने पर, सुनकर, विघ्न (उत्पन्न) करने के लिए, ।। ६६०६ ।।

### कालनेमि का वृतान्त

—अकेले ही क्रम से रावण के आधी रात को कालनेमि के घर आने पर, भक्ति से अर्घ्य-पाद्य आदि देकर, नक्तंचरेश्वर से उसने कहा—"इस आधी रात को आपके यहाँ पधारने का क्या कारण है ? मुझे आज्ञा दीजिए ।" (ऐसा) कहने पर "युद्ध में आज मेरी शक्ति के आघात से मरे अनुज के लिए राम के भेजने पर, ।। ६६१० ।।

—संजीवकरणि से सौमित्र को प्राप्त करने (जीवित करने) अंजनासुत अब जा रहा है । जाकर झट हनुमान को मार डालो । नहीं तो

कलदु देवासुर कल्पितंबैन । नलिनाकारमु द्रोणनगसमीपमुन;
मदमुतो नोक महामकरि यंदुंडु । नदि देवतल मिगु; नगचरुंडेंत ?
या सरोवरमुन कनिलजुंडरुग । मोसपुच्चुमु: वेगमुग नेगु" मनिन
मनमुन नटनीतिमार्गबु देलिय । दनुजेशुतो नाडे दग गालनेमि;
"माया मृगाकृति मारीचुडरिगि । मायमैपोडे! या मतमु पो विडुवु;
घोराजि गूलिरि कुंभकर्णादि । वीर दानवुलेल्ल; विनुमिकनैन;
मनुजेशुनकु सीत मरलंग निच्चि । दनुजेश ! लंक नी तम्मुनकिच्चि
यरिगि मृडावासमैन कैलास । धरणीधरमुनंदु दपसिवैयुंडु ६६२०
कादेनि बिरुदुवै गदनरंगमुन । मेदिनीपति चेत मृति बोंदि मीद
नोनरंग विष्णुसायुज्यंबु नोंदु" । मनि पल्क गन्नुल नलुक गेंपेरुग
ना येड वेस जंद्रहासंबु वेरिक । व्रेय दलंचे; नाविध मातडेरिगि,
'यिदे चनुचुन्नाड ने" नंचु नचटु । कदलि मनोवेगगति लावु मेरसि
चनि चूत पुन्नाग चंपक क्रमुक । पनस चंदन जंबु पाटली वकुळ
कदलिका खर्जूर कर्पूर तरुलु । मोदलुगा गल भूजमुल सोंपु
मिगिलि

भानु को देखने तक विघ्न (उत्पन्न) करो। द्रोणनग के समीप देवासुर-कल्पित नलिनाकर है। उसमें मदयुक्त एक महामकरी है। वह देवताओं को निगल जाती है। (उसके लिए) नगचर कितना ? (उसकी गिनती ही क्या ?) उस सरोवर में जाने के लिए अनिलज को धोखे में डाल दो। शीघ्र जाओ।" (ऐसा) कहने पर, नीति-मार्ग (विधान) को जानते हुए, समुचित रूप से कालनेमि ने दनुजेश से कहा—"माया मृगाकृति से जाकर मारीच अदृश्य नहीं हो गया था ? उस मत (अभिप्राय) को छोड़ दो। कुम्भकर्ण आदि समस्त वीर दानव घोराजि में गिर गए (मर गए)। अब तो सुनो। हे दनुजेश ! मनुजेश को सीता लौटा देकर, लंका तुम्हारे (अपने) अनुज को देकर, जाकर मृड (शिव) के आवास कैलास-धरणीधर पर तपस्वी बनकर रहो ॥ ६६२० ॥

—नहीं तो वीर हो कदनरंग में मेदिनीपति के हाथ मरकर शोभा से विष्णु-सायुज्य को प्राप्त करो।" ऐसा कहने पर आँखों में क्रोध की अरुणिमा के उमड़ने पर, उसके प्रति चन्द्रहास को निकालकर, मार डालना चाहा। उस विधि को वह जानकर 'यही मैं जा रहा हूँ' कहते हुए, वहाँ से निकल कर मनोवेग की गति की सामर्थ्य से प्रकाशित होकर, जाकर, आम्र, पुन्नाग, चम्पक, क्रमुक, पनस, चन्दन, जम्बु, पाटली, वकुल, कदलिका, खर्जूर, कर्पूर-तरु आदि भूजों (वृक्षों) की अधिक शोभा से युक्त हो, बहुशिष्यगणों

बहुशिष्यगण वेद पठनमुल् सेलग । महनीय मणि दीप मालिकल् वेलुग
भासुर मंजरी फलहोम धूम । धूसरीकृत लतादुल जेन्नु मिगिलि
कलकंठ शुक नीलकंठ शारिकल । कलहंस कलरव कलकलंबेसग
हुतदान मंत्र स्वरोदीर्णमैन । कृतकाश्रममु द्रोणगिरि समीपमुन ६६३०

निर्मिंचि मुनिवोलें नियतितो गपट । निर्मलाकृति दाल्चि नेत्रमुल् मोगिचि
सन्नपुटेलुगुन जपमाल पूस । लेन्नुट मंत्रमै येंदिरिकि दोप
ना वनंबुन नुंड नाकाशवीथि । बोवुचो मारुतपुत्नुडीक्षिचि
"यिदि योक्क मुनिवनं, बित योप्पगुनें? । मिदि नाडुले: दिप्पुडेंदु वच्चितिनो ?
यक्कडि दुग्धाब्धि? यक्कडि मेरु । वेक्कडि मुनिवनंबिदि त्रोव दप्पे;
देरु विम्मुनींद्रुचे देलियंग नडिगि । यरिगेद गा" कंचु नवनि केतेंचि
वनपक्वफलमुलु वांछ बुट्टिंप । मुनिशापभयमुन मुट्ट नोड्चुनु
मुनि जेर जनुदेंचि म्रोक्कि केलमोगिचि । "मुनिनाथ! दुग्धसमुद्रंबुकडकु
मनुज नायक-शिखामणियैन राम । जननाथु पनुपुन जनुचुन्नवाड;

---

के वेदपठनों के शोभित होने पर, महनीय मणि-दीप-मालिकाओं के प्रकाशित होने पर, भासुर-मंजरी-फलों (तथा) होम-धूम से धूसरीकृत लतादियों से अधिक शोभित हो, कलकंठ, शुक, नीलकंठ, सारिका, कलहंस (आदि) के कलरवों के कलकल के बढ़ने पर, हुत-दान-मन्त्र-स्वरों से उदीर्ण बने कृतकाश्रम को द्रोणगिरि के समीप, ॥ ६६३० ॥

—निर्मित कर, मुनि की भाँति नियति से कपट-निर्मल-आकृति धारण कर, नेत्र मूँदकर, मन्द्रस्वर में जपमाला के मन के गिनना ही मन्त्र जैसा दीखे, ऐसा उस वन में (कालनेमि के) रहते (समय) आकाश-वीथि में जाते हुए मारुत-पुत्र ने देखकर (सोचा) —"यह एक मुनि-वन है, यह इतना शोभित कैसे है ? यह तब नहीं था । आज कहाँ से आ गया ? कहाँ का दुग्धाब्धि ? कहाँ का मेरु ? यह कहाँ का मुनिवन ? (मैं) रास्ता भटक गया हूँ। इस मुनीन्द्र से मार्ग जानकर (आगे) जाऊँगा।" (ऐसा) सोचते अवनि पर आकर, वन के पक्वफलों के वाँछा को उत्पन्न करने पर, मुनि के शापभय से (उन्हें) स्पर्श करने में डरते हुए, मुनि के पास पहुँच, नत होकर, हाथ जोड़कर, (कहा) —"मुनिनाथ ! दुग्ध-समुद्र के पास मनुज-नायक-शिखामणि राम-जननाथ के आदेश से जा रहा हूँ।

हनुमंतुडनुवाड; नधिकमौ तृष्ण । जनियिंचें; निच्चोट जलमुलु
गलवे ? ६६४०
चेंप्पवें ?" यनवुडु जिरुनव्वु नव्वि । "डप्पिवो मा कमंडलुवु तोयमुलु
द्रावु: मी फलमुलु दनियंग नमलु । नीविक नी रात्रि निद्रिंपु मिचट;
नगचरोत्तम ! यतीतनागतंबु । लगु मेरेलेरुगुदु नंतरंगमुन
रामु वंचिचि या रामुनि देवि । भूमिज जेंडगोनिपोयें रावणुडु;
अवनीशुडुनु वालि नवलील जंपि । लवणांबुनिधि गट्टि लंकपै विडिसि
यनिलोन गुंभकर्णादि राक्षसुल । दुनुमाडि यिंद्रजित्तुनु द्रुंचिवैचें:
बुत्रशोकंबुन बुट्टिन यलुक । रात्रिचरेंद्रुंडु रणभूमिलोन
मयुनिचे बडसिन महनीय शक्ति । रयमुन गोनि सुमित्रापुत्रु वैचें;
बडिन या सौमित्रि प्राणमुल् बडय । वडि नौषधमुलकु वच्चितिवीवु;
विनुमु नीविप्पुडु वे योजनंबु । लनिलनंदन! वच्चि तनिल वेगमुन
६६५०
नन्नु नधर्मात्मुनकु गानरादु । निन्नु नुत्तमुनिगा निश्चयिंचितिनि;
जगदेकहितमुगा जनियिंचें गान । जगतीशु पनि माकु समकूर्पवलयु;

हनुमान नामक (व्यक्ति) हूँ। अधिक तृष्णा उत्पन्न हुई है। यहाँ जल है क्या ? बताओ न।" ॥ ६६४० ॥

—ऐसा कहने पर मुस्कुरा कर (मुनि ने कहा) —"प्यास बुझाने के लिए मेरे कमंडल का तोय (पानी) पी लो—ये फल कुतरकर तृप्त हो जाओ। तुम अब आज रात को यहाँ सो जाओ। हे नगचरोत्तम ! अन्तरंग से अतीत और अनागत की सीमाओं को जानता हूँ। राम को धोखा देकर, उस राम की देवी भूमिजा को बन्दी बनाकर रावण ले गया। अवनीश ने भी वालि को सरलता से मारकर, लवणांबुनिधि (पर सेतु) बाँधकर, लंका पर धावा बोलकर, युद्ध में कुम्भकर्ण आदि राक्षसों का वधकर, इन्द्रजित का संहार कर दिया। पुत्र-शोक से उत्पन्न क्रोध से रात्रिचरेन्द्र ने रणभूमि में, मय से प्राप्त महनीय शक्ति को झट (हाथों में) ले सुमित्रापुत्र पर डाल दिया। गिर पड़े उस सौमित्र के प्राणों को प्राप्त (उद्धार) करने तुम झट औषधों के लिए आए हो। सुनो हे अनिलनन्दन ! तुम अब अनिलवेग से हजार योजन आए हो ॥ ६६५० ॥

—मुझे कोई अधर्मी देख नहीं सकता। (तुम देख पाए अतः) मैंने तुम्हें उत्तम (पुरुष) मान लिया है। जगदेक-हित के लिए (राम) उत्पन्न हुआ

दिव्यौषधंबुलु दीपिंचुनट्टि । दिव्यमंत्रमुलुपदेशितु नीकु
गंजाप्तुनुदयंबु गनि शक्ति मिगुल । संजीवनीमुख्यसकलौषधमुलु
गलवु मा वनमुन: गनुगोंनि यंदु । वलसिन यवि गोंचु वडि लंक करुगु
कनुरेप्पवेट्टेडु कंटे वेगमुन । जनियेंदु ना मंत्र सामर्थ्यमुननु"
ननवुडु गपटसंयमि जूचि पवन । तनयुंडु वल्कें "नो तापसाधीश !
यक्कड लक्ष्मणुंडब्भंगि नुंड । निक्कड नुचितमे यिटु नाकु निलुव?
फलमुलु नाकेल पतिपंपु कार्य । फलमुगा सौमित्रि बडयक मुन्न!
निद्र वोवुट नाकु नीतिये ? दीर्घ । निद्र गैकोनि रामनृपुतम्मुडुंड ! ६६६०

जलमु लल्पंबुलु सालबु; लेदे । नलिनाकरंबैन नदियैन" ननुडु
"नुन्नदि चेरुव नीक दिव्य सरसि । कन्नुलु मूसि या कमलाकरमुन
नमृतोपमानंबुलगु; निर्मलोद । कमुलु द्राविन दिव्य कायुंडवौदु:
दृग्गोचरमुलगु दिव्यौषधमुलु । दिग्गन जनु" मंचु देरुवु सूपुटकु
गपट संयमि शिष्यगणमु बंचुटयु । गपिवीरुडेतेंचि कनियें नक्कोलनु
माकंद मंदार माधवी वकुळ । शाकोट कुटज कुचंदन साल

---

है अत: हमें जगदीश का कार्य पूरा करना चाहिए। दिव्यौषधों को दीप्त करनेवाले दिव्यमन्त्रों का तुम्हें उपदेश देता हूँ। कंजाप्त (सूर्य) के उदय को देखकर, शक्ति के बढ़ जाने पर, संजीवनी-मुख्य (-आदि) सकलौषध जो हमारे वन में हैं, (उन्हें) देखकर, उनमें जो चाहिए उन्हें लेकर झट लंका में जाओ। मेरे मन्त्र-सामर्थ्य से पल भर में (तुम) पहुँच जाओगे।" ऐसा कहने पर कपटसंयमी को देख पवनतनय ने कहा—"हे तापसाधीश ! वहाँ लक्ष्मण के उस प्रकार रहते समय मेरा यहाँ रहना कहाँ उचित है ? पति (विभुराम) के आदेश-कार्य-फल रूपी लक्ष्मण को प्राप्त करने से पहले मुझे (अन्य) फल क्यों ? सो जाना (क्या) मेरे लिए नीति (-संगत) है जबकि रामनृप का अनुज दीर्घ निद्रा लेकर (पड़ा) है ? ॥ ६६६० ॥

—अल्प जल पर्याप्त नहीं होंगे। कहीं नलिनाकार अथवा नदी नहीं है ?" (ऐसा) कहने पर (कपटमुनि ने कहा) —"निकट ही एक दिव्य सरसी है। आँख मूँदकर उस कमलाकर में अमृतोपमान निर्मल-उदक पान करने पर दिव्यकाय वाला बन जाओगे। दिव्यौषध दृग्गोचर हो जाएँगे। झट जाओ।" (ऐसा) कहते मार्ग दिखाने के लिए कपट-संयमि के (अपने) शिष्यगण को भेजने पर, कपिवीर ने आकर उस सरोवर को देखा। (वह) माकंद, मन्दार, माधवी, वकुल, शाकोट, कुटज, कुचंदन, साल,

नीपार्जुनाशोक निंब कदंब । तापिंछ तरुलसत्तटमुल दानि
गमनीय कोमल कमल कल्हार । विमल कैरवमुल विलसिल्लुदानि
ललित कल्लोल डोलाकेळि देलु । कलनाद कलहंसगतुलोप्पुदानि
बट्टुहंस चंचु चुंबक बक क्रौंच । पटल कारंड प्रततुल दानि ६६७०

वेनुकोनि तमु बिलिच विरहुलमीद । बनिचिन गेलिच निर्भर वृत्ति गोन्न
विपुलाभिमानार्थ विततुलीकुन्न । गुपितुडै रतिराजु कोर्रुल बेट्टे
नन बक्वबंधंबुलै वाडि मिगिलि । मोनसिन कैरव-मुकुळाग्रशिखल
मूगि चलिपनि मोकरि तुम्मेदल । बागोप्प नोप्पुल बलसिन दानि
मरिकोन्नि येडलनु मकरंदमुलकु । देऽपि सूपक तम्मु द्रिप्पुचुनुन्न
कमलगेहांतर कमलकु ब्रीति । समरीति मंगळाचार गीतमुलु
नलि बाडु गायक नायकुलनग । मेलपुन नंदंद मृदुरीति म्रोयु
मधुपान रसमत्त मधुकरततुल । बधिराब्जपुट समीपमुलोप्पुदानि
गामु नुग्राक्षुचे ग्रम्मर बडय । गामिंचि तीरमाकंद बृंदंबु
ललरु नग्नुललोन नाज्यहोममुलु । चेलुवोंद नंदंद चेयुचंदमुन ६६८०

नीप, अर्जुन, अशोक, निम्ब, कदम्ब, तापिंछ (आदि) तरुओं से लसित तटों से युक्त था, कमनीय कोमल कमल, कल्हार (तथा) विमल कैरवों से विलसित था, ललित-कल्लोल-डोला केलि में मग्न (और) कलनाद से युक्त कलहंसों की गतियों से युक्त था, पट्टुहंसों के चंचुओं का चुंबन करनेवाले वक-क्रौंच-पटल (-समूह) (तथा) कारंडव-प्रततियों (-समूहों) से युक्त था ॥ ६६७० ॥

—लगकर अपने को बुलाकर विरहियों पर भेजने पर (उन्हें) जीतकर, निर्भर-वृत्ति से प्राप्त किए विपुल-अभिमान रूपी अर्थ-विततियों को न देने पर कुपित हो रतिराज ने मानों सूली पर चढ़ाया हो, ऐसी थीं (उस सरोवर में स्थित) पक्वबंध हो पैने बनकर, परिव्याप्त कैरव के मुकुलों की अग्रशिखाएँ । उन्हें घेरकर, विचलित न होनेवाले पुंभ्रमरों की शोभाओं से युक्त और कुछ स्थानों पर मकरन्द पान न करने देकर, अपने को घुमाने पर, कमल-गेहांतर (में स्थित) -कमला को प्रेम से समरीति से मंगलाचार गीत गानेवाले गायक-नायक (-श्रेष्ठ) की शोभा से, मृदुरीति से मुखरित मधुपानरस से मत्त मधुकरततियों के कारण वधिर बने अब्जपुटोंवाला था (वह सरसी) । उग्राक्ष से काम (मन्मथ) को पुनः प्राप्त करने की कामना कर तीरस्थ माकन्द मानों अग्नियों में शोभा से आज्य-होम सर्वत्र कर रहे हों, ॥ ६६८० ॥

जिलुकलु चंचुल जिंचिन दौरुगु । फलरस धारलु पर्णाग्रवीथि
दौलगक युरिलि चेंदोवललो दोरुगु । पौलुपेंतयुनु जूड बौसगेंडु दानि
फलरसंबुलु वच्चि पै बयि दौरुगु । नौलसि चेंदोवललो नुंडराकुन्न
दौलगु नुज्ज्वल होम धूमंबुलनग । नलु लाकरुंबुन नमरेंडु दानि
नाकंज पत्रंबुलनु पळ्ळेरमुल । शीकराक्षतमुलु चेलुवोप्प नुनिचि
कौलनप्पुडुत्फुल्ल कुवलय वलय । दळ विलोचनमुल दनराक कैंदुरु
चूचु तेंरंगुन शोभिल्लुदानि । जूचि डग्गर वच्चि सुखकेळि देलि
यडरु सम्मदमुन नानंद मंदि । कडु विस्मयंबंदि कन्नुलु मूसि
यक्कौलनिकि डिग्गि हनुमंतुडंत । नेक्कोन्न तृष्णतो नीरु द्रावंग
बौलुपार संसार भूरि वाराशि । मलयुचु वर्तिचु मायावधूटि
६६९०

विषयरसंबुलु वेड्कतो ग्रोलु । तृषितुनि गबळिंचु तेंरगु दीपिप
नुरवडि नंदुंडि योक महामकरि । हरिनाथु पादंबुललमि पट्टुटयु
दगिलिन यंघ्रुलुद्धतशक्ति दिगिचि । तिगुवजालक चाल धीरुडै निलिचि
यिदि येटिदो यनि येर्पड जूचि । मदि वायुसूनुंडु मकरिगा नेरिगि

---

—तोतों के चंचुओं से चीरे जाने के कारण झरनेवाली फलरसधाराएँ पर्णो के अग्र भाग पर से निरन्तर झरकर लाल कमलों पर गिरते रहने की शोभा से युक्त था (वह सरोवर)। फलरसों के आकर ऊपर झर पड़ने से, लाल कमलों में न रह सक, आकाश में उड़ने वाले भ्रमर मानों उज्ज्वल होम-धूम थे। कंजपत्र रूपी थालियों में शीकर रूपी अक्षतों को शोभा से रखकर, उत्फुल्ल-कुवलय-वलय-दल-विलोचनों से वह सरसी (हनुमान के) आगमन की प्रतीक्षा कर रही थी। इस प्रकार शोभायमान (सरसी को) देखकर, नियराकर, सुखकेलि में मग्न हो, अधिक सम्मोद से आनन्दित हो, अधिक आश्चर्यचकित हो, आँख मूँदकर, उस सरसी में उतरकर तब हनुमान ने अधिक उत्पन्न प्यास से जल पीना चाहा। शोभायमान संसार (रूपी) भूरि-वाराशि में विचरते हुए माया रूपी वधूटि- ॥ ६६९० ॥

—विषय रूपी रसों को उत्साह से पान करनेवाले तृषित (व्यक्ति) को निगल जाती है, ऐसे ही झट उस (सरोवर) में से एक महामकरी ने हरिनाथ (वानरपति) के चरणों को कसकर पकड़ लिया। (इस प्रकार) फँसे हुए अंध्रियों को उद्धत शक्ति से खींचकर भी, खींच (छुड़ा) न सक, अति धीर हो खड़े रहकर, उसे ध्यान से देखकर, मन से उसे मकरी जान

यंतकंतकु मदि नलुक रेट्टिप । नंतलो नतिनिष्ठुराकारुडगुचु
वेवेग रघुराम विजयवल्लरुल । कावालमै वालु ना त्रालमेत्ति
रागरसोद्रेक रावण योग । भोगसंचितपापमुलु डुल्चु पगिदि
वालमंकिंचि दुर्वारुडै विजय । लोलुडै मकरि पंडुलु डुल्लनेसे:

हनुमंतुनि मकरि म्रिंगुट

संतत मुनि वर शाप रोगमुन । कंत मीयौषधमनि म्रिंगु करणि
नरिमुरि मकरि महारोषमेत्ति । मेरसि या हनुमंतु म्रिंग जौच्चुटयु ६७००

"नक्कटा! रामुकार्यमु निल्वबडियें। निक्कड दीनिचे निट्टि चंदमुन
देगिपोदुनो! यिक देरगेदि?" यनुचु। दग विचारिंचि युद्धति वायुसुतुडु
"कडुपु लोपल जौच्चि कडतेर्तु" ननुचु। नौडिसि म्रिंगुचुनुन्न नूरकयुंडि
पदिलुडै यंधकूपमु बोनि मकरि। युदरंबु जौच्चे ना युरुबाहुबलुडु
नंत ना मकरियु नाहार बुद्धि। संतोषमुन बोये जलमध्यमुनकु:

---

कर, मन में अधिकाधिक क्रोध के द्विगुणित होने पर, इतने अति निष्ठुर-आकारवाला होता हुआ, अति वेग से, रघुराम की विजय-वल्लरियों का आधार बन शोभित अपनी पूँछ को उठाकर, राग-रस के उद्रेक से रावण-योग-भोग-संचित पापों को झटका देकर गिराने के समान, पूँछ हिलाकर, दुर्वार हो, विजय लोल बन, मकरी के दाँतों पर मारा जिससे वे (टूट) गिर जाएँ।

हनुमान को मकरी का निगल जाना

—संतत-मुनिवर के शाप रूपी रोग के अन्त के लिए यह औषध है, ऐसा मानकर निगलने के समान, अतिशीघ्रता से मकरी महारोष से प्रदीप्त हो हनुमान को निगलने लगी ॥ ६७०० ॥

—(तो) "हाय ! राम का कार्य रुक गया न ! यहाँ इसके कारण मर जाऊँगा क्या ? अब उपाय क्या है ?" (ऐसा) सोचते हुए, ठीक से विचार कर, औद्धत्य से वायुसुत ने ऐसा सोच कि "पेट में पैठकर, वध कर डालूँगा" पकड़ निगलते समय चुप रहकर, वह उरु-बाहुबल वाला सावधानी से अन्धकूप-सम मकरी के उदर में प्रविष्ट हो गया। तब वह मकरी भी आहार समझकर प्रसन्नता से जलमध्य में चली गई। तब वह वीरवर क्रोध से उसकी आँतों को ऐंठ कर, तोड़ देने लगा, तो विजृंभित साहस से वह महामकरी उदर में स्थित विषकबल के समान जीर्ण न होने

ता वीरवरुडंत नलुकतो दानि। प्रेवुलु नरमुलु पैनचि त्रेंचुचुनु नडरिन कडकतो नम्महामकरि। कडुपुलोपल विषकबळंबु वोलें नरुगक तिरुगुचु ननलंबु भंगि। जुरुवुच्च दौडगिन स्रुविक यम्मकरि वरुवट्लु वट्टेडु वदनगह्वरमु। तेरचि निल्पुटयु नत्तेरुवुन वच्चि ६७१०

क्रूरनक्र ग्राह घोर प्रवाह। वारि पै बडुटयु वायुनन्दनुडु पैनचि त्रेंचिन दानि प्रेवुलु मुद्द। गौनि वच्चि चेच्चेर गुत्तुक दुरिमें; नालोन मकरियु "नाहार मरुग। बोलदु पौ" म्मनि बुद्धि जिंतिंचि परवश यगुटयु बवननंदनुडु। दरि जेर्चि मकरिनुद्धति व्रच्चि वेडलि कोरि चूडग नौप्पें घोरांधकार। दारुण निर्मुक्त तरुणार्कु पगिदि; ब्रळयारुणोदग्र बडबाग्नि शिखलु। कलय बर्विन नाटि घन पयोराशि करणि नम्मकरि रक्तमुलतो बेरसि। यरुणमै कनुपट्टे नप्पुडासरसि; यंत ना मकरियु नमरियै यमरि। यंतरिक्षमुन नुद्यद्विमानमुन जलदंबु लोपल जपलत मानि। मेलपोंदु तिरमैन मेरपुचंदमुन निलिचि मारुतिचेत निज शापमुक्ति। गलिगिन मुदमंदि कपिमुख्यु जूचि ६७२०

---

पर, घूमते हुए, (पेट के भीतर) अनल की भाँति जला-देने लगने पर, क़मजोर बन गई। वह मकरी देह के भीतर के धैर्य को खोकर, प्यास की उत्कटता को सहन न कर सक, अधिक सूख जानेवाले वदन रूपी गह्वर को खोलकर रह गई। उस मार्ग से (बाहर) आकर, ।। ६७१० ।।

—क्रूर नक्र-ग्राह घोर-प्रवाह-वारि के ऊपर आ गिरने पर वायुनन्दन ने, ऐंठकर तोड़ दी गई उस (मकरी) की आंतड़ियों का पिंड ले आकर झट से (उसके) गले में ठूँस दिया। इतने में मकरी भी 'संभवतः आहार जीर्ण नहीं हो रहा है' ऐसा मन में विचार कर, परवश (बेहोश) होने पर, पवन नन्दन ने उसे किनारे लगकर, औद्धत्य से मकरी को फाड़कर, घोर-अन्धकार की दारुणता से विनिर्मुक्त तरुणार्क के समान शोभित हुआ। प्रलय-अरुण-उदग्र-बडबाग्नि शिखाओं के परिव्याप्त होने के समय के घन-पयोराशि की भाँति, उस मकरी के रक्त से भरकर, वह सरसी अरुण (लाल) हो दिखाई पड़ी। तब वह मकरी भी अमरी (देवांगना) बन, शोभित हो, अन्तरिक्ष में उद्यत्-विमान में, जलद के भीतर चपलता को छोड़ स्थिर बन विलसित चपला की भाँति खड़ी होकर, मारुति के द्वारा निजशापमुक्ति पाकर, मुदित हो, कपिमुख्य को देख, ।। ६७२० ।।

धान्यमालिनि तन शाप प्रकारमु हनुमंतुनितो देल्पुट

"यो कपिकुंजर! यो वानरेंद्र! । नी कतंबुन शापनिर्मुक्ति गंटिः
नेनिक बोयेद निंद्रलोकमुन । केनु नीकोक वार्त येरिंगिपवलयु"
ननि मुन्नु हनुमंतु ना कोलनिकि । बनिचिन कृतक तापसि जूपि पलिके;
"वानरोत्तम! मुनिवरुडु गाडितडु । वीनि नम्मकुमय्य! वीडु राक्षसुडु
च्चलमुन दानवेश्वरु नियोगमुन । बलियुडै निनु जंप बनिपूनि वच्चि
येनिंदुलो नुन्कि येरिंगि ना चेत । बूनि निन् जंपिप बुत्तेंचिनाडु;
वीडु वध्युडु नीकु वीनि नम्मकुमु । वीडोप्प डिट वीनि वेवेग चंपि
पोम्मौषधमुलकु भुजशक्ति मेरसि । यिम्मुल द्रोणाद्रिकिदे त्रोव नीकुः"
नन विनि हनुमंतुडाश्चर्यमंदि । वनित गनुंगोनि वलनोप्प बलिके
"मदिराक्षि! मुनु नीवु मकरिवै यिपुडु । त्रिदशभामिनिवैन तेरंगेमि ?"
यनिन ६७३०

"विनवय्य! पावनि! वीराग्रगण्य! । कनकाद्रि समधैर्य! गांभीर्यधुर्य!
धान्यमालिनि यन दनरु गन्धर्व । कन्यक; ना पूर्वकथ यरिंगितु;

---

धान्यमालिनी का अपना शाप विधान हनुमान को बताना

(बोली)—"हे कपिकुंजर! हे वानरेन्द्र! तुम्हारे कारण शाप-निर्मुक्ति पाई है। अब मैं इन्द्रलोक जाऊँगी। मुझे तुम्हें एक बात बतानी है।" (ऐसा) कह, पूर्व में हनुमान को उस सरोवर में भेजने वाले कृतक-तापसी को दिखाकर कहा—"हे वानरोत्तम! यह मुनिवर नहीं है। इसका विश्वास मत करो। यह राक्षस है। हठ से दानवेश्वर के नियोग से बली बन तुम्हें मार डालने के निश्चय से आकर, यहाँ मेरा रहना जानकर, मेरे हाथ तुम्हारा वध कराने के लिए (तुम्हें) भेजा है। यह तुम्हारे लिए वध्य है। इस पर विश्वास मत करो। यह योग्य (चरित्रवाला) नहीं है। यहाँ इसे अति शीघ्र मारकर, भुजशक्ति के प्रदीप्त होने पर औषधों के लिए जाओ। तुम्हारे लिए द्रोणाद्रि का मार्ग मनोज्ञता से यही है।" (ऐसा) कहने पर सुनकर हनुमान ने आश्चर्य-चकित हो, (उस) नारी को देखकर औचित्य से (यों) कहा—"हे मदिराक्षी! पूर्व में तुम मकरी थीं अब त्रिदश-भामिनी होने का विधान क्या है?", ॥ ६७३० ॥

—कहने पर (उसने कहा) —"सुनो हे पावनी! हे वीराग्रगण्य! कनकाद्रिसमधैर्यवाले! गांभीर्यधुर्य! (मैं) धान्यमालिनी नाम से शोभित

नखिल-लोकाराध्युडगु सदाशिवुडु। सुखगोष्ठि रजताद्रि शोभिल्लुचुंड
नरुदार ने बाडि याडि मेप्पिंचि। हरुचेत नसमानमगु विमानंबु
वडसि यिक्कोलनिलोपल जलक्रीड। लेडपक काविप नेगुदेंचुटयु
शांडिल्युडनु मुनि चनुदेंचि नन्नु। निंडिन प्रेमंबु नेलकोन जूचि
यालोन दनलोन नानन्दकेलि। नालोकनालोलुडयि तेलि तेलि
कोनकोनि तूकोन्न कोर्कुल व्रालि। मनसिज ज्वरमुन मानंबु दूलि
"येनु बुण्यात्मुंड; ने दपोधनुड। नेनेड येलनागलेड ? पो" म्मनक
यूनि नन् गामिचुचुन्न कन्नेरिगि। "येनेड? यी वेड? यी दृष्टियेड ?
६७४०

नीवु तपस्विवि—नीवु पुण्युडवु। भाविप निदितपः फल विघ्नकारि"
यन विनि मुनिनाथुडतिकामुडगुचु। ननु जूचि मदिलोनि नान वोविडिचि
"यिदि तप, फलसार मेलनाग! नाकु। निदि पुण्यफलसारमेलनाग ! नाकु:
निदि मोक्षसाधन मेलनाग! नाकु;। निदि स्वर्गसोपानमेलनाग ! नाकु"
ननिन "रजस्वल, नटु गान नेडु। मुनिनाथ! ननु नीकु मुट्टगारादु:

---

गन्धर्वकन्या हूँ। अपनी पूर्वकथा सुनाती हूँ। अखिल लोकाराध्य सदाशिव के रजताद्रि पर सुखगोष्ठी से शोभित रहते समय, अनुपम रूप से मैंने गाकर-नाचकर प्रसन्न कर, हर से असमान विमान प्राप्त किया (और) इस सरसी में निरन्तर जलक्रीड़ाएं करने के लिए आई। शांडिल्य नामक मुनि (यहाँ) आकर मुझे पूर्ण प्रेम से देखकर, इतने में अपने मन में आनन्दकेलि से आलोकन में मग्न होकर, (मन में) घिरी इच्छा (काम-वासना) के वशीभूत होकर, मनसिज-ज्वर के कारण मान (आत्मगौरव) को खोकर, यह न सोचकर कि, मैं पुण्यात्मा हूँ, मैं तपोधनी हूँ, मैं कहाँ ? सुन्दरियाँ कहाँ ? जाने दो', स्थिरता से (उसके) मेरे उपभोग की इच्छा करने को जानकर, (मैंने कहा)—"मैं कहाँ ? तुम कहाँ ? यह (कु) दृष्टि कहाँ की ? ।। ६७४० ।।

—तुम तपस्वी हो, तुम पुण्यी हो, सोचने पर यह तपःफलविघ्नकारी है।" (ऐसा) कहने पर सुनकर मुनिनाथ ने अति कामुक होते हुए, मुझे देख मान-मर्यादा (आन) को छोड़ देकर, (कहा)—"हे युवती ! यही मेरे लिए तपःफलसार है। हे युवती ! यही मेरे लिए पुण्यफलसार है। हे युवती ! यही मेरे लिए मोक्ष साधन है। हे युवती ! यही मेरे लिए

इम्मूडु दिवसंबु लेनु मीयिट। नेम्मितो वसियिंचि निजशुद्धि वोंद
मरि पोंदु" मनि गंधमादनंबुनकु। नेरि नेगि मुनियिंट निष्ठतो नुंड
दिक्कुलु साधिंचि तिविरि रावणुडु। नक्कोंड सवलुडै या रात्रि विडिसै:
ना पर्वताग्रंबुनंदु ने वाड। ना पाट विनि दशाननुडेगुदेंचि
तन सोंपु दन पेंपु दन प्रतापंबु। दन पेरु नेरिगिंचि तग
बुज्जगिंचि ६७५०

"वनित! नी रूप यौवन विलासमुलु। मुनुमिडि दुदमुट्ट मुट्टवे नन्नु"
ननिन 'बराधीन, नट्टगान नीवु। ननु मुट्टदग" दन्न नरभोजनुंडु
"नरय रजस्वललैन कामिनुलु। वरभामिनुलु सूवे भाम! ना मेच्चु
वनत! ननु गारिपवलदु, र" म्मनुचु। ननु प्रियोक्तुल देल्चि नातो रमिंप
नतिकायुडुदयिंचे नंत ना पुत्रु। नति वेगमुन दानवाग्रणिकिच्चि
दिवसत्रयंबुनु दीरिन पिदप। प्रविमलतनुशुद्धि वाटिंचि येनु
मुनिगणाधीश्वरु मुंदर निलुव। गनुगोनि नायुन्न गति विवेकिंचि,
"ना यिंटिलो नुंडि ननु डागुरिंचि। पोयि नीवेव्वनि वोंदिति प्रीति?

---

स्वर्ग-सोपान है।" कहने पर (मैंने कहा) —"हे मुनिनाथ! आज मैं रजस्वला हूँ। अतः तुम्हें मेरा स्पर्श नहीं करना चाहिए। ये तीन दिन मैं प्रेम से तुम्हारे घर रहूँगी। निज शुद्धि के पश्चात् मेरा उपभोग करो।" (ऐसा) कह गन्धमादन को जाकर, मुनि के घर निष्ठा से रहते समय, दिशाओं को जीतकर, उल्लसित हो, रावण ससैन्य उस पर्वत पर उस रात को ठहर गया (पड़ाव डाला)। उस पर्वताग्र पर मेरे गाने पर, मेरा गान सुनकर दशानन ने आकर अपनी शोभा, अपना औन्नत्य, अपना प्रताप, अपना नाम जताकर, उचित रूप से फुसलाकर, ॥ ६७५० ॥

—(कहा)—"हे नारी! अपने रूप-यौवन-विलासों की पराकाष्ठा से मेरा स्पर्श करो न।" कहने पर (मैंने कहा) —"(मैं) पराधीन हूँ। अतः तुम्हें मेरा स्पर्श नहीं करना चाहिए।" कहने पर नर-भोजन (करने वाले राक्षस) ने कहा—"हे भामा! सोचने पर रजस्वला कामिनियाँ तथा पर-भामिनियाँ मेरे लिए प्रिय हैं। हे वनिते! मुझे सताओ मत, आओ।" (ऐसा) कहते हुए मुझे प्रिय-युक्तियों से प्रसन्न कर मेरे साथ रमण (संभोग) किया। तो अतिकाय का जन्म हुआ। तब उस पुत्र को अतिवेग से दानवाग्रणी को देकर, दिवस-त्रय के बीत जाने पर, प्रविमल-तनु-शुद्धि प्राप्तकर, मैं मुनि-गणाधीश्वर के समक्ष खड़ी हो गई (तो उन्होंने मुझे) देखकर मेरी स्थिति पर विचार कर (कहा)—"मेरे घर में रहकर, मुझे

निति! नी यौव्वनमॅव्वंडु गोनियॅ? । जितिपकिट्लेल चेसितिवीवु ?
परम परिज्ञान भाव मार्गमुन । नरसि चूचिन नदि यट्टिद कादे
६७६०
परहितमेयूरु ? पडतुलेयूरु ? । गुरुशीलमेयूरु ? कॉम्मलेयूरु ?
जलजाक्षुलेयूरु ? सत्यमेयूरु ? । कलकंठुलेयूरु ? करुण येयूरु ?
वनजाक्षुलेयूरु ? वरुसलेयूरु ? । ननबोडुलेयूरु ? नच्चिकेयूरु ?
तरलाक्षुलेयूरु ? तगवुलेयूरु ? । परिकिंप सतुलकु बासलेयूरु ?
गति दप्प नडचिन कांतल जमुडु । नतिबाधलनु बॅट्टकतडेल मानु ?"
ननि तूल गोपिंचि यम्मुनीश्वरुडु । घनशापमिच्चॅनु गरुण वोविडिचि—
"यी सरोवरमुन नी विलासंबु । गासिगा बडि नीवु ग्राहिवै युंडु
मॅंदुनु गड्डु बुण्यहीनुडै निन्नु । बॉंदिनवाडुनु बुत्रमित्रादि
बलमुलतो गूड भस्ममै पोव । गलडिक नी पातकंबुन" ननुचु
शापमिच्चुटयुनु जलनंबु नॉंदि । या पुण्यनिधि म्रोल हस्तमुल्
मोगिचि ६७७०
"यो मुनिवल्लभ! यो मुनिचंद्र! । यो मुनिसिंहम ! यो मुनिश्रेष्ठ !
यी शाप जलराशि नेतेप गडतु । नी शापदावाग्नि नेनीट नार्तु ?

---

धोखा देकर, तुम प्रेम से किसके साथ रहीं ? हे नारी ! तुम्हारे यौवन को किसने प्राप्त किया ? सोचे बिना तुमने ऐसा क्यों किया ? परम-परिज्ञान के भाव-मार्ग से विचार कर देखने पर यह ऐसा ही है न ! ॥ ६७६० ॥
—परहित कहाँ ? पड़तियाँ (स्त्रियाँ) कहाँ ? गुरु-शील कहाँ ? नारियाँ कहाँ ? जलजाक्षियाँ कहाँ ? सत्य कहाँ ? कलकंठियाँ कहाँ ? करुणा कहाँ ? वनजाक्षियाँ कहाँ ? रिश्ते-नाते कहाँ ? युवतियाँ कहाँ ? विश्वास कहाँ ? तरलाक्षियाँ कहाँ ? न्याय (औचित्य) कहाँ ? सोचने पर स्त्रियों के वचन का (महत्त्व) कहाँ ? (न्याय की) गति को छोड़ आचरण करने वाली कांताओं को यमराज अधिक कष्ट दिए बिना क्यों रहेगा ?" ऐसा निन्दा कर, क्रुद्ध हो उस मुनीश्वर ने करुणा को छोड़ महान् शाप दिया कि "इस सरोवर में अपने विलास को खोकर, ग्राही (मकरी) बन पड़ी रहो। तुम्हारे साथ जिसने संभोग किया वह इस पातक के कारण आगे अति पुण्यहीन होकर पुत्र, मित्र आदि परिवार के साथ नष्ट हो जाएगा।" (ऐसा) कहकर शाप देने पर विचलित होकर, उस पुण्यनिधि के समक्ष हाथ जोड़कर, ॥ ६७७० ॥
—(मैंने) कहा—"मुनि-वल्लभ ! हे मुनिचन्द्र ! हे मुनिसिंह ! हे मुनि-श्रेष्ठ ! इस शाप-जलराशि को मैं किस नौका के सहारे पार करूँ ? इस

गर्णिपवे दयाकर! नन्नु" ननुचु। नुरुभीतिनोंदुचुनुन्न नन् जूचि
तिरमैन सुज्ञानदृष्टि नूहिंचि। परम कृपामूर्तिपरुडुनै पलिकॆ
"गामिनि! यींक कोंत कालंबुसनग। रामु कार्यार्थमै रानुन्नवाडु
हनुमंतुडिचटिकि; ननतनिचे नीकु। घनशाप निर्मुक्ति गलुगु बो"
म्मनुचु
बोयॆ गंगातीरमुनकु नम्मौनि;। पोयॆ शापं; बेनु बोयॆद निक"
ननि चॆप्पि दीविंचि या सरोजाक्षि। यनिलजु वीड्कोनि यरिगॆ
नद्दिविकि;

### कालनेमि हननमु

नॆडपनि कडकतो निटगालनेमि। कड वच्चि निलिचॆ ना
कपिकुलोत्तमुडु;
नप्पुडप्पापात्मुडचलसमाधि। दप्पक युन्नचंदमुन गूर्चुंडि ६७८०
योंडलि पूरंबुतो नुरमॆल्ल विच्चि। नडुमु निक्किंचि याननमॊप्प वंचि
कपट चिंतावृत्ति गन्नुलु मूसि। जपमाल वरुस बूसलु त्रोसि त्रोसि
निक्कंपु जपमुगा नॆरि नोरु गदल। नक्किलि गनुविच्चि हनुमंतु जूचि
"यी युन्न मडुवेड! यी तडवेड!। पोयिन पनि यॆंत! प्रोद्दॆंतवोयॆ!

---

शाप-दावाग्नि को किस जल से बुझाऊँ? हे दयाकार, मुझ पर करुणा दिखाओ न।" (ऐसा) कहते अधिक भीत होनेवाली मुझे देख, स्थिर बनी ज्ञानदृष्टि से सोचकर, परमकृपामूर्तिपर होकर कहा—"हे कामिनी! कुछ समय बीतने के बाद हनुमान यहाँ राम के कार्यार्थ आनेवाला है। उससे तुम्हें घन-शाप-विनिर्मुक्ति प्राप्त होगी, जाओ।" कहकर वह मुनि गंगा-तीर को गया। शाप दूर हो गया। अब मैं जाऊँगी।" ऐसा कह आसीस कर, वह सरोजाक्षि अनिलज से बिदा लेकर दिवि को गई।

### कालनेमि का हनन

—अचंचल प्रयत्न से कालनेमि के पास आकर वह कपिकुलोत्तम खड़ा रह गया। तब वह पापात्मा अचल समाधि में स्थिरता से रहने के समान बैठकर॥ ६७८०॥

—कुम्भक-क्रिया से छाती फुलाकर, कमर को सीधीकर, आनन को शोभा से फुलाकर, कपट-चिन्तावृत्ति से आँखें मूंदकर, जपमाला को फेरने के समान मन को सरकाते हुए, सच्चे जप के समान मुंह (जीभ) हिलाते बैठा रहा। आँखें खोलकर, हनुमान को देख (कहा)—"वह तालाब कहाँ? यह देरी

नीलसि नी मदिलोन नुपदेश वांछ । गलदेनि गुरुपूज गलदे येमैन
माकिप्पु" डनवुडु मारुतात्मजुडु । "नीकिदे गुरुपूज ! नेम्मि
गोम्म" नुचु
ब्रथन निष्ठुरुडु निर्भर वृत्ति वानि । पृथुबाहु मध्यंबुन बिडिकिट
बोडिचे;
नक्षणंबुन दैत्युडारूपमुडिगि । पक्षियै रणवीथि बावनि गदिसे:
गदियुटयुनु बट्टि कडिमि दीपिप । जदिपि रेक्कलु रेंडु सरि द्रुंचिवैचे
ना रूपमुडिगि मायाशक्ति मेरसि । धीरसिंहाकृति दिविरि लंघंचि
६७९०
गर्जिचि दष्ट्रल गडुनुग्रुडगुचु । दर्जिचि रणवीथि दर्पिचे नसुर;
यलयक हनुमंतुडक्कालनेमि । तल बिट्टुवगुल नुद्धत मुष्टि बोडिचे
बोडिचिन ना रूपु वोनिच्चि यसुर । कडगि सुग्रीवुडै कदिय नेतेंचि
"यिदि येमि ? मारुति! यिचट नेमिटिक? । बदपद ! लक्ष्मणु
प्राणमुल् वच्चे;
दौलगक नीविक द्रोणाद्रि करुग । वल: दौषधंबुलु वलदिक मनकु"

---

क्यों ? काम ही क्या (बड़ा) था ? कितना समय बीत गया ? यदि तुम्हारे मन में उपदेश की वांछा है तो हमारे लिए अब गुरुपूजा (की व्यवस्था) है क्या ?" ऐसा कहने पर मारुतात्मज ने कहा—"तुम्हारे लिए यही गुरुपूजा है। प्रेम से ले लो।" कहते हुए प्रथननिष्ठुर (युद्ध में भयंकर) (हनुमान ने) निर्भर-वृत्ति (दुर्निवार रूप) से उसके पृथु बाहुमध्य में मुष्टि से प्रहार किया। उसी क्षण दैत्य ने उस रूप को तजकर, पक्षी बन रणवीथि में पावनी का सामना किया। सामना करने पर साहस के दीप्त होने पर, (उसे) दबाकर दोनों पंख तोड़ दिए। उस रूप को छोड़, मायाशक्ति से प्रकाशित हो, धीर-सिंहाकृति को धारणकर, लांघकर, ॥ ६७९० ॥

—गरज कर, द्रष्टाओं के साथ अधिक उग्र बनते हुए, फटकारते हुए, असुर दर्प दिखाने लगा। न थककर हनुमान ने उस कालनेमि का सिर फट जाए ऐसा उद्धतमुष्टि से प्रहार किया। प्रहार करने पर, उस रूप को छोड़कर, असुर सयत्न सुग्रीव बनकर, नियराकर (बोला) —"यह क्या मारुती ! यहाँ क्यों (ठहरे हो) ? चलो चलो, लक्ष्मण के प्राण आ गए हैं। अब तुम्हें द्रोणाद्रि जाना नहीं है, हमें औषधों की आवश्यकता नहीं है।" ऐसा कहने पर, हनुमान ने उसे सुग्रीव मानकर, फिर नहीं है, ऐसा

ननवुडु हनुमंतुडतनि सुग्रीवु । डनि चूचि तेलिसि काडनि निश्चयिंचि
मलिगि राक्षसुनुरमदरंट व्रेय । निल गूलि मूर्छिल्लि यितलो देलिसि
यतडुनु शतशृंगुडै विल्लु दाल्चि । यतिशात शरमुल नडरि नोंप्पिप
मुष्टिघट्टनमुल मोगि बादहतुल । नष्टसत्त्वुनि जेसि नलि जिक्कुवरचि
यमितसत्त्वक्रीड नवलील दिगिचि । कमलनाळमु द्रेंचु गंधसिधुरमु ६८००

परुसुन राक्षसप्रवरु मस्तकमु । देरलिचि वेस नुल्चि त्रेंचिपोवैचि
नलि नेचि वेस सिंहनादंबु सेसि । तोलगक मारुति द्रोणाद्रि करिगि
नरिगि या गिरिमीद नौषधलतलु । परिकिंचि परिकिंचि पवननंदनुडु
बहुदिव्यलतिका-विभा-भासमान । महिमयु निर्मलमणिगण-प्रभल
दीपवृक्षंबुल दीप्तुलु र्बवि । दीपिंचु नक्कोंड द्रिम्मरि चूचि
"हितपुष्पगंधंबु लिवे लत" लनुचु । नतडु दग्गरि पोव नवि डागिपोयें;
नंत ना हनुमंतुडंतरंगमुन । जिंतिचि संतापचित्तुडै पलिकें;
"नो पर्वताधीश! यो यद्रिराज ! । यो पुण्यवर्तन ! यो गिरिचंद्र !
यनघुंडु रघुरामुडौषधंबुलकु । बनिचिन वच्चिति बनिपूनि येनु

निश्चयकर, क्रुद्ध हो, राक्षस के वक्ष पर मर्मातक प्रहार किया तो धरती पर गिरकर, मूर्च्छित हो, इतने में (शीघ्र) होश में आकर, वह भी शतशृंगवाला होकर, धनुष धारण कर, अति-शात (-निशित) -शरों से विजृंभित हो, सताने पर, मुष्टिघट्टनों से क्रम से, पादहतियों (लातों) से नष्ट-सत्त्व (कमज़ोर) कर, उलझाकर, अमित-सत्त्व की क्रीड़ा से सरलता से पकड़, कमल-नाल को तोड़ देनेवाले गन्धसिन्धुर (मत्त गज) ।। ६८०० ।।

—के समान, राक्षस-प्रवर के कण्ठ को ऐंठकर, तोड़कर फेंक दिया (और) विजृंभित हो, सिंहनाद कर, अविलम्ब मारुति द्रोणाद्रि गया । जाकर, उस गिरि पर औषधलताओं का परिशीलन करके पवननन्दन के बहु दिव्य-लतिका-विभा से भासमान महिमा (तथा) निर्मल मणिगण प्रभाओंवाले दीपवृक्षों की दीप्तियों से परिव्याप्त उस पर्वत पर घूम-घूमकर, 'हित-पुष्प-गन्ध यही है, (वे) लताएँ ये ही हैं' ऐसा कहकर निकट जाने पर वे छिप जाते । तब हनुमान ने अन्तरंग से चिन्तित हो, संतप्त चित्तवाला हो कहा—"हे पर्वताधीश ! हे अद्रिराज ! हे पुण्यवर्तन (वाले) ! हे गिरिचन्द्र ! अनघ रघुराम के औषधियों के लिए भेजने पर, उस कार्य से

निखिलोकमुलकु हितवैन पनिकि । नन्नेल वंचिप नगराज ! नीकु ?
नडरि नीयंदुन्न यौषधलतलु । पौडसूपु : वेवेग बो बनि गलदु;
इम्मुल निदि लोकहित कार्यमगुट । मिम्मु वेडेद मीरु मी प्रभावमुलु
दीपिंपुडी योषधीलतलार ! । चूपडी नाकु मी सुरुचिराकृतुल"
ननि पल्क वंचन नपुडु तेजमुलु । पौनुपड दनकवि पोडसूपकुन्न
"नगकुलोत्तम! नीवु ना राक सूचि । तगु प्रियंबौनरिप दग दूरकुनिकि"
ननि तन्नु ब्रार्थिचि यड्गुचुनुन्न । तनकु नौषधमुलु धरणीधरंबु
चूपकुंडुटयुनु जूचि येंतेनि । गोपिचि वानरकुल-वज्रपाणि
"येनेंत वेडिन नेल नी मनसु । नानदु नायेड नगकुलाधमुड !
तलकौनि ड्रालकु दयगलुगमन्न । गलुगुने गुणशून्य कठिनमूर्तुलकु"
ननि युग्रकोपाग्नुलंगरोममुल । गनदग्निकीललै क्रम्मनंदंद
रामुतो नेंदिरिन रावणाचलमु । नी मैयि बेरुकुदु निक ननुमाड्कि
दशयोजनमुल विस्तारंबु बंच । दशयोजनोन्नतत्वंबुनु गलुगु
नाभीलतर शैल मवलील बेरिकें । भूभागमगल नभोभागमद्रुव;

---

मैं आया हूँ। हे नगराज ! सभी लोकों का हित करनेवाले इस कार्य के लिए मुझे धोखे में क्यों डाल देते हो ? ।। ६८१० ।।
औन्नत्य से तुममें स्थित औषध-लताओं को दिखा दो। अतिशीघ्र जाने का कार्य है। इस (कार्य) के प्रेम से, लोकहित कार्य होने से, तुम से निवेदन कर रहा हूँ। हे औषधी-लताओ ! तुम अपने-अपने प्रभावों से दीप्त हो जाओ। मुझे अपनी सुरुचिराकृतियाँ दिखा दो।" ऐसा कहने पर धोखे से, तेज के दीप्त होने पर, उनके अपने को दिखाई न पड़ने पर (फिर कहा) —"हे नगकुलोत्तम ! मेरे आगमन को देखकर उचित प्रिय (कार्य) किए बिना चुप रहना ठीक नहीं है।" ऐसा प्रार्थना कर मांगने पर भी, अपने को धरणीधर के औषधियाँ न दिखाने पर अत्यधिक क्रुद्ध हो वानरकुल-वज्रपाणि ने (कहा) —"हे नगकुलाधम ! मैं कितना भी विनय करूँ तुम्हारा मन मेरे प्रति क्यों नहीं पसीजता ? गुणशून्य-कठिनमूर्ति शिलाओं में कहीं दया उत्पन्न होगी ?" (ऐसा) सोच अंग के रोम-रोम से उग्र-कोपाग्नियों के, बलती अग्नि की कीलाओं के समान, सर्वत्र व्याप्त होने पर, ।। ६८२० ।।
—मानों यह कहते कि राम का सामना करनेवाले रावण रूपी अचल को इस प्रकार उखाड़ दूंगा, दस योजन विस्तार और पंचदशयोजन औन्नत्य से युक्त आभीलतर शैल को सरलता से उखाड़ा, जिससे भूभाग और नभोभाग विदीर्ण हो गए।

## चित्रसेनादुलु हनुम नड्डगिंचुट

नपुडागिरि सुरेंद्रुननुमति गाचु। तपनतेजुलु त्रयोदशकोटि संख्य
गल चित्रसेनादि गंधर्वपतुलु। बलशौर्यमुलु मीर बावनि जूचि
"यिदि दिव्यगणवास मिदि मेरुतुल्य। मिदि जगज्जीवनं; बिदि नीकु वलदु
नीकिदि दक्कदु, नेरि डिंचि पोम्मु। पोकुन्न ब्राणमुल् पोकुंड" वनुडु
गदनोग्रसमवर्ति कपिवीरुडलिगि। वदलनि कडिमिमै वारि वीक्षिंचि
बंधुरंबगु वालपाशंबुतोड। बंधिंचि बंधिंचि बलुविडि द्रिप्पि
यलुकमै गोंदर नब्धिलो वैचे। नलुकमै गोंदर नडरि कारिंचे ६८३०
नलुकमै गोंदर नदरंट व्रेसे। नलुकमै गोंदर नवनिपै गूल्चे;
ना महावीरुनुद्धति शक्ति जूचि। सोमिपरादनि स्रुक्कि केल् मोगिचि
"यो कपिकुंजर! यो वानरेंद्र!। यी कोंड गोनियेगु मेलमितो नीवु"
अनि वायुनंदनु नर्थिदीविंचि। विनुतिंचि गंधर्ववीरुलु दोलग
नधिकसत्त्वंबुन ननिलनंदनुडु। कुधरंबु बिट्टेत्तुकोनि मिंटि केगसि

---

### चित्रसेनादियों का हनुमान को रोकना

तब सुरेन्द्र की अनुमति से उस गिरि की रक्षा करनेवाले तपन तेज (सूर्य तेज वाले) (और) त्रयोदशकोटि संख्या वाले चित्रसेन आदि गन्धर्वपति, बलशौर्यों के उभरने पर पावनी को देख (बोले) —"यह (पर्वत) दिव्यगणवास है, यह मेरुतुल्य है। यह जगज्जीवन है। यह तुम्हें नहीं चाहिए। तुम्हें यह प्राप्त नहीं होगा। उतार कर जाओ। नहीं तो प्राण नहीं बचेंगे।" कहने पर कदन में उग्र-समवर्ती सम कपिवीर ने क्रुद्ध हो अचंचल साहस से उन्हें देख, बंधुर वालपाश से (उन्हें) बाँध-बाँधकर बरज़ोरी घुमाकर, क्रोध से कुछ को अब्धि में डाल दिया, क्रोध से कुछ को खूब सताया, ॥ ६८३० ॥
—क्रोध से कुछ पर मर्मांतक प्रहार किए, क्रोध से कुछ को धरती पर गिरा दिया। उस महावीर की उद्धत शक्ति को देख, (इसे) जीता नहीं जा सकता, ऐसा (सोच और) कमजोर बन, (गन्धर्वों ने) हाथ जोड़ (कहा) —"हे कपिकुंजर! हे वानरेन्द्र! तुम इस पर्वत को लेकर मनोज्ञता से जाओ।" ऐसा वायुनन्दन को प्रेम से आसीस कर, विनुति (स्तुति) कर गन्धर्ववीर हट गए। (तो) अधिकसत्त्व से अनिलनन्दन ने कुधर को बलपूर्वक उठाकर, आकाश में उड़कर, अतिवेग से, भयंकर वृत्ति के दीख

कड़ुवेगमुन भयंकर वृत्ति दोप । नडरि जितारातियै सोंपु मिगिलि

### भरतुनि स्वप्नमु

भूचर खेचराद्भुतवेगुडगुचु । नाचंदमुन बोवना मध्यरात्रि
भामित्र-मित्रुलु भरतु स्वप्नमुन । रामसौमित्रुलु रणमध्यमुननु
दलनूनियलतोड दनुवुलु डस्सि । बलहीनुलै क्रुस्सि पंकमध्यमुन
बडि पलविंचुचु बहुरोदनंबु । लुडुगक काविंचुचुन्न बिट्टुलिकि ६८४०
भरतुंडु मेल्कनि पापंपु गलकु । बरितपिंचुचु वैलुपलिकि नेतेंचि
कललोन रामलक्ष्मणुलुन्न तॆरगु । दलपोसि तलपोसि तलकुचुनुंड
दौडगि दानिकि दोडु दुर्निमित्तमुलु । गडगि पेंक्कुलु दोपगा भीतिनोंदि
"यिदि येमि पापमो! यिदि तॆरगों! ।यिदियिंक निटमीदनेमिगागलदो!
राम सौमित्रु लरण्यमध्यमुन । नेमैरो ! जानकि येमैनयदियो!
येन्नंग बदुनालुगेंड्लुनु निडु । चुन्नवि विनगरादोक वार्तयैन;
ना सत्यधनुलकु नायुदारुलकु । ना सदाचारुलकाकृतार्थुलकु
ने कीडु गाकुंड नेनु ना सुकृत । पाकमिच्चिचति" ननि भरतुंडु पलिकि

---

पड़ने पर, विजृंभित हो जित-आराति (विजित शत्रुओं वाला) होता हुआ, शोभा की अधिकता से,

### भरत का स्वप्न

—भूचर (तथा) खेचरों के लिए अद्भुत वेग वाला होता हुआ उस प्रकार जा रहा था। उस मध्य रात्रि के समय, भरत को स्वप्न में भामित्र (सूर्य)-मित्र राम और सौमित्र रणमध्य में सिर पर तेल लगाए हुए, शरीरों से थककर, बलहीन बन, दबकर पंकमध्य में पड़े, निरन्तर बहुरोदन करते हुए दिखाई पड़े, तो अधिक चौंककर, ।। ६८४० ।।

—भरत जागकर दुःस्वप्न के लिए परिताप करते हुए, बाहर आकर, स्वप्न में राम-लक्ष्मण के विधान के बारे में सोच-सोचकर व्याकुल होता रहा। लगकर उसके साथ अनेक दुश्शकुनों के दिखाई पड़ने पर, भीत होकर, यह कह कि "यह कैसा पाप है! यह कैसा विधान है! अब आगे यहाँ क्या होने वाला है! पता नहीं अरण्यमध्य में रामलक्ष्मणों का क्या हुआ! जानकी का क्या हुआ! गणना करने पर चौदह वर्ष पूरे होने को आ रहे हैं, एक भी समाचार (उनके बारे में) सुनने में नहीं आया है। उन सत्यघनों का, उन उदार (पुरुषों) का, उन सदाचार (-सम्पन्नों) का, उन कृतार्थों का कोई अनभला न हो, ऐसा मैंने अपना सुकृत-पाक (पुण्यफल)

भाविंचि वेदतत्परुल भूसुरुल । वेवेग राविंचि वेदोक्तयुक्ति
सकलदानंबुल सकलधर्ममुल । सकलहोमंबुल शांति सेयिंचॆ
६८५०

नालोन हनुमंतुडाकाशवीथि । नालोल बालर्कुंडै वच्चि वच्चि
बलिसिन निष्ठतो भरतेशुडुन्न । पौलुचु नंदिग्रामपुरि जेर वच्चि
घन जटाभार वल्कलमुलतोड । घनघनश्यामुडै कमलाप्तकुलुडु
भरतुडारघुरामु भंगि दोचुटयु । गरमद्भुतंबंदि कपिमुख्युडपुडु
"सौमित्रि मृतुडैन जानकि डिंचि । रामुडॊक्कडिट्टु राबोलु"
"नडुगुदुनो" यंचु "नडुग बॊं" म्मनुचु । गडकतो दलपोसि
कपिकुलोत्तमुडु
"शरणागत त्राण सद्धर्म निरतु । डरयंग रघुरामुडभिरामुडु
तन सूनृतमु डिंचि तन पेरु डिंचि । तन कुलसति डिंचि तन
तम्मु डिंचि
यंगद सुग्रीवुलादिगा प्लवग । पुंगवकोटुल वोरिलो डिंचि
मॊनसि रावणु प्राणमुलतोड डिंचि । तन मेनु दॆच्चुने दशरथात्मजुडु?
६८६०

दे दिया है।" ऐसा भरत ने कहकर, सोचकर वेदतत्पर भूसुरों को अतिशीघ्र बुलाकर वेदोक्त-युक्ति (-विधान) से सकल दान, सकल धर्म (कृत्य), सकल होम (आदि) शान्ति (कर्म) कराए ॥ ६८५० ॥

—इतने में हनुमान आकाश-वीथि से आलोल (चंचल) -बालार्क (बाल सूर्य) के सम आ-आकर, दृढ़ निष्ठा से भरतेश जिस गाँव में शोभा से थे, उस नन्दिग्राम-पुरी आ पहुँचा, घन जटाभार-वल्कलों के साथ (तथा) घनाघन-श्याम हो कमलाप्तकुलवाले भरत का रघुराम की भाँति दिखाई पड़ने पर, अति चकित हो कपिमुख्य ने (सोचा) —"सौमित्र के मृत होने पर, जानकी को छोड़कर अकेला राम इधर कैसे आ सका।" (यह सोच कि) 'पूछूँ', फिर 'नहीं पूछूँगा' ऐसा धैर्य से सोचकर कपिकुलोत्तम ने (फिर सोचा) —"सोचने पर रघुराम शरणागत-त्राण-सद्धर्म-निरत है, अभिराम बलवाला है। अपने सूनृत (सत्य) को छोड़, अपने नाम (यश) को छोड़, अपनी कुलसती को छोड़, अपने अनुज को छोड़, अंगद-सुग्रीव आदि प्लवग-पुंगव-कोटियों (-समूहों) को युद्ध में छोड़, रावण को प्राणों के साथ छोड़, दशरथात्मज अपने शरीर को (यहाँ) लाएगा ? ॥ ८६६० ॥

मानव सामान्य मति जेसि रामु । ने नेल चूचिति नी पिन्न चूपु?
औलसि रामुनि बोलु नोक तपोधनुडु । कलिगिनाडितिय काबोलु" ननुचु
नतिवेगमुन लंक करिगेडु त्रोव । नतुल बलोदात्तुडै पोव बोव
गलगन्न भरतुडाकशंबु जूचि । यलघुडै चनुचुन्न हनुमंतु गांचि
"यिटु तोपनेलोको! यी दुर्ग्रहंबु ? । पटु बाणमुल दीनि बडनेयवलयु"
ननि शरचापंबुलाटोपमोप्प । घनसत्त्वुडप्पुडु कैकोन्न जूचि
काकुत्स्थतिलकु डाकर्णिचुकोलदि। नाकाशमुन नोक्क यशरीरि वलिकै
"नितनिदिक्कुन नीवु हितबुद्धि सेयु; । मीतडु मी बंधु: डीवलगलव;"
दनि योप्प बलिकिन यशरीरिपलकु ।विनि शरचापमुल् विडिचेना घनुडु
अंतना हनुमंतुडंबोधि गदिय । नंतलो राक्षसुलक्षीण बलुल ६८७०

### माल्यवंतुडु हनुमंतुनितो बोरुट

नुदित बलोदग्रु लुग्रविक्रमुलु । पदिवेलकोटुलु बलिसि तन् गोलुव
रावणु पनुपुन रण जयस्फुरण । वाविरि नम्माल्यवंतुडु वच्चि

---

—मानव-सामान्य (साधारण मानव के समान) मति (बुद्धि) वाला मानकर मैंने राम को ऐसी छोटी नज़र से क्यों देखा ? संभवत: राम से मिलता-जुलता कोई दूसरा तपोधनी हुआ है। ऐसा ही है।" (ऐसा) सोचते हुए अतिवेग से लंका के मार्ग पर अतुल-बलोदात्त हो जाते रहने पर, स्वप्न से जागे भरत ने आकाश की ओर देख, अलघु हो जाते हुए हनुमान को देख, यह सोचा कि "न जाने यह दुष्टग्रह ऐसा क्यों दिखाई पड़ा ? पटु बाणों से इसे गिरा देना चाहिए।" आटोप के बढ़ने पर शर-चापों को उस घनसत्त्व वाले (भरत) को (हाथ में) लेते देख, काकुत्स्थकुल-तिलक सुने ऐसी एक अशरीरी (आकाशवाणी) आकाश से बोली —"इसकी ओर तुम हित-बुद्धि करो (मित्रभाव रखो)। यह तुम्हारा बन्धु (हितू) है, तुम क्रुद्ध मत बनो। ऐसा शोभा से कही गई अशरीरी के वचनों को सुनकर, उस महान् ने शरचाप छोड़ दिए। तब उस हनुमान के अंबोधि के निकट आने पर अक्षीण बल वाले राक्षस, ।। ६८७० ।।

### माल्यवन्त का हनुमान से जूझना

जो उदित बलोदग्र थे, उग्रविक्रमवाले थे, ऐसे दस हज़ार करोड़ (राक्षसों) के दृढ़ता से सेवाएँ करते रहने पर, रावण के आदेश से, रण

ब्रदल नेदुर्पडि जलधिमध्यमुन । बोदिवि या हनुमंतु बोनीक कदिसॆ
गदिसिन नक्कोंड घनबाहुशक्ति । बदिलंबुगा बट्टि पवननंदनुड्ु
दाकिन, भुजबलदर्पमुल् मेरय । वीकतो राक्षसवीरुलु गदिसि
परशु तोमर चक्र पट्टिस प्रास । करवाल शूल मुद्गर भिंडिवाल
ततुल नोंप्पिप, नुद्धति बॆच्चु पेरिगि । यतुल विक्रमदक्षुडवि लॆक्कगोनक
यमरुलच्चॆरुवंद ननिलनंदनुड्ु । समरलीलाभील चट्टुल वालमुन
गडकतो नोंडिसि राक्षसवीरवरुल । वडि बट्टि चुट्टि यव्वनधिलो वैचॆ;
भंजिचॆ गोंदऱ बट्टुवालहतुल । भंजिचॆ गोंदऱ बरुषोग्रदृष्टि; ६८८०
गोंदऱ बडद्रोसॆ गोंदऱ व्रेसॆ । गोंदऱ गारिचॆ गोंदर नोंचॆ;
नंत रोषायत्तुडै माल्यवंतु । डंतकाकारुडै हनुमंतुमीद
नॆनय बाणमुलु वेयेसि येयुटयु । धनवालमुन वानि खंडिचि वैचि
यलुक विल् विऱिचि यल्लट्टु पाऱवैचि । बलुतोकचे गाळ्ळु बंधिचि येत्ति
वडि वैचुटयु माल्यवंतुंडु मगुडि । पोंडिचॆ नम्मारुतपुत्त्रु शूलमुन;
नदि लॆक्कसेयक यतडुन्न जूचि । यदरुलु सॆदरंग नत्युग्रशक्ति
नुरमु नोंप्पिचिन नुरुशोणितंबु । लुरुवडि दोरुगंग नोक्किकत निलिचि

---

में जय-स्फुरण (संभावना) से क्रम से माल्यवंत आकर, आकाश में सामना कर, जलधिमध्य में पकड़, उस हनुमान को जाने न देकर जकड़ लिया। निकट आने पर, उस पर्वत को घन बाहुशक्ति से सावधानी से पकड़ लेकर पवननन्दन ने सामना किया। राक्षसवीरों ने भुजबल-दर्प से प्रकाशित होने पर साहस से नियराकर, परशु, तोमर. चक्र, पट्टिस, प्रास, करवाल, शूल, मुद्गर, भिंडिवाल (आदि के) समूह से पीड़ित करने पर, औद्धत्य से बढ़कर, अतुल-विक्रम-में दक्ष (हनुमान) ने उनकी परवाह न कर, अमर चकित हो जाएँ ऐसा अनिलनन्दन ने समरलीला-आभील-चट्टुलवाल से सप्रयत्न राक्षस वीरवरों को झट पकड़-बाँध उस वनधि में डाल दिया। कुछ को पद-ताड़नों से मार डाला, कुछ को भयदनादों से मार डाला, ॥ ६८८० ॥

—कुछ को पट्टु-वाल-हतियों से मार डाला, कुछ को परुष-उग्र-दृष्टि से मार डाला, कुछ को ढकेल गिरा दिया, कुछ पर प्रहार किए. कुछ को व्याकुल किया, कुछ को दबा दिया। तब माल्यवन्त ने रोषायत्त बन, अंतक सम आकारवाला होता हुआ, हनुमान पर हजारों बाण चलाए। (हनुमान ने) घन-वाल से उनका खंडन कर, क्रोध से धनुष तोड़ देकर, उधर फेंक देकर, बली पूँछ से चरण बाँधकर, उठाकर, झट पटक दिया। माल्यवान

यलुकतो गपिवीरुडसमुन वानि । तल दाचि चनि वियत्तलमुन निलिचे
दलकोनि दिविजुलु तललूचि पोगड । दलदन्नुटयु वानि तल बिट्टु
वगिलि ६८९०
योलि गीलालंबुलोलुक लोदारि । यालोन मूर्छिलिल यंतलो देलिसि
"कदनरंगमुन निग्गद गदा नीकु । दुद" यंचु गद यल्लकतो बिट्टु वैचि
तडयक यदि ताकु तरि मंटलेगय । वडि जूचि यम्मालयवंतुडिट्लनिये
"नोरि वानरुड! यी युदधिलो नद्रि। बोरन बडवैचि पो निन्नु जंप;
मौनसेसि तोलिल समुद्रमध्यमुन । विनतात्मजुनि नेक्कि विष्णुंडुवच्चि
नातोड युद्धंबु नलि जेसि चेसि । भीतुडै चालक पेनुपेदि पोडे ?
लोकंबुलेरुगु नुल्लोकमीकडिमि; । नी कोर्वंगाराडु नेरु बोर नन्नु"
ननवुडु हनुमंतुडामाल्यवंतु । गनुगोनि पलिकें नुत्कटकोपुडगुचु
"युद्धमध्यमुन महोद्धति मेरसि । वृद्धराक्षस ! नीवु वेरवक नन्नु
गदिय नेव्वड" वनि कदियु नव्वीरु । मदभाषलकु नलिग माल्यवंतुडु
६९००

---

ने फिर उस मारुत-पुत्र को शूल से मारा। उसकी परवाह न कर, उसके स्थान को देखकर, मर्मातक रूप से अत्युग्रशक्ति से उर को पीड़ित करने पर, बरबस उरु-शोणित के प्रवाहित होने पर, थोड़ी देर खड़े रहकर, क्रोध से कपिवीर रोष से उसके सिर पर प्रहार कर जा, वियत्तल में खड़ा रहा। चाहकर दिविजों के सिर हिलाकर प्रशंसा करने पर, सिर पर लात मारने से उसका सिर अधिक फूटकर, ॥ ६८९० ॥

—क्रम से रक्त-प्रवाह के झरने पर, गिरकर उतने में मूर्च्छित हो, उतने में होश में आकर, यह कह कि 'कदनरंग में यह गदा ही तो तुम्हारा अन्त कर देगा न ?", गदा से अधिक क्रोध से प्रहार किया। अविलम्ब उसके लगने पर, ज्वालाओं के फूट पड़ते देख उस माल्यवान ने यों कहा—"रे वानर ! इस उदधि में झट अद्रि को डाल चला जा। (तब) तुझे नहीं मारूँगा। पूर्व में समुद्र-मध्य में विनतात्मज (गरुड़) पर आरूढ़ हो विष्णु आकर मेरे साथ युद्ध करके, भीत होकर शोभा खोकर चला नहीं गया था ? (इसे) लोक जानते हैं। मेरा साहस अलौकिक है। मेरे साथ तुम युद्ध नहीं कर सकते।" ऐसा कहने पर हनुमान ने उस माल्यवान को देखकर उत्कट कोप से कहा—"हे वृद्ध राक्षस ! युद्धमध्य महा-उद्धति से दीप्त हो निर्भीकता से मेरे साथ जूझने के लिए (तुम्हारी) बिसात ही क्या है ?" (ऐसा) कहते निकट आने वाले उस वीर के मद-वचनों से क्रुद्ध हो माल्यवान के, ॥ ६९०० ॥

घन चंद्रहासोग्रखड्ग मंकिंचि । हनुमंतु वक्षमुद्धति शक्ति वैव
नदि वज्रनिभकायुडगु नांजनेयु । विदितंबुगा दाकि वेंस बेल्लु
विर्रिगें;
ननिलजुडाखड्गहतिकिंत नोंच्चि । किनिसि निशाचरु गिट्टि
बिट्टलिगि
भूतभयंकराद्भुतवालमेत्ति । यातनि मेंड जुट्टि यलुकतो बट्टि
चेंलगि याकसमुन जिरजिर द्रिप्पि । यलघुविक्रमशीलुडब्धिलो वैचें;
वैचिन बडि माल्यवंतुडात्रोव । वे चनि पाताळ विवरंबु जोंच्चें
हतशेषराक्षसुलन्निदिक्कुलकु । धृतिदूलि पररचिरि दिविजुलुप्पोंग
गोंडंत गेंलुपुतो गोंडंतो नमर । मंडलि वोंगड धीमंडनुंडरिगें;

श्रीरामुडु लक्ष्मणुनिकै परितपिंचुट

बर्वंतदीप्ति प्रभातविभ्रांति । बर्विन भीतिमै भानुवंशजुडु
समर-लक्ष्मी-रति-श्रम निद्र नोंदु । क्रममुन जेंलुवुडै रणशय्यनुन्न
६९१०
तम्मुनि गनुगोंनि "तम्मुडा! नीवु । तम्मुडवैयुंड दपमूननैति;
निल जीवुलकु नेंल्ल निर्देवेगें ब्रोद्दु । पोंलुपेदि ना पालि प्रोद्दस्तमिंचें

---

—घन चन्द्रहास को उग्रता से चमकाकर, हनुमान के वक्ष पर उद्धत शक्ति से डालने पर, वह वज्रनिभ कायावाले आजनेय से लगकर झट टूट गया। उस खड्ग-प्रहार से अनिलज थोड़ा पीड़ित होकर क्रुद्ध हो निशाचर के निकट जाकर, अधिक क्रोध से, भूत-भयंकर-अद्भुत-वाले को उठाकर, उसके कंठ से लपेट कर, क्रोध से पकड़, विजृंभित हो, आकाश में (उसे) घुमा-घुमाकर, अलघुविक्रमशीलवाले ने अब्धि में डाल दिया। डालने पर गिरकर माल्यवान उसी मार्ग से झट जा पाताल-विवर में प्रविष्ट हुआ। हतशेषराक्षस, धृति खोकर सभी दिशाओं में भाग गए जिससे दिविज फूल उठे। पर्वत-सम विजय के साथ (तथा) पर्वत के साथ अमर-मंडली के प्रशंसा करने पर धीमंडन चला गया।

**श्रीराम का लक्ष्मण के लिए परिताप करना**

—पर्वत की दीप्ति से प्रभात होने की विभ्रांति के परिव्याप्त होने पर, भय से, भानुवंशज (राम) ने समर-लक्ष्मी-रति-श्रान्त हो सोए हुए (व्यक्ति) के समान शोभा से रण-शय्या पर स्थित, ॥ ६९१० ॥

—अनुज को देखकर (कहा) —"हे अनुज ! तुम्हारे जैसे अनुज के रहते मैं तप की निष्ठा नही ले सका। यह देखो, संसार के समस्त जीवों के

नरिमुरि नडविलो नालि गोलपडिति। नेंडय नेडाजिलो निन्नु गोलपडिति;
गेंडनाकुनैन दुष्कीर्तिपंकंबु। गडुग दिक्केव्वरु गलरु सौमित्रि !
मानपयोनिधि महनीयशीलु। ना नोचि कन्न युन्नतपुण्यशीलु
नेनु नीचे नम्मि यिच्चिन नकट ! । कानल गौनिपोयि कडतेर्चितन्न !
ये नेमि चेयुदु निटमीद' नन्न। नेनु सुमित्रतो नेमन नेर्तु ?
दुदि बोयि भरतशत्रुघ्नुलु नन्नु। गदिय नेतेंचि 'लक्ष्मणुडेडि' यनिन
नेमनि चेंप्पुदु ? नेमनि पोदु। ना मुखंबुननु दैन्यमु दोप निंक ?
देनिकि जिंतिप; देनिकि वगव। नेनु जिंतिचेंद निनु दीर्घचित; ६९२०
खलुडैन रावणुगतुलकु जेसि। तलपोसि मदि रोसि तमयन्न बासि
हितभृत्यवृत्तिमैं नी विभीषणुडु। चतुरुडै ननु वच्चि शरणंबु सोच्चें
जौच्चिन ब्रोति 'रक्षराज्यमेल्ल। निच्चिति नीं' कनि ये नूरडिंचि
पट्टंबु गट्टिति ब्रतिनतो, बलुकु। नेंट्टन निडिप नेर्पुलेदय्यें;
निदें वेगुचुनु वच्चें; निंक लक्ष्मणुडु। ब्रदुकडु नाकिक ब्राणमुल् वलदु;

---

लिए दिन निकल रहा है, शोभा रहित हो मेरे लिए दिन ढल रहा है। जल्दबाजी में वन में पत्नी को खो बैठा, आज युद्ध में तुम्हें खो दिया। हे सौमित्र ! मुझे संप्राप्त दुष्कीर्ति रूपी पंक को धो डालने के लिए मेरा कौन है ? माता सुमित्रा मुझे देखकर कहे कि 'मान-पयोनिधि, महनीय शीलवाले, तपस्या कर प्राप्त किए उन्नतपुण्यशीलवाले (लक्ष्मण) को तुम पर भरोसा रखकर (छोड़) दिया है। हे तात ! काननों में ले जाकर उसका काम तमाम कर दिया न। अब आगे मैं क्या करूँ ?' तो मैं क्या जवाब दूँ ? अन्त में (अयोध्या) जाने पर भरत-शत्रुघ्न मेरे पास आकर पूछें कि 'लक्ष्मण कहाँ ?' तो क्या कहूँ (उत्तर दूँ) ? मुख पर दैन्य (भाव) के झलकने पर अब मैं (अयोध्या) कैसे जाऊँ ? किसी के लिए चिन्ता नहीं करता, किसी के लिए दुखी नहीं होता, (किन्तु) तुम्हारे लिए दीर्घ चिन्ता करता हूँ ।। ६९२० ।।

—खल रावण के आचरण का विचार कर, मन में घृणा होने से, अपने अग्रज को छोड़, हित-भृत्य वृत्ति से यह विभीषण ने चतुरता से मेरे पास आकर मेरी शरण ली। (शरण में) आने पर मैंने प्रेम से यह कह 'समस्त रक्षोराज्य तुम्हें प्रदत्त किया है' उसे ढाढ़स बँधाया (और) प्रतिज्ञा कर (उसका) राजतिलक किया। उस वचन को पूरा करने की सामर्थ्य नहीं रही न ! यह दिन निकल रहा है। अब लक्ष्मण जीवित नहीं

दुरितदूरुडु वीनितोडिदे लोक । मरसि चूचिन निक नडलोर्वरादु;
शरणन्नवारि नेच्चट वीडरादु । धरणिपै क्षत्रियधर्मंबु गादु
तारु नोच्चिनननैन दम्माश्रयिंचु । वारल रक्षिपवलयु राजुलक;
नी विभीषणु गोंचु नी वेगि पुण्य । भावुडैनट्टि मा भरतुनितोड
नरय निक्कडिकार्यमंतयु जेप्पि । 'परगंग लंककु ब्रतिगाग नितनि
६९३०

वेलय नयोध्यकु विजयलग्नमुन । फलसिद्धि सोंपार पट्टंबु गट्टु
मनि येनु जेप्पिति' ननि योप्प जेप्पि । योनरंग नंदुंडि युचितंबुतोड
वानरेश्वर ! नीवु वालिनंदनुडु । सेनलगोंचु गिष्किधकु नरुगु"
डनि दैन्यपाटुतो नाड भीतिल्लि । वनचराधीशुंडु वलनोप्प गदिसि
"परिकिंचि चूड ब्रभातंबु गादु । नरनाथ ! यिप्पुडु नालव जामु
सोच्चे नितिय, वायुसूनुंडु निपुड । वच्चु; संतापिपवलदंचु देर्चे;
देर्चिन नेंतयु देलियक मस्रियु । बेर्चिन शोकाग्नि पेल्लुन मिगुल
बोरि बोरि भूमिपै बोरलुचु वगल । बुरपुर बोक्कचु भूवरतनयु

---

रहेगा। मुझे अब प्राण नहीं चाहिए। दुरित-दूर (पुण्यात्मा) इसी के साथ मेरा लोक है। सोच देखने पर अब अधिक व्यथा सही नहीं जाती। शरण में आए हुए को छोड़ना नहीं चाहिए। वह धरती पर क्षत्रिय धर्म नहीं है। राजाओं को स्वयं पीड़ित होकर भी आश्रय में आए हुए जन की रक्षा करनी चाहिए। हे वानरेश्वर ! इस विभीषण को लेकर तुम शीघ्र जाकर, पुण्य-स्वभाववाले हमारे भरत के साथ, यहाँ का समस्त कार्य बताकर, मेरे वचन कह दो कि 'लंका की जगह इसे, ।। ६९३० ।।

—शोभा से अयोध्या (राज्य देकर), विजयलग्न पर, फल-सिद्धि की संप्राप्ति हो, ऐसा राजतिलक करे। ऐसा (विभीषण को) सौंप देकर शोभा से वहाँ रहकर, औचित्य से तुम और वालिनन्दन सेनाओं को लेकर किष्किन्धा में जाओ।' ऐसी दीनता से बात करने पर भीत हो, वनचराधीश ने प्रेम से पास जाकर (कहा) "परिशीलन करने पर (यह) प्रभात नहीं है। हे नरनाथ ! अब तो मात्र चौथे पहर का प्रवेश (प्रारम्भ) हुआ है। वायुसून अभी आएगा। सन्ताप मत करो" कहकर सांत्वना दी। सांत्वना देने पर भी न जानकर, और अधिक बनी शोकाग्नि के कारण बार-बार भूमि पर लोटते हुए अधिक विकल होते हुए भूवरतनय (राजकुमार-राम कहने लगे) —"हे तात ! जनक की आज्ञा से मेरे अटवि में आते समय, तुम्हें आदेश न देने पर भी, मेरे पीछे आकर

"डन्न ! ने जनकाज्ञ नडविकेतेर । निन्नु बौम्मनकुन्न नीवु ना वेंनुक
जनुदेंचि यिडुमुल जालंग बडग । गनुगोनि मनमुन गरमु शोकिंतु;
६९४०
नेडु नीवोंरुचेत नीलावु दूलि । पोडिमि चेंडि यिट्लु भूमिपै नुंड
नेनेंट्लु ब्रदुकुदु ? नेमनि वगतु ? । ने निनु डिंचि येंट्लेगुदु बुरिकि
सीत नाकेटिकि ? जीवमेमिटिकि । नो तंड्रि ! नाकिक नुर्वि
येमिटिकि ?
ना तंड्रि पंचिन नाटनुंडियुनु । ना तंड्रिक्रिय नन्नु नरयुचुंडुदुवु;
ना विधि निनु नेडु नाकारिचेत । नीविधि निटु चेसें नीरसंबेंति
देशदेशमुल सतीजनंबुलुनु । देश देशमुलंदु दिविरि बांधवुल
नरसि कानगवच्चु नट्टि देशमुल । बरग दम्मुनि नेंदु बडयंगवच्चु ?"
ननि यचेतनुडगु ननुजुपै व्रालि । कनुगोनि दिक्कुलु कडुधैर्यमेंडलि
"यन्नरो! नीवु न 'न्न' न्ननि पिलुव । नेंन्नडु विनगल्गुनिक वीनुलकु ?
सीत सुमित्र गा स्थिरमति जूतु; । चूतु नन् दशरथक्षोणीशुगाग;
६९५०
नाततविषम घोरारण्य भूमि । ब्रीति नयोध्यग बेंपुन जूतु;

---

अनेक कष्टों को भोग, उसे सोच मन में अधिक दुखी होता हूँ। आज तुम अन्य (शत्रु) के हाथ सामर्थ्य खोकर, ऐसा भूमि पर पड़े रहोगे तो मैं कैसे जीवित रहूँ ? ।। ६९४० ।।

—क्या-क्या कहकर व्यथित बनूँ ? तुम्हें छोड़ पुरी को कैसे जाऊँ ? मुझे सीता किसलिए ? प्राण किसलिए ? हे तात ! अब उर्वि (राज्य) ही किसलिए ? मेरे पिता के भेजने के समय से लेकर मेरे पिता के समान मेरा लालन-पालन करते रहे। मेरी विधि (नियति) ने आज तुम्हारी विधि (गति) नाकारि के हाथ ऐसी कर दी है। देश-देशों में स्त्रीजनों को, देश-देशों में ढूँढ़कर बन्धुजनों को प्राप्त कर सकते हैं। (किन्तु) उन-उन देशों में अनुज को कहाँ प्राप्त किया जा सकता है ?" ऐसा कह अचेतन बन अनुज पर गिरकर, (सभी) दिशाओं में देखकर, अति धैर्य को खोकर (बोले) —"हे भाई ! तुम्हारे मुख से 'अग्रज' का सम्बोधन इन कानों से कब सुनूँगा ? सीता को स्थिरमति से सुमित्रा मानते थे, मुझे दशरथ-क्षोणीश (राजा) ही मानते थे ।। ६९५० ।।

—आतत-विषम-घोर-अरण्यभूमि को प्रेम से अयोध्या के समान मानते थे। कभी मुझसे अलग नहीं रहते थे। अब मुझे छोड़ जाना न्याय-संगत है

वॆप्पुडु नातोड नॆडबायकुंडु । दिप्पुडु पाडियॆ यॆडबाय नन्नु ?
बूवुलपान्पुन बॊंदिचु मेनु । नीवॆट्लु चेर्चित नेडु ऱा नेल ?
बडियु निद्रिचॆदु परिणाममॊंदु । पुडमिपै नंदन पॊलुपॊंद नीवु
पदुनालुगेंड्लुनु बायक निद्र । पदिलंबुगा डिचि परुवडि नडवि
नरसि नन् रक्षिचि याजिमध्यमुन । नरुल जंपक पोव नगुनय्य! निद्र?
निद्र नीविट्लुन्न निजमय्यॆ दीर्घ । निद्र मी यन्नकु नृपनंदनुंड !
मी यन्न कॆप्पुडु मिक्किलि भक्ति । सेयुदु नेडेल चिंतिपवकट !
मन्नन सेयुदु ममत ना माट । लिन्नियूहंबुलु नेल पॆट्टॆदवु ?
"रावणासुरु बट्टि रणमुलो गूल्चि । भूवर! यॆंतयु भूसुत गूर्तु" ६९६०
ननि नादु वीनुल कनलार बलुक । कुनिकिकि गतमेमि योपुण्यमूर्ति!
यिप्पुडु मेल्कनि "येमि श्रीराम! । तप्प बल्कग नीकु दगुनय्य" यनुचु
नॊप्पॆडि माटल नूऱड जेसि । तप्पक कनुविच्चि तग जूडु" मनुचु
रासुतु कॆंगेलु रमणमै दिगिचि । भासुरंबुग गंडपाळिक जेर्चि
"नन्नु देर्पवे" यनि नरनाथुडपुडु । मनमुन दॆलियक महिमीद वडियॆ;
बडियुन्न या रघुपति मूर्छ दॆलिपि । यडलु वारिंचि रय्यगचराधिपुलु;

---

क्या ? पुष्पशय्या को प्राप्त करने (योग्य) शरीर को आज पत्थरों पर कैसे रख सके ? हे नन्दन ! गिरकर भी सोनेवाले परिणाम को प्राप्त तुम सुशोभित हो । चौदह वर्ष तक सावधानी से निरन्तर निद्रा को छोड़कर क्रम से अरण्य में ध्यान से मेरी रक्षाकर, युद्ध-मध्य में शत्रुओं का संहार किए विना सो जाना उचित है ? हे नृपनन्दन ! तुम इसी प्रकार निद्रित रहोगे तो तुम्हारे अग्रज को सचमुच दीर्घनिद्रा (मृत्यु) प्राप्त होगी। अपने अग्रज के प्रति सदा भक्ति-भाव से रहते थे। हाय, आज उसकी चिन्ता क्यों नहीं करते ? ममता से मेरे वचन का सम्मान करते थे। आज इतना क्यों सताते हो ? 'रावणासुर को पकड़, रण में गिराकर, हे भूवर ! भूसुता को (तुम्हें) दिला दूँगा ।' ॥ ६९६० ॥

—मेरे कानों को मधुर लगे, ऐसे वचन क्यों नहीं कहते हो हे पुण्यमूर्ति ! अब जागकर 'हे श्रीराम ! यह क्या ? ऐसे अनुचित वचन कहना उचित है ?' कहते हुए, मनोज्ञ वचनों से (मुझे) सांत्वना देकर, अवश्य आँख खोलकर देखो ।" (ऐसा) कहते हुए, राजकुमार की हथेली को भासुर-रूप से अपनी गंड-पालिका (गंड-स्थल) पर रख, 'मेरा उद्धार करो न' कहते हुए, तब नरनाथ बेहोश हो धरती पर गिर पड़ा । गिरे हुए रघुपति की मूर्च्छा दूरकर, अगचराधिपों ने व्याकुलता दूर की ।

## हनुम द्रोणाद्रि गोनिवच्चुट

अंत प्रभामंडलाभीलुडगुचु । नंतलो हनुमंतुडरुगुदेंचुटयु
देजंबु पेंपुन दृष्टिपराक । तेजोदिवाकर दीप्तुडैयुन्न
गपुलेल्ल गलगि युत्कट भीति बोंदि । विपुलतर भ्रांति विवशुलै तूल
नालोन गमलाप्तुडनि चूचि विभुडु । कालकालोदग्रगति निंड मंडि ६९७०
कपिवल्लभुनि नेल्ल कपुल वीक्षिंचि । "कपुलार! सूर्युनि गंटिरे मिट!
जेकोनि बहुपुण्यशीलंबुलंदु । माकुलंबुनकेल्ल महि गर्तयैन
यंधकारारााति यकट ! यी पद्म । बंधुंडु नेडु ना पगवानि गूडि
युदयिंचुचुन्नवाडुग्रत मिगिलि । यिदै पडि सौमित्रि यिब्भंगि नुंड;
नी सूर्यमंडलंबिलमीद गूल । नेसेद" ननुचु नहीनसाहसुडु
ब्रह्मांडकोटुलु भंगिप बूनि । ब्रह्मादुलदरंग ब्ळयकालंबु
नाडुग्रवृत्ति बिनाकि बिल्लंदि । वाडिमि मेरयु ना वडुवु दीपिप
नापूर्ण-भुज-नैपुणाटोपुडगुचु । ना पिनाकियु दाने यगुट देलपुचुनु
विल्लंदि भुज बलविस्फूर्ति मेरय । बेल्लु कोपिंचि संभृतवेगुडगुचु

---

### हनुमान का द्रोणाद्रि ले आना

तब प्रभा-मंडल के समान आभील (भयंकर) वनकर, इतने में हनुमान आए। तेज की अधिकता से, तेजोदिवाकर-सम दीप्त उसे देख न सक सभी कपि विकल हो, अधिक भीत हो, विपुलतर रूप से भ्रान्ति-विवश हो लड़खड़ा उठे। इतने में विभु ने उसे देख, कमलाप्त (सूर्य) समझ, काल-कालोदग्रगति से पूर्ण हो, (क्रोध से) बलकर, ॥ ६९७० ॥

—कपिवल्लभ को (तथा) समस्त, कपियों को देखकर (कहा) —"हे कपियो! आकाश पर सूर्य को देखा न ? बहु पुण्यशील से सम्पन्न हमारे समस्त कुल (वंश) का महि पर कर्ता होकर भी यह अन्धकार-आराति (-शत्रु), यह पद्मबन्धु आज मेरे शत्रु का साथ देते हुए, सौमित्र के इस प्रकार पड़े रहने पर, उग्रता की अधिकता से उदित हो रहा है। इस सूर्यमंडल को आज पृथ्वी पर गिरा दूंगा।" (ऐसा) कहते हुए अहीन-साहस वाले (राम) ने ब्रह्मांड-कोटियों का भंजन करने, ब्रह्मा आदि के भीत हो जाने पर, प्रलयकाल के दिन पिनाकी (शिव) के उग्रवृत्ति से धनुष ग्रहणकर, पौरुष से दीप्त होने के विधान से प्रकाशित होकर, आपूर्ण-भुज-नैपुण्य के आटोप से, स्वयं पिनाकी होने की विधि को जताते हुए, धनुप हाथ में ले, भुज-वल-विस्फूर्ति से प्रकाशित होकर, अधिक क्रुद्ध हो,

जटुलरौद्रास्त्रंबु संधिप दिवुरु। पटुवृत्ति गनुगोनि भयमंदि कलगि ६९८०.
यसमानसत्त्वुडै यलुकतोनुन्न। वसुधेशुतो जांबवंतुडिट्लनियें:
"नगणितशक्तिमै नलुक दीपिंप। जगतीश! नीविटु शरमु संधिप
धृतिदूलि नलुगड देवगंधर्व। पतुलेल्ल भीतुलै पारुचुन्नार
लिदियेमि राघव! यिच्चलोनीवु। पदिलुंडवै चूचि भाविंपलेवु
वेलुगोंदु बहुदीपवृक्षदीधितुल। दोलुकाडु नुज्ज्वल द्रोणाचलंबु
गोनिवच्चुचुन्नाडु गुरुसत्त्वुडैन। यनिलसूनुडु गानि यर्कुडु गाडु;
भानुसन्निभुनकु बवनसूनुनकु। भूनाथ! येदुरुगा बुच्चु वानरुल"
ननुटयु रघुरामुडानतिच्चुटयु। हनुमंतुनकु नेदुररिगिरि कपुलु;
नाकाशमुननुंडि हनुमतुडंत। नाकोंड गोनिवच्चि यवनिपै डिंचि
जननाथुडगु रामचंद्रुनकर्थि। विनतुडै करमुलु वेरवोप्प मोगिचि ६९९०
"युर्वीश! ने बोयि योगि नौषधमुलु। पर्वतंबुन बेक्कुभंगुल वेदकि
पनिवडि कानक पर्वतंबेल्ल। गोनि यिटु वच्चितिं गुवलयाधीश!
यडरि मी याननति नटु पोवुनपुडु। नेडपनि कडकतो निटुवच्चुनपुडु
गडगि विघ्नमुलनेकमुलय्यें नडुम। दडयुट दप्पुगा दलपोय वलव"

---

संभृत-वेगवाला होते हुए, चटुल-रौद्रास्त्र का सधान करने उद्यत होने वाले उनकी पटुवृत्ति को देख, भीत हो, व्याकुल हो, ।। ६९८० ।।
—असमान सत्त्व से क्रोध से युक्त वसुधेश से जांबवान ने यों कहा—"हे जगदीश! अगणित शक्ति से क्रोध के दीप्त होने पर तुम्हारा इस प्रकार शर का शंधान करने पर, धैर्य खोकर चौतरफ समस्त देवगन्धर्वपति भीत हो भाग रहे हैं। यह क्या राघव? सावधानी से देखकर मन में सोच-विचार नहीं कर सकते हो? प्रकाशमान बहुदीप वृक्षों की दीधितियों से विलसित उज्ज्वल द्रोणाचल को गुरुसत्त्ववाला अनिलसून ला रहा है, वह अर्क नहीं है। हे भूनाथ! भानुसन्निभ पवनसून की अगवानी के लिए वानरों को भेजो।" (ऐसा) कहने पर, रघुराम की अनुमति देने पर, हनुमान की अगवानी करने कपि गए। हनुमान ने आकाश से तब उस पर्वत को लाकर, भूमि पर उतारकर, जननाथ रामचन्द्र के समक्ष प्रेम से विनत हो, ढंग से हाथ जोड़कर ।। ६९९० ।।
—(कहा) —"हे उर्वीश! हे कुवलयाधीश! मैं जाकर क्रम से पर्वत पर औषधियों के लिए कई प्रकार से ढूंढ़कर, (उन्हें) न पाकर, समस्त पर्वत को उठा लाया हूँ। विजृंभित होकर आपकी आनति (आदेश) से उधर जाते समय और दुर्निवार साहस से इधर आते समय बीच में कई विघ्न

दनवुडु रामुडा हनुमंतु जूचि । घनतरसंतोषकलितुडै पलिकें
"नीकेटि तप्पुलु? नीचेत निलिचें । गाकुत्स्थतिलकुल गौरवोन्नतुलु;
सुरुचिरशक्तिमै सुरलकुनैन । नरुदैनपनि सेसि" तनि प्रीतिनोंदें

## संजीवकरणि चे लक्ष्मणुडु मूर्छ देरुट

ना समयंबुन नर्कतनूजु । डा सुषेणुनि जूचि यर्थि दीपिंप
"निक्कोंड दडयक यीवु वानरुलु । नेंक्कि महौषधुलेर्पड देंच्चि
भाविंचि लक्ष्मणु प्राणमुल् वडयु । वेवेग" ननवुडु विनि सुषेणुंडु ७०००
पनि बूनि यप्पुडु परवसंबोप्प । वनचरसहितुडै वडि गोंड नेंक्कि
"यमरेंद्रुडिक्कड नर्थितो दोंल्लि । यमृतपानमु सेसें नमरुलु दानु;
निचट विष्णुडु जगद्धितवृत्ति बूनि । यचलुडै निजचक्रहति द्रुंचि वैचें
नुरु राहु मस्तकंबुग्रुडै" यनुचु । दरुचरवरुलुकु दविलि चूपुचुनु
नोंगि बर्वतमुन महौषधुल् देंच्चि । तग ब्रयोगिंप नंतन वानि शक्ति
तगिलि नाटिन बाणततुलोलिवेंडलि । मगुडे ब्राणमुलु लक्ष्मणकुमारुनकु
नप्पुडु वानरु लानंदमंदि । नेंप्पटि पेंमितो निनवंश्युकडकु

---

उपस्थित हुए। विलम्ब को दोष मत मानिए।" ऐसा कहने पर राम उस हनुमान को देख घनतर-सन्तोष-कलित होते हुए कहा—"तुम में दोष कैसे? तुम्हारे कारण काकुत्स्थकुलतिलकों के गौरव और औन्नत्य स्थिर बने रहे। सुरुचिर शक्ति से तुमने सुरों के लिए भी असम्भव काम किया है।" (ऐसा) कह (राम) प्रसन्न हुआ।

## संजीवकरणि से लक्ष्मण का होश में आना

उस समय अर्कतनूज ने सुषेण को देख इच्छा के प्रदीप्त होने पर, (कहा) —"तुम वानरों के साथ इस पर्वत पर अविलम्ब चढ़कर, महौषधियों को शोभा से लाकर, अतिशीघ्र लक्ष्मण के प्राणों का उद्धार करो।" ऐसा कहने पर सुनकर सुषेण ने, ॥ ७०० ॥

—सप्रयत्न तब उत्साह से वनचर-सहित हो झट पर्वत पर चढ़कर, यह कहते, 'अमरेन्द्र ने यहाँ पूर्व में प्रेम से अमरों के साथ अमृतपान किया था। यहाँ विष्णु ने जगद्धित वृत्ति धारण कर अचल हो निज-चक्रहति से उस राहु के मस्तक को उग्रगति से खंडित कर दिया।" तरुचरों को प्रेम से दिखाते हुए, क्रम से पर्वत की महौषधियाँ लाकर, समुचित रूप से प्रयोग करने पर तब उनकी शक्ति से, लगकर (सप्रयत्न), गड़े वाण समूह निकालकर लक्ष्मणकुमार के प्राण पुनः स्थापित हुए। तब वानरों के आनन्दित

जनुदेर गौगिट सौमित्ति जेर्चि । कनुगव हर्षाश्रुकणमुलु दौरुग
ना समीरजु जूचि "यतुलपुण्यात्म! । यी सुमित्रापुत्त्रु निच्चिति नाकु;
गाकुत्स्थकुलमित्त्रु गमनीयगात्त्रु । नीकतंबुन गंटि नेडु लक्ष्मणुनि;
७०१०

बडिन ना तम्मुनि प्राणंबुलेत्ति । पडसिति ना प्राणमुल् मगुड
ब्राणंबुलन नाकु बरिकिंप नितडे; । प्राणबंधुड वीवु परिकिंप नाकु;
दरुचरोत्तम! नीवु तलकौनिचेयु । पुरुषार्थ मौरुलकु बोलुने चेय ?
नुपकारमुनकु ब्रत्युपकारमेलमि । गपिवीर ! चेयुट गड्नुत्तमंबु;
नीकु ब्रत्युपकृति ने जेयनेर; । नी कापदलु लेवु निखिल लोकमुल"
ननि पलिक रघुरामुडंत सुषेणु । गनुगौनि कौनियाडि कौगिट जेर्प
मुदितात्मुडगुचु निम्मुल सुषेणुडु । नुदधि पौंगिन क्रिय नुब्बि या रामु
ननुमति रणमुलो नट बडियुन्न । वनचरोत्तमुल जीवमुलुनु वडसे;
नंत वानर वीरुलंतरंगमुल । संतोषमेसग ना शैलंबु गदिसि
सकल रत्नोज्ज्वल सानु श्रृंगमुल । नकलंकरुचि बौल्चु ना सौंपु सूचि
७०२०

होकर, यथापूर्व औन्नत्य से इनवंशवाले (राम) के पास आने पर, सौमित्र का आलिंगन कर, नेत्रद्वय से हर्ष-अश्रु-कणों के झरने पर, उस समीरज को देख (बोले) —"हे अतुल पुण्यात्मा ! मुझे इस सुमित्रापुत्र को दिया है। काकुत्स्थकुल के मित्र (सूर्य) (तथा) कमनीय गात्र वाले लक्ष्मण को आज तुम्हारे कारण (जीवित) देखा है, ॥ ७०१० ॥

—गिरे हुए अपने अनुज के प्राणों का उद्धार कराकर, अब मैंने अपने प्राण पुनः प्राप्त किए हैं। यह (लक्ष्मण) तो सोचने पर मेरे लिए प्राण है। सोचने पर तुम मेरे प्राण-बन्धु हो। हे तरुचरोत्तम ! सप्रयत्न तुम जो पुरुषार्थ करते हो क्या वे अन्यों के लिए सम्भव हैं ? हे कपिवीर ! उपकार का प्रेम से प्रत्युपकार करना बहुत उत्तम है। मैं तुम्हारा प्रत्युपकार नहीं कर सकता। (फिर भी) 'तुम्हारे लिए निखिल लोकों में आपदाएँ (विपत्तियाँ) नहीं हों।' ऐसा कहकर, तब रघुराम ने सुषेण को देखकर, सराहना कर, आलिंगन किया। मुदित-आत्मा वाला होता हुआ प्रेम से सुषेण ने, उदधि के उमड़ने की तरह उमड़कर, उस राम की अनुमति से, उधर रण (भूमि) में पड़े हुए वनचरोत्तमों को पुनर्जीवित किया। तब वानरवीर अन्तरंगों में आनन्द के उमड़ने पर, उस शैल के पास जाकर, सकल-रत्नों से उज्ज्वल-सानु-श्रृंगों से युक्त अकलंक-रुचि से विराजमान उसके सौन्दर्य के देखकर, ॥ ७०२० ॥

यवनीशुननुमति नगिगरि यॆक्कि । विविधस्थलंबुल वेड्कतो दिरिगि
परिपक्वफलमुल बरितृप्ति नॊंदि । पॆरलतेनियलानि पॆन्नीरु ग्रोलि
यवरोहणमु सेसि रंदरु; नंत । बवननंदनु जूचि पलिकॆ राघवुडु;
"ऎप्पटि चोटनॆ येर्पड बॆट्टु । मिप्पर्वताधीशु निक नी" वनुचु
रामुडु वनुप संरंभंबु मॆरसि । या महाशैलंबु ननिलनंदनुडु
नलघुडै कॊनिपोव नाकाशवीथि । जलधिमध्यमुन राक्षसुलु वीक्षिंचि
परचि यत्तॆरगॆल्ल बरुवडि दनकु । नॆरिगिंप नेर्पड नॆरिगि कोपिंचि
लंकाधिपति जयालंकारधनुल । शंकुकर्ण स्थूलजंघुलतोड
नट महानादुनि नट महावक्त्रु । नट जतुर्वक्त्रुनि नट मेघजित्तु
नट हस्तिकर्णु महावीर जैत्रु । गटुवाक्यशालि नुल्कामुखु बिलिचि
७०३०

"यलवु सॊंपुन मीरलड्डंबु दाकि । बलियु ना हनुमंतु बट्टितॆंडॊंडे;
गॊनिपोवुचुन्न या कुधरंबु वुच्चि । वनधिलोपल बारु वैचि रंडॊंडे;
नी रॆंडु तॆरगुल नेर्पड नॊकटि । धीरुलै चेसि यॆतॆंचिन जालु;
नच्चुगा नतनिकि नर्मिलि वॆलय । निच्चमै सवराज्यमिच्चॆद निपुडे"
ना विनि विपुलसेना सहस्रमुल । तो वारु वॆडलि बंधुर सत्त्वधनुलु

---

—अवनीश की अनुमति से, उस गिरि पर चढ़कर, उत्साह से विविध-स्थलों में घूमकर, परिपक्व-फलों से परितृप्त होकर, मधुकोश के मधु का पानकर, स्वच्छ जल पीकर, सभी उतर पड़े। तब पवननन्दन को देख राघव ने कहा—"अब तुम इस पर्वताधीश को यथास्थान रख दो।" ऐसा कहते राम के भेजने पर संरंभ से प्रकाशित हो, अनिलनन्दन ने उस महाशैल को (उठा) अलघु (महान्) हो आकाश-वीथि से उड़ चला। (उसे) जलधिमध्य से राक्षसों ने देखा। दौड़कर, वह सारा विधान शीघ्र (रावण को) बताया। (उसे) खूब जानकर, क्रुद्ध हो, लंकाधिपति ने जयालंकराधनी शंकुकर्ण (और) स्थूलजंघ को, महानाद, महावक्त्र, चतुर्वक्त्र, मेघजित, हस्तिकर्ण, महावीर जैत्र, कटुवाक्यशाली उल्कामुख को बुलाकर, ॥ ७०३० ॥

—(कहा) —"शक्ति की सुघड़ता से तुम लोग मार्ग रोककर, बली उस हनुमान को पकड़ लाओ अथवा ले जानेवाले उस कुधर (पर्वत) को लेकर, वनधि में फेंककर आओ। इन दोनों विधानों में कोई एक (कार्य) कर धीर बन आओ, बस है। ऐसा करके आनेवाले को प्रेम से अभी राज्य दे दूंगा।" ऐसा कहने पर सुनकर, विपुल-सेना-सहस्रों से निकल पड़कर वे बंधुर-सत्त्व-धनी दानव अमर वेषधारी हो, क्रोध से रणोदग्र (तथा) उग्रविक्रम वाले, क्षुरिका-असि-तोमर-शूल-कोदंड-परशु-कुंत आदि

दानवामर वेषधारुलै किनुक। नूनि रणोदग्रुलग्रविक्रमुलु
क्षुरिकासितोमर शूल कोदंड। परशु कुंतादि प्रमुख शस्त्रमुलु
धरियिंचि मिंचिन दर्पबु मेंड्रसि। गुरुतराहंकारहुंकारुलगुचु
गनुकनि गर्जिंचि कालमेघमुलु। पौनुपड सूर्युनि बौंदुवु चंदमुन
बौंदिवि या हनुमंतु बोनीक कदिसि। मदमुन बेंचि दुर्मतुलु बिट्टाचि
७०४०

"देवासुरुल मम्मु दृष्टिपकोरि! । पोवुचुन्नाडवु भुजशक्ति मेंड्रसि;
यी कोंड गौनुचु नीवेंट बोयें" दनिन। नाकपिवीरुडायसुरुल जूचि
विलय कालानल विस्फुलिंगमुलु। दौलकाड नुज्ज्वल दुर्जयाभील
कालचक्राकार घनवज्रकठिन। वालचक्रमु द्रिप्पि वडि नेय दौडगें;
नप्पुडा राक्षसुलडरि यॆंतयुनु। नोंप्पिप वायुतनूभवुंडलिगि
भंजिचें गोंदऱ बट्टुवालनिहति। भंजिचें गोंदऱ वरुषोग्रदृष्टि;
घनसत्त्वुडिब्भंगि गय्यंबुसेसि। विनुतविक्रम जयवृद्धि बॆंपोंदि
तोयजाप्तुडु पेंचि तुप्पल दूल। दोयदंबुल दौलगद्रोचु चंदमुन
राक्षसवीरुल रणवीथि नोंडिंचि। नक्षत्रवीथि नुन्नतशक्ति मेंड्रसि
७०५०

---

शस्त्र धारण कर, अधिक दर्प से प्रकाशित हो, उरुतर-अहंकार से युक्त हुंकार करते हुए, सप्रयत्न गर्जन कर, ढंग से कालमेघों के सूर्य को आच्छादित करने के समान, घेरकर उस हनुमान को जाने न देकर, नियराकर, मद से विजृंभित हो, दुर्मतियों ने अधिक सिंहनाद कर (कहा—) ।। ७०४० ।।

—"रे ! भुजशक्ति से प्रकाशित हुए (तुम), हम देवासुरों को देखे बिना जा रहे हो। इस पर्वत को लेकर तुम कहाँ जाओगे ?" ऐसा कहने पर, वह कपिवीर, उन असुरों को देखकर, विलय-काल अनल-विस्फुलिंगों के झरने पर, उज्ज्वल-दुर्जय-आभील-कालचक्र आकार वाले (तथा) घन-वज्र-कठिन वालचक्र को घुमाकर झट से (उन असुरों को) मार डालने लगा। तब उन राक्षसों के विजृंभित हो अधिक सताने पर, वायुतनूभव ने क्रुद्ध हो कुछ को पट्टुवाल-निहति से मार गिराया, कुछ को परुष-उग्रदृष्टि से मार गिराया, कुछ को पद-ताड़नों से मार गिराया, कुछ को भयदनादों से मार गिराया। घन-सत्त्व वाला (हनुमान) इस प्रकार रण करके, विनुत विक्रम की जयवृद्धि से शोभित हो, तोयजाप्त (सूर्य) के विजृंभित हो, तोयदों को बिखेर देने के समान, राक्षसवीरों का रणभूमि में दमनकर, नक्षत्र-वीथि में उन्नतशक्ति से प्रकाशित हो, ।। ७०५० ।।

पोवुचुनुंड ना भुजशक्ति जूचि । देवगंधर्वुलु दिविनुंडि यपुडु
पौरि बौरि नतनिपै बूवुल वान । गुरियुचुनुंडिरि कौलदिकग्गलमु
नंतलो हनुमंतु डतिवेगुडगुचु । नंतरिक्षंबुन नरिगि यक्कोंड
मुन्नुन्न चोटने मुदमोप्प बॆट्टि । ऋन्नन रघुरामुकडकु नेतेंचि
विनतुडै तनपोवु वृत्तांतमॆल्ल । विनुपिप श्रीराम विभुडु हर्षिंचि
या वायुनंदनु नालिगनंबु । गाविप गनुगोनि कपिवीरुलपुडु
वच्चि लंकापुरवरमॆल्ल गलय । जॆच्चॆर जेसिरि सिंहनादमुलु
भूरिदशाननु पुण्य चिह्नमुलु । बोरन नंदंद पोवुचंदमुन
दरिगि याकसमुन दारलॊंडोंड । यरिगि पोवग जॊच्चॆ; नट वेगॆ ब्रॊद्दु;
दारुणस्फुटरोष दैत्यगर्वांध । कारंबुतो नंधकारंबु विरिसॆ; ७०६०
नलि मीर वानरानन सरोजात । मुलतो सरोजातमुलु विकसिंचॆ;
दनुपॆंपु पो द्रूलु दनुजास्य कैर । वमुलतो भुवि गैरवम्मुलु मॊगिडॆ;
भानुवंशधीशु बहुळ प्रताप । भानुतो भानुंडु प्राग्दिश दोचॆ;
जानकी-विभुडंत सौमित्रि जूचि । यूनिन संतोषमुल्लंबु निंड
"सदमलगुणशील ! सौमित्रि! नीवु । ब्रदिकिति; ना पालि
भाग्यमॆट्टिदियो !"

---

—जा रहा था। उसकी भुजशक्ति देखकर, देवगंधर्वो ने तब अधिकता से पुनः पुनः पुष्पवृष्टि की। तब अतिवेग वाला होता हुआ हनुमान ने अंतरिक्ष से जाकर, उस पर्वत को पूर्वस्थान पर ही मोद के साथ रख, झट रघुराम के पास आकर, विनत हो, गमन का पूरा वृत्तांत सुनाया (तो) विभु श्रीराम के हर्षित हो, उस वायुनन्दन का आलिंगन करने पर, समस्त कपिवीरों ने उसे देखा। फिर समस्त लंकापुर-वर क्षुब्ध हो, ऐसा झट सिंहनाद किया। भूरि (महान्) दशानन के पुण्यचिह्न झट सर्वत्र मिट रहे हों, इस प्रकार कुंचित हो आकाश में नक्षत्र क्रमशः मिट जाने लगे। तब पौ फटी। दारुण-स्फुट-रोष-युक्त दैत्य-गर्वांधकार के साथ अंधकार भी छँट गया, ॥ ७०६० ॥

—शोभायुक्त वानर-आनन-सरोजातों के साथ सरोजात विकसित हुए। अपने गौरव का तिरस्कार करनेवाले दनुज-आस्य-कैरवों के साथ भुवि पर कैरव मुरझा गए। भानुवंशाधीश के बहुल-प्रताप-भानु-सा प्राग्दिशा में भानु दिखाई पड़ा। तब जानकी-विभु ने सौमित्र को देखकर स्थिर आनन्द के हृदय में भर जाने पर (कहा)—"हे सदमलगुणशील वाले ! सौमित्र ! तुम जीवित हो गए। यह मेरा सौभाग्य है।" (ऐसा) कहकर प्रशंसायुत-अतुल वाक्यों को सुनकर लक्ष्मण ने विभुराम को प्रणाम कर

यनि यनि कोंनियाडु नतुल वाक्यमुलु। विनि लक्ष्मणुडु रामविभुनकु म्रोक्कि
"देव! प्राकृतुडवे? देव! दीनुडवे?। देव ! निर्धनुडवे ? देव ! यल्पुडवे ?
यी भंगि नानति यीनेल नीकु। ब्राभवंबुनु बेंपु बरकिप मरचि ?
मुनु दंडकारण्य मुनुलकु साधु। जनुलकिच्चिन प्रतिज्ञलु विचारिंचि,
यिच्चलो मिमु नम्मि यी विभीषणुडु। वच्चिन निच्चिन वरमु र्जितिंचि ७०७०
यिनुडस्तशिखरिकि नेगकमुन्न। यनि रावणुनि जंपु मखिललोकेश!"
यनवुडु रघुरामु "डौगाक" यनुचु। घनरण विक्रम क्रम शक्ति मेरसें;
नंत नावृत्तांतमंतयु नेरिगि। येंतयु र्जितिंचि यिच्चलो गलगि

### रावणुडु शुक्रुनिवद्द मोरवेट्टुट

विक्रम क्रम शक्ति विडिचि रावणुडु। शुक्रु सन्निधि केगि सुक्कुचु म्रोक्कि
"चुट्टाल भृत्युल सुतुल सोदरुल। नेंट्टन रघुरामु निशित बाणाग्नि
दरिकोंनि कालिचि दग्धुल जेसि। परगि यमोघमै प्रळयाग्नि पगिदि

---

(कहा)—"हे देव ! तुम प्राकृत (जड़) हो क्या ? हे देव ! तुम दीन हो ! हे देव ! तुम निर्धन हो ? हे देव ! तुम अल्प (क्षुद्र) हो ? (नहीं) अपने प्राभव (प्रतिभा) और गौरव को भूलकर इस प्रकार क्यों कहते हो ? पूर्व में दंडकारण्य के मुनियों (तथा) साधुजनों को प्रदत्त प्रतिज्ञाओं के बारे में विचार कर, मन में आप पर विश्वास कर इस विभीषण के आने पर प्रदत्त वर का विचारकर, ।। ७०७० ।।

—हे अखिललोकेश ! इन (सूर्य) के अस्तगिरि जाने से पहले युद्ध में रावण का संहार करो।" ऐसा कहने पर रघुराम 'ऐसा ही हो' कहते हुए घनरण-विक्रमक्रम-शक्ति से प्रकाशित हुए। तब वह समस्त वृतांत जानकर, अधिक चिन्ता कर, मन में व्यथित हो,

### रावण का शुक्र से निवेदन करना

—विक्रमक्रम-शक्ति को छोड़ रावण शुक्र के पास जाकर, दुखी होते हुए, प्रणाम कर (बोला) —"रघुराम की निशित-बाणाग्नि, मेरे सम्बन्धियों, भृत्यों, सुतों (तथा) सहोदरों को जलाकर, दग्ध करके, व्याप्त हो, अमोघ प्रलयाग्नि के समान है। (वह) दुर्निवार है। युद्ध में सब

नुन्नदि; मान्पराकुन्नदि; पोर । नन्निथु देगटारे; नन्नियु बोलिसे;
नेनु ब्राणमुलतो नेब्भंगि निलुतु ? । नानति यि" म्मन्न नाशुक्रुडनियें;
"नलधुसंगरमुन नरुल साधिप । गल वुपायंबुलु; गलगनेमिटिकि?
ने विघ्नमुलुलेक यीवु होमंबु । गाविंचु पुण्यंबु गलिगिन जालु; ७०८०
भीमसंग्राम गंभीरमुलगुचु । होमाग्निमुखमुन नुंडि नीकडकु
नुरु रथाश्वंबुलु नुग्रखड्गमुलु । शरचापकवचमुल् चनुदेंचु वेग;
नवि साधनमुलुगा नरुल साधिपु । मवि नीकु जयसिद्धु" लनुचु नातनिकि
होममंत्रमुलेल्ल नुपदेशमिच्चि । होमकृत्यमुलेल्ल नोगि नेर्परिचि
पो "म्मन वीड्कोनिपोयि रावणुडु । क्रम्मिन कडकतो गडुनुग्रुडगुचु
बुरवप्ररक्षकु भूरिसत्त्वुलनु । बरिकिंचि चतुरंग बलमुल बनिचि
यवधानतत्परुडयि वेग लंक । गवनुलु वेर्यिचि कलय शोधिंचि
यंत विद्युज्जिह्वुडनु महावीरु । नंतकाकारु नुद्गत शूरु बिलिचि
"नीवु नी बलमुतो नेलकोनि नगरु । गावु; मेमरकुमु; कदलकु" मनुचु
बनिचि यनुष्ठानपद्धति बोंदि । चनि मृत्युवक्त्रबु जन जोच्चु भंगि ७०९०

---

समाप्त हो गए, सब कुछ नष्ट हो गया। मैं प्राणों के साथ किस प्रकार रह सकूँगा ? आज्ञा दीजिए (बताइए)।" कहने पर उस शुक्र ने कहा— "अलघु (बड़े) संगर में नरों को जीतने के उपाय हैं। व्याकुल क्यों होते हो ? बिना किसी विघ्न के, तुम्हें होम करने का पुण्य मिल जाए तो पर्याप्त है। ॥ ७०८० ॥

—होमाग्नि-मुख से झट तुम्हारे पास भीम-संग्राम में गम्भीर-उरु रथाश्व, उग्र खड्ग, शर-चाप-कवच आएंगे। उनको साधन बनाकर, नरों को जीत लो। वे तुम्हें विजय प्रदान करेंगे।" (ऐसा) कहते हुए उसे समस्त होम मन्त्रों का उपदेश देकर, समस्त होमकृत्यों की व्यवस्था बताकर, 'जाओ' कहने पर, रावण (उनसे) बिदा लेकर चला गया। (फिर) व्याप्त साहस से अति उग्र होते हुए, पुर-वप्र-रक्षकों को जो भूरि सत्त्ववाले थे, सावधान कर, चतुरंग-सेनाओं को भेजकर, अवधान-तत्पर हो, झट लंका के पुरद्वारों (की रक्षा) की व्यवस्था कर, सब कुछ शोध (परीक्षण) कर, तब विद्युज्जिह्व नामक महावीर को जो आतंक-आकार वाला था, उद्धत-शूर था, बुलाकर (कहा) —"तुम अपनी सेनाओं के साथ स्थिरता से नगर की रक्षा करो। मत हटो।" (ऐसा) कहते हुए भेजकर, अनुष्ठान की पद्धति को अपनाकर, जाकर मृत्यु-वक्त्र में प्रविष्ट होने के समान, ॥ ७०९० ॥

रावणुडु पाताळ होमसु चेयुट

बातालगुह जोच्चिच पदिलुडै निलिचि। याततहोमकृत्यमुनकु दगिन रक्तवस्त्रंबुलु रक्तमाल्यमुलु। रक्त चंदन मनुरक्तुडै ताल्चि बंधुर दक्षिण प्रवणवेदिककु। गंधपुष्पाक्षतल् गरमोप्प निच्चि या होमवेदिलो नग्नि संधिंचि। होममंत्रमुलेल्ल नोगि नुच्चरिंचि वेरवोप्प ना होमवेदिलो गलय। बरिकिंचि निशितास्त्रपरिधुलु जेर्चि श्रीवृक्षभल्लात सितमुख्य समिध। ला वृत्ति गैकोनि यंतट मरियु नोज सर्षपमुलु नोनर दूर्वमुलु। लाजलु दग गुग्गिलंबुनु नगरु नेयि देनिय गल्लु नेत्तुरु बेरुगु। बायसान्नमुलु दर्भलु ब्रवाळमुलु दगरुलु मीलु ग्रद्दलु वराहमुलु। नोगि निवि मोदलुगा नोप्प वेल्चुचुनु नाश्चर्यकरमैन या महावेदि। निश्चलित ध्याननिरतुडै युंडे; ७१००

बलुविडि रावणु पापंबुलेल्ल। गलसि पेल्लेगसिन कैवडि दोप ना महागुहनुंडि यप्पुडत्युग्र। धूमंबुलुरुतरस्तोमंबुलगुचु बट्टुतर निर्घात पवन संघात। चट्टुलंबुलै निक्कि ब्रदल बर्वुटयु

---

रावण का पाताल होम करना

—पातालगुफा में प्रवेशकर, सावधान हो रहकर, आतत-होमकृत्य के लिए उचित रक्तवस्त्र, रक्तमाल्य, रक्तचंदन को अनुरक्ति से धारणकर, बंधुर-दक्षिण-प्रवण-वेदिका को अधिक शोभा से गन्ध-पुष्प-अक्षत देकर (अलंकृत कर) उस होमवेदी में अग्नि का संधान कर, समस्त होम मंत्रों का क्रम से उच्चारण कर, ढंग से उस होमवेदी का अच्छी तरह परिशीलन कर, निशित-अस्त्रों की परिधाएँ संवार कर, श्रीवृक्ष, भल्लात, सित आदि समिधाओं की आवृत्ति लेकर, तब क्रम से सर्षप, शोभा से दूर्वाएँ, लाजा (खील), उचित गुग्गिल और अगरु, घी, मधु, ताड़ी, रक्त, दही, पायसान्न (खीर), दर्भ, प्रवाल, भेड, मछली, गीध, वराह आदि का शोभा-क्रम से हवन करते हुए, आश्चर्यप्रद उस महावेदी के (समक्ष) निश्चल-ध्यान-निरत हो रहा। ॥ ७१०० ॥

—बरजोरी रावण के समस्त पाप मिलकर अधिकता से ऊपर उठे हों, ऐसा उस महागुफा से तव अत्युग्र धूम उरुतरु-स्तोम (समूह) होते हुए, पटुतर-निर्घात-पवन-संघ-चटुल हो ऊपर उठकर, आकाश में व्याप्त हुआ तो दिविज भीत हुए, मुनि भीत हुए, दिक्पति भीत हुए, कपि भीत हुए। उन महाधूमों को तब देखकर रावणानुज (विभीषण) ने राम से कहा—"युद्ध-भूमि में तुम्हारा सामना कर, ठहर न सक पाकर आज रावण ने शुक्र की

वेंड्रचिरि-दिविजुलु वेंड्रचिरि मुनुलु। वेंड्रचिरि दिक्पतुल्; वेंड्रचिरि कपुलु
ना होमधूमंबुलप्पुडु चूचि। रामुतो ननियें ना रावणानुजुडु;
"नेलकोनि यनिमीन निनुदाकि येंदुट। निलुवनेरक पोयि नेडु रावणुडु
शुक्रानुमति निट्लु सुरुचिर गरिम। विक्रमशालियै वेवेग निपुडु
कपट कर्मारंभ गंभीर वृत्ति। विपुलजयार्थियै वेल्चुचुन्नाडु;
अवधरिंचितें पौगलाकसंबुननु। निवुडुचुनुन्नवि निंडि योंडोंड;
होमंबु निर्विघ्नयोगमै यितडु। कामिंचुतेंरगुन गडमुट्टेनेनि ७११०
रावणु लोकविद्रावणु बोर। देवासुरुलकैन देगि गेल्वरादु;
कावुन होमविघ्नमु सेयवलयु। वे वेग वानरवीरुल बनुपु;"
मनवुडु रघुरामु "डगुगाक" यनुचु। वनिचिन बनिपूनि बलुविडि गडगि
गुरुबलाढ्युडु गवाक्षुंडु दारुंडु। शरभुडु ग्रथनुंडु शतबलि नलुडु
गवयुंडु मैंदुंडु गंधमादनुडु। बवमानसूनुंडु बनसुडंगदुडु
गुमुदुंडु ज्योतिर्मुखुंडु गोमुखुडु। ग्रममुन वीरादिगा गल कपुलु
पदिकोट्लुलुद्भट प्रथन विक्रमुलु। विदित प्रतापुलु विपुलकोपनुलु
गगनमार्गमुन लंककु नेगुदेंचि। यगणिताहंकारुलै पेंच्चु पेंरिगि
पदघट्टनमुल भूभागंबु वगुल। जदिय दिग्गजमुलु व्रदलु ग्रक्कदल
नार्पुलु बोंब्बलु नदर बेंल्लडरि। दर्पितनिर्भरोत्साहसाहसुलु ७१२०

---

अनुमति से इस प्रकार सुरुचिर-गरिमा (तथा) विक्रमशाली हो अति शीघ्रता से अब कपट-कर्म की आरम्भ-वृत्ति से विपुल जयार्थी हो हवन कर रहा है। देखा है न, आकाश में सर्वत्र व्याप्त हो धुआँ फैल रहा है। (यह) होम निर्विघ्नयोग से, इसकी इच्छा के अनुसार समाप्त हुआ तो, ॥ ७११० ॥

—लोक-विद्रावण रावण को युद्ध में देवासुर भी जीत नहीं सकते। अत: होम का विघ्न करना चाहिए। अति शीघ्रता से वानर वीरों को भेजो।" ऐसा कहने पर रघुराम ने 'ऐसा ही हो' कहते (कपियों को) भेजा। कार्य-व्यस्त हो, बरजोरी प्रयत्नशील हो, गुरु-बलाढ्य गवाक्ष, तार, शरण, क्रथन, शतबली, नल, गवय, मैंद, गन्धमादन, पवमान-सून, पनस, अंगद, कुमुद, ज्योतिर्मुख, गोमुख, आदि दस करोड कपि, जो उद्भट-प्रथन-विक्रमशाली थे, विदित प्रताप वाले थे, विपुल कोप वाले थे, गगनमार्ग से लंका में आकर, अगणित-अहंकारी हो, अधिक विजृंभित हो, पद-घट्टनों से भूभाग के विदीर्ण होने पर, दिग्गजों के दब जाने पर, आकाश के हिल जाने पर, सिंहनाद और गर्जनाओं के अधिक विजृंभित होने पर, उन दर्पित-निर्भर-उत्साह तथा साहस वालों ने, ॥ ७१२० ॥

नंत रावणुडुरगास्त्रंबु विंट। नेंतयु संधिंचि येसें; नेयुटयु
ना महाबाणमुनंदु बाणमुलु। भीमसर्पबुलै पेंचि यंदंद ७४८०
पदियु निर्वदियुनु बंड्रेंडु रेंडु। बदुमूडु मूडुनु बदुनेनु नेनु
दललतो दललपै दळतळरुचुलु। गल महामणुलतो गडकमै बेंचि
गरुडवाहनुडनि काकुत्स्थुमीद। बरवसंबुन वच्चु पापदंडनग
ग्रदल नत्युज्ज्वलज्वाल लेल्लेडल। वेंदचल्लुचुनु वच्चु विधमु वीक्षिंचि
काकुत्स्थकुल - भर्त गारुडास्त्रंबु। गैकोनि संधिंचि कडिमि नेयुटयु
गडुकोनि गारुडाकार बाणमुलु। वडिनंदु ब्रभविंचि वसुध गंपिंप
वरपक्षसंघात वात विधूत। धरणीधरंबुलै तडयक निगुडि
नडुमन त्रुंचे नन्नागबाणमुल। नुडुवीथि सुरलुंडि युप्पोंगि यार्व;
वेंडियु ना दैत्यविभुनिपै नग्नि। कांडंबु निगुडिंचे गाकुत्स्थुडलिगि;
यदि धूमविस्फुलिंगाक्रांतदिशमु। नदि शिखादग्धासुराधीशवनमु
७४९०
नगुचु नेतेर सुरराति युग्र। मगु वारुणास्त्रमुद्धति नेयुटयुनु

के अंधतमस का दमन करने के समान, राक्षसबाण के गौरव का दमन किया। तब रावण ने उरगास्त्र (सर्पबाण) का धनुष पर संधान कर चलाया। चलाने पर उस महाबाण से निकलकर बाण भीमसर्प बन विजृंभित हो सर्वत्र, ॥ ७४८० ॥

—दस भी, बीस भी, बारह, दो, तेरह, तीन, पन्द्रह, पाँच सिरों (फणियों) से, फणियों पर उज्ज्वल कांतियुक्त महामणियों के साथ सप्रयत्न विजृंभित हो, काकुत्स्थ को गरुडवाहन मान कर अतिरोष से (उसपर) टूट पड़ने वाला सर्प-समूह हो, ऐसा आकाश में अत्युज्ज्वल ज्वालाओं को सर्वत्र बिखेरते हुए आनेवाले विधान को देखकर, काकुत्स्थकुल-भर्ता ने गारुडास्त्र को लेकर, संधान कर समर्थता से चलाया। उसमें से झट गरुड-आकार के बाण उद्भूत हो, वसुधा कंपित हो ऐसा वर-पक्ष-संघात (श्रेष्ठ पंखों के संघर्ष) से वात-विधूत (पवन से विचलित) धरणीधर (पर्वत) वाले बन, अविलंब तनकर, बीच में ही उन नागबाणों को, आकाशवीथि में, देवताओं के फूलकर सिंहनाद करने पर, खंडित कर दिया। और भी क्रुद्ध होकर काकुत्स्थ ने उस दैत्यविभु पर अग्निकांड (अग्निबाण) चलाया। वह (बाण) धूम-विस्फुलिंगों से दिशाओं को आक्रांत करनेवाला, वह शिखाओं (ज्वालाओं)से दग्ध किए असुराधीश-वन वाला था, ॥ ७४९० ॥

—(ऐसा) होते हुए आने पर सुरराति (रावण) ने उग्र वारुणास्त्र को उद्धति से चलाया। (चलाने पर) घन-समूह (मेघ-समूह) ने आकाश को आच्छादित

घनसमूहंबुलाकसमॅल्ल गप्पि । पॉनर शंपाजालमुल वान गुरिसि
यनल सायकमु पॅंपडच्चि गर्जिल्ल । गनुगॉनि रामु डाकांडंबु मीद
वायव्यशरमेसि वारिंचॅ; दनुजु । डायॅंड दंतिमुखास्त्रंबु बरपॅ;
दान बॅक्कगु दंतिततिगळद्बहुळ । दान जंबालित धात्रियै कदिय
श्रीरामुडुनु नारसिंहास्त्रमेसॅ; । बोरन दद्बाणमुन सिंहचयमु
दारुणतर सटाधारितसकल । नीरद निवहमै निजघोरनाद
चलितदिग्विरदमै चटुलत निगुडि । कुलिशोग्रनखमुल गुंभमुल् व्रच्चि
हस्तिसंतति द्रुंचॅ; नय्यॅड सुरलु । प्रस्तुति सेसि रा पार्थिवोत्तमुनि;

रावणुडु श्रीरामुनिपै शूलमु वेयुट

गलुषिंचि यप्पुडु कल्पांतवह्नि । तुलितमै मंटलु दॉलकाडुचुंड, ७५००
नालोक लोकभयंकराकार । शूलंबु गॉनि रामु जूचि रावणुडु
वसुमति गंपिप वारिधुल् गलग । दॅसल नेल्लंदु ब्रतिध्वनुल् सॅलग
बिट्टुलिक भूतमुल् बॅदर गट्टल्क । दट्टिंचि सिंहनादमु सेसि पलिकॅ;

---

कर, शोभा से शंपाजालों को बरसाकर, अनल-सायक के प्रताप का दमन कर, गरज उठा। (उसे) देख राम ने उस कांड (बाण) पर वायव्यशर चलाकर, निवारण किया। उस अवसर पर दनुज ने दंति-मुखास्त्र चलाया। उससे अनेक दंति-तति (-समूह) (अपने) गंड-स्थलों से (निकले) दान (मद-जल) से धात्री को जंबालित (कीचड से युक्त) करते हुए (श्रीराम पर) आक्रमण करने चली। श्रीराम ने भी नारसिंहास्त्र चलाया। उस बाण से (उद्भूत) सिंह-चय ने दारुणतर रूप से विदारित-सकल-नीरद-निवह (समूह) बन, अपने घोर-नाद (गर्जना) से दिग्विरदों (दिग्गजों) को विचलित करते हुए, चटुलता से बढ़कर, कुलिश-उग्र-नखों से कुंभस्थल चीरकर हस्ति-संतति का संहार किया। उस अवसर पर देवताओं ने उस पार्थिवोत्तम की प्रस्तुति की।

रावण का श्रीराम पर शूल चलाना

—क्रुद्ध हो तब कल्पांत-वह्नि सम बन, ज्वालाओं के छलकते रहने पर, ॥ ७५०० ॥

—आलोक-लोक-भयंकराकार वाले शूल को ले राम को देखकर, रावण ने वसुमति के कंपित होने पर, वारिधियों के क्षुब्ध होने पर, दिशाओं में सर्वत्र प्रतिध्वनियों के व्याप्त होने पर, अधिक चौंककर भूतों के भीत होने

"बन्नुगा राम ! यी पट्टुशूलवह्निन। निन्नु नी तम्मुनि नीरु गाविंचि
पोर निन्नेदिरिंचि पोराडिचन्न। वारि नारुल बाष्पवारि वारिंतु;
जूडुमु नी" वंचु शूलमंकिंचि। योडक रामुपै नंकिंचि वेंव
दानिपै रामुडुदग्रुडै किनिसि। वानलु कल्पांतवह्निन पै गुरियु
पुरुहूतुपगिदि नद्भुतशितास्त्रमुलु। गुरियंग नदि दान गुदियक वानि
नुऱक नीरुग जेसि युग्रवेगमुन। वऱतेंचुगति जूचि भानुवंशजुडु
देवेंद्रुडर्थि बुत्तेंचिन शक्ति। वाविरि गेकोनि वैचे; वैचुटयु ७५१०
नदि निर्गणद्घंटिकारावमगुचु। नदि विस्फुरत्पावकारंभमगुचु
नदि यक्षसुरखेचरानंदमगुचु। नदि राक्षसालोकनाभीलमगुचु
वऱलु मनोवेग-वायुवेगमुल। बऱतेंचु शूलंब भस्मंबु सेसें;
नप्पुडु रावणुंडलुक चित्तमुन। मुप्पिरि गोनग गार्मुकदशकंबु
धरियिंचि पेर्चि युदग्रुडै यार्चि। शरवृष्टि मुंचिन जननाथसुतुडु
तानेक कोदंडधरुडय्यु दुनिमे। वानि यस्त्रमुलेल्ल वारनि कडिमि;
मदमु मत्सरमुनु मानंबु ज्ञलमु। गदुर गन्नुल निप्पुकलु निव्वटिल्ल
रावणुडेंतयु रघुरामुमीद। वाविरि नम्मुल वानलु गुरिसि

पर, अधिक क्रोध से फटकार कर सिंहनाद कर, कहा— "ठीक ढंग से हे राम ! इस पट्टशूल-वह्नि से तुम्हें और तुम्हारे अनुज को भस्म कर, युद्ध में तुम्हारा सामना कर, लड़कर, मरे हुए (मेरे) लोगों की नारियों की बाष्प-वारि का निवारण करूँगा। देख लो तुम।" कहते हुए, शूल को उठाकर, भीत न होकर, राम पर फेंक दिया। उस पर राम ने उदग्र बन क्रुद्ध हो कल्पांत-वह्नि पर वर्षा बरसानेवाले पुरुहूत (इंद्र) की भाँति अद्भुत-शित-अस्त्र बरसाए। वह (शूल) उससे संकुचित न होकर, उन्हें सरलता से भस्म कर, उग्रवेग से आने लगा। उस गति को देख भानुवंशज ने देवेंद्र के प्रेम से भेजी शक्ति को लेकर क्रम से फेंका। फेंकने पर, ॥ ७५१० ॥
—वह निर्गल[1] (बेरोकटोक)-घंटिकाओं का आरव (ध्वनि) करते हुए, वह विस्फुरत्-पावक-आरंभ वाली होती हुई, वह यक्ष-सुर-खेचरों को आनन्द प्रदान करती हुई, वह राक्षसों के आलोकन में आभील होती हुई, (उस शक्ति ने) मनोवेग तथा वायुवेग से आनेवाले शूल को भस्म कर दिया। तब रावण ने मन में क्रोध के त्रिगुणीभूत होने पर, कार्मुक-दशक धारण कर विजृंभित हो, उदग्र हो, सिंहनाद कर, (राम को) शर-वृष्टि में डुबो दिया। जननाथ ने स्वयं एक कोदंड को धारण करने पर भी, उसके सभी अस्त्रों को दुर्निवार साहस से खंडित कर दिया। मद, मत्सर, मान, हठ के बढ़ने पर, आँखों से चिनगारियों के फूटने पर, रावण ने अधिकता

१. अर्गला-रहित।

कुदियनि कोपंबु कौलदिकि मिगुल । बदियिट मातलि बदियिट हरुल
विकलसत्त्वुल जेसि विषमास्त्रमोकट । ब्रकटंबुगा द्रुंचे बटुकेतनंबु; ७५२०
विपुल चिताभर विवशुलै तूलि । कपुलु नाकपुलु नोक्कट विन्ननैरि;
भुवनमुलु शंकिंचे; बुधुडु वेधिंचे । जवमुन रोहिणीशकटंबुनंदु;
बटुतर तेजंबु भयदंबुगाग । नट विशारवकु वच्चे नंगारकुंडु;
चटुलोग्रतर भंगि जलधुलुप्पोंग । नटदूर्मिमालिकल् नभमंदि पोरलें;
नेगयु नौवनिल निष्ठुर शिखलु । पोगल चंदमुगाग बोगयंग दोडगे;
नुग्रांशु बिंबंबु नोरयुचु वच्चि । युग्रदीप्तुलतो महोल्कलु डुल्लें;
नविरळतरतेज मट्टु मारुपडग । रवियुनु गड्डु मंदरश्मियै तोचें;

श्रीरामुन कगस्त्युडादित्य हृदय मुपदेशिंचुट

नलि नप्पुडेंचि मैनाकंबुवोलें । दलगक यंदंदु दशकंठुडेयु
शरवेगगति जूचि जनलोकनाथु । डरुदंदि चिंतिप नट नगस्त्युंडु
चनुदेंचि या रामचंद्रु नीक्षिंचि । "विनु महाभुजबलवीर !
यो राम ! ७५३०

---

से रघुराम पर क्रम से बाण-वर्षा की। कम न बने क्रोध से अधिक समर्थ बन दस (बाणों) से मातलि, दस से हर (अश्व) को विकल-सत्त्व बनाकर, एक विषम-अस्त्र से प्रकट रूप से पटुकेतन को खंडित कर दिया ॥ ७५२० ॥

—(उससे) कपि और नाकप विपुल-चिंता-भार से विवश हो लड़खड़ाकर, एकदम विवर्ण बने। भुवन शंकित हुए। बुध रोहिणी में पहुँचकर व्यथित करने लगा। पटुतर तेज के भयद बनने पर अंगारक तब विशाखा में आया। चटुल-उग्रतर भंगिमा से जलधियों के उमड़ने पर नटत् (नाचने वाली) ऊर्मि-मालिकाएँ नभ को छूकर व्याप्त हुईं। ऊपर उठनेवाले औरवानल-निष्ठुर-शिखाओं के धूम्र के समान अग्नि व्याप्त होने लगी। उग्रांशु (सूर्य)-बिंब से टकराती हुई, उग्रदीप्तियों के साथ महान् उल्काएँ गिरने लगीं। अविरलतेज की आड़ में पड़ जाने पर रवि भी अधिक मंद-रश्मि वाला (तेजोहीन) हो दिखाई दिया।

**श्रीराम को अगस्त्य का आदित्यहृदय का उपदेश देना**

—तब विजृंभित हो मैनाक की तरह न हटकर दशकंठ के द्वारा निरंतर चलाए जानेवाले शरों की वेग-गति को देखकर जनलोकनाथ चकित हो, चिंतित हुआ। तब अगस्त्य आए, रामचंद्र को देखकर कहा— "सुनो, महाभुजबल-वीर! हे राम! ॥ ७५३० ॥

विततंबुगा नाजि विजयंबु सेयु । नतिगोप्यमगुचुन्नयट्टि मंत्रंबु
नेलमितो नादित्यहृदयंबु हृदय । मलर ननुष्टिपुमवनीशतिलक !
यिम्महाजपमुन निप्पुडे नीवु । सम्मदंबडरंग शत्रुगेल्चेदवु;
इदियायुर्वोनरिंचु; निदि दुःखमणचु । निदि सर्वमंगळहेतुभूतंबु;
वेलय सुरासुरविनतुडै पोलुचु । जलजाप्तु बूजिप जनु नीकु नधिप!
यी लोकलोचनुंडेल्ललोकमुल । जाल रश्मुलु निंड जरियिंचुचुंडु;
ब्रह्मयु विष्णुंडु फाललोचनुडु । ब्रह्मकल्पादिनि भानुडैनाडु;
मदि सर्वदेवतामयुनिगा नेरिगि । कदनंबुनंदु नी कमलबांधवुनि
नेव्वडु कीर्तिंचु निपुसोंपार, । नव्वीरुनकु गल्गु नाहव विजय"
मनुचु नम्मुनिवरुंडाश्रमंबुनकु । जनुटयु ना सौरजपमाचरिंचि ७५४०
यप्पुडत्युन्नतुडै राघवेंद्रु । डुप्पोंगि रावणोद्योगंबु सूचि
घोरावलोकनाग्नुलु मंडुचुंड । भूरि धूम्रायत भ्रुकुटि निक्किंचि
पेरिगि रावणुरथाभीलघोटमुल । नुरुतरास्त्रंबुल नुग्रक नोंप्पिंचि
वरशरत्रयमु रावणु ललाटमुन । सरि ग्रुच्चि युरुरक्तसंसिक्तु जेसे;
नप्पुडु रक्तसिक्तांगुडै चूड । नोप्पे लंकेश्वरुंडोगि रामचंद्र

—वितत रूप से युद्ध में विजय प्रदान करनेवाला अतिगोप्य मंत्र, आदित्य-हृदय का प्रेम से, हृदय प्रसन्न हो, ऐसा हे अवनीशतिलक! अनुष्ठान करो। इसके महाजप के कारण अभी तुम सम्मोद की अधिकता से शत्रु को जीत लोगे। यह आयुप्रद है, यह दुख का दमन करता है, यह सर्वमंगलहेतुभूत है। हे अधिप! सुरासुर-विनत बने शोभित जलजाप्त की पूजा करना तुम्हारे लिए उचित है। यह लोकलोचन वाला (सूर्य) समस्त लोकों में अधिक रश्मियाँ भरते हुए विचरण करता है। ब्रह्मा और विष्णु (तथा) फाललोचन ब्रह्मकल्पादि में भानु हुए हैं। मन में (सूर्य को) सर्वदेवतामय जानकर, युद्ध में इस कमलबांधव का, शोभा से जो कीर्तन करता है, उस वीर को आहव-विजय प्राप्त होता है।" (ऐसा) कहते हुए वह मुनिवर आश्रम को गए। (तब) वह सौरजप करके, ॥ ७५४० ॥
—तब अत्युन्नत हो, राघवेंद्र फूल उठे। रावण के उद्योग (प्रयत्न) को देख, घोर-अवलोकन रूपी अग्नियों के बलते रहने पर, भूरि-धूम्र-आयत रूपी भ्रुकुटि को तानकर, बढ़कर (शक्तिसंपन्न बन), रावण के रथ के आभील-घोटकों को उरुतर अस्त्रों से पीडित कर, वर शरत्रय को रावण के ललाट पर ठीक गाड़कर (उसे) उरु-रक्त-संसिक्त किया। तब रक्तसिक्त-अंग वाला हो लंकेश्वर देखने में (ऐसा) शोभित हुआ मानों रामचन्द्र के

शर-वसंतागम-समय-संफुल्ल । तरुणारुणाशोक तरुव चंदमुन;
गुपितुडै यंत रक्षोभर्त रामु । विपुलवक्षंबेसे वेयि बाणमुल;
"नधम प्रयुक्तंबुलै सुरद्रोह । विधि कोर्सरिपक विषशक्ति मेरसि
निर्मलगुणयुक्ति नेडि बेडबासि । धर्मंबु विडिचि युद्धतशक्ति निगुडि
चनुदेंचि राघवेश्वरुनि नोंप्पिचि । चन नधोगति गाक सद्गति
गलदे ?" ७५५०

यनिन चंदंबुन नद्दशाननुनि । धनबाणमुलु वच्चि काकुत्स्थु गाडि
जगदद्भुतंबुगा जनि भूमि दूरि । तगुलक निगुडि पाताळंबु सोच्चें;
नुरुशरक्षतमुल नुरक पेल्लुब्बि । तोरुगु नेत्तुट दोप्पदोगि राघवुडु
ब्रळयकालाभील-पावक-ज्वाल । ललवुमै निट्लुंडु नन निंडि मंडि
मंडु चिच्चरकंटि मंटलुमिंट । नोंडोंड पर्वु कालोग्रुडो यनग
जंडतेजमुन ब्रचंडमार्तंड । मंडलकिरण समानासमान
मानित शरपरंपर लोलि बरपि । मानगर्वमु दोंटि मदमुनु नुडिपि
यनिसेय गालुसेयाडकयुंड । दनुवेल्ल जर्जरितंबुगा जेसि
पर्वेंडु रघुरामु बाणवेगमुन । निर्विण्णुडै युंडे निल्चि रावणुडु;

---

शर रूपी वसंतागम के समय संफुल्ल-तरुण-अरुण-अशोक-तरु हो। तब रक्षोभर्ता (राक्षसराज) ने कुपित हो राम के विपुलवक्ष पर हज़ार बाण चलाए। "अधम (व्यक्ति) से प्रयुक्त होकर, सुरद्रोह की विधि से विचलित न होकर, विषम शक्ति से दीप्त होकर, निर्मलगुण (गुण, प्रत्यंचा)-युक्ति से बिछुड़कर, धर्म को छोड़, उद्धत शक्ति से तनकर, आकर, राघवेश्वर को पीडित करने पर, अधोगति के अतिरिक्त (कहीं) सद्गति हो सकती है ?" ॥ ७५५० ॥

—मानों इस प्रकार उस दशानन के महान् बाण आकर, काकुत्स्थ के (शरीर में) गड़कर, जगदद्भुत रूप से बाहर निकलकर, भूमि में प्रवेशकर, न रुककर, तनकर, पाताल में घुस गए। उरु-शर-क्षतों से अधिकता से उमड़ने वाले रक्त में ऊभचूभ हो राघव, ऐसा बलकर यह बता रहे हों कि प्रलयकाल की आभील-पावक-ज्वालाएँ ऐसी होती हैं। अरुण नेत्रों में बलने वाले अग्निकणों के आकाश में भर जाने पर वे उग्र-काल के समान थे। (तब) चंडतेज से प्रचंड-मार्तंड-मंडल की किरणों के समान-असमान (तथा) मान्य शरपरंपराओं को क्रम से चलाकर मानगर्व (तथा) पूर्व के मद को दूर कर युद्ध किया तो (रावण) हाथ पैर हिला न सका। समस्त शरीर को जर्जरित कर जानेवाले रघुराम के बाणवेग के कारण रावण निर्विण्ण हो

दशरथसुतुडु प्रतापभास्करुडु । दशकंठु जूचि युदग्रुडै पलिकें; ७५६०

रामरावणुल परस्पराधिक्षेपणमु

"नेलरा! रावण! यिट्लु निर्विण्ण । शीलुडवै युंड जेष्टलु मऱचि?
'योडनेन्नडु' ननि युग्राहवमुल । नाडुदु बीरंबु, लवि येंदु बोयें?
बैरिगि मी यन्न गुबेरु गारिंचि । पऱनि चंदमुन बुष्पकमु देच्चुटयु
मऱि यरण्यमुलंदु ममु डागुरिंचि । चेऱगोनि लंककु सीत देच्चुटयु
निवि वीरकृत्यंबुले दशग्रीव! । यवि पौरुषमुलनि येल गर्विप?
वडि बुराकृतदोषवशुडवै चिक्कु । पडि नेडु ना दृष्टिपथमुन बडिति;
पडितिगाकिक नी प्राणमुल् गोनक । विडुतुने? निन्नेल विडुतुने लंक?
हरिहर ब्रह्मादुलड्डमैरेनि । बोरिगोंदु; बोनीनु; बोर साधितु;
रावण! नेडु नी रक्तमांसमुलु । सेविप जेयुदु जेलगि भूतमुल;
गष्टचित्तुड वतिकामातुरुडवु । दुष्टबुद्धिवि सुरद्रोहिवि गान ७५७०
वदिलमै निलुवक पाऱितेनियुनु । बोदिवि निन जंपुट पुण्यंबु नाकु;
नासन्नमृत्युडवैन नीतोड । नीसुमाटलु वलक निंक नेमिटिकि?

(निर्वेद को प्राप्त हो) खड़ा रहा। (तब) प्रतापभास्कर दशरथसुत ने दशकंठ को देखकर उदग्र हो, कहा— ॥ ७५६० ॥

राम-रावणों का परस्पर अधिक्षेपण

—"क्यों रे रावण! इस प्रकार चेष्टाएँ (अंग-संचालन) भूलकर निर्विण्ण-शील हो क्यों खड़े हो? 'कभी नहीं हारता' ऐसा उग्र-आहवों (युद्धों) में जो दंभपूर्ण वाक्य कहे थे, वे कहाँ गए? बढ़कर अपने अग्रज कुबेर का अपमान करके, पराए (व्यक्ति) के समान पुष्पक लाना और अरण्यों में हमें धोखा देकर सीता को लंका में लाना, क्या ये वीरकृत्य हैं? हे दशग्रीव! इन्हें पौरुष (पूर्णकृत्य) मानकर क्यों गर्व करते हो? झट पुराकृत दोष-वश हो, फँसकर आज मेरे दृष्टिपथ में आए हो। आए हो न! अब तुम्हारे प्राण लिए बिना छोड़ूँगा क्या? तुम्हें और लंका को क्यों छोड़ूँगा? हरि-हर-ब्रह्मा भी बीच में आएँ तो भी मार डालूँगा, जाने नहीं दूँगा। युद्ध में जीत लूँगा। हे रावण! आज विजृंभित भूतों को तुम्हारे रक्तमांस खिला दूँगा। क्रूरचित्त वाले हो, अतिकामातुर हो, दुष्टबुद्धि हो, सुरद्रोही हो अतः, ॥ ७५७० ॥

—सावधानी से खड़े न रहकर, भाग जाओगे तो भी पकड़कर तुम्हें मार डालना मेरे लिए पुण्य (का कार्य) है। आसन्न-मृत्यु बने

नी विक्रमंबुनु नी भुजाबलमु । नी वैभवंबुनु नेडु वापेदनु;
गलन नी तम्मुनि खरुडनुवानि । बोलियिंचुटेरुगवे भुवनभीकरुनि ?
निक नोक्कटि नीकु नेरिंगितु विनुमु। शंकिप वलवदु; जनकज निच्चि
शरणनु गाचेद समरंबु सेय । नुरुजयंबेदि ? नीकोटमि गाक !
यायुवु वरशक्ति नधिकंबु वडसि । मायाविधंबुलु मरि पेक्कुलेरिंगि
समरोग्र शस्त्रास्त्र सामग्रि गलिगि । यमरेंद्रुडादिगा नखिल दिक्पतुल
मूडुलोकम्मुलु मुनु गेलिचयुन्न । वाडि वीरुनि निन्नु वधियिंतु नेडु ।"
अनुचुन्न रघुरामु नत्युग्रभाष । लवलार्चुलै तन्नु नडरि काल्चुटयु ७५८०

नलुकमै नुलुकुचु नद्दशाननुडु । बलियुडा जानकीपति जूचि पलिकें;
"दुरमुन गोंदरु तुच्छराक्षसुल । बेरिगि चंपितिननि पेर्चेदु कडगि
नन्नेरुंगवु नीवु; ना लावुकोलदि । मुन्नेरुंगवु; नेनु मुनुमिडि तोल्लि
यतिलोक कृतुलैन यक्ष गंधर्व । पतुल देवतल दिक्पतुल बेक्कंड्र
बलुविडि गारिंचि भंगिंचि नोंचि । चेलगि वर्तितु विश्रृंखलवृत्ति;
समबल प्रौढि विचारिंपकेनु । समरंबुलो निन्न सरकु सेयुदुने ?

---

(मरने ही वाले) तुम्हारे साथ अब मुझे ईर्ष्यायुक्त वचन कहना क्यों ? तुम्हारे विक्रम को, तुम्हारे भुजबल को, तुम्हारे वैभव को आज नष्ट कर दूंगा। युद्ध में तुम्हारे अनुज खर नाम वाले का, भुवन भीकर का वध करना नहीं जानते हो ? अब एक और (बात) तुम्हें बताता हूँ, सुनो। शंका मत करो। जनकजा देकर शरण मांग लो, रक्षा करूंगा। समर करोगे तो तुम्हें अपजय के अतिरिक्त विजय कहाँ ? आयु, वरशक्ति (श्रेष्ठ शक्ति या वरों से प्राप्त शक्ति) अधिकता से प्राप्त कर, फिर अधिक माया-विधानों को जानकर, समर में उग्र शस्त्र-अस्त्र-सामग्री से युक्त हो। पूर्व में अमरेंद्र आदि अखिल दिक्पतियों को, तीन लोकों को जीतेनेवाले श्रेष्ठ वीर हो न, (ऐसे) तुम्हारा आज वध कर दूंगा।" (ऐसा) कहनेवाले रघुराम की भाषाएँ (वचन) अनल की अर्चियाँ बन, बढ़बढ़ कर (अपने को) जला देने पर, ॥ ७५८० ॥

—क्रोध से आशंकित होते हुए उस दशानन ने बली जानकीपति को देखकर कहा— "युद्ध में कुछ तुच्छ राक्षसों का अतिशयता से वध किया, यह कह सप्रयत्न विजृंभित होते हो। तुम मुझे नहीं जानते हो। मेरी सामर्थ्य के आधिक्य को नहीं जानते हो। मैंने पूर्व में अतिलोक-कृति अनेकों यक्ष-गंधर्वपतियों, देवताओं, दिक्पतियों को बरजोरी अपमानित कर, भंग कर, पीडित कर, विजृंभित हो विश्रृंखलता से आचरण किया है।

निन्नु नीतम्मुनि नेडाजि जंपि । कन्नुलपंडुवुगा जूचि कानि
यी लंक जौरनेनिक ने" नंचु मिंचि । कालाग्निकल्पुडै कडगि रावणुडु
महियु नाकसमुनु मंड राघवुनि । बहुदिव्य शस्त्रास्त्रपंक्तुल बौदिवे;
बौदिविन गोपिंचि भूपालुडेसे । बौदिगौनि प्रतिबाणमुलु सहस्रम्मु
७५९०
लप्पुडु रघुरामुडधिकसंतोष । मुप्पोंग रट्टिंचि युरुपराक्रममु
चॆनटियौ ताटक जीरिननाडु । मुनि यिच्चु दिव्यास्त्रमुल मदि दलप
दलपुलोननॆ वच्चि तम मूर्तुलॊप्प । विलसित जयलिंग विस्फुलिंगमुल
नमरदिव्यास्त्रंबुलवि वेलुंगुटयु । समुचितस्थिति वानि संधिंचि मिंचि
कोंडपै बिडुगुलु गुरियुचंदमुन । जंडत सव्यापसव्यंबुलेसि
तनियक मरियु नुद्धतशक्ति मीर । घनबाणचय वृष्टि गप्पि नॊप्पिंचि
कडकमै बोराडगा बोडसूड । नडुमीक दशकंठु नलि जिक्कु वरिचे;

रावणुडु मूर्छिल्लुट

ना रामु शरहति नवशुडै दनुजु । डा रथमध्यंबुनंदु व्रालुटयु

---

समबल-प्रौढता का विचार न करके क्या मैं समर में तुम्हारी परवाह करूँगा ? तुम्हें (और) तुम्हारे अनुज को आज युद्ध में मार डालकर, नेत्रपर्व रूप में देखे बिना इस लंका में अब प्रवेश नहीं करूँगा।" (ऐसा) कहते हुए, बढ़कर, कालाग्नि-कल्प (-सम) हो, सप्रयत्न रावण ने महि तथा आकाश के जल जाने पर राघव को बहुदिव्य शस्त्र-अस्त्र-पंक्तियों से परिवेष्टित कर दिया। कर देने पर क्रुद्ध हो भूपाल (राम) ने सहस्र प्रतिबाण चलाए ।। ७५९० ।।

—तब रघुराम ने अधिक संतोष (आनंद) के उमड़ने पर, द्विगुणित-उरु-पराक्रम से दुष्ट ताडका का संहार करने के दिन मुनि (विश्वामित्र) के दिए दिव्यास्त्रों का मन में स्मरण किया। स्मरण करते ही आकर वे अपने-अपने रूपों में शोभित हो, उन अमर दिव्यास्त्रों के विलसित जयलिंग-विस्फुलिंगों के साथ प्रकाशित होने पर, समुचित स्थिति से उनका संधान कर, बढ़कर, पर्वत पर गाज गिरने के समान चंडता से सव्य-अपसव्यों से (बाण) चलाकर, संतृप्त न होकर और भी उद्धत शक्ति के बढ़ने पर घन-बाण-चय-वृष्टि से आच्छादित कर, पीडित कर, साहस से युद्ध किया। देखने के लिए भी अवकाश न देकर दशकंठ को उलझा दिया।

रावण का मूर्च्छित होना

उस राम के शरहति (बाणों के आघात) से अवश बन दनुज रथमध्य में गिर गया। (उसे) देख, भीत हो कालकेतु घोराजि (भयंकर

गनुगोनि भीतुडै कालकेतुंडु । गोनिपोयॆ नरदंबु घोराजि वॆडल;
सुरलप्पुडॆंतयु जूचि यार्वग । दरुचरयूथमुल् दग नुत्संहिप ७६००
नोलसिन लावुमै नोककोंत वडिकि । बलशालि राक्षसपति मूर्छदेरि
प्रथन विक्रम सम प्रारंभुडगुचु । रथमुपै निलिचि सारथि जूचि पलिकॆ;
"ओरि! रामुडु नव्व उरुकीति द्रॆव्व। दॆरितयॆड दव्वु दॆत्तुरे" यनिन
"नोडिन वाडनै योंडॆ नी पगतु । गूडिनवाडैन कोनिराक गादु;
रथिकुसंकटमु सारथि गन्नचोट । रथमु मरल्चुट रणधर्ममॆंदु;
नट्टुगान दॆच्चिति" ननवुडुवानि । पटुविवेकमुनकु बलुमारु मॆच्चि
परमसम्मदमुन बसदनंबिच्चि । सुरवैरि यप्पुडु सूतु नीक्षिंचि
"रामुडुन्नाडदॆ ! रणमध्यवीथि । रामुनि रथमुपै रथमु बोनिम्मु"
नावुडु नरदमन्नरनाथु गदिय । द्रोव नक्कालकेतुडु बिट्टु वरपॆ;
दशकंठु दरनमुद्धति राग जूचि । दशरथसुतुडुमातलि जूचि पलिकॆ; ७६१०
"नदॆ! रावणुनि रथमरुदॆंचुचुन्न; । ददॆ ! मनरथमुनुनट बोवनिम्मु;
दृष्टि चलिपक तीव्र बाणमुल । दृष्टिच्चि वॆरवक तिरुगुडु वडक

युद्ध) से निकालकर रथ को ले गया। तब सुरों ने अधिक सिंहनाद किए और तरुचर-यूथ (समूह, सेना) अति उत्साहित हुआ ।। ७६०० ।।

उत्तम सामर्थ्य के कारण थोड़ी देर के बाद बलशाली राक्षसपति होश में आया। प्रथन (युद्ध)-विक्रम के सम-प्रारंभवाला होता हुआ रथ पर खड़े होकर सारथी को देखकर बोला— "रे! राम के उपहास करने पर, (मेरी) उरु-कीर्ति के नष्ट होजाने पर, रथ को इतनी दूर क्यों लाया है?" (ऐसा) कहने पर (उसने कहा)— "(युद्ध में) हारकर अथवा तुम्हारे शत्रु से मिलकर (स्वामीद्रोह करके) मैं ऐसा (रथ) नहीं लाया हूँ। रथिक के संकट को सारथी जब देख लेता है तब रथ को लौटा लेना सर्वत्र रणधर्म है। ऐसा होने से (रथ) यहाँ लाया हूँ।" ऐसा कहने पर उसके पटु-विवेक की कई बार सराहना कर, परम सम्मोद से पुरस्कार देकर, सुरवैरी ने तब सूत को देखकर (कहा)— "वही राम है न! रणमध्य-वीथि में राम के रथ के पास अपना रथ जाने दो।" ऐसा कहने पर रथ को कालकेतु ने बड़ी शीघ्रता से नरनाथ (राम) के पास चलाया। दशकंठ के रथ को उद्धत गति से आते देख, दशरथ-सुत ने मातली को देख कहा— ।। ७६१० ।।

—"वही रावण का रथ आ रहा है। हमारे रथ को भी उधर ही जाने दो। दृष्टि को विचलित किए विना, तीव्र बाणों को देख भीत हुए विना,

वदलक कुदियक वरुस बग्गमुलु । पदिलंबुगा बट्टि परपु रथ्यमुल;
मातलि! हयमुल मनसु नीवेरुगु; । दाततरथवेग मति विचित्रमुग
सारथ्यमोनर्रिपु; सकलंबु नीवु । नेरनियदि लेदु; नीकेमि चेप्प ?"
ननवुडु नपसव्यमगुत्तोव नात । डनिमिषारातिपै नरदंबु वरप
लोककंटकुडु त्रिलोक भीकरुडु । भूकंपमेसग नद्भुतशितास्त्रमुलु
रथमुपै गप्पि सारथि जिक्कु वरिचि । रथवाहमुल नोंचि रौद्रंबु मिचि
कांडमोक्कट विल्लु खंडिचि पेक्कु । कांडंबुलेसि राघवुनि नोंप्पिचें;
नोंप्पिप नोंच्चिच मनोवीथि नलुक । मुप्पिरिगोन नुग्रमूर्तियै कडगि
७६२०
देवेंद्रुडथि बुत्तेंचिन विल्लु । वाविरि रामभूवरुडेक्कुवेट्टि
नेरसिन घनशिंजिनीनादमुल । बरियलै ब्रह्मांडभांडंबु वगुल
दानवगर्वांधतमसंबुलणप । भानुभासुरमुलै परगु बाणमुलु
शतमुलु वेलु लक्षलु गोट्लु मरियु । शतकोटुलर्बुदसंख्यलु गडचि
वासव प्रमुखगीर्वाणुलुप्पोंग । नीसुन निंद्रारि नेसें; नेयुटयु
"गडु बापकर्मुंडु गण्टुडस्थिरुडु । वेंडमायमुल प्रोवु; वीनिलो नुनिकि

न भटककर, न छोड़कर, संकुचित हुए बिना लगाम को, क्रम से सावधानी से पकड़कर रथ्यों (अश्वों) को चलाओ। हे मातली! हयों के मन को तुम जानते हो। आतत-रथ-वेग के साथ अतिविचित्र रूप से सारथ्य करो। ऐसा कुछ नहीं जो तुम नहीं जानते हो। तुम्हें क्या बताऊँ?" ऐसा कहने पर अपसव्य मार्ग से उसने अनिमिष-आराति (देवताओं के शत्रु-रावण) पर रथ चलाया। लोक-कंटक, त्रिलोक-भीकर (रावण) ने, भूकंप उत्पन्न हो ऐसा अद्भुत-शित-अस्त्र चलाकर, (राम के) रथ को आच्छादित कर, सारथी को उलझाकर, रथवाहों (अश्वों) को पीडित कर, रौद्र में अधिक बन, एक बाण से धनुष को खंडितकर, अनेक बाण चलाकर, राघव को पीडित किया। पीडित करने पर, पीडित होकर, मनोवीथि (मन) में क्रोध के त्रिगुणीभूत होने पर; उग्रमूर्ति बन, सप्रयत्न, ॥ ७६२० ॥ —देवेंद्र के प्रेम से भेजे धनुष का राम-भूवर ने संधान किया। (करने पर) उत्पन्न घन-शिंजनी-नादों से दरारें पड़कर ब्रह्मांड-भांड विदीर्ण हो गया, दानवगर्व के अंधतमस का दमन करने के लिए भानुभासुर (सूर्य के समान प्रकाशमान) हो विलसित बाणों को जो शत, सहस्र. लाख, करोड़ और शतकोटि, अर्बुद-संख्याओं को पारकर चुके थे, वासव आदि गीर्वाणों के फूलने पर, ईर्ष्या से इंद्रारि पर चलाए। चलाने पर, यह सोचकर कि 'यह अधिक पापकर्म वाला है, क्रूर है, अस्थिर है, वक्र मायाओं की राशि है,

धर्मप्रयुक्तमै दनरेंडि मनकु । धर्मबुगा" दनि तलपोसि रोसि
पोवुपोलिक नुच्चि पोवुचुनुंडु । रावणु गौनि काडि रामु बाणम्मु
"लेंडलेदु; रावणुंडिलगूलुनिक; । नडलकुंडिटमीद" ननि मुदंबोदव
धरणिकि सुरलकु धरणिनंदनकु । बौरि बौरि नेरिंगिप बोवुचंदमुन
७६३०

नौक कौन्नि धरणिकि नौक कौन्नि दिविकि । नौक कौन्नि लंककु
परुवडि बोवु
बावकोग्र प्रभाभासमानमुलु । रावणु गौनि काडि रामुबाणमुलु
नेरसि यित्तेरगुन निबिडंबुलगुचु । नरिमुरि जडिगौन्न यंपवानलकु
देरलक मरलक दिविजारि दिविरि । धरणीशु नुरुशरोत्करमुल नोंचे;
घनबाहु विक्रमक्रम कलापमुल । बेंनगिरिब्भंगि नभेद्यविक्रमुलु
समसत्त्व समवेग समबाणविभव । समसमरारंभ चतुरुलै कदिसि;
बलमुल नेर्पुल बाहुगर्वमुल । दुलदूगि यिद्दरु दुरमुलोपलनु
नेरसिर्न किनुकलु निडि यौंडोंड । चेरविडि पोराडु सिंगंबुलनग
नेडहोरात्रंबुलेपु दीपिंप । रूढि बोराडिरारूढ विक्रमुलु;
अत्तरि रावणुनरदंबु मीद । नेत्तुरु वर्षिंचे निल्चि मेघमुलु ७६४०

---

इस (के शरीर) में रहजाना धर्मप्रयुक्त हो शोभित होने वाले हमारे लिए धर्म (उचित) नहीं है' घृणा कर, चले जाने के समान, रावण के शरीर में घुसकर, राम के बाण पार निकल जाते। (ऐसे निकल जाते) मानों यह कह कि "अब देर नहीं है, अब रावण धरा पर गिर जाएगा, अब आगे भीत मत वनो" धरणी को, सुरों को, धरणीनंदना (सीता) को पुनः पुनः बताने जारहे हों ।। ७६३० ।।

—(इस प्रकार) राम के पावक-उग्र-प्रभा-भासमान बाण रावण के आर-पार हो कुछ धरणी में, कुछ दिवि को, और कुछ लंका को शीघ्रता से निकल जाते। इस प्रकार घने बनकर, शीघ्रता से मूसलधार बाण-वर्षा से घिरकर, क्षुब्ध न बनकर, पीछे न लौटकर, दिविजारि ने लगकर धरणीश को उरु-शरोत्करों (प्रचंड बाणों) से पीड़ित किया। इस प्रकार अभेदविक्रम वाले (राम-रावण) घन-बाहु-विक्रम-क्रम-कलाप से जूझकर, समसत्त्व, समवेग, सम-बाण-विभव, सम-समरारंभ-चतुर हो लड़ते रहे। बल, चातुर्य, बाहुगर्व में सम बन दोनों आरूढ-विक्रम वाले युद्ध में अधिक क्रोध से पूर्ण हो, सर्वत्र मानों क़ैद से मुक्त सिंह हों, ऐसा उत्कर्ष के दीप्त होने पर, सात अहोरात्र (दिन रात) स्थिरता से लड़ते रहे। उस अवसर पर, खड़े रहकर मेघों ने रावण के रथ पर रक्त की वर्षा की ।। ७६४० ।।

घनरथाश्वमुल तोकल निप्पुलुरिलें; । निनरुचिच्छायलनेकंबुलय्यें;
"निलुववु, चच्चेंदु नेडु नी" वनुचु । बलिकें रावणु जूचि बलिसि
भूतमुलु;
"गेलिचेंदु राघवक्षितिप! नी' वनुचु । वलनोप्प नाकाशवाणि भाषिचें;
दनकेंन दुर्निमित्तमुलट्टु चूचि । यनिमिषारातियु नास वोविडिचि
धृतिपेंपु दीपिंप दिविरि काकुत्स्थु । नतिशातशरमुल नडरि नोंप्पिंचि
करवालमुलु महागदलु शूलमुलु । बरिघलु शक्तुलु प्रासमुल् वेंचें;
वेंचिन वानिपें वज्रसन्निभमु । लें चंडकालानलाकृतुलेंन
सांद्रार्धचंद्रास्त्रचय मेंसि राम । चंद्रुंडु नडुमन चक्कु गाविंचें;
ना रावणुंडप्पत्युदग्रतनु । घोर नाराचमुल् गुरियिंचें मरियु;
ज्वलमुन राघवेश्वरुडुनु वानि । नलि नर्धचंद्र बाणमुलेसि त्रुंचें;
७६५०
नारीति निरुवुरु नन्योन्यसमर । धीरुलें जयकांक्ष देंगि पोरुचुंड
समरंबुलो नद्रिचर निशाचरुलु । दमतम युद्धसाधनमुलु गोंनुचु
रणविचक्षणुलेंन रामरावणुल । रणकेळि गनुगोंचु रणकेळि मेंरचि
परुवडि जित्ररूपंबुलो यनग । नरुदंदि चूडंग नद्दशाननुडु

---

—घन-रथाश्वों की पूँछों से अंगारे झर उठे, इन-रुचि (सूर्य-प्रकाश) की अनेक छायाएँ हुईं। भूतों ने बली बनकर रावण को देखकर कहा— "बच नहीं सकोगे, आज तुम मर जाओगे।" आकाशवाणी ने प्रेम से कहा— "हे राघव-क्षितिप (-राजा)! तुम जीतोगे।" अपने लिए हुए दुर्निमित्तों (अपशकुनों) को उधर देख, अनिमिष-आराति ने भी आशा छोड़कर, धृति के आधिक्य के दीप्त होने पर, सप्रयत्न काकुत्स्थ को अतिशात शरों से विजृंभित हो सताया। करवाल, महागदाएँ, शूल, परिघाएँ, शक्तियाँ, प्रास (आदि) फेंके। फेंकने पर उन्हें वज्र-सन्निभ और चंडकालानल आकृतियों वाले सांद्र-अर्द्धचंद्र-अस्त्र-चय चलाकर, रामचंद्र ने बीच में ही चूर कर दिया। उस रावण ने तब अति-उदग्रता से घोर-नाराच बरसाए और हठ से राघवेश्वर ने उन्हें क्रम से अर्द्धचंद्र बाण चलाकर खंडित कर दिया ॥ ७६५० ॥

इस प्रकार दोनों के अन्योन्य-समर में धीर बन जयकांक्षा से लगकर युद्ध करते समय, समर (भूमि) में अद्रिचर (और) निशाचर अपने-अपने युद्ध-साधनों को (हाथ में) लेकर, रण-विचक्षण राम-रावणों की रणकेलि को देखते हुए (स्वयं) रणकेलि को भूलकर, पुनः पुनः आश्चर्य से ऐसे दिखाई पड़ रहे थे मानों चित्र रूप थे। वह दशानन अपनी मृत्यु को

तन चावु निक्कंबु दार्नेरिगियुनु । गिनिसि रामुडु दन गेलुपेरिगियुनु
नेंतयु गडकतो निरुवुरु ज्ञलमु । लंतकंतकु नेक्कुडे पोरुतन्निनि
गनलि कालानलकल्पुडै रोष । मुन गन्नुगवल निप्पुकलुप्पतिलग
निद्रारि रथकेतुविल गूल्चे राम । चंद्रुंडु निशिताधंचंद्रबाणमुन;
ना रावणुंडुनु नधिकरोषमुन । घोर बाणमुल नेक्कोनि रथाश्वमुल
मातलि नेयु ना मार्गण निहतु । लाततांबुज नाळहतुल चंदमुन ७६६०
ना राघवेंद्रुनि ना तुरंगमुल । सारथि नोंप्पिप जालकयुंड
हासंबुलुनु नट्टहासमुल् सेलग । वासिग गपुलु रावणुनि मार्कोनिन
दरुचरसेनपै दनमाय मेंड्रसि । सुरकंटकुडु महाशुगवृष्टि गुरिसें;
गुरिसिन दद्बाणकोटुलचेत । दरुचरुल् जडिसि; रत्तड्रि रामविभुडु
सारथि रथ रथ्यसहितुगा दैत्यु । भूरिमार्गणमुल बोंदिवि नोंप्पिप
दशरथसुतुनिपै दशकंधरुंडु । विशिख जालंबुल वृष्टिगा नपुडु
कुरिसिन गनुगोनि घोर बाणमुल । नरुदुगा संधिंचि यमरुलु वोंगड
नतनि नाकाशंबु नवनीतलंबु । नतिरयंबुन रामुडम्मुल गप्पें;
बगलेल्ल नम्मुल पंदिरि नीड । नोंगि रात्रि शरदीप्ति नुडुगक युंडि

स्वयं तथ्य मान कर, क्रुद्ध राम अपनी विजय को जानकर, अत्यधिक प्रयत्न से दोनों के अधिकाधिक हठ के साथ लड़ते समय, क्रुद्ध हो कालानलकल्प बन, रोष के कारण नेत्रद्वय में चिनगारियों के उत्पन्न होने पर रामचंद्र ने निशित-अर्द्धचंद्र बाण से इंद्रारि के रथ के केतन को धरा पर गिरा दिया। वह रावण भी अधिक रोष से घोर बाणों का संधान कर, रथ के अश्वों तथा मातलि पर (बाण) चलाने लगा। वे मार्गण-निहतियाँ (बाण-प्रहार) आतत-अंबुज-नाल-हतियों (-प्रहारों) के समान होकर, ॥ ७६६० ॥

—राघवेंद्र के तुरंगों (तथा) सारथी को पीड़ित न कर सके। हास और अट्टहास के विजृंभित होने पर शोभा से कपियों ने रावण का सामना किया तो तरुचर सेना पर अपनी माया से दीप्त होकर सुरकंटक (रावण) ने महा-आशुग-वृष्टि की। बरसाने पर तद्बाण-कोटियों से तरुचर भीत हुए। उस अवसर पर रामविभु ने सारथी-रथ-रथ्यों के साथ दैत्य को भूरि-मार्गणों से घेर कर पीड़ित किया। (तब) दशरथसुत पर दशकंधर ने विशिख-जालों की वृष्टि की। तब (उसे) देखकर घोर-बाणों का अनुपम रूप से संधान कर, अमरों की प्रशंसा करने पर, उसके (रावण के) आकाश और अवनीतल को अतिशीघ्र राम ने बाणों से ढँक दिया। सारा दिन बाणों के वितान की छाया में, रात को शरदीप्ति के अनारत

तनरु महेंद्रमंदरमहीधरमु । लोनरु धैर्यबुन नोप्पुचंदमुन ७६७०
नलि दिरंबै निल्चि नभमुतो नभमु । जलधितो जलधियु सरि बोरु करणि
"रामरावणुल संग्रामंबुतोड । रामरावणुल संग्रमंबै पोलु"
ननुटकु दगि महोदग्रकोपमुलु । दनरार निरुवुरु दर्मकिंचि पोर
जलद-गर्जित-धनुर्ज्याघोषमुलनु । गलहनिष्ठुर-शर-घट्टनध्वनुल
जितवर्मसमरोग्रसिंहनादमुल । जतुररथाश्वहेषाविरावमुल
नुदधुलु घूर्णिल्लें; नुल्कलु डुल्लें; । द्रिदशुलुप्पोंगिरिः दिक्कुलल्लाडें;
बेंगडें भूतंबुलु; पृथिवि गंपिंचें; । दिगिभंबुलूटाडें; दिरिगें लोकमुलु
नगमुलु वडकें; बन्नगभर्त दलकें; । नगणित प्रौढि निट्लरिमि पोराडि
कडकलु विडिचि युग्रतलुडिंग कोंत । दडविट्रुनु बाहुदर्पमुल् सडलि
घनबाणसंधानगतुलुज्जगिंचि । कनुगोंनुचुंडिरि कलय नोंडोरुल; ७६८०
देमलि पैपयिनि फूत्कृतुलु नार्पुलुनु । जेमटल वर्‍दलु जिरुतहुंकृतुलु
नलयिकयुनु घटिकार्धान देरि । मलुगनि व्रलमुलु मर्‍यियु ब्रेरेप

रहकर, शोभित महेंद्र और मंदर महीधरों के धैर्य की शोभा के समान, ॥ ७६७० ॥

—स्थिर हो खड़े आकाश के साथ आकाश, जलधि के साथ जलधि के जूझने की तरह, 'राम-रावण के संग्राम के साथ राम रावण का संग्राम ही तुलनीय है'[1] कहने योग्य महोदग्र क्रोध के साथ दोनों के औत्सुक्य के साथ लड़ने पर, जलद-गर्जन सम धनुर्ज्याघोष, कलह-निष्ठुर-शर-घट्टन की ध्वनियाँ, जितवर्म-समर-उग्र सिंहनाद, चतुर-रथाश्व-हेषाविराव (हिन-हिनाहट की ध्वनि) के कारण उदधियाँ घूर्णित हुईं, उल्काएँ टूट गिरीं, त्रिदश फूल उठे, दिशाएँ विकंपित हुईं, भूत भीत हुए, पृथिवी कंपित हुई, दिगिभ चकराने लगे, लोक घूम उठे, नग कंपित हुए, पन्नग-भर्ता (आदिशेष) क्षुब्ध हुआ। इस प्रकार अगणित प्रौढ़ता के साथ लड़-लड़कर, साहस छोड़, उग्रता छोड़, थोड़ी देर दोनों बाहुदर्प के ढीले पड़ जाने पर, घन-बाण-संधान-गतियों को छोड़कर, एक दूसरे को निहारते रहे ॥ ७६८० ॥

—फुरसत पाकर (थोड़ी देर बाद) बाहरी फूत्कार, सिंहनाद, श्रमजल की बाढ़, अल्प हुंकार, थकान (आदि) से अर्द्ध-घटिका के समय में (फिर)

१ रामरावणयोर्युद्ध रामरावणयोरिव

नत्युग्रनिग्रह व्यग्रुलै कदिसि । रत्यंत कालकालाकृति नप्पु;

श्रीरामुडु रावणुनि करशिरंबुल दुेगनेयुट

डलवु धैर्यंबुनु नलुक दीपिंप । ब्रळयकालमुनाटि फालाक्षुपगिदि
घनशातकर्तरी क्रकच भल्लंबु । निनवंशवल्लभुंडेसग संधिंचि
'यरुदरु' दन द्रुंचेनद्दशाननुनि । शिरमुलु पदियुनु जेतुलिरुवंदियु;
'द्रुंचुट बोंकोको! त्रुंचिति!' ननुचु । द्रुंचिन रामुडद्भुतमंदि चूड
गरवाल मुसल मुद्गर भिंडिवाल । शरचाप केयूर चयमुल दनरु
करमुलिरुवंदियुनु घनकिरीटमुल । शिरमुलु पदियुनु जेंच्चेर मोलचें;
मोलचिन गोंपिंचि मोगि द्रुंचें मरियु । दललु जेतुलु बेंचि दशरथात्मजुडु
७६९०

तललुद्धविडि द्रुंचु तरि ग्रिंद मोलचु । दलल किरीटमुल् तद्बाणततुलु
दाकि म्रोयुट चेंवि दाकक मुन्न । ताकु नत्तललनुदग्रहासमुलु;
तरमिडि त्रेंव्विन तललोलि मोलव । बरमेष्ठिचे दोलिलि पडयुचो वरमु
गलकरंबुलतोड गनुकनि मोलव । बलियुडै यीतडु वडसेनो यनग

---

स्वस्थ होकर, कम न होने वाले हठ के और अधिक प्रेरित करने पर अत्युग्र-निग्रह में व्यग्र हो, अत्यंत-काल-कालाकृति से भिड़ गए। तब,

श्रीराम का रावण के कर-शिर खंडित कर डालना

—सामर्थ्य, धैर्य और क्रोध के दीप्त होने पर, प्रलयकाल के फालाक्ष (शिव) के समान घन-शात-कर्तरी-क्रकच-भल्ल का इनवंश-वल्लभ ने सुघड़ता से संधान कर, 'अनुपम अनुपन' कहने पर उस दशानन के दस सिर, बीस हाथ काट डाले। काट डालने पर राम के यह कहते कि 'काट तो डाला था। क्या काटना झूट था ?' चकित हो देखते रहने पर, करवाल, मुसल, मुद्गर, भिंडिवाल, शर, चाप, केयूर-चय (-समूह) से शोभित बीसों कर और घन-किरीटों वाले सिर झट से उग आए। उग आने पर क्रुद्ध हो फिर विजृंभित हो दशरथात्मज ने सिर और हाथ काट डाले ॥ ७६९० ॥

वेग से सिर काटते समय नीचे से उग आने वाले सिरों के किरीटों के तद्बाणततियों से लगकर मुखरित होना कानों में आने से पहले ही उन सिरों के उदग्रहास कानों में पड़ता। क्रम से काट डाले गये सिरों के क्रम से उग आने पर, पूर्व में परमेष्ठी (ब्रह्मा) से प्राप्त वर के कारण कोलाहल के साथ उग आने पर, ऐसा लगता कि बली हो इसने (पुनः सिर) प्राप्त

दल लोलि मौलतेर दडव गुत्तुकल । नलि गाडि रामु बाणमुलुंडे नोलि;
मोगि ड्रेंचु तललु नम्मुलतोन मीदि । कोंगय द्रोचुचु दिविकेगयु नत्तललु
दोंतुल कुत्तुकल् द्रुंचुनस्त्रमुलु । नेंतयु रम्यमै येसगें जूपरकु
फलित सौरभ राम बाणोत्पलमुल । गलय रावण शिरःकमलसंततुलु
रमणमै रक्त धारासूत्रततुल । ग्रममोप्प नेत्तुलु गट्टि वेल्पुलकु
बोलुपोंद नाकाश पुष्पलाविकुडु । सोलवक पलुमरु जूपुचंदमुन; ७७००

दनुजाधिपति गोंतदडवु चूड्कुलकु । निनकुलाधीश्वरुंडेयुचो मरियु
द्रेंवि रालेडु नेंड लेंव्वनि तललु । ग्रुव्वनिपेरुलै कोमरोप्प नप्पु
डनिमिषावलि येल्ल नच्चेरुवंदि । कनुगोन नद्दशकंधरुंडमरें;
ललि शिरोमालिकालंकृतुंडैन । प्रलयावसरघोर भैरवु पगिदि;
ना वेळ रघुरामुडाग्रहव्यग्र । भावुडै रणबलप्रौढि दीपिंप
लक्षिंचि दृढमुष्टि लाघवगतुल । दक्षुडै रावणु तललु बाहुवुलु
देंचु ग्रम्मरु मोलतेंचु वेंडियुनु । द्रेंचु ग्रम्मरु मोलतेंचु; निब्भंगि

---

किए हों। सिरों के क्रम से उग आने पर कंठों में क्रम से राम के बाण गड़े हुए थे। क्रम से काट डाले गए सिरों को बाणों के ऊपर उठा देते समय, आकाश में उठने वाले वे सिर, कंठों की पंक्तियों को काट डालने वाले अस्त्र, ये देखने वालों को अत्यंत रम्य दीख रहे थे, मानों फलित-सौरभ से युक्त राम-बाण रूपी उत्पलों के साथ रावण के शिर रूपी कमल-संततियाँ (समूह) रमणीय होकर रक्तधारा रूपी सूत्र-ततियों के साथ क्रम की शोभा से युक्त थीं। इनकी राशियाँ बनाकर शोभा से आकाश रूपी पुष्प-लाविक मानों न थककर कई बार देवताओं को दिखा रहा हो।॥ ७७०० ॥

—कुछ देर तक दनुजाधिपति ऐसा दिखाई पड़ा। इनकुलेश्वर के बाण चलाते रहने पर कट गिरनेवाले अनंत सिरों के, न गूँथी मालाओं के सम (हार में न गूंथे फूलों के समान) मनोहर होने पर, समस्त देवता समूह के आश्चर्यचकित हो देखने पर, तब दशकंधर शिरोमालिकालंकृत (मुंडमाल से अलंकृत) प्रलय के अवसर के घोर भैरव की भाँति शोभित हुआ। उस समय रघुराम आग्रह (क्रोध) की व्यग्रता से युक्त भाव वाला होकर, रणबल-प्रौढ़ता के दीप्त होने पर, लक्ष्य कर (निशाना बाँधकर) दृढ़ मुष्टि से लाघव गतियों से दक्ष (समर्थ) हो, रावण के सिर (तथा) बाहु काट देते, (वे) फिर उग आते, फिर काट देते, (वे) फिर

गरमुलु शिरमुलु गाकुत्स्थतिलकु । शरपरंपरलचे जटुलवेगमुन
देगुटलु मोलुचुटलु देलियराकुंडे । नगचरावलिकि नय्यनिमिषावलिकि,
नालोन रघुरामुनम्मुल द्रेस्सि । रालुचुनुन्न या रावणु तलल् ७७१०

आवुलिपवु; नोव्व; वलसमुल् गावु; । लावु दूलवु; निजोल्लासमुल् सेंडवु;
गाजुवारवु; मिडुकवु; रेप्पवेय; । वोजदप्पवु; वैरमुडुगवेंतयुनु;
बगयोंडे बोममुडिपाटोंडे निडु । नगवोंडे नापोंडे नलुवुचूपोंडे
बलुकोंडे मेच्चोंडे बेवडि बोरु । नलवोंडे धृतियोंडे हंकृतियोंडे
गलुगनि तललेदु घनरणभूमि । तलमुन बडियुन्न तललो नेंदु;
नेनग वेगर्वमेरोषदृष्टि । यानग वागर्वमारोषदृष्टि
मोलतेंचु तललंदु मोगि नुर्वि गूलु । तललंदु सममुलै तलकोनुचुंड
दानवाधीश्वरु तललु बाहुवुलु । भूनभोंतरमुलद्भुतमुगा निंडे;
निंडुट गनुगोनि निंड गोपिंचि । वेंडियु ना रामविभुडेयुचुंडे;
द्रेंचिन करमुलु द्रेव्विन तललु । द्रुंचिन करमुलु दुनिगिन तललु ७७२०

---

उग आते । इस प्रकार करों (और) सिरों का काकुत्स्थतिलक की शर परंपराओं से चटुलवेग से कटना और उग आना अगचरावली तथा अनिमिषावली की समझ में नहीं आ रहा था । इतने में रघुराम के बाणों से कटकर, गिरनेवाले रावण के वे सिर, ।। ७७१० ।।

—न जंभाते हैं, न पीड़ित होते हैं, न थकते हैं, न सामर्थ्य खोते हैं, न निज-उल्लास से हटते हैं, न कांतिहीन होते हैं, न परितप्त होते हैं, न पलक मारते हैं, न उत्साह खोते हैं, (और) वैर को बिलकुल नहीं तजते हैं। घन-रणभूमि-स्थल में पड़े हुए सिरों में ऐसा कोई सिर नहीं था जिसमें वैर अथवा तनी हुई भौंहें अथवा पूर्णहास्य अथवा सिंहनाद अथवा अनुग्रहपूर्ण दृष्टि अथवा वाणी अथवा प्रशंसा अथवा युद्ध की सुघड़ता अथवा धृति अथवा हुंकृति न हो। जो हास, जो गर्व, जो रोषदृष्टि उदित होनेवाले सिरों पर थी, वही हास, वही गर्व, वही रोषदृष्टि क्रम से गिरनेवाले सिरों पर भी समरूप लक्षित हो रही थी। (ऐसे समय) दानवाधीश्वर के सिर और बाहु अद्भुत रूप से भू-नभोंतर में भर गए। (इस प्रकार) भर जाते देख अधिक क्रुद्ध हो वह रामविभु और भी (बाण) चलाता रहा। कटे हाथ, कटे सिर (फिर) कटे हाथ, कटे सिर, ।। ७७२० ।।

बलुवडि पुट्टिन बाहुदंडमुल । नलमि यप्पुडु वट्टि यद्दशाननुडु
गणुतिपरानि वेगमु लावु मेऱसि । रणरोषदृष्टिमै रामुपै वेंचे
नऱिमुऱि दशकंठुडंदंद वैव । वऱतेंचि शिरमुलु बाहुदंडमुलु
गुवलयहितवृत्ति कुशलुडै कळल । नविरलाकृति जगदानंदुडगुचु
गमनीय वानर ग्रह मध्यवीथि । रमणमै नोप्पेडु रघुरामचंद्रु
गनि चंद्रुडनुबुद्धि गमलषंडमुलु । घनराहुकोट्टुल गडकतो गूडि
यडरि यन्योन्यसहायमुल् वडसि । वडि बेंचि ताकु कैवडि दाकुचुंडे;
शिरमुलु गरमुलु जेलगि येतेंचु । वरुसलु चूडंग वर्णिप नोप्पे;
श्रीराम-विजयलक्ष्मी विवाहमुन । कारणदेवतलर्थि शोभिल्लु
बल्लवरत्न दर्पणतोरणमुलु । तेल्लमै कट्टिन तेऱगु दीपिप; ७७३०

दरिगेडु तललु नुद्दाम बाहुवुलु । गुरिसेडि शरमुलु घूककाकादि
खगमुलु जगमुलाकंपिप बेंचि । गगनमंडलमेल्ल गलगोन निंडे
गुरुतरंबै जमुकोलुवुकूटमुन । गरमुग्रमगु मेलुकट्लन वरगि;

---

—(और) बरजोरी उदित बाहुदंडों को दबाकर पकड़, उस दशानन ने अगणित वेग (तथा) सामर्थ्य से प्रकाशित हो, रणरोषदृष्टि से राम पर (उन करों तथा सिरों को) फेंका। जल्दबाजी से दशकंठ के सर्वत्र फेंकने पर, आए हुए सिर (और) बाहुदंड झट विजृंभित हो ऐसे लग रहे थे मानों कुवलय-हितवृत्ति में कुशल हो, (समस्त) कलाओं से अविरल-आकृति से जगदानन्दकर होते हुए, कमनीय-वानर-ग्रह-वीथि के मध्य रमणीयता से विराजमान रघुराम-चंद्र को देख, चंद्र ही समझकर कमल-षंड (रावण के मुख), घन-राहु-कोटियाँ (रावण के बाहु)[1] सप्रयत्न एकत्र होकर, अन्योन्य-सहाय्य प्राप्त कर, आक्रमण कर रहे हों। सिरों और करों के विजृंभित हो आने का क्रम देखने में वर्णनीय हो विलसित हुआ। वह क्रम ऐसा लगा मानों श्रीराम और विजयलक्ष्मी के विवाह के अवसर पर कारण-देवताओं के प्रेम के शोभित होने पर पल्लव-रत्न तथा दर्पण-तोरणों को स्वच्छता से बांधने का विधान हो।॥ ७७३० ॥

—कटते हुए सिर, उद्दाम बाहुओं से बरसने वाले शर, घूक (उल्लू), काक आदि खग जगों को आकंपित करते हुए समस्त गगन मंडल में शोभायमान रूप से ऐसे भर गए मानों गुरुतर बनी यम की सभा का अधिक उग्र बन

---

1 केतु और राहु के एक साथ

यिदि दिव, मिदि रात्रि, यिदि संध्य यनुट। त्रिदशुलकैननु देलियराकुंडे;

### रावणुनि करशिरमुलु मरल मोलचुटकै श्रीरामुडु चिंतिंचुट

प्रथित बाणासन बाणदीप्तुलनु। प्रथनंबुलो बट्टपगलयि तोचें;
नप्पुडु रघुरामुडादैत्यु गेलुचु। चोप्पितयेननु जोप्पडकुनिकि
गनुगोनि शरसंधिगतुलु पालिंचि। तनलोन बलुमारु दलपोय दोडगे;
"देरलक शिरमुलु त्रेंचि वेसरिति,। दोरकोनि करमुलु द्रुंचि वेसरिति;
नेसगु मर्मंबुल नेसि वेसरिति;। विसुवक पलुमारु व्रेसि वेसरिति;
नेब्भंगि देगटारडी दुष्ट चित्तु;। डेब्भंगि देगटार्तु निद्दुरात्मकुनि?"
७७४०

ननि यनि तलपोसि यलयुट सूचि। जननाथु तो विभीषणुडर्थि वलिकें;
"वनजात-जातुनि वरमुन जेसि। यिनकुलाधीश्वर! यीतनि नाभि
नमृतमुन्नदि कुंडलाकृति गलिगि। यमृतत्त्वमूलमै यदि चंपनीदु;
दानवुतललु नुद्दंडबाहुवुलु। मानक नीवेन्नि मारुलेसिननु

---

बन (फैला हुआ) वितान हो। त्रिदशों को भी यह समझ में नहीं आ रहा था कि यह दिव (दिन) है, यह रात है अथवा यह संध्या है।

### रावण के करशिरों के पुनः उग आने पर श्रीराम का चिंतित होना

प्रथित (प्रख्यात)-बाणासन के बाणों की दीप्तियों के कारण प्रथन (युद्धभूमि) में दिन-दहाड़े के समान लगा। तब रघुराम उस दैत्य को जीतने का किंचित् भी उपाय न सूझने के कारण, वेखकर, शर-संधि-गतियों (शर-संधान करने के विधान) से विरत होकर, अपने आप में कई बार सोचने लगा— "अविराम गति से सिर काट कर तंग आ गया, लगकर कर काट कर ऊब गया, शोभित मर्मो (स्थानों) पर (बाण) चलाकर ऊब गया, न थककर कई बार (बाण) चलाकर ऊब गया हूँ। किसी भी प्रकार से यह दुष्टचित्त वाला मरता नहीं है। इस दुरात्मा को किस प्रकार मारूँ?" ।। ७७४० ।।

—ऐसा कह सोचकर, (राम के) थक जाते देख जननाथ से विभीषण ने चाहकर कहा— "हे इनकुलाधीश्वर! वनजात-जात (ब्रह्मा) के वर के कारण से, इसकी नाभि में अमृत है। कुंडलाकृति से युक्त, अमृतत्त्व का मूल है वह, जो इसे मरने नहीं देता। न छोड़ तुम कितने ही बार बाण चलाओ (फिर भी) दानव के सिर तथा उद्दंड बाहु उग आते रहेंगे, (वे)

मौलतेंचुचुंडु; नुग्मूलमुल् गावु; । तलकडु दीन नद्दनुजवल्लभुडु;
तरिमि यिम्मेंयि नीवु तललु बाहुवुल । नरकुचुन्नाडवु नरनाथ! कडगि;
तुदियेदि दीनिकि ? दौरकौनि नीवु । चदुरोप्प नाग्नेयशरमेयुमिक;
ना नाभिविवरमूलामृतंबिगुरु; । दान दानवपति दानु लोदारु;
निगिडेडु भवदीय निष्ठुरास्त्रमुल । देंगि मरि चेतुलु द्रिदशारितललु
दुरमुलोपल नूटतोंम्मिदिमारु । लरुवुगा मौलतेंचु नंतट बौलियु"
७७५०

ननवुडु विनि लक्ष्मणाग्रजुंडतनि । विनय नयज्ञान विश्वास भक्ति
भावशुद्धिकि नात्म बलुमारु मेंच्चि । देवतलुप्पोंग दिविजारि ग्रुंग
ग्रुंगनि धर्मबु गौंनलु सागंग । गंगादि नदुलेल्ल गलक देरंग
देरनि चित्तंबु देरि राघवुडु । घोरंबुगा धनुर्गुणमु म्रोयिंचि
कनलेंडि दीर्घनिर्घातमुल् गुरियु । ननलास्त्रमरिवोसि यलवोंप्प नेसि
या रावणुनि नाभियंदुन्न यमृत । मारूढ शरवह्नि काहुति सेसि:
मरि नूटतोंम्मिदि मारुलु द्रुंचे । दरिगोंनि रावणु तललु बाहुवुलु;
निरुपमास्त्रंबुन नृपकुलाधिपुडु । परिकिंप मरि नूटपदियवमारु
ओक्कशिरंबुनु नोंगि गरद्वयमु । दक्कंग दक्किन तललु बाहुवुलु

उन्मीलित नहीं होंगे। इससे यह दनुज-वल्लभ विचलित नहीं होता। हे नरनाथ! इस प्रकार तुम सप्रयत्न सिर (और) बाहु काट डाल रहे हो। इसका अंत कहाँ? अब लगकर तुम ढंग से आग्नेय शर चलाओ। (उससे) उस नाभि-विवर के मूल का अमृत सूख जाएगा। उससे दानव-पति स्वयं परास्त हो जाएगा। विजृंभित आपके निष्ठुर अस्त्रों से त्रिदशारि के सिर और हाथ युद्ध में एकसौ नौ बार कटकर अनुपम रूप से उग आएंगे। तब वह मृत होगा।" ।। ७७५० ।।

—ऐसा कहने पर सुनकर लक्ष्मणाग्रज ने उसके विनय-नय-ज्ञान-विश्वास-भक्ति (आदि) की भाव-शुद्धि के कारण आत्मा (मन) में कई बार सराह कर, चित्त में स्वस्थ बनकर घोर रूप से धनुष के गुण को निनादित किया जिससे देवता फूल उठें, दिविजारि दब जाए, न दबनेवाला धर्म अंकुरित हो जाए, गंगा आदि नदियाँ निथर जाएँ। प्रज्वलित दीर्घ निर्घातों को बरसनेवाले अनलास्त्र का संधान करके शोभा से चलाकर, उस रावण की नाभि में स्थित अमृत को आरूढ-शर-वह्नि की आहुति बनाकर, फिर रावण के सिर (और) बाहु एकसौ नौ बार काट डाले। निरुपम-अस्त्र से नृपकुलाधिप ने, देखने पर, फिर एकसौ दसवें बार एक सिर और क्रम से कर द्वय के अतिरिक्त शेष सिर और बाहु काट डाले।

दॆगनेसॆ; नेसिन द्रिदशुलु सॆलगि । रगचरवरु लार्चिरंदंद पॆर्चि; ७७६०
तललॊगि दॆगि रक्तधारलु धात्रि । नॊलुकग दिवि कुब्बि यॊप्पॆ रावणुडु
लोकमुलू गाल्चि यालोल कीलमुलु । पॆंकॊनि मंडॆडि प्रळयाग्नि पगिदि;
दनुवुन घनरक्तधारलु निंड । दनुजेशु तनुवुपॆ दलयॊप्पॆ जूड
नरुणातपच्छायलडरु नस्ताद्रि । बरगॆडु भानुबिबुंबु चंदमुन;
नप्पुडु रावणुंडा विभीषणुनि । दप्पक चूचि युदग्रुडॆ यलिगि
"यॆव्वरु नॆरुगनि यिट्टि ना मर्मं । मिव्वसुधेशुनकॆरिगिंचॆ वीडु;
वीनि द्रुंचॆद" नंचु विपुलोग्रशक्ति । पूनि वॆचुटयु नभोवीथिनुंडि
यर्रिमुर्रि निगुडि कालाग्नि चंदमुन । नॆरमंट लुमियुचु नेतॆंचुचुंड
ना रामवल्लभुंडचलुडॆ घोर । नाराचमुल दानि नडुमने त्रुंचॆ;
जडिगॊनि रघुरामु शरवृष्टि पर्वि । युडुगकुंडुटयु नंदुंडराकुन्न ७७७०
वलनेदि राक्षसेश्वरु कोपवह्नि । पॊलुपरु बॆडबासि पोवुचंदमुन
बोयॆ रावणु देहमुन नुन्नतेज । मायवसरमुन नद्भुतंबगुचु;

---

काट डालने पर त्रिदश और नगचरवरों ने विजृंभित हो सर्वत्र सिंहनाद किया। ॥ ७७६० ॥

—क्रम से सिरों के कटकर रक्तधाराओं के धात्री पर गिरते समय दिवि तक फूलकर रावण, लोकों को जलाकर आलोल-कीलाओं से बढ़-बढ़कर बलने वाली प्रलय-अग्नि के समान (और) अरुण-आतप-छायाओं से प्रकाशित होकर अस्ताद्रि पर विराजमान भानुबिंब के समान, शोभित हुआ। तब रावण ने उस विभीषण को अवश्य देख उदग्र बन, क्रुद्ध हो (यह सोच कि) "मेरे मर्म को जिसे कोई नहीं जानता था, इसने इस वसुधेश को बताया। इसका संहार कर दूँगा", विपुल-उग्रशक्ति को धारण कर फेंका। (वह शक्ति) नभोवीथि से शीघ्रगति से तनकर, कालाग्नि के समान लाल ज्वालाओं को विकीर्ण करते, आती रही। राम-वल्लभ ने अचल बन घोर-नाराचों से उसे बीच में ही खंडित कर दिया। झड़ी बांधकर रघुराम की शरवृष्टि के बरसकर, न रुकने पर, वहाँ (रावण के शरीर में) न रह सककर, ॥ ७७७० ॥

—शोभा खोकर, राक्षसेश्वर की कोप-वह्नि-शोभा खोकर छोड़ जाने के समान रावण की देह में स्थित तेज, उस अवसर पर अद्भुत रूप से निकल गया। सिर और हाथों के कट जाने पर दशकंठ, एक सिर और

दलल जेतुलु द्रैव्वि दशकंठुडोक्क । तलयु जेदोयियै दर्पिंचि यपुडु
वीररसंपु बॅम्वॅल्लिचंदमुन । दोरमै तोरुगु नेत्तुट दोप्प दोगि
तडबड नेत्तुट दडिसि रणोर्वि । बडियुन्न तललुनु वाहुदंडमुलु
वानि जंचुल जिचु वरपक्षिगणमु । बूनि योक्कट जूचि भूनाथु जूचि,
जड्डिगोनि तनदैन सटलेल्ल बेरुक । गोपिंचि पैवडु घोराहिकरणि
मीसंबुलूचिन मिगुल गोपिंचि । शासिप गडगिन जमुनि चंदमुन
मेड्रसि लोकमुलेल्ल मिंग्रेडि रीति । नुड्रक कोपिंचि महोग्रुडै तोंटि
७७८०

यन्निचेतुल गल या सत्त्वमेल्ल । नुन्न चेतुल रेंट नुग्रमै तोप
नासुरवरुडट्टहासंबु सेसि । प्रास तोमर शूल परशु खड्गमुल
शरमुल सुरियल शक्तुल गदल । नुरुवडि व्रेसियु नुड्रक वैचियुनु
बोडिचियु नडिचियु बोनीक१रामु । नुडुगक नोंप्पिचि युग्रुडै येचि
देवतल् भयमंद देगि महारणमु । गाविचुचुंडै नक्कजमैन कडिमि;
गडकयु लावुनु गर्वबु मिगुल । नडरि धीरत बोरु नमरारि जूचि
मातलि भीतुडै मरि रामु ननियै । "नी तडवेटिकि निनकुलाधीश!

हस्त-द्वय से दर्पित होकर तव वीररस के महान प्रवाह के समान, अधिकता से बहनेवाले रक्त में ऊभचूभ होकर, लड़खड़ाकर रक्त में भीगकर, रणोर्वी (रणभूमि) में पड़े हुए सिरों और बाहुदंडों को, उन्हें चंचुओं से चीर डालनेवाले वर-पक्षिगणों को ध्यान से देखकर, भूनाथ को देखकर, निरंतर अपने सभी केशों (अयाल) को नोचने पर, बंधनों से मुक्त हो गरजनेवाले सिंह की भाँति, शोभायमान अपनी समस्त दाढ़ों को उखाड़ने पर, क्रुद्ध हो आक्रमण करनेवाले घोर-अहि के समान, मूँछें खींचने पर अधिक क्रुद्ध हो, दंडित करनेवाले यम के समान दीप्त हो, समस्त लोकों को निगल जाने की रीति से क्रुद्ध हो, महोग्र हो, पूर्व में— ।। ७७८० ।।

—समस्त हाथों में स्थित सत्त्व के दो हाथों में ही उग्र हो दीखने पर, आसुर-वर ने अट्टहास कर, प्रास-तोमर-शूल-परशु-खड्गों से, शरों, कटारों, शक्तियों, गदाओं को झट से चलाकर, फेंककर, चुभोकर, दबाकर, राम को न जाने देकर, अनारत पीडित कर, उग्र बन विजृंभित हो, देवता भीत हो जाएं ऐसा आश्चर्यप्रद साहस से महारण करता रहा। साहस, सामर्थ्य, गर्व के अधिक विवर्द्धित होने पर, धैर्य से जूझनेवाले अमरारि को देखकर मातलि ने भीत हो फिर राम से कहा—"हे इनकुलाधीश!

तललु बाहुवुलु निद्दनुजाधिपतिकि । मोलचुनो! क्रम्मर मोलवक मुन्ने
येडपक ब्रह्मास्त्रमेसि यी नीचु । बडवैतु काक! दोर्बल शक्ति मेरसि"
यनवुडु विनि रामुडभिरामबलुडु । विनुत विक्रम भुजाविभव निर्भरुडु
७७९०
विदितमौ शस्त्रास्त्रवेदियु गान । "निदि वेळ ब्रह्मास्त्रमेत्तंग" ननुचु
भूदेवदेव तपोधनवेद । वैदिककर्म प्रवर्तनल् दलचि
तन प्रतापंबुनु दर्पंबु मेरसि । धनुवु म्रोयिंचुचु धरणि गंपिप
गौशिककृतमैन क्रतुवेळकु दनकु । गौशिकुडिच्चिन गैकोन्नयट्टि
यक्षयब्रह्मास्त्रडुप्पुम दलचि । दक्षत वेदमंत्रमुलुच्चरिंचि
तिरमुगा नरिवोसि तेग निड दिगिचि । परग ब्रत्यालीढपादुडै निलिचि
देवेंद्रुडादिगा दिविजुलुप्पोंग । देवारियुरमुपै दृष्टि संधिंचि
येसे; नेयुटयु बेल्लेचि या बाण । मासुरालोककीलाभीलमगुचु
वसुवुलु केलकुल वनजात-मित्र । वसुवुलग्रंबुन वासवादुलुनु
बिरुद मुंदर महापृथुलमारुतमु । गरुल नुज्ज्वलदिव्यकळलेल्ल
वेलुग ७८००

यह विलम्ब क्यों ? पता नहीं, कहीं इस दनुजाधिपति के फिर से सिर और बाहु उग आएँ। फिर से उग आने से पहले ही, न छोड़, दोर्बल-शक्ति से दीप्त होकर, ब्रह्मास्त्र चलाकर इस नीच को गिरा दो न।" ऐसा कहने पर सुनकर राम अभिराम बल से युक्त, विनुत विक्रम-भुजा-विभव-निर्भर, ॥ ७७९० ॥

—(तथा) विदित शस्त्रास्त्रवेदी होने के कारण यह सोच कि 'यह ब्रह्मास्त्र चलाने का समय है' भूदेव, देव, तपोधन (तथा) वेद, वैदिक-कर्म-कृत्यों का स्मरण कर, अपने प्रताप तथा दर्प से प्रकाशित हो, धनुष का टंकार करते हुए, धरणी को कंपित करते हुए, कौशिक-कृत क्रतु के समय कौशिक के देने पर ग्रहण किए गए अक्षय ब्रह्मास्त्र का तब स्मरण कर, दक्षता से वेदमंत्रों का उच्चारण कर स्थिरता से (अस्त्र का) संधान कर, पूरी-तरह से खींचकर, प्रत्यालीढ पाद वाला हो खड़े रहकर, देवेन्द्र आदि दिविजों के फूलने पर, देवारि के उर पर दृष्टि साध कर, चलाया। चलाने पर, अधिक विजृंभित हो वह बाण आसुरलोक को कीलाओं से आभील करते हुए, वसुओं को पार्श्वभाग में, वनजातमित्र (सूर्य) (तथा) वसुओं को अग्रभाग में, वासव आदियों को पृष्ठ भाग में, महापृथुल मारुत को आगे कर, पंखों में उज्ज्वल दिव्यकलाओं के प्रकाशित होने पर— ॥ ७८०० ॥

सहजंबुलै पेर्चि संततामोघ । महितमै देदीप्यमानमै सकल
शाखामृगाभीष्ट सफलमै चतुर । लेखावलोकनालीढमै निगुडि
निलुवक विलयाभ्रनिर्घोष घोष । मुलु पर्व राक्षसमुख्युलु वेंदर
जयजय ध्वनुलतो ज्रदलग्रक्कदल । रयमुन रावणोरस्थलि गाडि

### ब्रह्मास्त्रमुचे रावणुडु मडियुट

यय्यिंद्रयमवरुणादुलचेत । ब्रय्यनि मर्ममुल् व्रच्चि रावणुनि
प्राणमुल् गोनि युच्चि पाऱि या दिव्य । बाणंबु वेस महीभागंबु गाडे;
"नी कूतु जेऱपट्टि नीचभावमुन । गैकोन दलचिन खलुनि प्राणमुलु
कैकोंटि ने" ननि कदिसि भूस्थलिकि । ब्राकटंबुग जेप्प वऱचेनो यनग
महि गाडि पऱतेंचि मगुडि राघवुनि । महित तूणीरमुन्मदवृत्ति जोच्चे;
नलि ब्रह्ममनुमनि नाटि चंपुटकु । गलिगिन दोषंबु गडतेर्चुकोनग
७८१०

नेचंदमुन नेंदु नितरंबु लेमि । चूचि राघवुमवुॅ सोच्चेनो यनग
राघवास्त्राक्षतरक्तांबुधार । लोघंबुलै पर्व नोऱलुचु नंत
गुलिशधाराहति गुंभिनि गूलु । कुलशैलमुनु बोलि कूलै रावणुडु;

—सहज ही विजृंभित हो, सतत-अमोघ-महित हो, देदीप्यमान वन, सकल शाखामृगों के अभीष्ट को सफल करते हुए, चतुर लेखावलोकन-आलीढ़ होते हुए तनकर, न रुककर, विलय-अभ्र के निर्घोषों के व्याप्त होने पर, राक्षस-प्रमुखों के भीत होने पर, जय-जय-ध्वनियों से आकाश के विचलित हो जाने पर शीघ्रता से रावण के उरस्थल में गड़कर,

### ब्रह्मास्त्र से रावण का मरना

—उस इंद्रयम वरुण आदियों से न बिधे मर्मों को बेधकर, रावण के प्राणों को लेकर, जाकर, वह दिव्य बाण झट महीभाग में गड़ गया। महि (भूमि) में गड़कर मानो निकट जाकर भूस्थली (भूमाता) को प्रकट रूप से यह कहने गया हो कि 'तुम्हारी पुत्री को वन्दी बनाकर नीच भाव ग्रहण करना चाहनेवाले खल के प्राण मैंने लिए है' और फिर वापिस लौटकर राघव के महित-तूणीर में उन्मद-वृत्ति से प्रविष्ट हुआ। (यह ऐसा था) मानों ब्रह्मा के पौत्र को मार डालने से प्राप्त दोष को दूर कर लेने का, ।। ७८१० ।।

—किसी भी प्रकार से अन्य (उपाय) के न होने से राघव की आड़ में प्रविष्ट हुआ हो। राघव के अस्त्र के क्षतों (घावों) से रक्तांबुधाराओं के

ना दैत्यु भूरिदेहातिपातमुन । भूदेवि यप्पुडद्भुतमुगा ग्रुंगॆ;
ग्रुंगॆ शैलंबुलु; ग्रुंगॆ दिक्करुलु; । ग्रुंगॆ भुजंगंबु; ग्रुंगॆ गूर्मंबु;
दलकिरि सप्तपातालवल्लभुलु; । दलकिरि हतशेषदनुजपुंगवुलु;
गिरिचरुलार्चिरि; कीर्तिचि रमर । वरुलु गिन्नरुलु दिग्वरुलु खेचरुलु;
ना रघुरामुपै नप्सरस्त्रीलु । बोरन गुरिसिरि पुष्पवर्षमुलु;
दिव्यदुंदुभुलुनु दिव्यकाहळुलु । दिव्यशंखंबुलु दिवि निंड म्रोसॆ;
शीतलपरिमळाश्लिष्टवायुवुलु । वीतॆंचॆ; दिक्कुलु विमलंबुलय्यॆ; ७८२०
सुरमुनिखेचर शोकंबडंचि । परिकिंचि सकल भूभारंबु डिंचि
यभिमतजयशीलुडै पेंचि राम । विभुडंत दनचेति विल्लॆक्कुडिंचि,
यानंदमयचित्तुडगुचु ना विल्लु । जानकीविभुडु लक्ष्मणु चेतिकिच्चॆ;
सकल वानरुलुनु सकलखेचरुलु । सकलदिक्पतुलुनु सकल भूपतुलु
सकलभूतंबुलु सकल देवतलु । सकल गंधर्वुलु सकलसन्मुनुलु
सकलपन्नगुलुनु सकल सिद्धुलुनु । सकललोकंबुलु सन्नुतुल् सेय
ननिमीन गर्वांधु नंधकासुरुनि । दुनुमाडि विलसिल्लु धूर्जटिवोलॆ
रामुडु लोकाभिरामुडै विजय । धामुडै नवसुधाधामुडै योप्पॆ;

---

ओघ (बाढ़) वन प्रवहित होने पर, तव कुलिश-धाराहति से कुंभिनी पर गिरनेवाले कुलशैल के समान रावण चिल्लाते हुए गिर गया। उस दैत्य के भूरिदेह के अतिपात से तब भूदेवी अद्भुत रूप से दब गई, शैल दब गए, दिक्करि दब गए, भुजंग (आदिशेष) दब गया, कूर्म दब गया, सप्त पातालों के वल्लभ (अधिपति) क्षुब्ध हुए, हतशेष-दनुजपुंगव क्षुब्ध हुए, गिरिचरों ने सिंहनाद किए, अमरवरों, किन्नरों, दिग्वरों, खेचरों ने कीर्तन किया (प्रशंसा की), उस रघुराम पर अप्सरा-स्त्रियों ने झड़ी बाँधकर पुष्पवर्षा की। दिव्यदुंदुभियाँ और दिव्यकाहल, दिव्यशंख आकाश भर में मुखरित हुए। शीतल-परिमल से आश्लिष्ट वायु वह उठी, अर्थात् रावण की मृत्यु से प्रकृति भी प्रसन्न हुई। दिशाएँ विमल बनीं, ।। ७८२० ।।

—सुर-मुनि-खेचरों के शोक का दमन कर, सकल भूभार को उतार कर, अभिमत (अभीष्ट) जयशील होकर, विजृंभित होकर, रामविभु ने तव अपने हाथ के धनुष की प्रत्यंचा ढीली कर, आनन्दमयचित्त वाला होता हुआ तब उस धनुष को जानकी-विभु ने लक्ष्मण के हाथ में दिया। सकल वानर और खेचर, सकल दिक्पति ओर सकल भूपति, सकल भूत, सकल देवता, सकल गंधर्व, सकल सन्मुनि, सकल पन्नग और सकल सिद्ध (पुरुष) और सकल लोकों के सन्नुतियाँ करते रहने पर, युद्धभूमि में

नंत विभीषणुंडधिकशोकमुन । संतापमंदुचु समरमध्यमुन
नलघुडै पडियुन्न यग्रजु जूचि । पलुमारु नेलुगेत्ति पलविप दोडगॆ; ७८३०

"नाहवोदग्र सुरासुर भयद । बाहुवुल् पक्षुलपालय्यॆ नेडु;
सुरुचिर मृदुशय्य सॊंपॊंदु मेनु । परुषसंगरभूमि बडियॆने नेडु !
अहितांधकार बालार्क बिंबमुलु । महिगूलॆने नेडु मणिकिरीटमुलु!
विनय विक्रमनय विख्यातुलंदु । निनु बोलरॆव्वरु; नीयंतवाडु
कडपट नरयंग 'गण्टुंडु खलुडु । बॆडिदुंड वी' डन बृथिवि बेर्पडिति;
तप्पुट तप्पनि तलपोयवैति; । चॆप्पिनमाटलु चॆवि बॆट्टवैति;
विम्मैन नयमार्गमॆरुगलेवैति; । विम्मन्न जानकि नी नेरवैति;
मतनंबुन 'ना रामु मर्त्युगा नीवु । चिंतिपवलदन्न' जेकॊनवैति;
नी मानगर्वमुल् निन्निंत चेसॆ; । नेमनि शोकिंतु नेनिंक नीकु ?
वलदु रामुनि तोडि वैरंबु; विडुवु । च्चलमॊप्पदन नीकु जाटने तॊल्लि? ७८४०

निरुपमनयनिधी ! नी यट्टि सुकृति । परसति दलिगा भाविंप वलदे ?

---

गर्वांध अंधकासुर का संहार कर विलसित धूर्जटि की भाँति राम लोकाभिराम बन, विजयधाम बन, नवसुधाधाम बन शोभित हुए । तब विभीषण अधिक शोक से संतप्त होते हुए, समरमध्य (स्थल) में ।।७८३०।।

—अलघु हो पड़े हुए अग्रज को देखकर कई बार उच्चस्वर में विलाप करने लगा— "आहव में उदग्र (तथा) सुरासुरों के लिए भयद बाहु आज पक्षियों के हाथ पड़े न ! सुरुचिर-मृदु शय्या पर शोभित होने वाला शरीर आज परुष संगर भूमि में गिर गया न ! अहित (शत्रुरूपी)-अंधकार के लिए बालार्क-बिंब सम मणिकिरीट महि पर गिर गए न ! विनय-विक्रम-नय विख्याति में कोई तुम्हारा सानी नहीं है । तुम जैसा व्यक्ति अंत में सोचने पर, पृथ्वी पर 'क्रूर, खल, उद्धत' कहलाया न ! (नीति से) च्युत होने को गलत नहीं सोचा, (मेरी) कही बातों को कान में नहीं धरा न ! मनोज्ञ नय-मार्ग को जान न पाए न ! 'दे दो' कहने पर जानकी को नहीं दे सके न ! मंत्रणा के समय कहने पर कि 'तुम राम को मर्त्य मत समझो' नहीं माना । तुम्हारे मान (अभिमान) (तथा) गर्व ने तुम्हारी यह दशा की । अब तुम्हारे लिए क्या कहकर शोक करूँ ? तुमसे पहले ही प्रकट रूप में कहा था न कि 'राम से वैर उचित नही है, । (वैर) छोड़ दो, हठ मत करो । ।। ७८४० ।।

जगतिलो दगवु विचारिंपबैति; । तगिलि ना माटलु तलकूडें नेडु?"
अनि यनि शोकिंचु; नन्न नेरमुलु । मनमुन जिंतिंचु; मरियु शोकिंचु;

पडियुन्न पतिवद्दकु रावणांगनल आगमनमु

नंत मंदोदरि यादिगा दनुज । कांतलु गूडि लंकापुरि वेंडलि
यड्गुल केंजायलवनिपै दोरुग, । दडबडि मेखलादाममुल् सडल,
नड्गौनुलसियाड, नलसयानमुलु । मेंरय, लोयलतल मेंयिदीगेंलुलिय,
हारमुल् देंगिराल, नश्रुपूरमुलु । तोरंबुलै योंल्क, दोंलग बय्येंदलु,
वीडिन वेणुलु वेंन्नुल नोंरय, । वाडिन मोमुलु वरुवट्लु वट्ट
मोंकमुलु नुरमुलु मोंगि मोदिकोंनुचु । ब्रकटरोदनमुलु बहुविलापमुलु
गुदियक रोदसीकुहरंबु निंड । गदिरेंडि शोकाग्नि ग्रागुचु वच्चि ७८५०
विरिगिन रथमुलु विकलभावमुन । बरियलै पडिन कपालकुंभमुलु
दुनिसिन चेतुलु दुनियलै पडिन । तनुवुलु नुरुमैन दंतिदंतमुलु
जिदिसिन तललु विच्छिन्नंबुलैन । गदलुनु बोंडियैन घनकंकटमुलु

---

—हे निरुपम नयनिधी ! तुम जैसे सुकृति को परस्त्री को माता के समान मानना चाहिए न ? जगत में न्याय (औचित्य) का विचार नहीं कर सके । लगकर आज मेरी बातें सार्थक हुईं ।" ऐसा कहते शोक करता, अग्रज के अपराधों का मन में विचार करता और फिर शोक करता ।

गिर पड़े हुए पति के पास रावण की अंगनाओं का आगमन

तब मंदोदरी आदि दनुज-कांताएँ मिलकर, लंकापुरी से निकलकर, (अपने) चरणों की अरुण-छायाओं (कांतियों) के अवनि पर बिखरने पर, लड़खड़ाकर मेखलाओं के दामों (हारों) के ढीले पड़ जाने पर, पतली कमरों के विचलित होने पर, अलसयान (मंदगमन) के दीप्त होने पर, तराई पर स्थित लताओं के समान तनुलताओं के हिलते रहने पर, हारों के टूट गिरने पर, अश्रुपूरों के मालाओं के समान झरने पर, आंचलों के खिसक जाने पर, बिखरी वेणियों के पीठ पर फैलने पर, मुरझाए मुखों के और अधिक सूख जाने पर, क्रम से मुख और उर पीट लेते हुए, प्रकट रोदन (और) बहुविलापों के, संकुचित न हो (प्रचुरता से) रोदसी-कुहर में भर जाने पर, व्याप्त शोकाग्नि से तप्त होती हुई आईं । ॥ ७८५० ॥
—आकर, टूटे रथ, विकलभाव से खंड-खंड बन पड़े हुए कपालकुंभ, कटे हाथ, कट कर पड़े हुए तनु, चूर बने हाथी-दाँत, टूटे सिर, विच्छिन्न बनी गदाएँ, चूर बने बड़े कंकट (कवच), कटे कलेजे, उद्धत मस्तक, फूटे गले,

देंगिन गुंडियलु नद्धृतमस्तकमुलु । बगिलिन गळमुलु भग्नशस्त्रमुलु
ब्रेवुल प्रोवुलु बिशितखंडमुलु । जीवमुल् विडिचियु जेलुवोंदु करुलु
हयमुल चिद्रूपलु नद्रि श्रृंगमुलु । बयिबयि बडिन कबंध बृंदमुलु
निलुवक पार्रेडि नेत्तुरुटेर्ल । गलिसि मेंड्रुग बारु करटितुंडमुलु
नड्डंबु निड्पुलै यद्रुल क्रिंद । ग्रुड्डुलु वेलुवड गूलिन भट्लु
जेकोनि शवमुल जिरुमुर्राडु । काकघूकानेक कंक गृध्रमुलु
रामशरक्षतरक्तपानमुलु । सोमपानमुलनि सोलु भूतमुलु ७८६०

रामुनि गिकुर्रिंचि राक्षसेश्वरुडु । भूमिज देच्चुट बोगडु भूतमुलु
शिरमुलु पदियुनु जेतुलिर्वदियु । नरुदार नोक रित्त यट्ट बोंदिचि
"दैतेयकुलनाथ ! तगदु रामनुकु । सीतनि'म्मनि बुद्धि चेप्पु भूतमुलु
गोति बोंदुलु सोच्चि कोतुलै वच्चि । ब्रातिगा गरटि कबंधमुल् देच्चि
वडि बेर्चि घनरक्त वार्धिलो वैचि । कडकतो सेतुवु गट्टु भूतमुलु
"नारायणुड नेनु; नाकुलु मीरु; । मीरु राक्षसु"लनि मेरलु सेसि
पनिवडि करटकबंधंबु देच्चि । घनत ब्रेवुलु शेषुगा जेसि चुट्टि
कोरि रक्ताब्धिलो गोनि तेच्चि वैचि । धीरतमिंचि मथिंचु भूतमुलु

---

भग्न शस्त्र, आंतड़ों की राशियाँ, पिशित-खंड, प्राण छोड़कर भी मनोज्ञ बने हाथी, हयों के टुकड़े, अद्रि-श्रृंगों के नीचे पड़े हुए कबंध-वृंद, न रुककर बहनेवाली ख़ून की नदियों में प्रचुरता से बहनेवाले हाथी के सूंड, पर्वतों के नीचे चौड़े और लंबे बन (दब जाने के कारण), आँखों के बाहर निकल आने पर गिरे सिपाही, लगकर शवों को नोच खाने के लिए खींचातानी करनेवाले अनेक काक, घूक, कंक (और) गृध्र, राम के शरों (के आघात से हुए) क्षतों के रक्तपान को सोमपान मानकर, मस्त बने भूत, ॥ ७८६० ॥

—राम को धोखा देकर, राक्षसेश्वर के भूमिजा को ले आने की प्रशंसा करनेवाले भूत, दस सिर और बीस हाथों को अनुपम रूप से एक खाली रुंड को लगाकर, यह कह कि "हे दैतेयकुलनाथ ! उचित नहीं है, राम को सीता दे दो" नीति जतानेवाले भूत, मर्कटों के शरीरों में प्रवेशकर, मर्कट बन आकर, क्रम से हाथी के सूंड लाकर, शीघ्र विजृंभित हो महान्-रक्त-वारिधि में डालकर, सप्रयत्न सेतु बाँधनेवाले भूत, "मैं नारायण हूँ, आप देवता हैं, आप राक्षस हैं" ऐसा नियम बनाकर, सप्रयत्न हाथी के सूंड लाकर, प्रचुरता से आँतों को आदि शेष के समान लपेटकर, चाहकर रक्त-अब्धि में डालकर, धैर्य से बढ़कर मंथन करने वाले भूत, इंद्र की तरफ़ देखकर यह कह कि "हमारे राम के बाणों से

"मा रामु बाण निर्मथित मांसमुल । कोरादे नीनाक ? मेल यिच्चेदवु
सौलवक मेकनंजुळ्ळकु" ननुचु । नलि निद्रुदेस जूचि नव्वुभूतमुलु;
७८७०

"मदि जेव गलिगि कुमार तारकुलु । गदिसिन संगरांगणमु जूचितिमि;
अदयुलै विषकंधरांधकासुरुलु । गदिसिन संगरांगणमु जूचितिमि;
त्रिदशेंद्रवृत्रुलु देंगुवमै मेंड्रसि । कदिसिन संगरांगणमु जूचितिमि;
ई मांसखंडंबु ली कबंधंबु । ली महारक्तंबु ली वितचवुलु
बौडगान मे" मनि पौंगि यौंडौंड । यडरुचु दौंडरुचु नाडु भूतमुलु
रविकुलाधिपुडैन रामु विक्रममु । दिवुटमै गडगि कीर्तिचु भूतमुलु
"नी रामु विक्रमंबेटि विक्रममु ? । घोराहवंबुलु कोट्लु सलिपि
वरमांस रक्तप्रवाहमुल् वड्रपि । परितृप्ति गाविंचु पंक्तिकंधरुनि
ननिमौन देंगटार्चे; नाचवुलिक । मनकेंदु गल" वनि मरुगु भूतमुलु
नुरुतर ध्वजदंडयुगळमुल् निलिपि । पौरि बौरि ब्रेवुलु पौंदौंद मुडिचि
७८८०

परम सम्मदमुन ब्रमदलु दारु । सरसडोलाकेळि सलुपु भूतमुलु
नैम्मुलु नम्मुलु नैडगलग द्रोसि । यिम्मैन चोट्ल नैलमितो निलिचि

---

निर्मथित मांस (खंडों) के लिए अपना स्वर्ग दे दो न ? न थककर बकरी के मांस-खंडों के लिए क्यों देते हो ?" हँसने वाले भूत, ।। ७८७० ।।

—"मन में पौरुष से युक्त कुमार और तारकासुर के भिड़े संगरांगण को देखा है। अदय बन विषकंधर (शिव) और अंधकासुर के भिड़े संगरांगण को देखा है। त्रिदशेंद्र तथा वृत्र के साहस से दीप्त होकर भिड़े संगरांगण को देखा है। (किन्तु) ये मांसखंड, ये कबंध, यह महारक्त, ये विचित्र रुचियाँ कहीं देखा नहीं है।" ऐसा कहते फूलकर सर्वत्र विजृंभित होते खेलनेवाले भूत, रविकुल के अधिप राम के विक्रम का चाहकर, लगकर गान करनेवाले भूत, "इस राम का विक्रम भी कैसा (जो) करोड़ों घोर-आहव (युद्ध) कर, श्रेष्ट मांस-रक्त के प्रवाहों को बहाकर, (हमें) परितृप्त करनेवाले पंक्तिकंधर को युद्ध-भूमि में मार डाला। वे स्वाद अब हमें कहाँ प्राप्त होंगे" यह कहते विकल होनेवाले भूत, उरुतर-ध्वजों के दंड-युगल खड़ा करके, पुनः पुनः आंतड़ों को मनोज्ञता से (रस्सियों के समान) बांधकर, ।। ७८८० ।।

—परम-सम्मोद से (अपनी) प्रमदाओं के साथ स्वयं सरस डोलाकेलि करनेवाले भूत, हड्डियाँ और बाणों को अलग करके, मनोज्ञ स्थानों में

प्रियमॊप्प ब्रियुलुनु ब्रियलुनु गूडि । प्रियरक्तपान संभृतकेलि देलि
"चॆलुवॊप्प रामुडु सीततो गूलि । वॆलयुगा" कंचु दीविंचु भूतमुलु
गलिगि भयंकराकारमैयुन्न । कलहरंगमु जॊच्चि कडुजोद्यमंदि
पनवुचु नेड्चुचु बति बेरुकॊनुचु । जनुदॆंचि यंदु राक्षसवधूजनमु
तुनिसि नॆत्तुट दॊप्प दोगिन केलु । तनुपारु किसलयतल्पंबु गाग
नकलंकतरमुलै यडरि पै बर्वु । मकुट रत्नारुण मंडल प्रभलु
तनुवॆक्क गप्पिन दद्दयु नॊप्पु । घनधातुवस्त्रनिकायंबु गाग
नलवड बर्वि सर्वांगंबुलंदु । दलकॊन्न मॆदडु चंदनचर्च गाग ७८९०

जतुरसंघट्टनजातास्थिरजमु । प्रतिलेनि पुष्पपरागंबु गाग
दाल समुत्तालदंडमुल् विरिगि । व्रालि तूलॆडु रथध्वजसमूहमुलु
गोमल विमल दुकूलखंडमुलु । वेमरु बॆवीचु वीवनल् गाग
नंतंत जुट्टुनु नवनिपै नुन्न । दंतावळोरुमुक्ताफलावळुलु
वरुसतो बडिसिपो वैचिन जॆदरि । करमॊप्प मल्लिकाकळिकलु गाग
नरुदुगा बर्विन या रामचंद्रु । शरचंद्रिकलचेत संतापमंदि

---

प्रेम से खड़े रहकर, प्रेम से प्रिय और प्रियाओं के मिलकर, प्रियरक्तपान-संभृत-केलि में ऊभचूभ होकर, (यह कहते कि) "शोभा से राम सीता के साथ मिलकर विराजमान हो" आसीसने वाले भूतों से युक्त बने (और) भयंकराकार वाले कलहरंग (युद्धभूमि) में प्रवेश कर, अति आश्चर्य-चकित हो, विकल होती हुई, रोती हुई, पति का नाम लेती हुई आकर वहाँ राक्षस-वधूजनों ने धारुणी पर पड़े हुए दशकंधर को देखा जो कटकर खून में लथपथ बने हाथ के शोभायमान किसलय-तल्प बनने पर, अकलंक-तर हो प्रचुरता से (शरीर के) ऊपर व्याप्त मकुट के रत्नारुण-मंडल की प्रभाओं के शरीर को आच्छादित कर, शोभित घन-धातुवस्त्र (कवच)-निकाय होने पर, शोभा से व्याप्त हो, सर्व-अंगों में लगी हुई मज्जा के चंदन-चर्चा (-लेप) होने पर, ।। ७८९० ।।

—चतुर-संघट्टन से जात (उत्पन्न)-अस्थिरज के अनुपम पुष्पपराग होने पर, ताल-समुत्ताल (ताड़ के समान ऊंचे)-दंडों के टूटने पर, झुककर नीचे गिरनेवाले रथ-ध्वज-समूह के कोमल (तथा) विमल दुकूल-खंडों के कई बार झलनेवाले व्यजन होने पर, सर्वत्र चौतरफ़ धरती पर स्थित उरु-दंतावलियों के मुक्ता-फल-समूह के क्रम से बिखेर देने पर, व्याप्त सुंदर मल्लिका-कलिकाएँ होने पर, अनुपम रूप से व्याप्त रामचंद्र की शर-चंद्रिकाओं से संतप्त होकर, वीरलक्ष्मी की घन-विरहाग्नि से विकल

वीर लक्ष्मी-घन-विरहाग्नि ग्रागि । धारुणि बडियुन्न दशकंठु गनिरि;
कनियंत शोकाब्धि करडुल देलि । दनुजेशुपै बडि दानवांगनलु

मंदोदरी विलापमु

पनव मंदोदरि पतिमीद व्रालि । तनरिन शोकाब्धि दरियिंपलेक
कलसि बाष्पंबुलु कन्नुल दौरुग । बलुमारु नेलुगेत्ति पलविंप दोडगें; ७९००
"हा राक्षसेश्वर! हा वीरवर्य ! । हा रणालंकार! हा नाथ!" यनुचु
नलतयु बलुवगलडलु दीपिंप । बलुमारु बलविंचि पति जूचि पलिकें;
"लंकेश! नेडु नी लंकलोपलिकि । शंकिप किनरश्मिजालमुल् सोच्चें;
'नेंडरय्येंनिपुड' नि यिंद्रादिसुरलु । नुडुवीथि जेलरेगि युब्बुचुन्नारु;
अमराधिपति गेल्चि यनलुनि गेल्चि । शमनुनि गेल्चि राक्षसराजु गेल्चि
पाशहस्तुनि गेल्चि पावमानु गेल्चि । यीशानसखु गेल्चि यीशानु गेल्चि
नी लावु लावुगा निखिल लोकमुल । वालुदु; वेंदु दुर्वारुंडवीवु;

---

बना हुआ था। देखकर तब शोकाब्धि की तरंगों में डूबकर, दनुजेश पर गिरकर दानवांगनाओं ने,

**मंदोदरी का विलाप**

—विलाप किया। मंदोदरी पति पर गिरकर, व्याप्त शोकाब्धि को पार न कर सक, आँखों से बाष्पों के झरने पर, ऊँचे स्वर से कई बार (यों) विलाप करने लगी, ॥ ७९०० ॥

—"हे राक्षसेश्वर! हे वीरवर! हे रणालंकार! हे नाथ!" कहते हुए थकान तथा अधिक व्यथाओं के (तथा) विकलताओं के दीप्त होने पर विलाप कर पति को देख कहा— "हे लंकेश! आज तुम्हारी लंका में बिना किसी शंका के इनरश्मिजाल ने प्रवेश किया। 'अब अवसर प्राप्त हो गया (बला टल गई)' कहकर इंद्र आदि सुर उडुवीथि पर विजृंभित हो फूल रहे हैं। अमराधिपति को जीतकर, अनल को जीतकर, शमन को जीतकर, राक्षसराज को जीतकर, पाशहस्त वाले को जीतकर, पवमान को जीतकर, ईशान-सखा को जीतकर, ईशान को जीतकर, अपनी सामर्थ्य को ही सामर्थ्य मानकर निखिल लोकों में विराजमान होते थे। सर्वत्र तुम दुर्वार रहे। आज तुम्हें ऐसी दुर्दशा क्यों हुई? तुम से बली उत्पन्न

नीकिट्टि दुर्दश नेडेल कलिगॆ ? । नीकंटॆ बलियुरु नॆंचिरे कलुग ?
'धारुणीसुत निम्मु; तगदु; राघवुडु। नारायणुडु गानि नरुडु
गाडात'
डनि नीकु जॆप्पिति; नकट! ना पलुकु। विनवैति! नी विधि विननेल
यिच्चु ? ७९१०

दपमाचरिंचुचु दशकंठ! तॊल्लि । विपुलैकनिष्ठतो विदितंबुगाग
नीविद्रियंबुल नॆरि निग्रहिंचि; । ता वैरमुन निप्पुडवि येमरिंचि
जनकज दॆप्पिच समरंबुलोन । निनवंश्युचे निन्नु निट्लु चंपिचॆ;
सुरलकु नॆब्भंगि जॊररानि लंक । नुरुवडि हनुमंतुडॊक्कडे चॊच्चॆ;
गलगक जलराशि गट्ट वानरुल । कलविये ? सुरलु वीरंटि नेनपुडे;
तरमिडि या जनस्थानंबुनंदु । खरदूषणादि राक्षसुल बॆक्कंड्र
बलुविडि नॊक्कंडॆ पटुबाहुशक्ति । नलि रेगि चंपिनाटिनुंडियुनु
दलकुदु रामुनि दलचि निन् जूचि; । तलकुटलॆल्लनु दलकूडॆ नेडु;
धर्मतत्पर यरुंधति कंटॆ नित्य । निर्मलमति रोहिणीदेविकंटॆ
भूरिगुणोज्ज्वल भूदेविकंटॆ । सैरणगल पुण्यसाध्वि जानकिनि ७९२०

---

हो सका क्या ? 'धारुणीसुता (सीता) को दे दो। (सीता को बंदी बनाना) उचित नहीं है। राघव तो नारायण है, वह (मात्र) नर नहीं है।' ऐसा तुमसे कहा था। हाय ! मेरी बात नहीं सुनी। तुम्हारी नियति (तुम्हें) कैसे सुनने देती ? ॥ ७९१० ॥

—हे दशकंठ ! पूर्व में तप करते हुए विपुलैक-निष्ठा से, विदित रूप से इन इंद्रियों का क्रम से निग्रह किया था। उस वैर को मन में रखकर, अब उन्होंने तुम्हें असावधान बनाकर, जनकजा को (तुम से) लिवा लाकर, समर में इन-वंश के हाथ तुम्हें इस प्रकार मरवा डाला है। किसी भी प्रकार से सुर भी प्रवेश न कर सकें, ऐसी लंका में शीघ्रता से हनुमान ने अकेले ही प्रवेश किया। व्याकुल हुए बिना जलराशि (पर पुल) बाँधना वानरों के बस की बात है ? तभी मैं ने कहा था कि ये सुर हैं। क्रम से उस जनस्थान में खरदूषण आदि कई राक्षसों को बरज़ोरी अकेले ही पटु बाहुशक्ति से विजृंभित हो जिस दिन मार डाला था, तभी से राम का विचार कर और तुम्हें देख विकल बन जाती थी। मेरी समस्त व्याकुलता आज बर आई न ! धर्मतत्परमति वाली अरुंधती की अपेक्षा, नित्यनिर्मलमति वाली रोहिणीदेवी की अपेक्षा, भूरि-गुणोज्ज्वला भूदेवी की अपेक्षा, सहनशीला पुण्यसाध्वी जानकी को, ॥ ७९२० ॥

दॆगि तॆच्चिनप्पुडे देवि कोपाग्नि । बॊगिलिनाडवु गदे भुवनंबुलॆरुग?
गॆकॊनि यॆव्वडेकर्मंबु सेयु । ना कर्मफलमु वाडंदकपोव;
डतिनीतिपरुडैन या विभीषणुन । कतुलसौख्यमु गल्गॆ ननधात्मुडगुट
नेपुन लोकंबुलॆल्ल गारिंचु । पापिकि दुरवस्थ पाटिल्लॆ नीकु;
गलदु सीतादेविकंटॆ सौभाग्य । कलितलु बॆक्कंड्रु कामिनीमणुलु;
कामांधकारंबु कन्नुल गप्पि । नी मदि दॆलियंग नेरवु गाक !
कुलरूप दाक्षिण्यगुणगणाकेळि । दलप वैदेहि ना तरमु गादॆंदु;
नाकंटॆ नॆक्कुडो, नातोड सरियॊ; । नी कानमिकि जॆप्पनेरगाकेनु;
मृत्युवॊक्कोक्क निमित्तंबु वलन । सत्यंबुगलुगुट सकलजीवुलकु;
नॆडरैन मृत्युवु निट जेर दॆच्चु । वडुवुन दॆच्चिति वैदेहि नीवु;
७९३०

भाग्यंबुगल सीत पति तोड गूडि । योग्यमौ सुखलीलनॊंदि पॆंपॊंदॆ;
नाथ! भाग्यमु लेनि ननु जूडु दुःख । पाथोधिलोपल बडि मुनिगॆदनु;
बॊलुपार नी तोड बुष्पकंबॆक्कि । ललितंबुलैन लीलाविहारमुलु
सलिपिति मंथर शैलंबुनंदु । गलधौतगिरियंदु गनकाद्रियंदु

—जिस समय लाए थे; (उसी समय उस) देवी की कोपाग्नि से, जगत्-जाने ऐसा, दग्ध हो गए थे न ? चाहकर जो (व्यक्ति) जो कर्म करेगा, उस कर्मफल को वह पाए बिना नहीं रहेगा । अनघात्मा वाला होने के कारण अतिनीतिपर उस विभीषण को अतुलसौख्य प्राप्त हुआ । प्रचुरता से समस्त लोकों को सतानेवाले पापी को मिलनेवाली दुस्थिति तुम्हें प्राप्त हुई । सीतादेवी की अपेक्षा सौभाग्य-कलित कई कामिनीमणियाँ हैं । (इस बात को) कामांधकार से, आँखें बंद हो जाने से तुम अपने मन से नहीं जान सके थे । कुल, रूप, दाक्षिण्यगुण-गण की केलि (लीला) से सोचने पर वैदेही मेरी समता नहीं कर सकती । मुझसे अधिक है (अथवा) मुझसे समान है, तुम्हारी दृष्टि के लिए मैं कुछ नहीं कह सकती । एक एक निमित्त (कारण) से सकल जीवों का मृत्यु होना सत्य है । दूर बनी मृत्यु को यहाँ लाने के समान तुम वैदेही को यहाँ लाए हो । ॥ ७९३० ॥
—भाग्यवाली सीता, पति के साथ मिलकर योग्य-सुखलीला को प्राप्त हो वर्द्धित हो रही है । हे नाथ ! भाग्यहीन मुझे देखो, दुख-पाथोधि (दुख रूपी समुद्र) में गिर डूब रही हूँ । मनोज्ञता से तुम्हारे साथ पुष्पक पर आरूढ हो मंथरशैल पर, कलधौतगिरि पर, कनकाद्रि पर, आतत-नंदन-उद्यान में, प्रीति से अनेक और देशों में ललित-लीलाविहार कर चुकी हूँ । हाय ! उन सब लीलाओं को मुझे निगल जानेवाली विधि (नियति) ने

नाततनंदनोद्यानंबुनंदु । ब्रीतिमै मरियुनु बेक्कु देशमुल;
नक्कटा ! या लीललन्नियु नन्नु । द्रेक्कोन्न विधि कडतेर्चेंने नेडु !
'मयुडु ना तंड्रि; ना मगडु रावणुडु;। प्रियपुत्रुडाहवप्रियुडिंद्रजित्तु'
डनि गर्वमुननुंटि; ननिलोन राम । जननाथुचे नीवु 'सच्चुटेनेरुग;
बिडुगडच्चिन गूलु पृथ्वीधरंबु । वडुवुन जूर्णमै वसुधपै बडिति;
मृत्युवुनकु नीवे मृत्युवैयुंडि । मृत्युवु पालैते मेदिनि गूलि ? ७९४०

वैरुल सतुलकु वैधव्यमित्तु; । नी रामलकु गलगे नेडाफलंबु"
अनि येड्चु; बलविंचु; नसुरेशु मोमु । गनुगोनि वर्णिंचु; गन्नीरु निंचु;
दोंडलपै दलयिडु; दोरुगु कन्नीट । गडुगु नाननधूळि; गडु जिन्न बोवु;
गोलिचि केलु कोंगेलिलो दार्चु । वालु डेंदमु गंद वगचु; नात्मेशु
तलयेत्ति डाकेल धरियिंचि चूचु; । दलयूचु; वलचेयि धरणि
बोरल्चु;
'बोये बो' म्मनु; 'रामभूपालुडित । सेयुने ? नेनेमि सेयुदुनिक ?"
ननि यलमट बोंदु; नवनिपै बोरलु; । दन दिक्कुलेमिकि दद्दयु वगचु;

---

आज पूरा (समाप्त) कर दिया न ! 'मय मेरा पिता है, मेरा पति रावण है, प्रिय पुत्र आहव-प्रिय इंद्रजित है' ऐसा सोच गर्व से थी। युद्ध में राम जननाथ के हाथ तुम्हारे मरने की बात नहीं जानती थी। गाज के दबाने पर गिरने वाले पृथ्वीधर (पर्वत) के समान चूर्ण हो वसुधा पर गिर पड़े न ! मृत्यु के लिए तुम्हीं मृत्यु बने रहे थे, (आज) मेदिनी (धरती) पर गिरकर मृत्यु के वश में हो गए न ! ।।७९४०।।

—वैरियों की सतियों को वैधव्य देते थे, तुम्हारी रामाओं को आज वह फल मिला न।" (ऐसा) कहते रोती, प्रलाप करती, असुरेश के मुख को देख वर्णन करती, आँसू भरती, जांघों पर सिर रखती, झरने वाले आँसुओं से (रावण) के आनन की धूल धो डालती, अधिक खिन्न हो जाती, (रावण का) हाथ अपने अरुण हाथ में लेती, हृदय व्यथित हो जाए, ऐसा रो उठती। आत्मेश का सिर उठाकर, बाएँ हाथ में धरकर देखती, सिर हिलाती, दाहिना हाथ धरणी पर पटकती, "चल बसे न !" "रामभूपाल ने इतना किया न ? अब मैं क्या करूँ ?" कहकर व्यथित होती, धरती पर लोटती, अपनी अनाथदशा पर अधिक विलाप करती, अपार शोकाग्नि में लगकर इस प्रकार निरंतर दग्ध होने वाली भाभी[1] को देखकर (उनके) चरणों

---

1 तेलगु में, बड़ी साली को, और अपने से बड़े भाई व बड़े साले की पत्नी को भाभी ही कहते हैं।

दुदिलेनि शोकाग्नि दौंडरि यिब्भंगि। वदलक कालेंडि वदिनेनु जूचि
यड्डुगुलपै बडि यंतलो नप्पु। डडलिन्मडिपग ननें विभीषणुडु;
"वडितोड बेर्चु रावण पयोराशि। पडतुक! रघुरामु बाणाग्नि
निगिरे; ७९५०

बरतेंचि राघवप्रळयमारुतमु। सरस रावणपारिजातंबु गूल्चें;
गमि विच्चिच पारु राघव-नागवैरि। समद-रावण-सामजंबुनु जंपें;
नतुलित-निशित-रामामोघ बाण। शतकोटि रावणशैलंबु दुनिमें;
बलुविडि राघव भयददावाग्नि। नलि दशाननकाननमु नीरु सेसें;
बडतुक! राघवापरपयोराशि। गडगि रावणदिवाकरुडस्तमिंचें;
खरतरामोघ-राघव नीलमेघ। शरवृष्टि रावणसप्तार्चि नार्चें"

श्रीरामुडु विभीषणुनोदार्चि रावणुनकु प्रेतकृत्यंबुल जेयिंचुट

ननि पेंक्कुभंगुल नडलुचुनुन्न। घनु विभीषणु जूचि काकुत्स्थुडनियें;
"नी वनितल येड्पुलिक वारिंपु; मीवुनु शोकिंपनिटमीद नुडुगु;
परिगोनि शूरुलु बवरंबुलोन। बरुलचे जत्तुरु; पगल जंपुदुरु;

---

पर गिरकर, तब मन में वेदनाओं के बढ़ने पर विभीषण ने कहा— "हे नारी! पौरुष से विजृंभित रावण-पयोराशि रघुराम की बाणाग्नि से सूख गया। ॥ ७९५० ॥

—आकर राघव-प्रलयमारुत ने रावण-पारिजात (वृक्ष) को गिरा दिया। समूह बिखरकर भाग जाए ऐसा राघव-नागवैरी (सिंह) ने समद-रावण-समाज (गज) को मार डाला। राम के अतुलित-निशित-बाण (रूपी) शतकोटि (वज्र) ने रावण-शैल का वध कर दिया। बरजोरी राघव (रूपी) भयद दावाग्नि ने दशानन-कानन को भस्म कर दिया। हे नारी! राघव (रूपी) अपर-पयोराशि (दक्षिण समुद्र) में सप्रयत्न रावण-दिवाकर अस्त हुआ। खरतर-अमोघ-राघव-नीलमेघ की शरवृष्टि ने रावण-रूपी सप्तार्चि को बुझा दिया।"

**श्रीराम का विभीषण को सान्त्वना देकर रावण के लिए प्रेतकृत्य (उत्तर क्रियाएं) करवाना**

—ऐसा अनेक प्रकार से विकल बनने वाले महान् विभीषण को देख काकुत्स्थ ने कहा— "इन स्त्रियों के रोदन का निवारण करो। तुम भी अब आगे शोक मत करो। प्रतिरोधकर शूर युद्ध में अन्यों (शत्रुओं) के हाथ

जयमिद्दरिकि लेदु समरंबुलोन; । जयपराजयमुलस्खलितमुल् गावु; ७९६०
सकल सुपर्वुल साधिंचेनितडु; । सकल दिक्पालुर साधिंचेनितडु;
एकांगवीरु; डहीनसाहसुडु; । लोकैकजितुडु; त्रिलोकभीकरुडु;
नी यन्न रणमुन मिक्किलि कडिमि । जेयुट दॆलिय जूचिति कादॆ येनु ?
नी चंदमुन निलिचि यॆव्वंडु पोरु! । नी चंदमुन दुदि नॆव्वंडु चच्चु !
नी लावु नी चावु नॆव्वरु वडय । जालुदुरक्कटा ! जयमेमिसेयु ?
ननघ! मीयन्न कृतार्थुंडु; वगव । बनिलेदु; धैर्यवु पाटिंचि नीवु
कडकतो नग्निसंस्कारादिविधुलु । तडयक जेयु मी दनुजाधिपतिकि"
ननवुडु भीतुडै या विभीषणुडु । घनभक्तियुक्तिमै गरमुलु मोगिचि
"यॆक्कडि संस्कार? मीतडु नाकु । नॆक्कडि तोबुट्टु? वितडुना पगर;
नी देवि दॆच्चिन नीचुंडु, कष्टु; । डी दुष्टचित्तुनकॆक्कडि विधुलु ? ७९७०
परवधूजनुल संस्पर्शबुसेयु । पुरुषुलधोगति बॊंदि कूलुदुरु;
अट्टिवारल मुट्ट नर्हंबु गादु । गट्टिगा गनुगॊनगा; दट्टुगान

मरते हैं, अन्यों को मार डालते हैं। दोनों के लिए समर में विजय नहीं है। जय (और) पराजय अस्खलित नहीं है। ॥ ७९६० ॥

—इसने सकल-सुपर्वो को जीत लिया था। इसने सकल दिक्पालकों को जीत लिया था। (यह) एकांग वीर है, अहीन-साहस वाला है, लोकैक-विजयी है, त्रिलोक-भीकर है। तुम्हारे अग्रज का रण में अधिक साहस प्रदर्शित करते मैंने देखा नहीं? इस प्रकार टिककर कौन लड़ सकता है? इस प्रकार अंत में कौन मरता है? हाय, ऐसी सामर्थ्य, ऐसी मृत्यु को कौन प्राप्त कर सकता है? (इस दशा में) विजय क्या कर सकता है? हे अनघ! तुम्हारा अग्रज कृतार्थ है। शोक करने की आवश्यकता नहीं है। धैर्य धारण कर तुम सप्रयत्न इस दनुजाधिपति के अग्नि-संस्कार आदि विधियों को अविलंब करो।" ऐसा कहने पर भीत होकर, उस विभीषण ने घन-भक्ति-युक्ति से हाथ जोड़कर (कहा)— "कहाँ का संस्कार? यह कहाँ का मेरा सहोदर है? यह मेरा शत्रु है, तुम्हारी देवी को लाने वाला नीच है, क्रूर है। इस दुष्टचित्त वाले को कहाँ की (उत्तर-) विधियाँ? ॥ ७९७० ॥

—पर-वधूजनों का संस्पर्श करनेवाले पुरुष अधोगति को प्राप्त कर पतित हो जाते हैं। ऐसे लोगों का स्पर्श नहीं करना चाहिए। ठीक ढंग से देखना भी नहीं चाहिए। अतः मैं इस पापकर्मा को छू नहीं सकता।

नी पापकर्मुनि ने मुट्टुटकुनु । नोप; वैदिक विधिकुचितुंडु गाडु;"
अनुटयु नम्माटलंतरंगमुन । जूनिपि विभीषणु जूचि राघवुडु
"अनघ! नी चेप्पिनदंतयु निजमु; । दनुजाधिपति निक दगदु दूषिप;
गडकतो समरगंगा प्रवाहमुन । गडिगिकोन्नडीगि गल कल्मषमुल;
नच्चुगा ना पनुलन्नियु नय्ये; । जच्चिननपिम्मट जनदु वैरंबु;
परुवडि नितनिकि बरलोकविधुलु । करमर्थि जेयुमु कडकतो नीवु"
अनवुडु 'नौगाक' यनि विभीषणुडु। तन बुद्धि वैदिक धर्मंबु बूनि
यचटिकि नग्नित्रयंबु देप्पिचि । यचलमानसुडयि यग्रजन्मुनकु ७९८०
गरमोप्प नग्निसंस्कारादुलेन । परलोकविधुलेल्ल भक्तितो जेसि
चनुदेंचि या रामचंद्रु नंघ्रुलकु । विनतुडैयुन्न नव्विमलात्मु जूचि
प्रियभाषणंबुल बेह्द मन्निचि । दय पेंपु मीर नातनि नूरडिंचि
धरणीशुडप्पुडु तम्मुनि जूचि । निरुपमकारुण्यनिरतुडै पलिकें;

### विभीषणुनि लंकापट्टाभिषेकमु

"नीविक लंकलोनिक बोयि पुण्य । भावु विभीषणु बट्टंबु गट्टि

---

यह वैदिक विधियों के लिए उचित नहीं है।" कहने पर उन बातों को अंतरंग में रखकर, विभीषण को देखकर राघव ने कहा— "हे अनघ ! तुम ने जो कहा, वह सब सच है। अब आगे दनुजाधिपति का दूषण नहीं करना चाहिए। समर-गंगा प्रवाह में (इसने) सप्रयत्न अपने कल्मषों को धो डाला है। ठीक तरह से मेरे सभी काम पूरे हो गए। मरने के बाद वैर उचित नहीं है। तुम सप्रयत्न शीघ्रता से इसके लिए अधिक चाह से परलोक-विधियों (उत्तरक्रियाओं) को संपन्न करो।" ऐसा कहने पर "ऐसा ही हो" कहकर विभीषण ने अपने मन में वैदिक धर्म को अपना कर, वहाँ अग्नित्रय को मँगवाकर, अचल-मानस वाला हो (निष्ठा से), अग्रजन्म को, ।। ७९८० ।।

—अधिक शोभा से अग्नि-संस्कार आदि समस्त परलोक-विधियों को भक्ति से करके, आकर, रामचंद्र की अंध्रियों (चरणों) में विनत हुआ। उस विमलात्मा वाले को देख, प्रियभाषणों से अधिक सम्मानित कर, अधिक दया से उसे सान्त्वना देकर, धरणीश ने तब अनुज को देखकर, निरुपम-कारुण्य-निरत हो कहा—

### विभीषण का लंका पर पट्टाभिषेक

—"तुम अब लंका में जाकर, पुण्यभाव वाले विभीषण का राजतिलक कर आओ। जाओ।" ऐसा कहने पर राघवानुज प्रेम से लंका में जाकर

रम्मु; पो" म्मनवुडु राघवानुजुडु । नेम्मितो लंकलोनिकि बोयि यपुडु
तडयक तरुचरोत्तमुलनु बनिचि । कडक समुमुद्रोदकमुल देप्पिचि
वारि पुरोहितवरुल रप्पिचि । वारि सज्जनमंत्रिवरुल रप्पिचि
भूरि मंगळतूर्यमुलु म्रोय नतनि । नारूढ नियतितो नभिषिक्तु जेसि
नंचित मंगळाचारमुल् मेऽय । नंचित सिंहासनासीनु जेसि ७९९०
करमोप्प नतनि लंकाराज्यमुनकु । बरमसम्मदमुन वट्टंबु गट्टि
"येंदाक रविचंद्रु, लेंदाक धरणि, । येंदाक गुलगिरु, लेंदाक नभमु:
नेंदाक जलनिधु, लेंदाक दिशलु, । नेंदाक राघवाधीशु कीर्तनमु
नारूढमुग जेल्लु नंदाक नेलु । मी राज्य" मनि यप्पुडेलमि दीविंचि,
"परग रक्षोराज्यभरणमेंव्वरिकि । बरिकिंचि नडपुट परमदुर्लभमु,
दीनि नेमऽक वर्तिपुमु; नित्य । मैन धर्ममुसेयु" मनि योप्प बलिकें;
नंत विभीषणुंडक्षीण राज्य । संतोषमुनु बोंदि चतुरमानसुडु
तडयक मंगळद्रव्यमुल् मंचि । तोडवुलंबरमुलु दोरंपुमणुलु
गोनि लक्ष्मणुनि गोलिचि कोमरोप्प वच्चि । जननाथुनकु निच्चि
सद्भक्ति म्रोक्कें;
नलवुमै रघुरामुडवियेल्ल बुच्चि । येलमितो मातलिकिच्चि
वीड्कोलिपें; ८०००

---

तब, विलंब किए बिना, तरुचरोत्तमों को भेजकर, सप्रयत्न समुद्रोदकों को मँगवाकर, उनके (राक्षसों के) पुरोहितवरों को बुलवाकर, उनके सज्जन-मंत्रिवरों को बुलवाकर, भूरि-मंगल-तूर्यों के बजने पर, उसे (विभीषण को) आरूढ नियति से अभिषिक्त कर, अंचित (पूज्य) मंगलाचारों के दीप्त होने पर, अंचित सिंहासानासीन कर, ।। ७९९० ।।

—बड़ी शोभा से उसे लंका राज्य के लिए परम सम्मोद से राजतिलक कर, "जब तक रवि चंद्र, जब तक धरणी, जब तक कुलगिरियाँ, जब तक नभ, जब तक जलनिधियाँ, जब तक दिशाएँ, जब तक राघवाधीश का कीर्तन (गुणगान) आरूढरूप से अवस्थित रहेंगे तब तक तुम राज्यपालन करते रहो।" ऐसा प्रेम से आसीस कर, "रक्षोराज्य का भरण सोच देखने पर किसी के लिए भी परमदुर्लभ है। इसे असावधान हुए बिना चलाओ, नित्य-धर्म का आचरण करो" ऐसा शोभा से बोला। तब विभीषण ने अक्षीण राज्य (प्राप्ति के)-आनन्द को प्राप्त कर, (उस) चतुर मानस वाले ने अविलंब मंगलद्रव्य, श्रेष्ठ आभरण, अंबर, बड़ी-बड़ी मणियाँ लेकर, लक्ष्मण की सेवा कर, शोभा से आकर, जननाथ को

मातलि रथमॆक्कि महनीय महिम । नाततरथवेगुडै पोयॆ दिविकि;
दतनंतरंब यद्धरणिवल्लभुडु । मदिलो विचारिंचि मारुति जूचि
"जनकपुत्रिकि मन जयमु सेमंबु । विनुपिंपु लंककुवेग वो" म्मनुडु
चनि हनुमंतुडु संतोषमॊदव । घनवेगमुन लंक गडकतो जॊच्चि
या रामु विजयंबु नात्म जिंतिंचु । ना रामु सति नशोकारामवीथि
गनि, म्रॊक्कि "वच्चिति गल्याणि!" यनुचु । विनतुडै पलिकॆनु विनयंबु तोड;
"संतोषमॆंतयु जानकि ! नीवु । चिंतिंचुपगिदिने सिद्धिंचॆ नीकु;
देवि! नी पति रामदेवुंडु वच्चि । रावणु लोक विद्रावणु जंपॆ;
दॊडरि यनेकुल दुष्ट राक्षसुल । बॊडिसेसि समरमद्भुतमुगा जेसि,
तम्मुडु सौमित्रि तनुगॊल्व बरम । सम्मदंबुन रामचंद्रुडुन्नाडु" ८०१०
अनि चॆप्पि या देवि यडलार्चि तॊल्लि । पनिवच्चि याडिन बासलु दलचि,
"जलजाक्षि! नी पति जलधि बंधिंचु; । ललन ! नी नाथुंडु लंकपै विडियु;

---

प्रदान कर, सद्भक्ति से प्रणाम किया। शोभा से उन सबको लेकर, प्रेम से उन्हें मातलि को देकर विदा कर दिया, ॥ ८००० ॥

—मातलि रथ पर आरूढ होकर, महनीय महिमा से, आततरथ-वेग से दिवि को चला गया। तदनंतर उस धरणीवल्लभ ने मन में विचार कर मारुति को देखकर (कहा)— "जनकपुत्री को हमारी विजय (और) कुशल सुनाओ। शीघ्र लंका में जाओ।" (ऐसा) कहने पर, जाकर हनुमान (मन में) हर्ष के उत्पन्न होने पर, महान् वेग से सप्रयत्न लंका में प्रवेश कर, उस राम की विजय का मन में चिंतन करनेवाली उस राम की सती को अशोकाराम-वीथि में देखकर, प्रणाम कर, "आया हूँ कल्याणी!" कहकर, विनत हो, विनय से (यों) बोला— "हे जानकी! तुम जैसा सोच रही थीं, वैसा ही तुम्हें आनन्द प्राप्त हुआ। हे देवी! तुम्हारे पति रामदेव ने आकर लोक विद्रावण रावण को मार डाला है। लगकर अनेक दुष्ट राक्षसों को चूर्णकर, अद्भुत रूप से समर कर, अनुज सौमित्र के सेवा करने पर परम सम्मोद से रामचंद्र अवस्थित हैं।" ॥ ८०१० ॥

—ऐसा कहकर उस देवी की वेदना को दूरकर, पूर्व में काम पर आकर कहे वचन को स्मरण कर, (कहा)— "हे जलजाक्षी! तुम्हारा पति जलनिधि को बाँधेगा, हे ललना! तुम्हारा नाथ लंका पर आक्रमण

रमणि! नी रमणुंडु रावणु द्रुंचु; । गमलाक्षि ! नी भर्त गैकोनु निन्नु
ननि विन्नविंचिति नथि नाडिचट, । वनित ! ना वचनमुल्
वच्चेनन्नियुनु;
बनिविनियेद निक बतिपालिकेनु; । बनुलाननि" म्मन्न ववनजु जूचि
रावणु मरणंबु रघुरामु जयमु । भाविंचि भाविंचि पडति हर्षिंचि
"तेगि नी प्रतापंबु दीपिप राम । जगतीश्वरुडु वच्चि साधिंचे गाक!
घनदैत्यगर्वांधकारमीलंक । जनजोच्चि परुलकु साधिप दरमे ?
नी धैर्यगांभीर्य निरवद्य शौर्य । माधुर्यपर्यायमहिमलेमंदु ?
नेमनि वर्णितु नेनु नी चरित ? । मेमनि पोगड्डु नेनु नी कडिमि ?
८०२०

नूत्नभूषण-जगन्नुत वस्त्र-हेम । रत्नसंपदलतो राज्यमिच्चिननु
बरग नी चेसिन पौरुषंबुनकु । वरिकिप सरिगादु पवमान-तनय!
संतोषमंदिति जाल नी वलन । नंतरंगबुन" ननि सीतवलुक,
हनुमंतुडत्यंतहर्षंबु दनदु । मनमुन बेनगोन मरियु निट्लनिये;
"नन्नु मीरिटु करुणादृष्टि जूचि । मन्निंचि याडिन माटले चालु;

---

करेगा, हे रमणी ! तुम्हारा रमण रावण का वध करेगा, हे कमलाक्षी ! तुम्हारा पति तुम्हें स्वीकारेगा। ऐसा उस दिन यहाँ चाहकर निवेदन किया था। मेरे सभी वचन वर आए। अब मैं पति के पास जाऊँगा। काम हो तो आज्ञा दो।" (ऐसा) कहने पर पवनज को देखकर रावण के मरण, रघुराम की विजय को सोच-सोचकर, नारी (सीता) हर्षित हुई (और कहा)— "साहस कर तुम्हारे प्रताप के दीप्त होने पर राम-जगदीश्वर ने आकर (कार्य को) सिद्ध किया न ! घन-दैत्त-गर्व-अंधकार वाली इस लंका में प्रवेश कर विजय प्राप्त करना अन्यों के वस की बात है? तुम्हारे धैर्य-गांभीर्य, निरवद्य-शौर्य, माधुर्य-पर्याय की महिमाओं का कैसे वर्णन करूँ? तुम्हारे चरित्र का मैं क्या वर्णन करूँ? तुम्हारे साहस की मैं कैसे प्रशंसा करूँ? ॥ ८०२० ॥

—हे पवमानतनय ! नूत्न-भूषण, जगन्नुत वस्त्र, हेम, रत्न, संपदाओं से युक्त राज्य देने पर भी, सोचने पर वह तुम्हारे किए पौरुष (-युक्त कार्य) के समान नहीं हो सकता। तुम्हारे कारण अंतरंग में अत्यंत आनंदित हुई हूँ।" ऐसा सीता के कहने पर, हनुमान ने अपने मन में अत्यंत हर्ष के बढ़ जाने पर यों कहा— "आपका इस प्रकार करुणा (पूर्ण) दृष्टि से देखकर, समादर कर कहे वचन ही पर्याप्त हैं। सोचने पर देवेंद्रपद

भाविप देवेंद्रपदमुनकंटें । ने वस्तुवुलकंटें निदि घनंबरय"
ननि पल्क मरियुनु नम्महीपुत्रि । हनुमंतु गनुगोनि यतनितो ननियें;
"वलमुनु शौर्यंबु बाहुविक्रममु । नलघुतेजंबुनु नंचित क्षमयु
श्रुतमु नौदार्यंबु सुस्थिरत्वंबु । सततंबु निश्चलस्वामिभक्तियुनु
विनयंबु मौदलैन विश्रुतगुणमु । लनुपमस्थितिनोंप्पु ननघ ! नी"
कनिन ८०३०
गड्भीकराकृतुल् गलिगि यद्देवि । कडनुन्न राक्षसांगनल नीक्षिंचि
"या पापकर्मुनि याज्ञ वार्टिचि । यी पापमतुलु नीकेंग्गुसेयुदुरु;
घनमुष्टिनिहतुल गडतेर्चिपुत्तु" । ननवुडु जानकि हनुमंतु जूचि
"येसिनवाडुंड निषुवेमि सेयु ? । दासीवधंबेंदु दगदु चिंतिंप;
दौलिल ने जेसिन दुष्कर्मफलमु । लेल्लनु गंटि; वीरेमि सेयुदुरु ?
अनघचारित्र ! पापात्मुलंदैन । घनुलु दयाबुद्धि गलिगि युंड्दुरु;
गान नी राक्षसकांतल जंप । वानरोत्तम! नीकु वल" दन्न नलरि
"निर्मलगुणरत्ननिधिवि नीवरय । धर्मपत्निवि गागदगुदु रामनकु;
भूनाथुकडकिक बोवंग नाकु । नानति यि" म्मनन्न नद्देवि पलिकें
"भावंबु दाननि पट्टिति व्राण । मे वानरोत्तम! यितकालंबु; ८०४०

---

की अपेक्षा (तथा) अन्य वस्तुओं की अपेक्षा यही बढ़कर है।" ऐसा कहने पर और उस महीपुत्री ने हनुमान को देखकर, उससे कहा— "हे अनघ! वल, शौर्य, बाहुविक्रम, अलघुतेज, अंचित क्षमा, श्रुत, औदार्य, सुस्थिरतेज, सतत-निश्चल स्वामि-भक्ति, विनय आदि विश्रुतगुण अनुपमस्थिति से तुम्हें प्राप्त हों।" (ऐसा) कहने पर, ॥ ८०३० ॥
—अधिक भीकर आकृतियों से युक्त हो, उस देवी के पास स्थित राक्षस-अंगनाओं को देखकर, (कहा—) "उस पापकर्मा की आज्ञा मानकर, इन पापमति वालों ने तुम्हें हानि पहुँचाई है। घन-मुष्टि-निहतियों से मार डालूँगा।" ऐसा कहने पर जानकी ने हनुमान को देखकर (कहा)— "चलाने वाले के रहने पर इषु (बाण) क्या करेगा? सोचने पर दासीवध कदापि उचित नहीं है। पूर्व में अपने किए सभी दुष्कर्मों का फल पाया है। इन्होंने क्या किया है? हे अनघ चरित्र वाले! पापात्माओं पर भी महान् (व्यक्ति) दयाबुद्धि से युक्त हो रहते हैं। अतः हे वानरोत्तम! तुम्हें इन रासक्षकांताओं को नहीं मारना चाहिए।" (ऐसा) कहने पर प्रसन्न हो (हनुमान ने कहा)— "निर्मलगुणरत्ननिधि वाली तुम सोचने पर राम के लिए धर्मपत्नी होने उपयुक्त हो। भूनाथ के पास जाने के लिए अब मुझे आज्ञा दे दो।" कहने पर वह देवी

तन्नु जूडक यिक दडवोर्वजाल । नुन्नरूपनि तेल्पु मुर्वीशुनकुनु;
बो'' म्मनि दीविंप भूमिनंदनकु । नेम्मितो म्रोक्कुचु निपुणमानसुडु
चनुदेंचि या रामजगतीश्वरुनकु । विनतुडै पावनि वेस विन्नविंचे;
"देव! नी सेमंबु, देव! नी जयमु । देवितो जेप्पिन देवि हर्षिंचे;
वनजातनेत्र 'देवर जूडवलयु । नदि विन्नपमु सेयु' मनिपंचे नन्नु"

रामाज्ञ चे विभीषणुडु सीतनु दोड्कोनि वच्चुट

ननिन निचुकतडवात्म जिंतिंचि । जननाथुडाविभीषणु जेर बिलिचि,
"जनकज मंगळस्नानंबु सेय । बनिचि दिव्यांबराभरणमाल्यमुलु
वेलय गैसेयिंचि वेड्क निक्कडिकि । बोलतुक दोड्तेम्मु पो'' म्मन्न नतडु
संतसंबुन नेगि सरमादुलैन । यंत:पुरस्त्रीलकंतयु जेप्पि
"जनकज देंड"न्न संप्रीति वारु । चनि भूमिजकु म्रोक्कि सद्भक्ति
तोड ८०५०
"देवि! नी पति रामदेवुंडु पिलिचि । या विभीषणुतोड नानति यिच्चि

---

बोली— "हे वानरोत्तम ! (राम को ही) अपना भाव (आत्मा) मानकर, इतने समय तक प्राणों को रोक रखा है । ॥ ८०४० ॥

—उर्वीश (राजा राम) को बता दो कि अब अधिक देर तक उन्हें देखे बिना मुझसे रहा नहीं जाता (अब) जाओ ।" कहकर आसीसने पर, भूमिनन्दना को प्रेम से प्रणाम करते हुए, निपुण-मानसवाला (हनुमान) (वहाँ से) आया, उस राम-जगदीश्वर को विनत हो, पावनी ने झट से निवेदन किया— "हे देव ! तुम्हारा कुशल, हे देव ! तुम्हारी जय (का समाचार) देवी को बताने पर देवी हर्षित हुईं । वनजात-नेत्र वाली (जानकी) ने यह कह मुझे भेजा कि 'प्रभु के दर्शन करने चाहिए' यह निवेदन करो ।"

राम की आज्ञा से विभीषण का सीता को ले आना

—(ऐसा) कहने पर, थोड़ी देर आत्मा (मन) में विचार कर, जननाथ ने विभीषण को निकट बुलाकर (कहा)— "जनकजा को मंगलस्नान करने भेज कर, दिव्य-अंबर-आभरण-माल्यों से शोभा से अलंकृत कर, उत्साह से यहाँ (उस) नारी को लिवा लाओ, जाओ ।" कहने पर वह आनन्द से जाकर, सरमा आदि अंत:पुर की स्त्रियों को सबकुछ बताकर, (कहा)– "जनकजा को लाओ ।" कहने पर उन्होंने संप्रीति से जाकर भूमिजा को प्रणाम कर, सद्भक्ति से (कहा)— ॥ ८०५० ॥

पुत्तेंचुटयु मम्मु बुत्तेंचे; नीवु । चित्तंबुलोपल जेल्वु वाटिंचि
यभिमतमंगळायतुडैन राम । विभुडुन्न चोटिकि वेंचेयवलयु;
नी वेषमेटिकि नेलनाग! नीकु ? । नोवु कल्याणिवि नीरेरुहाक्षि!"
यनि मंगळस्नानमर्थि जेयिंचि । तनुलतातन्विकि दडियोत्तुलोत्ति,
दिव्यांबरंबुल, दिव्यमाल्यमुल । दिव्यभूषणमुल देवि गैसेसि,
यसमानमहिमतो नसुर कामिनुलु । पसिडिपल्लकियंदु बडतुक नुंचि
तोडितेंच्चुटयु जूचि तोरंपुभक्ति । गड्नोप्पुमिगुल राक्षसकुलेश्वरुडु
प्रकटराज्यमुनकु फालपट्टमुनु । नकलंकनियतिकि हस्तवेत्रमुनु
धरियिंचि यत्यंत धन्यत बोंदि । परमानुरक्तुडै बंटुनै कडगि ८०६०
मुंदर राक्षसमुख्युलु नडव । संदडि जडियुचु जतुरुडै वच्चि
यनतिदूरंबुन नद्देवि नुनिचि । चनुदेंचि या विभीषणुडु रामुनकु
जेच्चेर विनतुडै चेतुलु मोगिचि । "तेंच्चिचति, विच्चेसे देवि" नावुडुनु
अतिहर्षरोषदैन्याविष्टुडगुचु । मतिनित चिंतिचि मनुजवल्लभुडु
"पिलिचि तें" म्मनुडु विभीषणुंडरिगि । योलसिन कडकतो
नुचितसंवेदि

---

"हे देवी ! तुम्हारे पति रामदेव ने बुलाकर, उस विभीषण को आदेश देने पर, उन्होंने हमें भेजा । तुमको चित्त में प्रसन्नता मानकर, अभिमत-मंगलायत रामविभु जहाँ हैं, वहाँ पधारना चाहिए । तुम्हें यह वेष क्यों ? हे लतांगी । हे नीरोरुहाक्षी ! तुम तो कल्याणी हो ।" (ऐसा) कह प्रेम से मंगलस्नान कराकर, तन्वी की तनुलता (शरीर) को पोंछकर, दिव्यांबर, दिव्यमाल्य, दिव्यभूषणों से देवी को अलंकृत कर, असमान महिमा से असुरकामिनियों के सुवर्ण-पालकी में स्त्री (सीता) को बिठाकर, साथ ले आने पर, (उन्हें) देख, स्थिर भक्ति से अधिक शोभित हो, राक्षस-कुलेश्वर ने राज्य के चिह्न रूपी फालपट्ट तथा अकलंकनियति के चिह्न रूपी वेत्र को हाथ में धारण कर, अत्यंत धन्यता को प्राप्त कर, परम-अनुरक्त हो, सेवक बन, सप्रयत्न, ।। ७८६० ।।

—आगे-आगे रासक्ष-प्रमुखों के चलने पर, कोलाहल होने से भीत होते हुए, चतुर हो आकर, अनति-दूर पर, उस देवी को ठहराकर, (अकेले) आकर, उस विभीषण ने झट राम के (समक्ष) विनत हो, हाथ जोड़कर (कहा)—" लाया हूँ, देवी पधारी हैं ।" ऐसा कहने पर अतिहर्ष-रोष-दैन्य से आविष्ट होते हुए, मन में थोड़ा विचार कर, मनुजवल्लभ ने (कहा)— "लिवा लाओ ।" कहने पर उचित संविद्वाला वह परमपावन विभीषण जाकर शोभित प्रयत्न से उस पावन-चरित्र वाली देवी

पावनचरित नप्परमपावनुड्ु । देवि जानकि दोडितेंच्चुचो गदिसि
घनवेत्रहस्तुडै कपुल राक्षसुल । गनुगोनि यदयुडै ऋंद व्रेयुटयु
ना महाकलकलंबप्पुडालिंचि । रामुड्ु राक्षसराजु नीक्षिंचि,
"योहो विभीषण! युचितमे नीकु । नूहिंपगा निट्टियुग्रकृत्यमुलु ?
वितवारेव्वरु वीरिलो मनकु ? । नित नोंप्पितुरे यिब्भंगि गडगि ?
८०७०

वलवदु वारिप; वच्चि यंदरुनु । गलसि चूतुरु गाक! कलदे यिंदेग्गु?
कालदेशांतर क्रममुन जेडनि । यीलु बोक्कटि मरु; गिंतिय काक
येनसिन कोटलु निड्लुनु देरलु । वनितल केंदु नावरणमुल् गावु;
व्यसनंबुलंदु विवाहंबुलंदु । नैसगु कय्यमुलंदु निष्टुलयंदु
दलकोनि चेल्लु नुत्सवमुलयंदु । वलवदावरणमुल् वारिजाक्षुलकु;
नेनिदुनुन्नाड; निदि रणभूमि; । गान नेग्गेमियु गादु; रानिम्मु;"
अनिन विभीषणुंडाराघवुंडु । पनिच्चिन तेरगुन बद्माक्षि देच्चे;
नप्पुडु कल्याणि कवनीतनूज । कुप्पोंगु संतोषमुल्लंबु निंडि
वेलिकि नेतेंचिन विधमुन जेमट । गलय दनूलत ग्रम्मि देवार,
राकासुधाकर रामचंद्राव । लोकनामृत पावनलोलयै, तेलि ८०८०

---

जानकी को साथ ले आने लगा तो निकट घेर लेने वाले कपियों (तथा) राक्षसों को घन-वेत्र को हाथ में लेकर, अदयता से रुलाते मारने पर उत्पन्न महा कल-कल को तब सुनकर राम ने राक्षसराज को देखकर (कहा)— "ओहो विभीषण ! सोचने पर ऐसे उग्रकृत्य तुम्हारे लिए उचित हैं ? इनमें हमारे लिए अजनबी व्यक्ति कौन हैं ? इस प्रकार इन्हें सताना चाहिए था ? (नहीं) ।। ८०७० ।।

—(उन्हें) निवारित नहीं करना चाहिए । सभी लोग मिलकर (सीता को) देख लें । इसमें क्या हानि है ? काल-देशान्तर-क्रम में नष्ट न होनेवाला पातिव्रत्य ही गोपन की वस्तु है। इतना ही है, विलसित दुर्ग, गृह, परदे (आदि) वनिताओं के लिए कदापि आवरण नहीं हैं । व्यसनों में, विवाहों में, युद्धों में, इष्टों (मित्रों) में, उत्सवों में वारिजाक्षियों को आवरण नहीं चाहिए । मैं यहाँ हूँ, यह रणभूमि है। अतः कोई हानि (बुरा) नहीं है। आने दो ।" (ऐसा) कहने पर विभीषण उस राघव के आदेशानुसार पद्माक्षी को लाया । तब कल्याणी अवनी-तनूजा (सीता) ने, उमड़ने वाले आनन्द के हृदय में भरकर, बाहर निसृत होने के समान, समस्त तनुलता पर स्वेद के फैल जाने पर, राकासुधाकर

चिर विरहाग्नुल जॆच्चॆर नार्चि । परमानुरागसंभरितात्म यगुचु
नेचिन कोर्कुल नॆलमि दीपिंप । जूचे जूडदनाक; चूचि राघवुनि
नवनत - वदनयै, यश्रुपूरमुलु । धवळविलचनोत्पलमुल दोरुग,
भयमुन ब्रियमुनु बैपाटु सिग्गु । बयिबडुचुंड नप्पडतुक युंडॆ;
नप्पुडु रघुरामुडात्मलो गोप । मुप्पोंग दप्पक युग्मलि जूचि,
"मानंबे प्राणंबु महितवृत्तुलकु; । मानाभिरक्षण मति जित सेसि,
मानिनि! विनुमु ना महित वर्तनकु । ने निन्नु दॆच्चिति; नितियै कानि,
यिति! नी दॆस नाकु नितकु मिगुल । नंतरंगंबुन नासक्ति लेदु;
काकुत्स्थ कुलजुलु गांभीर्यधनुलु । लोकरक्षणकृतुलु लोकैकनुतुलु;
वारि वंशंबुन वच्चि जन्मिंचि । भूरि वृत्तोन्नति बोकार्चॆनंड्रु; ८०९०
पगवानियिंटिलोपल नुन्ननिन्नु । दगिलि वरिंचुट धर्मंबु गादु;
'आलि गोल्पडिपोयि यक्कटा ! । मगुडु देलेडितं' डनु तिट्टुपाटुनकु
वॆरचि तॆच्चिति गानि वेलदि! निन्नोल्ल; नॊरुपैन चोटुल नुंडु पो"
म्मनिन

---

रामचन्द्र के अवलोकन के अमृतपान में लीन होकर, ऊभचूभ होकर, ॥ ८०८० ॥

—चिर-विरहाग्नियों को झट बुझाकर, परम-अनुराग से संभरित हृदय वाली हो, उत्कट इच्छाओं के प्रदीप्त होने पर, यह न सोच कि ऐसा नहीं देखना चाहिए, (राम को) देखा । राघव को देखकर, अवनतवदन वाली होकर, धवल-विलोचन-उत्पलों से अश्रुपूर के झरने पर, भय, प्रीति, लज्जा से अभिभूत होकर, वह नारी खड़ी रही । तब रघुराम ने मन में क्रोध के उमड़ने पर, रमणी को अवश्य देखकर (कहा)— "महित-वृत्ति वालों के लिए मान (आत्मसम्मान) ही प्राण है । मान के अभिरक्षण का मन में चिंतन कर, हे मानिनि ! सुनो, अपने महित-वर्तन (आचरण) के कारण मैं तुम्हें लाया हूँ । इतना ही है, किंतु हे नारी ! तुम्हारे प्रति मेरे अंतरंग में किंचित् भी आसक्ति नहीं है । काकुत्स्थकुलज गंभीरता के धनी हैं, लोक-रक्षण-तत्पर हैं, लोकैक-विनुत (-प्रशंसित) हैं । उनके वंश में जन्म लेकर, (यदि मैं तुम्हें ग्रहण करूँ तो) लोग कहेंगे कि भूरि-वृत्ति के औन्नत्य को छोड़ दिया है, ॥ ८०९० ॥

—शत्रु के घर में रही हुई तुम्हारा चाहकर वरण करना (स्वीकारना) धर्म नहीं है । 'हाय, पत्नी को खो बैठकर पुनः उसे ला न सका' इस निंदा से भीत होकर हे नारी ! तुम्हें लाया (छुड़ाया) हूँ । (मैं)

जननाथु परुषभाषासायकमुलु । गोनि काडि नोप्पिप गुवलयनेत्र
यप्पटि संतोषमंतयु मरचि । चेप्प नोराडक चेष्टलु दक्कि
तापंबु बोंदि युत्तलमंदि कुंदि । कोपिंचि वगचि डग्गुत्तिक वेट्टि,
जलजाप्तकुलु रामचंद्रु जूचि । येलनाग येड्चुचु निट्लनि पलिके;
"देव! नाचित्तंबु देलियदे नीकु? । नीवु सर्वज्ञ मनीषिवि गावे ?
ननु देच्चि ना पिन्ननाटनुंडियुनु । बेंचिचि रक्षिंचि गांभीर्यंबु निंचि
यी नीचभाषल नेल नोप्पिप ? । नेनेड? नीवेड? यीमाटलेड? ८१००
भूदेविकडुपुन बुट्टिति; जनकु । डादट ननु बेंचे; नंतटिमीद
नृपशिरोमणिवैन नी देविनैति; । जपलवधूवृत्ति सैचुने नाकु ?
मगवारु नम्मनि मगुवल नाडु । तगवुन नाडेदु तगवु वोविडिचि;
नम्मनिवाडवु नाडुनन्नरय । बोम्मनि हनुमंतु बुत्तेंचुनपुडे
चेप्पि पुत्तेंचिन जैनटि प्राणमुल । नप्पुडे विडुवने यडियासलुडिगि"
यनि लक्ष्मणुनि जूचि "यनघ ! मीयन्न । यनुमानमुडिगि नन्नाडुचुन्नाडु
तगुने यीक्रिय नाड दरमे न तरमे । तगनिमाटलु नीकु दगदनदगदे ?
कलपुण्यगुणमुल गडचन्न प्रोड; । वोलसि नीयेरुगनि युचितंबु लेदु

तुम्हें नहीं चाहता । उचित स्थानों पर जाकर रह जाओ ।" (ऐसा) कहने पर जननाथ के परुष-भाषा (वचन) रूपी सायकों के गड़कर पीड़ित करने पर, कुवलयनेत्र वाली (सीता) उस समय के समस्त आनन्द को भूलकर, अवाक् (एवं) स्तंभित हो, तप्त होकर, विलख कर, क्रुद्ध हो, रोदन कर, गद्‌गदकंठ से जलजाप्तकुल वाले रामचंद्र को देखकर, तन्वंगी रोती हुई यों बोली— "हे देव ! मेरे चित्त को तुम नहीं जानते हो ? तुम सर्वज्ञ मनीषी नहीं हो ? मुझे लाकर मेरे बचपन से पालकर, रक्षाकर, गंभीरता को भरकर, इन नीच भाषाओं (वचनों) से पीड़ित करना क्यों ? मैं कहाँ ? तुम कहाँ ? ये बातें कहाँ ? ॥ ८१०० ॥

—भूदेवी के गर्भ से उत्पन्न हुई हूँ । जनक ने लाड़ से मुझे पाला-पोसा । उस पर नृपशिरोमणि तुम्हारी पत्नी बनी । मैं चपल वधू वृत्ति को सहन कर सकूँगी ? स्त्रियों पर विश्वास न रखनेवाले पुरुषों के समान, न्याय तजकर, क्यों ऐसा बोलते हो ? विश्वास न करते तो उसी दिन जब मुझे खोजने के लिए हनुमान को भेजा था, तभी कहलाकर भेजते तो तभी दुराशाओं को छोड़, इन दुष्ट प्राणों को छोड़ देती ।" (ऐसा) कह लक्ष्मण को देख (कहा) —"हे अनघ ! तुम्हारा अग्रज संदेह छोड़ (निस्संकोच भाव से) मुझे दूषित कर रहा है । इस प्रकार कहना उचित है ? क्या मैं इन्हें सह सकती हूँ ? मना करना तुम्हारे लिए उचित नहीं है ? समस्त

ना वर्तनमु जूड ना यंदु गलदे । भाविंप गल्मषभावमितॅन ?

सीत यग्निप्रवेशमु

शंकिपवलदु; विचारंबुसेसि । यिक मीनिश्चयमिट्टिदयेनि ८११०
यिक्कड सौदवेर्चु; डिंदर जूड । स्रुक्कक यनलंब सोच्चेद; जोच्चि
पावकुमुखमुन बतिकिक बरम । पावनुरालनै ब्रह्मादिसुरल
मेच्चिचि मिम्मेल्ल मेच्चिचि भूमि । जोच्चेद" ननवुडु स्रुक्कि लक्ष्मणुडु
रामु गनुंगोनि रामुकन्नेरिगि । भूमिज कप्पुडद्भुतमुगा देच्चि
सौद वेर्चुटयु महीसुत सीत प्रीति । सौदजूचि प्रणमिल्लि सौदचुट्टु-
दिरिगि
यभिनुतुलोनरिंचि यग्निदेवुनकु । नभिमुखियै निल्चि हस्तमुल् मोगिचि
"धर्मदेवतलार ! धर्मबुलार ! । निर्मलमतुलार ! नियतात्मुलार !
जगदधिपतुलार ! चंद्रार्कुलार ! । निगमसाधकुलार ! निगमंबुलार !
संचितोन्नतुलार ! सर्वज्ञुलार ! । पंचभूतमुलार ! परहितुलार !
नरवरुलार ! किन्नरवरुलार ! । सुरवरुलार ! भूसुरवरुलार ! ८१२०

---

पुण्यगुणों से युक्त प्रौढ हो । ऐसा कोई औचित्य नहीं जो तुम नही जानते हो । मेरे वर्तन (आचरण) को देखने पर, सोचने पर मुझमें तनिक भी कल्मषभाव है क्या ?

सीता का अग्निप्रवेश

—शंका मत करो । विचार कर, यदि ऐसा ही तुम्हारा निश्चय (निर्णय) है तो ॥ ८११० ॥

—यहाँ चिता जलाओ । इतने लोगों के देखते हुए, व्याकुल हुए बिना अनल में प्रवेश करूँगी । प्रवेश कर पावक के मुख से पति के लिए परम पावन बन, ब्रह्मा आदि सुरों को प्रसन्न कर, आप सबको प्रसन्न कर, भूमि में प्रवेश कर जाऊँगी ।" ऐसा कहने पर व्याकुल होकर लक्ष्मण ने राम को देख, राम की दृष्टि (संकेत) को जानकर, भूमिजा के लिए तब अद्भुत रूप से लाकर चिता लगाई । महीसुता सीता प्रीति से चिता को देखकर, प्रणाम कर, चिता की प्रदक्षिणा कर, अभिनुतियाँ कर, अग्निदेव के अभिमुख हो खड़ी रहकर, हाथ जोड़कर, (बोलीं) —"हे धर्मदेवताओ ! हे धर्मो ! हे निर्मलमतिवालो ! हे नियतात्माओ ! हे जगदधिपतियो ! हे चन्द्रार्को ! हे निगमसाधको ! हे निगमो ! हे संचित-उन्नतिवालो ! हे सर्वज्ञो ! हे पंचभूतो ! हे परहित करनेवालो ! हे नरवरो ! हे किन्नरवरो ! हे सुरवरो ! हे भूसुरवरो! ॥ ८१२० ॥

करुणाढ्युलार! दिक्पतुलार! विमत। हरुलार! पापसंहरुलार! येनु
घन मनोवाक्काय कर्मंबुलंदु। बनिगोंन रामभूभर्तकु दप्प;
दप्पिन नी यग्नि धरियिंपलेक। यिप्पुड नीरोंदु निदरु जूड;"
ननियोप्प बलुकुचु नम्महीपुत्रि। तनचित्तमुननुन्न तात्पर्यमोप्प
गनुगोनि ब्रह्मांडकटकंबु निंडि। यनुपमाकारंबुलै पेंचि पेंचि
योंडोंट शिखल महोदग्रमगुचु। मंडेडु नग्निलो मानिनि सोच्चें;
नावंतयुनु गंददा पूवुबोडि। पावकसरसिलो वदिलमै निलिचि;
करचरणाननकमलंबुलोप्प। वरकुचद्वय चक्रवाकंबुलोप्प
नवबाहुवल्ली मृणाकंबु लोप्प। प्रविमल त्रिवळीतरंगंबुलोप्प
महितलोलन्नेत्रमत्स्यंबुलोप्प। सहज नीलालक शैवालमोप्प ८१३०
गमलिनि तेंऽगुन गरमोप्पुचुन्न। कमलाक्षि गनुगोनि कपुलु राक्षसुलु
शोकिप दोंडगिरि; सुरसिद्धसाध्य। लोकंबुलेल्ल नाक्रोशिपदोंडगें;
ना मरुत्तनयुंडु नर्कनंदनुडु। सौमित्रियुनु विभीषणुडंगदुंडु
दरुचरयूथपुल् दानवाधिपुलु। सरमादुलैन राक्षसवधूजनुलु

---

—हे करुणाढ्यो! हे दिक्पतियो! हे विमत को हरनेवालो! हे पापसंहारको! मैं घनमनोवाक्-कार्य-कर्मों में, चाहकर रामभूभर्ता को नहीं भूलती। यदि भूली होऊँ तो इस अग्नि को धारण (सहन) न कर सकूँ, इतने लोगों के देखते हुए अभी भस्म वन जाऊँगी।" ऐसा शोभा से कहती हुई, वह महीपुत्री अपने चित्त के तात्पर्य (भाव) के व्यक्त होने पर, देखकर, ब्रह्मांड-कटक में भरकर, अनुपमाकार हो विजृंभित होकर, सर्वत्र शिखाओं से महोदग्र होते हुए वलने वाली अग्नि में मानिनी ने प्रवेश किया। पावक-सरसी में खड़ी रहकर भी वह पुष्पांगी तनिक भी नहीं मुरझाई। कर-चरण-आनन (रूपी) कमलों के शोभित होने पर, वर-कुच-द्वयरूपी चक्रवाक के शोभित होने पर, नव-बाहु-वल्लीरूपी मृणालों के शोभित होने पर, प्रविमल त्रिवली रूपी तरंगों के शोभित होने पर, महित-लोल-नेत्ररूपी मत्स्यों के शोभित होने पर, सहज-नील-अलक-रूपी शैवाल के शोभित होने पर, ॥ ८१३० ॥

—कमलिनी के समान अधिक शोभित होनेवाली कमलाक्षी को देखकर कपि और राक्षस शोक करने लगे। समस्त सुर-सिद्ध-साध्य-लोक आक्रोश करने लगा। वह मरुत्-तनय, अर्कनन्दन, सौमित्री और विभीषण, अंगद, तरुचर-यूथप (-सेनापति), दानवाधिप, सरमा आदि राक्षस वधूजन अधिक शोक से संतप्त होते रहे। अधिपति निर्विण्ण बना रहा। तब हर, वाग्वर

नधिकशोकंबुन नडलुचुनुंडि; । रधिपति निर्णिणुडै युंडै; नंत
हरुडु वाग्वरुडुनु नखिलदिक्पतुलु । गरुडगंधर्वुलु खचरवल्लभुलु
वरविमानस्थुलै वच्चिरंदरुनु । बरग ब्रत्युत्थानपरुडैन रामु
वीक्षिचि, "वेदांतवेद्युंड, वखिल । साक्षिवि, कर्तवु, संविदाकृतिवि,
निर्वाणपरुडवु, नित्यपूर्णुडवु, । सर्वसंवेदिवि, जगदेकनिधिवि,
यक्षीणपुण्युंड, वव्यक्तपरुड, । वक्षरत्रयमूर्ति, वाद्यंतपतिवि, ८१४०

भुवनंबुलब्धुलु भूतमुल् नदुलु । सवनंबुलद्रुलु जंतुसंततुलु
दरुवुलु देरुवुलु दंत्रमुल् विधुलु । सुरलु नक्षत्रमुल् श्रुतुलु शास्त्रमुलु
गनुगोन वेलु लक्षलु गोट्लु गणन । ननुपम शतकोटुलरसि येव्वरुनु
गडगानरोक्कोक्क कमलजांडमुन । बडि; यट्टि ब्रह्मांडपंक्तुलु गलसि
नीकुक्षिनुंडु; वानिकि लेक्कलेदु; । नीकड गानंग नेर्तुरे योरुलु ?
भवदीयमायाप्रभावंबु देलिय । भवदीयुलकु गाक परुलकु वशमे ?
योकनि जंपिति; गेल्चि; तोकडु निन् गेलिचे; ।
नोकडु साध्युडु; नीकु नोकडेक्कुडनुचु
स्तुतिनिंदलवि निन्नुसोकवेन्नडुनु; । नतिमहत्त्वोन्नतुलट्टिवि नीकु;
दासभावंबुन दक्क नोंडोकट । नी संविदाकृति नित्यदुर्घटमु;

---

(ब्रह्मा), अखिल-दिक्पति, गरुड़-गन्धर्व, खचर-वल्लभ सभी वर विमानस्थ हो आए। शोभा से प्रत्युत्थान करनेवाले राम को देखकर (बोले) —"(तुम) वेदांतवेद्य हो, अखिलसाक्षी हो, कर्ता हो, संविदाकृतिवाले हो, निर्वाणपर हो, नित्यपूर्ण हो, सर्वसंवेदी हो, जगदेकनिधि हो, अक्षीणपुण्य वाले हो, अव्यक्तपर हो, अक्षरत्रयमूर्ति हो, आद्यंतपति हो, ॥ ८१४० ॥

—भुवन, अब्धियाँ, भूत, नदियाँ, सवन, अद्रियाँ, जंतु-संततियाँ, तरु, मार्ग, तंत्र, विधियाँ, सुर, नक्षत्र, श्रुतियाँ, शास्त्र (आदि) देखने में सहस्र, लक्ष, कोटियाँ, गणना में अनुपम शतकोटियाँ-सोचकर कोई जिनका एक-एक कमलजांड (ब्रह्मांड) में अन्त नहीं पा सकते, ऐसी ब्रह्मांड-पंक्तियाँ (समूह) मिलकर तुम्हारी कुक्षि में रहते हैं। उनकी कोई गिनती नहीं है। अन्य कोई तुम्हारा अन्त (पार) पा सकते हैं ? भवदीय-मायाप्रभाव को जानना भवदीयों के अतिरिक्त अन्यों के वश में है ? (नहीं)। एक को मारा, (एक को) जीता, किसी ने तुम्हें जीता, कोई (तुम्हारा) साध्य (बस में) है, तुमसे कोई बढ़कर है, ऐसी स्तुति-निंदाएँ तुम्हारा स्पर्श ही नहीं कर सकती हैं। ऐसी हैं तुम्हारी अतिमहत्त्व-उन्नतियाँ। दासभाव के अतिरिक्त और किसी से तुम्हारी संविदाकृति को जानना दुर्घट (कठिन)

नरनाथ ! नीवादिनारायणुंड; । वरय ना जानकि यय्यादिलक्ष्मि;
८१५०
लोकैकरक्षणलोलत नीवु । काकुत्स्थुडनग ब्रख्यातुंडवैति;
निन्नेल मरचिति ? निष्ठुरवह्नि । नुन्न जानकि जूचुचुंडुट दगदु;
पिलिपिंचि कैकोम्मु; प्रीति मन्निपु; । वलवदुपेक्षिप वनजाक्षि निंक"

अग्निदेवुडु सीतनु श्रीरामुनि कोप्पगिंचुट

ननि पेक्कुभंगुल नखिलदेवतलु । गनुगोनि पलुकुचो गडगि पावकुडु
"वनित सेमर्पदु; वाडदुमोमु; । तनुवल्लि गंददु; तलकंदितयुनु;
बोलति धरिंचिन पुष्पमालिकलु । नलगवु; तेरलदु नाति मैपूत"
यनुचु दैत्युलु गपुलंदंद निक्कि । कनुगोंचु नडलुचु गळदश्रुलगुचु
"जगतीशुडीपुण्यसति नित पलुक । दग" दंचु "नी तेंपु तग" दंचुनुंड
गोमलि दगनेत्तिकोनि वच्चि प्रीति ।रामसन्निधि निलिप रामुतो ननिये;
"नीवे दैवंबुनु; नीवे प्राणंवु; । नीवे चुट्टंबुनु; नीवे सर्वंबु ८१६०
गा नुंडु; नोंडोकगति जित्तवृत्ति । गानदी कल्याणि; कडुमद्दरालु;

---

है। हे नरनाथ ! तुम आदिनारायण हो, सोचने पर यह जानकी आदि-लक्ष्मी है। ॥ ८१५० ॥
—लोकैक-रक्षण-लोलता (तत्परता) से तुम काकुत्स्थ के रूप में प्रख्यात हुए हो। अपने आपको क्यों भूल गए ? निष्ठुर-वह्नि में स्थित जानकी को देखते रहना उचित नहीं है। बुलवाकर स्वीकारो। प्रीति से आदर करो। (अब) आगे वनजाक्षी की उपेक्षा करना उचित नहीं है।"

**अग्निदेव का सीता को श्रीराम को सौंपना**

—ऐसा अनेक भाँतियों से अखिल देवताओं के (राम को) देख, कहते समय पावक के सयत्न (यह कहने पर कि) "वनिता स्वेदित नहीं हो रही है, मुख कुम्हला नहीं रहा है, तनुलता नहीं मुरझा रही है, किंचित् भी विकल नहीं हो रही है, स्त्री (सीता) के धारण किए पुष्पमालिकाएँ चूर-चूर नहीं हुई हैं, नारी का अंगराग नहीं छूटा है", दैत्य (और) कपियों के सर्वत्र उचक कर देखते हुए, संतप्त होते हुए, गलदश्रुवाले होते हुए, (यह कहते रहे कि) 'जगदीश को इस पुण्यसती के प्रति ऐसा नहीं कहना चाहिए,' "यह साहस उचित नहीं है,"। (पावक ने) कोमली (सीता) को उचित रीति से उठाकर, प्रीति से राम की सान्निधि (पास) में रख, राम से (यों) कहा—"(यह नारी) तुम्हीं को दैव, तुम्हीं को प्राण, तुम्हीं को सर्वस्व, ॥८१६०॥

रावणुपनुपुन राक्षसस्त्रीलु । वेवुरु वेवेल विधमुल वच्चि
तरिमि नोंप्पितुरु; दारुणक्रियल । वेंरपितु; रलतुरु; वेंड्डु पेट्टुदुरु;
इन्नियुनु जेयंग नेंतयु साध्वि । तन्नित मरुवदु; तलकदेंतयुनु;
नीयंदे चित्तंबु निलिपि सर्वबु । नीयधीनमु सेसि निल्चें नी यिंति;
कैकोंम्मु नेंम्मि नीकमलाक्षि निंक; । गैकोंनकुंडुट गादु धर्मंबु"
अनि पावकुडु पल्क ना रामविभुडु । दनमदि नोंक्किंत तडवु चिंतिंचि
यादिदेवुंडु ब्रह्मादुलु विनग । ना देवसभलोन नप्पुडिट्लनियें;
"नी यिंति देंस बापमितयु लेदु; । नायेंड दप्पदुन्नतचित्तुरालु;
वेंरपुनु भक्तियु विमलशीलंबु । नेंरुकयु धैर्यबु नीयिंतियंदु ८१७०
गल; देंरुंगुदु; नटुगाक दैत्युनकु । मेंलतुक गदियरामियु नेंरुंगुदुनु;
'अधिगत बहुदोषुडगु दशग्रीवु । डधिक बलोन्मत्तुडै कोंनिपोयि
तन विनोदारामतरुमध्यसीम । नुनिचिन जानकि नूरक तेंच्चें
निलमीद रघुरामु; डिट्टिकामुकुडु । गलडें ? दुष्कीर्तिकि गलगडेंमियुनु'
ननि लोकमुन बुट्टु नपवादमुनकु । जनकज निब्भंगि शासिपवलसें;

—मानकर रहती है। यह कल्याणी अन्य प्रकार की चित्तवृत्ति को नहीं जानती, अति मुग्धा है। रावण के आदेश पर, हज़ारों राक्षसस्त्रियाँ, हज़ारों विधियों से दबाकर सताती हैं, दारुण क्रियाओं से भीत करती है, थका देती हैं, वंचना करती हैं, इतना करने पर भी साध्वी अपने को तनिक भी नहीं भूलती है, तनिक भी विकल नहीं होती है। यह नारी तुम्हीं में चित्त को स्थिर करके, सर्वस्व तुम्हारे अधीन करके रह गई है। अब प्रेम से इस कमलाक्षी को ले लो। न स्वीकारना धर्म नहीं है।" ऐसा पावक के कहने पर उस रामविभु ने अपने मन में थोड़ी देर सोचकर, आदिदेव, ब्रह्मा आदि सुनें, ऐसा उस देवसभा में तब यों कहा— "इस नारी में कोई पाप नहीं है। यह उन्नतचित्त वाली मेरे प्रति दोष नहीं करती है। इस नारी में भय, भक्ति, विमलशील, ज्ञान, धैर्य, ॥ ८१७० ॥

—(आदि गुण) हैं। (यह मैं) जानता हूँ। यही नहीं, दैत्य का इस नारी के निकट न आ सकना भी जानता हूँ। 'अधिगत बहुदोषवाला दशग्रीव ने अधिक बलोन्मत्त हो ले जाकर, अपनी विनोदाराम-तरु-मध्यसीमा (मध्यप्रांत) में रख लिया। उस जानकी को पृथ्वी पर रघुराम ने यूँही (परीक्षा किए बिना) ले लिया। ऐसा कामुक भी कहीं है? दुष्कीर्ति के कारण बिलकुल क्षुब्ध नहीं होता।' ऐसा लोक में उत्पन्न होनेवाले अपवाद (अफ़वाह) के कारण जनकजा को इस प्रकार शासित (दंडित)

गल शंकलन्नियु गडतेरें; निक । मेलतुक गैकोंटि; मी माट विंटि;"
ननि समीपंबुन ना देवि नुंड । वनिचि राघवुडु चूपरु सूडनोप्पे
दिविनुंडि रोहिणिदेवियुयु दानु । नविरळप्रभ नोप्पुनमृतांशु भंगि;
नप्पुडु सकललोकाराध्यचरणु । डोप्पु महोल्लासमुल्लंबु निंड
श्रीमहादेवुडाश्रितकल्पतरुवु । रामु गनुंगोनि रागिलि पलिकें;
८१८०

"नेव्वडुद्योगिंचु नितटिपनिकि ? । नेव्वडु साधिंचु नी जगद्धितमु ?
लोककंटकुडु द्रिलोकभीकरुडु । नाकादिलोक प्रणामसाधकुडु
रावणु डखिल विद्रावणबलुडु; । रावणु मर्दिपरादेव्वरिकिनि;
वीनितो बगगोनि वीनिपै विडिसि । वीनि निव्विधि जंपि वीनि गाल्पिचि
बलविक्रमक्रमप्रौढिम मेरय । गलरें लोकमुन नेक्कडनैन मगलु ?
आ रावणुनि जंपितनघ ! नीवलन । नीरेडु भुवनमुलिटमीद ब्रदिकें;
मी तंड्रि दशरथमेदिनीनाथु । डेतेंचे दिविनुंडि यी योप्पुसूड;
नदे विमानारूढुडै युन्नवाडु । त्रिदशगणाधीशदीप्तुडै वाडे;

---

करना पड़ा। अवस्थित सभी शंकाएं दूर हुई हैं। अव नारी को ग्रहण किया है। आपकी बात सुनी (मान ली) है।" (ऐसा) कह देवी को समीप रहने का आदेश देकर राघव देखने वालों के लिए ऐसा शोभित हुआ मानों आकाश में रोहिणीदेवी के साथ अविरल प्रभाओं से शोभित अमृतांशु (चन्द्र) हो। तव सकल लोकाराध्य चरणवाले श्रीमहादेव ने हृदय में महोल्लास के भर जाने पर, आश्रित-कल्पतरु राम को देखकर राग से कहा— ॥ ८१८० ॥

—"किसने इतने (महान्) कार्य का उद्योग किया है ? कौन (इस प्रकार) जगत्-हित की सिद्धि (सम्पन्न) करेगा ? लोककंटक, त्रिलोक भीकर, नाकादि लोकों के प्रणाम का साधक, (और) अखिल-विद्रावण वलवाला है रावण। (ऐसे) रावण का मर्दन करना किसी के वस की वात नहीं है। इससे वैर (मोल) लेकर, इस पर चढ़ाई कर, इसे इस प्रकार मारकर, इसे जलाकर, कहीं लोक में (अन्य) पुरुष बलविक्रम-क्रम-प्रौढता में प्रदीप्त हो सकते हैं ? हे अनघ ! उस रावण को मार डाला है। तुम्हारे कारण अब आगे चौदह भुवन जी उठे। इस शोभा को देखने के लिए आपके पिता दशरथ-मेदिनीनाथ (-राजा) दिवि से पधारे हैं। वही विमानारूढ़ होकर हैं, वही त्रिदश-गणाधीशों से दीप्त हैं। उस जगद्धितकृत्यवाले सत्यनिधि

या जगद्धितकृत्युडगु सत्यनिधिकि । बूजानमस्कारमुलु सेय वोम्मु"
अनवुडु रघुरामुडभिरामशीलु । डनुजन्मयुक्तुडै यवनीशुनकुनु ८१९०
निंडिन प्रेमंबु निष्ठयु निगुड । दंडप्रणाममुल् दग जेयुटयुनु
जित्तसम्मदमुन जेनिड ग्रुच्चि । यॆत्ति कौगिट जेर्चि यिनवंशुडनियॆ;
"कैकेयिमाटलाकर्णिंचि निन्नु । लोकरक्षणकळालोलु गानलकु
बुच्चिति; दगवित पोलिपनैति; । निच्चलो शुभकर्ममॆरुगलेनैति;
निन्नु बट्टमुगट्टि नीवु राज्यंबु । कन्नुलपंडुवुगा जेयुचुंड
जूचि लोकंबुलु सुखियिंचुचुनिकि । जूचु पुण्यमु नाकु जॊप्पडदय्यॆ;
बुत्रशोकंबुन बोयिन नाकु । सुत्रामलोकंबु सॊर बूट गलदे ?
या तापमॆप्पुडु नंतरंगमुन । नाततस्फुटवह्निये मंडुचुंडु;
नमरलोकंबुन नारनिचिच्चु । शमियिंचॆ नेडु नी सन्निधि जेसि;
कमलाप्तसमतेज ! कमलाभिराम !। कमलाप्तवंशमक्षरकीर्तुलॊप्प ८२००
नीवयोध्यकु बोयि निखिलधर्ममुलु । भाविंचि मदिबॆट्टि पट्टंबु बूनि
'रामुडु लोकाभिरामु' डन् नुतुल । तो महियेलुमु तुदमुट्ट" ननुचु
सौमित्रि गनुगॊनि "सौमित्रि ! नीवु । रामुनि वॆनुक नरण्यभूमुलकु

---

को पूजा (तथा) नमस्कार करने जाओ।" ऐसा कहने पर अभिरामशील-वाले रघुराम ने अनुजन्मयुक्त हो, अवनीश (राजा-दशरथ) को ॥ ८१९० ॥
—पूर्ण प्रेम और निष्ठा के प्रकाशित होने पर, उचितरीति से दंड-प्रणाम किया। (करने पर) चेतोसम्मोद से हाथभर उठा लेकर, आलिंगन में लेकर इनवंशवाले ने कहा—"कैकेई की बातें सुनकर, तुम्हें लोकरक्षणकला-कुशल को काननों में भेजा। न्याय का विचार नहीं किया। मन में शुभ कर्म को जान न सका। तुम्हारा राजतिलक कर, नेत्रपर्व के रूप में तुम्हारे राज्य करते देखकर, लोकों के सुखी बनते देखने का पुण्य मुझे प्राप्त नहीं हुआ। पुत्र शोक से जाने वाले मुझे सुत्राम (इन्द्र) -लोक में प्रवेश करने का अधिकार कहाँ ? वह ताप सर्वदा अंतरंग में आतत-स्फुट-वह्नि होकर जलता रहता है। अमरलोक में न बुझने वाली ज्वाला आज तुम्हारी सन्निधि के कारण बुझ गयी। हे कमलाप्ततेजवाले ! हे कमलाभिराम! कमलाप्त-वंश की अक्षर-कीर्तियों की शोभा बढ़े, (ऐसा) ॥ ८२०० ॥
—तुम अयोध्या को जाकर, निखिल धर्मों की सोचकर, मन रखकर, राजपद-ग्रहणकर, 'राम लोकाभिराम है' ऐसी प्रस्तुतियों के साथ अन्त तक मही पर शासन करो।" (ऐसा) कहते हुए सौमित्र को देखकर (कहा) —"हे

